वाताज्जन्तोश्च हनुसन्धिर्विमुच्यते। निरस्तजिह्वः कृच्छ्रेण भाषितुं तत्र गच्छति ॥ तं कृच्छ्रमनिलव्याधिं हनुमोक्षं विनिर्दिशेत् ॥ हनुमोक्ष या हनुस्रंस डिस्लोकेशन ऑफ दि लोअर जा ( Dislocation of the lower jaw ) है तथा हनुग्रह को लाक जा ( Lock jaw ) अथवा ट्रिस्मस ( Trismus ) कहते हैं। हनुस्रंस या हनुमोक्ष—कारण-हनुसन्धि-बन्धनों के ढीले होने से तथा हँसते या जृम्भा लेते समय अधिक मुख खोलने से किंवा खुले मुख पर आघात होने से, किंवा दन्तोत्पाटन के समय अधोहन्विका पर ज्यादा जोर पड़ने से हनुमुण्ड हनुखात के अर्बुद पर से फिसलता हुआ उसके आगे पहुँच जाता है। हनुकुन्त पर लगी हुई संकोचपेशियाँ भी अस्थि को आगे की ओर खींचती हैं। लक्षण—(१) रोगी का मुख खुला रह जाता है, चिबुक नीचे को दब जाती है, कपोल पर कर्णमूल के आगे एक गढा और उसके आगे एक उभार दिखाई देता है—करोति विवृतास्यत्वम्। (२) रोगी चर्वण तथा भाषण नहीं कर सकता है-हनुस्रंसः स तेन स्यात्कृच्छ्राच्चर्वणभाषणम्। (अ.सं.)। हनुग्रह—इसमें मुख बन्द हो जाता है—अथवा संवृतास्यताम्। इस रोग का कारण मुख की पेशियों का सङ्कुचित हो जाना है।

जिह्वागतास्तु—कण्टकास्त्रिविधास्त्रिभिर्दोषैः, अलास, उपजिह्विका चेति ॥ ३८ ॥

जिह्वारोग—वात, पित्त तथा कफ इन तीनों दोषों से तीन प्रकार के कण्टक, चौथा अलास तथा पाँचवाँ उपजिह्विका ऐसे जिह्वा में ५ रोग होते हैं ॥ ३८ ॥

विमर्शः—वाग्भट जिह्वा में ६ रोग मानता है। शार्ङ्गधर ने भी जिह्वारोग ६ माने हैं। अधिजिह्वा अधिक माना है। सुश्रुत ने अधिजिह्वा को कण्ठरोगों में लिखा है।

जिह्वाऽनिलेन स्फुटिता प्रसुप्ता
भवेच्च शाकच्छदनप्रकाशा।
पित्तेन पीता परिदह्यते च
चिता सरक्तैरपि कण्टकाश्च ॥
कफेन गुर्वी बहुला चिता च
मांसोद्गमैः शाल्मलिकण्टकाभैः॥ ३९ ॥

त्रिविधजिह्वाकण्टक—वायु के प्रकोप से जिह्वा फट जाती है, सुप्त या रसज्ञान-रहित तथा शाक ( सागवान ) के पत्र के समान खुरदरी हो जाती है। पित्तप्रकोप से वर्ण में पीली, दाहयुक्त तथा लालवर्ण के कण्टकों ( अङ्कुरों ) से व्याप्त हो जाती है। कफ के प्रकोप से भारी, मोटी और सेमल के काँटों के समान मांसाङ्कुरों से व्याप्त हो जाती है ॥ ३९ ॥

विमर्श—ये तीनों प्रकार के जिह्वाकण्टक रोग जीर्णजिह्वाशोथ ( Chronic Superficial Glossitis ) से समता रखते हैं। वातजिह्वाकण्टक Cracked या Fissured tongue, पित्तज जिह्वाकण्टक Red glazed tongue तथा कफजजिह्वाकण्टक को Ichthyosis कहते हैं। डाक्टरी में जिह्वारोग (Glossitis) के वर्णन कई प्रकार से हैं। ( १ ) Acute superficial type यह सारे मुखपाक से होता है। ( २ ) Acute parenchymatuos type. यह पारदसेवन, आघात, दुष्टव्रण, तथा पूयजनक जीवाणु ( Strepto cocous pyogenes ) के संक्रमण से होता है। इसी तरह जीर्ण प्रकार ( Chronic type ) भी होते हैं जिनके मुख्य कारण फिरङ्ग की तृतीयावस्था, अधिक धूम्रपान, दन्तरोगों के उपसर्ग या रगड़, तेज मद्यों का सेवन, अधिक मिर्च मसालेदार शाकादि सेवन होता है। कभी-कभी ये जिह्वाशोथ घातकार्बुद ( Epithelioma ) में परिणत हो जाते हैं।

जिह्वातले यः श्वयथुः प्रगाढः
सोऽलाससंज्ञः कफरक्तमूर्त्तिः।
जिह्वां स तु स्तम्भयति प्रवृद्धो
मूले तु जिह्वा भृशमेति पाकम् ॥ ४० ॥

अलास—जिह्वा के तल ( नीचे के ) भाग में कफ और रक्त के कारण गम्भीर शोथ उत्पन्न होता है, उसे अलास कहते हैं तथा यह बढ़कर जिह्वा को जकड़ देता है तथा जिह्वा के मूलभाग में तीव्र पाक हो जाता है ॥ ४० ॥

विमर्शः—अलास त्रिदोषजन्य तथा असाध्य होता है। अत्र कफरक्तयोः प्राधान्यं, जिह्वास्तम्भेन वायुरप्यस्ति, भृशं पाकेन पित्तमप्यस्ति, अत एव त्रिदोषत्वेनासाध्यत्वमपि दुरुपक्रमत्वात्। (डल्हणः)। डा० श्रीघाणेकरजी ने इसे Sublingual abscess माना है। वाग्भट में मत्स्यगन्धी तथा मांसनाशक इसकी दो विशेषताएं लिखी हैं—कफपित्तादधः शोफो जिह्वास्तम्भकृदुन्नतः। मत्स्यगन्धिर्भवेत् पक्वः सोऽलसो मांसशातनः॥ ( अ० उ० २१ ) इससे इसको जिह्वा का घातक अर्बुद ( Carcinoma ) समझ सकते हैं।

जिह्वाग्ररूपः श्वयथुर्हि जिह्वा-
मुन्नम्य जातः कफरक्तयोनिः।
प्रसेककण्डूपरिदाहयुक्ता
प्रकथ्यतेऽसावुपजिह्विकेति ॥ ४१ ॥

उपजिह्विका—कफ और रक्त के प्रकोप से होने वाला, जिह्वा के अग्रभाग के समान स्वरूप का तथा जिह्वा को ऊपर उठा कर उत्पन्न हुआ शोथ जिससे लार टपकती हो, तथा जो कण्डु और दाह से युक्त हो उसे उपजिह्विका कहते हैं ॥४१॥

विमर्शः—चरक ने इस रोग को केवल कफजन्य माना है—यस्य श्लेष्मा प्रकुपितो जिह्वामूलेऽवतिष्ठते। आशु संजनयेच्छोथं जायतेऽस्योपजिह्विका ॥ ( च. अ. सू. १८ )। वाग्भट में इसी को अधिजिह्वा कहा है—'अधिजिह्वः सरुक्कण्डूर्वाक्याहारविघातकृत्' डाक्टरी में इसको रेन्यूला ( Ranula ) कहते हैं। इसमें वहाँ की लसीकावाहिनियों में अवरोध उत्पन्न होने से जिह्वा के नीचे शोथ उत्पन्न होकर एक ग्रन्थि का रूप हो जाता है जिससे जिह्वा ऊंची उठ जाती है। यह स्थानान्तरित हो जाती है।

तालुगतास्तु—गलशुण्डिका, तुण्डिकेरी, अध्रुषः, मांसकच्छपः, अर्बुदं, मांससङ्घातः, तालुपुप्पुटः, तालुशोषः, तालुपाक इति ॥ ४२ ॥

तालुगत रोग—गलशुण्डिका, तुण्डिकेरी, अध्रुष, मांसकच्छप, अर्बुद, मांससंघात, तालुपुप्पुट, तालुशोष और तालुपाक ऐसे तालु में नौ रोग होते हैं ॥ ४२ ॥

विमर्शः—भावप्रकाश ने भी सुश्रुतानुसार तालुरोग ९ ही माने हैं। वाग्भट ने तालु में ८ रोग माने हैं। शार्ङ्गधर ने भी ८ ही माने हैं–तथाऽष्टौ तालुजा गदाः। अध्रुष नहीं माना है।

श्लेष्मासृग्भ्यां तालुमूलात् प्रवृद्धो
दीर्घः शोफो ध्मातबस्तिप्रकाशः।
तृष्णाकासश्वासकृत्सम्प्रदिष्टो
व्याधिर्वैद्यैः कण्ठशुण्डीति नाम्ना ॥ ४३ ॥

गलशुण्डिका-कफ और रक्त के प्रकोप के कारण तालुमूल से उत्पन्न होकर विवृद्ध हुआ तथा फूली हुई बस्ति (या मशक) के स्वरूप का और तृष्णा, कास तथा श्वास को करने वाले रोग को वैद्य कण्ठशुण्डी नाम से कहते हैं ॥ ४३ ॥

विमर्शः—गलशुण्डी या कण्ठशुण्डी (Elongated uvula) कारण-पुरानी खांसी या वात कास के कारण होता है। लेटते समय गलशुण्डी गले के पिछले भाग को छूती है जिससे क्षोभ (Irritation) उत्पन्न हो जाने से खांसी अधिक चलती है। इसमें वमन भी हो जाता है—'कण्ठोपरोधतृट्कासवमिकृद् गलशुण्डिका' (अ. सं.)।

शोफः स्थूलस्तोददाहप्रपाकी
प्रागुक्ताभ्यां तुण्डिकेरी मता तु।
शोफः स्तब्धो लोहितस्तालुदेशे
रक्ताज्ज्ञेयः सोऽध्रुषो रुग्ज्वराढ्यः ॥ ४४ ॥

तुण्डिकेरी—पूर्व में कहे हुये कफ और रक्त के प्रकोप से उत्पन्न तथा सूई चुभोने की सी पीडा, दाह और पाक से युक्त स्थूल शोथ तुण्डिकेरी कहा जाता है। अध्रुष—तालुप्रदेश में रक्त की दुष्टि से उत्पन्न तथा तीव्र पीडा और ज्वर से युक्त एवं लाल रंग का कठिन शोथ अध्रुष जानना चाहिये ॥ ४४ ॥

विमर्शः—तुण्डिकेरी शब्द का अर्थ वनकार्पासीफल है तथा इस रोग का स्वरूप इसी के समान होता है अतएव इसे भी तुण्डिकेरी कह दिया है। अष्टाङ्ग में इसको कार्पासीफलसन्निभ नाम से ही लिखा है—हनुसंध्याश्रितः कण्ठे कार्पासीफलसन्निभः। पिच्छिलो मन्दरुक् शोफः कठिनस्तुण्डिकेरिका॥ वाग्भट में इसे कण्ठरोगों में लिखा है। तुण्डिकेरी का साम्य Enlarged tonsil or Tonsilltis के साथ हो सकता है। इसकी उत्पत्ति में विभिन्न प्रकार के जीवाणुओं का उपसर्ग कारण होता है। अध्रुष को तालुप्रकोप (Palatitis) कह सकते हैं।

कूर्मोत्सन्नोऽवेदनोऽशीघ्रजन्मा-
ऽरक्तो ज्ञेयः कच्छपः श्लेष्मणा स्यात्।
पद्माकारं तालुमध्ये तु शोफं
विद्याद्रक्तादर्बुदं प्रोक्तलिङ्गम् ॥ ४५ ॥

कच्छप—कफ के प्रकोप से उत्पन्न तथा कछुए की भांति ऊपर को उठा हुआ, पीडारहित तथा धीरे-धीरे बढ़ने वाला कच्छप रोग होता है। अर्बुद-रक्त की दुष्टि से तालु के मध्य में कमल के समान आकार वाले तथा पूर्वोक्त अर्बुद के लक्षणों से युक्त रोग को अर्बुद जानो ॥ ४५ ॥

विमर्शः—कच्छप-इसकी कृच्छ्रसाध्यता, दीर्घकालीन वृद्धि और छेदन-चिकित्सा का विचार करने से यह एक प्रकार का घातक अर्बुद है, इसे Adenoma of the palate अथवा तालु का सार्कोमा (Sarcoma) कह सकते हैं। अर्बुद—मोक्तोक्तं लक्षणम्-उपर्येव भवेद्यो यथा पद्मस्य कर्णिका। पार्श्वतश्चाङ्कुरैर्दीर्घैर्नासा चाप्यवसीदति॥ श्लेष्मरक्तसमुत्थानं तत्तालव्वर्बुदसंज्ञितम्॥ यह एक प्रकार का तालु का Cancer है।

दुष्टं मांसं श्लेष्मणा नीरुजं च
तालव्वन्तःस्थं मांससङ्घातमाहुः।
नीरुक् स्थायी कोलमात्रः कफात् स्या—
न्मेदोयुक्तात् पुप्पुटस्तालुदेशे ॥ ४६ ॥

मांससंघात—कफ के प्रकोप से तालु के अन्तःप्रदेश में दूषित हुये मांस को जो कि पीडारहित हो उसे मांससंघात कहते हैं। तालुपुप्पुट—मेदायुक्त कफ के प्रकोप से तालुप्रदेश में पीडारहित, स्थिर तथा कोल (बदर) के प्रमाण का पुप्पुट रोग होता है ॥ ४६ ॥

विमर्शः—मांससंघात के लक्षण Fibroma (सौम्य अर्बुद) के समान हैं। तालुपुप्पुट को Epulis of the palate कह सकते हैं। यह तालु में होने वाला सद्रव ग्रन्थिरूप (Cystic swelling) है।

शोषोऽत्यर्थं दीर्यते चापि तालु
श्वासो वातात्तालुशोषः सपित्तात्।
पित्तं कुर्यात् पाकमत्यर्थघोरं
तालुन्येनं तालुपाकं वदन्ति ॥ ४७ ॥

तालुशोष—पित्तसहित वात के प्रकोप से तालुप्रदेश में अत्यन्त शोष (खुश्की) होता है तथा वह विदीर्ण भी हो जाता है एवं श्वास का कष्ट होता है। इसे तालुशोष कहते हैं। तालुपाक—प्रकुपित्त पित्त तालुप्रदेश में अत्यन्त भयङ्कर पाक उत्पन्न करता है, इसको तालुपाक रोग कहते हैं ॥ ४७ ॥

विमर्शः—तालुशोष-भोज ने केवल वात से तालु शोष होना लिखा है—'तालुशोषो भवेद्वातात्' वाग्भट ने—वातपित्तज्वरायासैस्तालुशोषस्तदाह्वयः। तालुपाक का साम्य Ulceration of the palate से हो सकता है। इसके चार भेद होते हैं (१) Simple या साधारण, (२) फिरङ्गजन्य (Syphilitic) फिरङ्ग की द्वितीयावस्था में दोनों तालु में अनेक व्रण बन जाते हैं तथा तृतीयावस्था में गया का रूप होकर फूट के Ulcer (छिद्र) बन जाता है। (३) चर्मकीलजन्य (Lupoidal) तालुपाक-यह प्रायः बच्चों में होता है। (४) घातकार्बुद (Epithelioma) के कारण भी तालुपाक हो सकता है।

कण्ठगतास्तु—रोहिण्यः पञ्च, कण्ठशालूकम्, अधिजिह्वो, वलयो, बलास, एकवृन्दो, वृन्दः, शतघ्नी, गिलायुः, गलविद्रधिः, गलौघः, स्वरघ्नो, मांसतानो, विदारी चेति ॥ ४८ ॥

कण्ठगतरोग-पाँच प्रकार की रोहिणी, कण्ठशालूक, अधिजिह्व, वलय, बलास, एकवृन्द, वृन्द, शतघ्नी, गिलायु, गलविद्रधि, गलौघ, स्वरघ्न, मांसतान और विदारी ऐसे सत्रह होते हैं ॥ ४८ ॥

विमर्शः—शार्ङ्गधर ने कण्ठरोगों को गलरोग नाम से लिखा है तथा इन्हें १८ माना है—गलरोगास्तथा ख्याता अष्टादशमिता बुधैः। रक्तजरोहिणी की जगह मेदोजरोहिणी मानी है। वाग्भट तथा भावप्रकाश ने भी १८ प्रकार के कण्ठरोग माने हैं।

गलेऽनिलः पित्तकफौ च मूर्च्छितौ
पृथक् समस्ताश्च तथैव शोणितम्।
प्रदूष्य मांसं गलरोधिनोऽङ्कुरान्
सृजन्ति यान् साऽसुहरा हि रोहिणी ॥४९॥

रोहिणी—वात, पित्त और कफ ये पृथक्-पृथक् तथा तीनों मिलकर एवं रक्त ये प्रकुपित होकर गले में मांस को दूषित करके गले के मार्ग में रुकावट करने वाले जिन अङ्कुरों को उत्पन्न करते हैं उसे प्राणनाशक रोहिणी नामक रोग कहते हैं।

विमर्शः—चरक ने रोहिणी को त्रिदोषजन्य मानी है तथा जिह्वामूल में प्रकुपित दोषों का अवस्थान माना है और कुशल वैद्य द्वारा चिकित्सा न करने से तीन रात में ही प्राणहारक होती है ऐसा लिखा है—वातपित्तकफा यस्य युगपत् कुपितास्त्रयः। जिह्वामूलेऽवतिष्ठन्ते विदहन्तः समुच्छ्रिताः॥ जनयन्ति भृशं शोथं वेदनाश्च पृथग्विधाः। तं शीघ्रकारिणं रोगं रोहिणीति विनिर्दिशेत्॥ त्रिरात्रं परमं तस्य जन्तोर्भवति जीवितम्। कुशलेन त्वनुक्रान्तः क्षिप्रं सम्पद्यते सुखी॥ ( च० सू० अ० १८ ) रोहिणी को डिफ्थीरिय ( Diphtheria ) अथवा Diphtherial inflamation of the throat कहते हैं। इसका प्रधान कारण डिफ्थीरिया बेसीलस ( Diphtheria Bacillus ) नामक दण्डाकार जीवाणु है। इस रोग में गले के भीतर एक झिल्ली बनती है जो स्वरयन्त्र तथ नासा में फैल कर श्वासावरोध करती है। यह झिल्ली ग्रसनिका, नासिका, स्वरयन्त्र, श्वासमार्ग, हृदय, आमाशय, फेफड़े तथा चक्षु, योनि, भग आदि स्थानों पर भी बन सकती है। इस झिल्ली में रोग के जीवाणु होते हैं जो बोलने, छींकने तथा खांसने के समय थूक तथा झिल्ली के षम कणों के साथ बाहर आते हैं और पास में बैठे हुये मनुष्यों के गले में वायु के साथ प्रविष्ट होकर रोग पैदा करते हैं। रोहिणी रोग बच्चों में ज्यादा होता है। प्रायः रुग्ण बच्चे के इस्तेमाल में आये हुए पेन्सिल, रुमाल, तौलिया, गिलास आदि से स्वस्थ बच्चों में फैलती है। लक्षण—ज्वर तीव्र, प्रायः १०४°, नाड़ी तेज, हृदय दुर्बल होता है। बोलने में असमर्थता, श्वास कृच्छ्रता आदि।

जिह्वां समन्ताद् भृशवेदना ये
मांसाङ्कुराः कण्ठनिरोधिनः स्युः।
तां रोहिणीं वातकृतां वदन्ति
वातात्मकोपद्रवगाढयुक्ताम् ॥ ५० ॥

वातरोहिणी—जिह्वा के चारों ओर, अधिक पीड़ाकारक, कण्ठावरोधक तथा वात के भयङ्कर उपद्रवों से युक्त जो मांसाङ्कुर उत्पन्न होते हैं उसे वातजन्य रोहिणी कहते हैं ॥५०॥

विमर्शः—वातात्मकोपद्रवगाढयुक्ता-वातात्मका उपद्रवाः कम्पविनामस्तम्भादयस्तैरतिशयमनुगता। (मधुकोषः)। रोहिणी त्रिदोषज ही होती है किन्तु यहां 'व्यपदेशस्तु भूयसा' इस न्याय से उसके भेद किये हैं। उपद्रव-( Complications )-श्वासावरोध या हृदयावसाद प्रधान मारक उपद्रव हैं। भाग्य से बच जाने पर तालु और ग्रसनिका की पेशियों का घात होने से स्वर अनुनासिक हो जाता है तथा ग्रासादि के निगलने में कष्ट होता है। नेत्र की पेशियों का घात होने से भैंगापन ( द्विधा दृष्टि) हो जाती है। किसी किसी में पक्षाघात (Hemiplegia) तथा पङ्गुता ( Paraplegia ) भी हो जाती है।

क्षिप्रोद्गमा क्षिप्रविदाहपाका
तीव्रज्वरा पित्तनिमित्तजा स्यात्।
स्रोतोनिरोधिन्यपि मन्दपाका
गुर्वी स्थिरा सा कफसम्भवा वै ॥ ५१ ॥

पित्तकफज रोहिणी—शीघ्र पैदा होने वाली, शीघ्र ही दाह और पाक करने वाली तथा तीव्रज्वर से युक्त रोहिणी पित्त से उत्पन्न होती है। श्वासमार्ग आदि स्रोतसों का अवरोध करने वाली, मन्दपाक से युक्त, भारी तथा अधिक नहीं फैलने वाली कफज रोहिणी होती है ॥ ५१ ॥

गम्भीरपाकाऽप्रतिवारवीर्या
त्रिदोषलिङ्गा त्रयसम्भवा स्यात्।
स्फोटाचिता पित्तसमानलिङ्गाऽ-
साध्या प्रदिष्टा रुधिरात्मिकेयम् ॥ ५२ ॥

त्रिदोषज तथा रक्तज रोहिणी-जिसमें भयङ्कर पाक हो या गहरी धातुओं में पाक हो, जिसका वेग औषधादि से रोकना असम्भव हो, तीनों दोषों के लक्षण जिसमें हों वह सन्निपातजन्य रोहिणी होती है। गले में स्फोट (फुन्सियां) हों तथा पित्त के शेष शीघ्र दाह-पाकादि लक्षण जिसमें हों उसे रुधिर-(रक्त) जन्य रोहिणी कहते हैं तथा यह असाध्य होती है ॥ ५२ ॥

विमर्शः—डाक्टरी में रोहिणी के स्थानानुसार अनेक भेद किये गये हैं। (१) गलतोरणिकागत रोहिणी ( Faucial ), (२) स्वरयन्त्रगतरोहिणी, (३) अनुनासिक रोहिणी, (४) कर्णरोहिणी, (५) नेत्रकलागत रोहिणी (Conjunctival), (६) योनिगत रोहिणी, (७) व्रणोत्पन्न रोहिणी। त्रिदोषज रोहिणी सद्योमारक होती है—सद्यस्त्रिदोषजा हन्ति त्र्यहाच्छ्लेष्मसमुद्भवा। पक्षाहात् पित्तसम्भूता सप्ताहात् पवनोत्थिता॥ ( खरनादः )। चरक ने आखिरी मर्यादा तीन रात की लिखी है—त्रिरात्रं परमं तस्य जन्तोर्भवति जीवितम्। वातात् पित्तात् कफात् त्रिभ्यो रक्ताद्रोहिण्य ईरिताः। घ्नन्त्ये सद्यो मारयत आधारिताः क्रियां विना॥ ( डल्हणः )। प्रतिविष ( Antitoxin ), ग्लूकोज के इञ्जेक्शन, श्वासावरोध में ग्रसनिका—भेदन (Tracheotomy), Penicilin एन्टीसीरम के सुबह—शाम इञ्जेक्शन, सल्फाड्राईड आदि के प्रयोगों से इसकी असाध्यता बहुत कुछ कम हो गई है अतः इस चिकित्सा का लाभ लेना चाहिये।

कोलास्थिमात्रः कफसम्भवो यो
ग्रन्थिर्गले कण्टकशूकभूतः।
खरः स्थिरः शस्त्रनिपातसाध्य-
स्तं कण्ठशालूकमिति ब्रुवन्ति ॥ ५३ ॥

कण्ठशालूक—कोल ( बड़े बदरीफल ) की गुठली के स्वरूप की गले में कफ के कारण उत्पन्न हुई तथा कण्टक

अथवा शूक के समान, खर, स्थिर और शस्त्रप्रयोग से साध्य ग्रन्थि को कण्ठशालूक कहते हैं ॥ ५३ ॥

विमर्शः—शालूक का अर्थ कमलकन्द होता है। कण्ठ में शालूक ( एडिनोइडस Adenoides ) कहते हैं। इस रोग से गले में कांटे या शूल के समान प्रतीत होता है—'शूककण्टकवद् कण्ठे' (अ० सं०)। 'दोषैः कफोल्वणैः शोफः कोलवद् ग्रथितोन्नतः' (अ०सं०)। यह विकार गले के नासापश्चिम भाग में होता है जिससे नासामार्ग का अवरोध होता है—इसी लिये शालूक शब्द का प्रयोग किया है—'शालूको मार्गरोधनः' इसमें रोगी खुर्राटे के साथ मुख से सांस लेता है। 'अन्तर्गले घुर्घुरिकान्वितश्च शालूकमुच्छ्वासविरोधकारि' ( च० चि० अ० १३ )। यह रोग प्रायः बच्चों में होता है। तीव्रप्रतिश्याय, नासास्राव ( Nasal catarrh ), रोहिणी, रोमान्तिका आदि के कारण होता है। लक्षण—श्वासमार्ग बन्द होने से मुख खोल कर श्वास लेना, सोते समय खुर्राटे से सांस लेना, भोजन में कष्ट, अधिक देर तक मुख खुला रखने से उसकी V के आकार की आकृति हो जाना, मन्दज्वर आदि लक्षण होते हैं।

जिह्वाग्ररूपः श्वयथुः कफात्तु
जिह्वाप्रबन्धोपरि रक्तमिश्रात्।
ज्ञेयोऽधिजिह्वः खलु रोग एष
विवर्जयेदागतपाकमेनम् ॥ ५४ ॥

अधिजिह्व—रक्तमिश्रित कफ की दुष्टि के कारण जिह्वामूल के ऊपर, जिह्वा के अग्रभाग के आकार का शोथ अधिजिह्व रोग है। संक्रमण से पाक हो जाने पर इसकी चिकित्सा न करें॥

विमर्शः—अष्टाङ्गसंग्रहोक्त लक्षण—अधिजिह्वः सरुककण्डूवाव्याहारविघातकृत्। चरक तथा वाग्भट में जिह्वोपरिशोथ को 'उपजिह्वा' तथा नीचे होने वाले शोथ को 'अधिजिह्वा' लिखा है—'जिह्वोपरिष्टादुपजिह्विका स्यात् कफादधस्तादधिजिह्विका च' (च० चि० अ० १२)। डाक्टरी में जिह्वा के ऊपर होने वाले इस प्रकार के शोथ को Epiglottitis कह सकते हैं।

बलास एवायतमुन्नतं च शोफं करोत्यन्नगतिं निवार्य।
तं सर्वथैवाप्रतिवारवीर्यं विवर्जनीयं वलयं वदन्ति ॥

वलय—कफ ही प्रकुपित होकर अन्नमार्ग को रोककर गले में विस्तृत तथा ऊंचा शोथ उत्पन्नकरता है इसको सर्व प्रकार से प्रतीकार नहीं करने योग्य अत एव विवर्जनीय वलय रोग कहते हैं ॥ ५५ ॥

विमर्शः—अन्नगतिः—अन्नस्य गतिर्येन स्रोतसा सोऽन्नगतिरन्नवहमार्गः, अन्नस्य प्रवेशो वा। ( मधुकोषः )। वलय का साम्य चरक चि० अ० १२ में वर्णित विडालिका से है—'गकस्य सन्धौ चिबुके गले च सदाहरागः श्वसनोच्छ्वसोग्रः। शोफो भृशार्तिस्तु विडालिका स्याद्धन्याद् गले चेद्वलय कृता सा॥ वाग्भट ने गलौघ तथा वलय को एक ही रोग माना है—'वलयं नातिरुक् शोफस्तद्देवायतोन्नतः'।

गले तु शोफं कुरुतः प्रवृद्धौ
श्लेष्मानिलौ श्वासरुजोपपन्नम्।
मर्मच्छिदं दुस्तरमेतदाहु-
र्बलाससंज्ञं निपुणा विकारम् ॥ ५६ ॥

बलास—कफ तथा वायु विवृद्ध होकर गले में श्वास तथा वेदनायुक्त शोथ उत्पन्न करते हैं, निपुण वैद्य इसको मर्मघाती तथा दुश्चिकित्स्य बलास रोग कहते हैं ॥ ५६ ॥

वृत्तोन्नतो यः श्वयथुः सदाहः
कण्ड्वन्वितोऽपाक्यमृदुर्गुरुश्च।
नाम्नैकवृन्दः परिकीर्तितोऽसौ
व्याधिर्बलासक्षतजप्रसूतः ॥ ५७ ॥

एकवृन्द—बलास ( कफ ) तथा क्षतज (रक्त) के प्रकोप से गले में उत्पन्न गोल, उन्नत, दाहयुक्त, कण्डुयुक्त, पाकरहित, मुलायम तथा भारी शोथ को नाम से एकवृन्द रोग कहते हैं ॥ ५७ ॥

समुन्नतं वृत्तममन्ददाहं तीव्रज्वरं वृन्दमुदाहरन्ति।
तं चापि पित्तक्षतजप्रकोपाद्विद्यात् सतोदं पवनास्रजं तु ॥

वृन्द—अधिक उठा हुआ, गोल, अधिक दाहयुक्त तथा तीव्रज्वर-युक्त शोथ को वृन्द कहते हैं। इसे पित्त तथा रक्त के प्रकोप से उत्पन्न हुआ जानो। यदि इसमें सूई चुभोने की सी पीड़ा हो तो वायु तथा रक्त से उत्पन्न हुआ जानो ॥५८॥

वर्तिर्घना कण्ठनिरोधिनी या
चिताऽतिमात्रं पिशितप्ररोहैः।
नानारुजोच्छ्रायकरी त्रिदोषा-
द्ज्ञेया शतघ्नीव शतघ्न्यसाध्या ॥ ५९ ॥

शतघ्नी—त्रिदोषप्रकोप के कारण घनस्वरूप की वर्ति जो कि कण्ठ (मार्ग) को रोकती हो तथा अत्यधिक मांसाङ्कुरों से युक्त हो एवं अनेक प्रकार की पीड़ा तथा उच्छ्राय (उन्नतता) को पैदा करनेवाली तथा शतघ्नी के समान ग्रन्थि दिखाई देती हो उसे असाध्य शतघ्नी कहते हैं ॥ ५९ ॥

विमर्शः—अधःकण्टकसंच्छिन्ना शतघ्नी महती शिला। तत्तुल्यव्याधि को शतघ्नी कह सकते हैं। भोजोक्तवर्णनं—वातपित्तकफा दुष्टां मांसाङ्कुरसमाचिताम्। मध्येकण्ठं च यां वर्तिं जनयन्ति ह्युपेक्षिताः॥ शङ्कुनेव गले विद्धा शतघ्न्येषा न सिद्ध्यति॥

ग्रन्थिर्गले त्वामलकास्थिमात्रः
स्थिरोऽल्परुक् स्यात् कफरक्तमूर्तिः।
संलक्ष्यते सक्तमिवाशनं च
स शस्त्रसाध्यस्तु गिलायुसंज्ञः ॥ ६० ॥

गिलायु—कफ तथा रक्त के प्रकोप से गले के भीतर उत्पन्न आंवले की गुठली के बराबर तथा स्थिर, स्वल्प पीड़ायुक्त और जैसे भोजन का टुकड़ा गले में अटका हुआ हो ऐसा प्रतीत होनेवाली ग्रन्थि शस्त्रकर्म से साध्य गिलायु है ॥६०॥

सर्वं गलं व्याप्य समुत्थितो यः
शोफो रुजो यत्र च सन्ति सर्वाः।
स सर्वदोषो गलविद्रधिस्तु
तस्यैव तुल्यः खलु सर्वजस्य ॥ ६१ ॥

गलविद्रधि—सर्वदोषों के प्रकोप से सम्पूर्ण गले को व्याप्तकर उत्पन्न शोथ जिसमें सर्वदोषों की पीडाएं प्रतीत हों वह सर्वदोषजन्य गलविद्रधि रोग है तथा त्रिदोषजन्य विद्रधि के समान लक्षणों से युक्त होता है ॥ ६१ ॥

विमर्शः—गलविद्रधि के लक्षण ( Pharyngeal abscess) अथवा ( Peritonsilor abscess ) से मिलते हैं।

शोफो महानन्नजलावरोधी
तीव्रज्वरो वातगतेर्निहन्ता।
कफेन जातो रुधिरान्वितेन
गले गलौघः परिकीर्त्यतेऽसौ ॥ ६२ ॥

गलौघ—रक्तसहित कफ के प्रकोप से गले में उत्पन्न महान शोथ जो कि अन्न तथा जल की गति को रोक देता हो, तीव्रज्वर से युक्त हो तथा कण्ठदेशस्थ उदान वायु के सञ्चार ( गति ) का भी विनाश कर दे उसे गलौघ रोग कहते हैं ॥ ६२ ॥

योऽतिप्रताम्यन् श्वसिति प्रसक्तं
भिन्नस्वरः शुष्कविमुक्तकण्ठः।
कफोपदिग्धेष्वनिलायनेषु
ज्ञेयः स रोगः श्वसनात् स्वरघ्नः ॥ ६३ ॥

स्वरघ्न—जो मनुष्य अत्यन्त कष्ट के साथ निरन्तर ( प्रसक्त ) सांस लेता हो तथा स्वर भिन्न हो गया हो तथा जिसका कण्ठ खुश्क और विमुक्त सा प्रतीत हो तथा वायु के मार्ग ( स्रोतस ) कफ से लिप्त हो गये हों उसके श्वसन ( वात ) के प्रकोप से उत्पन्न स्वरघ्न रोग जानना चाहिये ॥

प्रतानवान् यः श्वयथुः सुकष्टो
गलोपरोधं कुरुते क्रमेण।
स मांसतानः कथितोऽवलम्बी
प्राणप्रणुत् सर्वकृतो विकारः ॥ ६४ ॥

मांसतान—सर्व दोषों के प्रकोप के कारण गले में फैलने वाला, अतिकष्टदायक शोथ जो कि क्रमशः बढ़कर गले में अवरोध उत्पन्न कर देता है तथा जो बाहर से नीचे लटकता हुआ दिखाई दे उसे प्राणनाशक मांसतान कहते हैं ॥ ६४ ॥

सदाहतोदं श्वयथुं सरक्त-
मन्तर्गले पूतिविशीर्णमांसम्।
पित्तेन विद्याद्वदने विदारीं
पार्श्वे विशेषात् स तु येन शेते ॥ ६५ ॥

विदारी—पित्त के प्रकोप से मुख में गले के भीतर दाह तथा चुभोने की सी पीडासे युक्त तथा लालवर्ण एवं दुर्गन्धित तथा विदीर्ण (छिन्न-भिन्न) मांस जिसमें हो जाय ऐसे शोथ को विदारी जानो। जिस पार्श्व से मनुष्य अधिक सोता हो उसी पार्श्व की तरफ गले में यह रोग होता है ॥ ६५ ॥

विमर्शः—विदारी को ( Gangrenous stomatitis अथवा Cancrumoris or Noma ) कह सकते हैं इसमें निर्जीवाङ्गता हो जाती है।

## सर्वसररोगः।

सर्वसरास्तु वातपित्तकफशोणितनिमित्ताः ॥ ६६ ॥

सर्वसररोग वात, पित्त, कफ और रक्त के कारण सर्वसर रोग होते हैं ॥ ६६ ॥

विमर्शः—सर्वसर-(१) मुखगतौष्ठादिसमस्तस्थानव्यापकतया सर्वसरत्वं ज्ञेयम्। ( मधुकोषः )। (२) सर्वस्मिन् मुखे ये भवन्ति ते सर्वसराः। सर्वमुखेऽस्मिन् सरतीति सर्वसरः। (शाङ्गधरे आढमल्लः)। सम्पूर्ण मुख में व्याप्त होकर होने वाले रोगों को सर्वसर रोग कहते हैं यह एक प्रकार से मुखपाक ( Stomatitis ) है जो कई कारणों से उत्पन्न होता है। भेद-सुश्रुत ने इस अध्याय के पूर्व में इनकी संख्या तीन लिखी है। कुछ लोग यहां वात पित्त, कफ और रक्त ऐसे चार कारणों में इसे चार प्रकार का मानते हैं किन्तु मूल ग्रन्थ तथा डल्हण तीन ही होना मानते हैं—'रक्तेन पित्तोदित एक एव' ( सुश्रुतः )। सर्वसराः किन्तु त्रय एव। (डल्हणः)। शाङ्गधर ने सर्वसर रोगों को मुखान्तसम्भवरोग नाम से आठ भेद माने हैं—मुखान्तसम्भवा रोगा अष्टौ ख्याता महर्षिभिः। मुखपाको भवेद्वातात्पित्तात्तद्वत्कफादपि ॥ रक्ताच्च सन्निपाताच्च पूत्यास्योर्ध्वगुदादपि। अर्बुदश्चेति। वाग्भटने इसके पांच भेद माने हैं किन्तु पूतिमुख, ऊर्ध्वगुद का भी वर्णन किया है। भावप्रकाश ने सुश्रुत की तरह तीन ही भेद माने हैं—पृथग्दोषैस्त्रयो रोगाः समस्तमुखजाः स्मृताः ॥ डाक्टरी में मुखपाक के मुख्य निम्न भेद होते हैं-( १ ) स्रावी (Gatarrhal ), ( २ ) निर्जीवाङ्गजन्य ( Gangrenous ), ( ३ ) पारदसेवनजन्य मुखपाक, ( ४ ) फिरङ्गजन्य मुखपाक ( Syphilitic ) तथा मन्दाग्नि, यकृत् की खराबी, आन्त्र की खराबी संग्रहणी आदि रोगों के कारण भी मुखपाक हो जाता है।

स्फोटैः सतोदैर्वदनं समन्ताद्-
यस्याचितं सर्वसरः स वातात्।
रक्तैः सदाहैस्तनुभिः सपीतै-
र्यस्याचितं चापि स पित्तकोपात् ॥ ६७ ॥

वातजमुखपाक—जिस मनुष्य का सारा मुख पीडायुक्त स्फोट ( व्रणों ) से व्याप्त हो जाता है वह वातजसर्वसर रोग है। पित्तजमुखपाक—जिसका सारा मुख दाहयुक्त, लाल तथा पीले रंग के स्फोट ( व्रणों ) से व्याप्त हो जाता है, वह पित्तप्रकोपजन्य सर्वसर रोग है ॥ ६७ ॥

कण्डूयुतैरल्परुजैः सवर्णै-
र्यस्याचितं चापि स वै कफेन।
रक्तेन पित्तोदित एक एव
कैश्चित् प्रदिष्टो मुखपाकसंज्ञः ॥ ६८ ॥

इति भगवता श्रीधन्वन्तरिणोपदिष्टायां तच्छिष्येण महर्षिणा सुश्रुतेन विरचितायां सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने मुखरोगनिदानं नाम षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

कफजमुखपाक—जिस मनुष्य का सारा मुख कण्डूयुक्त, अल्पपीडादायक तथा समान वर्ण के स्फोटों (व्रणों) से व्याप्त हो जाता है, वह कफ से उत्पन्न सर्वसर रोग है। रक्त की खराबी से पृथक् रोग न होकर जो पैत्तिक सर्वसर रोग कहा है, वही मुखपाक संज्ञक सर्वसर रोग है ॥ ६८ ॥

विमर्शः—पित्तोदितः—मुखस्य पित्तजे पाके दाहोषौ तिक्तवक्त्रता। क्षारोक्षितक्षतसमा व्रणास्तद्वच्च रक्तजे (अ० सं०)।

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां साहित्यायुर्वेदाचार्य-साहित्यरत्न-काव्यपुराणतीर्थादिलब्धानेकपदवीकेन, अनेकायुर्वेदग्रन्थसम्पादकेन इन्दौरनगरीयश्रीराजकुमारसिंहाऽऽयुर्वेदकालेजस्य रामगढस्थाऽऽयुर्वेदमहाविद्यालयस्य गुरुकुलकांगडी (हरद्वार) स्थाऽऽयुर्वेदकालेजस्य च भूतपूर्वाध्यक्षेण, जयपुरीयदिगम्बरजैनसंस्कृतकालेजीयाऽऽयुर्वेदविभागस्याध्यक्षेण, मेदपाटदेश (मेवाड) वासिना, श्रीकृष्णतनुजेन गुर्जरगौडेन श्रीअम्बिकादत्तशास्त्रिणा विरचितायामायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां निदानस्थाने मुखरोगनिदानं नाम षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

## समाप्तश्चेदं निदानस्थानम्।

# शारीरस्थान-विषयसूची

॥ श्रीः ॥

# सुश्रुतसंहिता

## शारीरस्थानम्

### प्रथमोऽध्यायः

अथातः सर्वभूतचिन्ताशारीरं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

निदान स्थान समाप्त होने के बाद सर्व प्राणियों की चिन्ता के लिए शारीर स्थान की व्याख्या करेंगे, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने कहा है ॥ १-२ ॥

विमर्शः—'अथ—' यह शब्द मङ्गलवाचक और कल्याणप्रद होने से प्रत्येक स्थान के प्रारम्भ में ही नहीं किन्तु प्रत्येक अध्याय के प्रारम्भ में भी दिया जाता है। 'अथ' शब्द का अर्थ उसके बाद भी होता है। निदान स्थान समाप्त होने के पश्चात सर्व-जो भूत-स्थावर-जङ्गमात्मक अथवा पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश इत्यादि जो पञ्चमहाभूत हैं, उनके लक्षण तथा कार्य जिस शारीरस्थान में वर्णित होंगे उसकी व्याख्या भगवान् धन्वन्तरि के निर्देश के अनुसार महर्षि सुश्रुत इस अध्याय में करते हैं। इस अध्याय में सृष्टि की उत्पत्ति के सिद्धान्त ( Creation Theory ) बताए गये हैं।

सर्वभूतानां कारणमकारणं सत्त्वरजस्तमोलक्षणमष्टरूपमखिलस्य जगतः सम्भवहेतुरव्यक्तं नाम। तदेकं बहूनां क्षेत्रज्ञानामधिष्ठानं समुद्र इवौदकानां भावानाम् ॥ ३ ॥

सृष्टि की उत्पत्ति का क्रम—अव्यक्त सब भूतों का कारण है किन्तु स्वयं अकारण है अर्थात् जिसका कोई कारण नहीं है। और सत्त्व, रज, तम गुण वाला तथा अष्टप्रकृत्यात्मक है। अव्यक्त ही सम्पूर्ण जगत् की उत्पत्ति का कारण है। जैसे समुद्र जलीय वस्तुओं का आधार है उसी प्रकार यही एक बहुत से जीवों का आधार है ॥ ३ ॥

विमर्शः—सृष्टि का क्रम अव्यक्त से आरम्भ होता है। यही सब भूतों का प्रधान कारण है। इसे ही मूलप्रकृति कहते हैं, क्योंकि इसका कोई कारण नहीं है। यह सब भूतों का, जीवों का कारण है किन्तु इसका कोई भी कारण नहीं है। यह किसी कार्य रूप भी नहीं है। सांख्यकारिका में 'मूलप्रकृतिरविकृतिः' ऐसा वर्णन है। इसमें सत्त्व, रज, तम गुण रहते हैं। 'शिलापुत्रक' न्याय से इसमें स्वयम् अव्यक्त को लेकर अष्टप्रकृति होती हैं। अष्टप्रकृति में अव्यक्त, महान्, अहंकार और पञ्चभूतों का समावेश है। किसी ने धर्म, ज्ञान, वैराग्य, ऐश्वर्य, अधर्म, अज्ञान, वैराग्य-हीनता और अनैश्वर्य इनको आठ प्रकृति माना है। दूसरों के मत से मन, बुद्धि, अहंकार और पञ्चमहाभूत आठ प्रकृति हैं। जैसे—समुद्र सब जलीय वस्तुओं का विषय होता है वैसे ही यह अव्यक्त भी यावत प्राणिमात्र के शरीर का विषय है। सब प्राणी इससे ही उत्पन्न होते और इसी में विलीन होते हैं।

तस्मादव्यक्तान्महानुत्पद्यते तल्लिङ्ग एव। तल्लिङ्गाच्च महतस्तल्लक्षण एवाहङ्कार उत्पद्यते, स त्रिविधो वैकारिकस्तैजसो भूतादिरिति ॥ ४ ॥

महान् और अहङ्कार की उत्पत्ति—उस अव्यक्त से महत्तत्व की उत्पत्ति होती है। जो कि अव्यक्त स्वरूप अर्थात् सत्त्व, रज, तम रूप है। उस प्रकार के महत्तत्व से अहङ्कार की उत्पत्ति होती है। वह भी सत्त्व, रज, तम गुणात्मक है। अहङ्कार वैकारिक, तैजस और भूतादि इस प्रकार से तीन भागों में विभक्त होता है ॥ ४ ॥

विमर्शः—महत् यह बुद्धितत्व। इसकी उत्पत्ति अव्यक्त से होती है। यह बुद्धितत्व भी सत्वादि गुणत्रयात्मक है। इस बुद्धितत्व से अभिमान स्वरूप अहङ्कार पैदा होता है। वह सात्विक किंवा वैकारिक, राजस या तैजस और भूतादि या तामस स्वरूप होता है।

तत्र वैकारिकादहङ्कारात्तैजससहायात्तल्लक्षणान्येवैकादशेन्द्रियाण्युत्पद्यन्ते ॥ ५ ॥

इन्द्रियों की उत्पत्ति—वैकारिक अहङ्कार से, तैजस अहङ्कार की सहायता से ग्यारह इन्द्रियाँ उत्पन्न होती हैं जो कि सात्त्विक स्वरूप होती हैं ॥ ५ ॥

विमर्शः—अहङ्कार के तीन प्रकार ऊपर बताये हुए हैं। वे सात्त्विक, राजस और तामस या वैकारिक तैजस और भूतादि हैं। उसमें से पहिले दो अहंकार सात्त्विक और राजस या वैकारिक और तैजस हैं। इनसे ग्यारह इन्द्रियों की उत्पत्ति होती है। ये इन्द्रियां तैजस और सात्त्विक गुण वाली हैं क्योंकि वैकारिक अहंकार जो सात्त्विक स्वरूप है उससे इनकी प्राधान्य से उत्पत्ति होती है। तैजस अहंकार गौण स्वरूप होने से उसके गुणों का निर्देश नहीं किया है क्योंकि 'प्राधान्येन व्यपदेशा भवन्ति' यह शास्त्र का न्याय है।

तद्यथा—श्रोत्रत्वकचक्षुर्जिह्वाघ्राणवाग्घस्तोपस्थपायुपादमनांसीति। तत्र पूर्वाणि पञ्च बुद्धीन्द्रियाणि, इतराणि पञ्च कर्मेन्द्रियाणि उभयात्मकं मनः ॥ ६ ॥

इन्द्रियों के प्रकार—इन्द्रियां इस प्रकार हैं। कर्ण, चर्म, नेत्र, जीभ, नासिका, वाणी, हाथ, लिंग, गुद, पैर और मन। इनमें से पहली पाँच ज्ञानेन्द्रियां हैं। दूसरी पांच कर्मेन्द्रियाँ हैं। मन ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रियात्मक है ॥ ६ ॥

विमर्शः—इन्द्रियों के भेद ज्ञानेन्द्रियात्मक, कर्मेन्द्रियात्मक और उभयात्मक किये हैं। उनमें से चार ज्ञानेन्द्रियाँ गर्दन की ऊपरी भाग में और चर्म सर्व शरीर-व्यापी है। चार कर्मेन्द्रियाँ तो गर्दन के नीचे रहती हैं परन्तु वाणी जो पांचवीं कर्मेन्द्रिय है, वह गर्दन के ऊपर है। इनका वर्गीकरण ज्ञान और कर्म द्वारा किया है, स्थानानुसार नहीं। मन तो ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रियों में अधिष्ठित होकर कार्य करता है इसलिये उभयात्मक है।

भूतादेरपि तैजससहायात्तल्लक्षणान्येव पञ्च तन्मात्राण्युत्पद्यन्ते। तद्यथा—शब्दतन्मात्रं, स्पर्शतन्मात्रं, रूपतन्मात्रं, रसतन्मात्रं, गन्धतन्मात्रमिति। तेषां विशेषाः-शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्धाः, तेभ्यो भूतानि व्योमानिलानलजलोर्व्यः, एवमेषा तत्त्वचतुर्विंशतिर्व्याख्याता ॥ ७ ॥

तन्मात्रा, विशेष और भूतों की उत्पत्ति—भूतादि अहङ्कार से तैजस अहंकार की सहायता से भूतादि अहङ्कार स्वरूप पाँच तन्मात्रायें उत्पन्न होती हैं। शब्दतन्मात्रा, स्पर्शतन्मात्रा, रूपतन्मात्रा, रसतन्मात्रा, गन्धतन्मात्रा ये पांच तन्मात्राएं हैं। इन तन्मात्राओं के विशेष गुण—शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध ये हैं। इनसे आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथ्वी उत्पन्न होती हैं। इस प्रकार २४ तत्त्वों की व्याख्या बतायी गई है ॥ ७ ॥

विमर्शः—एकादश इन्द्रियों, अव्यक्त, महान् तथा अहंकार निरूपण के बाद 'तन्मात्रा' का वर्णन किया जाता है। यह तन्मात्रा क्या वस्तु है? यह शंका उत्पन्न होती है इसका उत्तर यह है कि—जब शब्द, रूप, रस, गन्ध और स्पर्श अनुद्भूत रहते हैं और बाह्य इन्द्रियों से ग्रहण नहीं किये जाते, तब उन्हें 'तन्मात्रा' कहते हैं जो कि योगियों को ही प्रत्यक्ष होते हैं। इन सामान्य तन्मात्राओं से विशेष या भेदक गुण उद्भूत होते हैं। वे शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध हैं। विशेष की व्याख्या निम्न प्रकार की है—जैसी तन्मात्रा की व्याख्या—'अनुद्भूतस्वभावानि बाह्येन्द्रियाग्राह्याणि शब्दादीन्येव तन्मात्राणि'—यह है, उसी प्रकार विशेष की व्याख्या—'अनुभवयोग्यैः सुखदुःखमोहरूपैर्धर्मैर्विशिष्यन्त इति विशेषाः'। तात्पर्य यह है कि तन्मात्राओं का ज्ञान केवल योगियों को ही होता है और विशेषों का ज्ञान उद्भूत होने से सब लोगों को होता है। तन्मात्राओं से पञ्चमहाभूतों की उत्पत्ति होती है। उनमें भी यह नियम है कि पूर्व पूर्व की तन्मात्रायें आगे-आगे की सहायता करती हुई वायु, तेज, जल और पृथ्वी की उत्पत्ति करती हैं जैसे शब्द तन्मात्रा से आकाश की उत्पत्ति; शब्द और स्पर्श तन्मात्रा से वायु का प्रादुर्भाव; शब्द, स्पर्श और रूप से तेज का उद्भव और शब्द, स्पर्श, रूप और रस तन्मात्रा से जल तत्त्व तथा पाँचों के ऐक्य से पृथ्वी की उत्पत्ति हुई है। ऐसा क्रम है। इस प्रकार अव्यक्त, महान्, अहङ्कार, ग्यारह इन्द्रियाँ, पांच तन्मात्रायें और पांच महाभूत, इन २४ तत्त्वों और २५ वाँ पुरुष इनसे इस जगत् का प्रादुर्भाव होता है। चरक के मत से 'मनो दशेन्द्रियाण्यर्थाः प्रकृतिश्चाष्टधातुकी' इस प्रकार २४ तत्त्वों से जगत् की उत्पत्ति होती है। इससे यह स्पष्ट होता है कि—सुश्रुत सांख्यशास्त्र का और चरक वेदान्त का अनुकरण करता है।

तत्र-बुद्धीन्द्रियाणां शब्दादयो विषयाः, कर्मेन्द्रियाणां यथासंख्यं वचनादानानन्दविसर्गविहरणानि ॥८॥

इन्द्रियों के विषय—इनमें से शब्द, रूप, रस, गन्ध और स्पर्श का श्रोत्र, चक्षु, जिह्वा, घ्राणेन्द्रिय और त्वचा से यथाक्रम ग्रहण होता है। कर्मेन्द्रियों से पूर्वकार्यानुसार बोलना, ग्रहण करना, विषय-भोग करना, मल त्याग और घूमना-फिरना कार्य किये जाते हैं ॥ ८ ॥

विमर्शः—इन्द्रियों के भेद कर्मेन्द्रिय और ज्ञानेन्द्रियों से किये हैं। अब उनके विषय बताते हैं। वे इन्द्रियाँ क्या काम करती हैं, इनका वर्णन निम्नलिखित यह है—

इन्द्रियाँ—

ज्ञानेन्द्रियाँ—

| नाम | कार्य |
|---|---|
| १ श्रोत्र | १ शब्दग्रहण |
| २ त्वक् | २ स्पर्शग्रहण |
| ३ चक्षु | ३ रूपग्रहण |
| ४ जिह्वा | ४ रसग्रहण |
| ५ घ्राण | ५ गन्धग्रहण |

कर्मेन्द्रियाँ—

| नाम | कार्य |
|---|---|
| ६ वाक् ( वाणी ) | ६ वचन ( बोलना ) |
| ७ हस्त ( हाथ ) | ७ आदान (ग्रहण करना और देना) |
| ८ उपस्थ (मूत्रेन्द्रिय) | ८ आनन्द (विषयोपभोग करना) |
| ९ पायु (गुदद्वार) | ९ विसर्ग ( मलत्याग ) |
| १० पाद ( पैर ) | १० विहरण ( घूमना-फिरना ) |

इस प्रकार ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रियों के विषयों का विवरण हो चुका है।

अव्यक्तं महानहङ्कारः पञ्च तन्मात्राणि चेत्यष्टौ प्रकृतयः, शेषाः षोडश विकाराः ॥ ९ ॥

प्रकृति और विकृति—अव्यक्त, महान्, अहङ्कार और पञ्च तन्मात्रा की आठ प्रकृति हैं और सोलह तत्त्व विकार हैं।

विमर्शः—सांख्यकारिका में अव्यक्त को प्रकृति माना है और महत्तत्त्व, अहङ्कार और पञ्च तन्मात्रा इनको विकृति के साथ-साथ प्रकृति भी माना है क्योंकि ये अन्य तत्त्वों को उत्पन्न भी करते हैं। अत एव वे प्रकृति और विकृति दोनों हैं। शेष ग्यारह इन्द्रियाँ और पाँच महाभूत विकृति हैं। ये किसी तत्त्व को उत्पन्न नहीं करती हैं। यथा—मूलप्रकृतिर विकृतिर्महदाद्याः प्रकृतिविकृतयः सप्त। शेषाः षोडश विकारः·············' ( सां का. ) ॥ ९ ॥

स्व स्वश्चैषां विषयोऽधिभूतं, स्वयमध्यात्मम्, अधिदैवतम्—अथ बुद्धेर्ब्रह्मा अहङ्कारस्येश्वरः, मनसश्चन्द्रमाः, दिशः श्रोत्रस्य, त्वचो वायुः, सूर्यश्चक्षुषः, रसनस्यापः, पृथिवी घ्राणस्य, वाचोऽग्निः, हस्तयोरिन्द्रः, पादयोर्विष्णुः, पायोर्मित्रः, प्रजापतिरुपस्थस्येति ॥ १० ॥

प्रकाशमान तेरह तत्त्वों का विवरण—इनका अपना-अपना विषय आधिभौतिक है। स्वयम् आध्यात्मिक हैं। अधिदैवत निम्न प्रकार से हैं। जैसे बुद्धि का देवता ब्रह्मा, अहङ्कार का ईश्वर, मन का चन्द्रमा, श्रोत्र का दिशायें, चर्म का वायु, नेत्र का सूर्य, जिह्वा का जल, नासिका का पृथ्वी, वाणी का अग्नि, हाथों का इन्द्र, पैरों का विष्णु, पायु (गुदा) का मित्र और उपस्थ ( शिश्न ) का प्रजापति देवता है ॥ १० ॥

विमर्शः—चतुर्विंशति तत्त्वों में से केवल तेरह तत्त्व लेकर उनका विषय आधिभौतिक बताया जाता है किन्तु वे स्वयं आध्यात्मिक हैं। इनके देवता भी भिन्न हैं। अब यहाँ यह शङ्का उठती है कि चतुर्विंशति तत्त्वों में से अव्यक्त पञ्चतन्मात्रा और पञ्चमहाभूतों को क्यों छोड़ दिया ? वे आध्यात्मिक हैं या नहीं ? इनका भी न वर्णन ही किया तथा न इनके देवता भी बताये। उत्तर—चतुर्विंशति तत्त्वों में से बुद्धि, अहङ्कार और एकादश इन्द्रियाँ प्रकाशक होने से उनका विवरण किया है। वे किस देवता की सहायता से प्रकाशक होती हैं, यह बताने के लिए उनके देवता बताये हैं। किस जगह रहकर प्रकाशक होती हैं यह बताने के लिए उनका विषय बतलाया है। बुद्ध्यादि शरीर में रहकर आत्मा के लिए उपयुक्त होने से आध्यात्मिक माने गये हैं। शेष तत्त्वों के प्रकाशक न होने के कारण उनका विषय नहीं बताया गया है। उनके बिना आत्मा को विषयों का ज्ञान होने से वे आध्यात्मिक नहीं माने गये हैं। वेदान्त शास्त्र में भी बुद्धि को आध्यात्म माना है और उसका देवता ब्रह्मा माना है। अभिप्राय यह है कि विष्णुरूप विष्णु के जिन भागों से जो देवता उत्पन्न हुए हैं वे देवता उस अङ्ग के देवता माने जाते हैं। अहङ्कार का देवता रुद्र, मन के देवता चन्द्रमा 'चन्द्रमा मनसो जातः', इत्यादि।

तत्र सर्व एवाचेतन एष वर्गः, पञ्चविंशतितमः कार्यकारणसंयुक्तश्चेतयिता भवति। सत्यप्यचैतन्ये प्रधानस्य पुरुषकैवल्यार्थं प्रवृत्तिमुपदिशन्ति क्षीरादींश्चात्र हेतूनादाहरन्ति ॥ ११ ॥

जीवात्मा—ये सब चौबीस तत्त्व जड हैं। पुरुष यह पच्चीसवाँ तत्त्व है। महदादि विकारगण कार्य से तथा मूल प्रकृति रूप कारण से मिलता हुआ ज्ञान करने वाला है। मूल में कार्यकारणं संयुक्त इस जगह 'कार्यकारणसंयुक्त' ऐसा भी पाठ है। उसका अर्थ देहरूप कार्य से और इन्द्रियरूप कारण से मिलता हुआ जीवात्मा चैतन्य को उत्पन्न करता है। यद्यपि प्रकृति अचेतन है तो भी पुरुष के मोक्ष के लिए उसकी प्रवृत्ति होती है। जैसे दुग्ध स्वयम् अचेतन होने पर भी बच्चे के लिए चैतन्य होकर बाहर निकलता है। उसी प्रकार पुरुष के मोक्ष की चिन्ता होने से प्रकृति अचेतन होने पर भी चैतन्यता को प्राप्त होती है ॥ ११ ॥

विमर्शः—चौबीस तत्त्वों के विचार करने के बाद अब पच्चीसवाँ तत्त्व 'जीव' का वर्णन करते हैं। यह जीवात्मा चैतन्य शक्ति वाला है। बाकी का चौबीस तत्त्वों का वर्ग अचेतन, क्रियाहीन है। उनमें चेतना इसी पच्चीसवें तत्त्व द्वारा होती है। अव्यक्त अर्थात् प्रकृति में चेतना का जो अनुभव होता है वह जीवात्मा के मोक्ष के लिए है। जैसा कि दूध में चैतन्य, द्रवण या सरण मालूम होता है वह बच्चों के लिए होता है उसी प्रकार प्रकृति में जो चैतन्य मालूम होता है वह पुरुष को, जीवात्मा को मुक्ति देने के लिए होता है। क्षीरादि में 'आदि' शब्द से शुक्र का भी उदाहरण बताते हैं। जैसे शुक्र स्वयम् अचेतन है तो भी अति सुन्दर कामिनी के साथ प्रसङ्ग में उसमें गति आती है। उसी प्रकार प्रकृति भी चैतन्य बनती है।

अत ऊर्ध्वं प्रकृतिपुरुषयोः साधर्म्यवैधर्म्ये व्याख्यास्यामः। तद्यथा—उभावप्यनादी, उभावप्यनन्तौ, उभावप्यलिङ्गौ; उभावपि नित्यौ, उभावप्यपरौ ( 'अनपरौ' पाठः ), उभौ च सर्वगताविति ॥ १२ ॥

एका तु प्रकृतिरचेतना त्रिगुणा बीजधर्मिणी प्रसवधर्मिण्यमध्यस्थधर्मिणी चेति, बहवस्तु पुरुषाश्चेतनावन्तोऽगुणा अबीजधर्माणोऽप्रसवधर्माणो मध्यस्थधर्माणश्चेति ॥ १३ ॥

प्रकृति और पुरुष, का साधर्म्य और वैधर्म्य—इसके बाद प्रकृति और पुरुष, इनके साधर्म्य और वैधर्म्य बताये जायेंगे। प्रकृति और पुरुष दोनों अनादि हैं। अन्तरहित हैं। निराकार हैं। निरन्तर रहने वाले हैं। दोनों ही अपर हैं अर्थात् इनके परे ( पूर्व ) कोई भी नहीं है। 'अपरौ' इस जगह 'अनपरौ' ऐसा भी पाठ है जिसका अर्थ 'न विद्यतेऽपरो याभ्यां तावनपरौ' ऐसा विग्रह करके प्रकृति और पुरुष ये दोनों ही महदादिकों से परे हैं। दोनों ही सर्वत्र व्यापक हैं। अब दोनों की असमानतायें बताते हैं। प्रकृति एक है, चैतन्य रहित है, सत्त्व, रज-तमो; गुणात्मक (त्रिगुणात्मक) हैं, बीजधर्मिणी है, इसका अर्थ यह है कि जैसे वृक्ष बीज में रहता। उसी प्रकार यह भी संसाररूपी वृक्ष का बीज स्वरूप है। इसी से फिर संसार उत्पन्न होता है, सत्त्व, रज और तम जब समान अवस्थाओं में

रहते हैं तब सब महत्, अहंकार आदि विकारों के लिए बीजस्वरूप में रहने वाली है। गर्गी नामक आचार्य के मत में संहारकाल में भूत इन्द्रिय, पंचतन्मात्रा, अहङ्कार, महदादिकों के लिए आधारभूत होने से बीजधर्मिणी कहलाती है। और वह प्रसवधर्मिणी है, इसका अर्थ यह है कि जब बीजधर्मिणी प्रकृति उत्पन्न करने वाले व्यापक पुरुष के साथ मिलकर अपनी साम्यावस्था को छोड़ती है तब महद् अहङ्कार इत्यादि क्रमानुसार स्थावर-जंगमात्मक जगत् का निर्माण करती है, इसलिए उसे प्रसवधर्मिणी कहते हैं। प्रकृति का एक और भी गुण बताया गया है, जिसे 'अमध्यस्थधर्मिणी' कहते हैं। मध्यस्थ को सुख और दुःख का अनुभव नहीं होता है, इस प्रकृति को सुख दुःख का अनुभव होने से अमध्यस्थधर्मिणी कहते हैं। पुरुष प्रकृति से निम्न लिखित प्रकार से पृथक् है—पुरुष अनेक हैं, चैतन्य युक्त हैं, सत्त्व, रज, तम, गुणों से रहित हैं। 'बीजधर्म' वाले नहीं हैं, यह 'प्रसवधर्मी' भी नहीं और मध्यस्थधर्मी हैं।

विमर्शः—अब पुरुष और प्रकृति से साधर्म्य ( समानता Comparison)और वैधर्म्य(विषमताContrast) बताते हैं।

समानता ( Comparison )—

| प्रकृति | पुरुष |
|---|---|
| १ अनादि। | १ अनादि। |
| २ अन्तरहित है। | २ इनका अन्त नहीं है। |
| ३ निराकार। | ३ आकार से रहित। |
| ४ नित्य है। | ४ निरन्तर है। |
| ५ इसके पर अर्थात् पहिले कोई नहीं है। | ५ सबसे पूर्व यही है। |

'अनपरो' इस पाठ से इनके 'अपर' कोई नहीं है। यही सबसे 'पर' ( प्रथम ) है।

| | |
|---|---|
| ६ व्यापक है। | ६ सर्वत्र विद्यमान है। |

दोनों की विषमता Contrast ( असमानता )—

| प्रकृति | पुरुष |
|---|---|
| १ एक है। | १ अनन्त, अनेक है। |
| २ जड़ है। चेतनारहित है। | २ अचेतन नहीं है। चैतन्ययुक्त है। |
| ३ त्रिगुणात्मक है। | ३ त्रिगुणातीत है। |
| ४ बीजधर्मवाली है। | ४ बीजधर्म से रहित है। |
| ५ प्रसवधर्मी है। | ५ प्रसवधर्म से शून्य है। |
| ६ सुख-दुःख को भोगने वाली है। | ६ सुख-दुःख से शून्य है। |

सांख्यकारिका १९ में पुरुष के विषय में दिया है कि—'तस्माच्च विपर्यासात् सिद्धं साक्षित्वमस्य पुरुषस्य। कैवल्यं माध्यस्थ्यं द्रष्टृत्वमकर्तृभावश्च' ॥ १२-१३ ॥

तत्र कारणानुरूपं कार्यमिति कृत्वा सर्व एवैते विशेषाः सत्त्वरजस्तमोमया भवन्ति; तदञ्जनत्वात्तन्मयत्वाच्च तद्गुणा एवं पुरुषा भवन्तीत्येके भाषन्ते ॥१४॥

पुरुष के विषय में एकीय मत—कारण के अनुसार कार्य हुआ करता है, इसलिये प्रकृति जो कारण-स्वरूप है उसके अनुसार ही यह सर्व महान्, अहंकारादि विशेष कार्य भी त्रिगुणात्मक होते हैं। उसी प्रकार पुरुष को भी सत्व, रज, तमोगुणात्मक मानना चाहिए। निर्गुण नहीं, ऐसा कई विद्वानों का कथन है ॥ १४ ॥

विमर्शः—यह मत स्वयं सुश्रुताचार्य का नहीं है इसलिये उपेक्षाबुद्धिपूर्वक एकीय मत बताते हैं। जहाँ-जहाँ 'एके' ऐसा दिया रहता है उसका अभिप्राय यही रहता है, वह मत इनको मान्य नहीं है। उस मत का उद्धरण इसलिए किया जाता है कि पाठकगण यथार्थ विचार कर सकें। पुरुष में जो सत्त्वादि गुणों का आरोप किया है वह भ्रमात्मक है क्योंकि मध्यस्थ होने पर उसे जो-जो सुख का ज्ञान होता है वह प्रकृति के संसर्ग से है। उसके लिए तीन दृष्टान्त बताये हैं। पहिला स्फटिक और जपाकुसुम। दूसरा चन्द्रमा और जल। तीसरा आकाश और सूर्य की अरुण प्रभा। जैसे स्फटिक स्वच्छ होने पर भी उसका रंग, जपाकुसुम के संसर्ग में आने से जपाकुसुम के अनुसार लाल दीखता है। दूसरा उदाहरण-जैसे आकाशस्थ चन्द्रमा स्थिर रहने पर पर भी जल में चंचल दीखता है। तीसरा उदाहरण—आकाश नीलवर्ण होने पर भी सायंकालीन सूर्य की रक्तवर्णप्रभा से लाल रंग का दीखता है। वास्तव में न तो स्फटिक लाल रंग का है। चन्द्रमा स्वयं चंचल है ऐसा भी नहीं। आकाश लाल वर्ण है यह भी असत्य है, उसी प्रकार पुरुष भी निर्गुण होने पर भी उसमें प्रकृति के संसर्ग से सत्त्वादि गुणों का आरोप किया जाता है। वास्तव में वह निर्गुण है। पुरुष और प्रकृति निकट होने के कारण प्रकृति के गुण पुरुष में दीखते हैं, जैसा मलिन दर्पण में अपना मुख मलिन-सा मालूम होता है उसी प्रकार प्रकृति के साथ रहने से प्रकृति के गुण-धर्म पुरुष में भासमान होते हैं। इस प्रकार पुरुष त्रिगुणात्मक नहीं है यह बता कर अब वैद्यकशास्त्र के मत से जगत् के उपादान कारण का वर्णन करते हैं। अभी तक सांख्यशास्त्र के अनुसार प्रकृति और पुरुष का विवरण किया गया है। किन्तु वैद्यकशास्त्र के उपयुक्त कौन सी वस्तु है यह बताने के लिए निम्न श्लोक दिया जाता है। यहाँ यह भी शंका उपस्थित होती है कि प्रकृति और पुरुष का वर्णन करते-करते फिर इकट्ठा उनका विवरण छोड़ कर जगत् के उपादान कारणों का क्यों विचार हो रहा है? उत्तर में यह कहना पड़ता है कि वैद्यक में वे ही फलप्रद मालूम होते हैं इसलिए लिखा है। वैद्यके तु—

स्वभावमीश्वरं कालं यदृच्छां नियतिं तथा।
परिणामं च मन्यन्ते प्रकृतिं पृथुदर्शिनः ॥ १५ ॥

पृथुदर्शिनः, अर्थात् विशाल बुद्धि वाले लोग जगत् का कारण स्वभाव, ईश्वर, काल, यदृच्छा ( योगायोग ), नियति ( दैव, भाग्य या पूर्वजन्मार्जित धर्माधर्म ) तथा परिणाम को कारण समझते हैं ॥ १५ ॥

विमर्शः—उपर्युक्त ६ वस्तुयें जगत् का कारण होती हैं ऐसा विशाल विचार वाले लोग मानते हैं। शरीर का अङ्ग-प्रत्यङ्ग निर्माण होने में स्वभाव ही कारण है। 'अङ्ग-प्रत्यङ्ग-निर्वृत्तिः स्वभावादेव जायते' उसी प्रकार—'संनिवेशः शरीराणां दन्तानां पतनोद्भवौ। तलेष्वसम्भवो यश्च रोम्णामेतत्स्वभावतः' ॥ शरीर का बनना, दांतों की उत्पत्ति तथा गिरना, हाथों में बाल का न आना, स्वभावतः होता है। स्वभाववादी लोक ऐसा कहते हैं। उसी प्रकार—'कः कण्ट-

कानां प्रकरोति तैक्ष्ण्यं, चित्रं विचित्रं मृगपक्षिणां च। माधुर्यमिक्षौ कटुतां मरीचे, स्वभावतः सर्वमिदं प्रवृत्तम् ॥' कण्टकों की तीक्ष्णता, पशु-पक्षियों की चित्र-विचित्रता, ईख में माधुर्य, गोल मरीचमें कटुता स्वभावतः होती है। इस प्रकार स्वभाव को जगत् का कारण मानने वाले लोग समझते हैं। इसी प्रकार ईश्वर को भी कारण बताते हैं। ईश्वर ही पृथ्वी, पर्वत, पेड़, जन्तु, स्वर्ग और नरकों के लिये कारण है। कहा भी है—'अज्ञो जन्तुरनीशोऽयमात्मनः सुखदुःखयोः। ईश्वरप्रेरितो गच्छेत् स्वर्गं नरकमेव वा' ॥ इति। अभिप्राय यह है कि प्राणी ज्ञानरहित रहता है उसके अपने सुख-दुःख का विचार नहीं रहता। उसका नरक या स्वर्ग को प्राप्त होना ईश्वर की प्रेरणा से ही होता है अर्थात् जगत् का कारण ईश्वर ही है। काल भी उसी प्रकार जगत् का कारण है। वही जगत् में क्रान्ति करता है। विश्व की उत्पत्ति और नाश करना काल के अधीन है। काल के चक्र के फेर में स्थावर-जंगम आदि को पड़ना ही पड़ता है। काल-चक्र का सम्बन्ध प्राणिमात्रों तथा जड़ जीवों से अविच्छिन्न है। दोषों का सञ्चय, प्रकोप और शान्ति काल के ही अधीन है। शैत्य और औष्ण्य काल का लक्षण है। जैसा कि— महाभूतविशेषांस्तु शीतोष्णद्वयभेदतः। काल इत्यध्यवस्यन्ति'। इसी प्रकार यदृच्छा अर्थात् योगायोग को भी कारण मानते हैं। किसी प्रकार ये अचानक कार्य का होना यदृच्छा है। जैसा कि—'यदृच्छया चोपगतानि पाकं पाकक्रमेणोपचरेद्विधिज्ञः।' उसी प्रकार 'तृणारणिनिमित्तो वह्निरिति।' वास्तव में न तो घास में या अरणी (काष्ठविशेष) में अग्नि है। मगर दोनों के संघर्ष से अग्नि की उत्पत्ति होती है इसमें कारण योगायोग ( यदृच्छा ) ही है। नियति या भाग्य को भी कारण बताते हैं। पूर्वजन्मार्जित पाप-पुण्यों का ही फल मिलता है। कोई-कोई व्याधि दोषजन्य न होते हुए कर्मजन्य होती है। जैसे—कुष्ठ रोग ब्राह्मण, स्त्री, सज्जन लोगों का वध करने से, दूसरों के धनादि हरण करना इत्यादि पाप कर्मों से उत्पन्न होता है। उसमें भाग्य या दैव ही कारण है। इसके बाद परिणामवादियों का कहना है कि सबका कारण परिणाम है, क्योंकि प्रधान ही महदहङ्कारादि रूपों में परिणत होकर सबों का कारण होता है। उसी प्रकार—'जाठराग्नेस्तु संयोगाद्युदेति रसान्तरम्। रसानां परिपाकान्ते स विपाक इति स्मृतः।' जठराग्नि के साथ मिलकर जो दूसरा रस पैदा होता है वह विपाक कहा जाता है। अभिप्राय यह है कि एक रस का गुण बदलकर उसका परिणाम अन्त में विपाक स्वरूप होता है। उसी प्रकार 'सम्यक् परिणतस्याहारस्य सारो रसः' अच्छी तरह से परिणत हुए आहार का सार रस है। जगत इस प्रकार परिणतता पर या परिणाम पर ही कार्य होता है, और भी देखिए—'एवं बालानामपि वयः परिणामाच्छुक्रप्रादुर्भावो भवति' शुक्र की उत्पत्ति के लिये भी उम्र का परिणाम ही कारण है। इस प्रकार ये छः मत आयुर्वेदशास्त्र को मान्य हैं, क्योंकि आयुर्वेद में सर्व तत्त्वों का संग्रह है और वह अच्छे मतों का ग्रहण करने वाला भी है। यद्यपि ये छः भी त्रिगुणात्मक प्रकृति में अन्तर्भूत होते हैं तो भी उनकी उस समय स्वभाव आदि के स्वरूप में अभिव्यक्ति होने से नाम दिये गए हैं। हाराणचन्द्र जी पृथुदर्शी का अर्थ मोटे विचार करने वाले ( ननु सूक्ष्म विचार वाले ) करते हैं। यह समझते हैं कि स्वभाव, ईश्वर, काल, यदृच्छा और नियति तथा परिणाम सब प्रकृति हैं अर्थात् वे जगत् के उसी प्रकार उपादान कारण हैं जैसे मिट्टी पेड़ का उपादान कारण है।

तन्मयान्येव भूतानि तद्गुणान्येव चादिशेत्।
तैश्च तल्लक्षणः कृत्स्नो भूतग्रामो व्यजन्यत ॥१६॥

स्थावर-जङ्गम भूतग्रामों के लक्षण—तन्मयानि माने पोलापन, चाञ्चल्य, उष्णता, द्रवत्व, खरत्व, स्वभावादि गुणों की विशेषता से व्याप्त जो प्रकृति उनके परिणाम युक्त, भूत जो आकाशादि, तद्गुणान्येव सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुण, युक्त समझना चाहिये। इस प्रकार आकाशादि पञ्चमहाभूत और प्रकृति के गुण वाले अर्थात् सत्व, रज, तमोगुणात्मक सम्पूर्ण भूतग्राम स्थावर-जङ्गमात्मक उत्पन्न हुआ है ॥ १६ ॥

विमर्शः—स्थावर जङ्गमात्मक सर्वभूतसमूह पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश के गुणों से युक्त तथा सत्व, रज, तमोगुणात्मक उत्पन्न हुआ है। जैसे सम्पूर्ण प्राणिमात्र कठिन, शीत, उष्ण, चलत्व, सौषिरत्व गुणों से युक्त हैं उसी प्रकार प्रकृति को गुणों से सत्वादि युक्त हैं अर्थात् भूतमात्र में प्रकृति के गुण तथा पञ्चमहाभूतों के गुण भरे हुए हैं।

तस्योपयोगोऽभिहितश्चिकित्साम्प्रति सर्वदा।
भूतेभ्यो हि परं यस्मान्नास्ति चिन्ता चिकित्सिते ॥१७॥

भूत ही चिकित्सोपयोगी है—भूतग्राम चिकित्सा के लिये उपयोगी हैं। भूतों से अन्य जो अव्यक्त आदि हैं वे चिकित्सा के लिए कोई उपयोगी नहीं है ॥ १७ ॥

विमर्शः—चिकित्सा के लिये 'पञ्चमहाभूतशरीरिसमवायः पुरुषः' यही उपयुक्त है। वह पुरुष स्थावर वृक्षादि रहे या जंगम-मनुष्य, पशु, पक्ष्यादि स्वरूप रहे उसकी ही चिकित्सा की जाती है, केवल पञ्चमहाभूतों से भी चिकित्सा का कोई प्रयोजन नहीं है या पंचमहाभूतविरहित जीवात्मा से भी कोई प्रयोजन नहीं है। जहाँ पञ्चमहाभूत और जीवात्मा का एकत्र सम्बन्ध हो वही पुरुष चिकित्सा के उपयुक्त है।

यतोऽभिहितं 'तत्सम्भवद्रव्यसमूहो भूतादिरुक्तः'
भौतिकानि चेन्द्रियाण्यायुर्वेदे वर्ण्यन्ते तथेन्द्रियार्थाः ॥

इस भूतग्राम का चिकित्सा के लिए प्रयोजन क्यों है? यह बताने के लिए लिखते हैं। उस भूतग्राम की उत्पत्ति के लिये भूतादि द्रव्यसमूह है। इन्द्रियां भी भौतिक हैं और इन्द्रियार्थ भी भौतिक है। इस प्रकार भूतों की चिन्ता रखने से प्राणिमात्र, इन्द्रियों और इन्द्रियार्थ सबका विचार होता है। अत एव लिखा है कि 'भूतेभ्यो हि परं यस्मान्नास्ति चिन्ता चिकित्सिते' ॥ १८ ॥

विमर्शः—उस भूतग्राम का स्थावरजंगात्मक प्राणिमात्र का भूतादि अर्थात् पञ्चमहाभूत आदि कारण हैं। उसी प्रकार इन्द्रियां भी पञ्चमहाभूतों से ही उत्पन्न हुई हैं। लिखा भी है कि इन्द्रियों के पञ्चमहाभूतात्मक होने पर भी—

'खं श्रोत्रे स्पर्शने वायुर्दर्शने तेज उत्कटम्। सलिलं रसने भूमिर्घ्राणे तज्ज्ञैर्निरूपितम्' उसी प्रकार इन्द्रियार्थ भी भौतिक माने गये हैं। लिखा भी है—'शब्दो वैहायसः स्पर्शो वायवीयः प्रकीर्तितः। रूपमाग्नेयमाप्योऽत्र रसो गन्धस्तु पार्थिवः।'

भवति चात्र—
इन्द्रियेणेन्द्रियार्थं तु स्वं स्वं गृह्णाति मानवः।
नियतं तुल्ययोनित्वान्नान्येनान्यमिति स्थितिः ॥१९॥

अपनी भौतिक इन्द्रियों से अपने भौतिक इन्द्रियार्थ का ग्रहण—अपनी-अपनी इन्द्रियों से अपने-अपने अर्थ को मनुष्य ग्रहण करता है। क्योंकि वे इन्द्रियार्थ और इन्द्रियां एक से ही उत्पन्न हुई होती हैं, दूसरे से उत्पन्न हुई इन्द्रियां दूसरों के अर्थ को कदापि ग्रहण नहीं करती हैं ॥ १९ ॥

विमर्शः—आकाश से उत्पन्न हुई श्रोत्रेन्द्रियां आकाश से ही उत्पन्न होने वाले शब्दरूप इन्द्रियार्थ को ग्रहण करती हैं। वे न तो रूप को ग्रहण करती हैं, और न शब्द श्रोत्रेन्द्रिय को छोड़कर नेत्र का आश्रय करता है। इसी प्रकार पांचों इन्द्रियों की तथा पञ्च इन्द्रियार्थों की स्थिति है। तुल्ययोनि होने से अपने-अपने भूतों से आश्रित रहने वाली इन्द्रियों इन्द्रियार्थों का ही ग्रहण करती हैं। एक भूत से उत्पन्न हुई इन्द्रियां दूसरे भूतों से उत्पन्न होने वाले इन्द्रियार्थ को कदापि ग्रहण नहीं करती हैं।

न चायुर्वेदशास्त्रेपूपदिश्यन्ते सर्वगताः क्षेत्रज्ञा नित्याश्च। असर्वगतेषु च क्षेत्रज्ञेषु नित्यपुरुषख्यापकान् हेतूनुदाहरन्ति ॥ २० ॥

आत्मा की सांख्यमत से भिन्नता—आयुर्वेदशास्त्र में नित्य क्षेत्रज्ञ अर्थात् आत्मा को सर्वगत नहीं मानते। आत्मा को असर्वगत मानने पर भी पुरुष को नित्य मानने के लिए हेतु बताते हैं ॥ २० ॥

विमर्शः—सांख्यशास्त्र में सर्वगत आत्मा होने से उसे नित्य समझते हैं। वैद्यकशास्त्र में असर्वगत होने पर भी नित्य ही मानते हैं। उसे यदि नित्य न मानेंगे तो जन्मपरम्परा मानना असम्भव हो जायगा। एक जन्म के बाद दूसरा जन्म ही नहीं होगा। उसी प्रकार बाल्यावस्था में प्राप्त हुआ सुख वृद्धावस्था में प्रतिकूल रहेगा। सत्तावान् रहकर जो कारणहीन होगा वह भी नित्य माना जाता है। आत्मा की सत्ता का ज्ञान होता है किन्तु उसे कारणहीन होने से नित्य मानना चाहिये। भोज ने लिखा है—'शुभाशुभाभ्यां कर्मभ्यां प्रेरणान्मनसो गतेः। देहाद् देहान्तरं याति क्रिमिवच्छाश्वतोऽव्ययः। नित्य इत्युच्यते सद्भिः सन्नकारणवान् यतः'।

आयुर्वेदशास्त्रसिद्धान्तेष्वसर्वगताः क्षेत्रज्ञा नित्याश्च, तिर्यग्योनिमानुषदेवेषु सञ्चरन्ति धर्माधर्मनिमित्तम्। त एतेऽनुमानग्राह्याः परमसूक्ष्माश्चेतनावन्तः शाश्वता लोहितरेतसोः सन्निपातेष्वभिव्यज्यन्ते यतोऽभिहितं—'पञ्चमहाभूतशरीरिसमवायः पुरुष' इति। स एव कर्मपुरुषश्चिकित्साऽधिकृतः ॥ २१ ॥

आत्मा के नित्यत्व में हेतु—आयुर्वेदशास्त्र के सिद्धान्तों से पुरुष नित्य है और सर्वत्र व्याप्त नहीं है। अपने पापपुण्यों के अनुसार, शुभाशुभ कार्यों के कारण, आत्मा पशु-पक्षियों में, मनुष्य वर्ग में तथा देवयोनि में प्रवेश करती है। आत्मा प्रत्यक्ष प्रमाण से सिद्ध न होते हुये भी अनुमान प्रमाण द्वारा ज्ञात होती है। अत्यन्त सूक्ष्म-छोटे प्रमाण वाली होती है। चेतनायुक्त निरन्तर रहने वाली (नित्य) और शुक्र तथा रक्त का संयोग होने पर भी व्यक्त होती है। उसी पुरुष को षड् धात्वात्मक पुरुष बताने के लिए कहा है जहां पञ्चमहाभूत और आत्मा का संयोग हो। केवल पञ्चमहाभूत रहने से शरीर में चैतन्य का भान नहीं होता है उसी प्रकार उसमें जाड्य की प्रतीति भी होती है। यही कर्मपुरुष चिकित्सा के लिये उपयुक्त है। चरकसंहिता में लिखा है—सत्त्वमात्मा शरीरं च त्रयमेतत् त्रिदण्डवत्। लोकस्तिष्ठति संयोगात् तत्र सर्वं प्रतिष्ठितम् ॥ स पुमांश्चेतनं तच्च तच्चाधिकरणं स्मृतम्। वेदस्यास्य तदर्थं हि वेदोऽयं सम्प्रकाशितः॥२१

विमर्शः—इस गद्य में आत्मा का नित्यत्व बताकर उस का भिन्न-भिन्न योनि में क्यों प्रवेश होता है? वह भी बताया है। आत्मा तो प्रत्यक्ष नहीं दीखता है। इस लिये प्रत्यक्ष प्रमाण से उसकी सिद्धि नहीं होती है। जिस कारण से शरीर में चैतन्य है उसी कारण से यह सिद्ध होता है कि पञ्चमहाभूत के अतिरिक्त कोई ऐसा पदार्थ है जो कि चैतन्य पैदा करता है, वही चैतन्य गुण वाला आत्मा है। आत्मायुक्त पञ्चमहाभूतात्मक शरीर को ही चिकित्सा के लिये उपयुक्त कर्मपुरुष मानते हैं। चरक-संहिता में मन, आत्मा और शरीर इसको पुरुष मानते हैं। सुश्रुत-संहिता में पञ्चमहाभूत और आत्मा के संयोग को पुरुष कहते हैं।

तस्य सुखदुःखे इच्छाद्वेषौ प्रयत्नः प्राणापानावुन्मेषनिमेषौ बुद्धिमनःसङ्कल्पो विचारणा स्मृतिर्विज्ञानं मध्यवसायो विषयोपलब्धिश्च गुणाः ॥ २२ ॥

आत्मा के गुण—उस आत्मा (कर्म पुरुष) के गुण—सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, प्राणवायु का धारण करना, अपान वायु छोड़ना, आंख खोलना, आंख मूंद लेना, बुद्धि, मनःसंकल्प, विचारणा, स्मरण करना, विज्ञान, अध्यवसाय (निश्चयात्मिका बुद्धि) और विषयोपलब्धि (इन्द्रिय द्वारा विषयज्ञान) ये गुण आत्मा के या कर्म पुरुष के हैं ॥ २२ ॥

विमर्शः—कर्म पुरुष के गुण बताते हैं—मन के अनुकूल होने वाला 'सुख' है। उसके विरुद्ध 'दुःख', किसी वस्तु की अभिलाषा यह 'इच्छा' है। अप्रीति होना 'द्वेष' है। कार्य करने के लिये उद्योग करना 'उत्साह' है। मुख में संचार करने वाली वायु 'प्राण वायु' है। पक्वाशय में रहकर नीचे की ओर जाने वाली 'अपान' वायु है। 'उन्मेष' आँख का खोलना और 'निमेष' आँख का बन्द करना। निश्चयात्मिका 'बुद्धि', मन का कर्म 'संकल्प' है। तर्क-वितर्क करके वस्तु का निश्चय करना 'विचारणा' है। 'स्मृति' अर्थात् प्रथम अनुभव किये हुए अर्थ का स्मरण करना, 'विज्ञान' अर्थात् शिल्प-शास्त्रादिकों का ज्ञान रखना, 'अध्यवसाय' निश्चयपूर्वक काम करने का उद्योग करना, 'विषय' जो शब्दादि उनकी उपलब्धि अर्थात् प्राप्ति (विषयों का ज्ञान होना)। इस प्रकार कर्मपुरुष के १६ गुण हैं, इन्हें 'कला' भी कहते हैं।

सात्त्विकास्तु-आनृशंस्यं संविभागरुचिता तितिक्षा सत्यं धर्म आस्तिक्यं ज्ञानं बुद्धिर्मेधा स्मृतिर्धृतिरनभिषङ्गश्च ॥ २३ ॥

सात्त्विक मन के गुण—सात्त्विक मन के लक्षण-क्रूरता,

संविभागरुचिता (अन्न-वस्त्र का सम्यग् वितरण), सुख-दुःख आदि द्वन्द्वों को सहना सत्य, धर्म, आस्तिकता, ज्ञान, बुद्धि, मेधा, स्मृति, धैर्य, अनभिषङ्ग अर्थात् निरिच्छापूर्वक अच्छे कार्यों को करना ॥ २३ ॥

विमर्शः—सात्त्विक मन के बारह गुण बताये हैं। जो उच्च प्रकार के हैं धार्मिकता, सत्यता दूसरों के जीवन की रक्षा करना, फल की उपेक्षा करते हुए कार्य करना, धैर्य रखना, स्मृति और मेधा अर्थात् ग्रन्थों के धारण करने की शक्ति इत्यादि प्रायः अच्छे गुणों का समूह सात्त्विक मन में रहता है।

राजसास्तु दुःखबहुलताऽटनशीलताऽधृतिरहङ्कार आनृतिकत्वमकारुण्यं दम्भो मानो हर्षः कामः क्रोधश्च।

राजस मन के गुण—दुःखबाहुल्य, घूमने का स्वभाव, अधीरता, अहंकार, असत्यभाषण, क्रूरता, ढोंग, मान, आनन्द विषयसम्बन्धी इच्छा और क्रोध ये राजसगुण हैं ॥ २४ ॥

विमर्शः—रजोगुण से होने वाले लक्षण प्रायः दुर्गुणयुक्त होते हैं। उसमें सौख्य का अंश बहुत ही न्यून रहता है। दुःख की मात्रा अधिक होती है और छल-कपट, अहंकार, काम, क्रोध इत्यादि दुर्गुण पर्याप्त रहते हैं।

तामसास्तु—विषादित्वं नास्तिक्यमधर्मशीलता बुद्धेर्निरोधोऽज्ञानं दुर्मेधस्त्वमकर्मशीलता निद्रालुत्वं चेति ॥ २५ ॥

तामस मन के गुण—खेद करना, वेदादि को न मानना, धर्म के विरुद्ध आचरण करना, बुद्धि का उपयोग न करना, ज्ञान न होना, दुष्ट बुद्धि रहना, काम करने की इच्छा न होना, नींद लेने की आदत रहना इत्यादि ये तामस गुण हैं ॥ २५ ॥

विमर्शः—तामस गुण प्रायः सत्त्व गुणों के विरुद्ध तथा राजस गुणों से भी निम्न कोटि के होते हैं। इसमें प्रायः निद्रा का विकार अधिक मालूम होता है जिससे बुद्धि को भी निद्रा आने लगती है। सदसद् विवेक नष्ट हो जाता है। आलस्य की बहुलता हो जाती है।

आन्तरिक्षास्तु—शब्दः शब्देन्द्रियं सर्वच्छिद्रसमूहो विविक्तता च। वायव्यास्तु—स्पर्शः स्पर्शेन्द्रियं सर्वचेष्टासमूहः सर्वशरीरस्पन्दनं लघुता च। तैजसास्तु—रूपं रूपेन्द्रियं वर्णः सन्तापो भ्राजिष्णुता पक्तिरमर्षस्तैक्ष्ण्यं शौर्यञ्च। आप्यास्तु- रसो रसनेन्द्रियं सर्वद्रवसमूहो गुरुता शैत्यं स्नेहो रेतश्च। पार्थिवास्तु—गन्धो गन्धेन्द्रियं सर्वमूर्त्तसमूहो गुरुता चेति॥

पञ्चमहाभूतों के गुण—आकाश के गुण—शब्द की इन्द्रिय अर्थात् श्रोत्र, सब छिद्रों का समूह अर्थात् पोलापन और एक पदार्थ को दूसरों से अलग करना ये सब आकाश के गुण हैं। वायु के गुण—स्पर्श, स्पर्शेन्द्रिय अर्थात् चर्म (त्वचा), सम्पूर्ण चेष्टायें करना, सब शरीरों का गति युक्त होना या हिलना डोलना आदि और हलकापन ये वायु के गुण हैं। तेज के गुण—रूप, रूपेन्द्रिय चक्षु अर्थात् आँख, वर्ण, उष्णता, तेजस्विता, जठराग्नि से परिपाक होना, असह्यता, तीक्ष्णता और शूरता ये गुण तेज के हैं। जल के गुण—रस, जिह्वेन्द्रिय सब द्रव्य पदार्थों का समूह, गुरुता शैत्य, स्नेह, वीर्य ये जलसम्बन्धी धर्म हैं। पृथ्वी के गुण—गन्ध, गन्धेन्द्रिय—घ्राण, सम्पूर्ण ठोस-भारदार पदार्थों का समूह और गुरुता, ये गुण पृथ्वी सम्बन्धी हैं ॥ २६ ॥

विमर्शः—अब पञ्च महाभूतों के गुणों का निर्देश करते हैं—प्रत्येक भूतों के धर्मों का विवेचन करने से किस द्रव्य से किन भूतों का सम्बन्ध है, जानना उपयुक्त होता है। यहाँ अदृश्य भूत से प्रारम्भ करते हुये दृश्य भूत के धर्म अन्त में बताते हैं। आकाश के गुण (धर्म)—शब्द, कर्णेन्द्रिय, शारीरिक तथा इतर सम्पूर्ण छिद्र स्थानों का समूह, शरीरगत शिरा, स्नायु, अस्थि, पेशी इनका स्वजातीय पदार्थों से पार्थक्य करना, इत्यादि। यादी के मत से विविक्तता के स्थान में विरिक्तता यह पाठ है। विरिक्तता का अर्थ शरीरगत पदार्थों का नाश या रिक्तता करते रहना है। वायु के गुण (धर्म)—आकाश का तो ज्ञान होगा ही नहीं, किन्तु स्पर्शेन्द्रिय से ज्ञान होने वाले तथापि अदृश्य ऐसे वायु के धर्म स्पर्श करना, चर्मगोचर होना, विनीत होना, उद्दण्ड होना इत्यादि सम्पूर्ण क्रिया करना, या शारीरिक, वाचिक और मानसिक क्रियाओं का समुदाय तथा सम्पूर्ण शरीरों का चलन-वलन करना और लाघवता ये वायु के गुण हैं। तेज के गुण (धर्म)—यह आकाश तथा वायु से अधिक दृग्गोचर होने वाला है, इस लिए अब उसके गुण धर्म बताते हैं।—रूप को देखना, सौन्दर्य तथा नेत्रेन्द्रिय का आश्रय करना, गौर, वर्ण, उष्णता, तेजस्विता, आहारगत भोज्य, लेह्य, पेय, चोष्य पदार्थों का जठराग्नि द्वारा पाचन करना, क्रोध, शीघ्र कार्य करना और शौर्य ये तेज के गुण हैं। जलीय गुण (धर्म)—जल के दृश्य और स्पर्शवेद्य होने से तेज के बाद उसके गुण-धर्म बताते हैं। यह रसों का आधार है, जिह्वेन्द्रिय से ज्ञात होता है, सम्पूर्ण आर्द्र पदार्थों का संग्रह स्थान है, भारी है, शीतलता युक्त है, इसमें स्नेह रहता है और बीज को ग्रहण करता है। (रेत का अर्थ 'शुक्रं तेजोरेतसी च बीजवीर्येन्द्रियाणि च' इसके अनुसार बीजात्मक भी है।) पृथ्वी के गुण (धर्म)—गन्ध, गन्धेन्द्रिय-घ्राण, सर्वमूर्त्तपदार्थ (ठोस), गुरुता को कफ-पित्तादि, मांस-मज्जादि धातुओं तथा मल में वर्तमान है; पृथ्वी के गुण (धर्म) हैं।

तत्र सत्त्वबहुलमाकाशं, रजोबहुलो वायुः, सत्त्वरजोबहुलोऽग्निः, सत्त्वतमोबहुला आपः, तमोबहुला पृथिवीति ॥ २७ ॥

आकाशादि भूतों में रहने वाले सात्त्विकादि गुण—आकाश यह सत्त्व गुणों की अधिकतायुक्त है। वायु रजोगुणाधिक्य वाला है। अग्नि सत्त्व और रजोगुणाधिक्य वाला है। जल सात्त्विक और तमोगुण की विशेषता से युक्त है और पृथ्वी तमोगुणबाहुल्य वाली है ॥ २७ ॥

विमर्शः—आकाश में प्रकाशकत्व गुण होने के कारण वह सत्त्व गुणों की अधिकता रखता है। वायु में चाञ्चल्य होने से वह रजोगुणाधिक्य वाला है। अग्नि या तेज प्रकाशक तथा चञ्चल होने से वह सत्त्व और रजो गुण वाला है। जल यह स्वच्छ होने से, प्रकाशक होने से, गुरुत्व गुण वाला होने से और आच्छादन करने वाला होने से सत्त्व और तमोगुणात्मक

है। पृथ्वी अत्यन्त आवरण करने वाली होने से तमोगुणबाहुल्य वाली है। इस प्रकार सत्त्व गुण आकाश, अग्नि और जल में है और रजोगुण वायु और अग्नि में है। तथा तमोगुण जल और पृथ्वी में है। इस प्रकार तीनों गुणों की प्रधानता से महाभूतों के साथ निर्देश किया गया है।

श्लोकौ चात्र भवतः—

अन्योऽन्यानुप्रविष्टानि सर्वाण्येतानि निर्दिशेत्।
स्वे स्वे द्रव्ये तु सर्वेषां व्यक्तं लक्षणमिष्यते ॥२८॥

उपसंहार के लिए दो श्लोक देते हैं—ये जो आकाशादि पञ्च महाभूतों के गुण हैं वे अपने महाभूत में में रहते हुए भी दूसरे महाभूतों में रहते हैं। किन्तु अपने महाभूत में स्पष्टता के साथ रहने के कारण उस महाभूत का गुण कहा जाता है। और अपने महाभूत के अतिरिक्त दूसरे महाभूत में अव्यक्त रूप से रहने के कारण उसका प्रत्यक्ष नहीं होता। किंवा गन्ध आदि गुण अपने-अपने द्रव्य में व्यक्त होते हैं। अर्थात् अपने द्रव्य के अतिरिक्त दूसरे द्रव्यों में उनका अनुप्रवेश रहता है प्रधानतया अपने द्रव्य में उस द्रव्य का ही गुण होता है। किसी के मत से एक भूत में अन्य भूतों का सम्बंध होता है। जैसे—आकाश में अन्य चार महाभूतों का अनुप्रवेश है। इसी प्रकार एक-एक भूत का अन्य-अन्य भूतों के साथ अनुप्रवेश रहता है ॥ २८ ॥

विमर्शः—आकाश, वायु आदि पञ्चमहाभूतों के गुण उनसे भिन्न क्रमतः प्राप्त भूतों में मिलते हैं। इसलिए यह स्पष्ट है कि एक भूत का प्रवेश दूसरे भूतों में मिलता है। जैसे कि वायु में शब्द और स्पर्श दो गुण मिलते हैं। शब्द तो आकाश का गुण है परन्तु वायु में आकाश के प्रविष्ट होने के कारण उसमें शब्द और निज गुण स्पर्श भी वर्तमान रहता है। उसी प्रकार तेज में आकाश और वायु दोनों ही रहते हैं। इसलिए तेज में शब्द, स्पर्श और रूप तीनों गुणों का समूह रहता है। इस प्रकार जल में आकाश, वायु और तेज तीनों रहते हैं। इस कारण उसमें उसका निजका गुण जो रस है उसे लेकर शेष के शब्द, स्पर्श और रूप भी इसमें रहते हैं। इस प्रकार पञ्च महाभूतों का परस्पर अनुप्रवेश होने से 'अनुप्रविष्टानि' कहा है। उपर्युक्त 'अन्योऽन्यानुप्रविष्टानि' मत से भिन्न भी मत प्रचलित है। इस मत में आकाश में भी पृथ्वी का सूक्ष्म भाग मानते हैं। उसी प्रकार सूक्ष्मतया जल और तेज के साथ वायु का भी आकाश में संचार होने से आकाश में चारों महाभूतों का समावेश बताया है। जैसे आकाश में वायु है उसी तरह वायु में भी आकाश सर्वत्र व्याप्त होने से विद्यमान है। तेज और जल भी वायु में विद्यमान है क्योंकि 'अनुष्णशीतस्पर्शोऽयं द्रव्यजैर्वायुरिष्यते। दाहकृत्तेजसा युक्तः शीतकृत सोमसंश्रयात्'। इस कथन के अनुसार वायु में रहने वाले शीतत्व और अनुष्णत्व गुण जल और तेज का सम्बन्ध बताते हैं। पृथ्वी भी सूक्ष्म रूप से उसमें विद्यमान है तथा तेज में आकाश सर्वत्र व्यापी होने से विद्यमान है। वायु तो प्रेरणा करने से तेज में रहता ही है। जल तत्व से तो तेज की उत्पत्ति ही होती है 'अद्भ्योऽग्निरित्युक्तत्वात' धूमादि रूप से तेज में पृथ्वी भी है। जलीय द्रव्यों में आकाश व्यापक होने से वर्तमान है। जल में तरंग बुद्बुदादि को उत्पन्न करने वाला वायु भी विद्यमान रहता है। जल से अग्नि की उत्पत्ति होने से यह भी उसमें वर्तमान है। कहा भी है। 'अद्भ्योऽग्निः' इति। जल में अणुरूप से पृथ्वी भी है। पृथ्वी में भी आकाश, वायु, अग्नि, जल ये हैं। क्योंकि भूमि का विभाग करते समय पाँच प्रकार की भूमि बताई है। इसी प्रकार आकाशादि महाभूतों का परस्पर महाभूतों में अनुप्रवेश बताया है। इस पर यह शङ्का होती है है कि अलग-अलग भूतों के गुणों का वर्णन किस प्रकार युक्तिसंगत है। क्योंकि एक भूत से दूसरे भूतों का सम्बन्ध तो है ही उसका उत्तर उन द्रव्यों में व्यक्त लक्षणों के अनुसार पृथ्वी आदि का दिग्दर्शन किया है।

अष्टौ प्रकृतयः प्रोक्ता विकाराः षोडशैव तु।
क्षेत्रज्ञश्च समासेन स्वतन्त्रपरतन्त्रयोः ॥ २९ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां शारीरस्थाने प्रथमोऽध्यायः।

संक्षेप में आठ प्रकृति, सोलह विकार तथा आयुर्वेद के मतानुसार एवं सांख्यशास्त्र के अनुसार आत्मा का वर्णन किया है ॥ २९ ॥

विमर्शः—इस प्रथम अध्याय में अव्यक्त, महान्, अहङ्कार, रूपतन्मात्रा, रसतन्मात्रा, गन्धतन्मात्रा, स्पर्शतन्मात्रा और शब्दतन्मात्रा ये आठ प्रकृति हैं और श्रोत्र, त्वक्, चक्षु, जिह्वा, घ्राण, वाक्, हस्त, पाद, उपस्थ (लिङ्ग), पायु (गुद) और मन ये ग्यारह इन्द्रियां और आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथ्वी ये पञ्च महाभूत, इस प्रकार सोलह विकार और पचीसवाँ आत्मा ये पचीस तत्त्व स्वतन्त्र नाम आयुर्वेद में और परतन्त्र नाम सांख्यशास्त्र से बताये गए हैं। चरक के मतानुसार चौबीस तत्त्व हैं। उनमें पुरुषों का अन्तर्भाव अव्यक्त में होता है। सुश्रुत सांख्य का मार्ग स्वीकार करते हुए २५ पचीस तत्वों का उपादान करता है और चरक-सांख्य और वेदान्त के बीच का मार्ग स्वीकार करते हुए २४ चौबीस तत्त्व को मानता है।

इति शारीरस्थाने सर्वभूतचिन्ताशारीरं नाम प्रथमोऽध्यायः॥

### शारीरे प्रश्नाः—

(१) आयुर्वेदे पुरः शारीरविद्या सुविदिताऽऽसीदिति मतं चारक-सौश्रुतवचनपुरस्सरैः स्थापयन्तु।
(२) 'शारीरे सुश्रुतः श्रेष्ठः' अस्मिन्विषये निबन्धो लेख्यः।
(३) आयुर्वेदीय-शारीरं चिकित्साऽर्थं पर्याप्तं न वा?
(४) किं तावच्छारीरम्? तज्ज्ञानस्य च किं प्रयोजनम्?

### शारीरक्रियाविज्ञाने प्रश्नाः—

(१) चरक-सुश्रुतमतेन शारीरनिर्मापका भावाः प्रदर्शनीयाः।
(२) प्रकृतिपुरुषयोः साधर्म्यवैधर्म्यञ्च लेखनीयम्।
(३) स्वभावमीश्वरं कालं यदृच्छां नियतिं तथा।
परिणामं च मन्यन्ते प्रकृतिं पृथुदर्शिनः।
अस्य पद्यस्य विशदतया व्याख्या कर्तव्या।
(४) अन्योऽन्यानुप्रविष्टानि सर्वाण्येतानि निर्दिशेत्।
स्वे स्वे द्रव्ये तु सर्वेषां व्यक्तं लक्षणमिष्यते॥
अस्य श्लोकस्य विस्तारपूर्वकं व्याख्या विधेया॥

## द्वितीयोऽध्यायः

अथातः शुक्रशोणितशुद्धिं नाम शारीरं व्याख्यास्यामः ॥ यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

तत्पश्चात् शुक्र और शोणित ( आर्त्तव ) शुद्धि नाम का शारीर स्थान-सम्बन्धी अध्याय बतायेंगे। जैसा भगवान् धन्वन्तरि महाराज ने कहा है ॥ १-२ ॥

विमर्शः—प्रथम अध्याय समाप्त होने के पश्चात् शुक्र का स्वरूप, उसके दोष और उन दोषों का निराकरण इत्यादि शुक्रसम्बन्धी विचार तथा आर्त्तव का लक्षण, उसके दोष, उसका निराकरण इत्यादि आर्त्तव का विचार किया जायगा। ऐसा भगवान् धन्वन्तरि कहते हैं। इस अध्याय में गर्भधारण प्रक्रिया ( Reproduction theory ) बतायी गई है।

वात-पित्त-श्लेष्म-शोणित-कुणपगन्धि-ग्रन्थि-पूति-पूय-क्षीण-मूत्र-पुरीष-रेतसः प्रजोत्पादने न समर्था भवन्ति ॥ ३ ॥

शुक्र के दोष—वातदोष से दूषित शुक्र, पित्त से विकृत, कफ से व्याप्त, रक्त से युक्त, मुर्दों की गन्ध वाला, गांठ युक्त, सड़ी गन्ध वाला, पूययुक्त, प्रमाण में कम, मूत्र के समान गन्धवाला या मूत्रयुक्त, मल के समान दुर्गन्धवाला, वीर्य प्रजोत्पादन में अर्थात् सन्तति उत्पन्न करने में समर्थ नहीं होता है ॥ ३ ॥

विमर्शः—वीर्य के दोष ग्यारह होते हैं। सुश्रुत के मतानुसार चार दोषों से चार प्रकार की वीर्य की विकृति और कुछ गन्ध के अनुसार चार विकृतियाँ तथा तीन विकृतियाँ दार्शनिक बताई हैं। इन विकृतियों का परिणाम यह होता है कि पुरुष सन्तान उत्पन्न नहीं कर सकता है। कुणपगन्धि में वीर्य कीट नष्ट हुये रहते हैं इस इसलिये वे स्त्री-डिम्ब से मिलकर सन्तान उत्पन्न नहीं कर सकते। उसी प्रकार ग्रन्थियुक्त होने पर वह रज-डिम्ब के साथ मिल नहीं सकते या शुक्र का उत्सर्ग ठीक नहीं होता है, दुर्गन्ध वाला शुक्र स्वयं ही दूषित रहने से बेकार रहता है, पूयगन्ध वाला शुक्र (Gonorrhoea) पूय प्रमेह या तत्सम व्याधियों से युक्त होता है। इसी प्रकार क्षीण-वीर्य में जीवाणु क्षीण रहते हैं तथा मूत्र और मल के गन्ध वाले निरुपयोगी होते हैं। उपर्युक्त वीर्य के प्रकारों में से कोई तो साध्य रहते हैं कोई कृच्छ्रसाध्य और कोई असाध्य रहते हैं। जिनका निर्देश आगे किया है।

तेषु वातवर्णवेदनं वातेन, पित्तवर्णवेदनं पित्तेन, श्लेष्मवर्णवेदनं श्लेष्मणा, कुणपगन्ध्यनल्पं च रक्तेन ग्रन्थिभूतं श्लेष्मवाताभ्यां पूतिपूयनिभं पित्तश्लेष्मभ्यां क्षीणं प्रागुक्तं पित्तमारुताभ्यां, मूत्रपुरीषगन्धि सन्निपातेनेति । तेषु कुणप-ग्रन्थि-पूति-पूय-क्षीणरेतसः कृच्छ्र-साध्याः, मूत्रपुरीषरेतसस्त्वसाध्याः (साध्यमन्यच्च) इति

वीर्यदोष के लक्षण—उपर्युक्त वीर्यदोषों में से वात से दूषित वीर्य वायु के रंग वाला और तज्जन्य वेदना से युक्त रहता है। पित्त से दूषित वीर्य में पित्त का रंग और तज्जन्य पीड़ा होती है। कफ से दूषित वीर्य में उसका व" और वेदना रहती है, रक्त से दूषित वीर्य में मुर्दों की गन्ध और वीर्य का बाहुल्य रहता है। कफ और वात से दूषित वीर्य गांठदार होता है। पित्त और कफ से दूषित वीर्य सड़ी गन्ध वाला और पूय के समान रहता है। पित्त और वायु से वीर्य क्षीण होता है और सूत्रस्थान १५ वें अध्याय में बताये हुये मेढ़ में वेदना होना, अण्डकोष में संवेदना, विषय-संभोग में देर से वीर्य का पतन होना और संभोग के समय पतन में थोड़ा-सा रक्त और अल्प शुक्र दिखाई देना ये सब लक्षण होते हैं। सन्निपात से वीर्य में मूत्र और मल की दुर्गन्ध आती है। उनमें कुणपगन्धि, ग्रन्थियुक्त, दुर्गन्धि, पूययुक्त, वीर्य की अल्पता, ये दोष कष्टसाध्य हैं। मूत्र-मल के समान गन्ध वाला वीर्य असाध्य है। इनके अतिरिक्त शेष वीर्यदोष साध्य हैं ॥ ४ ॥

विमर्शः—वात दोष से लाल, काला इत्यादि वर्ण का शुक्र होता है। उसी प्रकार तोदन, भेदन इत्यादि वेदना भी वायु से होती है। वायु तो वर्णहीन है तब वह शुक्र में वर्ण परिवर्त्तन कैसे करता है ? उत्तर यह है कि—वायु तो कुपित होकर दूष्य को दूषित करता है इसलिये दूष्य में वर्ण का परिवर्त्तन होता है नतु वायु में। पित्त से दूषित शुक्र में पीले, नीले इत्यादि रंग आते हैं और ओष, चोष इत्यादि अनेक प्रकार की वेदना भी पित्त से दूषित शुक्र में होती है। कफ से दूषित शुक्र में श्वेतवर्ण और कण्डू आदि वेदना होती है। रक्त से दूषित शुक्र शवगन्धि और प्रमाण में अधिक होता है। कफ और वायु से दूषित शुक्र गाँठदार होता है। पित्त और कफ से दूषित शुक्र सड़ी हुई गन्ध वाला और पूय के समान रहता है। पित्त और वायु से दूषित शुक्र क्षीण और वेदनायुक्त होता है। सन्निपात से मूत्र और पुरीष गन्ध वाला होता है। उनमें शव की गन्ध वाला, गाँठदार, सड़ी हुई गन्ध वाला और पूययुक्त तथा क्षीण शुक्र कष्ट-साध्य होता है। चिकित्सा करने पर भी अच्छा न होने वाला वीर्य, मूत्र और मल के गन्ध वाला होता है। इनके अतिरिक्त वात, पित्त और कफ से दूषित वीर्य साध्य रहता है।

आर्त्तवमपि त्रिभिर्दोषैः शोणितचतुर्थैः पृथग्द्वन्द्वैः समस्तैश्चोपसृष्टमबीजं भवति; तदपि दोषवर्ण-वेदनाऽऽदिभिर्विज्ञेयम् । तेषु कुणपग्रन्थि-पूति-पूय-क्षीण-मूत्र-पुरीषप्रकाशमसाध्यं साध्यमन्यच्चेति ॥ ५ ॥

आर्त्तव की साध्यासाध्यता—आर्त्तव भी तीनों दोषों से तीन प्रकार का, रक्त दोष से चतुर्थ प्रकार का, द्वन्द्वात्मक वातकफ, वातपित्त और पित्त-कफ से तथा त्रिदोष से युक्त प्रजोत्पादन में योग्य नहीं होता है। उनकी परीक्षा दोषों के वर्ण से तथा वेदनाओं से करनी चाहिये। इन आर्त्तवों के प्रकारों में से कुणपगन्धि, ग्रन्थि, पूति, पूय, क्षीण तथा मूत्र और मल के गन्धों से युक्त आर्त्तव असाध्य समझना चाहिये। इनके अतिरिक्त शेष साध्य समझना चाहिये ॥ ५ ॥

विमर्शः—आर्त्तवों का और शुक्र का साम्य होने से, शुक्र समान आर्त्तव के भी दोष समझना चाहिये। इसमें भी शुक्र की तरह साध्यासाध्यता होती है। शुक्र और आर्त्तवों के विकार कष्टसाध्य, असाध्य या साध्य होते हैं, किन्तु वे याप्य नहीं

होते। व्याधि के स्वभाव के कारण ऐसा होता है। आर्त्तवक्षय के लक्षण 'यथोचितकालादर्शनमल्पता वा योनिवेदना च' ऐसे हैं। उसमें योग्य काल में आर्त्तव नहीं आता है या आने पर भी उसकी मात्रा कम रहती है और योनि में पीड़ा होती है।

भवन्ति चात्र—

तेष्वाद्यान् शुक्रदोषांस्त्रीन् स्नेहस्वेदादिभिर्जयेत् ।
क्रियाविशेषैर्मतिमांस्तथा चोत्तरबस्तिभिः ॥६॥

इनमें से पहले तीन शुक्रदोष स्नेहन, स्वेदन, वमन, विरेचन और निरूह तथा अनुवासन वस्तियों से, विशेष क्रियाओं के द्वारा तथा उत्तरवस्तियों से शुक्रदोषों को जीतना चाहिए॥ ६॥

विमर्शः—जो साध्य शुक्र दोष हैं उनको पञ्चकर्म द्वारा हितकर, वाजीकरण ओषधियों से,रक्तपित्तहर प्रयोगों से,जीवनीयघृत,च्यवनप्राश,शिलाजतु आदि के प्रयोगों से हरण करना चाहिये। वातिक शुक्रदोष में निरूह और अनुवासन उपयुक्त है। पैत्तिक दोषयुक्त शुक्र में अभयामलक रसायन हितकर है। उसी प्रकार कफ से दूषित शुक्र में त्रिफला रसायन उत्तम है। इसके अतिरिक्त उत्तरवस्ति का प्राधान्य होने से उसका अलग निर्देश किया है। वह भी शुक्रदोषों में उपयुक्त है। यद्यपि पञ्चकर्म में वस्ति का विधान है तो भी उत्तरवस्ति का चिकित्सा में प्राधान्य बताने के लिए स्वतन्त्र नाम निर्देश किया है।

पाययेत्तु नरं सर्पिर्भिषक् कुणपरेतसि ।
धातकीपुष्पखदिरदाडिमार्जुनसाधितम् ।
पाययेदथवा सर्पिः शालसारादिसाधितम् ॥ ७ ॥

कुणपगन्धि वीर्य की चिकित्सा—वैद्य मुर्दों की गन्ध वाले वीर्य के लिये धाय के फूल, खैर की लकड़ी, अनार और अर्जुन की छाल द्वारा साधित या सालसारादिगण से साधित घी का प्रयोग करे॥ ७॥

विमर्शः—अब वीर्य के कष्टसाध्य विकारों पर उपाय बताते हैं—प्रथम शव की गन्ध वाला वीर्य ठीक करने के लिये धाय के फूल से, खैर की लकड़ी से और अनार तथा अर्जुन की छाल से सिद्ध किया हुआ घृत लेना चाहिये। इस घृत में १ सेर कल्क, चार सेर घी और सोलह सेर जल रहना चाहिये। मात्रा में यह घी आधा तोला रहना चाहिये। दूसरा घृत शालसारादि गण से सिद्ध किया हुआ लेना चाहिये। यहाँ गण के नाम का निर्देश किया है, इसलिये यही गण घृत बनाते समय क्वाथ और कल्क दोनों में लेना चाहिये। यह घी बनाने के लिये क्वाथ्य द्रव्य ८ सेर, जल ६४ सेर, अवशिष्ट १६ सेर कषाय, ओषधि कल्क १ सेर, जल १६ सेर और ४ सेर घृत लेकर घी शेष रहने तक पकाना और जब फेन की शान्ति हो तब और मध्यम पाक होने पर निकाल लेना चाहिये। इस घृत की भी मात्रा छः माशे समझनी चाहिये।

ग्रन्थिभूते शटीसिद्धं पालाशे वापि भस्मनि ॥ ८ ॥

ग्रन्थिभूत शुक्र की चिकित्सा—ग्रन्थिभूत वीर्य में शटी (कचूर) या पाठभेद से अश्मभित् अर्थात् पाषाणभेद से घी बनाकर या पलाशक्षार से घी बनाना चाहिये ('शटीसिद्धं' की जगह 'अश्मभित्सिद्धम्' पाठान्तर है।)॥ ८॥

विमर्शः—कचूर या पाषाणभेद से बनाये जाने वाले घृत में कल्क और क्वाथ दोनों देना चाहिये और पलाश क्षार में केवल भस्मोदक दिया जाता है।

परूषकवटादिभ्यां पूयप्रख्ये च साधितम् ॥ ९ ॥

पूयदोष युक्त शुक्र की चिकित्सा—परूषक गण से और वटादि गण से साधित घृत पूयाख्य शुक्रदोष में देना चाहिये॥

विमर्शः—पूय के समान निकलने वाला शुक्र ठीक करने के लिये परूषकादिगण और वटादि गण से सिद्ध किया हुआ घृत देना चाहिये। घृत बनाने के लिये दोनों गणों का कल्क और काढ़ा का प्रयोग करना चाहिये क्योंकि यहां गणों का निर्देश 'आदि' पद से किया है। परूषकादि गण में आठ औषधियां हैं। वे ये हैं—१ परूषक (फालसा) २ द्राक्षा (काली मुनक्का), ३ कट्फल (कायफल), ४ दाडिम (अनार), ५ राजादन (खिरनी), ६ कतकफल (निर्मली), ७ शाकफल (सागवान का फल) और 'त्रिफला' परूषकादिगण, सुश्रुत सूत्रस्थान ३८ वें अध्याय में दिया है। यथा-परूषक-द्राक्षा-कट्फल-दाडिम-राजादन-कतकफल-शाकफलानि त्रिफला चेति। वटादि गण में २४ औषधियां हैं। वे १ न्यग्रोध (वट), २ उदुम्बर (गूलर), ३ अश्वत्थ (पीपल), ४ प्लक्ष (पाकर), ५ मधुक (मुलेठी), ६ कपीतन (आम्रातक), ७ ककुभ (अर्जुन), ८ आम्र, ९ कोशाम्र, १० चीरकपत्र (लाक्षा वृक्ष), ११ जम्बूद्वय (जामुन और राजजामुन), १२ प्रियाल (चिरोंजी), १३ मधूक (महुवा), १४ रोहिणी (कट्फला), १५ वञ्जुल (वेंत), १६ कदम्ब (कदम), १७ बदरी (बेर), १८ तिन्दुकी (तेन्दु), १९ सल्लकी (सलाई-सर्जभेद), २० रोध्र (लोध), २१ सावर रोध्र (शावर लोध्र), २२ भल्लातक (भिलावा), २३ पलाश (ढाक) और २४ नन्दीवृक्ष। यह भी गण सुश्रुत सूत्रस्थान ३८ वें अध्याय में दिया है।

प्रागुक्तं वक्ष्यते यच्च तत् कार्यं क्षीणरेतसि ॥ १० ॥

क्षीणरेतस की चिकित्सा—वीर्य क्षीण रहने पर स्वयोनिवर्धन द्रव्य से सूत्रस्थान के दोषादिविज्ञानीय नामक अध्याय में लिखे हुए और चिकित्सा स्थान के 'क्षीणबलीय' नामक २६ वें अध्याय में कहे जाने वाले कार्य करना चाहिये॥१०॥

विमर्शः—शुक्र क्षीण रहने पर शुक्र बढ़ाने वाले द्रव्यों का उपयोग करना चाहिये। उसी प्रकार वाजीकरण प्रयोग करके शुक्र की वृद्धि करना चाहिये, उसके प्रयोग चिकित्सा स्थान में क्षीणबलीयवाजीकरणचिकित्सित अध्याय में दिये हैं। वे प्रशस्त गुण वाले हैं और अमोघ वीर्यवर्धक हैं।

विट्प्रभे पाययेत् सिद्धं चित्रकोशीरहिङ्गुभिः ॥ ११ ॥
(स्नेहादिश्च क्रमः कार्यः षट्स्वेतासु विजानता-
इत्यधिकः क्वचिदुपलभ्यते पाठः ।)

पुरीषगन्धि शुक्र-चिकित्सा—पुरीषगन्धि शुक्र में चित्रक, खस और हींग से बनाया हुआ घी प्रयोग करना चाहिये। शेष पाठ का अर्थ—ऊपर निर्दिष्ट छः शुक्रविकारों में स्नेहन, स्वेदन, वमन, विरेचनादि क्रम रखना चाहिये॥ ११॥

विमर्शः—यहां विट् शब्द मल और मूत्र वाचक है। यद्यपि पुरीषगन्धि और मूत्रगन्धि वीर्य असाध्य माना गया है तो भी मल और मूत्र का दुर्गन्ध दुःखदायक होने से उसका निराकरण करने के लिए उपरि निर्दिष्ट घृत बताया है क्योंकि असाध्य रोग साध्य नहीं हो सकता है। अधिक पाठ में ६ छः वीर्यदोषों का उपाय स्वेदनादि बताया है। यहां विट् शब्द से मल और मूत्र गन्ध वाले ऐसा अर्थ निकालने पर ही कुणपगन्धि, ग्रन्थिभूत वीर्य, पूयप्रख्य, क्षीणरेतस और मल तथा मूत्र गन्ध वाले ये छः प्रकार होते हैं।

स्निग्धं वान्तं विरिक्तं च निरूढमनुवासितम्।
योजयेच्छुक्रदोषार्तं सम्यगुत्तरवस्तिना ॥ १२ ॥

सामान्य चिकित्सा—स्नेहन, वमन, विरेचन, निरूहवस्ति और अनुवासन यह शुक्रदोष वालों को देने के बाद उत्तरवस्ति देना चाहिये ॥ १२ ॥

विमर्शः—शुक्र दोषों की अलग-अलग चिकित्सा कहने के बाद सामान्य चिकित्सा-सूत्र बताते हैं। यहाँ यह ध्यान रखें कि पञ्चकर्मों में स्वेदन क्रिया नहीं दी गई है। क्योंकि शुक्र यह सौम्य गुणवाला और स्वेदन यह प्रखर गुण वाला होने से विरोध न हो इसलिये स्वेदन का विधान नहीं बताया है और यह चिकित्सा भी छः वीर्य दोषों की है। वे दोष कुणपगन्धि, ग्रन्थिभूत, पूयप्रख्य, क्षीणरेतस, मल और मूत्रगन्धि, ये हैं। सब शुक्र दोष लेने से 'तेष्वाद्यान् शुक्रदोषांस्त्रीन् स्नेहस्वेदादिभिर्जयेत्' इस उक्ति के साथ विरोध होगा। अत एव तीनों दोषों से व्याप्त शुक्र के तीन विकारों को छोड़ कर बाकी के छः शुक्र-दोषों का सम्बन्ध लेना ठीक है। उत्तरवस्ति पुरुषों को शिश्न द्वारा और स्त्रियों को योनिमार्ग से दी जाती है।

स्फटिकाभं द्रवं स्निग्धं मधुरं मधुगन्धि च।
शुक्रमिच्छन्ति केचित्तु तैलक्षौद्रनिभं तथा॥ १३ ॥

शुद्ध शुक्र का लक्षण—स्फटिक के समान स्वच्छ, पतला, स्निग्ध ( चिकना ), मीठा और मधु के समान गन्ध वाला शुक्र होता है यह मत सुश्रुत का है। दूसरों के मतों से विशुद्ध वीर्य तिल-तेल के समान या मधु के वर्ण का होता है॥

विमर्शः—शुद्ध शुक्र का लक्षण इसी जगह बताने का प्रयोजन स्पष्ट ही होगा कि 'वात-पित्त-श्लेष्म-शोणित-कुणपगन्धि-ग्रन्थि-पूत-पूय-क्षीण-मूत्र-पुरीष रेतसः प्रजोत्पादने समर्था न भवन्ति' इस वाक्य में कहे हुए दोषों का कैसे निराकरण करना चाहिये। यह बताने के बाद शुद्ध शुक्र समझना जरूरी हो जाता है, इसलिये उसका लक्षण दिया है। शुक्र के लक्षण में श्वेतत्व, द्रवत्व(Liquid in form),स्निग्धत्व, मधुत्व और मधुगन्धित्व दिया है। मधुरत्व की परीक्षा लिट्मस नामक परीक्षोपयोगी पत्र से की जाती है। इसमें क्षार या अम्ल के धर्म नहीं मिलेंगे। क्षार और अम्ल पदार्थ एकत्र होने से मधुरत्व प्राप्त होता है यह तो नित्य दही और नमक के प्रयोग से मालूम होता है और क्षार से दग्ध हुये स्थान की चिकित्सा अम्लपदार्थ के प्रयोग से की जाती है। परिणाम यह होता है कि उस जगह मधुरता आने से जैसे अग्नि की शान्ति जल द्वारा होती है उसी प्रकार क्षारदग्ध की शान्ति अम्ल द्रव्य से होती है। कहा भी है 'अम्लेन सह संयुक्तः स तीक्ष्णलवणो रसः। माधुर्यं भजतेऽत्यर्थं तीक्ष्णभावं विमुञ्चति। माधुर्याच्छममाप्नोति वह्निरद्भिरिवाप्लुतः॥' बहुत से आचार्यों के मत से शुद्ध शुक्र तैल और मधु के वर्ण का होता है। उपर्युक्त तीन प्रकार के मतों का समन्वय परिणामों से स्पष्ट होगा। सफेद शुक्र का परिणाम गौरवर्ण की संतान के लिये है, तैल वर्ण के शुक्रसे काला रङ्ग होता है, यथा—'तत्र शुक्रे शुक्ले घृतमण्डाभे या गर्भस्य गौरत्वं, तैलाभे कृष्णत्वं मध्वाभे श्यामत्वम्।' अष्टांगसंग्रह के मतानुसार वीर्य का लक्षण—'तत् सौम्यं, स्निग्धं, गुरु, शुक्लं, मधुगन्धि, मधुरं, पिच्छिलं, बहलं, घृततैलक्षौद्राण्यतमवर्णं च शुक्रं गर्भाधानयोग्यं भवति'। चरक के मत में शुद्धशुक्र का वर्णन निम्न प्रकार से हैः—'स्निग्धं घनं पिच्छिलं च मधुरं चाविदाहि च। रेतः शुद्धं विजानीयाच्छ्वेतं स्फटिकसन्निभम्॥' इंग्लिश ग्रन्थों में उसका वर्णन ऐसा है—'The semen is liquid in form, viscid, netural in reaction or alkaline. The odour of it though compared with other things still it has its own peculiar smell' इसका अभिप्राय यह है कि वीर्य पिच्छिल रहता है, पतला होता है, क्षारीय प्रतिक्रिया या निष्क्रिय होता है। उसकी गन्ध स्वतन्त्र होती है जिसका अनुभव उसकी गन्ध से ही होता है। जिसकी तुलना दूसरी चीजों से नहीं की जा सकती है।

विधिमुत्तरबस्त्यन्तं कुर्यादार्तवशुद्धये॥ १४ ॥

आर्त्तव चिकित्सा—आर्त्तव शुद्धि के लिए उत्तरवस्ति तक चिकित्सा करनी चाहिये ॥ १४ ॥

विमर्शः—आर्त्तवशुद्धि के लिये भी शुक्रशुद्धि के समान यथादोष वमन-विरेचनादि पञ्चकर्म करना चाहिये। जिस प्रकार का दोष हो उस प्रकार का पञ्चकर्मों में से कर्म करना चाहिये किन्तु उत्तरवस्ति सब प्रकार के आर्त्तव दोषों में देना चाहिये। उसी प्रकार वातहर द्रव्य मिलाकर उनका क्राथ बनाकर निरूहवस्ति और स्नेह मिलाकर स्निग्ध बस्ति देना चाहिये।

स्त्रीणां स्नेहादियुक्तानां चतसृष्वार्त्तवार्त्तिषु।
कुर्यात्कल्कान् पिचूंश्चापि पथ्यान्याचमनानि च॥१५॥

स्नेहन—स्वेदनादिकों से शुद्ध की हुई स्त्रियों को योनि में, वात, पित्त, कफ और रक्त से दूषित आर्त्तवों की पीड़ा के लिये कल्क रखे, पिचु ( Gauze ) धारण करे और दोषों का अनुकूल हितकर प्रक्षालनों ( Lotions ) का उपयोग करना चाहिये ॥ १५ ॥

विमर्शः—यहां आर्त्तव शब्द से ही अर्थापत्ति से स्त्रियों का ग्रहण होता है तो भी स्त्रियों का निर्देश इसलिये किया है कि युवतियों का बोध हो। कुणपगन्धि और अल्पशुक्रत्व रक्त से उत्पन्न होनेवाले शुक्रदोष पुरुषों में बताये हैं, उसी प्रकार रक्त से उत्पन्न होने वाला कुणपगन्धित्व का ग्रहण इस जगह नहीं कर सकते हैं क्योंकि कुणपगन्धि असाध्य होता है। इसलिये कुणपगन्धि से विस्रगन्धि तात्पर्य है। कल्कों का वर्णन योनिव्यापत् में दिया है।

ग्रन्थिभूते पिबेत् पाठां त्र्यूषणं वृक्षकाणि च॥ १६ ॥

ग्रन्थिभूत आर्त्तव की चिकित्सा—ग्रन्थियुक्त आर्त्तव में पढा

त्र्यूषण-सोंठ, मरिच और पीपल तथा वृषक (मोखा) इनका क्वाथ पीना चाहिये ॥ १६ ॥

विमर्शः—यहाँ क्वाथ्य द्रव्य दो तोला, जल सोलह गुणा और अवशिष्ट आठ तोला रहने पर उतार कर पिलाना चाहिये।

दुर्गन्धिपूयसङ्काशे मज्जतुल्ये तथाऽऽर्त्तवे।
पिबेद्भद्रश्रियः क्वाथं चन्दनक्वाथमेव च॥ १७॥

दुर्गन्धयुक्त आर्त्तव के लिये—दुर्गन्धयुक्त, पूतिगन्धवाला, मज्जा के समान आर्त्तव होने पर सफेद चन्दन या रक्तचन्दन का कषाय देना चाहिये

विमर्शः—यहाँ 'तथा' पदसे मूत्र-पुरीषका गन्ध समझना चाहिये। 'भद्रश्रियः' यहाँ 'भद्रश्रियं' ऐसा भी पाठ है। भद्रश्री का अर्थ 'गोपीचन्दन' ऐसा महाराष्ट्र भाषा में होता है। वह यहाँ अभिप्रेत नहीं है। वह तो केवल सफेद वर्ण का वैष्णवपन्थीय लोगों के चन्दन के लिये होता है। उसमें दुर्गन्ध हरण करने की ताकत नहीं होती है।

शुक्रदोषहराणां च यथास्वमवचारणम्।
दोषाणां शुद्धिकरणं शेषास्वप्यार्त्तवार्त्तिषु॥
अन्नं शालियवं मद्यं हितं मांसं च पित्तलम्॥ १८॥

वातादिदुष्ट आर्त्तवों की चिकित्साः—शुक्र दोष हरण करने वाली ओषधियों का आर्त्तव दोषों में भी प्रयोग करना चाहिये इसमें शालिधान्य, जौ, मद्य, मांस तथा पित्तवर्धक हितकर है॥

विमर्शः—आर्त्तव के दोषों का शुक्र दोषों के समान स्नेहन स्वेदादिकों द्वारा निराकरण करना चाहिये। 'दोषाणाम्' इस जगह 'योगानां' भी पाठ है। वे योग रसायन, वाजीकरण इत्यादि मूत्रदोष-प्रतिषेध के लिये लिखे हुए समझना चाहिये।

शशासृक्प्रतिमं यत्तु यद्वा लाक्षारसोपमम्।
तदार्त्तवं प्रशंसन्ति यद्वासो न विरञ्जयेत्॥ १९॥
('यद्वाऽप्सु न विरज्यते' पाठभेदः।)

शुद्ध आर्त्तव का लक्षण—आर्त्तव-दोष-निराकरण विधि बताने के बाद शुद्ध आर्त्तव का लक्षण बताते हैं—शुद्ध आर्त्तव खरगोश के रक्त के समान काला-सा लाल होता है या लाक्षा रस के तुल्य होता है। इसी प्रकार जिसको धोने से कपड़ा पर दाग न रहे ऐसा आर्त्तव प्रशंसनीय होता है। पाठ भेद के अनुसार जो पानी में घुल न सके॥ १९॥

विमर्शः—आधुनिक दृष्टि से २८ दिन के बाद प्रायः गर्भाशय से निकलने वाला रक्तस्राव 'आर्त्तव' होता है। यह प्रायः ४ से ८ दिन तक भी रहता है। इसकी मात्रा ४ (चार) से १० (दश) औंस भी होती है। अर्थात् १० तोला से लेकर २५ तोला तक होता है। यह आयु के बारह वर्ष या उसके उपरान्त आरम्भ होता है और ४० से ४८ साल तक रहता है। किन्तु सगर्भावस्था में और दुग्धपानावस्था में बन्द रहता है। वृद्ध वाग्भट ने लिखा है कि—'आर्त्तवं पुनः शशरुधिरलाक्षारसोपमं धौतं च विरज्यमानं शुद्धमाहुः' इनका मत सुश्रुत के मत से मिलता है। व्यवहार में दोनों प्रकार के आर्त्तव मिलते हैं। प्रथम जो कपड़ा में लगा धोने से छूट सके। जैसे शुक्र का धब्बा नहीं छूटता है उसी प्रकार आर्त्तव का भी धब्बा नहीं छूटना चाहिये। चरकसंहिता में इसका ऊहापोह किया ही नहीं। उसके मत के अनुसार—'गुञ्जाफलसवर्णं च पद्मालक्तकसन्निभम्। इन्द्रगोपकसङ्काशमार्त्तवं शुद्धमेव तत्॥ मासान्निष्पिच्छदाहार्त्ति पञ्चरात्रानुबन्धि च। नैवातिबहुलात्यल्पमार्त्तवं शुद्धमादिशेत्' ॥ यह लक्षण है। अर्थात् जो गुञ्जाफल (घुंघुची), लाल कमल या अलता (लाक्षारस) अथवा वीरबहूटी के समान वर्ण वाला हो उसे 'शुद्ध आर्त्तव' समझना चाहिये। और महीने के बाद निकलने वाला, पिच्छिलता से रहित, जलन और पीडा से शून्य, पाँच दिन रहने वाला तथा जो परिणाम में अत्यधिक और अतिन्यून न हो उसे शुद्ध समझना चाहिये। आर्त्तवकाल समाप्त होने के बाद स्त्रीडिम्ब शुक्र-कीटाणु के साथ मिलने के लिये उत्सुक होता है। इसीलिये यह काल गर्भाधान के लिये योग्य माना गया है।

तदेवातिप्रसङ्गेन प्रवृत्तमनृतावपि।
असृग्दरं विजानीयादतोऽन्यद्रक्तलक्षणात्॥ २०॥

असृग्दर का लक्षण—वही आर्त्तव अतिमैथुन के कारण, ऋतुकाल से भिन्न समय में होने वाला और उक्तआर्त्तव से भिन्न लक्षण वाला होने से 'असृग्दर' या 'रक्तप्रदर' कहा जाता है॥ २०॥

विमर्शः—'अतोऽन्यद्रक्तलक्षणात्' इस जगह 'उक्तं लक्षणलक्षितम्' ऐसा पाठ है। इसका अर्थ 'शशासृक्प्रतिमम्' इस प्रकार का लक्षण चाहिये न कि रक्तपित्त के गुण वाला। प्रायः रक्तपित्त और असृग्दर दोनों विकार एक दूसरे से भ्रम उत्पन्न करने वाले होते हैं। 'अतिप्रसङ्गेन' इसका अर्थ 'बहुत समय तक, अत्यधिक मात्रा में' ऐसा भी होता है। कम मात्रा में होने वाला आर्त्तव यदि ऋतुभिन्न काल से आवे तो भी उसे 'असृग्दर' का समझना चाहिये न कि रक्तपित्त।

रक्तपित्त और असृग्दर का भेद :—

| असृग्दर— | रक्तपित्त— |
|---|---|
| १ नियत क्रम से आने वाला। | १ अनियत क्रमसे आने वाला। |
| २ योनिमार्ग से ही आता है। | २ गुदामार्ग और मूत्रमार्ग से भी आता है। |
| ३ गन्ध रहित। | ३ दुर्गन्ध युक्त। |
| ४ इन्द्रगोपकसङ्काश। | ४ नीला, पीला, हरे वर्ण का। |
| ५ कम दिन रहने वाला। | ५ बहुत दिन रहने वाला। |
| ६ अधिक पतला भी नहीं और ज्यादा गाढ़ा भी नहीं। | ६ गाढ़ा न होने वाला। |
| ७ पिपीलिका और मक्षिकाओं को प्रिय। | ७ पिपीलिका और मक्खियों को अप्रिय। |

असृग्दरो भवेत् सर्वः साङ्गमर्दः सवेदनः।
तस्यातिवृत्तौ दौर्बल्यं भ्रमो मूर्च्छा तमस्तृषा।
(मदस्तृषा 'पा०')
दाहः प्रलापः पाण्डुत्वं तन्द्रा रोगाश्च वातजाः॥२१॥

असृग्दर का लक्षण—सम्पूर्ण रक्तप्रदर में अङ्ग में पीडा और वेदना होती है। उसी के अधिक बढ़ने पर दुर्बलता, भ्रम, मूर्च्छा (fits-आंखों के सामने अंधेरा), तम, तृषा (प्यास), बदन में उष्णता का अनुभव, प्रलाप, पाण्डुता (Anaemia), तन्द्रा और वात के दूसरे विकार (वातज रोग) उत्पन्न होते हैं॥

विमर्श :—यहां सामान्य रक्तप्रदर के और अतिवृद्ध रक्त-

प्रदर के लक्षण बताये हैं। तन्द्रा-यह निद्रा का भेद है—'निद्रार्त्तस्येव यस्येहा तस्य तन्द्रां विनिर्दिशेत्'। वातज रोग आक्षेप आदि समझना चाहिये। असृग्दर की अधिक वृद्धि होने से तीनों दोषों का सम्बन्ध दिखाई देता है परन्तु सामान्य असृग्दर में केवल एक ही दोष का वर्णन है।

तरुण्या हितसेविन्यास्तमल्पोपद्रवं भिषक्।
रक्तपित्तविधानेन यथावत् समुपाचरेत् ॥२२॥

अल्पोपद्रुत रक्तप्रदर की चिकित्सा—हितकर आहार विहार का सेवन करने वाली तरुणी, थोड़े उपद्रव वाली स्त्री को रक्तपित्त की चिकित्साविधि से यथावत् ओषधि दे॥ २२॥

विमर्शः—आयु में न तो बाला रहे न प्रौढ़ा और न वृद्धा हो किन्तु षोडशवर्ष से ३० वर्ष की हो तथा उसका आहार-विहार रोग को बढ़ाने वाला न होता हो, प्रदर के लक्षण बढ़े हुये न हों तो, रक्तपित्त में जो हितकर आहार-विहार हों उन्हें कराकर चिकित्सा करनी चाहिये। रक्तपित्त के विकार में वासा (अडूसा) का प्रयोग करना चाहिये। यथा-'वासाया विद्यमानत्वे आशाया जीवितस्य च। रक्तपित्ती क्षयी कासी किमर्थमवसीदति'।

दोषैरावृतमार्गत्वादार्त्तवं नश्यति स्त्रियः।
तत्र मत्स्यकुलत्थाम्लतिलमाषसुरा हिताः।
पाने मूत्रमुदश्विद्द दधि शुक्तं च भोजने ॥ २३॥

नष्टार्त्तव का कारण और चिकित्सा—जब वात और कफ दोषों से आर्त्तववाहिनी शिराओं का मार्ग रुक जाय तो नष्टार्त्तव होता है। उसके लिये भोजनार्थ मछली, कुलथी, खट्टे पदार्थ, तिल, उड़द, मद्य, गोमूत्र, छाछ, दही और सिरका देना चाहिये॥ २३॥

विमर्शः—यहाँ 'दोषैः' पद से वात और कफ या द्वन्द्वज से सम्बन्ध है। पित्त का सम्बन्ध होने से आर्त्तव की अति प्रवृत्ति होती है। मत्स्य, कुलत्थ इत्यादि पदार्थ भी वात और कफ-दोषहर हैं। वे पित्त-दोष का हरण नहीं करते। इससे भी यह सिद्ध होता है कि नष्टार्त्तव के लिये वात और कफ ये ही दो दोष कारण होते हैं। उदश्वित् (छाछ) में आधा पानी दही में मिलाया हुआ रहता है। 'नश्यति' ऐसा कहने से 'आर्त्तव बिलकुल नष्ट हो जाता है ऐसा नहीं किन्तु निकलता हुआ दीखता नहीं' इतना ही उसका अभिप्राय है।

क्षीणं प्रागीरितं रक्तं सलक्षणचिकित्सितम्।
तथाऽऽप्यत्र विधातव्यं विधानं नष्टरक्तवत् ॥ २४॥

क्षीणार्त्तव की चिकित्सा—क्षीणार्त्तव के लक्षण तथा चिकित्सा पूर्व (सूत्रस्थान-दोषधातुमलक्षयवृद्धिविज्ञानीय अध्याय) में दिया है। तथापि नष्टार्त्तव के सदृश चिकित्सा करनी चाहिये॥

विमर्शः—क्षीणार्त्तव के निम्न लक्षण होते हैं और उसकी चिकित्सा भी की जाती है—'आर्त्तवक्षये यथोचितकालादर्शनमल्पता वा योनिवेदना च। तत्र संशोधनमाग्नेयानाञ्च द्रव्याणां विधिवदुपयोगः।' आर्त्तव का क्षय होने से योग्य काल में आर्त्तव का दर्शन नहीं होता है या कम आर्त्तव होता है और योनि में वेदना होती है। उस समय संशोधन और आग्नेय द्रव्यों का विधिपूर्वक उपयोग करना हितकर है।

एवमदुष्टशुक्रः शुद्धार्त्तवा च ॥ २५॥

इस प्रकार शुद्ध शुक्र और शुद्ध आर्त्तव होता है॥ २५॥

विमर्शः—यहां 'शुद्धार्त्तवा च' इसके बाद 'भवति' का आध्याहार करना चाहिये। इस प्रकार के पुरुष और स्त्री प्रजोत्पादन के लिये समर्थ होते हैं। जैसे—उत्तम क्षेत्र और बीज अनुकूल ऋतु और जल के सम्पर्क से अङ्कुर उत्पन्न करते हैं। उसी प्रकार शुद्ध शुक्र वाला पुरुष और शुद्ध आर्तव वाली स्त्री उत्तम सन्तान उत्पन्न कर सकती है।

ऋतौ प्रथमदिवसात् प्रभृति ब्रह्मचारिणी दिवास्वप्नाञ्जनाश्रुपातस्नानानुलेपनाभ्यङ्गनखच्छेदनप्रधावनहसनकथनातिशब्दश्रवणावलेखनानिलायासान् परिहरेत्। किं कारणं? दिवा स्वपन्त्याः स्वापशीलः, अञ्जनादन्धः, रोदनाद्विकृतदृष्टिः, स्नानानुलेपनाद् दुःखशीलः, तैलाभ्यङ्गात् कुष्ठी, नखापकर्त्तनात् कुनखी, प्रधावनाच्चञ्चलः, हसनाच्छ्यावदन्तौष्ठतालुजिह्वः, प्रलापी चातिकथनाद्, अतिशब्दश्रवणाद्बधिरः, अवलेखनात् खलतिः, मारुतायाससेवनादुन्मत्तो गर्भो भवतीत्येवमेतान् परिहरेत् ॥ २६॥

ऋतुकाल में वर्ज्यः—ऋतुकाल में पहले दिन से ही ब्रह्मचारिणी होकर, दिन में सोना, आंख में अञ्जन करना, रोना, स्नान, चन्दन आदि का शरीर पर अनुलेपन; तेल का अभ्यङ्ग, नखों का काटना, दौड़ना, हँसना, बोलना, बहुत ऊँचे शब्द का सुनना, अवलेखन (सिर में कंघी करना), वायुसेवन करना इत्यादि कर्मों को त्याग देना चाहिये। क्योंकि दिन में सोने से बच्चा निद्रालु, अञ्जन करने से अन्धा, रोने से विकृतदृष्टि वाला, स्नान या उबटन करने से दुःखी, तैलमर्दन से कोढ़ी, नखों को काटने से बुरे नखवाला, दौड़ने से बच्चा चञ्चल होता है। हँसने से दाँत, ओष्ठ, तालु और जिह्वा ये सब काले होते हैं, अधिक बोलने से बच्चा बकवादी होता है, उच्च शब्द सुनने से बधिर, केशसंमार्जन से खल्वाट (गंजा), वायु-सेवन और परिश्रम से गर्भस्थित बालक उन्मत्त होता है। इसलिये उपरिनिर्दिष्ट बातें छोड़ देनी चाहिये॥ २६॥

विमर्शः—ऋतुकाल गर्भधारण योग्य काल को कहते हैं। वृद्ध वाग्भट ने लिखा है कि—'ऋतुस्तु दृष्टार्त्तवो द्वादशरात्रं भवति, षोडशरात्रमित्यन्ये। शुद्धयोनिगर्भाशयार्त्तवाया मासमपि केचित्। तद्वददृष्टार्त्तवोऽप्यस्तीत्यपरे' ऋतुकाल आर्त्तव के बाद बारह दिन का होता है। किसी के मत में (१६) सोलह दिन है। कोई कहते हैं कि—योनि, गर्भाशय और आर्त्तव शुद्ध हो तो एक महीने तक भी हो सकता है। उसी प्रकार कतिपय स्थितियों में अदृष्ट आर्त्तव होने को भी ऋतुकाल मानते हैं।

दर्भसंस्तरशायिनीं करतलशरावपर्णान्यतमभोजिनीं हविष्यं त्र्यहं च भर्तुः संरक्षेत्। ततः शुद्धस्नातां चतुर्थेऽहन्यहतवासां समलङ्कृतां कृतमङ्गलस्वस्तिवाचनां भर्त्तारं दर्शयेत् ॥ २७॥

ऋतुकाल के नियम—दर्भ (कुश) के बिछौने पर सोने

थाली, हाथ, मृत्पात्र या पत्तों पर हविष्यान्न भोजन करने वाली स्त्री को तीन दिन तक पति से अलग रखना चाहिये। तत्पश्चात् चौथे दिन स्नान द्वारा शुद्ध होकर अच्छे कपड़े पहिना कर, आभूषणादि द्वारा विभूषित तथा मङ्गलपाठ और स्वस्तिवाचन कराकर, पति का दर्शन कराना चाहिये।

विमर्शः—चारपाई पर न सोवे तथा घी, दूध और भात का सेवन करे। बाद शुद्धा याने पुराना शोणित निकलने के बाद स्नान की हुई ऐसी स्त्री को पति का दर्शन कराना चाहिये। कहा भी है—'नवे ऋतौ ( तनौ 'पा०' ) च सञ्जाते विगते जीर्णशोणिते। नारी भवति संशुद्धा पुंसा संसृज्यते तदा' इति।

तत् कस्य हेतोः ?

पूर्वं पश्येदृतुस्नाता यादृशं नरमङ्गना।
तादृशं जनयेत् पुत्रं भर्त्तारं दर्शयेदतः ॥ २८ ॥

इस प्रकार करने का फल—पहिले पति का दर्शन कराना चाहिये ऐसा क्यों ? ऋतुस्नाता स्त्री प्रथम जिस प्रकार के पुरुष को देखेगी वैसे ही सन्तान को जन्म देती है इसलिये पहले उसे पति का ही दर्शन कराना चाहिये ॥ २८ ॥

विमर्शः—इस श्लोक में पति ही पतिव्रता स्त्री का आराध्य देव होता है। इसलिये उसकी भी इच्छा पतिदर्शन के लिये रहती है, और पति के गुणावगुण स्त्री को प्यारे रहने से उसी प्रकार की सन्तान की इच्छा उसके हृदय में रहती है, अतः उसके ही पति का दर्शन करवाना चाहिये।

ततो विधानं पुत्रीयमुपाध्यायः समाचरेत्।
कर्मान्ते च क्रमं ह्येनमारभेत विचक्षणः ॥ २९ ॥

तत्पश्चात् सन्तान के लिये हितकर कर्म करे—इसके बाद उपाध्याय से पुत्र के लिये हितकर कर्म करना चाहिये। और उस कार्य की समाप्ति होने के उपरान्त निम्नलिखित कार्य पति को करना चाहिये ॥ २९ ॥

विमर्शः—पतिदर्शन के अनन्तर उपाध्याय से पुत्र-संतानोत्पत्ति के लिये मङ्गलपाठ, स्वस्तिवाचन, यज्ञकर्म इत्यादि कराना चाहिये। पुत्रीयविधान निम्नलिखित प्रकार से होता है:—यदि यजमान ब्राह्मण हो तो उसे सफेद और अव्यङ्ग कपड़ा पहनाकर मृगचर्म पर बैठावे, राजा हो तो व्याघ्र के चर्म पर बैठावे, वैश्य को रुरु के चर्म पर और शूद्र हो तो बकरे के आसन पर बैठावे। चार हाथ का स्थण्डिल ( चबूतरा ) बनाकर गोबर से लीपे, उस पर कुश से उल्लेख करे, स्थण्डिल के चारों ओर बांस के काष्ठों को फैलावे, दक्षिण की ओर ब्रह्मा की स्थापना करे, श्वेत पुष्प, गन्ध, बलियों से पूजा करे, अग्नि लावे, पलाश की समिधा से अग्नि का संस्कार करे, अग्नि के सामने मन्त्रौषधि से भरा हुआ जल का पात्र रखे, मन में पुत्र के जन्म की आशा रखते हुए महाव्याहृति से घी का हवन करना चाहिये। पति के साथ स्त्री अग्नि के पश्चिम दिशा में और ऋत्विज के दक्षिण दिशा में बैठे। इसके बाद प्रजापति को उद्देश्य करके इच्छित कार्य सम्पादन करने के लिये मन से पुत्रोत्पत्ति के लिये काम्य इष्टि का विधान करे। विष्णु दम्पति के लिए संतान दें, ब्रह्मा उसके स्वरूप की रचना करें। तदनन्तर स्थालीपाक बनाकर तीन बार हवन करे। तत्पश्चात् मन्त्रयुक्त जलपात्र यजमान को देना चाहिये। पत्नी को दक्षिण पैर से प्रारम्भ करते हुए प्रदक्षिणा करना चाहिए। ब्राह्मणों से स्वस्तिवाचन कराना चाहिए। पति के साथ स्त्री को शेषघृत का प्राशन करना चाहिये। प्रथम पुरुष को घी देवे तत्पश्चात् स्त्री स्वयम् अवशिष्ट घृत का पान करे।

ततोऽपराह्णे पुमान् मासं ब्रह्मचारी सर्पिःस्निग्धः सर्पिःक्षीराभ्यां शाल्योदनं भुक्त्वा मासं ब्रह्मचारिणीं तैलस्निग्धां तैलमाषोत्तराहारां नारीमुपेयाद्रात्रौ सामादिभिरभिविश्वास्य विकल्प्यैवं चतुर्थ्यां षष्ठ्यामष्टम्यां दशम्यां द्वादश्यां चोपेयादिति पुत्रकामः ॥३०॥

हवन के बाद का कर्त्तव्य—पुत्रीयविधान करने के पश्चात् सायंकाल में जो पुरुष एक मास तक ब्रह्मचारी रहा हो और घृत द्वारा स्निग्ध हुआ हो, वह दूध और घी से शालि चावल को खाकर, एक महीना से ब्रह्मचर्य व्रत धारण करने वाली स्त्री को तैल से स्निग्ध कराके, तेल और उड़द की मात्रा जिसमें अधिक हो ऐसा आहार खिला कर, साम, दाम इत्यादि मीठी-मीठी बातों से आश्वासन देकर, पुत्र की इच्छा करने वाले पुरुष को चौथी, छठीं, आठवीं, दशवीं और बारहवीं रात्रि में सम्भोग करना चाहिये ॥ ३० ॥

विमर्शः—पुरुष को घृत से स्निग्ध कराके और स्त्री को तेल से तदनन्तर पुरुष को घृत, दुग्ध युक्त और स्त्री को तैल उड़द आदि मिश्रित अन्न देकर, सामान्य पुत्र-जनन काल जो ऋतुकाल है उन दिनों में पुत्र की इच्छा वाले को ४, ६, ८, १०,१२ वीं रात्रि में सम्भोग करना और पुत्री की आशा रखने वालों को ५, ७, ९, ११ वीं रात्रि में गमन करना चाहिए।

एषूत्तरोत्तरं विद्यादायुरारोग्यमेव च।
प्रजासौभाग्यमैश्वर्यं बलं च दिवसेषु वै ॥ ३१ ॥

उत्तरोत्तर की रात्रियों में गमन करने से लाभ—उक्त रात्रियों में सम्भोग करने पर उत्तरोत्तर, आयुष्य, आरोग्य, पौरुष, प्रजा, सौभाग्य, ऐश्वर्य और बल की अधिकाधिक प्राप्ति होती है ॥

विमर्शः—ऋतुकाल के चौथे दिन की अपेक्षा छठी रात, छठी से आठवीं, आठवीं से दसवीं और उससे बारहवीं रात अच्छी होती है। इसलिए उत्तरोत्तर दिनों में स्त्री-गमन करना चाहिये।

अतः परं पञ्चम्यां सप्तम्यां नवम्यामेकादश्यां च स्त्रीकामः। त्रयोदशीप्रभृतयो निन्द्याः ॥ ३२ ॥

पुत्री पैदा होने के लिये दिन—पुत्री की इच्छा करने वाला आदमी को पञ्चमी, सप्तमी, नवमी या एकादशी रात्रि में गमन करना चाहिये। त्रयोदशी से लेकर शेष सब रात्रियों को निषिद्ध समझना चाहिये ॥ ३२ ॥

विमर्शः—पुत्र के दिन से अतिरिक्त दिन पुत्री के लिये है। विषम ( odd ) नम्बर पुत्री के लिये और सम ( even ) नम्बर पुत्र के लिये है। इसमें भी उत्तरोत्तर दिन शुभफलप्रद समझना चाहिये। शेष सोलह दिन तक या किसी के मत से तीस दिन तक अशुभ दिन समझने चाहिये।

तत्र प्रथमे दिवसे ऋतुमत्यां मैथुनगमनमनायुष्यं पुंसां भवति, यश्च तत्राधीयते गर्भः स प्रसवमानो-

विमुच्यते ( 'प्राणैः' पा० )। द्वितीयेऽप्येवं सूतिकागृहे वा, तृतीयेऽप्येवमसम्पूर्णाङ्गोऽल्पायुर्वा भवति। चतुर्थे तु सम्पूर्णाङ्गो दीर्घायुश्च भवति। न च प्रवर्त्तमाने रक्ते बीजं प्रविष्टं गुणकरं भवति, यथा नद्यां प्रतिस्रोतः प्लाविद्रव्यं प्रक्षिप्तं प्रति निवर्त्तते नोर्ध्वं गच्छति तद्वतेतद् द्रष्टव्यम्। तस्मान्नियमवतीं त्रिरात्रं परिहरेत्। अतः परं मासादुपेयात् ॥ ३३ ॥

ऋतुमती के साथ संभोग करने से दोप—ऋतुकाल के चार दिनों में से पहले दिन में मैथुन करने से पुरुष की आयुष्य का नाश होता है। उसी समय यदि गर्भ रहेगा भी तो वह पैदा होते ही मरता है। दूसरे दिन में मैथुन करने से जन्मतः ही सन्तान मरता है या प्रसूतिगृह में ही अर्थात् दस दिन के भीतर मरता है। तीसरे दिन में भी मैथुन करने से द्वितीय दिन के समान मृत्यु को प्राप्त होता है। चौथे दिन में संभोग करने से बच्चा संपूर्ण अङ्गयुक्त होकर दीर्घायु होता है। यदि आर्त्तव होता ही रहे तो शुक्र ( बीज ) पड़ने से भी फलप्रद नहीं होता है, जैसे नदी के प्रवाह में डाला हुआ तैरने वाला पदार्थ ऊपर को न जाता हुआ वापिस चला आता है। उसी प्रकार आर्त्तवस्राव वाली स्त्रियों में शुक्र के कीटाणु बाहर फेंके जाते हैं। इस लिये नियम का पालन कराते हुए स्त्री को अलग रखना चाहिये। तदुपरान्त मासिकधर्म समाप्त होने पर मैथुन कर सकते हैं ॥ ३३ ॥

विमर्शः—ऋतु काल के तीन दिनों तक मैथुन से प्रजाहानि होने के कारण चौथे दिन गमन करना उचित है। अनेक स्त्रियों में आर्त्तव-स्राव ८ दिन भी होता है। इस लिये स्राव के दिनों को छोड़ कर बाद में मैथुन करना चाहिये। चार दिन के पहिले गमन करने से गर्भ रहने पर भी गर्भ का स्राव होता है। एक मास के बाद यदि पुनः ऋतु प्राप्त न हो तो गर्भ रहा ऐसा समझ कर फिर से गमन नहीं करना चाहिये।

लब्धगर्भायाश्चैतेष्वहःसु लक्ष्मणा-वटशुङ्ग सहदेवा-विश्वदेवानामन्यतमां क्षीरेणाभिषुत्य त्रींश्चतुरो वा बिन्दून् दद्याद्दक्षिणे नासापुटे पुत्रकामायै ( 'वामे दुहितृकामायै' अधिकः पाठः क्वचित्पुस्तके) न च तान्निष्ठीवेत् ॥

पुत्र की इच्छा रखने वालों के लिये प्रयोग—जब गर्भ रह जाय तो लक्ष्मणा, वटपत्र के नवीन अङ्कुर, सहदेवा ( पीत पुष्पा-कंघी ), विश्वदेवा ( गंगेरन ), इनमें से किसी एक को दूध के साथ पीस कर पुत्र की इच्छा वाली स्त्री के दाहिने नासापुट में तीन-चार बूंद डालना चाहिये। वह उसे न थूके। कन्या की इच्छा वाली स्त्री के वाम नासापुट में देना चाहिये ॥

विमर्शः—लक्ष्मणा की परीक्षा उसके लक्षण से होती है—'पुत्रकाकाररक्ताल्पबिन्दुभिर्लाञ्छितच्छदा। लक्ष्मणा पुत्रजननी बस्तगन्धाकृतिर्भवेत्' इसकी जड़ का आकार गोल लम्बा-सा होता है। इसकी पत्ती लाल और छोटे-छोटे बिन्दुओं से व्याप्त रहती है। बकरी के अंग की गन्ध सदृश इसकी गन्ध होती है। इस प्रकार वनस्पति की परीक्षा कराके, फल-पुष्प वाली लक्ष्मणा को शरद् ऋतु में शनिवार के दिन रात के आखीरी समय के काल में वनस्पति के चारों ओर खैर की खूँटी गाड़े तथा दूसरे दिन हस्त, मूल, या पुष्य नक्षत्र में सूर्य आने से मन्त्रपूर्वक उस वनस्पति को उखाड़ना चाहिये। 'लब्धगर्भायाश्च' इस जगह चकार से 'अलब्धगर्भा' का बोध होता है। गर्भ प्राप्त होने के पूर्व भी नस्य देकर पाँच दिन तक दूध—भात खिलाना चाहिये। उसके बाद ग्राम्य धर्म का सेवन करे। गर्भ रहने पर उसे स्थिर करने के लिये और स्थिर गर्भ होने के बाद पुत्रप्राप्ति के लिये नस्य देना चाहिये।

ध्रुवं चतुर्णां सान्निध्याद्गर्भः स्याद्विधिपूर्वकः।
ऋतुक्षेत्राम्बुबीजानां सामग्र्यादङ्कुरो यथा ॥ ३५ ॥

गर्भ और अङ्कुर का साम्य—अनुकूल ऋतु, हल जुता हुआ क्षेत्र, वर्षाकाल का जल या केवल जल और बीज इनकी सामग्री से जिस प्रकार अङ्कुर उत्पन्न होता है उसी प्रकार ऋतुकाल, शुद्धगर्भाशय, आहार रस और शुक्र-शोणित के एकत्र सहवास होने से गर्भ की प्राप्ति होती है ॥ ३५ ॥

विमर्शः—इन चारों पदार्थों के एकत्र सहवास होने से और उनका विधिपूर्वक उपयोग करने से गर्भ की उत्पत्ति होती है। इनमें से एक या दो या तीनों के रहने पर भी गर्भोत्पत्ति नहीं होती है। उसी विधि का पालन करते हुए एकत्र होना चाहिये। नहीं तो खारी क्षेत्र है, दूषित बीज है, अतिवृष्टि, अनावृष्टि से युक्त वर्षा काल है और विकृत ऋतु है। इनमें एक के भी रहने पर जैसे अङ्कुर उत्पन्न नहीं होता उसी प्रकार गर्भ भी चारों पदार्थों के शुद्ध रहने पर ही उत्पन्न होता है।

एवं जाता रूपवन्तः सत्त्ववन्तश्चिरायुषः।
( महासत्त्वाश्चिरायुषः 'पा०')
भवन्त्यृणस्य मोक्तारः सत्पुत्राः पुत्रिणे हिताः ॥३६॥

विधिपूर्वक गर्भधारण का फल—इस प्रकार विधिवत् उत्पन्न होने वाले सत्पुत्र, सौन्दर्यवान, बलवान, दीर्घायु, पिता के ऋण को चुकाने वाले और माता-पिता को सौख्य देने वाले होते हैं ॥ ३६ ॥

विमर्शः—सुन्दर और गठीले शरीर वाले, रजोगुण और तमोगुण से विहीन, आरोग्य वाले और पिता के ऋण को चुकाने वाले ( सन्तति को पैदा करने वाले ) ऐसे सन्तान होते हैं।

तत्र तेजोधातुः सर्ववर्णानां प्रभवः, स यदा गर्भोत्पत्तावब्धातुप्रायो भवति तदा गर्भं गौरं करोति, पृथिवीधातुप्रायः कृष्णं, पृथिव्याकाशधातुप्रायः कृष्णश्यामं, तोयाकाशधातुप्रायो गौरश्यामम्। यादृग्वर्णमाहारमुपसेवते गर्भिणी तादृग्वर्णप्रसवा भवतीत्येके भाषन्ते ॥

वर्णोत्पत्ति के कारण—बालकों का वर्ण तेजो धातु से उत्पन्न होता है। वह तेज जब गर्भोत्पत्ति में जलधातुप्राय होता है, ( जलीयांश के आधिक्य से युक्त होता है ) तो गर्भ गौर वर्ण का होता है। यदि वही तेजो धातु पृथ्वी धातु के आधिक्य से युक्त होता है तो गर्भ कृष्ण वर्ण का उत्पन्न होता है। पृथ्वी और आकाश धातु के आधिक्य से कृष्ण-श्याम तथा जल और आकाश धातु की अधिकता से गौर श्याम वर्ण होता है। कई आचार्यों का मत है कि जिस वर्ण का आहार गर्भिणी सेवन करती है उसी वर्ण की सन्तान पैदा होती है ॥३७॥

विमर्शः—यह तेजो धातु जब गर्भाधान काल में अन्य धातुओं के साथ मिलती है तो भिन्न-भिन्न वर्णों की उत्पत्ति होती है। जिस प्रकार का आहार गर्भिणी को मिलेगा उसी प्रकार के आहार के वर्ण की सन्तान होती है। इस तत्त्व के अनुसार, व्यवहार में भी सबेरे घी और हल्दी युक्त खिचड़ी देने की प्रथा है। शरीर के रञ्जक पदार्थ ( pigments ) शीत या उष्ण स्पर्श के अनुसार शरीर का वर्ण बदल देते हैं। शीत काल में, शीत प्रदेशों में शरीर का वर्ण गौर होता है और वही वर्ण उष्ण काल में, उष्णप्रदेशों में कृष्ण होता है। निम्न लिखित कोष्टक ( Table ) शुक्र के वर्ण के अनुसार, प्रदेशानुकूल, पञ्चमहाभूतों के सम्बन्ध से और भोजन द्रव्यों के अनुसार बनाया है—

तत्र दृष्टिभागमप्रतिपन्नं तेजो जात्यन्धं करोति, तदेव रक्तानुगतं रक्ताक्षं, पित्तानुगतं पिङ्गाक्षं, श्लेष्मानुगतं शुक्लाक्षं, वातानुगतं विकृताक्षमिति ॥ ३८ ॥

तेजोधातु का नेत्र के ऊपर परिणाम—जब तेजोधातु दृष्टिभाग में नहीं पहुँचता तो गर्भ जन्म से अन्ध होता है, जब यह गर्भ धातु रक्त के साथ मिलता है, तो लाल आंख करता है, पित्त से सम्बन्धित होने से पीली आंख वाला, कफ से युक्त होने से श्वेत आंख वाला और वात से अनुगत होने पर तेरछे आंख वाला गर्भ पैदा होता है ॥ ३८ ॥

विमर्शः—चतुर्थ मास में पूर्व कर्म के कारण यदि तेजो धातु चक्षुरिन्द्रिय को प्राप्त नहीं होता है तो बालक जन्मतः अन्धा होता है। Syphalis का असर होने पर भी गर्भों के नेत्र में विकृति होती है। क्योंकि Syphalis में शरीर तेजोधातु विकृत रहता है।

घृतपिण्डो यथैवाग्निमाश्रितः प्रविलीयते।
विसर्पत्यार्त्तवं नार्यास्तथा पुंसां समागमे ॥ ३९ ॥

स्त्रियों का आर्त्तव शुक्र के साथ कैसे मिलता है—जिस प्रकार अग्नि के ऊपर रखा हुआ घी का गोला पिघलता है उसी प्रकार स्त्रियों का नूतन आर्त्तव जो कि गाढ़ा रहता है वह पुरुषों के साथ समागम करने से द्रवित होकर गर्भोत्पत्ति के लिये शुक्र के समागम में प्रयुक्त होता है ॥ ३९ ॥

विमर्शः—आर्त्तव-यह दो प्रकार का माना जाता है। पुराना आर्त्तव तीन दिन से लेकर आठ दिन भी कभी-कभी बहता है। नया आर्त्तव थोड़ा होता है और वह गाढ़ा बन कर रहता है। अब यह शङ्का पैदा होती है कि गाढ़ा आर्त्तव शुक्र से कैसे मिलेगा? इसलिये घृत का और अग्नि का दृष्टांत देते हुए बताते हैं कि—वह नया आर्त्तव पुरुष के समागम से पिघलता है और वही शुक्र के साथ मिलकर गर्भोत्पत्ति कर देता है। जिस प्रकार नूतन आर्त्तव का क्षरण होता है उसी प्रकार स्त्रियों के शुक्र का भी क्षरण होता है किन्तु वह गर्भोत्पत्ति के लिए अनुपयुक्त होने से उसका विचार नहीं किया गया है। स्त्रीशुक्र विचार-वृद्धवाग्भट में लिखा है—'योषितोऽपि स्रवन्त्येव शुक्रं पुंसां समागमे। तन्न गर्भस्य किञ्चित्तु करोतीति न चिन्त्यते ॥ ( अ० सं० शा० १ अ० )। अब यहाँ यह शङ्का नहीं रहती है कि स्त्रियों को शुक्र नहीं होता किन्तु उसका विचार कम किया जाता है। यदि स्त्रियों में शुक्र ही न मानेंगे तो षड्-धात्वात्मक स्त्री-शरीर मानना पड़ेगा। स्त्रियों का शरीर अल्प बलवाला होने में भी 'अल्पशुक्रत्वादल्पबलत्वं स्त्रीणाम्' ऐसा वचन मिलता हैं और 'यदा नार्यावुपेयातां वृषस्यन्त्यौ कथञ्चन। मुञ्चन्त्यौ शुक्रमन्योन्यमनस्थिस्तत्र जायते' ऐसा भी वर्णन है। इनसे भी सिद्ध होता है कि दो स्त्रियाँ जब किसी भी प्रकार से आपस में मैथुन कर लेती हैं तो वहाँ अस्थिविरहित सन्तान पैदा होती है। उपर्युक्त विधानों से यह सिद्ध होता है कि स्त्रियों में वीर्य होता है किन्तु गर्भ के लिए उसकी कोई आवश्यकता नहीं है। गर्भोत्पत्ति के लिए तो शुक्र और शोणित की आवश्यकता है। ध्रुवं चतुर्णां सान्निध्याद्गर्भः स्याद्विधिपूर्वकः' ऐसा सुश्रुत का वचन है। चरक में भी 'शुक्र-शोणित-जीव-संयोगे तु खलु कुक्षिगते गर्भसंज्ञा भवति' ऐसा लिखा है। इनसे यह सिद्ध होता है कि गर्भ के लिए स्त्री के शोणित की आवश्यकता है न कि शुक्र की। इसलिए उसका ( स्त्री शुक्र का ) वर्णन नहीं है। आधुनिक दृष्टि से डिम्बग्रन्थि ( ovary ) से डिम्ब (ovum) निकलकर, शुक्राणु (spermatozoa) के साथ मिलता है और इनके योग से गर्भ उत्पन्न होता है। यहां-'स्त्री से आर्त्तव निकलता है' ऐसा नहीं समझते। आर्त्तव होता तो उसका वर्ण लाल होने से दृष्टिगोचर होता। वह जब कि दृग्गोचर नहीं होता है तो उसे मानना ही क्यों? इसी प्रकार स्त्रियों के शरीर में न तो testis (अण्डकोष) है जहां शुक्र का सञ्चय होता है। न तो शुक्रमार्ग vasa-differentia ) है, न तो शुक्रग्रन्थियाँ ( seminal vesicles ) हैं, न पौरुषग्रन्थि ( prostate glands ) जिससे होकर शुक्र निकलता है। इनसे यह निश्चय होता है कि शुक्र नाम का पदार्थ स्त्रियों के शरीर में रहता ही नहीं। मैथुन के समय सफेद और चिबचिबा पदार्थ योनि में दीखता है वह क्या है? वही तो शुक्र है। ऐसा कहने पर इसका उत्तर यह मिलता है कि वह तो योनिद्वार में रहने वाली ग्रन्थियों का स्राव है जिससे योनि की झिल्लियों में रगड़ न बैठे। इसी स्राव को साधारण लोगों के समान शुक्र नहीं समझना चाहिए।

आयुर्वेदीय मत से सिद्ध होता है कि स्त्रियों के शरीर में शुक्र रहता है क्योंकि पुरुष के वीर्य के समान काम करने वाली वस्तु स्त्रियों में भी होना आवश्यक है, अतः स्त्रियों में शुक्र होता है यह सिद्धान्त दृढ है ॥ ३९ ॥*

बीजेऽन्तर्वायुना भिन्ने द्वौ जीवौ कुक्षिमागतौ ।
यमावित्यभिधीयेते धर्मेतरपुरस्सरौ ॥ ४० ॥

दो गर्भों की उत्पत्तिः—अधर्म के कारण वायु द्वारा बीज का गर्भाशय में विभाग होने से दो गर्भों का प्रादुर्भाव (गर्भस्थान में) होता है। उन्हें, 'यमौ' ऐसा कहते हैं ॥ ४० ॥

विमर्शः—'यमौ' नाम (दो) जीवों की उत्पत्ति अधर्म के कारण होती है ऐसा श्रुति-स्मृति में भी उल्लेख है। इसके लिये प्रायश्चित्त का भी विधान है।

आधुनिक मत से दो शुक्राणु जब दो डिम्बों के साथ मिलकर गर्भाशय (uterus) में प्रविष्ट होते हैं तो उनमें दो गर्भ बढ़ने लगते हैं। इनको 'यम' कहते हैं। इनमें यह विशेषता रहती है कि-पीछे से होने वाला बच्चा बड़ा समझा जाता है। क्योंकि उसका गर्भ में प्रवेश प्रथम रहता है। इसलिये उसको पीछे से बाहर आना पड़ता है। वास्तव में वही पहिले गर्भाशय में आता है इस कारण वही बड़ा माना जाता है ॥ ४० ॥

पित्रोरत्यल्पबीजत्वादासेक्यः पुरुषो भवेत् ।
स शुक्रं प्राश्य लभते ध्वजोच्छ्रायमसंशयम् ॥ ४१ ॥

नपुंसकों के प्रकार में आसेक्य नपुंसकः—माता-पिता के अत्यल्प शुक्र के कारण 'आसेक्य' नामक नपुंसक पैदा होता है। वह जब दूसरों का शुक्रपान करता है—तब उसके लिङ्ग में चेतना प्राप्त होती है इसमें कोई सन्देह नहीं ॥ ४१ ॥

विमर्शः—इसका दूसरा नाम 'मुखयोनि पुरुष' भी है। वह अपने मुख में दूसरों से मैथुन करवाता है और मुख में शुक्र आने पर जब वह उसका स्वाद लेता है तब उसके ध्वज का उत्थान होता है ॥ ४१ ॥

यः पूतियोनौ जायेत स सौगन्धिकसञ्ज्ञितः ।
स योनिशेफसोर्गन्धमाघ्राय लभते बलम् ॥ ४२ ॥

सौगन्धिक नपुंसक :—जो दूषित योनि में पैदा होता है वह सौगन्धिक नामक नपुंसक है। उसको योनि और लिङ्ग की सुगन्धि आने से मैथुन में बलप्राप्ति होती है ॥ ४२ ॥

विमर्शः—सौगन्धिक नपुंसक का 'नासायोनि' ऐसा भी नाम है। क्योंकि नासा ही उसे मैथुन में प्रविष्ट करने के लिये कारण है ॥ ४२ ॥

स्वे गुदेऽब्रह्मचर्याद्यः स्त्रीषु पुंवत् प्रवर्त्तते ।
कुम्भीकः स तु विज्ञेयः ………………॥ ४३ ॥

कुम्भीक नपुंसक :—जो मनुष्य दूसरे पुरुष से अपने गुदद्वार में मैथुन कराने के बाद स्त्रियों का सेवन करता है उसे कुम्भीक कहते हैं ॥ ४३ ॥

विमर्शः—इसका दूसरा नाम 'गुदयोनि' है। कोई लोक इस श्लोक का ऐसा अर्थ लगाते हैं कि-जो आदमी प्रथम स्त्री के गुदद्वार पर शिथिल लिङ्ग से प्रयोग करता है। तब पश्चात् उसमें उत्थापन होता है तब फिर स्त्री का उपभोग करता है उसे 'कुम्भीक' कहते हैं ॥ ४३ ॥

………………ईर्ष्यकं शृणु चापरम् ॥
दृष्ट्वा व्यवायमन्येषां व्यवाये यः प्रवर्त्तते ।
ईर्ष्यकः स च विज्ञेयः………………॥ ४४ ॥

ईर्ष्यक नपुंसक का लक्षण :—अब ईर्ष्यक नामक अन्य नपुंसक के लक्षणों को सुनो, दूसरों को मैथुन करता हुआ देखकर जो मनुष्य मैथुन में प्रविष्ट होता है उसे 'ईर्ष्यक' कहते हैं ॥ ४० ॥

विमर्शः—इसे 'दृग्योनि' इस नाम से भी सम्बोधित करते हैं। चरक में इसका कारण बताया है। 'ईर्ष्याऽभिभूतावपि मन्दहर्षावीर्ष्याह्वयस्यापि वदन्ति हेतुम्' ॥ च० शा० अ० २ ॥ ४४ ॥

………………पण्डकं शृणु पञ्चमम् ॥
यो भार्यायामृतौ मोहादङ्गनेव प्रवर्त्तते ।
ततः स्त्रीचेष्टिताकारो जायते षण्डसंज्ञितः ॥ ४५ ॥

षण्ड का लक्षणः—पाचवें षण्ड नामक नपुंसक के लक्षण सुनो। स्त्री के ऋतुकाल में जो मनुष्य मोहवश से स्त्री के सदृश स्वयं नीचे होकर मैथुन करता है और बादमें यदि स्त्री की सन्तान पुत्र हो तो वह स्त्रियों के समान चेष्टा करने वाला और उसी के आकार का होता है उसे षण्ढ कहते हैं ॥ ४५ ॥

विमर्शः—जब षण्ड पैदा होकर तारुण्य को प्राप्त होता है तो वह अपने मेढ़ में दूसरे पुरुष से वीर्यस्राव करवाता है। स्त्री के समान स्वयम् उत्तान होकर पड़ता है। स्त्री के चेष्टा के समान चेष्टा भी करता है। इसको नरषण्ढ कहते हैं ॥४५॥

ऋतौ पुरुषवद्वाऽपि प्रवर्त्तेताङ्गना यदि ।
तत्र कन्या यदि भवेत् सा भवेन्नरचेष्टिता ॥ ४६ ॥

नारीषण्ढः—यदि स्त्री, पुरुष के समान रतिकाल में पति को नीचे सुलाकर स्वयम् ऊपर होती हुई मैथुन करेगी और उसी से यदि कन्या पैदा हो तो वह पुरुष के समान दूसरी स्त्री को नीचे लिटाती हुई स्वयं ऊपर रहती है और मनुष्य के समान मैथुन चेष्टा करती है ॥ ४६ ॥

विमर्शः—नर के समान चेष्टा करने वाली स्त्री को नारीषण्ढ कहते हैं। दोनों के भी स्त्री होने से एक का शुक्र दूसरे में किसी प्रकार जाता है जिससे वहाँ अनस्थि (कोमल अस्थि वाली) सन्तान पैदा होती है ॥ ४६ ॥

आसेक्यश्च सुगन्धी च कुम्भीकश्चेर्ष्यकस्तथा ।
सरेतसस्त्वमी ज्ञेया अशुक्रः षण्डसंज्ञितः ॥ ४७ ॥

नपुंसकों की परिगणना :—आसेक्य (मुँह में वीर्य लेनेवाला), सुगन्धी (योनि और लिङ्ग की सुगन्ध लेने वाला), कुम्भीक (गुद में मैथुन कराने वाला) और ईर्ष्यक (दूसरों का मैथुन देखकर उत्तेजित होने वाला) ये चार नपुंसक होने पर भी इनको शुक्र रहता है। जिनको शुक्र होता ही नहीं उसे षण्ढ कहते हैं ॥ ४७ ॥

* अन्तःस्राव (Internal Secretion or a type of Hormones)

विमर्शः—नपुंसक दो प्रकार के होते हैं, उनमें से शुक्र-वाले नपुंसक सन्तान उत्पन्न करते हैं किन्तु उनको उत्तेजित होने के लिये उपाय करना पड़ता है। जिनको शुक्र रहता ही नहीं उन्हें षण्ड कहते हैं। षण्ड सन्तान उत्पन्न करने में समर्थ नहीं रहते हैं ॥ ४७ ॥

अनया विप्रकृत्या तु तेषां शुक्रवहाः सिराः।
हर्षात् स्फुटत्वमायान्ति ध्वजोच्छ्रायस्ततो भवेत् ॥४८॥

शुक्र होने पर षण्ड क्यों—मुख में वीर्य लेना, सुगन्ध लेना इत्यादि प्रकारों से उनकी शुक्र को वहन करने वाली शिरायें हर्ष के कारण उत्तेजित होती हैं जिसके कारण इन्द्रिय उत्तेजित होती है ॥ ४८ ॥

विमर्श :—चरक के मत से षण्ड नर के समान नारी भी षण्ड होती है। उन स्त्रियों को भी उत्तेजना पैदा करने के लिये प्रकारान्तरों का अवलम्बन करना पड़ता है ॥ ४८ ॥

आहाराचारचेष्टाभिर्यादृशीभिः समन्वितौ।
स्त्रीपुंसौ समुपेयातां तयोः पुत्रोऽपि तादृशः ॥ ४९ ॥

शुभाशुभ कार्यों का परिणामः—दम्पति जिस प्रकार के आहार और व्यवहार तथा चेष्टाओं से युक्त होकर समागम करते हैं उसी प्रकार उनका पुत्र भी होता है ॥ ४९ ॥

विमर्श :—संभोग के समय कायिक, वाचिक और मान-सिक भावों का परिणाम सन्तान के ऊपर पड़ता है। यदि वे शुभ हों तो सन्तान अच्छी होती है। उनमें भिन्नता होगी तो सन्तान में भी दोषों का उद्रेक होगा ॥ ४९ ॥

यदा नार्यावुपेयातां वृषस्यन्त्यौ कथञ्चन।
मुञ्चन्त्यौ शुक्रमन्योऽन्यमनस्थिस्तत्र जायते ॥ ५० ॥

अनस्थि गर्भ :—जब दो नारी कामाभिभूत होकर किसी प्रकार से मैथुन करें तो एक दूसरे का वीर्य परस्पर में जाता हुआ गर्भ को धारण करता है, किन्तु वह गर्भ कोमलास्थि युक्त होता है ॥ ५० ॥

विमर्श :—इस श्लोक में शुक्र और शोणित से गर्भोत्पत्ति होती है—ऐसा क्रम होने पर भी उसका निर्देश नहीं किया। इसमें विशेषता तो स्त्रियों में वीर्य वा शुक्र होने की है। इसलिये उसका निर्देश किया है। शोणितों का तो क्षरण होना यह विशेष बात नहीं है। इसलिये उसका उल्लेख नहीं है। 'अनस्थि', इसका अर्थ 'ईषदर्थे नञ्' से 'कोमलास्थि' ऐसा होता है। उस गर्भ में माता के गुण रहते हैं। पिता का प्राधान्यतः गुण जो अस्थिमयता, उसका अभाव ही रहता है ॥ ५० ॥

ऋतुस्नाता तु या नारी स्वप्ने मैथुनमावहेत्।
आर्त्तवं वायुरादाय कुक्षौ गर्भं करोति हि ॥ ५१ ॥

स्वप्न में मैथुन से गर्भः—जो ऋतुस्नाता स्त्री स्वप्न में मैथुन का उपयोग करती है। उसके आर्त्तव को वायु लेकर गर्भाशय में गर्भ को पैदा करती है ॥ ५१ ॥

विमर्शः—यह श्लोक जेजटाचार्य ने नहीं दिया है। उनके मत में ऐसा गर्भ होना असम्भव-सा प्रतीत होता है। इसी प्रकार आगे का भी श्लोक उन्होंने नहीं दिया है ॥ ५१ ॥

मासि मासि विवर्द्धेत गर्भिण्या गर्भलक्षणम्।
कललं जायते तस्या वर्जितं पैतृकैर्गुणैः ॥ ५२ ॥

कलक का वर्णनः—इस प्रकार स्वप्न में पैदा हुआ गर्भ हर एक मास में बढ़ता है। मगर वह मांस का गोला मात्र रहता है उसमें केश, मूछ, दाढ़ी, लोम, नख, दाँत, शिरा, स्नायु, धमनी, वीर्य इत्यादि पिता के गुण नहीं होते हैं ॥५२॥

विमर्शः—यह भी श्लोक जेजटाचार्य को संमत नहीं है॥५२॥

सर्पवृश्चिककूष्माण्डविकृताकृतयश्च ये।
गर्भास्त्वेते स्त्रियाश्चैव ज्ञेयाः पापकृतो भृशम् ॥ ५३ ॥

विकृत गर्भः—सर्प, बिच्छू, कोहड़ा, आदि के सदृश विकृत आकृति वाले जो गर्भ स्त्रियों को होते हैं उन सबों को पाप कर्मों का फल समझना चाहिये ॥ ५३ ॥

विमर्शः—विकृत गर्भ-स्त्रियों के गर्भाशय में विकृति होने से, डिम्ब दूषित होने से तथा शुक्र कीटाणु सदोष होने से गर्भों में विचित्र आकृतियाँ पायी जाती हैं ॥ ५३ ॥

गर्भो वातप्रकोपेण दौहृदे वाऽवमानिते।
भवेत् कुब्जः कुणिः पङ्गुर्मूको मिन्मिन एव वा ॥५४॥

दोहद की पूर्ति न होने से :—वायु के प्रकोप से या दोहद की पूर्ति न होने से बालक कुबड़ा, लूला, लङ्गड़ा, गूंगा या मिन्मिन (अव्यक्त शब्द का उच्चारण करने वाला) होता है ॥ ५४ ॥

विमर्शः—दोहदों का परिपूरण ठीक न होने से बालकों के सर्वाङ्ग पूर्ण नहीं हो सकते हैं। इसलिये गर्भिणी की दोहद-पूर्ति करनी चाहिये उससे अन्नरस यथेच्छ बनता है जिससे माता और गर्भ का पोषण ठीक तरह से होता है। दोहद का वर्णन सुश्रुत शारीरस्थान ३ रे अध्याय में श्लोक १९ से श्लोक २८ तक बड़ा सुन्दर है ॥ ५४ ॥

मातापित्रोस्तु नास्तिक्यादशुभैश्च पुराकृतैः।
वातादीनां प्रकोपेण गर्भो वैकृतमाप्नुयात् ॥ ५५ ॥

विकृत सन्तति उत्पन्न होने के कारण :—माता-पिता की नास्तिकता के कारण, पिछले जन्म के कुकर्मों से, वात-पित्तादिकों के प्रकोप से गर्भ विकृत होता है ॥ ५५ ॥

विमर्शः—गर्भ की विकृति में जैसे उसके पूर्व जन्म के कर्म कारण होते हैं वैसे ही माता-पिताओं का परलोक में विश्वास न होना, देवता को न मानना इत्यादिकों से भी और शारीरिक दोषों से भी गर्भ में विकृति पैदा होती है ॥ ५५ ॥

मलाल्पत्वादयोगाच्च वायोः पक्वाशयस्य च।
वातमूत्रपुरीषाणि न गर्भस्थः करोति हि ॥ ५६ ॥

गर्भ की मलोत्सर्ग क्रियाः—गर्भस्थ बालक में मल थोड़ा होने से, वायु कम होने से, पक्वाशय छोटा होने से मल, मूत्र और अपान वायु की प्रवृत्ति नहीं होती है ॥ ५६ ॥

विमर्शः—गर्भ के पोषण क्रम के साथ उसकी मलोत्सर्ग-क्रिया का ( evcretion ) होना भी उचित है। वह होता ही है किन्तु राशि में स्वल्प होने से यह गर्भाशय में रुक जाता है। अतः स्पष्टतया मालूम नहीं होता ॥ ५६ ॥

जरायुणा मुखे च्छन्ने कण्ठे च कफवेष्टिते।
वायोर्मार्गनिरोधाच्च न गर्भस्थः प्ररोदिति ॥ ५७ ॥

गर्भ रोता क्यों नहीं ? :—मुख जरायु से ढका होने से

गले में कफ रहने से, वायु मार्ग खुला न होने से गर्भस्थ बालक नहीं रोता है ॥ ५७ ॥

विमर्श :—घोषजनक मार्ग में मुख (Buccal cavity) गला ( Pharynxs ) और स्वरयन्त्र (Larynxs) आते हैं। आवाज निकलने के लिये घोषजनक वायु की प्रवृत्ति भी होनी चाहिये ? वह न होने से और स्वरमार्ग बन्द होने से बच्चों का रोना नहीं मालूम होता है ॥ ५७ ॥

निःश्वासोच्छ्वास-सङ्क्षोभ-स्वप्नान् गर्भोऽधिगच्छति ।
मातुर्निश्वसितोच्छ्वास सङ्क्षोभस्वप्नसम्भवान् ॥५८॥

गर्भ के लिये व्यवहारः—माता का श्वास लेना, श्वास छोड़ना, सङ्क्षोभ (घूमने-फिरने से श्रम) और नींद लेना इत्यादि से ही बच्चों के सब व्यवहार होते हैं ॥ ५८ ॥

विमर्श :—माता के व्यवहार से गर्भ का व्यवहार हो जाता है। जैसे माता का श्वासोच्छ्वास का परिणाम गर्भ को प्राप्त होता है, वैसे माता के आराम और परिश्रम का भी फल गर्भ को माता के द्वारा होता है।

गर्भ की श्वास-प्रणाली बन्द होने से वह स्वतन्त्रतया श्वास-प्रश्वास नहीं करता उसी प्रकार माता के रक्तद्वारा पोषण से गर्भ का पोषण हो जाता है। इसके लिये foetal Circulation देखना चाहिये। वह इस प्रकार है—

गर्भ में अधोमहाशिरा ( Inferior Vena Cave ) से विशुद्ध रक्त दक्षिण अलिंद (Right auricle) में जाता है। तत्पश्चात् उर्ध्वमहाशिराओं से अशुद्ध रक्त दहिने अलिंद ( Right auricle ) को जाता है। वहाँ से फुफ्फुसीय ( Right Ventricle ) को जाता है। वहाँ से फुफ्फुसीय धमनी ( Pulmonary artery ) द्वारा फुफ्फुस को न जाते हुये बीच में ही सेतु धमनी ( Ductus arteriosus ) से मिलकर तोरणी महाधमनी ( Aotic arc ) में घुलती है बाद औदरीय महाधमनी ( Abdominal aorta ) अधःश्रोणिका साधारणी ( illiac artery ) और हर एक अन्तः और बाह्य अधःश्रोणिका ( Hypogatric artery ) में जाता है।

जन्म होने पर बच्चा रोने लगता है, जिससे फुफ्फुस ( Lungs ) काम करने लगते हैं और जिससे फुफ्फुसीय रक्त भ्रमण ( Pulmonary circulation ) आरम्भ होता है। दूसरी भिन्नता यह होती है कि जाम्बवविवर या शुक्तिच्छिद्र ( foramine ovalis ) बन्द हो जाता है जिससे दक्षिण अलिन्द का रक्त वाम अलिंद ( left auricle ) के साथ नहीं मिलता है ॥ ५८ ॥

सन्निवेशः शरीराणां दन्तानां पतनोद्भवौ ।
तलेष्वसम्भवो यश्च रोम्णामेतत् स्वभावतः ॥ ५९ ॥

स्वाभाविक कार्य :—शरीर की रचना होना, दांतों का गिरना और पैदा होना, हाथ-पैरों के तल भागों में बालों का न होना सब स्वाभाविक है। इनके लिये ऐसा क्यों होता है ऐसा पूछने से 'स्वभाव' यही उसका उत्तर है ॥ ५९ ॥

विमर्शः—शारीरिक रचना, सौन्दर्य या कुरूपता यह आदमी के हाथ की बात नहीं है। उसी प्रकार (Temporary) अस्थायी और स्थायी ( Permanent ) दांतों का होना यह भी अपने आधीन नहीं है। उसी प्रकार हाथ-पैरों में बालों का न होना यह भी स्वभाव से ही होता है ॥ ५९ ॥

भाविताः पूर्वदेहेषु सततं शास्त्रबुद्धयः ।
भवन्ति सत्त्वभूयिष्ठाः पूर्वजातिस्मरा नराः ॥ ६० ॥

सत्वभूयिष्ठों का उत्पत्ति में कारण—पूर्व जन्म में रात-दिन शास्त्रों का मनन करने से पूर्वजन्म का स्मरण करने वाले और सत्वगुणों से युक्त शरीर वाले होते हैं ॥ ६० ॥

विमर्शः—पहिले जन्म में रात-दिन शास्त्रों का अभ्यास करने से मन सत्व गुणों से युक्त होता है, वह रजोगुण तथा तमोगुण से रहित हो जाता है। जिससे पिछले जन्म का भी अच्छी तरह से स्मरण होता है। यह सात्विक और विशुद्धि बुद्धि का निर्देशक है जो अच्छे भावों का विचार करने पर पैदा होता है ॥ ६० ॥

कर्मणा चोदितो येन तदाप्नोति पुनर्भवे ।
अभ्यस्ताः पूर्वदेहे ये तानेव भजते गुणान् ॥ ६१ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां शारीरस्थाने द्वितीयोऽध्यायः ।

कर्मानुसार जन्म की और अभ्यासानुसार गुणों की प्राप्तिः—पूर्व जन्म में किये हुए कर्म के अनुसार पुनर्जन्म प्राप्त होता है और पूर्व देह में संस्कारित गुणों का प्रादुर्भाव इस जन्म में होता है ॥ ६१ ॥

विमर्शः—कोई आदमी कुबड़ा, कोई लंगड़ा, कोई लूला, कोई मूक, इस प्रकार कोई कुरूप तो कोई सुन्दर होता है। इसमें पूर्व जन्म के कर्म ही कारण हैं। उसी प्रकार किसी को कोई विद्या अथवा गुण अति शीघ्र प्राप्त होते हैं। इसका कारण पूर्वजन्म का संस्कार ही माना जाता है ॥ ६१ ॥

इति शारीरस्थाने शुक्रशोणितशुद्धिशारीरं नाम द्वितीयोऽध्यायः।

शारीरे प्रश्नाः—

( Anatomy )

( १ ) शुद्धसदोषयोः शुक्रार्त्तवयोर्लक्षणपुरस्सरं चिकित्साक्रमो देयः। स्त्रीणां शुक्रमस्ति न वा।
( २ ) नपुंसकस्य प्रकारा लक्षणानि च लेख्यानि।
( ३ ) गर्भस्य मलोत्सर्ग-श्वसन-रक्तसंवाहन-पोषणप्रकाराश्च वर्णनीयाः।
( ४ ) असृग्दररक्तपित्तयोर्भेदः।

शारीरक्रियाविज्ञाने प्रश्नाः। ( Physiology )—

( १ ) पुंसवनप्रयोगं विशदतया विलिख्य, 'ध्रुवं चतुर्णां सानिध्याद् गर्भः स्याद्विधिपूर्वकः' अस्य पद्यस्य व्याख्यां विधाय, अलब्धगर्भायै पुंसवनस्य फलं किमपि भवति न वेति लेखनीयम्ः
( २ ) शारीरवर्णानां प्रभवे कारणानि लेख्यानि।
( ३ ) पुत्रोत्पत्तौ स्त्रीजन्मनि च कारणानि प्रदर्शनीयानि।
( ४ ) यदि चेत् स्वभावत एवाङ्गानि जायन्ते, तर्हि विकृतशरीरनिर्माणे को हेतुः ?

## तृतीयोऽध्यायः

अथातो गर्भावक्रान्तिशारीरं व्याख्यास्यामः। तथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ १ ॥

तत्पश्चात् गर्भावक्रान्ति ( गर्भका उत्पत्तिक्रम ) शारीर को कहते हैं। जैसा कि धन्वन्तरि ने कहा है ॥ १ ॥

विमर्शः—शुद्ध शुक्र और शोणित का लक्षण बताने के पश्चात् और उनके संयोग के उपरान्त जब उसके साथ जीवात्मा की प्राप्ति होती है, तब उसकी 'गर्भ' संज्ञा होती है। उस गर्भ की अवक्रान्ति याने अवतरण-उत्पत्तिक्रम-जिस शारीर में है ऐसे शारीर का वर्णन करते हैं। इसमें ( Foetal Development ) बताया है॥ १॥

सौम्यं शुक्रमार्त्तवमाग्नेयमितरेषामप्यत्र भूतानां सान्निध्यमस्त्यणुना विशेषेण, परस्परोपकारात् ( परस्परानुग्रहात् ) परस्परानुप्रवेशाच्च ॥ २ ॥

शुक्र और आर्त्तवों का वर्णनः—शुक्र सोमगुणयुक्त है। आर्तव अग्निगुणयुक्त है। इतर भूतों का उसके साथ थोड़ा-सा सम्पर्क है। क्योंकि भूत एक दूसरे के उपकार करने वाले होते हैं या आपस में एक दूसरे पर कृपा रखते हैं। अर्थात् अग्नि तत्त्व जल से बुझाया नहीं जाता। उसी प्रकार पृथ्वी तत्त्व का सर्वथा नाश अग्नि तत्त्व नहीं करता है। एक महाभूत का दूसरे महाभूतों में अंशतः प्रवेश भी रहता है ॥ २ ॥

विमर्शः—गर्भ का मूल शुक्रार्तव होने से उनके स्वरूपों का वर्णन करते हैं। यद्यपि सब पदार्थ पाञ्चभौतिक हैं तथापि सोम और अग्नि गुण की विशेषता के कारण उनका निर्देश किया है। जो पार्थिव द्रव्य रहता है उनमें पृथ्वी तत्त्व के अतिरिक्त और चार महाभूतों का अनुबन्ध है। पीछे भी शा० अ० १ में कहा है 'अन्योऽन्यानुप्रविष्टानि सर्वाण्येतानि निर्दिशेत्'। इसके अनुसार पीछे ही इसका वर्णन कर चुके हैं ॥ २ ॥

तत्र स्त्रीपुंसयोः संयोगे तेजः शरीराद्वायुरुदीरयति, ततस्तेजोऽनिलसन्निपाताच्छुक्रं च्युतं योनिमभिप्रतिपद्यते संसृज्यते चार्त्तवेन, ततोऽग्नीषोमसंयोगात् संसृज्यमानो गर्भो गर्भाशयमनुप्रतिपद्यते। क्षेत्रज्ञो वेदयिता स्प्रष्टा घ्राता द्रष्टा श्रोता रसयिता पुरुषः स्रष्टा गन्ता साक्षी धाता वक्ता यः कोऽसावित्येवमादिभिः पर्यायवाचकैर्नामभिरभिधीयते दैवसंयोगादक्षयोऽव्ययोऽचिन्त्यो भूतात्मना सहान्वक्षं सत्त्वरजस्तमोभिर्दैवासुरैरपरैश्च भावैर्वायुनाऽभिप्रेर्यमाणो गर्भाशयमनुप्रविश्याऽवतिष्ठते ॥ ३ ॥

गर्भ की उत्पत्ति और उसके पर्यायः—स्त्री और पुरुष के सम्बन्ध से वायु शारीरिक तेज को बढ़ाता है। तत्पश्चात् वह तेज वायु के साथ मिलकर स्थान से च्युत जो वीर्य है उसे योनि में ले जाता है, वहाँ आर्तव से वह वीर्य मिलकर अग्नि और सोम के साथ गर्भाशय को प्राप्त होता है। वहाँ-क्षेत्रज्ञ, वेदयिता, स्प्रष्टा, घ्राता, द्रष्टा, श्रोता, रसयिता, पुरुष, स्रष्टा, गन्ता, साक्षी, धाता, वक्ता इत्यादि पर्यायवाची शब्दों से कोई भी हो वह कहा जाता है। दैववशात् अक्षय अव्यय और अचिन्त्य ऐसा वह आत्मा पञ्चमहाभूतों के साथ मिलकर सात्त्विक, राजस, तामस, दैव और आसुर तथा अन्य दूसरे भावों से मिलता हुआ, वायु से प्रेयमाण ऐसा गर्भाशय में प्रविष्ट होकर रहता है ॥ ३ ॥

विमर्शः—इस गद्य में शुक्र की च्युति कैसी होती है और वह आर्तव को साथ लेकर गर्भाशय को प्राप्त होकर वहाँ गर्भ की स्थिति कैसे पैदा करता है? यह बताया है। गर्भ, कर्म पुरुष के साथ ही भौतिक लिङ्ग शरीर से भी युक्त होता है। वह प्रकृतिस्थित आत्मा सत्त्व-रज-तम गुणों से युक्त दैविक या आसुरी भावों को लेकर मन को प्राप्त करता हुआ, दुर्बोध वस्तु स्वरूप गर्भाशय में रहता है। उसके सार्थक नाम भी बताये हैं ॥ ३ ॥

तत्र शुक्रबाहुल्यात् पुमान्, आर्त्तवबाहुल्यात् स्त्री, साम्यादुभयोर्नपुंसकमिति ॥ ४ ॥

लिङ्ग भेद में कारणः—संभोग में यदि शुक्र की अधिकता हुई तो पुत्र पैदा होता है, रज के आधिक्य से कन्या और दोनों के समान होने से नपुंसक पैदा होता है ॥ ४ ॥

विमर्शः—अब यह शंका पैदा होती है कि शरीर में आर्त्तव चार अञ्जलि है और शुक्र तो प्रसृतिमात्र ही है। इससे तो हर समय आर्तव-बाहुल्यात् स्त्री ही उत्पन्न होना चाहिये। उत्तर—ऐसा नहीं, क्योंकि यहां पर शरीर स्थित प्रमाण नहीं लेना चाहिये। किन्तु गर्भाशय में जिसकी अधिकता होगी, उससे जानना चाहिये। दोनों में जिसकी अधिकता होगी, उसके प्रभाव से सन्तानोत्पत्ति होगी। उसका प्रमाण मैथुन के समय होने वाले हर्ष पर निर्भर करता है।

यदि ऐसा ही है तो विधिपूर्वक ऋतुकाल में गमन करना, पुंसवन संस्कार करना, अच्छे कर्म करना, पुत्र के लिये ४, ६, ८, १०, १२, दिन पर गमन सब व्यर्थ ही है।

अच्छे कर्म करने पर अच्छे पुत्र प्राप्त होते हैं। पुत्र की उत्पत्ति शुक्रबाहुल्यात् होने पर भी हर एक शुभ कर्मों के परिणाम सत्पुत्रों की उत्पत्ति का कारण होते हैं। कहा भी है—'एवं जाता रूपवन्तः सत्त्ववन्तश्चिरायुषः। भवन्त्यृणस्य मोक्तारः सत्पुत्राः पुत्रिणे हिताः' ॥ ४ ॥

ऋतुस्तु द्वादशरात्रं भवति दृष्टार्तवः। अदृष्टार्तवाऽप्यस्तीत्येके भाषन्ते ॥ ५ ॥

ऋतुकालः—ऋतुकाल आर्त्तव बंद होने के उपरान्त बारह दिन का माना जाता है। कई आचार्यों के मत से अदृष्टार्तवा स्त्री को भी ऋतुकाल होता है। वह उसके लक्षणों से जानना चाहिये ॥ ५॥

विमर्शः—पहिले तीन दिन और अन्त का सोलहवाँ दिन, इसमें गर्भाशय का मुख बंद होने से गर्भोत्पत्ति नहीं होती है। कई आचार्यों का कहना है कि-'पीनप्रसन्नवदनां प्रक्लिन्नात्ममुखद्विजाम्' इत्यादि लक्षणों से ऋतुमती को जानना चाहिये। क्योंकि कई स्त्रियों में मासिक धर्म का अभाव होते हुये भी संतानोत्पत्ति होती है। ऋतुकाल में डिम्ब ( ovul ) शुक्राणु के संयोग के लिये उत्सुक रहता है और गर्भाशय भी उनकी

स्थिति तथा वृद्धि हेतु व्यवस्था करता है। ऐसे समय में गर्भाशय पुराने आर्तव के बाहर निकल जाने से शुद्ध हो जाता है। कई स्त्रियों में गर्भाशय के ऊपर दबाव के कारण या अन्य कारणों से आर्तव भी नहीं दीखता है, तो भी संतानोत्पत्ति होती है। सदुग्धावस्था ( Lactation period ) में भी 'अदृष्टार्त्तव' में गर्भ रहता है, ऐसा व्यवहार में दीखता है ॥५॥

पीनप्रसन्नवदनां प्रक्लिन्नात्ममुखद्विजाम् ।
नरकामां प्रियकथां स्रस्तकुक्ष्यक्षिमूर्धजाम् ॥
स्फुरद्भुजकुचश्रोणिनाभ्यूरुजघनस्फिचाम् ।
हर्षौत्सुक्यपरां चापि विद्यादृतुमतीमिति ॥ ६ ॥

ऋतुमती स्त्री के लक्षणः—ऋतुमती स्त्री का चेहरा फूला हुआ मालूम होता है। प्रसन्नता होती है। आत्मा अर्थात् देह एवं मुख और दांत अत्यन्त क्लेदयुक्त रहते हैं। पुरुष को चाहती है। मीठी बातचीत करने वाली होती है। उसकी कोख, आंख और बाल शिथिल होते हैं। बाहु, स्तन, श्रोणिप्रदेश, नाभि, ऊरु, जघन तथा स्फिक् (नितम्ब) इनमें स्फुरण होता है रतिकार्य में हर्ष और उत्कण्ठा मालूम होती है। ऐसे लक्षण वाली स्त्री को ऋतुमती समझना चाहिये ॥ ६ ॥

विमर्शः—ऋतुमती स्त्री मदनोत्सुका होती हुई नाना प्रकार की शृङ्गार चेष्टा करती हुई कामवासना से पीड़ित होती है। इसलिए कुछ शारीरिक संस्कार छूटने से दांत मुख, क्लेदयुक्त होते हैं। बाल भी बिखरे हुए होते हैं। अङ्गों का स्फुरण उसकी मदनोत्तेजित अवस्था का सूचक है ॥ ६ ॥

नियतं दिवसेऽतीते सङ्कुचत्यम्बुजं यथा ।
ऋतौ व्यतीते नार्यास्तु योनिः संव्रियते तथा ॥७॥

ऋतुकाल से भिन्न काल में योनि का संकोचः—जैसे दिन बीतने पर कमल सिकुड़ जाता है, उसी प्रकार ऋतुकाल बीतने पर स्त्रियों की योनि का द्वार बन्द हो जाता है ॥ ७ ॥

विमर्शः—योनि के संकोच से गर्भाशय तक वीर्य पहुँच नहीं सकता है। जैसे भौंरा कमल के बन्द होने पर भीतर नहीं पहुँच सकता है।

ऋतुकाल समाप्त होना—इसका नाम डिम्ब (ovul) का पक्व (mature) होने का समय बीतना है। ऋतुकाल में स्त्री डिम्ब (ovul) के साथ शुक्राणु (Sperm) गर्भाशय में प्रविष्ट होता है मगर ऋतुकाल बीत जाने पर डिम्ब mature ovul) के अभाव में यदि किसी प्रकार शुक्र का गर्भाशय में प्रवेश भी हो गया तो भी गर्भधारणा नहीं हो सकती ॥७॥

मासेनोपचितं काले धमनीभ्यां तदार्त्तवम् ।
ईषत् कृष्णं विगन्धं च वायुर्योनिमुखं नयेत् ॥८॥

मासिक धर्मः—काल याने द्वादश वर्ष के ऊपर और ५० या ६० साल के पूर्व समय में एक मास के सञ्चित आर्त्तव को धमनियों द्वारा वायु योनि के द्वार की ओर ले जाता है। वह आर्त्तव थोड़ा-सा काला और विशिष्ट गन्ध वाला होता है ॥ ८ ॥

विमर्शः—आर्त्तव काल के रक्त का वर्णन और निकलने के लिये कारण बताया है। यह आर्तव काल, देश, आचार, विचार, खाद्य-पेय और सङ्गति पर निर्भर करता है। ठण्डे प्रदेश में सात्त्विक विचार और सात्त्विक आचरणों से, सात्त्विक आहारों से तथा सत्सङ्ग से बहुत देर के बाद मासिक धर्म की प्रवृत्ति होती है। वही स्त्री गरम प्रदेश में रहने से, गरम पदार्थ और मद्य-मांस सेवन करने से और बुरी सङ्गति में रहने से शीघ्र ही ऋतुमती होती है ॥ ८ ॥

तद्वर्षाद् द्वादशात् काले वर्त्तमानमसृक् पुनः ।
जरापक्वशरीराणां याति पञ्चाशतः क्षयम् ॥९॥

रजोनिवृत्ति कालः—आर्त्तव बारह वर्ष की अवस्था से शुरू होता है और वृद्धावस्था से शरीर शिथिल होने से ५० वर्ष की आयु में रुक जाता है ॥ ९ ॥

विमर्शः—५० वर्ष की अवस्था रजोनिवृत्ति की ( Menopature) है। इस समय नाना प्रकार की व्याधियों से स्त्रियों का शरीर भरा रहता है। कई स्त्रियों में यह स्थिति ५० वर्ष उम्र के पश्चात् भी ७८ साल तक जाती है। ऐसी अवस्था शारीरिक स्वास्थ्य पर निर्भर करती है। इसी अवस्था तक प्रायः गर्भधारण की शक्ति स्त्रियों में रहती हैं। तत्पश्चात् वह नष्ट हो जाती है। आर्तव एकाएक नहीं रुकता है। बल्कि धीरे-धीरे, बीच-बीच में रुकते-रुकते बन्द होता है। जैसा कि एकाध महीने में मासिक धर्म हुआ फिर २-४ महीने तक के लिए रुक गया और फिर आरम्भ हुआ। इस प्रकार वह धीरे-धीरे रुकता है ॥ ९ ॥

युग्मेषु तु पुमान् प्रोक्तो दिवसेष्वन्यथाऽबला ।
पुष्पकाले शुचिस्तस्मादपत्यार्थी स्त्रियं व्रजेत् ॥ १० ॥

कन्या या पुत्र का उत्पत्ति कालः—सन्तान की इच्छा करने वाले लोगों को पवित्र होकर ऋतु काल के युग्म दिनों में ( सम दिनों में जैसे-चौथे, छठे, आठवें, बारहवें ) तथा अयुग्म दिनों ( विषमसंख्यक दिनों में जैसे ५, ७, ९, ११ वें ) में गमन करना चाहिये। सम दिनों में गमन करने से पुत्र होता है और विषम दिनों में कन्या पैदा होती है ॥ १० ॥

विमर्शः—यहाँ यह शङ्का पैदा होती है कि शुक्रबाहुल्य से पुत्र और आर्तवबाहुल्य से कन्या—ऐसा भेद तो पूर्व में ही बताया गया अब दिनों का झगड़ा क्यों है?

इसका उत्तर यह है कि स्त्रियों के शरीर में सम दिनों में रज कम होता है और विषम दिनों में उसकी वृद्धि होती है। सम दिनों में संयोग से पुत्र उत्पन्न होता है और विषम दिनों में कन्या की उत्पत्ति होती है। भोज ने भी कहा है—

'अयुग्मे स्त्री पुमान् युग्मे सन्ध्ययोस्तु नपुंसकम् ।
शुक्राधिकत्वात् पुरुषः प्रमदा रजसोऽधिकात् ।
शुक्रशोणितयोः साम्यात्तृतीया प्रकृतिर्भवेत्' ॥

अर्थात् सम दिनों में पुत्र, विषम दिनों में कन्या और सन्धि काल में नपुंसक पैदा होते हैं। क्योंकि युग्म दिनों में शुक्र की अधिकता होती है, विषम दिनों में रज की और शुक्र की समानता होने से नपुंसक पैदा होते हैं ॥ १० ॥

तत्र सद्यो गृहीतगर्भाया लिङ्गानि—श्रमो ग्लानिः पिपासा सक्थिसदनं शुक्रशोणितयोरवबन्धः स्फुरणञ्च योनेः ॥ ११ ॥

सद्योगर्भधारण के चिह्नः—गर्भधारण के निम्नलिखित

लक्षण होते हैं—श्रम ( थकावट ), ग्लानि ( निष्क्रियता ), पिपासा ( प्यास ), सक्थिसदन ( पैर में शिथिलता ), शुक्र और शोणित की रुकावट और योनि का स्फुरण होना ये लक्षण होते हैं ॥ ११ ॥

विमर्शः—गर्भ धारण हुआ या नहीं ? यह जानना बहुत कठिन होता है। कुछ लोग मासिक स्राव रुकने से गर्भ धारण हुआ समझते हैं। किन्तु वह तो पाण्डु रोग से, पेट में गुल्म रहने से भी रुकता है। इसलिये यह भी चिह्न ठीक नहीं है। ठीक चिह्न बच्चों के हृदय की धड़कन और उसका चाञ्चल्य है। किन्तु वह पांचवें महीने में मालूम होता है ॥११॥

स्तनयोः कृष्णमुखता रोमराज्युद्गमस्तथा।
अक्षिपक्ष्माणि चाप्यस्याः संमील्यन्ते विशेषतः ॥
अकामतश्छर्दयति गन्धादुद्विजते शुभात्।
प्रसेकः सदनं चापि गर्भिण्या लिङ्गमुच्यते ॥१२॥

गृहीतगर्भा के उत्तरकालिक चिह्नः—स्तनों के मुख काले होते हैं। रोएँ खड़े होते हैं। आँखों के बाल चिटकने लगते हैं। कोई भी कारण न होते हुये भी वमन होता है। सुगन्धि से भी त्रस्त होती है। मुख से लार ( Saliva ) स्राव होता है। हाथ-पैर शिथिल होते हैं। ये लक्षण गर्भिणी में होते हैं ॥ १२ ॥

विमर्शः—गर्भ रहने पर विविध अङ्गों में होने वाले परिवर्त्तन निम्न प्रकार के होते हैं—

१—उदर या गर्भाशय-'गर्भोजठराभिवृद्धिम्' गर्भ से पेट की वृद्धि होती है।

२—योनि-'आर्तवादर्शनम्। योन्याश्च चाटालत्वम् ॥' आर्तव नहीं आता है और योनि ( गर्भाशय ) में चाटालत्व ( स्फुरण होना या वृद्धि होना )।

३—योनि से स्राव होना न कि गर्भाशय से। क्योंकि मृतगर्भों के लक्षण में योनि का स्राव नहीं होता है। ऐसा चरक भगवान् ने शा० ८ वें अध्याय में बताया है। उससे सिद्ध होता है कि जीवित गर्भ में योनि का स्राव होता है।

४—स्तन—

'स्तनयोः स्तन्यमोष्ठस्तनमण्डलयोः कार्ष्ण्यमत्यर्थम्' ॥
च० शा० ४ अ०।

'तस्माद्गर्भिण्यः पीनोन्नतपयोधरा भवन्ति' ॥
सु० शा० ४ अ० ७ ॥

स्तनों में दुग्ध का प्रादुर्भाव होता है। ओष्ठ और स्तनमण्डल ( Areola ) कृष्ण वर्ण को प्राप्त होते हैं। गर्भाशय से आर्तव का स्राव रुकने से गर्भिणी के स्तन पुष्ट और उन्नत ( ऊँचे ) होते हैं।

५—त्वचा 'रोमराज्युद्गमः' ॥ सु० शा० ३ अ० ॥

'ततः कण्डूः प्रजायते। कण्डूमूला किक्किसाचाप्तिः'।
च० शा० ८ अ०।

त्वचा पर रोयें खड़े होते हैं और उसमें खुजली आती है खुजली के कारण किक्किस ( Stria gravidorum ) पैदा होता है अर्थात् चर्म पर सफेद लकीर पैदा होती हैं।

६—वर्णहानि और शिथिलता लक्षित होती है।

७—नाड़ी संस्थान(Morning sickness)'आस्यस्रवणम्, अन्नाभिलाषा, छर्दिः, अरोचकत्वम्, अम्लकामता दौहृदश्चेति'। मुख से पानी आता है, अन्न से रुचि हटती है, वमन होता है, और खट्टे पदार्थों के ऊपर इच्छा होती है।

८—मूत्राशय और मलाशय-'अभीक्ष्णं पुरीषप्रवृत्तिः, मूत्रं प्रसिच्यते'। सु० शा० १० अ०। बार बार शौच होता है और मूत्र भी आने लगता है।

९—सामान्य परिवर्त्तन—'गुरुगात्रत्वं चक्षुषो ग्लानिः, ईषत् श्वयथुः पादयोः, कार्श्यं, बलवर्णहानिरतिशयेन क्लान्तिश्च ॥' च० शा० ९ अ० ॥

हाथ-पैरों में गुरुता मालूम होती है, आंखों में ग्लानि, पैरों में सूजन, कृशता, शारीरिक शक्ति और कान्ति की कमी होती है और थकावट भी मालूम होती है।

इन लक्षणों से समझ लेना चाहिये कि स्त्री गर्भवती हो गई। आधुनिक मत से तीन प्रकार के लक्षण होते हैं—

( क ) काल्पनिक चिह्न ( Presumptive signs )

( ख ) सम्भवनीय चिह्न ( Probable signs )

( ग ) निश्चयात्मक लक्षण ( Positive signs )

( क ) काल्पनिक चिह्नों में—१-मासिक धर्म का बन्द होना, २-जी मचलाना, कै होना, ३-स्तनों का परिवर्त्तन, ४-स्तनों में दुग्ध आना, ५-पेट का बढ़ा होना, ६-पेट में हलचल मालूम होना, ७-योनि की श्लेष्म त्वचा का रङ्ग बदलना, ८-मानसिक विचारों में भिन्नता इत्यादि।

( १ ) मासिक स्राव रुकने के लिये गर्भ के अतिरिक्त रजोऽदर्शन ( Ammenorrhea ) मासिक रुकना, युवा स्त्री का पाण्डुरोग ( Chlorosis ), राजयक्ष्मा, मधुमेह और रजोनिवृत्ति ( Menopause ) ये कारण होते हैं। उसी प्रकार कुछ स्त्रियों में मासिक धर्म का स्राव होते हुए भी गर्भोत्पत्ति होती है। इसलिये मासिक धर्म का रुकना ये गर्भोत्पत्ति के काल्पनिक चिह्न है, निश्चित नहीं।

( २ ) कै होना, जी मचलाना-यह तो शारीरिक विकृति और अजीर्णजन्य भी हो सकता है।

( ३ ) स्तनों में परिवर्तन होना-यह भी रञ्जित कणों में परिवर्तन होने से होता है।

( ४ ) स्तनों में दुग्ध का आना तो प्रथम गर्भ में सम्भवनीय लक्षण है और बार-बार होने वाले प्रसूति में तो यह खास लक्षण नहीं हो सकता है।

( ५ ) पेट बड़ा होना-पेट में अर्बुद ( Tumour ) होने के कारण भी होता है।

( ६ ) पेट में हलचल-पेट में वायु होने के कारण भी होता है।

( ७ ) योनि की श्लेष्मल त्वचा का रंग बदलना-यह परिवर्तन रक्तप्रवाह की रुकावट से होता है और इस रुकावट के लिये अर्बुद ( Tumour ) भी कारण होता है।

( ८ ) मानसिक विचारों में भिन्नता-मामूली रोगों से, भय से या आपत्ति से भी हो सकती है।

( ख ) सम्भवनीय चिह्न ( Probable sign )—

( १ ) गर्भाशय वृद्धि ( Enlargement of uterus ), (२) गर्भाशय का रुक रुककर स्पंदन, (३) हिगर का लक्षण,

( Higer's signs ), ( ४ ) अन्तःस्थ और बहिःस्थ परीक्षा, ( ५ ) गर्भाशय की ध्वनि।

( १ ) गर्भाशय वृद्धि—गर्भ रहने पर समान, जल्द और एक क्रम से होती है। परन्तु रुग्णावस्था में वह रुक-रुककर और धीरे-धीरे तथा क्रमहीनता से युक्त होती है।

गर्भाशय की वृद्धि का मासानुसार निर्देश—

| महीना | गर्भाशय का आकार |
|---|---|
| २ रे महीने के आखीर। | अण्डे के आकार का |
| ३ रे ,, ,, | बड़े सन्तरे का आकार |
| ४ थे ,, ,, | भगास्थि |
| ,, ,, | ( Symphys is |
| ,, ,, | pubis ) के ऊपर ३ इञ्च |
| ५ वें ,, ,, | नाभि के नीचे १ इञ्च |
| ६ वें महीना में | नाभि |
| ,, ,, | के ऊपर १ इञ्च |
| ७ वें ८ वें और | |
| ९ वें महीना में | ६ महीना के उपरान्त नाभि के ऊपर १ इञ्च बढ़ता है। |
| १० वें महीना में | ८ वें महीना के तुल्य क्योंकि उस समय गर्भाशय नीचे आता है। |

( २ ) गर्भाशय का रुक-रुक कर स्पन्दन—यह तीसरे महीने से प्रतीत होने लगता है। ५ से १० मिनट के पश्चात् लहर-सी मालूम होती है।

( ३ ) हिगर का चिह्न—इसमें योनि में दो अङ्गुलियाँ डालकर देखना पड़ता है। जिससे भीतर का भाग कड़ा और स्पञ्ज के समान मालूम होता है।

( ४ ) अन्तःस्थ और बहिःस्थ परीक्षा—बाहर से दबाने से एक कड़ा गोला-सा प्रतीत होता है। भीतर अङ्गुली डालकर बच्चे के माथा को ऊपर ढकेलने से फिर वह उसी जगह पर आता है।

( ५ ) गर्भाशय ध्वनि—यह रक्तवाहिनियां बढ़ने से प्रतीत होती है। परन्तु ऐसी ध्वनि गुल्म 'ट्यूमर' की वजह से भी प्रतीत हो सकती है।

( ग ) निश्चयात्मक चिह्न ( Positive Signs )—

( १ ) बालक के हृदय का स्पन्दन, ( २ ) गर्भनाल का स्पन्दन (Funne suffle), ( ३ ) भ्रूण के भागों का प्रत्यक्षीकरण, ( ४ ) भ्रूण-स्पन्दन, ( ५ ) 'एक्सरे' ( 'X Ray'), ( ६ ) रासायनिक परीक्षा Zondac and Ascheim's reaction—

बालक के हृदय का स्पन्दनः—नाभि और पुरोध्वं कूट को मिलाने के लिए एक लकीर खींचे और उसका मध्य बिन्दु निकाले तो उस स्थान पर बालक के हृदय का स्पन्दन उसके जीवित होने से प्रतीत होता है।

( २ ) कभी-कभी गर्भनाल का स्पन्दन मालूम होता है, यह धोखे का लक्षण है।

( ३ ) योनि द्वारा अन्तःस्थ परीक्षा करने से बालक के अङ्गों का ज्ञान होता है।

( ४ ) भ्रूण स्पन्दन—यह चौथे महीने के उपरान्त और पञ्चम महीने के प्रारम्भ में प्रतीत होता है।

( ५ ) 'एक्स' किरण 'X Ray' से फोटो खींचना।

( ६ ) और एक परीक्षा होती है जिसमें मूषिका में गर्भिणी के मूत्र को सुई ( Injection ) लगाते हैं और तत्पश्चात् उसे काट कर बीजकोष ( Ovary ) की परीक्षा करते हैं। यह निश्चित परीक्षा है। इसमें १४ दिन के गर्भिणी की भी परीक्षा होती है ॥ १२ ॥

तदा प्रभृति व्यवायं व्यायाममतर्पणमतिकर्शनं दिवास्वप्नं रात्रिजागरणं शोकं यानारोहणं भयमुत्कटुकासनं चैवान्ततः स्नेहादिक्रियां शोणितमोक्षणं चाकाले वेगविधारणं च न सेवेत ॥ १३ ॥

गर्भधारण के बाद वर्जनीयः—गर्भ रहने पर मैथुन, कसरत, अपतर्पण (लंघनादि दुबले करने वाले प्रयोग), अतिकर्शन ( ज्यादा कृश करने वाले ), दिवास्वप्न ( दिन में सोना ), रात में जागना, यानारोहण ( गाड़ी, घोड़ा, सायकल, मोटर और रेल पर चढ़ना ), स्नेहन, स्वेदनादि क्रिया का सेवन, शोणितमोचण ( शरीर से खून निकालना ) और वेगविधारण ( वमन-विरेचनादि त्रयोदश वेगों को रोकना ) इत्यादि कर्म नहीं करना चाहिये ॥ १३ ॥

विमर्शः—गर्भ-स्थपना होने पर मैथुन करने से गर्भ को पीड़ा होती है। व्यायाम से गर्भ की स्थिति में परिवर्त्तन होता है। लंघन और कृशता करने वाले कार्यों से गर्भ के शरीर की वृद्धि नहीं होती है। दिन में सोने से 'दिवास्वापादिदोषैश्च प्रतिश्यायश्च जायते। प्रतिश्यायाद्थो कासः कासात्सञ्जायते क्षयः। क्षयो रोगस्य हेतुत्वे शोषश्चाप्युपजायते' प्रतिश्याय आदि रोगों का प्रादुर्भाव होता है। रात्रि में जागने से प्रकृति खराब होती है। शोक से वायु विकृत होती है। यान-रोहण से एक तो शरीर को झटके लगते हैं। इस यान के वेग के कारण श्वासयन्त्रों में ज्यादा हवा भर जाती है। भय से खून ज्यादा जल्द दौड़ने लगता है। बैठने से गर्भ पर भार पड़ता है और नीचे से गर्भ को आश्रय नहीं मिलता है। स्नेहन, स्वेदनादि पञ्चकर्मों में से अष्टम महीने में आस्थापन-अनुवासन देने का विधान है। उसी प्रकार 'वातविण्मूत्रजृम्भाऽश्रुक्षवोद्गारवमीन्द्रियैः। क्षुत्तृष्णोच्छ्वासनिद्रा…' इन त्रयोदश वेगों को धारण करने से उदावर्त होता है। इस लिए उपर्युक्त वस्तुओं का सेवन न करे ॥ १३ ॥

दोषाभिघातैर्गर्भिण्या यो यो भागः प्रपीड्यते।
स स भागः शिशोस्तस्य गर्भस्थस्य प्रपीड्यते ॥१४॥

निषिद्ध सेवन से परिणामः—ऊपर लिखित वस्तुओं के सेवन करने से दोष प्रकुपित होकर गर्भिणी के अङ्गों को दूषित बनाता है और उसके जो अङ्ग दूषित होते हैं वे ही गर्भस्थ शिशु के भी दूषित होते हैं ॥ १४ ॥

विमर्शः—इसलिए उपरि निर्दिष्ट चीजों का सेवन करना

चाहिये। उनके सेवन से गर्भस्थित बालक पर वैसा ही परिणाम होगा। इसलिये गर्भिणी की रक्षा सावधानीपूर्वक करने से गर्भ की रक्षा हो सकती है, अन्यथा नहीं ॥ १४ ॥

तत्र प्रथमे मासि कललं जायते।

द्वितीये शीतोष्मानिलैरभिप्रपच्यमानानां महाभूतानां संघातो घनः सञ्जायते यदि पिण्डः पुमान्, स्त्री चेत् पेशी, नपुंसकं चेदर्बुदमिति।

तृतीये हस्तपादशिरसां पञ्च पिण्डका निर्वर्त्तन्तेऽङ्गप्रत्यङ्गविभागश्च सूक्ष्मो भवति।

चतुर्थे सर्वाङ्गप्रत्यङ्गविभागः प्रव्यक्तो भवति, गर्भहृदयप्रव्यक्तिभावाच्चेतनाधातुरभिव्यक्तो भवति, कस्मात्? तत्स्थानत्वात्, तस्माद्गर्भश्चतुर्थे मास्यभिप्रायमिन्द्रियार्थेषु करोति। द्विहृदयां च नारीं दौहृदिनीमाचक्षते, दौहृदविमाननात् कुब्जं कुणिं खञ्जं जडं वामनं विकृताक्षमनक्षं वा नारी सुतं जनयति, तस्मात् सा यद्यदिच्छेत्तत्तस्यै दापयेत्। लब्धदौहृदा हि वीर्यवन्तं चिरायुषं च पुत्रं जनयति ॥ १५ ॥

गर्भ का चार मास तक वृद्धिक्रम :—शुक्र और शोणित के संयोग से पहिले महीने में गर्भ कलल ( सिङ्घाणप्रख्य ) अर्थात् बुद्बुदाकार होता है।

दूसरे महीने में शीत ( श्लेष्मा ), उष्मा ( पित्त ) और अनिल ( वायु ) इनसे पञ्चमहाभूतों का समूह गाढा बनता है यदि वह समूह पिण्डाकृति—गोल रहे तो पुत्र उत्पन्न होता है। पेशी ( दीर्घाकृति ) अधिक लम्बी और कम चौड़ी ऐसी हो तो कन्या और अर्बुद गोला (Tumour) के परिमाण की हो तो नपुंसक होता है। तीसरे महीने में दो हाथ, दो पैर और शिर ऐसे पांच अवयवों के पांच पिण्ड होते हैं और ग्रीवा, छाती, पृष्ठ तथा उदर ये अङ्ग और ठोडी, नासिका, कान, अङ्गुली, एडी इत्यादि प्रत्यङ्गों का विभाग अस्पष्टतया मालूम होता है।

चौथे महीने में सब अङ्ग-प्रत्यङ्ग के विभाग खूब स्पष्ट हो जाते हैं और गर्भ का हृदय स्पष्ट होने से चेतना धातु व्यक्त होता है। क्योंकि हृदय चेतना धातु का स्थान ( आश्रय ) है। इसीलिये इन्द्रियार्थ शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, इनकी अभिलाषा चौथे महीने में होती है। दो हृदय होने से गर्भिणी को दौहृदिनी कहते हैं। दौहृद ( गर्भिणी की इच्छापूर्ति ) की अवहेलना करने से स्त्री-कुबड़ा, कुणि ( लूला ), खञ्ज ( लङ्गड़ा ), जड, वामन ( नाटा ), विकृताक्ष ( टेढ़ी आँख वाला ), अनक्ष ( अन्धा ) पुत्र पैदा करती है। इसलिये वह जो जो चाहे उसको उसे देना चाहिये। उसकी इच्छापूर्ति करने से स्त्री वीर्यवान् ( पराक्रमी ) और चिरायु ( दीर्घायु ) पुत्र पैदा करती है ॥ १५ ॥

विमर्शः—इस गद्य में चार-चार मास तक में होने वाले परिवर्तन बताये हैं। द्वितीय महीने में पुत्र या कन्या की पहचान होती है। आधुनिक मत से हृदयस्पन्दन से कन्या या पुत्र की परीक्षा करते हैं वह पञ्चम मास के बाद होती है। हृदय का स्पन्दन यदि १४५ प्रति मिनट हो या उससे अधिक हो तो स्त्री और उससे कम होने से पुरुष उत्पन्न होता है। स्त्रियों का अधिक डरपोक होना उनके हृदय की गति का कारण है। इस प्रकार से उनका उष्णतामान ( Temperature ) भी पुरुषों की अपेक्षा ज्यादा होता है। दोहद की पूर्ति न होने से मानसिक और शारीरिक स्वास्थ्य बिगड़ जाता है। जिसका परिणाम सन्तान के ऊपर भी फलीभूत होता है ॥ १५ ॥

भवन्ति चात्र—

इन्द्रियार्थांस्तु यान् यान् सा भोक्तुमिच्छति गर्भिणी।
गर्भाबाधभयात्तांस्तान् भिषगाहृत्य दापयेत् ॥ १६ ॥
सा प्राप्तदौहृदा पुत्रं जनयेत गुणान्वितम्।
अलब्धदौहृदा गर्भे लभेतात्मनि वा भयम् ॥ १७ ॥
येषु येष्विन्द्रियार्थेषु दौहृदे वै विमानना।
प्रजायेत सुतस्यार्त्तिस्तस्मिंस्तस्मिंस्तथेन्द्रिये ॥ १८ ॥

पद्यों में दौहृदों का परिणाम :—शब्द, स्पर्श, रूप, रस गन्ध इनमें से जो भी गर्भिणी स्त्री चाहती हो, गर्भ को पीडा न हो इसलिये उसे लाकर वैद्य को देना चाहिये।

दौहृद की प्राप्ति होने से गर्भिणी सद्गुणी पुत्र को पैदा करती है। यदि दौहृद प्राप्त न हो तो स्वयं या पुत्र पीडित होता है।

गर्भावस्था के समय जिन इन्द्रियार्थों की पूर्त्ति न होगी गर्भ की उन इन्द्रियों में पीड़ा या दोष उत्पन्न हो जाता है।

विमर्श :—दौहृद की पूर्त्ति न होने से गर्भ को तो भय होता ही है किन्तु स्त्री को भी भय रहता है। कान से मनोहर शब्द सुनना, आंखों से अच्छे-अच्छे पदार्थों का देखना, जिह्वा से रुचिप्रद भोजन का स्वाद लेना, नाक से सुगन्धियुक्त द्रव्यों को सूंघना और स्पर्शसुख का अनुभव करना इत्यादि कार्यों की पूर्त्ति करने से अव्यङ्ग पुत्र होता है। और गर्भिणी प्रसन्न रहती है, जिससे दीर्घायु सन्तति पैदा होती है ॥ १६-१८ ॥

राजसन्दर्शने यस्या दौहृदं जायते स्त्रियाः।
अर्थवन्तं महाभागं कुमारं सा प्रसूयते ॥ १९ ॥
दुकुलपट्टकौशेयभूषणादिषु दौहृदात्।
अलङ्कारैषिणं पुत्रं ललितं स प्रसूयते ॥ २० ॥
आश्रमे संयतात्मानं धर्मशीलं प्रसूयते।
देवताप्रतिमायां तु प्रसूते पार्षदोपमम् ॥ २१ ॥
दर्शने व्यालजातीनां हिंसाशीलं प्रसूयते ॥ २२ ॥
गोधमांसाशने पुत्रं सुषुप्सु धावनात्मकम् (धारणात्मकम्)
गवां मांसे तु बलिनं सर्वक्लेशसहं तथा ॥ २३ ॥
माहिषे दौहृदाच्छूरं रक्ताक्षं लोमसंयुतम्।
वराहमांसात् स्वप्नालुं शूरं सञ्जनयेत्सुतम् ॥ २४ ॥
मार्गाद्विक्रान्तजङ्घालं सदा वनचरं सुतम्।
सृमराद्विग्नमनसं नित्यभीतं च तैत्तिरात् ॥ २५ ॥
अतोऽनुक्तेषु या नारी समभिध्याति दौहृदम्।
शरीराचारशीलैः सा समानं जनयिष्यति ॥ २६ ॥

दौर्हृद से भावी सन्तान के गुणों की पहचान—जिस स्त्री को राजा के दर्शन का दौर्हृद (अभिलाषा) होता है, वह स्त्री धनवान् और भाग्यवान् पुत्र को उत्पन्न करती है।

दुकूल (शेला या शाल), पट्ट (जरी का वस्त्र), कौशेय (रेशम), भूषण (अलङ्कार) इनमें दौर्हृद होने से अलङ्कार-प्रिय और ललित (शृङ्गार-चेष्टा से युक्त) पुत्र होता है।

देवताओं की प्रतिमा (मूर्त्ति) में दोहद होने से पार्षदोपम (देवानुचर-तुल्य) पुत्र उत्पन्न होता है।

तपस्वी लोगों के आश्रमों में इच्छा होने से धर्मशील और जितेन्द्रिय पुत्र उत्पन्न करती है। हिंसक जाति के जीवों के दर्शन में इच्छा होने से हिंसाशील (दुष्ट प्रकृति वाला) पुत्र उत्पन्न करती है।

गोधा (गोह) के मांस खाने की इच्छा होने से निद्रालु तथा दौड़ने वाला पुत्र होता है (पाठभेद के अनुसार धारणात्मककं = हृदयगृहीतवस्तूनाममोचकम्। जिस वस्तु के पीछे लगेगा उसको हस्तगत कर लेने वाला। गोह जिस प्रकार वस्तु को चिपक कर पकड़ लेती है। उस प्रकार यह भी दृढ़ हठ करनेवाला होता है)।

गो शब्द इन्द्रियों का वाचक है अर्थात् बकरा, भेड़ा वगैरः इन्द्रिय वाले जानवरों का मांस खाने की इच्छा होने से बलवान् और सर्व दुःखों को सहन करने वाले पुत्र को उत्पन्न करती है।

भैंस का मांस खाने की इच्छा रखने से वीर (पराक्रमी), लाल आंख वाला तथा बदन पर केश होने वाले पुत्र को, उसी प्रकार शूकर का मांस खाने की इच्छा रखने से सोनेवाले और शूर पुत्र को उत्पन्न करती है।

हरिण का मांस खाने की इच्छा रखने से उद्योगी, वेगवान और नित्य वनचर (जङ्गल में घूमने वाला) ऐसे पुत्र को उत्पन्न करती है।

सृमर (महाशूकरः, अन्ये महाश्वाकारश्चमरानूकः) गो-सदृश वनगाय या गवय के मांस खाने की इच्छा होने से विग्नमनस (खिन्न प्रकृति का) और तीतर के मांस खाने की इच्छा रखने से डरपोक (या पाठान्तर से 'नित्यं शीलं च तैत्तिरात्' इस वचन के अनुसार हर समय शील सम्पन्न) पुत्र को उत्पन्न करती है।

अनुक्त दौर्हृद का संग्रह बताते हैं—जिन चीजों का वर्णन नहीं दिया है ऐसे वस्तुओं का ध्यान (इच्छा) करने से उनके शरीर के समान उन्हीं के आचार और विचार वाला पुत्र पैदा होता है ॥ १९–२६ ॥

विमर्शः—दौर्हृद होने में कारण गर्भिणी के नित्य आचार-विचार हैं। ये दौर्हृद ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र इन चार वर्णों के व्यक्ति में विभाजित मालूम होते हैं। ब्राह्मणों का जप, तप, आश्रम, देवता-विषयक प्रेम होता है। क्षत्रियों का वीरता में और राजेश्वर्य में प्रेम होता है। वैश्य-कपड़ा, लत्ता, भूषण आदि का ध्यान रखते हैं। और शूद्र-मांस, मद्य इत्यादि के खान पान में लोलुप होते हैं। जिसका पूर्व कर्म के अनुसार जिस वर्ण में प्रेम होगा वैसा ही सन्तान पैदा होती है।



कर्मणा चोदितं जन्तोर्भवितव्यं पुनर्भवेत्।
यथा तथा दैवयोगाद्दौर्हृदं जनयेद्धृदि ॥ २७ ॥

दौर्हृदों के कारण—पूर्वजन्म के कर्म के अनुसार गर्भ में पैदा होने पर जैसा उसका भवितव्य होता है दैवयोग से मन में उसी प्रकार के दौर्हृद की आकांक्षा उत्पन्न होती है ॥ २७ ॥

विमर्शः—दैव और कर्म इनकी संगति बराबर चलती आती है। कर्म के ऊपर दैव निर्भर करता है और दैव के अनुसार कर्म चलते हैं। ये दोनों गाड़ी के चक्र हैं। जिस प्रकार पक्षी बिना पंख के उड़ नहीं सकते वैसे ही प्राणियों के जीवन में कर्म और दैव ये दो पंखों के समान हैं। तो भी उसमें शुभ कर्म करते रहने से दैव की अनुकूलता प्राप्त होती है। इस लिये कर्म-योग का प्राधान्य रहना चाहिये।

पञ्चमे मनः प्रतिबुद्धतरं भवति, षष्ठे बुद्धिः, सप्तमे सर्वाङ्गप्रत्यङ्गविभागः प्रव्यक्ततरः, अष्टमेऽस्थिरीभवत्योजः, तत्र जातश्चेन्न जीवेन्निरोजस्त्वाद् नैर्ऋतभागत्वाच्च ततो बलिं मांसौदनमस्मै दापयेत्। नवमदशमैकादशद्वादशानामन्यतमस्मिञ्जायते, अतोऽन्यथा विकारी भवति ॥ २८ ॥

गर्भ का पञ्चम महीने से वृद्धिक्रम—पांचवें महीने में मन अधिक प्रबुद्ध एवं सचेत होता है। षष्ठ महीने में बुद्धि प्राप्त होती है। सातवें महीने में सब अङ्ग प्रत्यङ्गों की अभिव्यक्ति भलीभांति होती है। अर्थात् चार शाखा, शिर और कोष्ठ यह छः अङ्ग और प्रत्यङ्ग-ग्रीवा, मूर्धा वगैरः स्पष्ट हो जाते हैं। आठवें महीने में ओज चंचल रहता है। इस महीने में बालक पैदा होने पर नैर्ऋत के भाग के कारण तथा ओज धातु क्षीण रहने से जीता नहीं। इस कारण नैर्ऋत को बलिदान देना चाहिये जो कि मांस और भात का रहता है। नवम, दशम, ग्यारह या बारह महीने में बालक पैदा होने से जीवित रहता है। इसके बाद यदि प्रसव न हो तो वह विकारी गर्भ समझा जाता है ॥ २८ ॥

विमर्शः—बालक के आयु का निर्णय प्रायः करना पड़ता है, इसलिये किस महीने में कौन सा भाग बनता है, यह समझ लेना आवश्यक है। आठवें मास में आयुर्वेद के मत से न बचने का कारण कुमारतन्त्र में दिया है यथा—'नैर्ऋताय भागश्च बालेषु रुद्रेण दत्तः' उसी प्रकार 'स्थिरीभवति ओजः' यह भी पाठ 'अस्थिरीभवत्योजः' इस जगह है और उसी के पास 'निरोजस्त्वात्' ऐसा भी पाठ है। यहाँ निरोज का अर्थ 'क्षीण ओज' लेना चाहिये। अब संगति बैठती है। चरक के मत में आठवें महीने का भी बालक जीवित रह सकता है। यदि प्रसुति के समय ओज बालक में रहे। चरक के मत से गर्भ-प्रसूति-काल-दशम महीने के अन्त तक है। आधुनिक मत से सात महीने के बाद पुत्र जीवित रह सकता है। आठवें महीने में शरीर के ऊपर का स्तर (Epidermic layer) पूरा बनता नहीं। इसलिये बालक का शरीर वृद्ध मनुष्य के समान वलीयुक्त होता है। उसका पालन-पोषण भी कठिन हो जाता है।

बालक का उत्पत्तिक्रम—

पहिले दो सप्ताह में बुदबुद के आकार का होता है।

तीसरे सप्ताह में हाथ, पैर और पेट का भाग तथा Nural canal बनता है।

चौथे सप्ताह में आंख, कान, नाक बनते हैं। ५ मिलिमिटर उसकी लम्बाई होती है।

दूसरे महीने में एक इञ्च के लगभग लम्बाई होती है, और मनुष्य की आकृति आती है।

तीसरे महीने में तीन इञ्च बढ़ता है, हड्डी बनने की क्रिया प्रारम्भ होती है। प्रथम मृदु अस्थि ( Cartiledge ) बनती है तदनन्तर उसमें खटिका ( Calcium ) संग्रह होने लगते हैं।

चौथे महीने में ८–९ इञ्च के लगभग बढ़ता है।
पांचवें ,, १२ ,, ,, ,, ,, है।
छठें ,, १४ ,, ,, ,, ,, है।

सातवें महीने में वह स्वतन्त्रतया जीवन व्यतीत करता है। प्राण वायु ( Oxygen ) सेवन करता है, हिलता-डुलता है, बाह्य उष्णता का असर उस पर पड़ता है।

आठवें महीने में उसके शरीर का ऊपरी स्तर ( Epidermic ) बहुत थोड़ा बनता है। इसलिये वृद्ध पुरुष के समान उसका शरीर झुर्रीदार दीखता है।

नवें महीने में वृद्धावस्था के समान रहने वाले लक्षण दूर हो जाते हैं। दशम महीने में वह २० इञ्च बढ़ता है, ५ से ७ पौंड उसका वजन होता है, चर्म मुलायम और चिकना होता है। अङ्गुली, नख और अङ्गुष्ठ मजे के बनते हैं।

मातुस्तु खलु रसवहायां नाड्यां गर्भनाभिनाडी प्रतिबद्धा, साऽस्य मातुराहाररसवीर्यमभिवपति। तेनोपस्नेहेनास्याभिवृद्धिर्भवति। असञ्जाताङ्ग प्रत्यङ्गविभागं तु गर्भं निषेकात् ( 'असञ्जाताङ्गप्रत्यङ्ग प्रविभागमानिषेकात्' पाठभेदः ) प्रभृति सर्वशरीरावयवानुसारिणीनां रसवहानां तिर्यग्गतानां धमनीनामुपस्नेहो जीवयति ॥ २९ ॥

गर्भ का पोषण प्रकार—माता के रसवहा नाड़ी में गर्भ की नाड़ी लगी हुई रहती है। वह नाड़ी माता के आहार-रसके वीर्य को गर्भ के लिये पहुँचाती है। उसी उपस्नेह से गर्भ की वृद्धि होती है।

अब यहाँ यह शंका होती है कि जब तक गर्भनाड़ी बहती ही नहीं तब तक गर्भ का पोषण कैसे होता रहता है? इसलिये बताते हैं कि गर्भोत्पत्ति के लिये जब शुक्र का निषेक ( गर्भाशय में पतन होना ) होता है तब वे शुक्र-कीटाणु शोणित डिम्ब के साथ मिलकर गर्भ को पैदा करने लगते हैं। इस गर्भ का पोषण होना आवश्यक है जो कि सब अङ्ग-प्रत्यङ्गों से हीन होता है। ऐसी अवस्था में ( गर्भ नाड़ी न रहते हुए भी ) केदार-कुल्या के अनुसार तिरछे जाने वाली सर्व शरीर के अवयवों का अनुसरण करने वाली, रसों को ले जाने वाली धमनियों का स्वल्पसार गर्भ को जीवन रस देता है ॥ २९ ॥

विमर्शः—गर्भनाड़ी होने के पहिले गर्भाशय की धमनियों द्वारा गर्भ का पोषण होता है पश्चात् गर्भनाड़ी से पोषण होता है। जैसे तडाग के किनारे के वृक्षों के लिये तडाग का जल अप्रत्यक्ष रूप से वृद्धि का कारण होता है वैसे ही गर्भ का भी पोषण अप्रत्यक्षतया धमनियों द्वारा होता है।

गर्भ का पोषणक्रम ( Nutrition of the ovum ) एक स्वतन्त्र वृत्ति और दूसरी परतन्त्रवृत्ति होती है। स्वतन्त्र वृत्ति वह है कि जब तक अण्ड के स्वरूप में गर्भ रहता है। तब तक वह स्वकीय शरीर में रहने वाले योल्क ( Yolk ) भाग पर जीवन चलाता है। पश्चात् अपरा का आश्रय लेकर के वह माता के शोणित से अपना जीवन-क्रम चलाता है यह परतन्त्र वृत्ति जीवन क्रम हुआ है।

चरक में शारीरस्थान छठे अध्याय २३ वें गद्य में गर्भ का पोषणक्रम दिया है, जिसका भावार्थ निम्नलिखित है।

भूख-प्याससहीन गर्भ माता के आश्रय से तथा उसके उपस्नेह और उपस्वेद से बढ़ता है। उपस्नेह रोमकूपों के मार्गों से बल और वर्ण उत्पन्न करता है। वह उपस्नेह माता का पोषण करता है, गर्भ की वृद्धि करता है और स्तन्य ( दुग्ध ) भी बढ़ाता है।

गर्भस्य खलु सम्भवतः पूर्वं शिरः सम्भवतीत्याह शौनकः, शिरोमूलत्वात् प्रधानेन्द्रियाणाम्।
हृदयमिति कृतवीर्यो बुद्धेर्मनसश्च स्थानत्वात्।
नाभिरिति पाराशर्यः, ततो हि वर्धते देहो देहिनः।
पाणिपादमिति मार्कण्डेयः,
तन्मूलत्वाच्चेष्टाया गर्भस्य।
मध्यशरीरमिति सुभूतिर्गौतमः,
तन्निबद्धत्वात् सर्वगात्रसम्भवस्य ॥

तत्तु न सम्यक् सर्वाण्यङ्गप्रत्यङ्गानि युगपत् सम्भवन्तीत्याह धन्वन्तरिः, गर्भस्य सूक्ष्मत्वान्नोपलभ्यन्ते वंशाङ्कुरवच्चूतफलवच्च। तद्यथा—चूतफले परिपक्वे केशरमांसास्थिमज्जानः पृथक् पृथग्दृश्यन्ते कालप्रकर्षात्। तान्येव तरुणे नोपलभ्यन्ते सूक्ष्मत्वात्, तेषां सूक्ष्माणां केशरादीनां कालः प्रव्यक्ततां करोति, एतेनेव वंशाङ्कुरोऽपि व्याख्यातः एवं गर्भस्य तारुण्ये सर्वेष्वङ्गप्रत्यङ्गेषु सत्स्वपि सौक्ष्म्यादनुपलब्धिः, तान्येव कालप्रकर्षात् प्रव्यक्तानि भवन्ति ॥ ३० ॥

गर्भोत्पत्तिक्रमः—शौनक मुनि का मत है कि उत्पन्न होने वाले गर्भ का प्रथम शिर उत्पन्न होता है। क्योंकि प्रधान इन्द्रिय कान, नाक, चक्षु, जिह्वा इत्यादि का निवास स्थान शिर ही है।

कृतवीर्य मुनि का मत है कि बुद्धि और मन का स्थान हृदय है और उसकी प्रथम उत्पत्ति होती है।

पाराशर्य मुनि का कहना है कि प्रथम नाभि उत्पन्न होती है क्योंकि उसी से प्राणी के शरीर की वृद्धि होती है।

मार्कण्डेय मुनि का कथन है कि प्रथम हाथ और पैर पैदा होते हैं। क्योंकि गर्भ की चेष्टा उन पर निर्भर करती है।

सुभूति गौतम कहते हैं कि मध्यशरीर प्रथम उत्पन्न होता है क्योंकि सब गात्रों की उत्पत्ति का सम्बन्ध उसी से है।

भगवान् धन्वन्तरि का कहना है कि, ऊपर के मत ठीक नहीं हैं क्योंकि एकसमयावच्छेद से अङ्ग और प्रत्यङ्ग उत्पन्न होते हैं। गर्भ छोटा होने से जैसे बांस का अङ्कुर या आम्र के फल की किस प्रकार वृद्धि होती है इसका पता नहीं लगता वैसे ही गर्भ की वृद्धि का पता नहीं चलता है। जैसा आम का फल पकने पर उसमें केशर, मांस ( गूदा ), अस्थि ( गुठली ), मज्जा ( गुठली के भीतर का भाग ), ये सब कुछ काल के बाद अलग-अलग दीखते हैं किन्तु वे ही भाग नये आम्र फलों में छोटे होने से नहीं मिलते। केशर, गुठली इनको काल ( समय ) ही व्यक्त करता है। इसी प्रकार बांस के अङ्कुरों की वृद्धि जाननी चाहिए। गर्भ छोटा होने से अङ्ग-प्रत्यङ्ग रहने पर भी छोटे होने के कारण उनका साक्षात्कार नहीं होता है। उनका साक्षात्कार समय से ही होता है ॥३०॥

विमर्शः—शरीर के सब अङ्ग महत्त्व रखते हैं। इसीलिए उनकी उत्पत्ति एकसमयावच्छेद से ही होती है। आकृति छोटी होने से उसका ज्ञान होना कठिन है।

तत्र गर्भस्य पितृज-मातृज-रसजा-त्मज सत्त्वज-सात्म्यजानि शरीरलक्षणानि व्याख्यास्यामः।

गर्भस्य, केश-श्मश्रु-लोमा-स्थि-नख-दन्त-सिरा स्नायु-धमनी-रेतः प्रभृतीनि स्थिराणि पितृजानि।

मांस-शोणित-मेदो-मज्ज-हृन्नाभि-यकृत्-प्लीहा-न्त्र-गुदप्रभृतीनि मृदूनि मातृजानि।

शरीरोपचयो बलं वर्णः स्थितिर्हानिश्च रसजानि।

इन्द्रियाणि ज्ञानं विज्ञानमायुः सुखं दुःखादिकं चात्मजानि।

सत्त्वजान्युत्तरत्र वक्ष्यामः।

वीर्यमारोग्यं बलवर्णौ मेधा च सात्म्यजानि ॥३१॥

गर्भ के पितृजादि लक्षण—अब गर्भ के पितृज ( पिता-सम्बन्धी ), मातृज ( माता-सम्बन्धी ), रसज ( रस से उत्पन्न ), आत्मज ( आत्मा सम्बन्धी ) सत्त्वज ( मन-सम्बन्धी ), सात्म्यज ( प्रकृति-सात्म्य से होने वाले ), शारीरिक लक्षण कहते हैं—

पिता से—गर्भ के केश ( Hairs ), श्मश्रु (दाढी, मूंछ), लोम ( छोटे-छोटे बाल ), अस्थि ( हड्डी ), नख ( Nails ), दन्त ( Teeth ), शिरा ( Veins ), स्नायु संहत्यर्थे ( Ligaments)और व्यवस्थर्थे(Fibrous tissue),धमनी(Arteries), रेतः ( वीर्य Semen ) इत्यादि स्थिर भाग होते हैं।

माता से—मांस ( Mescles के उत्पादक भाग ), शोणित (खून Blood ), मेद ( Fat चर्बी ), मज्जा ( Marrow ), हृत् ( हृदय Heart ), नाभि ( ढोंढी Umblicus ), यकृत् (जिगर-Liver), प्लीहा (Spleen-तिल्ली), अन्त्र (आंतड़ी, Sntestines ) तथा गुद (मलद्वार Rectum) इत्यादि मृदुभाग माता से उत्पन्न होते हैं।

रस से उत्पन्न होने वाले—शरीर की पुष्टि, बल ( शक्ति ), वर्ण (कान्ति), स्थिर (शरीर की विद्यमानता Persistency), हानि ( ह्रास Decay ) ये हैं।

आत्मा से उत्पन्न होने वाले—एकादश इन्द्रियां, ज्ञान, विज्ञान, आयुष्य, सुख, दुख इत्यादि हैं।

सत्त्व से उत्पन्न होने वाले लक्षण आगे जाकर बतावेंगे।

सात्म्य से उत्पन्न होने वाले वीर्य ( पराक्रम ), आरोग्य (Health, स्वास्थ्य), बल (शक्ति, Strength) वर्ण (कान्ति), मेधा धारणात्मक बुद्धि ( Retentive power ) ये सब सात्म्य हैं ॥ ३१ ॥

विमर्श :—सत्त्व से उत्पन्न होने वाले 'चरकः'—भक्तिः, शीलं, शौचं, द्वेषः, स्मृतिः, मोह-त्यागो-मात्सर्य-भयं-क्रोध-तन्द्रो-त्साह-तैक्ष्ण्यं-मार्दवं-गाम्भीर्य-मनवस्थितत्व-मित्येवमादयश्चान्ये।

भक्तिः ( श्रद्धा करना ), शीलम् (उत्कृष्ट वर्त्तन), शौचम् ( पावित्र्य ), द्वेषः (ईर्ष्या करना), स्मृतिः (स्मरण करना), मोहः ( सन्देह होना ), त्यागः ( औदार्य ), मात्सर्यम् ( मत्सर करना ), शौर्यम् ( शूरता ), भयम् ( भीरुता ), क्रोधः ( गुस्सा ), तन्द्रा ( निद्रा का प्रकार ), उत्साहः ( काम करने की इच्छा ), तैक्ष्ण्यम् ( तेज रहना ), मार्दवम् ( मृदुता ), गम्भीर्यम् ( खूब सोचना ), अनवस्थितत्वम् ( चाञ्चल्य ) इत्यादि और भी उस प्रकार के अन्य गुण समझना चाहिये।

तत्र यस्या दक्षिणे स्तने प्राक् पयोदर्शनं भवति, दक्षिणाक्षिमहत्त्वं च, पूर्वं च सक्थ्युत्कर्षति, बाहुल्याच्च पुन्नामधेयेषु द्रव्येषु दौर्हृदमभिध्यायति, स्वप्नेषु चोपलभते पद्मोत्पलकुमुदाम्रातकादीनि पुन्नामान्येव, प्रसन्नमुखवर्णा च भवति तां ब्रूयात् पुत्रमियं जनयिष्यतीति, तद्विपर्यये कन्याम्, यस्याः पार्श्वद्वयमुन्नतं पुरस्तान्निर्गतमुदरं प्रागभिहितलक्षणं च तस्या नपुंसकमिति विद्यात्। यस्या मध्ये निम्नं द्रोणीभूतमुदरं सा युग्मं प्रसूयत इति ॥ ३२ ॥

गर्भलिङ्गनिश्चित—तत्र (वाक्यालङ्कारे) जिस स्त्री के दहिने स्तन में प्रथमतः दुग्ध दीखेगा, दाहिनी आंख बड़ी होगी, प्रथम दाहिनी जंघा बड़ी होगी, विशेष करके पुरुषवाचक पदार्थों में दौर्हृद होता है, स्वप्न में कमल, उत्पल ( श्वेत कमल), कुमुद (कमल का भेद), आम्रातक (लसोड़ा) इत्यादि पुरुषवाचक पदार्थों का दर्शन होता है, जिसका चेहरा और कान्ति प्रसन्नता के प्रदर्शक हों वह पुत्र को पैदा करेगी, ऐसा समझना चाहिये। इनके विपरीत लक्षण वाले चिह्न होने से कन्या उत्पन्न करेगी, ऐसा समझना चाहिये।

जिसके दोनों कुक्षियां ऊंची हों, आगे उदर (पेट) निकला हो, और पूर्वकथित लक्षण ( पुरुष जन्म के तथा स्त्री होने के चिह्न ) हो तो समझना चाहिये कि नपुंसक पैदा होगा।

जिसका मध्य भाग निम्न ( गहरा ) द्रोणीभूत (द्रोण के समान ) हो तो समझना चाहिए कि जोड़ी ( Twins ) पैदा होगी ॥ ३२ ॥

विमर्शः—द्वन्द्व ( Twins मिले बालक ) के लिए जिस स्त्री की रोमावली गहरी हुई हो वह दो सन्तान उत्पन्न

करेगी ऐसा समझना चाहिये 'रोमराजी भवेन्निम्ना यस्याः सा सूयते यमौ' इति ।

चरक के शारीर स्थान के २ अध्याय में कन्या पैदा होने के लक्षण दिये हैं। उसके विरुद्ध पुत्र उत्पन्न होने के समझना चाहिये । यथा—

सव्याङ्गचेष्टा पुरुषार्थिनी स्त्री स्त्री स्वप्नपानाशनशीलचेष्टा ।
सव्यात्तगर्भा न च वृत्तगर्भा सव्यप्रदुग्धा स्त्रियमेव सूते ॥
पुत्रं स्वतो लिङ्गविपर्ययेण व्यामिश्रलिङ्गां प्रकृतिं तृतीयाम् ॥

भवन्ति चात्र—

देवता ब्राह्मणपराः शौचाचारहिते रताः ।
महागुणान् प्रसूयन्ते विपरीतास्तु निर्गुणान् ॥ ३३ ॥

सद्गुणी बालक के जन्म में कारण—देवताओं की पूजा करने वाले, ब्राह्मणों की सेवा करने वाले, शुद्ध तथा हितकर आचरण करने में तत्पर, ऐसे माता-पिता सद्गुणी बालकों को उत्पन्न करते हैं ॥ ३३ ॥

विमर्श :—कायिक, वाचिक और मानसिक अच्छे कर्म का फल अच्छा ही होता है इसलिए दम्पति शुद्ध आचरण वाले हों तो अच्छी सन्तान पैदा होती है ।

अङ्ग-प्रत्यङ्ग निर्वृत्तिः स्वभावादेव जायते ।
अङ्ग-प्रत्यङ्ग-निर्वृत्तौ ये भवन्ति गुणागुणाः ॥
ते ते गर्भस्य विज्ञेया धर्माधर्मनिमित्तजाः ॥ ३४ ॥

इति सुश्रुसंहितायां शारीरस्थाने शुक्रशोणितशुद्धशारीरं नाम तृतीयोऽध्यायः ।

विकृत अङ्ग-प्रत्यङ्गों में कारण—अङ्ग और प्रत्यंगों की उत्पत्ति स्वाभाविक तरह से होती है किन्तु उनमें उत्कृष्टता और निष्कृष्टता जो आती है वह गर्भ के धर्म या अधर्म के कारण आती है ॥ ३४ ॥

विमर्शः—पीछे स्वभावमीश्वरं कालं यदृच्छां नियतिं तथा ।' इत्यादि श्लोक के अनुसार स्वभाव से ही अङ्ग-प्रत्यङ्गों की उत्पत्ति होती है। उसके ऊपर धर्माधर्म का असर पड़ता है—इसलिए सदैव सन्मार्ग पर चलना सर्वोत्कृष्ट है।
इति शारीरस्थाने शुक्रशोणितशुद्धिशारीरं नाम तृतीयोऽध्यायः ।

शारीरे प्रश्ना :—
( Anatomy )

( १ ) लिङ्गनिश्चितलक्षणानि कानि ?
( २ ) लिखन्तु तावद् गर्भस्य वृद्धिक्रमम् ।
( ३ ) गर्भनाडीनिर्माणतः प्राग् गर्भस्य पोषणक्रमः कथं भवति ?
( ४ ) गर्भस्य निश्चित-लक्षणानि कानि ?
( ५ ) गर्भस्य किं पूर्वमुत्पद्यतेऽङ्गम् । कश्च निवृत्तिप्रकारः ?

शारीरक्रियाविज्ञाने प्रश्नाः (Physiology)—

( १ ) गर्भस्य मातृज-पितृज-रसजा-त्मज-सत्त्वज-सात्म्यजान् भावान् वर्णयन्तु ।
( २ ) निष्क्रियोऽपि जीवात्मा कथं योनौ प्रजायते ?

## चतुर्थोऽध्यायः

अथातो गर्भव्याकरणं नाम शारीरं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

विषय—अब गर्भव्याकरण नामक शारीर का व्याख्यान करेंगे।
जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि से कथन किया गया है ॥ १-२ ॥

विमर्शः—गर्भावक्रान्ति के पश्चात् गर्भ का व्याकरण (विवरण) जिसमें है ऐसा शारीर स्थान का वर्णन करते हैं। जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने कहा है इसमें भी (Development of the foetus) गर्भ के अङ्ग बढ़ने की प्रक्रिया दी गयी है।

अग्निः सोमो वायुः सत्त्वं रजस्तमः पञ्चेन्द्रियाणि भूतात्मेति प्राणाः ॥ ३ ॥

प्राण—अग्नि, सोम, वायु, सत्त्व, रज, तम, पञ्च इन्द्रियाँ (ज्ञानेन्द्रियां) और भूतात्मा (जीवात्मा) ये प्राण हैं ॥३॥

विमर्श—ऊपर दिये हुए बारह प्राण हैं। प्रथम तो शरीर का वर्णन करना रहा किन्तु आधेय रूप प्राणों का वर्णन देह की स्थिति उनके अधीन होने से करते हैं। आहार का पाचन करना, रस बनाना इत्यादि कर्मों द्वारा अग्नि—शरीर का रक्षण करता है। सोम-ओज इत्यादि सौम्य धातुओं का पोषण करके शरीर का रक्षण करता है। वायु-उच्छ्वास-निःश्वास द्वारा शरीर की रक्षा करता है। सत्त्व, रज और तम ये जीवात्मा तथा मन के ऊपर असर डालकर उसके जीवन के कारण होते हैं। चक्षु-जिह्वा आदि पञ्च ज्ञानेन्द्रियाँ रूप-रस आदिकों के ग्रहण द्वारा शरीर को जीवित रखते हैं। उसी प्रकार भूतात्मा (कर्मपुरुष) शरीर को चेतना देने वाला होता है। इसलिये ये सब प्राण हैं।

तस्य खल्वेवं प्रवृत्तस्य शुक्रशोणितस्या-(क्वचित् 'शुक्रशोणितस्य' पाठो न विद्यते ) भिपच्यमानस्य क्षीरस्येव सन्तानिकाः सप्त त्वचो-( षट् त्वचः 'पा०' ) भवन्ति । तासां प्रथमाऽवभासिनी नाम, या सर्वान् वर्णानवभासयति पञ्चविधां च छायां प्रकाशयति । सा व्रीहेरष्टादशभागप्रमाणा, सिध्मपद्मकण्टकाधिष्ठाना ।

द्वितीया लोहिता नाम व्रीहिषोडशभागप्रमाणा, तिलकालकन्यच्छव्यङ्गाधिष्ठाना ।

तृतीया श्वेता नाम व्रीहिद्वादशभागप्रमाणा, चर्मदलाजगल्लीमशकाधिष्ठाना ।

चतुर्थी ताम्रा नाम व्रीहेरष्टभागप्रमाणा, विविधकिलासकुष्ठाधिष्ठाना ।

पञ्चमी वेदिनी नाम व्रीहिपञ्चभागप्रमाणा, कुष्ठविसर्पाधिष्ठाना ।

षष्ठी रोहिणी नाम व्रीहिप्रमाणा, ग्रन्थ्यपच्यर्बुदश्लीपदगलगण्डाधिष्ठाना ।

सप्तमी मांसधरा नाम व्रीहिद्वयप्रमाणा, भगन्दरविद्रध्यर्शोऽधिष्ठाना ।

यदेतत् प्रमाणं निर्दिष्टं तन्मांसलेष्ववकाशेषु न ललाटे सूक्ष्माङ्गुल्यादिषु च, यतो वक्ष्यत्युदरेषु 'व्रीहिमुखेनाङ्गुष्ठोदरप्रमाणमवगाढं विध्येत्' (चि० अ० १४) इति ॥ ४ ॥

त्वचाओं का वर्णन—इस प्रकार भूतात्माधिष्ठित शुक्र और शोणित के पक्व होने पर, जिस प्रकार दूध पर मलाई आती है उसी प्रकार सात त्वचाओं के स्तर बनते हैं। उनमें से पहली अवभासिनी नामक त्वचा होती है जो सब वर्णों को प्रकट करती है और पांच प्रकार की छाया को प्रकाशित करती है। वह चावल के अठारहवें भाग के समान मोटी होती है, इसी त्वचा में सिध्म, पद्मकण्टक आदि रोग होते हैं।

दूसरी त्वचा लोहिता नाम की है। वह चावल के सोलहवें भाग के बराबर मोटी रहती है। इसमें तिलकालक, न्यच्छ, व्यङ्ग (वांग या छाई) रोग रहते हैं।

तीसरी त्वचा श्वेता है। यह चावल के बारहवें भाग के तुल्य मोटी रहती है। उसमें चर्मदल, अजगल्लिका और मशक (मस्सा) का स्थान होता है।

चौथी त्वचा ताम्रा नाम की है। वह चावल के आठवें भाग के बराबर मोटी होती है। उसमें नाना प्रकार के किलास और कुष्ठ रोग होते हैं।

पांचवीं वेदिनी नाम की त्वचा है। इसमें चावल के पञ्चमांश भाग के बराबर मोटाई होती है। इसमें कुष्ठ और विसर्प होते हैं।

षष्ठी रोहिणी त्वचा है। यह चावल के बराबर मोटी रहती है। इसी में ग्रन्थि, अपची, अर्बुद, गलागण्ड विकार होते हैं।

सातवीं मांसधरा है। वह दो चावल के बराबर मोटाई में है। इसी में भगन्दर (Fistula) विद्रधि (Abscess), बवासीर (Piles) रोग होते हैं।

यह जो प्रमाण बताया है, सो मांसल स्थानों में समझना चाहिये क्योंकि आगे चि.अ. १४ में लिखा है कि व्रीहिमुखेन (व्रीहिमुख नामक यन्त्र से) अंगूठे की मोटाई के प्रमाण में गहरा छेद करना चाहिये। ऐसा न समझे कि उपरिनिर्दिष्ट प्रमाण ललाट या छोटी-छोटी अँगुलियों में का है ॥ ४ ॥

विमर्शः—ये जो सप्त त्वचाएँ ( Layers of skin ) बतायी हैं। उनमें ऊपर से लेते हुए नीचे भाग के नाम बताते हुए उनमें होने वाले रोग बताये हैं।

अवभासिनी पांच प्रकार की छाया बनती है। छाया और प्रभा इसमें थोड़ा-सा अन्तर है। छाया समीप से देखी जाती है और प्रभा दूर से प्रकाशित होती है। प्रभा को कान्ति कहते हैं और छाया को वर्ण कहते हैं। इन त्वचाओं के प्रमाण में व्रीहि नाम का धान्य बताया है वह 'यव' है। कोई उसका चावल भी अर्थ बताते हैं। यहाँ यह शङ्का उत्पन्न होती है कि यव ले या चावल, वह तो कभी प्रमाण में छोटा और कभी प्रमाण में मोटा मिलेगा तो उनमें कौन-सा प्रमाण ठीक होगा? यह शङ्का ठीक है किन्तु शरीर भी तो सब लोगों का एकसा नहीं रहता है। वह भी तो भिन्न-भिन्न प्रकारों का होता है, या ऐसा कर सकते हैं कि—व्रीहि पद से उत्तम परिपक्व यव लेवे और शरीर अच्छे तरुण पुरुष का लेवे तो सङ्गति ठीक होगी। चतुर्थ और पञ्चम स्तरों में कुष्ठ (Skin-disease) होता है। पञ्चम स्तर में विसर्प (Erysipelas) भी रहता है। रोहिणी नाम छठी त्वचा में ग्रन्थि (Tumour) अपची, अर्बुद, ( Malignant Tumour ), श्लीपद (Elephantiasis ), गलगण्ड ( Goitre ) विकार होते हैं।

सप्तम त्वचा में भगन्दर ( Fistula in Ano ), विद्रधि ( Abscess ) और अर्श ( Piles ) होते हैं।

जिस कारण व्रीहिमुख ( Trochor and Canula ) से उदर में छेद करने को लिखा है अतः उपरिनिर्दिष्ट प्रमाण मांसल स्थानों में समझना चाहिये।

चरक के मत में छः त्वचायें हैं—

( १ ) उदकधरा। ( २ ) असृग्धरा।

( ३ ) सिध्म (Cloasme), किलास ( Leucoderma ) जिसमें ये रहते हैं वह तृतीय त्वचा है।

( ४ ) चौथी त्वचा में दद्रु ( Ring worm ) और कुष्ठ ( Skin Disease ) रहता है।

( ५ ) पञ्चमी त्वचा में अलजी और विद्रधि (Abscess) होती है। ( ६ ) षष्ठी त्वचा फटने से अन्ध के माफिक चारों ओर अन्धकार होता है। इसी त्वचा में काले और लाल ढंग की, बड़े मूल वाली चिकित्सा करने में कठिन ऐसी फुन्सियां होती हैं।

आधुनिक मत से त्वचा दो प्रकार की है Epidermis और Dermis ( बाह्य और अन्तः त्वचा ) यद्यपि ये दो प्रकार की त्वचायें मालूम होती हैं तो भी इनमें भी, बाह्य त्वचा में 'पांच' और अन्त त्वचा में दो स्तर मिलते हैं। कुल ये भी सात स्तर होते हैं।

कलाः खल्वपि सप्त भवन्ति धात्वाशयान्तर मर्यादाः॥५॥

कला-वर्णन—कलायें भी सात होती हैं, वे धातु और आशयों के मर्यादा-स्थान पर होती हैं ॥ ५ ॥

विमर्शः—यहाँ यह शंका अवश्य होती है कि आशय तो नियत स्थान पर है और कला तो सब शरीर पर है। फिर यह कला का वर्णन किस प्रकार संगतियुक्त है। इसलिये यहाँ आशय शब्द का अर्थ अवस्थान प्रदेश ( मर्यादा भाग ) है। इससे यह सिद्ध होता है कि रसरक्तादि के मर्यादा भागों को कला कहते हैं। इन्हें ही आधुनिक काल में Mucous membrane, epithelium और synoviel membrane कहते हैं। इसे cell कहना अधिक उपयुक्त होता है क्योंकि cell से टिसु बनते हैं, उसी प्रकार कलारस ही धातु बनाता है। वही कफ पित्तादिकों की उत्पत्ति करता है।

भवतश्चात्र—

यथा हि सारः काष्ठेषु छिद्यमानेषु दृश्यते।
तथा हि धातुर्मांसेषु छिद्यमानेषु दृश्यते ॥ ६ ॥
स्नायुभिश्च प्रतिच्छन्नान् सन्ततांश्च जरायुणा।
श्लेष्मणा वेष्टितांश्चापि कलाभागांस्तु तान् विदुः ॥७॥

कला-स्वरूप—जैसे लकड़ी काटने से सार का दर्शन होता है उसी प्रकार मांस को काटने पर धातु का दर्शन होता है। वही रस और रक्त रूपी द्रव्य है।

स्नायुओं से ढके हुए और जरायु ( झिल्ली ) से व्याप्त तथा कफ से वेष्टित भागों को कलाभाग कहते हैं ॥ ६-७ ॥

विमर्शः - यह वर्णन Mucous membrane, epithelium कलाओं का स्वरूप बताते हैं। 'वृद्ध वाग्भट' में कला का और synovial membrane से मिलता है। ये दो श्लोक स्वरूप इस प्रकार है। यथाः— 'यस्तु धात्वाशयान्तरेषु क्लेदोऽवतिष्ठते स यथात्वमूष्मभिर्विपक्वः स्नायुश्लेष्मजरायुच्छन्नः काष्ठ इव सारो धातुरसशेषो– ( रसविशेषो पा० ) ऽल्पत्वात् कला संज्ञा' 'अ० सं० शा० अ० ५।'

तासां प्रथमा मांसधरा नाम, यस्यां मांसगतानां ( 'मांसे' वा ) शिरास्नायुधमनी-स्रोतसां प्रताना भवन्ति ॥ ८ ॥

प्रथम कला—उन सात कलाओं में से प्रथम मांसधरा नामक कला है, जिसमें शिरा, स्नायु, धमनी और स्रोतसों की शाखायें होती हैं ॥ ८ ॥

विमर्शः—प्रथम रसधरा कला का स्वरूप कहना रहा किन्तु उसका अन्तर्भाव पुरीषधरा में होता है। इस मांसधरा में शिराओं ( Veins ), स्नायुओं ( Ligaments या Nerves ), धमनियों (Arteries) और स्रोतसों (Tissues) की शाखा-प्रशाखाएँ रहती हैं।

यथा बिसमृणालानि विवर्द्धन्ते समन्ततः।
भूमौ पङ्कोदकस्थानि तथा मांसे सिराऽऽदयः॥ ९ ॥

ऊपर के प्रतानों के लिये दृष्टान्तः—भूमि पर पङ्क (कीचड़) और जल में रहने वाले बिस तन्तु मृणाल ( कमलनाल ) जैसे चारों ओर बढ़ते हैं ॥ ९ ॥

विमर्शः—ऐसा विचार अवश्य होता है कि प्रथम रस, रक्त, मांस इत्यादि धातुओं का क्रम होते हुए भी प्रथम मांसधरा कला का वर्णन क्यों किया? प्रथम तो रसधरा का वर्णन तदनन्तर रक्तधरा का वर्णन उसके पश्चात् मांसधरा का वर्णन करना उचित था किन्तु यहां मांसधरा का वर्णन किया है इसका कारण यह है कि मांसधरा आधार है और रक्तधरा उसके ऊपर रहने वाली है इसलिये प्रथम मांसधरा कला का वर्णन किया है।

द्वितीया रक्तधरा मांसस्याभ्यन्तरतः, तस्यां शोणितं विशेषतश्च सिरासु यकृत्प्लीह्नोश्च भवति ( स्रवति पा० )॥ १० ॥

रक्तधरा कला—दूसरी रक्तधरा नामक कला है। यह मांस के भीतर से जाती है, इसमें रक्त का संवहन होता है। यह रक्तधरा कला विशेषतया शिराओं में, यकृत् में और प्लीहा में होती है ॥ १० ॥

विमर्शः—यकृत और प्लीहा ( Liver and spleen ) उसी प्रकार 'सिरासु' इस जगह 'स्रोतःसु' ऐसा पाठ मानने से—यकृत, प्लीहा और स्रोतस् इन तीन स्थानों में रक्त को बनाने वाले तत्त्व रहते हैं। जिनमें रक्त बनकर मांस के भीतर से बहन करने लगता है।

वृक्षाद्यथाऽभिप्रहतात् क्षीरिणः क्षीरमास्रवेत्।
मांसादेवं क्षतात् क्षिप्रं शोणितं संप्रसिच्यते ॥११॥

मांस से रक्त कैसे निकलता है इसका प्रमाण—दुग्ध वाले वृक्षों से आघात करने पर जैसे दुग्ध आता है। उसी प्रकार काटे हुये मांस से खून टपकता है ॥ ११ ॥

विमर्शः—रक्तधरा कला है, इसमें क्या प्रमाण है? इस लिये दृष्टान्त देकर सिद्ध करते हैं कि—मांस काटने पर रक्त निकलने से रक्तधरा कला है, यह सिद्ध होता है।

तृतीया मेदोधरा; मेदो हि सर्वभूतानामुदरस्थमण्वस्थिषु च महत्सु च मज्जा भवति ॥ १२ ॥

मेदोधरा कला—तीसरा मेदोधरा कला है। यह सर्व प्राणिमात्रों के उदर में और छोटी-छोटी हड्डियों में रहती है। बड़ी हड्डियों में मज्जा रहती है ॥ १२ ॥

विमर्शः—मज्जा ( Bonemarrow ) और पेट के चर्म के नीचे भाग में रहने वाली चर्बी 'मेदोधरा' कला है 'अष्टाङ्गसंग्रह' में और भी थोड़ा अधिक वर्णन है 'तदेव च शिरसि कपालप्रतिच्छन्नं मस्तिष्काख्यं मस्तुलुङ्गाख्यं च वही मेदोधरा कला मस्तक में, कपालों ( Skulls ) के भीतर मस्तुलुङ्ग मस्तिष्काख्य है। मेदोधरा कला में वसा का भी अन्तर्भाव होता है।

स्थूलास्थिषु विशेषेण मज्जा त्वभ्यन्तराश्रितः।
अथेतरेषु सर्वेषु सरक्तं मेद उच्यते ॥
शुद्धमांसस्य यः स्नेहः सा वसा परिकीर्त्तिता ॥१३॥

मज्जा मेद का स्पष्टीकरण—विशेष करके स्थूल हड्डियों के भीतर मज्जा रहती है। इनके ( स्थूल हड्डियों के ) अतिरिक्त इतर ( सूक्ष्म ) सब हड्डियों में रस के साथ मेद रहता है। शुद्ध मांस का जो स्नेह रहता है, वह 'वसा' नाम से कहा जाता है ॥ १३ ॥

विमर्शः—वसा, मज्जा और मेद तीनों पदार्थ 'मेदोधरा' कला के अन्तर्गत आते हैं। उनका परस्पर भेद निम्न प्रकार से है —

| मज्जा | मेद | वसा |
|---|---|---|
| (१) स्थूल अस्थियों में रहती है। | (१) सूक्ष्म हड्डियों में रहता है। | (१) शुद्ध मांस का जो स्नेह है, वह वसा है। |

चतुर्थी श्लेष्मधरा, सर्वसन्धिषु, प्राणभृतां भवति ॥१४॥

श्लेष्मधरा कला का वर्णन—प्राणियों की सर्व सन्धियों में रहने वाली कला 'श्लेष्मधरा' है ॥ १४ ॥

विमर्शः – यह श्लेष्मधरा ( Synovial fluid ) बनाने वाली कला है।

भवति चात्र—

स्नेहाभ्यक्ते यथा ह्यक्षे चक्रं साधु प्रवर्त्तते।
सन्धयः साधु वर्त्तन्ते संश्लिष्टाः श्लेष्मणा तथा ॥१५॥

श्लेष्मधरा कला का कार्य—जिस प्रकार अक्ष ( चक्र में घूमने वाला दण्ड, महाराराष्ट्र भाषा में ( अचफूल या धुरा ) के ऊपर तेल छोड़ने से गाड़ी का चक्र ( पहिया ) अच्छी तरह घूमता है। उसी प्रकार श्लेष्मा से युक्त सन्धियाँ भी अच्छी तरह घूमती हैं ॥ १५ ॥

विमर्शः—श्लेष्मल द्रव ( Syuovial fluid ) यह तेल के सदृश सन्धियों के भीतर रहता है जिससे सन्धियां आपस में रगड़ नहीं खातीं और एक दूसरे पर अच्छी तरह घूम सकती हैं।

पञ्चमी पुरीषधरा नाम, याऽन्तः कोष्ठे मलम भिविभजते पक्वाशयस्था ॥ १६ ॥
यकृत्समन्तात् कोष्ठं च तथाऽन्त्राणि समाश्रिता ।
उण्डुकस्थं विभजते मलं मलधरा कला ॥१७॥

पुरीषधरा कला का वर्णन—पांचवीं कला का नाम पुरीषधरा है। जो कोष्ठ में रहकर पक्वाशय का आश्रय करती हुई मल का विभजन ( पृथक्करण ) करती है।

यकृत् के पास कोष्ठ और आंतों का आश्रय करती हुई, उण्डुक में रहने वाले मल को विभक्त करने वाली कला 'मलधरा' है ॥ १६–१७ ॥

विमर्शः—पांचवीं कला 'पुरीषधरा' है इसे बृहदन्त्र ( Large intestine ) कहते हैं। किन्तु श्लोक का वर्णन लघु अन्त्र और बृहद् अन्त्र दोनों को बताने वाला है। यहाँ यकृत् में आरम्भ होने वाला लघ्वन्त्र ( small intestine ) है और आगे उण्डुकस्थ ( उण्डुक पर रहने वाला ) बृहदन्त्र ( Large intestine ) इस प्रकार दोनों अँतड़ियाँ आती हैं। आधुनिक-मत से बृहद् अन्त्र (Large intestine) और ( Various parts of colon ) यह है।

प्राचीन मतों में गयी चरक, सुश्रुत और वृद्ध वाग्भट के मत से बृहदन्त्र ही नहीं किन्तु आमाशय, पक्वाशय, मूत्राशय रक्ताशय, हृदय, उण्डुक और फुफ्फुस आदि को भी कोष्ठ कहते हैं। अर्थात् इनमें से मल को पृथक् करने वाली पुरीषधरा कला है।

षष्ठी पित्तधरा या चतुर्विधमन्नपानमाशयात् प्रच्युतं पक्वाशयोपस्थितं धारयति ॥ १८ ॥

पित्तधरा कला—छठी 'पित्तधरा' नामक कला है जो अशित, खाद्य, पेय, लेह्य, यह जो चार प्रकार का अन्न है उसको आमाशय से निकलते हुए पक्वाशय की ओर जाते हुए धारण करती है। यही पित्तधरा कला है ॥ १८ ॥

विमर्शः—आधुनिक मत से यह Duodenum है। यहां पर ही पाचक रसों के एकत्र होने का केन्द्र है। इसे ग्रहणी नाम से प्राचीन लोग सम्बोधित करते हैं। अष्टाङ्गसंग्रह में लिखा है कि—'षष्ठी पित्तधरा नाम पक्वामाशयमध्यस्था, सा ह्यन्तरग्न्यधिष्ठानतयाऽऽमपक्वाशययोर्मध्ये चतुर्विधमन्नं बलेन विधार्य पित्ततेजसा शोषयन्ती पचति' अ० सं० शा० अ० ५।

अशितं खादितं पीतं लीढं कोष्ठगतं नृणाम् ।
तज्जीर्यति यथाकालं शोषितं पित्ततेजसा ॥१९॥

ऊपर के अर्थ श्लोक में—भोजन किया हुआ, खाया तथा पान किया हुआ, लीढ ( चाटा हुआ ) यह चार प्रकार का भुक्त पदार्थ मनुष्यों के पेट के तेज से शोषित किया गया यथासमय जीर्ण हो जाता है ॥ १९ ॥

विमर्शः—इस जगह 'यथाकाल' ऐसा लिखने से तीक्ष्णाग्नि, विषमाग्नि, मन्दाग्नि, मध्यमाग्नि के अनुसार और मात्रा द्रव्य, गुरु द्रव्य, लघु मात्रा, अतिकाल में ली हुई मात्रा, काल के पूर्व ली हुई मात्रा का बोध होता है ॥ १९ ॥

सप्तमी शुक्रधरा या सर्वप्राणिनां सर्वशरीरव्यापिनी ॥

शुक्रधरा कला—सातवीं शुक्रधरा कला है जो सम्पूर्ण प्राणियों के अखिल शरीर में व्याप्त रहती है ॥ २० ॥

विमर्शः—शरीर में शुक्र ( Seminal fluid ) को सञ्चित करने वाली यह कला है। यद्यपि आधुनिक मत से शुक्र का सर्वशरीर-व्यापकत्व सिद्ध नहीं है तथा शुक्रधरा कला भी प्रत्यक्ष नहीं है। यदि शुक्र से तात्पर्य अण्डकोष के अन्तःस्राव से हो तो शुक्रधरा कला का अर्थ रक्तवाहिनीगत श्लेष्मकला ( Indothelium ) लिया जा सकता है।

यथा पयसि सर्पिस्तु गुडश्चेक्षुरसे यथा ।
शरीरेषु तथा शुक्रं नृणां विद्याद्भिषग्वरः ॥ २१ ॥

शुक्रव्यापकता के दृष्टान्त—जैसे दूध में घी सर्वत्र रहता है। ऊख ( गन्ना ) में जिस प्रकार गुड़ रहता है, उसी प्रकार पुरुषों के शरीर में शुक्र रहता है ॥ २१ ॥

विमर्शः—जिस प्रकार दूध के वर्ण से घी का अनुमान होता है, ईख की पुष्टि से उसके मिठास का पता चलता है उसी प्रकार मनुष्य ( मानव ) शरीर देखने से उसके भीतर के शुक्र का पता चलता है। जिस प्रकार दूध के मथने से घी निकलता है उसी प्रकार अण्डकोष ( Testicle ) में सञ्चित हुआ शुक्र मैथुन से दृश्य होता है।

द्व्यङ्गुले दक्षिणे पार्श्वे[1] बस्तिद्वारस्य चाप्यधः ।
मूत्रस्रोतःपथाच्छुक्रं पुरुषस्य प्रवर्त्तते ॥ २२ ॥

शुक्रमार्ग—बस्ति द्वार के भी नीचे दो अङ्गुल दक्षिण ( दाहिने ) ओर ( पाठभेद के अनुसार बायें तर्फ ) मूत्र-वहन मार्ग से पुरुष का शुक्र निकलता है ॥ २२ ॥

विमर्शः—पुरुष में मूत्रमार्ग और शुक्रमार्ग एक ही होता है। बाहर निकलने के लिए भिन्न मार्ग नहीं है बस्ति के दोनों ओर दो शुक्राशय ( Seminal vesices ) रहते हैं जिनसे शुक्र मेढ्रस्रोत ( urethral canal ) में जाता है।

कृत्स्नदेहाश्रितं शुक्रं प्रसन्नमनसस्तथा ।
स्त्रीषु व्यायच्छतश्चापि हर्षात्तत् सम्प्रवर्त्तते ॥ २३ ॥

हर्षजन्य शुक्रप्रादुर्भाव—प्रसन्न मन होकर स्त्री-प्रसंग करने वाले पुरुष के सर्व शरीर में रहने वाला शुक्र हर्ष के कारण प्रवृत्त होता है ॥ २३ ॥

विमर्शः—'शुक्र तो शरीर में अदृश्य रहता है तो उसके प्रत्यक्ष होने का कारण क्या है? इसलिए बताते हैं कि प्रसन्नतापूर्वक स्त्रीप्रसङ्ग करने से शुक्र का प्रत्यक्षीकरण होता है।

गृहीतगर्भाणामार्त्तववहानां स्रोतसां वर्त्मान्यवरुद्ध्यन्ते गर्भेण, तस्माद् गृहीतगर्भाणामार्त्तवं न दृश्यते, ततस्तदधः प्रतिहतमूर्ध्वमागतमपरं चोपचीयमानमपरेत्यभिधीयते, शेषं चोर्ध्वतरमागतं पयोधरावभिप्रतिपद्यते, तस्माद्गर्भिण्यः पीनोन्नतपयोधरा भवन्ति ॥ २४ ॥

1—वामे 'प्रत्यक्ष शा०'।

गर्भवती स्त्री के आर्तव न दीखने तथा पुष्ट स्तन और अपरा बनाने में कारण—गर्भवती स्त्रियों में आर्त्तववह स्रोतों के मार्ग गर्भ के कारण रुक जाते हैं, इसलिए गर्भवती स्त्रियों का आर्त्तव दीखता नहीं, किन्तु वह रुका हुआ आर्त्तव नीचे न जाते हुए ऊपर की ओर ( गर्भाशय में ) एकत्र होता है जिसे 'अपरा' कहते हैं, शेष रुका हुआ आर्त्तव स्तनों को प्राप्त होता है। जिससे गर्भिणी के स्तन पुष्ट और उन्नत हो जाते हैं ॥ २४ ॥

विमर्श—अपरा का दूसरा नाम 'अमरा' भी है। इसे (Placenta) कहते हैं। इसके ऊपर एक पतली झिल्ली ( Membrane ) होती है। इसी झिल्ली के भीतर 'अपरा' के समीप बचा रहता है। वह देखने में अत्यन्त सुन्दर प्रतीत होता है।

गर्भस्य यकृत्प्लीहानौ शोणितजौ, शोणितफेन प्रभवः फुपफुस, शोणितकिट्टप्रभव उण्डुकः ॥ २५ ॥

यकृत, प्लीहा, फुफ्फुस और उण्डुक की उत्पत्तिः—गर्भ के यकृत् और प्लीहा रक्त (खून) से पैदा होते हैं। फेफड़ा यह रक्त के फेन से उत्पन्न होता है। रुधिर के मल से 'उण्डुक' पैदा होता है ॥ २५ ॥

विमर्शः—यकृत्, प्लीहा के सदृश क्लोम भी शोणित से उत्पन्न होता है। वृद्ध वाग्भट ने लिखा है—'रक्तादनिलयुक्तात् कालीयकम्' अ० सं० शा० अ० ५। फुफ्फुस की उत्पत्ति बताते हुये 'फुफ्फुसौ' यह द्विवचन न देने का तात्पर्य यह है कि जातिवाचक शब्द के लिये एकवचन देने की प्रथा है। उण्डुक (पोट्टलकः Appendix) यह रक्त के किट्ट से उत्पन्न होता है।

असृजः श्लेष्मणश्चापि यः प्रसादः परो मतः।
तं पच्यमानं पित्तेन वायुश्चाप्यनुधावति ॥
ततोऽस्यान्त्राणि जायन्ते गुदं बस्तिश्च देहिनः ॥२६।

आन्त्र, गुद और वस्तिओं की उत्पत्ति—रक्त और कफ का जो उत्तम सार भाग है उसको पित्त से पचाते समय वायु भी उधर दौड़ती है। जिससे प्राणियों की अंतड़ी, गुदद्वार और बस्ति उत्पन्न होती है ॥ २६ ॥

विमर्शः—'शीशा फूंकने वाले जिस प्रकार शीशे को फूक कर शीशी, बोतल बनाते हैं उसी प्रकार पोले अवयवों के निर्माण में वायु कारण होता है।

उदरे पच्यमानानामाध्मानाद्रुक्मसारवत्।
कफशोणितमांसानां सारो जिह्वा प्रजायते ॥२७॥

जिह्वा की उत्पत्ति—उदर ( पेट ) में पच्यमान (पचने वाले) कफ, रक्त और मांस सत्त्व से जिह्वा उत्पन्न होती है। जैसे—धौंकने पर सुवर्ण का सार भाग शेष रहता है। वैसे ही जिह्वा भी कफ, रक्त और मांस का सार होती है ॥२७॥

विमर्शः—'उदरे पच्यमानानाम्' इस जगह 'गयी' के मतानुसार ( 'हृदये पच्यमानानाम्' ) यह पाठ है। जिह्वा (Tongue) की उत्पत्ति साररूप है।

यथार्थमूष्मणा युक्तो वायुः स्रोतांसि दारयेत्।
अनुप्रविश्य मिशितं पेशीर्विभजते तथा ॥२८॥

स्रोतसों का विदारण और पेशियों का बनना—जैसे सम्हुचित उष्णता से युक्त होती हुई वायु स्रोतों को विदीर्ण करती है, उन्हें बढ़ाती है। उसी प्रकार वही वायु मांस को प्राप्त होकर पेशियों के रूप में उसे विभक्त करती है ॥ २८ ॥

विमर्शः—यहां वायु स्रोतों ( Tract=मार्ग ) को जैसे विदीर्ण करती है। यह बताया है और Muscles पेशी बनने की क्रिया दी गई है। किसी के मत में पेशी आच्छादन (Covering) है। उदाहरणार्थ ( fascia, sheath और Serous memberane हैं। हृदयपेशी ( Pericardium ), सिरापेशी (membranous coverings of Veins), अस्थिपेशी ( Peri-ostium )।

मेदसः स्नेहमादाय सिरा स्नायुत्वमाप्नुयात्।
सिराणां तु मृदुः पाकः स्नायूनां च ततः खरः ॥
आशय्याभ्यासयोगेनकरोत्याशयसम्भवम् ॥२६॥

स्नायु और आशयों की आपत्ति—सिरा मेद का स्नेह लेकर स्नायुत्व को प्राप्त होती है। शिरा और स्नायु इनमें अन्तर यह है कि शिराओं का पाक मृदु रहता है और स्नायुओं का पाक उससे ( शिराओं से ) खर ( कठिन ) रहता है। बारम्बार रहने का अभ्यास करते करते ( वायु ) आशयों की उत्पत्ति करती है। लिखा भी है—'स वायुर्मांसपेशीषु आशय्य आ समन्तात् निवासं कृत्वा हृदयाशयानां सम्भवमुत्पत्तिं करोति' ॥ २९ ॥

बिमर्शः—शिरा ( Veins ) और स्नायु (Ligaments) तथा आशय उनकी उत्पत्ति बतायी है। स्नायु किसी मत से muscles भी कहलाते हैं। जैसे प्रतानवती स्नायु, सुषिरा स्नायु, वृत्ता इत्यादि। उसी प्रकार स्नायुओं के कार्य भी 'उत्क्षेपणापक्षेपण' इत्यादि है। डल्हण में दिया भी है 'क्रिया स्वशक्तिरिति'। स्नायु को muscles मानने पर ligaments कौन से हैं, यह प्रश्न रह जाता है। सन्धिबन्धन यही ligaments है।

रक्तमेदः प्रसादाद् वृक्कौ, मांसासृक्कफमेदःप्रसादाद् वृषणौ, शोणितकफप्रसादजं हृदयं, यदाश्रया हि धमन्यः प्राणवहाः, तस्याधो वामतः प्लीहा फुफ्फुसश्च, दक्षिणतो यकृत् क्लोम च; तद्विशेषेण चेतनास्थानम्, अतस्तस्मिंस्तमसाऽऽवृते सर्वप्राणिनः स्वपन्ति ॥३०॥

वृक्क, वृषण और हृदय की उत्पत्ति—रक्त और मेद के सार से वृक्क ( गुर्दे ) बनते हैं। मांस, रक्त, और कफ के सार से हृदय बनता है। जिसके आधार से प्राणवहा धमनियां रहती हैं। उसके नीचे बाईं ओर प्लीहा और फुफ्फुस है। दक्षिण ( दहिने ) ओर यकृत् ( जिगर ) और क्लोम है। हृदय-यह विशेष करके चेतनास्थान है। इसलिये तम से जब हृदय आच्छादित होता है तो सब प्राणिलोग सो जाते हैं ॥ ३० ॥

विमर्शः—इस गद्य में वृक्क (Kidney), वृषण ( Testicles), हृदय ( Heart ) की उत्पत्ति बतायी है। हृदय के बाईं ओर फुफ्फुस बताया है। दाहिनी ओर नहीं, इसका कारण यह है कि हृदय स्पष्टतया उस ( फुफ्फुस ) पर

रहता है। तमोगुण से जब हृदय ढक जाता है तो प्राणियों को निद्रा आती है। हृदय के दाहिने ओर यकृत और क्लोम रहते हैं। क्लोम क्या चीज है इसके लिये विभिन्न मत हैं। कोई उसे पित्ताशय ( gall bladder ) मानते हैं, कोई श्वासनलिका ( Trachea ), कोई अग्न्याशय ( Pancreas ); कोई ग्रसनिका ( Pharynx ) और कोई स्थूलान्त्र ( Large intestine ) मानते हैं।

भवति चात्र—

पुण्डरीकेण सदृशं हृदयं स्यादधोमुखम्।
जाग्रतस्तद्विकसति स्वपतश्च निमीलति ॥ ३१ ॥

हृदय का स्वरूप—कमल के समान हृदय अधोमुख होकर रहता है। जागृतावस्था में प्रफुल्लित होता है और सुप्तावस्था में सङ्कुचित होता है ॥ ३१ ॥

विमर्शः—जागृतावस्था में हृदय की गति तीव्र होती है अतः उसे विकसित मानते हैं और निद्रावस्था में स्वस्थता मिलने के कारण उसकी गति मन्द हो जाती है। इसलिये उसमें निमीलन क्रिया मानी गयी है। हृदय की रक्तसंचरण-क्रिया निम्न प्रकार की है।

हृदय का वर्णन—

यह वक्षःस्थल ( Thorax ) में रहता है, इसके बाएँ और दाहिने ओर दो फुफ्फुस हैं। नीचे की ओर महाप्राचीरक ( Diaphragm ) है। ऊपर की ओर रक्तवाहिनियाँ हैं। इसमें चार कोष्ठ हैं। दो अशुद्ध रक्त लाने वाली महाशिराएँ हैं। दो अशुद्ध रक्त को ले जाने वाली 'धमनियाँ' हैं। जिनको "फुफ्फुसीय धमनी' कहते हैं। ये चार शिराएं कहलाती हैं। ये शिरायें होने पर भी शुद्ध रक्त लाती हैं, और एक बड़ी धमनी है, जो रक्त को समस्त शरीर में पहुँचाती है, और दो कपाट रहते हैं, इस प्रकार दो महाशिरायें अशुद्ध खून को ले जाने के लिये, चार शिरायें शुद्ध खून को लाने के लिये और 'एक महाधमनी' शुद्ध खून शरीर को पहुँचाने वाली है।

वर्णन—ऊर्ध्वमहाशिरा-ऊपर के भाग से और अधो-महाशिरा-नीचे के शरीर से अशुद्ध रक्त लेकर दाहिने अलिंद ( Right auricle ) में डालती हैं वहाँ से रक्त दाहिने निलय में कपाट के मार्ग से चला जाता है, वहां से फुफ्फुसीय-धमनियों ( Pulmonary arteries ) से फेफड़े ( Lungs ) में चला जाता है। वहां रक्त शुद्ध होता है। तत्पश्चात् फुफ्फुसीय शिरा ( Pulmonary veins ) से बायें अलिंद ( Left auricle ) में जाता है। वहां से बायें निलय में जाता है। फिर महाधमनी ( Aorta ) से शुद्ध रक्त में सब ओर शाखा-प्रशाखाओं के द्वारा फैलाया जाता है।

The foetal circulation ( गर्भ का रक्तसंवहन )—

Placenta (अपरा) को अधःश्रोणिका (hypogastric) और नाभिधमनियां ( umbilical arteries ) के द्वारा रक्त जाता है। वहां से गर्भ को दो नाभिशिरा ( umbilical veins ) द्वारा वापिस जाता है। ये दो शिरायें ( veins ) नाभिनाडी में एक शिरासंयुक्तिका ( vena umbiticalis impar ) हो जाती है। गर्भ ( Embryo ) में जाकर फिर उसकी ( Right and left umbilical veins ) बन जाती है। यकृत् ( लिवर ) बनने के बाद दाहिनी नाभिशिरा ( Rt. umbilical vein ) अदृश्य हो जाती है। परन्तु बाईं नाभिशिरा ( Umblical vein ) गर्भ के जीवन तक रहती है। वह नाभिस्थान से उदरी गुहा ( Abdomen ) में जाती है, बाद यकृतीय दीर्घ प्रबन्धिनी ( falciform ligament ) के (free margin) द्वारा, यकृत के अन्तः प्रदेश ( viseral) surface ) को जाती हैं। वहां उस शिरा की दो अथवा तीन शाखायें होती हैं। एक बड़ी शाखा बायें भाग को जाती है और दूसरी चतुरस्र पिण्डिका ( lobus quadratus ) और वीर्यपिण्डिका (lobus caudatus) को जाती है। और वीर्य-पिण्डिका द्वार सीता ( Porta hepatis ) के पास इसकी दो शाखायें होती हैं। उनमें से बड़ी प्रतिहारिणी महाशिरा ( Portae vein ) से लगी रहती है और दक्षिण भाग (Rt. lobe) में जाती है। छोटी ऊपर की ओर सेतुशिरा (Ductus venosus ) के नाम से जाती हुई (Vena cave) से मिलती है। Left unbilical vein Inferi. vena cava में तीन रास्तों से रक्त आता है। कोई-कोई शाखायें यकृत ( Liver ) को सीधे जाती हुई Hepatic veins द्वारा inf. vena cava में जाती हैं। बहुत सा रक्त (Portal venous blood) के साथ liver में घूमता है, बाद hepatic veins द्वारा Inf-vena cava में जाता है। शेष रक्त सेतुशिरा (ductus venosus ) द्वारा जाता है।

अधोमहाशिरा (Inf. Vena cava) में ductus venosus से hepatic veins से, उदर से और पैरों से आया हुआ रक्त मिलता है। वहां से दक्षिण अलिंद में आता है, वहां से बायें अलिंद को शुक्तिछिद्र foramen ovalis द्वारा जाता है यहां फुफ्फुसीय शिराओं का रक्त थोड़ा सा मिलता है। वहां से बायें निलय को जाता है, वहां से महाधमनी (Aorta), वहां से मस्तिष्क, भुजाओं और थोड़ा सा अवरोहिणी महाधमनी Descending aorta को जाता है।

ऊर्ध्वमहाशिरा ( Superior Vena cava ) द्वारा दक्षिण अलिंद को रक्त आता है, वहां से द० निलय को जाता है, वहां से फुफ्फुसीय धमनी को; किन्तु फेफड़े काम न करने के कारण ज्यादा रक्त सेतु धमनी Ducutus arteriosus) द्वारा Aorta में जाता है। यहां बायें निलय का भी रक्त आता है। यह रक्त अधःशाखा को जाता है किन्तु विशेष रक्त (umbilical arteries) द्वारा अपरा कहा जाता है।

अपरा का काम—पोषण और मलोत्सर्ग करना है। दक्षिण अलिंद से डबल रक्तसंवहन होता है। Inf. vene cava का रक्त बायें अलिंद को लाता है और Sup. vena cava का रक्त दक्षिण निलय को ले जाता है।

जन्म के पश्चात् फेफड़ों के कार्य करने पर शुक्ति-छिद्र ( foraman oval ) का १० दिन के अनन्तर अन्तरावण (Septum Secundum) बनता है। सेतु धमनी का ( Ductus arteriosus ) ४–५ दिन के पश्चात् धमनीबन्धनिका (ligamentum arreriosum) बनता है। Hypogastric aertries fibrous cors होते हुए पार्श्विक नाभिबन्धन (lateralumblical ligaments) बनते हैं।

left umbilical vein से वृत्तबन्धनी ( ligamentum

teres ) बनती है और सेतुशिरा (Ductus venosus) से शिराबन्धनिका (ligament venosum of liver) बनती है।

निद्रां तु वैष्णवीं पाप्मानमुपदिशन्ति, सा स्वभावत एव सर्वप्राणिनोऽभिस्पृशति। तत्र यदा संज्ञावहानि स्रोतांसि तमोभूयिष्ठः श्लेष्मा प्रतिपद्यते, तदा तामसी नाम निद्रा सम्भवत्यनवबोधिनी, स प्रलयकाले, तमोभूयिष्ठानामहःसु निशासु च भवति, रजोभूयिष्ठानामनिमित्तं सत्त्वभूयिष्ठानामर्धरात्रे, क्षीणश्लेष्मणामनिलबहुलानां मनःशरीराभितापिनां च नैव सा वैकारिणी भवति ॥ ३२ ॥

निद्रा—निद्रा यह विष्णु की माया स्वरूप है और इसे पापिनी कहते हैं। क्योंकि वह सब शुभ कर्मों के व्यापार का नाश करती है। जब तमोगुण बाहुल्ययुक्त कफ, संज्ञावह स्रोतों को प्राप्त होता है तब तामसी निद्रा होती है जो ज्ञान नहीं होने देती है, वह प्रलय काल में आती है। तमोगुणयुक्त प्राणियों को दिन और रात में निद्रा प्राप्त होती है। रजोगुणयुक्त प्राणियों को 'अनिमित्तनियतकालम्' कभी रात में कभी दिन में निद्रा प्राप्त होती है। उनके निद्रा का समय निश्चित नहीं होता है क्योंकि रजोगुण चञ्चल प्रकृति वाला होता है। सत्त्वभूयिष्ठ लोगों को अर्द्धरात्रि में निद्रा प्राप्त होती है। जिनका कफ क्षीण हो गया हो मन और शरीर में पीड़ा होती हो तो उन्हें निद्रा आती ही नहीं, उसे वैकारिकी निद्रा कहते हैं ॥ ३२ ॥

विमर्शः—निद्रा तीन प्रकार की होती है। एक तामसी दूसरी स्वाभाविक और तीसरी वैकारिकी। तामसी निद्रा प्रलयकाल में प्राप्त होती है। स्वाभाविकी निद्रा मनुष्य की प्रकृति के अनुसार कभी रात-दिन, कभी बेवक्त और कभी अर्धरात्रि में आती है। वैकारिकी निद्रा मन और शरीर कष्ट में रहने से आती ही नहीं। वैकारिकी निद्रा का कारण कफ घटना और वायु बढ़ना है। ये दोषलंघन और श्रम से वैकारिकी निद्रा के अनुसार कहीं घटते और बढ़ते हैं। बहुतों को श्रम से और लंघन से निद्रा आती है। उसका कारण यह होता है कि मन के क्लान्त (थकने के) होने के बाद कर्मात्मा भी श्रान्त होता है, विषयों से उसकी वासना हट जाती है जिससे निद्रा आती है। अष्टांग-संग्रह-मत के अनुसार निद्रा सात प्रकार की होती है। यथा—

कालस्वभावामयचित्तदेहखेदैः कफागन्तुतमोभवा च।
निद्रा बिभर्त्ति प्रथमा शरीरं पाप्मान्तगा व्याधिनिमित्तमन्या।

( १ ) कालस्वभावजन्य निद्रा ( २ ) आमय ( रोग )-जन्य निद्रा ( ३ ) चित्तखेदजन्य निद्रा ( ४ ) देहखेदजन्य निद्रा ( ५ ) कफजन्य निद्रा ( ६ ) आगन्तु निद्रा ( ७ ) तमोभवनिद्रा। इन निद्राओं में से प्रथम निद्रा शरीर की उपस्तम्भ स्वरूप होती है, शेष ६ निद्रायें पापस्वरूप (विकार युक्त ) होती हैं।

भवन्ति चात्र—

हृदयं चेतनास्थानमुक्तं सुश्रुत ! देहिनाम्।
तमोऽभिभूते तस्मिंस्तु निद्रा विशति देहिनाम् ॥३३॥
निद्राहेतुस्तमः सत्त्वं बोधने हेतुरुच्यते।
स्वभाव एव वा हेतुर्गरीयान् परिकीर्त्यते ॥ ३४ ॥

निद्रा का पद्य में विषय—हे सुश्रुत ! व्यक्ति का चेतना स्थान हृदय है। जब वह तमोगुण से व्याप्त होता है तो प्राणियों को निद्रा प्राप्त होती है। निद्रा का कारण तमोगुण है और जागने का कारण सत्त्व है। निद्रा में स्वभाव ही प्रधान कारण है। उसके लिये दूसरे हेतुओं की आवश्यकता नहीं है, नहीं तो सत्त्वभूयिष्ठ गुणवाला बिचारा जागते २ ही रह जाता। इसलिये बताते हैं प्राणी को नींद आना स्वभावतः ही है ॥ ३३-३४ ॥

विमर्शः—निद्रा आने के लिये हृदय के उपर तम का प्रादुर्भाव करना पड़ता है। इसलिये तमोगुणविशिष्ट महिषी का दूध और उसमें महिषी का ही 'घी' डाल कर देते हैं। जिससे हृदय तमोगुण से व्याप्त होता है और पर्याप्त निद्रा आती है। इस जगह यह भी ध्यान रखना चाहिये कि महिषी का दूध और घी दोनों कफवर्धक हैं। इसलिये जहां कफ से विकार उत्पन्न होता हो और अग्नि मन्द हो ऐसे स्थानों में न दे या सारासार विचार करके दे।

पूर्वदेहानुभूतांस्तु भूतात्मा स्वपतः प्रभुः।
रजोयुक्तेन मनसा गृह्णात्यर्थाञ् शुभाशुभान् ॥ ३५ ॥

निद्रा तो बोध नहीं होने देती फिर स्वप्न-दर्शन कैसे होता है—सोते हुए व्यक्ति का स्वामी भूतात्मा होता है। वही रजोयुक्त मन से पूर्वदेह से अनुभव किये हुए अच्छे या बुरे अर्थों को ग्रहण करता है ॥ ३५ ॥

विमर्शः—निद्रा में तो बाह्य विषयों के अभाव में स्वप्न में देखना कैसे होता है ? उसमें हेतु स्मृति है। नये पदार्थों की कल्पना होना असम्भव होता है। स्मृति में वे ही पदार्थ आते हैं जो कि देखे या सुने गये हों, अन्य नहीं, आत्मा जब तमोगुण से व्याप्त होता है तब जीवात्मा ही स्वतः आवरणयुक्त हो जाता है। किन्तु रजोगुण-युक्त मन के होने से निद्रा में भी स्वप्न की प्रतीति होती है।

कारणानां तु वैकल्ये ( वैगुण्ये 'पा' )
तमसाऽभिप्रवर्धिते।
अस्वपन्नपि भूतात्मा प्रसुप्त इव चोच्यते ॥३६॥

निर्विकार भूतात्मा की निद्रा में कारणता—तम से जब इन्द्रियों की विकलता बढ़ जाती है तो न सोने वाला भूतात्मा भी सोया; ऐसे कहते हैं ॥ ३६ ॥

विमर्शः—जिस प्रकार इन्द्रियों के विकल होने पर बाह्येन्द्रियों से रूप-रसादिकों का प्रत्यक्ष नहीं होता उसी प्रकार 'मन' के विकल होने से सुख-दुख का भान नहीं होता है। इस प्रकार दोनों की विकलता के कारण भूतात्मा सोया ऐसा समझा जाता है।

सर्वर्त्तुषु दिवास्वापः प्रतिषिद्धोऽन्यत्र ग्रीष्मात्, प्रतिषिद्धेष्वपि तु बाल-वृद्ध-स्त्री-कर्शित-क्षत-क्षीण-मद्य-नित्ययान-वाहना-ध्वकर्मपरिश्रान्तानामभुक्तवतां मेदः स्वेदकफरसरक्त-क्षीणानामजीर्णिनां च मुहूर्त्तं

दिवास्वपनमप्रतिपिद्धम् । रात्रावपि जागरितवतां जागरितकालादर्द्धमिष्यते दिवास्वपनम् । विकृतिर्हि दिवास्वप्नो नाम, तत्र स्वपतामधर्मः सर्वदोषप्रकोपश्च, तत्प्रकोपाच्च कास-श्वास-प्रतिश्याय-शिरोगौरवा-ङ्गमर्दा-रोचक-ज्वरा-ग्निदौर्बल्यानि भवन्ति, रात्रावपि जागरितवतां वातपित्तनिमित्तास्त एवोपद्रवा भवन्ति ॥ ३७ ॥

निद्रा के नियम तथा उनके परिपालन न करने के दोष— सभी ऋतुओं में दिवानिद्रा (दिन का सोना) वर्ज्य है। बाल, वृद्ध (बुड्ढे लोग) स्त्रियों के कारण दुबले हुए ऐसे (कामासक्त), क्षत (व्रणों से पीड़ित), क्षीण (दुबले,) नित्य मद्य पीने वाले, यान (गाड़ी) और वाहन (घोड़ा ऊँट), आदि से श्रमित, अध्वकर्म (मार्ग चलना), इनसे श्रान्त और भोजन न करने वाले, मेद, स्वेद, कफ, रस, रक्त की क्षीणता वालों को दिन में थोड़ा सोना निषिद्ध नहीं है। रात में जागने वालों के लिये जितनी देर तक रात में जगा हो उससे आधे समय तक दिन में सोना इष्ट है। दिन में सोना विकृति है। उससे अधर्म और सब दोषों (वात, पित्त, कफ) का प्रकोप होता है। उनके प्रकोप से खांसी, श्वास (दमा), प्रतिश्याय (जुखाम), शिरोगौरव (माथा भारी होना), अङ्गमर्द (बदन में पीड़ा), अरुचि, ज्वर, अग्निमान्द्य ये विकार उत्पन्न होते हैं। रात में भी जगने से वात, पित्त दोषों से होने वाले ही विकार होते हैं ॥ ३७ ॥

विमर्शः—रात में जागने वालों को दिन के आधा काल क्यों सोना चाहिये ? अधिक ज्यादा सोने में सर्व दोष प्रकुपित होते हैं। दिन में सोने से रक्त भी बिगड़ता है। दिन में सोना यद्यपि अधर्म है तो भी ग्रीष्म ऋतु में शरीर-रक्षा के निमित्त सोना अधर्म नहीं माना जाता है।

भवन्ति चात्र—

तस्मान्न जागृयाद्रात्रौ दिवास्वप्नं च वर्जयेत् ।
ज्ञात्वा दोषकरावेतौ बुधः स्वप्नं मितं चरेत् ॥३८॥
अरोगः सुमना ह्येवं बलवर्णान्वितो वृषः ।
नातिस्थूलकृशः श्रीमान् नरो जीवेत् समाः शतम् ॥
(निद्रा सात्म्यीकृता यैस्तु रात्रौ च यदि वा दिवा । )
दिवा रात्रौ च ये नित्यं स्वप्नजागरणोचिताः ।
न तेषां स्वपतां दोषो जाग्रतां वाऽपि जायते ॥४०॥

निद्रा के विषय में संग्रह श्लोक—उपरि निर्दिष्ट कारणों से जागना नहीं चाहिये और दिन का सोना छोड़ना चाहिए। ये दोनों भी दोषोंको उत्पन्न करने वाले हैं, यह समझकर विद्वान् पुरुष को चाहिये कि उचित प्रमाण में नींद ले।

ऐसा करने का फल—वह पुरुष नीरोग होता है, प्रसन्न मन वाला, शक्ति और कान्तियुक्त, वृष (पराक्रमी), बहुत मोटा नहीं या बहुत पतला नहीं ऐसा अर्थात् मध्यम शरीर वाला, धनवान् होता हुआ सौ साल तक जीता है।

'निद्रा सात्म्यीकृता' इत्यादि अर्ध श्लोक बहुत सी पुस्तकों में नहीं मिलता है। जिन लोगों ने रात्रि-जागरण और दिन का शयन अभ्यस्त किया हो, जो रात-दिन जागने या सोने में अभ्यस्त हों ( यहां यथासंख्य अन्वय करने से ऊपर के पाद से द्विरुक्ति होती है इसलिये रात दिन ऐसा इकट्ठा अर्थ लेना ठीक होता है।) ऐसे लोगों को सोने से या जागने से कोई भी दोष उत्पन्न नहीं होता है ॥ ३८-४० ॥

विमर्शः—अभ्यास करते-करते सात्म्य हो जाने से सदोष पदार्थों से भी दोष उत्पन्न नहीं होते हैं।

निद्रानाशोऽनिलात् पित्तान्मनस्तापात् क्षयादपि ।
सम्भवत्यभिघाताच्च प्रत्यनीकैः प्रशाम्यति ॥४१॥

निद्रानाश के कारण—वायु से, पित्त से, मनके सन्ताप से, शारीरिक क्षीणतासे या चोट से निद्रानाश उत्पन्न होता है। उपरि निर्दिष्ट कारणों के विरुद्ध चिकित्सा करने से निद्रा-की शान्ति होती है ॥ ४१ ॥

विमर्शः—यहां कफ से निद्रानाश होता है ऐसा नहीं लिखा- यह ख्याल रहे।

निद्रानाशेऽभ्यङ्गयोगो मूर्ध्नि तैलनिषेवणम् ।
गात्रस्योद्वर्त्तनं चैव हितं संवाहनानि च ॥ ४२ ॥
शालि-गोधूम-पिष्टान्न-भक्ष्यैरैक्षवसंस्कृतैः ।
भोजनं मधुरं स्निग्धं क्षीरमांसरसादिभिः ॥ ४३ ॥
रसैर्बिलेशयानां च विष्किराणां तथैव च ।
द्राक्षा-सितेक्षुद्रव्याणामुपयोगो भवेन्निशि ॥ ४४ ॥
शयनासनयानानि मनोज्ञानि मृदूनि च ।
निद्रानाशे तु कुर्वीत तथान्यान्यपि बुद्धिमान् ॥४५॥

निद्रानाश हरण करने के उपाय—निद्रा के नाश होनेपर शरीर में तैलकी मालिश करना चाहिये, माथे पर तैल लगाना चाहिये, हाथ-पैर और बदन पर उबटन लगाना चाहिए, उसी प्रकार संवाहन (हाथ-पैर दबाना) इत्यादि करना चाहिये।

इक्षु (ईख के बनाये हुए पदार्थ जैसे चीनी, गुड़, खांड, मिश्री आदि), शालि चावल, गेहूँ तथा पिष्ट इत्यादि पदार्थों का सेवन करना चाहिये। दूध, मांसरस इत्यादिकों से स्निग्ध (चिकनाहट वाला) और मधुर (मीठा) भोजन करना चाहिये। बिल में रहने वाले (चूहा इत्यादि) तथा विष्किर (मुर्गा जो बिखेर कर खाने वाले) ऐसे जीवों का मांस खाना चाहिये उसी प्रकार द्राक्षा (अङ्गूर या मुनक्का), सिता (मिश्री), इक्षु (ईख, गन्ना) तथा ईख से बने हुये पदार्थों जैसे-चीनी, मिश्री, खांड, शिरका, गुड़ इत्यादि सेवन से निद्रा प्राप्त होती है।

सोने के लिए बिछौना, आसन तथा सवारियां (मोटर, रेल, टांगा) इत्यादि मृदु (कोमल) और मनोहर होने चाहिये। इनका उपयोग निद्रा नाश पर करना चाहिये। उसी प्रकार बुद्धिमान् वैद्य को अन्य वस्तुओं का जैसे वस्त्रों की निर्मलता फूल, इत्र, धूप की सुगन्ध देना, मन्द-मन्द प्रकाश रखना, सुरक्षित स्थान में निवास करना, मृदु भाषण करना या गान-वाद्य की मन्जुल ध्वनि का कर्णगोचर होना, या अच्छे समाचार पत्रादि वगैरः श्रवण करना इनका निद्रा का नाश होने पर उपयोग करना चाहिये ॥ ४२-४५ ॥

विमर्शः—निद्रा लाभ के उपायों में निम्न लिखित प्रकार से वर्गीकरण हो जाता है :—

(१) वातजन्य निद्रानाश में मालिश, हाथ-पैर दबाना इत्यादि शारीरिक क्रिया

(१) पित्तज निद्रानाश में मधुरान्न खान-पान

(३) सामान्य निद्रानाश में आसन, शयन, स्वच्छ और कोमल रहना

(४) मनोहारी सुगन्धि और चित्ताकर्षक गान-वाद्य का श्रवण

(२) स्थान की स्वच्छता, स्वच्छन्द वायु

(६) मन्द प्रकाश और सुरक्षित स्थान

(७) निद्राप्रद औषध

निद्राऽतियोगे वमनं हितं संशोधनानि च ।
लङ्घनं रक्तमोक्षश्च मनोव्याकुलनानि च ॥ ४६ ॥

अतिनिद्रा की चिकित्सा—यदि अतिनिद्रा आती हो तो वमन ( कै ), संशोधन ( विरेचन, आस्थापनों द्वारा ) देना चाहिये । लंघन (भोजन न देना ), रक्तमोक्षण ( खून निकालना ), उसी प्रकार मन को सन्तप्त करने वाली वस्तुओं से निद्रा का नाश होता है ॥ ४६ ॥

विमर्शः—यहाँ संशोधन में वमन का अन्तर्भाव होता ही है किन्तु उसके विशेष उपादान का तात्पर्य निद्रानाश में उसकी विशेषता से है ।

कफ-मेदो-विषार्त्तानां रात्रौ जागरणं हितम् ।
दिवास्वप्नश्च तृट्-शूल-हिक्काऽजीर्णा-तिसारिणाम् ॥

रात्रिजागरण और दिवास्वप्न किसके लिये लाभप्रद हैं—कफ के विकारों में, मेदो रोग में, विष पीड़ित अवस्था में, रात में जागना हितकर होता है, और दिन में सोना तृट् ( तृषा ) रोग में, शूल ( पेट में पीड़ा होना ), हिक्का ( हिचकी ), अजीर्ण ( अपच ) और अतिसार ( दस्त ज्यादा होना ) आदि रोगों में हितकर होता है ॥ ४७ ॥

विमर्शः—पुष्टि से उत्पन्न होने वाले विकारों में रात में जागने से रूक्षता उत्पन्न होती है जिससे शरीर कृश होता है । कृश करने वाले विकारों में दिन में सोने से स्निग्धता प्राप्त होकर कृशता का हरण होता है । विषजन्य विकारों में सोना न चाहिये क्योंकि सोने से विष का प्रभाव अधिक होता है ।

इन्द्रियार्थेष्वसम्प्राप्तिर्गौरवं जृम्भणं क्लमः ।
निद्राऽऽर्त्तस्येव यस्येहा तस्य तन्द्रां विनिर्दिशेत् ॥

तन्द्रा का लक्षण—इन्द्रियार्थ ( रूप, रस, गन्ध, स्पर्श और शब्द ) का ज्ञान न होना, गौरव ( शरीर की गुरुता ), जृम्भण (जम्भाई ), क्लम ( थकावट ) और निद्रा से पीड़ित व्यक्ति के सदृश जिसकी चेष्टा होती है उसको 'तन्द्रा' समझना चाहिये ॥ ४८ ॥

विमर्शः—निद्रा और तन्द्रा में भिन्नता ।

निद्रा—

( १ ) नियत काल तक ।
( २ ) जगाने से उठता है ।
( ३ ) जगाने पर इन्द्रियार्थों का ज्ञान होता है ।
( ४ ) आँखों की कान्ति स्वच्छ रहती है ।
( ५ ) थकावट हरण होता है ।

तन्द्रा—

( १ ) अनियत काल तक ।
( २ ) जगाने पर भी नहीं उठता ।
( ३ ) जगाने पर भी इन्द्रियार्थों का ज्ञान नहीं होता है ।
( ४ ) कान्ति निर्मल नहीं रहती है ।
( ५ ) थकावट बढ़ती है ।

पीत्वैकमनिलोच्छ्वासमुद्वेष्टन् विवृताननः ।
यं मुञ्चति सनेत्रास्रं स जृम्भ इतिसंज्ञितः ॥ ४९ ॥

जृम्भा का लक्षण—मनुष्य विवृतानन (मुख खोलते हुये), एक हवा का श्वास लेकर, उद्वेष्टन ( बदन में पीड़ा सा मालूम करता हुआ), जिस श्वास को, आंख में अश्रु लाते हुये छोड़ता है उसे जृम्भ ( जम्भाई ) कहते हैं ॥ ४९ ॥

विमर्शः—जम्भाई की यह सुन्दर व्याख्या बताई है । छींक की भी व्याख्या बहुत से लोग निम्न प्रकार से करते हैं । यथा—

'प्राणोदानौ समौ स्यातां मुर्ध्नि स्रोतःपथि स्थितौ ।
नस्तः प्रवर्त्तते शब्दः क्षवथुं तं विनिर्दिशेत्' ॥

प्राण और उदान वायु समान होकर शिरोरन्ध्रगामी होते हुये नाक से शब्द करते हैं, उसे क्षवथु ( छींक ) कहते हैं ।

योऽनायासः श्रमो देहे प्रवृद्धः श्वासवर्जितः ।
क्लमः स इति विज्ञेय इन्द्रियार्थप्रबाधकः ॥ ५० ॥

क्लम का लक्षण—जो अनायास ( श्रम बिना ) शरीर में प्रवृद्ध श्रम ( विशेष परिश्रम ) करता हो, जिसमें श्वास ( दमा ) न आता हो, इन्द्रियार्थ ( शब्द, स्पर्श इत्यादि ) में विघ्न उत्पन्न करता हो उसे 'क्लम' कहते हैं ॥ ५० ॥

विमर्शः—श्रम और क्लम में भिन्नता—

श्रम—

( १ ) परिश्रमजन्य ।
( २ ) श्रमसे श्वास बढ़ता है ।
( ३ ) शब्द, स्पर्श इत्यादिकों का ज्ञान रहता है ।
( ४ ) शरीर को प्रसन्न रखने वाला ।

क्लम—

( १ ) बिना परिश्रम ।
( २ ) क्लम से श्वास नहीं बढ़ता ।
( ३ ) इन्द्रियार्थ का ज्ञान नहीं रहता ।
( ४ ) ग्लानि उत्पन्न करने वाला ।

सुखस्पर्शप्रसङ्गित्वं दुःखद्वेषणलोलता ।
शक्तस्य चाप्यनुत्साहः कर्मस्वालस्यमुच्यते ॥५१॥

आलस्यका लक्षण—सुखकर स्पर्शों का अनुभव करना, दुःखकर वस्तुओं को दूर करने में इच्छुक, शक्ति होने पर भी काम करने में उत्साह न रहना । उसे 'आलस्य' कहते हैं ॥५१॥

विमर्शः—क्लम और 'आलस्य' में अन्तर

क्लम—

( १ ) काम करने में शक्ति नहीं लगती है ।
( २ ) सुख के लिये लोलुप न होना ।
( ३ ) दुःख में भी द्वेष न होना ।
( ४ ) इन्द्रियार्थों का ज्ञान न होगा ।

आलस्य—

(१) शक्ति रहते हुए भी काम नहीं करना।

(२) सुख की इच्छा।

(३) दुःख में द्वेष।

(४) इन्द्रियार्थों का ज्ञान रहना।

उत्क्लिश्यान्नं न निर्गच्छेत् प्रसेकष्ठीवनेरितम्।
हृदयं पीड्यते चास्य तमुत्क्लेशं विनिर्दिशेत् ॥५२॥

उत्क्लेश का लक्षण—मुख में पानी आने से (लालास्राव से) और थूक से प्रेरित हुआ अन्न उत्क्लिश्य (वमन के समान पीड़ा देकर) हृदय को दुःख देता है और स्वयं बाहर नहीं निकलता उसे 'उत्क्लेश' कहते हैं ॥ ५२ ॥

विमर्शः—यह जी मचलना (Vomiting sensation) कहलाता है।

वक्त्रे मधुरता तन्द्रा हृदयोद्वेष्टनं भ्रमः।
न चान्नमभिकाङ्क्षेत ग्लानिं तस्य विनिर्दिशेत् ॥५३॥

ग्लानि का लक्षण—इसमें तन्द्रा के अतिरिक्त मुख मीठा २ मालूम होता है। हृदय में सिकुड़न, भ्रम (चक्कर), अन्न की इच्छा न होना इत्यादि लक्षणों से 'ग्लानि' समझना चाहिये ॥ ५३ ॥

विमर्शः—इसमें तन्द्रा के साथ और भी मस्तिष्कजन्य लक्षण, हृदय को दुःखदायक और आमाशय की विकृति के लक्षण होते हैं।

आर्द्रचर्मावनद्धं वा यो गात्रमभिमन्यते।
तथा गुरु शिरोऽत्यर्थं गौरवं तद्विनिर्दिशेत् ॥ ५४ ॥

गौरव का लक्षण—जो व्यक्ति गीले चर्म के लपेटने के समान अपने अवयवों को समझता हो तथा जिसका माथा अत्यन्त भारी हुआ हो उसे 'गौरव' कहते हैं ॥ ५४ ॥

विमर्शः—ऊपर के पक्तियों में 'वा' का अर्थ 'विकल्प न समझकर 'इव' (तुल्य) समझना चाहिये। उसी प्रकार यहां गात्रगौरव और शिरोगौरव के लक्षण बताये हैं।

मूर्च्छा पित्ततमःप्राया रजःपित्तानिलाद् भ्रमः।
तमोवातकफात्तन्द्रा निद्रा श्लेष्मतमोभवा ॥ ५५ ॥

मूर्च्छा, भ्रम, तन्द्रा और निद्रा के लक्षण—मूर्च्छा-पित्तदोष और तमोगुण से होती है भ्रम-रजोगुण, पित्त और वायु दोष से होता है। तन्द्रा-वात, कफ और तमोगुण से होती है। निद्रा-कफ और तमोगुण से उत्पन्न होती है ॥ ५५ ॥

विमर्शः—मूर्च्छा, भ्रम, तन्द्रा और निद्रा में मनोदोष-तम और रज दोनों और शारीरिक तीनों दोषों में से यथासम्भव दो या तीन मिलकर मूर्च्छा, भ्रम इत्यादि उत्पन्न करते हैं।

गर्भस्य खलु रसनिमित्ता मारुताध्माननिमित्ता च परिवृद्धिर्भवति ॥ ५६ ॥

गर्भ की वृद्धि—गर्भ की वृद्धि अन्नरस से और वायु के आध्मान (पूरण) से होती है ॥ ५६ ॥

विमर्शः—पीछे भी 'मातुस्तु खलु रसवहायां नाड्यां गर्भनाभिनाडी प्रतिबद्धा' ऐसा वर्णन है। यहां रस अर्थात् माता का अन्नरस ग्रहण करना चाहिये। उसी प्रकार आध्मान शब्द का अर्थ स्रोतों का परिपूरण होता है। इसी प्रकार रस और मारुताध्मान के कारण गर्भ की वृद्धि होती है।

भवतश्चात्र—

तस्यान्तरेण नाभेस्तु ज्योतिःस्थानं ध्रुवं स्मृतम्।
तदा धमति वातस्तु देहस्तेनास्य वर्धते ॥ ५७ ॥
ऊष्मणा सहितश्चापि दारयत्यस्य मारुतः
ऊर्ध्वं तिर्यगधस्ताच्च स्रोतांस्यपि यथा तथा ॥५८॥

श्लोकबद्ध गर्भवृद्धि—गर्भ के नाभि के अन्तरेण (मध्य भाग में) निश्चय से ज्योतिःस्थान (अग्निस्थान) है। वायु उसी स्थान को फूकता है, जिससे गर्भ का देह बढ़ता है। वायु उष्णता के साथ मिलकर ऊपर, नीचे और तिरछा जाता हुआ किसी प्रकार गर्भ के स्रोतों को फैलाता है ॥ ५७-५८ ॥

विमर्शः—तृतीय अध्याय ३४ वें गद्य में गर्भ के पोषण का विचार किया है। यहां स्रोतों की वृद्धि किस प्रकार होती है, बताई गई है।

दृष्टिश्च रोमकूपाश्च न वर्धन्ते कदाचन (कथंचन पा०)।
ध्रुवाण्येतानि मर्त्यानामिति धन्वन्तरेर्मतम् ॥ ५९ ॥

न बढ़ने वाले अङ्ग—भगवान् धन्वन्तरि का मत है कि मनुष्यों की दृष्टि और लोमकूप (बाल निकलने के छिद्र) कभी भी (पाठभेद के अनुसार किसी भी प्रकार से) निश्चय से नहीं बढ़ते हैं ॥ ५९ ॥

विमर्शः—सब शरीर की वृद्धि होती है तो भी दृष्टि और रोमकूप भी क्यों नहीं बढ़ते? इसमें कारण-ये ध्रुव हैं, निश्चित हैं, वे घट-बढ़ नहीं सकते।

शरीरे क्षीणमाणेऽपि वर्धेते द्वाविमौ सदा।
स्वभावं प्रकृतिं कृत्वा नखकेशाविति स्थितिः ॥ ६० ॥

नित्य बढ़ने वाले अङ्ग—शरीर क्षीण होने पर भी नख और केश ये दोनों अपनी प्रकृति के कारण निरन्तर बढ़ते हैं, ऐसी स्थिति है ॥ ६० ॥

विमर्शः—नख और केश बारम्बार काटने पर भी बढ़ते हैं। इसमें उन वस्तुओं का स्वभाव ही कारण है। ऐसा क्यों होता है? इसका उत्तर स्वभाव है।

सप्त प्रकृतयो भवन्ति—दोषैः पृथग् द्विशः समस्तैश्च ॥ ६१ ॥

प्रकृति के भेद—तीन दोषों से तीन प्रकृति और दो २ दोषों से तीन और एक सान्निपातिक कुल मिलाकर सात प्रकृतियां हैं ॥ ६१ ॥

विमर्शः—सदोष होने पर भी इसे प्रकृति ही कहते हैं, विकृत नहीं। क्योंकि विकृति दुःख देने वाली होती है और प्रकृति विशेष दुःख नहीं देती है। इसलिये सदोष होते भी इनको प्रकृति ही कहते हैं।

शुक्रशोणितसंयोगे यो भवेद्दोष उत्कटः।
प्रकृतिर्जायते तेन तस्या मे लक्षणं शृणु ॥ ६२ ॥

प्रकृति बढ़ने के कारण—शुक्र और आर्तव का संयोग होते समय जो दोष (वात, पित्त, कफ) प्रबल होता है उससे प्रकृति बनती है। उस प्रकृति का लक्षण मुझसे सुनो ॥ ६२ ॥

विमर्शः—धन्वन्तरि महाराज सुश्रुत को प्रकृति के लक्षण बताते हैं।

तत्र वातप्रकृतिः—प्रजागरूकः शीतद्वेषी दुर्भगः स्तेनो मत्सर्यनार्यो गान्धर्वचित्तः स्फुटितकरचरणोऽतिरूक्षश्मश्रुनखकेशः क्रोधी (क्राथीति पाठान्तरे 'हिंसाशीलः') दन्तनखखादी च भवति ॥ ६३ ॥

वातप्रकृति के लक्षण—वातप्रकृति का मनुष्य—प्रजागरूक (अत्यन्त जागने वाला), शीतद्वेषी (ठण्डे पदार्थों से अनिच्छा रखने वाला) दुर्भग (कुरूप), स्तेन (चोरी करने वाला), मत्सरी (दूसरों का द्वेष करने वाला), अनार्य (दुष्ट प्रकृतिवाला), गान्धर्वचित्त (गान-वाद्य में ध्यान देने वाला), फटे हाथ-पैर वाला, अतिरूक्ष श्मश्रु (कड़ी दाढ़ी, मूंछ), नख और बाल वाला, क्रोधी (गुस्सा करने वाला), दन्त और नखों को खाने वाला, ऐसा पुरुष वातप्रकृति वाला है ॥ ६३ ॥

अधृतिरदृढसौहृदः कृतघ्नः
कृशपरुषो धमनीततः प्रलापी।
द्रुतगतिरटनोऽनवस्थितात्मा
वियति च गच्छति संभ्रमेण सुप्तः ॥ ६४ ॥
अव्यवस्थितमतिश्चलदृष्टिर्मन्दराघवनसंचयमित्रः।
किञ्चिदेव विलपत्यनिबद्धं मारुतप्रकृतिरेष मनुष्यः ॥६५॥
वातिकाश्चाजगोमायुशशाखूष्ट्रशुनां तथा।
गृध्रकाकखरादीनामनूकैः कीर्त्तिता नराः ॥ ६६ ॥

धैर्यरहित, दृढ मैत्री न रखने वाला, कृतघ्न, कृश होने से रूक्ष शरीर वाला, शरीर पर रक्तवाहिनी नाडी दृग्गोचर होने वाला, बकवादी, शीघ्रगामी, घूमने वाला, चञ्चल चित्त वाला, निद्रा में आकाश में गमन करने वाला होता है।

जिसकी मति अस्थिर है, चञ्चल दृष्टि वाला, जिसके पास रत्न, पैसा और मित्र कम होते हैं। असम्बद्ध वार्त्तालाप करने वाला, पुरुष वातप्रकृति वाला होता है।

बकरी, गोमायु (शृगाल), खरगोश, मूसा, ऊंट, कुत्ता, स्यार, कौआ, गदहा इसके शील वाला अर्थात् इनके सामान गुणवाला होता है ॥ ६४-६६ ॥

विमर्शः—वातिक पुरुष के लक्षण नव विभागों में विभक्त किये हैं। नींद का विचार, स्वप्न, शरीर का दृश्य, न दीखने वाले गुण (Symptoms), शील (स्वभाव), नखों का विचार, धन, बोलना (बकवाद करना) और आत्मशक्ति, ये नौ विभाग हैं।

पित्तप्रकृतिः—स्वेदनो दुर्गन्धः पीतशिथिलाङ्गस्ताम्रनख-नयन-तालु-जिह्वौष्ठ-पाणि-पादतलो दुर्भगो वलीपलितखालित्यजुष्टो बहुभुग् उष्णद्वेषी क्षिप्रकोपप्रसादो मध्यमबलो मध्यमायुश्च भवति ॥ ६७ ॥

मेधावी निपुणमतिर्विगृह्य वक्ता
तेजस्वी समितिषु दुर्निवारवीर्यः।
सुप्तः सन् कनक-पलाश-कर्णिकारान्
सम्पश्येदपि च हुताशविद्युदुल्काः ॥ ६८ ॥

न भयात् प्रणमेदनतेष्वमृदुः
प्रणतेष्वपि सान्त्वनदानरुचिः।
भवतीह सदा व्यथितास्यगतिः
स भवेदिह पित्तकृतप्रकृतिः ॥ ६९ ॥
भुजङ्गोलूकगन्धर्वयक्षमार्जारवानरैः।
व्याघ्रर्क्षनकुलानूकैः पैत्तिकास्तु नराः स्मृताः ॥ ७० ॥

पित्तप्रकृति के लक्षण—पित्तप्रकृति के व्यक्ति को पसीना आता है, बदन में दुर्गन्धि आती है। अङ्ग पीला और शिथिल होता है। नाखून, आँख, तालु, जिह्वा, ओष्ठ (होंठ), पाणितल (हाथ), पादतल (पैर) ताम्रवर्ण के होते हैं। शरीर विकृत होता है। वली पलित (केश सफेद होना), खालित्य (खल्वाट) इनसे युक्त होता है। बहुत खानेवाला, उष्ण चीजों से द्वेष रखने वाला और शीघ्र कुपित होने वाला और शीघ्र शान्त होने वाला, मध्यम शक्तिवाला और मध्यम आयुष्य वाला होता है। मेधावी (बुद्धिमान्), निपुणमति (तेज बुद्धि वाला), विगृह्य वक्ता (दूसरों का खण्डन करके मण्डन करने वाला), तेजस्वी, समिति (युद्ध) में जिसका पराक्रम सहन नहीं किया जाता ऐसा होता है। नींद में कनक (सुवर्ण), पलाश (ढाक), कर्णिकार (कनेर), हुताश (अग्नि), विद्युत (बिजली), उल्का (तारों की स्थान-भ्रष्टता) इन वस्तुओं को देखता है।

डर से नम्र नहीं होता है, उद्धत लोगों के लिये कठिन (उग्र), नम्र लोगों के लिये सान्त्वना (शान्ति) करने में दक्ष, व्यथितास्यगति (बोलने में जिसे कष्ट हो), क्योंकि उसे मुखपाक हरवख्त होता रहता है, ऐसा आदमी, पित्त-प्रकृति वाला होता है।

सर्प, उल्लू, गन्धर्व, यक्ष, मार्जार (बिल्ली), वानर, (बन्दर, Monkey), व्याघ्र (शेर), ऋक्ष (रीछ), नकुल (नेवला) इनके समान प्रकृति वाले पित्त प्रकृति के होते हैं ॥ ६७-७० ॥

विमर्शः—पित्त प्रकृति वालों के गुणों का 'नौ' भागों में वर्गीकरण सामान्यतः किया है। (१) शरीर का रङ्ग, (२) बालों की स्थिति (३) स्वभाव (४) बुद्धि (५) पराक्रम (६) स्वप्न में देखना (७) मुखपाक इत्यादि राग (८) जानवरों की प्रकृति से मिलना (९) मध्यम आयु इत्यादि।

श्लेष्मप्रकृतिस्तु-दूर्वेन्दीवर-निस्त्रिंशार्द्रारिष्टकशरकाण्डानामन्यतमवर्णः सुभगः प्रियदर्शनो मधुरप्रियः कृतज्ञो धृतिमान् सहिष्णुरलोलुपो बलवांश्चिरग्राही दृढवैरश्च भवति ॥ ७१ ॥

कफ प्रकृति के लक्षण—कफ प्रकृति वाला मनुष्य दूब, इन्दीवर (कमल), निस्त्रिंश (तरवार), आर्द्रारिष्ट (ताजे नीम के पत्ते), शरकाण्ड (शरकण्डी) इनमें से किसी एक वस्तु के वर्ण के समान वर्ण वाला होता है। सुन्दर शरीर वाला, प्रियदर्शन, मीठी वस्तुओं का खाने वाला, कृतज्ञ (उपकार को जानने वाला) धृतिमान् (धैर्यशील), सहिष्णु (सहनशील), अलोलुप (निरिच्छ), शक्तिवाला

और बहुत देर में ग्रहण करने वाला तथा पूर्ण शत्रुता रखने वाला होता है ॥ ७१ ॥

शुक्लाक्षः स्थिरकुटिलालिनीलकेशो
लक्ष्मीवान् जलदमृदङ्गसिंहघोषः।
सुप्तः सन् सकमलहंसचक्रवाकान्
संपश्येदपि च जलाशयान् मनोज्ञान् ॥७२॥
रक्तान्तनेत्रः सुविभक्तगात्रः
स्निग्धच्छविः सत्त्वगुणोपपन्नः।
क्लेशक्षमो मानयिता गुरूणां
ज्ञेयो बलासप्रकृतिर्मनुष्यः ॥ ७३ ॥
दृढशास्त्रमतिः स्थिरमित्रधनः
परिगण्य चिरात् प्रददाति बहु।
परिनिश्चितवाक्यपदः सततं
गुरुमानकरश्च भवेत् स सदा ॥ ७४ ॥
ब्रह्मरुद्रेन्द्रवरुणैः सिंहाश्वगजगोवृषैः।
तार्क्ष्य-हंस-समानूकाः श्लेष्मप्रकृतयो नराः ॥ ७५ ॥

उसकी आँखें सफेद होती हैं, केश मजबूत, टेढ़े और भ्रमर की नाईं ( समान ) नील होते हैं। वह सम्पन्न और उसके शब्द मेघ, मृदङ्ग, सिंहसदृश गम्भीर होते हैं। स्वप्न में कमलों के साथ हंस, चक्रवाक और सुन्दर जलाशयों को देखता है।

नेत्रप्रदेश लाल होते हैं। शरीर गठीला होता है। कान्ति स्निग्ध होती है। सत्त्व गुण से युक्त होता है। कष्ट को सहन करने वाला, बड़े लोगों को मनानेवाला मनुष्य कफ प्रकृतिवाला होता है।

शास्त्र में उसकी मति दृढ़ होती है ( निःसन्देह शास्त्र का ज्ञान होता है ), उसके मित्र और धन स्थिर रहते हैं। बहुत देर तक सोचने के बाद बहुत देता है। अच्छी तरह सोचकर पदों को, वाक्यों को कहने वाला और हर समय गुरु लोगों का मान करने वाला होता है।

ब्रह्मा, रुद्र ( शंकर ), वरुण देवताओं के. सिंह, अश्व (घोड़ा), गज (हाथी), वृष (बैल) जानवरों के और गरुड़, राजहंस पक्षियों के समान शक्ति वाला होता है ॥ ७२-७५ ॥

विमर्शः—कफप्रकृति के लक्षणों का भी वर्गीकरण 'नौ' भागों में होता है। वे चक्षु, बोल, ध्वनि स्वप्न, शारीरिक कान्ति, शास्त्र-प्रवेश, शील, भाव भक्ति तथा छवि के अनुसार लक्षण होते हैं।

द्वयोर्वा तिसृणां वाऽपि प्रकृतीनां तु लक्षणैः।
ज्ञात्वा संसर्गजो वैद्यः प्रकृतीरभिनिर्दिशेत् ॥ ७६ ॥

द्विदोषज और त्रिदोषज प्रकृति—वैद्य को दो या तीन प्रकृतियों के लक्षण के अनुसार संसर्गज प्रकृति का समझना चाहिये ॥ ७६ ॥

विमर्शः—द्विदोषज और सान्निपातिक भी प्रकृति होती है।

प्रकोपो वाऽन्यथाभावो क्षयो वा नोपजायते।
प्रकृतीनां स्वभावेन जायते तु गतायुषः ॥ ७७ ॥

प्रकृति स्थिर रहती है—स्वभाव से ही प्रकृति का कोप या अन्यथाभाव ( प्रकृति के दोष के कारण रोगोत्पत्ति ) या प्रकृति का ह्रास नहीं होता है। ये सब तब होते हैं जब आयुष्य की अन्तिम अवस्था होती है ॥ ७७ ॥

विमर्शः—अरिष्टसूचक लक्षण जब होने लगते हैं तब प्रकृति में विकृति दीखने लगती है। नहीं तो प्रकृति के दोषों से कोई विशेष दुःख नहीं होता है।

विषजातो यथा कीटो न विषेण विपद्यते।
तद्वत्प्रकृतयो मर्त्यं शक्नुवन्ति न बाधितुम् ॥ ७८ ॥

प्रकृति बाधक न होने में दृष्टान्त—जिस प्रकार विष में पैदा हुआ कीड़ा विष से नहीं मरता है उसी प्रकार प्रकृति भी मनुष्य को विशेष बाधा देने में समर्थ नहीं होती है ॥७८॥

विमर्शः—इस पद्य में 'नञ्' यह 'ईषदर्थ' में आता है। यद्यपि प्रकृतिस्थ दोष अधिक दुःख नहीं देते तो भी 'वातलाद्याः सदाऽऽतुराः' च० सू० अ० ७ और 'समधातुः प्रशस्यते' ऐसा वर्णन है। इससे यह मालूम होता है कि प्रकृतिस्थ दोष थोड़ा दुःख अवश्य देते हैं। इसलिये समधातु वाला पुरुष अधिक अच्छा होता है।

प्रकृतिमिह नराणां भौतिकीं केचिदाहुः
पवनदहनतोयैः कीर्तितास्तास्तु तिस्रः।
स्थिर-विपुलशरीरः पार्थिवश्च क्षमावान्
शुचिरथ चिरजीवी नाभसः खैर्महद्भिः ॥ ७९ ॥

अन्य आचार्य का मत—किसी आचार्य के मत में पुरुषों की प्रकृति पंचमहाभूतों से पांच प्रकार की होती है। उनमें से पवन ( वायु ), दहन ( अग्निपित्त ) और तोय ( जलकफ ) इनकी तीन प्रकृति बतायी है, पृथ्वी सम्बन्धी शरीर स्थिर ( मजबूत ) और विपुल ( बड़ा ) एवं क्षमाशील होता है। नाभस ( आकाशीय ) शरीर पवित्र, दीर्घायु और बड़े-बड़े छिद्रों से युक्त होता है ॥ ७९ ॥

विमर्शः—किसी के मत से वातिक, पैत्तिक और कफज यह तीन प्रकार की प्रकृति है। दूसरों के मत से पांच भूतों से पांच प्रकार की। तीसरे मत से इकतीस प्रकार की प्रकृति होती है। वह ३१ प्रकार निम्न प्रकार की है—

पांच भूतों से पांच प्रकार की प्रकृति, दो-दो भूतों से १० प्रकृति, तीन-तीन भूतों से १० प्रकृति, चार-चार भूतों से ५ प्रकृति, पांच भूतों से १ प्रकृति।

वैशेषिक सूत्र के मत से—तीन दोषों से 'सात' प्रकार की और तीन सत्वादि गुणों से 'सात' महाप्रकृतियां बनती हैं।

शौचमास्तिक्यमभ्यासो वेदेषु गुरुपूजनम्।
प्रियातिथित्वमिज्या च ब्रह्मकायस्य लक्षणम् ॥८०॥
माहात्म्यं शौर्यमाज्ञा च सततं शास्त्रबुद्धिता।
भृत्यानां भरणं चापि माहेन्द्रं कायलक्षणम् ॥८१॥
शीतसेवा सहिष्णुत्वं पैङ्गल्यं हरिकेशता।
प्रियवादित्वमित्येतद्वारुणं कायलक्षणम् ॥८२॥
मध्यस्थता सहिष्णुत्वमर्थस्यागमसञ्चयौ।
महाप्रसवशक्तित्वं कौबेरं कायलक्षणम् ॥८३॥

गन्धमाल्यप्रियत्वं च नृत्य-वादित्र-कामिता।
विहारशीलता चैव गान्धर्वं कायलक्षणम् ॥ ८४ ॥
प्राप्तकारी दृढोत्थानो निर्भयः स्मृतिमाञ्छुचिः।
रागमोहमदद्वेषैर्वर्जितो याम्यसत्त्ववान् ॥ ८५ ॥
जपव्रतब्रह्मचर्य-होमाध्ययनसेविनम्।
ज्ञान-विज्ञान-सम्पन्नमृषिसत्त्वं नरं विदुः।
सप्तैते सात्त्विकाः कायाः—　　॥ ८६ ॥

सत्त्वकाय के लक्षण—ब्राह्मकाय के लक्षण—पवित्रता, आस्तिकता (वेद में विश्वास रखना), वेदों का अभ्यास करना, गुरुपूजन, अतिथिसत्कार (मेहमानदारी), और इज्या (यज्ञ करना) ये ब्रह्मकाय के लक्षण हैं।

माहेन्द्र काय के लक्षण—बड़प्पन, शूरता, शासन, शास्त्रों की निरन्तर आलोचना, भृत्यों (नौकर-चाकरों) का पोषण ये माहेन्द्र काय के लक्षण हैं।

वारुण काय के लक्षण—शीत सेवन करना, सहनशीलता, पङ्गत्व (आँखों का पीत वर्ण होना), हरिकेशता (बालों की कपिलता), मीठा बोलना ये वरुण सम्बन्धी काय के लक्षण हैं।

कौबेर काय के लक्षण—मध्यस्थता, सहिष्णुत्व (सहनशीलता), अर्थस्यागमसञ्चयौ (पैसा लाना और रखना) महाप्रसवशक्तित्वं (प्रजोत्पादन करना) कौबेर काय के लक्षण हैं।

गान्धर्व काय के लक्षण—चंदन और माला में प्रीति, नाच और बाद्यों में इच्छा, घूमने की इच्छा, गान्धर्व शरीर के लक्षण हैं।

याम्य काय के लक्षण—प्राप्तकारी (प्रसङ्गपर जो काम पड़े सो करने वाला) दृढ काम करने वाला, निर्भय, स्मरण शक्ति वाला, पवित्र, राग, मोह, मद, मत्सर इससे रहित याम्य (यमसम्बन्धी) शरीर के लक्षण जानना चाहिये।

ऋषि काय के लक्षण—जप, व्रत, ब्रह्मचर्य, होम, अध्ययन ये सब करने वाला, ज्ञान-विज्ञान से युक्त पुरुष को ऋषिसत्त्व समझना चाहिये ॥ ८०-८६ ॥

विमर्शः—ये सात सात्त्विक काय के लक्षण हैं। सात्त्विक काय (शरीर) या चित्त के लक्षण बताए हैं। इनमें सौम्य प्रकृति, देव, धर्म पर निष्ठा भक्ति रहती है।

—राजसांस्तु निबोध मे।
एकाशिनं चौदरिक—(औपधिक 'पा०')।
—मासुरं सत्त्वमीदृशम् ॥ ८७ ॥
तीक्ष्णमायासिनं भीरुं चण्डं मायाऽन्वितं तथा।
विहाराचारचपलं सर्पसत्त्वं विदुर्नरम् ॥ ८८ ॥
प्रवृद्धकामसेवी चाप्यजस्राहार एव च।
अमर्षणोऽनवस्थायी शाकुनं कायलक्षणम् ॥ ८९ ॥
एकान्तग्राहिता रौद्र (रौद्य 'पा०') मसूया धर्मबाह्यता।
भृशमात्मस्तवश्चापि राक्षसं कायलक्षणम् ॥ ९० ॥
उच्छिष्टाहारता तैक्ष्ण्यं साहसप्रियता तथा।
स्त्रीलोलुपत्वं नैर्लज्ज्यं पैशाचं कायलक्षणम् ॥९१॥
असंविभागमलसं　दुःखशीलमसूयकम्।
लोलुपं चाप्यदातारं प्रेतसत्त्वं विदुर्नरम्।
षडेते राजसाः कायाः—　　॥९२॥

राजस 'काय' के लक्षण—राजस काय छः होते हैं। उनके लक्षण—

आसुर काय के लक्षण—ऐश्वर्यवान् (धन, धान्य-संपन्न), रौद्र (भयंकर भीतिप्रद), शूर, चण्ड (अति क्रोधी), असूयक (दूसरों के गुणों में दोषारोप करने वाला), अकेला खाने वाला, औदरिक (पेटू) पाठभेद का अर्थ-औपधिक (कपटी) मनुष्य आसुर कायवाला होता है।

सर्पसत्त्व के लक्षण—तीक्ष्ण, आयासी (दुःख देने वाला), भीरु (डरपोक), चण्ड (क्रोधी), मायान्वित (छलयुक्त), विहार में चांचल्य और आहार में भी शीघ्रता करने वाला मनुष्य सर्पसत्त्व वाला होता है।

शाकुन काय के लक्षण—अत्यन्त कामासक्त, निरन्तर खाने वाला, अमर्षण (सहन न करने वाला), अनवस्थायी (चञ्चल चित्त वाला) पक्षिसम्बन्धी शरीर के लक्षण हैं।

राक्षस काय के लक्षण—एक ओर (चुपके से) खाने वाला, भीषण, असूया (गुणों में दोषाक्षेप), धर्मबाह्यता (अधर्माचरण) खूब अपनी स्तुति करना राक्षस काय के लक्षण हैं।

पैशाचकाय के लक्षण—असंविभाग (दूसरों को न देकर खाना), आलसी, दुःखी, असूयक (दूसरों की निन्दा करने वाला), लोलुप (लोभी), अदाना (दान न करने वाला), इन लक्षणों से युक्त पुरुष प्रेतसत्त्व होता है ॥ ८७-९२ ॥

विमर्शः—इस प्रकार छः राजस काय (शरीर) के लक्षण बताये हैं।

तामसांस्तु निबोध मे।
दुर्मेधस्त्वं मन्दता च स्वप्ने मैथुननित्यता।
निराकरिष्णुता चैव विज्ञेयाः पाशवा गुणाः ॥९३॥
अनवस्थिता मौर्ख्यं भीरुत्वं सलिलार्थिता।
परस्पराभिमर्दश्च मत्स्यसत्त्वस्य लक्षणम् ॥९४॥
एकस्थानरतिर्नित्यमाहारे केवले रतः।
वानस्पत्यो नरः सत्त्वधर्मकामार्थवर्जितः ॥९५॥
इत्येते त्रिविधाः कायाः प्रोक्ता वै तामसास्तथा॥
कायानां प्रकृतीर्ज्ञात्वा त्वनुरूपां क्रियां चरेत् ॥९६॥

तामस काय के लक्षण—(धन्वन्तरि) तामस काय के लक्षण सुनाते हैं।

पशुकाय के लक्षण—प्रज्ञान का दूषित होना, मन्दता (कार्य में शैथिल्य), स्वप्न में नित्य मैथुन देखना, निराकरण करने की इच्छा ये पाशव (पशुसम्बन्धी) गुण हैं।

मत्स्यसत्त्व के लक्षण—चित्त स्थिर न रहना, मूर्खता, डरपोक रहना, जल की इच्छा करना, एक दूसरे के साथ झगड़ना ये मत्स्यसत्त्व के लक्षण हैं।

वानस्पत्य सत्त्व के लक्षण—एक ही जगह पर रहने की इच्छा करना, केवल आहार में प्रेम रखना, सात्विकगुण, धर्म, काम और अर्थ इनसे रहित होना ये वानस्पत्य सत्त्व के लक्षण हैं। इस प्रकार तीन प्रकार के तामस गुण वाले काय बताते हैं ॥ ९३-३६ ॥

विमर्शः—तामस गुण वाले तीन काय बताये हैं। सब मिलकर ( सात्त्विक ७, राजस ६ और तामस ३ ) १६ काय के प्रकार हैं।

महाप्रकृतयस्त्वेता रजःसत्त्वतमःकृताः।
प्रोक्ता लक्षणतः सम्यग्भिषक् ताश्च विभावयेत् ॥३७॥

इति सुश्रुतसंहितायां शारीरस्थाने गर्भव्याकरण-
शारीरं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

उपसंहार—सत्त्व, रज और तम से की हुई ये कही प्रकृतियां लक्षणों से बताई गई हैं। वैद्यों को इनको अच्छी तरह समझ लेना चाहिये ॥ ९७ ॥

विमर्शः—चिकित्सा के लिये इन कायों की आवश्यकता होती है। इसलिये इनके ऊपर ध्यान देना चाहिये।

इति शारीरस्थाने गर्भव्याकरणशारीरं नाम चतुर्थोऽध्यायः।

शारीरे प्रश्नाः—

( १ ) सौश्रुतचरकीयमतं पुरस्कृत्य त्वग्वर्णनं कार्यम्।
( २ ) कतिविधाः कलास्तासां नामानि स्थानानि च वर्णयन्तु।
( ३ ) गर्भस्यावयवाः कुत उत्पद्यन्ते।
( ४ ) रक्तभ्रमणक्रियां जन्मनः प्राक् पश्चाच्च वर्णयन्तु।

शारीरक्रियाविज्ञाने प्रश्नाः—

( १ ) कति प्राणाः के च ते ?
( २ ) कतिविधा निद्राः ? तन्नाशे च हेतवः के ? तत्प्रतीकारोपायश्च के ?
( ३ ) तन्द्राया ग्लानेश्च भेदक-लक्षणानि कानि ?
( ४ ) कतिविधाः प्रकृतयः कायलक्षणानि च कानि ?

## पञ्चमोऽध्यायः

अथातः शरीरसंख्याव्याकरणं शारीरं व्याख्यास्यामः।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

गर्भव्याकरण शारीर कहने के अनन्तर शरीरसङ्ख्याव्याकरण नामक शारीर कहेंगे।

जैसा भगवान् धन्वन्तरि ने कहा है ॥ १-२ ॥

विमर्शः—गर्भ-व्याकरण में गर्भ की वृद्धि ( Development of the foetus) अथवा गर्भ-विज्ञान (Embryology) कह चुके। गर्भ के अङ्ग प्रत्यङ्गोंकी उत्पत्ति होने के पश्चात् उसे शरीर संज्ञा प्राप्त होती है। अब शरीर के अवयवों की संख्या करना आवश्यक है। इसलिए ऐसा शारीर कहेंगे जिसमें शरीर के अवयवों की संख्या का विवरण है।

शुक्रशोणितं गर्भाशयस्थमात्मप्रकृतिविकारसंमूर्च्छितं 'गर्भ' इत्युच्यते। तं चेतनावस्थितं वायुर्विभजति, तेज एनं पचति, आपः क्लेदयन्ति, पृथिवी संहन्ति, आकाशं विवर्धयति, एवं विवर्धितः स यदा हस्त-पाद-जिह्वा-घ्राण-कर्ण-नितम्बादिभिरङ्गैरुपेतस्तदा 'शरीर' इति संज्ञां लभते। तच्च षडङ्गं-शाखाश्चतस्रो, मध्यं पञ्चमं, षष्ठं शिर इति ॥ ३ ॥

शरीर-संज्ञा—गर्भाशय में रहने वाले शुक्र कीटाणु और शोणित-डिम्ब जब आत्मा, प्रधानादि अष्ट प्रकृति और सोलह विकारों से मिलते हैं तो 'गर्भ' कहा जाता है। चेतनायुक्त उस गर्भ को वायु विभक्त करता है, तेज उसको पकाता है, जल उसको गीला करता है, पृथ्वी उसको संगठित करती है, आकाश उसको बढ़ाता है। इसी प्रकार बढ़ा हुआ गर्भ जब हाथ, पैर, जिह्वा, नासिका, कर्ण ( कान ), नितम्ब ( चूतड़ ) इत्यादि अङ्गों से युक्त होता है तो 'शरीर' संज्ञा को प्राप्त होता है। वह 'छः' अङ्गों वाला जैसे-शाखायें चार ( दो हाथ, दो पांव ), मध्य ( धड़ ) पांचवां और छठा शिर 'शरीर' कहलाता है ॥ ३ ॥

विमर्शः—इस गद्य में योगियों की दृष्टि से पचीस तत्त्वात्मक राशि पुरुष बताया गया है। वैद्यों की दृष्टि से इसके छः अङ्ग हैं। आत्मा शरीर में चेतनता उत्पन्न करके उसे सड़ने से बचाती है। वायु उसको दोष, धातु, मल, अङ्ग, प्रत्यङ्गों में विभक्त करती है। तेज उस गर्भ का पाचन करता हुआ रूपान्तर करता है। जल उसको गीला करता है। पृथिवी उसको पुनः गाढ़ा करती है। वायु और अग्नि से बनाए हुए स्रोतसों को आकाश फुलाता है जिससे नीचे, ऊपर, तिरछा यथासम्भव बढ़ता हुआ शरीर बन जाता है ॥३॥

अतः परं प्रत्यङ्गानि वक्ष्यन्ते। मस्तको-दर-पृष्ठ-नाभि-ललाट-नासा-चिबुक-बस्ति-ग्रीवा इत्येता एकैकाः, कर्ण-नेत्र-भ्रू-शङ्खां-स-गण्ड-कक्ष-स्तन-वङ्क्षण-वृषण-पार्श्व-स्फिग्-जानु-कूर्पर-बाहु-रु-प्रभृतयो द्वे द्वे, विंशतिरङ्गुलयः, स्रोतांसि वक्ष्यमाणानि। एष—प्रत्यङ्गविभाग उक्तः ॥ ४ ॥

प्रत्यङ्ग-विभाग—इसके पश्चात् प्रत्यङ्ग कहे जाते हैं—मस्तक ( माथा ), उदर ( पेट ), पृष्ठ ( पीठ ), नाभि ( ढोंढी ), ललाट ( भाल प्रदेश ), नासा ( नाक ), चिबुक ( ठुड्डी ), बस्ति ( मूत्राशय ), ग्रीवा ( गर्दन ) ये प्रत्येकशः एक २ हैं। कान, आंख, भौंह, शंख, अंस ( कन्धे ), गण्ड ( कनपटी ), कक्ष ( कांख ), स्तन, वृषण ( अण्ड ), पार्श्व ( बगल ), स्फिग् ( चूतड़ ), जानु ( घुटने ), कूर्पर ( केहुनी ), बाहु ( हस्त ), ऊरु ( जांघ ) आदि दो २, बीस अङ्गुलियां और स्रोतस् इनका वर्णन आगे होगा। यह प्रत्यंगों का वर्गीकरण किया गया है ॥ ४ ॥

विमर्शः—'बाह्वुरुप्रभृतः' इसमें प्रभृति शब्द से ओष्ठ, सृक्कणी और कुकुन्दरों का ग्रहण होता है।

तस्य पुनः संख्यानं-त्वचः कला धातवो मला दोषा यकृत्प्लीहानौ फुप्फुस उण्डुको हृदयमाशया अन्त्राणि वृक्कौ स्रोतांसि कण्डरा-जालानि कूर्चा रज्जवः सेवन्यः सीमन्ता अस्थीनि सन्धयः

स्नावयवः पेश्यो मर्माणि सिरा धमन्यो योगवहानि (योगवाहीनि 'पा०') स्रोतांसि च ॥ ५ ॥

भीतरी अङ्ग-प्रत्यङ्गों का वर्णन—उन अङ्ग-प्रत्यङ्गों की पुनः गिनती करते हैं। यथाः-त्वचायें, कलायें, धातु, मल, दोष, यकृत् (जिगर), प्लीहा (तिल्ली), फुप्फुस, उण्डुक, हृदय, आशय, अँतड़ियां, दो वृक्क, स्रोतस, कण्डरा, जाल, कूर्च, रज्जु, सीवनी, संघात, सीमन्त, अस्थियां, सन्धियाँ, स्नायुयें, मांसपेशियां, मर्म, शिरायें, धमनियां और योगवह स्रोत ॥ ५ ॥

विमर्शः—प्राण, उदक, अन्न आदि वहन करने वाले योगवह स्रोत हैं।

त्वचः सप्त, कलाः सप्त, आशयाः सप्त, धातवः सप्त, सप्त सिराशतानि, पञ्च पेशीशतानि, नव स्नायुशतानि, त्रीण्यस्थिशतानि, द्वे दशोत्तरे संधिशते, सप्तोत्तरं मर्मशतं, चतुर्विंशतिर्धमन्यः, त्रयो दोषाः, त्रयो मलाः नव स्रोतांसि, षोडश कण्डराः, षोडश जालानि, षट् कूर्चाः, चतस्रो रज्जवः, सप्त सेवन्यः, चतुर्दश संघाताः चतुर्दश सीमन्ताः, द्वाविंशतिर्योगवहानि स्रोतांसि, द्विकान्यन्त्राणि चेति समासः ॥ ६ ॥

अन्तस्थ अङ्ग-प्रत्यङ्गों की संख्या—सात त्वचायें, सात कलायें, सात आशय, सात धातुयें, सात सौ शिरायें, पांच सौ पेशियां, नौ सौ स्नायुयें, तीन सौ हड्डियां, दो सौ दस सन्धियाँ, एक सौ सात मर्म, चौबीस धमनियां, तीन दोष, तीन मल, नौ स्रोत, सोलह कण्डरायें, सोलह जालक, छः कूर्च, चार रज्जुयें, सात सेवनियां, चौदह संघात, चौदह सीमन्त, बाईस योगवह स्रोत और दो आंतें। इस प्रकार संक्षेप में परिगणन है ॥ ६ ॥

विमर्शः—त्वचा (skins), कला (membranes), आशय, धातु (Tissues), स्नायु मांसपेशी (ligaments or muscles), अस्थि (bones), सन्धि (joints), मर्म (Vital Weak Spots), धमनी (Arteries), दोष, मल (excretions) और स्रोत (tracts) etc।

विस्तारोऽत ऊर्ध्वम्—त्वचोऽभिहिताः कला धातवो मला दोषा यकृत्प्लीहानौ फुप्फुस उण्डुको हृदयं वृक्कौ च ॥ ७ ॥

और भी परिगणन—अब इनका विस्तार से वर्णन किया जाता है—त्वचाओं का वर्णन हो चुका है, कला, धातु, मल, दोष, यकृत्, प्लीहा, फेफड़ा, उण्डुक, हृदय और गुर्दों का भी वर्णन हो चुका है ॥ ७ ॥

विमर्शः—सुश्रुत शारीरस्थान—चतुर्थ अध्याय (गर्भव्याकरण में) इनका वर्णन हो चुका है।

आशयास्तु—वाताशयः, पित्ताशयः श्लेष्माशयो, रक्ताशय, आमाशयः, पक्वाशयो, मूत्राशयः स्त्रीणां गर्भाशयोऽष्टम इति ॥ ८ ॥

आशयों का वर्णन—वाताशय, पित्ताशय, श्लेष्माशय, रक्ताशय, आमाशय, पक्वाशय, मूत्राशय ये सात आशय पुरुषों और स्त्रियों में समान होते हैं किन्तु स्त्रियों में एक आशय अधिक होता जिसका नाम गर्भाशय है ॥ ८ ॥

विमर्शः—चतुर्थ अध्याय के १९ वें श्लोक में आशय की निरुक्ति दी गई है। आशय शब्द का अर्थ न केवल अधिष्ठान मात्र है। दोष, दूष्य और मल यथासम्भव आशयों में निवास करते हैं। आशयों की स्थिति वाग्भट में निम्न प्रकार की बतायी गई है। यथा 'रक्तस्याधः क्रमात् परे। कफामपित्तपक्वानां वायोर्मूत्रस्य च क्रमात्। गर्भाशयोऽष्टमः स्त्रीणां पित्तपक्वाशयान्तरा' वा० शा० अ० ३॥ प्रथम रक्ताशय है, पश्चात् क्रमशः कफाशय, आमाशय (Stomache), पित्ताशय (Gall bladder), पक्वाशय (Ducdenum and Intestine), वाताशय, उण्डुक (ceacun) मूत्राशय, (Bladder) और आठवां गर्भाशय (uterus) केवल स्त्रियों में ही रहता है ॥ ८ ॥

सार्धत्रिव्यामान्यन्त्राणि पुंसां, स्त्रीणामर्धव्याम-हीनानि ॥ ९ ॥

अन्त्रों की दीर्घता—पुरुषों की अँतड़ी साढ़े तीन व्याम लम्बी होती है। स्त्रियों की पुरुषों की अपेक्षा आधा व्याम कम अर्थात् तीन व्याम होती है ॥ ९ ॥

विमर्शः—व्याम का प्रमाण दोनों हाथ फैलाकर लिया जाता है। एक हाथ के बीच की अङ्गुली के अन्त से आरम्भ करते हुए दूसरे हाथ की अङ्गुली के अन्त तक की लम्बाई 'व्याम' होती है। आधुनिक मत से वह अन्तर पुरुषों में लघ्वन्त्र का २२ फुट छ इञ्च और स्त्रियों में २३ फुट ६ इञ्च का होता है तथा बृहदन्त्र (Large intestine) ५ फुट होता है।

श्रवण-नयन-वदन-घ्राण-गुद-मेढ्राणि नव स्रोतांसि नराणां बहिर्मुखानि, एतान्येव स्त्रीणामपराणि च त्रीणि द्वे स्तनयोरधस्ताद्रक्तवहं च ॥ १० ॥

स्रोतसों का वर्णन—दो कान, दो आँख, एक मुख, दो नासिका छिद्र, गुद और एक मेढ्र (लिंग या स्त्रियों में मूत्रवह स्रोत) ये कुल 'नौ' बहिर्मुख स्रोत स्त्री और पुरुषों में होते हैं। परन्तु स्त्रियों में तीन अधिक स्रोत होते हैं, दो स्तनों में और एक रजोवह स्रोत ॥ १० ॥

विमर्शः—इस जगह बहिर्मुख स्रोत बताये हैं। अन्तर्मुख स्रोतों का वर्णन धमनीव्याकरण नामक (नवम) अध्याय में करेंगे। आर्त्तवह स्रोत यह स्मरातपत्र के नीचे रहता है। स्मरातपत्र यह भग के ऊपरी भाग में रहता है। कहा भी है—

'विपुलपिप्पलपत्रसमाकृतेरवयवस्य शिरस्तलमाश्रितम् ॥
सकलकामसिरामुखचुम्बितं निगदितं मदनातपवारणम्' ॥

षोडश कण्डराः—तासां चतस्रः पादयोः, तावत्यो हस्त-ग्रीवा-पृष्ठेषु, तत्र हस्तपादगतानां कण्डराणां नखा अग्रप्ररोहाः- ग्रीवा-हृदयनिबन्धिनीनामधोभागगतानां मेढ्रं, श्रोणि-पृष्ठ-निबन्धिनीनामधोभागगतानां बिम्बम् (नितम्बं 'पा'), ऊरुवक्षोंऽसपिण्डादिगतानां च मूर्धा ॥ ११ ॥

कण्डराओं का वर्णन—कण्डराएँ सोलह हैं। उनमें से चार दोनों पैरों में, चार हाथों में, उतना ही गर्दन में और उसी प्रकार पीठ में भी चार रहती हैं। हाथ और पैरों में रहने वाली कण्डराओं के अग्र प्ररोह ( अङ्कुर ) स्वरूप 'नख' हैं। गर्दन, हृदय इनके साथ लगी हुई और नीचे जाने वाली ( कण्डराओं का ) अग्र प्ररोह मेढ़ ( शिश्न ) है। नितम्ब और पृष्ठ के साथ लगी हुई और नीचे जाने वाली कण्डराओं का अग्ररोह बिम्ब है। ऊरु से आरम्भ करते हुए वक्षःस्थल, अंस-पिण्डक इत्यादियों का अग्ररोह मूर्धा ( शिर ) है ॥११॥

विमर्शः—कण्डरायें ( Teudons ) कुल मिलकर सोलह हैं। वे चार भागों में विभक्त हैं। उनके अङ्कुर स्वरूप नख, मेढ़ ( लिंग-Pensi ), बिम्ब ( नितम्ब Gluteal region ) और मूर्धा ( शिर Head ) हैं।

मांस-सिरा-स्नाय्व-स्थि-जालानि प्रत्येकं चत्वारि, तानि मणिबन्ध-गुल्फ-संश्रितानि परस्पर-निबद्धानि परस्परसंश्लिष्टानि परस्परगवाक्षितानि चेति यैर्गवाक्षितमिदं शरीरम् ॥ १२ ॥

जालों का वर्णन—मांस, शिरा, स्नायु और अस्थि, इनमें से प्रत्येक चार जाल होते हैं। वे मणिबन्ध ( कलाई ) और गुल्फ में आश्रित हैं। वे एक दूसरों से बंधे हुए हैं, एक में सटे हैं तथा परस्पर गवाक्षित ( छिद्रित ) हैं। इन जालों द्वारा यह शरीर गवाक्षित हुआ है ॥ १२ ॥

विमर्शः—इन जालों के ( Networks ) द्वारा शरीर गवाक्षित ( Spongy ) बनता है। जैसे जाले के सूत्र एक दूसरे से मिलते-जुलते हुए 'जाला' बनाते हैं उसी प्रकार शारीरिक मांस, शिरा, अस्थि और सन्धियों के लिये ये जाल बनाये हैं। वे जालसूत्र मणिबन्ध ( Wrist ) और गुल्फ पर आश्रय करते हुए स्थित हैं।

षट् कूर्चाः—ते हस्त-पाद-ग्रीवा-मेढ्रेषु; हस्तयोर्द्वौ, पादयोर्द्वौ, ग्रीवामेढ्रयोरेकैकः ॥ १३ ॥

कूर्चों का वर्णन—कूर्च छः होते हैं। दो हाथों में, दो पैरों में, एक ग्रीवा में और एक मेढ़ ( मूत्रेन्द्रिय ) में, इस प्रकार कुल छः कूर्च होते हैं ॥ १३ ॥

विमर्शः—कूर्च, खुरचनी के सदृश होते हैं। जालकों से निकलने वाले अङ्कुरों से बनते हैं।

महत्यो मांसरज्जवश्चतस्रः—पृष्ठवंशमुभयतः पेशीनिबन्धनार्थं द्वे बाह्ये, आभ्यन्तरे च द्वे ॥ १४ ॥

मांसरज्जुओं का वर्णन—चार बड़ी-बड़ी मांसरज्जुयें हैं। वे पृष्ठवंश के दोनों ओर पेशियों के बांधने के लिये होती हैं। दो मांसरज्जुयें बाहर होती हैं और दो भीतर की ओर होती हैं ॥ १४ ॥

विमर्शः—'गयी' के मत में आठ मांसरज्जुयें हैं। वे पृष्ठवंश के दोनों ओर चार-चार रहती हैं।

सप्त सेवन्यः, शिरसि विभक्ताः पञ्च, जिह्वाशेफसोरेकैका, ताः परिहर्त्तव्याः शस्त्रेण ॥ १५ ॥

सीवनियां—सीवन सात हैं। मस्तक पर पांच, जिह्वातल में एक और मेढ़ ( मूत्रेन्द्रिय ) के नीचे एक। इस प्रकार सब मिलकर सात सीवन हैं। शस्त्रकर्म करने के समय उनको बचाना चाहिये ॥ १५ ॥

विमर्शः—सीवन (Sutures) हैं। वे मस्तक की हड्डियों पर स्पष्टतया कंघी के दांतों के परस्पर फसाने के समान बैठाये हुए दीखते हैं। उसी प्रकार जिह्वा और मूत्रेन्द्रिय के नीचे भागों में सीवन के तुल्य सीवनियां दृष्टिगोचर होती हैं। वे शस्त्र से कटने पर शीघ्र नहीं जुड़तीं ॥

चतुर्दशास्थ्नां संघाताः—तेषां त्रयो गुल्फजानुवङ्क्षणेषु, एतेनेतरसक्थिबाहू च व्याख्यातौ, त्रिकशिरसोरेकैकः ॥ १६ ॥

संघात—हड्डियों के संघात ( दृढ़ जोड़ ) चौदह होते हैं। उनमें से गुल्फ, जानु ( घुटना ) और वङ्क्षण प्रदेश में एक २ मिलकर तीन होते हैं। इसी प्रकार दूसरे पैर और दोनों हाथों में समझना चाहिये। त्रिक और सिर की हड्डियों में एक २ संघात है। इस प्रकार चौदह संघात हैं ॥

विमर्शः—संघातः—ये ( Joint ) हैं। उपरि निर्दिष्ट स्थानों में प्रायः वे बहुत दृढ़ अवस्थाओं में मिलते हैं। ये संघात ( Joints ) दो-दो या तीन-तीन हड्डियों से बनते हैं। वे Ankle, knee (घुटना) और कटि प्रदेश में विशेषतः रहते हैं और ( Pelvis ) त्रिक तथा शिर ( Sku'l ) में एक रहते हैं।

चतुर्दशैव सीमन्ताः, ते चास्थिसंघातवद्गणनीयाः, यतस्तैर्युक्ता अस्थिसंघाताः, ये ह्युक्ताः संघातास्ते खल्वष्टादशैकेषाम् ॥ १७ ॥

सीमन्त—सीमन्त भी १४ ही हैं। अस्थिसंघात के समान सीमन्तों की गणना करना चाहिये, उन्हीं से अस्थिसंघात युक्त होते हैं। किसी के मत से १८ सीमन्त हैं ॥ १७ ॥

विमर्शः—वृद्ध वाग्भट के मत से शिरःकपाल में पांच सीमन्त होते हैं। इसलिये उनके मत से अठारह सीमन्त होते हैं। दूसरों के मत से एक श्रोणिकाण्ड के ऊपर, एक वक्ष के ऊपर, एक उदर और उर के सन्धान में, एक अंसकूट के ऊपर, इन सबों को मिलाकर अठारह होते हैं। भोज ने सीमन्तों की व्याख्या 'संघाता सीविता यैस्तु सीमन्तांस्तान् प्रचक्ष्महे' इस प्रकार की है।

त्रीणि सषष्टीन्यस्थिशतानि वेदवादिनो भाषन्ते, शल्यतन्त्रे तु त्रीण्येव शतानि। तेषां सविंशमस्थिशतं शाखासु, सप्तदशोत्तरं शतं श्रोणिपार्श्वपृष्ठोरःसु, ग्रीवां प्रत्यूर्ध्वं त्रिषष्टिः, एवमस्थ्नां त्रीणि शतानि पूर्यन्ते ॥

अस्थियों की संख्या—वेदवादी ( अग्निवेश आदि ) हड्डियों की संख्या ३६० मानते हैं। परन्तु शल्यतन्त्र में तीन सौ हड्डियां मानते हैं। उनमें से एक सौ बीस हड्डियां शाखाओं में रहती हैं। एक सौ सतरह श्रोणि, पार्श्व-( बगल ), पृष्ठ ( पीठ ), उर ( छाती ) इनके ऊपर रहती हैं। ग्रीवा ( गरदन ) के ऊपर तिरसठ हड्डियां होती हैं। इस प्रकार १२० + ११७ + ६३ = ३०० सब मिलाकर कुल तीन सौ हड्डियां होती हैं ॥ १८ ॥

विमर्शः—चरक के मतानुसार ३६० हड्डियां।

| | | |
|---|---|---|
| सुश्रुत „ „ | ३०० | „ |
| आधुनिक मतानुसार | २०६ | „ |

प्राचीनों के मत में ज्यादा हड्डियां होने का कारण—

( १ ) किसी जगह प्रतिसंस्कर्ता की भूल।

( २ ) तरुणास्थि और दाँतों की परिगणना करना।

( ३ ) बाल्यावस्था में हड्डी न मिलने से भिन्न प्रतीत होना।

( ४ ) स्थालक, अर्बुद और उदूखल इनको भिन्न समझना। आधुनिक मत में दांत और तरुणास्थि को छोड़ देते हैं।

एकैकस्यां तु पादाङ्गुल्यां त्रीणि त्रीणि तानि पञ्चदश तलकूर्चगुल्फसंश्रितानि दश, पार्ष्ण्यामेकं, जङ्घायां द्वे, जानुन्येकम्, एकमूराविति त्रिंशदेवमेकस्मिन् सक्थ्नि भवन्ति; एतेनेतरसक्थिबाहू च व्याख्यातौ ॥ १६ ॥

शाखागत अस्थियों का परिगणन—पैर की प्रत्येक अङ्गुलि में तीन-तीन हड्डियां हैं। इस प्रकार पन्द्रह हड्डियां होती हैं। तल, कूर्च, गुल्फ देश की दस अस्थियाँ हैं। एक पार्ष्णि देश में, दो जंघा में, एक जानु ( घुटना ) में, एक ऊरु प्रदेश में। इस प्रकार एक टांग में तीस अस्थियां होती हैं। इसी प्रकार दूसरी टांग और बाहुओं ( भुजाओं ) की अस्थिया समझनी चाहिये।

विमर्शः—प्रत्यक्ष देखने से और हाराणचन्द्र के मतानुसार उपर्युक्त पाठ में थोड़ा-सा फरक दीखता है।

पांव की अङ्गुलियों और अङ्गुष्ठों में मिलाकर चौदह हड्डियां होती हैं। तल कूर्च और गुल्फ में ग्यारह हड्डियां होती हैं, ( तल प्रदेश में पांच, कूर्च में २ और गुल्फ प्रदेश में ४ )। अन्य शेष हड्डियों के बारे में दोनों के मतों में समानता है।

बाहु में जान्वस्थि के समान बाहु में कूर्परास्थि नहीं होती है तो भी बाहु के कूर्च देश में एक अस्थि अधिक होती है, इस प्रकार हाथों की और पैरों की हड्डियां समान होती हैं।

श्रोण्यां पञ्च, तेषां गुदभगनितम्बेषु चत्वारि, त्रिकसंश्रितमेकं पार्श्वे षट्त्रिंशदेकस्मिन्, द्वितीयेऽप्येवं, पृष्ठे त्रिंशत्, अष्टावुरसि, द्वे अंशफलके ( 'द्वे अक्षकसंज्ञे' इति पा० ) ॥ २० ॥

श्रोणि, पार्श्व, वक्षस्थल और स्कन्ध प्रदेश की अस्थियाँ—श्रोणि प्रदेश में पांच हड्डियां रहती हैं। चार तो गुदा, भग ( योनि ), और दोनों नितम्बों की अस्थियों को मिलाकर होती हैं, पांचवीं त्रिक प्रदेश में आश्रित रहती है। पार्श्व में छत्तीस हड्डियां एक तरफ होती हैं, दूसरे पार्श्व में भी इसी प्रकार समझना चाहिये। तीस हड्डियां पृष्ठ में, आठ उर ( छाती ) में, दो अंसफलकास्थि होती हैं। ( यहां अक्षकसंज्ञे-अक्षक नाम की दो हड्डियां ऐसा भी पाठ है ॥ २० ॥

विमर्शः—हाराणचन्द्र के मत में श्रोणि में पांच ( सुश्रुत के समान ) पार्श्व में ४८ इन्हें पर्शुकास्थि ( Ribs ) कहते हैं। इनमें एक तरफ १२ तरुणास्थियां ( Cartilages ) और उतनी ही अस्थियां होती हैं। इस प्रकार दोनों ओर मिलकर ४८ हड्डियां होती हैं।

कभी-कभी १३ वीं पर्शुका ( Rib ) भी मिलती है।

ग्यारहवीं और बारहवीं अस्थियों का उरःफलक के साथ कोई सम्बन्ध न होने से उनकी तरुणास्थियां (Cartilages) उरःफलक से नहीं मिलती शेष पर्शुकाओं की तरुणास्थियां उरःफलक से मिलती हैं।

सुश्रुत के मत से पर्शुका ( Ribs ), स्थालक ( Facets ) और स्थालकार्बुद ( Tubercule ) इस प्रकार एक-एक पार्श्व में १२×३=३६ हड्डियां होती हैं, अतः दोनों पार्श्व में ७२ हड्डियां होती हैं।

हाराणचन्द्र के मत से पृष्ठ में ३४ हड्डियां होती हैं। सुश्रुत के मत में ३० और आधुनिक मत से ३४ कशेरुकायें ( Vertebra ) होते हैं।

सुश्रुत के मत से उरःस्थल में ८ हड्डियाँ हैं। ( इनमें से छः उरःफलक में और दो अक्षक )। हाराणचन्द्र के मत से उरःस्थल में तीन और दो अक्षक संज्ञक तथा कण्ठनाडी Tachae में २१ हड्डियां होती हैं।

ग्रीवायां नव, कण्ठनाड्यां चत्वारि, द्वे हन्वोः दन्ता द्वात्रिंशत्, नासायां त्रीणि, एकं तालुनि, गण्डकर्णशङ्खेष्वेकैकं, षट् शिरसीति ॥ २१ ॥

गर्दन और ऊपर की हड्डियां—ग्रीवा ( गर्दन ) में नौ, कण्ठनाडी में चार, हनु देश में दो, बत्तीस दांत, नाक में तीन, तालु में एक, गण्ड, कर्ण और शंख इनमें एक-एक, और शिर में छः होती हैं ॥ २१ ॥

विमर्शः—सब मिला कर 'तिरसठ' अस्थियां गर्दन में होती हैं।

## अस्थिसंख्या कोष्ठक

### ऊर्ध्वांग ( शिर और ग्रीवा ) की अस्थियाँ

| चरक | | सुश्रुत | आधुनिक | |
|---|---|---|---|---|
| ग्रीवाकी अस्थियां | | ,, ९ | Cervical Vertebra | 7 |
| जत्रु | १ | कण्ठनाडी ४ | | |
| हन्वस्थि | १ | ,, २ | mandible | 1 |
| हनुमूलबन्धने | २ | | Forntal | 1 |
| शिरःकपाल | ४ | ,, ६ | Parietal | 1 |
| | | | Occipital | 1 |
| ताल्वस्थियां | २ | ,, १ | Palatines | 2 |
| शंखास्थियां | २ | ,, २ | Temporal | 2 |
| नासास्थि गण्डकूट ललाट | १ | ,, ३ | Nasal | 2 |
| | | ,, २ | Malar | 2 |
| कर्णास्थियां | | | Auditory Ossicles | 6 |
| दन्त | १२ | ,, २ | | |
| दन्तोदूखल | ३२ | ,, ३२ | | |
| जत्रुकादि अन्तः अस्थियां | | | Sphenoidal & other. Bones | 15 |
| | ९२ | ६३ | | 41 |

धड़ की अस्थियाँ

| चरक | | सुश्रुत | | आधुनिक | |
|---|---|---|---|---|---|
| श्रोणिफलक | २ | श्रोणी | ४ | Innominate Bone | 2 |
| भगास्थि | १ | | | | |
| त्रिक | | ,, | १ | Secrum | 1 |
| अनुत्रिक | | | | Coccyx | 1 |
| पृष्ठास्थियाँ | ४५ | ,, | ३० | Thorrcic & Lumber Vertebra | 17 |
| पर्शुकास्थियाँ | २४ | ,, | २४ | | |
| पशुकार्बुद | २४ | ,, | २४ | Ribs | 24 |
| पर्शुक-स्थालक | २४ | ,, | २४ | | |
| उरकी अस्थियां | १४ | ,, | ६ | Seternum | 1 |
| अक्षकास्थियां | २ | ,, | २ | Clavical | 2 |
| अंस | २ | | | | |
| अंसफलक | २ | ,, | २ | Scapula. | 2 |
| | १४० | | १२० | | 50 |

शाखा की अस्थियाँ

| चरक | | सुश्रुत | | आधुनिक | |
|---|---|---|---|---|---|
| नख | २० | | | | |
| पादाङ्गुलियां | ३० | ,, | ३० | Phalanges | 28 |
| पादशलाकाएँ | १० | तल | १० | Meta Tarsals | 10 |
| ,, अधिष्ठान | २ | | १० | Tarsus | 12 |
| ,, गुल्फ | ४ | गुल्फ | | | |
| ,, पार्ष्णि | २ | ,, | २ | Os calcis, Qs | 2 |
| हस्त-अङ्गुलियां | ३० | ,, | ३० | Phalanges | 28 |
| ,, शलाकाएँ | १० | तल | १० | Meta carpus | 10 |
| ,, अधिष्ठान | २ | कूर्च | १२ | Carpus | 16 |
| ,, मणिक | २ | मणिक | | | |
| अन्तर्जङ्घास्थि | २ | ,, | २ | Tibia | 2 |
| बहिर्जङ्घास्थि | २ | ,, | २ | Fibula | 2 |
| जानुकपालिका | २ | ,, | २ | Patelia | 2 |
| जानु | २ | | | | |
| उरु या नलक | २ | ,, | २ | Femur | 2 |
| अन्तःप्रकोष्ठास्थि | २ | ,, | २ | Ulna | 2 |
| बहिःप्रकोष्ठास्थि | २ | ,, | २ | Radius | 2 |
| कूर्परास्थि | | ,, | २ | | |
| बाहुनलक | २ | ,, | २ | Humuras | 2 |
| | १२८ | | १२० | | 120 |

कुलयोग

| | | | |
|---|---|---|---|
| शिर और ग्रीवा | ९२ | ६३ | 36 |
| धड़की अस्थियां | १४० | ११७ | 50 |
| शाखाकी ,, | १२८ | १२० | 120 |
| | ३६० | ३०० | 206 |

ऊपर दिये गये कोष्ठक से मत-मतान्तरों की कल्पना की जा सकती है ॥ २१ ॥

एतानि पञ्चविधानि भवन्ति; तद्यथा—कपाल-रुचक-तरुण-वलय-नलकसंज्ञानि । तेषां जानु-नितम्बांस-गण्ड-तालु-शङ्खशिरःसु कपालानि, दशनास्तु रुचकानि, घ्राणकर्णग्रीवाक्षिकोषेषु ( घ्राण-कण्ठ-कर्णाक्षिकूटेषु 'पा०' ) तरुणानि, पार्श्वपृष्ठोरःसु वलयानि, शेषाणि नलकसंज्ञानि ॥ २२ ॥

अस्थियों के प्रकार—इन अस्थियों के पांच प्रकार होते हैं। यथा-कपाल, रुचक, तरुण, वलय, नलय। उनमें से कपाल संज्ञक अस्थियां जानु ( घुटना ) नितम्ब, अंस, गण्ड, तालु, शङ्ख और शिर इनमें होती हैं। रुचकसंज्ञक अस्थियों में दांतों की गणना की जाती है। घ्राण, कान, ग्रीवा और अक्षिकोषों की ( पाठान्तर में नाक-कण्ठ-कान-अक्षिकूटों की ) अस्थियां तरुणास्थि कही जाती हैं। पार्श्व, पृष्ठ और उर इनकी अस्थियां वलयसंज्ञक हैं। शेष अस्थियां नलकसंज्ञक होती हैं ॥ २२ ॥

विमर्शः—कपाल नामक अस्थियां कटोरी के समान रहती हैं। रुचक ( Dental ), तरुण ( cartilage ) वलय ( Round bones ), नलक ( Long bones ), आकार में यथानाम होती हैं।

भवति चात्र—
अभ्यन्तरगतैः सारैर्यथा तिष्ठन्ति भूरुहाः ।
अस्थिसारैस्तथा देहा ध्रियन्ते देहिनां ध्रुवम् ॥ २३ ॥
यस्माच्चिरविनष्टेषु त्वङ्मांसेषु शरीरिणाम् ।
अस्थीनि न विनश्यन्ति साराण्येतानि देहिनाम् ॥२४॥
मांसान्यत्र निबद्धानि सिराभिः स्नायुभिस्तथा ।
अस्थीन्यालम्बनं कृत्वा न शीर्यन्ते पतन्ति वा ॥२५॥

शरीर-धारण में अस्थियों की प्रधानता-जैसे वृक्ष अन्तःस्थ सारों पर निर्भर होते हैं उसी प्रकार प्राणियों का शरीर अस्थिरूपी सारों से धारण किया जाता है। अतः त्वचा और मांस नष्ट होने पर भी देह की सारभूत अस्थियां नहीं नष्ट होती हैं। शिराओं तथा स्नायुओं से बंधे हुये मांसपिण्ड अस्थिओं का आश्रय करने से नहीं गिरते और ढीले भी नहीं होते ॥ २३-२५ ॥

विमर्शः—जैसे लोहों के छड़ पर सीमेन्ट लगाकर खम्भे बनाये जाते हैं। उसी प्रकार अस्थियां ( Bones ) छड़ स्वरूप हैं।

सन्धयस्तु द्विविधाश्चेष्टावन्त स्थिराश्च ।
शाखासु हन्वोः कट्यां च चेष्टावन्तस्तु सन्धयः ।
शेषास्तु सन्धयः सर्वे विज्ञेया हि स्थिरा बुधैः ॥ २६ ॥

सन्धियां—सन्धियां दो प्रकार की होती हैं—प्रथम चेष्टायुक्त और दूसरी स्थिर। शाखाओं में, हनुप्रदेश में और कमर में चेष्टायुक्त सन्धियां रहती हैं। शेष स्थिर सन्धियां समझनी चाहिये ॥ २६ ॥

विमर्शः—चेष्टायुक्त सन्धियां (Movable or Diarthroses ) दो प्रकार की होती हैं। बहुचेष्टायुक्त और अल्पचेष्टा-

युक्त। शाखाओं में तथा अधोहनु में बहुचेष्टायुक्त सन्धियां होती हैं और पृष्ठवंश ( vertibral colum ) में अल्पचेष्टा वाली ( Amphiarthroses ) होती हैं।

सङ्ख्यातस्तु दशोत्तरे द्वे शते; तेषां शाखास्वष्ट षष्टिः एकोनषष्टिः कोष्ठे ग्रीवां प्रत्यूर्ध्वं त्र्यशीतिः ॥२७॥

सन्धियों की संख्या—सन्धियों की संख्या दो सौ दस हैं। उनमें से ६८ शाखाओं में, ५९ कोष्ठ में और ८३ ग्रीवा ( गर्दन ) के ऊपर होती हैं ॥ २७ ॥

विमर्शः—अस्थियों के समान सन्धियों के भी तीन विभाग किये गये हैं।

एकैकस्यां पादाङ्गुल्यां त्रयस्त्रय, द्वावङ्गुष्ठे, ते चतुर्दश, जानुगुल्फवङ्क्षणेष्वेकैकः, एवं सप्तदशैकस्मिन् सक्थ्नि भवन्ति; एतेनेतर-सक्थिबाहू च व्याख्यातौ ॥ २८ ॥

शाखागत सन्धियां—प्रत्येक पैर की अंगुलि में तीन-तीन सन्धियां होती हैं और दो अंगूठे में, इस प्रकार १४ सन्धियां हुईं। जानु ( घुटना ), गुल्फ और वंक्षण में एक-एक, इस प्रकार तीन सन्धियां हुईं। इस प्रकार एक-एक पैर में १७ सन्धियां होती हैं। इसी प्रकार दूसरे पैर और बाहु में भी इतनी ही सन्धियां होती हैं। अतः शाखाओं में १७ × ४=६८ सन्धियां होती हैं ॥ २८ ॥

विमर्शः—सन्धियों के वर्णन में अंगूठे में केवल दो सन्धियां बतायी हैं, तीन नहीं। इससे अंगूठे में दो हड्डियां देना रहा, किन्तु अस्थियों की गणना में अंगूठे में तीन अस्थियां दी गई हैं।

त्रयः कटीकपालेषु, चतुर्विंशतिः पृष्ठवंशे, तावन्त एव पार्श्वयोः, उरस्यष्टौ ॥ २९ ॥

कोष्ठगत सन्धियां—कटी और कपालों में तीन सन्धियां हैं। २४ सन्धियां पृष्ठवंश में हैं। पार्श्व में भी इतनी ही अर्थात् २४ तथा छाती में ८ हैं। सब मिलकर ५९ सन्धियां हैं॥

विमर्शः—हाराणचन्द्र के मतानुसार कटिकपालों में ५ सन्धियां हैं। पृष्ठवंश और दोनों पार्श्वों में चौबीस-चौबीस, छाती में १६। फुफ्फुसों के साथ लगी हुई कण्ठनाड़ी ( Trachea ) में बीस। इस प्रकार ये सन्धियां ८९ होती हैं।

तावन्त एव ग्रीवायां, त्रयः कण्ठे, नाडीषु हृदयक्लोमनिबद्धास्वष्टादश, दन्तपरिमाणा दन्तमूलेषु, एक काकलके, नासायाञ्च, ( नासायां पञ्च, द्वौ द्वावेव द्वयोर्नेत्रयोर्भवतः पा०' ) द्वौ वर्त्मण्डलजौ नेत्राश्रयौ, गण्डकर्णशङ्खेष्वेकैकः, द्वौ हनुसन्धी, द्वावुपरिष्टाद् भ्रुवोः शङ्खयोश्च, पञ्च शिरःकपालेषु, एको मूर्ध्नि ॥

ऊर्ध्वजत्रुगत सन्धियां—उतनी ही गर्दन में अर्थात् ८ कण्ठ में, ३ हृदय, क्लोम सम्बद्ध नाडियों में १८, दन्तमूलों में ३२, काकलक में १, नासिका में भी १, नेत्राश्रित वर्त्ममण्डल में २, गण्ड में १-१ ( मिलाकर २ ) कानों में १-१ ( मिलाकर २ ), शङ्खों में १-१ ( मिलाकर २ ), हनुसन्धियों में २, भ्रुकुटि के ऊपर २, शंखों के ऊपर २, शिरःकपालों में ५, मूर्धा में। १।

विमर्शः—ऊर्ध्वजत्रु में सब मिलाकर ८३ सन्धियां हैं। हाराणचन्द्र के मत में ग्रीवा की ८ सन्धियां, हृदय, क्लोम से सम्बद्ध नाडियों की १८, काकलक की १, भ्रुकुटी की २ सन्धियां तथा मूर्धा की १, सब मिलाकर ३० सन्धियां कम हैं। अर्थात् उनके मत में ५३ सन्धियां हैं।

सुश्रुत के मतानुसार ६८+५९+८३ = २१० सन्धियां होती हैं।

त एते सन्धयोऽष्टविधाः-कोरो-लूखल-सामुद्ग-प्रतर-तुन्नसेवनी-वायसतुण्ड-मण्डल-शङ्खावर्त्ताः ॥

सन्धियों के प्रकार—ये सन्धियां आठ प्रकार की हैं, यथा—कोर, उलूखल, समुद्ग, प्रतर, तुन्नसेवनी, वायसतुण्ड, मण्डल और शङ्खावर्त ॥

विमर्शः—ये सन्धियां केवल हड्डियों के संयोग स्थान पर ही रहती हैं।

तेषामङ्गुलि-मणिबन्ध-गुल्फ-जानु-कूर्परेषु [illegible]राः सन्धयः। कक्षावङ्क्षणदशनेषूलूखलाः, अंसपीठ-गुद-भग-( पाद 'पा०' ) नितम्बेषु सामुद्गाः, ग्रीवापृष्ठवंशयोः प्रतराः, शिरःकटीकपालेषु तुन्नसेवन्यः, हनो ( हन्वोः 'पा०' ) रुभयतस्तु वायसतुण्डः, कण्ठहृदयनेत्रक्लोमनाडीषु मण्डलाः, श्रोत्रशृङ्गाटकेषु शङ्खावर्ताः। तेषां नामभिरेवाकृतयः प्रायेण व्याख्याताः ॥

सन्धियों के स्थान—इन सन्धियों में से कोर सन्धियां अङ्गुलि, मणिबन्ध ( कलाई ), गुल्फ (नाड़ी), जानु (घुटने), और कूर्पर ( कोहनी ) में होती हैं।

कक्षा, वंक्षण, दांत इनमें उलूखल सन्धियां हैं। अंसपीठ, गुद, भग, नितम्बों में सामुद्ग सन्धियां होती हैं। ग्रीवा ( गर्दन ) और पृष्ठवंश में प्रतर नामक सन्धियां हैं। शिर और कटी, कपालों में तुन्नसेवनी हैं। हनु के दोनों ओर वायसतुण्ड सन्धियां हैं। कण्ठ, हृदय, नेत्र, क्लोमनाडी, इनमें मण्डल नाम की सन्धियां हैं। श्रोत और शृङ्गाटक इनमें शंखावर्त सन्धियां हैं। उनके नामों पर से ही आकृतियों का वर्णन होता है।

विमर्शः—(१) कोरसन्धि ( Hinge joints or ginginus )

( २ ) उलूखल ( Ball & socket joints )

( ३ ) सामुद्ग (सम्पुट के आकार का Cavity joints )

( ४ ) प्रतर।

( ५ ) तुन्नसेवनी ( सीवन के सदृश Sutures )

( ६ ) वायसुतण्ड ( कौवे की चोंच के समान, Crow Beak joints )

( ७ ) मण्डल ( वर्तुलाकार Annular joints )

( ८ ) शंखावर्त ( शंख के तुल्य )।

अस्थ्नां तु सन्धयो ह्येते केवलाः परिकीर्तिताः।
पेशीस्नायुशतानां तु सन्धिसङ्ख्या न विद्यते ॥

केवल हड्डियों में सन्धि—अस्थियों में केवल ये सन्धियाँ कही गई हैं ॥ ३३ ॥

विमर्शः—(यहाँ Syndesmology) सन्धिप्रकरण समाप्त होता है।

नव स्नायुशतानि। तासां शाखासु षट्शतानि, द्वे शते त्रिंशच्च कोष्ठे, ग्रीवां प्रत्यूर्ध्वं सप्ततिः ॥ ३४ ॥

स्नायु संख्या—स्नायु ९०० हैं। उनमें से शाखाओं में ६००, कोष्ठ में २३०, ग्रीवा के ऊपर ७०। इस प्रकार ९०० हैं ॥ ३४ ॥

विमर्शः—स्नायु को कोई (Nerves) कहते हैं। बहुत से लोग (Muscles) कहते हैं। दूसरे Ligaments कहते हैं। इस जगह Ligaments को मानते हुए लिखा जाता है। स्नायुओं का वर्णन भी शाखागत, कोष्ठगत तथा ऊर्ध्व जत्रुगत इस प्रकार किया गया है।

एकैकस्यां तु पादाङ्गुल्यां षट् षट् ( षण्निचिताः 'पा'० ) तास्त्रिंशत्, तावत्य एव तलकूर्च-गुल्फेषु तावत्य एव जंघायां, दश जानुनि, चत्वारिंशदूरौ, दश वङ्क्षणे, शतमध्यर्धमेवमेकस्मिन् सक्थ्नि भवन्ति, एतेनेतरसक्थिबाहू च व्याख्यातौ ॥ ३५ ॥

शाखागत स्नायु—पैरों की प्रत्येक अंगुलि में छः छः स्नायु हैं। सब मिलाकर पैर में ३० स्नायु रहते हैं। उतने ही तल, कूर्च और गुल्फों में हैं, और जंघा में भी उतने ही हैं। जानु ( घुटना ) में १०, उरु में ४०, वंक्षण में १०, इस प्रकार एक पैर में १५० स्नायु होते हैं। तद्वत् दूसरे पैर और बाहुओंमें समझना चाहिये ॥ ३५ ॥

विमर्शः—पाठ भेद 'षण्निचिता' ऐसा है। उसका अर्थ छः स्नायुओं से निबद्ध इस प्रकार होता है।

षष्टिः कट्यां, पृष्ठेऽशीतिः, पार्श्वयोः षष्टिः, उरसि त्रिंशत् ॥ ३६ ॥

कोष्ठगत स्नायु—कटि में ६०, पृष्ठ में ८०, पार्श्वों में ६०, और उर में ३० ॥ ३६ ॥

विमर्शः—कोष्ठ में २३० स्नायु होते हैं।

षट्त्रिंशद् ग्रीवायां, मूर्ध्नि चतुस्त्रिंशत् ॥ ३७ ॥

ऊर्ध्वजत्रुगत स्नायु—ग्रीवा में ३६ और मूर्धा में ३४, इस प्रकार उर्ध्वजत्रगत ७० स्नायु होते हैं ॥ ३७ ॥

विमर्शः—सब मिलाकर ६००+२३०+७०=९०० स्नायु होते हैं।

भवन्ति चात्र—

स्नायूश्चतुर्विधा विद्यात्तास्तु सर्वा निबोध मे।
प्रतानवत्यो वृत्ताश्च पृथ्व्यश्च शुषिरास्तथा ॥ ३८ ॥
प्रतानवत्यः शाखासु सर्वसन्धिषु चाप्यथ।
वृत्तास्तु कण्डराः सर्वा विज्ञेयाः कुशलैरिह ॥ ३९ ॥
आमपक्वाशयान्तेषु बस्तौ च शुषिराः खलु।
पार्श्वोरसि तथा पृष्ठे पृथुलाश्च शिरस्यथ ॥ ४० ॥
नौर्यथा फलकास्तीर्णा बन्धनैर्बहुभिर्युता।
भारक्षमा भवेदप्सु नृयुक्ता सुसमाहिता ॥ ४१ ॥
एवमेव शरीरेऽस्मिन् यावन्तः सन्धयः स्मृताः।
स्नायुभिर्बहुभिर्बद्धास्तेन भारसहा नराः ॥ ४२ ॥
न ह्यस्थीनि न वा पेश्यो न सिरा न च सन्धयः।
व्यापादितास्तथा हन्युर्यथा स्नायुः शारीरिणाम् ॥४३॥
यः स्नायूः प्रविजानाति बाह्याश्चाभ्यन्तरास्तथा।
स गूढं शल्यमाहर्तुं देहाच्छक्नोति देहिनाम् ॥४४॥

श्लोकबद्धस्नायुओं का वर्णन—स्नायु चार प्रकार की होती हैं प्रतानवती, वृत्ता, पृथु और शुषिरा ( पोली, छिद्रयुक्त ) ॥

प्रतानवती शाखाओं में तथा सब सन्धियों में रहती हैं। सभी गोल स्नायुओं को कण्डरा कहते हैं, ऐसा तज्ज्ञ लोगों को समझना चाहिये। शुषिरा स्नायु आमाशय और पक्वाशय के अन्त भाग पर तथा बस्ति प्रदेश में होती है। चौड़ी स्नायु पार्श्व, छाती, पृष्ठ और शिर में होती हैं।

जिस प्रकार अच्छी तरह से बनाई हुई, तख्तों से तैयार की हुई, बहुत से बन्धनों से युक्त नौका पुरुषों के सहित भार वहन करने में समर्थ होती है। तद्वत् शरीर में भी जितनी सन्धियां हैं वे बहुत से स्नायुओं से बंधी हुई हैं। अतः मनुष्य प्राणी का भार सहन करने में समर्थ हैं।

अस्थियाँ, मांसपेशियाँ, शिरायें और सन्धियां खराब होने से शरीर जितना बेकाम नहीं होता है, उतना स्नायु में विकृति पैदा होने से होता है; तात्पर्य यह कि स्नायु खराब होने से शरीर अवश्य अकर्मण्य बन जाता है।

जो अन्तःस्थ और बहिःस्थ स्नायुओं को जानता है, वह गहराई में स्थित शल्य को भी शरीर से निकालने में समर्थ होता है ॥ ३८–४४ ॥

विमर्शः—स्नायुओं का महत्व यहाँ भली प्रकार बताया जा चुका है।

श्लोक ४० में प्रथम चरणार्ध द्वितीय अर्ध में होता तो क्रम ( यथासंख्य ) ठीक बैठता और 'पृथुलाश्च शिरस्यथ' इसमें के अर्थ का अन्वय ठीक हो जाता।

पञ्च पेशीशतानि भवन्ति। तासां चत्वारि शतानि शाखासु, कोष्ठे षट्षष्टिः, ग्रीवां प्रत्यूर्ध्वं चतुस्त्रिंशत् ॥ ४५ ॥

पेशियों का वर्णन—पेशियाँ पांच सौ होती हैं। उनमें से शाखाओं में चार सौ कोष्ठ में ६६ और गर्दन के ऊपर ३४।

विमर्शः—पेशियाँ ( Muscles ) 'गयी' के मत में कोष्ठ में ६० और गर्दन के ऊपर ४२ पेशियां होती हैं।

एकैकस्यां तु पादाङ्गुल्यां तिस्रस्तिस्रस्ताः पञ्च दश, दश प्रपदे, पादोपरि कूर्चसन्निविष्टास्तावत्य एव, दश गुल्फतलयोः, गुल्फजान्वन्तरे विंशतिः, पञ्च जानुनि, विंशतिरूरौ, दश वङ्क्षणे, शतमेवमेकस्मिन् सक्थ्नि भवन्ति, एतेनेतरसक्थि बाहू च व्याख्यातौ ॥

शाखागत पेशियाँ—प्रत्येक पादांगुली में ३-३=पांचों अङ्गुलियों में १५, प्रपद में १०, पैर के ऊपर कूर्च में सटी हुई १०, गुल्फतलों में १०, गुल्फ और जानु के बीच में २०, जानु ( घुटना ) में ५, ऊरुदेश में २०, वंक्षण में १०। इस प्रकार प्रत्येक पैर ( सक्थि ) में १०० पेशियां होती हैं।

इस प्रकार दूसरे पैर में और दोनों बाहुओं में समझना चाहिये। सब मिलकर ४०० मांसपेशियां हैं ॥ ४६ ॥

विमर्शः—प्रपद का अर्थ पादाग्र होता है।

तिस्रः पायौ, एका मेढ्रे, सेवन्यां चापरा, द्वे वृषणयोः, स्फिचोः पञ्च पञ्च, द्वे बस्तिशिरसि, पञ्चोदरे ( पञ्चदश 'पा०' ), नाभ्यामेका, पृष्ठोर्ध्वसन्निविष्टाः पञ्च पञ्च दीर्घाः षट् पार्श्वयोः, दश वक्षसि ( पार्श्वयोर्दश, द्वे वक्षसि 'पा०' ), अक्षकांसौ प्रति समन्तात् सप्त, द्वे हृदयामाशययोः, षट् यकृत्प्लीहोण्डु(न्दु)केषु॥

कोष्ठगत पेशियां—गुदद्वार में तीन, मेढ्र ( मूत्रेन्द्रिय, लिंग ) में एक, सेवनी में १, अण्डकोषों में दो, नितम्ब अथवा चूतड़ों पांच पांच = १०, बस्तिशीर्ष में २, उदर में पांच ( पाठभेद के अनुसार १५ ), नाभि में एक, पीठ के ऊर्ध्व भाग में सटी हुई दीर्घ पांच-पांच = १०, पेशियां, पार्श्व में ६, वक्षःस्थल में १०, अक्षक और अंस के चारों ओर अण्डुक में ६, इस प्रकार सब मिलाकर ६६ मांसपेशियां हुई॥

विमर्शः—वृद्धवाग्भट और गयी के मत में कोष्ठ में ६६ पेशियों की जगह ६० ही पेशियाँ बताई हैं ॥ ४७ ॥

गयी के मतानुसार परिगणन—मेढ्र ( मूत्रेन्द्रिय ) में १, सेवनी में १, वृषणों में ३, दोनों नितम्बों में १०, गुदद्वार में वलिसंज्ञक ३, बस्तिशीर्ष में २, यकृदादिकों के साथ उदर फलक में ७, नाभि में १, पृष्ठसन्धि में ५, पार्श्वों में ५, वक्षःस्थल में १०, अक्षक और अंस के चारो ओर ७, हृदय में २, आमाशय में १, कोष्ठ के भीतर २। इस प्रकार ८० पेशियाँ होती हैं।

ग्रीवायां चतस्रः, अष्टौ हन्वोः ( हनुसमाख्ये 'हाराणचन्द्रः'), एकैका काकलकगतयोः, द्वे तालुनि. एका जिह्वायां (जिह्वायां द्वे 'पा०'), ओष्ठयोर्द्वे, नासायां द्वे, द्वे नेत्रयोः,(चतस्रो नेत्रयोः 'पा०'), गण्डयोश्चतस्रः, कर्णयोर्द्वे, चतस्रो ललाटे, एका शिरसीति( षट् सिरमि इति 'पा०') । एवमेतानि पञ्च पेशीशतानि ॥ ४८ ॥

ऊर्ध्वजत्रुगतपेशियां—ग्रीवा में ४, हनुओं में १, काकलिका में १, गलेमें १, तालु में २, जिह्वा में, १, ओष्ठ में २, नासिका में २, आंखों में २, गण्ड में ४, कानों में २, ललाट में ४, शिर (मस्तक) में १, इस प्रकार ३४ पेशियां होती हैं।

इस प्रकार सम्पूर्ण पेशियां ४००+६६+३४=५०० होती हैं ॥ ४८ ॥

विमर्शः—गयी के मत में ऊर्ध्वजत्रुगत ४० पेशियां हैं॥४८॥

भवति चात्र—

सिरास्नाय्वस्थिपर्वाणि सन्धयश्च शारीरिणाम् ।
पेशीभिः संवृतान्यत्र बलवन्ति भवन्त्यतः ॥ ४६ ॥

पेशियों के दृढ़ होने के कारण—सिरा, स्नायु, अस्थियां पर्व तथा सन्धि पेशियों से आच्छादित हैं इस कारण वे दृढ होती हैं ॥ ४९ ॥

विमर्शः—पेशियों(Muscles)के नीचे अस्थियां (Bones) और सन्धियां ( Ligaments ) होती हैं। किन्तु कोई-कोई शिराएं ( Blood vessels ) उनमें से निकलती हैं और दूसरी उसके नीचे रहती हैं।

स्त्रीणां तु विंशतिरधिका। दश तासां स्तनयोरेकैकस्मिन् पञ्च पञ्चेति, यौवने तासां परिवृद्धिः ॥ ५० ॥

अपत्यपथे चतस्रः—तासां प्रसृतेऽभ्यन्तरतो द्वे, मुखाश्रिते बाह्ये च वृत्ते द्वे गर्भच्छिद्रसंश्रितास्तिस्रः, शुक्रार्तवप्रवेशिन्यस्तिस्र एव। पित्तपक्वाशययोर्मध्ये गर्भशय्या; यत्र गर्भस्तिष्ठति ॥ ५१ ॥

स्त्रियों की पेशियां—स्त्रियों में बीस पेशियां अधिक होती हैं। इनमें से प्रत्येक स्तन में पांच-पांच पेशियां होती हैं अर्थात् दोनों स्तनों में से दस पेशियां। उनकी यौवनावस्थामें वृद्धि होती है।

अपत्यमार्ग में चार मांसपेशियां होती हैं। उनमें दो ( फैली हुई ), भीतर की ओर, और दो ( गोलाकार तथा मुख में आश्रित ) बाहर की ओर होती हैं, इस प्रकार अपत्यमार्ग की चार मांसपेशियां हुई।

गर्भछिद्र के आश्रित तीन पेशियाँ होती हैं। शुक्र और आर्तवों को प्रवेश कराने वाली तीन पेशियाँ होती हैं।

गर्भशय्या, पित्ताशय तथा पक्वाशय इनके मध्य में रहती है। इसमें गर्भ रहता है ॥ ५०—५१ ॥

विमर्शः—स्तन ( Breast ), गर्भाशय ( Uterus ) और योनि ( Vegina ) इनको आश्रय करके स्त्रियोंमें अधिक पेशियाँ रहती हैं।

तासां बहल-पेलव-स्थूला-णु-पृथु-वृत्त-ह्रस्व-दीर्घ-स्थिर-मृदु-श्लक्ष्ण-कर्कशभावाः सन्ध्यस्थिसिरा-स्नायु-प्रच्छादका यथाप्रदेशं स्वभावत एव भवन्ति ॥

पेशियों के स्वरूप—बीच-बीच में सन्धियाँ, अस्थियाँ सिराएँ, स्नायु, इनको ढकने के कारण पेशियों में बहलता ( चौड़ापन ), पेलवत्व ( अल्पता ), स्थूलत्व ( मोटापन ), अणुत्व ( छोटापन ), पृथुत्व (विस्तीर्णता), वृत्तत्व (गोलाई), ह्रस्वत्व ( छोटा होना ), दीर्घत्व ( बड़ा होना ), स्थिरत्व, मृदुत्व, श्लक्ष्णत्व (चिकनापन) और कर्कशत्व (खुरदरापन), ये भाव स्वभाव से ही होते हैं ॥ ५२ ॥

विमर्शः—पेशियों के गुणधर्म बदलने के कारण उनकी यथास्थान स्थिति है।

भवति चात्र—

पुसां पेश्यः पुरस्ताद्याः प्रोक्ता लक्षणमुष्कजाः ।
स्त्रीणामावृत्य तिष्ठन्ति फलमन्तर्गतं हि ताः ॥ ५३ ॥

लिंग भेद रहने पर भी सामान्य पेशी संख्या में समानता—पुरुषों के लक्षण ( लिङ्ग ) और (अण्डकोष) में रहने वाली जो पेशियां कही गई हैं, वही पेशियां स्त्रियों में अन्तर्गत फल ( डिम्ब ) ग्रन्थि को ढके हुए रहती हैं ॥ ५३ ॥

विमर्शः—यह तन्त्रान्तरीय श्लोक गयी को संमत नहीं है। उसके मत में स्त्रियों में पुरुषों की अपेक्षा तीन पेशियाँ कम होती हैं। भोज का भी मत गयी के मत को पुष्टि देने वाला है।

'पञ्च पेशीशतान्येव क्लीवजं विद्धि भूमिप।
अतश्च तिस्रो हीयन्ते स्त्रीणां शेफसि मुष्कयोः' ॥

उपर्युक्त श्लोक में अन्तर्गत फलका बीज-ग्रन्थि (Ovary) से तात्पर्य है।

मर्मसिरा-धमनी-स्रोतसामन्यत्र प्रविभागः ॥५४॥

मर्मादिकों के प्रकार—मर्म, शिरा, धमनी और स्रोतसों का विभाग दूसरी जगह बताया जायगा ॥ ५४ ॥

विमर्शः—मर्मों ( Vital weak spots ) का वर्णन षष्ठ अध्याय में, शिराओं ( Blood vessels ) का सप्तम अध्याय में, और धमनियों ( Arteries ) तथा स्रोतसों का वर्णन नवम अध्याय में दिया गया है।

शङ्खनाभ्याकृतिर्योनिस्त्र्यावर्ता सा प्रकीर्तिता।
तस्यास्तृतीये त्वावर्ते गर्भशय्या प्रतिष्ठिता ॥५५॥

गर्भशय्या—योनि, शंखनाभि के आकार की, तीन आवर्तों से युक्त होती है। उनके तीसरे आवर्तमें गर्भशय्या रहती है।

विमर्शः—योनि ( Vagina) के आखीर भाग में गर्भाशय ( Uterus ) रहता है।

यथा रोहितमत्स्यस्य मुखं भवति रूपतः।
तत्संस्थानां तथारूपां गर्भशय्यां विदुर्बुधाः ॥५६॥

जैसी रोहित मत्स्य के मुख की आकृति होती है, उसी प्रकार गर्भशय्या होती है। ऐसा तज्ज्ञ लोग कहते हैं ॥ ५६ ॥

विमर्शः—गर्भशय्या का मुख छोटा होता है, किन्तु पीछे का भाग बड़ा होता है। गर्भशय्या ( Uterus ) प्रथम तो बहुत छोटी होती है, यहां तक कि भगसन्धि (Symphysis pubis ) तक गर्भ के तीन महीने के होने पर आती है, किन्तु बढ़ते-बढ़ते वह महाप्राचीरक ( Diaphragm ) तक पहुँच जाती है।

आभुग्नोऽभिमुखः शेते गर्भो गर्भाशये स्त्रियाः।
स योनिं शिरसा याति स्वभावात् प्रसवं प्रति ॥५७॥

गर्भस्थित शिशु की स्थिति—स्त्रियों के गर्भाशय में गर्भ संकुचित तथा अभिमुख होता है, किन्तु प्रसव के समय स्वाभाविक प्रकार से वह शिर से योनि को प्राप्त होता है॥

विमर्शः—शिशु की स्थिति का ज्ञान बहुत आवश्यक होता है। शिशु जब शिर से आता है तो सुभीता से पैदा होता है, किन्तु तिरछा आने पर, उसका नितम्ब प्रथम आने से, मृत होने से, विकृत रहने से उसमें कठिनता उत्पन्न होती है। कभी-कभी तो पेट चीर कर भी बच्चे निकालने पड़ते हैं।

वस्ति-गह्वर के चार भाग करते हैं। एक रेखा एक बगल से दूसरे बगल को और दूसरी भगसन्धि के बीच से पीछे की ओर। इन चार भागों का नाम दक्षिण-पूर्वानु-शीर्षासन (R. O. A. Right occipito anterior), दक्षिण-पश्चिमानु-शीर्षासन ( R. O. P. ). उसी प्रकार वाम पूर्वानु-शीर्षासन ( L. O. A. ), और वाम-पश्चिमानु-शीर्षासन ( L. O. P. Left occipito pasterior ) यह है। इन चार भागों में बच्चा शिर द्वारा या नितम्ब द्वारा आता है। सबसे अच्छा प्रकार वाम-पूर्वानु-शीर्षासन ( L. O. A. ) है। इस अवस्था में बच्चे का जन्म सुगमतापूर्वक होता है। और भी प्रकारों की स्थिति होती है। वह विस्तार-भय से नहीं दी गई है।



बालक जीवित होने के प्रायः दो लक्षण होते हैं। प्रथम-हृत्पन्दन सुनना और दूसरा—बच्चे की हलचल।

कभी-कभी वस्तिगह्वर छोटा ( Contracted ) होता है तो बच्चा कठिनता से निकलता है। वह समझने के लिए पुरोर्ध्वकूटों के ( Sup. anterior spine ), मध्य का और दोनों जघन चूडाओं के ( Crest of ilum ) मध्य का तथा भगसन्धि से पाँचवे कटिकशेरुकाग्र ( Symphysis pubis) से पश्चम (Lumber Vertedra के Spine external conjugate ) का अन्तर लेते हैं जो निम्न प्रकार से होना चाहिये—

( १ ) कूटान्तरिक व्यास ( Interspinous dimater) ९॥ से १० इञ्च।

( २ ) जघनशिखान्तरिक व्यास ( Inter crestal diamater ) १०॥ से ११ इञ्च।

( ३ ) बाह्य अनुदीर्घव्यास ( External conjugate ) ७॥ इञ्च।

त्वक्पर्यन्तस्य देहस्य योऽयमङ्गविनिश्चयः।
शल्यज्ञानादृते नैष (नैव 'पा०') वर्ण्यतेऽङ्गेषु केषुचित्॥

शल्यज्ञान की आवश्यकता—यह जो देह का त्वक् ( चर्म ) पर्यन्त अङ्ग विनिश्चय है, उसका किसी भी प्रकार शल्यज्ञान के विना वर्णन नहीं किया जा सकता है ॥ ५८ ॥

विमर्शः—शल्यज्ञान से ही प्रत्यङ्गों का और चर्मों के सूक्ष्म भागों का वर्णन किया जा सकता है। अन्यथा नहीं।

तस्मान्निःसंशयं ज्ञानं हर्त्रा शल्यस्य वाञ्छता।
शोधयित्वा मृतं सम्यग् द्रष्टव्योऽङ्गविनिश्चयः ॥ ५९ ॥
प्रत्यक्षतो हि यत् दृष्टं शास्त्रदृष्टञ्च यद् भवेत्।
समासतस्तदुभयं भूयो ज्ञानविवर्द्धनम् ॥ ६० ॥

शवच्छेदन की आवश्यकता—इसी लिये शल्य के हरण करने वालों को मृत शरीर का शोधन करके अच्छे प्रकार अङ्ग का निश्चय करना चाहिये।

संक्षेप में प्रत्यक्ष देखा हुआ और शास्त्रसे ज्ञात; ये दोनों ही क्रियाएं ज्ञान की वृद्धि में कारण होती हैं ॥ ५९-६० ॥

विमर्शः—अङ्गों का ज्ञान ( Anatomy ) जानने के लिए मृत शरीर का शोधनकर प्रत्यक्ष कर्म ( Practical ) करना चाहिये। ( Practical ) के साथ शास्त्रज्ञान ( Theory ) भी जानना आवश्यक होता है। दोनों प्रकार के अभ्यास से निःसंदेह ज्ञान होता है। चरकमें भी शारीर ज्ञान का महत्व बताया है। यथा—

'शारीरविचयः शरीरोपकारार्थमिष्यते। ज्ञात्वा हि शरीरतत्त्वं शरीरोपकारकेषु भावेषु ज्ञानमुत्पद्यते तस्माच्छरीरविचयं प्रशंसन्ति कुशलाः'॥

और भी—शरीरं सर्वथा सर्वं सर्वदा वेद यो भिषक्।
आयुर्वेदं स कार्त्स्न्येन वेद लोकसुखप्रदम् ॥

तस्मात्समस्तगात्रमविषोपहतमदीर्घव्याधिपीडितमवर्षशतिकं निःसृष्टान्त्रपुरीषं पुरुषमवहन्त्यामापगायां निबद्धं पञ्जरस्थं मुञ्जवल्कलकुशशणादीनामन्यतमेनावेष्टिताङ्गप्रत्यङ्गमप्रकाशे देशे कोथयेत्, सम्यक् प्रकुथितं चोद्धृत्य ततो देहं सप्तरात्रादुशीरबालवेणु-

वल्कलकूर्चानामन्यतमेन शनैः शनैरवघर्षयंस्त्वगादीन् सर्वानेव बाह्याभ्यन्तराङ्गविशेषान् यथोक्तान् लक्षयेच्चक्षुषा ॥ ६१ ॥

शवच्छेदन की विधि—शवच्छेदन की आवश्यकता होने के कारण सम्पूर्ण अवयव वाले, विषसे मृत्यु न हुई हो और दीर्घव्याधि से न मरा हुआ, सौ वर्ष आयुके पूर्वका, अन्त्रमें से पुरीष ( मल ) निकाले हुए पुरुष को, न बहनेवाली नदीमें, पिञ्जरे में बांधकर मुंज, पेड़का छिलका ( वल्कल ), कुश, शण ( सन ); इनमेंसे किसी एक वस्तु से अङ्ग-प्रत्यङ्ग को लपेटकर अन्धेरेमें सड़ावे । अच्छे प्रकारसे सड़नेपर उसे निकालकर पश्चात् उशीर ( खस ), बाल, वेणु ( बांस ), वल्कल ( वृक्षकी छाल ); इनमें से किसी एक से तैयार की हुई कूचीसे धीरे-धीरे खुरचते हुए पूर्वोक्त सब त्वचाओं को, बाह्य तथा भीतरी अङ्ग, प्रत्यङ्गों को ७ दिनतक आंखोंसे देखे ॥

विमर्शः—प्रथम शरीरको लेकर सड़ावे पश्चात् वनस्पतिओंके ब्रश बनाकर उसे खुरचते २ अङ्ग-प्रत्यङ्गोंका प्रत्यक्ष ज्ञान कर लेना चाहिये ।

न शक्यश्चक्षुषा द्रष्टुं देहे सूक्ष्मतमो विभुः ।
दृश्यते ज्ञानचक्षुर्भिस्तपश्चक्षुर्भिरेव च ॥ ६२ ॥

आत्मा दर्शन—शरीर में बहुत ही सूक्ष्म आत्माको देख नहीं सकते । वह ज्ञान-चक्षुओं से अथवा तपश्चक्षुओंसे देखा जा सकता है ॥ ६२ ॥

विमर्शः—यहां आत्माका अस्तित्व और उसको देखनेके उपाय ज्ञान ( सद्गुरूपदेश और तपश्चर्या—चान्द्रायणादि व्रत ) बताए हैं ।

शरीरे चैव शास्त्रे च दृष्टार्थः स्याद्विशारदः ।
दृष्टश्रुताभ्यां सन्देहमवापोह्य चरेत् क्रियाः ॥ ६३ ॥
इति सुश्रुतसंहितायां शारीरस्थाने शरीरसंख्याव्याकरणशारीरं नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥

निःसंदेह ज्ञानके पश्चात् चिकित्सा करे—शरीरके विषयमें और शास्त्रके विषयमें भली प्रकार ज्ञान होना चाहिये । देखनेसे और शास्त्रावलोकनसे संदेहको हटाकर क्रिया ( चिकित्सा अथवा शस्त्रकर्म ) करना चाहिये ॥ ६३ ॥

विमर्शः—चरकमें भी 'शारीरसंख्यां यो वेद सर्वावयवशो भिषक् । तदज्ञाननिमित्तेन स मोहेन न युज्यते' ॥ तथा—'केवलं विदितं ह्यस्य शरीरं सर्वभावतः । शारीराः सर्वरोगाश्च स कर्मसु न मुह्यति ।' इस प्रकार चिकित्साकर्म और शल्यकर्म में संदेह-निरसन के लिये शरीर ज्ञान का कितना महत्त्व है—यह बताया है ।

इति शारीरस्थाने पञ्चमोऽध्यायः ॥

शारीरे प्रश्नाः—

( १ ) चरकसुश्रुताधुनिकमतपुरस्सरं त्वग्विवेचनं कार्यम् ।
( २ ) आशयशब्दस्य निरुक्तिं प्रदर्श्याशयानां नामानि देयानि ।
( ३ ) चरकसुश्रुतार्वाचीनमतपुरस्सरमस्थ्नां परिगणनं कृत्वा, तेषां प्रकारान् विलिख्य मतभेदे च कानि कारणानि ?
( ४ ) स्नायु-सन्धि-स्रोतसां पेशीनाञ्च संख्यायाः प्रकाराणां स्त्रीविषयकभेदपुरस्सरं निर्देशः करणीयः ।
( ५ ) शरीरस्य का व्याख्या ? तज्ज्ञानस्य का आवश्यकता तथा शवच्छेदनस्य प्राचीनार्वाचीनकाले विधिश्च लेखनीयः ।
( ६ ) विज्ञाने आत्मनोऽप्रत्यक्षत्वेऽपि कथं तस्यास्तित्वे विश्वासभूमिः ।

## षष्ठोऽध्यायः

अथातः प्रत्येकमर्मनिर्देशं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

इसके पश्चात् प्रत्येक मर्मनिर्देश नामक शरीर की व्याख्या की जायेगी ।

जैसा कि भगवान् धन्वन्तरिने कहा है ॥ १-२ ॥

विमर्शः—प्रत्येक मर्मनिर्देशमें 'प्रत्येक' शब्दके आगे मांस, शिरा, स्नायु, अस्थि और सन्धि ये शब्द समझने होंगे । ऐसा करने का फल प्रत्येक शिरामर्मनिर्देश, प्रत्येक स्नायुमर्मनिर्देश इत्यादि होता है । मर्मस्थान (Vital weak spots ) है । मर्मों में अग्नि, सोम, वायु, सत्त्व, रज, तम, पञ्चेन्द्रियां और भूतात्मा ये रहते हैं । इनको ही जीवनाधार कहते हैं । यथा—'जीवनाधाराणि प्रायेण मुनयो जगुः । अथवा—'मारयतीति मर्म' यह भी मर्म की व्याख्या है, क्योंकि मर्मों का विघात होने से मृत्यु होती है । सुश्रुत में भी मर्मकी—'मर्माणि नाम मांसशिरास्नाय्वस्थिसन्धिसन्निपाताः, तेषु स्वभावत एव विशेषेण प्राणास्तिष्ठन्ति । तस्मान्मर्मस्वभिहतास्तांस्तान् भावानापद्यन्ते' इस प्रकार व्याख्या है । उसी प्रकार 'येष्वभिहतेषु म्रियन्ते नरास्तानि मर्माणि' यह भी मर्म की व्याख्या ( Defination ) है ।

सप्तोत्तरं मर्मशतम् । तानि मर्माणि पञ्चात्मकानि भवन्ति, तद्यथा—मांसमर्माणि, सिरामर्माणि, स्नायुमर्माणि, अस्थिमर्माणि, सन्धिमर्माणि चेति । न खलु मांससिरास्नाय्वस्थिसन्धिव्यतिरेकेणान्यानि मर्माणि भवन्ति यस्मान्नोपलभ्यन्ते ॥ ३ ॥

मर्मों की संख्या तथा प्रकार—मर्म एक सौ सात हैं । उनके पांच प्रकार होते हैं । उदाहरणार्थ (१) मांसमर्म, ( २ ) शिरामर्म, (३) स्नायुमर्म, (४) अस्थिमर्म और (५) सन्धिमर्म ।

मांस, शिरा, स्नायु, अस्थि और सन्धि-मर्मों से अतिरिक्त मर्म न मिलने के कारण दूसरे मर्म होते ही नहीं ॥ ३ ॥

विमर्शः—यद्यपि स्रोतों की हानि होने पर भी मृत्यु होती है, तथापि उनसे मृत्यु निश्चित होगी ही, ऐसा नहीं । इसलिये स्रोतोमर्म माने नहीं गये हैं । 'स्रोतो विद्धं तु प्रत्याख्यायोपचरेत्' शा. अ. ९ में वचन भी मिलता है ।

तत्रैकादश मांसमर्माणि, एकचत्वारिंशत् सिरामर्माणि, सप्तविंशतिः स्नायुमर्माणि, अष्टावस्थिमर्माणि, विंशतिः सन्धिमर्माणि चेति । तदेतत् सप्तोत्तरं मर्मशतम् ॥ ४ ॥

मर्मके विभागों की संख्या—मांसमर्म ११, शिरामर्म ४१, स्नायुमर्म २७, अस्थिमर्म ८ और सन्धिमर्म २०; इस प्रकार कुल १०७ मर्म हैं ॥ ४ ॥

विमर्शः—आगे की गद्य संख्या ७ में उपर्युक्त स्थानों में कौन से मर्म होते हैं। यह बताया जावेगा।

तेषामेकादशैकस्मिन् सक्थ्नि भवन्ति, एतेनेतरसक्थि बाहू च व्याख्यातौ। उदरोरसोर्द्वादश, चतुर्दश पृष्ठे, ग्रीवां प्रत्यूर्ध्वं सप्तत्रिंशत् ॥ ५ ॥

देशभेद से मर्मों की संख्या—इन मर्मों में से ११ मर्म पैर में होते हैं। इसी प्रकार दूसरा पैर और दो बाहुओं में भी समझना चाहिये। सब शाखाओं में ४४ मर्म होते हैं। पेट और छाती में १२, पीठ में १४ इस प्रकार कोष्ठ में २६ मर्म होते हैं। गर्दन के ऊपर ३७ मर्म हैं। कुल मिलाकर ४४+२६+३७=१०७ मर्म ॥ ५ ॥

विमर्शः—शाखा, कोष्ठ और ऊर्ध्वजत्रु के अनुसार मर्मों का विभाग बताया है।

तत्र सक्थिमर्माणि क्षिप्र-तलहृदय-कूर्च-कूर्चशिरो-गुल्फे-न्द्रबस्ति जान्वा-ण्यूर्वी-लोहिताक्षाणि विटपं चेति, एतेनेतरसक्थि व्याख्यातम्।

उदरोरसोस्तु गुद-बस्ति-नाभि-हृदय-स्तनमूल-स्तनरोहिता-पलापान्य-पस्तम्भौ (अपस्तम्भावपलापौ चेति पाठः) चेति ॥

पृष्ठमर्माणि तु कटीकतरुण-कुकुन्दर-नितम्ब-पार्श्वसन्धि-बृहत्यं-सफलकान्यंसौ चेति।

बाहुमर्माणि तु क्षिप्र-तलहृदय-कूर्च-कूर्चशिरो-मणिबन्धे-न्द्रबस्ति-कूर्परा-ण्यूर्णी-लोहिताक्षाणि कक्षधरं चेति, एतेनेतरो बाहुर्व्याख्यातः।

जत्रुण ऊर्ध्वमर्माणि तु चतस्रो धमन्योऽष्टौ मातृकाः, द्वे कृकाटिके, द्वे विधुरे द्वे फणे, द्वावपाङ्गौ, द्वावावर्त्तौ, द्वावुत्क्षेपौ, द्वौ शङ्खावेका स्थपनी; पञ्च सीमन्ताश्चत्वारि शृङ्गाटकान्येकोऽधिपतिरिति ॥ ६ ॥

पैरके मर्म—१ क्षिप्र, २ तलहृदय, ३ कूर्च, ४ कूर्चशिर, ५ गुल्फ, ६ इन्द्रबस्ति, ७ जानु, ८ आणि, ९ ऊर्वी, १० लोहिताक्ष, ११ विटप, ये सक्थि (पैर) में मर्म होते हैं। इसी प्रकार दूसरे पैर में होते हैं।

उदर और उरु में—गुद, बस्ति, नाभि, हृदय, दो स्तन मूल, दो स्तनरोहित, दो अपलाप और दो अपस्तम्भ; सब मिलकर १२ मर्म हैं।

पीठ में—दो कटीकतरुण, दो कुकुन्दर, दो नितम्ब, दो पार्श्वसन्धि, दो बृहती, दो असंफलक और दो अंस। इस प्रकार १४ पृष्ठमर्म हैं।

बाहुमर्म में—(१) क्षिप्र, (२) तलहृदय, (३) कूर्च, (४) कूर्चशिर, (५) मणिबन्ध, (६) इन्द्रबस्ति, (७) कूर्पर, (८) आणि, (९) ऊर्वी, (१०) लोहिताक्ष, (११) कक्षधर; ये बाहु के मर्म हैं। इसी प्रकार दूसरी बाहु में भी समझना चाहिये।

जत्रु (गर्दन) के ऊपर—चार धमनियां, आठ मातृकायें; दो कृकाटिका, दो विधुर, दो फण, दो अपाङ्ग, दो आवर्त, दो उत्क्षेप, दो शङ्ख, एक स्थपनी, पांच सीमन्त, चार शृङ्गाटक और एक अधिपति। इस प्रकार ३७ मर्म हैं।

आगे चलकर प्रत्येक मर्म का स्थान और इसके विद्ध होने से उत्पन्न होने वाले लक्षण बता दिये गये हैं ॥ ६ ॥

तत्र तलहृदये-न्द्रबस्ति-गुद-स्तनरोहितानि मांसमर्माणि,

नीलाधमनी-मातृका-शृङ्गाटका-पाङ्ग-स्थपनी-फण-स्तनमूला-पलापा-पस्तम्भ-हृदय-नाभि-पार्श्वसन्धि-बृहती-लोहिताक्षो-र्व्यः शिरामर्माणि,

आणि-विटप-कक्षधर-कूर्चशिरो-बस्ति-क्षिप्रां-सविधुरो-त्क्षेपाः कूर्चमर्माणि,

कटीकतरुण-नितम्बां-सफलक-शंखास्त्वस्थिमर्माणि, जानु-कूर्पर-सीमन्ता-धिपति-गुल्फ-मणिबन्ध-कुकुन्दरा-वर्त-कृकाटिकाश्चेति सन्धिमर्माणि ॥ ७ ॥

मांसादि मर्मों के नाम—१. मांसमर्मः-४ तलहृदय, ४ इन्द्रबस्ति, १ गुदा, और २ स्तनरोहित। सब मिलकर ११ मांसमर्म होते हैं।

२. सिरामर्म :—४ नीलाधमनियां, ८ मातृका, ४ शृङ्गाटक, २ अपाङ्ग, १ स्थपनी, २ फण, २ स्तनमूल, २ अपलाप, २ अपस्तम्भ, १ हृदय, १ नाभि, २ पार्श्वसन्धि, २ बृहती, ४ लोहिताक्ष, ४ ऊर्वी। सब मिलकर ४१ शिरामर्म हैं।

३. स्नायुमर्म :—आणि ४, विटप २, कक्षधर २, कूर्च ४, कूर्चशिर ४, बस्ति १, क्षिप्र ४, अंस २, विधुर २, उत्क्षेप २। ये २७ स्नायुमर्म हैं।

४. अस्थिमर्म :—कटीकतरुण २, नितम्ब २, अंशफलक २, शंख २। कुल अस्थिमर्म ८ हैं।

५. सन्धिमर्म :—जानु २, कूर्पर २, सीमन्त ५, अधिपति १, गुल्फ २, मणिबन्ध २, कुकुन्दर २, आवर्त्त २, कृकाटिका २। कुल संख्या २०। इस प्रकार १०७ मर्म होते हैं ॥७॥

विमर्शः—उपर्युक्त मर्मों के स्थान—शाखा, कोष्ठ और ऊर्ध्वजत्रुगत अङ्गों के व्यतिरिक्त नहीं होते हैं। अतः उनका स्थान शाखादिकों में समझ लेना ठीक है।

तान्येतानि पञ्चविकल्पानि मर्माणि भवन्ति। तद्यथा—सद्यःप्राणहराणि, कालान्तरप्राणहराणि, विशल्यघ्नानि, वैकल्यकराणि, रुजाकराणि चेति। तत्र सद्यःप्राणहराण्येकोनविंशतिः, कालान्तरप्राणहराणि त्रयस्त्रिंशत्, त्रीणि विशल्यघ्नानि, चतुश्चत्वारिंशद्वैकल्यकराणि, अष्टौ रुजाकराणीति ॥ ८ ॥

मर्मों के प्रकार—मर्म पांच प्रकार के होते हैं। जैसे—(१) सद्यः प्राणहर १९, (२) कालान्तरप्राणहर ३३, (३) विशल्यघ्न ३, (४) वैकल्यकर ४४, (५) रुजाकर ८। कुल संख्या १०७ है ॥ ८ ॥

विमर्शः—कोई मर्म तत्काल प्राणहरण करने वाले होते हैं, उनको सद्यःप्राणहर मर्म कहते हैं। कालान्तरप्राणहर मर्म कई दिनों के पश्चात् प्राण लेते हैं। विशल्यघ्न मर्म-शल्य को

निकालने से प्राण लेने वाले, वैकल्यकर मर्म-विकलता उत्पन्न करने वाले और रुजाकर मर्म-पीड़ा करने वाले होते हैं। इनकी संख्या ऊपर बतायी गई है।

शृङ्गाटकान्यधिपतिः शङ्खौ कण्ठसिरा गुदम्।
हृदयं वस्तिनाभी च घ्नन्ति सद्योहतानि तु॥ ९॥

सद्यःप्राणहर मर्म—शृङ्गाटक ४, अधिपति, १, शंख २, कण्ठसिरायें ८, गुदा, हृदय, वस्ति और नाभि; इन पर आघात होने से तत्काल मृत्यु होती है॥ ९॥

विमर्शः—इनकी संख्या १९ होती है।

वक्षोमर्माणि-सीमन्ततलक्षिप्रेन्द्रवस्तयः।
कटीकतरुणे सन्धी पार्श्वजौ बृहती च या।
नितम्बाविति चैतानि कालान्तरहराणि तु॥१०॥

कालान्तर-प्राणहर मर्म—वक्षोमर्म ८ ( छातीके मर्म-२ स्तनमूल, २ स्तनरोहित, २ अपलाप, २ अपस्तम्भ ), सीमन्त ५, तलहृदय ४, क्षिप ४, इन्द्रबस्ति ४, कटीकतरुण २, सन्धि ( पार्श्वसन्धि ) २, बृहती २, नितम्ब २। ये कालान्तर-प्राणहर मर्म होते हैं॥ १०॥

विमर्शः—सब मिलकर ३३ कालान्तर-प्राणहर मर्म होते हैं।

उत्क्षेपौ स्थपनी चैव विशल्यघ्नानि निर्दिशेत्॥११॥

विशल्यघ्न मर्म—उत्क्षेप २ और स्थपनी १। ये तीन मर्म विशल्यघ्न होते हैं॥ ११॥

विमर्शः—जिसमें शल्य रहने तक प्राण रहते हैं, किन्तु शल्य निकालने पर मृत्यु होती है; वे विशल्यघ्न मर्म हैं।

लोहिताक्षाणि जानुर्वीकूर्चविटपकूर्पराः।
कुकुन्दरे कक्षधरे विधुरे सकृकाटिके॥ १२॥
अंसांसफलकापाङ्गा नीले मन्ये फणौ तथा।
वैकल्यकरणान्याहुरावर्त्तौ द्वौ तथैव च॥ १३॥

वैकल्यकर मर्म—लोहिताक्ष ४, आणि ४, जानु २, ऊर्वी ४, कूर्च ४, विटप २, कूर्पर २, कुकुन्दर २, कक्षधर २, विधुर २, कृकाटिका २, असं २, अंसफलक २, अपांग २, नीला २, मन्या २, फण २, आवर्त्त २। ये वैकल्यकर मर्म हैं॥ ११-१३॥

विमर्शः—वैकल्यकर (विकलता करने वाले मर्म) संख्या में ४४ होते हैं।

गुल्फौ द्वौ मणिबन्धौ द्वौ द्वे द्वे कूर्चशिरांसि च।
रुजाकराणि जानीयादष्टावेतानि बुद्धिमान्॥१४॥

रुजाकर मर्म—गुल्फ २, मणिबन्ध, १, कूर्चशिर ४, ये आठ मर्म रुजाकर ( पीड़ा देने वाले ) समझना चाहिये॥ १४॥

विमर्शः—वैकल्यकर और रुजाकर मर्मोंमें भेद निम्न प्रकार हैं। वैकल्यकर स्थायी विकार पैदा करते हैं किन्तु पीडाकर मर्म-केवल पीड़ा ही पैदा करते हैं, स्थायी विकृति उत्पन्न नहीं करते हैं।

क्षिप्राणि विद्धमात्राणि घ्नन्ति कालान्तरेण च॥१५॥

क्षिप्र मर्म का लक्षण—क्षिप्र मर्म वेधन मात्र से ही कई दिनों के पश्चात् मृत्यु लाते हैं॥ १५॥

विमर्शः—इस मर्म में चोट आना ही मृत्यु का विप्रकृष्ट कारण हो जाता है।

मर्माणि नाम मांससिरास्नाय्वस्थिसन्धिसन्निपाताः, तेषु स्वभावत एव विशेषेण प्राणास्तिष्ठन्ति; तस्मान्मर्मस्वभिहतास्तांस्तान् भावानापद्यन्ते॥१६॥

मर्म का लक्षण—मांस, सिरा, स्नायु, अस्थि और सन्धि इनका एकत्र होना यह मर्मों का लक्षण है। इन मर्मों में ही स्वाभाविक प्रकार से प्राण रहते हैं। इसलिये मर्मों के ऊपर आघात होने से शब्द, स्पर्श, रूप, रसादि इन्द्रियार्थों का ज्ञान नष्ट हो जाता है और मन तथा बुद्धि बदल जाती है। दूसरे विद्वानों का कहना है कि भ्रम, प्रलाप ( असंबद्ध भाषण ), पतन (गिरना) और प्रमोह ये लक्षण होते हैं॥१६॥

विमर्शः—मर्म की व्याख्या अध्याय के प्रारम्भ में अच्छी प्रकार दी गयी है।

तत्र सद्यःप्राणहराण्याग्नेयानि, अग्निगुणेष्वाशु क्षीणेषु क्षपयन्ति।

कालान्तरप्राणहराणि सौम्याग्नेयानि, अग्निगुणेष्वाशु क्षीणेषु क्रमेण च सोमगुणेषु कालान्तरेण क्षपयन्ति।

विशल्यप्राणहराणि वायव्यानि, शल्यमुखावरुद्धो यावदन्तर्वायुस्तिष्ठति तावज्जीवति उद्धृतमात्रे तु शल्ये मर्मस्थानाश्रितो वायुनिष्क्रामति, तस्मात् सशल्यो जीवत्युद्धृतशल्यो म्रियते। (पाकात्पतितशल्यो वा जीवति)

वैकल्यकराणि सौम्यानि, सोमो हि स्थिरत्वाच्छैत्याच्च प्राणावलम्बनं करोति।

रुजाकराण्यग्निवायुगुणभूयिष्ठानि, विशेषतश्च तौ रुजाकरौ, पाञ्चभौतिकी च रुजामाहुरेके॥ १७॥

मर्मों के साथ महाभूतों का सम्बन्ध—सद्यः प्राणहर मर्म आग्नेय होते हैं। अग्निगुण शीघ्र कम होने के कारण शरीर को नष्ट कर देते हैं।

कालान्तर-प्राणहर मर्म सौम्य ( सोम-जल-सम्बन्धी ) और आग्नेय ( अग्नि-सम्बन्धी ) होते हैं। अग्निगुण शीघ्र कम होने से और सोम गुण शनैः २ कम होने के कारण ये मर्म कालान्तर से प्राण लेते हैं।

विशल्यप्राणहर मर्म—ये मर्म वायव्य होते हैं। इन मर्मों में मुख में शल्य के होने से जब तक वायु रुकी रहती है तब तक प्राणी जीवित रहता है किन्तु शल्य निकालने मात्र से मर्मस्थान से वायु निकल जाती है इसीलिये यावत् कालपर्यन्त शल्य रहता है तब तक ( पुरुष ) जीवित रहता है किन्तु शल्य निकालने से मृत्यु को प्राप्त होता है। ( व्रण का पाक होने पर शल्य निकल जायगा तो जीवित रहता है )

वैकल्यकर मर्म—सौम्य गुण वाले होते हैं। सोम स्थिर होने के कारण और शैत्य के कारण प्राणों का अवलम्बन करता है। रुजाकर मर्म अग्नि और वायु गुण युक्त होते हैं। अग्नि और वायु विशेष प्रकार से पीड़ा करने वाले होते हैं। कई आचार्यों के मत में रुजा पाञ्चभौतिक ( पांचों भूतों से सम्बन्ध रखने वाली ) होती है॥ १७॥

विमर्शः—यद्यपि सर्व मर्म प्राण लेने वाले होते हैं तथापि कालान्तर-प्राणहर वगैरह भेद उन मर्मों की विशेषता बताते हैं। सर्व मर्मों में सोम, मारुत, तेज तथा सत्त्व, रज और तम एवं भूतात्मा रहता है तो भी तेजोगुण, जलीय गुण इत्यादि गुण अधिकता से उन मर्मों में विद्यमान रहने के कारण भिन्न बताये गये हैं।

केचिदाहुर्मांसादीनां पञ्चानामपि समस्तानां विवृद्धानां ( समवृद्धानां 'पा०' ) च समवायात् सद्यः-प्राणहराणि, एकहीनानामल्पानां वा ( च 'पा०' ) कालान्तरप्राणहराणि, द्विहीनानां विशल्यप्राणहराणि ( विशल्यघ्नानि 'पा०' )

त्रिहीनानां वैकल्यकराणि, एकस्मिन्नेव रुजाकराणीति नैवं यतोऽस्थिमर्मस्वप्यभिहतेषु शोणितागमनं भवति ॥

अन्य आचार्यों का मत—कई आचार्यों का मत है कि मांसादि पांचों के समान प्रकार से एकत्र संयोग होने और बढ़ने पर सद्यःप्राणहर मर्म होते हैं।

कालान्तर प्राणहर मर्म एक कम अर्थात् चार रचना के मेल से होते हैं या पांचों रचना अल्प प्रकार से मिलने से कालान्तर प्राणहर मर्म होते हैं। पांचों में से दो कम अर्थात् तीन रचना का संयोग होने से विशल्य प्राणहर मर्म होते हैं।

तीन कम मर्मों का अर्थात् दो का संयोग होने से वैकल्यकर मर्म होते हैं।

खाली एक ही प्रकार की रचना ( मांसादि ) का होना यह रुजाकर मर्म है। उपर्युक्त मत ठीक नहीं क्योंकि अस्थि-मर्म पर ताडन होने पर भी रक्त का आगमन होता है।

अर्थात् मर्मों में मांसादि पांचों प्रकार होते हैं। अन्यथा खाली हड्डियों पर चोट लगने से रक्त कैसे आता ? ॥ १८ ॥

विमर्शः—प्रत्यक्ष देखने पर ऐसा कोई मर्म नहीं दीखता है जो मांस, शिरा, स्नायु आदि से हीन हो। अस्थियां विद्ध होने पर रक्त निकलता है अर्थात् उस जगह मांस और शिराओं का सम्बन्ध तो अवश्य ही मानना पड़ेगा। अतः सर्व मर्मों में मांस, शिरा, स्नायु इत्यादि पांचों वस्तुओं को मानना ही पड़ता है।

भवति चात्र—

चतुर्विधा यास्तु सिराः शरीरे
प्रायेण ता मर्मसु सन्निविष्टाः।
स्नाय्वस्थिमांसानि तथैव सन्धीन्
सन्तर्प्य देहं प्रतिपालयन्ति ॥
( यापयन्ति 'पा०' ) ॥ १९ ॥

उपर्युक्त विधान की पुष्टि—जो चार प्रकार की सिरायें शरीर में विद्यमान हैं। बहुशः मर्म स्थानों में प्रविष्ट होती हैं और स्नायु, अस्थियां, मांस और सन्धियां इनको पुष्ट करती हुई देह का पालन करती हैं ॥ १९ ॥

विमर्शः—चार प्रकार की शिरायें ( वातवह, पित्तवह, कफवह और रक्तवह ) इस प्रकार से होती हैं।

ततः क्षते मर्मणि ताः प्रवृद्धः
समन्ततो वायुरभिस्तृणोति।
विवर्धमानस्तु स मातरिश्वा
रुजः सुतीव्राः प्रतनोति काये ॥ २० ॥
रुजाभिभूतं तु ततः शरीरं
प्रलीयते नश्यति चास्य संज्ञा।
अतो हि शल्यं विनिहर्तुमिच्छन्-
मर्माणि यत्नेन परीक्ष्य कर्षेत् ॥ २१ ॥

शल्य-चिकित्सा में मर्मों की रक्षा करनी चाहिये—मर्म में चोट आने पर कुपित हुई वायु चारों ओर से ( उन शिराओं को ) ढक लेती है। इस प्रकार प्रवृद्ध हुई वायु शरीर में खूब वेदनाओं को उत्पन्न करती है। रुजा के पश्चात् शरीर सुन्न होता है। अनन्तर शरीर की संज्ञा नष्ट होती है। अतः शल्य निकालने की इच्छा करने वाले लोगों को प्रयत्नपूर्वक मर्मों की रक्षा करके शल्य निकालना चाहिये ॥ २०-२१ ॥

विमर्शः—'ताः प्रवृद्धः' इस स्थल में 'तासु प्रवृद्धः' ऐसा भी पाठ-भेद है। शिराओं में क्रुद्ध हुई वायु प्रथम पाञ्चभौतिक शरीरयन्त्र को विघटित करती है। पश्चात् संज्ञा नाश होता है।

एतेन शेषं व्याख्यातम् ॥ २२ ॥

कुपित कफ-पित्तों का लक्षण—वायु के लक्षणों के समान पित्त और कफ के भी लक्षण पैदा होते हैं। अतः मर्मों की परीक्षा अच्छी तरह करना उचित है ॥ २२ ॥

विमर्शः—पित्तके लक्षण दाह, चोष, औष्ण्य इत्यादि होते हैं। कफ के लक्षण स्रोतोनिरोध, तन्द्रा आदि उत्पन्न होते हैं। अतएव दोष कुपित न हो किन्तु शल्योद्धरण हो ऐसी व्यवस्था होने के लिए मर्मों का भलीप्रकार ज्ञान आवश्यक है।

एक प्रकार के मर्म दूसरे मर्मों के समान भी कारणवश कार्य करते हैं ॥

तत्र सद्यःप्राणहरमन्ते विद्धं कालान्तरेण मारयति। कालान्तरप्राणहरमन्ते विद्धं वैकल्यमापादयति। विशल्यघ्नं वैकल्यकरं च भवति। वैकल्यकरं कालान्तरेण क्लेशयति रुजां च करोति। रुजाकरमतीव्रवेदनं भवति ॥ २३ ॥

सद्यः प्राणहर मर्मों के समीप आघात होने से कालान्तर में मृत्यु होती है।

कालान्तर प्राणहर मर्मों के समीप विद्ध होने से मर्म विकलता पैदा करते हैं।

विशल्यघ्न मर्म ( के समीप विघात होने से ) विकल करने वाला होता है।

वैकल्यकर मर्मों के समीप चोट लगने से वे कालान्तर में पीड़ा देते हैं और वेदना उत्पन्न करते हैं।

रुजाकर मर्मों के समीप आघात होने से वे मर्म तीव्र पीड़ा न देते हुये थोड़ी तकलीफ देते हैं ॥ २३ ॥

विमर्शः—मर्मों के बगल में चोट आने से वे अपने तकलीफ देने के कार्य भलीप्रकार नहीं कर सकते किन्तु यदि वे ही मर्मों पर बीच में आघात अच्छी तरह हो जावे तो वे अपना कार्य शीघ्र कर डालते हैं।

उसी प्रकार निम्न श्रेणियों के मर्मों में विशेष ज़ोर के आघात होंगे तो वे अपने सदृश कार्य न करते हुए उच्च श्रेणी के मर्मों के जो कार्य हैं वे करते हैं। जैसे रुजाकर मर्मों का काम पीड़ा देना है, तथापि वे मर्म अपने से उच्च मर्म जो वैकल्यकर हैं, उनके तुल्य काम कर देते हैं।

तात्पर्य यह है कि उच्च श्रेणी के मर्म कम आघातों से या समीप में आघात होने से जैसे निम्न श्रेणी के मर्मों का काम करते हैं, उसी प्रकार निम्न श्रेणी के मर्म भी आघात के तरतम भेद से अपने से उच्च श्रेणियों के कार्य कर सकते हैं।

तत्र सद्यःप्राणहराणि सप्तरात्राभ्यन्तरान्मारयन्ति, कालान्तरप्राणहराणि पक्षान्मासाद्वा, तेष्वपि तु क्षिप्राणि कदाचिदाशु मारयन्ति, विशल्यप्राणहराणि वैकल्यकराणि च कदाचिदत्यभिहतानि मारयन्ति ॥२४॥

मर्मों का कार्य करने का काल—सद्यःप्राणहर मर्म सात दिन के भीतर मारते हैं। कालान्तर-प्राणहर मर्म एक पक्ष (१५ दिन) में अथवा एक महीने में मार डालते हैं। कालान्तर-प्राणहर मर्मों में भी क्षिप्र नामक मर्म कदाचित् शीघ्र ही मार देता है। विशल्य, प्राणहर तथा वैकल्यकर मर्मों पर कदाचित् विशेष आघात होने से वे (मर्म) मार देते हैं॥ २४॥

विमर्शः—यहाँ रुजाकर मर्मों का काल नहीं बताया है। उनकी कार्य करने की शक्ति विशल्य प्राणहर तथा वैकल्यकर मर्मों के समान समझना चाहिये। यदि विशल्य, प्राणहर, वैकल्यकर और रुजाकर मर्मोंपर गहरी चोट न आवे तो मृत्यु प्राप्त नहीं होती है।

अत ऊर्ध्वं सक्थिमर्माणि व्याख्यास्यामः।

(अ) तत्र पादस्यांगुष्ठाङ्गुल्योर्मध्ये 'क्षिप्रं' नाम मर्म, तत्र विद्धस्याक्षेपेण मरणम्।

(आ) मध्यमाङ्गुलिमनुपूर्वेण मध्ये पादतलस्य तलहृदयं नाम, तत्र रुजाभिर्मरणम्।

(इ) क्षिप्रस्योपरिष्टादुभयतः कूर्चो नाम, तत्र पादस्य भ्रमणवेपने भवतः।

(ई) गुल्फसन्धेरध उभयतः कूर्चशिरो नाम,तत्र रुजाशोफौ।

(उ) पादजङ्घयोः सन्धाने गुल्फो नाम, तत्र रुजः स्तब्धपादता खञ्जता वा।

(ऊ) पार्ष्णिं प्रति जङ्घामध्ये इन्द्रबस्तिर्नाम, तत्र शोणितक्षयेण मरणम्।

(ए) जङ्घोर्वोः सन्धाने जानु नाम, तत्र खञ्जता।

(ऐ) जानुन ऊर्ध्वमुभयतस्त्र्यंगुलमाणी नाम, तत्र शोफाभिवृद्धिः स्तब्धसक्थिता च।

(ओ) ऊरुमध्ये ऊर्वी नाम, तत्र शोणितक्षयात् सक्थिशोषः।

(औ) ऊर्व्या ऊर्ध्वमधो वङ्क्षणसन्धेरूरुमूले लोहिताक्षं नाम (ऊरुमूले लोहिताख्यं 'पा०')। तत्र लोहितक्षयेण मरणं पक्षाघातो वा।

(अं) वङ्क्षणवृषणयोरन्तरे विटपं नाम, तत्र षाण्ढ्यमल्पशुक्रता वा भवति।

एवमेतान्येकादश सक्थिमर्माणि व्याख्यातानि। एतेनेतरसक्थि बाहू च व्याख्यातौ।

विशेषतस्तु यानि सक्थ्नि गुल्फजानुविटपानि तानि बाहौ मणिबन्धकूर्परकक्षधराणि।

यथा वङ्क्षण-वृषणयोरन्तरे विटपमेवं वक्षःकक्षयोर्मध्ये कक्षधरं तस्मिन् विद्धे त एवोपद्रवाः। विशेषतस्तु मणिबन्धे कुण्ठता, कूर्पराख्ये कुणिः, कक्षधरे पक्षाघातः।

एवमेतानि चतुश्चत्वारिंशच्छाखासु मर्माणि व्याख्यातानि॥ २५॥

सक्थि (शाखाओं) के मर्म और उन पर आघात होने पर होने वाले उपद्रव—इसके पश्चात् सक्थि (शाखाओं) के मर्मों का वर्णन किया जाता है।

(अ) पैर का अंगूठा और समीपस्थ अङ्गुलि के मध्य भागमें 'क्षिप्र' नामक मर्म है। इस मर्म पर आघात होनेसे (आक्षेपसे) मृत्यु होती है।

(आ) मध्यमा अङ्गुलिके अनुसार पांवके मध्य प्रदेश में तलहृदय नाम का मर्म विद्यमान है। उसके विद्ध होनेपर पीड़ाओंसे मृत्यु होती है।

(इ) क्षिप्र मर्मके ऊपर दोनों ओर कूर्च नामक मर्म है। उसमें आघात होनेपर पैर तिरछा होता है और उसमें कम्प पैदा होता है।

(ई) गुल्फ सन्धिके नीचे दोनों ओर (दोनों बगल) 'कूर्चशिर' नामका मर्म है। उस जगह विद्ध होनेसे वेदना और सूजन उत्पन्न होते हैं।

(उ) पैर और जङ्घा की सन्धियों में 'गुल्फ' नामक मर्म है। वहां पर विद्ध होनेसे पीड़ा और पादस्तब्धता (पैरमें जकड़न) अथवा खञ्जता (लंगड़ापन) पैदा होती है।

(ऊ) पार्ष्णि और जङ्घाके मध्य भागमें 'इन्द्रबस्ति' मर्म है। उस मर्म पर आघात होने से रक्त का निर्गम होकर मृत्यु होती है।

(ए) जङ्घा और ऊरु के जोड़पर 'जानु' मर्म है। वह मर्म विद्ध होनेसे खञ्जता (लङ्गड़ापन) होती है।

(ऐ) जानु (घुटना) के ऊपर तीन अङ्गुल दोनों ओर 'आणी' नामक मर्म है इस पर चोट लगनेसे शोफकी वृद्धि होती है और पैर जकड़ जाता है।

(ओ) ऊरुके मध्य भागमें 'ऊर्वी' नामक मर्म है, वह विद्ध होनेसे रक्त का क्षय होकर पैर सूखता है।

(औ) ऊर्वी नामक मर्मके ऊपर और वंक्षण सन्धिके नीचे ऊरुकी जड़में 'लोहिताक्ष' नामक मर्म है। वह विद्ध होनेपर खून का निर्गम होकर मृत्यु अथवा पक्षाघात (Paralysis) होता है।

( अ ) वङ्क्षण और वृषण के मध्यमें 'विटप' नामका मर्म है। वह विद्ध होनेसे षाण्ड्य ( नपुंसकता ) अथवा अल्पशुक्रता पैदा होती है।

इस प्रकार पैरोंके ११ मर्मोंका वर्णन हो चुका है। इसी प्रकार दूसरे पैर और दोनों बाहुओंका वर्णन समझना चाहिये। पैरके मर्म और बाहुओं के मर्मों में इतनी ही विशेषता है कि जहां पैरमें गुल्फ, जानु और विटप ये मर्म हैं वहां बाहुओं में मणिबन्ध, कूर्पर और कक्षधर नामक मर्म हैं।

जैसे वंक्षण और वृषणों के बीच में विटप नामका मर्म है, उसी प्रकार वक्षःस्थल और कक्षा के बीच में 'कक्षधर' नामक मर्म है। उसमें विद्ध होने से विटपादि मर्मों के विद्ध होने के समान लक्षण पैदा होते हैं। मणिबन्ध विद्ध होने पर विशेषतया हाथ रुकते हैं। कूर्पर ( कोहनी ) में विद्ध होने से लूलापन और कक्षधर मर्म विद्ध होने पर पक्षाघात (Paralysis) उत्पन्न होता है।

इस प्रकार शाखाओं में ४४ मर्मों का वर्णन किया है ॥२५॥

अत ऊर्ध्वमुदरोरसोर्मर्माण्यनुव्याख्यास्यामः।

(अ) तत्र वात-वर्चो-निरसनं स्थूलान्त्रप्रतिबद्धं गुदं नाम मर्म, तत्र सद्योमरणम्।

( आ ) अल्पमांसशोणितोऽभ्यन्तरतः कट्यां मूत्राशयो वस्तिर्नाम, तत्रापि सद्यो मरणमश्मरीव्रणादृते, तत्राप्युभयतो भिन्ने न जीवति, एकतो भिन्ने मूत्रस्रावी व्रणो भवति, स तु यत्नेनोपक्रान्तो रोहति।

( इ ) पक्वामाशययोर्मध्ये सिराप्रभवा नाभिः, तत्रापि सद्योमरणम्।

( ई ) स्तनयोर्मध्यमधिष्ठायोरस्यामाशयद्वारं सत्त्वरजस्तमसामधिष्ठानं हृदयम्। तत्रापि सद्य एव मरणम्।

( उ ) स्तनयोरधस्ताद् द्व्यङ्गुलमुभयतः स्तनमूले, तत्र कफपूर्णकोष्ठतया (कासश्वासाभ्यां) म्रियते।

( ऊ ) स्तनचूचुकयोरूर्ध्वं द्व्यङ्गुलमुभयतः स्तनरोहितौ ( स्तनचूचुकयोर्मध्ये स्तनरोहितौ 'पा०' ), तत्र लोहितपूर्णकोष्ठतया (कासश्वासाभ्यां) च म्रियते।

( ए ) अंसकूटयोरधस्तात् पार्श्वोपरिभागयोरपलापौ नाम, तत्र रक्तेन पूयभावं गतेन मरणम्।

( ऐ ) उभयत्रोरसो नाड्यौ वातवहे अपस्तम्भौ नाम, तत्रवातपूर्णकोष्ठतयाकासश्वासाभ्यां च मरणम्। एवमेतान्युदरोरसोर्द्वादश मर्माणि व्याख्यातानि ॥२६॥

पेट और छाती के मर्म तथा उनके विद्ध होने पर पैदा होनेवाले उपद्रव—इसके पश्चात् उदर और उर ( वक्षःस्थल ) के मर्मों की व्याख्या करेंगे।

( अ ) गुदमर्म-वायु और वर्च ( मल-पाखाना ) इनको निकालने वाला तथा स्थूलान्त्र (Large intestine) बृहदन्त्र में लगा हुआ रहता है। उस जगह वेधन होने से तत्काल मृत्यु होती है।

( आ ) वस्तिमर्म अल्प मांस और अल्प शोणित युक्त होता है और वह अन्दर की ओर कटि प्रदेश में रहता है और मूत्र का आशय ( स्थान ) है।

यह मर्म अश्मरी ( पथरी ) के व्रण के अतिरिक्त अन्य व्रणों से विद्ध होने पर तत्काल मृत्यु करता है। अश्मरी व्रण भी वस्ति के दोनों ओर होगा तो मृत्यु हो जायगी। वस्ति मर्म के एक तरफ व्रण होने से मूत्र का स्रवण करने वाला व्रण होता है। यह व्रण चिकित्सा करने पर कष्ट से ठीक होता है।

( इ ) पक्वाशय और आमाशय के मध्य में शिराओं का उत्पत्तिस्थान 'नाभि' नामक मर्म है। उससे भी विद्ध होने से प्राणी तत्काल मृत्यु को प्राप्त करता है।

( ई ) 'हृदय' नामक मर्म दोनों स्तनों के मध्य में वक्षःस्थल में रहता है। वह सत्त्व, रज और तमोगुणों का स्थान है। आमाशय के द्वार के समीप रहता है। वहां भी विद्ध होने से तत्काल मृत्यु हो जाती है।

( उ ) स्तनमूलः—ये दो मर्म, स्तनों के दो अङ्गुल नीचे, दोनों ओर रहते हैं। उनमें कफ से कोष्ठ पूर्ण होने से ( कास और श्वास से ) मृत्यु होती है।

( ऊ ) स्तनरोहितः—स्तनचूचुकों के ऊपर दोनों ओर स्तनरोहित नाम के दो मर्म हैं। उनमें रक्त से कोष्ठ भर जाने पर श्वास और कास से मृत्यु होती है।

( ए ) अपलाप नामक दो मर्म अंसकूटों के नीचे और पार्श्वभागों के ऊपर होते हैं। उन मर्मों का रक्त पूयरूप होने से मृत्यु होती है।

( ऐ ) अपस्तम्भ नामक दो मर्म छाती के दोनों ओर वात को वहन करने वाली जो नाड़ियां होती हैं, उन्हें कहते हैं। इन मर्मों में वायु से कोष्ठ पूर्ण होने के कारण, श्वास और कास से मृत्यु होती है।

इस प्रकार उदर और उरस् ( छाती ) के बारह मर्मों का वर्णन किया गया है ॥ २६ ॥

विमर्शः—( १ ) गुदा मर्म ( Rectum )
( २ ) बस्ति मर्म ( Bladder )
( ३ ) नाभि मर्म ( Umbilical )
( ४ ) हृदय मर्म ( Heart )
( ५, ६ ) स्तनमूल ( Root of the lunga )
( ७, ८ ) स्तनरोहित मर्म ( Base of lung )
( ९, १० ) अपलाप ( Apex of lungs )
( ११, १२ ) अपस्तम्भ मर्म ( Branchil )

अत ऊर्ध्वं पृष्ठमर्माणि व्याख्यास्यामः।

( अ ) तत्र पृष्ठवंशमुभयतः प्रतिश्रोणिकाण्डमस्थिनी कटीकतरुणे, तत्र शोणितक्षयात् पाण्डुविवर्णो हीनरूपश्च म्रियते।

( आ ) पार्श्वयोर्जघनबहिर्भागे पृष्ठवंशमुभयतः कुकुन्दरे, तत्र स्पर्शाज्ञानमधःकाये चेष्टोपघातश्च।

( इ ) श्रोणितकाण्डकोरुपर्याशयाच्छादनौ पार्श्वान्तरप्रतिबद्धौ नितम्बौ, तत्राधःकायशोषो दौर्बल्याच्च मरणम्।

(ई) अधःपार्श्वान्तरप्रतिबद्धौ जघनपार्श्वमध्ययोस्तिर्यगूर्ध्वं च जघनात् पार्श्वसन्धी, तत्र लोहितपूर्णकोष्ठतया म्रियते।

(उ) स्तनमूलादृजूभयतः पृष्ठवंशस्य बृहत्यौ नाम, तत्र शोणितातिप्रवृत्तिनिमित्तैरुपद्रवैर्म्रियते।

(ऊ) पृष्ठोपरि पृष्ठवंशमुभयतस्त्रिकसंबद्धे अंसफलके नाम, तत्र बाह्वोः स्वापशोषौ।

(ए) बाहुमूर्ध-ग्रीवामध्येंऽसपीठ-स्कन्ध-निबन्धनावंसौ नाम, तत्र स्तब्धबाहुता।

एवमेतानि चतुर्दश पृष्ठमर्माणि व्याख्यातानि ॥२७॥

पृष्ठ मर्म—अब पृष्ठमर्मों का वर्णन करेंगे।

(अ) पृष्ठवंशों से दोनों ओर प्रत्येक श्रोणिकाण्ड में कटीकतरुण नामक अस्थिमर्म हैं। यहाँ पर विद्ध होने से रक्त का क्षय होकर शरीर पाण्डु विवर्ण और हीनरूप होकर मृत्यु हो जाती है।

(आ) कुकुन्दर नामक मर्म पृष्ठवंश के दोनों ओर जघन के बाह्य भागों में रहते हैं। यहाँ पर चोट आने से स्पर्श ज्ञान नष्ट होता है और शरीर के अधोभाग की चेष्टाओं का नाश होता है।

(इ) नितम्ब नामक मर्म श्रोणिकाण्ड के ऊपर आशयों (मूत्राशय और मलाशय) को ढकने वाले पार्श्वोंको बाँधे हुए होते हैं ये मर्म विद्ध होने से अधःकाय (नीचे का शरीर) सूख जाता है और दुर्बलता होकर मृत्यु प्राप्त होती है।

(ई) पार्श्वसन्धि नामक मर्म पार्श्वोंके नीचे लगे हुए, जघन और पार्श्वों के बीच में, जघन के ऊपर और तिरछे होते हैं। उनमें रक्त से कोष्ठ भरने पर मृत्यु होती है।

(उ) बृहती मर्म—स्तनमूलों के सीधे, पृष्ठवंश के दोनों ओर बृहती नाम के मर्म हैं। इनके विद्ध होने से रक्त का अधिक निर्गम होकर मृत्यु हो जाती है।

(ऊ) अंशफलक मर्म पृष्ठवंशके दोनों ओर पीठ के ऊपर, त्रिकास्थि की रेखा में लगे हुए हैं। उनपर चोट आनेसे वे सुन्न और शुष्क हो जाते हैं।

(ए) 'अंस' नामक मर्म—बाहुमूर्ध (कन्धा) और ग्रीवाके मध्य भागमें, अंशपीठ और स्कन्ध को बाँधने वाले 'अंस' नामका स्नायु मर्म है। इन पर चोट आने से बाहु जकड़ जाते हैं।

इस प्रकार १४ पृष्ठमर्मों का व्याख्यान हो गया है ॥ २७॥

विमर्शः—प्रत्येक मर्म दो-दो होने से २४ मर्म हो जाते हैं।

अत ऊर्ध्वमूर्ध्वजत्रुगतानि व्याख्यास्यामः।

(अ) तत्र कण्ठनाडीमुभयतश्चतस्रो धमन्यो द्वे नीले द्वे च मन्ये, व्यत्यासेन तत्र मूकता-स्वरवैकृतमरसग्राहिता च।

(आ) ग्रीवायामुभयतश्चतस्रः (चतस्रः चतस्रः 'पाठः') सिरामातृकाः, तत्र सद्यो मरणम्।

(इ) शिरोग्रीवयोः सन्धाने कृकाटिके, तत्र चलमूर्द्धता।

(ई) कर्णपृष्ठतोऽधः संश्रिते विधुरे, तत्र बाधिर्यम्।

(उ) घ्राणमार्गमुभयतः स्रोतोमार्गप्रतिबद्धे अभ्यन्तरतः फणे तत्र गन्धाज्ञानम्।

(ऊ) भ्रुपुच्छान्तयोरयोऽदणोर्बाह्यतोऽपाङ्गौ, तत्रान्ध्यं दृष्ट्युपघातो वा।

(ए) भ्रुवोरुपरि निम्नयोरावर्त्तौ नाम, तत्राप्यान्ध्यं दृष्ट्युपघातो वा।

(ऐ) भ्रुवोरन्तयोरुपरि कर्णललाटयोर्मध्ये शंखौ, तत्र सद्योमरणम्।

(ओ) शंखयोरुपरि केशान्त उत्क्षेपौ, तत्र सशल्यो जीवेत्, पाकात् पतितशल्यो वा, नोद्धृत शल्यः।

(औ) भ्रुवोर्मध्ये स्थपनी, तत्रोत्क्षेपवत्;

(अं) पञ्च सन्धयः शिरसि विभक्ताः सीमन्ता नाम, तत्रोन्मादभय-चित्तनाशैर्मरणम्।

(अः) घ्राण-श्रोत्र-अक्षि-जिह्वा-संतर्पणीनां सिराणां मध्ये सिरा सन्निपातः शृङ्गाटकानि, तानि चत्वारि मर्माणि, तत्रापि सद्यो मरणम्।

(क) मस्तकाभ्यन्तरत उपरिष्टात् सिरासन्धिसन्निपातो रोमावतर्तोऽधिपतिः, तत्रापि सद्य एव (सद्यो मरणं पा०)।

एवमेतानि सप्तत्रिंशदूर्ध्वजत्रुगतानि मर्माणि व्याख्यातानि ॥ २८ ॥

ग्रीवाके ऊपरके मर्म—ऊर्ध्वजत्रुगत मर्मों का वर्णन करते हैं।

(अ) चार धमनियाँ—कण्ठनाडी के दोनों ओर चार धमनियाँ हैं। उनमें दो नीला और दो मन्या। वे व्यत्यासेन (वैपरीत्येन) अर्थात् दोनों ओर एक-एक हैं। उनमें चोट आने से मूकत्व और विकृतस्वर तथा रसग्राहक शक्ति का अभाव, दोष पैदा हो जाते हैं।

(आ) ग्रीवाके दोनों ओर चार सिरा 'मातृका' नाम की हैं। उनमें विद्ध होने से तत्काल मृत्यु प्राप्त होती है।

(इ) दो कृकाटिका मर्म, शिर और ग्रीवाके सन्धि पर है। वहाँ पर आघात होनेसे शिर हिलता रहता है।

(ई) दो विधुर नामक मर्म, कानोंके पीछे और नीचे की ओर रहते हैं। उन पर चोट आनेसे बधिरता (बहिरापन) उत्पन्न होती है।

(उ) दो फण मर्म, घ्राणमार्ग के दोनों ओर भीतर स्रोतोमार्ग में लगे हुए होते हैं, उनके विद्ध होने पर गन्ध ज्ञान का अभाव होता है।

(ऊ) दो 'अपांग' मर्म, भ्रुपुच्छों के सिरों के नीचे और आंखों के बाह्य भाग पर रहते हैं। उनके विद्ध होने से अन्धता अथवा दृष्टि कम हो जाती है।

(ए) दो आवर्त नामक मर्म भौहों के ऊपर निम्न भागों पर रहते हैं, उनमें भी अभिघात होनेसे आन्ध्य अथवा दृष्टि का विघात होता है।

( ऐ ) दो शंख नाम के मर्म भौंहों के अन्त पर, कान और ललाट के मध्य में होते हैं। उनमें विघात होने से तत्काल मृत्यु हो जाती।

( ओ ) दो उत्क्षेप नाम के मर्म शंखों के ऊपर तथा बालों के समीप भागों में होते हैं। यदि उनमें शल्य रहने दें अथवा व्रणस्थान पक कर शल्य निकल जावे तो मृत्यु नहीं होती परन्तु यदि शल्य निकाला जाय तो जीवन नहीं रहता।

( औ ) भ्रुकुटियों के मध्य में स्थपनी नामक मर्म है, यहां भी, विद्ध होने पर उत्क्षेप के समान कष्ट समझना चाहिये।

( अं ) शिर में सीमन्त नामक पांच सन्धियां होती हैं, उनके विद्ध होने पर उन्माद, भय तथा चित्तनाश होकर मृत्यु होती है।

( अः ) शृङ्गाटक मर्म चार होते हैं। और वे घ्राण ( नासिका ), श्रोत्र ( कर्ण ), अक्षि ( नेत्र ) और जिह्वा- इनको सन्तर्पण करने वाली शिराओं के बीच में शिराओं के समुदायात्मक हैं। उस जगह चोट आने पर भी सद्यः मृत्यु होती है।

( क ) अधिपति नाम का मर्म, मस्तक के भीतर ऊपर की ओर शिरा सन्निपात युक्त बालों के आवर्त ( चक्कर ) सदृश होता है। यहां विद्ध होने से सद्यः मृत्यु होती है। इस प्रकार ऊर्ध्वजत्रुगत ३७ मर्मों की व्याख्या कर दी गयी है ॥ २८ ॥

विमर्शः—४. धमनियां। ८. मातृका। २. कृकाटिका।
२. विधुर २. फण २. आवर्त
२. शंख २. उत्क्षेप १. स्थपनी
५. सीमन्त २. अपांग ४. शृङ्गाटक
१. अधिपति

मर्मों का प्रमाण—सब मिलाकर ३७ मर्म होते हैं।

भवन्ति चात्र श्लोकाः—

ऊर्व्यः शिरांसि विटपे च सकक्षपार्श्वे
एकैकमङ्गुलमितं स्तनपूर्वमूलम्।
विद्धयङ्गुलद्वयमितं मणिबन्धगुल्फं
त्रीण्येव जानु सपरं सह कूर्पराभ्याम् ॥२९॥
हृद्बस्ति-कूर्च-गुद-नाभि वदन्ति मूर्ध्नि
चत्वारि पञ्च च गले दश यानि च द्वे।
तानि स्वपाणितलकुञ्चितसंमितानि
शेषाण्यवेहि परिविस्तरशोऽङ्गुलार्धम् ॥३०॥
एतत्प्रमाणमभिवीक्ष्य वदन्ति तज्ज्ञाः
शस्त्रेण कर्मकरणं परिहृत्य कार्यम् (मर्म 'पा०')।
पार्श्वाभिघातितमपीह निहन्ति मर्म
तस्माद्धि मर्मसदनं परिवर्जनीयम् ॥ ३१ ॥

उर्वी, शिर ( कूर्चशिर ) विटप, कक्ष ( कक्षधर ) पार्श्व, स्तनपूर्वमूल (स्तनमूल) ये एक-एक अङ्गुल परिमित होते हैं। मणिबन्ध और गुल्फ ये दो-दो अंगुल होते हैं। जानु, सपर ( दूसरा जानु ) और दो कूर्पर ( कोहनी ) इनका तीन अङ्गुल प्रमाण होता है।

हृदय, बस्ति, कूर्च, गुदा, नाभि और शिर में जो चार-चार ( शृङ्गाटक ), पांच ( सीमन्त ) और गले में दस तथा दो अर्थात् बारह ( दो नीला, दो मन्या, आठ मातृकायें ) हैं, वे हथेली के गढढे के बराबर होते हैं।

शेष मर्म को आधा अङ्गुल लम्बा-चौड़ा समझना चाहिये।

यह प्रमाण जान कर मर्म को छोड़कर शस्त्र कर्म करना चाहिये। चूँकि मर्मों के पार्श्व भागों में भी अभिघात होने पर मृत्यु होती है अतः मर्म स्थान छोड़ कर शस्त्र कर्म करना चाहिये ॥ २९-३१ ॥

विमर्शः—मर्मों के आकार और उनके स्थान (Position) का शस्त्रकर्म करनेवालों (Surgeons) को खूब ख्याल रखना चाहिये।

छिन्नेषु पाणिचरणेषु सिरा नराणां
सङ्कोचमीयुरसृगल्पमतो निरेति।
प्राप्यामितव्यसनमुग्रमतो मनुष्याः
संछिन्नशाखतरुवन्निधनं नयन्ति ॥३२॥
क्षिप्रेषु तत्र सतलेषु हतेषु रक्तं
गच्छत्यतीव पवनश्च रुजं करोति।
एवं विनाशमुपयान्ति हि तत्र विद्धा
वृक्षा इवायुधनिपातनिकृत्तमूलाः ॥३३॥
तस्मात्तयोरभिहतस्य तु पाणिपादं
छेत्तव्यमाशु मणिबन्धनगुल्फदेशे ॥३४॥

शाखा नष्ट होने से मृत्यु नहीं होती—हाथ-पैर काटने पर मनुष्यों की शिराओं (Blood vessels) के संकोच को प्राप्त होने के कारण थोड़ा सा-रक्त बाहर निकलता है। यद्यपि ( हाथ-पैर काटने पर ) पुरुष भयङ्कर संकट को प्राप्त होता है तथापि शाखा काटने पर भी जैसे तरु नष्ट नहीं होता उसी प्रकार पुरुष मृत्यु को प्राप्त नहीं होता।

क्षिप्र और तलहृदय मर्म विद्ध होने से रक्त अधिक आता है और वायु भी अधिक पीड़ा देती है। इस प्रकार के मर्म विद्ध होने से, आयुध के घावों से काटे हुए हैं मूल जिनके, ऐसे पेड़ों के समान मनुष्य मृत्यु को प्राप्त होता है।

इसलिये तलहृदय और क्षिप्र मर्म विद्ध होने पर मणिबन्ध और गुल्फ प्रदेशों में हाथ और पैरों को काट डालना चाहिये ॥ ३२-३४ ॥

विमर्शः—मर्म कट जाने से रक्त का खूब निर्गमन होता है। अतः वह रक्त रोकने के लिये हाथ-पैरों को काटने का प्रसंग आवे तो काटकर रक्त की रक्षा करना श्रेयस्कर होता है।

मर्माणि शल्यविषयार्धमुदाहरन्ति
यस्माच्च मर्मसु हता न भवन्ति सद्यः।
जीवन्ति तत्र यदि वैद्यगुणेन केचित्
ते प्राप्नुवन्ति विकलत्वमसंशयं हि ॥३५॥
संभिन्नजर्जरितकोष्ठशिरःकपाला
जीवन्ति शस्त्रनिहतैश्च शरीरदेशैः।
छिन्नैश्च सक्थिभुजपादकरैरशेषै-
र्येषां न मर्मसु कृता विविधाः प्रहाराः ॥३६॥

मर्मों का प्राधान्य—मर्मों पर आघात होने से तत्काल मृत्यु होती है। अतः मर्म शल्य विषय (Surgery) का अर्ध भाग कहलाता है। यदि कोई चतुर वैद्य की चिकित्सा से जीवित भी रहे तो निःसंशय विकलता को प्राप्त होता है।

कोष्ठ, शिरःकपाल, ये फूटकर जर्जरित हो गये हों, टाँग बाहु, पैर और हाथ सम्पूर्ण भी कट गये हों, शस्त्रों के आघातों से सर्व शरीर जर्जरित हो तो भी, मर्मों पर यदि घाव न हुए हों तो जीवित रह सकते हैं ॥ ३५-३६ ॥

विमर्शः—मर्मों पर आघात होने से जीवित रहना असंभव है। सब शरीर पर घाव होने से बच सकते हैं। अतः मर्मों की रक्षा जीवनरक्षा के लिये एक आवश्यक उपाय है।

जिस प्रकार बस्ति यह काय चिकित्सार्ध है। उसी प्रकार मर्म यह शस्त्रक्रिया ( Surgery ) का अर्ध विषय है।

सोम-मारुत-तेजांसि रजःसत्त्वतमांसि च।
मर्मसु प्रायशः पुंसां भूतात्मा चावतिष्ठते ॥
मर्मस्वभिहितास्तस्मान्न जीवन्ति शरीरिणः ॥ ३७ ॥

मर्मों में त्रिगुण, भूतात्मा आदि रहते हैं—मर्मों में प्रायः सोम ( जल ), मारुत ( वायु ), तेज ( अग्नि ) [ त्रिदोष ] तथा सत्त्व, रजः, तमः, और भूतात्मा रहते हैं। इसलिये मर्मों पर आघात होने से प्राणी जीवित नहीं रहते हैं ॥ ३७ ॥

विमर्शः—यद्यपि तीनों शारीरिक और मानसिक दोष सर्व शरीर में विद्यमान हैं तथापि मर्म प्रदेशों में उनका आधिक्य रहता है। इसलिये मर्मों पर आघात होने से शारीरिक और मानसिक दोष कुपित होकर देह और मन को दूषित कर देते हैं। आधारभूत शरीर और मन उनका नाश होने से भूतात्मा भी चला जाता है।

इन्द्रियार्थेष्वसंप्राप्तिर्मनो-बुद्धि विपर्ययः ।
रुजश्च विविधास्तीव्रा भवन्त्याशुहरे हते ॥३८॥
हते कालान्तरघ्ने तु ध्रुवो धातुक्षयो नृणाम्।
ततो धातुक्षयाज्जन्तुर्वेदनाभिश्च नश्यति ॥३९॥
हते वैकल्यजनने केवलं वैद्यनैपुणाद्।
शरीरं क्रियया युक्तं विकलत्वमवाप्नुयात् ॥४०॥
रुजाकराणि मर्माणि क्षतानि विविधा रुजः।
कुर्वन्त्यन्ते च वैकल्यं कुवैद्यवशगो यदि ॥४१॥

विविध मर्मों पर आघात होने से उत्पन्न होने वाले लक्षण—आशुहर ( सद्यः प्राणहर ) मर्मों पर आघात होने से रूप-रसादि इन्द्रियार्थों का ज्ञान नहीं होता और मन तथा बुद्धि विपरीत होती है तथा विविध प्रकार की पीड़ा होती है।

कालान्तर प्राणहर मर्मों पर आघात होने से धातुक्षय निश्चय होता है। धातुक्षयके पश्चात् वेदनाओं से प्राणी मरता है।

वैकल्यकर मर्मों का व्याघात होने से केवल वैद्यों के नैपुण्य से शरीर क्रियायुक्त रहते हुए भी विकलता को प्राप्त होता है।

विशल्यघ्न मर्मों का विघात होने से पूर्वोक्त कारणों के अनुसार जानना चाहिये अर्थात् 'जब तक शल्य रहता है तब तक जीवित रहता है।' इत्यादि।

रुजाकर मर्मों पर आघात होने से नाना प्रकार की पीड़ायें होती हैं। यदि अज्ञ वैद्यों द्वारा चिकित्सा की जाय तो विकलता को भी प्राप्त होता है ॥ ३८-४१ ॥

विमर्शः—पांचों प्रकार के मर्मों के विद्ध होने पर उत्पन्न होने वाले लक्षण बताये गये हैं।

छेदभेदाभिघातेभ्यो दहनाद्दारणादपि।
उपघातं विजानीयान्मर्मणां तुल्यलक्षणम् ॥ ४२ ॥

छेद, भेद, ज्वलन इनसे होने वाले लक्षण—मर्मों के समीप भाग पर, छेदन, भेदन, अभिघात ( चोट ), जलन और दारण (फटना) इन सबसे मर्मों के अनुरूप लक्षण होते हैं ॥

मर्माभिघातस्तु न कश्चिदस्ति
योऽल्पात्ययो वाऽपि निरत्ययो वा।
प्रायेण मर्मस्वभिताडितास्तु
वैकल्यमृच्छन्त्यथवा म्रियन्ते ॥ ४३ ॥

मर्मों पर आघात कम उपद्रव वाले अथवा निरुपद्रव होते हों ऐसा नहीं है, किन्तु प्रायः मर्मों पर विघात होने से विकलता अथवा मृत्यु अवश्य होती है ॥ ४३ ॥

विमर्शः—मर्मों पर आघात होने से विकलता और मृत्यु अवश्य होती है।

मर्माण्यधिष्ठाय हि ये विकारा
मूर्च्छन्ति काये विविधा नराणाम्।
प्रायेण ते कृच्छ्रतमा भवन्ति
नरस्य यत्नैरपि साध्यमानाः ॥ ४४ ॥
इति षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

मर्म के विकार कृच्छ्रसाध्य होते हैं—तथा जो कोई भी निज विकार मर्मों का आश्रय करते हुए शरीर में होते हैं, वे प्रयत्नपूर्वक चिकित्सा करने पर भी प्रायःकृच्छ्रतम (अत्यन्त कष्टसाध्य) होते हैं ॥ ४४ ॥

विमर्शः—मर्मों के विकार कष्टसाध्य होने से वैद्यों को खूब प्रयत्नपूर्वक चिकित्सा करनी चाहिये।

इति सुश्रुत-शारीरस्थाने षष्ठोऽध्यायः समाप्तः।

शारीरे प्रश्नाः—

( १ ) मर्मणः का व्याख्या ? शल्यशास्त्रे कथं तेषां प्राधान्यम् ?
( २ ) मर्मणां का संख्या ? तेषां प्रकाराः के ? स्थानानि च कानि ? तथा कोष्ठगतमर्मणां विवरणं कार्यम्।
( ३ ) मर्मणां विघातेऽपि कथं न प्राणहानिः ?
( ४ ) हृद्वस्ति-कूर्च-गुद-नाभि वदन्ति मूर्ध्नि
चत्वारि पञ्च च गले दश यानि च द्वे।
तानि स्वपाणितलकुञ्चितसंमितानि
शेषाण्यवेहि परिविस्तरशोऽङ्गुलोर्धम् ॥
अस्य श्लोकस्य व्याख्या विधेया।
( ५ ) क्षिप्राधिपति-विधुर-विटपापलाप-स्थपनी-फणापस्तम्भानां मर्मणां वर्णनं कृत्वा, मर्मणमभ्यासेन किं प्रयोजनम् ?
( ६ ) कस्मान्मर्मणां भेदः ? सद्यः प्राणहराणि विशल्यघ्नानि च कानि मर्माणि ?

## सप्तमोऽध्यायः

अथातः सिरावर्णन-विभक्ति नाम शारीरं व्याख्यास्यामः॥ यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब सिरावर्णन-विभक्ति नामक शारीर अध्याय कहेंगे। जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि कह चुके हैं ॥ १-२ ॥

विमर्शः—सिरावर्णनविभक्ति की जगह सिरा-वर्ण-विभक्ति शारीरं ऐसा भी पाठभेद है। इस अध्याय में Angiology का वर्णन किया है।

सप्त सिराशतानि भवन्ति; याभिरिदं शरीरमाराम इव जलहारिणीभिः केदार इव च कुल्याभिरुपस्निह्यतेऽनुगृह्यते चाकुञ्चनप्रसारणादिभिर्विशेषैः, द्रुमपत्रसेवनीनामिव तासां प्रतानाः, तासां नाभिर्मूलं ततश्च प्रसरन्त्यूर्ध्वमधस्तिर्यक् च ॥ ३ ॥

शिराओं की संख्या और दृष्टान्त—सात सौ शिरायें होती हैं। जलहारिणी (करिया) द्वारा जैसे आराम (उपवन) अथवा कुल्या (छोटे जलमार्ग) के द्वारा जिस प्रकार केदार (खेत) का उपस्नेहन होता है, उसी प्रकार शिराओं से यह शरीर पोषित होता है। पेड़ के पत्तों की सीवनियों के समान शिरायें फैली हुई होती हैं। उन शिराओं का मूल स्थान नाभि है। नाभि से ये शिरायें ऊपर, तिरछे और नीचे की ओर फैलती हैं। इन शिराओं द्वारा (आकुञ्चन, प्रसारणादि द्वारा) शरीर का उपकार होता है ॥ ३ ॥

विमर्शः—यद्यपि शिरा हजारों होती हैं तो भी ७०० संख्या सामान्यतया बता दी गयी हैं। उपर्युक्त गद्य में तीन दृष्टान्त शिराओं के स्थूल, सूक्ष्म और सूक्ष्मतम भेदों का निदर्शन करने के लिये हैं। शिराओं के द्वारा यदि सर्वदा शरीर पुष्ट होता ही रहता तो वृद्धावस्था में गात्र शिथिल नहीं होते। इसलिये समझना पड़ता है कि तारुण्य में इन शिराओं द्वारा पुष्टि मिलती है, किन्तु वृद्धावस्था में शरीर 'याप्य' होता है, 'पुष्ट' नहीं। इस जगह 'प्रसारणादिभिः' आदि शब्द से स्वप्न, प्रबोध, भाषण इत्यादि कर्म समझने चाहिये।

भवतश्चात्र श्लोकौ—

यावत्यस्तु सिराः काये संभवन्ति शरीरिणाम्।
ताभ्यां सर्वा निबद्धास्ताः प्रतन्वन्ति—
(प्रवर्तन्ते 'पा०') समन्ततः॥ ४ ॥
नाभिस्थाः प्राणिनां प्राणाः प्राणान्नाभिर्व्युपाश्रिता।
सिराभिरावृता नाभिश्चक्रनाभिरिवारकैः ॥ ५ ॥

पुष्टि के श्लोक—शरीर में जितनी शिरायें हैं वे सब नाभि में ही लगी हुई हैं। उसी जगह से सर्वत्र फैलती हैं। (यह वर्णन गर्भावस्था का है)।

नाभि में प्राणियों के प्राण रहते हैं और प्राणों से नाभि आश्रित है। शिराओं से नाभि घिरी है जैसे पहिये की (चक्र की) नाभि अरों द्वारा घिरी रहती है ॥ ४-५ ॥

विमर्शः—जिस प्रकार अरों पर चक्रनाभि आश्रित रहती है और चक्रनाभि पर अरे आश्रित रहते हैं, उसी प्रकार नाभि में प्राण रहते हैं और नाभि का आधार प्राण होते हैं। यहां पर प्राण शब्द से रक्त यह अर्थ अभिप्रेत है, क्योंकि नाभि के द्वारा ही रक्त का संवहन (गर्भावस्था में) हुआ करता है। इसी रक्तसंवहन पर भ्रूण का शरीर निर्भर होता है। यदि रक्तसंवहन रुक जावे तो भ्रूण नष्ट हो जाता है ॥

तासां मूलसिराश्चत्वारिंशत्; तासां वातवाहिन्यो दश, पित्तवाहिन्यो दश, कफवाहिन्यो दश, दश रक्तवाहिन्यः।

तासां तु वातवाहिनीनां वातस्थानगतानां पञ्चसप्ततिशतं भवति, तावत्य एव पित्तवाहिन्यः पित्तस्थाने, कफवाहिन्यश्च कफस्थाने, रक्तवाहिन्यश्च यकृत्प्लीह्नोः।

एवमेतानि सप्त सिराशतानि भवन्ति ॥ ६ ॥

सात सौ सिराओं का विवरण—सात सौ शिराओं की मूलशिरा ४० हैं। उनमें से दस वातवहा, दस पित्तवहा, दस कफवहा और दश रक्तवहा होती हैं।

वातवह स्थानों में रहने वाली तथा वायु को वहन करने वाली शिरायें १७५ होती हैं। उतनी ही पित्तस्थान में पित्त को वहन करने वाली शिरायें होती हैं। इसी प्रकार कफ को वहन करने वाली और कफ के स्थान में रहने वाली शिराएँ होती हैं। यकृत् (जिगर), प्लीहा (तिल्ली) इनमें उतनी ही रक्तवाहिनी शिरायें होती हैं ॥ ६ ॥

विमर्शः—इस जगह सात सौ शिरा चार विभागों में विभक्त कर दी गई हैं।

तत्र वातवाहिन्यः सिरा एकस्मिन् सक्थ्नि पञ्चविंशतिः, एतेनेतरसक्थि बाहू च व्याख्यातौ। विशेषतस्तु कोष्ठे चतुस्त्रिंशत्, तासां गुदमेढ्राश्रिताः श्रोण्यामष्टौ, द्वे द्वे पार्श्वयोः, षट् पृष्ठे, तावत्य एव चोदरे दश वक्षसि।

एकचत्वारिंशज्जत्रुण ऊर्ध्वं, तासां चतुर्दश ग्रीवायां, कर्णयोश्चतस्रः, नव जिह्वायां, षण्नासिकायाम्, अष्टौ नेत्रयोः, एवमेतत् पञ्चसप्ततिशतं वातवहानां सिराणां व्याख्यातं भवति ॥ ७ ॥

वातवह शिराओं का विभाग—प्रत्येक टांग में वातवाहिनी शिरायें २५ हैं। इस प्रकार दूसरी टांग और बाहुओं में समझ लेना चाहिये।

कोष्ठ में ३४ शिरायें होती हैं। इसमें से गुदा और मेढ्र (शिश्न), इनको आश्रय करके श्रोणि में आठ शिरायें होती हैं। दो-दो पार्श्वों में, छः पीठ में; पेट में उतनी ही, वक्षःस्थल में दस।

जत्रु के ऊपर ४१ शिरायें होती हैं। उनमें से १० गर्दन में, ७४ कानों में, ९ जिह्वा में, ६ नासिका में, ८ आंखों में। इस प्रकार वातवह शिरायें १७५ होती हैं ॥ ७ ॥

विमर्शः—सक्थि में १००
कोष्ठ में ३४
जत्रु के ऊपर ४१ } सब मिलाकर १७५ शिरायें होती हैं।

एष एव विभागः शेषाणामपि। विशेषतस्तु पित्तवाहिन्यो नेत्रयोर्दश, कर्णयोर्द्वे, एवं रक्तवहाः कफवहाश्च। एवमेतानि सप्त सिराशतानि सविभागानि व्याख्यातानि॥ ८॥

शेष शिराओं का विभाग—शेष अर्थात् पित्त, कफ और रक्तवह शिराओं का इसी प्रकार विभाग होता है। भेद इतना ही है कि नेत्रों में १० और कानों में २ पित्तवाहिनियाँ होती हैं। इसी प्रकार रक्तवहा और कफवहा शिरायें समझना चाहिये। इसी प्रकार ७०० शिराओं का विभाग कहा गया है॥ ८॥

विमर्शः—चारों प्रकारों की शिराओं का विभाग बता चुके हैं।

क्रियाणामप्रतीघातममोहं बुद्धिकर्मणाम्।
करोत्यन्यान् गुणांश्चापि स्वाः सिराः पवनश्चरन्॥९॥
(यदा वायुरदुष्टस्तु सेवते स्ववहाः सिराः।
तदा तु बलवर्णौजः प्रसीदेच्च मनस्तथा॥ 'पा०')
यदा तु कुपितो वायुः स्वाः सिराः प्रतिपद्यते।
तदाऽस्य विविधा रोगा जायन्ते वातसंभवाः॥ १०॥

शिराचारी अकुपित और कुपित वायु का कार्य—वायु अपने शिराओं में कायिक और मानसिक कार्य ठीक प्रकार से चलाता है। बुद्धि के काम में भ्रम नहीं रहता। उसी प्रकार और भी दूसरे गुणों को वायु करता है जिनका वर्णन सू. अ. १५ में 'तत्र प्रस्पन्दनोद्वहनपूरण' इत्यादि प्रकार से से किया गया है।

(पाठभेद के अनुसार अदुष्ट वायु अपनी शिराओं में जब रहता है, तब बल (शक्ति), वर्ण, (कान्ति) और ओज तथा मनःप्रसाद को करता है)।

जब वायु कुपित होकर अपनी शिराओं को प्राप्त होता है तो वातसंबंधी, नाना प्रकार के रोग उत्पन्न होते हैं॥९-१०॥

विमर्शः—शारीरिक, मानसिक कार्यों को वायु अदुष्ट होकर अपनी शिराओं में घूमकर कराता है। वही यदि विकृत हो तो नाना प्रकार के रोग उत्पन्न करता है।

भ्राजिष्णुतामन्नरुचिमग्निदीप्तिमरोगताम्।
संसर्पत् स्वाः सिराः पित्तं कुर्याच्चान्यान् गुणानपि॥
(यदा त्वकुपितं पित्तं सेवते स्ववहाः सिराः
अव्यापन्नस्तदाऽग्निस्तु सम्यक् पचति भोजनम्॥
करोत्यन्यान् गुणांश्चापि पित्तमात्मसिराश्चरन्॥ 'पा०')
यदा प्रकुपितं पित्तं सेवते स्ववहाः सिराः।
तदाऽस्य विविधा रोगा जायन्ते पित्तसंभवाः॥ १२॥

शिराचारी अकुपित तथा कुपित पित्त के कार्य—अकुपित पित्त अपनी शिराओं में फिरता हुआ, कान्ति, अन्न की रुचि, अग्नि का दीपन, नीरोगता और अन्य-अन्य गुणों को सू. अ. १५ में के 'रागपक्त्योज' इत्यादि उत्पन्न करता है।

(पाठभेद के अनुसार जब पित्त अदूषित रहता हुआ अपनी शिराओं में घूमता है तब अग्नि भी निर्दोष होकर अच्छी तरह भोजन पचाती है। और अन्य गुण भी पैदा होते हैं) जब प्रकुपित पित्त शिराओं में जाता है तो नाना प्रकार के रोगों को उत्पन्न करता है॥ ११-१२॥

विमर्शः—अदुष्ट पित्त अपनी शिराओं में घूम कर अग्नि की वृद्धि करता है। वही विकृत होने से पित्तजन्य रोगों को पैदा करता है।

स्नेहमङ्गेषु सन्धीनां स्थैर्यं बलमुदीर्णताम्।
करोत्यन्यान् गुणांश्चापि बलासः स्वाः सिराश्चरन्॥
(यदा त्वकुपितः श्लेष्मा स्वाः सिराः संप्रपद्यते।
आशयाः सन्धयश्चैव वर्तन्तेऽस्य निरामयाः॥ 'पा०')
यदा तु कुपितः श्लेष्मा स्वाः सिराः प्रतिपद्यते।
तदाऽस्य विविधा रोगा जायन्ते श्लेष्मसंभवाः॥१४॥

शिराचारी अकुपित और कुपित कफ के कार्य—कफ अपनी शिराओं में घूमता हुआ, अंगों में स्नेह (चिकनता), संधियों में स्थैर्य (स्थिरता), बल और अपने अन्य गुणों को करता है।

(पाठभेद के अनुसार जब अदुष्ट कफ अपनी शिराओं में गति करता है तब आशय और सन्धियाँ नीरोग होकर काम करती हैं।)

कुपित कफ अपनी शिराओं को प्राप्त होने पर कफ संबंधी नाना प्रकार के रोगों को उत्पन्न करता है॥ १३-१४॥

धातूनां पूरणं वर्णं स्पर्शज्ञानमसंशयम्।
स्वाः सिराः संचरद्रक्तं कुर्याच्चान्यान् गुणानपि॥१५॥
(यदा त्वकुपितं रक्तं सेवते स्ववहाः सिराः।
तदा सम्यक् प्रजानाति स्पर्शनानां शुभाशुभम्॥
वर्णप्रसादनं स्थैर्यं धातूनां पुष्टिमेव च।
करोत्यन्यान् गुणांश्चापि रक्तमात्मसिराश्चरन्॥)
यदा तु कुपितं रक्तं सेवते स्ववहाः सिराः।
तदास्य विविधा रोगा जायन्ते रक्तसंभवाः॥१६॥

निजशिरागत अकुपित और कुपित रक्त के कार्य—(अच्छा) रक्त अपनी शिराओं में फिरता हुआ धातुओं का पूरण, कान्ति, अच्छी तरह से स्पर्श ज्ञान और अन्य गुण 'रक्तं वर्णप्रसादं' (सू. अ. १५) में कहे हुए को उत्पन्न करता है।

(पाठभेद के अनुसार अकुपित रक्त अपनी शिराओं में फिरता हुआ भली प्रकार इन्द्रियों के शुभाशुभ को जानता है। तथा वर्ण, स्थिरता, धातुओं की पुष्टि और अन्य-अन्य गुणों को भी करता है।)

किन्तु कुपित रक्त जब अपनी शिराओं को प्राप्त होता है। तो रक्तजन्य नाना प्रकार के रोग उत्पन्न होते हैं॥ १५-१६॥

विमर्शः—शुद्ध रक्त और अशुद्ध रक्त अपनी शिराओं में क्या कार्य करते हैं, यह इन श्लोकों में बताया गया है।

नहि वातं सिराः काश्चिन्न पित्तं केवलं तथा।
श्लेष्माणं वा वहन्त्येता अतः सर्ववहाः स्मृताः॥१७॥

प्रायः सभी शिरायें सब दोषों को वहन करती हैं—कोई भी शिरा केवल वात, पित्त अथवा कफ का संवहन नहीं करतीं, किन्तु तीनों दोषों का वहन करती हैं। अतः वे सर्ववहा कही जाती हैं॥ १७॥

विमर्शः—पीछे की ओर तो 'विशेषतस्तु पित्तवाहिन्यो नेत्रयोर्दश' इत्यादि प्रकार से पित्तवह, कफवह शिराओं का

निर्देश किया गया है। वह उन-उन दोषों की अधिकता के कारण समझना चाहिये। वस्तुतः सर्व शिराओं में सर्व दोषों का अनुबन्ध अवश्य रहता है।

प्रदुष्टानां हि दोषाणां मूर्च्छितानां प्रधावताम्।
ध्रुवमुन्मार्गगमनमतः सर्ववहाः स्मृताः ॥ १८ ॥

उपर्युक्त मत की पुष्टि के लिए उदाहरण या प्रमाण—दूषित हो कर दौड़ने वाले दोष अपने स्थान या मार्ग को छोड़कर गलत मार्ग में जरूर जाते हैं। अतः शिरायें सब दोषों को वहन करने वाली होती हैं और सर्ववहा कहलाती हैं ॥ १८ ॥

विमर्शः—चाहे कुपित हों, अथवा अकुपित हों, सब दोषों को सब शिरायें वहन करती हैं। इसलिए सर्ववहा शिरायें कही जाती हैं।

तत्रारुणा वातवहाः पूर्यन्ते वायुना सिराः।
पित्तादुष्णाश्च नीलाश्च शीता गौर्यः स्थिराः कफात्।
असृग्वहास्तु रोहिण्यः सिरा नात्युष्णशीतलाः ॥१९॥

शिराओं का वर्ण-विभाग—वातवहा शिरा अरुण ( किंचित् लाल ) वर्ण की होती हैं। वे वायु से भरी हुई होती हैं। पित्त से नीली और उष्ण होती हैं। कफ से शीत ( ठंडी ), स्थिर और गौरी ( श्वेत वर्ण की ) शिरायें होती हैं। रक्त को वहन करने वाली रोहिणी ( लाल रंग की और चमकदार ) तथा बहुत उष्ण और ठण्डी नहीं होती हैं ॥ १९ ॥

विमर्शः—कोई लोग सिरा को अशुद्ध रक्तवाहिनी (Vein) मानते हैं। किन्तु अन्य विद्वान् सिरा को रक्तवाहिनी (Blood vessel) मानते हैं। रक्तवह सिरायें मानने वालों के मत के अनुसार नीला सिरा ( Veins ) होती है। गौर्यः ( Lymphatics=रसायनी ) और असृग्वहा ( Arteries=धमनियां ) होती हैं। अरुण कौन-सी होती हैं यह निश्चित नहीं है, किन्तु उसे वायु को वहन करने वाली अर्थात् चेष्टा युक्त होना चाहिए। अतः इनको ( Nerve ) कहेंगे किन्तु ( Nerve ) पोली नहीं होती है। इसलिए अरुण सिरायें कौन-सी हैं यह विषय सांदिग्ध ही है।

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि न विध्येद्याः सिरा भिषक्।
वैकल्यं मरणं चापि व्याधात्तासां ध्रुवं भवेत् ॥२०॥

अवेध्य सिराओं का वेध करने से उपद्रव—इसके पश्चात् अवेध्य शिरायें कही जायेंगी। उनका वेध होने पर विकलता अथवा मरण निश्चय ही होता है ॥ २० ॥

विमर्शः—अवेध्य सिराओं का वेध होने से मृत्यु अथवा विकलता होती है। इसलिए इसका ज्ञान होना आवश्यक होता है।

सिराशतानि चत्वारि विद्याच्छाखासु बुद्धिमान्।
षट्त्रिंशच्च शतं कोष्ठे चतुःषष्टिं च मूर्धनि ॥२१॥

सब शिराओं का परिगणन—शाखाओं में ४०० शिरायें होती हैं। कोष्ठ में १३६ और ग्रीवा में १६४ शिरायें होती हैं ॥ २१ ॥

विमर्शः—वेध्य और अवेध्य शिराओं का विभाग बनाने के लिए फिर से शिराओं का परिगणन करके उनका षडंगों में विभाग किया गया है।

शाखासु षोडश सिराः कोष्ठे द्वात्रिंशदेव तु।
पञ्चाशज्जत्रुणश्चोर्ध्वमवध्याः परिकीर्तिताः ॥ २२ ॥

अवेध्य शिराओं का परिगणन—१६ शाखाओं में, ३२ कोष्ठ में, ५० जत्रु के ऊपर अवेध्य शिरायें होती हैं ॥ २२ ॥

विमर्शः—१६+३२+५०=९८ शिरायें अवेध्य होती हैं।

तत्र सिराशतमेकस्मिन् सक्थ्नि भवति, तासां जालधरा त्वेका, तिस्रश्चाभ्यन्तराः—तत्रोर्वीसंज्ञे द्वे लोहिताक्षसञ्ज्ञा चैका, एतास्त्ववध्याः, एतेनेतरसक्थि बाहू च व्याख्यातौ।

एवमशस्त्रकृत्याः षोडश शाखासु ॥ २३ ॥

शाखागत अवेध्य शिरायें—प्रत्येक टांग में १०० शिरायें होती हैं। उनमें से जालधरा शिरा और अन्दर की ओर तीन शिरायें ( दो उर्वी और एक लोहिताक्ष ) अवेध्य होती हैं। इसी प्रकार दूसरे पैर और बाहुओं को समझना चाहिये।

इस प्रकार सब शाखाओं में १६ अवेध्य शिरायें होती हैं॥

विमर्शः—जालधरा शिरा तलहृदय मर्म में रहती है। उर्वी और लोहिताक्ष स्वतन्त्र मर्म भी पहिले ही वर्णित हैं ( अ० ६ )।

( अ ) द्वात्रिंशच्छ्रोण्यां, तासामष्टावशस्त्रकृत्याः द्वे द्वे विटपयोः; कटीकतरुणयोश्च।

कोष्ठगत अवेध्य शिरायें—(अ) श्रोणी में ३२ शिरायें होती हैं। इनमें से आठ अवेध्य शिरायें होती हैं। विटप मर्मों में दो-दो और कटीकतरुणों में दो-दो।

( आ ) अष्टावष्टावेकैकस्मिन्पार्श्वे तासामेकैका मूर्ध्वगां परिहरेत्, पार्श्वसन्धिगते च द्वे।

( आ ) एक-एक पार्श्व में आठ-आठ शिरायें होती हैं। उनमें से ऊपर जानेवाली एक-एक शिराओं को बचाना चाहिये। पार्श्वसन्धिगत दो शिराओं को भी बचाना चाहिये।

( इ ) चतस्रो विंशतिश्च पृष्ठे पृष्ठवंशमुभयतः, तासामूर्ध्वगामिन्यौ द्वे परिहरेद् बृहती सिरे।

( इ ) पृष्ठ में पृष्ठवंश के दोनों ओर २४ शिरायें हैं। उनमें से ऊपर जाने वाली दो बृहती नामक शिराओं को बचाना चाहिये।

( ई ) तावत्य एवोदरे तासां मेढ्रोपरि रोमराजीमुभयतो द्वे द्वे परिहरेत्।

( ई ) उदर में भी २४ शिरायें होती हैं। इनमें से मेढ् ( मूत्रेन्द्रिय ) के ऊपर रोमराजी के दोनों ओर दो-दो शिराओं को बचाना चाहिये।

( उ ) चत्वारिंशद्वक्षसि, तासां चतुर्दशाशस्त्रकृत्याः द्वे हृदये, द्वे द्वे स्तनमूले स्तनरोहितापलापस्तम्भेषूभयतोऽष्टौ।

एवं द्वात्रिंशदशस्त्रकृत्याः पृष्ठोदरोरःसु भवन्ति ॥२४॥

( उ ) वक्षःस्थल में चालीस शिरायें होती हैं। उनमें से १४ शिरायें शस्त्रकर्म के लिये अयोग्य होती हैं।

यथा—हृदय में दो, स्तनमूल में दो-दो अर्थात् चार, दोनों स्तनरोहित में दो-दो अर्थात् चार, अपलाप और अपस्तम्भ के ( दोनों ओर के ) एक-एक अर्थात् दो-दो इस प्रकार आठ शिरायें।

इस प्रकार पृष्ठ, पेट, छाती में ३२ शिरायें शस्त्रकर्म में अवेध्य होती हैं ॥ २४ ॥

विमर्शः—मध्य शरीर में ८ उदर में (मूत्रेन्द्रिय) पर ४ ((विटप में ४+) कटीतरुण में ४=८) पार्श्व में २ पार्श्वसन्धिगत २ पृष्ठ में २

वक्षःस्थल में १४ (हृदय में २+ स्तनमूल में ४+ स्तनरोहित में ४+ अपलाप २+ अपस्तम्भ २=१४)

सब मिलकर ३२ शिराओं को बचाना चाहिए।

चतुःषष्टिसिराशतं जत्रुण ऊर्ध्वं भवति,

(अ) तत्र षट्पञ्चाशच्छिरोधरायां, तासामष्टौ चतस्रश्च मर्मसंज्ञाः परिहरेत, द्वे कृकाटिकयोः, द्वे विधुरयोः, एवं ग्रीवायां षोडशाव्यध्याः।

(गयी तु वातादिवहानां चतुर्भिरष्टकैर्द्वात्रिंशद् ग्रीवायां तत्र षोडशाव्यध्या इति प्रतिपादयति)

ऊर्ध्वजत्रुगत शिरायें—जत्रु के ऊपर १६४ शिरायें हैं।

(अ) ग्रीवा में ५६ शिरायें हैं। उनमें से १२ मर्मसंज्ञक शिरायें, दो कृकाटिका, दो विधुर इस प्रकार ग्रीवा में १६ शिराओं को बचाना चाहिये।

(आ) हन्वोरुभयतोऽष्टावष्टौ, तासां तु सन्धिधमन्यौ द्वे द्वे परिहरेत्।

(आ) हनु के दोनों ओर आठ-आठ शिरायें हैं। उनमें से सन्धि में रहनेवाली दो-दो धमनियों को छोड़ देना चाहिये।

(इ) षट्त्रिंशज्जिह्वायां, तासामधः षोडशाशस्त्रकृत्याः, रसवहे द्वे, वाग्वहे च द्वे।

(इ) जिह्वा में ३६ शिरायें होती हैं। उनमें से १६ जिह्वा के नीचे होती हैं। उनमें से दो रसवह और दो वाग्वह, शस्त्रकर्म में वेधनीय नहीं होती हैं।

(ई) द्विर्द्वादश नासायां, तासामौपनासिक्यश्चतस्रः परिहरेत, तासामेव च तालुन्येकां मृदावुद्देशे।

(ई) नासिका में २४ शिरायें होती हैं। इनमें से नाक के पास की चार शिराओं को बचाना चाहिये। तालु के मृदु देश में की एक शिरा का भी परिहार करना चाहिये।

(उ) अष्टत्रिंशदुभयोर्नेत्रयोः तासामेकैकामपाङ्गयोः परिहरेत्।

(उ) दोनों नेत्रों में ३८ शिरायें हैं। इनमें से अपांगों की एक शिरा की रक्षा करना चाहिये।

(ऊ) कर्णयोर्दश, तासां शब्दवाहिनीमेकैकां परिहरेत्।

(ऊ) कानों में दस शिरायें हैं। इनमें से एक-एक शब्दवाहिनी शिराओं को बचाना चाहिये।

(ए) नासानेत्रगतास्तु ललाटे षष्टिः, तासां केशान्तानुगताश्चतस्रः, आवर्तयोरेकैका, स्थपन्यां चैका परिहर्तव्या।

(ए) नासिका और नेत्रगत ललाट में ६० शिरायें होती हैं। उनमें से केशान्तों में जानेवाली चार, आवर्त मर्मों में एक-एक और स्थपनी में एक, सब मिलाकर ७ शिराओं को बचाना चाहिए।

(ऐ) शंखयोर्दश, तासां शंखसन्धिगतामेकैकां परिहरेत्।

(ऐ) शंखों में दश शिरायें होती हैं। उनमें से शंखसन्धि की एक-एक शिरा का परिहार करना चाहिये।

(ओ) द्वादश मूर्ध्नि, तासामुत्क्षेपयोर्द्वे परिहरेत्, सीमन्तेष्वेकैका, एकामधिपताविति।

एवमशस्त्रकृत्याः पञ्चाशज्जत्रुण ऊर्ध्वमिति ॥२५॥

(ओ) माथे में १ शिरायें होती हैं।

इनमें से उत्क्षेप मर्मों की दो, सीमन्तों की पाँच (प्रत्येक सीमान्त की एक) अधिपति में से एक शिरा को बचाना चाहिये।

इस प्रकार ५० शिरायें जत्रु के उपर की अवेध्य होती हैं॥

| विमर्शः—ग्रीवा में १६ | कानों में २ |
|---|---|
| हनुसन्धि में ४ | नेत्र—नासिका ७ |
| जिह्वा में ४ | शंख में २ |
| नासिका में ५ | शिर में ८ |
| नेत्रों में २ | ५० |

भवति चात्र—

व्याप्नुवन्त्यभितो देहं नाभितः प्रसृताः सिराः।
प्रतानाः पद्मिनीकन्दाद्बिसादीनां यथा जलम् ॥२६॥

इति सप्तमोऽध्यायः समाप्तः।

शिराओं को विसतन्तुओं का दृष्टान्त—नाभि से फैली हुई शिरायें चारों ओर से शरीर को व्याप्त कर देती हैं। जैसे कि पद्मिनीकन्द से बिस आदि के प्रतान जल को व्याप्त कर देते हैं॥ २६॥

विमर्शः—सब शरीर शिराओंके प्रतानों से व्याप्त होता है।

इति सुश्रुते शारीरस्थाने सप्तमोऽध्यायः समाप्तः॥

---

शारीरे प्रश्नाः—

(१) नाभिस्थाः प्राणिनां प्राणाः प्राणान्नाभिर्व्युपाश्रिता।
सिराभिरावृता नाभिश्चक्रनाभिरिवारकैः॥
अस्य श्लोकस्य व्याख्या विधेया।

(२) स्वसिरागतानां कुपितानामकुपितानाञ्च
दोषाणां गुणाः दोषाश्च के?

(३) कति च सिराः?
पित्ताद्युष्णाश्च नीलाश्च शीता गौर्यः स्थिराः कफात्॥
असृग्वहास्तु रोहिण्यः सिरा नात्युष्णशीतलाः।
पद्यस्यास्य विवरणं कार्यम्। तत्राऽरुणा वातवहाःकाः सिराः?

(४) जत्रुण ऊर्ध्वमवेध्याः सिराः काः?

## अष्टमोऽध्यायः

अथातः सिराव्यधविधिं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

विषय—अब सिराव्यधविधि नामका शारीर कहेंगे। जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने कहा है ॥ १-२ ॥

विमर्शः—शिराओं का मोक्ष (वेधन) कैसे करना चाहिए? किन रोगों में करना चाहिये? कौन लोग शिरावेध के लिये योग्य हैं, कौन अयोग्य हैं? इत्यादि विचार इस अध्याय में किया जायेगा।

बाल-स्थविर-रूक्ष-क्षतक्षीण-भीरु-परिश्रान्त-मद्यपाध्वस्त्रीकर्शित-वमित विरिक्तास्थापितानुवासित-जागरित-क्लीब-कृश-गर्भिणीनां कास-श्वास-शोष-प्रवृद्धज्वराक्षेपक-पक्षाघातोपवास - पिपासा - मूर्च्छा-प्रपीडितानांच सिरां न विध्येत्, (अस्याग्रे ताडपत्रपुस्तके 'किं कारणम्? एषां खलु वेधादिन्द्रियसंमोहः शोषो वा भवति, रक्तपित्तिनो रक्तात्ययाद्वातप्रकोपो मृत्युर्वा सिरावेधेन संभवेत्' इत्यधिकः पाठः)

याश्चाव्यध्याः, व्यध्याश्चादृष्टाः, दृष्टाश्चायन्त्रिताः, यन्त्रिताश्चानुत्थिता इति ॥ ३ ॥

किन लोगों का और किस दशा में शिरावेध न करे?—बाल, स्थविर (वृद्ध), रूक्ष, क्षतक्षीण (व्रण से जिसका बल क्षीण हुआ है), भीरु (डरपोंक), परिश्रान्त (थका हुआ), मद्यपान-स्त्री, और अध्व (मार्ग) से कृश, वमित (जिसने वमन किया हो), विरिक्त (जिसने विरेचन किया हो), आस्थापित, अनुवासित, जागरित (जगा हुआ), क्लीब (नपुंसक), कृश (दुबला) और गर्भिणी तथा कास (खांसी)-श्वास (दमा)-शोष (राजयक्ष्मा)-प्रवृद्ध ज्वर (विशेष ज्वर)-आक्षेपक (Convulsions), पक्षाघात, (Paralysis) उपवास-पिपासा (प्यास)-मूर्च्छा इत्यादि रोगों से पीडित गों का शिरावेध नहीं करना चाहिये।

वेध करने के लिये योग्य शिरा होने पर भी, न दीखने वाली, दीखने वाली होने पर भी न बँधी हुई, यंत्रित (बँधी हुई) होने पर भी न उठी हुई शिराओं का वेध नहीं करना चाहिए ॥ ३ ॥

विमर्शः—बाल और वृद्ध लोग यथाक्रम असंपूर्ण धातु अथवा क्षीणधातु रहते हैं। उसी प्रकार भीरु लोग मूर्च्छित होते हैं। अनुवासित लोगों के शिरावेध से प्रथमतः क्षीण हुआ जठराग्नि और भी क्षीण हो जाता है। क्लीब (नपुंसक) लोगों का शुक्र क्षय होने के कारण अल्प शक्ति होती है, कृश और गर्भिणी में जीवन-नाश की आशंका रहती है। इतर उपर्युक्त लोगों में शिरावेध से वायु कुपित होने का डर रहता है। कास-श्वास-शोष आदि रोगों से आक्रान्त मनुष्यों में धातु क्षीण होने के कारण देह का संदेह रहता है। विशेष ज्वर वालों का शिराव्यध करने से प्रलाप की संभावना रहती है।

शोणिकावसेकसाध्याश्च ये विकाराः प्रागभिहितास्तेषु चापकेष्वन्येषु चानुक्तेषु यथाभ्यासं यथान्यायं च सिरां विध्येत् ॥ ४ ॥

शिरावेध कब करे?—सूत्रस्थान १४ अध्याय में कहे हुए रक्तमोक्ष से अच्छे होने वाले, अपक्व विकारों में उसी प्रकार जो न कहे गये हों और रक्तमोक्ष से ठीक होने वाले हों उन विकारों में यथाभ्यास (अभ्यास के अनुसार) और यथान्याय (विधि को न छोड़ते हुए) शिरावेधन करना चाहिये ॥

विमर्शः—यथाभ्यास (जिन शिराओं का वेधन किया जाता हो) और यथान्याय (जन्तुघ्न द्रव्यों से शस्त्र और शरीर का वह भाग साफ रखते हुए) शिरावेध करना चाहिये।

प्रतिषिद्धानामपि च विषोपसर्गे आत्ययिके च सिराव्यधनमप्रतिषिद्धम् ॥ ५ ॥

अवेध्य शिराओं का भी वेध करने का समय—प्रतिषिद्ध शिराओं का भी विषों के उपद्रव में और भयप्रद अवस्थाओं में शिरावेध करना निषिद्ध नहीं है ॥ ५ ॥

विमर्शः—बाल, वृद्ध, भीरु इत्यादिकों में भी विद्रधि आदि विकार होने पर शिरावेध करना उचित होता है।

तत्र स्निग्धस्विन्नमातुरं यथादोषप्रत्यनीकं द्रव्यप्रायमन्नं भुक्तवन्तं यवागूं पीतवन्तं वा यथाकालमुपस्थाप्यासीनं स्थितं वा प्राणानबाधमानो वस्त्र-पट्ट-चर्मान्तर्वल्कल-लतामन्यतमेन यन्त्रयित्वा नातिगाढं नातिशिथिलं शरीरप्रदेशमासाद्य यथोक्तं शस्त्रं गृहीत्वा सिरां विध्येत् ॥ ६ ॥

शिरावेध की विधि—रोगी को स्नेहन-स्वेदन करा के दोष के विपरीत पतला-सा अन्न देकर अथवा यवागू का पान कराकर योग्य काल में अपने समीप बैठाकर अथवा खड़ा करके जीवन में जिससे बाधा न पड़े ऐसे वस्त्र, पट्टचर्म अन्तर्वल्कल (अन्दर की छाल), आदि किसी चीज से बांधकर बहुत कड़ा अथवा शिथिल न हो ऐसे ढङ्ग से शरीर के उस भाग में उपर्युक्त शस्त्र से शिरा का वेध करे ॥ ६ ॥

विमर्शः—प्रधान शस्त्रकर्म करते समय रक्त का परिभ्रमण अच्छे प्रकार होने के लिये द्रवप्राय अन्न खिलाया जाता है। वर्षादि ऋतुओं में मेघाच्छन्न दिन इसके लिये वर्ज्य है। मर्मप्रदेशों का ध्यान रखकर शस्त्रकर्म करना चाहिये।

नैवातिशीते नात्युष्णे न प्रवाते न चाभ्रिते।
सिराणां व्यधनं कार्यमरोगे वा कदाचन ॥ ७ ॥

शिरावेध कब न करे—कड़े शीतकाल में, अधिक गरमी में, जोर की बहती हुई हवा में, आकाश के मेघाच्छन्न रहते तथा जब कोई रोग न हो, शिरावेध न करना चाहिये ॥ ७ ॥

विमर्शः—उपरिनिर्दिष्ट ५ स्थितियों का ख्याल रखकर शिरावेध करने का विधान है।

(अ) तत्र व्यध्यसिरं पुरुषं प्रत्यादित्यमुखमरत्निमात्रोच्छ्रिते उपवेश्यासने सक्थ्नोराकुञ्चितयोर्निवेश्य कूर्परौ सन्धिद्वयस्योपरि हस्तावन्तर्गूढाङ्गुष्ठकृतमुष्टीमन्ययोः स्थापयित्वा यन्त्रणशाटकं ग्रीवामुष्ट्योरुपरि परिक्षिप्यान्येन पुरुषेण पश्चात्स्थितेन वामहस्तेनोत्तानेन शाटकान्तद्वयं ग्राहयित्वा ततो वैद्यो ब्रूयात्—

दक्षिणहस्तेन सिरोत्थापनार्थं नात्यायतशिथिलं

यन्त्रमावेष्टयेति, असृक्स्रावणार्थं च यन्त्रं पृष्ठमध्ये पीडयेति, कर्मपुरुषं च वायुपूर्णमुखं स्थापयेत्, एष उत्तमाङ्गगतानामन्तर्मुखवर्जानां सिराणां व्यधने यंत्रणविधिः ॥

भिन्न-भिन्न स्थानों के लिये नियन्त्रणविधि—(अ) जिस पुरुष का शिरावेधन करना हो उसका सूर्य की ओर मुख रहे, फिर अरत्निमात्र ऊँची चौकी पर बैठे, सक्थियां (पैर) सिकुड़ी हुई हों, दोनों संधियों पर केहुनियोंको रखे, अंगूठों को मुट्ठियों पर दबावे और उन मुट्ठियों को मन्याओं के ऊपर रखे, फिर गर्दन और मुट्ठियों पर यन्त्रण-शाटक डाले, पीछे की ओर कोई दूसरा व्यक्ति खड़ा हो और वह अपना बायां हाथ उठाकर शाटक के दोनों सिरों को पकड़ा कर, ( वैद्य ) पुरुष से कहे कि 'दाहिने हाथ से शिराओं का उत्थान होने के लिये, न बहुत जोर से और न बहुत धीमे, यन्त्र का आवेष्टन करो, रक्त का निर्हरण होने के लिये यन्त्र को पृष्ठमध्य में दबाओ' और जिसका शिरावेध करना हो उसको मुख में हवा भर कर बैठाये।

यह यंत्रण-विधि अन्तर्गत शिराओं को छोड़कर शिरोगत शेष शिराओं के वेधन के लिये है।

(आ) पादव्यध्यसिरस्य पादं समे स्थाने सुस्थिरं स्थापयित्वाऽन्यं पादमीषत्संकुचितमुच्चैःकृत्वा व्यध्यसिरपादं जानुसन्धेरधः शाटकेनावेष्ट्य हस्ताभ्यां प्रपीड्यागुल्फं व्यध्यप्रदेशस्योपरि चतुरङ्गुले प्लोतादीनामन्यतमेन बद्ध्वा वा पादसिरां विध्येत्।

(आ) पैरों के शिरावेधन का यंत्रण-प्रकार-जिस पुरुष के पैर का वेध करना हो उसका पैर सम स्थान पर अच्छे प्रकार रख कर दूसरे पैर को किंचित् उठाकर जिस पैर में शिरावेध करना हो उस पैर को घुटने के नीचे शाटक (यंत्रण-वस्त्र) से लपेट कर, गुल्फ पर्यन्त दोनों हाथों से दबा कर अथवा वेध्य प्रदेश के ऊपर चार अंगुल प्लोत ( कपड़ा ), चर्म इत्यादि में से किसी एक से बांधे। इसके पश्चात् पैर की शिरा का वेधन करे।

(इ) अथोपरिष्टाद्धस्तौ गूढाङ्गुष्ठकृतमुष्टी सम्यगासने स्थापयित्वा सुखोपविष्टस्य पूर्ववद्यन्त्रं बद्ध्वा हस्तसिरां विध्येत्।

(इ) हाथों की शिराओं के लिये—अंगूठे को मुष्टि के भीतर की ओर दबा कर अच्छे प्रकार से आसन पर सुखपूर्वक बैठे हुए पुरुष के हाथ को पूर्वोक्त प्रकार से बांध कर हाथ की शिरा का वेध करे।

(ई) गृध्रसीविश्वाच्योः संकुचितजानुकूर्परस्य।

(ई) गृध्रसी और विश्वाची में घुटने और कूर्पर (कोहनी) को सिकोड़ ले, पश्चात् यंत्रण करे।

(उ) श्रोणिपृष्ठस्कन्धेषून्नामितपृष्ठस्यावाक्शिरस्कस्योपविष्टस्य विस्फूर्जितपृष्ठस्य विध्येत्।

(उ) श्रोणि, पीठ और कंधे में शिरावेध करना हो तो पीठ को ऊँचा करके और शिर को झुका कर बैठे हुए व्यक्ति को सीधी तनी हुई पीठ होने की हालत में शिरावेध करना चाहिये।

(ऊ) उदरोरसोः प्रसारितोरस्कस्योन्नामितशिरस्कस्य विस्फूर्जितदेहस्य।

(ऊ) पेट और छाती में शिरावेध करना हो तो शिर को ऊँचा उठाकर छाती तथा मध्य शरीर को फैलाकर शरीर में दृश्यमान शिराओं का वेध करे।

(ए) बाहुभ्यामवलम्बमानदेहस्य पार्श्वयोः।

(ए) पार्श्वों ( बगलों ) का शिरावेध करना हो तो बाहुओं से शरीर को अवलंबन करके शिराओं का वेध करे।

(ऐ) अनामितमेढ्रस्य मेढ्रे।

(ऐ) मेढ्र ( लिङ्ग ) पर शिरावेध करना हो तो मेढ्र को बिना झुकाये शिरावेध करे। ( पाठभेदों में 'अवनामित' मिलता है। उस जगह "मेढ्र को झुका कर" ऐसा अर्थ है )

(ओ) उन्नामितविदष्टजिह्वाग्रस्याधोजिह्वायाम्।

(ओ) जिह्वा के नीचे शिरावेध करना हो तो जिह्वा को ऊपर उठा कर जिह्वाग्र को दबा कर जिह्वा के नीचे की शिराओं का वेध करना चाहिये।

(औ) अतिव्यात्ताननस्य तालुनि दन्तमूलेषु च।

एवं यन्त्रोपायानन्यांश्च सिरोत्थापनहेतून् बुद्ध्याऽवेक्ष्य शरीरवशेन च व्याधिवशेन च विदध्यात् ॥ ८ ॥

(औ) तालु और दन्तमूलों में वेध करना हो तो मुख को फाड़कर तालु और दन्तमूलों में वेध करना चाहिये।

इसी प्रकार अनुक्त प्रदेशों में शिराओं को यन्त्रों से अथवा उपायान्तरों से बाँधकर शिराओं के उत्थान करनेवाले उपायों को सोचकर शरीर और व्यक्ति के अनुसार शिराओं का वेध करना चाहिये ॥ ८ ॥

मांसलेष्ववकाशेषु यवमात्रं शस्त्रं निदध्यात्, अतोऽन्येष्वर्धयवमात्रं व्रीहिमात्रं वा व्रीहिमुखेन, अस्थ्नामुपरि कुठारिकया विध्येदर्धयवमात्रम् ॥ ९ ॥

स्थान-भेदानुसार वेधविधि—मांसल प्रदेशों में यव (जौ) मात्र शस्त्र से वेधन करे। ( मांसल स्थान से ) भिन्न प्रदेश में आधे जौ के बराबर अथवा यवमात्र व्रीहिमुख यन्त्र से वेध करे।

अस्थियों के ऊपर 'कुठारिका' नामक यन्त्र से आधा यव ( जौ ) के बराबर गहरा शिरावेध करे ॥ ९ ॥

विमर्शः—व्रीहिमुख यन्त्र ( Trocar & canula ) और कुठारिका ( Axe shaped knife or chisle ).

भवन्ति चात्र—

व्यभ्रे वर्षासु विध्येत ग्रीष्मकाले तु शीतले।
हेमन्तकाले मध्याह्ने शस्त्रकालास्त्रयः स्मृताः ॥ १० ॥

शिरावेधन काल—वर्षा ऋतु में व्यभ्र ( बादल जब न हों ऐसे ) काल में, ग्रीष्मऋतु में, ठण्डे समय में, हेमन्तऋतु में, मध्याह्न में शस्त्रकर्म करना चाहिये ॥ १० ॥

विमर्शः—अत्यधिक अवस्था में शिरावेध करना पड़े तो उपर्युक्त तीन कालों का ध्यान रखना चाहिये।

सम्यक् शस्त्रनिपातेन धारया या स्रवेदसृक्।
मुहूर्त्तं रुद्ध्वा तिष्ठेच्च सुविद्धां तां विनिर्दिशेत् ॥ ११ ॥

सुविद्ध के लक्षण—अच्छे प्रकार शस्त्र चलने से धारा के

जब कुछ काल खून बहे, बाद रुक जावे तो सुविद्ध समझना चाहिये ॥ ११ ॥

विमर्शः—रक्त का स्वभाव गाढ़ा होकर (coagulate) रुकने का होता है। ऐसा ही दीख पड़े तो अच्छा रक्त आ रहा है, यह अनुमान होता है।

यथा कुसुम्भपुष्पेभ्यः पूर्वं स्रवति पीतिका।
तथा सिरासु विद्धासु दुष्टमग्रे प्रवर्त्तते ॥१२॥

अशुद्ध रक्त प्रथम आने में दृष्टान्त—जिस प्रकार कुसुम्भ के फूलों से प्रथम पीला-सा रङ्ग निकलता है, उसी प्रकार शिराओं का वेध करने से दुष्ट रक्तपहले बाहर आता है ॥१२॥

विमर्शः—जब तक दुष्ट रक्त वहता है तब तक रक्त की संचित होने की (coagulation) शक्ति नष्ट हुई रहती है और इसलिये पहले दुष्ट रक्त आता है।

मूर्च्छितस्यातिभीतस्य श्रान्तस्य तृषितस्य च।
न वहन्ति सिरा विद्धास्तथाऽनुस्थितयन्त्रिताः ॥१३॥

शिराओं के न वहने के कारण—मूर्च्छित (बेहोश), अतिभीत (खूब डरे हुए), श्रान्त (थके हुए), तृषित (प्यासे), उसी प्रकार अनुत्थित (न उठे हुए) और अयन्त्रित (न बाँधे हुए) की दशाओं में शिराओं का वेधन करने पर रक्त भले प्रकार नहीं बहता ॥ १३ ॥

विमर्शः—उपर्युक्त अवस्थाओं में रक्त की गति मन्द रहने के कारण शिराओं में रक्त वहन नहीं होता।

क्षीणस्य बहुदोषस्य मूर्च्छयाऽभिहतस्य च।
भूयोऽपराह्णे विस्राव्या साऽपरेद्युस्त्र्यहेऽपि वा ॥१४॥

क्षीणादि व्यक्तियों में स्रावण—क्षीण, बहुत दोषयुक्त, मूर्च्छा से आक्रान्त पुरुष का शिरावेध अपराह्न में दूसरे अथवा तीसरे दिन करना चाहिये ॥ १४ ॥

विमर्शः—क्षीण आदि व्यक्तियों का शिरावेध करना हो तो दोपहर में दूसरे अथवा तीसरे दिन करना चाहिये।

रक्तं सशेषदोषं तु कुर्यादपि विचक्षणः।
न चाति प्रस्रुतं कुर्याच्छेषं संशमनैर्जयेत् ॥१५॥

पूर्णतया दूषित रक्त न निकालें—दूषित रक्त का भी स्राव पूर्णतया न करना चाहिये। शेष रक्त की संशमन विधि से चिकित्सा करनी चाहिये ॥ १५ ॥

विमर्शः—'रक्तं जीवः' रक्त ही प्राण है। इसलिये उसकी रक्षा करना आवश्यक है। 'अधिक रक्त न निकल जाय' ऐसा इसलिये कहते हैं कि चाहे दूषित रक्त भले ही रह जाय पर इसका अधिक नाश होना उचित नहीं।

बलिनो बहुदोषस्य वयःस्थस्य शरीरिणः।
परं प्रमाणमिच्छन्ति प्रस्थं शोणितमोक्षणे ॥१६॥

रक्त-निर्हरण का प्रमाण—बलिष्ठ, विपुल दोष वाले और तरुण व्यक्ति का रक्त अधिक से अधिक एक प्रस्थ निकलना चाहिये ॥ १६ ॥

विमर्शः—वमन, विरेचन तथा रक्तमोक्षण में एक प्रस्थ १३॥ पल का होता है। किन्तु इतना रक्त निकलना आजकल असह्य होता है। इसलिये रोगी का बल देखकर उसका विचार करना चाहिये।

(अ) तत्र पाददाह-पादहर्षा-ववबाहुक-चिप्प-विसर्प-वातशोणित-वातकण्टक-विचर्चिका-पाददारीप्रभृतिषु क्षिप्रमर्मण उपरिष्टाद् द्व्यङ्गुले व्रीहिमुखेन शिरां विध्येत्।

किन-किन रोगों में कहाँ-कहाँ सिरावेध करे?—(अ) व्रीहिमुख यन्त्र से पाददाह, पादहर्ष, चिप्प, विसर्प वातशोणित, वातकण्टक, विचर्चिका, पाददारी इत्यादि रोगों में क्षिप्रमर्म के ऊपर दो अंगुल शिरावेध करे।

(आ) श्लीपदे तच्चिकित्सिते यथा वक्ष्यते।

(आ) श्लीपद रोग के विषय में उसकी चिकित्सा बताते समय कहा जायगा।

(इ) क्रोष्टुकशिरःखञ्जपङ्गुलवातवेदनासु जङ्घायां गुल्फस्योपरि चतुरङ्गुले।

(इ) क्रोष्टुकशीर्ष, खञ्जता, पंगुता और वातवेदनाओं में जंघा में गुल्फ से चार अंगुल ऊपर शिरावेध करे।

(ई) अपच्यामिन्द्रवस्तेरधस्ताद् द्व्यङ्गुले।

(ई) अपची में इन्द्रवस्ति के नीचे दो अंगुल शिरावेध करे।

(उ) जानुसन्धेरुपर्यधो वा चतुरङ्गुले गृध्रस्याम्।

(उ) गृध्रसी में जानुसन्धि के ऊपर अथवा चार अंगुल नीचे शिरावेध करना चाहिये।

(ऊ) उरुमूलसंश्रितां गलगण्डे।
एतेनेतरसक्थि बाहू च व्याख्यातौ।

(ऊ) गलगण्ड में ऊरुमूल में रहने वाली शिरा का वेध करना चाहिये।

इसी प्रकार से दूसरी टांग और दोनों बाहुओं के लिये भी शिरावेध का प्रकार कह दिया गया।

(ए) विशेषतस्तु वामबाहौ कूर्परसन्धेरभ्यन्तरतो बाहुमध्ये प्लीह्नि कनिष्ठिकानामिकयोर्मध्ये वा।

(ए) विशेष करके प्लीहारोग में वाम बाहु के मध्य में भीतर की ओर कूर्परसन्धि के समीप अथवा कनिष्ठका और अनामिका (छोटी अङ्गुली के पास की अङ्गुली) के मध्यदेश में शिरावेध करे।

(ऐ) एवं दक्षिणबाहौ यकृदाख्ये कफोदरे।
(ओ) चैतामेव च कासश्वासयोरप्यादिशन्ति।

(ऐ, ओ) इसी प्रकार यकृत्, दाल्योदर नामक रोग में और कास, श्वास में भी दक्षिण बाहु में शिराओं का वेध करे।

(औ) गृध्रस्यामिव विश्वाच्याम्।

(औ) विश्वाची नामक रोग में गृध्रसी के समान शिरावेध करना चाहिये।

(अं) श्रोणिं प्रति समन्ताद् द्व्यङ्गुले प्रवाहिकायां शूलिन्याम्।

(अं) शूलयुक्त प्रवाहिका में श्रोणि के चारों ओर दो अङ्गुल अन्तर पर शिरावेध करना चाहिये।

(अः) परिवर्तिकोपदेश-शूकदोष-शुक्रव्यापत्सु मेढ्रमध्ये।

(ञ) परिवर्तिका, उपदंश, शूकदोष और शुक्र रोगों में मेढ़ के मध्य की शिरा का वेध करे।

(क) वृषणयोः पार्श्वे मूत्रवृद्ध्यां नाभेरधश्चतुरङ्गुले सेवन्यां वामपार्श्वो दकोदरे।

(क) मूत्रवृद्धि में वृषणों के बगल में और उदकोदर में नाभि के नीचे, सीवनी के बायीं ओर चार अंगुल पर शिरावेध करना चाहिये।

(ख) वामपार्श्वकक्षास्तनयोरन्तरेऽन्तर्विद्रधौ पार्श्वशूले च।

(ख) अन्तर्विद्रधि तथा पार्श्वशूल में बायीं बगल में, कक्षा और स्तन के बीच में शिरावेध करना चाहिये।

(ग) बाहुशोषावबाहुकयोरप्येके वदन्त्यंसयोरन्तरे।

(ग) बाहुशोष और अवबाहुक रोगों में कन्धे के बीच में शिरावेध करना चाहिये, ऐसा कई विद्वानों का कथन है।

(घ) त्रिकसन्धिमध्यगतां तृतीयके

(घ) तृतीयक ज्वर में त्रिकसन्धि के मध्य की शिरा का वेध करना चाहिये।

(ङ) अधःस्कन्धसन्धिगतामन्यतरपार्श्वसंस्थितां चतुर्थके।

(ङ) चतुर्थक ज्वर में किसी भी एक पार्श्व में स्कन्धसन्धि के नीचे शिरा का वेध करे।

(च) हनुसन्धिमध्यगतामपस्मारे।

(च) अपस्मार में हनुसंधि के बीच में रहने वाली शिरा का वेध करे।

(छ) शङ्खकेशान्तसन्धिगतामुरोऽपाङ्गललाटेषु चोन्मादे।

(छ) अपस्मार और उन्माद में शंख तथा केशान्त सन्धिगत और वक्षःस्थल अपांग तथा ललाट में रहने वाली शिराओं का वेध करना चाहिये।

(ज) जिह्वारोगेष्वधोजिह्वायां दन्तव्याधिषु च।

(ज) जिह्वारोग और दन्तरोगों में जीभ के नीचे रहने वाली शिराओं का वेध करना चाहिये।

(झ) तालुनि तालव्येषु।

(झ) तालु के रोगों में तालु में शिरावेध करना चाहिये।

(ञ) कर्णयोरुपरि समन्तात् कर्णशूले तद्रोगेषु च।

(ञ) कर्ण-पीडा और कर्ण-रोगों में कानों के ऊपर चारों ओर शिरावेध करना चाहिये।

(ट) गन्धाग्रहणे नासारोगेषु च नासाऽग्रे।

(ट) गन्ध का ग्रहण न होने पर और नाक की बीमारियों में नाक के अग्रभाग में शिरावेध करना चाहिये।

(ठ) तिमिराक्षिपाकप्रभृतिष्वक्ष्यामयेषूपनासिके लालाट्यामापाङ्ग्यां वा।

(ठ) तिमिर रोग, अक्षिपाक इत्यादि आंखों के रोगों में नाक के समीप, ललाट किंवा अपांग में की शिराओं का वेध करें।

एता एव च शिरोरोगा अधिमन्थप्रभृतिषु रोगेष्विति ॥ १७ ॥

शिरोरोग और अधिमन्थ इत्यादि रोगों में इन्हीं शिराओं का वेध करना चाहिये ॥ १७ ॥

विमर्शः—अपची रोग में अपची उत्पन्न होने के पश्चात् शिरावेध करे। रूढ ( पुराण ) अपची न हो।

सन्धि में शस्त्रक्रिया नहीं करनी चाहिये। इसलिये कूर्परसन्धि का अर्थ कूर्परसन्धि के समीप समझना चाहिये।

(औ)—में निर्दिष्ट विश्वाची में केहुनी के ऊपर अथवा नीचे चार अङ्गुल समझना चाहिये।

जिन-जिन रोगों में शिरावेध बताया गया है। वहां-वहां रक्तजन्य व्याधि हो अथवा रक्त का अनुबन्ध हो तो शिरावेध करना चाहिये।

अत ऊर्ध्वं दुष्टव्यधनमनुव्याख्यास्यामः—

इसके बाद दुष्टवेध का वर्णन करेंगे।

तत्र—दुर्विद्धाऽतिविद्धा कुञ्चिता पिच्चिता कुट्टिताऽप्रसृताऽत्युदीर्णाऽन्तेऽभिहता परिशुष्का कूणिता वेपिताऽनुत्थितविद्धा शस्त्रहता तिर्यग्विद्धाविद्धा( अपविद्धा 'पा०' ) ऽव्यध्या विद्रुता धेनुका पुनःपुनर्विद्धा मांससिरास्नाय्वस्थिसन्धिमर्मसु चेति विंशतिर्दुष्टव्यधाः ॥ १८ ॥

दुष्टवेध के बीस प्रकार—

१. दुर्विद्ध, २ अतिविद्ध, ३ कुञ्चित, ४ पिच्चित, ५ कुट्टित, ६ अप्रसुत, ७ अत्युदीर्ण, ८ अन्तेविद्ध, ९ परिशुष्क १०, कूणित, ११ वेपित, १२ अनुत्थितविद्ध, १३ शस्त्रहत, १४ तिर्यग्विद्ध, १५ विद्ध (अपविद्ध 'पा०'), १६ अव्यध्य, १७ विद्रुत, १८ धेनुक, १९ पुनःपुनर्विद्ध और २० मांस, शिरा, स्नायु, अस्थि, सन्धि इत्यादिकों के मर्मों में विद्ध दुष्टवेध के बीस प्रकार होते हैं॥१८॥

(अ) तत्र या सूक्ष्मशस्त्रविद्धाऽव्यक्त( न व्यक्त पा० )मसृक् स्रवति रुजाशोफवती च सा दुर्विद्धा।

दुष्टवेध के प्रकारों के लक्षण—

(अ) दुर्विद्धा का लक्षण—सूक्ष्म शस्त्र के वेध करने पर थोड़ा रक्त आता हो और जिसमें वेदना और सूजन हो उसे दुर्विद्ध समझना चाहिये।

(आ) प्रमाणातिरिक्तविद्धायामन्तः प्रविशति शोणितं शोणितातिप्रवृत्तिर्वा साऽतिविद्धा।

(आ) अतिविद्धा का लक्षण—प्रमाण से अधिक विद्ध होने के कारण रक्त ( शरीर के ) भीतर जाता हो अथवा बहुत रक्त निकलता हो तो उन शिराओं को अतिविद्ध जानना चाहिये।

(इ) कुञ्चितायामप्येवम्।

(इ) कुञ्चिता का लक्षण—कुञ्चिता में अपविद्ध के समान लक्षण होते हैं।

(ई) कुण्ठशस्त्रप्रमथिता पृथुलीभावमापन्ना पिच्चिता।

(ई) पिच्चिता का लक्षण—कुण्ठित ( कुन्द धार वाले ) शस्त्र से कुचली जाने के कारण जो शिरा चौड़ी हो जाती है उसे पिच्चिता कहते हैं।

(उ) अनासादिता पुनः पुनरन्तयोश्च बहुशः शस्त्राभिहता कुट्टिता ।

(उ) कुट्टिता का लक्षण—जो शिरा अनासादित ( मिली न हो ) परन्तु अन्त ( समीप की शिराएँ ) पुनः पुनः उससे विद्ध हों, उसको कुट्टिता कहते हैं।

(ऊ) शीतभयमूर्च्छाभिरप्रवृत्तशोणिताऽप्रसुता ।

(ऊ) अप्रसुता का लक्षण—शीत, भय, मूर्च्छा ( बेहोशी ) से यदि रक्त न निकले तो अप्रसुता कहते हैं।

(ए) तीक्ष्णमहामुखशस्त्रविद्धाऽत्युदीर्णा ।

(ए) अत्युदीर्णा का लक्षण—तीक्ष्ण ( तीखे ) और महामुख ( चौड़े मुख वाले ) शस्त्र से विद्ध होने पर उसे अत्युदीर्णा कहते हैं।

(ऐ) अल्परक्तस्राविण्यन्तेऽभिहता ।

(ऐ) अन्तेऽभिहता का लक्षण—शिरा के अन्त ( अन्तिम भाग ) पर वेध करने के कारण थोड़ा रक्त निकलता हो तो उसे अन्तेऽभिहता कहते हैं।

(ओ) क्षीणशोणितस्यानिलपूर्णा परिशुष्का ।

(ओ) परिशुष्का का लक्षण—जिसका रक्त क्षीण हो गया हो और उसमें वायु भर गया हो, उसे परिशुष्का कहते हैं।

(औ) चतुर्भागावसादिता किञ्चित्प्रवृत्तशोणिता कूणिता ।

(औ) कूणिता का लक्षण—जिस शिरा में शस्त्र ( शिरा के ) चतुर्थ भाग को प्राप्त होता है और उससे थोड़ा सा रक्त निकलता हो, उसे कूणिता कहते हैं।

(अं) दुःस्थानबन्धनाद्वेपमानायाः शोणितसंमोहो भवति सा वेपिना ।

(अं) वेपिता का लक्षण—स्थान को छोड़कर शिरा को बांधने से कांपने वाली शिरा का रक्त बाहर नहीं आता। ऐसी शिरा को वेपिता कहते हैं।

(अः) अनुत्थितविद्धायामप्येवम् ।

(अः) अनुत्थितविद्धा का लक्षण—जो शिरा उठी न हो उसे बेधने से भी वेपिता के तुल्य लक्षण पैदा होते हैं।

(क) छिन्नाऽतिप्रवृत्तशोणिता क्रियासङ्करी शस्त्रहता ।

(क) शस्त्रहता का लक्षण—शस्त्र से कटने के कारण, बहुत परिमाण में रुधिर निकलता हो और वे शिरायें अपना काम न कर सकती हों, उनको शस्त्रहता कहते हैं।

(ख) तिर्यक्प्रणिहितशस्त्रा किञ्चिच्छेषा तिर्यग्विद्धा ।

(ख) तिर्यग्विद्धा का लक्षण--तिरछा शस्त्र चलाने के कारण जो शिरा थोड़ी ( कटने से ) रह गयी हो, उसे तिर्यग्विद्धा कहते हैं।

(ग) बहुशः क्षता हीनशस्त्रप्रणिधानेनापविद्धा ।

(ग) अपविद्धा का लक्षण--हीन शस्त्र-प्रयोग के कारण बहुत जगह चोट लगी हो, उसे अपविद्धा कहते हैं।

(घ) अशस्त्रकृत्याऽव्यध्या ।

(घ) अव्यध्या का लक्षण—शस्त्रकर्म के अयोग्य शिराओं के व्यध होने को अव्यध्या कहते हैं।

(ङ) अनवस्थितविद्धा विद्रुता ।

(ङ) विद्रुता का लक्षण—अनवस्थित ( चञ्चल ) शिराओं का यदि वेध हुआ हो तो वे विद्रुता कहलाती हैं।

(च) प्रदेशस्य बहुशोऽवघट्टनादारोहव्यथा मुहुर्मुहुः शोणितस्रावा धेनुका ।

( च ) धेनुका का लक्षण—यदि शिराप्रदेश को जोर से दबाने के कारण तथा ऊपर ही ऊपर शस्त्रों के चिह्न हो जाने के कारण पुनः पुनः रक्त का स्राव होता हो तो उसे धेनुका कहते हैं। इसमें गौ के स्तन के समान स्राव होता है।

(छ) सूक्ष्मशस्त्रव्यधनाद् बहुशो भिन्ना पुनः पुनर्विद्धा ।

(छ) पुनः पुनर्विद्धा का लक्षण—सूक्ष्मशस्त्र होने के कारण पुनः पुनः वेध करने से कटी हुई शिराओंको पुनः पुनर्विद्धा कहते हैं।

(ज) मांसस्नाय्वस्थिसिरासन्धिमर्मसु विद्धा रुजां शोफं वैकल्यं मरणं चापादयति ॥ १६ ॥

(ज) मांस, शिरा, अस्थि, स्नायु और सन्धिमर्मों पर वेध करने से रुजा ( पीड़ा ), शोफ ( सूजन ), वैकल्य ( विकलता ) और मरण ( मृत्यु ) प्राप्त हो जाता है ॥ १९ ॥

विमर्श—कुञ्चिता और अतिविद्धा में फर्क यह है कि कुञ्चिता शिरा कुटिलभूत ( तिरछी ) होती है और अतिविद्धा में शिरा ज्यों की त्यों रहती है। दोनों में ही कभी-कभी रक्त ( शरीर के ) भीतर की ओर चला जाता है, अथवा कभी-कभी जोर से निकलने लगता है।

अनुत्थितविद्धा और वेपिता में बहुत साम्य है। किन्तु अनुत्थितविद्धा में सिराएँ उठती नहीं और वेपिता में भी अन्य प्रदेश में बांधने से सिराएँ चञ्चल होती हैं। दोनों में भी रक्त का प्रवाह जोर से नहीं होता।

भवन्ति चात्र—

सिरासु शिक्षितो नास्ति चला ह्येताः स्वभावतः ।
मत्स्यवत् परिवर्त्तन्ते तस्माद्यत्नेन ताडयेत् ॥२०॥
अजानता गृहीते तु शस्त्रे कायनिपातिते ।
भवन्ति व्यापदश्चैता बहवश्चाप्युपद्रवाः ॥ २१ ॥
स्नेहादिभिः क्रियायोगैर्न तथा लेपनैरपि ।
यान्त्याशु व्याधयः शान्ति यथा सम्यक् शिराव्यधात् ॥
शिराव्यधश्चिकित्साऽर्धं शल्यतन्त्रे प्रकीर्त्तितः ।
यथा प्रणिहितः सम्यग्वस्तिः कायचिकित्सिते ॥ २३ ॥

शिरावेध के उपद्रव, उपचार और उसका महत्त्व—शिराएँ स्वभावतः ही चञ्चल होती हैं। वे मछली की तरह परिवर्तन करती हैं। इसलिये शिराओं के विषय में तज्ज्ञ ( उनका जानकार ) कोई भी नहीं होता। अतः इनका वेध प्रयत्नपूर्वक ही करे।

शस्त्रकर्म में अज्ञ व्यक्ति यदि शरीर के ऊपर शस्त्र चलावे तो पहले कही हुई व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं। बहुत से उपद्रव भी पैदा होते हैं।

शिरावेध अच्छे प्रकार करने पर जैसे व्याधियाँ शान्त होती हैं, वैसे स्नेहन स्वेदनों से अथवा लेपों से शान्त नहीं होतीं

कायचिकित्सा में जैसे अच्छे प्रकार दिया हुआ बस्ति का महत्व है वैसे ही शल्यतन्त्र ( शल्यकर्म ) में शिरावेध चिकित्सार्ध है ॥ २०-२३ ॥

विमर्शः—शिरावेध का महत्व बताने के लिये और भी एक श्लोक मिलता है—( मांसमेदोऽस्थिमज्जानः शोणितस्यावसेचनात्। धमन्यश्च विशुध्यन्ति दुष्टरक्तास्रवश्च याः ॥ रसस्वेदादिनिष्यन्दाद्विशुध्यन्ति……)।

तत्र स्निग्ध-स्विन्न-वान्त-विरिक्ता-स्थापिता-नुवासित-शिराविद्धैः परिहर्त्तव्यानि क्रोधायास-मैथुन-दिवास्वप्न-वाग्व्यायाम( व्यायाम 'पा०' )-याना-ध्ययन-स्थाना-सन-चङ्क्रमण-शीत-वाता-तप-विरुद्धा-सात्म्या-जीर्णान्याबललाभात् , मासमेके मन्यन्ते।

एतेषां विस्तरमुपरिष्टाद्वक्ष्यामः ॥ २४ ॥

स्नेहन-स्वेदन करने पर किन-किन बातों को वर्ज्य करना चाहिये--स्नेहन, स्वेदन, वमन, विरेचन, आस्थापन, अनुवासन और शिरावेध करने पर क्रोध, आयास ( परिश्रम ), मैथुन ( स्त्रीप्रसङ्ग ), दिन में सोना, वाग्व्यायाम ( जोर से बोलना, गाना इत्यादि ), यान ( घोड़ा, गाड़ी की सवारी ), अध्ययन, स्थान ( खड़े रहना ), आसन ( बैठे रहना ), चङ्क्रमण ( घूमना ), शीत ( ठंडक ), हवा (आँधी वगैरह), आतप ( घाम या धूप ), विरुद्ध, असात्म्य और अजीर्ण इत्यादिकों का बल आने तक त्याग करना चाहिये।

कई विद्वानों का मत है कि एक मास पर्यन्त उपर्युक्त बातों को छोड़ना चाहिये। इन सबों का विस्तार आगे चल कर करेंगे ॥ २४ ॥

विमर्शः—उपर्युक्त बातों का त्याग करने से बल आता है तथा विद्ध स्थान शीघ्र भर जाते हैं।

भवतश्चात्र—

सिराविषाणतुम्बैस्तु जलौकाभिः पदैस्तथा।
अवगाढं यथापूर्वं निर्हरेद् दुष्टशोणितम् ॥ २५ ॥
अवगाढे जलौकाः स्यात्प्रच्छन्नं पिण्डिते हितम्।
शिराऽङ्गव्यापके रक्ते शृङ्गालाबू त्वचि स्थिते ॥ २६ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां शारीरस्थाने शिराव्यधविधिशारीरं नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

रक्तनिर्हरण-साधनों का स्थानानुकूल प्रयोग—शिरामोक्ष ( रक्त निकलना ), विषाण (सींगी लगाना ), तुम्बी, जलौका, पद ( प्रच्छान )-पूर्व-पूर्व प्रकार गभीर देश के लिये करते हुए दुष्ट रक्त का निर्हरण करना चाहिए। अर्थात् खूब गभीर प्रान्त में रक्त दुष्ट हो तो शिरावेध करे, उसके ऊपर हो तो विषाण ( सींगी लगाने ) का प्रयोग करे, और थोड़ा ऊपर होने से तुम्बी, त्वचा के नीचे प्रदेश में होने से जलौका लगावे और त्वचा (चर्म) में हो तो पद ( प्रच्छान ) करना चाहिये।

खूब गभीर प्रान्त में रक्तदुष्टि हो तो जलौका ( जोंक ) लगावे। पिंडित जगह में प्रच्छान करे, सर्व शरीर में रक्तदुष्टि हो तो शिरावेध करे और त्वचागत हो तो सींगी अथवा अलावू का प्रयोग करे ॥ २५-२६ ॥

विमर्शः—तुम्बी लगाने की विधि को ( cupping ) और जलौका को ( leech ) जोंक कहते हैं।

तुम्बी ( cupping ) करना हो तो जहाँ दर्द अथवा दुष्ट रक्त हो उस जगह पर छोटी परई में बत्ती लगाकर, मृत्पात्र को उलटा करके रखे। मृत्पात्र के स्थान में किसी धातु का पात्र नहीं लगाना चाहिये।

परिणाम यह होता है कि बत्ती की उष्णता से जिस जगह बत्ती लगाई हो उनके ऊपर की हवा हट जाती है। और बाहर की हवा का दबाव मृत्पात्र के चारों ओर से उस स्थान के बाह्य भागों पर पड़ता है जिनके कारण शरीर का वह भाग मृत्पात्र में जाने लगता है। उससे दर्द अथवा दुष्ट रक्त वाली जगह का दर्द उस प्रदेश की विस्तृति से हटता है अथवा दुष्ट रक्त बाहर ( फोड़े द्वारा ) चला आता है। पश्चात् कप ( cup ) अथवा मृत्पात्र को हटाते हैं। कभी वह पात्र दृढ़ बैठने के कारण हटाया नहीं जा सकता है, तब उसे फोड़ देते हैं। पात्र फूट सके, इसी सुभीते के लिये मृत्पात्र अथवा कप लेना प्रशस्त होता है। धातु का पात्र फोड़ने में दिक्कत होती है इससे कभी प्राणों पर भी बीतती है। अतः धातु-पात्र का तुम्बी ( cupping ) के लिये उपयोग न करे।

इति सुश्रुते शारीरस्थानेऽष्टमोऽध्यायः समाप्तः ॥ ८ ॥

शारीरे प्रश्नाः—

(१) शल्यशास्त्रे शिरावेधस्य प्राधान्यं प्रदर्श्य, कस्मादधुना तस्य प्रचारस्यावरोधो जातः ? अवरोधनिवारणोपायाश्च के ?
(२) रक्तमोक्षणे के च अन्य उपायाः? कुत्र कुत्र च तेषां प्रयोगाः? केषां रक्तमोक्षणं निषिद्धम् ?
(३) रक्तनिर्हरणे सामान्यविधिः, सिरायन्त्रणप्रकारः, तथा समुपयुक्तः कालश्च लेखनीयः।
(४) रक्तनिर्हरणे कानि च शस्त्राणि प्रयुज्यन्ते ? केषु केषु रोगेषु कुत्र कुत्र कथं च सिरावेधः कर्तव्यः इति स्पष्टतया लेखनीयम्।
(५) सन्धिस्थाने, विश्वाच्याश्च कुत्र सिरावेधः कर्तव्यः ?
(६) परिशुष्क-कुणिता-कुञ्चितानां तथा अनुत्थितविद्धानां च लक्षणानि कानि ?

## नवमोऽध्यायः

अथातो धमनी-व्याकरणं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब धमनी-व्याकरण नामक शारीर कहेंगे। जैसा कि भगवान धन्वन्तरि ने कहा है ॥ १-२ ॥

विमर्शः—पिछले अध्याय में शिराव्यध का वर्णन होने के पश्चात् शिरा और धमनी का साम्य होने से, अब धमनी का विवरण करेंगे। धमनी शब्द से कुछ विद्वान् ( Cerebral nerves नाड़ियाँ ) समझते हैं और कुछ ( Arteries ) शुद्ध रक्तवाहिनियाँ।

चतुर्विंशतिर्धमन्यो नाभिप्रभवा अभिहिताः। तत्र केचिदाहुः—सिराधमनी-स्रोतसामविभागः, सिराविकारा एव हि धमन्यः स्रोतांसि चेति। तत्तु न सम्यक्, अन्या एव हि धमन्यः स्रोतांसि च सिराभ्यः,कस्मात् ? व्यञ्जनान्यत्वात्, मूलसन्नियमात्, कर्मवैशेष्यात्, आगमाच्च, केवलं तु परस्परसन्निकर्षात् सदृशागमकर्मत्वात् सौक्ष्म्याच्च विभक्तकर्मणामप्यविभाग एव कर्मसु भवति ॥ ३ ॥

धमनीविवरण—नाभि से उत्पन्न होने वाली २४ धमनियां कही गई हैं। कई विद्वानों का मत है कि शिरा, धमनी और स्रोतस् ये एक ही हैं, धमनियां और स्रोतस् शिराओं के विकार हैं। किन्तु यह मत ठीक नहीं है। शिराओं से धमनियां और स्रोतस् भिन्न ही हैं। क्योंकि इनके व्यंजन ( आकृति, चिह्न अथवा लक्षण ) भिन्न हैं। इनके मूल भी भिन्न भिन्न हैं, कर्म भी अलग हैं और शास्त्र में भी इनको पृथक्-पृथक् माना है। तथापि परस्पर में सम्बन्ध होने के कारण, शास्त्र में ( शिरा, स्रोतस्, धमनी, आशय ये सब आकाशीय माने गये हैं ) समान वचन मिलने के कारण तथा इनके साधारण कर्म के कारण और सूक्ष्मता के कारण शिरा, स्नायु और धमनी के कार्य भिन्न होने पर भी ये सब एक ही मालूम होते हैं ॥ ३ ॥

विमर्शः—इस गद्य में शिराएँ, स्नायु और धमनियां भिन्न होने पर भी एक क्यों मालूम पड़ती हैं, यह बताया गया है।

तासां तु नाभिप्रभवाणां धमनीनामूर्ध्वगा दश, दश चाधोगामिन्यः चतस्रस्तिर्यग्गाः ॥ ४ ॥

धमनी के प्रकार—नाभि से उत्पन्न होने वाली धमनियों में से दस ऊपर को, दस नीचे की ओर चार तिरछी जाती हैं ॥ ४ ॥

विमर्शः—गर्भावस्था में होने वाली १४ धमनियों का विभाग बताया गया है।

ऊर्ध्वगाः—शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्ध-प्रश्वासोच्छ्वास-जृम्भित-क्षुद्धसित-कथित-रुदितादीन् विशेषानभिवहन्त्यः शरीरं धारयन्ति। तास्तु हृदयमभिप्रपन्नास्त्रिधा जायन्ते। तास्त्रिंशत्। तासां तु वात-पित्त-कफ-शोणित-रसान् द्वे द्वे वहतस्ता दश, शब्द-रूप-रस-गन्धानष्टभिर्गृह्णीते द्वाभ्यां भाषते, द्वाभ्यां घोषं करोति द्वाभ्यां स्वपिति, द्वाभ्यां प्रतिबुध्यते, द्वे चाश्रुवाहिन्यौ, द्वे स्तन्यं स्त्रिया वहतः स्तनसंश्रिते, ते एव शुक्रं नरस्य स्तनाभ्यामभिवहतः तास्त्वेतास्त्रिंशत् सविभागा व्याख्याताः एताभिरूर्ध्वं नाभेरुदर-पार्श्व-पृष्ठोरः स्कन्ध-ग्रीवा बाहवो धार्यन्ते याप्यन्ते च ॥५॥

ऊपर जानेवाली धमनियां—ऊपर जानेवाली ( धमनियां ) शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, प्रश्वास, उच्छ्वास, जृम्भित ( जम्हाई ), क्षुत् ( छींक ), हसित ( हँसना ), कथित ( बोलना ), रुदित ( रोना ) इत्यादि को वहन करती हुई शरीर को धारण करती हैं। वे धमनियां हृदय को प्राप्त होती हुई तीन भागों में विभक्त होने के कारण ३० हो जाती हैं। उनमें से वात, पित्त, कफ, रक्त और रसों को दो-दो वहन करती हैं। इस प्रकार वे दस होती हैं। आठ धमनियां शब्द, रूप, रस, गन्धों को वहन करती हैं। दो धमनियों से बोला जाता है। दो के द्वारा घोष अर्थात् अव्यक्त ध्वनि की जाती है। दो से सोया जाता है। दो से जागा जाता है। दो अश्रुओं को वहन करती हैं। दो स्त्रियों के स्तनों में रहती हुई दूध का वहन करती हैं। वे ही दो धमनियां पुरुष में स्तनों में रह कर शुक्र का वहन करती हैं। इसी प्रकार तीस धमनियों का शाखा-प्रशाखाओं में विभाग कर दिया गया है। इन्हीं से नाभि के ऊपर ( पेट ), पार्श्व ( बगल ), पृष्ठ ( पीठ ), उरः, स्कन्ध ( कन्धे ), ग्रीवा (गर्दन) और बाहु (भुजाओं) का धारण और पोषण होता है ॥ ५ ॥

विमर्श—शब्द, स्पर्श, रूप, रसादि को वहन करने वाली धमनियां कैसी होंगी? धमनी शब्द से शुद्ध रक्त वाहिनी ( Artery ) लिया जाय तो, उसमें से शुद्ध रक्त ( Oxygenated blood ) का वहन होता है। यदि धमनी शब्द से वातनाड़ी ( Nerve ) समझें तो उनमें से पित्त, कफ और शोणित का वहन नहीं होता तो भी वातनाड़ियां पित्ताशय, कफाशय, शोणिताशयों को जाती तो जरूर हैं।

यहाँ धमनी से यह स्पष्ट होता है कि उनके द्वारा शब्द-स्पर्शादि इन्द्रियों का पोषण ठीक प्रकार हो जाता है। कहा भी है "एताभिः···धार्यन्ते याप्यन्ते चेति"।

भवति चात्र—

ऊर्ध्वङ्गमास्तु कुर्वन्ति कर्माण्येतानि सर्वशः।
अधोगमास्तु वक्ष्यामि कर्म तासां यथायथम् ॥६॥

ऊपर जाने वाली धमनियां पूर्ण प्रकार से ये सब कार्य करती हैं और नीचे की तरफ जाने वाली धमनियों एवं उनके कार्यों का आगे यथोचित वर्णन करेंगे ॥ ६ ॥

अधोगमास्तु वातमूत्रपुरीषशुक्रार्त्तवादीन्यधोवहन्ति। तास्तु पित्ताशयमभिप्रपन्नास्तत्रस्थमेवान्नपानरसं विपक्वमौष्ण्याद्विवेचयन्त्योऽभिवहन्त्यः शरीरं तर्पयन्ति, अर्पयन्ति चोर्ध्वगानां तिर्यग्गाणां च रसस्थानं चाभिपूरयन्ति, मूत्रपुरीषस्वेदांश्च विवेचयन्ति, आमपक्वाशयान्तरे च त्रिधा जायन्ते, तास्त्रिंशत्।

तासां तु वातपित्तकफशोणितरसान् द्वे द्वे वहतस्ता दश, द्वे अन्नवाहिन्यावन्त्राश्रिते, तोयवहे द्वे, मूत्रवस्तिमभिप्रपन्ने मूत्रवहे द्वे, शुक्रवहे द्वे शुक्रप्रादुर्भावाय, द्वे विसर्गाय, ते एव रक्तमभिवहतो विसृजतश्च नारीणामार्त्तवसंज्ञम्, द्वे वर्चोनिरसन्यौ स्थूलान्त्रप्रतिबद्धे अष्टावन्यास्तिर्यग्गामिनीनां धमनीनां स्वेदमर्पयन्ति, तास्त्वेतास्त्रिंशत् सविभागा व्याख्याताः।

एताभिरधो नाभेः पक्वाशय-कटी-मूत्र-पुरीष-गुद-वस्ति-मेढ्र-सक्थीनि धार्यन्ते याप्यन्ते च ॥ ७ ॥

अधोगामी धमनियों के कार्य—अधोगामी धमनियां वात

( अपान वायु ), मूत्र, पुरीष ( मल ), शुक्र, आर्त्तव को नीचे की ओर वहन करती हैं। वे पित्ताशय को प्राप्त होती हुई अग्नि की उष्णता से वहां के विपक्व ( ठीक पके हुए ) अन्नरस और जलीय रसों का विवेचन और वहन करती हुई शरीर का तर्पण (पोषण) करती हैं। ऊर्ध्वगत और तिर्यग्गत धमनियों का रस अर्पण करती हैं और रसस्थान ( हृदय ) को रस द्वारा भर देती हैं। मूत्र, पुरीष और स्वेद का अलग-अलग विभाग कर देती हैं। आमाशय और पक्वाशय के बीच में ( इन धमनियों के ) तीन प्रकार होते हैं। इस प्रकार ३० धमनियाँ होती हैं।

उनमें से वात, पित्त, कफ, रक्त और रसों को दो-दो धमनियां वहन करती हैं। इस प्रकार दस धमनियाँ हुईं। अन्त्रों का आश्रय करके अन्न को वहन करने वाली दो, जल का वहन करने वाली दो, मूत्रवस्ति ( Bladder ) को प्राप्त होकर मूत्र का वहन करने वाली दो, शुक्र की उत्पत्ति करने के लिये शुक्र का वहन करने वाली दो, ( शुक्र का ) विसर्ग ( बाहर निकालने ) के लिये दो, वे ही दो ( धमनियाँ ) स्त्रियों के आर्त्तव को वहन करती हैं तथा उसका विसर्ग करती हैं। दो स्थूलान्त्र बृहदन्त्र ( Large intestine ) में लगी हुई मल को निकालती हैं। शेष आठ धमनियाँ तिर्यग् जाने वाली धमनियों के स्वेद को अर्पण करती हैं। इसी प्रकार यथाविभाग तीस धमनियों की व्याख्या हुई।

इन धमनियों से नाभि के नीचे के पक्वाशय, कमर, मूत्र, पुरीष ( मल ), गुद, वस्ति ( Bladder मूत्राशय ), मेढ़्र ( मूत्रेन्द्रिय ) और सक्थि धारण की जाती है और इन्हीं से इनका पोषण होता है॥ ७॥

विमर्शः—उक्त श्लोकों में अधोगामी धमनियों को रक्ताशय और विसर्ग संस्थानों में विभक्त करके स्पष्ट किया है।

भवति चात्र—

अधोगमास्तु कुर्वन्ति कर्माण्येतानि सर्वशः।
तिर्यग्गाः संप्रवक्ष्यामि कर्म चासां यथायथम् ॥८॥

अधोगामी सब धमनियाँ ( उपर्युक्त ) इन सब कार्यों को करती हैं। और आगे तिर्यग्गत धमनियों तथा इनके यथायोग्य कर्मों को कहेंगे॥ ८॥

तिर्यग्गाणां तु चतसृणां धमनीनामेकैका शतधा सहस्रधा चोत्तरोत्तरं विभज्यन्ते, तास्त्वसंख्येयाः, ताभिरिदं शरीरं गवाक्षितं विबद्धमाततं च, तासां मुखानि रोमकूपप्रतिबद्धानि, यैः स्वेदमभिवहन्ति रसं चाभितर्पयन्त्यन्तर्बहिश्च, तैरेव चाभ्यङ्गपरिषेकावगाहालेपनवीर्याण्यन्तःशरीरमभिप्रपद्यन्ते त्वचि विपक्वानि, तैरेव च स्पर्शं सुखमसुखं वा गृह्णीते, तास्त्वेताश्चतस्रो धमन्यः सर्वाङ्गताः सविभागा व्याख्याताः॥ ९॥

तिर्यग् धमनियों के कार्य—चार तिर्यग्गत धमनियों में से प्रत्येक धमनी उत्तरोत्तर सैकड़ों और सहस्रों प्रकारों से विभक्त होती हैं। इस प्रकार वे शाखाएँ असंख्य होती हैं। इन धमनियों से यह शरीर गवाक्षित ( जाल ) के समान बँधा हुआ है और आतत (फैला) हुआ है। उन धमनियों के मुख रोमकूपों से मिले होते हैं। इन ( मुखों ) के द्वारा स्वेद ( पसीने ) का वहन होता है। रस द्वारा भीतर बाहर दोनों ओर तर्पण करती हैं। इन मुखों से अभ्यङ्ग ( मालिश), परिषेक (स्नान), अवगाहन, आलेपन ( उबटन ) इत्यादिकों का त्वचा में परिपक्व हुआ वीर्य शरीर के भीतर पहुँचता है। इन्हीं के द्वारा सुखकर अथवा असुखकर स्पर्शका ग्रहण किया जाता है। इस प्रकार सब शरीर में व्याप्त विभाग के साथ ये चार धमनियाँ बतायी गयी हैं॥ ९॥

विमर्शः—तिर्यग्गत धमनियों की हजारों शाखायें होती हैं। उन शाखाओं के मुख होते हैं। इन्हीं मुखों द्वारा तेल, जल, आलेपनों का शोषण होता है। स्पर्शज्ञान भी इनके ही द्वारा होता है।

भवतश्चात्र—

यथास्वभावतः खानि मृणालेषु बिसेषु च।
धमनीनां तथा खानि रसो यैरुपचीयते॥ १०॥

धमनियों को मृणालों का दृष्टान्त—जिस प्रकार मृणाल ( कमलनाल ) और बिस ( सूक्ष्मतर कमलनाल ) में स्वभावतः छिद्र होते हैं, उसी प्रकार धमनियों में छिद्र होते हैं जिनके द्वारा रस का उपचय ( ग्रहण ) होता है॥ १०॥

विमर्शः—मृणाल में जिस प्रकार छिद्रों द्वारा जल का शोषण होता है, उसी प्रकार धमनियों द्वारा रस का शोषण हुआ करता है।

पञ्चाभिभूतास्त्वथ पञ्चकृत्वः
पञ्चेन्द्रियं पञ्चसु भावयन्ति।
पञ्चेन्द्रियं पञ्चसु भावयित्वा
पञ्चत्वमायान्ति विनाशकाले॥ ११॥

( अथ, पञ्चाभिभूताः, पञ्चेन्द्रियं, पञ्चसु, पञ्चकृत्वः, भावयन्ति, पञ्चेन्द्रियं, पञ्चसु, भावयित्वा, विनाशकाले, पञ्चत्वम्, आयान्ति )।

धमनियों की उत्पत्ति, कार्य और लय—पञ्चाभिभूताः ( पञ्च महाभूतों से उत्पन्न हुई धमनियां), पञ्चेन्द्रियं (पांच इन्द्रिय वाले कर्म पुरुष को), पञ्चसु ( कर्ण, नेत्र, जिह्वादि पञ्च इन्द्रियाधिष्ठानों में ), पञ्चकृत्वः ( पर्याय से पांच बार ), भावयन्ति ( नियोजित करती हैं )। पञ्चेन्द्रियं ( सूक्ष्म रूप इन्द्रिय-पञ्चक को), पञ्चसु (आकाशादि पञ्चमहाभूतों में ), भावयित्वा ( नियोजित करके ), विनाशकाले ( नाश होने के समय में), पञ्चत्वं (नाश को), आयान्ति (प्राप्त होती हैं)।

इस प्रकार धमनियां पृथ्वी, जल, तेज, वायु और आकाश से उत्पन्न होकर, इन्द्रियाधिष्ठान कर्ण, नेत्र, त्वचादिकों में पर्याय से पांच बार प्राणियों को लगाती हैं। किन्तु प्राणियों का नाश होते समय वे ही धमनियाँ पञ्चमहाभूतों में सूक्ष्म शरीर को व्याप्त करती हुई विनाश को प्राप्त होती हैं।

( अ ) कई विद्वानों के मत से 'पञ्चादिभूतास्त्वथ पञ्चकृत्वा' ऐसा पाठ है।

( आ ) दूसरे आचार्यों के मत से 'पञ्चादिभूतास्त्वथ पञ्चधा वा' ऐसा पाठ है।

गयी के मत में रूप रसादि पञ्चक में चक्षु, जिह्वा इत्यादि इन्द्रिय-पञ्चक को पांच धमनियां लगाती हैं। किन्तु वे मन के साथ संसक्त होती हुई भिन्न-भिन्न समयों में इन्द्रियार्थ-पञ्चकों का ज्ञान कराती हैं। क्योंकि शरीर में मन तो एक ही है और मन को लेकर ही इन्द्रियार्थों का ग्रहण होता रहता है। किन्तु मृत्यु के समय वे धमनियाँ अपने-अपने भूतों में विभक्त होती हुई उनमें लीन हो जाती हैं।

ग्रन्थान्तर में धमनियों के जो कार्य बताये गये हैं वे इस प्रकार हैं—

'रसवहनं कुर्वन्ति धमन्यः सततं तथा।
शब्दादिग्रहणोच्छ्वासनिःश्वासवचनानि च॥
आवगन्ति पृथक् पश्चात् प्रत्ययाः खलु पञ्चसु।
तत्संख्याकरणं यान्ति नाशकाले तु पञ्चताम्॥
शरीरं हि गते तस्मिन् शून्यागारमचेतनम्।
पञ्चतत्त्वावशेषत्वात् पञ्चतां गतमुच्यते'॥

अर्थात् धमनियाँ रस का निरन्तर वहन करती हैं और शब्दादिकों को ग्रहण करती हैं, श्वासोच्छ्वास और वचनों को भी ग्रहण करती हैं। इसके बाद पांच प्रकारों का ज्ञान होता है। किन्तु मृत्यु के समय पांच महाभूतों में विभक्त होती हैं। विनाशकाल में शरीर अचेतन और शून्य वासस्थान के समान अचेतन होता है और पञ्चतत्त्वों में अवशेष रह जाने से पञ्चत्व को प्राप्त हुआ कहलाता है॥ ११॥

विमर्शः—अब तक के वर्णन से धमनी और वातनाडी (Nerve) समझना योग्य प्रतीत होता है। किन्तु रूढार्थ तो धमनी (Artery) है। तन्त्रान्तरों में भी वर्णन है कि अङ्गुष्ठ मूलभाग में धमनी ( Radial artery ) होती है।

गन्धवह धमनियाँ ( Olfactory nerves ), रूपवह (Optic nerves), रसवह ( Lingual nerves ), शब्दवह ( Auditory nerves ), इत्यादि प्रकारों से धमनी का अर्थ वातनाडी ( Nerve ) होता है। और शुद्धरक्तवाहिनी की संज्ञा रोहिणी (Artery) है। वृद्धवाग्भट में 'समा गूढाः स्निग्धा रोहिण्यः शुद्धरक्तम्' ऐसा वचन भी है। इससे यह सिद्ध होता है कि रोहिणी शुद्ध रक्तवाहिनी की संज्ञा है।

अत ऊर्ध्वं स्रोतसां मूलविद्धलक्षणमुपदेक्ष्यामः।

तानि तु प्राणान्नोदक-रस-रक्त मांस मेदो-मूत्र-पुरीष-शुक्रार्त्तववहानि, येष्वधिकारः, एकेषां बहूनि, एतेषां विशेषा बहवः।

स्रोतों के मूलों में विद्ध होने पर पैदा होने वाले लक्षण—अब स्रोतों के मूल में विद्ध होने वाले लक्षण कहेंगे। वे स्रोतवह, अन्नवह, उदकवह, रसवह, रक्तवह, मेदोवह, मूत्रवह, पुरीषवह, शुक्रवह और आर्त्तववह होते हैं। इन्हीं का ( ११ प्रकारों के स्रोतों का शल्यतन्त्र में ) अधिकार है। एक स्रोत के बहुत स्रोत होते हैं। इनके भी बहुत से भेद होते हैं।

(अ) तत्र प्राणवहे द्वे, तयोर्मूलं हृदयं रसवाहिन्यश्च ( प्राणवाहिन्यश्च ) धमन्यः, तत्र विद्धस्याक्रोशन-विनमन-मोहन-भ्रमण-वेपनानि मरणं वा भवति।

(अ) प्राणवह स्रोत दो हैं—उनका मूलस्थान हृदय और रक्तवाहिनी धमनियाँ हैं। उनके विद्ध होने से आक्रोश ( चिल्लाना ), विनमन ( झुकना ), मोहन ( मूर्च्छा ), भ्रम ( चक्कर ) और वेपन ( कम्प ) अथवा मरण भी प्राप्त होता है।

विमर्शः—प्राणवह स्रोत फुफ्फुसीय होते हैं। वे भी दो होते हैं। इनका भी मूलस्थान फुफ्फुसीय रक्तवाहिनियाँ और हृदय होता है, उसी प्रकार फेफड़े (Lungs) विद्ध होने पर प्राणवह स्रोतों के समान लक्षण पैदा होते हैं।

(आ) अन्नवहे द्वे, तयोर्मूलमामाशयोऽन्नवाहिन्यश्च धमन्यः, तत्र विद्धस्याध्मानं शूलोऽन्नद्वेषश्छर्दिः पिपासाऽऽन्ध्यं मरणं च।

( आ ) अन्नवह स्रोत दो होते हैं। उनका मूल आमाशय और अन्नवह धमनियां हैं, उनके विद्ध होने से आध्मान ( पेट फूलना ), शूल ( पेट में दर्द ), अन्नद्वेष ( खाने की इच्छा का अभाव ), छर्दि ( कै ), पिपासा ( प्यास ), आन्ध्य ( दृष्टि घटना अथवा सर्वथा नाश ) और मरण भी प्राप्त होता है।

विमर्शः—अन्नवह स्रोत ( Pharynx ) और अन्ननलिका (Oesophagus) दो हैं। और धमनियां या नाडियां (Vagi) और ( Sympathetic nerves ) भी दो हैं।

(इ) उदकवहे द्वे, तयोर्मूलं तालु क्लोम च, तत्र विद्धस्य पिपासा (पिपासाऽसाध्या श्यावाङ्गता 'पाठः') सद्योमरणं च।

(इ) उदकवह स्रोत दो हैं। उनका मूल स्थान तालु और क्लोम है। उनके विद्ध होने पर प्यास लगती है और तत्काल मृत्यु होती है। ( पाठभेद के अनुसार असाध्य पिपासा और कृष्णाङ्गता )।

विमर्शः—उदकवह स्रोत गल और कण्ठनाडी दो हैं। उनके मूल तालु ( Palate ) और क्लोम ( Pharynx ) हैं।

(ई) रसवहे द्वे, तयोर्मूलं हृदयं रसवाहिन्यश्च धमन्यः, तत्र विद्धस्य शोषः प्राणवहविद्धवच्च मरणं तल्लिङ्गानि च।

( ई ) रसवह स्रोत दो हैं। उनके मूल हृदय और रसवाहिनी धमनियाँ हैं, उनके विद्ध होने पर शोष ( क्षय ) और प्राणवह स्रोतों के विद्ध होने के समान लक्षण होते हैं और मृत्यु होती है।

विमर्शः—रसवह स्रोत ( Lymphatic and Thoracic Duct ) दो हैं और उनके मूल हृदय ( Heart ) तथा रसवह धमनियां ( Glosso pharyngeal Lingual nerves ) हैं।

(उ) रक्तवहे द्वे; तयोर्मूलं यकृत्प्लीहानौ रक्तवाहिन्यश्च धमन्यः, तत्र विद्धस्य श्यावाङ्गता ज्वरो दाहः पाण्डुता शोणितागमनं रक्तनेत्रता च।

( उ ) रक्तवह स्रोत दो हैं। इनके मूल यकृत ( जिगर Liver ), प्लीहा (तिल्ली Spleen) और रक्त को वहन करने वाली धमनियां हैं। इन स्रोतों के विद्ध होने से शरीर काला पड़ जाता है, ज्वर आता है, दाह होता है, शरीर सफेद होता है (Aneamia), रक्त निकलता है और आँखें लाल होती हैं।

(ऊ) मांसवहे द्वे, तयोर्मूलं स्नायुत्वचं रक्तवहाश्च धमन्यः, तत्र विद्धस्य श्वयथुर्मांसशोषः सिराग्रन्थयो मरणं च।

(ऊ) मांसवह स्रोत दो हैं। उनका मूल स्नायु, त्वचा और रक्तवह धमनियां हैं। उनका वेध होने से सूजन, मांस, शोष (शरीर का सूखना), शिराग्रन्थि और मृत्यु, ये लक्षण होते हैं।

(ए) मेदोवहे द्वे, तयोर्मूलं कटी वृक्कौ च, तत्र विद्धस्य स्वेदागमनं स्निग्धाङ्गता तालुशोषः स्थूलता शोफः पिपासा च।

(ए) मेदोवह स्रोत दो हैं। उनके मूल कटि और दो वृक्क (गुर्दे Kidneys) हैं। इनके विद्ध होने से पसीना, अङ्ग की स्निग्धता, तालुशोष, स्थूलता, सूजन और प्यास इत्यादि लक्षण होते हैं।

(ऐ) मूत्रवहे द्वे, तयोर्मूलं मेढ्रं च, तत्र विद्धस्यानद्धवस्तिता मूत्रनिरोधः स्तब्धमेढ्रता च।

(ऐ) मूत्रवह स्रोत दो हैं। उनके मूल वस्ति (Bladder) और मेढ्र (मूत्रेन्द्रिय) हैं। उनके विद्ध होने से वस्ति फूलती है। मूत्र रुकता है और मूत्रेन्द्रिय स्तब्ध होती है।

(ओ) पुरीषवहे द्वे, तयोर्मूलं पक्वाशयो गुदं च, तत्र विद्धस्यानाहो दुर्गन्धता ग्रथितान्त्रता च।

(ओ) पुरीषवह स्रोत दो हैं। उनके मूल पक्वाशय (Large Intestine), स्थूलान्त्र और गुद (Rectum) हैं। इनके विद्ध होने से आनाह (पेट फूलना), दुर्गन्ध और आंतों में ग्रंथि ये लक्षण होते हैं।

(औ) शुक्रवहे द्वे, तयोर्मूलं स्तनौ वृषणौ च तत्र विद्धस्य क्लीबता चिरात्प्रसेको रक्तशुक्रता च (वाऽप्रसेकः पाठः)।

(औ) शुक्रवह स्रोत (Seminiferous Tubules) दो हैं। उनके मूल दो स्तन (Nepples) और दो वृषण (Testes) हैं। इनके विद्ध होने से क्लैब्य, देर से शुक्र का प्रसेक होना (अर्थात् वीर्य का क्षीण होना और शुक्र का रक्तयुक्त हो जाना), ये लक्षण होते हैं।

(अं) आर्त्तववहे द्वे, तयोर्मूलं गर्भाशय आर्त्तववाहिन्यश्च धमन्यः। तत्र विद्धायां वन्ध्यात्वं मैथुनासहिष्णुत्वमार्त्तवनाशश्च।

(अं) आर्त्तववह स्रोत दो हैं। उनके मूल गर्भाशय (Uterus) और आर्त्तव को वहन करनेवाली धमनियां हैं। वे विद्ध होने पर क्लीबता (impotency नपुंसकता); वन्ध्यापन (Sterility), मैथुन सहन करने की सामर्थ्य का न होना, आर्त्तवनाश (Amenorrhea) ये लक्षण होते हैं।

(अः) सेवनीच्छेदाद्रुजाप्रादुर्भावः।

(अः) सेवनी विद्ध होने पर वेदना उत्पन्न होती है।

(क) वस्तिगुदविद्धलक्षणं प्रागुक्तमिति—स्रोतोविद्धं तु प्रत्याख्यायोपचरेत्। उद्धृतशल्यं तु क्षतविधानेनोपचरेत् ॥ १२॥

(क) वस्ति और गुद विद्ध होने के लक्षण पहिले कहे गये हैं। स्रोतोविद्ध होने पर 'प्रत्याख्येय' (अच्छा न हो सकेगा), यह कह कर चिकित्सा करनी-करानी चाहिये ॥१२॥

विमर्शः—शल्य निकालने पर क्षत के समान चिकित्सा करनी चाहिये। यद्यपि अस्थि, मज्जा, स्वेदवाहि स्रोत भी होते हैं, तथापि उनका शल्यतन्त्र में कोई प्रयोजन न होने के कारण निर्देश नहीं दिया है।

भवति चात्र—

मूलात् खादन्तरं देहे प्रसृतं त्वभिवाहि यत्।
स्रोतस्तदिति विज्ञेयं सिराधमनिवर्जितम् ॥१३॥

इति सुश्रुतसंहितायां शारीरस्थाने धमनीव्याकरणशारीरं नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

स्रोत का लक्षण—शरीर में मूल छिद्र से फले हुए और रस को अभिवहन करने वाले (छिद्र अथवा अवकाश) को स्रोत समझना चाहिये ॥ १३ ॥

विमर्शः—चरक में स्रोत का लक्षण निम्न प्रकार से दिया है—'स्वधातुसमवर्णानि वृत्तस्थूलान्यणूनि च। स्रोतांसि दीर्घाण्याकृत्या प्रतानसदृशानि च॥' चरक—विमानस्थान ५ अ०।

इति सुश्रुते शारीरस्थाने नवमोऽध्यायः समाप्तः ॥ ९ ॥

शारीरे प्रश्नाः—

(१) स्रोतसो लक्षणं सोदाहरणं लेखनीयम्। शल्यशास्त्रे च कतिविधानि स्रोतांसि तेषां नामानि च कानि?
(२) धमनीशब्दस्य कोऽर्थः। तत्प्रभवस्थानं किम्? तिर्यग्गतवाहिनीनां कर्माणि च कानि?
(३) पञ्चाभिभूतास्त्वथ पञ्चकृत्वः पञ्चेन्द्रियं पञ्चसु भावयन्ति। पञ्चेन्द्रियं पञ्चसु भावयित्वा पञ्चत्वमायान्ति विनाशकाले॥ अस्य पद्यस्य विस्तारपूर्वकं व्याख्या करणीया।
(४) केषां स्रोतसां विद्धत्वेन निश्चितं मरणं भवति?
(५) पिपासा स्वेदागमनं स्थूलत्वं शोफता तालुशोषश्च कस्य स्रोतसो वेधनेन भवन्तीति नामनिर्देशं कृत्वा लेखनीयम्।

## दशमोऽध्यायः

अथातो गर्भिणीव्याकरणं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब गर्भिणीव्याकरण-नामक शारीर की व्याख्या करते हैं, जैसे भगवान् धन्वन्तरि कह गये हैं ॥ १–२ ॥

विमर्शः—इस अध्याय में प्रसूतितन्त्र (Midwifery) और बालकों के विकार तथा स्तन्यदोष इत्यादि विषयों का विचार किया गया है।

गर्भिणी प्रथमदिवसात्प्रभृति नित्यं प्रहृष्टा शुच्यलंकृता शुक्लवसना शान्तिमङ्गलदेवताब्राह्मणगुरुपर-

च भवेत्, मलिनविकृतहीनगात्राणि न स्पृशेत्, दुर्गन्ध-दुर्दर्शनानि परिहरेत्, उद्वेजनीयाश्च कथाः शुष्कं पर्युषितं कुथितं क्लिन्नं चान्नं नोपभुञ्जीत, बहिर्निष्क्रमणं शून्यागार-चैत्य-श्मशानवृक्षाश्रयान् क्रोधभयसङ्कुरांश्च (क्रोधभयभास्करांश्च 'पा०') भावानुच्चैर्भाष्यादिकं च परिहरेद् यानि च गर्भं व्यापादयन्ति, न चाभिक्ष्णं तैलाभ्यङ्गोत्सादनादिनि निषेवेत, न चायासयेच्छरीरं पूर्वोक्तानि च परिहरेत् शयनासनं मृद्वास्तरणं नात्युच्चमपाश्रयोपेतमसंबाधं च विदध्यात्, हृद्यं द्रवं मधुरप्रायं स्निग्धं दीपनीयसंस्कृतं च भोजनं भोजयेत्, सामान्यमेतदाप्रसवात् ॥ २ ॥

गर्भिणी के लिये सामान्य नियम—गर्भिणी पहले दिन से सदा प्रसन्न, पवित्र, अलङ्कारयुक्त, श्वेत कपड़े धारण करने वाली, शान्ति रखने वाली, मंगल कार्यरत, देवता की पूजा करने वाली हो, ब्राह्मण तथा गुरु लोगों की सेवा में तत्पर रहे। मैले, विकृत, हीन ( न्यून ) अवयवों को स्पर्श न करे। दुर्गन्धयुक्त ( सड़े हुए ), दुर्दर्शन ( बुरे दृश्य ), और उद्वेग ( ग्लानि ) करने वाली कथाओं को छोड़ दे। सूखा, पर्युषित ( बासी ), कुथित ( सड़ा हुआ ) तथा क्लिन्न ( झरने वाले ) अन्न को न खाये। बाहर निकला, शून्य गृह, चैत्य ( देवताओं से आश्रित वृक्ष अथवा बौद्धालय ), श्मशान वृक्षों का आश्रय, क्रोध तथा भय युक्त पदार्थ, उसी प्रकार जोर से बोलना, हँसना आदि गर्भ में बाधक बातों को छोड़ दे। बार-म्बार तैल की मालिश तथा उबटन आदि का प्रयोग न करना चाहिये। शरीर को कष्ट नहीं देना चाहिये। उसी प्रकार गर्भावक्रान्ति अध्याय में जिन बातों का त्याग बताया है, उनका अवश्य त्याग करे। शयन और आसन पर नरम बिछौना बिछाना चाहिये। वे ( शयन, आसन आदि ) बहुत ऊंचे न हों। अपाश्रयोपेत (निराधार न) हों, असंबाध (पीड़ा रहित) हों। हृद्य (मन को प्रसन्न करने वाली), द्रव(पतली) मधुर-प्राय (मीठी), स्निग्ध (स्नेहयुक्त), दीपनीय (अग्नि का वर्धन करने वाली ) वस्तुओं से युक्त भोजन कराना चाहिये। ये साधारण नियम प्रसूति होने तक के लिये हैं ॥ २ ॥

विमर्शः—अच्छे प्रकार का भोजन करे तथा शारीरिक परिश्रम न करे, मन को कष्ट देने वाली बातों का ख्याल न करे। आराम करे। मलिन वस्त्र का परिधान करे। ग्राम्य-धर्म ( मैथुन ), गाड़ी का सवारी आदि त्याग दे।

विशेषतस्तुगर्भिणी प्रथमद्वितीयतृतीयमासेषु मधुर-शीतद्रवप्रायमाहारमुपसेवेत, विशेषतस्तु तृतीये षष्टिकौदनं पयसा भोजयेत्; चतुर्थे दध्ना पञ्चमे पयसा, षष्ठे सर्पिषा चेत्येके ॥ ३ ॥

विशेष नियम—महीने-महीने के हिसाब से—विशेष करके गर्भिणी पहले, दूसरे, तीसरे, महीनों में मीठा, ठण्डा, पतला, आहार सेवन करे। बहुत से लोगों का अभिप्राय है कि तृतीय महीने में साठी चावल दूध से खिलाना चाहिये। चौथे महीने में साठी चावल दही से, पाँचवें महीने में दूध से और छठे में घी से खिलाना चाहिये ॥ ३ ॥



विमर्शः—चरक के मतानुसार, पहले मास में दूध ठण्डा-ठण्डा और बार-बार गर्भिणी पान करे और सात्म्य भोजन करे।

द्वितीय मास में मधुर औषधों से सिद्ध किया हुआ केवल दूध का सेवन करे।

तृतीय मास में दूध में घृत और मधु मिला कर सेवन करे।

चौथे मास में एक अक्ष प्रमाण में दूध का निकाला हुआ मक्खन लेना चाहिये।

पञ्चम मास में क्षीरसर्पि ( दूध-घृत ) का पान करे।

षष्ठ मास में मधुर औषधों से सिद्ध किया हुआ क्षीरसर्पि ( दूध-घृत ) ले ॥ ३ ॥

चतुर्थे पयोनवनीतसंसृष्टमाहरयेज्जाङ्गलमांससहितं हृद्यमन्नं च भोजयेत्, पञ्चमे क्षीरसर्पिःसंसृष्टं षष्टे श्वदंष्ट्रासिद्धस्य सर्पिषो मात्रां पाययेद् यवागूं वा, सप्तमे सर्पिः पृथक्पर्ण्यादिसिद्धम्, एवामाप्यायते गर्भः॥

चौथे से सातवें महीने तक के नियम—चौथे महीने में दूध का मक्खन मिला कर सेवन करना चाहिये और जांगल मांस के साथ हृदय का हितकर भोजन करना चाहिये।

पांचवें महीने में दूध और घी मिलाया हुआ ( अन्न देना चाहिये )।

छठे महीने में गोखरू से पकाये हुए घी अथवा यवागू का पान कराना चाहिये।

सातवें महीने में पृथक् पर्ण्यादि से बनाया हुआ घी पिलावे।

इस प्रकार करने से गर्भ पुष्ट होता है ॥ ४ ॥

विमर्शः—चरक के मतानुसार चतुर्थ महीने में एक अक्ष प्रमाण में क्षीर नवनीत ( दूध का मक्खन ) दे।

पञ्चम महीने में क्षीरसर्पि ( दूध-घृत ) पिलावे।

षष्ठ महीने में मधुर औषधों से सिद्ध किया हुआ क्षीरसर्पि ( दूध, घृत ) का पान करावे।

सातवें महीने में छठे महीने के आहार के समान आहार देना चाहिये।

अष्टमे बदरोदकेन बलाऽतिबला-शतपुष्पा-पलल-पयो-दधि-मस्तु-तैल-लवण-मदनफल-मधु-घृत-मिश्रेणमस्थापयेत; पुराणपुरीषशुद्ध्यर्थमनुलोमनार्थं च वायोः, ततः पयोमधुरकषायसिद्धेन ( पयोमधुकषायसिद्धेन 'पा०' ) तैलेनानुवासयेत्, अनुलोमे हि वायौ सुखं प्रसुयते निरुपद्रवा च भवति, अत ऊर्ध्वं स्निग्धाभिर्यवागूभिर्जाङ्गलरसैश्चोपक्रमेदाप्रसवकालात्, एवमुपक्रान्ता स्निग्धा बलवती सुखमनुपद्रवा प्रसूयते ॥

आठवें महीने में प्रसवपर्यन्त के नियम :—आठवें महीने में बदर ( बेर ) के काढ़े में बला ( खिरेंटी ), अतिबला ( कंघी ), शतपुष्पा ( सौंफ ), पलल ( मांसरस अथवा तिलकल्क ), दूध, दही का पानी, तैल, लवण, मदन ( मैनफल ), शहद और घी को मिला कर उसकी आस्थापन बस्ति दे। यह पुरानेमल के शोधन के लिये और वायु का अनुलोमन करने के

किये है। इसके पश्चात् दूध और मधुर गण से सिद्ध किये हुए तैल से अनुवासन कराना चाहिये।

वायु का अनुलोमन होने पर सुख से और उपद्रवों से रहित प्रसव होता है।

इसके पश्चात् स्निग्ध यवागुओं से और जाङ्गल रसों से प्रसव काल तक चिकित्सा करनी चाहिये।

इस प्रकार चिकित्सा करने से गर्भिणी स्नेहयुक्त बलिष्ठ और उपद्रव रहित होती हुई सुखपूर्वक प्रसूता होती है ॥५॥

विमर्शः—चरक के मतानुसार आठवें महीने में क्षीर से बनाया हुआ यवागु घी मिला कर बार-बार पिलाना चाहिये। इससे गर्भिणी स्वस्थ रहती हुई स्वास्थ्य, बल, वर्ण तथा स्वर जिसका ठीक हो ऐसे उत्तम पुत्र को पैदा करती है।

नवें महीने में मधुर औषधों से सिद्ध किये हुए तेल का अनुवासन करना चाहिये। योनि में तैल का पिचु (लुगदी) बना कर रखना चाहिये। इससे गर्भस्थान के मार्ग का स्नेहन होता है।

नवमे मासि सूतिकागारमेनां प्रवेशयेत्; प्रशस्ततिथ्यादौ ॥ ६ ॥

नवम मास में सूतिकागार में रखें—नवम महीने में शुभ मुहूर्त, प्रशस्त तिथि आदि देखकर सूतिकागार में प्रवेश कराना चाहिये ॥ ६ ॥

विमर्शः—चरक शारीरस्थान अध्याय अष्टम में निम्न प्रकार से करना लिखा है—

'ततः प्रवृत्ते नवमे मासे पुण्येऽहनि प्रशस्तनक्षत्रयोगमुपागते भगवति शशिनि कल्याणकरणे मैत्रे मुहूर्त्ते शान्तिं कृत्वा गोब्राह्मणमग्निमुदकं चादौ प्रवेश्य गोभ्यस्तृणोदकं मधुलाजांश्च प्रदाय ब्राह्मणेभ्योऽक्षतान् सुमनसो नान्दीमुखानि च फलानीष्टानि दत्त्वोदकपूर्वमासनस्थेभ्योऽभिवाद्य पुनराचम्य स्वस्ति वाचयेत्। ततः पुण्याहशब्देन गोब्राह्मणमनुवर्तमाना प्रदक्षिणं प्रवेशयेत्सूतिकाऽऽगारम्। तत्रस्था च प्रसवकालं प्रतीक्षेत्।'

तत्रारिष्टं (तत्रारिष्टमगारं 'पा०') ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य-शूद्राणां श्वेत-रक्त-पीत-कृष्णेषु भूमि-प्रदेशेषु बिल्व-न्यग्रोध-तिन्दुक-भल्लातकनिर्मितं सर्वागारं यथासंख्यं तन्मयपर्यङ्कं समुपलिप्तभित्तिं सुविभक्तपरिच्छदं प्राग्द्वारं दक्षिणद्वारं वाऽष्टहस्तायतं चतुर्हस्तविस्तृतं रक्षमङ्गलसम्पन्नं विधेयम् ॥ ७ ॥

सूतिकागार कैसा हो—सूतिकागार वर्ण के अनुसार होता है। श्वेत भूमि ब्राह्मणों के लिये, रक्त (लाल) क्षत्रियों के लिये, पीली वैश्यों के लिये और काली शूद्रों के लिये होती है। इनमें बेल, न्यग्रोध (वटवृक्ष), तिन्दुक (तेंदुवा) और भल्लातक (भिलावा) के काष्ठों से ब्राह्मणादि क्रम के अनुसार सूतिकागृह बनावे। इन्हीं की लकड़ी के पलंग रहें। दिवालें लिपी हुई हों। सब प्रकार के परिच्छद (उपयुक्त सामग्री) स्थान-स्थान पर रखे हों। सूतिकागार का द्वार पूर्व अथवा दक्षिण में हो। आठ हाथ लम्बा और चार हाथ चौड़ा, रक्षा करने के योग्य वस्तुओं से और मंगलमय वस्तुओं से युक्त अरिष्ट (सूतिकागार) बनाना चाहिये।

विमर्शः—बालक और माता के लिये उपयुक्त वस्तुएँ निम्न प्रकार की अवश्य रखनी चाहिये—

(१) साफ कपड़े, (२) रेंडी का तेल (Costor oil) (३) गरम पानी की व्यवस्था, (४) धागा, (५) कैंची, (६) निद्राप्रद औषधियाँ, (७) दाई (Nurse) इत्यादि।

जाते हि शिथिले कुक्षौ मुक्ते हृदयबन्धने।
सशूले जघने नारी ज्ञेया सा तु प्रजायिनी ॥ ८ ॥

प्रसूति के लक्षण—कुक्षि शिथिल होने से, हृदय बंधन ढीले होने से, जघनप्रदेश में शूल होने से प्रसूति होगी, ऐसा समझना चाहिये ॥ ८ ॥

विमर्शः—प्रसूति होने के पहिले दो प्रकार के दर्द होते हैं। एक अवास्तविक(False) और दूसरा वास्तविक(True)।

| अवास्तविक ( False )— | वास्तविक ( True )— |
|---|---|
| (१) इसकी वेदना पेट में ही रहती है, कटि की ओर नहीं। | (१) कमर से नीचे की ओर पीड़ा जाती है। |
| (२) इसमें गर्भाशय का मुख नहीं खुलता और गर्भोदक नहीं निकलता है। | (२) गर्भाशय का मुख खुलता है और वहाँ श्लेष्मा लगा हुआ दीखता है, तथा गर्भोदक आने लगता है। |
| (३) पाचक औषधियों से यह शान्त होती है। | (३) पाचक औषधियों से शान्त नहीं होती। |
| (४) संकोच अनियमित रहता है। | (४)नियतकाल में गर्भाशय का संकोच प्रतीत होता है। |

तत्रोपस्थितप्रसवायाः कटीपृष्ठं प्रति समन्ताद्वेदना भवत्यभीक्ष्णं पुरीषप्रवृत्तिर्मूत्रं प्रसिच्यते योनिमुखाच्छ्लेष्मा च ॥ ९ ॥

आसन्न-प्रसूति के लक्षण—जब प्रसूति होने का भाव आता है तब कटि (कमर) और पीठ में चारों ओर पीड़ा होती है। बार-बार मलत्याग की इच्छा होती है और मूत्र आने लगता है। उसी प्रकार योनि से श्लेष्मा निकलती है ॥ ९ ॥

विमर्शः—ऊपर बताये हुए प्रायः वास्तविक प्रसूति वेदना (True labour pains) के लक्षण मिलते हैं। वे प्रायः तीन ही होते हैं।

(१) कटि से लेकर जंघा की तरफ पीड़ा का होना।
(२) योनि प्रदेश पर श्लेष्मा का आना।
(३) गर्भोदक का आना।

चरक में निम्न प्रकार के लक्षण दिये हैं :—

'तस्यास्तु खल्विमानी लिङ्गानि प्रजननकालमभितो भवन्ति। तद्यथा-गात्राणां ग्लानिराननस्य चाक्ष्णोर्विमुक्तबन्धनत्वमिव कुक्षेरवस्रंसनमधोगुरुत्वं वङ्क्षण-बस्ति-कटि-कुक्षि-पार्श्व-पृष्ठनिस्तोदो योनेः प्रस्रवणमनन्नाभिलाषश्च। च० शा० ७ अ० ३४ गद्य।'

प्रसव काल की तीन अवस्थायें (Three labour Stages)

प्रथमावस्था—(१) ततोऽनन्तरमावीनां प्रादुर्भावः प्रसेकश्च गर्भोदकस्य गर्भनाडीप्रबन्धविमुक्तिः।

द्वितीयावस्था—(२) श्रोणिवङ्क्षणबस्तिशिरःसु शूलं विमुच्य हृदयमुदरमस्यास्त्वाविशति बस्तिशिरोऽवगृह्णाति। आवीनां त्वरणम्। गर्भस्य परिवर्त्तनम्। योनिमुखं प्रपत्तिर्विशल्यभावश्च।

तृतीयावस्था—( ३ ) यदा च प्रजाता स्यात्तदैवैनामवेक्षेत—कदाचिदस्या अपरा प्रपन्नाऽप्रपन्ना वेति ।

प्रसूति की प्रथमावस्था में—आवी आने लगती है, और गर्भोदक ( Liquor amnia ) आने लगता है।

द्वितीयावस्था में—श्रोणि, वङ्क्षण और वस्तिशिर में शूल होता है। गर्भ हृदय ( अर्थात् महाप्राचीरक Diaphragm ) से हटकर उदर को प्राप्त होकर वस्तिशिर को प्राप्त होता है। आवी शीघ्र-शीघ्र आती है, गर्भ का परिवर्तन होता है। योनिद्वार पर गर्भ आता है और गर्भ बाहर आने से आराम मिलता सा मालूम होता है।

तृतीयावस्था में—प्रसूति के उत्तरकाल में कहीं अपरा ( Placenta ) का पतन हुआ या नहीं, यह देखना चाहिये।

प्रजनयिष्यमाणां कृतमङ्गलस्वस्तिवाचनां कुमारपरिवृतां पुन्नामफलहस्तां स्वभ्यक्तामुष्णोदकपरिषिक्तामथैनां ( संभृतां 'पा०' ) यवागूमाकण्ठात् पाययेत्. ततः कृतोपधाने मृदुनि विस्तीर्णे शयने स्थितामाभुग्नसक्थीमुत्तानामशङ्कनीयाश्चतस्रः, स्त्रियःपरिणतवयसः प्रजननकुशलाः कर्त्तितनखाः परिचरेयुरिति ॥ १० ॥

आसन्न प्रसूति के समय का कर्तव्य—जो गर्भिणी आसन्नप्रसवा हो उसको अभ्यङ्ग कराकर गरम जल से स्नान कराते। पश्चात् मंगल और स्वस्तिवाचन करके, बालक और बालिकाओं से वेष्टित होकर वह पुन्नाम फल हाथ में ले। इसके पश्चात् उसको घृत के साथ आकण्ठ ( पर्याप्त ) यवागू पिलाना चाहिये। अनन्तर विस्तीर्ण और मृदु शयन पर तकिया लगा कर उत्तानावस्था में ( ऊपर मुँह करके ), पैरों को खींच कर बैठे और निःशंक ( पुनः-पुनः प्रसूति कराने के कारण )वृद्धा ( बुढ़िया ) प्रसूति कराने में कुशल, नख जिनके कटे हुए हैं ऐसी चार स्त्रियाँ उसकी सेवा में रहें ॥ १० ॥

विमर्शः—अशंकनीय स्त्रियाँ वे होती हैं जिनके सामने गर्भिणी को डर या लज्जा न हो।

चरकसंहिता शा० अष्टम अध्याय में दिया है, 'आवीप्रादुर्भावे तु भूमौ शयनं विदध्यान्मृद्वास्तरणोपपन्नम् । तदध्यासीत सा । ततस्तां ताः समन्ततः परिवार्य यथोक्तसान्त्वनीयाभिः = ३५ ॥ १० ॥

अर्थात् आवी प्रारम्भ होने पर मृदु वस्तुओं से युक्त बिछौना जमीन पर बिछाना चाहिये। उस पर वह आसन्नप्रसवा स्त्री बैठे। बाद उसे चारों ओर से घेर कर सौम्य और मधुर तथा सान्त्वनायुक्त शब्दों से आश्वासन देती हुई अच्छे गुणवाली स्त्रियाँ उसकी सेवा करें।

अथास्या विशिखान्तरमनुलोममनुसुख( मुख 'पा०' )मभ्यज्यानुब्रूयाच्चैनामेका—सुभगे ! प्रवाहस्वेति, न चाप्राप्तावी प्रवाहस्व, ततो विमुक्तगर्भनाडीप्रबन्धे सशूलेषु श्रोणिवङ्क्षणवस्तिशिरस्सु च प्रवाहेथाः शनैः शनैः । ततो गर्भनिर्गमे प्रगाढं, ततो गर्भे योनिमुखं प्रपन्ने गाढतरमाविशल्यभावात्; अकालप्रवाहणाद्बधिरं मूकं कुब्जं व्यस्तहनुं मूर्द्धाभिघातिनं कासश्वासशोषोपद्रुतं विकटं वा जनयति ॥ ११ ॥

प्रवाहण विचार—जब स्त्री बैठ जाय तब विशिखान्तर ( अपत्यमार्ग ) को अन्दर से बाहर की ओर मालिश करती हुई सेविका उससे कहे कि हे सुभगे ! प्रवाहण करो किन्तु आवी न होने पर प्रवाहण न करो। गर्भनाड़ी-प्रबन्ध छूटने पर श्रोणि, वंक्षण, वस्तिशिर में पीड़ा होने पर धीरे-धीरे प्रवाहण करो। गर्भ निकलने पर जोर से प्रवाहण करो। गर्भ योनिमुख को प्राप्त होने पर अधिक जोर लगाओ, जब तक गर्भ का निर्गमन नहीं होता। वेदना के पूर्व यदि प्रवाहण ( कुंथन ) करे तो बहिरा, गूंगा, कुबड़ा, टेढ़ी-ठोडी वाला, शिर में चोट वाला, कास ( खाँसी ), श्वास ( दमा ) और शोष ( क्षय ) से पीड़ित तथा विकट ( विलक्षण ) आकृति वाला पुत्र उत्पन्न होता है ॥ ११ ॥

विमर्शः—आवियों का प्रादुर्भाव न होने पर भी प्रवाहण करने पर होने वाले उपद्रवों का चरक संहिता में भी उल्लेख किया गया है। यथा—'ताश्चैनां यथोक्तगुणाः स्त्रियोऽनुशिष्युरनागताऽऽवीर्मा प्रवाहिष्ठाः । या ह्यनागताऽऽवी प्रवाहते । व्यर्थमेवास्यास्तत्कर्म भवति । प्रजा चास्या अविकृता विकृतिमापन्ना वा श्वासकासशोषप्लीहप्रसक्ता भवति । यथा ह्यवथूद्गारवातमूत्रपुरीषवेगान् प्रयतमानोऽप्यप्राप्तकालान् लभते कृच्छ्रेण वाऽप्यवाप्नोति, तथानागतकालं गर्भमतिप्रवाहमाणा । यथा चैषामेव क्षवथ्वादीनां सन्धारणमुपघातायोपपद्यते, तथा प्राप्तकालस्य गर्भस्याप्रवाहणम् । स यथानिर्देशं कुरुष्वेति वक्तव्या । तथा च कुर्वती शनैः शनैः पूर्वं प्रवाहेत । ततोऽनन्तरं बलवत्तरम् । च० शा० अ० ८।'

तत्र प्रतिलोममनुलोमयेद् नाकालमाकर्षेत् ॥ १२ ॥

गर्भ सीधा करे—यदि गर्भ उलटा हो तो उसको सीधा कर दे ॥ १२ ॥

विमर्शः—जब गर्भ तिरछा आवे अथवा ललाटोदय किंवा मुखोदय हो अथवा अपरा का अवरोध हो तो गर्भ को घुमाना पड़ता है। उसको बाह्यतः, अन्तस्थनः और मिश्रविधि से करना पड़ता है। उद्देश्य यह कि—स्फिगविवर्तन अगर हो तो शिरोविवर्तन कर दे जिससे बालक ठीक से निकले।

गर्भसङ्गे तु योनिं धूपयेत् कृष्णसर्पनिर्मोकेण पिण्डीतकेन वा, बध्नीयाद्धिरण्यपुष्पीमूलं हस्तपादयोः धारयेत् सुवर्चलां विशल्यां वा ॥ १३ ॥

गर्भ रुकने पर उपाय—गर्भ सङ्ग होने पर काले सर्प की केंचुली ( Covering ) से अथवा पिण्डीतक से योनि का धूपन करे। हिरण्यपुष्पी ( लाङ्गली-कलिकारिका ) का मूल हाथ और पैर में बाँधे। सुवर्चला ( सूर्यभक्ता ) अथवा विशल्या ( पाटला ) को धारण करे ॥ १३ ॥

विमर्शः—पिण्डीतक का अर्थ मैनफल है, यथा—'मदनश्छर्दनः पिण्डी राठः पिण्डीतकस्तथा । करहाटो मरुवकः शल्यको विषपुष्पकः ॥' मदनपालनिघण्टुः ।

अथ जातस्योल्बमपनीय, मुखं च सैन्धवसर्पिषा विशोध्य घृताक्तं मूर्ध्नि पिचुं दद्यात्, ततो नाभिनाडीमष्टाङ्गुलमायम्य सूत्रेण बद्ध्वा छेदयेत्, तत्सूत्रैकदेशं च कुमारस्य ग्रीवायां सम्यग् बध्नीयात् ॥ १४ ॥

बालक पैदा होने पर:—बालक पैदा होने पर प्रथम जरायु को हटावे, घी और सैंधा नमक से बालक का मुख साफ करे, घी में भिगोया हुआ पिचु ( फाहा ) मूर्धा ( ब्रह्मरन्ध्र ) पर रखे पश्चात् आठ अंगुल गर्भनाडी लेकर उसे खींचे और धागे से उसको बाँधकर गर्भनाल का छेदन करे और धागे के एक प्रदेश को बालक की गर्दन में अच्छी तरह बाँध दे ॥ १४ ॥

विमर्शः—जरायु हटाते समय नाक और मुख पर का जरायु प्रायः शीघ्र हटाना चाहिये, नहीं तो श्वास रुकने का भय रहता है। फिर गर्भनाडी को खींच कर उसके एक सिरे को बाँधे। यदि न बांधकर काटा जाय तो रक्त का स्राव होगा और उससे बालक के जीवन की हानि होगी।

अथ कुमारं शीताभिरद्भिराश्वास्य जातकर्मणि कृते मधुसर्पिरनन्तचूर्णमङ्गुल्याऽनामिकया लेहयेत्, ततो बलातैलेनाभ्यज्य क्षीरवृक्षकषायेण सर्वगन्धोदकेन वा रूप्य-हेमप्रतप्तेन वा वारिणा स्नापयेदेनं कपित्थपत्रकषायेण वा कोष्णेन यथादोषं यथाविभवं च ॥१५॥

बालक का अभ्यङ्ग स्नान आदि—नालछेदन के पश्चात् ठंडे जल से बालक को आश्वासित करके; जातकर्म करने के पश्चात् , घी और मधु से मिश्रित थोड़ा सुवर्ण भस्म अनामिका से चटावे। पश्चात् बलातैल से अभ्यङ्ग कराके, क्षीरवृक्षों की त्वचा से बनाये हुए क्वाथ से अथवा सर्वगन्धों ( एलादिकों ) के जल से, अथवा चाँदी या सुवर्ण को तपा कर उसे बुझा कर गरम किये गये जल से अथवा कैथ के पत्तों के गर्भ कषाय से यथाकाल, यथादोष और यथावैभव बालक को स्नान करावे ॥ १५ ॥

विमर्शः—यहाँ पर यह ध्यान रखना चाहिये कि यदि पुत्री हो तो बिना मन्त्र के चटाना चाहिये और पुत्र हो तो निम्नलिखित मन्त्रों से चटाना चाहिये। प्राशनमन्त्र—'प्रते ददामि मधुनो घृतस्य वेदं सवित्रा प्रसूतं मघोनाम्। आयुष्मान् गुप्तो देवताभिः शतं जीव शरदो लोके अस्मिन्।'

क्षीरिवृक्ष से—गूलर, बर्गद, पीपल, वेत, पाकर का ग्रहण करना चाहिये। क्योंकि कहा है—'उदुम्बरो वटोऽश्वत्थो वेतसः प्लक्ष एव च। पञ्चैते क्षीरिणो वृक्षाः संज्ञया समुदाहृताः' ॥

सर्वगन्ध से—चातुर्जातक ( तज, इलायची, तेजपात, नागकेशर ), कपूर, शीतलचीनी, अगर, शिलारस, लौंग का ग्रहण करना चाहिये। क्योंकि कहा है—'चतुर्जातं समाख्यातं त्वगेलापत्रकेशरैः। चातुर्जातककर्पूरकक्कोलागुरुसिह्लकम्। लवङ्गसहितं चैव सर्वगन्धं विनिर्दिशेत्' ॥ अथवा सर्वगन्ध से—इलायची, सफेद चन्दन, केशर, मुरामांसी, शीतलचीनी, जटामांसी, कचूर, गन्धाविरोजा, तेजपात, गठिवन, कपूर, लोहबान, खस, कस्तूरी, नखी, पूति खटासी, छरीला, गजपीप्पल, फूलप्रियङ्गु, मेथी, लवङ्ग आदि इन सब द्रव्यों को समझना चाहिये। इन सबका उपयोग श्री विष्णु तैल आदि के गन्धपाक में होता है। क्योंकि कहा है—'एलाचन्दनकुङ्कुमागुरुमुराकक्कोलमांसीशटी-श्रीवासच्छदग्रन्थिपर्णशशभृत्-पौणिध्वजोशीरकम्। कस्तूरी नखपूतिशैलजशुभामेथीलवङ्गादिकं गन्धद्रव्यमिदं प्रदेयमखिलं श्रीविष्णुतैलादिषु' ॥ दूर्वा और ब्राह्मी का स्वरस मधु और घृत तथा सुवर्ण के साथ चटावे, ऐसा भी एक पाठ है।

धमनीनां हृदिस्थानां विवृतत्वादनन्तरम्।
चतूरात्रात्त्रिरात्राद्वा स्त्रीणां स्तन्यं प्रवर्त्तते ॥ १६ ॥

स्तन्य प्रवर्त्तन काल—स्त्रियों के हृदयस्थ धमनियों के खुल जाने के पश्चात् तीन या चार रात बीतने पर दूध आने लगता है ॥ १६ ॥

विमर्शः—पहिले दो-तीन दिन आने वाले दूध को Colostrum कहते हैं। 'यह पिलाना चाहिये' ऐसा कई विद्वानों का अभिप्राय है। दूसरे लोग कहते हैं, इसे नहीं पिलाना चाहिये। कहने वालों का कथन है कि यह कुछ सारक ( Laxative ) होता है और बालक को बल देता है।

तस्मात्प्रथमेऽह्नि मधुसर्पिरनन्त(अनन्ता'पा०')मिश्रं मन्त्रपूतं त्रिकालं पाययेत्, द्वितीये लक्ष्मणासिद्धं सर्पिः तृतीये च ततः प्राङ्निवारितस्तन्यं मधुसर्पिः स्वपाणितलसंमितं द्विकालं पाययेत् ॥ १७ ॥

शिशु को तीन दिन तक देने के पदार्थः—बालक को पहले दिन घी और शहद के साथ थोड़ा-सा सुवर्ण अथवा पाठभेद के अनुसार अनन्ता ( दूर्वा ) मन्त्र से पवित्र करके तीन बार पिलावे। दूसरे और तीसरे दिन लक्ष्मणा से सिद्ध किया हुआ घृत दे। उसके पश्चात् विषम प्रमाण में घी और शहद बच्चे के पाणितल प्रमाण में दो बार देकर दूध पिलाना चाहिये ॥ १७ ॥

विमर्शः—वृद्ध वाग्भट में 'अनन्तामिश्रे मधुसर्पिषी' ( अ. सं. उ. अ. १ ) ऐसा पाठ है।

अथ सूतिकां बलातैलाभ्यक्तां वातहरौषधनिष्क्वाथेनोपचरेत्। सशेषदोषां तु तदहः पिप्पली-पिप्पलीमूल-हस्ति-पिप्पली-चित्रक-शृङ्गवेरचूर्णं गुडोदकेनोष्णेन पाययेत्, एवं द्विरात्रं त्रिरात्रं वा कुर्यादादुष्टशोणितात् विशुद्धे ततो विदारिगन्धाऽऽदिसिद्धां स्नेहयवागूं क्षीरयवागूं वा पाययेत्त्रिरात्रम्। ततो यव-कोल-कुलत्थसिद्धेन जाङ्गलरसेन शाल्योदनं भोजयेद्बलमग्निबलं चावेक्ष्य। अनेन विधिनाऽध्यर्धमासमुपसंस्कृता विमुक्ताहाराचारा विगतसूतिकाऽभिधाना स्यात्, पुनरार्त्तवदर्शनादित्येके ॥ १८ ॥

सूतिका की चिकित्सा—इसके पश्चात् प्रसूता स्त्री को बलातैल से अभ्यंग कराके वात को दूर करने वाली औषधों के क्वाथ से चिकित्सा करनी चाहिये। यदि ( रक्त ) दोष बाकी हो तो उसी दिन पिप्पली, पिप्पलीमूल, गजपिप्पली, चीता और सोंठ के चूर्ण को गरम गुडोदक के साथ पिलाना चाहिये। इसी प्रकार जब तक दुष्ट रक्त आता है तब तक दो या तीन दिन करे। रक्त शुद्ध होने पर विदारीगन्धा से सिद्ध किया हुआ यवागू अथवा क्षीरयवागू तीन दिन तक पिलावे। इसके बाद यव ( जौ ), कोल ( बेर ) और कुलथी से सिद्ध किये हुए जांगल रस के साथ शाली का भात अग्निबल और ताकत देखकर खिलावे। इस प्रकार १॥ महीने करके प्रसुति के लिये उपयुक्त आहार और विहारों को छोड़ने से उसका 'विगत सूतिका' शब्द से निर्देश किया जाता है। कई विद्वानों के

मत ले पुनः प्रथम मासिक धर्म होने तक वह प्रसूता रहती है। पश्चात् 'विगत-सूतिका' हो जाती है ॥ १८॥

विमर्शः—यहाँ 'विगत-सूतिका' किसे कहते हैं यह बताया गया है।

धन्वभूमिजातां तु सूतिकां घृततैलयोरन्यतरस्य मात्रां पाययेत्, पिप्पल्यादिकषायानुपानां, स्नेहनित्या च स्यात्त्रिरात्रं पञ्चरात्रं वा बलवतीम् (बलवती), अबलां यवागूं पाययेत्त्रिरात्रं पञ्चरात्रं वा। अत्र ऊर्ध्वं स्निग्धेनान्नसंसर्गेणोपचरेत् ॥ १९॥

सूतिका चिकित्सा—धन्वभूमि (मरुप्रदेश) में उत्पन्न हुई प्रसूता को घी अथवा तेल में से किसी एक की मात्रा पिप्पल्यादि कषाय के अनुपान के साथ पिलावे। बलवान् स्त्री को तीन या पांच दिन स्नेह का पान, अभ्यंग आदि करे। निर्बल प्रसूता स्त्री को तीन अथवा पांच दिन तक यवागू देना चाहिये। इसके बाद स्नेह युक्त अन्न खिलाना चाहिए ॥१९॥

विमर्शः—भूख लगने पर, सात्म्य पदार्थों को सोच कर देना चाहिये। दशमूल के क्वाथ का प्रयोग व्यवहार में सर्वत्र दिखाई देता है। गर्भ अपनी जगह पर स्थित हो, इसलिये स्वच्छ कपड़े पेट पर बांधे।

प्रायशश्चैनां प्रभूतेनोष्णोदकेन परिषिञ्चेत्। क्रोधायासमैथुनादीन् परिहरेत् ॥ २०॥

प्रसुता के लिये वर्ज्य—प्रायः पर्याप्त गरम जल से प्रसूता को स्नान करावे। उसको चाहिये कि क्रोध, श्रम तथा मैथुन आदि न करे ॥ २०॥

विमर्शः—आतुरोपद्रव चिकित्सित अध्याय में कही हुई क्रोधादि १५ चीजें छोड़ दे।

मिथ्याऽऽचारात्सूतिकाया यो व्याधिरुपजायते।
स कृच्छ्रसाध्योऽसाध्यो वा भवेदत्यपतर्पणात् ॥२१॥
तस्मात्तां देशकालौ च व्याधिसात्म्येन कर्मणा।
परीक्ष्योपचरेन्नित्यमेवं नात्ययमाप्नुयात् ॥२२॥

सूतिका के विकार कष्टसाध्य होते हैं—प्रसूता को मिथ्याऽऽचार और अपतर्पण से जो रोग उत्पन्न होता है वह यथाक्रम कष्टसाध्य अथवा असाध्य होता है। इसलिये देश-काल और व्याधि के लिये सात्म्यकर्म कौन से हैं यह जान कर चिकित्सा करे। जिसमें अत्यय (विनाश) को वह प्राप्त न हो ॥२१-२२॥

विमर्शः—प्रसूता के लिए सात्म्य चीजों का और देश तथा काल का विशेष ध्यान रखना चाहिये। एक ही प्रकार की चिकित्सा सर्वत्र अनुपयुक्त होती है।

अथापराऽपतन्त्यानाहाध्मानौ कुरुते, तस्मात् कण्ठमस्याः केशवेष्टितयाऽङ्गुल्या प्रमृजेत्, कटुकालाबुकृतवेधनसर्षपसर्पनिर्मोकैर्वा कटुतैलविमिश्रैर्योनिमुखं धूपयेत्, लाङ्गलीमूलकल्केन वाऽस्याः ('चास्याः' पाठः) पाणिपादतलमालिम्पेत्, मूर्ध्नि वाऽस्या ('चास्या' पाठः) महावृक्षक्षीरमनुसेचयेत्, कुष्ठलाङ्गलीमूलकल्कं वा मद्यमूत्रयोरन्यतरेण पाययेत्,शाल ('शालि' पाठः) मूलकल्कं वा पिप्पल्यादिं वा मद्येन, सिद्धार्थक-कुष्ठ-लाङ्गली-महावृक्ष-क्षीरमिश्रेण सुरामण्डेन वाऽऽस्थापयेत्, एतैरेव सिद्धेन सिद्धार्थकतैलेनोत्तरबस्तिं दद्यात्। स्निग्धेन वा कृत्तनखेन हस्तेनाचरेत् ॥ २३॥

अपरा पतन न होने पर—अपरा पतन न होने से पेट फूलना और आध्मान हो जाता है। इसलिए प्रसूता के गले में अङ्गुलि को बाल से लपेट कर घुमावे, कड़वी तुम्बी, कृतवेधन (कड़वी तरोई कोशातकी), सरसो और सांप की केंचुली कड़ुए तेल में मिलाकर योनि का धूपन करे, अथवा लांगली (कलिहारी) की जड़ से कल्क से हाथ पैरों के तल प्रदेश पर लेप करे, किंवा प्रसूता के माथे पर सेहुण्ड के दूध का सिंचन कर अथवा कुष्ठ और कलिहारी की जड़ के कल्क को मद्य अथवा गोमूत्र के साथ पिलावे, शाल-मूल-कल्क अथवा पिप्पल्यादि गण के चूर्ण को मद्य से पिलावे अथवा सरसो,कुष्ठ, लांगली (कलिहारी), सेहुण्ड के दूध के साथ अथवा सुरामण्ड से आस्थापन करे। इन्हीं औषधों से सिद्ध किये सरसों के तेल से उत्तरबस्ति देना चाहिए अथवा नख काट कर, हाथ को चिकना बनाकर अपरा निकालना चाहिए ॥ २३॥

विमर्शः—अपरा का (Placenta) पतन न होने से नाना प्रकार की व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं। उसका अंश भी भीतर रहे तो बहुत उपद्रव होते हैं।

अपरा निकालने के लिए ९ विधियाँ ऊपर दी गई हैं। चरकसंहिता में हस्तक्रिया से अपरा-पातन को लिखा है। दाहिने हाथ से नाभि के उपर दबावे और बायाँ हाथ पीठ पर रखे और अच्छी तरह हिलावे। इससे अपरा का पतन होता है। इसी से मिलती हुई आधुनिक काल की भी विधि होती है।

प्रजातायाश्च नार्या रूक्षशरीरायास्तीक्ष्णैरविशोधितं (अवशोषितं 'पा०') रक्तं वायुना तद्देशगतेनातिसंरुद्धं नाभेरधःपार्श्वयोर्बस्तौ बस्तिशिरसि वा ग्रन्थिं करोति; ततश्च नाभिबस्त्युदरशूलानि भवन्ति, सूचीभिरिव निस्तुद्यते भिद्यते दीर्यत इव च पक्वाशयः, समन्तादाध्मानमुदरे मूत्रसङ्गश्च भवतीति मक्कल्लक्षणम् ॥२४॥

मक्कल्ल रोग के लक्षण—रूक्ष शरीरवाली प्रसूता स्त्री के तीक्ष्ण औषधों में सूखे हुए रक्तों में, उस स्थान की वायु नाभि के नीचे, पार्श्वों में, बस्ति में अथवा बस्तिशीर्ष में ग्रन्थि उत्पन्न करती है। पश्चात् नाभि, बस्ति और उदर में शूल होता है, पक्वाशय में सुई चुभने के समान पीड़ा होती है और वह फटता हुआ-सा मालूम होता है। पेट चारों ओर से फूलता है, मूत्र रुकता है। ये मक्कल्ल के लक्षण हैं ॥ २४॥

विमर्शः—प्रसूता की प्रसूति के कारण न निकले हुए रक्त से उत्पन्न होने वाला शूल मक्कल्ल कहा जाता है। सुश्रुत संहिता में 'प्रजातायाश्चोत्तरकालं तीक्ष्णैरशोधितं रक्तं मक्कल्लं करोति' ऐसा लक्षण है। 'च' कारसे अप्रजाता भी समझना चाहिए।

तत्र वीरतर्वादिसिद्धं जलमूषकादिप्रतीवापं पाययेत्, यवक्षारचूर्णं वा सुखोदकेन पिप्पल्यादिक्वाथेन

वा, पिप्पल्यादिचूर्णं वा सुरामण्डेन, वरुणादिक्वाथं वा पञ्चकोलैलाप्रतीवापं, पृथक्पर्ण्यादिक्वाथं वा भद्रदारुमरिचसंसृष्टं,पुराणगुडं वा त्रिकटुचतुर्जातककुस्तुम्बुरुमिश्रं खादेत् , अच्छं वा पिबेदरिष्टमिति ॥ २५ ॥

मक्कल रोग की चिकित्सा—मक्कल शूल पर वीरतर्वादिगण से सिद्ध किए हुए जल में ऊषकादिगण का प्रक्षेप करके पिलाना चाहिये । यवक्षार चूर्ण कोष्ण जल से अथवा पिप्पल्यादि क्वाथ से दे । अथवा पिप्पल्यादि चूर्ण सुरामण्ड के साथ दे । वरुणादिगण के क्वाथ में पञ्चकोल (पिप्पली पिप्पलीमूल, चव्य, चित्रक और सोंठ) और इलायची का प्रक्षेप देकर पिलावे । पृथक्पर्ण्यादि-कषाय में देवदारु और काली मिर्च मिला कर दे । त्रिकटु, चतुर्जात और धनियां के साथ पुराना गुड मिला कर दे । अथवा स्वच्छ अरिष्ट पिलावे ॥ २५ ॥

विमर्शः—उपर्युक्त सात प्रयोगों में से यथासम्भव किसी एक का प्रयोग करना चाहिये ।

अथ बालं क्षौमपरिवृतं क्षौमवस्त्रास्तृतायां शय्यायां शाययेत्, पीलु-बदरी-निम्ब-परूषकशाखाभिश्चैनं परिवीजयेत्, मूर्ध्नि चास्याहरहस्तैलपिचुमवचारयेत्, धूपयेच्चैनं रक्षोघ्नैर्धूपैः, रक्षोघ्नानि चास्य पाणिपादशिरोग्रीवास्ववसृजेत, तिलातसीसर्षपकणांश्चात्र प्रकिरेत्, अधिष्ठाने चाग्निं प्रज्वालयेत्; व्रणितोपासनीयं चावेक्षेत् ।

बालक की सेवा—बालक को रेशमी कपड़ा पहना कर, रेशम बिछाये हुए बिछौने पर सुलाना चाहिए। पीलु-बेर-निम्ब और फालसे की डाल से उसको पंखा करे। बालक के माथे पर तेल में भिगोया हुआ फोवा रखना चाहिए। रक्षोघ्न धूपों से उसको धूपन करे। हाथ, पैर, माथा और गर्दन पर रक्षोघ्न पदार्थों को बांधे। तिल, तीसी और सरसों के कणों को फैलावे, सूतिकागार में अग्नि जलावे और व्रणितोपासनीय अध्याय में कहे हुए विधानों का आचरण करे ॥ २६ ॥

विमर्शः—बालक का कोमल शरीर होने के कारण अत्यन्त सावधान रह कर सेवा करनी चाहिये ।

ततो दशमेऽहनि मातापितरौ कृतमङ्गलकौतुकौ स्वस्तिवाचनं कृत्वा नाम कुर्यातां यदभिप्रेतं नक्षत्रनाम वा ॥ २७ ॥

नामकरण—बाद दसवें दिन माता और पिता मंगलोत्सव तथा स्वस्ति-वाचन करके अभीष्ट अथवा नक्षत्र के अनुसार नामकरण करें ॥ २७ ॥

विमर्शः—नक्षत्र नाम अर्थात् उस नक्षत्र के देवता का नाम रखना चाहिये ।

ततो यथावर्णं धात्रीमुपेयान्मध्यमप्रमाणां मध्यमवयस्कामरोगां शीलवतीमचपलामलोलुपामकृशामस्थूलां प्रसन्नक्षीरामलम्बौष्ठीमलम्बोर्ध्वस्तनीमव्यङ्गामव्यसनिनीं जीवद्वत्सां दोग्ध्रीं वत्सलामक्षुद्रकर्मिणीं कुले जातामतो भूयिष्ठैश्च गुणैरन्वितां श्यामामारोग्यबलवृद्धये बालस्य ।

तत्रोर्ध्वस्तनी करालं कुर्यात्, लम्बस्तनी नासिकामुखं छादयित्वा मरणमापादयेत् ॥ २८ ॥

धात्रीनियुक्ति-विचार—उसके पश्चात् (बालक के) ब्राह्मणादि वर्ण के अनुसार धात्री (दाई) की योजना करे। वह धात्री मध्यम शरीरवाली, मध्यमवयस्का, निरोग, शीलवती, अचंचला, अलोभिनी होनी चाहिये, न दुबली हो, न मोटी, स्वच्छ दूध वाली हो, उसकी ओठ लम्बे न हों, स्तन भी लम्बे या ऊर्ध्व न हों, अव्यङ्ग, निर्व्यसन, जीवित बालक वाली, यथेष्ट दुग्ध युक्त, प्रेम करने वाली, नीच कर्म न करने वाली, अच्छे कुल में उत्पन्न होने के कारण बहुत गुणों से युक्त, एवं श्यामा लक्षणविशिष्ट हो। इस प्रकार की धात्री बालक के आरोग्य और बल की वृद्धि करने के लिये होती है। ऊर्ध्व स्तन वाली धात्री का दुग्ध पिलाने से कराल मुख होता है। बड़े स्तन होने पर बालक की नाक और मुख ढक जाने के कारण मरण तक हो सकता है ॥ २८ ॥

विमर्शः—माता के दुग्ध के अभाव में धात्री का दुग्ध देना उचित होता है। मानव जाति से भिन्न प्राणियों का दुग्ध (बालक को) पिलाने से नाना प्रकार के अजीर्णजन्य रोग उत्पन्न होते हैं। श्यामा के लक्षण—'शीतकाले भवेदुष्णा ग्रीष्मे च सुखशीतलाः तप्तकाञ्चनवर्णाभा सा स्त्री श्यामेति कीर्तिता।'

ततः प्रशस्तायां तिथौ शिरःस्नातमहतवाससमुदङ्मुखं शिशुमुपवेश्य धात्रीं प्राङ्मुखीं चोपवेश्य दक्षिणं स्तनं धौतमीषत्परिस्रुतमभिमन्त्र्य मंत्रेणानेन पाययेत् ॥ २९ ॥

दुग्धपान विधि—अच्छे मुहूर्त में बालक को शिर से स्नान कराकर, नये वस्त्र पहना कर उत्तर की ओर मुख करके बैठावे, दाई को पूर्व की ओर मुख करके बैठाकर दक्षिण (दाहिना) स्तन को धोकर, थोड़ा सा दूध बाहर निकालकर निम्नलिखित मन्त्र से अभिमन्त्रित करके पिलाना चाहिये॥२९॥

विमर्शः—प्रथम बार मन्त्रपूर्वक पिलाया जाता है, जिससे बल और आयु प्राप्त होते हैं।

मन्त्रः—

चत्वारः सागरास्तुभ्यं स्तनयोः क्षीरवाहिनः ।
भवन्तु सुभगे ! नित्यं बालस्य बलवृद्धये ॥ ३० ॥
पयोऽमृतरसं पीत्वा कुमारस्ते शुभानने ! ।
दीर्घमायुरवाप्नोतु देवाः प्राश्यामृतं यथा ॥ ३१ ॥

मन्त्रार्थ—हे सुभगे ! तुम्हारे स्तनों में दुग्ध को वहन करनेवाले चारों समुद्र बालक के बल की वृद्धि के लिये हों। शुभानने ! जिस प्रकार देवता अमृत का सेवन करने से दीर्घायु हुए, उसी प्रकार तुम्हारा अमृत रसमय दुग्ध-पान कर बालक दीर्घायु हो ॥ ३०-३१ ॥

विमर्शः—यहां दूध को अमृत की उपमा दी गई है। सब रोगों को दूर रखते हुए बलप्रद केवल माता का दुग्ध ही होता है। अन्य पेय उसके सामने तुच्छ हैं।

अतोऽन्यथा नानास्तन्योपयोगस्यासात्म्याद्व्याधिजन्म भवति ॥ ३२ ॥

अनेक दाइयों की नियुक्ति न करे—यदि बार-बार दाई

बदली जाय तो नाना प्रकार के दूध मिलकर असात्म्य के कारण व्याधियाँ उत्पन्न करते हैं। इसलिये एक ही दाई को रखना चाहिये ॥ ३२ ॥

विमर्शः—यदि स्त्रियों का दूध न दिया जाय तो स्वास्थ्य तो बिगड़ता है ही साथ ही, बालकों की अजीर्णता के कारण यकृत् वृद्धि भी होती है।

अपरिस्रुतेऽप्यतिस्तब्धस्तन्यपूर्णस्तनपानादुत्सुहितस्रोतसः शिशोः कासश्वासवमिप्रादुर्भावः। तस्मादेवंविधं स्तन्यं न पाययेत् ॥ ३३ ॥

दूध पिलाने के पूर्व दुध निकालने की आवश्यकता—यदि दुग्ध न निकालते हुए बालक को पिलाया जाय तो कास, श्वास, वमि ( कै ) की उत्पत्ति होती है क्योंकि बहुत देर से रुके हुए दूध से पूर्ण स्तनों का पान करने से स्रोत रुक जाते हैं जिससे उपर्युक्त उपद्रव होते हैं। अतः इस प्रकार का ( दूध निकाले बिना ) दूध न पिलाना चाहिये ॥ ३३ ॥

विमर्शः—स्तन से थोड़ा-सा दूध निकाल देने पर स्तन के मार्ग का संशोधन होता है और ऊपर ही ऊपर रहा हुआ गन्दा दूध निकल जाता है।

क्रोधशोकावात्सल्यादिभिश्च स्त्रियाः स्तन्यनाशो भवति। अथास्याः क्षीरजननार्थं सौमनस्यमुत्पाद्य यव-गोधूम-शालि-षष्टिक-मांसरस-सुरा-सौवीरक-पिण्याक-लशुन-मत्स्य-कशेरुक-शृङ्गाटक-बिस-विदारीकंद-मधुक-शतावरी-नलिका-ऽलाबु-कालशाकप्रभृतीनि विदध्यात् ॥ ३४ ॥

स्तन्य नाश के कारण और उसके वर्धन के उपाय—क्रोध से, शोक से, तथा वात्सल्य ( प्रेम ) के होने से स्त्रियों के दुग्ध का नाश होता है। स्त्री के दूध उत्पन्न होने के लिये उसे प्रसन्न करके जौ, गेहूँ, शालि-साठी, चावल, मांसरस (सूर्वा), सुरा ( मद्य ), सौवीरक ( कांजी ), पिण्याक ( तिलकल्क ), लहसुन, मत्स्य ( मछली ), कशेरुक ( कसेरू ), सिंघाड़ा, बिस, विदारीकन्द, मुलेठी, शतावर, नालिका ( शाकविशेष ), अलाबु ( कद्दू ), कालशाक इत्यादि पदार्थों को खिलाना चाहिये ॥ ३४ ॥

विमर्शः—दुग्ध उत्पन्न करने के लिये मन की प्रसन्नता अत्यावश्यक है। मन प्रसन्न होने पर दुग्धोत्पादक औषधि देने से फल शीघ्र होता है—अन्यथा नहीं।

अथास्याः स्तन्यमप्सु परीक्षेत, तच्चेच्छीतलममलं तनु शङ्खावभासमप्सु न्यस्तमेकीभावं गच्छत्यफेनिलमतन्तुमन्नोत्प्लवतेऽवसीदति वा तच्छुद्धमिति विद्यात्, तेन कुमारस्यारोग्यं शरीरोपचयो बलवृद्धिश्च भवति ॥ ३५ ॥

दुग्ध परीक्षा—धात्री का दूध जल में छोड़कर परीक्षा करनी चाहिये। यह दूध यदि ठण्डा, स्वच्छ, पतला और सफेद हो तथा जल में छोड़ने पर उसमें घुलने वाला हो, उस पर फेन न आवे, तन्तु रहित हो, जल पर तैरने वाला अथवा डूबने वाला भी न हो तो उसे शुद्ध दूध समझना चाहिये। उस दूध से बालक को आरोग्य, शरीर की पुष्टि और बल की वृद्धि प्राप्त होती है ॥ ३५ ॥

विमर्शः—यहाँ दूध की स्वाभाविक परीक्षा ( physical examination ) दी गई है।

न च क्षुधित-शोकार्त्त-श्रान्त-प्रदुष्टधातु, गर्भिणी-ज्वरिता-ऽतिक्षीणा-ऽतिस्थूल-विदग्धभक्त(भक्ष्य 'पा')-विरुद्धाहार-तर्पितायाः स्तन्यं पाययेत्, नाजीर्णौषधं च बालं, दोषौषधमलानां तीव्रवेगोत्पत्तिभयात् ॥३६॥

किस प्रकार की दाई का दूध न पिलावे—जो धात्री भूखी हो, शोक से पीडित हो, थकी हुई हो, दुष्ट धातुवाली, गर्भिणी, ज्वर से पीडित, बहुत क्षीण, स्थूल, विदग्ध भोजन की हुई, विरुद्ध आहार की हुई हो तो उसका दूध न पिलाना चाहिये। बालक को दी हुई औषध जीर्ण न हुई हो तो भी न पिलाना चाहिये क्योंकि इससे दोष, औषध और मलों की तीव्र वेगोत्पत्ति होने का भय रहता है ॥ ३६ ॥

विमर्शः—दाई उपर्युक्त दोषों से रहित हो तो भी बालक के जीर्णाजीर्ण औषधों का ध्यान रखना ही चाहिये। उसी प्रकार बालक यद्यपि स्वस्थ हो तो भी धात्री को तो कोई विकार नहीं है इसका भी ध्यान रखना चाहिये अर्थात् दोनों को स्वस्थ होना चाहिये।

भवन्ति चात्र—

धात्र्यास्तु गुरुभिर्भोज्यैर्विषमैर्दोषलैस्तथा।
दोषा देहे प्रकुप्यन्ति ततः स्तन्यं प्रदुष्यति ॥३७॥
मिथ्याऽऽहारविहारिण्या दुष्टा वातादयः स्त्रियाः।
दूषयन्ति पयस्तेन शारीरा व्याधयः शिशोः ॥
भवन्ति कुशलस्तांश्च भिषक् सम्यग्विभावयेत् ॥३८॥

धात्री के गुरुभोजन, विषम आहार और दोषयुक्त आहारों के कारण शरीर में दोष कुपित होते हैं। पश्चात् दुग्ध दूषित होता है। विरुद्ध आहार और विहार करने वाली स्त्रियों के वात-पित्तादि दोष कुपित होते हुए दुग्ध को दूषित करते हैं, जिस कारण बालक के शारीरिक व्याधियाँ उत्पन्न हो जाती हैं। इसलिये कुशल वैद्य उन व्याधियों को अच्छी तरह समझ ले ॥ ३७-३८ ॥

विमर्शः—बालक तीन प्रकार के होते हैं। १—स्तन्यपान करने वाले, २—अन्न ग्रहण करने वाले और ३—अन्न और स्तन्य पान करने वाले। स्तन्य पान करने वाले बालकों को कोई भी रोग पैदा हो तो उसकी धात्री के आहार-विहार का विचार करना चाहिये। अन्न और स्तन्य लेने वाले बालकों के विकार में धात्री और बालक दोनों के आहार और आचारों का ख्याल रखे।

अङ्ग-प्रत्यङ्ग-देशे तु रुजा यत्रास्य जायते।
मुहुर्मुहुः स्पृशति तं स्पृश्यमाने च रोदिति ॥३९॥
निमीलिताक्षो मूर्धस्थे शरोरोगे न धारयेत्।
बस्तिस्थे मूत्रसङ्गार्त्तो रुजा तृष्यति मूर्च्छति ॥४०॥
विण्मूत्रसङ्ग-वैवर्ण्य-च्छर्द्याध्मानान्त्रकूजनैः।
कोष्ठेदोषान् विजानीयात् सर्वत्रस्थांश्च रोदनैः ॥४१॥

बालक के रोग जानने का प्रकार—अङ्ग-प्रत्यङ्ग में जहाँ कहीं रोग उत्पन्न होता है उस स्थान को बालक बार-बार स्पर्श करता है और स्पर्श करने पर रोता है।

मूर्द्धा ( मस्तक ) में विकार हो तो आँख बन्द कर लेता है और शिर को धारण नहीं कर सकता। वस्ति में पीड़ा हो तो मूत्र रुकता है और पीड़ा होती है, प्यास लगती है तथा मूर्च्छा आती है।

मल-मूत्र का रुकना, विवर्ण होना, कै हो जाना, पेट फूलना, पेट में शब्द होना इनसे कोष्ठगत दोषों का होना समझना चाहिये और विशेष रोने से सर्व शरीर में दोष है, ऐसा जानना चाहिये ॥ ३९-४१ ॥

विमर्श :—बालकों के विकारों की परीक्षा उसके रोने से और स्पर्श किये जाने वाले अङ्गों से करनी पड़ती है।

तेषु यथाऽभिहितं मृद्वच्छेदनीयमौषधं मात्रया क्षीरपस्य क्षीरसर्पिषा संयुक्तं विदध्यात्, धात्र्याश्च केवलं, क्षीरान्नादस्यात्मनि धात्र्याश्च पूर्ववत्, अन्नादस्य कषायादीनात्मन्येव न धात्र्याः ॥ ४२ ॥

बालकों के विकारों में औषध किसको देना चाहिये?—बालकों के विकारों में रोग के अनुसार मृदु और कफ तथा मेद को नष्ट करने वाली ओषधि मात्रापूर्वक दूध पीने वाले बालक को दूध और घी के साथ देनी चाहिये और धात्री को केवल औषध ही देनी चाहिये। दूध और अन्न खानेवाला बालक हो तो उसे स्वयं और धात्री दोनों को देना चाहिये। अन्न खाने वाला बालक हो तो कषायादि औषध उसे ही देना चाहिये, धात्री को नहीं ॥ ४२ ॥

विमर्श :—स्तन्यपान करने वाले बालक को उसकी ही धात्री के दूध के साथ औषध दी जाती है।

तत्र मासादूर्ध्वं क्षीरपायाङ्गुलिपर्वद्वयग्रहणसंमिता मौषधमात्रां विदध्यात्, कोलास्थिसंमितां कल्कमात्रां क्षीरान्नादाय, कोलसंमितामन्नादायेति ॥ ४३ ॥

औषध मात्रा—स्तन्यपान करने वाले एक महीने के ऊपर वाले बालक को एक चुटकी मात्रा देनी चाहिये। स्तन्य और अन्न ग्रहण करने वाले बालक को बेर की गुठली के बराबर मात्रा देनी चाहिये। केवल अन्न ग्रहण करने वाले बालक को बेर के बराबर मात्रा देनी चाहिये ॥ ४३ ॥

विमर्श :—औषध को दूध, घी और मिश्री में मिला कर देना चाहिये। तन्त्रान्तर में भी दिया है, यथा—'प्रथमे मासि जातस्य शिशोर्भेषजरक्तिका। अवलेह्या तु कर्त्तव्या मधुक्षीर-सिताघृतैः। एकैकां वर्धयेत्तावद्यावत् संवत्सरो भवेत्। तदूर्ध्वं माषवृद्धिः स्याद्यावत्षोडशकाब्दिकः'। यहाँ यह ख्याल रहे कि उपर्युक्त मात्रा नूतन वनस्पति की और अनुपान युक्त है। इसलिये अग्नि, बल, वय, द्रव्य इत्यादि को समझ कर मात्रा निर्धारित करे।

येषां गदानां ये योगाः प्रवक्ष्यन्तेऽगदङ्कराः।
तेषु तत्कल्कसंलिप्तौ पाययेत शिशुं स्तनौ ॥४४॥

कल्क से स्तन-लेप करे—जिन-जिन विकारों के योग कहे जायेंगे उन-उन रोगों में उन-उन योगों के कल्क स्तनों पर लगा कर बालक को पिलाना चाहिये ॥ ४४ ॥

विमर्श :—यदि बालक औषधमात्रा ग्रहण न कर सके तो स्तनों पर औषध का लेप लगा दे और लेप सूखने पर निकाल दे। पश्चात् स्तनों को धोकर बालक को दूध पिला दे।

एकं द्वे त्रीणि चाहानि वातपित्तकफज्वरे।
स्तन्यपायाहितं सर्पिरितराभ्यां यथार्थतः ॥ ४५ ॥
न च तृष्णाभयादत्र पाययेत शिशुं स्तनौ।
विरेक-बस्तिवमनान्यृते कुर्याच्च नात्ययात् ॥ ४६ ॥

ज्वर की विशेष चिकित्सा—स्तन्य-पान करने वाले बालक को वा, पित्त और कफ ज्वरों में यथाक्रम एक, दो अथवा तीन दिन तक घी नहीं पिलाना चाहिये किन्तु दूध और अन्न ग्रहण करने वाले बालक तथा अन्न ग्रहण करने वाले बालक को उचित जान पड़े तो घी देना चाहिये। प्यास लगेगी, ऐसा समझ कर दूध नहीं पिलाना चाहिये। उसी प्रकार वस्ति, विरेचन और वमन आत्यधिक काल को छोड़ कर न देना चाहिये ॥ ४५-४६ ॥

विमर्शः—बालक के ज्वर में स्नेहन, वमन, विरेचन तथा आस्थापन न देना चाहिये। उसी प्रकार अग्नि प्रदीप्त होने के लिये दूध भी न देना चाहिये। उसके साथ-साथ यह भी ख्याल रखे कि बुखार का वेग कम होने पर और अग्नि प्रदीप्त होने पर दूध पिला सकते हैं।

मस्तुलुङ्गक्षयाद्यस्य वायुस्ताल्वस्थि नामयेत्।
तस्य तृड्दैन्ययुक्तस्य सर्पिर्मधुरकैः शृतम्।
पानाभ्यञ्जनयोर्योज्यं शीताम्बूद्वेजनं यथा ॥४७॥

तालुपात की चिकित्सा—मस्तुलुङ्ग के क्षय के कारण वायु तालवस्थि को दबा देता है। तब बालक तृषा से दीन होता है। उसके लिये पान और अभ्यञ्जन के लिये मधुर द्रव्यों से बनाये हुए घी का प्रयोग करना चाहिये। उसी प्रकार ठण्डे जल से सिञ्चन करके बालक को उद्वेजित करना चाहिये ॥४७॥

विमर्शः—मस्तुलुङ्ग ( Brain mataer ) कम होने पर पान और अभ्यङ्ग के लिये मधुर द्रव्यों से बनाये हुए घृत का प्रयोग करना चाहिये।

वातेनाध्मापितां नाभिं सरुजां तुण्डिसंज्ञिताम्।
मारुतघ्नैः प्रशमयेत् स्नेहस्वेदोपनाहनैः ॥४८॥
गुदपाके तु बालानां पित्तघ्नीं कारयेत् क्रियाम्।
रसाञ्जनं विशेषेण पानलेपनयोर्हितम् ॥४९॥

तुण्डनाभि और गुदापाक चिकित्सा—वायु से नाभि फूल गई हो और उसमें वेदना हो तो उसे 'तुण्डिनाभि' कहते हैं, उसको वातनाशक स्नेह, स्वेद और उपनाहों से शमन करना चाहिये।

बालकों को गुदापाक हो तो उस पर पित्तघ्नी-चिकित्सा करे, विशेष कर रसाञ्जन ( रसौत ) का पान और लेप के लि॰ प्रयोग हितकर होता है ॥ ४८-४९ ॥

विमर्शः—तुण्डिनाभि होने से उस जगह की पेशियां ढीली होती हैं जिस कारण आन्त्रवृद्धि (Umbilical hernia) होना सम्भव होता है।

गुदपाक के लिये पेट में लेने के लिये गुलाबजल से घोट रसाञ्जन की शुद्धि करने के पश्चात् उसका प्रयोग करना चाहिये। उसकी मात्रा ½ से ½ रत्ती होती है।

श्रीराहाराय-सर्पिः पाययेत् सिद्धार्थक-वचा-मांसी-पयस्या ऽपामार्ग-शतावरी-सारिवा-ब्राह्मी-पिप्पली-हरिद्रा-कुष्ठ-सैन्धव-सिद्धम्।

क्षीरान्नादाय-मधुक-वचा-पिप्पली-चित्रक-त्रिफला-सिद्धम्।

अन्नादाय-द्विपञ्चमूली-क्षीर-तगर-भद्रदारु-मरिच-मधुक-विडङ्ग-द्राक्षादि (द्राक्षार्धि 'पा') ब्राह्मीसिद्धम्।

तेनारोग्यबलमेधाऽयूंषि शिशोर्भवन्ति ॥ ५० ॥

घृतपान विधि—स्तन्यपान करनेवाले बालक को सिद्धार्थक ( सफेद सरसों ), वच, जटामासी, पयस्या ( क्षीरकाकोली ), अपामार्ग ( चिचेडा ), शतावर, सारिवा ( अनन्तमूल ), ब्राह्मी, पिप्पली, हल्दी, सुगन्ध-कूठ और सेंधानमक से सिद्ध किया हुआ घृत पिलावे।

क्षीर और अन्न लेने वाले बालक के लिये मुलेठी, वच, पिप्पली, चित्रक और त्रिफला से साधित घृत का प्रयोग करना चाहिये।

अन्न लेने वाले बालकों को दोनों पञ्चमूल, क्षीरविदारी, तगर, भद्रदारु ( देवदारु ), गोलमिर्च, मधुक ( मुलेठी ), विडङ्ग ( वायविडङ्ग ), द्राक्षा ( मुनक्का ) और दोनों ब्राह्मी ( मण्डूकपर्णी और ब्राह्मी ) साधित घृत दे।

इस प्रकार का घृत देने से आरोग्य, बल, मेधा और वायु की वृद्धि होती है ॥ ५० ॥

विमर्शः—तीनों प्रकारों के बालकों को तीन प्रकारों के भिन्न-भिन्न घृत दिये जाते हैं।

बालं पुनर्गात्रसुखं गृह्णीयात्, न चैवं तर्जयेत्, सहसा न प्रतिबोधयेद्वित्रासभयात्, सहसा नापहरेदुत्क्षिपेद्वा वातादिविघातभयात्, नोपवेशयेत् कौब्ज्यभयात्, नित्यं चैनमनुवर्त्तेत प्रियशतैरजिघांसुः, एवमनभिहतमना ह्यभिवर्धते नित्यमुदग्रसत्त्वसंपन्नो नीरोगः सुप्रसन्नमनाश्च भवति।

वाता-ऽऽतप-विद्युत्प्रभा-पादप-लता-शून्यागार-निम्नस्थान-ग्रहच्छायाऽऽदिभ्यो दुर्ग्रहोपसर्गतश्च बालं रक्षेत् ॥ ५१ ॥

नाशुचौ विसृजेद्बालं नाकाशे विषमे न च।
नोष्ममारुतवर्षेषु रजोधूमोदकेषु च ॥ ५२ ॥

बालक के साथ बर्ताव कैसा हो—बालक को जिसमें तकलीफ न हो, ऐसे लेना चाहिये। उसको तर्जन न करे, उसे भय मालूम न हो, इसलिये अकस्मात् कभी न जगावे। बालक को एकदम दूसरों से खींच न ले अथवा ऊपर न उठावे अन्यथा वातादि दोष कुपित होने का डर रहता है। उसको बैठा न रखे, नहीं तो उसके कुबड़ा होने का डर रहता है। अजिघांसु (मन का उद्वेग न करते हुए) प्रियकर पदार्थों से उसके मन की रक्षा करे।

इस प्रकार अनुद्विग्न मन वाला बालक हर समय बढ़ता है और बलिष्ठ, नीरोग एवं सुप्रसन्न रहता है।

वायु ( आँधी ), कड़ी धूप, विद्युत्प्रभा ( बिजली की चमक ), पादप ( पेड़ ), लता, शून्यगृह, निम्नस्थान (गुहा, कुवाँ वगैरह), ग्रहच्छाया और दुष्टग्रहों की पीडा से बालक की रक्षा करनी चाहिये।

अशुद्ध ( गन्दे ) स्थान में, आकाश में ( शून्य स्थान या अन्धेरा में ), ऊंची-नीची जगह पर, घाम, हवा, वर्षा, धूल, धूम और जल में उसको न छोड़े, ॥ ५१-५२ ॥

विमर्शः—बालक को शारीरिक और मानसिक पीड़ा न हो इसके लिये सर्वप्रकार से प्रयत्न करना चाहिये।

क्षीरसात्म्यतया क्षीरमाजं गव्यमथापि च।
दद्यादास्तन्यपर्याप्ते-र्बालानां वीक्ष्य मात्रया ॥ ५३ ॥

स्त्री दुग्ध न मिले तो क्या करे?—बालक को दुग्ध सात्म्य जानकर उसे बकरी अथवा गौ का दूध, माता के पर्याप्त दूध न होने पर, यथोचित मात्रा में देना चाहिये ॥ ५३ ॥

विमर्शः—यद्यपि स्त्रियों के दुग्ध से भिन्न दुग्ध पिलाने से बालक की पाचन-शक्ति बिगड़ती है तो भी दुग्ध सात्म्य होने के कारण देना चाहिये।

षण्मासात् (षण्मासं 'पा') चैनमन्नं प्राशयेल्लघु हितं च ॥

अन्न प्राशन कब करावे—छः महीने के पश्चात् बालक को लघु और हितकर अन्न देना चाहिये ॥ ५४ ॥

विमर्शः—छः महीने के पश्चात् स्तन्य और लघु अन्न दोनों दिया जाता है।

नित्यमवरोधरतश्च स्यात् कृतरक्ष उपसर्गभयात्,
प्रयत्नतश्च महोपसर्गेभ्यो रक्ष्या बाला भवन्ति ॥ ५५ ॥

बालक की रक्षा कैसे करे?—निरन्तर अवरोध (अन्तःपुर) में बालक रहे। उपसर्ग ( गिरना इत्यादि ) भय से उसकी रक्षा करे। ग्रहों के उपद्रवों से यत्नपूर्वक बालक की रक्षा करे॥

विमर्शः—मणि, मन्त्रादिकों से ग्रहों की शान्ति होती है और शारीरिक बाधा न हो इसके लिये आप्तवर्ग और नौकर-चाकरों के बीच में बालक को रखना चाहिये।

अथ कुमार उद्विजते त्रस्यति रोदिति नष्टसंज्ञो भवति, नखदशनैर्धात्रीमात्मानं च परिणुदति दन्तान् खादति कूजति जृम्भते भ्रुवौ विक्षिपत्यूर्ध्वं निरीक्षते फेनमुद्वमति सन्दष्टौष्ठः क्रूरो भिन्नामवर्चा दीनार्त्तस्वरो निशि जागर्त्ति दुर्बलो म्लानाङ्गो मत्स्य-च्छुच्छुन्दरी-मत्कुणगन्धो यथा पुरा धात्र्याः स्तन्यमभिलषति तथा नाभिलषतीति सामान्येन ग्रहोपसृष्टलक्षणमुक्तं विस्तरेणोत्तरे वक्ष्यामः ॥ ५६ ॥

ग्रहों से पीडित बालक के लक्षण—बालक खिन्न होता है, उसको पीड़ा होती है, रोता है, संज्ञाहीन होता है, नख और दांतों से अपने और धात्री को काटता है, दांत किटकिटाता है, कूं कूं आवाज करता है, जम्भाई लेता है, भ्रुकुटियों को सिकोड़ता है, ऊपर देखता है, मुंह से फेन निकालता है क्रूर होते हुए होंठ काटता है, मल पतला और कच्चा ही निकलता है, दीन और दुःखयुक्त स्वर रहता है, रात में जागता है, दुर्बल होता है, अङ्ग म्लान होते हैं, मछली,

छछुन्दर और खटमलों के समान शरीर से गन्ध आती है, पहले के समान दूध पीने की इच्छा नहीं करता है, ये सामान्यतया ग्रहों से पीड़ित बालकों के लक्षण बताये गये हैं। उत्तर तन्त्र में विस्तार से वर्णन करेंगे ॥ ५६ ॥

विमर्शः—माधवनिदान में उपर्युक्त लक्षण पद्य में दिये गये हैं। यथा—

'क्षणादुद्विजते बालः क्षणात्त्रस्यति रोदिति ।
नखैर्दन्तैर्दारयति धात्रीमात्मानमेव च ॥
ऊर्ध्वं निरीक्षते दन्तान् खादेत् कूजति जृम्भते ।
भ्रुवौ क्षिपति दन्तौष्ठं फेनं वमति चासकृत् ॥
क्षामोऽतिनिशि जागर्ति शूनाक्षो भिन्नविट्स्वरः ।
मांसशोणितगन्धिश्च न चाश्नाति यथा पुरा ॥
सामान्यं ग्रहजुष्टानां लक्षणं समुदाहृतम् ।
( बालरोग-निदानम् )

शक्तिमन्तं चैनं ज्ञात्वा यथावर्णं विद्यां ग्राहयेत् ॥५७॥

विद्याग्रहणकाल—बालक जब शक्तिमान् हो जाय तो वर्ण के अनुसार उसको विद्या पढ़ानी चाहिये ॥ ५७ ॥

विमर्शः—विद्याग्रहण-सामर्थ्य मानसिक उन्नति पर निर्भर करती है। अतः मानसिक उन्नति होने पर ब्राह्मण को दण्ड-नीति और वैश्य को व्यापर-विषयक ज्ञान कराना चाहिये।

अथास्मै पञ्चविंशतिवर्षाय द्वादशवर्षां (षोडशवर्षां 'पा') पत्नीमावहेत् पित्र्यधर्मार्थकामप्रजाःप्राप्स्यतीति ॥

विवाहकाल—विद्याध्ययन होने के पश्चात् पचीस वर्ष की अवस्था में युवक को द्वादश वर्ष वाली बाला के साथ विवाह कराना चाहिये। उससे वह पितृकार्य (श्राद्ध पक्षादि), धर्मकार्य ( यज्ञयागादि-श्रुतिस्मृति-प्रमाणित ), अर्थ ( सुवर्ण, रौप्य, पैसा आदि ), काम और प्रजा को प्राप्त करता है ॥

विमर्शः—वैद्यक और धर्मशास्त्र के मतानुसार विवाह विषय-लालसा की तृप्ति के लिये नहीं बल्कि धर्म अर्थ आदि के लिये होता है।

ऊनषोडशवर्षाया(ऊनद्वादशवर्षाया 'पा')मप्राप्तः पञ्चविंशतिम् ।
यद्याधत्ते पुमान् गर्भं कुक्षिस्थः स विपद्यते ॥ ५९ ॥
जातो वा न चिरं जीवेज्जीवेद्वा दुर्बलेन्द्रियः ।
तस्मादत्यन्तबालायां गर्भाधानं न कारयेत् ॥ ६० ॥

उपर्युक्त काल से कम आयु वाले पति-पत्नी होने पर दोष—सोलह साल के पूर्व कन्या को यदि पचीस साल से कम पुरुष का गर्भ रहे तो वह गर्भ पेट में ही नष्ट होता है। यदि गर्भ से बालक उत्पन्न हो तो वह बहुत दिन नहीं जीता, यदि जीता रहे तो भी वह दुर्बलेन्द्रिय बन जाता है। इसलिये बहुत छोटी बाला को गर्भ धारण न करवावे ॥ ५९-६० ॥

विमर्शः—पाठ भेद के अनुसार सोलह साल के पूर्व के स्थान में द्वादश वर्ष से कम वयस्क की बाला को गर्भ धारण न कराना कहा गया है।

अतिवृद्धायां दीर्घरोगिण्यामन्येन वा विकारेणोपसृष्टायां गर्भाधानं नैव कुर्वीत । पुरुषस्याप्येवंविधस्य त एव दोषाः सम्भवन्ति ॥ ६१ ॥

गर्भाधान न करने योग्य व्यक्तिः—यदि उपर्युक्त अवस्था में गर्भ रहे तो वह कुक्षि में ही मरता है अथवा जीता रहने पर भी रोगयुक्त होता है ॥ ६१ ॥

( अ ) तत्र पूर्वोक्तैः कारणैः पतिष्यति गर्भे गर्भाशय-कटी वङ्क्षण-बस्तिशूलानि रक्तदर्शनं च, तत्र शीतैः परिषेकावगाहप्रदेहादिभिरुपचरेज्जीवनीयशृत-क्षीरपानैश्च ।

गर्भ-दोष चिकित्सा—( अ ) पूर्वोक्त ( मूढगर्भ निदान में कहे अनुसार ) गर्भ पतन होनेवाला हो तो गर्भाशय, कमर, वङ्क्षण और बस्ति प्रदेश में शूल तथा रक्त का प्रादुर्भाव—ये लक्षण होते हैं। उस समय ठण्डे परिषेक, अवगाहन और लेपों से उपचार करे। जीवनीय गणोक्त ओषधियों से सिद्ध किये हुए दुग्ध से चिकित्सा करे।

( आ ) गर्भस्फुरणे मुहुर्मुहुस्तत्संधारणार्थं क्षीर-मुत्पलादिसिद्धं पाययेत् ।

( आ ) गर्भस्फुरण हो तो उसका संधारण करने के लिये बार-बार उत्पलादि गण से सिद्ध किया हुआ दूध पिलाना चाहिये।

( इ ) प्रस्रंसमाने—सदाहपार्श्वपृष्ठशूलासृग्दरानाह-मूत्रसङ्गाः, स्थानात्स्थानं च प्रकामति गर्भे—कोष्ठे संरम्भः, तत्र स्निग्धशीताः क्रियाः ।

( इ ) गर्भ का स्राव होता हो तो दाह के साथ बगल और पृष्ठ में शूल होता है, असृग्दर ( रक्तप्रदर ), आनाह ( पेट फूलना ) और मूत्रसंग ( मूत्रावरोध ) ये लक्षण होते हैं। गर्भ एक स्थान से दूसरी ओर जाता हो तो कोष्ठ में क्षोभ होता है। उस पर स्निग्ध क्रिया करे।

( ई ) वेदनायां—महासहा-क्षुद्रसहा-मधुक-श्वदंष्ट्रा-कण्टकारिकासिद्धं पयः शर्कराक्षौद्रमिश्रं पाययेत्; मूत्र-सङ्गे—दर्भादिसिद्धम्; आनाहे—हिङ्गु-सौवर्चल-लशुन-वचासिद्धम् ।

( ई ) वेदना होतो महासहा ( माषपर्णी ), क्षुद्रसहा ( मुद्गपर्णी ), मधुक ( मुलेठी ), श्वदंष्ट्रा ( गोखरू ) और कण्टकारी ( भटकटैया ) से सिद्ध किये हुए दूध में मिश्री और मधु मिलाकर पिलावे। मूत्रसंग होने पर दर्भादि से सिद्ध किया हुआ दुग्ध पिलावे। आनाह ( पेट फूलना ) हो तो सौवर्चल का प्रक्षेप डाल कर लहसुन और वच से सिद्ध किया हुआ दूध हींग मिलाकर पिलाना चाहिये।

( उ ) अत्यर्थं स्रवति रक्ते—कोष्ठागारिकाऽगारमृत्पिण्ड—समङ्गा-धातकी—कुसुम-नवमल्लिका-गैरिक-सर्जरस—रसाञ्जनचूर्णं मधुनाऽवलिह्यात्, यथालाभं न्यग्रोधादित्वक् प्रवालकल्कं वा पयसा पाययेत्, उत्पलादिकल्कं वा कशेरु—शृङ्गाटक-शालूककल्कं वा शृतेन पयसा, उदुम्बरफलौदककन्दक्वाथेन वा शर्करा-मधुमधुरेण शालिपिष्टं, न्यग्रोधादिस्वरसपरिपीतं वा वस्त्रावयवं योन्यां धारयेत् ।

( उ ) रक्तस्राव ज्यादा होता हो तो कोष्ठागारिका नामक कीटक के घर की मृत्तिका, समङ्गा, धाय का फूल नवमल्लिका,

( वनमल्लिका ), गेरू, राल और रसाञ्जन इनमें जो द्रव्य मिल सकें उनका चूर्ण मधु के साथ चटावे, अथवा न्यग्रोधादि ( वटादि ) की छाल या उनके पत्तों का कल्क दूध के साथ पिलाना चाहिये। उत्पलादि कल्क अथवा कसेरु, सिंघाड़ा और शालूक ( कमलकन्द ) का कल्क उबाले हुए दुग्ध के साथ पिलाना चाहिये, अथवा गूलर के फल और जल में पैदा होनेवाले कन्द के क्वाथ को शर्करा और मधु से मीठा बनाकर शालिधान्य का कल्क अथवा चूर्ण देना चाहिए, अथवा वटादि स्वरसों में भिगोये हुए वस्त्रों को योनि में धारण कराना चाहिये।

( ऊ ) अथादृष्टशोणितवेदनायां—मधुक-देवदारु-मञ्जिष्ठा-पयस्यासिद्धं पयः पाययेत्, तदेवाश्मन्तक-शतावरी-पयस्यासिद्धं विदारिगन्धादिसिद्धं वा, बृहती-द्वयोत्पल-शतावरी-सारिवा-पयस्या-मधुकसिद्धं वा एवमुपक्रान्ताया उपावर्त्तन्ते रुजो गर्भश्चाप्यायते।

( ऊ ) यदि वेदना हो पर रक्त का स्राव न दिखाई दे, तो मुलेठी, देवदारु, मञ्जिष्ठा और पयस्या ( क्षीरकाकोली डल्हण के मत से अर्कपुष्पी ) से सिद्ध किया दुग्ध पिलावे। अथवा अश्मन्तक ( पाषाणभेद ), शतावर और पयस्या ( क्षीरकाकोली ) से सिद्ध किया हुआ दूध पिलावे।

अथवा विदारीगन्ध गण से सिद्ध किया हुआ दूध पिलावे। अथवा दोनों बृहती, नीलकमल, शतावर सारिवा, क्षीरकाकोली और मुलेठी से साधित दुग्ध पिलाना चाहिये। इस प्रकार चिकित्सा करने पर पीड़ा शान्त होती है और गर्भ बढ़ने लगता है।

( ए ) व्यवस्थिते च गर्भे—गव्येनोदुम्बरशलाटु-सिद्धेन पयसा भोजयेत्।

( ए ) गर्भ व्यवस्थित होने पर गूलर के शलाटु (कोमल फल) से सिद्ध किये हुए गोदुग्ध के साथ भोजन कराना चाहिये।

( ऐ ) अतीते—लवणस्नेहवर्ज्याभिर्यवागूभिरुद्दालकादीनां पाचनीयोपसंस्कृताभिरुपक्रमेत् यावन्तो मासा गर्भस्य तावन्त्यहानि।

( ऐ ) गर्भपतन होने पर लवण और स्नेहों से रहित, उद्दालक ( जङ्गली कोदो ) आदि से बनाया हुआ यवागू पाचनीय द्रव्यों के साथ जितने मास का गर्भपतन हो गया हो उतने दिन तक पिलाना चाहिये।

(ओ) वस्त्युदरशूलेषु—पुराणगुडं दीपनीयसंयुक्तं पाययेदरिष्टं वा।

( ओ ) वस्ति और उदरशूल हो तो दीपनीय द्रव्यों से युक्त पुराना गुड़ अथवा अरिष्ट देना चाहिये।

(औ) वातोपद्रवगृहीतत्वात् स्रोतसां लीयते गर्भः, सोऽतिकालमवतिष्ठमानो व्यापद्यते, तां मृदुना स्नेहादिक्रमेणोपचरेत्, उत्क्रोशरससंसिद्धामनल्पस्नेहां यवागूं पाययेत्, माष-तिल-बिल्व-शलाटुसिद्धान् वा कुल्माषान् भक्षयेन्मधु माध्वीकं चानुपिबेत्सप्तरात्रम्।

( औ ) वात के उपद्रवों के कारण स्रोतसों में गर्भ लीन होता है, पश्चात् बहुत दिन वहां रहने पर मर जाता है, तब मृदु, स्नेह, स्वेदादि क्रम से चिकित्सा करनी चाहिये। उत्क्रोश ( कुरर का भेद ) के मांस-रस के साथ पकाया हुआ यवागू बहुत स्नेह देकर पिलावे, माष ( उड़द ), तिल, बिल्व के कोमल फलों से सिद्ध किये हुए कुल्माषों को खिलाना चाहिये तथा सात दिन तक ऊपर से मधु और माध्वीक ( सुरा ) पिलाना चाहिये।

(अं) कालातीतस्थायिनि गर्भे—विशेषतः सधान्यमुदूखलंमुसलेनाभिहन्याद्विषमे वा यानासने सेवेत।

( अं ) कालातीत गर्भ हो तो ऊखल में धान्य डालकर उसको मूसल से कूटना चाहिये अथवा विषम ( ऊँचा-नीचा ) आसन या सवारी पर बैठाना चाहिये।

(अः) वाताभिपन्न एव शुष्यति गर्भः, स मातुः कुक्षिं न पूरयति मन्दं स्पन्दते च, तं बृंहणीयैः—पयोभिर्मांसरसैश्चोपचरेत्।

( अः ) जब गर्भ वायु से आक्रान्त होता है तब माता की कुक्षि को पूर्णतया व्याप्त नहीं करता है और उसका स्फुरण भी धीरे-धीरे होता है। उस अवस्था में बृंहणीय दूध और मांसरस देकर उसकी चिकित्सा करनी चाहिये।

( क ) शुक्रशोणितं वायुनाऽभिप्रपन्नमवक्रान्तजीवमाध्मापयत्युदरं, तं कदाचिद्यदृच्छयोपशान्तं नैगमेषापहृतमिति भाषन्ते, तमेव कदाचित् प्रलीयमानं नागोदरमित्याहुः, तत्रापि लीनवत् प्रतीकारः ॥ ६२ ॥

( क ) शुक्र और शोणित जब वायु से युक्त होते हैं तब उनमें जीवात्मा मिलता है जिससे पेट फूलता है; किन्तु कोई भी कारण न होते हुए भी कदाचित् पेट पिचक जाता है तो उसे नैगमेष ने हरण किया ऐसा लोग कहते हैं। यदि वही पेट में कदाचित् अत्यन्त लीन हो जाय तो उसे नागोदर कहते हैं। नैगमेष और नागोदर में लीन गर्भ के समान चिकित्सा करनी चाहिए ॥ ६२ ॥

विमर्शः—गर्भस्राव के प्रकार, उनके लक्षण और चिकित्सा यहाँ बता दी गयी है।

अत ऊर्ध्वं मासानुमासिकं व्याख्यास्यामः।
मधुकं शाकबीजं च पयस्या सुरदारु च।
अश्मन्तकस्तिलाः कृष्णास्ताम्रवल्ली शतावरी॥ ६३ ॥
वृक्षादनी पयस्या च लता सोत्पलसारिवा।
अनन्ता सारिवा रास्ना पद्मा मधुकमेव च ॥ ६४ ॥
बृहत्यौ काश्मरी चापि क्षीरिशुङ्गास्त्वचो घृतम्।
पृश्निपर्णी बला शिग्रुः श्वदंष्ट्रा मधुपर्णिका ॥ ६५ ॥
शृङ्गाटकं बिसं द्राक्षा कशेरु मधुकं सिता।
वत्सैते सप्त योगाः स्युर्धश्लोकसमापनाः।
यथासंख्यं प्रयोक्तव्या गर्भस्रावे पयोयुताः ॥ ६६ ॥
कपित्थ-बृहती-बिल्व-पटोलेक्षु-निदिग्धिका-
मूलानि क्षीरसिद्धानि पाययेद्भिषगष्टमे ॥ ६७ ॥
नवमे मधुकानन्ता-पयस्या-सारिवा पिबेत्।
क्षीरं शुण्ठीपयस्याभ्यां सिद्धं स्याद्दशमे हितम् ॥ ६८ ॥
सक्षीरा वा हिता शुण्ठी मधुकं सुरदारु च।
एवमाप्यायते गर्भस्तीव्रा रुक् चोपशाम्यति ॥ ६९ ॥

गर्भस्राव न हो इसलिये मासानुमास चिकित्सा—इसके पश्चात् प्रत्येक मास में देनेवाली ओषधियाँ कहेंगे।

प्रथम महीने में—मुलेठी, सागवान के बीज, क्षीरकाकोली और देवदारु; ये दूध के साथ देना चाहिये। दूध का सम्बन्ध प्रत्येक पदार्थ के साथ लगाना चाहिये। द्वितीय मास में—अश्मन्तक, काले तिल, ताम्रवल्ली ( मञ्जिष्ठा ) और शतावर। तृतीय मास में—वृक्षादनी ( बांदा ), पयस्या (क्षीरकाकोली), लता ( प्रियंगु ), नीलोत्पल तथा सारिवा ( अनन्तमूल )। चतुर्थ मास में—अनन्ता ( दूर्वा ), सारिवा ( अनन्तमूल ), रास्ना, पद्मा ( पद्मचारिणी अथवा भार्गी ) और मुलेठी। पंचम मास में—दोनों बृहती, काश्मरी ( गम्भारी ), क्षीरिवृक्षों में अंकुर और छाल तथा घृत। षष्ठ मास में—पृश्निपर्णी, बला, शिग्रु ( सहजन ), श्वदंष्ट्रा ( गोखरू ) और मधुपर्णिका ( मधुयष्टिका )। सप्तम मास में—सिंघाड़ा, कमलकन्द, मुनक्का, कसेरू, मुलेठी और मिश्री। हे वत्स! श्लोकार्ध में कहे गये इन सात योगों को दुग्ध के साथ यथासंख्य ( अर्थात् जो श्लोकार्ध की संख्या हो उसी मास के गर्भस्राव के लिये देना चाहिये। अष्टम मास में—कैथ, बृहती ( बड़ी कटेरी ), बेल, परवल, ईख, निदिग्धिका ( भटकटैया ) की जड़ों से सिद्ध किया हुआ दुग्ध पिलावे। नवम मास में—मुलेठी, दूर्वा, क्षीरविदारी, सारिवा ( अनन्तमूल ) का सेवन करे। दशम मास में—सोंठ और क्षीरकाकोली से सिद्ध किया हुआ दुग्ध पिलाना अथवा सोंठ, मुलेठी और देवदारु दूध से पिलाना चाहिये। इस प्रकार करने से गर्भ पुष्ट होता है और तीव्र पीड़ा शान्त होती है ॥ ६३-६९ ॥

विमर्शः—वाग्भट के शारीरस्थान द्वितीय अध्याय में भी इसी प्रकार की चिकित्सा बतायी गई है।

निवृत्तप्रसवायास्तु पुनः षड्भ्यो वर्षेभ्य ऊर्ध्वं प्रसवमानायाः नार्याः कुमारोऽल्पायुर्भवति ॥ ७० ॥

निवृत्त-प्रसवा की सन्तति अल्पायु होती है—निवृत्त-प्रसवा के पश्चात् यदि छः साल के ऊपर प्रसूति हो तो बालक अल्पायु होता है ॥ ७० ॥

विमर्शः—छः साल तक जिसको संतान उत्पन्न न हो, उसे निवृत्तप्रसवा कहते हैं।

अथ गर्भिणीं व्याध्युत्पत्तावत्यये छर्दयेन्मधुराम्लेनान्नोपहितेनानुलोमयेच्च, संशमनीयं मृदु विद्यादन्नपानयोरश्नीयाच्च मृदुवीर्यं मधुरप्रायं गर्भाविरुद्धं च, गर्भाविरुद्धाश्च क्रिया यथायोगं विदधीत मृदुप्रायाः ॥

गर्भिणी की चिकित्सा कैसी हो—प्राण-संकट प्राप्त होनेवाला रोग यदि गर्भिणी को हो तो कै कराना चाहिये। मधुर और अम्ल अन्न के साथ अनुलोमन करना चाहिये। मृदु संशोधन देना चाहिये। अन्न-पान मृदुवीर्यवाला, मधुरप्राय और गर्भ को घातक न हो ऐसा होना चाहिये। हीनयोग, मिथ्यायोग तथा अतियोग जिस प्रकार न हो, उस प्रकार और गर्भ के प्रतिकूल न रहे ऐसी मृदुप्राय चिकित्सा करनी चाहिये ॥७१॥

विमर्शः—औषध, अन्न और विहार वे सब तीक्ष्ण न हों बल्कि मृदुप्राय हों। पञ्चकर्म करना हो तो गर्भ के विरुद्ध न पड़े, इस पर ध्यान रहे।

भवन्ति चात्र—

सौवर्णं सुकृतं चूर्णं कुष्ठं मधु घृतं वचा।
मत्स्याक्षकः शङ्खपुष्पी मधुसर्पिः सकाञ्चनम् ॥ ७२ ॥
अर्कपुष्पी मधु घृतं चूर्णितं कनकं वचा।
हेमचूर्णानि कैडर्यः श्वेता दूर्वा घृतं मधु ॥ ७३ ॥
चत्वारोऽभिहिताः प्राशाः श्लोकार्धेषु चतुर्ष्वपि।
कुमाराणां वपुर्मेधा-बलबुद्धिविवर्धनाः ॥ ७४ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां शारीरस्थाने गर्भिणीव्याकरणं शारीरं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

बालक के लिये हितकर योग—( १ ) सुवर्णभस्म, सुगन्ध-कूठ, मधु, घृत और वच। ( २ ) ब्राह्मी, शंखपुष्पी, मधु, घृत, और सुवर्णभस्म। ( ३ ) अर्कपुष्पी ( पयस्या ), मधु, घी, सुवर्णभस्म और वच। ( ४ ) सुवर्णभस्म, पर्वतनिम्ब, श्वेता ( अपराजिता ), दूर्वा, घृत और मधु।

ये चार प्राश चार श्लोकार्धों में बताये गये हैं। ये बालक के शरीर, स्मरणशक्ति, बल और बुद्धि के बढ़ानेवाले हैं ॥७४॥

विमर्शः—विश्वामित्र के वाक्य से मात्रा का प्रमाण बताया गया है। यथा—

विडङ्गफलमात्रं तु जातमात्रस्य भेषजम्।
एतेनैव प्रमाणेन मासि मासि प्रवर्धितम् ॥
कोलास्थिमात्रं क्षीरादे दद्याद्भैषज्यकोविदः।
क्षीराञ्नादे कोलमात्रमन्नादोदुम्बरोपमम् ॥

जातमात्र बालक को वायविडङ्ग के फल प्रमाण मात्रा दे। उत्तरोत्तर मास में एक-एक वायविडङ्ग-फल प्रमाण मात्रा को बढ़ाना चाहिये। दुग्ध पीनेवाले बालक को बेर की गुठली के बराबर। दुग्ध और अन्न लेनेवाले बालक को बेर के प्रमाण में। अन्न-ग्रहण करनेवाले बालक को उदुम्बर-प्रमाण में मात्रा देनी चाहिये।

इति सुश्रुते शारीरस्थाने दशमोऽध्यायः समाप्तः ॥

शारीरे प्रश्नाः—

( १ ) गर्भिण्या अनुमासिकान्नपानविधिर्देयः, गर्भिणीचिकित्सासूत्राणि च लेख्यानि।
( २ ) गर्भस्रावप्रकारास्तथा अनुमासिकगर्भस्राव-चिकित्सा लेखनीया।
( ३ ) अपराया अपतन्त्याः के के भवन्त्युपद्रवाः। तस्याः चिकित्सा विशदतया देया।
( ४ ) मक्कलस्य निदानलक्षणं चिकित्सा च लेखनीया।
( ५ ) बालस्य रोगज्ञानोपायाः के? ग्रहोपसृष्टलक्षणानि च कानि? कीदृशं सूतिकाऽऽगारं प्रशस्तं भवति?
( ६ ) धात्रीपरीक्षा कथं कर्त्तव्या?

समाप्तञ्चेदं शारीरस्थानम्।

॥ श्रीः ॥

काशी संस्कृत ग्रन्थमाला

१५६

महर्षिणा सुश्रुतेन विरचिता

# सुश्रुतसंहिता

## 'आयुर्वेदतत्त्वसन्दीपिका'-हिन्दीव्याख्या-वैज्ञानिकविमर्शोपेता

## ( चिकित्सास्थानम् )

( संशोधित परिवर्धित षष्ठम संस्करण )

व्याख्याकार :—

**वैद्य प्रियव्रत सिंह**

एम० ए०, डी० आई० एम० एस०

चिकित्सक, श्रीराम लक्ष्मीनारायण मारवाड़ी हिन्दू आतुरालय, वाराणसी

सम्पादक :—

**लक्ष्मीशंकर विश्वनाथ गुरु**

स्नातकोत्तर आयुर्वेदीय अनुसंधान संस्थान, चिकित्सा विज्ञान महाविद्यालय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

सदस्य, चिकित्सा विज्ञान विशेषज्ञ परामर्शदात्री समिति, वैज्ञानिक

एवं तकनीकी शब्दावली आयोग, भारत सरकार

**चौखम्भा संस्कृत संस्थान**

भारतीय सांस्कृतिक साहित्य के प्रकाशक तथा विक्रेता

पो० आ० चौखम्भा, पो० बा० नं० ११३९

जड़ाव भवन, के. ३७/११६, गोपाल मन्दिर लेन

वाराणसी–२२१००१ ( भारत )

# निवेदन

किसी पुस्तक का सम्पादन, संशोधन, परिवर्धन एवं परिष्करण करना एक कठिन कार्य होता है यह सुविदित ही है। आचार्य प्रियव्रत सिंह काशी के एक सुप्रसिद्ध चिकित्सक विद्वान् हैं और इनके द्वारा इस संहिता के चिकित्सास्थान की व्याख्या की गई थी। इसके द्वितीय संस्करण के परिवर्धन, सम्पादन का भार आचार्य जी तथा चौखम्भा सं० सी० के प्रबन्धकों के आग्रहवश मुझे स्वयं को इस योग्य न समझते हुए भी करना पड़ा है।

यह तो सुनिश्चित ही है कि सुश्रुतसंहिता की अन्य व्याख्याओं और विमर्शों से यह पुस्तक बहुत प्रकार से भिन्न होगी। इसमें आधुनिक विज्ञान से समन्वय के साथ-साथ प्राचीन आचार्यप्रवर डल्हण के मतों का तथा चरक के मतों का भी उल्लेख यथास्थान, यथा योग्य, पाठकों को प्राप्त होगा। यह संहिता शारीर एवं शल्य-शालाक्य-तन्त्र का अनुपम सर्वमान्य एवं सर्वोत्तम ग्रन्थ है। इसका सम्पादन करने में मैंने अर्वाचीन, प्राचीन अनेक ग्रन्थों से सहायता ली है, उन ग्रन्थकारों के प्रति मैं कृतज्ञता प्रकट करता हूँ।

यह सम्भव नहीं है कि इस सम्पादन में त्रुटियाँ न हों। महान् विद्वानों के पदचिह्नों पर चलने में स्खलन अवश्यम्भावी है। अतः विद्वान् चिकित्सक, पाठक एवं विद्यार्थीगण क्षमा करेंगे क्योंकि महान् लेखक बेकन ने ठीक ही कहा—*Read not to contradict and compute not to believe and take for granted but to weigh and consider.*

राष्ट्रभाषा हिन्दी में इस संहिता की व्याख्या उपलब्ध कराना एक परम कर्त्तव्य था। मैं पूर्ण विश्वास से कह सकता हूँ कि यह ग्रन्थ केवल विद्यार्थियों और चिकित्सकों के लिए ही उपादेय नहीं है वरन अध्यापकों एवं अन्वेषकों के लिये भी मार्गदर्शक दीपक सिद्ध होगा।

परम शिव बाबा विश्वनाथ की अति अनुकम्पा से मैं यह कठिन कार्य पूराकर विद्वानों के करकमलों में समर्पित कर रहा हूँ तथा विद्वत् हंसों से पय ग्रहण की अभिलाषा है।

'नामूलं लिख्यते किञ्चित् नानपेक्षितमुच्यते।'

रक्षाबन्धन
श्रावण शुक्ल पूर्णिमा, संवत् २०२२

विदुषां अनुचरः
**लक्ष्मीशंकर गुरु**

# ज्ञातव्य

भारतवर्ष में रामायण काल से पूर्व शल्य, शालाक्य, काय, कौमारभृत्य आदि आयुर्वेद के अष्ट प्रधान अंगों का पूर्ण विकाश हो चुका था और आत्रेय पुनर्वसु, कश्यप, धन्वन्तरि, विदेह आदि महान् ऋषियों ने तत्-तत् विषय का उपदेश अपने शिष्यों को दिया तथा उन शिष्यों ने अनेक तन्त्र बनाये। इनमें चरक और सुश्रुत संहिता सम्पूर्ण तथा काश्यप एवं भेल खण्डित रूप में प्राप्त होती हैं। वाग्भट ने आर्ष तन्त्रों को लेकर उनके सारांश को सुसम्पादित रूप में अष्टाङ्ग संग्रह एवं हृदय के रूप में उपस्थित किया है।

सुश्रुतसंहिता आयुर्वेद का एक सुप्रसिद्ध, सर्वमान्य, सर्वोत्तम एवं सुसंस्कृत ग्रन्थ है। यह संहिता शारीर, शल्य, शालाक्य प्रधान है।

सुश्रुत :—इस संहिता का लेखक विश्वामित्र का पुत्र है (सु० सं० उ० ६६।४) ऐसा चक्रदत्त अपनी टीका में भी कहते हैं तथा महाभारत में भी सुश्रुत को राम के धनुर्विद्या के उपदेशक महर्षि विश्वामित्र का पुत्र कहा गया है। उपनिषत्कालीन दिवोदास के शिष्य रूप में सुश्रुत का उल्लेख है। भावप्रकाश में भी विश्वामित्र-पुत्र सुश्रुत को काशीराज धन्वन्तरि (दिवोदास) के पास अध्ययन का उल्लेख है।

सुश्रुतसंहिता के समय के विषय में पाश्चात्य विद्वानों के मत निम्नलिखित हैं :—

हैस—१२वीं शताब्दी, जोन्स विल्सन ६-१० शताब्दी, मेकडोनल ४ शताब्दी, वेबर इस संहिता से वराहमिहिर के लेखों की तुलना करता है, हर्वर्ट गोवन साक्रेटीज को ही सुश्रुत मानता है। दो सहस्र वर्ष पूर्व प्राचीन दार्शनिक नागार्जुन का उपायहृदय नामक ग्रन्थ में गौरव के साथ आचार्य सुश्रुत का नाम भैषज्य विद्या के आचार्य के रूप में किया जाना इन सबका पर्याप्त प्रतिवाद है। सुश्रुत संहिता में बौद्ध छाया नहीं दिखाई पड़ने से, रस-धातु आदि का वर्णन नहीं मिलने से तथा प्राचीन आचार्यों के नाम मिलने से यह सुश्रुतसंहिता वाला सुश्रुत प्राचीन ज्ञात होता है।

हार्नले इन्हें वि० पू० ६ठी शताब्दी में मानता है। कुछ विद्वान् ई० सं० से ६०० वर्ष पूर्व तथा हयासलर जिन्होंने इसका लेटिन अनुवाद किया है और गिरीन्द्र मुखोपाध्याय इसे ई० पू० १००० मानते हैं।

एकेन्द्रनाथ घोष के अनुसार ऋतु-वर्णन के गणित के अनुसार संहिता के निर्माण तथा संस्करण में १६०० वर्ष का अन्तर प्रतीत होता है। यह अन्तर धन्वन्तरि और सुश्रुत में नहीं हो सकता परन्तु सुश्रुत तथा उसके प्रतिसंस्कर्त्ता नागार्जुन के बीच में हो सकता है।

सुश्रुतसंहिता के संस्करण युक्त उत्तरतन्त्र का ७-८ शताब्दी में अरब में अनुवाद हुआ तथा कम्बोडिया में यशोवर्मा के शिलालेख में इसका उल्लेख मिलता है। नागार्जुन द्वारा इसके संस्कार होने से इस उपस्थित संस्कार युक्त संहिता का समय २००० वर्ष पूर्व है तथा मूल संहिता इससे भी १५ सौ वर्ष पूर्व की है अतः सुश्रुत का समय आज से ३००० वर्ष पूर्व का होना निश्चित-सा है।

धन्वन्तरि तथा दिवोदास :—वर्तमान सुश्रुतसंहिता से स्पष्ट ज्ञात होता है कि इसके उपदेष्टा भगवान् धन्वन्तरि हैं और श्रोता सुश्रुत, औपधेनव, वैतरणी, औरभ्र, पौष्कलावत, करवीर आदि हैं। शल्य शास्त्र-निपुण होने से शल्य सम्प्रदाय के विद्वा धन्वन्तरि शब्द से भी सम्बोधित होते हैं। ऋग्वेद के देवभिषक्

अश्विनीकुमार हैं। ऋग्वेद के प्रथम मण्डल में दिवोदास नामक राजा का वर्णन मिलता है परन्तु इसको काशीराज होने तथा धन्वन्तरि होने का प्रमाण नहीं मिलता। हरिवंश के अनुसार कौशिक पौत्र धन्व नामक राजा ने समुद्र मन्थन से उत्पन्न अब्ज नामक देवता की आराधना कर अब्ज के अवतार धन्वन्तरि नामक पुत्र प्राप्त किया जिसने भरद्वाज से आयुर्वेद का ज्ञान प्राप्त कर उपदेश दिया है। इसके प्रपौत्र दिवोदास ने वाराणसी का निर्माण किया है।

महाभारत में इसी दिवोदास का काशीपति होना, वाराणसी का निर्माण करने का उल्लेख मिलता है। अग्निपुराण तथा गरुडपुराण से भी दिवोदास धन्वन्तरि का प्रपौत्र सिद्ध होता है। सुश्रुतसंहिता में जो दिवोदास और धन्वन्तरि में अभेद बताया गया है, वह ठीक ही है; दिवोदास और सुश्रुत ने एक साथ ही इस विद्या को धन्वन्तरि से पढ़ा है।

मिलिन्द्र प्रश्न नामक पाली ग्रन्थ ( २ शताब्दी ईस्वी पूर्व ) में चिकित्सा के पूर्व आचार्यों में धन्वन्तरि का नामोल्लेख है।

४ शताब्दी ई० पू० के जातक ग्रन्थ अथोघर में धन्वन्तरि, भोज आदि चिकित्सकों का वर्णन है तथा बुद्ध के पहले इनके इस लोक से चले जाने का उल्लेख है।

यह भी सम्भावना है कि सुश्रुत में प्रयुक्त दिवोदास ही वास्तविक शिक्षक है और उसने धन्वन्तरि की उपाधि धारण कर ली है।

क्योंकि भोज और वैतरण का नाम सुश्रुत के साथ कल्पस्थान में आता है। सुश्रुत में आत्रेय तथा कश्यप का उल्लेख नहीं है। कश्यप में काश्यप के साथ सम्मानपूर्वक धन्वन्तरि का नाम लिया जाता है। इससे ज्ञात होता है कि धन्वन्तरि, आत्रेय तथा कश्यप से प्राचीन या समकालीन हैं। सुश्रुत शारीर स्थान में शौनक आदि का नामोल्लेख मिलता है परन्तु काङ्कायन का नहीं। डल्हण टीकाकार काङ्कायन को दिवोदास का शिष्य मानते हैं परन्तु आत्रेय आदि इसे चिकित्सा के पूर्व आचार्यों में गिनते हैं इससे भी धन्वन्तरि प्राचीन ज्ञात होता है। अग्निवेश तन्त्र में, भेल संहिता में धान्वन्तर घृत का उल्लेख है तथा धन्वन्तरि सम्प्रदाय का उल्लेख है जिससे यह स्पष्ट होता है कि यह पुनर्वसु आत्रेय तथा काश्यप से प्राचीन है। सम्भावना यह है कि ये धन्वन्तरि मूल पुरुष हैं क्योंकि सबके श्रद्धाभाजन हैं तथा इन्हें काशीराज आदि नहीं कहा गया है। दिवोदास धन्वन्तरि, आत्रेय एवं कश्यप के समकालीन हैं क्योंकि प्रत्येक ग्रन्थ में इनका कुमारशिर भरद्वाज के साथ-साथ अध्ययन के प्रमाणादि प्राप्त होते हैं।

संहिता :—डल्हण के अनुसार इस समय उपलब्ध धन्वन्तरि उपदिष्ट सुश्रुतसंहिता का प्रतिसंस्कर्त्ता नागार्जुन हैं। नागार्जुन भी कई हुए हैं। सुश्रुतसंहिता के पढ़ने पर स्पष्ट ज्ञात होता है कि इस समय ब्राह्मण धर्म का प्राबल्य ( सू० अ० २ ), ब्रह्मभोज का महत्त्व ( चि० अ० ४ ), रामकृष्ण का उल्लेख भी मिलता है ( चि० ३० )। यह नागार्जुन रसायनाचार्य नागार्जुन नहीं प्रतीत होता है।

सुश्रुत का परिचय सम्पूर्ण भारत में था, ऐसा स्पष्ट प्रतीत होता है ( चि० २६, ३० )।

सुश्रुतसंहिता में १२० अध्याय हैं, इनमें उत्तर तन्त्र के ६४ अध्याय नहीं गिने गये हैं।

सूत्र ४६, निदान १६, शारीर १०, चिकित्सा ४०, कल्प ८, उत्तरतन्त्र ६४ हैं। कुल १८४ अध्याय उपलब्ध होते हैं।

सुश्रुत एक राजा से उपदिष्ट संहिता है। इसमें ऋषि-समूह से विचार-विनिमय तथा अन्य ऋषियों के भिन्न-भिन्न मत नहीं मिलते हैं। इसमें उपनिषद् की भाँति अन्तेवासी के रूप में अध्ययन मिलता है न कि चरक की भाँति गुरु के साथ घूमते हुए। सुश्रुत में न्याय, वैशेषिक, योग आदि दर्शनों का अधिक उल्लेख नही है, सांख्य-मत से पुरुष की उत्पत्ति बतायी है। इन्द्रियों को पञ्चमहाभूतों से सम्बन्धित माना

है। सांख्य वैकारिक अहंकार से एकादश इन्द्रियाँ और ५ तन्मात्राओं की उत्पत्ति मानता है। सुश्रुत में पंचतन्मात्राओं की उत्पत्ति भूतादि अहंकार से मानी है। प्रकृति के सम्बन्ध में भी ६ मत प्रचलित थे 'स्वभावमीश्वरं कालं यदृच्छां नियतिं तथा। परिणामं च मन्यन्ते प्रकृतिं पृथुदर्शिनः॥' (शा० अ० १) धन्वन्तरि ने सबका समन्वय किया है।

शल्यतन्त्र का क्रियात्मक ज्ञान देने के लिए इसमें योग्यासूत्रीय एक विशिष्ट अध्याय दिया गया है, जिसमें फलों, वस्ति, कमल नाल, मृत पशु पर शल्य शिक्षा, छेदन, भेदन, एषण, आहार्य कार्य, वस्त्रों पर सीवन, मिट्टी के या लकड़ी के खिलौने पर पट्टी का अभ्यास और मांस के टुकड़ों पर कपट कर्म और अग्नि कर्म के अभ्यास का वर्णन है। शवच्छेदन का महत्त्व तथा आवश्यकता और करने के तरीके का वर्णन किया है (शा० अ० ५)।

इस ग्रन्थ में रोगी शय्या, व्रणितागार (अस्पताल) का वर्णन मिलता है। यन्त्र-शस्त्र का वर्णन ४ अध्यायों में किया है। १२० यन्त्र बताये और हस्त का यन्त्रों में प्राधान्य बताया है। यन्त्र ६ प्रकार के (स्वस्तिक, संदंश ताल, नाड़ी, शलाका, उपयन्त्र)। यन्त्र कर्म २४ प्रकार के हैं। यन्त्रों में द्वादश दोष होते हैं। शस्त्रों की संख्या २० हैं, इनके गुणों का विवेचन है, इनकी धार का वर्णन है तथा धार करने का (पायना कर्म) वर्णन है।

कपोल से मांस काटकर नाक बनाने का उल्लेख है। अतः आधुनिक प्लास्टिक सर्जरी का नाम भारतीय सर्जरी कहलाता है। भगन्दर, अश्मरी, अर्श, अर्बुद, मूढगर्भ, व्रण, उदर रोग आदि के शल्य कर्मों का वर्णन है। राजाज्ञा प्राप्त करने के पश्चात् ही चिकित्सा कर्म करने का अधिकार तथा रोगी के सम्बन्धियों से आज्ञा प्राप्त करने पर ही चिकित्सा करना चाहिये। विष चिकित्सा का विशद वर्णन है सुश्रुत में नवग्रह पूजा का वर्णन है।

सुश्रुत के मुख्य टीकाकार :—वाग्भट के शिष्य जेज्जट (नवीं शती) ने सुश्रुत की टीका की है, ऐसा डल्हण और मधुकोष व्याख्या से ज्ञात होता है। डल्हणाचार्य ने सुश्रुत की उत्तम टीका की है। ये सम्भवतः १० शती में हुए थे। चक्रपाणिदत्त की भानुमती टीका पाण्डित्यपूर्ण है। सुश्रुत की सम्पूर्ण टीका डल्हण की है। डल्हण ने अपनी टीका में जेज्जट, गयदास के पश्चात् भास्कर और माधव, ब्रह्मदेव सुवीर का उल्लेख किया। जेज्जट और गयदास की टीकाएँ अपूर्ण उपलब्ध हैं।

आधुनिक भाषा व्याख्याकारों में आचार्य डॉ० घाणेकर की टीका सर्वोत्तम है परन्तु अपूर्ण है।

अन्त में वेदवाक्य 'अश्मानं तन्वं कृधि' से इसे समाप्त करता हूँ।

आयुर्वेदविदां विनयतमो

**लक्ष्मीशंकर गुरु**

# पठनीय

सुश्रुतसंहिता के चिकित्सा स्थान प्रथम अध्याय में भगवान धन्वन्तरि ने आचार्य विश्वामित्र पुत्र सुश्रुत को दो प्रकार के व्रणों की चिकित्सा का उपदेश दिया है। शल्य-शालाक्यप्रधान ग्रन्थ होने के कारण व्रणप्रधान यह शास्त्र है। यहाँ शारीरिक या दोषज तथा आगन्तुक व्रण की चिकित्सा का वर्णन किया गया है। व्रण के सामान्य और विशेष दो प्रकार के लक्षण, दोषानुसार शुद्ध-अशुद्ध भेद, साठ चिकित्सा उपक्रमों का उपदेश किया गया है। व्रण के ६ मूल कारण, ८ अधिष्ठान, ५ लक्षण, २ उपद्रव प्रकार ( व्रण के ५ तथा व्रणित के १० ) का वर्णन किया गया है। पृष्ठ १–१४

द्वितीय अध्याय में सद्योव्रण चिकित्सा का उपदेश किया गया है इसमें सद्योव्रण की आकृतियाँ तथा आकृति-निर्देशक ३ कारण, आगन्तुक व्रण के ६ भेद एवं चिकित्सा का वर्णन किया गया है। रक्तस्रावजन्य रक्ताल्पता में रक्तपान बतलाया गया है। कर्ण छिन्नव्रण, ग्रीवाव्रण, पृष्ठव्रण, छिद्र शाखा नेत्राभिघात, उदर से मेदवर्ति बहिर्गमन, रक्त-स्रावजन्य ८ कोष्ठगत रक्तसंग्रह Internal Haemorrhage की चिकित्सा वर्णित है। बहिर्गत आन्त्र का स्थापन तथा छिन्न आन्त्र का सेन्द्रिय द्रव्य से सीवन, शिरोव्रण तथा दूषित व्रण चिकित्सा का वर्णन किया गया है। पृष्ठ १४–२०

तृतीय अध्याय में अस्थि, सन्धिभग्न की चिकित्सा का वर्णन है। अजितेन्द्रिय और वात प्रकृति पुरुष या उपद्रव से युक्त व्यक्ति में भग्न कष्टसाध्य होता है। कुशा ( splint ) का प्रयोग, बन्धन का समय, बन्धन का स्वरूप वर्णित है। बाल्यकाल में अल्प दोष वाले व्यक्ति में एवं शिशिर ऋतु में उचित आहार-विहार वाले मनुष्य में भग्न सुखसाध्य होता है। तथा बाल्य काल का भग्न १ मास में, युवावस्था का २ मास में तथा वृद्धावस्था का ३ मास में स्थिर हो जाता है। सन्धियों को ४ उपायों से स्थापन करने का वर्णन है। अस्थिसंधान के ४ उपाय बताये गये हैं। अंग-प्रत्यंग भग्न चिकित्सा वर्णित है। सम्यक् भग्नसंधान के लक्षण तथा अभ्यंग, तैल पान का महत्त्व वर्णित है। पृष्ठ २०–२५

चतुर्थ अध्याय में वात व्याधि चिकित्सा सम्यक् वर्णित है। अंगगत वायुदोषों और धातुगत वायुदोषों का वर्णन है।

पंचम अध्याय में महा वातव्याधियों की चिकित्सा वर्णित है। वातरक्त ( उत्तान एवं गम्भीर ) चिकित्सा, रक्तमोक्षणकर्म, अपतानक, पक्षाघात, मन्यास्तम्भ, अपतन्त्रक, अर्दित, गृध्रसी, कर्णशूल, तूनी, प्रतूनी, आध्मान, अष्ठीला, प्रत्यष्ठीला, ऊरुस्तम्भ चिकित्सा का वर्णन है। पृष्ठ २८–३५

षष्ठ अध्याय में अर्श चिकित्सा के ४ उपायों ( औषध, क्षार, अग्नि और शास्त्र ) का विस्तृत वर्णन है। अर्श में भल्लातक चिकित्सा विशेष रूप से वर्णित है। पृष्ठ ३५–४०

सप्तम अध्याय में भयंकर व्याधि अश्मरी की चिकित्सा का उपदेश है। नवीन अश्मरी में औषधि चिकित्सा तथा पुरानी अश्मरी में शस्त्र चिकित्सा उल्लिखित है। धन्वन्तरि कहते हैं कि शस्त्र कर्म में कुशल वैद्य की सफलता भी अनिश्चित है अतः शस्त्र कर्म निकृष्ट मानना चाहिये। अश्मरी शस्त्र कर्म का विस्तृत वर्णन किया है। इस शस्त्र कर्म में ८ मर्मों का महत्त्व दर्शित है। पृष्ठ ४०–४५

अष्टम अध्याय में ५ प्रकार के भगन्दरों की चिकित्सा वर्णित है। बालक के बहिर्मुख तथा अन्तर्मुख भगन्दर में विरेचन, अग्निकर्म, शस्त्रकर्म तथा क्षारकर्म का प्रयोग हानिकर है। आगन्तुक भगन्दर को असाध्य समझकर चिकित्सा करनी चाहिये तथा त्रिदोषज को असाध्य समझकर त्याग देना चाहिये। शस्त्र-कर्मजन्य वेदना में अणुतैल का प्रयोग हितकर है। पृष्ठ ४५–४८

नवम अध्याय में कुष्ठ चिकित्सा वर्णित है। त्वक् रोगों के अपथ्यों का निर्देश है। प्रत्येक धातुगत कुष्ठ रोग की चिकित्सा वर्णित है। अस्थिगत तथा आगे के धातुओं में स्थित कुष्ठ की चिकित्सा नहीं करना चाहिये। पृष्ठ ४८-५५

दशम अध्याय में महाकुष्ठ चिकित्सा का उपक्रम है। कुष्ठ में अयस्कृति का प्रयोग खदिर, गुडुच विधान का वर्णन है। पृष्ठ ५६-५८

एकादश अध्याय में सहज एवं निमित्तज प्रमेह चिकित्सा का वर्णन है। स्त्रियों में प्रमेह नहीं होता इसका डल्हण ने खंडन किया है।

प्रमेह में पथ्य, सर्वप्रमेह में ५ योग तथा २० प्रमेह के २० योग वर्णित हैं। विशिष्ट व्यक्तियों के प्रमेह की विशेष चिकित्सा का निर्देश है। पृष्ठ ५९-६२

द्वादश अध्याय में प्रमेह पिडका की चिकित्सा उल्लिखित है। पृष्ठ ६२-६४

त्रयोदश अध्याय में मधुमेह चिकित्सा, शिलाजीत का महत्त्व एवं प्रयोग; स्वर्णमाक्षिक, रजतमाक्षिक और तुवरक का प्रयोग कुष्ठमेही में वर्णित है। पृष्ठ ६५-६७

चतुर्दश अध्याय में अष्ट प्रकार के उदर विकारों की चिकित्सा वर्णित है। मूत्रवर्त्ति, आनाह वर्त्ति क्रिया का प्रयोग, प्लीहोदर में वाम हस्त अंगुष्ठ शिरा दाह तथा वद्ध गुदोदर और जलोदर की शल्य चिकित्सा वर्णित है। पृष्ठ ६८-७१

पञ्चदश अध्याय में मूढ़गर्भ की कठिनतम शल्य चिकित्सा के १० उपाय, मूढ़गर्भ के प्रकार, उनके निकालने की क्रिया तथा गर्भ छेदन क्रियाओं का वर्णन है। मृत गर्भ की उपेक्षा नहीं होनी चाहिए क्योंकि वह माता का प्राणघातक होता है। अपरा पातन तथा सूतिका रोग में बला तैल का प्रयोग वर्णित है। पृष्ठ ७२-७६

षोडश अध्याय में दोषानुसार विद्रधि चिकित्सा तथा पक्व-अपक्व विद्रधि चिकित्सा तथा मज्जागत विद्रधि ( Osteomyelities ) की चिकित्सा वर्णित है। पृष्ठ ७६-७८

सप्तदश अध्याय में विसर्प ( Erysipelas ), नाडीव्रण (Sinus) की क्षार सूत्र चिकित्सा, वर्तिचिकित्सा तथा स्तन्य दोष चिकित्सा, स्तन विद्रधि में उपनाह निषेध तथा चूचक एवं दुग्धहारिणी नाडियों को बचाकर शस्त्रकर्म करने का उपदेश दिया गया है। पृष्ठ ७९-८३

अष्टादश अध्याय में ग्रन्थि चिकित्सा में जलौका प्रयोग, शस्त्र कर्म का उपदेश है। अपनी चिकित्सा में लेखन ( Scraping ), अग्नि कर्म ( Cautery ), प्रतिसारण का उपदेश है। अर्बुद चिकित्सा में नाड़ी स्वेद तथा शृङ्ग द्वारा रक्तस्राव तथा शस्त्रकर्म का वर्णन है। अन्त में गलगण्ड चिकित्सा का वर्णन है। पृष्ठ ८३-८८

एकोनविंश अध्याय में दोषज वृद्धि की चिकित्सा, मूत्रज वृद्धि ( Hydrocele ) का शल्य कर्म, अन्त्र वृद्धि ( Hernia ) की अग्नि और शस्त्र चिकित्सा का वर्णन है। उपदेश चिकित्सा का वर्णन तथा श्लीपद चिकित्सा का वर्णन है। पृष्ठ ८८-९२

विंशति अध्याय में अजगल्लिका, कुनख, चिप्प, विदारिका, शकरार्बुद, कच्छू; विचर्चिका, पामा, पाददरी ( Rhagades ), अलस ( Childlain ), कदर ( Corn ), इन्द्रलुप्त ( Alopecia ), अरुंषिका, दारुणक, मसूरिका, जतुमणि, मशक, तिलकालक, यौवनपिडका, पद्मिनीकण्टक, परिवर्त्तिका, अवपाटिका, निरुद्धप्रकश ( Phimosis ) ( में शस्त्र कर्म ), संनिरुद्धगुदचिकित्सा, वल्मीक, अहिपूतना, वृषणकच्छू, गुदभ्रंश ( Prolapse rectum ) आदि क्षुद्र रोगों की चिकित्सा का वर्णन है। पृष्ठ ९३-९४

एकविंशति अध्याय में शूक रोगों—सर्षपी, अष्ठीलिका, ग्रथित, कुम्भीका, अलजी, मृदित, संमूढपिडिका, अवमन्थ, पुष्करिका, स्पर्शहानि, उत्तमा पिडका, शतपोनक, त्वक्पाक, रक्तार्बुद की चिकित्सा का वर्णन है। पृष्ठ ९६-९७

द्वाविंशति अध्याय में :—ओष्ठ रोगों, शीताद ( Spongy gums ), दन्तपुप्पुटक ( Gum boil ), दन्तवेष्टक ( Pyorrhoea ), शौषिर, उपकुश, दन्तवैदर्भ, अधिकदन्त, अधिमांस ( Impacted wisdom tooth ), दन्तनाड़ी,

दन्तशर्करा, कृमिदन्त ( caries dental ), हनुमोक्ष ( Dislocation of Jaw ), जिह्वाकण्टक, उपजिह्वा ( Renula ), गलशुण्डिका ( elongated uvula ) में मण्डलाग्र शस्त्र से चिकित्सा, तुण्डिकेरी ( Tonsillitis ), अध्रुष, कूर्म, मांससंघात, तालुपुप्पुट के शस्त्र कर्म, तालुपाक, तालुशोष, रोहिणी ( Diptheria ), अधिजिह्वा, गिलायु, गलविद्रधि, सर्वसर आदि मुख रोगों की चिकित्सा वर्णन है। पृष्ठ ९८-१०३

त्रयोविंशति अध्याय में ५ प्रकार के शोफ की चिकित्सा का वर्णन है। पृष्ठ १०३–१०५

चतुर्विंशति अध्याय के अनागत बाधा प्रतिषेध अर्थात् सद्वृत्त या स्वस्थ रखने वाली दिनचर्या और रात्रिचर्या का वर्णन किया है। पृष्ठ १०५–११४

पंचविंशति अध्याय में कर्णपाली के ५ रोगों ( उत्पात, परिपोट, उन्मन्थ, दुःखवर्धन, परिलेही ) की चिकित्सा, कर्णपाली वर्धन तैल, पलित रोग चिकित्सा, राजाओं के अंगराग, मुखमर्दन घृत आदि का वर्णन है। पृष्ठ ११४–११७

षड्विंशति अध्याय वाजीकरण योग्य पुरुष, मानस क्लैब्य के लक्षण, वाजीकरण योग का वर्णन है। पृष्ठ ११७–१२०

सप्तविंशति अध्याय में सब बाधाओं को शमन करने वाले विडंग तंडुल, गम्भारी, बचामूल, बाराहीकन्द, विजयसार आदि रसायन योग वर्णित हैं। पृष्ठ १२०–१२३

अष्टविंशति अध्याय में मेधावर्धक मण्डूकपर्णी, ब्राह्मी, वचा आदि रसायनों का वर्णन तथा बुद्धि-मेधावर्धक एवं, आयुर्वर्धक गणों का वर्णन किया है। पृष्ठ १२३–१२६

एकोनत्रिंश अध्याय में स्वाभाविक रूप से होने वाली व्याधियों [ क्षुत् पिपासा जरा मृत्यु निद्रा ] आदि की चिकित्सा के लिए २४ प्रकार के सोम, सोम सेवन विधि, प्राप्तिस्थान फल, आदि का वर्णन है। पृष्ठ १२६–१३०

त्रिंश अध्याय में संतापहरण रसायन, रसायन अयोग्य पुरुष, सोम सदृश अन्य रसायन उनके उत्पत्ति प्रदेशों का वर्णन है। पृष्ठ १३०–१३२

एकत्रिंश अध्याय में स्नेह की प्रशंसा, स्नेहभेद, गोघृत, तिल तेल का प्राधान्य, विविध-स्नेहों के गुण, उपयोग, मान-परिभाषा, स्नेह पान फल, सम्यक् स्निग्ध के लक्षणों का वर्णन है। पृष्ठ १३३–१३८

द्वात्रिंश अध्याय में स्वेदन के ४ भेद ( ताप, ऊष्म, उपनाह, द्रव ), दोष विशेष में स्वेद विशेष, प्रथम स्वेद्य या पश्चात् स्वेद्य, सम्यक् स्विन्न, अतिस्विन्न, स्वेद गुण, स्वेदन पश्चात् कर्म का वर्णन है। पृष्ठ १३९–१४१

त्रयस्त्रिंश अध्याय में वमन-विरेचन का विधान, सम्यक् वमन के लक्षण तथा तत्पश्चात् कर्त्तव्य एवं उसके फल, वमन योग्य-अयोग्य रोगी का वर्णन, विरेचन विधान, विविध कोष्ठ के लक्षण, विरेचन के अयोग, अतियोग, एवं सम्यक् विरेचन के लक्षण का वर्णन है। वमन-विरेचन दोष में निष्क्रमण क्रम, दुर्बलों के दोषहरण की विधि का वर्णन है। पृष्ठ १४२–१४७

चतुस्त्रिंश अध्याय में १५ प्रकार के वमन-विरेचन व्यापदों का वर्णन तथा चिकित्सा वर्णित है। पृष्ठ १४७–१५२

पञ्चत्रिंश अध्याय में वस्ति प्रशंसा, वस्तिनेत्र प्रमाण, वस्ति साध्य रोग, वयोनुसार वस्ति, वस्तिनिर्माण प्रक्रिया तथा इसके अनन्तर वस्ति के ११ नेत्रदोष, ५ वस्तिदोष, ४ वस्ति दबाने के दोष, ११ द्रव्य दोष, ७ शय्या दोष, ८ वैद्य एवं आतुर के दोष तथा ९ व्यापद् वैद्य के द्वारा उत्पन्न होते हैं, इनका वर्णन है। पृष्ठ १५२–१५६

षट्त्रिंश अध्याय में – वस्ति नेत्र व्यापद् चिकित्सा का वर्णन है। पृष्ठ १५६–१५९

सप्तत्रिंश अध्याय में—अनुवासन और उत्तर वस्ति, उसकी मात्रा, पूर्वकर्म, स्नेहों का वर्णन, उसकी विधि, वस्ति व्यापद्, अनुवासन फल, उत्तर वस्ति विधि का निर्देश, द्रव्यमात्रा, स्त्रियों की उत्तर वस्ति के नेत्रप्रमाण, पुरुषों में उत्तर वस्ति प्रणिधान की विधि, स्त्रियों में उत्तर वस्ति प्रणिधान विधि तथा मात्रा, वस्ति दाह चिकित्सा, उत्तर वस्ति का फल आदि का वर्णन विशद रूप से किया है। पृष्ठ १५९–१६८

अष्टत्रिंश अध्याय में निरुह विधान, विधि, अतियोग निषेध लक्षण, गुण तथा दोषानुसार क्वाथ मात्रा, आस्थापन कल्पना, शोधन आस्थापन, लेखन आस्थापन, वाजीकर आस्थापन, पिच्छावस्ति, बृंहण, संग्राह्य आस्थापन, शमन वस्ति, युक्तरथ वस्ति कल्प आदि का विशद वर्णन किया है। पृष्ठ १६८–१७६

एकोनचत्वारिंश अध्याय में—आतुर उपद्रव चिकित्सा का वर्णन है। संशोधन में हृत दोष प्रमाण, अन्नपान क्रम, वस्ति परिहार काम, मैथुनजन्यदोष, असात्म्य भोजन आदि का वर्णन है। पृष्ठ १७६–१७९

चत्वारिंश अध्याय में धूम के ५ प्रकार ( प्रायोगिक, स्नैहिक, वैरेचनिक, कासघ्न, वामनीय ), धूमवर्ति के साधन द्रव्य, नेत्र प्रमाण, धूम्र पान विधि, धूम्र पान योग एवं अयोग्य, धूम्र पान जन्य व्यापद्, धूम्रपान समय, व्रण धूपन, नस्य लक्षण, भेद ( शिरोविरेचन स्नेहन ), नस्यदोष विधि—नस्य के अयोग, अतियोग ५ प्रकार के नस्य के प्रयोग, मात्रा का वर्णन है। ४ प्रकार के ( स्नेही, प्रसादी, शोधन, रोपण ) कवल, कवल-गण्डूषभेद, गण्डूष धारण काल, शुद्ध कवल लक्षण, प्रतिसारण विधि तथा पश्चात कर्म आदि का विस्तृत वर्णन। पृष्ठ १८०–१८६

# चिकित्सास्थान-विषयसूची

॥ श्रीः ॥

# सुश्रुतसंहिता

## 'आयुर्वेदतत्त्वसन्दीपिका'व्याख्योपेता

# अथ चिकित्सास्थानम्

### प्रथमोऽध्यायः

अथातो द्विव्रणीयं चिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥

यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

इसके अनन्तर द्विव्रणीय अर्थात् शारीरिक और आगन्तुक द्विविध व्रणों की चिकित्सा-विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥

द्वौ व्रणौ भवतः—शारीरः, आगन्तुश्च । तयोः शारीरः पवनपित्तकफशोणितसन्निपातनिमित्तः, आगन्तुरपि पुरुषपशुपक्षिव्याल[1]सरीसृप[2]प्रपतनपीडनप्रहाराग्निक्षारविषतीक्ष्णौषधशकल[3]कपाल[4]शृङ्गचक्रेषुपरशुशक्ति[5]कुन्ताद्यायुधाभिघातनिमित्तः । तत्र तुल्ये व्रणसामान्ये द्विकारणोत्थानप्रयोजनसामर्थ्याद् 'द्विव्रणीय'इत्युच्यते ॥

व्रण—दो प्रकार के होते हैं-( क ) शारीरिक और ( ख ) आगन्तुक । इन दोनों में ( क ) शारीरिक व्रण वह है जो—वात, पित्त, कफ, रक्त और सन्निपात ( इनमें से दो या अधिक के संयोग ) के कारण उत्पन्न होता है । ( ख ) आगन्तुक व्रण—पुरुष, पशु, पक्षी, हिंसक जीव तथा सर्प आदि से, गिरने, दबने, चोट लगने और अग्नि से, क्षार, विष एवं तीक्ष्ण औषधियों के प्रयोग से, लकड़ी-पत्थर के टुकड़ों से घड़े के खप्पर से, सींग से, चक्र, बाण, फरसा, शक्ति, भाला आदि शस्त्रों के अभिघात से उत्पन्न होता है । यद्यपि व्रण की दृष्टि से ये दोनों व्रण समान श्रेणी के हैं, (जिससे इस अध्याय का नाम 'एकव्रणीय' भी हो सकता था) किन्तु इसे 'द्विव्रणीय' कहने का प्रयोजन यह है कि द्विविध व्रणों के उत्पादक हेतु पृथक्-पृथक् हैं एवं इनकी प्रतिकार-पद्धति भी कुछ भिन्न है ॥ ३ ॥

विमर्शः—चरक तथा सुश्रुत दोनों आचार्यों ने इस अध्याय का नाम 'द्विव्रणीयं चिकित्सितम्' ( द्वौ व्रणावधिकृत्य कृतं द्विव्रणीयम् , चिकित्सितं विकारप्रतिकारः ) रखा है । 'द्वौ व्रणाविति निजश्चागन्तुश्च । निजः शरीरदोषोत्थ आगन्तुर्बाह्यहेतुजः' । (चरक) इन दोनों आचार्यों के साथ द्विविध व्रण की मान्यता के पोषक वाग्भट भी हैं:—'व्रणो द्विधा निजागन्तु-दुष्ट शुद्ध-विभेदतः' । व्रण की इस द्विविधमान्यता पर दृष्टिपात करने से ज्ञात होता है कि प्रधानतः उत्पादक हेतुओं की भिन्नता के कारण ही सभी प्रकार के व्रण इन दो श्रेणियों में विभक्त किए गए हैं । दोनों प्रकार के व्रणों में प्रारम्भिक प्रतिकार-पद्धति कुछ भिन्न अवश्य रहती है, किन्तु एक सप्ताह व्यतीत होने पर शारीरिक व्रणों की भाँति आगन्तुक व्रणों में भी दोषों का प्रसार हो जाता है । आगन्तुक व्रण केवल एक सप्ताह तक ( सद्योव्रणत्वं सप्ताहमेव ) अपनी संज्ञा स्थिर रखने में समर्थ होते हैं । सुश्रुत ने स्पष्ट लिखा है—'सप्तरात्रात्तु दोषोपप्लवविशेषाच्छारीरवत् प्रतीकारः' अर्थात् एक सप्ताह के बाद आगन्तुक व्रणों की चिकित्सा भी दोषों के प्रसार-भेद से शारीरिक व्रणों की भाँति ही करनी चाहिए । अध्याय की समाप्ति पर कहे गए चिकित्सासूत्र —'षष्ट्या विधानैर्निर्दिष्टैश्चतुर्भिः साध्यते व्रणः' वाक्य में एकवचनान्त व्रण शब्द का प्रयोग चिकित्सा की दृष्टि से द्विविध व्रणों में समानता ही दर्शाता है । पाश्चात्य चिकित्सा विज्ञान शल्यकर्म में सुविधा की दृष्टि से समस्त व्रणों का विभाजन तीन श्रेणियों में करता है—'The various ulcers

१. व्याल—'व्याला व्याघ्रादयो दुष्टजीवाः' व्याघ्र आदि हिंसक जीव ।

२. सरीसृप—'सरीसृपाः कृष्णसर्पादयो मीनमकरौ च' पेट के बल चलने वाले जन्तु

३. शकल—'शकलं काष्ठादीनां खण्डम्' लकड़ी-पत्थर के टुकड़े

४. कपाल—'घटादीनां कर्परं' मिट्टी के घड़े का टुकड़ा ।

५. शक्ति—'शक्तिरायुधविशेषस्त्रिमुखी' तीन मुखवाला शस्त्र ।

that are commonly met with in Surgical practice are Conveniently classified under the three following headings-(I) Ulce due to injury or pyogenic organisms, with or wit- predisposing circulatory or nervous disturbances. 2) Ulcers due to specific micro organisms (3) Malignant ulcers. (Elements of Surgical Diagnosis)

Awound has been defined as the forcible solution of continuity of any tissue of the body.

Ulcer :-An ulcer is an open wound which tends to persist as a result of the presence of the organism causing the infection, and according to the nature of this organism and length of time the sore has peristed it is customary to classify ulcers under the following headings :—

### Acute

(i) Pyogenic and traumatic
- (a) Staphylococcal or streptococcal
- (b) Heat-Chemical-Electricity

(ii) Specific
- (a) Tuberculosis
- (b) Syphilis I, II, III Stage
- (c) Soft chancre, bacillus ducrey's
- (d) Typhoid
- (e) Amoebic
- (f) Choleraic

} In intestines only

### Chronic

(i) The same and any Cause of malnutrition of the part concerend, Callous ulcers:—
- (a) Vascular congestion—varicose veins
- (b) Foreign bodies-gouty tophi
- (c) Nerve omission-Trophic ulcer, Bed sore

(ii) Specific
- (a) Tuberculosis-Lupus, Bazins disease
- (b) Third stage syphilis (gummata)
- (c) Streptothrices
- (d) Amoebae in bowel

(iii) Malignant :—Where the ulcer is due to the imvasion and distruction of the epithelium by a malignant neoplasmin or under it.
- (a) Carcinoma
- (b) Rodent ulcer
- (c) Sarcoma

(Romanis-science & Practice of Surgery)

यद्यपि व्रणों का उपर्युक्त विभाजन आयुर्वेदीय 'द्विविध व्रण' की पंक्ति से पृथक् मालूम पड़ता है, किन्तु उत्पादक-हेतुओं का जहाँ तक सम्बन्ध है, दोनों चिकित्सा-पद्धतियाँ एक ही निर्णय पर पहुँचती हैं। आयुर्वेद-संहिताओं में हेतुभेद की दृष्टि से किया गया व्रणों का द्विविध वर्गीकरण; इन पहले वर्णित तीनों भेदों को अपने अन्दर अन्तर्भूत कर लेता है। पहला विभाग आगन्तुक व्रण की श्रेणी में, तथा दूसरा और तीसरा विभाग शारीरिक व्रण की श्रेणी में आता है।

**सर्वस्मिन्नेवागन्तुव्रणे तत्कालमेव क्षतोष्मणः प्रसृतस्योपशमार्थं पित्तवच्छीतक्रियावचारणविधिविशेषः सन्धानार्थं च मधुघृतप्रयोग इत्येतद्विकारणोत्थानप्रयोजनम्, उत्तरकालं तु दोषोपप्लवविशेषाच्छारीरवत् प्रतीकारः ॥ ४ ॥**

सभी प्रकार के आगन्तुक व्रणों में, अभिघात से क्षत उत्पन्न होते ही, शरीर में व्याप्त क्षतजन्य उष्मा को शान्त करने के लिए, पित्त-शमन की विधि के अनुसार शीतल क्रिया तथा व्रण के मुख को बन्द करने के लिए मधु-घृत का प्रयोग करना चाहिए। एक सप्ताह के बाद दोषों के प्रसारभेद से (आगन्तुक व्रणों की) शारीरिक व्रणों की भाँति चिकित्सा होनी चाहिए। द्विविध (भिन्न) कारणों से उत्पन्न व्रणों की यही चिकित्सा-पद्धति है॥ ४॥

विमर्शः—प्रहार से उत्पन्न क्षत के कारण, आन्तरिक अवयवों में एक प्रकार का विकार उत्पन्न होता है। हृदय की गति सामान्यावस्था की अपेक्षा बढ़ जाती है तथा क्रमहीन हो जाती है। आगन्तुक व्रणों में यह स्थिति विशेष रूप से होती है। तीव्र तथा हलका श्वासोच्छ्वास होता है। उष्मा शान्ति के लिए पित्तशमन-विधि का आश्रय लेना चाहिए। पित्त और रक्त समान गुण वाले हैं। शीतल क्रिया से पित्त को शान्ति होती है। क्षत के स्थान पर रक्तवाहिनियों में रक्तप्रवाह का आधिक्य उस स्थान को उष्ण बना देता है। अतः क्षत की उष्मा को शान्त करने के लिए पित्तवत् शीतक्रिया के विधान की आवश्यकता पड़ती है। शीत क्रिया से रक्तवाहिनियों में संकोच होता है। रक्त के प्रवाह में शिथिलता आती है, जिससे क्षत से निकलने वाले रक्त का अवरोध होता है तथा मस्तिष्क रक्तवाहिनियों के दबाव से मुक्त हो जाता है। क्षत के रोगी को प्रकृतिस्थ करने के लिए शीतक्रिया आवश्यक होती है। पाश्चात्य चिकित्सा-विज्ञान के दृष्टिकोण से भी इस क्रिया का समर्थन होता है (Head injury तथा Injuries of the spine) सिर और पृष्ठवंश के अभिघात में (Ice) बर्फ का प्रयोग इसी दृष्टि से किया जाता है। रक्तस्राव को रोकने के लिए क्षत पर भी बर्फ (Ice) रखा जाता है तथा तृषा की शान्ति के लिए (Cold drink) शीतपेय का प्रयोग किया जाता है। सद्योव्रणत्व एक सप्ताह तक माना जाता है।

**दोषोपप्लवविशेषः पुनः समासतः पञ्चदशप्रकारः प्रसरणसामर्थ्यात्, यथोक्तो व्रणप्रश्नाधिकारे; शुद्धत्वात् षोडशप्रकार इत्येके ॥ ५ ॥**

प्रसार की शक्ति के अनुसार कुपित दोषों का प्रसार-भेद संक्षेप में पन्द्रह प्रकार का होता है। इनका वर्णन 'व्रण-

प्रश्नाधिकार' में किया जा चुका है। कुछ आचार्य इसमें व्रण के 'शुद्ध भेद' को सम्मिलित कर दोषप्रसार भेद को सोलह प्रकार का मानते हैं ॥ ५ ॥

विमर्शः—यहां 'दोषोपप्लव' शब्द का प्रयोग उनके प्रसार के अर्थ में किया गया है। इसका तात्पर्य है ( वातादीनां शोणितचतुर्थानां पृथगन्योऽन्यसंसर्गः ) अर्थात् वातादि दोष पृथक्-पृथक्, दो-दो अथवा तीनों मिलकर रक्त से सम्बन्ध स्थापित करके अपना विस्तार करते हैं। संक्षेप में इनका प्रसार पन्द्रह प्रकार का होता है। यदि रक्त की तरह अन्य दूष्य ( धातु-मलादि ) पदार्थों के साथ भी दोषों के संसर्ग की कल्पना की जाय, और इनके प्रसारभेद की गणना हो तो यह संख्या असंख्य हो जायेगी। इसीलिये पन्द्रह प्रकार का प्रसारभेद संक्षेप में माना गया है। दोषों के प्रसारभेद की संख्या शारीरिक व्रणों के भेदों का निरूपण भी करती है, क्योंकि तीनों दोष तथा रक्त ही शारीरिक व्रणों के उत्पादक कारण हैं। व्रण-प्रश्नाधिकार में दोषों के प्रसार का वर्णन इस प्रकार है—'एवं दोषाः कुपिताः एकशो द्विशः समस्ताः शोणितसहिता वाऽनेकधा प्रसरन्ति। तद्यथा - वातः, पित्तं, श्लेष्मा, शोणितम्, वातपित्ते, वातश्लेष्माणौ, पित्तश्लेष्माणौ, वातशोणिते, पित्तशोणिते, श्लेष्मशोणिते वातपित्तशोणितानि, वातश्लेष्मशोणितानि, पित्तश्लेष्मशोणितानि, वातपित्तकफा वातपित्तकफशोणितानीत्येवं पञ्चदशधा प्रसरन्ति।' (सु. सू. अ. २१ ) व्रण के 'शुद्ध भेद' ( शुद्धः सकलदोषोपप्लवरहितो व्रणः ) को इस संख्या में सम्मिलित करने पर यह भेद सोलह प्रकार का हो जाता है। शुद्ध व्रण का लक्षण है—'त्रिभिर्दोषैरनाक्रान्तः श्यावौष्ठः पिडकी समः। अवेदनो निरास्रावो व्रणः शुद्ध इहोच्यते॥' ( सु. सू. अ. २३ )

तस्य लक्षणं द्विविधं—सामान्यं वैशेषिकं च। तत्र सामान्यं रुक्। 'व्रण' गात्रविचूर्णने, व्रणयतीति व्रणः। विशेषलक्षणं पुनर्वातादिलिङ्गविशेषः ॥ ६ ॥

व्रण के लक्षण दो प्रकार के हैं—सामान्य और विशेष। १. पीड़ा होना व्रण का सामान्य लक्षण है। व्रण धातु का अर्थ है शरीर को चूर-चूर करने वाला और इसकी व्युत्पत्ति है-'व्रणयतीति व्रणः' अर्थात् शरीर को विवर्ण करने वाला। २. विशेष लक्षण—वातादि दोषों के अनुसार हुआ करते हैं ॥ ६ ॥

विमर्शः - सुश्रुत सू. अ. २१ में कहा है—व्रणोति यस्मात् रूढेऽपि व्रणवस्तु न नश्यति। आदेह धारणात् तस्मात् व्रण इत्युच्यते बुधैः।

तत्र श्यावारुणाभस्तनुः शीतः पिच्छिलोऽल्पस्रावी रूक्षश्चटचटायनशीलः स्फुरणायामतोदभेदवेदनाबहुलो निर्मांसश्चेति वातात्, क्षिप्रजः पीतनीलाभः किंशुकोदकाभोष्णस्रावी दाहपाकरागविकारकारी पीतपिडकाजुष्टश्चेति पित्तात्, प्रततकण्डूबहुलः स्थूलौष्ठः स्तब्धसिरास्नायुजालाततः कठिनः पाण्डुवभासो मन्दवेदनः शुक्लशीतसान्द्रपिच्छिलास्रावी गुरुश्चेति कफात्, प्रवालदलनिचयप्रकाशः कृष्णस्फोटपिडकाजालोपचितस्तुरङ्गस्थानगन्धिः सवेदनो धूमायनशीलो रक्तस्रावी पित्तलिङ्गश्चेति रक्तात्, तोददाहधूमायनप्रायः पीतारुणाभस्तद्वर्णस्रावी चेति वातपित्ताभ्यां, कण्डूयनशीलः सनिस्तोदो रूक्षो गुरुर्दारुणो मुहुर्मुहुः शीतपिच्छिलाल्पस्रावी चेति वातश्लेष्मभ्यां, गुरुः सदाहः उष्णः पीतपाण्डुस्रावी चेति पित्तश्लेष्मभ्यां, रूक्षस्तनुस्तोदबहुलः सुप्त इव च रक्तारुणाभस्तद्वर्णास्रावी चेति वातशोणिताभ्यां, घृतमण्डाभो मीनधावनतोयगन्धिर्मृदुर्विसर्प्युष्णकृष्णस्रावी चेति पित्तशोणिताभ्यां, रक्तो गुरुः स्निग्धः पिच्छिलः कण्डूप्रायः स्थिरः सरक्तपाण्डुस्रावी चेति श्लेष्मशोणिताभ्यां, स्फुरणतोददाहधूमायनप्रायः पीततनुरक्तस्रावी चेति वातपित्तशोणितेभ्यः, कण्डूस्फुरणचुमचुमायमानप्रायः पाण्डुघनरक्तास्रावी चेति वातश्लेष्मशोणितेभ्यः, दाहपाकरागकण्डूप्रायः पाण्डुघनरक्तास्रावी चेति पित्तश्लेष्मशोणितेभ्यः, त्रिविधवर्णवेदनास्रावविशेषोपेतः पवनपित्तकफेभ्यः, निर्दहननिर्मथनस्फुरणतोददाहपाकरागकण्डूस्वापबहुलो नानावर्णवेदनास्राव-विशेषोपेतः पवनपित्तकफशोणितेभ्यः, जिह्वातलाभो मृदुः स्निग्धः श्लक्ष्णो विगतवेदनः सुव्यवस्थितो निरास्रावश्चेति शुद्धो व्रण इति ॥ ७ ॥

वातादि दोषों के प्रसार-भेद से व्रणों का अशुद्ध और शुद्ध भेद—१. वातज व्रण—सफेदी लिए काला ( श्यावः शुक्लानुविद्धः कृष्णो वर्णः ), लालिमायुक्त, पतला, शीतल लेसदार रक्तस्राव वाला, रूखा, चटचट ( वेदना विशेष ) करने वाला, फड़कन, तनाव, सूई चुभने तथा फटने की सी पीड़ा से युक्त, अधिक पीड़ा वाला और मांसरहित होता है।

२. पित्तज व्रण—शीघ्र उत्पन्न होने वाला, पीला नील वर्ण युक्त, पलाशपुष्प को धोने पर निकलने वाले जल के समान उष्ण स्राव वाला, दाह, पाक और लालिमा आदि विकार तथा पीली फुन्सियों से युक्त होता है।

३. कफज व्रण—निरन्तर भयंकर खुजली से युक्त, मोटे किनारों वाला, कड़े सिरास्नायुओं के जाल से बंधा हुआ, कठिन, देखने में पीला, मन्द पीड़ा वाला, सफेद, ठंडे, गाढ़े तथा लसीले स्राव से युक्त और भारी होता है।

४. रक्तज व्रण—मूंगा के एकत्रित टुकड़ों के तुल्य वर्ण वाला, काले छाले एवं फुन्सियों के जाल से भरा हुआ, तेज खारे गन्ध वाला, वेदनायुक्त धुआं देने वाला ( धूम तुल्य वाष्प निकालने वाला ), तथा रक्तस्राव वाला एवं पित्त के लक्षणों से युक्त होता है।

५. वातपित्तज व्रण—चुभने की सी पीड़ा, दाह तथा धुवां तुल्य वाष्प से युक्त, लालिमा लिए हुए पीला और वात-पित्त के वर्ण के समान स्राव वाला होता है।

६. वातश्लेष्मज व्रण—खुजली वाला, पीड़ायुक्त, रूक्ष, भारी, कठिन तथा बारबार बहने वाले, ठंडे और लसीले स्राव से युक्त होता है।

७. पित्तश्लेष्मज व्रण—भारी, दाहयुक्त, उष्ण तथा गहरे पीले रङ्ग के स्राव वाला होता है।

८. वातरक्तज व्रण—रूक्ष, पतला, अत्यन्त चुभने की सी पीड़ा वाला, सुप्त ( स्पर्शज्ञान रहित ) रक्त के समान लालिमायुक्त एवं वातरक्त के वर्ण के तुल्य स्राव वाला होता है।

९. पित्तरक्तज व्रण—घृतमण्ड ( घी के ऊपर वाला स्वच्छ भाग ) के समान, मछली धोये हुए जल की गन्ध वाला, कोमल, फैलने वाला, उष्ण और काले स्राव वाला होता है।

१०. श्लेष्मरक्तज व्रण—लाल, भारी, लसीला, खुजली युक्त, अचल तथा रक्त सहित पीले स्राव वाला होता है।

११. वातपित्तरक्तज व्रण—फड़कन, चुभने की सी पीड़ा, जलन और धुआं देने वाला तथा पीले रङ्ग के पतले रक्तस्राव से युक्त होता है।

१२. वातश्लेष्मरक्तज व्रण-खुजली, फड़कन एवं झुनझुनाहट से युक्त ( झुनझुनायनं राजिकासर्षपलिप्त इव वेदना ) और पीले, गाढ़े रक्तस्राव वाला होता है।

१३. पित्तश्लेष्मरक्तज व्रण—जलन, पाक, लालिमा और खुजली से युक्त तथा पीले, गाढ़े रक्तस्राव वाला होता है।

१४. वातपित्तकफज व्रण—तीनों दोषों के वर्ण, वेदना और स्राव विशेष से युक्त होता है।

१५. वातपित्तकफरक्तज व्रण—जलने और मथने की तरह पीड़ा वाला, फड़कन, चुभने की सी पीड़ा, जलन, पाक, लालिमा तथा खुजली से युक्त, अत्यन्त सुप्त, विविध वर्ण एवं वेदना मिश्रित स्राव विशेष वाला होता है।

१६. शुद्ध व्रण—जिह्वा की ऊपरी सतह के समान लाल, कोमल, स्निग्ध एवं चिकना, वेदना रहित, सुन्दर आकृति वाला स्राव रहित होता है ॥ ७ ॥

**तस्य व्रणस्य षष्टिरुपक्रमा भवन्ति ; तद्यथा—अपतर्पणमालेपः परिषेकोऽभ्यङ्गः स्वेदो विम्लापनमुपनाहः पाचनं विस्रावणं स्नेहो वमनं विरेचनं छेदनं भेदनं दारणं लेखनमेषणमाहरणं व्यधनं विस्रावणं सीवनं सन्धानं पीडनं शोणितास्थापनं निर्वापणमुत्कारिका कषायो वर्तिः कल्कः सर्पिस्तैलं रसक्रियाऽवचूर्णनं व्रणधूपनमुत्सादनमवसादनं मृदुकर्म दारुणकर्म क्षारकर्माग्निकर्म कृष्णकर्म पाण्डुकर्म प्रतिसारणं रोमसञ्जननं लोमापहरणं बस्तिकर्मोत्तरबस्तिकर्म बन्धः पत्रदानं कृमिघ्नं बृंहणं विषघ्नं शिरोविरेचनं नस्यं कवलधारणं धूमो मधु सर्पिर्यन्त्रमाहारो रक्षाविधानमिति ॥ ८ ॥**

व्रण के साठ उपक्रम (चिकित्सा विधान) होते हैं-१. अपतर्पण २. आलेप ३. परिषेक ४. अभ्यङ्ग ५. स्वेद ६. विम्लापन ७. उपनाह ८. पाचन ९. विस्रावण १०. स्नेह ११. वमन १२. विरेचन १३. छेदन १४. भेदन १५. दारण १६. लेखन १७. एषण १८. आहरण १९. व्यधन २०. विस्रावण २१. सीवन २२. सन्धान २३. पीडन २४. शोणितास्थापन २५. निर्वापण २६. उत्कारिका २७. कषाय २८. वर्ति २९. कल्क ३०. सर्पि ३१. तैल ३२. रसक्रिया ३३. अवचूर्णन ३४. व्रणधूपन ३५. उत्सादन ३६. अवसादन ३७. मृदुकर्म ३८. दारुणकर्म ३९. क्षारकर्म ४०. अग्निकर्म ४१. कृष्णकर्म ४२. पाण्डुकर्म ४३. प्रतिसारण ४४. रोमसञ्जनन ४५. लोमापहरण ४६. बस्तिकर्म ४७. उत्तरबस्तिकर्म ४८. बन्ध ४९. पत्रदान ५०. कृमिघ्न ५१. बृंहण ५२. विषघ्न ५३. शिरोविरेचन ५४. नस्य ५५. कवलधारण ५६. धूम ५७. मधुसर्पि ५८. यन्त्र ५९. आहार ६०. रक्षाविधान ॥ ८ ॥

विमर्श :—गयदास पाचनकर्म नहीं मानते हैं तथा जेज्जट लोमापहरणं नहीं मानते हैं।

**तेषु कषायो वर्तिः कल्कः सर्पिस्तैलं रसक्रियाऽवचूर्णमिति शोधनरोपणानि ; तेष्वष्टौ शस्त्रकृत्याः; शोणितास्थापनं क्षारोऽग्निर्यन्त्रमाहारो रक्षाविधानं बन्धविधानं चोक्तानि, स्नेहस्वेदनवमनविरेचनबस्त्युत्तरबस्तिशिरोविरेचननस्यधूमकवलधारणान्यन्यत्र वक्ष्यामः, यदन्यदवशिष्टमुपक्रमजातं तदिह वक्ष्यते ॥९॥**

इन उपक्रमों में से—कषाय, वर्ति, कल्क, सर्पि, तैल, रसक्रिया और अवचूर्णन का प्रयोग व्रणों के शोधन तथा रोपण के लिये होता है। आठ इनमें शस्त्रकर्म हैं। शोणितास्थापन, क्षार, अग्नि, यन्त्र, आहार, रक्षाविधान और बन्धविधान का वर्णन पहले किया जा चुका है। स्नेह, स्वेदन, वमन, विरेचन, बस्ति, उत्तरबस्ति, शिरोविरेचन, नस्य, धूम और कवलधारण का वर्णन दूसरे स्थान पर किया जायगा। इन उपक्रमों में जो शेष बचते हैं उनका वर्णन यहां किया जा रहा है ॥ ९ ॥

विमर्श:—चरक में केवल ३६ प्रकार के सिद्ध उपक्रमों का ही वर्णन है। 'तथा चोपक्रमाः सिद्धाः षट्त्रिंशत्समुदाहृताः' ( चरक चि. अ. १३ ) आठ शस्त्रकर्म छेदन से लेकर सीवन तक हैं परन्तु इनमें दारण को छोड़ देना चाहिये तब आठ होते हैं। ऐसा डल्हणाचार्य का मत है।

**षड्विधः प्रागुपदिष्टः शोफः, तस्यैकादशोपक्रमा भवन्त्यपतर्पणादयो विरेचनान्ताः, ते च विशेषेण शोफप्रतीकारे वर्तन्ते, व्रणभावमापन्नस्य च न विरुध्यन्ते; शेषास्तु प्रायेण व्रणप्रतीकारहेतव एव ॥ १० ॥**

**अपतर्पणमाद्य उपक्रमः, एष सर्वशोफानां सामान्यः प्रधानतमश्च ॥ ११ ॥**

पहले कहा जा चुका है कि शोथ ६ प्रकार का होता है। अपतर्पण से लेकर विरेचन पर्यन्त ग्यारह उपक्रम शोथ के होते हैं। इन उपक्रमों का प्रयोग शोथ के प्रतिकार के लिए मुख्य रूप से होता है। शोथ के व्रण रूप में परिवर्तित हो जाने पर भी इन उपक्रमों के प्रयोग में कोई विरोध नहीं पड़ता। शेष उपक्रम प्रायः व्रण-चिकित्सा में प्रयुक्त होते हैं। अपतर्पण ( लङ्घन ) पहला उपक्रम है और सभी प्रकार के शोथों के लिये सामान्य तथा सर्वश्रेष्ठ विधि है ॥ १०-११ ॥

विमर्श:—वात, पित्त, कफ, शोणित, सन्निपात और आगन्तुक भेद से ६ प्रकार के शोथों का वर्णन 'आमपक्वैषणीय अध्याय' में किया गया है। षड्विध शोथ के उपचार के लिये अपतर्पण से लेकर विरेचन तक केवल ग्यारह उपक्रमों का

निर्देश इस स्थल पर है; किन्तु अपतर्पण से विरेचन तक की गणना में उपक्रमों की संख्या १२ होती है। इसके परिमार्जन के लिये इतना जान लेना चाहिये कि 'अपतर्पणादयः' इस शब्द की व्युत्पत्ति 'अपतर्पणम् आदौ येषां ते अपतर्पणादयः' ऐसी है। यहां तद्गुणसंविज्ञानबहुव्रीहि समास होने के कारण 'अपतर्पण' को छोड़कर शेष क्रियाओं की गणना करना ही उचित है। इस प्रकार गणना करने से उपक्रमों की संख्या एकादश होगी।

अर्थान्त यात्र—

दोषोच्छ्रायोपशान्त्यर्थं दोषानुबन्ध देहिनः।
अवेक्ष्य दोषं प्राणं च कार्यं स्यादपतर्पणम् ॥ १२ ॥

जैसे कि—१. अपतर्पण–दोषों के प्रकोप से युक्त मनुष्य के दोष और बल का विचार करके कुपित दोषों की शान्ति के लिये अपतर्पण ( लङ्घन ) कराना चाहिये ॥ १२ ॥

ऊर्ध्वमारुततृष्णाक्षुन्मुखशोषश्रमान्वितैः।
न कार्यं गर्भिणीवृद्धबालदुर्बलभीरुभिः ॥ १३ ॥

अपतर्पण निषेधः—ऊर्ध्ववात ( निरन्तर शब्द के साथ डकार आना ), प्यास, भूख, मुखशोष और परिश्रम से युक्त तथा गर्भवती, वृद्ध, बालक, दुर्बल एवं कायर को अपतर्पण नहीं कराना चाहिए ॥

शोफेषूत्थितमात्रेषु व्रणेषूग्ररुजेषु च।
यथास्वैरौषधैर्लेपं प्रत्येकश्येन कारयेत् ॥ १४ ॥

२. आलेप ( लेप )—उत्पन्न हुए शोथों में और तीव्र वेदना वाले व्रणों में वातादि दोषों के अनुकूल ( मिश्रक अध्याय में वर्णित ) एक एक ( गण की ) ओषधियों का लेप करना चाहिये ॥ १४ ॥

यथा प्रज्वलिते वेश्मन्यम्भसा परिषेचनम्।
क्षिप्रं प्रशमयत्यग्निमेवमालेपनं रुजः ॥ १५ ॥

जलते हुए घर में जल छिड़कने से जिस प्रकार अग्नि शीघ्र शान्त हो जाती है उसी प्रकार ( व्रण पर किया गया ) लेप पीड़ा को शीघ्र दूर करता है ॥ १५ ॥

प्रह्लादने शोधने च शोफस्य हरणे तथा।
उत्सादने रोपणे च लेपः स्यात्तु तदर्थकृत् ॥ १६ ॥

लेप ( व्रण वेदना को शान्त कर ) प्रसन्नता लाता है, व्रण को शुद्ध करता है, शोथ को मिटाता है, निम्न व्रण को ऊपर उठाता है और व्रण को भरता है। इस प्रकार यह इन समस्त कार्यों को करता है ॥ १६ ॥

वातशोफे तु वेदनोपशमार्थं सर्पिस्तैलधान्याम्लमांसरसवातहरौषधनिष्क्वाथैरुष्णैः परिषेकान् कुर्वीत, पित्तरक्ताभिघातविषनिमित्तेषु क्षीरघृतमधुशर्करोदकेक्षुरसमधुरौषधक्षीरवृक्षनिष्क्वाथैरनुष्णैः परिषेकान् कुर्वीत, श्लेष्मशोफे तु तैलमूत्रक्षारोदकसुराशुक्तकफघ्नौषधनिष्क्वाथैरशीतैः परिषेकान् कुर्वीत ॥ १७ ॥

यथाऽम्बुभिः सिच्यमानः शान्तिमग्निर्नियच्छति।
दोषाग्निरेवं सहसा परिषेकेण शाम्यति ॥ १८ ॥

१. परिषेक (सेक) ( Fomentation ) वातज शोथ में, वेदना की शान्ति के लिए, घृत, तैल काञ्जी-(१) मांसरस और वातघ्न औषधियों के उष्ण क्वाथ से परिषेक करना चाहिए। पित्त, रक्त, चोट और विष से उत्पन्न ( शोथ ) में दूध, घृत, मधु, शर्बत, गन्ने के रस, मधुर औषधियों ( काकोल्यादि गण ) तथा क्षीरवृक्ष ( वट गूलर आदि ) के शीतल क्वाथ से परिषेक करना चाहिए। कफज शोथ में तैल, मूत्र, क्षारयुक्त जल, (२) सुरा, (३) शुक्त और कफ को दूर करने वाली औषधियों के उष्ण क्वाथ से परिषेक करना चाहिए। जल सिंचन से जिस प्रकार अग्नि शान्त होती है उसी प्रकार परिषेक से दोषाग्नि का सहसा शमन होता है ॥ १७–१८ ॥

विमर्श :—शोथ का लक्षण करते हुए सुश्रुत ने सूत्र स्थान १७ अध्याय में लिखा है—'तं विलक्षणः पृथुर्ग्रथितः समो विषमो वा त्वङ्मांसस्थायी दोषसंघातः शरीरैकदेशोत्थितः शोफ इत्युच्यते।' अर्थात् वातादि दोषों का समूह शरीर के किसी भाग की त्वचा तथा मांस में स्थित होकर जब सम, विषम, मोटा या गांठदार उभार उत्पन्न कर देता है तो वह 'शोथ' कहलाता है। शोथ आघात से भी उत्पन्न होता है। शोथ में धातुओं की रचना और उनकी शक्ति नष्ट नहीं होती। जीवाणुजन्य शोथ तथा अन्य प्रकार से उत्पन्न हुए शोथ में भिन्नता होती है। जीवाणुओं की संख्या-वृद्धि के साथ ही जीवाणु-शोथ बढ़ता जाता है, किन्तु अन्य प्रकार के शोथ में ऐसे लक्षण नहीं होते। वस्तुतः जीवाणुओं और धातुओं के संघर्ष के फलस्वरूप जो परिवर्तन होता है, उसे 'शोथ' कहते हैं। शोथ की शान्ति के लिए 'परिषेक' सद्यः फलदायक प्रयोग है। दोषों के प्रकोप में अनुसार अनेक द्रव्यों का उल्लेख परिषेक के निमित्त किया गया है। जहाँ वातज और कफज शोथ में परिषेक के लिए उष्ण-क्वाथ का प्रयोग है वहीं पित्तज शोथ के लिए शीतल क्वाथ का भी विधान किया गया है। पाश्चात्य चिकित्सा विज्ञान में भी उष्ण तथा शीत सेक का विधान है। शोथ के समय रक्तनलिकायें फैल जाती हैं; उनमें रक्त-प्रवाह की मात्रा बढ़ जाती है। कुछ समय के पश्चात् रक्त-प्रवाह में शिथिलता आती है और अन्त में वह बिलकुल रुक जाता है। ऐसी अवस्था में एकत्रित रक्त को उस भाग से हटाना आवश्यक होता है, जिसमें वहाँ शुद्ध रक्त का संचार हो सके। इस क्रिया के लिए उष्ण सेक का प्रयोग हितकर होता है। उष्णता के प्रयोग से रक्त-नलिकाओं का प्रसार होता है। एकत्रित रक्त दूसरे भाग में हट जाता है तथा नवीन रक्त के संचार के लिए मार्ग प्रशस्त हो जाता है। उष्ण परिषेक के लिए रबर की थैली में उष्ण जल भर कर रुग्ण स्थान पर रखते हैं। शीत परिषेक का प्रभाव उष्ण परिषेक से सर्वथा उलटा होता है। शीत परिषेक रक्तवाहिनियों को संकुचित करने के लिए किया जाता है। पित्तज शोथ में शीत परिषेक का विधान इसी अर्थ की सिद्धि के लिए किया गया है। वातज शोथ में परिषेक के लिए धान्याम्ल तथा कफज शोथ में सुरा और शुक्त का निर्देश है। इनके लक्षण निम्न प्रकार से हैं—(१) धान्याम्ल—( धान्याम्ल काञ्जिकम्, डल्हण ) 'कुल्माषधान्यमण्डादिसन्धितं काञ्जिकं विदुः' ( शा० अ० १० ) कुल्माष ( आधे उबले हुए गोधूम आदि ) धान तथा माण्ड आदि का सन्धान ( पात्र-

मुखबन्धन ) कर देने से जो अम्ल पदार्थ तैयार होता है उसे काञ्जी ( धान्याम्ल ) कहते हैं। (२) सुरा—'परिपक्वान्नसन्धानसमुत्पन्नां सुरां जगुः' ( शा० अ० १० ) यह एक प्रकार का मद्य विशेष है। (३) शुक्त—'कन्दमूलफलादीनि सस्नेहलवणानि च। यत्र द्रवेऽभिषूयन्ते तच्छुक्तमभिधीयते' ॥ ( शा० अ० १० ) अभिषूयन्ते—शब्द का तात्पर्य है ( सूयन्ते सन्धानीभूतानि क्रियन्ते ) कन्द के मूल आदि द्रव्यों को द्रव पदार्थों में सन्धान कर रखना।

अभ्यङ्गस्तु दोषमालोक्योपयुक्तो
दोषोपशमं मृदुतां च करोति ॥ १९ ॥

४ अभ्यङ्ग ( मालिश )—दोषों को समझ कर प्रयुक्त किया गया अभ्यङ्ग दोष ( शोथ ) को शान्त करता है तथा कोमल बनाता है ॥ १९ ॥

स्वेदविम्लापनादीनां क्रियाणां प्राक् स उच्यते।
पश्चात् कर्मसु चादिष्टः स च विस्रावणादिषु ॥२०॥

अभ्यङ्ग का विधान स्वेद, विम्लापन आदि क्रियाओं के पूर्व तथा विस्रावण आदि क्रियाओं के पश्चात् किया गया है ॥

रुजावतां दारुणानां कठिनानां तथैव च।
शोफानां स्वेदनं कार्यं ये चाप्येवंविधा व्रणाः ॥२१॥

५. स्वेद—पीड़ायुक्त, दारुण ( वायु से रूक्ष ) और कड़े शोथों में तथा इन लक्षणों से युक्त व्रणों में स्वेदन करना चाहिए ॥ २१ ॥

स्थिराणां रुजतां मन्दं कार्यं विम्लापनं भवेत्।
अभ्यज्य स्वेदयित्वा तु वेणुनाड्या ततः शनैः ॥२२॥
विमर्दयेद्भिषक् प्राज्ञस्तलेनाङ्गुष्ठकेन वा।
शोफयोरुपनाहं तु कुर्यादामविदग्धयोः ॥ २३ ॥
अविदग्धः शमं याति विदग्धः पाकमेति च।
निवर्तते न यः शोफो विरेकान्तैरुपक्रमैः ॥ २४ ॥
तस्य संपाचनं कुर्यात् समाहृत्यौषधानि तु।
दधितक्रसुराशुक्तधान्याम्लैर्योजितानि तु ॥ २५ ॥
स्निग्धानि लवणीकृत्य पचेदुत्कारिकां शुभाम्।
सैरण्डपत्रया शोफं नाहयेदुष्णया तथा ॥ २६ ॥

६. विम्लापन (शोथ का विलयन) ७. उपनाह (पुल्टिस) और ८. पाचन—(६) कठिन तथा मंद वेदना वाले (शोथ) में विम्लापन (अङ्गुली आदि से मसल कर शोथ मिटाना) करना चाहिए। बुद्धिमान वैद्य ( शोथ स्थल की ) मालिश तथा स्वेदन करके बांस की पतली डाली, हथेली या अंगूठे से धीरे-धीरे मसले। "विम्लापनमङ्गुल्यादिमर्दनेन शोथविलयनम्" ( डल्हण ) (७) आम (अपक्व) और विदग्ध ( अर्धपक्व ) शोथों में उपनाह करना चाहिए। इससे अविदग्ध ( आम ) शोथ की शान्ति तथा विदग्ध ( अर्धपक्व ) शोथ का पूर्ण पाक होता है। (८) (अपतर्पण से लेकर) विरेचन तक की क्रियाओं से जिस शोथ की शान्ति न हो उनका पाचन, मिश्रक अध्याय में निर्दिष्ट ओषधियों के द्वारा करना चाहिए। ( पाचन (१) ओषधियों को ) दही, मट्ठा, सुरा, शुक्त और काञ्जी में मिला, ( घृत-तैल से ) स्निग्ध करके, नमक डाल कर, सुन्दर उत्कारिका (२) पकावे। इसे एरण्डपत्र के साथ गरम-गरम शोथ पर बाँधे।

विमर्शः—(१) पाचन ओषधियाँ—शणमूलकशिग्रूणां फलानितिलसर्षपाः। शक्तवः किण्वमतसी द्रव्याण्युष्णानि पाचनम् ॥ ( सु० सू० अ० ३७ ) (२) उत्कारिका—( लपसिकाकृतिः, अन्ये पूपलिकाकृतिमाहुः ) ( डल्हण )।

हितं सम्भोजनं चापि पाकायाभिमुखो यदि।
वेदनोपशमार्थाय तथा पाकशमाय च ॥ २७ ॥
अचिरोत्पतिते शोफे कुर्याच्छोणितमोक्षणम्।
सशोफे कठिने श्यामे सरक्ते वेदनावति ॥ २८ ॥
संरब्धे विषमे चापि व्रणे विस्रावणं हितम्।
सविषे च विशेषेण जलौकोभिः पदैस्तथा ॥ २९ ॥

९. विस्रावण ( रक्तमोक्षण )—यदि शोथ पक रहा हो तो ( रोगी को ) यथेष्ट भोजन करावे। तत्काल उत्पन्न हुए शोथ में, वेदना की शान्ति तथा पाक से बचने के लिए, रक्तमोक्षण करना चाहिए। शोथयुक्त, कठिन, श्याम-अरुण वर्ण के रक्त और वेदना वाले तथा विशाल मूल वाले—ऊँचे-नीचे व्रण में विस्रावण हितकर होता है। विषयुक्त ( शोथ ) में तो विशेष कर जलौका तथा प्रच्छान विधि से रक्तमोक्षण करना चाहिए॥

वेदनायाः प्रशान्त्यर्थं पाकस्याप्राप्तये तथा।
सोपद्रवाणां रूक्षाणां कृशानां व्रणशोषिणाम् ॥३०॥
यथास्वमौषधैः सिद्धं स्नेहपानं विधीयते।
उत्सन्नमांसशोफे तु कफजुष्टे विशेषतः ॥ ३१ ॥
संक्लिष्टश्या (ष्टा) सरुधिरे व्रणे प्रच्छर्दनं हितम्।
वातपित्तप्रदुष्टेषु दीर्घकालानुबन्धिषु ॥ ३२ ॥
विरेचनं प्रशंसन्ति व्रणेषु व्रणकोविदाः।
अपाकेषु तु रोगेषु कठिनेषु स्थिरेषु च ॥ ३३ ॥
स्नायुकोथादिषु तथा च्छेदनं प्राप्तमुच्यते।
अन्तः पूयेष्ववक्त्रेषु तथैवोत्सङ्गवत्स्वपि ॥ ३४ ॥
गतिमत्सु च रोगेषु भेदनं प्राप्तमुच्यते।
बालवृद्धासहक्षीणभीरूणां योषितामपि ॥ ३५ ॥
मर्मोपरि च जातेषु रोगेषूक्तेषु दारणम्।
सुपक्वे पिण्डिते शोफे पीडनैरुपपीडिते ॥ ३६ ॥
पाकोन्मुखेषु दोषेषु तत्तु कार्यं विजानता।
सुपिष्टैर्दारणद्रव्यैर्युक्तैः क्षारेण वा पुनः ॥ ३७ ॥

१०. स्नेहपान ११. वमन १२. विरेचन १३. छेदन १४. भेदन और १५. दारण—१०—वेदना की शान्ति और पाक से बचाने के लिए (व्रणित के) उपद्रवों (कंप, छींक, पक्षवध आदि) से युक्त, रूक्ष; कृश और व्रण से क्षीण मनुष्य को निर्दिष्ट औषधियों से सिद्ध स्नेहपान कराना चाहिए। ११—उभरे हुए मांसवाले, विशेषकर कफ से युक्त शोथ में तथा कुछ काले रक्तवाले, व्रण में वमन कराना हितकर है। १२-वायु से दूषित पित्तप्रधान तथा पुराने व्रणों में विरेचन का विधान व्रण-पण्डितों ( Surgeons ) के विचार से उत्तम है। १३-जिस रोग (व्रण) में पाक न हो ( मेद, कफ, ग्रन्थि, मांसकन्द आदि ) अथवा जिसमें अल्प पाक हो, ( वल्मीक आदि ) कड़ा हो, अचल हो तथा स्नायु ( शिरा, धमनी आदि ) के कोथ सडन ( Gangrene ) में छेदन करना चाहिए। १४-अन्दर पूय तथा बिना मुख वाले

एवं खोखले और गतिशील व्रण में भेदन करना उपयुक्त होता है। बालक, वृद्ध, असहनशील, क्षीण, कायर, स्त्री तथा मर्म के ऊपर उत्पन्न हुए व्रण में, दारण कर्म के लिए कथित व्रण में पिण्डीभूत शोथ में और जिस व्रण में त्वचा में पाक हो गया हो, व्रणोपचार को जानने वाला वैद्य पीडन द्रव्यों (मिश्रक अध्याय में पठित) से व्रण का (१) पीडन कर भली भांति पिसे हुए (२) दारण द्रव्य अथवा क्षार ( प्रतिसारणीय क्षार ) द्वारा दारण कर्म करे ॥ ३०-३७ ॥

विमर्शः—पीडन कर्म के लिए पीडन द्रव्यों को पीस कर, व्रण के मुख पर लेप कर, सुखा देना चाहिए। लेप के सूखने पर त्वचा में संकोच होने से व्रण पर भार पड़ता है। इस क्रिया को 'पीडन' कहते हैं। इससे पूय के एकत्रित होने में सहायता प्राप्त होती है (१) पीडन द्रव्य—द्रव्याणां पिच्छिलानान्तु त्वङ्मूलानि प्रपीडनम्। यवगोधूममाषाणां चूर्णानि च समासतः ॥ (२) दारण द्रव्य—चिरबिल्वोऽग्निको दन्ती चित्रको हयमारकः। कपोतगृध्रकङ्कानां पुरीषाणि च दारणम् ॥ क्षारद्रव्याणि वा यानि क्षारो वा दारणं परम् ॥ (सु० सू० अ० ३७) चरक में भी कहा है :—"व्रणानामादितः कार्यं यथासन्नविशोधनम् उर्ध्वभागैरधोभागैः शस्त्रैर्बस्ति भिरेवच सद्यः शुद्धशरीराणां प्रशमं यान्ति हि व्रणाः ॥"

कठिनान् स्थूलवृत्तौष्ठान् दीर्यमाणान् पुनः पुनः ।
कठिनोत्सन्नमांसांश्च लेखनेनाचरेद्भिषक् ॥ ३८ ॥
समं लिखेत् सुलिखितं लिखेन्निरवशेषतः ।
वर्त्मनां तु प्रमाणेन समं शस्त्रेण निर्लिखेत् ॥ ३९ ॥
क्षौमं प्लोतं पिचुं फेनं यावशूकं ससैन्धवम् ।
कर्कशानि च पत्राणि लेखनार्थे प्रदापयेत् ॥ ४० ॥

१६. लेखन ( Scraping )-कठिन ( मांस से हीन ), मोटे और गोल किनारे वाले, बार-बार फूटने वाले तथा कड़े एवं उन्नत मांस वाले व्रण में वैद्य को लेखन करना चाहिए। ( कठिन व्रणों में ) समं लिखेत् अर्थात् न तो अधिक और न न्यून लेखन कर्म करे। ( मोटे और गोल किनारे वाले व्रणों में ) सुलिखितम् अर्थात् अधिक लेखन करे। ( बार-बार फूटने वाले व्रणों में ) निरवशेषतः अर्थात् सम्पूर्ण रूप से लेखन कर्म करे और ( कड़े तथा उन्नत मांस वाले व्रण में ) वर्त्मनां प्रमाणेन समम् अर्थात् व्रण द्वारा अधिकृत चतुर्दिक भाग में समान रूप से शस्त्रद्वारा लेखन कर्म करे। शस्त्र के अभाव में लेखन कर्म के लिए क्षौम ( क्षौमम-अतसीवस्त्रम् ) प्लोत ( कपड़ा Gauze, पिचु ( रुई Cotton ), फेन ( समुद्र फेन ), यवक्षार, सेन्धा नमक और खुरदरे पत्तों का प्रयोग करना चाहिए ॥ ३८-४० ॥

नाडीव्रणञ् शल्यगर्भानुन्मार्ग्युत्सङ्गिनः शनैः ।
करीरबालाङ्गुलिभिरेषण्या वैषयेद्भिषक् ॥ ४१ ॥

१७. एषण ( probing ) नाडीव्रण, शल्ययुक्त व्रण, उन्मार्गी व्रण ( भगन्दर ) तथा खोखले व्रण में, करीरकीनाल, बाल अङ्गुलि अथवा एषणी ( धातुनिर्मित ) से वैद्य को धीरे-धीरे एषण कर्म करना चाहिए ॥ ४१ ॥

नेत्रवर्त्मगुदाभ्याशनाड्योऽल्पवक्त्राः सशोणिताः ।
चुञ्चूपोदकजैः श्लक्ष्णैः करीरैरेषयेत्तुताः ॥ ४२ ॥

दृष्टिपथ और गुदा के समीप वाले तथा छोटे मुख वाले रक्तयुक्त नाडीव्रणों में चुच्चू ( शाक विशेष ), पोई और करीर के चिकने नाल से एषण कर्म करना चाहिये ॥ ४२ ॥

संवृतासंवृतास्येषु व्रणेषु मतिमान् भिषक् ।
यथोक्तमाहरेच्छल्यं प्राप्तोद्धरणलक्षणम् ॥ ४३ ॥

१८ आहरण—( Extraction ) बुद्धिमान् वैद्य, खुले हुये तथा बन्द मुख वाले व्रणों ( सूत्र स्थान में ) कही गई शल्य निकालने की विधि के अनुसार निःशल्य लक्षण की प्राप्ति पर्यन्त शल्य का आहरण ( बाहर निकालना ) करे ॥ ४३ ॥

विमर्शः—'प्राप्तोद्धरणलक्षणम्' से तात्पर्य है निःशल्य के लक्षण का । निःशल्यलक्षण—अपरबाधमशूनञ्च नीरुजं निरुपद्रवम् । प्रसन्नं मृदुपर्यन्तं निराघट्टमनुत्तमम् ॥ एषण्या सर्वतो दृष्ट्वा यथामार्गे चिकित्सकः । प्रसाराकुञ्चनान्नूनं निःशल्यमिति निर्दिशेत् ॥ ( सु. सू. अ. २६ )

रोगे व्यधनसाध्ये तु यथोद्देशं प्रमाणतः ।
शस्त्रं निदध्याद्दोषं च स्रावयेत कीर्तितं यथा ॥ ४४ ॥

१९. व्यधन-२०. विस्रावण ( Drain )—वेधसाध्य रोगों ( दकोदर, मूत्रवृद्धि आदि ) में उद्देश्य की सिद्धि के लिए प्रमाण के अनुसार शस्त्र का प्रयोग करे और निर्दिष्ट विधि के अनुसार दोषों ( पूय आदि ) को बाहर निकाले ॥ ४४ ॥

विमर्शः—शस्त्र-प्रयोग की विधि व्याधि के अनुसार—'दकोदरोद्दिष्टं प्रमाणमङ्गुष्ठोदरप्रमाणमवगाढम् । विद्रध्यादिषु पुनः महत्स्वपि च पाकेषु द्व्यङ्गुलान्तरं त्र्यङ्गुलान्तरं वा शस्त्रनिपातनम् । ( डल्हण )

अपाकोपद्रुता ये च मांसस्था विवृताश्च ये ।
यथोक्तं सीवनं तेषु कार्यं सन्धानमेव च ॥ ४५ ॥

२१. सीवन २२. सन्धान- पाकजन्य उपद्रवों से रहित, मांस में स्थित तथा खुले हुये मुख वाले ( व्रणों ) का कथित विधि के अनुसार सीवन और सन्धान करना चाहिये ॥ ४५ ॥

पूयगर्भानणुद्वारान व्रणान्मर्मगतानपि ।
यथोक्तैः पीडनद्रव्यैः समन्तात् परिपीडयेत् ॥४६॥

१. पीडन—पूय से युक्त, छोटे मुख वाले तथा मर्म में स्थित व्रणों के ऊपर ( सूत्र स्थान में कथित ) पीडन द्रव्यों का लेप लगा कर चारों ओर से पीडन करना चाहिये ॥४६॥

शुष्यन्तमनुपेक्षेत प्रदेहं पीडनं प्रति ।
न चाभिमुखमालिम्पेत्तथा दोषः प्रसिच्यते ॥४७॥

पीडन कर्म के लिये ( व्रण पर लगे हुये ) प्रलेप को सूखने देना चाहिये। ( छोटे मुख वाले व्रण में ) व्रण के मुख पर लेप नहीं लगाना चाहिये। ( व्रण का मुख खुला रहने से ) इस प्रकार दोष ( पूय ) स्वयं बाहर निकलता रहता है ॥ ४७ ॥

तैस्तैर्निमित्तैर्बहुधा शोणिते प्रस्रुते भृशम् ।
कार्यं यथोक्तं वैद्येन शोणितास्थापनं भवेत् ॥ ४८ ॥

२४. शोणितास्थापन—सिरावेध आदि भिन्न-भिन्न कारणों से रक्त की प्रवृत्ति अधिक होने पर पूर्वकथित शोणितास्थापन विधि के द्वारा वैद्य को रक्तप्रवाह रोकना चाहिये ॥

विमर्शः—शोणितास्थापन विधि—चतुर्विधं यदेतद्धि रुधि-

रस्य निवारणम्। सन्धानं स्कन्दनं चैव पाचनं दहनं तथा (सु. सू. अ. १४)

दाहपाकज्वरवतां व्रणानां पित्तकोपतः।
रक्तेन चाभिभूतानां कार्यं निर्वापणं भवेत ॥ ४६ ॥

२५. निर्वापण—पित्तप्रकोप के कारण दाह, पाक, ज्वर तथा रक्त से आक्रान्त व्रणों में निर्वापण करना चाहिये ॥४९॥

यथोक्तैः शीतलद्रव्यैः क्षीरपिष्टैर्घृताप्लुतैः।
दिह्याद्बहलान् सेकान् सुशीतांश्चावचारयेत् ॥ ५० ॥

पूर्वकथित (मिश्रक अध्याय में) शीतल द्रव्यों को दूध के साथ पीसकर, घृत मिला, (व्रणस्थान पर) पतला लेप और शीतल सेक करे ॥ ५० ॥

विमर्शः—निर्वापण—निर्वापणं नाम 'पित्तरक्तव्रणस्य पच्यमानस्य ज्वरेणाभिभूतस्य औषधादिभिर्वेदनोपशमः।' अर्थात् पित्तरक्त से उत्पन्न, पकने वाले तथा ज्वर से युक्त व्रण में औषधि आदि के प्रयोग से पीड़ा की शान्ति करना निर्वापण कहलाता है। 'सेक लेपौ द्वौ निर्वापणावुक्तौ' (डल्हण)

चरक ने कहा है :—'श्लक्ष्णपिष्टो घनो लेपः चन्दनस्यापि यादृक्न—त्वग्गाग्योष्मणां रोधात्'

व्रणेषु क्षीणमांसेषु तनुस्राविष्वपाकिषु।
तोदकाठिन्यपारुष्यशूलवेपथुमत्सु च ॥ ५१ ॥
वातघ्नवर्गेऽम्लगणे काकोल्यादिगणे तथा।
स्नैहिकेषु च बीजेषु पचेदुत्कारिकां शुभाम् ॥ ५२ ॥

२६. उत्कारिका—क्षीण मांस वाले, पतले स्राव वाले, न पकने वाले तथा चुभने की सी पीड़ा, कठापन, रूक्षता, शूल और कम्प से युक्त व्रणों में, वातघ्न वर्ग (भद्रदार्वादि), अम्लगण (सौवीर, तुषोदक आदि), काकोल्यादिगण तथा तेल वाले बीजों (तिल, तीसी; रेंडी आदि) से सुन्दर उत्कारिका पकाकर स्वेदन करे ॥ ५१-५२ ॥

विमर्शः—उत्कारिकानिर्माणविधि—वातघ्न वर्ग और काकोल्यादिगण की औषधियों तथा स्नेह वाले बीजों को समान भाग में लेकर चतुर्गुण अम्लगण के साथ मिला, पेया के समान, न तो बहुत पतली और न गाढ़ी उत्कारिका (लप्सी) बनानी चाहिये। लप्सक' कृपिः अन्ये पूपूष्किकां विमाडुः (डल्हण उत्कारिका का प्रयोग अष्टम कर्म पाचन में भी बताया गया है।

तेषां च स्वेदनं कार्यं स्थिराणां वेदनावताम्।
दुर्गन्धानां क्लेदवतां पिच्छिलानां विशेषतः ॥५३॥

स्थिर (अचल) वेदनायुक्त, दुर्गन्धित, सड़े गले हुये और विशेषकर लसीले व्रणों का स्वेदन करना चाहिये ॥ ५३ ॥

कषायौ शोधनं कार्यं शोधनैः प्रागुदीरितैः।
अन्तः शल्यानणुमुखान् गम्भीरान् मांससंश्रितान् ५४

२७. कषाय—अन्दर शल्य तथा छोटे मुख वाले, गहरे और मांस में स्थित व्रणों का शोधन पूर्वकथित शोधन कषायों के साथ करना चाहिये ॥ ५४ ॥

विमर्शः—शोधनकषाय—शङ्खिन्यङ्कोठसुमनःकरवीरसुवर्चलाः। शोधनानि कषायाणि वर्गश्चारग्वधादिकः॥ (सु. सू. अ. ३७)

शोधनद्रव्ययुक्ताभिर्वर्तिभिस्तान् यथाक्रमम्।
पूतिमांसप्रतिच्छन्नान् महादोषांश्च शोधयेत् ॥५५॥

२८. वर्ति और २९. कल्क—शोधन द्रव्यों से युक्त वर्ति के द्वारा यथाक्रम से (सूक्ष्म, स्थूल, स्थूलतर और स्थूलतम) दुर्गन्धित मांस से ढके हुए और अत्यन्त दूषित (वात-कफ से) व्रणों का शोधन करना चाहिये ॥ ५५ ॥

विमर्शः—यहां 'महादोषान्' शब्द का प्रयोग विशेष अर्थ में किया गया है। वैसे तो बहुवचनान्त होने के कारण इस शब्द से तीनों दोषों के अर्थ का ही बोध होता है, किन्तु यहां व्रणशोधन का प्रसङ्ग उपस्थित है और पित्त की शुद्धि के लिये शोधनद्रव्य-सिद्ध घृत के प्रयोग का पृथक् निर्देश किया गया है; अतः वात, कफ से दूषित अर्थ में ही 'महादोषान्' शब्द चरितार्थ हो रहा है। संशोधनवर्ति तथा कल्क निर्माण के लिये औषधियों का उल्लेख मिश्रक अध्याय में किया गया है।

कल्कीकृतैर्यथालाभं वर्तिद्रव्यैः पुरोदितैः।
पित्तप्रदुष्टान् गम्भीरान् दाहपाकप्रपीडितान् ॥ ५६ ॥
कार्पासीफलमिश्रेण जयेच्छोधनसर्पिषा।
उत्सन्नमांसानस्निग्धानल्पस्रावान् व्रणांस्तथा ॥५७॥
सर्षपस्नेहयुक्तेन धीमांस्तैलेन शोधयेत्।
तैलेनाशुध्यमानानां शोधनीयां रसक्रियाम् ॥ ५८ ॥
व्रणानां स्थिरमांसानां कुर्याद् द्रव्यैरुदीरितैः।
कषाये विधिवत्तेषां कृते चाधिश्रयेत् पुनः ॥ ५९ ॥
पुराह्वजां सकासीसां दद्याच्चापि मनःशिलाम्।
हरितालं च मतिमांस्ततस्तामवचारयेत् ॥ ६० ॥
मातुलुङ्गरसोपेतां सक्षौद्रामतिमर्दिताम्।
व्रणेषु दत्त्वा तां तिष्ठेत्त्रींस्त्रींश्च दिवसान् परम् ॥ ६१ ॥

३०. सर्पि ३१. तैल ३२. रसक्रिया—पूर्वकथित वर्तिद्रव्यों में से जितनी सुलभ हों उनके कल्क के द्वारा व्रणों का शोधन करना चाहिये। पित्त से दूषित, गहरे, दाह तथा पाक से पीड़ित व्रणों के शोधन के लिए बिनौले के कल्क से सिद्ध घृत का प्रयोग करना चाहिये। उठे हुए मांस वाले, रूक्ष तथा अल्प स्राव युक्त व्रणों का शोधन (शोधन द्रव्यों से सिद्ध) सरसों और तिल के तेल से बुद्धिमान वैद्य को करना चाहिये। (शोधनद्रव्य सिद्ध) तैल से जिन व्रणों की शुद्धि न हो तथा जो स्थिर मांस वाले हों, उनकी शान्ति के लिये पूर्वकथित द्रव्यों से शोधनीय रसक्रिया का प्रयोग करना चाहिये। रसक्रिया के लिये कथित औषधियों के कषायनिर्माण-विधि के अनुसार बने हुये क्वाथ को पुनः पकाकर उसमें फिटकिरी, कासीस; मैनसिल और हरिताल मिलावे, तथा बिजौरे नीबू के रस एवं मधु के साथ भली भांति रगड़ कर बुद्धिमान वैद्य प्रयोग करें। व्रण में रसक्रिया का प्रयोग तीन-तीन दिन पर करना चाहिये ॥ ५६-६१ ॥

विमर्शः—शोधन द्रव्य—बृहती कण्टकारी च हरितालं मनःशिला। शोधनानि च योज्यानि तैले द्रव्याणि शोधने ॥ (सु०सू० अ० ३७) रसक्रिया की औषधियों को एक बार व्रण पर रखने के बाद तीसरे दिन बदल देना चाहिए। इससे अधिक दिन व्रण पर औषधि नहीं रखनी चाहिए अन्यथा अधिक दिन तक रसक्रिया का प्रयोग होने से 'व्रण वस्तु' के फटने की

आशंका रहती है। रसक्रिया की औषधियां—शालसारादिसारेषु पटोलत्रिफलासु च। रसक्रिया विधातव्या शोधनी शोधनेषु च॥
( सु० सू० अ० ३७ )

मेदोजुष्टानगम्भीरान् दुर्गन्धांश्चूर्णशोधनैः ।
उपाचरेद् भिषक् प्राज्ञः श्लक्ष्णैः शोधनवर्तिजैः ॥६२॥

३१. अवचूर्णन—बुद्धिमान वैद्य, मेद से युक्त, अल्प गहराई वाले (उत्तान) और दुर्गन्धित व्रणों का उपचार शोधनद्रव्यों के तथा शोधनवर्ति की औषधियों के चिकने चूर्ण से करे॥

शुद्धलक्षणयुक्तानां कषायं रोपणं हितम् ।
तत्र कार्यं यथोद्दिष्टैर्द्रव्यैर्विज्ञेन जानता ॥ ६३ ॥

शुद्ध व्रणों में रोपण कषाय का प्रयोग हितकर होता है। बुद्धिमान वैद्य इस कार्य के लिए पूर्वकथित द्रव्यों ( वटादि वर्ग ) से सिद्ध कषाय का प्रयोग करे॥ ६३॥

अवेदनानां शुद्धानां गम्भीराणां तथैव च ।
हिता रोपणवर्त्यङ्गकृता रोपणवर्तयः ॥ ६४ ॥

वेदनारहित, शुद्ध और गहरे व्रणों में रोपण द्रव्यों ( सोमलता, गुडूची, अश्वगन्धा आदि ) से निर्मित रोपणवर्ति का प्रयोग हितकर होता है॥ ६४॥

अपेतपूतिमांसानां मांसस्थानामरोहताम् ।
कल्कः संरोहणः कार्यस्तिलजो मधुसंयुतः ॥६५॥

दुर्गन्धित मांस से रहित तथा मांसल स्थान में स्थित होने पर भी न भरने वाले व्रणों में रोपण मधुमिश्रित तिल-कल्क का प्रयोग करना चाहिए॥ ६५॥

स माधुर्यात्तथौष्ण्याच्च स्नेहाच्चानिलनाशनः ।
कषायभावान्माधुर्यात्तिक्तत्वाच्चापि पित्तहृत् ॥६६॥
औष्ण्यात् कषायभावाच्च तिक्तत्वाच्च कफे हितः ।
शोधयेद्रोपयेच्चापि युक्तः शोधनरोपणैः ॥६७॥

यह तिलकल्क मधुर, उष्ण और स्निग्ध होने से वायु का नाश करता है। कषाय, मधुर और तिक्त होने के कारण पित्त को दूर करता है तथा उष्ण, कषाय और तिक्त होने से कफ में हितकर है। शोधन और रोपण औषधियों के साथ मिलाकर प्रयुक्त किया गया (तिलकल्क) शोधन और रोपण करता है॥ ६६-६७॥

निम्बपत्रमधुभ्यां तु युक्तः संशोधनः स्मृतः ।
पूर्वाभ्यां सर्पिषा चापि युक्तश्चाप्युपरोपणः ॥६८॥

निम्बपत्र और मधु के साथ मिलाकर प्रयुक्त किया गया ( तिलकल्क ) व्रण का संशोधन करता है तथा निम्बपत्र, मधु और घृत से युक्त तिलकल्क का प्रयोग व्रण का रोपण करता है॥ ६८॥

तिलवद्यवकल्कं तु केचिदाहुर्मनीषिणः ।
शमयेदविदग्धं च विदग्धमपि पाचयेत् ॥६९॥

कुछ आचार्य तिलकल्क के समान यव ( जौ ) कल्क को भी मानते हैं। इसके प्रयोग से अपक्व व्रण शान्त होते हैं तथा अल्पपक्व व्रणों का पाचन होता है॥ ६९॥

पक्वं भिनत्ति भिन्नं च शोधयेद्रोपयेत्तथा ।
पित्तरक्तविषागन्तून् गम्भीरानपि च व्रणान् ॥७०॥

रोपयेद्रोपणीयेन क्षीरसिद्धेन सर्पिषा ।
कफवाताभिभूतानां व्रणानां मतिमान् भिषक् ॥७१॥
कारयेद्रोपणं तैलं भेषजैस्तद्यथोदितैः ।
अबन्ध्यानां चलस्थानां शुद्धानां च प्रदुष्यताम् ॥७२॥
हरिद्राभ्यां युतां कुर्याद्रोपणार्थां रसक्रियाम् ।
समानां स्थिरमांसानां त्वक्स्थानां रोपणं भिषक् ॥
चूर्णं विदध्यान्मतिमान् प्राक्स्थानोक्तो विधिर्यथा ॥७३॥

यह यवकल्क पके हुए व्रणों को फोड़ता है और फूटे हुए व्रणों का शोधन तथा रोपण करता है। पित्त, रक्त और विष से उत्पन्न तथा आगन्तुज एवं गहरे व्रणों का रोपण, रोपणीय द्रव्यों से सिद्ध दुग्ध के द्वारा निकाले गए घृत से करे। बुद्धिमान वैद्य को कफ और वात से आक्रान्त व्रणों का रोपण पूर्वोक्त ( रोपणीय ) औषधियों से सिद्ध तैल के द्वारा करना चाहिए। जिन व्रणों में पट्टी बांधना निषिद्ध है ( पित्त, रक्त, विष तथा अभिघात से उत्पन्न व्रण ) तथा जो सन्धि-स्थान पर स्थित हैं एवं शुद्ध होने पर भी जिनमें पुनः दोषोत्पत्ति हो जाती है उन व्रणों के रोपण के लिए हल्दी और दारुहल्दी से युक्त रसक्रिया करनी चाहिए। समान, कठिन मांस वाले तथा त्वचा में स्थित व्रणों के रोपण के लिए सूत्र-स्थान में कही गई विधि के अनुसार औषधियों के चूर्ण का प्रयोग बुद्धिमान वैद्य को करना चाहिए॥ ७०-७३॥

विमर्शः—प्राक्स्थानोक्तो विधिः—प्राक्स्थाने सूत्रस्थाने उक्तो-विधिः येन प्रकारेण। स च प्रकारः 'किंशुकत्रिफलारोध्रमि'त्यादिना निर्दिष्टः। ( डल्हण ) रोपण चूर्ण :—कङ्गुका त्रिफला रोध्रं कासीसं श्रवणाह्वया। धवाश्वकर्णयोस्त्वक् च रोपणं चूर्णमिष्यते॥ ( सु. सू. अ. ३७ )

शोधनो रोपणश्चैव विधिर्योऽयं प्रकीर्तितः ॥७४॥
सर्वव्रणानां सामान्येनोक्तो दोषाविशेषतः ।

जिस शोधन-रोपण विधि का वर्णन किया गया है, वह दोषसामान्य से सभी प्रकार के ( शारीरिक और आगन्तुक ) व्रणों के लिए सामान्य विधि है।

विमर्श :—क्योंकि "कालान्तरेण दोषोपप्लवविशेषाच्छरीरवत् प्रतिकारः" ( सुश्रुत ) तथा चरककार ने "आगन्तुरन्वेति निजं विकारं निजस्तथागन्तुरपि प्रवृद्धः" कहा है।

एष आगमसिद्धत्वात्तथैव फलदर्शनात् ॥७५॥
मन्त्रवत् संप्रयोक्तव्यो न मीमांस्यः कथञ्चन ।
स्वबुद्ध्या चापि विभजेत् कषायादिषु सप्तसु ॥७६॥
भेषजानि यथायोगं यान्युक्तानि पुरा मया ।
आद्ये द्वे पञ्चमूल्यौ तु गणो यश्चानिलापहः ॥७७॥
स वातदुष्टे दातव्यः कषायादिषु सप्तसु ।
न्यग्रोधादिर्गणो यस्तु काकोल्यादिश्च यः स्मृतः ॥७८॥
तौ पित्तदुष्टे दातव्यौ कषायादिषु सप्तसु ।
आरग्वधादिस्तु गणो यश्चोष्णः परिकीर्तितः ॥
तौ देयौ कफदुष्टे तु, संसृष्टे संयुता गणाः ॥७९॥

अतः उत्सादन के लिए मांस खिलाना चाहिये।

शास्त्र ( चिकित्सा-शास्त्र ) में प्रसिद्ध तथा आरोग्य प्रदान करने वाली इस ( शोधन-रोपण ) विधि का प्रयोग मन्त्र की भाँति बिना किसी विचार ( तर्क-वितर्क ) के करना चाहिए। जिन औषधियों का कथन मैंने पहले किया है उनका विभाजन १. कषाय, २. वर्ति, ३. कल्क, ४. सर्पि, ५. तैल, ६. रसक्रिया और ७. चूर्ण में योग के अनुसार वैद्य को अपनी बुद्धि से भी करना चाहिए। प्रारम्भ में कहे गए वातघ्न लघु और बृहत् पञ्चमूल गण का प्रयोग सप्तकषायों (कषाय, वर्ति, कल्क आदि) में वात से दूषित व्रणों के लिए करना चाहिए। जिन न्यग्रोधादि और काकोल्यादि गणों का उल्लेख किया जा चुका है उन दोनों का सप्तकषायों में प्रयोग पित्त से दूषित व्रण के लिए करना चाहिए। आरग्वधादि और उष्णगण ( सुरसादिगण ) का वर्णन पहले किया जा चुका है। कफ से दूषित व्रण में इन दोनों गणों का तथा मिश्रित दोष वाले व्रणों में गणों का सम्मिलित प्रयोग ( शोधन-रोपण होने के कारण ) करना चाहिए॥

वातात्मकानुग्ररुजान् स्रास्रावानपि च व्रणान् ॥८०॥
सक्षौमयवसर्पिर्भिर्धूपनाङ्गैश्च　　धूपयेत्।

१४. धूपन— वातदोष, तीव्र वेदना तथा स्राव से युक्त व्रणों में क्षौम ( तीसी से निर्मित वस्त्र ), जौ, घृत और धूपन द्रव्यों ( श्रीवेष्टक, सर्जरस आदि ) से धूप देना चाहिए॥८०॥

परिशुष्काल्पमांसानां गम्भीराणां तथैव च ॥८१॥
कुर्यादुत्सादनीयानि सर्पींष्यालेपनानि च।
मांसाशिनां च मांसानि भक्षयेद्विधिवन्नरः ॥८२॥
विशुद्धमनसस्तस्य मांसं मांसेन वर्धते।

१५. उत्सादन--सूखे हुए, अल्पमांस वाले तथा गहरे व्रणों में उत्सादनीय ( निम्न व्रण को ऊपर उठाने वाले ) द्रव्यों से सिद्ध घृत और लेप का प्रयोग करना चाहिए। रोगी को मांसाहारी जन्तुओं का मांस विधिपूर्वक खिलाना चाहिए। मांस सेवन से विशुद्ध मन वाले ( शोक, क्रोध आदि से रहित ) व्यक्ति के मांस की वृद्धि होती है॥ ८१-८२॥

विमर्श :—उत्सादनं निम्नव्रणस्योन्नतिकरणम् ( डल्हण ) अपामार्गाश्वगन्धादीनि उत्सादनद्रव्याणीत्यर्थः। एतैः सर्पिःसंस्कार आलेपनञ्च कर्तव्यम्। शरीरे बृंहणेनान्यत् नाधं मांसाद् विशिष्यते। ( चरक )

उत्सन्नमृदुमांसानां व्रणानामवसादनम् ॥८३॥
कुर्याद् द्रव्यैर्यथोद्दिष्टैश्चूर्णितैर्मधुना सह।

१६. अवसादन--उभरे हुए मृदु मांस वाले व्रणों का अवसादन ( उठे हुए व्रण को नीचा करना ) पूर्वकथित ( कासीसादि ) औषधियों के चूर्ण में मधु मिलाकर करना चाहिए॥ ८३॥

विमर्श :—अवसादनम् उन्नतव्रणस्य निम्नं च करणम् (डल्हण)

कठिनानामल्पमांसानां दुष्टानां मातरिश्वना ॥८४॥
मृद्वी क्रिया विधातव्या शोणितं चापि मोक्षयेत्।
वातघ्नौषधसंयुक्तान् स्नेहान् सेकांश्च कारयेत् ॥८५॥

१७. मृदुकर्म--कठिन, अल्पमांस वाले एवं वात से दूषित व्रणों में मृदुकर्म और रक्तमोक्षण तथा वातघ्न औषधियों से युक्त स्नेह और सेक का प्रयोग करना चाहिए॥ ८४-८५॥

मृदुत्वमाशुरोहं च गाढो बन्धः करोति हि।
व्रणेषु मृदुमांसेषु दारुणीकरणं हितम् ॥
धवप्रियङ्ग्वशोकानां रोहिण्याश्च त्वचस्तथा ॥८६॥
त्रिफलाधातकीपुष्परोध्रसर्जरसान् समान्।
कृत्वा सूक्ष्माणि चूर्णानि व्रणं तैरवचूर्णयेत् ॥८७॥

१८. दारुण कर्म--कसकर पट्टी बाँधने से व्रण में कोमलता आती है और वह शीघ्र भरता है। मृदु मांस वाले व्रणों में दारुण कर्म ( व्रण को कठिन बनाने वाली क्रिया ) हितकर होता है। धव, फूलप्रियङ्गु, अशोक, कटुतुम्बी की छाल, हरड़, बहेड़ा, आँवला, धाय के फूल, लोध्र और शाल का समान भाग में महीन चूर्ण बना कर व्रण पर छिड़कना चाहिए॥

उत्सन्नमांसान् कठिनान् कण्डूयुक्तांश्चिरोत्थितान्।
तथैव खलु दुःसाध्यान् शोधयेत् क्षारकर्मणा ॥८८॥

१९. क्षार कर्म—उभरे हुए मांस वाले, कठिन, खुजली युक्त, चिरकाल से उत्पन्न तथा कठिनाई से शुद्ध होने वाले व्रणों का शोधन क्षार कर्म के द्वारा करना चाहिए॥ ८८॥

स्रवतोऽश्मभवान्मूत्रं ये चान्ये रक्तवाहिनः।
निःशेषच्छिन्नसन्धींश्च साधयेदग्निकर्मणा ॥८९॥

४०. अग्नि कर्म—मूत्र बहाने वाले, अश्मरीजन्य तथा रक्त बहाने वाले अन्य व्रण एवं सम्पूर्ण रूप से कटी हुई सन्धियों वाले व्रण को अग्निकर्म से सिद्ध ( नीरोग ) करना चाहिए॥

दुरूढत्वात्तु शुक्लानां कृष्णकर्म हितं भवेत्।
भल्लातकान् वासयेत्तु क्षीरे प्राङ्मूत्रभावितान्।
ततो द्विधा च्छेदयित्वा लौहे कुम्भे निधापयेत् ॥९०॥
कुम्भेऽन्यस्मिन् निखाते तु तं कुम्भमथ योजयेत्।
मुखं मुखेन सन्धाय गोमयैर्दाहयेत्ततः ॥९१॥
यः स्नेहश्च्यवते तस्माद् ग्राहयेत्तं शनैर्भिषक्।
ग्राम्यानूपशफान् दग्ध्वा सूक्ष्मचूर्णानि कारयेत् ॥९२॥
तैलेनानेन संसृष्टं शुक्लमालेपयेद् व्रणम्।
भल्लातकविधानेन सारस्नेहांस्तु कारयेत् ॥
ये च केचित् फलस्नेहा विधानं तेषु पूर्ववत् ॥९३॥

४१. कृष्णकर्म—भलीभाँति न भरने के कारण श्वेत वर्ण वाले व्रणों में कृष्णकर्म हितकर होता है। पहले ( सप्ताह पर्यन्त ) गोमूत्र में रखे हुए भिलावे को दूध में ( सात दिन ) रखे। फिर भिलावे के दो टुकड़े कर लोहे के घड़े में रखे। पश्चात् भूमि में गड़े हुए दूसरे घड़े के मुख के साथ ( भिलावे वाले ) घड़े का मुख मिलाकर सन्धिबन्धन करके ऊपर से उपले की अग्नि जलावे। इस विधि से जो स्नेह ( तेल ) टपके उसे धीरे-धीरे वैद्य ग्रहण करे। ग्राम्य तथा आनूप देश के पशुओं का खुर जला कर बनाया गया बारीक चूर्ण इस तेल में मिलावे और शुक्ल व्रण पर लेप करे। भल्लातक विधान ( स्नेह निकालने की उपर्युक्त विधि ) के अनुसार सारस्नेह ( सालसारादिगण की औषधियों का तेल ) निकालने में उपर्युक्त विधि का ही अनुसरण करे॥ ९०-९३॥

दुरूढत्वात्तु कृष्णानां पाण्डुकर्म हितं भवेत् ॥९४॥

सप्तरात्रं स्थितं क्षीरे छागले रोहिणीफलम् ।
तेनैव पिष्टं सुश्लक्ष्णं सवर्णकरणं हितम् ॥ ९५ ॥

४२. पाण्डुकर्म - भलीभाँति न भरने के कारण जो व्रण काले हो गये हों उनमें पाण्डुकर्म ( त्वचा के समान वर्ण करना ) हितकर होता है। रोहिणीफल ( हरीतकी भेद ) को सात दिन बकरी के दूध में रख कर उसी दूध से बारीक पीस ले। त्वचा के समान वर्ण करने के लिए इसका प्रयोग हितकर है ॥ ९४-९५ ॥

विमर्श :—रोहिणीफलमिति रोहिणी हरीतकीभेदः तत्फलम् । अन्ये तु कटुतुम्बी-फलमाहुः । कटुका-फलमिति पाठान्तरम् । ( डल्हण )

नवं कपालिकाचूर्णं वेदुलं सर्जनाम च ।
कासीसं मधुकं चैव क्षौद्रयुक्तं प्रलेपयेत् ॥ ९६ ॥

कोरे शकोरे ( मिट्टी का पात्र विशेष ) के चूर्ण, वेंत की जड़, राल, कासीस और मुलेठी के चूर्ण में मधु मिलाकर प्रलेप लगावे ॥ ९६ ॥

विमर्श :—नवं कापालिकं चूर्णम् से तुरन्त मरे हुए मनुष्य की कपालास्थि का चूर्ण या भस्म भी कुछ लोग अर्थ करते हैं ।

कपित्थमुद्धृते मांसे मूत्रेणाजेन पूरयेत् ।
कासीसं रोचनां तुत्थं हरितालं मनःशिलाम् ॥ ९७ ॥
वेणुनिर्लेखनं चापि प्रपुन्नाडरसाञ्जनम् ।
अधस्तादर्जुनस्यैतन्मासं भूमौ निधापयेत् ॥
मासादूर्ध्वं ततस्तेन कृष्णमालेपयेद् व्रणम् ॥ ९८ ॥

कैथ के अन्दर का गूदा निकालकर उसे बकरी के मूत्र से भर दे। उसमें कासीस, गोरोचन, तूतिया, हरिताल, मैनशिल; बाँस की छाल का चूर्ण, चकवड़ का बीज और रसोत मिला कर एक मास तक अर्जुन वृक्ष की जड़ के नीचे जमीन में गाड़ कर रखे। एक मास से भी अधिक समय तक व्रण पर इसका लेप करे ॥ ९७-९८ ॥

कुक्कुटाण्डकपालानि कतकं मधुकं समम् ॥ ९९ ॥
तथा समुद्रमण्डूकीं मणिचूर्णं च दापयेत् ।
गुटिका मूत्रपिष्टास्ता व्रणानां प्रतिसारणम् ॥ १०० ॥

४३. प्रतिसारण—मुर्गी के अण्डे का छिलका, निर्मली, मुलेठी, समुद्रमण्डूकी ( मुक्ताशुक्ति ) और मणिचूर्ण ( स्फटिक पत्थर, मोती आदि का चूर्ण ) को समान भाग में लें, गोमूत्र के साथ पीस कर गोली बनावे। इस गोली से प्रतिसारण ( घर्षण ) कर्म करे ॥ ९९-१०० ॥

हस्तिदन्तमसीं कृत्वा मुख्यं चैव रसाञ्जनम् ।
रोमाण्येतेन जायन्ते लेपात्पाणितलेष्वपि ॥ १०१ ॥

४४. रोमसञ्जनन—हाथीदांत को जलाकर ( कोयला बनाकर ) चूर्ण करके उत्तम रसोत में (बकरी के दूध के साथ) मिलाकर लेप करने से हथेली और तलवे में भी बाल उत्पन्न होते हैं ॥ १०१ ॥

चतुष्पदानां त्वग्रोमखुरशृङ्गास्थिभस्मना ।
तैलाक्ता चूर्णिता भूमिर्भवेद्रोमवती पुनः ॥ १०२ ॥

चौपायों ( पशुओं ) की त्वचा, बाल, खुर, सींग और हड्डी की भस्म को ( रोमरहित ) तेल पुते हुए भाग पर बुरकने से पुनः रोम उत्पन्न हो जाता है ॥ १०२ ॥

कासीसं नक्तमालस्य पल्लवांश्चैव संहरेत् ।
कपित्थरसपिष्टानि रोमसंजननं परम् ॥ १०३ ॥

कासीस और करञ्ज के पत्तों को कैथ के रस से पीस कर किया गया लेप बाल उत्पन्न करने के लिए उत्तम प्रयोग है ॥

रोमाकीर्णो व्रणो यस्तु न सम्यगुपरोहति ।
क्षुरकर्तरिसन्दंशैस्तस्य रोमाणि निर्हरेत् ॥ १०४ ॥

४५. लोमापहरण—बालों से भरा होने के कारण जो व्रण भलीभांति न भरता हो, उस व्रण के बालों को, छुरा, कैंची तथा संदंशयन्त्र ( चिमटी ) से निकाल देना चाहिए ॥

विमर्श :—नासालोमापहो यन्त्रभेदः संदंशः ।

( शङ्खचूर्णस्य भागौ द्वौ हरितालं च भागिकम् ।
शुक्तेन सह पिष्टानि लोमशातनमुत्तमम् ) ॥ १०५ ॥

(शंख का चूर्ण दो भाग और हरिताल एक भाग को शुक्त ( फल सिद्ध अम्ल द्रव ) के साथ पीस कर लेप लगाना बालों को गिराने के लिए उत्तम प्रयोग है ) ॥ १०५ ॥

तैलं भल्लातकस्याथ स्नुहीक्षीरं तथैव च ।
प्रगृह्यैकत्र मतिमान् रोमशातनमुत्तमम् ॥ १०६ ॥

बुद्धिमान वैद्य भिलावे के तेल और थूहर के दूध को एकत्र मिलाकर बालों को गिराने के लिये प्रयोग करे ॥१०६॥

कदलीदीर्घवृन्ताभ्यां भस्मालं लवणं शमी ।
बीजं शीतोदपिष्टं वा रोमशातनमाचरेत् ॥ १०७ ॥

केला और अरलू की भस्म ( जलाकर बनाई गई राख ), हरिताल, सेन्धानमक और शमी के बीज को शीतल जल से पीस कर बालों को गिराने के लिए प्रयोग करना चाहिए ॥

आगारगोधिकापुच्छं रम्भाऽऽलं बीजमैङ्गुदम् ।
दग्ध्वा तद्भस्म तैलाम्बु सूर्यपक्वं कचान्तकृत् ॥१०८॥

आगारगोधिका की पूँछ, केला, हरिताल और इङ्गुदीबीज को जलाकर बनाई गई भस्म में तेल तथा जल मिला कर धूप में पकाया जावे। यह रोमनाशक योग है ॥ १०८ ॥

विमर्शः—आगारगोधिका को बंगाल प्रान्त में ब्राह्मणी कहते हैं। यह सर्प की तरह चमकदार और रेखाङ्कित किन्तु आकार में छोटी और पैर वाली होती है, देहाती क्षेत्र के घरों में यह बहुधा देखी जाती है। उत्तर प्रदेश के पूर्वी भाग में इसे 'ओटनी' कहते हैं।

वातदुष्टो व्रणो यस्तु रूक्षश्चात्यर्थवेदनः ।
अधः काये विशेषेण तत्र बस्तिर्विधीयते ॥ १०९ ॥

४६. बस्तिकर्म—वायु से दूषित, रूक्ष और तीव्रवेदनावाले तथा विशेष कर शरीर के अधो भाग में स्थित व्रणों में बस्ति कर्म करना चाहिए ॥ १०९ ॥

मूत्राघाते मूत्रदोषे शुक्रदोषेऽश्मरीव्रणे ।
तथैवार्तवदोषे च बस्तिरप्युत्तरो हितः ॥ ११० ॥

४७. उत्तरवस्ति—मूत्राघात, मूत्रदोष, शुक्रदोष और अश्मरीजन्यव्रण तथा आर्त्तवदोष में उत्तरवस्ति हितकर होती है॥

यस्माच्छुध्यति बन्धेन व्रणो याति च मार्दवम्।
रोहत्यपि च निःशङ्कस्तस्माद्बन्धो विधीयते ॥१११॥

४८. बन्ध ( Bandage )—पट्टी बाँधने से व्रण शुद्ध होता है, उसमें मृदुता आती है तथा निःशङ्क रूप से ( मक्खी आदि के लगने की बाधा से रहित ) भरता है, अतः व्रण में पट्टी बाँधनी चाहिए॥ १११॥

स्थिराणामल्पमांसानां रौक्ष्यादनुपरोहताम्।
पत्रदानं भवेत् कार्यं यथादोषं यथर्तु च ॥११२॥

४९. पत्रदान—स्थिर, अल्पमांसवाले तथा रूक्षता के कारण न भरनेवाले व्रणों में, दोष और ऋतु के अनुसार पत्रदान ( व्रण पर लेप लगाकर ऊपर पत्ता रखना ) करना चाहिए॥ ११२॥

एरण्डभूर्जपूतीकहरिद्राणां तु वातजे।
पत्रमाश्वबलं यच्च काश्मरीपत्रमेव च ॥ ११३॥
पत्राणि क्षीरवृक्षाणामौदकानि तथैव च।
दूषिते रक्तपित्ताभ्यां व्रणे दद्याद्विचक्षणः॥ ११४॥

वातज व्रण में-रेंड, भोजपत्र, करञ्ज तथा हल्दी की पत्ती रखनी चाहिए। रक्त-पित्त से दूषित व्रण में-अश्वबला (पोई), गम्भारी, क्षीरवृक्ष ( वट, गूलर आदि ) तथा औदक ( कमल आदि के) पत्तों का प्रयोग बुद्धिमान् वैद्य को करना चाहिए॥

पाठामूर्वागुडूचीनां काकमाचीहरिद्रयोः।
पत्रं च शुकनासाया योजयेत् कफजे व्रणे॥ ११५॥

कफजव्रण में—पाठा, मूर्वा, गिलोय, मकोय, हल्दी और शुकनासा ( चर्मकार वट ) के पत्तों का प्रयोग करें॥ ११५॥

अकर्कशमविच्छिन्नमजीर्णं सुकुमारकम्।
अजन्तुजग्धं मृदु च पत्रं गुणवदुच्यते॥ ११६॥

जो पत्ता खुरदरा न हो, फटा न हो, नया हो, पतला हो; और कीड़ों से खाया हुआ न हो तथा कोमल हो वह ( पत्रदान के लिए ) गुणकारी होता है॥ ११६॥

स्नेहमौषधसारं च पट्टः पत्रान्तरीकृतः।
नादत्ते यत्ततः पत्रं लेपस्योपरि दापयेत्॥ ११७॥

पत्ते को लेप के ऊपर रखकर पट्टी बाँधने से स्नेह ( शतधौत घृत आदि ) और औषधि का सार ( वीर्य ) पट्टी में नहीं लगता इसलिये लेपके ऊपर पत्ता रखना चाहिये॥११७॥

शैत्यौष्ण्यजननार्थाय स्नेहसंग्रहणाय च।
दत्तौषधेषु दातव्यं पत्रं वैद्येन जानता॥ ११८॥

शीतलता और उष्णता उत्पन्न करने तथा स्नेह को बचाने के लिए, विद्वान वैद्य को लेप के ऊपर पत्ता रखना चाहिए॥ ११८॥

मक्षिका व्रणमागत्य निःक्षिपन्ति यदा कृमीन्।
श्वयथुर्भक्षिते तैस्तु जायते भृशदारुणः॥ ११९॥
तीव्रा रुजो विचित्राश्च रक्तस्रावश्च जायते।
सुरसादिर्हितस्तत्र धावने पूरणे तथा॥ १२०॥
सप्तपर्णकरञ्जार्कनिम्बराजादनत्वचः।
हिता गोमूत्रपिष्टाश्च सेकः क्षारोदकेन वा॥ १२१॥
प्रच्छाद्य मांसपेश्या वा कृमीनपहरेद्व्रणात्।
विंशतिं कृमिजातीस्तु वक्ष्याम्युपरि भागशः॥१२२॥

५०. कृमिघ्न—व्रण पर बैठकर मक्खियाँ जब कृमि उत्पन्न कर देती हैं, तब उन कृमियों के काटने से व्रण में अत्यन्त कष्ट देनेवाला शोथ उत्पन्न हो जाता है। उसमें तीव्र और विचित्र ( तोद, दाह, कण्डू आदि नाना रूपवाली ) वेदना तथा रक्तस्राव होता है। इस अवस्था में सुरसादि गण की औषधियों का प्रयोग व्रण के धोने तथा भरने के लिए हितकर होता है। छतिवन, करञ्ज, मदार, नीम और खिरनीकी छाल को गोमूत्र में पीसकर लेप करना अथवा क्षारयुक्त जल से सेक करना हितकर होता है। मांस के टुकड़े से ( व्रण को ) ढक कर कृमियों को व्रण से बाहर निकालना चाहिए। बीस प्रकार की कृमि जाति का वर्णन उत्तरतन्त्र (कृमिप्रतिषेधीय अध्याय) में किया जायेगा॥ ११९-१२२॥

दीर्घकालातुराणां तु कृशानां व्रणशोषिणाम्।
बृंहणीयो विधिः सर्वः कायाग्निं परिरक्षता॥१२३॥

५१. बृंहण—चिरकाल से रुग्ण, कृश एवं व्रण से शुष्क ( दुर्बल ) व्यक्ति के लिए जठराग्नि की रक्षा करते हुए सभी प्रकार की बृंहण ( शरीर को पुष्ट करने वाली ) विधि का प्रयोग करना चाहिये॥ १२३॥

विषजुष्टस्य विज्ञानं विषनिश्चयमेव च।
चिकित्सितं च वक्ष्यामि कल्पेषु प्रतिभागशः॥१२४॥

५२. विषघ्न—विष से युक्त ( अन्न-पान आदि ) का लक्षण, विष ( स्थावर-जंगम आदि ) की परीक्षा और उसकी चिकित्सा कल्प स्थान में पृथक् पृथक् कही जावेगी॥ १२४॥

कण्डूमन्तः सशोफाश्च ये च जत्रूपरि व्रणाः।
शिरोविरेचनं तेषु विदध्यात्कुशलो भिषक्॥१२५॥

५३. शिरोविरेचन—कुशल वैद्य खुजली वाले, शोथ युक्त और कण्ठ प्रदेश के ( जत्रुवक्षोऽंसयोः सन्धिः ) व्रणों में शिरोविरेचन का प्रयोग करे॥ १२५॥

रुजावन्तोऽनिलाविष्टा रूक्षा ये चोर्ध्वजत्रुजाः।
व्रणेषु तेषु कर्तव्यं नस्यं वैद्येन जानता॥ १२६॥

५४. नस्य—विद्वान वैद्य पीडायुक्त, वायु से आक्रान्त, रूक्ष और कण्ठ प्रदेश से ऊपर के व्रणों में नस्य ( स्नैहिक नस्य ) का प्रयोग करे॥ १२६॥

दोषप्रच्यावनार्थाय रुजादाहक्षयाय च।
जिह्वादन्तसमुत्थस्य हरणार्थं मलस्य च॥ १२७॥
शोधनो रोपणश्चैव व्रणस्य मुखजस्य वै।
उष्णो वा यदि वा शीतः कवलग्रह इष्यते॥ १२८॥

५५. कवलधारण—दोषों को निकालने के लिए पीड़ा और दाह की शान्ति के लिए जिह्वा तथा दाँतों में लगे हुए मल को साफ करने के लिए एवं मुख में उत्पन्न व्रण के शोधन तथा रोपण के लिए उष्ण अथवा शीतल कवलधारण हितकर होता है॥ १२७-१२८॥

ऊर्ध्वजत्रुगतान् रोगान् व्रणांश्च कफवातजान् ।
शोफस्रावरुजायुक्तान् धूमपानैरुपाचरेत् ॥१२९॥

५६. धूम—कण्ठ प्रदेश से ऊपर ( जत्रु के ऊपर ) के रोगों की और कफवातजन्य तथा शोथ, स्राव एवं पीड़ा से युक्त व्रणों की चिकित्सा धूमपान से करनी चाहिये ॥ १२९ ॥

क्षतोष्मणो निग्रहार्थं सन्धानार्थं तथैव च ।
सद्योव्रणेष्वायतेषु क्षौद्रसर्पिर्विधीयते ॥१३०॥

५७. मधुसर्पि—क्षतजन्य ऊष्मा को रोकने तथा व्रण को जोड़ने के लिये, नवीन एवं चौड़े व्रण में मधुसर्पि का प्रयोग करना चाहिये ॥ १३० ॥

अवगाढास्त्वणुमुखा ये व्रणाः शल्यपीडिताः ।
निवृत्तहस्तोद्धरणा यन्त्रं तेषु विधीयते ॥१३१॥

५८. यन्त्र—गहरे, बहुत छोटे मुखवाले, शल्य से युक्त तथा जिन व्रणों में से हाथ द्वारा शल्य निकालना सम्भव न हो उनमें यन्त्र का प्रयोग करना चाहिये ॥ १३१ ॥

लघुमात्रो लघुश्चैव स्निग्ध उष्णोऽग्निदीपनः ।
सर्वव्रणिभ्यो देयस्तु सदाऽऽहारो विजानता ॥१३२॥

५९. आहार—विद्वान् वैद्य सभी प्रकार के व्रणरोगियों को लघु मात्रा ( परिमाण में अल्प ) और लघु द्रव्यों ( गुण में लघु शालिधान्य आदि ) का स्निग्ध, उष्ण अग्निदीपन आहार प्रदान करे ॥ १३२ ॥

निशाचरेभ्यो रक्ष्यस्तु नित्यमेव क्षतातुरः ।
रक्षाविधानैरुद्दिष्टैर्यमैः सनियमैस्तथा ॥१३३॥

६०. रक्षाविधान—पहले कहे गए रक्षाविधान, ( गुग्गुलु आदि का धूपन एवं आयुर्वेदविहित मन्त्रों का प्रयोग ) तथा यम और नियम के द्वारा क्षत से पीड़ित व्यक्ति की निशाचरों से रक्षा अहर्निश करनी चाहिए ॥ १३३ ॥

विमर्श :—यमैः सनियमैरिति । पञ्च यमा नियमाश्च पञ्च । यम का लक्षण—अहिंसा सत्यमस्तेयं ब्रह्मचर्यं तथैव च । व्यवहार-निवृत्तिश्च यमाः पञ्च प्रकीर्तिताः ॥ नियम का लक्षण—अक्रोधो गुरुशुश्रूषा शौचमाहारलाघवम् । अप्रमादश्च पञ्चैते नियमाः परिकीर्तिताः ॥

षण्मूलोऽष्टपरिग्राही पञ्चलक्षणलक्षितः ।
षष्ट्या विधानैर्निर्दिष्टैश्चतुर्भिः साध्यते व्रणः ॥१३४॥

६ कारण, आठ अधिष्ठान और पांच लक्षणों से पहचाने गए व्रण की चिकित्सा निर्दिष्ट ( पूर्व कथित ) ६० उपक्रमों तथा चतुष्पादों के द्वारा की जाती है ॥ १३४ ॥

विमर्श :—( १ ) व्रणश्च के षण्मूल ( ६ कारण )—वात-पित्तकफशोणितसन्निपातागन्तवः षडेव मूलकारणानि यस्य स षण्मूलः । ( २ ) अष्टपरिग्राही ( अधिष्ठान ) त्वङ्मांससिरास्नायु-सन्ध्यस्थिकोष्ठमर्माणीत्यष्टौ व्रणवस्तूनि परिगृह्णातीति अष्टपरिग्राही । परिग्रहोऽधिष्ठानम् आश्रय इत्यर्थः । ( ३ ) पञ्चलक्षण—( गन्ध-वर्णस्राववेदनाकृतिभिर्लक्षित इति । ( ४ ) साठ विधानों ( उपक्रमों ) का वर्णन ऊपर किया गया है । ( ५ ) चतुर्भिः ( चतुष्पाद )—( चतुर्भिर्वैद्यातुरपरिचारकौषधैरित्यर्थः । डल्हण

योऽल्पौषधकृतो योगो बहुग्रन्थभयान्मया ।
द्रव्याणां तत्समानानां तत्रावापो न दुष्यति ॥१३५॥

ग्रन्थविस्तार के भय से अल्प औषधियों से युक्त जिन योगों का वर्णन मैंने किया है, उन योगों में तुल्य गुण वाले अन्य द्रव्यों का आवाप ( निक्षेप ) दोषयुक्त नहीं है ॥ १३५ ॥

प्रसङ्गाभिहितो यो वा बहुदुर्लभभेषजः ।
यथोपपत्ति तत्रापि कार्यमेव चिकित्सितम् ॥१३६॥

प्रसंगवश कहे गए अनेक दुर्लभ औषधियों वाले योगों में से जितने द्रव्य उपलब्ध हो सकें, उन्हीं से चिकित्सा कार्य करना चाहिए ॥ १३६ ॥

गणोक्तमपि यद् द्रव्यं भवेद् व्याधावयौगिकम् ।
तदुद्धरेद्यौगिकं तु प्रक्षिपेदप्यकीर्तितम् ॥१३७॥

गणों में निर्दिष्ट यदि कोई द्रव्य व्याधि की दृष्टि से उपयुक्त न हो तो उसे निकाल देना चाहिए तथा योग से सम्बद्ध किन्तु गण में नहीं कहे गए अन्य द्रव्य का भी मिश्रण कर लेना चाहिए ॥ १३७ ॥

विमर्श :—तेभ्यो भिषग् बुद्धिमान् परिसंख्यातमपि यद्द्रव्य-मयौगिकं मन्येत तत्तदपकर्षयेत् यच्चानुक्तमपि यौगिकं वा मन्येत तत्तद् विदध्यात् । वर्गमपि वर्गेणोपसंसृजेदेकमेकेनानेकेन वा, युक्तिं प्रमाणीकृत्य । प्रचरणमिव भिक्षुकस्य । बीजमिव कर्षकस्य, सूत्रं बुद्धिमतामल्पमप्यनल्पज्ञानायतनं भवति तस्माद् बुद्धिमतामूहापोह-वितर्काः ( चरक चि० अ० )

उपद्रवास्तु द्विविधा व्रणस्य व्रणितस्य च ।
तत्र गन्धादयः पञ्च व्रणस्योपद्रवाः स्मृताः ॥१३८॥

उपद्रव दो प्रकार के होते हैं ( १ ) व्रण के और ( २ ) व्रण से पीड़ित के । उनमें गन्ध आदि पांच व्रण के उपद्रव कहलाते हैं ॥ १३८ ॥

ज्वरातिसारौ मूर्च्छा च हिक्का छर्दिररोचकः ।
श्वासकासाविपाकाश्च तृष्णा च व्रणितस्य तु ॥१३९॥

ज्वर, अतिसार, मूर्च्छा, हिचकी, वमन, अरुचि, श्वास, कास, अन्न का परिपाक न होना और प्यास ये व्रण से पीड़ित के उपद्रव हैं ॥ १३९ ॥

विमर्श :—सर्पिस्तैलवसापूयरक्तश्यावाम्लपूतिकाः । व्रणानां व्रणगन्धज्ञैरष्टौ गन्धाः प्रकीर्त्तिताः ॥ विसर्पः पक्षघातश्च शिरःस्तम्भोपतानकाः । मोहोन्मादव्रणरुजो ज्वरस्तृष्णा हनुग्रहः । कासश्छर्दिरतीसारो हिक्का श्वासः सवेपथुः । षोडशोपद्रवाः प्रोक्ता व्रणानां व्रणचिन्तकैः ॥

**व्रणक्रियास्वेवमासु व्यासेनोक्तास्वपि क्रियाम् ।**
**भूयोऽप्युपरि वक्ष्यामि सद्योव्रणचिकित्सिते ॥१४०॥**

**इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने द्विव्रणीयचिकित्सितं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥**

व्रण के उपक्रमों का विस्तार से यहाँ वर्णन होने पर भी आगे कहे जाने वाले 'सद्योव्रणचिकित्सित' अध्याय में पुनः क्रियाओं का कथन किया जावेगा ॥ १४० ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिका-भाषायां प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

## द्वितीयोऽध्यायः

**अथातः सद्योव्रणचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥**

इसके अनन्तर सद्योव्रण-चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १–२ ॥

**धन्वन्तरिर्धर्मभृतां वरिष्ठो वाग्विशारदः ।**
**विश्वामित्रसुतं शिष्यमृषिं सुश्रुतमन्वशात् ॥ ३ ॥**

धार्मिकों में प्रधानतम, अर्थयुक्त हृदयग्राही नवीन वाणी बोलने वाले धन्वन्तरि ने, अपने शिष्य, विश्वामित्र के पुत्र, ऋषि सुश्रुत को शिक्षा दी ॥ ३ ॥

**नानाधारमुखैः शस्त्रैर्नानास्थाननिपातितैः ।**
**नानारूपा व्रणा ये स्युस्तेषां वक्ष्यामि लक्षणम् ॥४॥**

विविध रूप के धार तथा मुख वाले शस्त्रों का प्रहार शरीर के विभिन्न स्थानों पर होने से नाना प्रकार के जिन व्रणों की उत्पत्ति होती है, उनका लक्षण कहता हूँ ॥ ४ ॥

विमर्शः—व्रण की आकृति के निर्देशक तीन कारणों का उल्लेख ऊपर किया गया है। (१) शस्त्र की धार ( २ ) शस्त्र का मुख तथा ( ३ ) शरीर का वह प्रदेश जहाँ शस्त्राभिघात हुआ हो व्रण की आकृति निर्धारित करते हैं। ( १ ) शस्त्र की धार यदि तीक्ष्ण है तो उससे उत्पन्न व्रण में भोथरे (Blunt) शस्त्र से निर्मित व्रण की अपेक्षा भिन्नता रहेगी, चाहे अभिघात का स्थान एक ही क्यों न हो। Medical jurisprudence में व्रण की आकृति से ही चोट पहुँचाने वाले शस्त्र का अनुमान किया जाता है। ( २ ) शस्त्र का मुख भी व्रण की आकृति बनाता है। यदि शस्त्र भाले की तरह नोकीला है तो उससे उत्पन्न व्रण की आकृति तलवार आदि लम्बे-चौड़े मुख वाले शस्त्रजन्य व्रण की अपेक्षा भिन्न होगी। शस्त्र का जैसा मुख होगा अभिघातवश वह शरीर पर वैसा ही व्रण बनावेगा। ( ३ ) व्रण की आकृति के निर्माण में शरीर का वह प्रदेश भी भाग लेता है, जहां शस्त्राभिघात होता है। शिर-छाती तथा पीठ जैसे प्रशस्त प्रदेश के व्रण, हाथ-पैर आदि संकीर्ण स्थान के व्रणों से भिन्न आकृति के होते हैं।

**आयताश्चतुरस्राश्च त्र्यस्रा मण्डलिनस्तथा ।**
**अर्धचन्द्रप्रतीकाशा विशालाः कुटिलास्तथा ॥ ५ ॥**
**शरावनिम्नमध्याश्च यवमध्यास्तथाऽपरे ॥**
**एवंप्रकाराकृतयो भवन्त्यागन्तवो व्रणाः ।**
**दोषजा वा स्वयं भिन्ना न तु वैद्यनिमित्तजाः ॥ ६ ॥**

चौड़े, चौकोर, त्रिकोण, गोल, अर्द्धचन्द्राकार, विस्तृत, टेढ़े, शकोरे की भांति बीच में दबे हुए तथा जौ के समान मध्य में उठी हुई आकृति वाले, वातादि दोषों से उत्पन्न अथवा स्वयं फटने वाले आगन्तुक व्रण होते हैं, ये व्रण वैद्यों के द्वारा बनाए गए नहीं होते ॥ ५–६ ॥

विमर्श—वैद्य निर्मित व्रण का लक्षण—आयतश्च विशालश्च सुविभक्तो निराश्रयः । प्राप्तकालकृतश्चापि व्रणः कर्मणि शस्यते ॥ ( सु. सू. अ. ५ )

**भिषग्व्रणाकृतिज्ञो हि न मोहमधिगच्छति ।**
**भृशं दुर्दर्शरूपेषु व्रणेषु विकृतेष्वपि ॥ ७ ॥**

भयङ्कर स्वरूप वाले तथा विकृत व्रणों को देखकर व्रणों की आकृति को जानने वाला वैद्य घबड़ाता नहीं है।

**अनन्ताकृतिरागन्तुः स भिषग्भिः पुरातनैः ।**
**समासतो लक्षणतः षड्विधः परिकीर्तितः ॥ ८ ॥**
**छिन्नं भिन्नं तथा विद्धं क्षतं पिच्चितमेव च ।**
**घृष्टमाहुस्तथा षष्ठं तेषां वक्ष्यामि लक्षणम् ॥ ९ ॥**

अनेक आकार के आगन्तुक व्रणों को प्राचीन वैद्यों ने लक्षण के अनुसार संक्षेप में ६ प्रकार का माना है। ( १ ) छिन्न ( २ ) भिन्न ( ३ ) विद्ध ( ४ ) क्षत ( ५ ) पिच्चित और ( ६ ) घृष्ट। इनका लक्षण कहा जा रहा है ॥ ७–९ ॥

विमर्शः—आगन्तुक व्रणों की आकृति मुख्यतः प्रहार में प्रयुक्त शस्त्रों के स्वरूप पर आश्रित रहती है। छिन्न और भिन्न व्रण तीक्ष्णधार वाले ( तलवार आदि ) शस्त्रों के द्वारा बनते हैं। अत्यन्त छोटे मुख वाले शस्त्रों ( बाण आदि ) से विद्ध व्रणों की उत्पत्ति होती है तथा पिच्चित और घृष्ट व्रणों का निर्माण लाठी-पत्थर आदि पदार्थ करते हैं।

पाश्चात्य चिकित्सा विज्ञान के अनुसार व्रणों का स्वरूप निम्नलिखित रूप में ४ प्रकार का होता है:—The nature of the wound :—

Wound
Incised
Contused
Lacerated
Punctured

( i ) If the wound is simple clean cut through the skin or other tissues, the appearance of the skin quite up to the edge of the wound being unaltered, and the surface of the cut smooth, showing the different structure cut through, it is an incised wound. It is produced by sharp cutting instrument.

( ii ) If the surface of the wound is dark in colour and uneven, and the skin around it is livid, ecchymosed, and more or less cold and benumbed, it is a contused wound.

( iii ) If the surface of the wound is extremely irregular, with long threads of tissues adherent to it, it is a lacerated wound. The skin around is torn & discoloured. Simplest form is abrasion.

( iv ) There is where the depth of a wound is out of proportion to its superficial extent, a punctured wound.

तिरश्चीनं ऋजुर्वाऽपि यो व्रणश्चायतो भवेत् ।
गात्रस्य पातनं चापि छिन्नमित्युपदिश्यते ॥ १० ॥

( १ ) चौड़ी आकृति वाला तिरछा या सीधा तथा शस्त्र-प्रहार से हाथ आदि अङ्गों से कटकर पृथक् हो जाने या लटकते रहने पर जो व्रण बनता है उसे छिन्न व्रण कहते हैं ॥ १० ॥

विमर्शः—इसे Incised wou·d कहा जा सकता है ।

कुन्तशक्त्यृष्टिखड्गाग्रविषाणादिभिराशयः ।
हतः किञ्चित् स्रवेत्तद्धि भिन्नलक्षणमुच्यते ॥ ११ ॥

( २ ) भाला, शक्ति (शक्तिखिमुखी), ऋष्टि (सबरी) और तलवार आदि शस्त्रों के अग्रभाग तथा सींग आदि के प्रहार से फटे हुए आशयों ( आमाशय पक्काशय आदि ) के द्वारा कुछ स्राव ( अनिर्दिष्ट द्रव ) बहाने वाले व्रण को भिन्न व्रण कहते हैं ॥ ११ ॥

विमर्शः—इसे Lacerated wound कहा जा सकता है तथा Punctured wound भी कहा जा सकता है ।

स्थानान्यामाग्निपक्वानां मूत्रस्य रुधिरस्य च ।
हृदुण्डुकः फुफ्फुसश्च कोष्ठ इत्यभिधीयते ॥ १२ ॥

( १ ) आमाशय ( २ ) अग्न्याशय ( ३ ) पक्काशय ( ४ ) मूत्राशय ( ५ ) रक्ताशय ( ६ ) हृदय ( ७ ) उण्डुक और ( ८ ) फुफ्फुस कोष्ठ कहलाते हैं ॥ १२ ॥

तस्मिन् भिन्ने रक्तपूर्णे ज्वरो दाहश्च जायते ।
मूत्रमार्गगुदास्येभ्यो रक्तं घ्राणाच्च गच्छति ॥ १३ ॥
मूर्च्छाश्वासतृडाध्मानमभक्तच्छन्द एव च ।
विण्मूत्रवातसङ्गश्च स्वेदास्रावोऽक्षिरक्तता ॥ १४ ॥
लोहगन्धित्वमास्यस्य गात्रदौर्गन्ध्यमेव च ।
हृच्छूलं पार्श्वयोश्चापि विशेषं चात्र मे शृणु ॥ १५ ॥

( शस्त्रप्रहार से ) आशयों के छिदने पर वे रक्त से भर जाते हैं, ज्वर और दाह होता है तथा मूत्रमार्ग, गुदा, मुख एवं नासिका से रक्तस्राव होने लगता है। मूर्च्छा, श्वास, तृषा, आध्मान ( वायु से पेट का फूलना ), अन्न से अरुचि, मल-मूत्र और वायु का अवरोध, पसीने का निकलना, नेत्रों में रक्तवर्ण, मुख से लोह की गन्ध आना, शरीर में दुर्गन्ध तथा हृदय और पार्श्व में पीड़ा होती है। इनके विशेष लक्षण मुझ से सुनो ॥ १३-१५ ॥

आमाशयस्थे रुधिरे रुधिरं छर्दयेत् पुनः ।
आध्मानमतिमात्रं च शूलं च भृशदारुणम् ॥ १६ ॥

आमाशय में रक्त एकत्रित होने पर बार-बार रक्त का वमन, अत्यधिक आध्मान और अत्यन्त भयङ्कर उदरशूल होता है ॥ १६ ॥

पक्वाशयगते चापि रुजो गौरवमेव च ।
शीतता चाप्यधो नाभेः खेभ्यो रक्तस्य चागमः ॥१७॥

पक्काशय में रक्त एकत्रित होने पर शरीर में पीड़ा और भारीपन, नाभिप्रदेश के नीचे शीतलता तथा स्रोतों से रक्त प्रवाह होता है ॥ १७ ॥

अभिन्नेऽप्याशयेऽन्त्राणां खैः सूक्ष्मैरन्त्रपूरणम् ।
पिहितास्ये घटे यद्वल्लक्ष्यते तस्य गौरवम् ॥१८॥

अन्त्राशय के भिन्न न होने पर भी आँतों के सूक्ष्म स्रोतों से उनमें रक्त भर जाता है और उनमें भारीपन उसी प्रकार लक्षित होता है जिस प्रकार बन्द मुख वाले घड़े के सूक्ष्म छिद्रों से जल की उपस्थिति का ज्ञान होता है ॥ १८ ॥

सूक्ष्मास्यशल्याभिहतं यदङ्गं त्वाशयाद्विना ।
उत्तुण्डितं निर्गतं वा तद्विद्धमिति निर्दिशेत् ॥ १९ ॥

( ३ ) छोटे मुख वाले शस्त्रों के प्रहार से आशय के अतिरिक्त अन्य अङ्ग का ( शल्य के साथ ) ऊपर उठ जाना अथवा शल्यरहित स्थिति में होना विद्ध व्रण कहलाता है ॥ १९ ॥

विमर्शः—इसे Punctused wound कहा जा सकता है ।

नातिच्छिन्नं नातिभिन्नमुभयोर्लक्षणान्वितम् ।
विषमं व्रणमङ्गे यत्तत् क्षतं त्वभिनिर्दिशेत् ॥ २० ॥

(४) न तो अधिक मात्रा में दो टुकड़ों में विभाजित और न अधिक फटे हुए अपितु (छिन्न और भिन्न) दोनों व्रणों के लक्षणों से युक्त शरीर के ऊँचे-नीचे व्रण को क्षतव्रण कहते हैं ॥ २० ॥

विमर्शः—इसे भी Lacerated wound कहा जा सकता है ।

प्रहारपीडनाभ्यां तु यदङ्गं पृथुतां गतम् ।
सास्थि तत् पिच्चितं विद्यान्मज्जरक्तपरिप्लुतम् ॥ २१ ॥

( ५ ) (लाठी आदि के) प्रहार तथा ( किवाड़ आदि में ) दबने के कारण अस्थि के साथ ही कुचलकर जो अङ्ग फैल जाता है तथा मज्जा और रक्त से सन जाता है उसे पिच्चित व्रण कहते हैं ॥ २१ ॥

विमर्शः—इसे Contused wound तथा Lacerated कहा जा सकता है ।

विगतत्वग्यदङ्गं हि संघर्षादन्यथाऽपि वा ।
उषास्रावान्वितं तत्तु घृष्टमित्युपदिश्यते ॥ २२ ॥

( ६ ) रगड़ अथवा अन्य प्रकार से अङ्ग के त्वचा रहित हो जाने तथा उषा ( दाह विशेष ) और स्राव से युक्त व्रण को घृष्ट व्रण कहते हैं ॥ २२ ॥

विमर्श :—इसे Abrasion कहा जा सकता है ।

छिन्ने भिन्ने तथा विद्धे क्षते वाऽसृगतिस्रवेत् ।
रक्तक्षयाद्रुजस्तत्र करोति पवनो भृशम् ॥ २३ ॥
स्नेहपानं हितं तत्र तत्सेको विहितस्तथा ।
वेशवारैः सकृशरैः सुस्निग्धैश्चोपनाहनम् ॥ २४ ॥
धान्यस्वेदाँश्च कुर्वीत स्निग्धान्यालेपनानि च ।
वातघ्नौषधसिद्धैश्च स्नेहैर्बस्तिर्विधीयते ॥ २५ ॥

छिन्न, भिन्न, विद्ध तथा क्षत व्रणों से रक्तस्राव अधिक होता है। रक्तक्षय के कारण ( कुपित हुआ ) वायु व्रणों में अत्यन्त वेदना उत्पन्न करता है। इसमें स्नेहपान तथा सेक ( कोष्णस्नेहसेक ) उपयुक्त होता है। इन व्रणों में वेशवार तथा भलीभांति स्निग्ध ( घृत-तैल से युक्त ) कृशरा की पुलटिश बांधनी चाहिये। धान्यस्वेद और स्निग्ध पदार्थों का लेप एवं वातघ्न औषधियों से सिद्ध स्नेहबस्ति का प्रयोग करना चाहिये ॥ २३-२५ ॥

विमर्श :—वेशवार—वेशवारैर्निरस्थिस्विन्नस्निग्धपिष्टमांसैः । कृशरा—तिलतण्डुलमाषकृता यवागूः । उपनाहनं बन्धनम् । धान्यस्वेदो माषादिकोष्णधान्यस्वेद इत्येके, अन्ये तु धान्यं धान्याम्लम् अम्लशब्दोत्तरपदलोपेन ( डल्हण ) ।

पिच्चिते च विघृष्टे च नातिस्रवति शोणितम् ।
अगच्छति भृशं तस्मिन् दाहः पाकश्च जायते ॥२६॥
तत्रोष्मणो निग्रहार्थं तथा दाहप्रपाकयोः ।
शीतमालेपनं कार्यं परिषेकश्च शीतलः ॥ २७ ॥

पिच्चित और घृष्ट व्रण से रक्तस्राव अधिक नहीं होता। रक्तस्राव न होने के कारण अत्यधिक दाह तथा पाक होता है। इसमें व्रण की ऊष्मा तथा दाह और पाक को रोकने के लिए शीतल लेप एवं परिषेक का प्रयोग करना चाहिए ॥

Less Hemorrhage occurs in Lacarated & Contused wounds.

षट्स्वेतेषु यथोक्तेषु छिन्नादिषु समासतः ।
ज्ञेयं समर्पितं सर्वं सद्योव्रणचिकित्सितम् ॥ २८ ॥

उपर्युक्त ६ प्रकार के छिन्न-भिन्न व्रणों की चिकित्सा संक्षेप में बतलाई गई है। इनका प्रयोग सद्योव्रण चिकित्सा में करना चाहिए ॥ २८ ॥

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि छिन्नानां तु चिकित्सितम् ॥२९॥
ये व्रणा विवृताः केचिच्छिरःपार्श्वावलम्बिनः ।
तान् सीव्येद्विधिनोक्तेन बध्नीयाद्गाढमेव च ॥३०॥

इसके आगे छिन्न व्रणों की चिकित्सा विधि का वर्णन करता हूँ। चौड़े मुखवाले शिर और पार्श्व में स्थित व्रणों को कही गई विधि (ऋजुग्रन्थित्वेन सेवन्यादिना) के अनुसार सीना चाहिए तथा कसकर पट्टी बाँधनी चाहिए ॥ २९-३० ॥

कर्णं स्थानादपहृतं स्थापयित्वा यथास्थितम् ।
सीव्येद्यथोक्तं तैलेन स्रोतश्चाभिप्रतर्पयेत् ॥ ३१ ॥

(कटकर) अपने स्थान से पृथक् हुए कान को यथास्थान रखकर पूर्वोक्त विधि के अनुसार सीना चाहिए तथा तेल से ( वातघ्न औषधि सिद्ध ) कानों को भर देना चाहिए ॥३१॥

कृकाटिकान्ते छिन्ने तु गच्छत्यपि समीरणे ।
सम्यङ्निवेश्य बध्नीयात् सीव्येचापि निरन्तरम् ॥३२॥
आजेन सर्पिषा चैवं परिषेकं तु कारयेत् ।
उत्तानोऽन्नं समश्नीयाच्छयीत च सुयन्त्रितः ॥ ३३ ॥

ग्रीवा यदि कृकाटिकान्त प्रदेश ( गले का पिछला भाग ) तक कट गई हो और वायु भी बाहर निकल रहा हो तो उसे यथास्थान भलीभाँति स्थापित कर चारों ओर से सीकर पट्टी बाँधनी चाहिए। बकरी के घी से परिषेक करना चाहिए तथा उत्तान (पीठ के बल लिटाकर) भोजन कराना चाहिए अर्थात् मल-मूत्र त्याग क्रियायें भी वैसे ही कराना चाहिये तथा कृकाटिका सुस्थित रहे, स्थिर रहे इस प्रकार रखे।

शाखासु पतितांस्तिर्यक् प्रहारान् विवृतान् भृशम्।
सीव्येत् सम्यङ्निवेश्याशु सन्ध्यस्थीन्यनुपूर्वशः ॥३४॥
बद्ध्वा वेल्लितकेनाशु ततस्तैलेन सेचयेत् ।
चर्मणा गोफणाबन्धः कार्यो यो वा हितो भवेत् ॥३५॥

हाथ-पैर आदि शाखाओं पर लगे हुए तिरछे और अधिक खुले मुख वाले प्रहारों ( व्रणों ) में, सन्धि तथा अस्थियों को भली-भाँति यथास्थान स्थित करके पूर्वोक्त विधि के अनुसार शीघ्र सी दे और वेल्लित बन्धन ( Spiral bandage ) से शीघ्र बाँधकर तैल ( वातघ्न औषध सिद्ध ) के द्वारा सिंचन करे। चमड़े से गोफणाबन्धन ( Sling bandage ) अथवा जो बन्धन हितकर हो उसका प्रयोग करे ॥ ३४-३५ ॥

पृष्ठे व्रणो यस्य भवेदुत्तानं शाययेत्तु तम् ।
अतोऽन्यथा चोरसिजे शाययेत् पुरुषं व्रणे ॥ ३६ ॥

जिस व्यक्ति के पीठ में व्रण हो उसे पीठ के बल (उत्तान) तथा जिसे छाती में व्रण हुआ हो उसे पेट के बल लिटाना चाहिए ॥ ३६ ॥

विमर्शः-उत्तानं शाययेदिति दोषस्रुत्यर्थम् , अन्यथा अनिर्गच्छन् अन्तर्व्यवस्थितो दोष उत्सङ्गं कृत्वा विकरोति, अन्यथेति अधोमुख इत्यर्थः । उक्तञ्च 'उरोव्रणी उत्तानशय्यां परिहरेत् । पृष्ठव्रणी तु स्तनोरोऽवष्टभ्य, दोषस्त्वन्यथा न प्रसिच्यते, अनिर्गच्छन् विकारान् उत्पादयति इति जेज्जटः । गयी तु 'पृष्ठे व्रणो यस्य भवेदनुत्तानः शयीत सः । अतोऽन्यथा चोरसिजे शयीत पुरुषो व्रणे' इति पठति, व्याख्यानयति च-अनुत्तानोऽवाङ्मुखः अधोमुखः शयीत, उरसिजेषु व्रणेषु अन्यथा उत्तान एव शयीतेति ।

छिन्नां निःशेषतः शाखां दग्ध्वा तैलेन बुद्धिमान् ।
बध्नीयात् कोशबन्धेन प्राप्तं कार्यं च रोपणम् ॥३७॥

बुद्धिमान् वैद्य सम्पूर्ण रूप से कटी हुई शाखा को (उष्ण) तैल से जलाकर कोश बन्धन ( Sheath bandage ) से बाँधे तथा रोपण कर्म करे ॥ ३७ ॥

चन्दनं पद्मकं रोध्रमुत्पलानि प्रियङ्गवः।
हरिद्रा मधुकं चैव पयः स्याद्त्र चाष्टमम् ॥ ३८ ॥
तैलमेभिर्विपक्वं तु प्रधानं व्रणरोपणम् ।
चन्दनं कर्कटाख्या च सहे मांसाह्वयाऽमृता ॥ ३९ ॥
हरेणवो मृणालं च त्रिफला पद्मकोत्पले ।
त्रयोदशाङ्गं त्रिवृतमेतद्वा पयसाऽन्वितम् ॥ ४० ॥
तैलं विपक्वं सेकार्थे हितं तु व्रणरोपणे ।
अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि भिन्नानां तु चिकित्सितम् ॥ ४१ ॥

चन्दन, पद्माख, लोध्र, नील कमल, पियङ्गु, हल्दी, मुलेठी और आठवें द्रव्य दूध के साथ पकाया गया तेल व्रणरोपण के लिए उत्तम होता है। चन्दन, काकड़ासिंगी, माषपर्णी, मुद्गपर्णी, जटामांसी, गिलोय, रेणुकाबीज, खस, हरड़, बहेड़ा, आँवला, पद्माख और नील कमल, इन तेरह औषधियों के कल्क के द्वारा घृत, वसा तथा मज्जा से युक्त तैल का पाक चतुर्गुण दुग्ध के साथ किया जावे। यह त्रयोदशाङ्ग तैल परिषेक एवं रोपण के लिए हितकर होता है। इसके आगे भिन्न व्रणों की चिकित्सा विधि का वर्णन किया जाता है ॥३८-४१॥

विमर्श—त्रिवृतमिति। त्रिभिर्घृतवसामज्जभिर्वृतं तैलं त्रिवृतम्, एतत् त्रयोदशाङ्गं तैलम्। गयी तु मज्जवर्जं स्नेहद्विवृतमित्याह, तन्मते त्रिवृतं पयसा विपक्वं व्रणरोपणमिति।

भिन्नं नेत्रमकर्मण्यमभिन्नं लम्बते तु यत्।
तन्निवेश्य यथास्थानमव्याविद्धसिरं शनैः ॥ ४१ ॥
पीडयेत् पाणिना सम्यक् पद्मपत्रान्तरेण तु ।
ततोऽस्य तर्पणं कार्यं नस्यं चानेन सर्पिषा ॥ ४२ ॥

भिन्न नेत्र, अवलोकन आदि, अपने कार्यों के अयोग्य हो जाता है। जो नेत्र भिन्न न होकर बाहर निकल आया हो उसे शिराओं की स्थिति में बिना बाधा पहुँचाये यथास्थान स्थापित कर, ऊपर कमलपत्र रखकर, हाथ से धीरे-धीरे भली भाँति दबावे। इसके पश्चात् आगे कहे जानेवाले घृत के द्वारा तर्पण ( नेत्रों में घृत भरना ) और नस्य कर्म करे ॥

आजं घृतं क्षीरपात्रं मधुकं चोत्पलानि च ॥
जीवकर्षभकौ चैव पिष्ट्वा सर्पिर्विपाचयेत् ।
सर्वनेत्राभिघाते तु सर्पिरेतत् प्रशस्यते ॥ ४४ ॥

मुलेठी, नील कमल, जीवक और ऋषभक को पीस कर कल्क बनावे तथा एक आढक दूध में बकरी के घी का पाक करे। यह घृत सभी प्रकार के नेत्राभिघात के लिए उत्तम होता है ॥ ४४ ॥

उदरान्मेदसो वर्तिर्निर्गता यस्य देहिनः ॥ ४५ ॥
कषायभस्ममृत्कीर्णां बद्ध्वा सूत्रेण सूत्रवित्।
अग्नितप्तेन शस्त्रेण छिन्द्यान्मधुसमायुतम् ॥ ४६ ॥
बद्ध्वा व्रणं सुजीर्णेऽन्ने सर्पिषः पानमिष्यते ।
स्नेहपानादृते चापि पयःपानं विधीयते ॥ ४७ ॥
शर्करामधुयष्टिभ्यां लाक्षया वा श्वदंष्ट्रया ।
चित्रासमन्वितं चैव रुजादाहविनाशनम् ॥ ४८ ॥

यदि मनुष्य के उदर से मेद की वर्ति बाहर निकल आवे तो शास्त्र को जानने वाला वैद्य उस पर कषाय भस्म ( सर्जका-र्जुनादयस्तेषां भस्म क्षारः ) और काली मिट्टी का चूर्ण छिड़ककर सूत्र से बाँधे तथा मधु लगे हुए अग्नितप्त शस्त्र से काटकर पट्टी बाँध दे। रोगी के खाये हुए आहार का भली-भाँति पाचन हो जाने पर घृतपान करावे। स्नेहपान के अतिरिक्त दुग्धपान का विधान भी करना चाहिए। शर्करा, मुलेठी, लाख, गोखरू और एरण्ड से सिद्ध दूध पीड़ा और दाह को दूर करता है ॥ ४५-४८ ॥

विमर्श—कषायाः सर्जकार्जुनादयः, तेषां भस्म क्षारः, मृत् कृष्णामृत्। चित्रा-एरण्डः। मेदवर्त्ति के छेदन में अग्नितप्त शस्त्र का विधान व्रण को पाक से बचाने के लिए किया गया है। बाहर निकली हुई मेदवर्ति जब अन्दर प्रविष्ट न हो अथवा प्रविष्ट होकर भी जो पुनः बाहर निकल आवे तब उसकी जड़ में सूत्र बाँधकर ऊपरी हिस्से को अग्नितप्त शस्त्र ( Cautery knife ) से काट देना चाहिए। वातप्रकोप से व्रण की रक्षा करने के लिए अन्न जीर्ण होने के बाद घृत अथवा औषध-सिद्ध दुग्ध पान का विधान किया गया है। वृद्ध वाग्भट ने लिखा है—'स क्षौद्रे च व्रणे बद्धे सुजीर्णेऽन्ने घृतं पिबेत्। क्षीरं वा शर्कराचित्रालाक्षागोक्षुरकैः श्रृतम् ॥'

यहाँ मेदवर्ति से सम्भवतया आजकल माने जाने वाले Omentum से है क्योंकि उदर्या कला के चार पर्त्त में मेद भरा रहता है और झालर की तरह—सब आशयों के सामने यह बृहत वपावहन रहता है।

आटोपो मरणं वा स्याच्छिन्नो वाऽच्छिद्यमग्नया।
मेदोग्रन्थौ तु यत्तैलं वक्ष्यते तच्च योजयेत् ॥ ४९ ॥

मेदवर्ति का छेदन न करने पर आटोप ( वायु से उदर में गुड़गुड़ाहट ), उदरशूल या मृत्यु भी हो सकती है। मेदग्रन्थि के लिए जिस तैल ( द्विकरञ्जतैल ) का कथन किया गया है उसका प्रयोग करना चाहिए ॥ ४९ ॥

त्वचोऽतीत्य सिरादीनि भित्त्वा वा परिहृत्य वा।
कोष्ठे प्रतिष्ठितं शल्यं कुर्यादुक्तानुपद्रवान् ॥ ५० ॥

त्वचा को छेदकर शिरा आदि का भेदन करते हुए अथवा बचाकर कोष्ठ में प्रविष्ट हुआ शल्य पूर्वोक्त ( कोष्ठगते त्वाटो-पानाहविद्रध्यादीन् ) उपद्रवों को उत्पन्न करता है ॥ ५० ॥

तत्रान्तर्लोहितं पाण्डुं शीतपादकराननम् ।
शीतोच्छ्वासं रक्तनेत्रमानद्धं च विवर्जयेत् ॥ ५१ ॥

रक्त से भरे हुए कोष्ठवाले, श्वेतशरीर, ठण्डे हाथ, पैर मुख और श्वास से युक्त तथा लाल नेत्र और दोष एवं मल की रुकावट से पीड़ित रोगी को त्याग देना चाहिए ॥ ५१ ॥

विमर्शः—यह अत्यन्त महत्वपूर्ण है। यहाँ आन्तरिक रक्तस्राव ( Int. Haemorrhage ) तथा स्तब्धता ( Shook ) से मृत्यु निश्चित सी होती है।

आमाशयस्थे रुधिरे वमनं पथ्यमुच्यते ।
पक्वाशयस्थे देयं च विरेचनमसंशयम् ॥ ५२ ॥

आमाशय में रक्त एकत्रित होने पर वमन तथा पक्वाशय में एकत्रित होने पर निःशङ्क विरेचन का प्रयोग करना चाहिए ॥ ५२ ॥

आस्थापनं च निःस्नेहं कार्यमुष्णैर्विशोधनैः ।

यवकोलकुलत्थानां निःस्नेहेन रसेन च ।
भुञ्जीतान्नं यवागूं वा पिबेत् सैन्धवसंयुताम् ॥ ५३ ॥

( गोमूत्र आदि ) उष्ण विशोधन द्रव्यों से स्नेह रहित आस्थापन बस्ति का प्रयोग करना चाहिए। जौ, बेर और कुलथी के स्नेह रहित रस ( यूष ) के साथ अन्न का आहार अथवा सेंधा नमक मिश्रित यवागू ( यवागू विरलद्रवा ) पिलाना चाहिए ॥ ५३ ॥

अतिनिःस्रुतरक्तो वा भिन्नकोष्ठः पिबेदसृक् ॥ ५४ ॥

जिस मनुष्य के शरीर से रक्तस्राव अधिक हो गया हो अथवा कोष्ठ फट गया हो उसे ( रक्त की न्यूनता को पूरा करने के लिए ) रक्तपान करना चाहिए ॥ ५४ ॥

विमर्श—( आजकल Blood transfusion का प्रयोग ऐसी स्थिति में किया जाता है । ) चरककार ने इसे और स्पष्ट कहा है :—

मृगगोमहिषाजानां सद्यस्कं जीवतामसृक् । पिबेज्जीवाभिसन्धानं जीवं तद्ध्याशु गच्छति । तदेव दर्भमृदितं रक्तं बस्तिं प्रदापयेत् ॥
( चरक सि० अ० )

इससे स्पष्ट सिद्ध होता है कि उस युग में भी रक्त का जीवित रहने में महत्त्व समझा गया तथा शरीर में रक्त पूर्ति करने के सम्बन्ध में विचार किया गया ।

स्वमार्गप्रतिपन्नास्तु यस्य विण्मूत्रमारुताः ।
व्युपद्रवः स भिन्नेऽपि कोष्ठे जीवति मानवः ॥ ५५ ॥

( शास्त्र विद् ) जिस व्यक्ति का मल, मूत्र और वायु अपने मार्ग से प्रवृत्त होता हो तथा उपद्रव ( ज्वर, आध्मान आदि ) शान्त हो गए हों, वह मनुष्य कोष्ठ भिन्न होने पर भी जीवित रहता है ॥ ५५ ॥

अभिन्नमन्त्रं निष्क्रान्तं प्रवेश्यं नान्यथा भवेत् ।
पिपीलिकाशिरोग्रस्तं तदप्येके वदन्ति तु ॥ ५६ ॥

यदि बिना फटी हुई आंत बाहर निकल आई हो तो उसे पूर्वस्थिति में अन्दर प्रवेश करना चाहिये । कुछ आचार्यों का मत है कि ( फटी हुई आंत को ) चीटों के शिर ( मुख ) से, फटे हुए दोनों सिरों को मिलाकर, पकड़वाकर आंत को अन्दर प्रविष्ट करना चाहिये ॥ ५६ ॥

विमर्श—नान्यथेति । यथैव स्थितानि तथैव प्रवेश्यानि तेनैव प्रकारेणेत्यर्थः । अपरे तु अन्यथा व्याख्यानयन्ति यथा—अभिन्नाद-न्यथा अपरप्रकारं भिन्नमन्त्रं प्रवेश्यं न भवेत् तथा च वृद्धवाग्भटः—'अभिन्नमन्त्रं निष्क्रान्तं प्रवेश्यं न अतोऽन्यथा' इति । भिन्नमपि मतान्तरेण प्रवेश्यमिति निर्दिशन्नाह–पिपीलिकाशिरोग्रस्तमित्यादि । तदपि भिन्नमपि, अन्त्रं प्रवेश्यमिति सम्बन्धः । ( डल्हण )

यह विचार आजकल के त्वचा जोड़ने में लगाये जाने वाले Michel clip के समान है । सेन्द्रिय द्रव्य का प्रयोग आंत की सिलाई में किया जा सकता है ।

प्रक्षाल्य पयसा दिग्धं तृणशोणितपांशुभिः ।
प्रवेशयेत् कृत्तनखो घृतेनाक्तं शनैः शनैः ॥ ५७ ॥

तृण, रक्त और धूलि से लिप्त ( बाहर निकली हुई ) आंत को दूध से धोकर, घृत का लेपन करके, नाखून कटे हुए हाथ से ( चिकित्सक ) धीरे-धीरे अन्दर प्रविष्ट करे ॥५७॥

प्रवेशयेत् क्षीरसिक्तं शुष्कमन्त्रं घृताप्लुतम् ।
अङ्गुल्याऽभिमृशेत् कण्ठं जलेनोद्वेजयेदपि ॥ ५८ ॥
हस्तपादेषु संगृह्य समुत्थाप्य महाबलाः ।
अवत्यन्तः प्रवेशस्तु यथा निर्धुनुयुस्तथा ॥ ५९ ॥
तथाऽन्त्राणि विशन्त्यन्तः स्वां कलां पीडयन्ति च ।
व्रणाल्पत्वाद्बहुत्वाद्वा दुष्प्रवेशं भवेत्तु यत् ॥ ६० ॥
तदापाट्य प्रमाणेन भिषगन्त्रं प्रवेशयेत् ।
यथास्थानं निविष्टे च व्रणं सीव्येदतन्द्रितः ॥ ६१ ॥

सूखी हुई आंत को दूध से धोकर घृत का लेपन करके अन्दर प्रविष्ट करना चाहिए । ( यदि बाहर आई हुई आंत अन्दर प्रविष्ट न होती हो तो उसे यथास्थान करने के लिये तीन उपाय करे ) ( १ ) अङ्गुलि से ( गले के अन्दर ) कण्ठ में स्पर्श करे. ( २ ) रोगी के ऊपर जल छिड़ककर उसे त्रास पहुँचावे, ( ३ ) बलवान व्यक्ति ( रोगी के ) हाथ-पैरों को दोनों ओर से पकड़कर ऊपर उठावें और इस प्रकार हिलावे कि आंत अन्दर प्रविष्ट हो जाय । इस प्रकार आंत प्रविष्ट होती हैं और अपनी कला ( मलधरा ) को अन्दर दबाती हैं । ( उदरपर ) व्रण का मुख छोटा अथवा व्रण की अधिकता होने से, आंत का अन्तः प्रवेश कठिन होने पर, वैद्य प्रमाण के अनुसार काटकर आंत को अन्दर प्रविष्ट करे । आलस्यरहित वैद्य आंत को यथास्थान स्थापित करके व्रण को सी दे ॥ ५८–६१ ॥

स्थानादपेतमादत्ते प्राणान् गुम्फितमेव वा ।
वेष्टयित्वा तु पट्टेन घृतसेकं प्रदापयेत् ॥ ६२ ॥
घृतं पिबेत् सुखोष्णं च चित्रातैलसमन्वितम् ।
मृदुक्रियार्थं शकृतो वायोश्चाधः प्रवृत्तये ॥ ६३ ॥

( यथास्थान स्थित न होने पर ) अपने स्थान से हटी हुई अथवा परस्पर उलझी हुई आंत घातक होती है । कपड़े से व्रण को बांधकर ( उष्ण ) घृत का सेक करे और मल में मृदुता लाने तथा वायु को अनुलोम करने के लिए एरण्डतैल-मिश्रित सुखोष्ण घृत पिलावे ॥ ६२–६३ ॥

ततस्तैलमिदं कुर्याद्रोपणार्थं चिकित्सकः ।
त्वचोऽश्वकर्णधवयोर्मोचकीमेषशृङ्गयोः ॥ ६४ ॥
शाल्मल्यर्जुनयोश्चापि विदार्याः क्षीरिणां तथा ॥
बलामूलानि चाहृत्य तैलमेतैर्विपाचयेत् ।
व्रणं संरोपयेत्तेन वर्षमात्रं यतेन च ॥ ६५ ॥

इसके बाद चिकित्सक, व्रण-रोपण के लिए निम्नाङ्कित तैल का निर्माण करे । अश्वकर्ण ( अश्वकर्णः पूर्वदेशप्रसिद्धः, अश्वत्थसदृशः ) धव सेमल, काकड़ासिंगी, सलई, अर्जुन, विदारीकन्द और क्षीरिवृक्षों की छाल तथा खरेंटी की जड़ के कल्क से तैल पाक करके, व्रण का रोपण करे एवं एक वर्ष पर्यन्त रोगी को (मैथुन, व्यायाम आदि से) बचावे ॥६४-६५॥

पादौ निरस्तमुष्कस्य जलेन प्रोक्ष्य चाक्षिणी ।
प्रवेश्य तुन्नसेवन्या मुष्कौ सीव्येत्ततः परम् ॥ ६६ ॥
कार्यो गोफणिकाबन्धः कट्यामावेश्य यन्त्रकम् ।
न कुर्यात् स्नेहसेकं च तेन क्लिद्यति हि व्रणः ॥ ६७ ॥

अण्डकोषों के बाहर निकल आने पर रोगी के पैरों तथा नेत्रों को जल से धोकर, अण्डकोषों को अन्दर प्रविष्ट करके, तुन्नसेवनी से सी देना चाहिये । कटिप्रदेश में लकड़ी का पट्ट ( Splint ) लगाकर गोफणिका-बन्धन ( Sling

Bandage ) बांधना चाहिये तथा स्नेह और सेक नहीं करना चाहिए। स्नेह-सेक करने से व्रण में क्लेद उत्पन्न हो जाता है।

कालानुसार्यागुरुैलाजातीचन्दनपद्मकैः ।
शिलादारुनिशातालुत्थैस्तैलं कुर्वीत रोपणम् ॥ ६८ ॥

तगर, अगर, एलायची, चमेली, चन्दन, पद्माख, मैनसिल दारुहल्दी गिलोय और तूतिया के कल्क से सिद्ध तैल के द्वारा व्रण का रोपण करे ॥ ६८ ॥

शिरसोऽपहृते शल्ये बालवर्तिं निवेशयेत् ।
बालवर्त्यामदत्तायां मस्तुलुङ्गं व्रणात् स्रवेत् ॥ ६९ ॥
हन्यादेनं ततो वायुस्तस्मादेवमुपाचरेत् ।
व्रणे रोहति चैकैकं शनैर्बालमपक्षिपेत् ॥ ७० ॥

शिर में लगे हुए शल्य को निकालकर ( व्रण में ) बालवर्ति ( केश की बनी वत्ती ) प्रविष्ट करनी चाहिए। व्रण में बालवर्ति का प्रवेश न करने पर मस्तुलुङ्ग का स्राव होने लगता है। मस्तुलुङ्ग के स्राव से कुपित हुआ वायु रोगी को मार डालता है, इसलिए उपर्युक्त चिकित्सा करनी चाहिये। व्रण जैसे-जैसे भरने लगे एक-एक बाल धीरे-धीरे निकालते रहना चाहिये ॥ ६९-७० ॥

विमर्श—मस्तुलुङ्गः—'मस्तुलुङ्गमिति शिरसो यत्पानं स्त्यानघृताकारं मस्तुलुङ्गमुच्यते' ( डल्हण )।

यहाँ मस्तुलुंग से तात्पर्य मस्तिष्क ( Cortex of Brain ) से है तथा चूकर निकलने वाला द्रव मस्तिष्क सुषुम्ना जल (C. S. Fluid) अथवा मस्तिष्क से है जो अर्ध तरल अवस्था में रहता है।

गात्रादपहृतेऽन्यस्मात् स्नेहवर्तिं प्रवेशयेत् ।
कृते निःशोणिते चापि विधिः सद्यः क्षते हितः ॥७१॥

शरीर के अन्य अङ्ग से शल्य निकालकर स्नेहवर्ति प्रविष्ट करनी चाहिए। व्रण को ( पाक से बचाने के लिए ) रक्तरहित करके सद्यः क्षत के लिए कही गई विधि ( मधु, घृत आदि ) का प्रयोग करना हितकारक होता है ॥ ७१ ॥

दूरावगाढाः सूक्ष्माः स्युर्ये व्रणास्तान् विशोणितान् ।
कृत्वा सूक्ष्मेण नेत्रेण चक्रतैलेन तर्पयेत् ॥ ७२ ॥

जो व्रण अधिक गहरे तथा सूक्ष्म ( बहुत छोटे ) हों उनको रक्तरहित करके सूक्ष्म नेत्र ( व्रणप्रक्षालन यन्त्र ) के द्वारा चक्रतैल से तर्पण करना चाहिये ॥ ७२ ॥

समङ्गां रजनीं पद्मां त्रिवर्गं तुत्थमेव च ॥ ७३ ॥
विडङ्गं कटुकां पथ्यां गुडूचीं सकरञ्जिकाम् ।
संहृत्य विपचेत् काले तैलं रोपणमुत्तमम् ॥ ७४ ॥

मजीठ, हल्दी, पद्मा ( भार्गी ), त्रिवर्ग ( त्रिफला ); तूतिया, विडङ्ग, कुटकी, हरीतकी, गिलोय और करञ्ज को एकत्रित कर, इनके कल्क से सिद्ध किए गए तैल का व्रणरोपण के समय प्रयोग उत्तम होता है ॥ ७३-७४ ॥

तालीशं पद्मकं मांसी हरेण्वगुरुचन्दनम् ॥
हरिद्रे पद्मबीजानि सोशीरं मधुकं च तैः ।
पक्वं सद्योव्रणेषूक्तं तैलं रोपणमुत्तमम् ॥ ७५ ॥

तालीशपत्र, पद्माख, जटामांसी, रेणुकाबीज, अगर, चन्दन, हल्दी, दारुहल्दी, कमलगट्टा, खस और मुलेठी के कल्क के साथ पकाया गया तैल सद्यःव्रण के लिए उत्तम रोपण योग है ॥ ७५ ॥

क्षते क्षतविधिः कार्यः पिच्चिते भग्नवद्विधिः ।
घृष्टे रुजो निगृह्याशु चूर्णैरुपचरेद् व्रणम् ॥ ७६ ॥

क्षतव्रण में क्षतविधि ( मधु, घृत, तैल-अभ्यङ्ग आदि समस्त विधि ) तथा पिच्चितव्रण में भग्नसंधानविधि ( बन्ध, सेक, रूक्ष भोजन आदि ) का प्रयोग करना चाहिए। घृष्ट व्रण की पीड़ा को ( मधु, घृत-सेक आदि से ) शीघ्र शान्त करके ( शाल, सर्जक, अर्जुन आदि के ) चूर्ण से व्रण का उपचार करना चाहिए ॥ ७६ ॥

विश्लिष्टदेहं पतितं मथितं हतमेव च ॥ ७७ ॥
वासयेत्तैलपूर्णायां द्रोण्यां मांसरसाशनम् ।
अयमेव विधिः कार्यः क्षीणे मर्महते तथा ॥ ७८ ॥

जिस मनुष्य के अङ्ग अपने स्थान से च्युत हो गए हों, जो ऊँचे स्थान से गिरा पड़ा हो, कुचल गया हो, तथा जिसे चोट लगी हो, उसे तेल से भरी हुई द्रोणी ( लकड़ी का बना नौकाकृति पात्र ) में रखे और मांसरस खिलावे। क्षीण एवं मर्म स्थान में चोट लगे हुए रोगी के लिए भी इसी विधि का प्रयोग करना चाहिए ॥ ७७-७८ ॥

रोपणे सपरीषेके पाने च व्रणिनां सदा ।
तैलं घृतं वा संयोज्यं शरीरर्तूनवेक्ष्य हि ॥ ७९ ॥

व्रण रोगी के व्रणरोपण, परिषेक और पान में उसकी प्रकृति और ऋतु का विचार करके तैल अथवा घृत का प्रयोग सदा करना चाहिए ॥ ७९ ॥

विमर्श—यदि रोगी वात-कफ प्रकृतिवाला हो और शिशिर आदि ऋतुएँ हों तो तैल का तथा रक्त, पित्त प्रकृति वाला और शरद् आदि ऋतुएँ हों तो घृत का प्रयोग करना चाहिए।

घृतानि यानि वक्ष्यामि यत्नतः पित्तविद्रधौ ।
सद्योव्रणेषु देयानि तानि वैद्येन जानता ॥ ८० ॥

पित्तज विद्रधि के लिए जिन घृतों का वर्णन किया जायगा उनका उपयोग बुद्धिमान वैद्य को सद्यः व्रण में यत्नपूर्वक करना चाहिए ॥ ८० ॥

सद्यः क्षतव्रणं वैद्यः सशूलं परिषेचयेत् ।
सर्पिषा नातिशीतेन बलातैलेन वा पुनः ॥ ८१ ॥

शूलयुक्त सद्यः व्रण का परिषेक वैद्य किञ्चित् उष्ण घृत अथवा बलातैल से करे ॥ ८१ ॥

समङ्गां रजनीं पद्मां पथ्यां तुत्थं सुवर्चलाम् ।
पद्मकं रोध्रमधुकं विडङ्गानि हरेणुकाम् ॥ ८२ ॥
तालीशपत्रं नलदं चन्दनं पद्मकेशरम् ।
मञ्जिष्ठोशीरलाक्षाश्च क्षीरिणां चापि पल्लवान् ॥ ८३ ॥
प्रियालबीजं तिन्दुकयास्तरुणानि फलानि च ॥
यथालाभं समाहृत्य तैलमेभिर्विपाचयेत् ।
सद्योव्रणानां सर्वेषामदुष्टानां तु रोपणम् ॥ ८४ ॥

मजीठ, हल्दी, भार्गी, हरीतकी, तूतिया, हुलहुल, पद्माख, लोध्र, मुलेठी, विडङ्ग, रेणुकाबीज, तालीशपत्र, खस, चन्दन, पद्मकेशर, मजीठ, खस, लाख तथा क्षीरिवृक्षों ( वट, गूलर

आदि) के पत्र, चिरौंजी और तिन्दुक के कच्चे फल, इन द्रव्यों में जो उपलब्ध हों उन्हें एकत्रित कर इनके कल्क के साथ तैल पाक करे। यह तैल सभी प्रकार के शुद्ध सद्यः व्रणों का रोपण करता है ॥ ८२–८४ ॥

कषायमधुराः शीताः क्रियाः स्निग्धाश्च योजयेत् ।
सद्योव्रणानां सप्ताहं पश्चात् पूर्वोक्तमाचरेत् ॥८५॥

सद्यः व्रण में एक सप्ताह तक कषाय, मधुर, शीतल और स्निग्ध क्रिया तथा इसके पश्चात् पूर्वोक्त विधि ( द्विव्रणीय-चिकित्सा विधि ) का प्रयोग करना चाहिए ॥ ८५ ॥

दुष्टव्रणेषु कर्तव्यमूर्ध्वं चाधश्च शोधनम् ॥८६॥
विशोषणं तथाऽऽहारः शोणितस्य च मोक्षणम् ।
कषायं राजवृक्षादौ सुरसादौ च धावनम् ॥८७॥
तयोरेव कषायेण तैलं शोधनमिष्यते ।
क्षारकल्पेन वा तैलं क्षारद्रव्येषु साधितम् ॥८८॥

दूषित व्रणों में ऊर्ध्व ( वमन-शिरोविरेचन ) तथा अधः-शोधन (विरेचन-आस्थापन) का प्रयोग, विशोषण (लंघन), आहार ( तिक्त, कटु, कषाय द्रव्य ) और रक्तमोक्षण करना चाहिए। व्रण धोने के लिए आरग्वधादि और सुरसादि गण के द्रव्यों का क्वाथ तथा शोधन के लिए इन्हीं द्रव्यों के कषाय से सिद्ध तैल का प्रयोग हितकर होता है। अथवा क्षारपाक-विधान के अनुसार क्षारोदक बना कर, क्षारद्रव्यों ( मुष्कक, पलाश आदि ) के कल्क के द्वारा सिद्ध किया गया तैल, व्रणशोधन के लिए प्रयोग में लावे ॥ ८६–८८ ॥

द्रवन्ती चिरबिल्वश्च दन्ती चित्रकमेव च ।
पृथ्वीका निम्बपत्राणि कासीसं तुत्थमेव च ॥८९॥
त्रिवृत्तेजोवती नीली हरिद्रे सैन्धवं तिलाः ।
भूमिकदम्बः सुवहा शुकाख्या लाङ्गलाह्वया ॥९०॥
नैपाली जालिनी चैव मदयन्ती मृगादनी ।
सुधामूर्वार्ककीटारिहरितालकरञ्जिकाः ॥९१॥
यथोपपत्ति कर्त्तव्यं तैलमेतैस्तु शोधनम् ।
घृतं वा यदि वा प्राप्तं कल्काः संशोधनास्तथा ॥९२॥

द्रवन्ती ( दन्ती भेद ), करञ्ज, दन्ती, चित्रक, मंगरैला, नीम के पत्ते, कासीस, तूतिया, निशोथ, तेजोवती ( मालकौंगनी ), नील के पत्ते, हल्दी, दारुहल्दी, सेन्धानमक, तिल, भूमिकदम्ब ( गोरखमुण्डी ), सुवहा ( गोधापदी ), शुकाख्या ( चमत्कारवट ), कलिहारी, नेपाली ( मैनसिल ), जालिनी ( कटुतुम्बी ), मदयन्ती ( मेंहदी ), मृगादनी (इन्द्रायण की जड़), सेहुण्ड, मूर्वा, मदार, विडङ्ग, हरिताल और करञ्ज, इनमें से जितने द्रव्य उपलब्ध हों उनके कल्क के साथ शोधनतैल का पाक करे। अथवा ( शोधन द्रव्यों से सिद्ध) घृत या संशोधन कल्कों का प्रयोग आवश्यकतानुसार हितकर होता है ॥ ८९–९२ ॥

सैन्धवत्रिवृदेरण्डपत्रकल्कस्तु वातिके ॥
त्रिवृद्धरिद्रामधुककल्कः पैत्ते तिलर्युतः ।
कफजे तिलतेजोह्वादन्तीस्वर्जिकचित्रकाः ॥ ९३ ॥

सेन्धानमक, निशोथ और एरण्ड पत्र के कल्क का प्रयोग वात से दूषित, निशोथ, हल्दी और मुलेठी के तिल-युक्त कल्क का प्रयोग पित्त से दूषित तथा तिल, मालकौंगनी, दन्ती, सज्जीखार और चित्रक के कल्क का प्रयोग कफ से दूषित व्रण के शोधन के लिए करना चाहिए ॥ ९३ ॥

दुष्टव्रणविधिः कार्यो मेहकुष्ठव्रणेष्वपि ॥ ९४ ॥

प्रमेह और कुष्ठ से उत्पन्न व्रणों की चिकित्सा में भी दुष्ट-व्रणचिकित्सा-विधि का प्रयोग करना चाहिए ॥ ९४ ॥

षड्विधः प्राक् प्रदिष्टो यः सद्योव्रणविनिश्चयः ।
नातः शक्यं परं वक्तुमपि निश्चितवादिभिः ॥९५॥

६ प्रकार के जिन सद्यःव्रणों का उल्लेख पहले किया जा चुका है उनसे अधिक की गणना करने में नियमित वाणी बोलने वाले भी समर्थ नहीं हो सकते ॥ ९५ ॥

उपसर्गैर्निपातैश्च तत्तु पण्डितमानिनः ।
केचित् संयोज्य भाषन्ते बहुधा ज्ञानगर्विताः ॥ ९६ ॥

अपने को पण्डित समझने वाले कुछ अभिमानी लोग, उपसर्ग ( प्र-परादयः ) और निपात ( चादयः ) का संयोग करके इन्हें अनेक प्रकार का मानते हैं ॥ ९६ ॥

षड् तद्व्याचितं तेषां षट्स्वेवेवावतिष्ठते ।
विशेषा इव सामान्ये षट्त्वं तु परमं मतम् ॥९७॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने सद्योव्रण-चिकित्सितं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

जिस प्रकार सामान्य में विशेष का समावेश रहता है उसी प्रकार उनके अनेकविध कथन का इन्हीं ६ भेदों में अन्तर्भाव हो जाता है। अतः ( सद्यःव्रण के ) ६ भेद हैं, यही श्रेष्ठ मत है ॥ ९७ ॥

विमर्श—उपसर्गाः प्र-परादयः, तैः संयोज्य भाषन्ते, यथा सम्यक् छिन्नं सञ्छिन्नं, सुष्ठु छिन्नं सुच्छिन्नम्, अल्पं हि छिन्नमाच्छिन्नमिति, निपातैर्यथा—अतिक्रमाच्छिन्नमतिच्छिन्नं, पूजितं छिन्नं सुच्छिन्नम्, अल्पं छिन्नमीषच्छिन्नमाच्छिन्नमिति । विशेषा इव सामान्ये इति । यथैव हि कर्मसामान्ये गमनप्रसारणाकुञ्चनादीनां कर्मविशेषाणामवरोधः, तथा छेदसामान्ये सर्वेषामेव सञ्छिन्नपरिच्छिन्नातिच्छिन्नादीनां छेदविशेषाणामवरोधः। ( डल्हण )

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिका-भाषाटीकायां द्वितीयोऽध्यायः ॥२॥

## तृतीयोऽध्यायः

अथातो भग्नानां चिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

इसके अनन्तर भग्नों की ( अस्थि और सन्धि भग्न ) चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से कहा )— ॥ १–२ ॥

अल्पाशिनोऽनात्मवतो जन्तोर्वातात्मकस्य च ।
उपद्रवैर्वा जुष्टस्य भग्नं कृच्छ्रेण सिध्यति ॥ ३ ॥

अल्प आहार करने वाले, अजितेन्द्रिय ( अपथ्यसेवी ), वातप्रकृति और उपद्रवों ( ज्वर, आध्मान, मल-मूत्र का अवरोध ) से युक्त व्यक्ति का भग्न कष्टसाध्य होता है ॥ ३ ॥

लवणं कटुकं क्षारमम्लं मैथुनमातपम् ।
व्यायामं च न सेवेत भग्नो रूक्षान्नमेव च ॥ ४ ॥

लवण, कटु, क्षार, अम्ल, मैथुन, धूप, व्यायाम और रूक्ष अन्न का सेवन भग्नवाले व्यक्ति को नहीं करना चाहिये ॥

शालिर्मांसरसः क्षीरं सर्पिर्यूषः सतीनजः ।
बृंहणं चान्नपानं स्याद् देयं भग्नाय जानता ॥ ५ ॥

बुद्धिमान् वैद्य, भग्न से पीड़ित व्यक्ति को शालिचावल, मांसरस, दूध, घृत, सतीन (वर्तुलकलायः) का यूष और शरीर की वृद्धि करने वाले आहार तथा पेय का सेवन करावे ॥ ५ ॥

मधूकोदुम्बराश्वत्थपलाशककुभत्वचः ।
वंशसर्जवटानां च कुशार्थमुपसंहरेत् ॥ ६ ॥

महुआ, गूलर, पीपल, पलाश, अर्जुन, बाँस, साल और वट की छाल का संग्रह कुशा के लिये ( Splint ) बांधने के लिये करना चाहिए ॥ ६ ॥

विमर्शः—यहाँ कुशा शब्द का प्रयोग (Splint) के अर्थ में व्यवहृत किया गया है। 'कुशार्थं भग्नबन्धनार्थं वंशादिकं प्रोच्यते' (डल्हण)। आधुनिक युग में अंग और भग्न को स्थिर रखने के लिए अनेक प्रकार की कुशायें प्रयोग में लाई जाती हैं। इन कुशाओं का निर्माण लकड़ी, अथवा पेरिस प्लास्टर, गटापार्चा, और लोहशलाकाओं के द्वारा होता है। अन्य द्रव्यों की अपेक्षा लोह और लकड़ी की कुशा का व्यवहार अधिक होता है।

आलेपनार्थं मञ्जिष्ठां मधुकं रक्तचन्दनम् ।
शतधौतघृतोन्मिश्रं शालिपिष्टं च संहरेत् ॥ ७ ॥

मजीठ, मुलेठी, लालचन्दन और शतधौत घृत-मिश्रित शालिचावल का चूर्ण लेप के लिए संग्रह करना चाहिए ॥ ७ ॥

सप्ताहादथ सप्ताहात् सौम्येष्वृतुषु बन्धनम् ।
साधारणेषु कर्तव्यं पञ्चमे पञ्चमेऽहनि ।
आग्नेयेषु त्र्यहात् कुर्याद्भग्नदोषवशेन वा ॥ ८ ॥

बन्धन समय :—

सौम्य ऋतुओं में सात सात दिन पर, साधारण ऋतुओं में पाँच-पाँच दिन पर और आग्नेय ऋतुओं में तीन-तीन दिन पर अथवा भग्न के दोषों के अनुसार समय का विचार करके बन्धन बाँधना चाहिये ॥ ८ ॥

तत्रातिशिथिले बन्धे सन्धिस्थैर्यं न जायते ॥ ९ ॥
गाढेनापि त्वगादीनां शोफो रुक् पाक एव च ।
तस्मात् साधारणं बन्धं भग्ने शंसन्ति तद्विदः ॥१०॥

बन्धन स्वरूप :—

बहुत ढीली पट्टी बाँधने से सन्धि में स्थिरता नहीं आती और गाढ बन्धन ( कसकर बाँधना ) भी त्वचा आदि में शोथ, पीड़ा तथा पाक उत्पन्न कर देता है। इसलिये भग्न-बन्धन को जानने वाले भग्न में साधारण बन्धन को ही श्रेष्ठ समझते हैं ॥ ९-१० ॥

न्यग्रोधादिकषायं तु सुशीतं परिषेचने ॥
पञ्चमूलीविपक्वं तु क्षीरं कुर्यात् सवेदने ।
सुखोष्णमवचार्यं वा चक्रतैलं विजानता ॥ ११ ॥

परिषेक के लिए न्यग्रोधादिगण के द्रव्यों का शीतल कषाय तथा वेदनायुक्त भग्न में लघुपञ्चमूल से सिद्ध दूध अथवा सुखोष्ण-चक्रतैल का प्रयोग बुद्धिमान् वैद्य को करना चाहिये ॥ ११ ॥

विमर्शः—'चक्रतैलं सद्यःपीडितोद्धृतमेके वदन्ति । अन्ये पुनरणुतैलकल्पेन गृहीतमपक्वं तैलं चक्रतैलमाहुः ॥' ( डल्हण )

विभज्य कालं दोषं च दोषघ्नौषधसंयुतम् ।
परिषेकं प्रदेहं च विदध्याच्छीतमेव च ॥ १२ ॥

दोष और काल का विभाग करके दोषघ्न औषधयुक्त शीत या उष्ण परिषेक तथा प्रलेप का प्रयोग करना चाहिये ॥

गृष्टिक्षीरंससर्पिष्कं मधुरौषधसाधितम् ।
शीतलं लाक्षया युक्तं प्रातर्भग्नः पिबेन्नरः ॥ १३ ॥

मधुर औषधियों (काकोल्यादिगण) से सिद्ध,प्रथम प्रसव-वाली गाय का ठण्डा दूध, घृत और लाख का चूर्ण मिलाकर भग्न के रोगी को प्रातःकाल पिलाना चाहिये ॥ १३ ॥

सव्रणस्य तु भग्नस्य व्रणं सर्पिर्मधूत्तरैः ।
प्रतिसार्यं कषायैस्तु शेषं भग्नवदाचरेत् ॥ १४ ॥

व्रण वाले भग्न में मधु-घृतयुक्त ( न्यग्रोधादि गण के ) कषाय से व्रण का प्रतिसारण ( लेपन ) करके शेष विधान ( आहार आदि ) भग्न की भाँति करना चाहिये ॥ १४ ॥

प्रथमे वयसि त्वेवं भग्ने सुकरमादिशेत् ।
अल्पदोषस्य जन्तोस्तु काले च शिशिरात्मके ॥ १५ ॥

प्रथम वयस ( बाल्य काल ) तथा अल्प दोष वाले व्यक्ति एवं शिशिर ऋतु का भग्न उपर्युक्त आहार और आचार के सेवन से सुखसाध्य होता है ॥ १५ ॥

प्रथमे वयसि त्वेवं मासात् सन्धिः स्थितो भवेत् ।
मध्यमे द्विगुणात् कालादुत्तरे त्रिगुणात् स्मृतः ॥१६॥

सन्धिभग्न समय :—

उपर्युक्त आहार और आचार का सेवन करने पर बाल्य काल का सन्धि-भग्न एक मास में, युवावस्था का दो मास में और वृद्धावस्था का तीन मासमें स्थिर (दृढ) हो जाता है।

अवनामितमुन्नम्येदुन्नतं चावपीडयेत् ।
आञ्छेदतिक्षिप्तमधो गतं चोपरि वर्तयेत् ॥ १७ ॥

अस्थिसंधान का तरीकाः —

नीचे झुकी हुई अस्थि को ऊपर और ऊपर उठी हुई को नीचे दबाना चाहिये। अपने स्थान से दूर हटी हुई अस्थि को खींचकर तथा नीचे खिसकी हुई को ऊपर उठाकर यथा-स्थान करना चाहिये ॥ १७ ॥

आञ्छनैः पीडनैश्चैव सङ्क्षेपैर्बन्धनैस्तथा ॥ १८ ॥
सन्धीञ्छरीरे सर्वांस्तु चलानप्यचलानपि ।
एतैस्तु स्थापनोपायैः स्थापयेन्मतिमान् भिषक् ॥१९॥

बुद्धिमान् वैद्य (१) आञ्छन ( खींचना ), (२) पीडन ( नीचे-ऊपर दबाना ), (३) संक्षेप ( सिकोड़ना ) तथा (४)

बन्धन आदि स्थापन-उपायों के द्वारा शरीर की सभी चल और अचल सन्धियों को यथास्थान स्थापित करे ॥ १८-१९ ॥

विमर्शः—पीडन—पीडनग्रहणेन नमनोन्नमनपरिवर्तनानि गृह्यन्ते । संक्षेपः सम्यक् प्रेरणमित्यर्थः । गयी तु संक्षेपशब्देन आकुञ्चनमाह । हस्तपादकटीहनुगताः सन्धयश्चलाः, तद्विपरीता अचलाः । सन्धीनिति बाहुल्येन निर्देशः, तेन काण्डभग्नानप्येतैरुपायैः स्थापयेत् ॥ ( डल्हण )

उत्पिष्टमथ विश्लिष्टं सन्धिं वैद्यो न चट्टयेत् ।
तस्य शीतान् परीषेकान् प्रदेहांश्चावचारयेत् ॥ २० ॥

उत्पिष्ट ( चूर्णित ), विश्लिष्ट ( अपने स्थान से च्युत ) सन्धि को वैद्य न हिलावे और शीतल परिषेक तथा लेप का प्रयोग करे ॥ २० ॥

अभिघाते हृते सन्धिः स्वां याति प्रकृतिं पुनः ॥
घृतदिग्धेन पट्टेन वेष्टयित्वा यथाविधि ।
पट्टोपरि कुशान् दत्त्वा यथावद्बन्धमाचरेत् ॥ २१ ॥

अभिघात के कारण हुआ सन्धिभग्न अपनी पूर्वावस्था में पुनः आ जाता है । घृतलिप्त वस्त्र ( पट्टी ) भग्न प्रदेश में विधिपूर्वक लपेट कर उस पर कुशा ( Splint ) रखे और भलीभाँति ( कोश-दाभ आदि बन्धनों में जो उपयुक्त हो ) पट्टी बाँधे ॥ २१ ॥

प्रत्यङ्गभग्नस्य विधिरत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यते ॥ २२ ॥

इसके आगे प्रत्येक अङ्ग ( अङ्गमङ्गं प्रति प्रत्यङ्गं, नखादीन् आरभ्य यावच्छिर इति ) के भग्न की चिकित्सा-विधि कही जाती है ॥ २२ ॥

नखसन्धिं समुत्पिष्टं रक्तानुगतमारया ।
अवमथ्य स्रुते रक्ते शालिपिष्टेन लेपयेत् ॥ २३ ॥

कुचली हुई और दूषित रक्त से युक्त नखसन्धि में आरा ( चर्मकारास्त्र ) से अवमथनकर रक्त निकालने के पश्चात् पिसे हुए शालिचावल का लेप करना चाहिये ॥ २३ ॥

भग्नां वा सन्धिमुक्तां वा स्थापयित्वाऽङ्गुलीं समाम् ।
अणुनाऽऽवेष्ट्य पट्टेन घृतसेकं प्रदापयेत् ॥ २४ ॥

अंगुलीभग्न :—

टूटी हुई अथवा सन्धिच्युत अंगुलियों को समान रूप से स्थापित करके पतले वस्त्र की पट्टी लपेट कर घृत का सेक करना चाहिये ॥ २४ ॥

विमर्शः—अंगुलियों का भग्न अभिघात से उत्पन्न होता है और प्रायः संयुक्त होता है । संयुक्त भग्न में चर्म, पेशी तथा श्लैष्मिक कला आदि छिन्न हो जाती है । इसमें वायु का प्रवेश अस्थि तक होने लगता है । सन्धिच्युत होना आघात पर निर्भर रहता है ।

अभ्यज्य सर्पिषा पादं तलभग्नं कुशोत्तरम् ।
वस्त्रपट्टेन बध्नीयान्न च व्यायाममाचरेत् ॥ २५ ॥

पादतलभग्न :—

पादतल में भग्न होने पर घृत की मालिश करके कुशा रखकर, कपड़े की पट्टी बाँधनी चाहिए और व्यायाम का निषेध कर देना चाहिये ॥ २५ ॥

अभ्यज्यायामयेज्जङ्घामूरुं च सुसमाहितः ।
दत्त्वा वृक्षत्वचः शीता वस्त्रपट्टेन वेष्टयेत् ॥ २६ ॥

( जंघा और ऊरु के भग्न में ) सावधान चिकित्सक, घृत की मालिश करके, जंघा और ऊरुको खींचे तथा न्यग्रोधादि शीत वृक्षों की कुशा ( छाल की Splint ) रखकर कपड़े की पट्टी बाँध दे ॥ २६ ॥

विमर्श :—यह Fracture of Femur या Tibia व Febula है ।

मतिमांश्चक्रयोगेन आञ्छेदूर्वस्थि निर्गतम् ।
स्फुटितं पिच्चितं चापि बध्नीयात् पूर्ववद्भिषक् ॥ २७ ॥

बुद्धिमान् वैद्य स्थानच्युत ऊर्वस्थि को चक्रयोग से ( गोलाई में घुमाकर ) खींचे और फटी तथा कुचली हुई को यथास्थान स्थित करके उपर्युक्त विधि से बाँध दे ॥ २७ ॥

विमर्शः—चक्रयोगेनाञ्छेदिति वर्तुलान् कुशान् दत्त्वा नामयित्वा चक्रवदाञ्छेत् बध्नीयादित्यर्थः, गयी तु लंघ्रमध्यगात् बलवत्तरपुरुषो एतस्तद्योपरि गृहीतपार्ष्णिपाददयस्तत् तद्भ्रमणवशेन निरन्तरभ्रान्तस्य भग्नवतः पुरुषकायस्य चक्राकारोपलब्धयाबुच्यक्रयोग इत्याह । ऊपर डल्हण तथा गयदास ने अपना अभिमत 'चक्रयोग' शब्द के लिये प्रकाशित किया है किन्तु 'चक्रयोग' शब्द से 'गोलाई में घुमाकर' अर्थ की ध्वनि ही निकलती है । आजकल ऊर्वस्थि के शिरभग्न में संधान के समय पैर को बाहर की तरफ खींचकर गोलाई में घुमाते हैं । इस क्रिया से ऊर्वस्थि-शिर अपने स्थान पर स्थित हो जाता है ।

आञ्छेदूर्ध्वमधो वाऽपि कटिभग्नं तु मानवम् ।
ततः स्थानस्थिते संधौ बस्तिभिः समुपाचरेत् ॥२८॥

कटिभग्न वाले व्यक्ति को ऊपर तथा नीचे की ओर खींच कर, सन्धि के यथास्थान स्थित होने पर बस्तियों (स्नेहबस्ति) से चिकित्सा करनी चाहिए ॥ २८ ॥

विमर्श :—डल्हण 'आञ्छेदूर्ध्वमधो' का अर्थ करते हैं :—आञ्छेदूर्ध्वकयों वापीति ऊर्ध्वगतमस्थि अधःकृत्वा बध्नीयाद, गजन्तु ऊर्ध्वं कृत्वा बध्नीयादित्यर्थः ।

पर्शुकास्वथ भग्नासु घृताभ्यक्तस्य तिष्ठतः ।
दक्षिणास्वथवा वामास्वनुपूर्व्व निबन्धनीः ॥ २९ ॥
ततः कवलिकां दत्त्वा वेष्टयेत् सुसमाहितः ।
तैलपूर्णे कटाहे वा द्रोण्यां वा शाययेन्नरम् ॥ ३० ॥

सावधान चिकित्सक पर्शुकाओं के भग्न में, घृत की मालिश किए हुए रोगी को खड़ा करके दाहिने या बाम पार्श्व की निबन्धनी ( मांसरज्जु ) को ढलके और कवलिका (Cotton pad) रख कर पट्टी बाँधे, इसके बाद रोगी को तैल से भरे हुये कड़ाहे या द्रोणी में सुलावे ॥ २९-३० ॥

विमर्श :—निबन्धनीः मांसरज्जव इत्यर्थः, डल्हण । सुश्रुत शारीर स्थान में चार बड़ी मांसरज्जुओं का उल्लेख है । 'मांसरज्जवः मांसरज्जवश्चतस्रः पृष्ठवंशमुभयतः पेशीनिबन्धनार्थं द्वे बाह्ये आभ्यन्तरे च द्वे । 'कवलिका वंशादिशकला, वस्त्रमय इति अन्ये' डल्हण ।

मुसलेनोत्क्षिपेत् कक्षामांससन्धौ विसंहते ।
स्थानस्थितं च बध्नीयात् स्वस्तिकेन विचक्षणः ॥३१॥

बुद्धिमान वैद्य अंससन्धि ( Shoulder joint ) की स्थानच्युति में, कक्षा प्रदेश को मूसल से ऊपर उठावे और सन्धि के यथास्थान स्थित होने पर स्वस्तिक बन्धन ( Cross bandage ) बाँधे ॥ ३१ ॥

विमर्शः—विसंहते, विश्लिष्टे इति।

कौर्परं तु तथा सन्धिमङ्गुष्ठेनानुमार्जयेत्।
अनुमृज्य ततः सन्धिं पीडयेत् कूर्पराच्च्युतम् ॥३२॥
प्रसार्याकुञ्चयेच्चैनं स्नेहसेकं च दापयेत्।
एवं जानुनि गुल्फे च मणिबन्धे च कारयेत् ॥ ३३ ॥

( Elbow joint ) कूर्परसंधि का विश्लेष होने पर अँगूठे से मले। अँगूठे से मलने के बाद कूर्पर से पृथक् हुई संधि को दबावे। हाथ फैलाकर सिकोड़े और स्नेह की मालिश तथा सेक करे। जानु, ( Knee joint ), गुल्फ (Ankle joint) और मणिबन्ध ( Wrist joint ) विश्लेष में इसी चिकित्सा विधि का प्रयोग करना चाहिए ॥ ३२-३३ ॥

उभे तले समे कृत्वा तलभग्नस्य देहिनः।
बध्नीयादामतैलेन परिषेकं च कारयेत् ॥ ३४ ॥
मृत्पिण्डं धारयेत् पूर्वं लवणं च ततः परम्।
हस्ते जातबले चापि कुर्यात् पाषाणधारणम् ॥ ३५ ॥

तलभग्न ( हथेली का भग्न ) वाले व्यक्ति की दोनों हथेलियों को मिलाकर बाँधे और आमतैल ( कोल्हू से निकले तेल ) का परिषेक करे। पहले हाथ में मिट्टी का पिण्ड धारण करे। इसके बाद नमक का पिण्ड रखे और हाथ में शक्ति आने पर पत्थर का पिण्ड ग्रहण करे ॥ ३४-३५ ॥

विमर्शः—'उभे तले' शब्द का अर्थ जेजट तथा गयदास ने पृथक् पृथक् रूप में किया है। जेजट का मत है—'उभे तले इति एकं पाणितलं द्वितीयं पादतलम्, इत्युभे तले इति जेज्जटः'। गयी तु उभे अपि हस्ततले, तत्रैकस्य भङ्गे वामं दक्षिणेन, दक्षिणं वामेन उभयोस्तु भङ्गे तत्समेन काष्ठमयेन कृत्वा द्वे अपि बध्नीयादेवं दार्ढ्यं भवतीति। दोनों आचार्यों के अभिप्राय का अवलोकन करने पर 'गयदास' की उक्ति ही उचित मालूम पड़ती है, क्योंकि किसी वस्तु को ग्रहण करने की शक्ति हाथ ही में है। श्लोक के आधे भाग में मृत्पिण्ड, लवण तथा पाषाण का धारण हाथ में बल आने पर बतलाया गया है। यह Fracture Metatarsal और Meta Carpal का है।

सन्नमुन्नमयेत् श्लिष्टमक्षकं मुसलेन तु ॥
तथोन्नतं पीडयेच्च बध्नीयाद्गाढमेव च।
ऊरुवचापि कर्तव्यं बाहुभग्नचिकित्सितम् ॥ ३६ ॥

( अक्षकास्थि के विश्लेष में ) नीचे दबी हुई अक्षकास्थि ( Clevical ) को मूसल से ऊपर उठावे तथा ऊपर उठी हुई को नीचे दबावे और कस कर पट्टी बाँधे। बाहुभग्न ( यह Humerus या Radius या Ulna का भाग है) की चिकित्सा भी ऊरुभग्न की चिकित्सा विधि की भाँति करे ॥ ३६ ॥

ग्रीवायां तु विवृत्तायां प्रविष्टायामधोऽपि वा।
अवटाबथ हन्वोश्च प्रगृह्योन्नमयेन्नरम् ॥ ३७ ॥
ततः कुशां समं दत्त्वा वस्त्रपट्टेन वेष्टयेत्।
उत्तानं शाययेच्चैनं सप्तरात्रमतन्द्रितः ॥ ३८ ॥

( ग्रीवा भग्न में ) ग्रीवा टेढ़ी ( विवृत्तायां वक्रायां ) होने तथा नीचे बैठ जाने पर रोगी को अवटु ( कृकाटिकामागसन्धौ गर्तोऽवटुः) और हनु प्रदेश से पकड़ कर ऊपर उठाना चाहिए। इसके बाद समान कुशा ( Splint ) रख कर कपड़े की पट्टी बाँधनी चाहिए। आलस्यरहित वैद्य ऐसे रोगी को सात दिन तक उत्तान ( पीठ के बल ) सुलावे ॥ ३७-३८ ॥

हन्वस्थिनी समानीय हनुसन्धौ विसंहते ॥ ३९ ॥
स्वेदयित्वा स्थिते सम्यक् पञ्चाङ्गीं वितरेद्भिषक्।
वातघ्नमधुरैः सर्पिः सिद्धं नस्ये च पूजितम् ॥ ४० ॥

हनुसंधि ( Tempro-Mandibularjoint ) का विश्लेष होने पर हन्वस्थियों को आपस में मिलाकर भली-भाँति स्थित करे और स्वेदन करके पंचाङ्गी बन्धन बाँधे। इसमें वातघ्न ( विदारीगन्धादिगण ) और मधुर (काकोल्यादि गण) द्रव्यों से सिद्ध नस्य का प्रयोग उत्तम होता है ॥ ३९-४० ॥

अभग्नांश्चलितान् दन्तान् सरक्तानवपीडयेत्।
तरुणस्य मनुष्यस्य शीतैरालेपयेद् बहिः ॥ ४१ ॥
सिक्त्वाऽम्बुभिस्ततः शीतैः सन्धानीयैरुपाचरेत् ॥
उत्पलस्य च नालेन क्षीरपानं विधीयते।
जीर्णस्य तु मनुष्यस्य वर्जयेच्चलितान् द्विजान् ॥४२॥

युवा मनुष्य के भग्नरहित, हिलते हुए, रक्तयुक्त, दाँतों को दबाकर बाहर से शीतल लेप करे। दांतों का जल से सिंचन करके शीतल संधानीय द्रव्यों ( मधु, घृत, न्यग्रोधादि कषाय, कल्क, चूर्ण आदि ) के द्वारा चिकित्सा करे। रोगी को कमलनाल से दूध पिलावे। वृद्ध मनुष्य के हिलते हुए दांत त्याज्य होते हैं अर्थात् चिकित्सा द्वारा इन्हें दृढ नहीं किया जा सकता ॥ ४१-४२ ॥

नासां सन्नां विवृत्तां वा ऋज्वीं कृत्वा शलाकया ॥४३॥
पृथङ्नासिकयोर्नाड्यौ द्विमुख्यौ संप्रवेशयेत्।
ततः पट्टेन संवेष्ट्य घृतसेकं प्रदापयेत् ॥ ४४ ॥

( अभिघात से ) बैठी हुई या टेढ़ी नासिका को शलाका द्वारा ऊँची और सीधी करके दोनों नाक के छिद्रों में पृथक्-पृथक् दो मुख वाली नली प्रविष्ट कर, पट्टी बाँधे तथा घृत का सेक करे ॥ ४३-४४ ॥

विमर्शः—सन्नां, अभिघातेन अन्तः प्रविष्टाम्।

भग्नं कर्णं तु बध्नीयात् समं कृत्वा घृतप्लुतम्।
सद्यः क्षतविधानं च ततः पश्चान्न समाचरेत् ॥ ४५ ॥

टूटे हुए कान को समान स्थिति में लाकर घृत लगावे और पट्टी बाँधे, फिर सद्यःक्षत-चिकित्सा विधि ( मधु, घृत, अभ्यङ्ग, शीतपरिषेक आदि ) का प्रयोग करे ॥ ४५ ॥

मस्तुलुङ्गाद्विना भिन्ने कपाले मधुसर्पिषी।
दत्त्वा ततो निबध्नीयात् सप्ताहं च पिबेद्घृतम् ॥४६॥

कपाल भग्न होने पर यदि मस्तुलुङ्ग का स्राव न हो तो मधु और घृत रखकर पट्टी बांधे और (रोगी को) एक सप्ताह तक घृत पिलावे ॥ ४६ ॥

पतनादभिघाताद्वा शूनमङ्गं यदक्षतम्।
शीतान् प्रदेहान् सेकांश्च भिषक तस्यावचारयेत् ॥४७॥

गिरने अथवा चोट लगने से क्षत के बिना भी यदि अङ्ग में शोथ हो जाय तो उसका उपचार वैद्य को शीतल-लेप और सेक से करना चाहिये ॥ ४७ ॥

अथ जङ्घोरुभग्नानां कपाटशयनं हितम् ।
कीलका बन्धनार्थं च पञ्च कार्या विजानता ॥ ४८ ॥
यथा न चलनं तस्य भग्नस्य क्रियते तथा ।
सन्धेरुभयतो द्वौ द्वौ तले चैकश्च कीलकः ॥ ४९ ॥

जंघा और उरु (काण्ड) के भग्न Fracture of Femur or Tibia, Febula) में 'कपाट-शयन' हितकर होता है। बुद्धिमान् वैद्य को इसके लिये पांच कीलें लगानी चाहिये। सन्धियों की दोनों ओर दो २ तथा तलप्रदेश में एक कील लगावे, जिसमें रोगी भग्न प्रदेश को न हिला सके ॥ ४८-४९ ॥

श्रोण्यां वा पृष्ठवंशे वा वक्षस्यक्षकयोस्तथा ।
भग्नसन्धिविमोक्षेषु विधिमेनं समाचरेत् ॥ ५० ॥
सन्धींश्चिरविमुक्तांस्तु स्निग्धान् स्विन्नान् मृदूकृतान् ।
उक्तैर्विधानैर्बुद्ध्या च सम्यक् प्रकृतिमानयेत् ॥ ५१ ॥

श्रोणी (कटि), पृष्ठवंश, वक्ष अथवा अक्षक (अंससन्धि) के भग्न या सन्धिविश्लेष में इस विधि का प्रयोग करना चाहिये। दीर्घकालीन विश्लिष्ट सन्धियों को स्नेहन, स्वेदन के द्वारा मृदु बनाकर उपर्युक्त विधि और अपनी बुद्धि से यथास्थान स्थित करना चाहिये ॥ ५०-५१ ॥

विमर्शः—जंघा और उरु भग्न के रोगियों के लिए 'कपाट शयन विधि' का निर्देश किया गया है। ऊर्वस्थि के भग्न में रोगी को लकड़ी के पटरे पर लिटाकर वंक्षण सन्धि की दक्षिण और वाम दिशा में तथा जानु-सन्धि की दोनों दिशाओं में एक-एक कील पटरे में जड़ी जाती है और एक कील फैले हुए पैर के तलवे की ओर लगाई जाती है। जंघाभग्न में गुल्फसन्धि की दोनों दिशाओं में दो दो कीलें तथा तलवे की ओर एक कील लगाई जाती है। इस प्रकार पांच कीलों के सम्बन्ध से इस यन्त्र का निर्माण होता है। यन्त्र के प्रयोग का अभिप्राय है दीर्घ काल तक रोगी को गतिविहीन करना। गति अस्थिसन्धान में बाधक होती है। अतः रोगी की गति में अवरोध उत्पन्न करने के लिये उसे लकड़ी के पटरे पर लिटाकर कीलों के सहारे भग्न प्रदेश को अवरुद्ध कर दिया जाता है। आजकल इस विधि से समता रखने वाली जिस पद्धति का प्रयोग ऊर्वस्थि-भग्न संधान के लिए किया जाता है उसे Prolonged extension कहते हैं। इस कार्य के लिए Thomas Splint का प्रयोग तथा Hawley's bed या Pearson's bed का प्रयोग किया जाता है। युग परिवर्तन के फलस्वरूप लौहशलाका-निर्मित इन कुशाओं (Splint) की आकृति 'कपाटशयन विधि' से भिन्न भले ही हो, किन्तु दोनों विधियाँ समान रूप से एक लक्ष्य की ही पूर्ति करती हैं।

काण्डभग्ने प्ररूढे तु विषमोल्बणसंहिते ।
आपोथ्य शमयेद्भग्नं ततो भग्नवदाचरेत् ॥ ५२ ॥

यदि दीर्घकाली काण्डभग्न का संधान पूर्ण रूप से विषम स्थिति में (ऊंचा नीचा) हो गया हो तो संधान का विश्लेषण करके (संधान तोड़कर) भग्न को समान रूप में स्थित करना चाहिये तथा भग्नसंधानविधि की भांति चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ५२ ॥

विमर्शः—जब अस्थि के टूटे हुए भाग का संधान ठीक से नहीं होता तो दोनों भागों के मध्य में अन्तर रह जाता है अथवा एक भाग दूसरे पर चढ़ जाता है। इस स्थिति में अस्थिसन्धान समान रूप से नहीं होता। अस्थिभग्न विषम रूप से जुड़ जाता है। उससे अङ्ग में विकृति आ जाती है। इस प्रकार के अस्थिसंधान को Mal union कहते हैं। ऐसी दशा में संधान को तोड़कर पुनः भग्नसंधान ठीक रूप में करना पड़ता है।

कल्पयेन्निर्गतं शुष्कं व्रणान्तेऽस्थि समाहितः ।
सन्ध्यन्ते वा क्रियां कुर्यात् सव्रणे व्रणभग्नवत् ॥ ५३ ॥

(काण्ड भग्न में) सावधान चिकित्सक, बाहर निकली तथा सूखी हुई अस्थि को व्रण के एक भाग अथवा व्रणयुक्त सन्धि के समीप से काट दे और व्रणभग्नविधि की भांति चिकित्सा करे ॥ ५३ ॥

ऊर्ध्वकाये तु भग्नानां मस्तिष्क्यं कर्णपूरणम् ।
घृतपानं हितं नस्यं प्रशाखास्वनुवासनम् ॥ ५४ ॥

शरीर के ऊर्ध्व भाग में भग्न होने पर शिरोबस्ति (मस्तिष्क्यं शिरोबस्तिप्रकारः, स च स्नेहाक्तपिचुप्लोतादिभिः), कर्णपूरण (कान में तेल डालना), घृतपान और नस्य तथा शाखाओं (आजानुजानु बाहुद्वय) के भग्न में अनुवासन बस्ति हितकर होती है ॥ ५४ ॥

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि तैलं भग्नप्रसाधकम् ।
रात्रौ रात्रौ तिलान् कृष्णान् वासयेदस्थिरे जले ॥ ५५ ॥
दिवा दिवा शोषयित्वा गवां क्षीरेण भावयेत् ।
तृतीयं सप्तरात्रं तु भावयेन्मधुकाम्बुना ॥ ५६ ॥
ततः क्षीरं पुनः पीतान् सुशुष्कांश्चूर्णयेद्भिषक् ।
काकोल्यादि सयष्ट्याह्वं मञ्जिष्ठां सारिवां तथा ॥ ५७ ॥
कुष्ठं सर्जरसं मांसीं सुरदारु सचन्दनम् ।
शतपुष्पां च संचूर्ण्य तिलचूर्णेन योजयेत् ॥ ५८ ॥
पीडनार्थं च कर्तव्यं सर्वगन्धशृतं पयः ।
चतुर्गुणेन पयसा सतैलं विपचेद्भिषक् ॥ ५९ ॥

इसके आगे भग्नसंधानकारक तैल का वर्णन किया जाता है। वैद्य, प्रत्येक रात्रि में (सात दिन) काले तिलों को बहते जल में रखे और दिन में धूप में सुखा ले। इसी प्रकार तिलों को गोदुग्ध में (सात दिन) रात्रि में भिगोकर दिन में सुखा ले, तीसरी बार उसी प्रकार मुलेठी के क्वाथ की भावना दे और (चौथी बार) पुनः उपर्युक्त विधि से दूध में भावना देकर तिलों का चूर्ण बना ले। (इसके बाद) वैद्य काकोल्यादिगण, मुलेठी, मजीठ, सारिवा, कूठ, राल, जटामांसी, देवदारु, लालचन्दन और सौंफ का चूर्ण बनाकर तिलचूर्ण के साथ मिलावे। तदनन्तर एलादिगण के (सर्वगन्धा एलादयः) द्रव्यों से सिद्ध उष्ण दुग्ध में उपर्युक्त चूर्ण को गीला करके कोल्हू में पेरकर तैल निकाले और चतुर्गुण दुग्ध के द्वारा इस तैल का पाक करे ॥ ५५-५९ ॥

एलामंशुमतीं पत्रं जीवकं तगरं तथा ।
रोध्रं प्रपौण्डरीकं च तथा कालानुसारि(वा)णम् ॥ ६० ॥

सैरेयकं क्षीरशुक्लामनन्तां समधूलिकाम् ॥
पिष्ट्वा शृङ्गाटकं चैव पूर्वोक्तान्यौषधानि च ।
एभिस्तद्विपचेत्तैलं शास्त्रविन्मृदुनाग्निना ॥ ६१ ॥

शास्त्र को जानने वाला वैद्य, इलायची, अंशुमती (शालपर्णी), तेजपात, जीवक, तगर, लोध्र, पुण्डेरी, (सुगन्ध द्रव्य), तगर, कटसरैया, क्षीरविदारी, अनन्तमूल, मधूलिका (मूर्वा) और सिंघाड़ा तथा पूर्वोक्त (काकोल्यादीनि शतपुष्पान्तानि) औषधियों को पीसकर कल्क बनावे और उपर्युक्त विधि से निकले गये तैल का (चतुर्गुण दुग्ध में) मन्दाग्नि से पाक करे ॥ ६०-६१ ॥

एतत्तैलं सदा पथ्यं भग्नानां सर्वकर्मसु ॥ ६२ ॥
आक्षेपके पक्षघाते तालुशोषे तथाऽर्दिते ।
मन्यास्तम्भे शिरोरोगे कर्णशूले हनुग्रहे ॥ ६३ ॥
बाधिर्ये तिमिरे चैव ये च स्त्रीषु क्षयं गताः ।
पथ्यं पाने तथाऽभ्यङ्गे नस्ये बस्तिषु भोजने ॥ ६४ ॥
ग्रीवास्कन्धोरसां वृद्धिरमुनैवोपजायते ।
मुखं च पद्मप्रतिमं ससुगन्धिसमीरणम् ॥ ६५ ॥
गन्धतैलमिदं नाम्ना सर्ववातविकारनुत् ।
राजार्हमेतत् कर्तव्यं राज्ञामेव विचक्षणैः ॥ ६६ ॥

अस्थि-भग्नों में पान, अभ्यङ्ग आदि के लिए यह तैल सदा हितकर होता है। आक्षेपक, पक्षवध, तालुशोष, अर्दित, मन्यास्तम्भ, शिरोरोग, कर्णशूल, हनुग्रह, बाधिर्य, तिमिर तथा अत्यन्त स्त्रीप्रसंग से क्षीण व्यक्तियों के पान, अभ्यङ्ग, नस्य, वस्ति एवं भोजन में (उपर्युक्त तैल) हितकर होता है। इस तैल के सेवन से ग्रीवा, स्कन्ध और वक्षस्थल की वृद्धि (पुष्टि) होती है। मुख कमल के समान तथा सुगन्धित वायु से युक्त रहता है। इसका नाम गन्ध तैल है। यह सम्पूर्ण वातव्याधियों को नष्ट करता है। यह तैल राजाओं के योग्य है, इसका निर्माण बुद्धिमान वैद्यों को राजाओं के लिये ही करना चाहिये ॥ ६२-६६ ॥

त्रपुसाक्षप्रियालानां तैलानि मधुरैः सह ।
वसां दत्त्वा यथालाभं क्षीरे दशगुणे पचेत् ॥ ६७ ॥
स्नेहोत्तममिदं चाशु कुर्याद्भग्नप्रसाधनम् ।
पानाभ्यञ्जननस्येषु वस्तिकर्मणि सेचने ॥ ६८ ॥

खीरे के बीज (त्रपुसं कर्कटीभेदः) बहेड़ा और चिरौंजी का तेल तथा यथालाभ वसा लेकर दशगुने दूध में पकावे। यह उत्तम स्नेह है और शीघ्र भग्नसन्धान करता है इसका प्रयोग पान, अभ्यङ्ग, नस्य, वस्तिकर्म और परिषेक में करना चाहिये ॥ ६७-६८ ॥

भग्नं नैति यथापाकं प्रयतेत तथा भिषक् ।
पक्वमांससिरास्नायु तद्धि कृच्छ्रेण सिध्यति ॥ ६९ ॥

वैद्य को इसका प्रयत्न करना चाहिये कि भग्न में पाक (Pyogenic Infection) न होने पावे क्योंकि मांस, शिरा और स्नायु में पाक होने पर भग्न कष्टसाध्य हो जाता है ॥ ६९ ॥

भग्नं सन्धिमनाविद्धमहीनाङ्गमनुल्बणम् ।
सुखचेष्टाप्रचारं च संहितं सम्यगादिशेत् ॥ ७० ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने भग्नचिकित्सितं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

भग्नसन्धि पीड़ा (No Pain) से रहित हो, अङ्ग छोटा न हुआ हो (No Shortening) भग्नस्थान समान (ऊँचा-नीचा न होना (Nodeformity) हो और आकुञ्चन, प्रसारण आदि चेष्टायें सुखपूर्वक (Movements free) होती हों तो समझना चाहिए कि भग्नसन्धान सम्यक् रूप से हुआ है ॥७०॥

विमर्श :—चरक में इसे इस प्रकार कहा है :—अस्थिभग्नं च्युतं सन्धिं सन्दधीत समं पुनः। समेन सममङ्गेन कृत्वाऽन्येन विचक्षणः॥ स्थिरैः कवलिकाबन्धैः कुशिकाभिश्च संस्थितम्। पट्टैः प्रभूतसर्पिष्कैर्बध्नीयादचलं सुखम्॥ अविदाहिभिरन्नैश्च पौष्टिकैस्तमुपाचरेत्। ग्लानिर्नहि हिता तस्य सन्धिविश्लेषकारिका॥ (चरक चि० अ० २५)

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकायां भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः॥३॥

## चतुर्थोऽध्यायः

अथातो वातव्याधिचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

इसके अनन्तर वातव्याधि की चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने (सुश्रुत-प्रभृति शिष्यों से) कहा ॥ १-२ ॥

आमाशयगते वाते छर्दयित्वा यथाक्रमम् ।
देयः षड्धरणो योगः सप्तरात्रं सुखाम्बुना ॥ ३ ॥

आमाशयगत वात में क्रमानुसार वमन कराने के पश्चात् सुखोष्ण जल से सात दिन तक षड्धरण योग का प्रयोग करना चाहिए ॥ ३ ॥

विमर्शः—आमाशयगते छर्दनं कफस्थानत्वात्। यथाक्रममिति। अत्र यथाक्रमशब्देन पूर्वकालापरकालकर्तव्यताः सर्वा एव आक्षिप्ताः स्नेहस्वेदनपानलैङ्गिकवैगिकमानिककायशुद्धिसंसर्जनभोजनादयः। षड्धरण इति षण्णां चित्रकादीनां धरणा मानविशेषा यत्र योगे स षड्धरणो योगः। सुखाम्बुना ईषदुष्णाम्बुना। (डल्हण)

चित्रकेन्द्रयवे पाठा कटुकाऽतिविषाऽभया ।
वातव्याधिप्रशमनो योगः षड्धरणः स्मृतः ॥ ४ ॥

चित्रक, इन्द्रयव, पाठा, कुटकी, अतीस और हरीतकी के योग को षड्धरणयोग कहा गया है, यह वातव्याधि को शमन करने वाला योग है ॥ ४ ॥

पक्वाशयगते चापि देयं स्नेहविरेचनम् ।
वस्तयः शोधनीयाश्च प्राशाश्च लवणोत्तराः ॥ ५ ॥

पक्वाशयगत वात में स्नेह-विरेचन, शोधनीयवस्ति तथा लवणप्रधान आहार देना चाहिए ॥ ५ ॥

विमर्शः—स्नेहविरेचनं तिल्वकसर्पिरादिविरेचनम्। वस्तयः शोधनीयाश्चेति । 'शोधनद्रव्यनिःक्राथास्तत्कल्कस्नेहसंयुताः' इत्याद्याः। प्राशाश्च लवणोत्तरा इति। क्षेहलवणकल्याणकलवणादयः, अन्ये तु प्राश्यन्त इति प्राशा आहाराः, न तु लेहाः। लवणोत्तरा लवणप्रधानाः। ( डल्हण )

चरककार कहते हैंः—विशेषतस्तु कोष्ठस्थे वाते क्षारं पिबेन्नरः। पाचनीयैर्दीपनीयैस्तैरम्लैर्वा पाचयेन्मलान्॥ गुदपक्वाशयस्थे तु कर्मोदावर्त्तनुद्धितम्। आमाशयस्थे शुद्धस्य यथादोषहराः क्रियाः॥

कार्यो वस्तिगते चापि विधिर्वस्तिविशोधनः।
श्रोत्रादिषु प्रकुपिते कार्यश्चानिलहा क्रमः॥ ६॥
स्नेहाभ्यङ्गोपनाहाश्च मदनालेपनानि च।
त्वङ्मांसासृक्सिराप्राप्ते कुर्याच्चासृग्विमोक्षणम्॥

वस्तिगत वात में, वस्ति को शुद्ध करने वाली विधि ( अश्मरीचिकित्सितोक्त ) का प्रयोग करना चाहिये। श्रोत्र आदि में ( आदिशब्दात् त्वग्घ्राण-जिह्वानेत्राणीन्द्रियाणि गृह्यन्ते ) वात का प्रकोप होने पर स्नेह, अभ्यङ्ग, उपनाह, मर्दन और आलेप आदि वातनाशक कर्मों का प्रयोग करना चाहिये। त्वचा, मांस, रक्त और शिरा में वायु का प्रकोप होने पर रक्तमोक्षण करना चाहिए॥ ७–७॥

चरककार कहते हैंः—स्वेदाभ्यंगनिवातानि हृद्यं चान्नं त्वगाश्रिते। शीताः प्रदेहा रक्तस्थे विरेको रक्तमोक्षणम्॥ विरेको मांसमेदःस्थे निरूहः शमनानि च। बाह्याभ्यन्तरतः स्नेहैरस्थिमज्जगतं जयेत्॥

स्नेहोपनाहाग्निकर्मबन्धनोन्मर्दनानि च।
स्नायुसन्ध्यस्थिसंप्राप्ते कुर्याद्वायावतन्द्रितः॥ ८॥

आलस्यरहित चिकित्सक, स्नायु, सन्धि और अस्थिगत वातप्रकोप में, स्नेह, उपनाह, अग्निकर्म, बन्धन और मर्दन का प्रयोग करे॥ ८॥

निरुद्धेऽस्थनि वा वायौ पाणिमन्थेन दारिते।
नाडीं दत्त्वाऽस्थनि भिषक् चूषयेत्पवनं बली॥ ९॥

( अस्थि-मज्जागत वायु के प्रकोप में ) अस्थि में वायु के रुकने पर ( त्वचा, मांस आदि को शस्त्र से काटकर ) उसे आराशस्त्र से वेध कर ( पाणिमन्थेन आराशस्त्रेण ) उसमें दो मुखी नलिका लगावे और बलवान वैद्य वायु का चूषण करे॥

शुक्रप्राप्तेऽनिले कार्यं शुक्रदोषचिकित्सितम्।
अवगाहकुटीकर्पूप्रस्तराभ्यङ्गवस्तिभिः॥ १०॥
जयेत् सर्वाङ्गजं वातं सिरामोक्षैश्च बुद्धिमान्।
एकाङ्गगं च मतिमाञ्छृङ्गैश्चावस्थितं जयेत्॥ ११॥

शुक्रगत वायु के प्रकोप में शुक्रदोष को दूर करने वाली चिकित्सा विधि का प्रयोग करना चाहिए। बुद्धिमान् वैद्य, अवगाह, कुटी, कर्षू और प्रस्तरस्वेद तथा अभ्यङ्ग, वस्ति एवं रक्तमोक्षण के द्वारा सर्वाङ्गगत वायु का शमन करे। किसी अङ्ग विशेष में रुकी हुई वायु को बुद्धिमान् वैद्य सींग के द्वारा निकाले॥ १०-११॥

विमर्शः—अवगाहो-वातहरक्वाथपूर्णद्रोण्यादिषु अवगाहो द्रव-स्वेदः। कुटी-चतुर्द्वारा भूमावारोपितापनीतविधूमाङ्गारवातहरद्रवसिक्ता, सा चोष्मस्वेदः। कर्षूः-पुरुषायाममात्रनिखातदग्धावनिप्रदेशे वातहरद्रवसिक्ते शयनं स चोष्मस्वेदविशेषः। स्विन्नतुषधान्यादिभिरास्तृतायां भूमौ परिशयनं प्रस्तरः।

चरककार कहते हैंः—हर्षोऽन्नपानं शुक्रस्थे बलशुक्रकरं हितम्। विबद्धमार्गं दृष्ट्वा वा शुक्रं दद्याद् विरेचनम्॥ सर्वाङ्गकुपितेऽभ्यंगो वस्तयः सानुवासनाः।

बलासपित्तरक्तैस्तु संसृष्टमविरोधिभिः।
सुप्तिवाते त्वसृङ्मोक्षं कुर्यात्तु बहुशो भिषक्॥ १२॥
दिह्याच्च लवणागारधूमैस्तैलसमन्वितैः।
पञ्चमूलीशृतं क्षीरं फलाम्लो रस एव च॥ १३॥
कुलित्थो धान्ययूषो वा हितो वातविकारिणाम्।
काकोल्यादिः सवातघ्नः सर्वाम्लद्रव्यसंयुतः॥ १४॥
सानूपौदकमांसस्तु सर्वस्नेहसमन्वितः।
सुखोष्णः स्पष्टलवणः शाल्वणः परिकीर्तितः॥ १५॥
तेनोपनाहं कुर्वीत सर्वदा वातरोगिणाम्।
कुञ्च्यमानं रुजार्तं वा गात्रं स्तब्धमथापि वा॥ १६॥
गाढं पट्टैर्निबध्नीयात् क्षौमकार्पासिकौर्णिकैः।
बिडालनकुलोन्द्राणां चर्मगोण्यां मृगस्य वा॥
प्रवेशयेद्वा स्वभ्यक्तं शाल्वणेनोपनाहितम्॥ १७॥

कफ, पित्त और रक्त से संयुक्त वात को शमन करने के लिये विरोधरहित चिकित्साविधि का प्रयोग करे। सुप्तिवात ( सुप्तिः-स्पर्शाज्ञानम् ) में वैद्य अनेक बार रक्तमोक्षण करे तथा तैलयुक्त नमक और गृहधूम का लेप लगावे। वातरोगियों के लिए बृहत्पञ्चमूल से सिद्ध दूध, ( अनार आदि ) खट्टे फल, मांसरस तथा स्नेह ( घृत ) युक्त कुलथी आदि धान्य का यूष हितकर होता है। काकोल्यादिगण, वातघ्नगण (भद्रदार्वादि, विदारिगन्धादि गण), अम्ल द्रव्य ( शुक्त, काञ्जी, सुरा, सौवीर, दधिमस्तु आदि ), आनूप तथा औदक जीवों का मांस और सभी स्नेहों ( घृत, तैल, वसा, मज्जा ) में पर्याप्त लवण मिलावे तथा किञ्चिद् उष्ण करले। इसे 'शाल्वण' कहते हैं। सर्वदा वातरोगियों का उपनाह ( पुलटिस बाँधना ) इससे करे। संकुचित, पीड़ायुक्त और जकड़े हुए अङ्ग को क्षौम ( तीसी से निर्मित वस्त्र ), कपास तथा ऊन की पट्टी से कस कर बाँधे। अथवा भली भाँति ( अङ्ग में ) स्नेह की मालिश करके, शाल्वण का उपनाह लगाकर, बिल्ली, नेवला, उन्द्र, (उदबिलाव) या मृग के चमड़े की गोणी (Sling) में अङ्ग को रखना चाहिए॥ १२–१७॥

विमर्शः—स्पष्टलवण-स्पष्टानि व्यक्तानि सैन्धवादीनि लवणानि यत्र स स्पष्टलवणः। उपनाह-उपनाहो बन्धनम् ( उपनाहं बहलं लेपं दत्त्वा चर्मादिभिरावृत्य व्याधियुक्तस्याङ्गबन्धनम् ) शाल्वण-निर्माण में द्रव्यों का मान—मांसेनात्रौषधं तुल्यं यावताऽम्लेन चाम्लता। तावन्तश्च चतुःस्नेहाः स्निग्धत्वञ्च यथा भवेत्। चर्मगोणी—चर्मप्रसेवकः, छगलादिगल इत्यर्थः। डल्हण।

स्कन्धवक्षस्त्रिकप्राप्तं वायुं मन्यागतं तथा॥ १८॥
वमनं हन्ति नस्यं च कुशलेन प्रयोजितम्।

शिरोगतं शिरोवस्तिर्हन्ति वाऽसृग्विमोक्षणम् ॥
स्नेहं मात्रासहस्रं तु धारयेत्तत्र योगतः ॥ १९ ॥

कुशल चिकित्सक के द्वारा प्रयुक्त वमन और नस्य ( शिरोविरेचन ), कंधा, वक्ष, कटि तथा मन्यागत वात को शमन करता है। शिरोगत वातको शिरोवस्ति या रक्तमोक्षण दूर करता है। उसके लिए युक्तिपूर्वक ( उत्तरतन्त्र में कथित ) स्नेह की एक सहस्र मात्रा धारण करनी चाहिए॥

विमर्शः—मात्रा-कालविशेषः। तथाहि-'निमेषोन्मेषणे पुंसां स्फोटनं वा तथाऽङ्गुलेः। अक्षरस्य लघोर्वापि मात्रा तूच्चारणं भवेत्'। योगतः-युक्तितः। डल्हण।

सर्वाङ्गगतमेकाङ्गस्थितं वाऽपि समीरणम्।
रुणद्धि केवलो वस्तिर्वायुवेगमिवाचलः ॥ २० ॥

सर्वाङ्गगत अथवा एक अङ्ग में स्थित वायु को केवल वस्ति उसी प्रकार शान्त करती है जिस प्रकार वायु के वेग को पर्वत रोकता है ॥ २० ॥

स्नेहस्वेदस्तथाऽभ्यङ्गो वस्तिः स्नेहविरेचनम् ॥
शिरोवस्तिः शिरःस्नेहो धूमः स्नैहिक एव च।
सुखोष्णः स्नेहगण्डूषो नस्यं स्नैहिकमेव च ॥ २२ ॥
रसाः क्षीराणि मांसानि स्नेहाः स्नेहान्वितं च यत्।
भोजनानि फलाम्लानि स्निग्धानि लवणानि च ॥२३॥
सुखोष्णाश्च परीषेकास्तथा संवाहनानि च।
कुङ्कुमागुरुपत्राणि कुष्ठैलातगराणि च ॥ २४ ॥
कौशेयौर्णिकरोमाणि कार्पासानि गुरूणि च।
निवातातपयुक्तानि तथा गर्भगृहाणि च ॥ २५ ॥
मृद्वी शय्याऽग्निसंतापो ब्रह्मचर्यं तथैव च।
समासेनैवमादीनि योज्यान्यनिलरोगिषु ॥ २६ ॥

स्निग्ध स्वेद, अभ्यङ्ग, वस्ति, स्नेहविरेचन, शिरोवस्ति, शिरःस्नेह, स्नैहिक धूम, सुखोष्ण-स्नेहगण्डूष, स्नैहिकनस्य, मांसरस, दूध, मांस, स्नेह ( घृत, तैल, वसा ), स्नेह गुण युक्त अन्य वस्तुयें, लवणयुक्त स्निग्ध भोजन, अम्ल फल (दाडिम आदि), सुखोष्ण परिषेक, संवाहन (सुखकर स्पर्श), केशर, अगर, तेजपात, कूठ, इलायची, तगर, रेशमी वस्त्र, भेड़ आदि के ऊन से निर्मित वस्त्र, कपास से बने भारी वस्त्र, वातरहित धूप से युक्त गर्भगृह ( अन्दर का कमरा ), कोमल शय्या, अग्नि से सेक और ब्रह्मचर्य आदि का संक्षेप में निर्देश किया है। वात से पीड़ित रोगियों के लिए इनका विधान करना चाहिए ॥ २१-२६ ॥

त्रिवृद्दन्तीसुवर्णक्षीरीसप्तलाशङ्खिनीत्रिफलाविडङ्गानामक्षसमा भागाः, बिल्वमात्रा कल्कस्तिल्वकमूलकम्पिल्लकयोः, त्रिफलारसदधिपात्रे द्वे द्वे, घृतपात्रमेकं, तदैकध्यं संसृज्य विपचेत् तिल्वकसर्पिरेतत् ; स्नेहविरेचनमुपदिशन्ति वातरोगिषु। तिल्वकविधिरेवाशोकरम्यकयोर्द्रष्टव्यः ॥ २७ ॥

निशोथ, दन्ती, सुवर्णक्षीरी ( कंकुष्ठ ), सप्तला ( सेहुण्ड भेद ), शङ्खिनी ( यवतिक्ता-कालमेघ ), त्रिफला और विडंग का कल्क एक एक कर्ष, लोध की जड़ और कबीले का कल्क एक-एक पल, त्रिफलाक्वाथ २ आढक, दही २ आढक, घृत १ आढक इन द्रव्योंको एकत्र मिलाकर पकावे। इसे 'तिल्वक घृत' कहते हैं। वातरोगियों के लिए यह स्नेह विरेचन है। तिल्वक ( लोध ) विधि की भाँति अशोक तथा रम्यक ( बकायन-महानिम्ब ) से भी घृत सिद्ध किया जावे ॥ २७ ॥

तिलपरिपीडनोपकरणकाष्ठान्याहृत्यानल्पकालं तैलपरिपीतान्यणूनि खण्डशः कल्पयित्वाऽवक्षुद्य महति कटाहे पानीयेन आप्लाव्य क्वाथयेत्, ततः स्नेहमम्बुपृष्ठाद्यदुदेति तत् शरकपाण्योरन्यतरेणादाय वातघ्नौषधप्रतीवापं च स्नेहपाकमल्पेन विपचेत्, एतदणुतैलमुपदिशन्ति वातरोगिषु; अणुभ्यस्तैलद्रव्येभ्यो निष्पाद्यत इत्यणुतैलम् ॥ २८ ॥

तिल पेरने वाले कोल्हू की लकड़ियों को एकत्रित कर, चिरकाल तक तेल पिये हुई उन लकड़ियों के छोटे-छोटे टुकड़े करके चूर्ण बनावे और बड़े कड़ाहे में जल में डालकर क्वाथ करे। इस क्रिया से जल के ऊपर जो स्नेह ( तैल ) आवे उसे सकोरा, हाथ या अन्य उपाय से लेकर वातघ्न औषधियों ( भद्रदार्वादिगण ) के कल्क के साथ स्नेहपाक विधि से पकावे। यह अणु तैल है। इसका योग वातरोगों में करना चाहिए। अणु अर्थात् सूक्ष्म तैलद्रव्यों ( तेल पिए हुए कोल्हू के छोटे टुकड़े ) से निर्मित होने के कारण इसे 'अणु तैल' कहते हैं ॥ २८ ॥

अथ महापञ्चमूलकाष्ठैर्बहुभिरवदह्यावानप्रदेशमसितमुषितमेकरात्रमुपशान्तेऽग्नावपोह्य भस्म निवृत्तां भूमिं विदारिगन्धासिद्धेन तैलघटशतेन तुल्यवयसाऽभिषिच्यैकरात्रमवस्थाप्य ततो यावती मृत्तिका स्निग्धा स्यात्तामादायोष्णोदकेन महति कटाहेऽभ्यासिञ्चेत्, तत्र यत्तैलमुत्तिष्ठेत्तत् पाणिभ्यां पर्यादाय स्वनुगुप्तं निदध्यात्; ततस्तैलं वातहरौषधक्वाथमांसरसक्षीराम्लभागसहस्रेण सहस्रपाकं विपचेद्यावता कालेन शक्नुयात् पक्तुं, प्रतिवापश्चात्र हैमवता दक्षिणापथगाश्च गन्धा वातघ्नानि च, तस्मिन् सिध्यति शङ्खानाध्मापयेत् दुन्दुभीनाघातयेच्छत्रं धारयेद्वालव्यजनैश्च वीजयेद् ब्राह्मणसहस्रं भोजयेद्, तत् साधु सिद्धमवतार्य सौवर्णे राजते मृन्मये वा पात्रे स्वनुगुप्तं निदध्यात्, तदेतत् सहस्रपाकमप्रतिवारवीर्यं राजार्हं तैलम्। एवं भागशतविपक्वं शतपाकम् ॥ २९ ॥

काली मिट्टीवाली भूमिपर बृहत्पञ्चमूल की बहुतसी लकड़ी जलावे। एक दिन उसी प्रकार अग्नि जलने दे। जब अग्नि शान्त हो जाय तब स्थान से राख हटाकर, विदारिगन्धादि गण से सिद्ध तैल तथा दूध के सौ सौ घड़े से उस रिक्तभूमि का सिंचन करके एक दिन उसी स्थिति में रहने दे, फिर जितनी मिट्टी स्निग्ध हो गयी हो उसे लेकर उष्ण जल के

बड़े कड़ाहे में छोड़ दे। इस क्रिया से जो तैल जल के ऊपर आवे उसे हाथ से निकालकर सुरक्षित स्थान में रखे। इस तैल का जितना समय में पाक हो सके वातहर औषधियों (भद्रदार्वादि गण) के क्वाथ, मांसरस, दूध और काञ्जी के एक सहस्र भाग के द्वारा एक सहस्र वार करे। इनमें हिमालय तथा दक्षिणापथ की सुगंधित एवं वातघ्न औषधियों का कल्क डाले। तैल-पाक के समय शङ्ख फूँके, नगाड़े बजावे, छत्र धारण करे, चँवर डुलावे और सहस्र ब्राह्मणों को भोजन करावे। भलीभाँति तैल सिद्ध होने पर अग्नि से उतार कर सोने, चाँदी अथवा मिट्टी के पात्र में सुरक्षित स्थान में रखे। यह सहस्र-पाकयुक्त अप्रतिहतशक्तिवाला तैल राजाओं के योग्य है। इसी प्रकार सौ भाग से पकाया गया 'शतपाक तैल' होता है ॥ २९ ॥

विमर्शः—हैमवताः—उत्तरापथसम्भूताः, ते पुनः कस्तूरीशटीकुष्ठमांसीसरलसुरदारुमुरात्वगादयः। दक्षिणापथगाः—चन्दनजातिफलकक्कोलकलवङ्गादयः। तत्र शङ्खाध्मापनादेरचिन्त्यशक्तित्वात् अतिशयप्युत्पादनार्थाः। (डल्हण)

गन्धर्वहस्तमुष्ककनक्तमालाटरूषकपूतीकारग्वधचित्रकादीनां पत्राण्यार्द्राणि लवणेन सहोदूखलेऽवक्षुद्य स्नेहघटे प्रक्षिप्यावलिप्य गोशकृद्भिर्दाहयेत्, एतत्पत्रलवणमुपदिशन्ति वातरोगेषु ॥ ३० ॥

गन्धर्वहस्त (एरण्ड), मुष्कक (मोखा), करञ्ज, अडूसा, पूतिकरञ्ज, अमलतास और चित्रक आदि द्रव्यों के हरे पत्तों को लवण के साथ ओखल में कूटकर, घी के घड़े में रख, ऊपर से मिट्टी का लेप करके, उपलों की अग्नि में पकावे। यह 'पत्रलवण' है, इसका प्रयोग वातरोगों में करना चाहिये ॥

एवं स्नुहीकाण्डवार्ताकुशिग्रुलवणानि संक्षुद्य घटं पूरयित्वा सर्पिस्तैलवसामज्जभिः प्रक्षिप्यावलिप्य गोशकृद्भिर्दाहयेत्; एतत् स्नेहलवणमुपदिशन्ति वातरोगेषु। (इति काण्डलवणम्) ॥ ३१ ॥

इसी प्रकार थूहर के डंडे, बड़ी कटेरी, सहिजन और सेन्धानमक को एक साथ कूटकर घड़े में रखे तथा घृत, तैल, वसा एवं मज्जा डालकर, मिट्टी का लेप करके, उपले की अग्नि में पकावे। यह 'स्नेहलवण' है, इसका प्रयोग वातरोगों में करना चाहिये। इसे 'काण्डलवण' भी कहते हैं ॥ ३१ ॥

गण्डीरपलाशकुटजबिल्वार्कस्नुह्यपामार्गपाटलापारिभद्रकनादेयीकृष्णगन्धानीपनिम्बनिर्दहन्यटरूषकनक्तमालकपूतिकबृहतीकण्टकारिकाभल्लातकेङ्गुदीवैजयन्तीकदलीबाष्पद्वयेक्षुरकेन्द्रवारुणीश्वेतमोक्षकाशोका इत्येवं वर्गं समूलपत्रशाखमार्द्रमाहृत्य लवणेन सह संसृज्य पूर्ववद्दग्ध्वा क्षारकल्पेन परिस्राव्य विपचेत्, प्रतिवापश्चात्र हिङ्ग्वादिभिः पिप्पल्यादिभिर्वा। इत्येतत् कल्याणकलवणं वातरोगगुल्मप्लीहाग्निसङ्गाजीर्णार्शोऽरोचकार्तानां कासादिभिः कृमिभिरुपद्रुतानां चोपदिशन्ति पानभोजनेष्वपीति ॥ ३२ ॥

गण्डीर (जलपिप्पली), पलाश, कुटक (कोरैया), बेल, मदार, सेहुण्ड, अपामार्ग, पाढ़ल, फरहद, नादेयी (अरणी), कृष्णगन्धा (सहिजन), कदम्ब, नीम, निर्दहनी (अग्निमन्थ या चित्रक), अडूसा, करञ्ज, पूतिकरञ्ज, बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, भिलावा, हिंगोट; वैजयन्ती (अरणी), केला, बाष्पद्वय (तच्च शोणितं कृष्णञ्च सिन्धुविषये, केचिद् वर्षाभूद्वयमिति पठन्ति), इक्षुरक (तालमखाना), इन्द्रायण, श्वेतमोखा और अशोक, इन द्रव्यों को जड़, शाखा तथा पत्र सहित हरा लाकर उसमें सेन्धा नमक मिलावे और एक साथ कूटकर उपर्युक्त विधि से जलावे, फिर क्षारनिर्माण की विधि से टपकाकर, हिंग्वादि या पिप्पल्यादि गण के कल्क के साथ पकावे। यह 'कल्याणकलवण' है, इसका प्रयोग वातरोग, गुल्म, प्लीहा, अग्निमान्द्य, अजीर्ण, अर्श, अरोचक, कास और कृमि से पीड़ित रोगियों के पान तथा भोजन में भी करना चाहिये ॥ ३२ ॥

भवति चात्र—

विष्यन्दनादुष्णभावाद्दोषाणां च विपाचनात्।
संस्कारपाचनाच्चेदं वातरोगेषु शस्यते ॥ ३३ ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने वातव्याधिचिकित्सितं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

जैसा कि—बहने, उष्ण होने, दोष का पाचन करने तथा संस्कारपूर्वक (विधि विशेष के द्वारा) पाक होने के कारण यह वातरोगों में हितकर होता है ॥ ३३ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकायां भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥

## पञ्चमोऽध्यायः

अथातो महावातव्याधिचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

इसके अनन्तर महावातव्याधि की चिकित्साविधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने (सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से) कहा।

वातरक्तः—

द्विविधं वातशोणितमुत्तानमवगाढं चेत्येके भाषन्ते, तत्तु न सम्यक्, तद्धि कुष्ठवदुत्तानं भूत्वा कालान्तरेणावगाढीभवति, तस्मान्न द्विविधम् ॥ ३ ॥

कुछ लोगों का मत है कि वातशोणित दो प्रकार का होता है। (१) उत्तान और (२) गम्भीर। उनका कथन ठीक नहीं है, क्योंकि (वातशोणित प्रारम्भ में) कुष्ठ की भाँति उत्तान (त्वचा-मांस में आश्रित) होकर कालान्तर में गम्भीर हो जाता है। इसलिए दो प्रकार का नहीं है ॥३॥

विमर्शः—चरक ने वातशोणित को दो प्रकार का माना है—'द्विविधं वातरक्तमिति गम्भीरमुत्तानं च' (च० नि० अ० १६)

तत्र बलवद्विग्रहादिभिः प्रकुपितस्य वायोर्गुरूष्णाध्यशनशीलस्य प्रदुष्टं शोणितं मार्गमावृत्य वातेन

सहैकीभूतं युगपद्वातरक्तनिमित्तां वेदनां जनयतीति वातरक्तम्। तत्तु पूर्वं हस्तपादयोरवस्थानं कृत्वा पश्चा देहं व्याप्नोति। तस्य पूर्वरूपाणि तोददाहकण्डूशोफस्तम्भत्वक्पारुष्यसिरास्नायुधमनीस्पन्दनसक्थिदौर्बल्यानि श्यावारुणमण्डलोत्पत्तिश्चाकस्मात् पाणिपादतलाङ्गुलिगुल्फमणिबन्धप्रभृतिषु तत्राप्रतिकारिणोऽपचारिणश्च रोगो व्यक्ततरः, तस्य लक्षणमुक्तं तत्राप्रतिकारिणो वैकल्यं भवति॥ ४॥

गुरु, उष्ण पदार्थों का सेवन तथा अध्यशन ( भुक्तस्योपरि भोजनम् अध्यशनम् ) करने वाले व्यक्ति को दूषित हुआ रक्त, बलवान् के साथ युद्ध आदि कारणों से कुपित हुये वायु के मार्ग को रोककर तथा वायु के साथ एक होकर एक ही समय में, वात और रक्तजन्य वेदना को उत्पन्न करता है अतः इसे 'वातरक्त' कहते हैं। यह (वातरक्त) प्रारम्भ में हाथ-पैरों में स्थित होकर पश्चात् सम्पूर्ण शरीर में फैलता है। इसके पूर्वरूप ये हैं—चुभने की सी पीड़ा, दाह, कण्डू, शोथ, जकड़ाहट, त्वचा में कड़ापन, शिरा, स्नायु और धमनी में स्पन्दन, जंघाओं में दुर्बलता तथा हाथ-पैर के तलप्रदेश, अङ्गुलि, गुल्फ एवं मणिबन्ध आदि में काले, लाल मण्डलों ( गोल चकत्तों ) का अकस्मात् उत्पन्न होना। इस प्रकार के पूर्वरूप में चिकित्सा न करानेवाले और मिथ्या आहार-विहार करने वाले व्यक्ति का रोग अधिक बढ़ जाता है। उसका लक्षण कहा जा चुका है। रोग के प्रकट होने पर चिकित्सा न कराने वाले व्यक्ति को विकलता होती है॥ ४॥

भवति चात्र—

प्रायः सुकुमाराणां मिथ्याऽऽहारविहारिणाम्।
स्थूलानां सुखिनां चापि वातरक्तं प्रकुप्यति॥ ५॥

जैसा कि—वातरक्त का प्रकोप प्रायः मिथ्या आहार-विहार करने वाले, सुकुमार, स्थूल और सुखी व्यक्तियों को होता है॥

विमर्शः—चरक ने भी 'वातशोणित' का कारण दूषित रक्त और कुपित वायु को ही माना है। 'वायुः प्रवृद्धो वृद्धेन रक्तेनावारितः पथि। क्रुद्धः संदूषयेद्रक्तं तज्ज्ञेयं वातशोणितम्' ( चरक )। सम्प्रति पाश्चात्य शास्त्र के ( Gout ) गठिया रोग से इस रोग की समता स्थापित की जाती है। A disease characterised by excess of uricacid in the blood, uratic deposits in the tissues & joint manifestations, Podagra & cheiagra implies Gout in foot & hand respectively. ( Gout ) का प्रकोप मुख्य रूप से छोटी अस्थिसन्धियों में तथा विशेष रूप से पैर के अंगूठे की सन्धि में होता है। रोग का प्रारम्भ साधारणतः अचानक और अक्सर मध्यरात्रि में होता है। अग्निमान्द्य, मुखवैरस्य, मूत्राल्पता तथा साधारण ज्वर आदि लक्षण भी उपस्थित रहते हैं। रक्त में ( Uric acid ) की वृद्धि इस रोग का कारण मानी जाती है। साधारण दशा में रक्तगत ( Uric acid) की मात्रा ( 100 C. C. ) रक्त में एक से १-४ मि० ग्राम तक रहती है। स्वस्थ दशा में ( Uric acid ) अपनी निश्चित मात्रा में रहता है तथा अनावश्यक भाग मूत्र के द्वारा बाहर निकलता रहता है। गाउट में इसका भाग रक्त में ५-९ मि. ग्रा. प्रति १०० सी-सी तक होती है। मिथ्या आहार-विहार के कारण रक्त में बढ़ा हुआ ( Uric acid ) जब शरीर से बाहर वृक्क द्वारा पूरा नहीं निकल पाता तब सन्धियों में ( Sodium urate ) का संचय होने लगता है। धनिकों में इस व्याधि का प्रकोप अधिक होने के कारण ही सम्भवतः चरक ने इसका नाम 'आढ्यवात' भी रखा है एवं अधिक मात्रा में सुरा-सेवन को भी इसका कारण माना है। पाश्चात्य चिकित्सकों की धारणा कुछ विशेष प्रकार के सुरा-सेवन के विषय में ऐसी ही है। 'The strong wines like port and sherry and the red wines such as burgundy and claret are also probably responsible for much gout among the well to do classes'

तत्र प्राणमांसक्षयपिपासाज्वरमूर्च्छाश्वासकासस्तम्भारोचकाविपाकविसरणसंकोचनैरनुपद्रुतं बलवन्तमात्मवन्तमुपकरणवन्तं चोपक्रमेत्॥ ६॥

प्राण ( बल ) क्षय, मांसक्षय, पिपासा, ज्वर, मूर्च्छा, श्वास, कास, स्तम्भ ( जकड़ाहट ), अरोचक, अविपाक (अन्न का ठीक परिपाक न होना ), विसरण ( विस्तार ), संकोचन आदि उपद्रवों से रहित, बलवान, जितेन्द्रिय और साधनसंपन्न रोगी की चिकित्सा करनी चाहिए॥ ६॥

तत्र, आदावेव बहुवातरूक्षम्लानाङ्गादृते मार्गावरणाद्दुष्टशोणितमसकृदल्पाल्पमवसिञ्चेद्वातकोपभयात्। ततो वमनादिभिरुपक्रमैरुपपाद्य प्रतिसंसृष्टभक्तं वातप्रबले पुराणघृतं पाययेत्। अजाक्षीरं वाऽर्धतैलं मधुकाक्षयुक्तं, शृगालविन्नासिद्धं वा, शर्करामधुमधुरं, शुण्ठीशृङ्गाटककशेरुकसिद्धं वा, श्यामारास्नासुषवीशृगालविन्नापीलुशतावरीश्वदंष्ट्राद्विपञ्चमूलीसिद्धं वा। द्विपञ्चमूलीक्वाथाष्टगुणसिद्धेन पयसा मधुमेषशृङ्गीश्वदंष्ट्रासरलभद्रदारुवचासुरभिकल्कप्रतीवापं तैलं पाचयित्वा पानादिषूपयुञ्जीत, शतावरीमयूरककिणिहीजमोदामधुकक्षीरविदारीबलातिबलातृणपञ्चमूलीक्वाथसिद्धं वा काकोल्यादिप्रतीवापं, बलातैलं शतपाकं वेति। वातहरमूलसिद्धेन च पयसा परिषेचनमम्लैर्वा कुर्वीत। यवमधुकैरण्डतिलवर्षाभूभिर्वा प्रदेहः कार्यः। तत्र चूर्णितेषु यवगोधूमतिलमुद्गमाषेषु प्रत्येकशः काकोलीक्षीरकाकोलीजीवकर्षभकबलातिबलाबिसमृणालशृगालविन्नामेषशृङ्गीप्रियालशर्कराकशेरुकसुरभिवचाकल्कमिश्रेषूपनाहार्थं सर्पिस्तैलवसामज्जदुग्धसिद्धाः पञ्च पायसा व्याख्याताः, स्नैहिकफलसारोत्कारिका वा चूर्णितेषु यवगोधूमतिलमुद्गमाषेषु मत्स्यपिशितवेशवारो वा, बिल्वपेशिकातगरदेवदारुसरलारास्नाहरेणुकुष्ठशतपुष्पैलासुरादधिमस्तुयुक्त उपनाहः मातुलुङ्गाम्लसैन्धवघृतमिश्रं मधुशिग्रुमूलमालेपस्तिलकल्को वेति वातप्रबले॥ ७॥

वातप्रधान वातरक्त में—प्रारम्भ में मार्गावरोध के कारण, वायु की अधिकता से रूक्ष और ग्लानतारहित अंग में से, दूषित रक्त को अनेक बार थोड़ा-थोड़ा निकाले, जिसमें वात प्रकोप न हो। इसके पश्चात् वमन, विरेचन आदि विधियों का प्रयोग कर, संसर्जन-क्रम से पेया, विलेपी आदि का सेवन कराने के बाद वातरक्त के रोगी को पुरातन घृत पिलावे। अथवा बकरी के दूध में आधा तैल और एक कर्ष मुलेठी मिलाकर या पृश्निपर्णी से सिद्ध करके (अर्द्धतैल मिश्रित बकरी का दूध) शर्करा तथा मधु द्वारा मीठा कर पिलावे। अथवा सोंठ, सिंघाड़ा और कसेरू या निशोथ, रास्ना, मंगरैला, पृश्निपर्णी, पीलु, शतावर गोखरू और दशमूल के साथ सिद्ध करके (अर्द्धतैल मिश्रित बकरी का दूध) पिलावे। अठगुने दशमूल-क्वाथ से सिद्ध दूध में, मुलेठी, काकड़ासिंगी, गोखरू, चीड़, देवदारु, वच और सुरभि (रास्ना) का कल्क मिलाकर, तैलपाक करके पान, (अभ्यङ्ग, परिषेक आदि) में प्रयोग करे। शतावर, मयूरक (अपामार्ग), किणिही (अपामार्ग), अजवायन, मुलेठी, क्षीरविदारी, खरेटी, अतिबला (कंघी) और तृण-पंचमूल के क्वाथ तथा काकोल्यादिगण के द्रव्यों के कल्क से सिद्ध तैल अथवा शतपाक (सौवार में पकाये गए) बलातैल का प्रयोग करे। वातहरमूल (दशमूल) के द्वारा सिद्ध दूध या अम्लद्रव, (सुरा, सौवीर, तुषोदक आदि) से परिषेक करे। जौ, मुलेठी, एरण्ड, तिल और पुनर्नवा आदि का प्रलेप लगावे।

जौ, गेहूँ, तिल, मूँग और उड़द इन (पाँच) द्रव्यों के चूर्ण में पृथक्-पृथक् काकोली, क्षीरकाकोली, जीवक, ऋषभक बला, अतिबला, बिस (भसिण्डा), कमलनाल, पृश्निपर्णी, काकड़ासिंगी, चिरौंजी, शर्करा, कसेरू, सुरभि (रास्ना) और वच का कल्क मिलाकर, घी, तेल, वसा, मज्जा और दूध (पाँच द्रव्य) के द्वारा सिद्ध किए गए पाँच पायसों (खीर) का वर्णन उपनाह के लिए किया गया है। स्नेहवाले फलों की उत्कारिका (लप्सी) अथवा चूर्ण किए गए जौ, गेहूँ, तिल, मूँग और उड़द में मछली का मांस मिलाकर बनाया गया वेशवार या बेलगिरी, तगर, देवदारु, सरला (निशोथ), रास्ना, रेणुका बीज, कूठ, सौंफ, इलायची, सुरा, दही और मस्तु (दधिजल) से निर्मित उपनाह तथा बिजौरे का रस सेंधानमक, घृत, मधु, सहिजन की जड़ और तिल कल्क मिश्रित लेप का प्रयोग वातप्रधान वातरक्त में करना चाहिये॥

विमर्शः—शतपाकं—शतपाकमिति बलाक्वाथकल्काभ्यां शतशः कृत्वा विपाच्य प्रयोज्यम्। पयसा संस्कृताः पायसाः। ते तु नातिद्रवा नातिसान्द्राः प्रदेहयोग्या योज्याः। स्नैहिकफलानि तिलैरण्डातसीबिभीतकादीनि, तेषां यथासम्भवं सारो मज्जा। उत्कारिका लप्सिका। मत्स्यपिशितवेशवारः = मत्स्यमांसमयो वेशवारः। (डल्हण)। बिसं भिसण्डकमिति लोके, मृणालं पद्मनालम्।

पित्तप्रबले द्राक्षाऽऽरेवतकट्फलपयस्यामधुकचन्दनकाश्मर्यकषायं शर्करामधुमधुरं पाययेत्, शतावरीमधुकपटोलत्रिफलाकटुरोहिणीकषायं गुडूचीकषायं वा, पित्तज्वरहरं वा चन्दनादिकषायं शर्करामधुमधुरं, मधुरतिक्तकषायसिद्धं वा सर्पिः, बिसमृणालभद्रश्रियपद्मकक्वाथेनार्धक्षीरेण परिषेकः, क्षीरेक्षुरसमधुशर्करातण्डुलोदकैर्वा द्राक्षेक्षुकषायमिश्रैर्वा मस्तुमद्यधान्याम्लैः, जीवनीयसिद्धेन वा सर्पिषाऽभ्यङ्गः, शतधौतघृतेन वा, काकोल्यादिकल्ककषायविपक्वेन वा सर्पिषा; शालिषष्टिकनलवञ्जुलतालीशशृङ्गाटकगलोड्यगौरीगैरिकशैवलपद्मकपद्मपत्रप्रभृतिभिर्धान्याम्लपिष्टैः प्रदेहो घृतमिश्रः, वातप्रबलेऽप्येष सुखोष्णः प्रदेहः कार्यः ॥८॥

पित्तप्रधान वातरक्त में मुनक्का, अमलतास, कायफल, क्षीरविदारी, मुलेठी, चन्दन और गम्भारी का क्वाथ शर्करा तथा मधु के द्वारा मधुर बनाकर पिलावे। अथवा शतावर, मुलेठी, परवल की पत्ती, त्रिफला और कुटकी का क्वाथ या गुडूचीक्वाथ या शर्करा और मधुमिश्रित पित्तज्वर-नाशक चन्दनादि क्वाथ या मधुर (काकोल्यादिगण), तिक्त (पटोलादीनि) और कषाय (त्रिफलादीनि) द्रव्यों के क्वाथ एवं कल्क सिद्ध घृत पिलावे। बिस (भसिण्डा), कमलनाल, भद्रश्रिय (श्वेतचन्दन) और पद्माख के क्वाथ में आधा दूध मिलाकर परिषेक (परिषेकः सर्वतो धारासेचनम्) करे। दूध, गन्ने का रस, मधु, शर्करा और तण्डुलोदक से अथवा मुनक्का और गन्ने के क्वाथ में मस्तु; मद्य और काञ्जी मिलाकर परिषेक करे। जीवनीय गण (काकोली, क्षीरकाकोली आदि) घृत अथवा काकोल्यादि के कल्क तथा क्वाथ से सिद्ध घृत का अभ्यङ्ग (मालिश) करे। शाली, साठी, नड़सर, बेंत, तालीशपत्र, सिंघाड़ा कमलगट्टा, हल्दी, गेरू, सेवार, पद्माख और कमलपत्र आदि द्रव्यों को काञ्जी के साथ पीसकर, घृत मिला, लेप लगावे। वातप्रधान वातरक्त में भी इसी लेप को किञ्चिद् उष्ण करके लगाना चाहिये ॥ ८ ॥

रक्तप्रबलेऽप्येवं बहुशश्च शोणितमवसेचयेत् शीततमाश्च प्रदेहाः कार्या इति ॥ ९ ॥

रक्त-प्रधान वातरक्त में भी इसी विधि का अनुसरण, अनेक बार रक्तमोक्षण तथा शीतप्रधान प्रलेपों का प्रयोग करना चाहिए ॥ ९ ॥

श्लेष्मप्रबले त्वामलकहरिद्राकषायं मधुमधुरं पाययेत्, त्रिफलाकषायं वा; मधुकशृङ्गबेरहरीतकीतिक्तरोहिणीकल्कं वा सक्षौद्रं, मूत्रतोययोरन्यतरेण गुडहरीतकीं वा भक्षयेत्; तैलमूत्रक्षारोदकसुराशुक्तकफघ्नौषधनिःक्वाथैः परिषेकः, आरग्वधादिकषायैर्वोष्णैः; मस्तुमूत्रसुराशुक्तमधुकसारिवापद्मकसिद्धं वा घृतमभ्यङ्गः, तिलसर्षपातसीयवचूर्णानि श्लेष्मातककपित्थमधुशिग्रुमिश्राणि क्षारमूत्रपिष्टानि प्रदेहः, श्वेतसर्षपकल्कः, तिलाश्वगन्धाकल्कः, प्रियालसेलुकपित्थकल्कः व्योषतिक्तापृथक्पर्णीबृहतीकल्क इत्येतेषां पञ्च प्रदेहाः सुखोष्णाः क्षारोदकपिष्टाः, शालिपर्णी पृश्निपर्णी बृहत्यौ वा क्षीरपिष्टास्तर्पणमिश्राः ॥ १० ॥

कफप्रधान वातरक्त में आंवला और हल्दी का क्वाथ मधु मिलाकर दे अथवा त्रिफलाक्वाथ पिलावे। मुलेठी, सोंठ, हरीतकी और कुटकी का कल्क मधु मिलाकर अथवा गोमूत्र का जल के साथ गुड-हरीतकी का सेवन करावे।

तैल, गोमूत्र, क्षारमिश्रित जल, सुरा, शुक्त तथा कफनाशक औषधियों के क्वाथ अथवा आरग्वधादिगण के उष्ण क्वाथ से परिषेक करे। मस्तु, गोमूत्र, सुरा, शुक्त, मुलेठी, सारिवा और पद्माख से सिद्ध घृत की मालिश करे। तेल, सरसों, तीसी और जौ के चूर्ण में लिसोड़ा, कैथ, मधु और सहिजन मिलावे तथा क्षारोदक एवं गोमूत्र के साथ पीसकर लेप लगावे। (१) पीली सरसों का कल्क, (२) तिल और अश्वगन्ध का कल्क (३) चिरौंजी, लिसोड़ा और कैथ का कल्क (४) मधु, सहिजन और पुनर्नवा का कल्क (५) व्योप (सोंठ-मरिच-पिप्पल), कुटकी, शालपर्णी और बड़ी कटेरी का कल्क, इन पाँच लेपों को क्षारोदक में पीसकर किञ्चिद् उष्ण करके लगाना चाहिये। अथवा शालपर्णी, पृश्निपर्णी, बड़ी कटेरी और छोटी कटेरी को दूध में पीस, तर्पण (यवसक्तु) मिलाकर लेप लगावे ॥ १० ॥

संसर्गे सन्निपाते च क्रियापथमुक्तं मिश्रं कुर्यात् ॥

संसर्गज (दो-दो-दोषों के मिश्रण से उत्पन्न) और सन्निपातज (तीनों दोषों के संयोग से उत्पन्न) वातरक्त में उपर्युक्त चिकित्साविधि का मिश्रित प्रयोग करना चाहिये ॥

सर्वेषु च गुडहरीतकीमासेवेत; पिप्पलीर्वा क्षीरपिष्टा वारिपिष्टा वा पञ्चाभिवृद्ध्या दशाभिवृद्ध्या वा पिबेत् क्षीरौदनाहारो दशरात्रं भूयश्चापकर्षयेत्, एवं यावत् पञ्च दश वेति; तदेतत् पिप्पलीवर्धमानकं वातशोणितविषमज्वरारोचकपाण्डुरोगप्लीहोदरार्शःकासश्वासशोफशोषाग्निसादहृद्रोगोदराण्यपहन्ति; जीवनीयप्रतीवापं सर्पिः पयसा पाचयित्वाऽभ्यञ्ज्यात्; सहासहदेवाचन्दनमूर्वामुस्ताप्रियालशतावरीकशेरुपद्मकमधुकशतपुष्पाविदारीकुष्ठानि क्षीरपिष्टः प्रदेहो घृतमण्डयुक्तः सैरेयकाटरूषकबलातिबलाजीवन्तीसुषवीकल्को वा च्छागक्षीरपिष्टः, गोक्षीरपिष्टः काश्मर्यमधुकतर्पणकल्को वा मधूच्छिष्टमञ्जिष्ठासर्जरससारिवाक्षीरसिद्धं पिण्डतैलमभ्यङ्गः; सर्वेषु च पुराणघृतमामलकरसविपक्वं वा पानार्थे; जीवनीयसिद्धं परिषेकार्थे, काकोल्यादिक्वाथकल्कसिद्धं वा; सुषवीक्वाथकल्कसिद्धं वा, कारवेल्लकक्वाथमात्रसिद्धं वा; बलातैलं वा परिषेकावगाहवस्तिभोजनेषु; शालिषष्टिकयवगोधूमान्नमनवं भुञ्जीत पयसा जाङ्गलरसेन वा मुद्गयूषेण वाऽनम्लेन; शोणितमोक्षं चाभीक्ष्णं कुर्वीत; उच्छ्रितदोषे च वमनविरेचनास्थापनानुवासनकर्म कर्तव्यम् ॥ १२ ॥

सभी प्रकार के वातरक्त में गुड-हरीतकी का सेवन करना चाहिये। अथवा दूध या जल से पीसी हुई पिप्पल पांच या दश के क्रम से बढ़ाकर दश दिन तक दूध और चावल (भात) का आहार करते हुए सेवन करे और पन्द्रह पिप्पल का क्रम प्राप्त होने पर पुनः घटावे। इसे 'पिप्पलीवर्द्धमानक' कहते हैं। यह वातशोणित, विषम ज्वर, अरोचक, पाण्डुरोग, प्लीहोदर, अर्श, कास, श्वास, शोथ, शोष, अग्निमान्द्य, हृद्रोग और उदररोग को दूर करता है।

जीवनीयगण के कल्क तथा दूध के साथ घृत का पाक करके अभ्यङ्ग करना चाहिये।

माषपर्णी, गंगेरन (कंघी), चन्दन, मूर्वा, नागरमोथा, चिरौंजी, शतावर, कशेरू, पद्माख, मुलेठी, सौंफ और कूठ को दूध में पीसकर घृतमण्ड (घी के ऊपर का स्वच्छ-भाग) मिला हुआ प्रलेप लगाना चाहिये।

अथवा कटसरैया, अडूसा, खरैंटी, कंघी, जीवन्ती और मंगरेला के बकरी के दूध में पिसे हुए कल्क या गाय के दूध में पिसे हुए गम्भारी, मुलेठी और जौ के सत्तू के कल्क का प्रलेप लगावे। मोम, मजीठ, राल, अनन्तमूल और दूध से सिद्ध पिण्ड तैल का अभ्यङ्ग करे।

सभी प्रकार के वातरक्त में, आंवले के रस में सिद्ध पुराने घृत का प्रयोग पिलाने तथा जीवनीयगण के द्रव्यों से सिद्ध पुराने घृत का प्रयोग परिषेक में करना चाहिये। अथवा काकोल्यादिगण के कल्क और क्वाथ से सिद्ध या मंगरेला के क्वाथ तथा कल्क से सिद्ध या करेला के केवल क्वाथ से सिद्ध पुराने घृत का प्रयोग करना चाहिए। अथवा परिषेक, अवगाह वस्ति और भोजन में बला तैल (मूढगर्भोक्त) का प्रयोग करना चाहिये। पुराने शालि, साठी, जौ और गेहूँ का सेवन दूध, जांगल जीवों के मांसरस अथवा अम्लरहित मूंग के यूप के साथ करना चाहिये।

निरन्तर रक्तमोक्षण (Bleeding) करना चाहिये तथा बढ़े हुए दोषों में वमन, विरेचन, आस्थापन और अनुवासन कर्म करना चाहिये ॥ १२ ॥

(पटोलत्रिफलाभीरुगुडूचीकटुकाकृतम्।
क्वाथं पीत्वा जयत्याशु वातशोणितजां रुजम् ॥ १३ ॥

परवल की पत्ती, त्रिफला, शतावर, गुडूची और कुटकी का क्वाथ पीने से वातरक्तजन्य वेदना शीघ्र शान्त होती है ॥

भवन्ति चात्र—
एवमाद्यैः क्रियायोगैरचिरोत्पतितं सुखम्।
वातासृक् साध्यते वैद्यैर्याप्यते तु चिरोत्थितम् ॥१४॥

जैसा कि—इन उपर्युक्त उपायों के द्वारा नवीन वातरक्त की चिकित्सा वैद्य आसानी से कर लेते हैं तथा चिरकालोत्पन्न वातरक्त को याप्य बना देते हैं ॥ १५ ॥

उपनाहपरीषेकप्रदेहाभ्यञ्जनानि च।
शरणान्यप्रवातानि मनोज्ञानि महान्ति च ॥ १५ ॥
मृदुगण्डोपधानानि शयनानि सुखानि च।
वातरक्ते प्रशस्यन्ते मृदुसंवाहनानि च ॥ १६ ॥

उपनाह (पुलिटस), परिषेक (सेक), प्रदेह (लेप), अभ्यञ्जन (मालिश), वायुरहित तथा मन को प्रसन्न रखने वाले विशालगृह, मुलायम तकिया, सुखकर शय्या एवं

मृदु संवाहन ( धीरे-धीरे कोमल हाथों से शरीर दबाना ) वातरक्त के लिये उत्तम होता है ॥ १५-१६ ॥

व्यायामं मैथुनं कोपमुष्णाम्ललवणाशनम् ।
दिवास्वप्नमभिष्यन्दि गुरु चान्नं विवर्जयेत् ॥ १७ ॥

व्यायाम, स्त्रीप्रसंग, क्रोध, उष्ण-अम्ल-लवण रसों का आहार, दिन में सोना, अभिष्यन्दि ( दोषधातुमलस्रोतसां क्लेदप्राप्तिजननम् ) और गुरु अन्न का सेवन वातरक्त वाले व्यक्ति को त्याग देना चाहिये ॥ १७ ॥

अपतानकः—

अपतानकिनमस्रस्ताक्षमवक्रभ्रुवमस्तब्धमेढ्रमस्वेदनमवेपनमप्रलापिनमखट्वापातिनमबहिरायामिनं चोपक्रमेत् ।

अपतानक ( आक्षेपक भेद ) से पीडित जिस रोगी के नेत्र रूप-ग्रहण में सर्वथा असमर्थ न हों, भौंहें टेढ़ी न हुई हों, मेढ़ ( शिश्न ) उत्तेजनारहित न हो, पसीना तथा कम्प न आता हो तथा जो असम्बद्ध भाषण न करता हो, शय्या से भूमि पर न गिरता हो और वहिरायाम ( आक्षेपक भेद ) से ग्रसित न हो उसकी चिकित्सा करनी चाहिये ।

विमर्शः—अपतानक—सोऽपतानकसंज्ञो यः पातयत्यन्तराऽन्तरा । कफान्वितो भृशं वायुस्तास्वेव यदि तिष्ठति ॥ (सु.नि.अ.१) बहिरायामः—बाह्यस्नायुप्रतानस्थो बाह्यायामं करोति च । तमसाध्यं बुधाः प्राहुर्वक्षःकट्यूरुभञ्जनम् ॥ खट्वाया न पततीति अखट्वापातिनम्ः—अपतानकवेगेन पतन्नेव पाणिभ्यां भूतलमवलम्बते, हस्तपादद्वयेन खट्वापादकल्पेन पतनशीलः खट्वापाती नैतादृग्विध इत्यर्थः—( डल्हण )

तत्र प्रागेव स्नेहाभ्यक्तं स्विन्नशरीरमवपीडनेन तीक्ष्णेनोपक्रमेत शिरःशुद्ध्यर्थम्, अनन्तरं विदारिगन्धादिक्वाथमांसरसक्षीरदधिपक्वं सर्पिरच्छं पाययेत्, तथा हि नातिमात्रं वायुः प्रसरति; ततो भद्रदार्वादिवातघ्नगणमाहृत्य सयवकोलकुलत्थं सानूपौदकमांसं पञ्चवर्गमेकतः प्रक्वाथ्य तमादाय कषायमम्लक्षीरैः सहोन्मिश्य सर्पिस्तैलवसामज्जभिः सह विपचेन्मधुरकप्रतीवापं, तदेतत्त्रैवृतमपतानकिनां परिषेकावगाहाभ्यङ्गपानभोजनानुवासननस्येषु विदध्यात्; यथोक्तैश्च स्वेदविधानैः स्वेदयेत् ।

प्रथम स्नेह की मालिश करके स्वेदन से शुद्ध किए गए शरीर वाले रोगी को शिर की शुद्धि के लिए, तीक्ष्ण अवपीडन (नस्य) (शिरोविरेचनद्रव्याणि पिष्ट्वा अवपीड्य दीयत इत्यवपीडः) का प्रयोग करना चाहिये । उसके पश्चात् विदारिगन्धादिगण के क्वाथ, मांसरस, दूध और दही से सिद्ध स्वच्छ घृत का पान कराना चाहिये क्योंकि इसके सेवन से आयु का अधिक प्रसार नहीं होता । पुनः भद्रदार्वादि वातहर गण के द्रव्य तथा जौ, बेर, कुलथी और पांचों वर्ग के आनूपौदक-मांस ( कूलचराः, प्लवाः, कोशस्थाः, पादिनः, मत्स्याश्च, जेज्मटः ) को एक साथ मिलाकर क्वाथ बनावे । इस क्वाथ में अम्लद्रव्य ( सुरा, सौवीरक, धान्याम्ल आदि ) तथा दूध मिलाकर काकोल्यादिगण के कल्क के साथ घृत, तैल, वसा और मज्जा का पाक करे । इस त्रैवृत घृत ( सर्पिषोऽत्र त्रिभिर्वृतत्वात् त्रैवृतम् ) का प्रयोग अपतानक से पीडित रोगी के परिषेक, अवगाह, अभ्यङ्ग, पान, भोजन, अनुवासन और नस्य में करना चाहिये । स्वेदन विधान के अनुसार स्वेदन करना चाहिये ।

बलीयसि वाते सुखोष्णतुषबुसकरीषपूर्णे कूपे निदध्यादामुखात्, तप्तायां वा रथकारचुल्ल्यां तप्तायां वा शिलायां सुरापरिषिक्तायां पलाशदलच्छन्नायां शाययेत्, कृशरावेशवारपायसैर्वा स्वेदयेत् ।

वायु का प्रकोप अधिक होने पर सुखोष्ण धान की भूसी, भूसा और उपले की राख से पूर्ण कूप ( गढ़े ) में गले तक रोगी को गाड़कर रखे । अथवा सुरासिञ्चित लुहार की तप्त भट्ठी या पत्थर पर पलाश के पत्ते बिछाकर सुलावे । अथवा कृशरा ( तिल, तण्डुल उड़द की खिचड़ी ), वेशवार (मांस-मिश्रित अन्न) तथा पायस ( खीर ) से स्वेदन करे ।

मूलकोरुबूकस्फूर्जार्जकार्कसप्तलाशङ्खिनीस्वरससिद्धं तैलमपतानकिनां परिषेकादिषूपयोज्यम् । अभुक्तवता पीतमम्लं दधि मरिचवचायुक्तमपतानकं हन्ति, तैलसर्पिर्वसाक्षौद्राणि च । एतच्छुद्धवातापतानकविधानमुक्तं, संसृष्टे संसृष्टं कर्तव्यम् । वेगान्तरेषु चावपीडं दद्यात्, ताम्रचूडकर्कटकृष्णमत्स्यशिशुमारवराहवसाश्चासेवेत, क्षीराणि वा वातहरसिद्धानि, यवकोलकुलत्थमूलकदधिघृततैलसिद्धां वा यवागूम् ।

मूली, एरण्ड, स्फूर्जक ( मरुवाकी आकृति वाला द्रव्य विशेष ), अर्ज्जक ( वनतुलसी ) मदार, सातला ( सेहुण्ड भेद ) और शंखिनी ( यवतिक्ता भेद ) के स्वरस से सिद्ध तैल का प्रयोग अपतानक से ग्रस्त रोगी के परिषेक आदि में करना चाहिये । बिना भोजन किए मरिच और वच मिश्रित खट्टा दही तथा तैल, घृत, वसा एवं मधु पीने से अपतानक रोग नष्ट होता है । यह विधान शुद्ध वातापतानक के लिए कहा गया है, दोषों के संमिश्रण से उत्पन्न अपतानक में संमिलित चिकित्सा-विधि का प्रयोग करना चाहिए । वेगों की शान्ति के समय अवपीडन ( नस्य ) का प्रयोग करे । मुर्गा, केकड़ा, काली मछली, मगर और सूअर की वसा का सेवन करे, अथवा वातहर द्रव्यों से सिद्ध दूध या जौ, बेर, कुलथी, मूली, दही, घी तथा तेल से सिद्ध यवागू का सेवन करावे ।

स्नेहविरेचनास्थापनानुवासनैश्चैनं दशरात्राहृतवेगमुपक्रमेत्, वातव्याधिचिकित्सितं चावेक्षेत, रक्षाकर्म च कुर्यादिति ॥ १८ ॥

दश दिन तक वेग की शान्ति न होने वाले ( अपतानक-ग्रस्त ) रोगी की चिकित्सा स्नेह, विरेचन, आस्थापन और अनुवासन के द्वारा करनी चाहिये । वातव्याधि-चिकित्सा-विधि का प्रयोग तथा रक्षाकर्म करना चाहिये ॥ १८ ॥

पक्षाघातोपद्रुतमम्लानगात्रं सरुजमात्मवन्तमुपकरणवन्तं चोपक्रमेत्। तत्र प्रागेव स्नेहस्वेदोपपन्नं मृदुना शोधनेन संशोध्यानुवास्यास्थाप्य च यथाकालमाक्षेपकविधानेनोपचरेत्, वैशेषिकश्चात्र मस्तिष्क्यः शिरोबस्तिः, अणुतैलमभ्यङ्गार्थे, शाल्वणमुपनाहार्थे, बलातैलमनुवासनार्थे, एवमतन्द्रितस्त्रींश्चतुरो वा मासान् क्रियापथमुपसेवेत ॥ १९ ॥

पक्षाघात—

पक्षाघात से पीड़ित जिस रोगी का शरीर (अङ्गविशेष) सूखा न हो वेदना होती हो, तथा जो जितेन्द्रिय और साधनसम्पन्न हो उसकी चिकित्सा करनी चाहिये। प्रथम स्नेहन, स्वेदन से युक्त रोगी को मृदु संशोधन के द्वारा शुद्धकर, अनुवासन तथा आस्थापन का प्रयोग करके समय का अतिक्रमण किये बिना आक्षेपक की चिकित्सा-विधि के द्वारा उपचार करना चाहिये। इसमें विशेषता (भेद) यह है कि मस्तिष्क्य शिरोबस्ति का प्रयोग करना चाहिए तथा अभ्यङ्ग में अणुतैल, उपनाह में शाल्वण और अनुवासन में बलातैल व्यवहार में लाना चाहिये। इस प्रकार आलस्यरहित होकर तीन या चार मास तक क्रियामार्ग (चिकित्साविधि) का सेवन करे ॥१९॥

विमर्शः—अम्लानगात्रमहीनगात्रम्। यथाकालं कालस्यानतिक्रमेण तथथा वान्तस्य पश्चाद् विरेचनम्, विरिक्तस्य सप्तरात्रादनुवासनम्, अनुवासितस्य स्नेहलक्षणे सति आस्थापनम्, आस्थापितस्य सद्यः पुनरनुवासनमिति। आक्षेपकविधानेन अपतानकविधानेनेत्यर्थः, आक्षेपकापतानकयोरेकविषयत्वात्। मस्तिष्क्यः शिरोबस्तिविशेषः। स च स्नेहाक्तपिचुप्लोतादिधारणेन योजनीयः। डल्हण।

चरककार भी लम्बी चिकित्सा करने की पुष्टि करते हैं:—

हनुस्तम्भार्दिताक्षेप-पक्षाघातापतानकाः।
कालेन महताऽऽयान्ति यत्नात् सिध्यन्ति वा न वा॥

मन्यास्तम्भेऽप्येतदेव विधानं, विशेषतो वातश्लेष्महरैर्नस्यै रूक्षस्वेदैश्चोपचरेत् ॥ २० ॥

मन्यास्तम्भ—

मन्यास्तम्भ में भी इसी (उपर्युक्त) विधान का प्रयोग तथा विशेषकर वातकफ-नाशक नस्य और रूक्षस्वेद के द्वारा उपचार करना चाहिये ॥ २० ॥

अपतन्त्रकातुरं नापतर्पयेत्, वमनानुवासनास्थापनानि न निषेवेत, वातश्लेष्मोपरुद्धोच्छ्वासं तीक्ष्णैः प्रधमापनैर्मोक्षयेत्, तुम्बुरुपुष्कराह्वहिङ्ग्वम्लवेतसपथ्यालवणत्रयं यवक्वाथेन पातुं प्रयच्छेत्, पथ्याशतार्धे सौवर्चलद्विपले चतुर्गुणे पयसि सर्पिःप्रस्थं सिद्धं, वातश्लेष्मापनुच्च कर्म कुर्यात् ॥ २१ ॥

अपतन्त्रक—

अपतन्त्रक से पीड़ित रोगी को लंघन नहीं कराना चाहिये। वमन, अनुवासन और आस्थापनबस्तियों का सेवन (अपतन्त्रक का रोगी) न करे। वात और कफ से अवरुद्ध श्वास को तीक्ष्ण प्रधमक नस्य के द्वारा दूर करना चाहिए तुम्बुरु, पोहकरमूल, हींग, अम्लवेत, हरीतकी तथा तीनों नमक (सैन्धव, सञ्चर और विड) का चूर्ण जौ के क्वाथ के साथ तथा पचास हरीतकी और दो पल सञ्चर नमक के द्वारा चतुर्गुण दूध से सिद्ध एक प्रस्थ घी पिलावे और वातकफनाशक विधि का प्रयोग करे ॥ २१ ॥

अर्दितातुरं बलवन्तमात्मवन्तमुपकरणवन्तं च वातव्याधिविधानेनोपचरेत्, वैशेषिकैश्च मस्तिष्क्यशिरोबस्तिनस्यधूमोपनाहस्नेहनाडीस्वेदादिभिः, ततः सतृणं महापञ्चमूलं काकोल्यादिं विदारिगन्धादिमौदकानूपमांसं तथैवौदककन्दांश्चाहृत्य द्विगुणोदके क्षीरद्रोणे निःक्वाथ्य क्षीरावशिष्टमवतार्य परिस्राव्य तैलप्रस्थेनोन्मिश्र्य पुनरग्नावधिश्रयेत्, ततस्तैलं क्षीरानुगतमवतार्य शीतीभूतमभिमथ्नीयात्, तत्र यः स्नेह उत्तिष्ठेत्तमादाय मधुरौषधसहाक्षीरयुक्तं विपचेत्, एतत् क्षीरतैलमर्दितातुराणां पानाभ्यङ्गादिषूपयोज्यं, तैलहीनं वा क्षीरसर्पिरक्षितर्पणमिति ॥ २२ ॥

अर्दित—

अर्दित-ग्रस्त बलवान और साधन-सम्पन्न रोगी का उपचार वातव्याधि चिकित्सा-विधि के अनुसार करना चाहिये, तथा मस्तिष्क्य (शिरोबस्ति विशेष), शिरोबस्ति, नस्य, धूम, उपनाह, स्नेह और नाडीस्वेद के द्वारा विशेषरूप से उपचार करना चाहिये। तृणपञ्चमूल, बृहत् पञ्चमूल, काकोल्यादिगण, विदारिगन्धादिगण, औदक एवं आनूप-जीवों का मांस तथा औदककंद (कसेरू, सिंघाड़ा आदि) को एकत्रित कर दुगुने जल (दो द्रोण) एवं एक द्रोण दूध में चतुर्थांश शेष रहने तक क्वाथ करे और छान ले, पुनः एक प्रस्थ तेल के साथ (अवशिष्ट क्वाथ) मिलाकर अग्नि पर चढ़ावे, जब तेल दूध के साथ मिल जाय, अग्नि से उतार कर, शीतल होने पर मथे। इस प्रकार जो स्नेह (तैलमिश्रित घृत) निकले उसे मधुर औषध (काकोल्यादिगण) और माषपर्णी के कल्क तथा दूध के साथ पकावे। इस क्षीर तैल का प्रयोग अर्दितरोगियों के पान और अभ्यङ्ग आदि में करना चाहिए। नेत्रतर्पण के लिए तैल-रहित दूध से सिद्ध घृत का प्रयोग करे ॥२२॥

गृध्रसीविश्वाचीक्रोष्टुकशिरःखञ्जपङ्गुलवातकण्टकपाददाहपादहर्षावबाहुकबाधिर्यधमनीगतवातरोगेषु यथोक्तं यथोद्देशं च सिराव्यधं कुर्यात्, अन्यत्रावबाहुकात् वातव्याधिचिकित्सितं चावेक्षेत ॥ २३ ॥

गृध्रसी—

गृध्रसी, विश्वाची, क्रोष्टुकशिर, खञ्ज, पङ्गुल, वातकण्टक, पाददाह, पादहर्ष, अवबाहुक, बाधिर्य और धमनीगत वातरोगों में अवबाहुक को छोड़कर, कही गई शिरावेध विधि के अनुसार शिरावेध और वातव्याधि-चिकित्सा का प्रयोग करना चाहिए ॥ २३ ॥

विमर्शः—वातुकफनिमित्तवातकोपजनितोऽवबाहुकः, अतोऽस्यावबाहुकादिषि वात्मेन सिराव्यधो निषिध्यते। यतो तु अन्य-

श्रावबाहुकात् वातव्याधिचिकित्सितमवेक्षेतेति सम्बध्नाति, तथाहि वातव्याधिचिकित्सिते यत् स्नेहस्वेदादिकं तदवबाहुके कफस्थानसम्भवत्वेन कफावृतवातजे विरुद्धम्, तत्र हि स्वेदनस्यादिकं विधेयं रूक्षणैव, नतु सिराव्यधं कुर्यादन्यत्रावबाहुकादिति सम्बन्धः, यतोऽसशोषेऽवबाहुके च सिरामोक्षस्य सिराव्यधविधाने चोक्तत्वात्। ( डल्हण )

कर्णशूले तु शृङ्गवेररसं तैलमधुसंसृष्टं सैन्धवोपहितं सुखोष्णं कर्णे दद्यात्, अजामूत्रमधुतैलानि वा, मातुलुङ्गदाडिमतिन्तिडीकस्वरसमूत्रसिद्धं तैलं, शुक्तसुरातक्रमूत्रलवणसिद्धं वा, नाडीस्वेदैश्च स्वेदयेत्, वातव्याधिचिकित्सां चावेक्षेत, भूयश्चोत्तरे वक्ष्यामः ॥२४॥

कर्णशूल में, तेल, मधु तथा सेन्धानमक से युक्त सुखोष्ण आर्द्रक-स्वरस कान में डाले। अथवा बकरी का मूत्र, मधु और तैल या बिजौरा, अनार, इमली के रस और गोमूत्र से सिद्ध तैल या शुक्त, सुरा, तक्र, गोमूत्र और सेन्धानमक से सिद्ध तैल, कान में डाले। नाड़ीस्वेद से स्वेदन करे। वातव्याधि—चिकित्साविधि का प्रयोग करे। पुनः उत्तरतन्त्र ( कर्णरोग ) में कहा जावेगा ॥ २४ ॥

तूनीप्रतून्योः स्नेहलवणमुष्णोदकेन पाययेत्, पिप्पल्यादिचूर्णं वा, हिङ्गुयवक्षारप्रगाढं वा सर्पिः, वस्तिभिश्चैनमुपक्रमेत् ॥ २५ ॥

तूनी, प्रतूनी में स्नेहलवण या पिप्पल्यादि चूर्ण उष्ण जल से पिलावे, अथवा हींग और यवक्षार पर्याप्त मात्रा में घृत में मिलाकर सेवन करावे। वस्तियों से इस रोग की चिकित्सा करे ॥ २५ ॥

विमर्श :—'स्नेहलवण' का निर्देश वातव्याधि चिकित्सा अध्याय ४ में किया गया है। इसे 'काण्डलवण' भी कहते हैं क्योंकि इसका निर्माण स्नुहीकाण्ड आदि के द्वारा होता है।

आध्माने त्वपतर्पणपाणितापदीपनचूर्णफलवर्तिक्रियापाचनीयदीपनीयवस्तिभिरुपाचरेत्, लङ्घनानन्तरं चान्नकाले धान्यकजीरकादिदीपनसिद्धान्यन्नानि। प्रत्याध्माने छर्दनापतर्पणदीपनानि कुर्यात् ॥ २६ ॥

आध्मान में लंघन, उष्ण हथेली से सेक, अग्निदीपन चूर्ण, फलवर्ति, पाचन (पंचकोल आदि) औषधियों के प्रयोग एवं वस्तियों के द्वारा चिकित्सा करे। लंघन के पश्चात्, भोजन के समय, धनियाँ, जीरा आदि दीपन द्रव्यों से सिद्ध अन्न का सेवन करावे। प्रत्याध्मान में वमन, लंघन और दीपन द्रव्यों का प्रयोग करे ॥ २६ ॥

अष्ठीलाप्रत्यष्ठीलयोर्गुल्माभ्यन्तरविद्रधिवत् क्रियाविभाग इति ॥ २७ ॥

अष्ठीला और प्रत्यष्ठीला का उपचार आभ्यन्तर विद्रधि की भाँति करना चाहिये ॥ २७ ॥

हिङ्गुत्रिकटुवचाऽजमोदाधान्याजगन्धादाडिमतिन्तिडीकपाठाचित्रकयवक्षारसैन्धवविडसौवर्चलस्वर्जिकापिप्पलीमूलाम्लवेतसशटीपुष्करमूलहपुषाचव्याजाजीपथ्याश्चूर्णयित्वा मातुलुङ्गाम्लेन बहुशः परिभाव्याक्षमात्रां गुटिकां कारयेत्, ततः प्रातरेकैकां वातविकारी भक्षयेत्, एष योगः कासश्वासगुल्मोदरारोचकहृद्रोगाध्मानपार्श्वोदरवस्तिशूलानाहमूत्रकृच्छ्रप्लीहार्शस्तूनीप्रतूनीरपहन्ति ॥ २८ ॥

हिंग्वादिचूर्ण—

हींग, सोंठ, मरिच, पिप्पली, वच, अजमोद, धनियाँ, अजगन्धा ( खेत्रयमानी ), अनार, इमली, पाठा, चित्रक, यवक्षार, सेन्धानमक, विडनमक, सौंचरनमक, सज्जीखार, पिप्पलीमूल, अम्लबेत, कचूर, पोहकरमूल, हाऊबेर, चव्य, जीरा और हरीतकी का चूर्ण बनाकर, बिजौरा निंबू के रस की अनेक भावनायें दे, एक-एक कर्ष प्रमाण की वटी बनावे, तथा प्रातःकाल एक-एक वटी वातविकार से पीडित व्यक्ति को सेवन करावे। यह योग कास, श्वास, गुल्म, उदर, अरोचक, हृद्रोग, आध्मान, पार्श्वशूल, उदरशूल, वस्तिशूल, आनाह, मूत्रकृच्छ्र, प्लीहा, अर्श, तूनी और प्रतूनी रोगों का नाश करता है ॥ २८ ॥

भवन्ति चात्र—

केवलो दोषयुक्तो वा धातुभिर्वाऽऽवृतोऽनिलः।
विज्ञेयो लक्षणोहाभ्यां चिकित्सा चाविरोधतः ॥२९॥

जैसा कि—शुद्ध ( अन्य दोषों से रहित ) वायु, दोषयुक्त ( कफ-पित्त से युक्त ) वायु अथवा धातुओं से आवृत ( रस, रक्त, मांस, मेद, मज्जा आदि धातुओं से आवृत ) वायु का निर्णय, लक्षण तथा तर्क के द्वारा करना चाहिये एवं परस्पर विरोध रहित चिकित्सा विधि का प्रयोग करना चाहिये ॥२९॥

वायु के आवरण युक्त होने पर चरक ने बीस भेद कहे हैं :—

मारुतानां पञ्चानामन्योन्यावरणं शृणु। लिंगं व्यास-समासाभ्यामुच्यमानं मयाऽनघ ॥ प्राणो वृणोत्युदानाद्यान् प्राणं वृण्वन्ति तेऽपि च। उदानाद्यास्तथाऽन्योन्यं सर्व एव यथाक्रमम् ॥ विंशत्यावरणान्येतान्युल्बणानां परस्परम्। मारुतानां तु पञ्चानां तानि सम्यक् प्रतर्कयेत्।

रुजावन्तं घनं शीतं शोफं मेदोयुतोऽनिलः।
करोति यस्य तं वैद्यः शोथवत् समुपाचरेत् ॥ ३० ॥

मेद से आवृत वायु जिस व्यक्ति के शरीर में पीडायुक्त, कठिन और शीतल शोथ उत्पन्न कर देता है उसकी चिकित्सा शोथ की भाँति वैद्य को करनी चाहिये ॥ ३० ॥

कफमेदोवृतो वायुर्यदोरू प्रतिपद्यते।
तदाऽङ्गमर्दस्तैमित्यरोमहर्षरुजाज्वरैः ॥ ३१ ॥
निद्रया चार्दितौ स्तब्धौ शीतलावप्रचेतनौ।
गुरुकावस्थिरावूरू न स्वाविव च मन्यते।
तमूरुस्तम्भमित्याहुराढ्यवातमथापरे ॥ ३२ ॥

ऊरुस्तम्भ—

कफ और मेद से आवृत वायु जब ऊरु प्रदेश में पहुँचता है तब अङ्गों में पीडा, गीले कपड़े से ढका हुआ-सा प्रतीत

होना, रोमांच, वेदना ज्वर, निद्राधिक्य, स्तब्धता ( जकड़ाहट ) शीतलता, संज्ञाशून्यता, भारीपन, अस्थिरता तथा ऊरु का पराये के समान बोध होना आदि लक्षण उपस्थित होते हैं, इसे 'ऊरुस्तम्भ' कहते हैं, कुछ लोग इसे 'आढ्यवात' भी कहते हैं ॥ ३१-३२ ॥

स्नेहवर्जं पिबेत्तत्र चूर्णं षड्धरणं नरः ॥ ३३ ॥
हितमुष्णाम्बुना तद्वत् पिप्पल्यादिगणैः कृतम् ।
लिह्याद्वा त्रैफलं चूर्णं क्षौद्रेण कटुकान्वितम् ॥ ३४ ॥
मूत्रैर्वा गुग्गुलुं श्रेष्ठं पिबेद्वाऽपि शिलाजतु ।
ततो हन्ति कफाक्रान्तं समेदस्कं प्रभञ्जनम् ॥ ३५ ॥
हृद्रोगमरुचिं गुल्मं तथाऽभ्यन्तरविद्रधिम् ।
सक्षारमूत्रस्वेदांश्च रूक्षाण्युत्सादनानि च ॥ ३६ ॥
कुर्याद्दिह्याच्च मूत्राढ्यैः करञ्जफलसर्षपैः ।
भोज्याः पुराणश्यामाककोद्रवोद्दालशालयः ॥ ३७ ॥
शुष्कमूलकयूषेण पटोलस्य रसेन वा ।
जाङ्गलैरघृतैर्मांसैः शाकैश्चालवणैर्हितैः ॥ ३८ ॥
यदा स्यातां परिक्षीणे भूयिष्ठे कफमेदसी ।
तदा स्नेहादिकं कर्म पुनरत्रावचारयेत् ॥ ३९ ॥

इस व्याधि में स्नेहरहित ( चतुःस्नेह-वर्जित ) षड्धरण चूर्ण का पान रोगी को कराना चाहिये। इसी प्रकार पिप्पल्यादिगण की औषधियों का चूर्ण उष्ण जल से पिलाना हितकर है। अथवा त्रिफला का चूर्ण कुटकी और मधु मिला कर चटावे। अथवा गोमूत्र के साथ उत्तम गुग्गुलु या शिलाजतु का सेवन करावे। इस विधि से कफाक्रान्त और मेद से आवृत वायु, हृद्रोग, अरुचि, गुल्म एवं अन्तर्विद्रधि का नाश होता है। यवक्षारयुक्त गोमूत्र से स्वेदन तथा रूक्ष उबटन का प्रयोग करना चाहिये और पर्याप्त गोमूत्र-मिश्रित करञ्ज एवं पीली सरसों का लेप लगाना चाहिये। भोजन के लिये पुराना साँवा, कोदो, उद्दालक ( अरण्य-कोद्रव ) और शालिचावल, सूखी मूली के यूप अथवा परवल के रस के साथ या जंगली जीवों के घृतरहित मांस तथा लवणरहित शाक के साथ देना हितकर होता है। कफ और मेद के पर्याप्त क्षीण हो जाने पर पुनः स्नेहादिक क्रियाविधि का प्रयोग करना चाहिये ॥ ३३-३९ ॥

सुगन्धिः सुलघुः सूक्ष्मस्तीक्ष्णोष्णः कटुको रसे ।
कटुपाकः सरो हृद्यो गुग्गुलुः स्निग्धपिच्छिलः ॥ ४० ॥
स नवो बृंहणो वृष्यः पुराणस्त्वपकर्षणः ।
तैक्ष्ण्यौष्ण्यात्कफवातघ्नः सरत्वान्मलपित्तनुत् ॥ ४१ ॥
सौगन्ध्यात् पूतिकोष्ठघ्नः सौक्ष्म्याच्चानलदीपनः ।
तं प्रातस्त्रिफलादार्वीपटोलकुशवारिभिः ॥ ४२ ॥
पिबेदावाप्य वा मूत्रैः क्षारैरुष्णोदकेन वा ।
जीर्णे यूषरसैः क्षीरैर्भुञ्जानो हन्ति मासतः ॥ ४३ ॥
गुल्मं मेहमुदावर्तमुदरं सभगन्दरम् ।
कृमिकण्डूवरुचिश्वित्राण्यर्बुदं ग्रन्थिमेव च ॥ ४४ ॥
नाड्याढ्यवातश्वयथून् कुष्ठदुष्टव्रणांश्च सः ।
कोष्ठसन्ध्यस्थिगं वायुं वृक्षमिन्द्राशनिर्यथा ॥ ४५ ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने महावातव्याधिचिकित्सितं नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

गुग्गुलु, सुगन्धित, लघु, सूक्ष्म ( सूक्ष्ममार्गावगाहित्वात् सूक्ष्मः ), तीक्ष्ण, उष्ण, रस में कटु, पाक में कटु, सर (शरीर में शीघ्र व्याप्त होनेवाला), हृद्य, स्निग्ध और पिच्छिल (लेसदार) होता है। नवीन गुग्गुलु, मांस और वीर्य को बढ़ाने वाला तथा प्राचीन घटाने वाला होता है। गुग्गुलु तीक्ष्ण और उष्ण होने से कफ और वायु का, सर होने से मल और पित्त का तथा सुगन्धित होने से पूतिकोष्ठ का नाशक एवं सूक्ष्म होने से अग्निदीपक है। इसका सेवन प्रातःकाल त्रिफला, दारुहल्दी, परवल और कुशा के क्वाथ में मिला कर अथवा गोमूत्र या क्षारोदक या उष्ण जल के साथ करना चाहिये। औषधि का पाचन होने पर यूप, मांसरस तथा दूध के साथ भोजन करने वाले रोगियों के गुल्म, मेह, उदावर्त्त, उदर, भगन्दर, कृमि, कण्डू, अरुचि, श्वित्र, अर्बुद, नाडीव्रण, आढ्यवात, शोथ, कुष्ठ, दुष्टव्रण और कोष्ठ, सन्धि तथा अस्थिगत वायु का नाश, यह एक मास में उसी प्रकार करता है जिस प्रकार बिजली वृक्ष का नाश करती है ॥ ४०-४५ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकायां भाषाटीकायां पञ्चमोऽध्यायः ॥५॥

नोट—

## षष्ठोऽध्यायः

अथातोऽर्शसां चिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

इसके अनन्तर अर्शों की चिकित्सा-विधि का वर्णन किया जा रहा है जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

चतुर्विधोऽर्शसां साधनोपायः। तद्यथा—भेषजं क्षारोऽग्निः शस्त्रमिति। तत्र, अचिरकालजातान्यल्पदोषलिङ्गोपद्रवाणि भेषजसाध्यानि, मृदुप्रसृतावगाढान्युच्छ्रितानि क्षारेण, कर्कशस्थिरपृथुकठिनान्यग्निना,

तनुमूलान्युच्छ्रितानि क्लेदवन्ति च शस्त्रेण। तत्र भेषजसाध्यानामदृश्यानां तु भेषजं भवति, क्षाराग्निशस्त्रसाध्यानां तु विधानमुच्यमानमुपधारय॥

अर्शों की चिकित्सा के लिए चार उपाय हैं। जैसे—(१) औषध, (२) क्षार, (३) अग्नि और (४) शस्त्र। इनमें नवीन तथा अल्पदोष, लक्षण और उपद्रवों से युक्त अर्श, औषधसाध्य होते हैं। कोमल, फैले हुए, गहराई में स्थित तथा ऊपर उभरे हुए अर्श, क्षारसाध्य होते हैं। कर्कश (खुरदरे), स्थिर, मोटे और कड़े अर्श अग्निसाध्य होते हैं। पतली जड़ वाले, ऊपर उभरे हुये और क्लेदयुक्त (चिपचिपे) अर्श, शस्त्रसाध्य होते हैं। इनमें औषधसाध्य और न दीखने वाले अर्शों की चिकित्सा औषधियों के द्वारा की जाती है। क्षार, अग्नि और शस्त्रसाध्य अर्शों की कही जाने वाली चिकित्साविधि सुनो॥ ३॥

विमर्श:—चरक में इसकी चिकित्सा निम्न प्रकार से वर्णित है:—तत्राहुरेके शस्त्रेण कर्त्तनं हितमर्शसाम्। दाहं क्षारेण चाप्येके दाहमेके तथाग्निना॥ अस्त्येतद् भूरितन्त्रेण धीमता दृष्टकर्मणा। क्रियते विविधं कर्म भ्रंशस्तस्य सुदारुणः॥ (चरक चि. अ. १४)

तत्र बलवन्तमातुरमर्शोभिरुपद्रुतमुपस्निग्धं परिस्विन्नमनिलवेदनाभिवृद्धिप्रशमनार्थं स्निग्धमुष्णमल्पमन्नं द्रवप्रायं भुक्तवन्तमुपवेश्य संवृ(भृ)ते शुचौ देशे साधारणे ऽभ्रे काले समे फलके शय्यायां वा प्रत्यादित्यगुदमन्यस्योत्सङ्गे निषण्णपूर्वकायमुत्तानं किञ्चिदुन्नतकटिकं वस्त्रकम्बलकोपविष्टं यन्त्रणशाटकेन परिक्षिप्तग्रीवासक्थिं परिकर्मिभिः सुपरिगृहीतमस्पन्दनशरीरं कृत्वा ततोऽस्मै घृताभ्यक्तगुदाय घृताभ्यक्तं यन्त्रमृजुश्लक्ष्णमुखं पायौ शनैः शनैः प्रवाहमाणस्य प्रणिधाय, प्रविष्टे चार्शो वीक्ष्य, शलाकयोत्पीड्य, पिचुवस्त्रयोरन्यतरेण प्रमृज्य, क्षारं पातयेत् पातयित्वा च पाणिना यन्त्रद्वारं पिधाय वाक्शतमात्रमुपेक्षेत, ततः प्रमृज्य क्षारबलं व्याधिबलं चावेक्ष्य पुनरालेपयेत्, अथार्शः पक्वजाम्बवप्रतीकाशमवसन्नमीषन्नतमभिसमीक्ष्योपावर्तयेत्, क्षारं प्रक्षालयेद्धान्याम्लेन दधिमस्तुशुक्तफलाम्लैर्वा, ततो यष्टीमधुकमिश्रेण सर्पिषा निर्वाप्य यन्त्रमपनीयोत्थाप्यातुरमुष्णोदकोपविष्टं शीताभिरद्भिः परिषिञ्चेत्; अशीताभिरित्येके, ततो निर्वातमागारं प्रवेश्याचारिकमादिशेत्, सावशेषं पुनर्दहेत्; एवं सप्तरात्रात् सप्तरात्रादेकैकमुपक्रमेत, तत्र बहुषु पूर्वं दक्षिणं साधयेत् दक्षिणाद्वामं, वामात् पृष्ठजं; ततोऽग्रजमिति॥

अर्श से पीड़ित, स्नेह-स्वेदयुक्त, बलवान् रोगी को वातवेदना की वृद्धि को शमन करने के लिये स्निग्ध, उष्ण, अल्प और तरल अन्न का भोजन देकर एकान्त पवित्र स्थान में बिठावे। निर्मल आकाश तथा अधिक शीत और उष्णता रहित समय में, लकड़ी के समान पटरे या चौकी पर सूर्य की ओर गुदा करके, दूसरे व्यक्ति की गोद में शरीर का ऊपरी भाग रख कर, चित्त लिटावे। वस्त्र या कम्बल का आसन देकर रोगी की कमर कुछ ऊँची रखे। बाँधने की पट्टी से ग्रीवा और जंघा को बाँधे, परिचारक रोगी को भलीभाँति पकड़े, जिसमें वह हिल न सके। घृत लगे हुये, सीधे, सूक्ष्म मुख वाले यन्त्र को, गुदा में धीरे-धीरे प्रवाहण (मलोत्सर्ग के समय कांखने वाली क्रिया) कराते हुये प्रवेश करे। यन्त्र के प्रविष्ट होने पर, अर्श को देखकर शलाका से दबावे और पिचु (फोहा) या वस्त्र किसी एक से (अर्श को) साफ करके क्षार लगावे। क्षार लगाकर, यन्त्र का द्वार हाथ से बन्द करके एक सौ गिनने तक प्रतीक्षा करे। फिर अर्श को पोंछ (साफ) कर, क्षार और व्याधि के बल को देखते हुए, पुनः क्षार लगावे। यदि अर्श पकी हुई जामुन के समान वर्ण वाले, सिकुड़े हुए तथा कुछ दबे दीख पड़ें तो क्षार को पोंछ डाले। क्षार को काञ्जी, दही, मस्तु, शुक्त अथवा बिजौरे के रस से धोवे। फिर मुलेठी का चूर्ण मिले हुए घृत से, क्षार की जलन को शान्त करके, यन्त्र को निकाले। रोगी को उठाकर उष्ण जलमें बिठावे और ऊपर से शीतल जल छिड़के। कई आचार्य उष्ण जल छिड़कने का विधान बतलाते हैं। इसके बाद वायुरहित गृह में रोगी को रखकर, आहार-विहार का आदेश करे। अवशिष्ट अर्श को पुनः जलावे। इस प्रकार सात-सात दिन पर एक-एक अर्श की चिकित्सा करे। यदि अर्श अधिक हों तो प्रथम दक्षिण भाग के अर्शों की, दक्षिण के बाद वाम भाग के, वाम भाग के बाद पीठ की ओर के पश्चात् आगे की ओर के अर्शों की चिकित्सा करे॥ ४॥

विमर्श:—अर्श की चिकित्सा के लिये 'अभुक्तवतः कुर्वीत' यह उपदेश सूत्र स्थान अध्याय ५ में है। किन्तु यहाँ 'स्निग्धं द्रवप्रायमन्नं भुक्तवन्तम्' का निर्देश किया गया है। इस प्रकार इन दोनों वाक्यों में विरोध पड़ता है। कुछ आचार्यों का मत है कि रोगी को बलवान बनाये रखने के लिये चिकित्सा से तीन-चार दिन पूर्व स्निग्ध उष्ण पदार्थ का सेवन कराना चाहिये। कुछ आचार्य चिकित्सा के दिन ही स्निग्ध अल्प भोजन का विधान बतलाते हैं। आधुनिक शल्यतन्त्र के अनुसार भी मूढगर्भ, उदर तथा मुखरोगों में शस्त्रकर्म के दिन भोजन का निषेध किया जाता है। भोजन करने से शरीर की प्रत्यावर्तन क्रिया (Reflex action) के द्वारा वमन-हिक्का आदि उपद्रवों की उत्पत्ति हो जाती है। वृद्ध वैद्यों की सम्मति भी यही है 'भुक्तवतो हि कर्मणि क्रियमाणे हिक्काश्वासादय उपद्रवेरन्निति वृद्धवैद्याः' डल्हण। अर्श रोग में भोजन से उत्पन्न होने वाले उपर्युक्त उपद्रवों की आशंका अल्प रहती है। अतः स्निग्ध, उष्ण द्रवप्राय अन्न का विधान चिकित्सा से पूर्व किया गया है।

क्षार परिमाण:—क्षारमात्रा नखोत्सेधप्रमाणाऽऽद्या प्रकीर्तिता। द्विगुणा मध्यमा मात्रा त्रिगुणा महती मता। पित्तश्लेष्मणि वाते च यथासंख्यं प्रयोजयेत्॥

तत्र वातश्लेष्मनिमित्तान्यग्निक्षाराभ्यां साधयेत्, क्षारेणैव मृदुना पित्तरक्तनिमित्तानि॥ ५॥

इनमें वात और कफजन्य अर्शों की चिकित्सा अग्नि तथा क्षार से एवं पित्त और रक्तजन्य की केवल मृदुक्षार से करनी चाहिये ॥ ५ ॥

तत्र वातानुलोम्यमन्नरुचिरग्निदीप्तिर्लाघवं बलवर्णोत्पत्तिर्मनस्तुष्टिरिति सम्यग्दग्धलिङ्गानि अतिदग्धे तु गुदावदरणं दाहो मूर्च्छा ज्वरः पिपासा शोणितातिप्रवृत्तिस्तन्निमित्ताश्चोपद्रवा भवन्ति, श्यामाल्पव्रणता कण्डूरनिलवैगुण्यमिन्द्रियाणामप्रसादो विकारस्य चाशान्तिर्हीनदग्धे ॥ ६ ॥

वायु का अनुलोम होना, अन्न में रुचि, अग्नि की वृद्धि, शरीर में हलकापन, बल और वर्ण की उत्पत्ति तथा मनस्तुष्टि ( प्रसन्नता ) ये सम्यग्दग्ध के लक्षण हैं। अतिदग्ध में गुदा का फटना, दाह, मूर्च्छा, ज्वर, पिपासा, रक्त का अधिक स्राव तथा, अधिक रक्तस्राव से उत्पन्न उपद्रव होते हैं। हीनदग्ध के लक्षण हैं—काले छोटे व्रण की उत्पत्ति, व्रण में कण्डू, प्रतिलोम वायु, इन्द्रियों में प्रसन्नता का अभाव और विकार का शान्त न होना ॥ ६ ॥

महान्ति च प्राणवतश्छित्त्वा दहेत्, निर्गतानि चात्यर्थं दोषपूर्णानि यन्त्राद्विना स्वेदाभ्यङ्गस्नेहावगाहोपनाहविस्रावणालेपक्षाराग्निशस्त्रैरुपाचरेत्, प्रवृत्तरक्तानि च रक्तपित्तविधानेन, भिन्नपुरीषाणि चातीसारविधानेन, बद्धवर्चांसि स्नेहपानविधानेनोदावर्तविधानेन वा; एष सर्वस्थानगतानामर्शसां दहनकल्पः ॥ ७ ॥

बलवान व्यक्तियों के बड़े अर्शों को शस्त्र से काटकर अग्निकर्म से जलावे। बाहर निकले हुए, दोष ( वात, पित्त-कफ तथा रक्त ) पूर्ण अर्शों में, यन्त्र की सहायता के बिना, स्वेद, अभ्यङ्ग, स्नेह, अवगाहन, उपनाह, रक्तमोक्षण, आलेप, क्षार, अग्नि और शस्त्रों से चिकित्सा करनी चाहिये। रक्तस्राव वाले अर्श में, रक्तपित्त के लिए कथित चिकित्सा विधि, मलभेद वाले अर्श में अतिसार को रोकने वाली विधि तथा कोष्ठबद्धता वाले अर्श में स्नेहपान अथवा उदावर्त में प्रयुक्त विधि के अनुसार चिकित्सा करनी चाहिये। सभी स्थानों के अर्शों को जलाने की यह प्रक्रिया है ॥ ७ ॥

विमर्शः—अर्श की चिकित्सा में क्षार, अग्नि और शस्त्र चिकित्सा विधि का विशेष महत्त्व है। अर्श को निर्मूल करने के लिए इन तीनों में से किसी एक विधि का आश्रय लेना आवश्यक होता है। पाश्चात्य चिकित्सा-विज्ञान में भी शस्त्र तथा अग्निदाह-प्रक्रिया का प्रयोग अर्श की चिकित्सा के लिए किया जाता है, शस्त्र चिकित्सा का वर्णन करते हुए Romanis तथा Mitchiner लिखते हैं—

The operation in most general use and one which gives on the whole very good result, is ligature, which is best associated with excision of the pile beyond the ligature, for this relieves the pain caused by the presence of the tense thrombosed haemorrhoid, The patient, who should be prepared by a dose of caster oil the night before and given two enemeta one four hours and the other one hour before operation, is placed in the lithotomy position previously having been anaesthetised. The finger is inserted in the annus and the piles can be coaxed outside, a proceeding which saves streching the sphincter ani and thus not causing the patient subsequent pain. The piles are then grasped separately in forceps, which are applied longitudinally on the bowel ( i. e. along the pile ) and ligatured, the skin being cut before the ligature is applied, but not the mucusmembrane.

अर्श चिकित्सा के लिये अग्निदाह का प्रयोग प्राचीनकाल से चला आ रहा है, किन्तु आधुनिक युग में इस विधि का विधान विशेष रूप से नहीं होता। इसके लिये रोमानिस और मिचनर लिखते हैं—Another method, not now much used, is the clamp and cautery, the piles being seized in an ivory clamp and seared away with an actual or electrical cautery. A useful modern modification of this is to plunge a thick diatheremy needle into each pile, When thrombosis & sloughing result.

आसाद्य च दर्वीकूर्चकशलाकानामन्यतमेन क्षारं पातयेत्। भ्रष्टगुदस्य तु विना यन्त्रेण क्षारादिकर्म प्रयुञ्जीत। सर्वेषु च शालिषष्टिकयवगोधूमान्नं सर्पिःस्निग्धमुपसेवेत पयसा निम्बयूषेण पटोलयूषेण वा, यथादोषं शाकैर्वास्तूकतण्डुलीयकजीवन्त्युपोदिकाऽश्वबलाबालमूलकपालङ्क्यसनचिल्लीचुच्चूकलायवल्लीभिरन्यैर्वा। यच्चान्यदपि स्निग्धमग्निदीपनमर्शोघ्नं सृष्टमूत्रपुरीषं च तदुपसेवेत ॥ ८ ॥

अर्श को देखकर दर्वी ( कलछी की आकृति का यन्त्र ), कूर्च ( Brush ) या शलाका यन्त्र ( Probe ) में किसी एक के द्वारा क्षार लगावे। बिना यन्त्र की सहायता के, भ्रष्ट गुदा ( Rectal Prolaps ) में क्षार आदि कर्म का प्रयोग करना चाहिये। सभी अर्शों में शालि, साठी चावल, जौ और गेहूँ आदि अन्न को घी से स्निग्ध करके दूध, नीम के यूष अथवा परवल के यूष के साथ सेवन करना चाहिये। दोषों के अनुसार बथुआ, चौलाई, जीवन्ती, पोई, अश्वबला ( मेथी भेद ) छोटी मूली, पालकी, असन ( विजयसार ), चिल्ली ( क्षेत्रवास्तूक ), चुच्चू ( शाक विशेष ) और मटर की लता तथा इसी प्रकार के अन्य शाकों के साथ आहार करना चाहिये। इनके अतिरिक्त स्निग्ध, अग्निदीपक, अर्श को नष्ट करने वाले तथा मल-मूत्र को निकालने वाले अन्य अनुक्त अन्न-पान, औषध द्रव्यों का सेवन भी करना चाहिये ॥ ८ ॥

विमर्शः—चरककार कहते हैं:—यद्वायोरानुलोम्याय यदग्निबलवृद्धये। अन्नपानौषधं द्रव्यं तत्सेव्यं नित्यमर्शसैः॥ यदतो

विपरीतं स्यान्निदाने यत्प्रदर्शितम्। गुदनाभिपरीतेन तत्सेव्यं न कथंचन ॥ (चरक)

दग्धेषु चार्शःस्वभ्यक्तोऽनलसन्धुक्षणार्थमनिलप्रकोपसंरक्षणार्थं च स्नेहादीनां सामान्यतः क्रियापथमुपसेवेत। विशेषतस्तु वातार्शःसु सर्पींषि च वातहरदीपनीयसिद्धानि हिङ्ग्वादिभिश्चूर्णैः प्रतिसंसृज्य पिबेत्, पित्तार्शःसु पृथक्पर्ण्यादीनां कषायेण दीपनीयप्रतीवापं सर्पिः, शोणितार्शःसु मञ्जिष्ठामुरुङ्ग्यादीनां कषाये पाचयेत्, श्लेष्मार्शःसु सुरसादीनां कषाये। उपद्रवांश्च यथास्वमुपाचरेत् ॥ ९ ॥

दग्ध और अदग्ध (चकारेण अदग्धेष्वपि विधिरयम्) अर्शों में अभ्यङ्ग करके, जठरानल को उत्तेजित करने तथा वायु के प्रकोप को रोकने के लिए स्नेह आदि क्रियाओं का सेवन सामान्य रूप से करना चाहिए और वातज अर्शों में विशेष रूपसे, अग्निदीपक (पिप्पल्यादि गण) तथा वातहर (भद्रदार्वादि गण) द्रव्यों से सिद्ध घृत, हिंग्वादि चूर्ण (वातव्याधि पठित) मिलाकर पीना चाहिये। पित्तज अर्श में पृष्ठपर्णी आदि (मिश्रक अध्याय में पठित) द्रव्यों के क्वाथ और दीपनीय (पिप्पल्यादि गण) द्रव्यों के प्रक्षेप से सिद्ध, घृत का सेवन करना चाहिये। रक्तार्श में मजीठ और मीठे सहिजन आदि के क्वाथ से सिद्ध तथा कफज अर्श में सुरसादि गण के क्वाथ से सिद्ध घृत का पान करना चाहिए। (गुल्म, ज्वर आदि) उपद्रवों की, दोषों के अनुसार द्रव्यों से चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ९ ॥

परं च यत्नमास्थाय गुदे क्षाराग्निशस्त्राण्यवचारयेत्, तद्विभ्रमाद्धि षाण्ढ्यशोफदाहमदमूर्च्छाटोपानाहातीसारप्रवाहणानि भवन्ति मरणं वा ॥ १० ॥

किन्तु, गुदा में क्षार, अग्नि और शस्त्रों का प्रयोग बड़ी सावधानी के साथ करना चाहिये। क्योंकि इसमें व्यतिक्रम होने से नपुंसकता, शोथ, दाह, मूर्च्छा, आटोप (उदर में गुड़गुड़ाहट), आनाह (पेट का फूलना), अतिसार, प्रवाहण (किनछना) अथवा मृत्यु भी हो जाती है ॥ १० ॥

अत ऊर्ध्वं यन्त्रप्रमाणमुपदेक्ष्यामः—तत्र यन्त्रं लौहं दान्तं शार्ङ्गं वार्क्षं वा गोस्तनाकारं चतुरङ्गुलायतं पञ्चाङ्गुलपरिणाहं पुंसां, षडङ्गुलपरिणाहं नारीणां तलायतं; तद् द्विच्छिद्रं दर्शनार्थम्, एकच्छिद्रं तु कर्मणि; एकद्वारे हि शस्त्रक्षाराग्नीनामतिक्रमो न भवति; छिद्रप्रमाणं तु त्र्यङ्गुलायतमङ्गुष्ठोदरपरिणाहं, यदङ्गुलमवशिष्टं तस्यार्धाङ्गुलादधस्तादर्धाङ्गुलोच्छ्रितोपरिवृत्तकर्णिकम्, एष यन्त्राकृतिसमासः ॥ ११ ॥

इसके आगे यन्त्रों का प्रमाण (आकृति-माप आदि) कहा जाता है। इनमें यन्त्र लोह, दांत, सींग अथवा वृक्ष से निर्मित, गौ के स्तन के समान, चार अंगुल लम्बे (आयतं-दीर्घम्) पांच अंगुल मोटे (गोल) पुरुषों के लिए तथा ६ अंगुल मोटे और हथेली के बराबर लम्बे स्त्रियों के लिये होने चाहिये। उनमें दो छिद्र रहना चाहिये, एक छिद्र देखने के लिये और दूसरा कर्म करने के लिये, क्योंकि एक छिद्र रहने से शस्त्र, क्षार, अग्नि आदि का अतिक्रमण नहीं होता। छिद्रकी लम्बाई तीन अंगुल और गोलाई अंगुष्ठोदर प्रमाण होनी चाहिये। एक अंगुल जो शेष स्थान बचता है उसमें आधा अंगुल नीचे आधा अंगुल उठी हुई ऊपर में गोल कर्णिका होनी चाहिये। संक्षेप में यन्त्रों की आकृति इस प्रकार की होती है ॥ ११ ॥

अत ऊर्ध्वमर्शसामालेपान् वक्ष्यामः—स्नुहीक्षीरयुक्तं हरिद्राचूर्णमालेपः प्रथमः, कुक्कुटपुरीषगुञ्जाहरिद्रापिप्पलीचूर्णमिति गोमूत्रपित्तपिष्टो द्वितीयः, दन्तीचित्रकसुवर्चिकालाङ्गलीकल्को वा गोपित्तपिष्टस्तृतीयः, पिप्पलीसैन्धवकुष्ठशिरीषफलकल्कः स्नुहीक्षीरपिष्टोऽर्कक्षीरपिष्टो वा चतुर्थः, कासीसहरितालसैन्धवाश्वमारकविडङ्गपूतीकक्रुतवेधनजम्ब्वर्कोत्तमारणोदन्तीचित्रकालर्कस्नुहीपयःसु तैलं विपक्वमभ्यञ्जनेनार्शः शातयति ॥ १२ ॥

इसके आगे अर्शों के लिये लेपों का उल्लेख किया जाता है—(१) सेहुण्ड के दूध के साथ हल्दी का चूर्ण मिलाकर बनाया गया लेप। (२) मुर्गे की विष्ठा, गुञ्जा, (घुंघुची), हल्दी और पिप्पल के चूर्ण को गोमूत्र तथा गोपित्त से पीसकर बनाया गया लेप। (३) दन्ती, चित्रक, हुलहुल और कलिहारी को गोपित्त के साथ पीसकर बनाया गया कल्क लेप। (४) पिप्पल, सेन्धा नमक, कूठ और शिरीष के फल को सेहुण्ड अथवा मदार के दूध में पीसकर बनाया गया लेप। (५) कासीस, हरिताल, सेन्धा नमक, कनेर की जड़, विडङ्ग, करञ्ज, कृतवेधन (राजकोशातकी), छोटी जामुन, मदार का दूध, उत्तमारणी (भूम्यामलकी), दन्ती, चित्रक, अलर्क (श्वेतार्क) और सेहुण्ड के दूध से सिद्ध तैल की मालिश करने से अर्श नष्ट होता है ॥ १२ ॥

अत ऊर्ध्वं भेषजसाध्येष्वदृश्येष्वर्शःसु योगान् यापनार्थं वक्ष्यामः—प्रातः प्रातर्गुडहरीतकीमासेवेत, ब्रह्मचारी गोमूत्रद्रोणसिद्धं वा हरीतकीशतं प्रातः प्रातर्यथाबलं क्षौद्रेण, अपामार्गमूलं वा तण्डुलोदकेन सक्षौद्रमहरहः, शतावरीमूलकल्कं वा क्षीरेण, चित्रकचूर्णयुक्तं वा सीधुं पराध्यं, भल्लातचूर्णयुक्तं वा सक्तुमन्थमलवणं तक्रेण, कलशे वाऽन्तश्चित्रकमूलकल्कावलिप्ते निषिक्तं तक्रमम्लमनम्लं वा पानभोजनेषूपयुञ्जीत, एष एव भार्ग्यास्फोतायवान्यामलकगुडूचीषु तक्रकल्पः पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकत्रिडङ्गशुण्ठीहरीतकीषु च पूर्ववदेव, निरन्नो वा तक्रमहरहर्मासमुपसेवेत, शृङ्गवेरपुनर्नवाचित्रककषायसिद्धं वा पयः कुटजमूलत्वक्फाणितं वा पिप्पल्यादिप्रतीवापं क्षौद्रेण, महावातव्याध्युक्तं हिङ्ग्वादिचूर्णमुपसेवेत तक्राहारः। क्षीराहारो वा, क्षारलवणांश्चित्रकमूलक्षारोदकसिद्धान् वा कुल्माषान् भक्षयेत्, चित्रकमूलक्षारोदकसिद्धं वा पयः पलाशतरुक्षारसिद्धं वा, पलाशतरुक्षारसिद्धान्

वा कुल्माषान्, पाटलापामार्गबृहतीपलाशक्षारं वा परिस्रुतमहरहर्घृतसंसृष्टं; कुटजबन्दाकमूलकल्कं वा तक्रेण, चित्रकपूतीकनागरकल्कं वा पूतीकक्षारेण क्षारोदकसिद्धं वा सर्पिः पिप्पल्यादिप्रतीवापं, कृष्णतिलप्रसृतं प्रकुञ्चं वा प्रातः प्रातरुपसेवेत शीतोदकानुपानम्; एभिरभिवर्धतेऽग्निरर्शांसि चोपशाम्यन्ति ॥१३॥

इसके आगे औषधसाध्य, अदृश्य ( गुदा के अन्दर होने के कारण न दीखने वाले ) अर्शों को नष्ट करने के लिए योगों का कथन किया जाता है। प्रतिदिन प्रातःकाल गुड़ और हरीतकी का सेवन करे, अथवा ब्रह्मचर्य का पालन करते हुए एक द्रोण गोमूत्र के द्वारा सिद्ध, एक सौ हरीतकी प्रतिदिन प्रातःकाल शक्ति के अनुसार, मधु के साथ सेवन करे। अथवा अपामार्ग की जड़ तण्डुलोदक के साथ मधु मिलाकर प्रतिदिन सेवन करे। अथवा शतावरी का कल्क बनाकर दूध के साथ या चित्रकचूर्ण-मिश्रित सीधु ( मद्य विशेष ) का सेवन श्रेष्ठ होता है। अथवा भिलावे के चूर्ण से युक्त सत्तू ( धान के लावे का सत्तू ) का मन्थ बनाकर, बिना नमक मिलाये, मट्ठे के साथ सेवन करे। अथवा घड़े में अन्दर चित्रक की जड़ का कल्क लेप करके, मट्ठा रखे और उस खट्टे या खटाई रहित मट्ठे का पान और भोजन आदि में प्रयोग करे। भार्गी अपराजिता, अजवायन, आँवला और गुडूची के लिए भी यही तक्रकल्प विधि (तक्रपान-विधि) है। पिप्पल, पिप्पलीमूल, चव्य, चित्रक, विडङ्ग, सोंठ और हरीतकी के द्वारा भी उपर्युक्त विधि से तक्र का निर्माण करे, अथवा अन्न त्याग कर, प्रतिदिन एक मास तक तक्र-सेवन करे। अथवा आर्द्रक, पुनर्नवामूल और चित्रक के क्वाथ से सिद्ध दूध का सेवन करे। अथवा कुड़ा के जड़ की छाल का फाण्ट ( क्वाथ विशेष ), पिप्पल्यादि चूर्ण और मधु मिला कर सेवन करे। महावातव्याधिचिकित्सा के प्रसङ्ग में पठित हिङ्ग्वादिचूर्ण का सेवन और केवल मट्ठा या दूध का आहार करे। अथवा यवक्षार, सेन्धानमक, चित्रक की जड़ और क्षारोदक से सिद्ध कुल्माष (यवौदनः) का भोजन करे या चित्रक की जड़ और क्षारोदक से सिद्ध दूध का पान करे। अथवा पलाश वृक्ष के क्षार से सिद्ध कुल्माष का सेवन करे। अथवा पाढल, अपामार्ग बड़ी कटेरी और वस्त्र से भलीभाँति छाना हुआ पलाशक्षार प्रतिदिन घृत मिला कर या कुटज और बन्दाक की जड़ का कल्क मट्ठे के साथ या चित्रक, करञ्ज और सोंठ का कल्क करञ्ज क्षार के साथ सेवन करे। अथवा क्षारोदक से सिद्ध घृत पिप्पल्यादि चूर्ण मिला कर या काला तिल दो पल या एक पल प्रतिदिन प्रातःकाल शीतल जल से सेवन करे। इन योगों से अग्नि की वृद्धि तथा अर्शों का शमन होता है ॥ १३ ॥

विमर्श :—चरक चिकित्सा स्थान अध्याय १ में भल्लातक सेवन विधि के सम्बन्ध में विस्तृत वर्णन पढ़ें।

द्विपञ्चमूलीदन्तीचित्रकपथ्यानां तुलामाहृत्य जलचतुर्द्रोणे विपाचयेत्, ततः पादावशिष्टं कषायमादाय सुशीतं गुडतुलया सहोन्मिश्रय घृतभाजने निःक्षिप्य मासमुपेक्षेत यवपल्ले, ततः प्रातः प्रातर्मात्रां पाययेत्, तेनार्शोग्रहणीदोषपाण्डुरोगोदावर्तारोचका न भवन्ति दीप्तश्चाग्निर्भवति ॥ १४ ॥

दशमूल, दन्ती, चित्रक और हरीतकी एक तुला लेकर चार द्रोण जल में पकावे। चतुर्थांश अवशिष्ट क्वाथ में, शीतल होने पर एक तुला गुड़ मिलावे और उसे घी के पात्र में भर कर एक मास तक जौ की राशि में रखे। इसे प्रतिदिन प्रातःकाल मात्रानुसार पान करे। इसके सेवन से अर्श, ग्रहणी दोष, पाण्डु रोग, उदावर्त और अरोचक आदि रोग नहीं होते तथा अग्नि दीप्त होती है ॥ १४ ॥

पिप्पलीमरिचविडङ्गैलवालुकलोध्राणां द्वे द्वे पले इन्द्रवारुण्याः पञ्च पलानि, कपित्थमध्यस्य दश, पथ्याफलानामर्धप्रस्थः, प्रस्थो धात्रीफलानाम्, एतदेकध्यं जलचतुर्द्रोणे विपाच्य, पादावशेषं परिस्राव्य, सुशीतं गुडतुलाद्वयेनोन्मिश्रय, घृतभाजने निःक्षिप्य, पक्षमुपेक्षेत यवपल्ले, ततः प्रातः प्रातर्यथाबलमुपयुञ्जीत। एष खल्वरिष्टः प्लीहाग्निसन्नार्शोग्रहणीहृत्पाण्डुरोगशोफकुष्ठगुल्मोदरक्रिमिहरो बलवर्णकरश्चेति ॥१५॥

पिप्पल, मरिच, विडङ्ग, एलुआ और लोध दो-दो पल, इन्द्रायण पांच पल, कैथ का गूदा दश पल, हरीतकी आधा प्रस्थ, आंवले एक प्रस्थ, इन द्रव्यों को एक साथ चार द्रोण जल में पकावे, चतुर्थांश क्वाथ अवशेष रहने पर छान ले, शीतल होने पर दो तुला गुड़ मिला कर घी के पात्र में भरकर पन्द्रह दिन जौ की राशि में रखे। बल के अनुसार प्रतिदिन प्रातःकाल सेवन करे। यह अरिष्ट प्लीहा, अग्निमान्द्य, अर्श, ग्रहणी, हृद्रोग, पाण्डुरोग, शोथ, कुष्ठ, गुल्म, उदर और क्रिमिरोग को नष्ट करता है तथा बल एवं वर्ण को बढ़ाता है ॥१५॥

विमर्शः—उपर्युक्त दोनों योगों का उल्लेख अभयारिष्ट, कनकारिष्ट तथा दन्त्यरिष्ट के नाम से चरक संहिता में अर्श चिकित्सा के अन्दर आया है।

तत्र, वातप्रायेषु स्नेहस्वेदवमनविरेचनास्थापनानुवासनमप्रतिषिद्धं, पित्तजेषु विरेचनम्, एवं रक्तजेषु संशमनं, कफजेषु शृंगबेरकुलत्थोपयोगः, सर्वदोषहरं यथोक्तं सर्वजेषु, यथास्वौषधसिद्धं च पयः सर्वेष्विति ॥

वात प्रधान अर्श में स्नेह, स्वेद, वमन, विरेचन, आस्थापन और अनुवासन का प्रयोग करना चाहिए। पित्तज अर्श में विरेचन तथा रक्तज में संशमन चिकित्सा करनी चाहिए। कफज अर्श में आर्द्रक और कुलथी का उपयोग करना चाहिए; त्रिदोषज अर्श में सभी दोषों को दूर करने वाली चिकित्सा विधि का प्रयोग और दोषों के अनुकूल औषधियों से सिद्ध दूध का सेवन करना चाहिए ॥ १६ ॥

**विमर्श**—संशमनम्—न वामयति नापि विरेचयति व्याधिना सहैकीभूय तमेव व्याधिं शमयेदिति संशमनम्। डल्हण। न शोधयति न द्वेष्टि समान् दोषांस्तथोद्धतान्। समीकरोति विषमाञ्छमनं तद्यथाऽमृता ॥ शार्ङ्गधर।

अत ऊर्ध्वं भल्लातकविधानमुपदेक्ष्यामः—भल्लात-

कानि परिपक्वान्यनुपहतान्याहृत्य तत एकमादाय द्विधा त्रिधा चतुर्धा वा छेदयित्वा कषायकल्पेन विपाच्य तस्य कषायस्य शुक्तिमनुष्णां घृताभ्यक्तताल्वोष्ठजिह्वः प्रातः प्रातरुपसेवेत, ततोऽपराह्णे क्षीरं सर्पिरोदन इत्याहारः, एवमेकैकं वर्धयेद्यावत् पञ्चेति, ततः पञ्च पञ्चाभिवर्धयेद्यावत् सप्ततिरिति, प्राप्य च सप्ततिमपकर्षयेद्भूयः पञ्च पञ्च यावत् पञ्चेति, पञ्चभ्यस्त्वेकैकं यावदेकमिति। एवं भल्लातकसहस्रमुपयुज्य स कुष्ठार्शोभिर्विमुक्तो बलवानरोगः शतायुर्भवति ॥ १७ ॥

इसके आगे भल्लातक विधान का उपदेश किया जाता है। पके हुए तथा जो कटे-फटे न हों ऐसे भिलावों को एकत्रित करे। उनमें से एक भिलावे को लेकर दो, तीन या चार टुकड़ों में काटे और क्वाथविधि से पकावे। उस क्वाथ को शीतल करके, तालु, जिह्वा और ओष्ठ में घृत लगा कर, शुक्ति प्रमाण (आधा पल) प्रतिदिन प्रातःकाल सेवन करे और अपराह्ण में दूध, घृत मिश्रित चावल (भात) का भोजन करे। इस प्रकार एक-एक भिलावा प्रतिदिन बढ़ावे, जब तक पांच भिलावों की संख्या पूरी न हो। इसके बाद पांच-पांच भिलावे प्रतिदिन बढ़ावे, जब तक उनकी संख्या सत्तर न हो। जब सत्तर भिलावों की संख्या पूरी हो जाय तब पांच-पांच भिलावों के क्रम से घटावे जब तक पांच भिलावों की संख्या न प्राप्त हो। पांच भिलावों की संख्या तक पहुँचने पर, एक-एक भिलावा घटावे, जब तक एक भिलावे की संख्या शेष बचे। इस प्रकार एक हजार भिलावे का सेवन करने वाला व्यक्ति, सभी प्रकार के कुष्ठ और अर्श रोग से मुक्त, बलवान, नीरोग एवं सौ वर्ष की आयु वाला होता है ॥ १७ ॥

विमर्शः—चरक चि. अ. १४ में कहते हैंः—त्रयो विकाराः प्रायेण ये परस्परहेतवः, अर्शांसि चातिसारश्च ग्रहणीदोष एव च ॥ एषामग्निबले हीने वृद्धिर्वृद्धे परिक्षयः ॥ तस्मादग्निबलं रक्ष्यमेषु त्रिषु विशेषतः ॥

द्विव्रणीयोक्तेन विधानेन भल्लातकनिश्च्युतितं स्नेहमादाय प्रातः प्रातः शुक्तिमात्रमुपयुञ्जीत, जीर्णे पूर्ववदाहारः फलप्रकर्षश्च। भल्लातकमज्जभ्यां वा स्नेहमादायापकृष्टदोषः प्रतिसंसृष्टभक्तो निवातमागारं प्रविश्य यथाबलं प्रसृतिं प्रकुञ्चं वोपयुञ्जीत, तस्मिञ्जीर्णे क्षीरं सर्पिरोदन इत्याहारः, एवं मासमुपयुज्य मासत्रयमादिष्टाहारो रक्षेदात्मानं; ततः सर्वोपतापानपहृत्य वर्णवान् बलवान् श्रवणग्रहणधारणशक्तिसंपन्नो वर्षशतायुर्भवति मासे मासे च प्रयोगे वर्षशतं वर्षशतमायुषोऽभिवृद्धिर्भवति, एवं दशमासानुपयुज्य वर्षसहस्रायुर्भवति ॥१८॥

द्विव्रणीय चिकित्सा में बतलाई गई विधि के अनुसार भिलावे के निकाले गए स्नेह (तेल) का प्रतिदिन प्रातःकाल आधा पल की मात्रा में सेवन और स्नेह का पाचन होने पर उपर्युक्त आहार करे। इसमें अधिक लाभ की प्राप्ति होती है। अथवा भिलावे की मज्जा से तेल निकाल कर, वमन, विरेचन के द्वारा दोषों का दूर करके, संसर्जन क्रम से पेया, विलेपी आदि का सेवन करते हुए वायुरहित गृह में प्रवेश कर, बल के अनुसार दो पल या एक पल सेवन करे। भल्लातक स्नेह का पाचन होने पर दूध, घी मिश्रित चावल का भोजन करे। इस प्रकार एक मास तक भिलावे के स्नेह का सेवन करके तीन मास तक उपर्युक्त आहार का सेवन करते हुए, क्रोध आदि से अपनी रक्षा करे। इससे सभी प्रकार की व्याधियों से मुक्त होकर, सुन्दर वर्ण वाला, बलवान, सुनने, ग्रहण करने (समझने) और धारण करने (स्मरण रखने) की शक्ति से सम्पन्न होकर सौ वर्ष की आयु प्राप्त करता है। एक-एक मास सेवन करने से आयु में एक-एक सौ वर्ष की वृद्धि होती है। इस प्रकार दश मास तक सेवन करने पर एक हजार वर्ष की आयु होती है ॥ १८ ॥

भवन्ति चात्र—

यथा सर्वाणि कुष्ठानि हतः खदिरबीजकौ।
तथैवार्शांसि सर्वाणि वृक्षकारुष्करौ हतः ॥१९॥

जैसा कि—जिस तरह खैर और विजयसार सभी प्रकार के कुष्ठों का नाश करते हैं उसी तरह सभी प्रकार के अर्शों का नाश कुटज और भिलावे से होता है ॥ १९ ॥

हरिद्रायाः प्रयोगेण प्रमेहा इव षोडश।
क्षाराग्नी नातिवर्तन्ते तथा दृश्या गुदोद्भवाः ॥२०॥

जिस तरह हल्दी के प्रयोग से सोलह प्रकार के साध्य प्रमेहों का नाश होता है उसी तरह क्षार और अग्नि के प्रयोग से दृश्य अर्श नष्ट हो जाते हैं ॥ २० ॥

घृतानि दीपनीयानि लेहायस्कृतयः सुराः।
आसवाश्च प्रयोक्तव्या वीक्ष्य दोषसमुच्छ्रितिम् ॥२१॥

दोषों की वृद्धि को देखकर दीपनीय घृत (पिप्पल्यादि घृत), लेह (कुटजादि लेह), अयस्कृति (नवायस लौह आदि) सुरा और आसवों का प्रयोग करना चाहिए ॥ २१ ॥

वेगावरोधस्त्रीपृष्ठयानान्युत्कुटुकासनम् ।
यथास्वं दोषलं चान्नमर्शःसु परिवर्जयेत् ॥ २२ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थानेऽर्शश्चिकित्सितं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

मल-मूत्र के वेगों का रोकना, स्त्रीसेवन, घोड़े आदि की पीठ पर बैठना, तीक्ष्ण द्रव्यों का पान, उकड़ू बैठना तथा दोषों के अनुकूल उन्हें बढ़ाने वाले अन्न का परित्याग अर्श रोग में करना चाहिए ॥ २२ ॥

विमर्शः—विशेष अध्ययन के लिये चरक चि. स्थान अध्याय १४ को अवश्य पढ़ें।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकायां भाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

नोट—

## सप्तमोऽध्यायः

अथातोऽश्मरीचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

इसके अनन्तर अश्मरी की चिकित्सा-विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

अश्मरी दारुणो व्याधिरन्तकप्रतिमो मतः ।
औषधैस्तरुणः साध्यः प्रवृद्धश्छेदमर्हति ॥ ३ ॥

अश्मरी ( Stone ) भयङ्कर व्याधि है, इसे यमराज के तुल्य ( घातक ) समझना चाहिए। नवीन अश्मरी औषधि-चिकित्सा-साध्य होती है, किन्तु पुरानी अश्मरी के लिए शस्त्र चिकित्सा की आवश्यकता पड़ती है ॥ ३ ॥

तस्य पूर्वेषु रूपेषु स्नेहादिक्रम इष्यते ।
तेनास्यापचयं यान्ति व्याधेर्मूलान्यशेषतः ॥ ४ ॥

अश्मरी के पूर्वरूपों में स्नेह, स्वेद आदि विधियों का प्रयोग करना चाहिए, इससे इस व्याधि का समूल नाश होता है ॥ ४ ॥

पाषाणभेदो वसुको वशिराश्मन्तकौ तथा ।
शतावरी श्वदंष्ट्रा च बृहती कण्टकारिका ॥ ५ ॥
कपोतवङ्काऽऽर्तगलः कच्चकोशीरकुब्जकाः ।
वृक्षादनी भल्लुकश्च वरुणः शाकजं फलम् ॥ ६ ॥
यवाः कुलत्थाः कोलानि कतकस्य फलानि च ।
ऊषकादिप्रतीवापमेषां क्वाथैर्घृतं कृतम् ॥ ७ ॥
भिनत्ति वातसंभूतामश्मरीं क्षिप्रमेव तु ॥
क्षारान् यवागूर्यूषांश्च कषायाणि पयांसि च ।
भोजनानि च कुर्वीत वर्गेऽस्मिन् वातनाशने ॥ ८ ॥

पाषाणभेद, वसुक ( श्वेतार्क ), वशिर ( रक्त अपामार्ग या गजपिप्पल ), अश्मन्तक ( चांगेरी ), शतावर, गोखरू, बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, कपोतवंका ( ब्राह्मी ), आर्तगल ( नील पियाबासा ), कच्चक (कवहक इति मालवे प्रसिद्धः) खस, कुब्जक ( गुञ्जा ), वृक्षादनी ( वंदाक ), भल्लुक ( श्योनाक ), वरुण, शाकज फल ( शाकः कर्कशमसृणपृष्ठोदरपत्रो वृक्षः तस्य फलम् ), जौ, कुलथी, बेर और निर्मली इन द्रव्यों के क्वाथ में ऊषकादि गण का कल्क डाल कर घृत सिद्ध करे। यह घृत वातज अश्मरी को शीघ्र नष्ट करता है। इस वातनाशक गण के द्वारा क्षार, यवागू, क्वाथ, दूध, भोजन ( चावल आदि ) सिद्ध करना चाहिए।

कुशः काशः सरो गुन्द्रा इत्कटो मोरटोऽश्मभित् ॥ ९ ॥
वरी विदारी वाराही शालिमूलत्रिकण्टकम् ।
भल्लूकः पाटला पाठा पत्तूरोऽथ कुरुण्टिका ॥ १० ॥
पुनर्नवा शिरीषश्च क्वथितास्तेषु साधितम् ।
घृतं शिलाजमधुकबीजैरिन्दीवरस्य च ॥ ११ ॥
त्रपुसैर्वारुकादीनां बीजैश्चावापितं शुभम् ।
भिनत्ति पित्तसंभूतामश्मरीं क्षिप्रमेव तु ॥ १२ ॥
क्षारान् यवागूर्यूषांश्च कषायाणि पयांसि च ।
भोजनानि च कुर्वीत वर्गेऽस्मिन् पित्तनाशने ॥ १३ ॥

कुश, काश, सरपत, गुन्द्रा ( पटेरा तृण विशेष ), इत्कट ( महती खगाली ), मोरट ( इक्षुमूल ), पाषाणभेद, शतावरी, विदारीकन्द, वाराहीकन्द, शालिधान्य की जड़, गोखरू, भल्लूक (श्योनाक), पाढ़ला, पाठा, पतंग, कुरुण्टिका ( कटसरैया )। पुनर्नवा और शिरीष के क्वाथ में शिलाजतु, मुलेठी, नील कमल के बीज, खीरा और ककड़ी आदि के बीज का कल्क मिला कर सिद्ध किया गया घृत पित्तज अश्मरी को शीघ्र नष्ट करता है। इस पित्तनाशक वर्ग के द्वारा क्षार, यवागू, यूष, कषाय, दूध और भोजन का पाक करना चाहिए ॥ ९-१३ ॥

गणो वरुणकादिस्तु गुग्गुल्वेलाहरेणवः ।
कुष्ठभद्रादिमरिचचित्रकैः ससुराह्वयैः ॥ १४ ॥
एतैः सिद्धमजासर्पिरूषकादिगणेन च ।
भिनत्ति कफसंभूतामश्मरीं क्षिप्रमेव तु ॥ १५ ॥
क्षारान् यवागूर्यूषांश्च कषायाणि पयांसि च ।
भोजनानि च कुर्वीत वर्गेऽस्मिन् कफनाशने ॥ १६ ॥

वरुणादिगण, गुग्गुलु, इलायची, रेणुका बीज, कूठ, भद्रादि ( देवदारु, कूठ, हरिद्रा आदि ), मरिच, चित्रक और देवदारु, के क्वाथ में ऊषकादि गण के कल्क से सिद्ध. बकरी का घी सेवन करने से कफज अश्मरी शीघ्र नष्ट होती है। इस कफनाशक गण के द्वारा क्षार, यवागू, यूष, कषाय, दूध और भोजन का पाक करना चाहिए ॥ १४-१६ ॥

पिचुकाङ्कोलकतकशाकेन्दीवरजैः फलैः ।
चूर्णितैः सगुडं तोयं शर्कराशमनं पिबेत् ॥ १७ ॥

पिचुक ( कपास का फूल ), अंकोल, निर्मली, शाक और नील कमल के फल का चूर्ण, जल में गुड़ के साथ घोल कर शर्करा को नष्ट करने के लिए पीना चाहिए ॥ १७ ॥

क्रौञ्चोष्ट्ररासभास्थीनि श्वदंष्ट्रा तालमूलिका ॥
अजमोदा कदम्बस्य मूलं नागरमेव च ।
पीतानि शर्करां भिन्द्युः सुरयोष्णोदकेन वा ॥ १८ ॥

क्रौञ्च ( करांकुल ), ऊँट और गदहे की हड्डी, गोखरू, मूसली, अजवायन, कदम्ब की जड़ तथा सोंठ ( चूर्ण ) सुरा या उष्ण जल से सेवन करने पर शर्करा नष्ट होती है ॥

त्रिकण्टकस्य बीजानां चूर्णं माक्षिकसंयुतम् ॥
अविक्षीरेण सप्ताहमश्मरीभेदनं पिबेत् ॥ १९ ॥

गोखरू के बीज का चूर्ण, मधु मिला कर, बकरी के दूध के साथ, अश्मरी को नष्ट करने के लिए एक सप्ताह पीना चाहिए ॥ १९ ॥

द्रव्याणां तु घृतोक्तानां क्षारोऽविमूत्रगालितः ॥
ग्राम्यसत्त्वशकृत्क्षारैः संयुक्तः साधितः शनैः ॥ २० ॥
तत्रोषकादिरावापः कार्यस्त्रिकटुकान्वितः ॥
एष क्षारोऽश्मरीं गुल्मं शर्करां च भिनत्त्यपि ॥ २१ ॥

घृत पाक के लिए कहे गए ( वरुणादि गण ) द्रव्यों का भेड़ी के मूत्र में घोल कर छाना गया क्षार और ग्राम्य पशुओं ( गाय, बकरी, घोड़ा आदि ) के मल के क्षार को मिला कर, ऊषकादि गण तथा त्रिकटु के कल्क के साथ धीरे-धीरे पकावे यह क्षार अश्मरी, गुल्म और शर्करा को नष्ट करता है ॥

तिलापमार्गकदलीपलाशयवकल्कजाः ।
क्षारः पेयोऽविमूत्रेण शर्करानाशनः परः ॥ २ ॥

तिल, अपामार्ग, केला, पलाश और जौ के कल्क से निर्मित क्षारका, भेड़ी के मूत्र के साथ सेवन, शर्करा को नष्ट करने के लिए श्रेष्ठ है ॥ २२ ॥

पाटलाकरवीराणां क्षारमेवं समाचरेत् ॥ २३ ॥
श्वदंष्ट्रायष्टिकाब्राह्मीकल्कं वाऽक्षसमं पिबेत् ॥
सहैडकाख्यौ पेयौ वा शोभाञ्जनकमार्कवौ ॥ २४ ॥
कपोतवङ्कामूलं वा पिबेदम्लैः सुरादिभिः ॥
तत्सिद्धं वा पिबेत् क्षीरं वेदनाभिरुपद्रुतः ॥ २५ ॥
हरीतक्यादिसिद्धं वा वर्षाभूसिद्धमेव वा ।
सर्वथैवोपयोज्यः स्याद्गणो वीरतरादिकः ॥ २६ ॥

पाडल और कनेर का क्षार उपर्युक्त विधि से बनाना चाहिये। अथवा गोखरू, मुलेठी और ब्राह्मी का कल्क एक कर्ष ( भेड़ी के मूत्र के साथ ) पीना चाहिये। अथवा एडक ( मोथी तृणविशेष ) के साथ सहिजन और भृङ्गराज का सेवन करे। अथवा कपोतवंकामूल ( ब्राह्मी की जड़ ) का सेवन काञ्जी आदि अम्ल द्रव तथा सुरा आदि ( सौवीरक, मैरेयक ) के साथ करे। अथवा वेदना से पीड़ित रोगी, इन द्रव्यों से सिद्ध, दूध का पान करे। अथवा त्रिफला या पुनर्नवा से सिद्ध दूध का पान करे। वीरतर्वादिगण का सेवन सब प्रकार ( घृत, क्षीर, कषाय, यवागू भोजन आदि ) से करना चाहिए ॥ २३–२६ ॥

घृतैः क्षारैः कषायैश्च क्षीरैः सोत्तरबस्तिभिः ।
यदि नोपशमं गच्छेच्छेदस्तत्रोत्तरो विधिः ॥ २७ ॥

घृत, क्षार, कषाय, दूध और उत्तरबस्ति ( नैरूहिक तथा स्नैहिक) से भी यदि ( अश्मरी ) शमन न हो तो आगे कही जाने वाली विधि ( शस्त्र-कर्म ) के द्वारा छेदन करना चाहिये ॥ २७ ॥

कुशलस्यापि वैद्यस्य यतः सिद्धिरिहाध्रुवा ।
उपक्रमो जघन्योऽयमतः संपरिकीर्तितः ॥ २८ ॥

चूँकि शस्त्र-कर्म में कुशल वैद्य की सफलता भी अनिश्चित रहती है इसलिए यह उपक्रम ( शस्त्रकर्म ) निकृष्ट कहा गया है ॥ २८ ॥

विमर्श :—सम्भवतः इस विचारधारा का प्रभाव बहुत होने के फलस्वरूप शल्य तन्त्र लुप्त-सा होता चला गया।

अक्रियायां ध्रुवो मृत्युः क्रियायां संशयो भवेत् ।
तस्मादापृच्छ्य कर्तव्यमीश्वरं साधुकारिणा ॥ २९ ॥

( शस्त्रकर्म ) न करने पर रोगी की मृत्यु निश्चित रहती है तथा शस्त्रकर्म करने पर भी संशय बना रहता है इसलिये कल्याण करने वाले वैद्य को राजा की (अथवा रोगी के अभिभावक की ) अनुमति लेकर शस्त्रकर्म करना चाहिये ॥ २९ ॥

विमर्शः—शल्यकर्म से पहले रोगी से अथवा अभिभावक से लिखित आज्ञा आजकल भी ली जाती है।

अथ रोगान्वितमुपस्निग्धमपकृष्टदोषमीषत्कर्शितमभ्यक्तस्विन्नशरीरं भुक्तवन्तं कृतबलिमङ्गलस्वस्तिवाचनमग्रोपहरणीयोक्तेन विधानोपकल्पितसम्भारमाश्वास्य, ततो बलवन्तमविक्लवमाजानुसमे फलके प्रागुपविष्टान्यपुरुषस्योत्सङ्गे निषण्णपूर्वकायमुत्तानमुन्नतकटीकं वस्त्राधारकोपविष्टं सङ्कुचितजानुकूर्परमितरेण सहाबद्धं सूत्रेण शाटकैर्वा, ततः स्वभ्यक्तनाभिप्रदेशस्य वामपार्श्वं विमृद्य मुष्टिनाऽवपीडयेदधोनाभेर्यावदश्मर्यधः प्रपन्नेति, ततः स्नेहाभ्यक्ते कॢप्तनखे वामहस्तप्रदेशिनीमध्यमे अङ्गुल्यौ पायौ प्रणिधायानुसेवनीमासाद्य प्रयत्नबलाभ्यां पायुमेढ्रान्तरमानीय, निर्व्यलीकमनायतमविषमं च बस्तिं सन्निवेश्य, भृशमुत्पीडयेदङ्गुलिभ्यां यथा ग्रन्थिरिवोन्नतं शल्यं भवति॥३०॥

इसके अनन्तर रोगी का स्नेहन करके, ( वमन-विरेचन द्वारा ) दोषों को दूरकर, कुछ दुर्बल करे और अभ्यङ्ग(स्नेहन) तथा स्वेदन से शरीर को शुद्धकर भोजन करावे। फिर बलि' प्रदान, मंगलपाठ, स्वस्तिवाचन कर्म करे तथा अग्रोपहरणीय अध्याय में कही गई विधि के अनुसार ( यन्त्र, शस्त्र, क्षार, शलाका आदि सभी साधनों को एकत्रित कर रोगी को आश्वासन दे। फिर बल-सम्पन्न एवं न घबड़ाने वाले रोगी को घुटने की ऊंचाई के बराबर चौकी पर पूर्वाभिमुख बैठावे और ( पूर्वाभिमुख बैठे हुए ) दूसरे पुरुष की गोद में रोगी का कटि से ऊपर का भाग, उत्तान रूप में रखे। कटिप्रदेश कुछ ऊंचा कर कपड़े की गद्दी नितम्ब के नीचे लगावे, घुटने और कुहनी को सिकोड़ कर एक दूसरे के साथ रज्जू या कपड़े से ( पट्टी ) बांध दे। फिर भलीभांति नाभिप्रदेश में स्नेह की मालिश करे और बांये पसवाड़े को मलकर नाभि के नीचे मुट्ठी से तब तक दबावे जब तक अश्मरी नीचे न आ जाय। फिर स्नेह से स्निग्ध, कटे हुए नाखून वाली बांये हाथ की तर्जनी और मध्यमा अंगुलियों को गुदा में प्रवेश करे और सेवनी के नीचे ले जाकर, उपाय और बल से, गुदा तथा लिङ्ग के बीच लाकर, सिकुड़न रहित, छोटी और सीधी जिससे शल्य ( अश्मरी ) गांठ के समान ऊपर उठ जाय ॥

स चेद्गृहीतशल्ये तु विवृताक्षो विचेतनः ।
हतवल्लम्बशीर्षश्च निर्विकारो मृतोपमः ॥ ३१ ॥
न तस्य निर्हरेच्छल्यं निर्हरेत्तु म्रियेत सः ।
विना त्वेतेषु रूपेषु निर्हर्तुं प्रयतेत वै ॥ ३२ ॥

यदि शल्य ( अश्मरी ) को पकड़ लेने पर रोगी के नेत्र स्तब्ध हो जांय, वह मूर्छित हो जाय, मुर्दे के समान गर्दन लटका दे तथा चेष्टारहित मृतक के समान प्रतीत हो तो उस

रोगी का शल्य नहीं निकालना चाहिये। शल्य निकाला जाय तो उसकी मृत्यु हो जाती है। इन लक्षणों से रहित रोगी के शल्य को निकालने का प्रयत्न करना चाहिये॥

विमर्श :—इस प्रकार के कई वर्णनों से ज्ञात होता है कि संज्ञाहर द्रव्यों का प्रयोग उस समय ज्ञात नहीं था। दूसरे ( anaesthesia ) इस प्रकार की क्रिया से एक स्तब्धता ( Shock ) की स्थिति हो जाती थी जिसको रोकने का प्रयत्न नहीं किया गया था।

ततः सव्ये पार्श्वे सेवनीं यवमात्रेण मुक्त्वाऽवचारयेच्छस्त्रमश्मरीप्रमाणं, दक्षिणतो वा क्रियासौकर्यहेतोरित्येके, यथा सा न भिद्यते चूर्ण्यते वा तथा प्रयतेत, चूर्णमल्पमप्यवस्थितं हि पुनः परिवृद्धिमेति, तस्मात् समस्तामग्रवक्त्रेणाददीत,

वामपार्श्व में सेवनी को एक जौ छोड़कर, अश्मरी के प्रमाण (लम्बाई) के अनुसार, शस्त्रकर्म करे ( चीरा लगावे )। कुछ आचार्यों का मत है कि क्रिया में सुविधा की दृष्टि से दाहिनी ओर शस्त्रकर्म करना चाहिए। अश्मरी के टुकड़े न हों या वह चूर-चूर न हो जाय इसका प्रयत्न करना चाहिये क्योंकि यदि थोड़ा भी चूर्ण निकालने में शेष रह जाय तो वह पुनः बड़ा आकार धारण कर लेता है। इसलिए समस्त अश्मरी को अग्र वक्र( आहरण यन्त्र ) (curved forceps) से निकालना चाहिये॥

विमर्शः—अपकृष्टदोषमूर्ध्वाधोदोषनिर्हरणेन दोषरहितम्। ईषत् कर्शितमिति अतिकर्शनेन कर्मासहमता, अकर्शनेनोपचितानल्पबस्तिकायत्वादश्मर्यां अप्राप्तिरिति। बलवन्तमिति अपकृष्टदोषं विशुद्धमन्नसंसर्जनेन सञ्जनितबलम्। अश्मरी निकालने की जिस प्रक्रिया का वर्णन सुश्रुत ने किया है उसे पाश्चात्य-चिकित्सा विज्ञान के अनुसार 'Lateral perineal lithotomy' कह सकते हैं। Lateral perineal lithotomy, where the stone is removed through the lateral portion of the perineum by incising the prostate. This operation is no longer performed, except upon African natives who will insist on going out of hospital on the next day. आजकल Lithotrity और Lithotomy दो प्रकार की शस्त्र-क्रियायें अश्मरी निकालने के लिये प्रयुक्त होती हैं। 'Twe types of operation are practised, that of Cutting for the stone ( Lithotomy ), and crushing the stone Lithotrity. क्रिया का प्रयोग तीन प्रकार से किया जाता है। (१) Lateral perineal lithotomy:-इस क्रिया का वर्णन ऊपर किया जा चुका है। प्राचीन युग में अश्मरी निकालने के लिए इसी क्रिया का व्यवहार होता था। (२) प्रक्रिया का नाम है Median perineal lithotomy और (३) प्रक्रिया Suprapubic lithotomy कहलाती है। इस तीसरी प्रक्रिया का व्यवहार आधुनिक युग में अश्मरी निकालने के लिए प्रायः किया जाता है। 'This is the form of operation employed in practically all cases. The bladder is opened above the pubes the stone is felt and removed with forceps. If the urine is uninfected, the bladder may then be sutured with a continuous Catgutstitch, and the wound closed without drainage, but if cystitis and itfection of the urine are present, the bladder must be drained for from five to seven days. By this operation any other condition such as enlarged prostate or growth of the bladder, can be dealt with at the same time. 'The Science and practice of Surgery' Romanis & Mitchiner.

स्त्रीणां तु वस्तिपार्श्वगतो गर्भाशयः सन्निकृष्टः, तस्मात्तासामुत्सङ्गवच्छस्त्रं पातयेत् अतोऽन्यथा खल्वासां मूत्रस्रावी व्रणो भवेत्, पुरुषस्य वा मूत्रप्रसेकक्षणनान्मूत्रक्षरणम्; अश्मरीव्रणादृते भिन्नवस्तिरेकधाऽपि न भवति द्विधा भिन्नवस्तिराश्मरिको न सिध्यति।

स्त्रियों का गर्भाशय बस्ति के पार्श्व में निकट में ही रहता है। इसलिये उनमें शस्त्र-प्रयोग उत्तान रूप में अर्थात् अधिक गहरा नहीं करना चाहिये, अन्यथा स्त्रियों को मूत्रस्रावी व्रण हो जाता है। पुरुषों में भी बस्तिमुख के स्रोत में व्रण होने पर मूत्रस्राव होने लगता है। अश्मरी निकालने लिए शस्त्र द्वारा किए गये व्रण के अतिरिक्त अन्य कारणों से फटी हुई बस्ति का सन्धान नहीं होता तथा दो भागों में फटी हुई बस्ति वाला अश्मरी का रोगी नीरोग नहीं होता है॥ ३३॥

विमर्शः—उत्सङ्गवदिति। ऊर्ध्वं सङ्गः स यस्यास्तीति तदुत्सङ्गवत् उत्तानमित्यर्थः। अन्यथेति। यद्यवगाढः शस्त्रपातः स्यात् तदा बहिर्गतं त्वङ्मांसं भित्त्वा वस्तित्वचा सह भगवस्तुवस्तिपार्श्वाश्रयस्य गर्भाशयस्यापि त्वचो भेदः स्यात्, ततस्तासां भगान्तर्गतो मूत्रस्रावी व्रणः स्यादित्यर्थः। तथा च वैतरणः—भगस्याधः स्त्रिया वस्तिरूर्ध्वं गर्भाशयः स्थितः। गर्भाशयश्च वस्तिश्च महास्रोतःसमाश्रितौ। वस्तिमार्गं समुत्क्रम्य अवनम्याश्मरीं बुधः। स्फिगग्रे भेदनं तासां हितमन्यत्र दोषकृत्।' ( डल्हण )

In the female, small calculi $\frac{1}{2}$ inch in diameter may be withdrawn by stretching the urethra slightly while otherwise litholaplaxy or lithotomy may be employed. ( Romanis & Mitchiner )

इससे यह ज्ञात होता है कि urinary fistula, ruptrued Bladder आदि असाध्य रोग थे।

अश्मरीव्रणनिमित्तमेकधाभिन्नवस्तिर्जीवति, क्रियाभ्यासाच्छास्त्रविहितच्छेदान्निःस्यन्दपरिवृद्धत्वाच्च शल्यस्येति। उद्धृतशल्यं तूष्णोदकद्रोण्यामवगाह्य स्वेदयेत्, तथा हि बस्तिरसृजा न पूर्यते; पूर्णे वा क्षीरवृक्षकषायं पुष्पनेत्रेण विदध्यात्॥ ३३॥

अश्मरी-व्रण के कारण एक स्थान पर फटी हुई बस्ति वाला रोगी क्रियाभ्यास, शस्त्रविहित छेदनकर्म और मूत्र की मात्रा में वृद्धि होने के कारण जीवित रहता है। शल्य ( अश्मरी ) निकालने के बाद रोगी को उष्ण

जल की द्रोणी ( नौकाकृति टब ) में बैठाकर स्वेदन करे इस विधि के प्रयोग से वस्ति में रक्त एकत्रित नहीं होता। यदि बस्ति में रक्त भर जाय तो क्षीरवृक्षक्वाथ का प्रयोग पुष्पनेत्र ( उत्तरबस्ति ) के द्वारा करना चाहिये ॥ ३ ॥

विमर्श :—क्रियाभ्यासात्—क्रियाणामुष्णोदकस्वेदक्षीरवृक्षकषायभोजनादीनामभ्यसनं क्रियाभ्यासस्तस्मात्। अश्मरीप्रमाणमुखमात्रः सेवनीसव्यपार्श्वगः शास्त्रविहितच्छेदस्तस्मात्। निःस्यन्दो मूत्रं तेन परिवृद्धं शल्यं तस्मादित्यर्थः। एतदुक्तं भवति येन निःस्यन्देन मूत्रेण वृद्धेन सता शल्यं परिवृद्धम्, तस्य शल्यापहरणेऽपि निःशेषापरिस्रुतत्वाद् खिन्नबस्तिर्जीवति। गयी तु शल्यस्यैतिपदं परित्यज्य निस्यन्दपरिवृद्धत्वादित्येवं पठति व्याख्यानयति च—निस्यन्दस्य मूत्रस्य परिवृद्धत्वेन, अत एव मूत्रवृद्धिकरयवागूगुडक्षीरादिसौहित्यविधानं शास्त्रविहिताक्रमच्छेदे तु मूत्रनिःशेषक्षरणान्मरणमिति। ( डल्हणः ) यहाँ गयदास की उक्ति ही उचित प्रतीत होती है।

भवति चात्र—

क्षीरवृक्षकषायस्तु पुष्पनेत्रेण योजितः।
निर्हरेदश्मरीं तूर्णं रक्तं वस्तिगतं च यत् ॥ ३४ ॥

जैसा कि—उत्तरबस्ति के द्वारा प्रयुक्त क्षीरवृक्ष कषाय अश्मरी और वस्तिगत रक्त को शीघ्र बाहर निकाल देता है।

मूत्रमार्गविशोधनार्थं चास्मै गुडसौहित्यं वितरेत्; उद्धृत्य चैनं मधुघृताभ्यक्तव्रणं मूत्रविशोधनद्रव्यसिद्धामुष्णां सघृतां यवागूं पाययेदुभयकालं त्रिरात्रं; त्रिरात्रादूर्ध्वं गुडप्रगाढेन पयसा मृद्वोदनमल्पं भोजयेद्दशरात्रं मूत्रासृग्विशुद्धयर्थं व्रणक्लेदनार्थं च, दशरात्रादूर्ध्वं फलाम्लैर्जाङ्गलरसैरुपाचरेत्; ततो दशरात्रं चैनमप्रमत्तः स्वेदयेत् स्नेहेन द्रवस्वेदेन वा; क्षीरवृक्षकषायेण चास्य व्रणं प्रक्षालयेत्; रोध्रमधुकमञ्जिष्ठाप्रपौण्डरीककल्कैर्व्रणं प्रतिमाहयेत्; एतेष्वेव हरिद्रायुतेषु तैलं घृतं वा विपक्वं व्रणाभ्यञ्जनमिति; स्त्यानशोणितं चोत्तरवस्तिभिरुपाचरेत्; सप्तरात्राच्च स्वमार्गमप्रतिपद्यमाने मूत्रे व्रणं यथोक्तेन विधिना दहेदग्निना, स्वमार्गप्रतिपन्ने चोत्तरवस्त्यास्थापनानुवासनैरुपाचरेन्मधुरकषायैरिति; यदृच्छया वा मूत्रमार्गप्रतिपन्नामन्तरासक्तां शुक्राश्मरीं शर्करां वा स्रोतसाऽपहरेत्, एवं चाशक्ये विदार्य वा नाडीं शस्त्रेण बडिशेनोद्धरेत्। रूढव्रणश्चाङ्गनाश्वनगनागरथद्रुमान् नारोहेत वर्षं, नाप्सु प्लवेत, भुञ्जीत वा गुरु ॥ ३५ ॥

मूत्रमार्ग के शोधन के लिये रोगी को गुड-मिश्रित भात खिलाना चाहिये। ( उष्ण जल की द्रोणी से ) रोगी को बाहर निकाल कर, मधु और घृत व्रण पर लगावे। मूत्रशोधन द्रव्यों ( तृणपंचमूल, गोखरू आदि ) के द्वारा सिद्ध, उष्ण घृतयुक्त यवागू दोनों समय तीन दिन पिलावे। तीन दिन के बाद मूत्र और रक्त की शुद्धि तथा व्रण को आर्द्र करने के लिये, पर्याप्त गुड-मिश्रित दूध के साथ नरम भात थोड़ी मात्रा में दस दिन खिलावे। दस दिन के पश्चात् खट्टे फल ( दाडिम आदि ) तथा जंगली जीवों के मांसरस का सेवन करावे। इसके बाद दस दिन तक सावधानी के साथ रोगी का स्नेह या द्रव-स्वेद के द्वारा स्वेदन करे। क्षीरवृक्ष के क्वाथ से रोगी का व्रण धोवे।

लोध, मुलेठी, मजीठ और पुण्डेरी ( सुगन्ध द्रव्य ) के कल्क का लेप व्रण पर लगावे। इन द्रव्यों में हल्दी मिलाकर इनके कल्क से सिद्ध तेल या घृत की मालिश व्रण पर करे। बस्ति में रक्त एकत्रित होने पर उत्तरबस्ति के द्वारा उपचार करे। सात दिन के अनन्तर जब मूत्र अपने स्वाभाविक मार्ग से न निकले तब कही गई विधि के अनुसार व्रण को अग्नि से जलावे। मूत्र के स्वाभाविक मार्ग से निकलने पर मधुर और कषाय वर्ग (काकोल्यादिगण तथा क्षीरवृक्षादि) के क्वाथ से उत्तरबस्ति, आस्थापन और अनुवासन के द्वारा उपचार करे। अपने आप मूत्रमार्ग में पहुँचकर रुकी हुई शुक्राश्मरी या शर्करा को मूत्रमार्ग के द्वारा निकाले। इस प्रकार न निकलने वाली अश्मरी को, मूत्रमार्ग में चीरा लगाकर बडिश शस्त्र ( Hook ) से निकाले। व्रण के भर जाने पर भी एक वर्ष तक स्त्रीसेवन न करे, घोड़ा, हाथी, पर्वत, रथ और वृक्ष पर न चढ़े, जल में न तैरे एवं भारी भोजन न करे ॥ ३५ ॥

विमर्श :—डल्हण ने 'गुडसौहित्य' का अर्थ गुडेन वासितं भक्तम् यह अर्थ किया है—गुड़ से बने हुए भक्ष्य पदार्थ।

मूत्रवहशुक्रवहमुष्कस्रोतोमूत्रप्रसेकसेवनीयोनिगुदबस्तीन् परिहरेत्। तत्र मूत्रवहच्छेदान्मरणं मूत्रपूर्णबस्तेः, शुक्रवहच्छेदान्मरणं क्लैब्यं वा, मुष्कस्रोत उपघाताद् ध्वजभङ्गः मूत्रप्रसेकक्षणनान्मूत्रप्रक्षरणं, सेवनीयोनिच्छेदाद्रुजः प्रादुर्भावः, बस्तिगुदविद्धलक्षणं प्रागुक्तमिति ॥ ३६ ॥

मूत्रवह, शुक्रवह, मुष्कस्रोत, मूत्रप्रसेक (बस्तिमुखस्रोत), सेवनी, योनि, गुदा और बस्ति को शस्त्रकर्म करने के समय कटने से बचावे। मूत्रवह के कटने से मृत्यु होती है तथा बस्ति मूत्र से भर जाती है। शुक्रवह के कटने से मृत्यु अथवा नपुंसकता होती है। मुष्कस्रोत के कट जाने पर ध्वजभङ्ग हो जाता है। मूत्रप्रसेक ( बस्तिमुख ) में व्रण होने पर मूत्रस्राव होने लगता है। सेवनी और योनि कट जाने पर वेदना की उत्पत्ति होती है। बस्ति और गुदाविद्ध का लक्षण पहले ( मर्मनिर्देश ) कहा जा चुका है ॥ ३६ ॥

विमर्श :—यहाँ मूत्रवह से सम्भवतः ureter से, शुक्रवह से Vasdeference से मुष्कस्रोत से लिंगपेशियों से तथा मूत्र प्रसेक से membraneous part of urethra अर्थ निकलता है।

भवतश्चात्र—

मर्माण्यष्टावसंबुध्य स्रोतोजानि शरीरिणाम्।
व्यापादयेद्बहून्मर्त्यान् शस्त्रकर्मापटुर्भिषक् ॥ ३७ ॥

जैसा कि—शस्त्रकर्म को भलीभाँति न जानने वाला वैद्य मनुष्यों के स्रोतों में स्थित आठ प्रकार के मर्मों को न पहचान कर अनेक व्यक्तियों को मार डालता है ॥ ३७ ॥

सेवनी शुक्रहरणी स्रोतसी फलयोर्गुदम्।
मूत्रसेकं मूत्रवहं योनिर्बस्तिस्तथाऽष्टमः ॥ १८ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थानेऽश्मरीचिकित्सितं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

(१) सेवनी, (२) शुक्रवह, (३) मुष्कस्रोत (४) गुदा, (५) मूत्रप्रसेक, (६) मूत्रवह, (७) योनि और (८) बस्ति ये आठ मर्म हैं ॥ १८ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकायां भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥७॥

नोट—

## अष्टमोऽध्यायः

अथातो भगन्दराणां चिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

इसके अनन्तर भगन्दरों (Fistula in ano) की चिकित्सा-विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

पञ्च भगन्दरा व्याख्याताः, तेष्वसाध्यः शम्बूकावर्तः शल्यनिमित्तश्चेति शेषाः कृच्छ्रसाध्याः ॥ ३ ॥

पाँच प्रकार के भगन्दरों का वर्णन ( निदान स्थान में ) किया जा चुका है, इनमें शम्बूकावर्त (त्रिदोषज) और शल्य से उत्पन्न ( क्षतज ) भगन्दर असाध्य तथा शेष कष्टसाध्य होते हैं ॥ ३ ॥

Fistula in ano :— { Complete / In Complete } { Staight / horse shoe shaped }
Blind interanal | Blind Exteranal

तत्र भगन्दरपिडकोपद्रुतमातुरमपतर्पणादिविरेचनान्तेनैकादशविधेनोपक्रमेणोपक्रमेतापक्वपिडकं, पक्वेषु चोपस्निग्धमवगाहस्विन्नं शय्यायां सन्निवेश्यार्शसमिव यन्त्रयित्वा, भगन्दरं समीक्ष्य पराचीनमवाचीनं वा, ततः प्रणिधायैषणीमुन्नम्य साशयमुद्धरेच्छस्त्रेण; अन्तर्मुखे चैवं सम्यग्यन्त्रं प्रणिधाय प्रवाहमाणस्य भगन्दरमुखमासाद्यैषणीं दत्त्वा शस्त्रं पातयेत्; आसाद्य वाऽग्निं क्षारं चेति; एतत् सामान्यं सर्वेषु ॥ ४ ॥

भगन्दर पिडका से पीडित, अपक्व पिडका वाले रोगी की चिकित्सा, अपतर्पण से लेकर विरेचन पर्यन्त ( द्विव्रणीय चिकित्सा में पठित ) ग्यारह विधानों के द्वारा करनी चाहिए। पक्वपिडका वाले रोगी का स्नेहन कर अवगाह स्वेदन करे ( उष्ण जल की द्रोणी में बिठाकर स्वेदन करना ) और शय्या पर बिठावे। फिर अर्श चिकित्साविधि की भाँति (Lithotomy position) रोगी को बाँधकर पराचीन ( बहिर्मुख ) और अवाचीन ( अन्तर्मुख ) भगन्दर की परीक्षा करे तथा एषणी यन्त्र (Probe C director) प्रवेश करके कुछ ऊँचा उठावे एवं आशयसहित शस्त्र से काट दे।

अन्तर्मुख वाले भगन्दर में उसी, प्रकार भलीभाँति यन्त्र प्रवेश करके प्रवाहण करते हुए रोगी के भगन्दर-मुख की परीक्षा करे और एषणीयन्त्र डालकर चीरा लगावे। अथवा भगन्दर को देखकर अग्नि या क्षार कर्म का प्रयोग करे। सभी भगन्दरों के लिए यह सामान्य चिकित्साविधि है।

विशेषतस्तु—

नाड्यन्तरे व्रणान् कुर्याद्भिषक् तु शतपोनके।
ततस्तेषूपरूढेषु शेषा नाडीरुपाचरेत् ॥ ५ ॥
गतयोऽन्योन्यसम्बद्धा बाह्याश्छेद्यास्त्वनेकधा।
नाडीरनभिसंबद्धा यश्छिनत्त्येकधा भिषक् ॥ ६ ॥
स कुर्याद्विवृतं जन्तोर्व्रणं गुदविदारणम्।
तस्य तद्विवृतं मार्गं विण्मूत्रमनुगच्छति ॥ ७ ॥
आटोपं गुदशूलं च करोति पवनो भृशम्।
तत्राधिगततन्त्रोऽपि भिषङ्मुह्येदसंशयम्।
तस्मान्न विवृतः कार्यो व्रणस्तु शतपोनके ॥ ८ ॥

विशेष चिकित्सा—सुशिक्षित वैद्य को शतपोनक (चलनी के समान छिद्रवाले) भगन्दर में नाड़ियों के मध्य में व्रण बनाना चाहिए और इन व्रणों के भर जाने पर शेष नाडी ( Sinus ) की चिकित्सा करनी चाहिए। एक दूसरे से सम्बन्धित नाडियों में अनेक प्रकार के व्रण बाहर से बनाना चाहिए।

जो वैद्य एक दूसरे से सम्बन्ध रहित नाडी में एक प्रकार का व्रण बनाता है वह रोगी के व्रण को फैला देता है तथा गुदा को विदीर्ण कर देता है। उस रोगी के फैले हुए व्रण-मार्ग से मल, मूत्र का स्राव होता है तथा प्रकुपित वायु आटोप और गुदा में अत्यन्त शूल उत्पन्न कर देता है। ऐसे अवसर पर शल्यशास्त्र-निष्णात वैद्य भी निस्सन्देह घबड़ा जाता है। इसलिए शतपोनक भगन्दर में व्रण को चौड़ा नहीं करना चाहिए।

विमर्श—शतपोनक भगन्दर (Multiple fistula) चलनी के समान अनेक छोटे-छोटे छिद्रों से युक्त होता है। अर्थात् इसमें छोटे-छोटे व्रण हो जाते हैं जिनसे निरन्तर झागदार स्वच्छ स्राव अधिक मात्रा में निकलता रहता है। सुश्रुत ने शल्यशास्त्र-

निष्णात वैद्य को भी इसमें एक काल में सभी मार्गों के अन्दर शस्त्रक्रिया का निषेध करते हुए सावधान किया है। पाश्चात्य चिकित्सा विज्ञान भी ऐसे अवसर पर यही सम्मति प्रदान करता है—'During the Operation the track must be examined carefully visually and with the probe. and all side tracks laid open freeely and curetted, if they are very numerous deal with one side of the rectum alone and leave the other to be treated subsequently as it is useless to open the main track unless all its branches are also dealtwith, The some applies to horseshoe Fistula, and here a word of warning is necessary as to multiple division of the sphincter ani, which should not be cut in more than two places at one time.'

The Science & Practitce of Surgery.

व्याधौ तत्र बहुच्छिद्रे भिषजा वै विजानता ॥ ९ ॥
अर्धलाङ्गलकश्छेदः कार्यो लाङ्गलकोऽपि वा ।
सर्वतोभद्रको वाऽपि कार्यो गोतीर्थकोऽपि वा ॥१०॥

कुशल वैद्य इस अनेक छिद्र वाली व्याधि में अर्द्धलाङ्गलक (आधे हल की आकृति की भांति) या लाङ्गलक (पूरे हल की आकृति की भांति) व्रण भी बनावे। अथवा सर्वतोभद्रक (मण्डलाकार) या गोतीर्थक (गौ के खुर की आकृति का) व्रण बनावे ॥ ९–१० ॥

विमर्शः—लाङ्गलं हलमुच्यते, अर्द्धलाङ्गल इव अर्द्धलाङ्गलकः। सर्वतोभद्रस्त्वासनविशेषः पर्यङ्किकाकारो मण्डलाकारसदृशो वा। गोतीर्थको गच्छतो गोर्मूत्रगतिसदृशः, अथवा गोतीर्थं गोयोनिरुच्यते, तदाकारो गोतीर्थकः, अथवा गोतीर्थं निपानं येन गावः पिबन्ति, तत्खुराङ्कितच्छेदविशेषः कर्तव्यः। तथा च तन्त्रान्तरम्—'द्वाभ्यां समाभ्यां पार्श्वाभ्यां छेदो लाङ्गलको मतः। ह्रस्वमेकतरं यत्र सोऽर्द्धलाङ्गलकः स्मृतः। सेवनीं वर्जयित्वा तु चतुर्द्धा दारिते गुदे। सर्वतोभद्रकं छेदमाहुश्छेदविदो जनाः। पार्श्वागतेन छिद्रेण छेदो गोतीर्थको भवेत्।'

सर्वतः स्रावमार्गांस्तु दहेद्वैद्यस्तथाऽग्निना ।
सुकुमारस्य भीरोर्हि दुष्करः शतपोनकः ॥
रुजास्रावापहं तत्र स्वेदमाशु प्रयोजयेत् ॥ ११ ॥

वैद्य स्रावमार्गों को चारों ओर से अग्नि के द्वारा जलावे। सुकुमार एवं भीरु व्यक्ति का शतपोनक-भगन्दर कष्टसाध्य होता है। उसमें वेदना तथा स्राव को बन्द करने के लिये स्वेदन का प्रयोग शीघ्र करना चाहिए ॥ ११ ॥

स्वेदद्रव्यैर्यथोद्दिष्टैः कृशरापायसादिभिः ॥ १२ ॥
ग्राम्यानूपौदकैर्मांसैर्लावाद्यैर्वाऽपि विष्किरैः ।
कषायं सुकृतं कृत्वा स्नेहकुम्भे निषेचयेत् ।
नाडीस्वेदेन तेनास्य तं व्रणं स्वेदयेद्भिषक् ॥ १३ ॥

पूर्वकथित स्वेदन द्रव्य, कृशरा, पायस, ग्राम्य, आनूप और औदक जीवों के मांस, लवा आदि या विष्किर (घोंसले में रहने वाले) पक्षियों के मांस तथा वृक्षादनी (बन्दाक), एरण्ड एवं बिल्वादिगण (बृहत्पञ्चमूल) के द्रव्यों का भली-भांति क्वाथ बनाकर स्नेहलिप्त घड़े में रखे और नाडीस्वेद के द्वारा वैद्य रोगी के व्रण का स्वेदन करे ॥ १२-१३ ॥

तिलैरण्डातसीमाषयवगोधूमसर्षपान् ॥ १४ ॥
लवणान्यम्लवर्गं च स्थाल्यामेवोपसाधयेत् ।
आतुरं स्वेदयेत्तेन तथा सिध्यति कुर्वतः ॥ १५ ॥

तिल, एरण्ड, अलसी, उड़द, जौ, गेहूँ, सरसों, पंचलवण, और अम्लवर्ग का थाली में (चौड़े पात्र में) क्वाथ बनाकर रोगी का स्वेदन करे। इस क्रिया से रोग की निवृत्ति होती है ॥ १५ ॥

स्विन्नं च पाययेदेनं कुष्ठं च लवणानि च ॥ १६ ॥
वचाहिङ्ग्वजमोदं च समभागानि सर्पिषा ।
मार्द्वीकेनाथवाऽम्लेन सुरासौवीरकेण वा ॥ १७ ॥
ततो मधुकतैलेन तस्य सिञ्चेद्भिषग्व्रणम् ।
परिषिञ्चेद् गुदं चास्य तैलैर्वातरुजापहैः ॥ १८ ॥
विधिनाऽनेन विण्मूत्रं स्वमार्गमधिगच्छति ।
अन्ये चोपद्रवास्तीव्राः सिध्यन्त्यत्र न संशयः ॥ १९ ॥

स्वेदन के उपरान्त रोगी को कूठ, पंचलवण, वच, हींग और अजवायन समभाग में लेकर घी के साथ पिलावे। द्राक्षामद्य, काञ्जी, सुरा अथवा सौवीरक या मुलेठी के कल्क में सिद्ध तेल के द्वारा उस रोगी के व्रण का परिषेक करे। वातवेदना को शमन करने वाले (वातव्याधि में पठित) तैलों के द्वारा रोगी के गुदा का परिषेक करे। इन विधानों के द्वारा मल-मूत्र की प्रवृत्ति स्वाभाविक मार्ग से होने लगती है और अन्य भयंकर उपद्रव (आध्मान-गुदभ्रंश आदि) निस्सन्देह शान्त हो जाते हैं ॥ १६–१९ ॥

शतपोनक आख्यात उष्ट्रग्रीवे क्रियां शृणु ।
अथोष्ट्रग्रीवमेषित्वा छित्वा क्षारं निपातयेत् ॥ २० ॥
पूतिमांसव्यपोहार्थमग्निरत्र न पूजितः ।
अथैनं घृतसंसृष्टैस्तिलैः पिष्टैः प्रलेपयेत् ॥ २१ ॥
बन्धं ततोऽनुकुर्वीत परिषेकं तु सर्पिषा ।
तृतीये दिवसे मुक्त्वा यथास्वं शोधयेद्भिषक् ॥
ततः शुद्धं विदित्वा च रोपयेत्तु यथाक्रमम् ॥ २२ ॥

शतपोनक का वर्णन हो चुका, अब उष्ट्रग्रीव भगन्दर की क्रिया विधि सुनो—उष्ट्रग्रीव भगन्दर में एषण ( Probing ) करे और व्रण में चीरा लगाकर क्षार लगावे। उसमें सड़े हुए दुर्गन्धित मांस को निकालने के लिए अग्निकर्म श्रेष्ठ नहीं होता। उष्ट्रग्रीव भगन्दर में तिलों को पीसकर घृत मिला, लेप करना चाहिये। उसके बाद पट्टी बाँध देनी चाहिए और घी से परिषेक करना चाहिए। वैद्य तीसरे दिन पट्टी खोलकर पित्त और ताप को दूर करने वाली औषधियों के द्वारा व्रण को शुद्ध करे और व्रण के शुद्ध होने पर जब रोपण की अवस्था प्राप्त हो तब रोपण करे ॥ २०–२२ ॥

उत्कृत्यास्रावमार्गांस्तु परिस्राविणि बुद्धिमान् ॥ २३ ॥
क्षारेण वा स्रावगतिं दहेद्धुतवहेन वा ।
सुखोष्णेनाणुतैलेन सेचयेद् गुदमण्डलम् ॥ २४ ॥

उपनाहाः प्रदेहाश्च मूत्रक्षारसमन्विताः ।
वामनीयौषधैः कार्याः परिषेकाश्च मात्रया ॥ २५ ॥
मृदूभूतं विदित्वैनमल्पस्रावरुगन्वितम् ।
गतिमन्विष्य शस्त्रेण छिन्द्यात् खर्जूरपत्रकम् ॥ २६ ॥
चन्द्रार्धं चन्द्रचक्रं च सूचीमुखमवाङ्मुखम् ।
छित्त्वाऽग्निना दहेत् सम्यगेवं क्षारेण वा पुनः ॥
ततः संशोधनैरेवं मृदुपूर्वैर्विशोधयेत् ॥ २७ ॥

बुद्धिमान वैद्य परिस्रावी भगन्दर में स्रावमार्गों को शस्त्र से काटकर क्षार या अग्नि से स्रावमार्ग को जलावे। सुखोष्ण अणुतैल से गुदाचक्र का सेक करे। गोमूत्र तथा क्षारयुक्त उपनाह (पुल्टिस) एवं प्रलेप लगावे। वमन कराने वाली (मदनफल आदि) औषधियों के क्वाथ से थोड़ा परिषेक करे। इसमें स्राव तथा पीड़ाकी न्यूनता एवंकोमलता होने पर स्रावमार्ग का (एषणीसे) अन्वेषण करके शस्त्र से खजूर के पत्ते की आकृति का अर्धचन्द्राकार, चन्द्रमण्डल-तुल्य, सूचीमुख, अवाङ्मुख चीरा लगावे। शस्त्र से चीरा लगाने के बाद क्षार या अग्नि से भली भांति पुनः जलावे। इसके बाद प्रथम संशोधन द्रव्यों के द्वारा मृदु संशोधन देकर (कोष्ठ की परीक्षा करके) तीक्ष्ण विरेचन का प्रयोग करे॥

विमर्शः—परितः सर्वतः स्रोतुं शीलं यस्य स परिस्रावी सर्वतः स्रावमुखः। खर्जूरपत्रमिव पत्रकं यस्य तद् खर्जूरपत्रकम्, तच्च-मध्यनाडीच्छेदस्य पार्श्वद्वयानां मुखानां तिर्यक् छेदेन पंक्तिद्वयेन भवति। अन्तर्मुखे स्थूलं मूलेऽणु तेन सूचीमुखं, तदेव अवाङ्मुख-मधोमुखम्। ततः पूर्वं मुखं शोधयित्वा विज्ञातकोष्ठस्य तीक्ष्णं शोधनम्।

बहिरन्तर्मुखश्चापि शिशोर्यस्य भगन्दरः ॥ २८ ॥
तस्याहितं विरेकाग्निशस्त्रक्षारावचारणम् ।
यद्यन्मृदु च तीक्ष्णं च तत्तत्तस्यावचारयेत् ॥ २९ ॥

बालक के बहिर्मुख तथा अन्तर्मुख भगन्दर में भी विरेचन, अग्निकर्म, शस्त्र और क्षारका प्रयोग हानिकर होता है। इसमें मृदु और तीक्ष्ण अर्थात् न तो अधिक तीक्ष्ण और न अधिक मृदु औषधियों के द्वारा चिकित्सा करनी चाहिये॥

आरग्वधनिशाकालाच्चूर्णं मधुघृताप्लुतम् ।
सूत्रवर्तिप्रणिहितं व्रणानां शोधनं हितम् ॥
योगोऽयं नाशयत्याशु गतिं मेघमिवानिलः ॥ ३० ॥

अमलतास, हल्दी और तगर का चूर्ण, मधु तथा घृत में मिलाकर सूत की मोटी बत्ती में लगावे तथा व्रण में प्रवेश करे। यह व्रणों के शोधन के लिए हितकर है। यह योग (वर्ति) गति (स्रावमार्ग) को उसी प्रकार शीघ्र नष्ट करता है जिस प्रकार वायु बादलों का नाश करता है॥ ३०॥

आगन्तुजे भिषङ्नाडीं शस्त्रेणोत्कृत्य यत्नतः ॥ ३१ ॥
जम्ब्वोष्ठेनाग्निवर्णेन तप्तया वा शलाकया ।
दहेद्यथोक्तं मतिमांस्तं व्रणं सुसमाहितः ।
क्रिमिघ्नं च विधिं कुर्याच्छल्यानयनमेव च ॥ ३२ ॥

बुद्धिमान् वैद्य आगन्तुक भगन्दर में नाडी (स्रावमार्ग) को शस्त्र द्वारा यत्नपूर्वक काटकर जामुन के फल के समान अग्निवर्ण शलाकायन्त्र अथवा तप्तशलाका से पूर्वकथित विधि के अनुसार उस व्रण को जलावे। व्रण के अन्दर से शल्य निकालने का उपाय तथा कृमिनाशक क्रिया करे॥ ३१-३२॥

प्रत्याख्यायैष चारभ्यो वर्ज्यश्चापि त्रिदोषजः ।
एतत् कर्म समाख्यातं सर्वेषामनुपूर्वशः ॥ ३३ ॥

यह (आगन्तुक भगन्दर) असाध्य है ऐसा समझ कर इसकी चिकित्सा प्रारम्भ करे तथा त्रिदोषज भगन्दर को असाध्य समझ कर त्याग दे। सभी भगन्दरों के लिए क्रमशः इस चिकित्सा विधि का वर्णन किया गया है॥ ३३॥

विमर्शः—भगन्दर की यह दाह और क्षार चिकित्सा यथोक्त विधि से अन्वेषणीय है।

एषां तु शस्त्रपतनाद्वेदना यत्र जायते ।
तत्राणुतैलेनोष्णेन परिषेकः प्रशस्यते ॥ ३४ ॥

इनमें शस्त्रकर्म के कारण जहाँ वेदना उत्पन्न हो वहाँ उष्ण अणुतैल के द्वारा परिषेक करना हितकर (श्रेष्ठ) होता है॥ ३४॥

वातघ्नौषधसम्पूर्णां स्थालीं छिद्रशराविकाम् ॥ ३५ ॥
स्नेहाभ्यक्तगुदस्तप्तामध्यासीत सबाष्पिकाम् ।
नाड्या वाऽस्याहरेत् स्वेदं शयानस्य रुजापहम् ।
उष्णोदकेऽवगाह्यो वा तथा शाम्यति वेदना ॥ ३६ ॥

वातघ्न औषधियों (भद्रदार्वादि) के क्वाथ से पूर्ण, छिद्र-युक्त शराव से ढकी तथा बाष्प से भरी हुई, तप्त थाली पर गुदा में स्नेह लगाकर रोगी को बैठावे। अथवा रोगी को सुलाकर वेदना शान्त करने वाले नाडीस्वेद से स्वेदन करे। अथवा उष्ण जल में बिठाने से भी वेदना की शान्ति होती है॥ ३५-३६॥

कदलीमृगलोपाकप्रियकाजिनसंभृतान् ।
कारयेदुपनाहांश्च शाल्वणादीन् विचक्षणः ॥ ३७ ॥

बुद्धिमान् वैद्य कदलीमृग (बृहत्तमविडालसमो व्याघ्राकारो बिलेशयः), लोपाक (लोमड़ी) और प्रियक (अजगरप्रायः श्लक्ष्णो दीर्घः) के चर्म को एकत्रित कर उनके द्वारा पुल्टिस बाँधे तथा शाल्वण (मांसमिश्रित) स्वेद करे॥ ३७॥

कटुत्रिकं वचाहिङ्गुलवणान्यथ दीप्यकम् ।
पाययेच्चाम्लकौलत्थसुरासौवीरकादिभिः ॥ ३८ ॥

त्रिकटु, वच, हींग, पंचलवण और अजवायन का चूर्ण, कांजी, कुलथी के क्वाथ, सुरा तथा सौवीरक आदि के साथ पिलावे॥ ३८॥

ज्योतिष्मतीलाङ्गलकीश्यामादन्तीत्रिवृत्तिलाः ।
कुष्ठं शताह्वा गोलोमी तिल्वको गिरिकर्णिका ।
कासीसं काञ्चनक्षीर्यौ वर्गः शोधन इष्यते ॥ ३९ ॥

मालकांगनी, कलिहारी, काला निशोथ, दन्ती, श्वेत-निशोथ, तिल, कूट, सौंफ, श्वेतदूर्वा, लोध्र, श्वेतपुष्पा, अपरा-

जिता, कासीस कंकुष्ठ और यवतिक्ता यह वर्ग (भगन्दर में) शोधन के लिये उत्तम रहता है ॥ ३९ ॥

त्रिवृत्तिला नागदन्ती मञ्जिष्ठा पयसा सह ।
उत्पादनं भवेदेतत् सैन्धवक्षौद्रसंयुतम् ॥ ४० ॥

श्वेत निशोथ, तिल, दन्ती तथा मजीठ का दूध के साथ सेन्धानमक और मधु मिलाकर लेप करने से निम्न व्रण भरता है ॥ ४० ॥

रसाञ्जनं हरिद्रे द्वे मञ्जिष्ठानिम्बपल्लवाः ।
त्रिवृत्तेजोवतीदन्तीकल्को नाडीव्रणापहः ॥ ४१ ॥

रसोन, हल्दी, दारुहल्दी, मजीठ, नीम का पत्ता, श्वेत-निशोथ, तेजबल और दन्ती का कल्क नाडीव्रण ( Sinuse ) का नाश करता है ॥ ४१ ॥

कुष्ठं त्रिवृत्तिला दन्ती मागध्यः सैन्धवं मधु ।
रजनी त्रिफला तुत्थं हितं स्याद् व्रणशोधनम् ॥ ४२ ॥

कुष्ट, श्वेतनिशोथ, तिल, दन्ती, पिप्पल, सेन्धानमक, मधु, हल्दी, त्रिफला और तूतिया व्रणशोधन के लिए हितकर होते हैं ॥ ४२ ॥

मागध्यो मधुकं रोध्रं कुष्ठमेला हरेणवः ॥ ४३ ॥
समङ्गा धातकी चैव सारिवा रजनीद्वयम् ।
प्रियङ्गवः सर्जरसः पद्मकं पद्मकेसरम् ॥ ४४ ॥
सुधा बचा लाङ्गलकी मधूच्छिष्टं ससैन्धवम् ।
एतत् संभृत्य संभारं तैलं धीरो विपाचयेत् ॥ ४५ ॥
एतद्धि गण्डमालासु मण्डलेष्वथ मेहिषु ।
रोपणार्थं हितं तैलं भगन्दरविनाशनम् ॥ ४६ ॥

पिप्पल, मुलेठी, लोध्र, कूठ, इलायची, रेणुकाबीज, मजीठ, धाय के फूल सारिवा, हल्दी, दारुहल्दी, फूलप्रियङ्गु, राल, पद्माख, कमलकेशर, सेहुण्ड, वच, कलिहारी, मोम और सेन्धानमक इन द्रव्यों को पूर्ण रूप से एकत्रित कर इनके द्वारा धैर्यशील वैद्य तैल पाक करे। यह तैल गण्डमाला, मण्डल तथा प्रमेहजन्य व्रण के रोपण के लिए हितकर एवं भगन्दरनाशक है ॥ ४३-४६ ॥

न्यग्रोधादिगणश्चैव हितः शोधनरोपणे ।
तैलं घृतं वा तत्पक्वं भगन्दरविनाशनम् ॥ ४७ ॥

न्यग्रोधादिगण के द्रव्य, शोधन-रोपण के लिए हितकर तथा इनके कल्क से सिद्ध तैल या घृत भगन्दरनाशक होता है ॥ ४७ ॥

त्रिवृद्दन्तीहरिद्राऽर्कमूलं लोहाश्वमारकौ ।
विडङ्गसारं त्रिफला स्नुह्यर्कपयसी मधु ॥ ४८ ॥
मधूच्छिष्टसमायुक्तैस्तैलमेतैर्विपाचयेत् ।
भगन्दरविनाशार्थमेतद्योज्यं विशेषतः ॥ ४९ ॥

श्वेत निशोथ, दन्ती, हल्दी, मदार की जड़, लोह (अगर), कनेर की जड़, विडङ्ग, त्रिफला, सेहुण्ड का दूध मदार का दूध, मधु और मोम के द्वारा तैल पाक करे। इस तैल का प्रयोग विशेष रूप से भगन्दर के नाश के लिए करना चाहिए ॥

चित्रकार्कौ त्रिवृत्पाठे मलपूं हयमारकम् ।
सुधां वचां लाङ्गलकीं सप्तपर्णं सुवर्चिकाम् ॥ ५० ॥
ज्योतिष्मतीं च सम्भृत्य तैलं धीरो विपाचयेत् ।
एतद्धि स्यन्दनं तैलं भृशं दद्याद्भगन्दरे ॥ ५१ ॥
शोधनं रोपणं चैव सवर्णकरणं तथा ।
द्विव्रणीयमवेक्षेत व्रणावस्थासु बुद्धिमान् ॥ ५२ ॥

चित्रक, मदार, श्वेत निशोथ, पाठा, कठगूलर, कनेर, सेहुण्ड, वच, कलिहारी, सतवन, सज्जीखार और मालकांगनी को एकत्रित कर धैर्यवान् वैद्य तैल पाक करे। यह तैल दोषों को बाहर निकालने वाला है। इसका प्रयोग भगन्दर में प्रचुर परिमाण में करना चाहिये। यह व्रण का शोधन-रोपण करता है एवं व्रणस्थान को त्वचा का रंग प्रदान करता है। बुद्धिमान वैद्य व्रण की दशा के अनुसार द्विव्रणीय-चिकित्सा में पठित विधि का प्रयोग करे ॥ ५०-५२ ॥

छिद्राद्रूर्ध्वं हरेदोष्ठमर्शोयन्त्रस्य यन्त्रवित् ।
ततो भगन्दरे दद्यादेतदर्धेन्दुसन्निभम् ॥ ५३ ॥

यन्त्र प्रयोग को जानने वाला वैद्य अर्शयन्त्र के ओष्ठ को छिद्र से ऊपर पकड़कर अर्धचन्द्राकार रूप में भगन्दर के अन्दर प्रवेश करे ॥ ५३ ॥

व्यायामं मैथुनं कोपं पृष्ठयानं गुरूणि च ।
संवत्सरं परिहरेदुपरूढव्रणो नरः ॥ ५४ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने भगन्दरचिकित्सितं नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

भगन्दर व्रण के भर जाने पर भी रोगी को व्यायाम, मैथुन, क्रोध, घोड़े आदि की सवारी और भारी भोजन एक वर्ष तक त्याग देना चाहिये ॥ ५४ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकायां भाषाटीकायां
अष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

नोट—

## नवमोऽध्यायः

अथातः कुष्ठचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

इसके अनन्तर कुष्ठ रोग की चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

विरुद्धाध्यशनासात्म्यवेगविघातैः स्नेहादीनां चायथारम्भैः पापक्रियया पुराकृतकर्मयोगाच्च त्वग्दोषा भवन्ति ॥ ३ ॥

विरुद्ध भोजन, अध्यशन, असात्म्यसेवन, वेगावरोध, स्नेह-स्वेद आदि का क्रम-विरुद्ध प्रयोग, पापकर्म तथा पूर्व जन्म के कर्मों के फलस्वरूप त्वचा के रोग उत्पन्न होते हैं ॥३॥

विमर्श—संयोग-देश, काल और मात्रा आदि के विरुद्ध भोजन करना, विरुद्ध भोजन कहलाता है, जैसे मछली और दूध का सेवन संयोग विरुद्ध भोजन है। पहले खाये हुए अन्न के परिपाक होने से पूर्व ही पुनः भोजन करना अध्यशन कहलाता है। असात्म्य-सेवन का तात्पर्य प्रकृति के विरुद्ध किसी पदार्थ के सेवन से है। वेगावरोध में मल, मूत्र आदि के वेगों को रोकने की गणना आती है। कुष्ठ एक भयङ्कर व्याधि है। आयुर्वेद ने मिथ्याहार-विहार के अतिरिक्त पाप एवं प्राक्तन कर्म को भी कुष्ठ का कारण माना है और ऐसा मानना आयुर्वेद शास्त्र की अपनी विशेषता है। कर्मज व्याधि का लक्षण करते हुए शास्त्रकार लिखते हैं—'यथाशास्त्रं तु निर्णीतो यथाव्याधिचिकित्सितः। न शमं याति यो व्याधिः स ज्ञेयः कर्मजो बुधैः।' कर्मज व्याधि का नाश भी आचार्यों ने भोग के द्वारा ही माना है—'कर्मक्षयात्कर्मकृता दोषजाः स्वस्वभेषजैः। कर्मदोषोद्भवा यान्ति कर्मदोषक्षयात् क्षयम्।''

तत्र त्वग्दोषी मांसवसादुग्धदधितैलकुलत्थमाषनिष्पावेक्षुपिष्टविकाराम्लविरुद्धाध्यशनाजीर्णविदाह्यभिष्यन्दीनि दिवास्वप्नं व्यवायं च परिहरेत् ॥ ४ ॥

त्वचा रोग से पीड़ित व्यक्ति को मांस, वसा, दूध, दही, तेल, कुलथी, उड़द, निष्पाव ( राजशिम्बी ), गन्ने के रस से बने पदार्थ, पिट्ठी ( उड़द आदि ) से बनी वस्तुयें, अम्लद्रव्य, विरुद्ध भोजन, अध्यशन, अजीर्णावस्था में भोजन, विदाही और अभिष्यन्दि पदार्थों का सेवन तथा दिन में सोना एवं मैथुन का परित्याग कर देना चाहिये ॥ ४ ॥

विमर्श—विदाही—'द्रव्यस्वभावाद्वा गौरवाद्वा चिरेण पाकं जठराग्नियोगात्। पित्तप्रकोपं विदधत्करोति तदन्नपानं कथितं विदाहि ॥' अभिष्यन्दि—'पैच्छिल्याद् गौरवाद् द्रव्यं रुद्ध्वा रसवहाः सिराः। धत्ते यद् गौरवं तत्स्यादभिष्यन्दि यथा दधि ॥

ततः शालिषष्टिकयवगोधूमकोरदूषश्यामाकोद्दालकादीननवान् भुञ्जीत मुद्गाढक्योरन्यतरस्य यूषेण सूपेन वा निम्बपत्रारुष्करव्यामिश्रेण, मण्डूकपर्ण्यवल्गुजाटरूषकरूपिकापुष्पैः सर्पिःसिद्धैः सर्षपतैलसिद्धैर्वा, तिक्तवर्गेण वाऽभिहितेन; मांससात्म्याय वा जाङ्गलमांसममेदस्कं वितरेत्; तैलं वज्रकमभ्यङ्गार्थे, आरग्वधादिकषायमुत्सादनार्थे, पानपरिषेकावगाहादिषु च खदिरकषायम्, इत्येष आहाराचारविभागः ॥ ५ ॥

पुराने शालि, साठी, जौ, गेहूँ, कोद्रव, सावां और अरण्यकोद्रव का भोजन, मूँग या अरहर किसी एक के यूष (पतली दाल ) अथवा नीम के पत्ते और भिलावे के सूप ( शाक का शोरवा) के साथ करना चाहिये। अथवा मण्डूकपर्णी, (ब्राह्मी भेद ), बाकुची, अडूसा और रूपिका पुष्प ( मदार का फूल ) को घृत या सरसों के तेल में पकाकर अथवा पूर्वकथित तिक्तक वर्ग ( पनवाड़, बाकुची, पटोल आदि ) के साथ पुराने शालि आदि का भोजन करना चाहिये। मांसाहारी रोगियों को जांगल जीवों का मेदरहित मांस भोजन के लिए देना चाहिये। मालिश के लिए वज्रक तैल ( सप्तपर्ण, करञ्ज आदि से सिद्ध ) का प्रयोग करना चाहिये। आरग्वधादि गण के कषाय ( चूर्ण-कल्क-स्वरस आदि ) का प्रयोग व्रण के उत्सादन ( निम्न व्रण को भरने के लिए ) करना चाहिये। पान, परिषेक और स्नान में खदिर-कषाय का प्रयोग करना चाहिये। ( कुष्ठ रोग के लिए ) यह आहार ( आहार में प्रयुक्त होने वाले द्रव्य और रसों का विभाजन ) तथा आचार की व्यवस्था है ॥ ५ ॥

तत्र पूर्वरूपेषूभयतः संशोधनमासेवेत। तत्र त्वक्संप्राप्ते शोधनालेपनानि, शोणितप्राप्ते संशोधनालेपनकषायपानशोणितावसेचनानि. मांसप्राप्ते शोधनालेपनकषायपानशोणितावसेचनारिष्टमन्थप्राशाः, चतुर्थकर्मगुणप्राप्तं याप्यमात्मवतः संविधानवतश्च, तत्र संशोधनाच्छोणितावसेचनाच्चोर्ध्वं भल्लातशिलाजतुधातुमाक्षीकगुग्गुल्वगुरुतुवरकखदिरासनायस्कृतिविधानमासेवेत, पञ्चमं नैव चोपक्रमेत ॥ ६ ॥

कुष्ठ रोग के पूर्वरूपों में दोनों मार्गों के द्वारा ( वमन तथा विरेचन ) संशोधन का प्रयोग करे। त्वचागत ( रसगत) कुष्ठ में शोधन द्रव्यों का लेप करे। रक्तगत में संशोधन, आलेपन, कषायपान तथा रक्तमोक्षण करे। मांसगत में शोधन, आलेपन, कषायपान, रक्तमोक्षण, अरिष्ट ( आसव-सुरा आदि ), मन्थ ( शीतल जल में औषधि का चूर्ण डाल मथकर बनाया गया पेय ) और प्राश ( अवलेह ) का सेवन करे। चतुर्थकर्मगुणप्राप्त अर्थात् चतुर्थ धातु मेदगत कुष्ठ, आत्मज्ञान ( सम्यक् आहाराचार करने वाला ) और सविधानयुक्त ( प्रभूत उपकरण वाले ) व्यक्ति का याप्य होता है। इनमें संशोधन और रक्तमोक्षण के पश्चात् भिलावा, शिलाजतु, स्वर्णमाक्षिक, गुग्गुलु, अगर, तुवरक (सौराष्ट्री मृत्तिका), खदिर, असन ( विजयसार ) और अयस्कृति-विधान ( महा कुष्ठ अध्याय में पठित ) का सेवन करना चाहिये। पांचवां अर्थात् अस्थि आदि गत धातुओं के कुष्ठ की चिकित्सा असाध्य समझकर त्याग देनी चाहिये। ६ ॥

तत्र प्रथममेव कुष्ठिनं स्नेहपानविधानेनोपपादयेत्। मेषशृङ्गीश्वदंष्ट्राशार्ङ्गेष्टागुडूचीद्विपञ्चमूलीसिद्धं

तैलं घृतं वा वातकुष्ठिनां पानाभ्यङ्गयोर्विदध्यात्, धवाश्वकर्णककुभपलाशपिचुमर्दपर्पटकमधुकरोध्रसमङ्गासिद्धं सर्पिः पित्तकुष्ठिनां, प्रियालशालारग्वधनिम्बसप्तपर्णचित्रकमरिचवचाकुष्ठसिद्धं श्लेष्मकुष्ठिनां, भल्लातकाभयाविडङ्गसिद्धं वा, सर्वेषां तुवरकतैलं भल्लातकतैलं वेति ॥ ७ ॥

कुष्ठ रोगी की चिकित्सा प्रथम स्नेहपानविधि ( वमन-विरेचन आदि संशोधन के पश्चात् ) के द्वारा करनी चाहिये। मेढासिंगी, गोखरू, काकजंघा, गिलोय और दशमूल से सिद्ध तैल या घृत का प्रयोग वातज कुष्ठ के रोगी के पान और अभ्यङ्ग में करना चाहिये। धव, अश्वकर्ण (शालवृक्ष), अर्जुन, पलाश, नीम, पित्तपापड़ा, मुलेठी, लोध्र और मजीठ से सिद्ध घृत का प्रयोग पित्तज कुष्ठ के रोगी के लिए करना चाहिये। चिरौंजी, शालवृक्ष, अमलतास, नीम, सतवन, चित्रक, मरिच, वच और कूठ से सिद्ध ( घृत ) अथवा भिलावा, हरड़ और विडङ्ग से सिद्ध ( घृत ) का प्रयोग कफज कुष्ठ में करना चाहिये। सभी कुष्ठों में तुवरक ( सौराष्ट्र मृत्तिका ) से सिद्ध तैल अथवा भल्लातक तैल का प्रयोग करना चाहिये ॥ ७ ॥

सप्तपर्णारग्वधातिविषेक्षुरपाठाकटुरोहिण्यमृतात्रिफलापटोलपिचुमर्दपर्पटकदुरालभात्रायमाणामुस्ताचन्दनपद्मकहरिद्रोपकुल्याविशालामूर्वाशतावरीसारिवेन्द्रयवाटरूषकषड्ग्रन्थामधुकभूनिम्बगृष्टिका इति समभागः कल्कः स्यात्, कल्काच्चतुर्गुणं सर्पिः प्रक्षिप्य तद्द्विगुणो धात्रीफलरसस्तच्चतुर्गुणा आपस्तदैकध्यं समालोड्य विपचेत्, एतन्महातिक्तकं नाम सर्पिः कुष्ठविषमज्वररक्तहृद्रोगोन्मादापस्मारगुल्मपिडकासृग्दरगलगण्डगण्डमालाश्लीपदपाण्डुरोगविसर्पषाण्ढ्यकण्डूपामादीञ्छमयेदिति ॥ ८ ॥

सतवन, अमलतास, अतीस, पाठा, कुटकी, गिलोय, त्रिफला, परवल की पत्ती, नीम, पित्तपापड़ा, जवासा, त्रायमाणा, नागरमोथा, चन्दन, पद्माख, हल्दी, पिप्पली, इन्द्रायण, मूर्वा, शतावर, अनन्तमूल, इन्द्रयव, अडूसा, वच, मुलेठी, चिरायता और विदारीकन्द को समान भाग में लेकर कल्क बनावे, कल्क से चौगुना घृत और घृत से दुगुना आँवले का रस तथा आँवले के रस से चौगुना जल लेकर, सभी द्रव्यों को एक साथ मिलाकर पकावे। यह महातिक्तक नामक घृत कुष्ठ, विषमज्वर, रक्तपित्त, हृद्रोग, उन्माद, अपस्मार, गुल्म, पिडका, रक्तप्रदर, गलगण्ड, गण्डमाला, श्लीपद, पाण्डुरोग, विसर्प, नपुंसकता, कण्डू और पामा आदि को शान्त करता है ॥ ८ ॥

त्रिफलापटोलपिचुमन्दाटरूषककटुरोहिणीदुरालभात्रायमाणाः पर्पटकश्चैतेषां द्विपलिकान् भागाञ्जलद्रोणे प्रक्षिप्य पादावशेषं कषायमादाय कल्कपेष्याणीमानि भेषजान्यर्धपलिकानि त्रायमाणामुस्तेन्द्रयवचन्दनकिराततिक्तानि पिप्पल्यश्चैतानि घृतप्रस्थे समावाप्य विपचेत्, एतत्तिक्तकं नाम सर्पिः कुष्ठविषमज्वरगुल्मार्शोग्रहणीदोषशोफपाण्डुरोगविसर्पषाण्ढ्यशमनमूर्ध्वजत्रुगतरोगघ्नं चेति ॥ ९ ॥

त्रिफला, परवल की पत्ती, नीम, अडूसा, कुटकी, जवासा, त्रायमाण और पित्तापापड़ा दो-दो पल लेकर एक द्रोण जल में चतुर्थांश अवशेष रहने तक क्वाथ किया जावे और आधा आधा पल त्रायमाण, नागरमोथा, इन्द्रयव, चन्दन, चिरायता और पिप्पली पीसकर कल्क बना ( चतुर्थांश अवशिष्ट क्वाथ के साथ ) एक प्रस्थ घृत का पाक किया जावे। यह तिक्तक नामक घृत कुष्ठ, विषमज्वर, गुल्म, अर्श, ग्रहणी दोष, शोथ, पाण्डुरोग, विसर्प और नपुंसकता को शमन तथा ऊर्ध्वजत्रुगत रोगों को नाश करता है ॥ ९ ॥

अतोऽन्यतमेन घृतेन स्निग्धस्विन्नस्यैकां द्वे तिस्रश्चतस्रः पञ्च वा सिरा विध्येत्; मण्डलानि चोत्सन्नान्यवलिखेदभीक्ष्णं, प्रच्छयेद्वा, समुद्रफेनशाकगोजीकाकोदुम्बरिकापत्रैर्वाऽवघृष्यालेपयेल्लाक्षासर्जरसरसाञ्जनप्रपुन्नाडावल्गुजतेजोवत्यश्वमारकार्ककुटजारेवतमूलकल्कैर्मूत्रपिष्टैः पित्तपिष्टैर्वा, स्वर्जिकातुत्थकासीसविडङ्गागारधूमचित्रककटुकसुधाहरिद्रासैन्धवकल्कैर्वा, एतान्येवावाप्य क्षारकल्पेन निःस्रुते पालाशे क्षारे ततो विपाच्य फाणितमिव संजातमवतार्य लेपयेत्, ज्योतिष्कफललाक्षामरिचपिप्पलीसुमनःपत्रैर्वा, हरितालमनःशिलार्कक्षीरतिलशिग्रुमरिचकल्कैर्वा, स्वर्जिकाकुष्ठतुत्थकुटजचित्रकविडङ्गमरिचरोध्रमनःशिलाकल्कैर्वा, हरीतकीकरञ्जिकाविडङ्गसिद्धार्थकलवणरोचनावल्गुजहरिद्राकल्कैर्वा ॥ १० ॥

इनमें से किसी एक घृत के द्वारा रोगी का स्नेहन कर स्वेदन करे और एक, दो, तीन, चार या पाँच सिराओं का वेधन करे तथा उभरे हुये मण्डलों को अनेक बार खुरचे या पाछ लगावे। ( १ ) अथवा समुद्रफेन, सिहोर, गोजिह्वा और कठगूलर आदि के पत्तों से रगड़ कर लाख, राल, रसोत, चकवड़ बीज, बाकुची, तेजबल, कनेर की जड़, मदार, कुटज और अमलतास की जड़ को गोमूत्र या गोपित्त में पीस कर लेप लगावे। ( २ ) अथवा सज्जीखार, तूतिया, कासीस, विडङ्ग, गृहधूम, चित्रक, कुटकी, सेहुण्ड, हल्दी और सेन्धा नमक के कल्क का लेप करे। ( ३ ) इन्हीं द्रव्यों को क्षार-निर्माण-विधि के अनुसार जलाकर जल में छान लिया जावे और छने हुये पलाशक्षार के साथ पकाया जावे। जब फाणित ( राब ) के समान पाक हो जाय, अग्नि से उतार कर लेप लगाया जावे। ( ४ ) अथवा मालकांगनी के फल, लाख, मरिच, पिप्पली और चमेली के पत्ते या ( ५ ) हरिताल, मनःशिला, मदार का दूध, तिल सहिजन के बीज और मरिच के कल्क का लेप करे। ( ६ ) अथवा सज्जीखार, कूठ, तूतिया, कुड़े की छाल, चित्रक, विडङ्ग, मरिच और मैनसिल के कल्क या ( ७ ) हरीतकी, करञ्ज, विडङ्ग, पीली सरसों, सेन्धानमक, गोरोचन, बाकुची और हल्दी के कल्क ( गोमूत्र या गोपित्त में पिसा हुआ ) का लेप करे ॥ १० ॥

सर्वे कुष्ठापहाः सिद्धा लेपाः सप्त प्रकीर्तिताः ।
वैशेषिकानतस्तूर्ध्वं दद्रुश्वित्रेषु मे शृणु ॥ ११ ॥

सभी प्रकार के कुष्ठों को नष्ट करने वाले सात सिद्ध ( निश्चित फल देने वाले ) लेपों का वर्णन किया गया है। इसके आगे दद्रु और श्वित्र में प्रयोग किये जाने वाले विशेष लेपों को मुझसे सुनो ॥ ११ ॥

लाक्षाकुष्ठं सर्षपाः श्रीनिकेतं
रात्रिर्व्योषं चक्रमर्दस्य बीजम् ।
कृत्वैकस्थं तक्रपिष्टः प्रलेपो
दद्रूणुक्तो मूलकाद्‌ बीजयुक्तः ॥ १२ ॥

लाख, कूठ, सरसों श्रीनिकेत ( गिरोजा ), हल्दी, सोंठ, मरिच, पिप्पल, चकवड़ के बीज और मूली के बीज को एकसाथ मट्ठे में पीसकर दद्रु ( Ring worm ) पर लेप लगाना चाहिये ॥ १२ ॥

सिन्धूद्भूतं चक्रमर्दस्य बीजं
मिक्षूद्भूतं केशरं तार्क्ष्यशैलम् ।
पिष्टो लेपोऽयं कपित्थाद्रसेन
दद्रूस्तूर्णं नाशयत्येष योगः ॥ १३ ॥

सेन्धानमक, चकवड़ का बीज, गुड़, नागकेशर और तार्क्ष्यशैल ( रसोत ) को कैथ के रस में पीस कर लेप लगाने से यह योग दद्रु का शीघ्र नाश करता है ॥ १३ ॥

हेमक्षीरी व्याधिघातः शिरीषो
निम्बः सर्जो वत्सकः साजकर्णः ।
शीघ्रं तीव्रा नाशयन्तीह दद्रूः
स्नानालेपोद्धर्षणेषु प्रयुक्ताः ॥ १४ ॥

स्वर्णक्षीरी, अमलतास, शिरीष, नीम, राल, इन्द्रजौ और अजकर्ण(शालवृक्ष भेद) का स्नान, लेप तथा उबटन में प्रयोग करने से तीव्र दद्रु ( दाद ) का शीघ्र नाश होता है ॥ १४ ॥

भद्रासंज्ञोदुम्बरीमूलतुल्यं
दत्त्वा मूलं क्षोदयित्वा सलञ्चाः ।
सिद्धं तोयं पीतमुष्णं सुखोष्णं
स्फोटाच्छ्वित्रे पुण्डरीके च कुर्यात् ॥ १५ ॥

बड़ी कठगूलर की जड़ तथा छोटी कठगूलर की जड़ समान भाग में लेकर कूट ली जावे। इस कल्क से सिद्ध सुखोष्ण जल का पान करने से श्वित्र और पुण्डरीक कुष्ठ में फफोले पड़ते हैं ॥ १५ ॥

द्वैपं दग्धं चर्म मातङ्गजं वा
भिन्ने स्फोटे तैलयुक्तं प्रलेपः ।
पूतिः कीटो राजवृक्षोद्भवेन
क्षारेणाक्तः श्वित्रसेको निहन्ति ॥ १६ ॥

चीता या हाथी के खाल को जलाकर तेल के साथ फूटे हुये फफोले पर लगावे। अमलतास वृक्ष के द्वारा निर्मितक्षार के साथ पूतिकीट को मिलाकर लगाना श्वित्र ( Leucoderma ) नाश के लिये श्रेष्ठ योग है ॥ १६ ॥

विमर्शः—पूतिः कीटः शतपादो वर्षाकाले कर्बुररक्तः 'अक्षिनी' ति प्रसिद्धः, पूर्वदेशे 'पुण्डालिके'ति। स चारग्वधक्षारेण सहाक्तो- मिश्रितः। राजवृक्ष आरग्वधः। एकः मेघः। बंगाल में पूतिकीट को 'गाधी पोका' संज्ञा प्राप्त है। किसी किसी टीकाकार ने 'पूतिकीट' के नाम से 'खटमल का ग्रहण किया है।

कृष्णस्य सर्पस्य मसी सुदग्धा
बैभीतकं तैलमथ द्वितीयम् ।
एतत् समस्तं मृदितं प्रलेपा-
च्छ्वित्राणि सर्वाण्यपहन्ति शीघ्रम् ॥१७॥

काले साँप को भली भाँति जला कर बनाई गई राख ( काली राख ) और बहेड़े के तेल को मिलाकर लेप लगाने से सभी प्रकार के श्वित्र शीघ्र नष्ट ( Leucoderma ) होते हैं ॥ १७ ॥

अश्वर्षतोये सुमतिश्च तस्य
क्षारस्य कल्पेन तु सप्तकृत्वः ।
तैलं शृतं तेन चतुर्गुणेन
श्वित्रापहं श्रेष्ठमेतदग्र्यम् ॥ १८ ॥

( काले साँप को जला कर बनाई गई श्वेत राख ) छेद गुना जल में क्षार निर्माण-विधि के अनुसार सात बार भली-भाँति छान लिया जावे। इस क्षार-जल को चौगुना लेकर इसके द्वारा तैल-पाक किया जावे। श्वित्र को नष्ट करने के लिये यह उत्तम लेप है ॥ १८ ॥

विमर्शः—कृष्णसर्पो यदा दह्यमानोऽतिकृष्णत्वं गच्छति, तदा तच्चूर्णं मसीत्युच्यते, स एवातिदह्यमानो यदा शुक्लत्वं याति तदा क्षार इत्युच्यते। ( डल्हणः )

घृतेन युक्तं प्रपुनाडबीजं
कुष्ठं च यष्टीमधुकं च पिष्ट्वा ।
श्वेताय दद्याद् गृहकुक्कुटाय
चतुर्थभक्ताय बुभुक्षिताय ॥ १९ ॥
तस्योपसंगृह्य च तत् पुरीष-
मुत्पाचितं सर्वत एव लिम्पेत् ।
अभ्यन्तरं मासमिमं प्रयोगं
प्रयोजयेच्छ्वित्रमथो निहन्ति ॥ २० ॥

चकवड़ के बीज, कूठ और मुलेठी को पीसकर घृत मिलावे, इसे सफेद रंग के घरेलू मुर्गे को एक दिन भूखा रख कर दूसरे दिन संध्या समय खिलावे। इस मुर्गे की विष्ठा को एकत्रित कर पाक को प्राप्त हुए कुष्ठ पर चारों ओर लेप करे। इस प्रयोग का व्यवहार एक मास तक करने से आभ्यन्तरगत श्वित्र नष्ट होता है ॥ १९-२० ॥

विमर्शः—चतुर्थभक्तायेति। एकाहमुपोषिताय द्वितीयेऽहनि सायं भक्ताय ग्राम्यकुक्कुटाय अत्यन्तबुभुक्षिताय प्रपुनाडबीजादिकं घृतयुक्तं भक्षयितुं दद्यात्। ( डल्हण )

क्षारे सुदग्धे गजलेण्डजे तु
गजस्य मूत्रेण बहुस्रुते च ।

द्रोणप्रमाणे दशभागयुक्तं
दत्त्वा पचेद् बीजमवल्गुजस्य ॥ २१ ॥
एतद्यदा चिक्कणतामुपैति
तदा समस्तं गुटिका विदध्यात् ।
श्वित्रं प्रलिम्पेदथ संप्रघृष्य
तया व्रजेदाशु सवर्णभावम् ॥ २२ ॥

गजलेण्डज ( जलपिप्पली ) को भली-भाँति जला कर क्षार बनावे और उसे हाथी के मूत्र में घोल कर अनेक बार छाने। एक द्रोण परिमाण में इस क्षार जल को लेकर, इसमें बाकुची बीज दसवाँ भाग मिलावे और पाक करे। जब इसमें चिकनापन आ जाय अर्थात् पाक गाढ़ा हो जाय तो सबकी गोलियाँ बना ले। श्वित्र को भली-भाँति घिस कर उस गोली का लेप करने से उस स्थान की त्वचा का रंग, शरीर के अन्य भाग की त्वचा के समान शीघ्र हो जाता है ॥ २१-२२ ॥

विमर्शः—गजलेण्डं गजगण्डीरकः, नदीपिप्पलिकेत्यन्ये। गजलेण्डकक्षार इत्यन्ये पठन्ति। तच्च न पठनीयं, तन्त्रान्तरविरोधात्।

कषायकल्पेन सुभावितां तु
जलं त्वचा चूतहरीतकीनाम् ।
तां ताम्रदीपे प्रणिधाय धीमान्
वर्तिं वटक्षीरसुभावितां तु ॥ २३ ॥
आदीप्य तज्जातमसीं गृहीत्वा
तां चापि पथ्याऽम्भसि भावयित्वा ।
संप्रच्छितं तद्बहुशः किलासं
तैलेन सिक्तं कटुना प्रयाति ॥ २४ ॥

कषाय-निर्माण-विधि के अनुसार आम और हरीतकी के वृक्ष की छाल का क्वाथ बनावे। बुद्धिमान् वैद्य इस क्वाथ तथा बरगद के दूध से रूई की बत्ती को भली-भाँति भावित करे ( भिगोवे ) और उसे ( कटुतैल में भिगो कर ) ताम्बे के दीपक में रखकर जलावे। बत्ती के जलने से जो काजल एकत्रित हो उसमें हरीतकी क्वाथ की भावना दे तथा कटुतैल से किलास कुष्ठ का सिंचन कर उस पर अनेक बार लेप करे। इस प्रयोग से किलास कुष्ठ नष्ट होता है ॥ २३-२४ ॥

विमर्शः—चूतहरीतकीनां त्वचं छित्त्वा कषायकल्पेन क्वाथकल्पनया वटक्षीरक्वाथरसेन सुभावितां पिचुवर्तिं कटुतैलेन सिक्त्वा तां ताम्रदीपे प्रणिधाय स्थापयित्वा, आदीप्य प्रज्वाल्य, तज्जातमसीं गृहीत्वा ततो वटक्षीरसुभावितां कृत्वा, ततस्तामेव पथ्याक्वाथेन भावयित्वा, कटुना तैलेन सिक्त्वा, किलासं बहुशः सम्प्रच्छितं सत् मर्षात् लेपितमपयाति। अयं योगोऽन्यत्राप्युक्तः—'पथ्याम्रत्वक्कषायेण पिचुवर्तिः सुभाविता। कटुतैलयुते ताम्रपात्रे प्रज्वालयेत्ततः॥ मसीं तत्र वटक्षीरपथ्याक्वाथेन भावयेत्। प्रच्छितं कटुतैलाक्तं तेन श्वित्रं प्रणश्यति।' गयदासस्तु 'वर्तिं पटवर्तिं पूर्वं वटक्षीरेण भावयेत् ततः कटुतैलेन' इति व्याख्यानयति। 'तैलेन सिक्तं कटुना समस्तमालेपयेदेवमुपैति शान्तिम्' इति केचित् पठन्ति। ( डल्हणः )

आवल्गुजं बीजमग्र्यं नदीजं
काकाह्वानोदुम्बरी या च लाक्षा ।
लौहं चूर्णं मागधी तार्क्ष्यशैलं
तुल्याः कार्याः कृष्णवर्णास्तिलाश्च ॥ २५ ॥
वर्तिं कृत्वा तां गवां पित्तपिष्टां
लेपः कार्यः श्वित्रिणां श्वित्रहारी ।
लेपात् पित्तं शैखिनं श्वित्रहारि
ह्रीबेरं वा दग्धमेतेन युक्तम् ॥ २६ ॥

बाकुचीबीज, उत्तम स्वर्णमाक्षिक, कठगूलर, लाख, लोहचूर्ण, पिप्पली, रसोत और सबके बराबर काला तिल लेकर गौ के पित्त से पीसकर बत्ती बनावे तथा श्वित्र पर लेप करे। यह लेप श्वित्र रोग से पीड़ित रोगियों के श्वित्र रोग को नष्ट करने वाला है। अथवा सुगन्धवाला को जलाकर मोर के पित्त से पीसकर श्वित्र पर लेप करे। यह भी श्वित्र को नष्ट करने के लिए उत्तम योग है ॥ २५-२६ ॥

तुत्थालकटुकाव्योषसिंहार्कहयमारकाः ।
कुष्ठावल्गुजभल्लातक्षीरिणीसर्षपाः स्नुही ॥ २७ ॥
तिल्वकारिष्टपीलूनां पत्राण्यारग्वधस्य च ॥
बीजं विडङ्गाश्वहन्त्रोर्हरिद्रे बृहतीद्वयम् ।
आभ्यां श्वित्राणि योगाभ्यां लेपान्नश्यन्त्यशेषतः ॥२८॥

( १ ) तूतिया, हरिताल, कुटकी, सोंठ, मरिच, पिप्पली, सिंह ( लाल सहिजन या अडूसा ), मदार, कनेर की जड़, कूठ, बाकुची, भिलावा, दुद्धी, सरसों और सेहुण्ड तथा ( २ ) लोध, नीम, पीलू, अमलतास के पत्ते, विडङ्ग, कनेर के बीज, हल्दी, दारुहल्दी, बड़ी कटेरी और छोटी कटेरी इन दो योगों का लेप लगाने से श्वित्र सम्पूर्ण रूप से नष्ट होता है ॥

वायसीफल्गुतिक्तानां शतं दत्त्वा पृथक् पृथक् ॥ २९ ॥
द्वे लोहरजसः प्रस्थे त्रिफलाऽऽढकं तथा ।
द्विद्रोणेऽपां पचेद्यावद्भागौ द्वावसनादपि ॥ ३० ॥
शिष्टौ च विपचेद्भूय एतैः श्लक्ष्णप्रपेषितैः ।
कल्कैरिन्द्रयवव्योषत्वग्दारुचतुरङ्गुलैः ॥ ३१ ॥
पारावतपदीदन्तीबाकुचीकेशराह्वयैः ।
कण्टकार्या च तत्पक्वं घृतं कुष्ठिषु योजयेत् ॥ ३२ ॥
दोषधात्वाश्रितं पानादभ्यङ्गात्त्वग्गतं तथा ।
अप्यसाध्यं नृणां कुष्ठं नाम्ना नीलं नियच्छति ॥३३॥

वायसी ( काकतिक्ता या काकमाची ), फल्गु (कठगूलर) और कुटकी पृथक् २ सौ २ प्रस्थ, लोहचूर्ण २ प्रस्थ, त्रिफला ३ आढक, तथा विजयसार २ प्रस्थ, इन द्रव्यों को तीन द्रोण जल में दो भाग क्वाथ अवशेष रहने तक पकावे। पुनः अवशिष्ट क्वाथ में इन्द्रजौ, सोठ, मरिच, पिप्पली, दालचीनी, देवदारु, अमलतास, काकजंघा, दन्ती, बाकुची, नागकेशर और बड़ी कटेरी का महीन पिसा हुआ कल्क मिलाकर घृत पाक करके कुष्ठरोगियों के लिए प्रयोग करे। इस घृत के पीने से धातुओं में स्थित तथा अभ्यङ्ग से त्वचागत दोष नष्ट होते हैं। यही नील घृत मनुष्यों के असाध्य कुष्ठ को भी नष्ट करता है ॥ २९-३३ ॥

त्रिफलात्वक् त्रिकटुकं सुरसा मदयन्तिका ।

वायस्यारग्वधरचैषां तुलां कुर्यात् पृथक्-पृथक् ॥३४॥
काकमाच्यर्कवरुणदन्तीकुटजचित्रकात् ।
दार्वीनिदिग्धिकाभ्यां तु पृथग्दशपलं तथा ॥ ३५ ॥
त्रिद्रोणेऽपां पचेद्यावत् षट्प्रस्थं परिशेषितम् ।
शकृद्रसदधिक्षीरमूत्राणां पृथगाढकम् ॥ ३६ ॥
तद्वद्घृतस्य तत्साध्यं भूनिम्बव्योषचित्रकैः ।
करञ्जफलनीलिकाश्यामावल्गुजपीलुभिः ॥ ३७ ॥
नीलिनीनिम्बकुसुमैः सिद्धं कुष्ठापहं घृतम् ।
प्रक्षणादङ्गसावर्ण्यं श्वित्रिणां जनयेन्नृणाम् ॥
भगन्दरं कृमीनर्शो महानीलं नियच्छति ॥ ३८ ॥

महानील घृत :—

हरड़ बहेड़ा तथा आंवले का छिलका, सोंठ, मरिच, पिप्पली, तुलसी, मेंहदी, मकोय और अमलतास प्रत्येक एक २ तुला, मकोय, मदार, वरुण, दन्ती, कुटज, चित्रक, दारुहल्दी और बड़ी कटेरी पृथक् २ दश २ पल, इन द्रव्यों को तीन द्रोण जल में ६ प्रस्थ क्वाथ अवशेष रहने तक पकावे। इस अवशिष्ट क्वाथ में गोबर का रस, दही, दूध, गोमूत्र और गोघृत पृथक्-पृथक् एक २ आढ़क मिलाकर, चिरायता, सोंठ, मरिच, पिप्पली, चित्रक, करञ्जबीज, नीलिका (नील), काला निशोथ, बाकुची, पीलु, नीलिनी (नील) और नीम के फूल के कल्क के साथ घृत पाक किया जावे। यह घृत कुष्ठनाशक होता है। इस घृत की मालिश करने से श्वित्रग्रस्त मनुष्यों की त्वचा में सवर्णता (अन्य स्वस्थ स्थान की त्वचा के तुल्य वर्ण का होना) आती है। यह महानील घृत भगन्दर, कृमि और अर्श रोग को नष्ट करता है ॥ ३४-३८ ॥

मूत्रे गव्ये चित्रकव्योषयुक्तं
सर्पिःकुम्भे क्षौद्रयुक्तं स्थितं हि ।
पक्षादूर्ध्वं श्वित्रिभिः पेयमेतत्
कुर्याच्चास्मिन् कुष्ठदिष्टं विधानम् ॥ ३९ ॥

गोमूत्र में चित्रक, सोंठ, मरिच, पिप्पली और मधु मिला उसे घी के भाण्ड में बन्द रख कर पन्द्रह दिन के पश्चात् श्वित्र के रोगियों को पीना चाहिए और कुष्ठ रोग के लिये बतलाये गये नियमों का पालन करना चाहिए ॥ ३९ ॥

पूतीकार्कस्नुङ्नरेन्द्रद्रुमाणां
मूत्रैः पिष्टाः पल्लवाः सौमनाश्च ।
लेपः श्वित्रं हन्ति दद्रूर्व्रणांश्च
दुष्टान्यर्शांस्येष नाडीव्रणांश्च ॥ ४० ॥

करञ्ज, मदार, सेहुण्ड, देवदारु, अमलतास और चमेली के पत्तों को गोमूत्र के साथ पीसकर लेप करने से श्वित्र दद्रु, व्रण, दूषित अर्श और नाडीव्रण (Sinus) नष्ट होते हैं ॥ ४० ॥

अस्मादूर्ध्वं निःस्रुते दुष्टरक्ते
जातप्राणं सर्पिषा स्नेहयित्वा ।
तीक्ष्णैर्योगैश्छर्दयित्वा प्रगाढं
पश्चाद्दोषं निर्हरेच्चाप्रमत्तः ॥ ४१ ॥

इसके बाद दूषित रक्त निकल जाने पर शक्तिलाभ होने के पश्चात्, घी से स्नेहन करके तीक्ष्ण योगों के द्वारा भलीभांति वमन करावे, फिर सावधानी से दोषों को दूर करे ॥ ४१ ॥

दुर्वान्तो वा दुर्विरिक्तोऽपि वा स्यात्
कुष्ठी दोषैरुद्धतैर्व्याप्तदेहः ।
निःसन्दिग्धं यात्यसाध्यत्वमाशु
तस्मात् कृत्स्नान्निर्हरेत्तस्य दोषान् ॥४२॥

वमन अथवा विरेचन यथाक्रम न होने से प्रकुपित हुए दोष कुष्ठरोगी के शरीर में फैल जाते हैं और शीघ्र ही निस्सन्देह उसे असाध्य बना देते हैं, इसलिये रोगी के सम्पूर्ण दोषों को बाहर निकालना चाहिये ॥ ४२ ॥

पक्षात् पक्षाच्छर्दनान्यभ्युपेयाद्
मासान्मासात् स्रंसनं चापि देयम् ।
स्राव्यं रक्तं वत्सरे हि द्विरल्पं
नस्यं दद्याच्च त्रिरात्रात्त्रिरात्रात् ॥ ४३ ॥

कुष्ठ में दोष-शोधन का क्रम—कुष्ठरोगी को पन्द्रह दिन के पश्चात् वमन और एक २ मास के बाद विरेचन देना चाहिये। वर्ष में दो बार रक्तमोक्षण करना चाहिए तथा तीन २ दिन पर नस्य देना चाहिये ॥ ४३ ॥

पथ्या व्योषं सेक्षुजातं सतैलं
लीढ्वा शीघ्रं मुच्यते कुष्ठरोगात् ।
धात्रीपथ्याक्षोपकुल्याविडङ्गान् ।
क्षौद्राज्याभ्यामेकतो वाऽवलिह्यात् ॥ ४४ ॥
पीत्वा मासं वा पलांशां हरिद्रां
मूत्रेणान्तं पापरोगस्य गच्छेत् ।
एवं पेयश्चित्रकः श्लक्ष्णपिष्टः
पिप्पल्यो वा पूर्ववन्मूत्रयुक्ताः ॥ ४५ ॥

कुष्ठ में कतिपय योग—हरीतकी, सोंठ, मरिच, पिप्पली, गुड़ और तेल मिलाकर चाटने से कुष्ठरोग से रोगी शीघ्र मुक्त हो जाता है, अथवा आँवला, हरड़, बहेड़ा, पिप्पली और विडङ्ग को मधु तथा घृत किसी एक के साथ चाटने से कुष्ठरोग से मुक्त होता है। अथवा एक पल हल्दी गोमूत्र के साथ एक मास तक सेवन करने से रोगी कुष्ठरोग से मुक्त होता है। इसी प्रकार चित्रक अथवा पिप्पली को महीन पीसकर (हल्दी की भांति एक पल प्रमाण में) गोमूत्र के साथ सेवन करे ॥ ४४-४५ ॥

विमर्श :—तेल और गुड़ का सेवन कुष्ठरोग में अहितकर है, किन्तु उपर्युक्त योग में तेल तथा गुड़ के सेवन का विधान बतलाया गया है। इसका कारण द्रव्यों का परस्पर संयोग है। हरीतकी और त्रिकटु के संयोग में गुड़ तथा तेल का सेवन कुष्ठनाशक बन जाता है। द्रव्यों में एक दूसरे के संयोग से गुणान्तर की उत्पत्ति होती है। दृष्टान्त स्वरूप हल्दी और चूना को ले लीजिए, हल्दी पीली है और चूना सफेद, किन्तु जब दोनों का सम्मिश्रण होता है तब रक्तवर्ण की सृष्टि हो

जाती है। डल्हण ने इसका स्पष्टीकरण निम्नलिखित रूप में किया है—'तैलगुडयोः कुष्ठकारित्वेऽपि हरीतकीत्रिकटुसंयुक्तयोः कुष्ठहारित्वम्, संयोगशक्तेरचिन्त्यत्वात्'।

तद्वत्तादर्य्यं मासमात्रं च पेयं
तेनाजस्रं देहमालेपयेच्च।
अरिष्टत्वक् सप्तपर्णी च तुल्या
लाक्षा मुस्तं पञ्चमूल्यौ हरिद्रे॥ ४६॥
मञ्जिष्ठाक्षौ वासको देवदारु
पथ्यावह्नी व्योषधात्री विडङ्गः।
सामान्यांशं योजयित्वा विडङ्गै-
श्चूर्णं कृत्वा तत्पलोन्मानमश्नन्॥ ४७॥
कुष्ठाज्जन्तुर्मुच्यते त्रैफलं वा
सर्पिर्द्रोणं व्योषयुक्तं च युञ्जन्।
गोमूत्राम्बुद्रोणसिद्धेऽक्षपीडे
सिद्धं सर्पिर्नाशयेच्चापि कुष्ठम्॥ ४८॥
आरग्वधे सप्तपर्णे पटोले
सवृक्षके नक्तमाले सनिम्बे।
जीर्णं पक्वं तद्धरिद्राद्वयेन
हन्यात् कुष्ठं मुष्कके चापि सर्पिः॥ ४९॥

इसी प्रकार एक मास तक गोमूत्र के साथ रसोत पीना चाहिये और शरीर में उसका लेप लगाना चाहिये। नीम की छाल, सतवन, लाख, नागरमोथा, दशमूल, हल्दी, दारुहल्दी मजीठ, बहेड़ा, अडूसा, देवदारु, हरड़, चित्रक, सोंठ, मरिच, पिप्पली, आँवला और विडङ्ग, इन द्रव्यों के बराबर विडङ्ग मिलाकर चूर्ण बनावे। एक पल की मात्रा में (गोमूत्र के साथ एक मास तक) इस चूर्ण का सेवन करने से रोगी कुष्ठ से मुक्त होता है। अथवा एक द्रोण त्रिफलाघृत त्रिकटु-चूर्ण मिलाकर सेवन करने से रोगी कुष्ठ से मुक्त होता है। एक द्रोण गोमूत्र के द्वारा अक्षपीड (यवतिक्ता या कालमेघ) कल्क से सिद्ध घृत कुष्ठ को नष्ट करता है। अमलतास, सतवन, परवल की पत्ती, कुटज, करञ्ज, नीम, हल्दी, दारुहल्दी और मुष्कक (मोखा या पाढल) के कल्क से सिद्ध पुराण घृत कुष्ठ का नाश करता है॥ ४६-४९॥

रोध्रारिष्टं पद्मकं रक्तसारः
सप्ताह्वाक्षौ वृक्षको बीजकश्च।
योज्याः स्नाने दह्यमानस्य जन्तोः
पेया वा स्यात् क्षौद्रयुक्ता त्रिभण्डी॥ ५०॥

दाहयुक्त कुष्ठी के लिये स्नान-प्रयोग—लोध, नीम, पद्माख, पतंग, सप्तपर्ण, कुटज और विजयसार के (षडङ्गोदक कल्पना से सिद्ध) क्वाथ से अत्यधिक दाह वाले कुष्ठरोगी को (पित्तकी अधिकता के कारण) स्नान करावे अथवा निसोथ का चूर्ण मधु मिलाकर चटावे॥ ५०॥

विमर्श:—षडंग परिभाषा :—

यदप्सु शृतशीतासु षडंगादि प्रयुज्यते।
कर्षमात्रं ततो द्रव्यं साधयेत् प्रास्थिकेऽम्भसि।
अर्धशृतं प्रयोक्तव्यं पाने पेयादिसंविधौ॥

खादेत् कुष्ठी मांसशा(पा)ते पुराणान्
मुद्गान् सिद्धान्निम्बतोये सतैलान्।
निम्बक्वाथं जातसत्त्वः पिबेद्वा
क्वाथं वाऽऽकोलर्कसप्तच्छदानाम्॥ ५१॥

क्रिमि पड़े हुये कुष्ठियों की चिकित्सा—मांस के सड़कर गिरने पर (गलित कुष्ठ में) कुष्ठरोगी को नीम के क्वाथ से सिद्ध तैलयुक्त पुराने मूंग का आहार करना चाहिये। अथवा कृमियुक्त कुष्ठ वाला रोगी नीम का क्वाथ या लाल तथा सफेद फूल के मदार एवं सप्तवर्ण का क्वाथ पान करे॥

जग्धेष्वङ्गेष्वश्वमारस्य मूलं
लेपो युक्तः स्याद्विडङ्गैः समूत्रैः।
मूत्रैश्चैनं सेचयेद्योजयेच्च
सर्वाहारान् संप्रयुक्तान् विडङ्गैः॥ ५२॥

कृमियों से खाये हुए अङ्गों पर कनेर की जड़ तथा विडङ्ग को गोमूत्र में पीसकर लेप करे। गोमूत्र से रोगी का परिषेक करे तथा सभी प्रकार के आहार में विडङ्ग मिलाकर भोजन करावे॥ ५२॥

कारञ्जं वा सार्षपं वा क्षतेषु
योज्यं तैलं शिग्रुकोशाम्रयोर्वा।
पक्वं सर्वैर्वा कटूष्णैः सतिक्तैः
शेषं च स्याद् दुष्टवत् संविधानम्॥ ५३॥

करञ्ज, सरसों, सहिजन या कोशाम्र (क्षुद्र आम का बीज) का तेल व्रणों पर लगावे। अथवा कटु, उष्ण (मरिचादि) और तिक्त (नीम आदि) द्रव्यों के क्वाथ में करञ्ज आदि सभी द्रव्यों के तेल का पाक करके व्रण पर लगावे, शेष चिकित्सा दूषित व्रण की भांति करे॥ ५३॥

सप्तपर्णकरञ्जार्कमालतीकरवीरजम्।
स्नुहीशिरीषयोर्मूलं चित्रकास्फोतयोरपि॥ ५४॥
विषलाङ्गलवज्राख्यकासीसालमनःशिलाः।
करञ्जबीजं त्रिकटु त्रिफलां रजनीद्वयम्॥ ५५॥
सिद्धार्थकान् विडङ्गानि प्रपुन्नाडं च संहरेत्।
मूत्रपिष्टैः पचेदेतैस्तैलं कुष्ठविनाशनम्।
एतद्वज्रकमभ्यङ्गान्नाडीदुष्टव्रणापहम्॥ ५६॥

वज्रक तैल—सप्तपर्ण, करञ्ज, मदार, चमेली, कनेर, सेहुण्ड, शिरीष, चित्रक और अपराजिता की जड़ वत्सनाभ-विष, कलिहारी, वज्र (वज्राख्यो द्वितीयसेहुण्डः, अर्को वा), कासीस, मैनसिल, करञ्जबीज; सोंठ, मरिच, पिप्पली, हरड़, बहेड़ा, आँवला, हल्दी, दारुहल्दी, पीलीसरसों, विडङ्ग तथा चकवड़ के बीज, इन द्रव्यों को एकत्रित कर गोमूत्र से पीस कर कल्क बनावे एवं इनके द्वारा कुष्ठनाशक तैल का पाक करे। इस वज्रक तैल की मालिश करने से नाडीव्रण और दूषित व्रण नष्ट होते हैं॥ ५४-५६॥

सिद्धार्थकः करञ्जौ द्वौ द्वे हरिद्रे रसाञ्जनम्॥ ५७॥
कुटजश्च प्रपुन्नाडसप्तपर्णौ मृगादनी।

लाक्षा सर्जरसोऽर्कश्च सास्फोतारग्वधौ स्नुही ॥५८॥
शिरीषस्तुवरास्यस्तु कुटजारुष्करौ वचा ।
कुष्ठं कृमिघ्नं मञ्जिष्ठा लाङ्गली चित्रकं तथा ॥५९॥
मालती कटुतुम्बी च गन्धाह्वा मूलकं तथा ।
सैन्धवं करवीरश्च गृहधूमं विषं तथा ॥६०॥
कम्पिल्लकं ससिन्दूरं तेजोह्वातुत्थकाह्वये ।
समभागानि सर्वाणि कल्कपेष्याणि कारयेत् ॥६१॥
गोमूत्रं द्विगुणं दद्यात्तिलतैलाच्चतुर्गुणम् ।
कारञ्जं वा महावीर्यं सार्षपं वा महागुणम् ॥६२॥
अभ्यङ्गात् सर्वकुष्ठानि गण्डमालाभगन्दरान् ।
नाडीदुष्टव्रणान् घोरान् नाशयेन्नात्र संशयः ।
महावज्रकमित्येतन्नाम्ना तैलं महागुणम ॥६३॥

महावज्रक तैल—पीली सरसो, करञ्ज, पूतिकरञ्ज, हल्दी, दारुहल्दी, रसोत, कुटज, चकवड़, सप्तपर्ण, इन्द्रायण, लाख, राल, मदार, अपराजिता, अमलतास, सेहुण्ड, शिरीष, सौराष्ट्रमृत्तिका, कुटज, भिलावा, वच, कूठ, विडङ्ग, मजीठ, कलिहारी, चित्रक, चमेली, कड़ुई तुम्बी, कपूरकचरी, मूली, सेन्धानमक, कनेर गृहधूम, वत्सनाभविष, कबीला, सिन्दूर, तेजबल, तूतिया इन द्रव्यों को समान भाग में लेकर, पीस कर कल्क बनावे। कल्क से दुगुना गोमूत्र और चौगुना तिल तैल या महाबलशाली करञ्ज तैल अथवा अत्यन्त गुणवान् सरसों का तेल लेकर तैल पाक करे। इस तैल की मालिश करने से अत्यन्त भयंकर सब प्रकार के कुष्ठ, गण्डमाला, भगन्दर, नाडीव्रण और दूषित व्रण निस्सन्देह नष्ट होते हैं। महावज्रक नामक यह तैल महान् गुणशाली है ॥ ५७-६३ ॥

पित्ताश्वपैर्मूत्रपिष्टैस्तैलं लाक्षादिकैः कृतम् ॥६४॥
सप्ताहं कटुकालाब्वां निदधीत चिकित्सकः ।
पीतवन्तं ततो मात्रां तेनाऽभ्यक्तं च मानवम् ॥६५॥
शाययेदातपे तस्य दोषा गच्छन्ति सर्वशः ।

लाक्षादिक तैल—लाक्षादि गण (लाक्षा, सर्जरस, रसाञ्जन आदि) की औषधियों को गोमूत्र में पीस कर कल्क बनावे और गोपित्त का प्रक्षेप डालकर तैल पाक करे। चिकित्सक इस तैल को एक सप्ताह कड़ुई तुम्बी में रखे। रोगी को मात्रानुसार तैल पिला कर इसी तैल की मालिश करावे, रोगी को धूप में सुलावे। इस प्रकार रोगी के दोष चारों ओर से निकल जाते हैं ॥ ६४-६५ ॥

हृतदोषं समुत्थाप्य स्नातं खदिरवारिणा ॥६६॥
यवागूं पाययेदेनं साधितां खदिराम्बुना ।

खदिरादि यवागू—दोषों के बाहर निकल जाने पर रोगी को उठा कर खैर के क्वाथ से स्नान करावे (स्नान किए हुए रोगी को) खैर के क्वाथ से सिद्ध यवागू पिलावे ॥ ६६ ॥

एवं संशोधने वर्गे कुष्ठघ्नेष्वौषधेषु च ॥६७॥
कुर्यात्तैलानि सर्पींषि प्रदेहोद्धर्षणानि च ।
प्रातः प्रातश्च सेवेत योगान् वैरेचनान् शुभान् ।
पञ्च षट् सप्त चाष्टौ वा येनस्थानं न गच्छति ॥६८॥

प्रदेह, उद्वर्षण तथा विरेचन में तैल-घृत की उपयोगिता—इसी प्रकार संशोधन वर्ग और कुष्ठघ्न औषधियों के कल्क के साथ तैल और घृत का पाक करके लेप लगावे तथा मालिश करे। प्रतिदिन प्रातः काल कल्याणकारक रेचक योगों का सेवन करके पांच, छै, सात या आठ रेचन करे, जिसमें दोष-प्रकोप पुनः न हो ॥ ६७-६८ ॥

विमर्शः—

कुष्ठघ्नः—खदिराभयामलकहरिद्रारुष्करसप्तपर्णारग्वधकरवीरविडंगजातिप्रवाला इति दशेमानि कुष्ठघ्नानि भवन्ति ॥ चरक ॥

कारभं वा पिबेन्मूत्रं जीर्णे तत्क्षीरभोजनम् ।
जातसत्त्वानि कुष्ठानि मासैः षड्भिरपोहति ॥ ६९ ॥

ऊँटनी के मूत्र का योग—अथवा ऊंटनी के मूत्र का पान करे और उसका पाचन हो जाने पर केवल दुग्धाहार करे। इस क्रिया के द्वारा कृमियुक्त कुष्ठ छ मास में नष्ट हो जाता है ॥६९॥

विमर्श :—

यहाँ ऊँटनी का मूत्र लिखा है। डल्हण भी करभा=उष्ट्री कहते हैं अतः प्रयोग में ऊंटनी का मूत्र लाना चाहिये। अन्यथा इसके विरुद्ध एक प्रमाण है।

गोऽजाविमहिषीणान्तु स्त्रीणां मूत्रं प्रशस्यते ।
खरोष्ट्रेभनराश्वानां पुंसां मूत्रं हितं स्मृतम् ॥

दिदृक्षुरन्तं कुष्ठस्य खदिरं कुष्ठपीडितः ।
सर्वथैव प्रयुञ्जीत स्नानपानाशनादिषु ॥ ७० ॥

कुष्ठ में खदिर योग की प्रशंसा—कुष्ठ रोग का नाश देखने की इच्छा वाले कुष्ठ से पीड़ित व्यक्ति को, स्नान, पान और आहार में सर्वत्र खैर का प्रयोग करना चाहिए ॥ ७० ॥

यथा हन्ति प्रवृद्धत्वात् कुष्ठमातुरमोजसा ।
तथा हन्त्युपयुक्तस्तु खदिरः कुष्ठमोजसा ॥ ७१ ॥

जिस प्रकार वृद्धि को प्राप्त हुआ कुष्ठ अपनी शक्ति से रोगी का अन्त कर देता है, उसी प्रकार प्रयोग में लाया गया खैर अपनी शक्ति (वीर्य, प्रभाव) से कुष्ठ रोग का नाश करता है ॥ ७१ ॥

नीचरोमनखः श्रान्तो हिताश्यौषधतत्परः ।
योषिन्मांससुरावर्जी कुष्ठी कुष्ठमपोहति ॥७२॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने कुष्ठचिकित्सितं नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

---

कुष्ठियों का पथ्यापथ्य—कटे हुए केश तथा नख वाला, विश्राम करने वाला, हितकर भोजन एवं औषध के सेवन में लगा हुआ, स्त्री, मांस और सुरा को त्यागने वाला कुष्ठरोगी कुष्ठ से मुक्त हो जाता है ॥ ७२ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकायां भाषाटीकायां नवमोऽध्यायः ॥९॥

---

नोट—

## दशमोऽध्यायः

अथातो महाकुष्ठचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥

यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

महाकुष्ठ-चिकित्सा का उपक्रम—इसके अनन्तर महाकुष्ठ की चिकित्सा-विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने (सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से) कहा ॥१-२॥

कुष्ठेषु मेहेषु कफामयेषु
सर्वाङ्गशोफेषु च दारुणेषु ।
कृशत्वमिच्छत्सु च मेदुरेषु
योगानिमानग्र्यमतिर्विदध्यात् ॥ ३ ॥

भयङ्कर कुष्ठ, मेह और कफरोग तथा सर्वाङ्गशोथ एवं कृश (दुर्बल) होने की इच्छा वाले मेदस्वी व्यक्तियों के लिए, कुशाग्रबुद्धि वैद्य इन (अधोलिखित) योगों का प्रयोग करे॥३॥

क्षुण्णान् यवान्निष्पूतान् रात्रौ गोमूत्रपर्युषितान् महति किलिञ्जे शोषयेत्, एवं सप्तरात्रं भावयेच्छोषयेच्च ततस्तान् कपालभृष्टान् शक्तून् कारयित्वा, प्रातः प्रातरेव कुष्ठिनं प्रमेहिणं वा शालसारादिकषायेण कण्टकिवृक्षकषायेण वा पाययेद्भल्लातकप्रपुन्नाडावल्गुजार्कचित्रकविडङ्गमुस्तचूर्णचतुर्भागयुक्तान् ।

कुष्ठ में यवकल्प—कूटे हुए जौ की भूसी साफ करके, रात्रि में गोमूत्र में भिगोकर, (दिन में) बाँस के बड़े टोकरे में सुखावे। इस प्रकार सात दिन गोमूत्र में भिगोवे और सुखावे। फिर इन्हें (भड़भूजे के) ठीकरे में भुनवा कर सत्तू बनावे और प्रतिदिन प्रातः काल कुष्ठ तथा प्रमेह वाले व्यक्ति को शालसारादिगण या कांटे वाले वृक्षों (खदिर, बेर, इरिमेद, सेहुण्ड आदि) के क्वाथ में मिलाया, चकवड़ के बीज, बाकुची, मदार, चित्रक, विडङ्ग और नागरमोथा का चूर्ण चतुर्थांश मिला कर पिलावे।

एवमेव शालसारादिकषायपरिपीतानामारग्वधादिकषायपरिपीतानां वा गवाश्वाशकृद्भृतानां वा यवानां शक्तून् कारयित्वा भल्लातकादीनां चूर्णान्यावाप्य खदिराशननिम्बराजवृक्षरोहीतकगुडूचीनामन्यतमस्य कषायेण शर्करामधुमधुरेण द्राक्षायुक्तेन दाडिमामलकवेतसाम्लेन सैन्धवलवणान्वितेन पाययेत्; एष सर्वमन्थकल्पः ॥ ४ ॥

इसी प्रकार शालसारादिगण या आरग्वधादिगण के क्वाथ से भावित अथवा गोबर में रख कर निकाले हुए जौ का सत्तू बनावे और भल्लातक आदि द्रव्यों का चूर्ण मिला कर, खैर, विजयसार, नीम, अमलतास, रोहेड़ा तथा गिलोय में से किसी एक के क्वाथ को शर्करा और मधु के द्वारा मीठा बना कर तथा मुनक्का, अनार, अम्लवेत और सेंधा नमक के द्वारा खट्टा एवं नमकीन बनाकर पिलावे। यह सब प्रकार के मन्थ बनाने की विधि है ॥ ४ ॥

विमर्शः—मन्थपरिभाषा—सक्तवः सर्पिषाऽभ्यक्ताः शीतवारिपरिप्लुताः। नातिद्रवा नातिसान्द्रा मन्थ इत्युपदिश्यते ॥

यावकांश्च भक्षयेत् धानोत्कुम्बककुल्माषापूपपूर्णकोशोत्कारिकाशष्कुलिकाकुणावीप्रभृतीन् सेवेत; यवविधानेन गोधूमवेणुयवानुपयुञ्जीत ॥ ५ ॥

जौ के बने हुए भोज्य पदार्थ—सूखे भुने हुए जौ, आग में भुने हुए हरे जौ, अर्धस्विन्न जौ, मालपूआ, कचौड़ी या पूर्णपोली, लप्सी, या गुजिया पूड़ी और पापड़ आदि का सेवन करे। जौ की विधि के अनुसार गेहूँ तथा बांस के बीजों को उपयोग में लावे ॥ ५ ॥

विमर्शः—कुल्माषाः यवपिष्टमया पक्करसस्विन्नाः भक्षाटादयः। अपूपाः स्थूलपूपाः। पूर्णकोशाः यवपिष्टमया इव कुण्ठितश्चीधान्यस्विन्नविदलादिपूर्णकोशाः। उत्कारिका संयावप्रकारा। शष्कुल्यो यवप्रकारेण संस्कृतैः तिक्तैर्यवपिष्टेन शष्कुलीकल्पेन विधेयाः। कुणावी यवपर्पटी। कुणावीत्यन्नं अन्ये तु कोनाकिकेति पठन्ति, तत्रापि स एवार्थः। गयी तु उत्कारिकाग्रे चित्रेति पठति, चित्रा अपूपविशेषः। वेणुयवा वंशफलानि।' (डल्हण)

अरिष्टानतो वक्ष्यामः—पूतीकचव्यचित्रकसुरदारुसारिवादन्तीत्रिवृत्त्रिकटुकानां प्रत्येकं षट्पलिका भागा बदरकुडवस्त्रिफलाकुडव इत्येतेषां चूर्णानि; ततः पिप्पलीमधुघृतैरन्तःप्रलिप्ते घृतभाजने प्राक्कृतसंस्कारे सप्तोदककुडवानयोरजोऽर्धकुडवमर्धतुलां च गुडस्याभिहितानि चूर्णान्यावाप्य स्वनुगुप्तं कृत्वा यवपल्ले सप्तरात्रं वासयेत्, ततो यथाबलमुपयुञ्जीत, एषोऽरिष्टः कुष्ठमेहमेदःपाण्डुरोगश्वयथूनपहन्ति । एवं शालसारादौ न्यग्रोधादावारग्वधादौ चारिष्टान् कुर्वीत ॥ ६ ॥

कुष्ठ में अरिष्ट विधान—इसके आगे अरिष्टों का वर्णन किया जाता है—करञ्ज, चव्य, चित्रक, देवदारु, अनन्तमूल, दन्ती, निशोथ, सोंठ, मरिच, पिप्पली, प्रत्येक ६ पल, बेर एक कुडव और त्रिफला एक कुडव, इनका चूर्ण बनावे। फिर पिप्पली, मधु तथा घृत पुते हुए एवं धूप आदि से संस्कार किए गए घी के भाण्ड में, सात कुडव जल, आधा कुडव लोहचूर्ण, आधा तुला गुड़ तथा उपर्युक्त चूर्ण का प्रक्षेप डाल कर, सुरक्षित स्थान में, जौ की राशि में सात दिन रखे। पश्चात् शक्ति के अनुसार इसका सेवन करे। यह अरिष्ट कुष्ठ, मेह, मेद, पाण्डु और शोथ रोग को नष्ट करता है। इसी प्रकार शालसारादि, न्यग्रोधादि और आरग्वधादि गण के द्रव्यों के द्वारा अरिष्ट बनावे ॥ ६ ॥

आसवानतो वक्ष्यामः—पलाशभस्मपरिस्रुतस्योष्णोदकस्य शीतीभूतस्य त्रयो भागा द्वौ फाणितस्यैकध्यमरिष्टकल्पेन विदध्यात्, एवं तिलादीनां क्षारेषु; शालसारादौ न्यग्रोधादावारग्वधादौ मूत्रेषु चासवान् विदध्यात् ॥ ७ ॥

कुष्ठ में आसवविधान—आसवों का वर्णन इसके आगे किया जाता है। पलाश की भस्म (राख) उष्ण जल में

घोल ले। शीतल होने पर इसका तीन भाग ( तीन आढक ) और दो भाग ( दो आढक ) फाणित ( राब ) अरिष्ट-निर्माण विधि के अनुसार ( त्रिफला, बेर आदि के चूर्ण का प्रक्षेप डाल कर ) एक साथ मिला कर रखे। इसी प्रकार तिल आदि के क्षार ( अश्मरी-प्रकरण में पठित ), शालसारादि गण, न्यग्रोधादि गण और आरग्वधादि गण के क्षारजल तथा गोमूत्र के द्वारा आसवों का निर्माण करे ॥ ७ ॥

अथ सुरा वक्ष्यामः—शिंशपाखदिरयोः सारमादायोत्पाट्य चोत्तमारणीब्राह्मीकोशवतीस्तत्सर्वमेकतः कषायकल्पेन विपाच्योदकमाददीत सुरोदकार्थं, किण्वपिष्टमभिषुणुयाच्च यथोक्तम्। एवं सुराः शालसारादौ न्यग्रोधादावारग्वधादौ च विदध्यात् ॥ ८ ॥

सुराविधान—इसके अनन्तर सुरा का वर्णन किया जाता है—शीशम और खैर की लकड़ी का सार भाग ( बीच का हिस्सा ) लेकर काट ले और उत्तमारणी, ब्राह्मी तथा देवदाली सबको एक साथ क्वाथनिर्माण-विधि के अनुसार पका कर, सुरा बनाने के लिए जल (क्वाथ) ग्रहण करे। इसमें सुराबीज पीस कर मिलावे तथा पूर्व में कही गई विधि (सू. विरेचनाधिकार ) के अनुसार संधान करे। इसी प्रकार शालसारादिगण, न्यग्रोधादि गण और आरग्वधादि गण के द्रव्यों से सुरा निर्माण करे ॥ ८ ॥

उत्तमारणी वस्तकर्णी, कोशवती देवदाली। उदकशब्दोऽत्र क्वाथे वर्तते। ( डल्हण )

अतोऽवलेहान् वक्ष्यामः—खदिरासननिम्बराजवृक्षशालसारक्वाथे तत्सारपिण्डाञ्श्लक्ष्णपिष्टान् प्रक्षिप्य विपचेत्, ततो नातिद्रवं नातिसान्द्रमवतार्य तस्य पाणितलं पूर्णमप्रातराशो मधुमिश्रं लिह्यात्। एवं शालसारादौ न्यग्रोधादावारग्वधादौ च लेहान् कारयेत् ॥ ९ ॥

कुष्ठ में अवलेह विधान—इसके आगे अवलेहों का वर्णन किया जाता है। खैर, विजयसार, नीम, अमलतास और शाल वृक्ष के सारभाग का क्वाथ बनावे। इस क्वाथ में इन्हीं द्रव्यों के सारभाग को महीन पीसकर मिलावे और पाक करे। फिर न अधिक पतला और न अधिक गाढ़ा अवलेह अग्नि से उतार कर, सायंकाल मधु मिला कर हथेली में भरकर चाटे। उसी प्रकार शालसारादि, न्यग्रोधादि और आरग्वधादि गण के द्रव्यों से अवलेह सिद्ध करे ॥ ९ ॥

अतश्चूर्णक्रियां वक्ष्यामः—शालसारादीनां सारचूर्णप्रस्थमाहृत्यारग्वधादिकषायपरिपीतमनेकशः शालसारादिकषायेणैव पाययेत्; एवं न्यग्रोधादीनां फलेषु पुष्पेष्वारग्वधादीनां चूर्णक्रियां कारयेत् ॥ १० ॥

कुष्ठ में चूर्णक्रिया—इसके आगे चूर्ण क्रिया का वर्णन किया जाता है। शालसारादि गण के द्रव्यों के सारभाग का चूर्ण एक प्रस्थ लेकर, आरग्वधादि गण के क्वाथ की अनेक भावना दे, शालसारादि गण के क्वाथ के साथ पिलावे। इसी प्रकार न्यग्रोधादिगण के फलों से तथा आरग्वधादि गण के फूलों से चूर्ण निर्माण करे ॥ १० ॥



अत ऊर्ध्वमयस्कृतीर्वक्ष्यामः—तीक्ष्णलोहपत्राणि तनूनि लवणवर्गप्रदिग्धानि गोमयाग्निप्रतप्तानि त्रिफलाशालसारादिकषायेण निर्वापयेत् षोडशवारान्, ततः खदिराङ्गारतप्तान्युपशान्ततापानि सूक्ष्मचूर्णानि कारयेद्घनतान्तवपरिस्रावितानि, ततो यथाबलं मात्रां सर्पिर्मधुभ्यां संसृज्योपयुञ्जीत, जीर्णे यथाव्याध्यनम्लमलवणमाहारं कुर्वीत, एवं तुलामुपयुज्य कुष्ठमेहमेदःश्वयथुपाण्डुरोगोन्मादापस्मारान् हत्वा वर्षशतं जीवति, तुलायां तुलायां वर्षशतमुत्कर्षः, एतेन सर्वलोहेष्वयस्कृतयो व्याख्याताः ॥ ११ ॥

कुष्ठ में अयस्कृति ( लौहरसायन )-इसके आगे अयस्कृति ( लौहरसायन ) का वर्णन किया जाता है। तीक्ष्ण लोह के पतले पत्र को लेकर उस पर लवणवर्ग ( पंचलवण ) के कल्क का लेप करे। फिर उपलों की अग्नि पर उन पत्रों को तपाकर, त्रिफला और शालसारादिगण के क्वाथ में सोलह बार बुझावे। फिर खैर के अङ्गारे पर ( सोलह बार ) तपावे और शीतल होने पर चूर्ण बनाकर कपड़े में छान ले। अग्निबल के अनुसार घी और मधु मिला कर अल्पमात्रा में सेवन करे। औषधि का पाचन होने पर रोगानुसार अम्ल तथा लवण वर्जित भोजन करे। इस प्रकार इस चूर्ण की एक तुला सेवन करके, कुष्ठ, मेह, मेद, शोथ, पाण्डु, उन्माद और अपस्मार रोग का नाश कर रोगी सौ वर्ष जीवित रहता है। एक-एक तुला में सौ-सौ वर्ष के गुण की वृद्धि होती है। इसके द्वारा सभी लोह ( सुवर्ण, ताम्र आदि धातु ) की अयस्कृति का वर्णन किया गया है ॥ ११ ॥

त्रिवृच्छ्यामाग्निमन्थसप्तलाकेबुकशङ्खिनीतिल्वकत्रिफलापलाशशिंशपानां स्वरसमादाय पालाश्यां द्रोण्यामभ्यासिच्य खदिराङ्गारतप्तमयःपिण्डं त्रिःसप्तकृत्वो निर्वाप्य तमादाय पुनरासिच्य स्थाल्यां गोमयाग्निना विपचेत्, ततश्चतुर्थभागावशिष्टमवतार्य परिस्राव्य भूयोऽग्नितप्तान्ययःपत्राणि प्रक्षिपेत्, सिध्यति चास्मिन् पिप्पल्यादिचूर्णभागं द्वौ मधुनस्तावद्घृतस्येति दद्यात्, ततः प्रशान्तमायसे पात्रे स्वनुगुप्तं निदध्यात्, ततो यथायोगं शुक्तिं प्रकुञ्चं चोपयुञ्जीत जीर्णे यथाव्याध्याहारमुपसेवेत। एषौषधायस्कृतिरसाध्यं कुष्ठं प्रमेहं वा साधयति, स्थूलमपकर्षति, शोफमुपहन्ति, सन्नमग्निमुद्धरति, विशेषेण चोपदिश्यते राजयक्ष्मिणां, वर्षशतायुश्चानया पुरुषो भवति।

शालसारादिक्वाथमासिच्य पालाश्यां द्रोण्यामयोघनांस्तप्तान्निर्वाप्य कृतसंस्कारे कलशेऽभ्यासिच्य पिप्पल्यादिचूर्णभागं क्षौद्रं गुडमिति च दत्त्वा स्वनुगुप्तं निदध्यात्, एतां महौषधायस्कृतिं माससमर्धमासं वा स्थितां यथाबलमुपयुञ्जीत। एवं न्यग्रोधादावारेवतादिषु च विदध्यात् ॥ १२ ॥

निगोथ, विधारा, अरनी, सातला-सेहुण्ड, एरण्ड, शंखिनी ( यवतिक्ता ), लोध्र, हरड, बहेडा, आँवला, पलाश, और शीशम का स्वरस, पलाशवृक्ष के बने द्रोणी ( नौकाकृति पात्र-टब ) में रखकर, उसमें खैर के अङ्गार पर तपाये गये लोहपिण्ड को इक्कीस बार बुझावे तथा उस लौह बुझे स्वरस को थाली में रखकर उपले की अग्नि पर पकावे। जब चतुर्थांश स्वरस अवशिष्ट रह जाय, उतार कर छान ले और पुनः अग्नि पर तपाये गए लोहपत्रों को उसमें डाल दे। पाक होने के समय पिप्पल्यादि चूर्ण एक भाग, मधु दो भाग, तथा घी दो भाग मिलावे। पाक सिद्ध होने पर लोहे के पात्र में सुरक्षित स्थान में रखे। फिर विधान के अनुसार आधा पल, अथवा एक पल सेवन करे और औषधि का पाचन होने पर व्याधि के अनुकूल आहार का भोजन करे। यह अयस्कृति औषध, असाध्य कुष्ठ तथा प्रमेह को दूर करती है, मोटे को कृश बनाती है, शोथ का नाश करती है, मन्द अग्नि को तीव्र करती है तथा राजयक्ष्मा से पीडित रोगियों के लिए इसका विशेष विधान है। इसके सेवन से मनुष्य सौ वर्ष की आयु प्राप्त करता है। पलाश की द्रोणी में शालसारादिगण का क्वाथ रख कर उसमें लोहपिण्ड तपा कर बुझावे। इस क्वाथ को लोहचूर्ण के साथ ) धूप आदि से संस्कृत घड़े में रखकर पिप्पल्यादि चूर्ण एक भाग तथा मधु और गुड़ दो-दो भाग मिलाकर, सुरक्षित स्थान में रखे। इस महाऔषध अयस्कृति को एक मास या पन्द्रह दिन ( संधान करके ) रखने के पश्चात्, अग्निबल के अनुसार सेवन करे। इसी प्रकार न्यग्रोधादिगण और आरग्वधादिगण के द्रव्यों से अयस्कृति का निर्माण करे ॥ १२ ॥

अतः खदिरविधानमुपदेक्ष्यामः—प्रशस्तदेशजातमनुपहतं मध्यमवयसं खदिरं परितः खानयित्वा तस्य मध्यमं मूलं छित्त्वाऽयोमयं कुम्भं तस्मिन्नन्तरे निदध्याद्यथा रसग्रहणसमर्थो भवति, ततस्तं गोमयमृदाऽवलिप्तमवक्रीर्येन्धनैर्गोमयमिश्रैरादीपयेद्यथाऽस्य दह्यमानस्य रसः स्रवत्यधस्तात्, तद्यदा जानीयात् पूर्णं भाजनमिति. अथैनमुद्धृत्य परिस्राव्य रसमन्यस्मिन् पात्रे निधायानुगुप्तं निदध्यात्, ततो यथायोगं मात्रामामलकरसमधुसर्पिभिः संसृज्योपयुञ्जीत, जीर्णे भल्लातकविधानवदाहारः परिहारश्च. प्रस्थे चोपयुक्ते शतं वर्षाणामायुषोऽभिवृद्धिर्भवति।

खदिरसारतुलामुदकद्रोणे विपाच्य षोडशांशावशिष्टमवतार्यानुगुप्तं निदध्यात्, तमामलकरसमधुसर्पिभिः संसृज्योपयुञ्जीत। एष एव सर्ववृक्षसारेषु कल्पः। खदिरसारचूर्णतुलां खदिरसारकाथमात्रां वा प्रातः प्रातरुपसेवेत, खदिरसारकाथसिद्धमाविकं वा सर्पिः ॥ १३ ॥

कुष्ठ में खदिर विधान—इसके आगे खदिर विधान का वर्णन किया जाता है—प्रशस्त भूमि में उत्पन्न, कीड़ों से नष्ट न किये गये, तरुण खदिर वृक्ष को चारों ओर से खोद कर, उसकी जड़ के बीच में काटकर खोखला बनावे और उसके अन्दर लोहे का घड़ा इस प्रकार रखे जिसमें खदिर का रस उस घड़े में टपके। फिर उसमें गोबर तथा मिट्टी का लेप करके उपले आदि से युक्त ईंधन के द्वारा अग्नि लगा दे, जिसमें जलने वाले उस खैर का रस ( घड़े में ) नीचे टपके। जब ज्ञात हो जाय कि घड़ा रस से भर गया तब घड़े को निकाल, रस छान कर, दूसरे पात्र में सुरक्षित स्थान में रक्खे। फिर विधान के अनुसार, आँवले का रस तथा मधु और घृत मिलाकर इस रस की मात्रा का सेवन करे। औषधि का पाचन होने पर भल्लातक-विधान में कहे गए आहार-विहार का सेवन तथा त्याग करे। इस औषधि का एक प्रस्थ सेवन करने पर आयु में सौ वर्ष की वृद्धि होती है। एक तुला खैरसार को एक द्रोण जल में पकावे और सोलहवाँ हिस्सा क्वाथ शेष रहने पर अग्नि से उतार कर सुरक्षित स्थान में रखे। आँवले का रस तथा मधु और घी मिलाकर इसका सेवन करे। सभी वृक्ष सारों से औषधि निर्माण की यही विधि है। खैरसार का चूर्ण एक तुला अथवा खैरसार के क्वाथ की मात्रा प्रतिदिन प्रातःकाल सेवन करे, या खैरसार के क्वाथ से सिद्ध भेड़ी के घृत का सेवन करे ॥ १३ ॥

अमृतवल्लीस्वरसं काथं वा प्रातः प्रातरुपसेवेत, तत्सिद्धं वा सर्पिः, अपराह्णे ससर्पिष्कमोदनमामलकयूषेण भुञ्जीत; एवं मासमुपयुज्य सर्वकुष्ठैर्विमुच्यत इति ॥ १४ ॥

कुष्ठ में गुडूची-विधान—प्रतिदिन प्रातःकाल गुडूची का स्वरस या क्वाथ अथवा इनसे सिद्ध घृत का सेवन और अपराह्ण में घृतयुक्त भात, आँवले के यूष के साथ भोजन करे। इस प्रकार एक मास इसका सेवन करके ( रोगी ) सब प्रकार के कुष्ठों से मुक्त होता है ॥ १४ ॥

कृष्णतिलभल्लातकतैलामलकरससर्पिषां द्रोणं शालसारादिकषायस्य च, त्रिफलात्रिकटुकपरूषकफलमज्जविडङ्गफलसारचित्रार्कावल्गुजहरिद्राद्वयत्रिवृद्दन्तीन्द्रयवयष्टीमधुकातिविषारसाञ्जनप्रियंगूणां पालिका भागास्तानैकध्यं स्नेहपाकविधानेन पचेत्, तत् साधुसिद्धमवतार्य परिस्राव्यानुगुप्तं निदध्यात्, तत उपसंस्कृतशरीरः प्रातः प्रातरुत्थाय पाणिशुक्तिमात्रं क्षौद्रेण प्रतिसंसृज्योपयुञ्जीत, जीर्णे मुद्गामलकयूषेणालवणेन सर्पिष्मन्तं खादरोदकसिद्धं मृद्वोदनमश्नीयात् खदिरोदकसेवी, इत्येवं द्रोणमुपयुज्य सर्वकुष्ठैर्विमुक्तः शुद्धतनुः स्मृतिमान् वर्षशतायुररोगो भवति ॥ १५ ॥

काले तिल का तेल, भिलावे का तेल, आँवले का रस, घी और शालसारादिगण का क्वाथ एक-एक द्रोण, हरड़, बहेड़ा, आँवला, सोंठ, मरिच, पिप्पली, फालसे के फल की मज्जा, विडङ्गफलसार ( विडङ्ग ), चित्रक, मदार, बाकुची, हल्दी, दारुहल्दी, निशोथ, दन्ती, इन्द्रयव, मुलेठी, अतीस, रसोत और प्रियङ्गु एक एक पल, इन द्रव्यों को एक साथ स्नेहपाक-विधि के अनुसार पकावे। भली भाँति स्नेह सिद्ध होने पर अग्नि से उतार कर छान ले और सुरक्षित स्थान

में रखे। फिर वमन-विरेचनादि क्रिया के द्वारा शुद्ध शरीर वाला रोगी, प्रतिदिन प्रातःकाल उठकर, एक पल औषधि मधु मिलाकर सेवन करे। औषधि का पाचन होने पर, खैर के क्वाथ में सिद्ध नरम भात का, घृतयुक्त, लवणरहित, मूँग और आँवले के यूष के साथ आहार करे तथा खैर का क्वाथ पीवे। इस प्रकार एक द्रोण औषधि सेवन करके, रोगी सभी कुष्ठों से मुक्त होकर, शुद्ध शरीर वाला, स्मृतिशील, सौ वर्ष की आयु वाला और निरोग होता है ॥ १५ ॥

भवति चात्र—

सुरामन्थासवारिष्टांल्लेहांश्चूर्णान्ययस्कृतीः ।
सहस्रशोऽपि कुर्वीत बीजेनानेन बुद्धिमान् ॥१६॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने महाकुष्ठ-
चिकित्सितं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

जैसा कि :- बुद्धिमान् वैद्य को इन बीजों (बीज की भांति योगों) के द्वारा हजारों सुरा, मन्थ, आसव, अरिष्ट, अवलेह, चूर्ण और अयस्कृति का निर्माण करना चाहिये ॥ १६ ॥

विमर्शः—
बीजमिव कर्षकस्य सूत्रं बुद्धिमतां अल्पमप्यनल्पज्ञानायतनं भवति ।
—चरक

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकायां भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः ॥१०॥

नोट—

## एकादशोऽध्यायः

अथातः प्रमेहचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

प्रमेह चिकित्सितोपक्रम—इसके अनन्तर प्रमेह की चिकित्साविधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान धन्वन्तरि ने ( सुश्रुति प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १–२ ॥

द्वौ प्रमेहौ भवतः—सहजोऽपथ्यनिमित्तश्च । तत्र सहजो मातृपितृबीजदोषकृतः, अहिताहारजोऽपथ्य-निमित्तः । तयोः पूर्वेणोपद्रुतः कृशो रूक्षोऽल्पाशी पिपासुर्भृशं परिसरणशीलश्च भवति; उत्तरेण स्थूलो बह्वाशी स्निग्धः शय्यासनस्वप्नशीलः प्रायेणेति ॥ ३ ॥

प्रमेह के दो प्रकार—प्रमेह दो प्रकार का होता है-(१) सहज ( जन्मजात ) और (२) अपथ्य-निमित्तज ( अहितकर आहार विहार से उत्पन्न )। इनमें सहज प्रमेह माता पिता के बीज-दोष तथा अपथ्यनिमित्तज अहितकर आहार-विहार के सेवन करने के कारण उत्पन्न होता है। इन दोनों में से प्रथम अर्थात् सहज प्रमेह से पीड़ित व्यक्ति कृश ( दुर्बल ), रूक्ष ( रूखी त्वचा वाला ) अल्प आहार करने वाला, अधिक जल पीने वाला और भ्रमणशील होता है। दूसरे अहिताहार-विहारजन्य प्रमेह से पीड़ित व्यक्ति स्थूल ( मोटा ) अधिक आहार करने वाला, स्निग्ध ( चिकनी त्वचा वाला ), प्रायः आसन पर बैठे रहने तथा चारपाई पर सोते रहने के अभ्यास से युक्त होता है ॥ ३ ॥

विमर्शः—सहज प्रमेह का कारण माता-पिता के बीज दोष को माना गया है; किन्तु कुछ लोगों का कथन है कि स्त्रियों को प्रमेह नहीं होता। इसका परिहार डल्हण निम्न प्रकार से करते हैं—'अत्र केचिदाहुः—स्त्रीणां प्रमेहा न भवन्तीति, तथा तन्त्रान्तरे—रजःप्रसेकान्नारीणां मासि मासि विशुध्यति । सर्वं शरीरं दोषाश्च न प्रमेहन्त्यतः स्त्रियः' इति । एतत् तु न युक्तम्, सर्वतन्त्रा-प्रसिद्धेः, प्रत्यक्षविरोधाच्च । कृशं कार्श्यादिलक्षणयुक्तं सहजमित्यर्थः । स्थूलं स्थौल्यादिधर्मयुक्तमहिताहारविहारजमित्यर्थः । अत्र अप-तर्पयतीति अपतर्पणं लंघनम्, अपतर्पणानि व्यायामशोधनानि तिक्तकटुकानि च । चरक ने भी स्थूल और कृश भेद से दो प्रकार के प्रमेहरोगियों की कल्पना चिकित्सा-सौकर्य के लिए की है। 'स्थूलः प्रमेही बलवानिहैकः कृशस्तथैकः परिदुर्बलश्च । संबृंहणं तत्र कृशस्य कार्यं संशोधनं दोषबलाधिकस्य ॥' ( च० चि० अ० ६ )

स्त्रियों में मधुमेह या प्रमेह रोग बराबर देखा जाता है। जिन स्त्रियों में ठीक प्रकार से नियमित रूप में रजोदर्शन होता रहता है उनमें प्रमेह ही नहीं मिलता ऐसा समझा जा सकता है। सम्भवतः—यह ऋषियों का अत्यधिक काल तक लोकनिरीक्षण द्वारा निष्कर्ष निकला ऐसा समझना चाहिये। ठीक प्रकार से नियमित रूप से मासिक रजःस्राव शुद्ध होने से शरीर के दोष शुद्ध होने से प्रमेह होने की सम्प्राप्ति का अवसर ही नहीं रहता। इसी से चरककार ने चि. अ. ६ में कहा है। कफः सपित्तः पवनश्च दोषा मेदोऽस्रशुक्राम्बुवसालसीकाः । मज्जा रसौजः पिशितं च दूष्याः प्रमेहिणां विंशतिरेव मेहाः" ।

तत्र कृशमन्नपानप्रतिसंस्कृताभिः क्रियाभिश्चिकि-त्सेत स्थूलमपतर्पणयुक्ताभिः ॥ ४ ॥

प्रमेह की सामान्य चिकित्सा—इनमें कृश ( सहज प्रमेह वाले ) व्यक्ति की चिकित्सा औषधि-सिद्ध अन्न-पान तथा वमन, विरेचनादि क्रियाओं के द्वारा और स्थूल ( अहिताहारजन्य ) व्यक्ति की चिकित्सा अपतर्पण आदि क्रियाओं ( लंघन, व्यायाम, शोधन एवं तिक्त, कटु पदार्थों का सेवन ) के द्वारा करनी चाहिये। ४ ॥

सर्व एव च परिहरेयुः सौवीरकतुषोदकशुक्तमैरेय-सुरासवतोयपयस्तैलघृतेक्षुविकारदधिपिष्टान्नाम्लयवागू-पानकानि ग्राम्यानूपौदकमांसानि चेति ॥ ५ ॥

प्रमेह में वर्ज्य पदार्थ—(प्रमेह से पीड़ित) सभी व्यक्तियों को सौवीरक, तुषोदक, शुक्त, मैरेय, सुरा, आसव, जल, दूध, तेल, घी, इक्षुविकार ( गुड़ आदि ), दही, पिसा हुआ अन्न, खट्टे शर्बत, ग्राम्य, आनूप और औदक जीवों के मांस का सेवन त्याग देना चाहिये ॥ ५ ॥

ततः शालिषष्टिकयवगोधूमकोद्रवोद्दालकाननवान् भुञ्जीत चणकाढकीकुलत्थमुद्गविकल्पेन, तिक्तकषायाभ्यां च शाकगणाभ्यां निकुम्भेङ्गुदीसर्षपातसीतैलसिद्धाभ्यां, वक्ष्यमाणैर्जाङ्गलैर्मांसैरपहृतमेदोभिरनम्लैरघृतैश्चेति ॥ ६ ॥

प्रमेह में पथ्य—( प्रमेह रोग में ) पुराना शालि, साठी, जौ, कोदो और अरण्य-कोदो तथा चना, अरहर, कुलथी और मूंग विकल्प से ( बदल २ कर ), दन्ती, इङ्गुदी, सरसों एवं तीसी के तेल में सिद्ध तिक्तगण (चकवड़, पटोल आदि) और कषायगण ( वट-शुंगादिक ) के शाक के साथ अथवा हरिण तथा जंगली जीवों के घी और खटाई-रहित, मेदशून्य मांस के साथ खाना चाहिये ॥ ६ ॥

विमर्शः—चरक ने भी प्रमेह रोग के पथ्य में दन्ती, इङ्गुदी, आदि के तेल का विधान बतलाया है—'दन्तीङ्गुदीतैलयुतं प्रमेही तथातसीसर्षपतैलयुक्तम्। सर्वाण्डिकं स्वात्तृणधान्यमन्नं यवप्रधानस्तु भवेत्प्रमेही।' ( च. चि. अ. ६ )

तत्रादित एव प्रमेहिणं स्निग्धमन्यतमेन तैलेन प्रियङ्ग्वादिसिद्धेन वा घृतेन वामयेत् प्रगाढं विरेचयेच, विरेचनादनन्तरं सुरसादिकषायेणास्थापयेन्मही-षधभद्रदारुमुस्तावापेन मधुसैन्धवयुक्तेन, दह्यमानं च न्यग्रोधादिकषायेण निस्तैलेन ॥ ७ ॥

प्रमेह में शोधनविधि—प्रथम स्निग्ध किए गए प्रमेहरोगी को उपर्युक्त किसी तेल ( कुम्भादि तैल ) अथवा प्रियङ्गु आदि में सिद्ध घृत के द्वारा तीक्ष्ण वमन कराना चाहिए और विरेचन देना चाहिये। विरेचन के पश्चात् सुरसादिगण के कषाय में सोंठ, देवदारु, नागरमोथा, मधु और सेन्धा नमक मिलाकर आस्थापन बस्ति देनी चाहिए तथा दाहयुक्त ( प्रमेह रोगी ) को तैलरहित न्यग्रोधादिगण के कषाय से आस्थापन बस्ति देनी चाहिये ॥ ७ ॥

ततः शुद्धदेहमामलकरसेन हरिद्रां मधुसंयुक्तां पाययेत्, त्रिफलाविशालादेवदारुमुस्तकषायं वा शालकम्पिल्लकमुष्ककफल्कमक्षमात्रं वा, मधुमधुरमामलकरसेन हरिद्रायुतं, कुटजकपित्थरोहीतकबिभीतकसप्तपर्णपुष्पकल्कं वा, निम्बारग्वधसप्तपर्णमूर्वाकुटजसोमवृक्षपलाशानां वा त्वक्पत्रमूलफलपुष्पकषायाणि, एते पञ्च योगाः सर्वमेहानामपहन्तारो व्याख्याताः ॥८॥

सर्वप्रमेह में ५ योग—शुद्ध शरीर वाले व्यक्ति को ( १ ) हल्दी में मधु मिलाकर आंवले के रस से पिलावे ( २ ) अथवा हरड़, बहेड़ा, आंवला, इन्द्रायण, देवदारु और नागरमोथा का क्वाथ पिलावे, (३) अथवा शाक, कबीला और पाढल का कल्क एक कर्ष, हल्दी मिलाकर तथा मधु के द्वारा मीठा करके आँवले के रस से पिलावे, ( ४ ) अथवा कुटज, कैथ, रोहितक, बहेड़ा और सप्तपर्ण के फूलों का कल्क ( आँवले के रस से ) पिलावे। ( ५ ) अथवा नीम, अमलतास, सप्तपर्ण, मूर्वा, कुटज, सोमवृक्ष और पलाश की छाल, पत्ता, जड़, फल तथा फूल का क्वाथ ( मधु और आँवले के रस के साथ ) पिलावे। सभी प्रकार के प्रमेहों का नाश करने वाले इन पाँच प्रयोगों का वर्णन किया गया है ॥ ८ ॥

विमर्शः—

इन सब योगों में आंवले का रस, हरिद्रा और मधु मिलाना चाहिये। चरक में कहा है :—

क्षौद्रेण युक्तामथवा हरिद्रां पिबेद्रसेनामलकीफलानाम्।

विशेषमत ऊर्ध्वं—तत्रोदकमेहिनं पारिजातकषायं पाययेत्, इक्षुमेहिनं वैजयन्तीकषायं, सुरामेहिनं निम्बकषायं, सिकतामेहिनं चित्रककषायं, शनैर्मेहिनं खदिरकषायं, लवणमेहिनं पाठाऽगुरुहरिद्राकषायं, पिष्टमेहिनं हरिद्रादारुहरिद्राकषायं, सान्द्रमेहिनं सप्तपर्णकषायं; शुक्रमेहिनं दूर्वाशैवलप्लवहठकरञ्जकसेरुककषायं ककुभचन्दनकषायं वा, फेनमेहिनं त्रिफलारग्वधमृद्वीकाकषायं, मधुमधुरमिति ?

पैत्तिकेषु नीलमेहिनं शालसारादिकषायमश्वत्थकषायं वा पाययेत्, हरिद्रामेहिनं राजवृक्षकषायम्, अम्लमेहिनं न्यग्रोधादिकषायं, क्षारमेहिनं त्रिफलाकषायं, मञ्जिष्ठामेहिनं मञ्जिष्ठाचन्दनकषायं, शोणितमेहिनं गुडूचीतिन्दुकास्थिकाश्मर्यखर्जूरकषायं मधुमिश्रम्।

२० प्रमेहों में २० योग—इसके आगे विशेष योगों का वर्णन किया जाता है। ( १ ) उदकमेह के रोगी को फरहद का क्वाथ, ( २ ) इक्षुमेह वाले को वैजयन्ती ( अरणी ) का क्वाथ, ( ३ ) सुरामेह वाले को नीम का क्वाथ, ( ४ ) सिकतामेह वाले को चित्रक का क्वाथ, ( ५ ) शनैःमेही को खैर का क्वाथ, ( ६ ) लवणमेही को पाठा, अगर और हल्दी का क्वाथ, ( ७ ) पिष्टमेही को हल्दी और दारुहल्दी का क्वाथ, ( ८ ) सान्द्रमेही को सप्तपर्ण का क्वाथ, ( ९ ) शुक्रमेही को दूब, सेवार, प्लव ( केवटीमोथा ), हठ ( जलकुम्भी ), करञ्ज और कसेरू का क्वाथ अथवा अर्जुन और चन्दन का क्वाथ, ( १० ) फेनमेही को त्रिफला, अमलतास और मुनक्के का क्वाथ, मधु के द्वारा मीठा करके पिलावे। पित्तजन्य नीलमेह वाले को शालसारादिगण का क्वाथ अथवा पिप्पली की छाल का क्वाथ और हरिद्रामेह वाले को अमलतास का क्वाथ पिलावे। अम्लमेह वाले को न्यग्रोधादिगण का क्वाथ, क्षारमेही को त्रिफला का क्वाथ, मञ्जिष्ठामेही को मजीठ और चन्दन का क्वाथ, शोणितमेही को गिलोय, तिन्दुक ( कुचला ) की गुठली, गम्भारी तथा खजूर का क्वाथ मधु मिलाकर पिलावे।

अत ऊर्ध्वमसाध्येष्वपि योगान् यापनार्थं वक्ष्यामः तद्यथा—सर्पिर्मेहिनं कुष्ठकुटजपाठाहिङ्गुकटुरोहिणी-

कल्कं गुडूचीचित्रककषायेण पाययेत् , वसामेहिनमग्निमन्थकषायं शिंशपाकषायं वा, क्षौद्रमेहिनं खदिरक्रमुककषायं, हस्तिमेहिनं तिन्दुककपित्थशिरीषपलाशपाठामूर्वादुःस्पर्शाकषायं मधुमधुरं हस्त्यश्वशूकरखरोष्ट्रास्थिक्षारं चेति; दह्यमानमौदककन्दक्वाथसिद्धां यवागूं क्षीरेक्षुरसमधुरां पाययेत् ॥ ९ ॥

इसके आगे असाध्य प्रमेहों को भी, याप्य बनाने के लिये योगों का कथन किया जाता है। जैसे कि—सर्पिर्मेही को कूठ, कुटज, पाठा, हींग और कुटकी का कल्क गिलोय तथा चित्रक के क्वाथ से पिलावे। वसामेही को अरणी अथवा शीशम का क्वाथ, क्षौद्रमेही को कदर ( श्वेतखदिर ) और सुपारी क्वाथ, हस्तिमेही को तिन्दुक ( तेन्दू ), कैथ, शिरीष, पलाश, पाठा, मूर्वा और दुरालभा का क्वाथ मधु मिलाकर, तथा हाथी, घोड़ा, सूअर और ऊंट की अस्थि का क्षारोदक पिलावे। दाह वाले रोगी को उदककन्द ( जल में उत्पन्न होने वाले कशेरू, सिंघाड़ा, कमल की जड़ आदि ) के क्वाथ से सिद्ध यवागू, दूध तथा गन्ने के रस से मीठा बनाकर पिलावे ॥ ९ ॥

विमर्शः—व्याधियां दो प्रकार की होती हैं। ( १ ) साध्य और ( २ ) असाध्य। साध्य व्याधि के पुनः दो भेद किये जा सकते हैं ( १ ) सुखसाध्य और ( २ ) कृच्छ्रसाध्य तथा असाध्य व्याधि भी ( १ ) असाध्य और ( २ ) याप्य दो रूपों में विभक्त हो सकती है। उपर्युक्त योगों का निर्देश असाध्य प्रमेहों को याप्य बनाये रखने के लिये है।

याप्य व्याधि का लक्षण है—'यापनीयं तु तं विद्यात्क्रिया धारयते हि यम्। क्रियायां तु निवृत्तायां सद्यो यश्च विनश्यति'। प्रमेह रोग में इक्षुविकार (गुड़, शर्करा आदि) का सेवन वर्जित किया गया है किन्तु मधुर होते हुए भी मधु का प्रयोग विहित है। मधु योगवाही औषध है, इसके अतिरिक्त प्रमेह को नष्ट करने की इसमें स्वाभाविक शक्ति है। लेखन, विशोधन, मेदनाशक तथा कषायरस युक्त होने के कारण, मधु का प्रयोग प्रमेह रोग के लिए प्रचुर परिमाण में किया गया है। उपर्युक्त सभी क्वाथों में मधु का प्रक्षेप मिलाना चाहिये। 'मधु मधुरमिति वचनं सर्पिर्मेहादिकषायेष्वपि द्रष्टव्यम्' डल्हणः। प्रमेह रोग में जलीय धातु के नष्ट होने पर, पित्त की वृद्धि के कारण रोगी दाह का अनुभव करता है। अतः इस रोग में यवागूपान का निषेध होते हुए भी दाह की शान्ति के लिये, जलीय कन्दों के क्वाथ से सिद्ध क्षीर इक्षुरस मिश्रित, यवागूपान का विधान, अपवाद स्वरूप केवल पित्तज प्रमेह में ही किया गया है।

ततः प्रियङ्ग्वनन्तायूथिकापद्मात्रायन्तिकालोहितिकाम्बष्ठादाडिमत्वक्शालपर्णीपद्मतुङ्गकेशरधातकीबकुलशाल्मलीश्रीवेष्टकमोचरसेष्वरिष्टानयस्कृतीर्लेहानासवांश्च कुर्वीत; शृङ्गाटकगिलोड्यबिसमृणालकाशकसेरुकमधुकाम्रजम्ब्वसनतिनिशककुभकट्वङ्गरोध्रभल्लातकपलाशचर्मिवृक्षगिरिकर्णिकाशीतशिवनिचुलदाडिमाजकर्णहरिवृक्षराजादनगोपघोण्टाविकङ्कतेषु वा, यवान्नविकारांश्च सेवेत; यथोक्तकषायसिद्धां यवागूं चास्मै प्रयच्छेत् , कषायाणि वा पातुम् ॥ १० ॥

प्रमेहों में अरिष्ट, अयस्कृति, लेह, आसव, यवागू एवं कषाय योग—प्रियङ्गु, अनन्तमूल, जूही, भार्गी त्रायन्तिका ( मेंहदी ), लोहितिका ( मजीठ ); पाठा, अनार का छिलका, शालपर्णी, कमल, तुङ्ग ( नारियल ), नागकेशर, धाय के फूल, मौलसिरी, सेमल, श्रीवेष्टक ( सरलनिर्यास विरोजा ) और मोचरस के द्वारा अरिष्ट, अयस्कृति ( लोहरसायन ), अवलेह तथा आसवों का निर्माण करे। अथवा सिंघाड़ा, गिलोड्य ( कमलगट्टा ), कमल की जड़, कमलनाल, काश, कशेरु, मुलेठी, आम, जामुन, विजयसार, तिनिश, अर्जुन, अरलू, लोध्र, भिलावा, पलाश, चर्मिवृक्ष, अपराजिता, शीतशिव, जलवेत, अनार, अजकर्ण ( सर्जक-शालभेद ), हरिवृक्ष, खिरनी, गोपघोण्टा ( क्षुद्रबेर ) और विकङ्कत ( यज्ञवृक्ष-कण्टकी ), के द्वारा अरिष्ट, अयस्कृति, अवलेह तथा आसवों का निर्माण करें और जौ के बने हुए अन्न का सेवन करे। कहे गए द्रव्यों ( प्रियङ्गु, शृङ्गाटक आदि वर्ग ) के कषाय से सिद्ध यवागू या इनका क्वाथ रोगी को पिलावे ॥ १० ॥

विमर्शः—तिनिशः स्यन्दनः। चर्मिवृक्षः धमकोए इति प्रसिद्धो लकुचद्रुमाकारो महावृक्षः। शीतशिवः शतपुष्पाभेदः। हरिवृक्ष इन्द्रवृक्षः धवाकार इत्येके, कुटज इत्यन्ये पठन्ति हरिद्रावृक्ष इत्यपरे पठन्ति। तत्र हरिद्रा प्रसिद्धा, वृक्षः कुटजः। यथोक्तेत्यादि अनन्तरोक्तप्रियङ्ग्वादिशृङ्गाटकादिवर्गैः कृतामिति।

महाधनमहिताहारमौषधद्वेषिणमीश्वरं वा पाठाभयाचित्रकप्रगाढमनल्पमाक्षिकमन्यतममासवं पाययेत , अङ्गारशूल्यावदंशं वा माध्वीकमभीक्ष्णं, क्षौद्रकपित्थमरिचानुविद्धानि चास्मै पानभोजनान्युपहरेत् , ?

विशिष्ट व्यक्तियों के लिए प्रमेह में विशेष चिकित्सा—विपुल धनशाली, अहिताहार करने वाले, औषधद्वेषी तथा राजा को, पाठा, हरड़ और चित्रक में से किसी एक के क्वाथ में प्रचुर परिमाण में मधु मिला कर पिलावे, अथवा भट्ठी पर निकाले गए माध्वीक को बार-बार पिलावे। मधु, कैथ और मरिच मिश्रित पेय तथा आहार रोगी को दें।

विमर्शः—पाठाभयाचित्रकाणामनुक्तानां कषायं कर्षत्रयमनुक्तमपि देयमिति प्रगाढार्थः। अन्ये तु अन्यतममासवं पूर्वोक्तं प्रियङ्ग्वाद्यासवम्। अङ्गारशूल्यावदंशमिति भत्रिपदंशम्। माध्वीकं मधुसंनिमर्थं चिरसंस्थितञ्च।

उष्ट्राश्वतरखरपुरीषचूर्णानि चास्मै दद्यादशनेषु; हिङ्गुसैन्धवयुक्तैर्यूषैः सार्षपैश्च रागैर्भोजयेत् ; अविकृतानि चास्मै पानभोजनान्युपहरेद्रसगन्धवन्ति च; प्रवृद्धमेहास्तु व्यायामनियुद्धक्रीडागजतुरगरथपदातिचर्यापरिक्रमणान्यस्त्रोपासने वा सेवेरन् ॥ ११ ॥

रोगी को ऊँट, खच्चर और गधा के लीद का चूर्ण अन्न में मिला कर खाने को दे। हींग और सेन्धा नमक मिश्रित यूष

और सरसों युक्त राग के साथ भोजन करावे। जो विरोधी न हों इस प्रकार के रस और गन्ध युक्त पेय, तथा भोजन का प्रयोग रोगी के लिए करे। बढ़े हुए प्रमेह वाले रोगी को व्यायाम, कुश्ती, खेल, हाथी और घोड़े की सवारी, रथचर्या, पदातिचर्या, भ्रमण, अस्त्र एवं उपास्त्र का अभ्यास करना चाहिए॥ ११॥

विमर्शः—रागः-सितारुचकसिन्धूत्थैः सवृक्षाम्लपरूषकैः। जम्बूफलरसैर्युक्तो रागो राजिकया कृतः। व्यायामोऽङ्गानां विविधप्रकार आयामः, तथा चोक्तम्-'तुलाभ्रमणुणाकर्षधनुराकर्षणादिभिः। आयामो विविधोऽङ्गानां व्यायाम इति कीर्त्तितः'। नियुद्धं बाहुयुद्धम्। रथचर्या पदातिचर्याञ्च जमदग्निराह-'सर्वदिग्भागमार्गेषु हस्त्यश्वरथपत्तिषु। शस्त्रास्त्रैर्यस्तु संयोगः स चर्येति प्रकीर्त्यते'। डल्हणः।

परिक्रमणं चङ्क्रमणं, गतागतमित्यर्थः, सर्वतो भ्रमणमित्यन्ये। डल्हणः।

अधनस्त्वबान्धवो वा पादत्राणातपत्रविरहितो भैक्ष्याशी ग्रामैकरात्रवासी मुनिरिव संयतात्मा योजनशतमधिकं वा गच्छेत्, महाधनो वा श्यामाकनीवारवृत्तिरामलककपित्थतिन्दुकाश्मन्तकफलाहारो मृगैः सह वसेत्, तन्मूत्रशकृद्भक्षः सततमनुव्रजेद्गाः, ब्राह्मणो वा शिलोञ्छवृत्तिर्भूत्वा ब्रह्मरथमुद्धरेत्, कृषेत् सततमितरः खनेद्वा कूपं, कृशं तु सततं रक्षेत्॥ १२॥

साधनरहित व्यक्तियों के लिये प्रमेह में विशेष चिकित्सा—धनहीन या बन्धु-बान्धव रहित प्रमेह रोगी, बिना जूता पहने तथा छाता लगाये, भिक्षावृत्ति धारण करते हुए, एक ग्राम में एक दिन ठहर कर, मुनि के समान इन्द्रियों को वश में करके, सौ योजन या इससे अधिक यात्रा करे, अतुल सम्पत्तिशाली, श्यामक (सावां) और नीवार (तीनी का चावल) खाकर, आंवला, कैथ, तिन्दुक (तेंदू) तथा अश्मन्तक (पाषाणभेद) का फलाहार करते हुए मृगों के साथ रहे एवं गौ के गोबर और मूत्र का सेवन करते हुये निरन्तर उसके पीछे भ्रमण करे। यदि रोगी ब्राह्मण हो तो शिलोञ्छवृत्ति धारण करके ब्रह्मरथ का उद्धार करे या वेदाध्ययन करे। शूद्र निरन्तर कृषि करे या कूप खोदे। कृश रोगी की रक्षा सदा करनी चाहिए॥ १२॥

विमर्श—भूमिपतितस्यैकसस्यस्य कणशः शस्यग्रहणं शिलः, कणशो धान्यग्रहणमित्यर्थः। भूमिष्ठमात्रस्य शस्यस्य ग्रहणमुञ्छः। ब्रह्मरथं ब्राह्मणाधिष्ठितं शकटमुद्धरेत्, अथवा ब्रह्म एव रथो ब्रह्मरथस्तमुद्धरेत्, धारयेद् वेदमित्यर्थः। पापरोगप्रायः प्रमेहो वेदाध्ययनान्नाशमुपैति। इतरः शूद्रः। (डल्हणः)

भवति चात्र—

अधनो वैद्यसन्देशादेवं कुर्वन्नतन्द्रितः।
संवत्सरादन्तराद्वा प्रमेहात् प्रतिमुच्यते॥ १३॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने प्रमेहचिकित्सितं नामैकादशोऽध्यायः॥ ११॥

जैसे कि—निर्धन व्यक्ति, वैद्य के आदेशानुसार आलस्य रहित हो, इस प्रकार का आचरण करते हुए एक वर्ष में या उसके अन्दर ही प्रमेह रोग से मुक्त हो जाता है॥ १३॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकायां भाषाटीकायां एकादशोऽध्यायः॥

नोट—

## द्वादशोऽध्यायः

अथातः प्रमेहपिडकाचिकित्सितं व्याख्यास्यामः॥ १॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः॥ २॥

प्रमेहपिडकाचिकित्सोपक्रम-इसके अनन्तर प्रमेहपिडका की चिकित्साविधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने (सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से) कहा॥

शराविकाद्या नव पिडकाः प्रागुक्ताः; ताः प्राणवतोऽल्पास्त्वङ्मांसप्राप्ता मृद्व्योऽल्परुजः क्षिप्रपाकभेदिन्यश्च साध्याः॥ ३॥

साध्य प्रमेहपिडिकाओं के लक्षण—शराविका आदि नव पिडकाओं का वर्णन पहले किया जा चुका है, इनमें बलवान् व्यक्ति की अल्प त्वचा एवं मांस में स्थित, मृदु, अल्प वेदना वाली और शीघ्र पकने तथा फूटने वाली पिडकायें साध्य होती हैं॥ ३॥

ताभिरुपद्रुतं प्रमेहिणमुपचरेत्। तत्र पूर्वरूपेष्वपतर्पणं वनस्पतिकषायं बस्तमूत्रं चोपदिशेत्, एवमकुर्वतस्तस्य मधुराहारस्य मूत्रं स्वेदः श्लेष्मा च मधुरीभवति प्रमेहश्चाभिव्यक्तो भवति, तत्रोभयतः संशोधनमासेवेत; एवमकुर्वतस्तस्य दोषाः प्रवृद्धा मांसशोणिते प्रदूष्य शोफं जनयन्त्युपद्रवान् वा कांश्चित्, तत्रोक्तः प्रतीकारः सिरामोक्षश्च; एवमकुर्वतस्तस्य शोफो वृद्धोऽतिमात्रं रुजो विदाहमापद्यते, तत्र शस्त्रप्रणिधानमुक्तं व्रणक्रियोपसेवा च; एवमकुर्वतस्तस्य पूयोऽभ्यन्तरमवदार्योत्सङ्गं महान्तमवकाशं कृत्वा प्रवृद्धो भवत्यसाध्यः; तस्मादादित एव प्रमेहिणमुक्रमेत्॥ ४॥

प्रमेह पिडिकाओं में अवस्थानुसार क्रियाविशेष का निर्देश-इनसे (शराविका आदि से) पीड़ित प्रमेह रोगी की चिकित्सा

करनी चाहिये। इन पिडिकाओं के पूर्वरूप में अपतर्पण(लंघन), वनस्पतियों ( वट आदि ) का क्वाथ और बकरे का मूत्र सेवन कराना चाहिये। इस नियमका पालन न करते हुए मधुर पदार्थों का सेवन करने वाले उस रोगी का मूत्र, स्वेद, और श्लेष्मा मीठा हो जाता है तथा प्रमेह रोग की अभिव्यक्ति होती है इस दशा में वमन-विरोचन दोनों प्रकार के संशोधनों का सेवन कराना चाहिये। इस प्रकार न करने वाले रोगी के बढ़े हुए दोष मांस तथा रक्त को दूषित कर शोथ या अन्य उपद्रवों को उत्पन्न कर देते हैं। इस दशा में पूर्वोक्त (अपतर्पण से विरेचन तक एकादश उपक्रम ) चिकित्सा विधि का प्रयोग और शिरावेध करना चाहिए। इस चिकित्सा क्रम का उल्लंघन करने वाले रोगी का शोथ वृद्धि को प्राप्त होता है, उसमें अत्यधिक पीड़ा होती है और विदाह ( पाक ) उत्पन्न हो जाता है। इस दशा में शस्त्रक्रिया एवं व्रण चिकित्सा विधि ( व्रण के ६० उपक्रम ) का प्रयोग करना चाहिये। इन क्रियाओं को उपयोग में न लाने वाले रोग का बढ़ा हुआ पूय ( शोथ के अन्दर एकत्रित ) अन्दर की वस्तुओं ( मांस, लसीका आदि ) को फाड़कर ( गलाकर ) बहुत बड़ा खोखला ( Cavity ) बना देता है और असाध्य हो जाता है। इसलिए प्रारम्भ से ही ( पूर्वरूप की अवस्था से ही ) प्रमेह के रोगी की चिकित्सा करनी चाहिये॥

विमर्शः—उरसङ्ग इव उत्सङ्गः, व्रणाशये हि चिरकालपूयाव-स्थानेनावदारितमन्तःप्रदेशान्तरं निम्नमुत्सङ्गतुल्यत्वाद उत्सङ्ग इत्युच्यते। उत ऊर्ध्वं पूयस्य सङ्ग उत्सङ्ग इत्यन्ये (उल्हणः) चरक ने भी प्रमेह पिडकाओं की चिकित्सा के लिए शल्यशास्त्र को ही उपयोगी माना है—प्रमेहिणां याः पिडका मयोक्ता रोगाधि-कारे पृथगेव सप्त। ताः शल्यविद्भिः कुशलैश्चिकित्स्याः शस्त्रेण संशोध-नरोपणैश्च॥ ( च० चि० अ० ६ )

भल्लातकबिल्वाम्बुपिप्पलीमूलोदकीर्यावर्षाभूपुनर्नवाचित्रकशटीस्नुहीवरुणकपुष्करदन्तीपथ्या दशपलोन्मिता यवकोलकुलत्थांश्च प्रास्थिकान् सलिलद्रोणे निष्क्वाथ्य चतुर्भागावशिष्टेऽवतार्य वचात्रिवृत्कम्पिल्लकभार्गीनिचुलशुण्ठीगजपिप्पलीविडङ्गरोध्रशिरीषाणां भागैरर्धपलिकैर्घृतप्रस्थं विपाचयेन्मेहश्वयथुकुष्ठगुल्मोदराशःप्लीहविद्रधिपिडकानां नाशनं नाम्ना धान्वन्तरम्॥ ४॥

धान्वन्तर घृत-भिलावा, बेल, सुगन्धवाला, पिप्पलीमूल, करञ्जिया, रक्तपुनर्नवा, श्वेतपुनर्नवा, चित्रक, कचूर, सेहुण्ड, वरुणा, पोहकरमूल, दन्ती और हरड़ प्रत्येक द्रव्य दश पल, जौ, बेर और कुलथी एक-एक प्रस्थ, इन द्रव्यों का एक द्रोण जल में चतुर्थांश अवशेष रहने तक क्वाथ किया जावे। क्वाथ को अग्नि से उतार कर इसमें वच, निशोथ, कबीला, भार्गी, जलवेत, सोंठ, गजपिप्पल, विडङ्ग लोध और शिरीष आधा-आधा पल का कल्क डालकर एक प्रस्थ घृत पकावे। मेह, शोथ, गुल्म, उदर, अर्श, प्लीहा, विद्रधि और पिडकाओं को नष्ट करने वाला यह धान्वन्तर घृत है॥ ५॥

विमर्शः—डल्हण के मत से यह योग प्रक्षिप्त है—'अनार्षोऽयं योगः, जेज्जटाचार्येण नोक्तत्वात्, तस्मान्न पठनीयः।'

दुर्विरेच्या हि मधुमेहिनो भवन्ति मेदोऽभिव्याप्तशरीरत्वात्, तस्मात्तीक्ष्णमेतेषां शोधनं कुर्वीत। पिडकापीडिताः सोपद्रवाः सर्व एव प्रमेहा मूत्रादिमाधुर्ये मधुगन्धसामान्यात् पारिभाषिकीं मधुमेहाख्यां लभन्ते॥ ६॥

प्रमेहरोग में तीक्ष्णशोधन का उपदेश—शरीर में मेद की अधिकता के कारण मधुमेह से पीड़ित रोगी दुर्विरेच्य होते हैं अर्थात् उन्हें विरेचन बड़ी कठिनाई से होता है। इसलिए उन्हें तीक्ष्ण विरेचन चाहिए। पिडका-युक्त और उपद्रव युक्त सभी प्रमेह, मूत्र आदि की मधुरता में मधु के तुल्य गन्ध धारण करने के कारण पारिभाषिक रूप से मधुमेह संज्ञा प्राप्त करते हैं॥ ६॥

विमर्शः—अतः कहा है—सर्व एव प्रमेहास्तु कालेनाप्रतिकारिणः। मधुमेहत्वमायान्ति तदा साध्या भवन्ति हि। मधुरं यत्तु मेहेषु प्रायो मध्विव मेहति। सर्वेऽपि मधुमेहाख्या माधुर्याच्च तनोरतः। ( वाग्भट )

मधुमेह दो प्रकार का होता है। क्रुद्धे धातुक्षयाद् वायौ दोषावृतपथेऽथवा। ( चरक )

न चैतान् कथंचिदपि स्वेदयेत्, मेदोबहुत्वादेतेषां विशीर्यते देहः स्वेदेन॥ ७॥

इनमें किसी प्रकार का स्वेदन नहीं देना चाहिए क्योंकि मेद की अधिकता के कारण स्वेदन से उनका शरीर गलता है॥ ७॥

विमर्शः—कषायमद्यनित्यानां गर्भिण्या रक्तपित्तिनाम्। पित्तिनां सातिसाराणां रूक्षाणां मधुमेहिनाम्। भिषक्तैमिरिकाणां च न स्वेदमवतारयेत्॥ ( च. सू. अ. १४ )

रसायनीनां च दौर्बल्यान्नोर्ध्वमुत्तिष्ठन्ति प्रमेहिणां दोषाः, ततो मधुमेहिनामधः काये पिडकाः प्रादुर्भवन्ति॥ ८॥

शरीर के निम्न भाग में ही पिडका होने में कारण—रसायनियों ( रस, पित्त, कफ और रक्त को बहाने वाली धमनियों ) की दुर्बलता के कारण प्रमेह रोगियों के दोष ऊपर की ओर ( ऊर्ध्वभाग में ) नहीं उठते, इसलिए मधुमेह के रोगियों में शरीर के निम्नभाग में ही पिडकाओं की उत्पत्ति होती है॥ ८॥

विमर्श—रसायनीनामित्यत्रादिशब्दो लुप्तनिर्दिष्टो द्रष्टव्यः, तेन रसपित्तकफशोणितवहानां धमनीनामित्यर्थः। दौर्बल्यादिति। सर्वशरीरगतस्य सर्वद्रवधातोरपानव्यानाभ्यामधोऽनुलोम्यमानत्वाद् रसादिवहानामपि धमनीनामध एव बलवत्त्वं नतूर्ध्वमित्यर्थः, रसहारणीनामिति केचित् पठन्ति। ( डल्हणः )

अपक्वानां तु पिडकानां शोफवत् प्रतीकारः, पक्वानां व्रणवदिति; तैलं तु व्रणरोपणमेवादौ कुर्वीत, आरग्वधादिकषायमुत्सादनार्थे, शालसारादिकषायं परिषेचने, पिप्पल्यादिकषायं पानभोजनेषु, पाठाचित्रकशार्ङ्गेष्टाक्षुद्राबृहतीसारिवासोमवल्कसप्तपर्णारग्वधकुटजमूलचूर्णानि मधुमिश्राणि प्राश्नीयात्॥ ९॥

अपक्व तथा पक्व पिडकाओं की विशेष चिकित्सा—अपक्व पिडकाओं की चिकित्सा; शोथ की भाँति और पक्व की व्रण की भाँति करनी चाहिए। व्रणरोपण द्रव्यों से सिद्ध तैल का प्रयोग प्रारम्भ में ही करना चाहिए। आरग्वधादिगण का क्वाथ उत्सादन ( निम्नव्रण को ऊँचा करना ) के लिए, शालसारादि गण का क्वाथ परिषेक के लिए, पिप्पल्यादिगण का क्वाथ पीने तथा भोजन में प्रयोग में लाना चाहिए और पाठा, चित्रक, काकजंघा, छोटी कटेरी, बड़ी कटेरी, अनन्तमूल, सोमवल्क ( कायफल ), सप्तपर्ण, अमलतास तथा कुटज की जड़ का चूर्ण मधु मिलाकर चाटना चाहिए ॥ ९ ॥

शालसारादिवर्गकषायं चतुर्भागावशिष्टमवतार्य परिस्राव्य पुनरुपनीय साधयेत्, सिध्यति चामलकरोध्रप्रियङ्गुदन्तीकृष्णायस्ताम्रचूर्णान्यावपेत्, एतदनुपदग्धं लेहीभूतमवतार्यानुगुप्तं निदध्यात्, ततो यथायोगमुपयुञ्जीत. एष लेहः सर्वमेहानां हन्ता ॥ १० ॥

प्रमेह मेंशालसारादि लेह—शालसारादिगण के द्रव्यों का चतुर्थांश अवशिष्ट क्वाथ अग्नि से उतार, छानकर, पुनः अग्नि पर पकावे, इस क्वाथ में पाक के समय आंवला, लोध्र,प्रियङ्गु, दन्ती, काले लोह का चूर्ण ( भस्म ) और ताम्रचूर्ण (भस्म) मिलावे,इसे जलने से बचाते हुए लेह(चाटनेयोग्य)के समान होने पर अग्नि से उतार कर सुरक्षित स्थान में रखे। फिर विधान के अनुसार इसका सेवन करे। यह अवलेह सभी मेहों का नाशक है ॥ १० ॥

त्रिफलाचित्रकत्रिकटुकविडङ्गमुस्तानां नव भागास्तावन्त एव कृष्णायश्चूर्णस्य; तत्सर्वमैकध्यं कृत्वा यथायोगं मात्रां सर्पिर्मधुभ्यां संसृज्योपयुञ्जीत, एतन्नवायसम्; एतेन जाठ्यं न भवति, सन्नोऽग्निराप्यायते, दुर्नामशोफपाण्डुकुष्ठरोगाविपाककासश्वासप्रमेहाश्च न भवन्ति ॥ ११ ॥

प्रमेह में नवायस लौह—हरड़, बहेड़ा, आँवला, चित्रक, सोंठ, मरिच पिप्पली, विडङ्ग और नागरमोथा इन द्रव्यों का मिलित नौ भाग और इनके समान कृष्णलोह चूर्ण ( भस्म ) को एक साथ मिलाकर, इसकी उपयुक्त मात्रा मधु तथा घृत के साथ सेवन करे। यह नवायस है। इसके सेवन से स्थूलता (जाठ्यं स्थौल्यम्) नहीं होती, मन्द अग्नि भी प्रदीप्त होती है तथा दुःख देने वाले शोथ, पाण्डु, कुष्ठरोग, अन्न का परिपाक न होना, कास, श्वास और प्रमेह आदि नहीं होते ॥ ११ ॥

शालसारादिनिर्यूहे चतुर्थांशावशेषिते ।
परिस्रुते ततः शीते मधु माक्षिकमावपेत् ॥ १२ ॥
फाणितीभावमापन्नं गुडं शोधितमेव च ।
श्लक्ष्णपिष्टानि चूर्णानि पिप्पल्यादिगणस्य च ॥ १३ ॥
ऐकध्यमावपेत् कुम्भे संस्कृते घृतभाविते ।
पिप्पलीचूर्णमधुभिः प्रलिप्तेऽन्तःशुचौ दृढे ॥ १४ ॥
श्लक्ष्णानि तीक्ष्णलोहस्य तत्र पत्राणि बुद्धिमान् ।
खदिराङ्गारतप्तानि बहुशः सन्निपातयेत् ॥ १५ ॥
सुपिधानं तु तं कृत्वा यवपल्ले निधापयेत् ।
मासांस्त्रींश्चतुरो वाऽपि यावल्लोहसंक्षयात् ॥ १६ ॥
ततो जातरसं तं तु प्रातः प्रातर्यथाबलम् ।
निषेवेत यथायोगमाहारं चास्य कल्पयेत् ॥ १७ ॥
कार्श्यकृद्वह्निनामेष सन्नस्याग्नेः प्रसाधकः ।
शोफकृद् गुल्महृत् कुष्ठमेहपाण्ड्वामयापहः ॥ १८ ॥
प्लीहोदरहरः शीघ्रं विषमज्वरनाशनः ।
अभिष्यन्दापहरणो लोहारिष्टो महागुणः ॥ १९ ॥

प्रमेह में लोहारिष्ट—शालसारादिगण के द्रव्यों का चतुर्थांश क्वाथ अवशिष्ट रहने पर अग्नि से उतार कर छान ले और शीतल होने पर इसमें मधु तथा उसी क्वाथ में गलाकर बनाया गया गुड़ का शुद्ध राब एवं पिप्पल्यादिगण के द्रव्यों का महीन पिसा हुआ चूर्ण मिलाकर धूप आदि से संस्कृत घृत से भावित इसे पिप्पलीचूर्ण और मधु से पुते हुए, पवित्र, दृढ़ घड़े में रखे। बुद्धिमान् वैद्य तीक्ष्ण लोह के अनेक चिकने पत्रों को खैर के अंगार पर तपाकर इसमें डाले। फिर भलीभाँति घड़े का मुख बन्द कर उसे तीन चार मास या जब तक लोह गल न जाय, जौ की राशि में रखे। इसके सिद्ध होने पर, प्रतिदिन प्रातःकाल अग्नि-बल और विधान के अनुसार अनुकूल आहार करते हुए इसका सेवन करे। यह बलवान ( मोटे ) व्यक्ति को कृश तथा मन्द अग्नि को दीप्त करता है, शोथनाशक है, गुल्म, कुष्ठ, मेह और पाण्डुरोग को मिटाता है प्लीहोदर तथा विषमज्वर को शीघ्र नाश करता है एवं अभिष्यन्द ( मूत्राभिष्यन्द ) को दूर करता है। यह लोहारिष्ट महागुणशाली है ॥ १२-१९ ॥

प्रमेहिणो यदा मूत्रमपिच्छिलमनाविलम् ।
विशदं तिक्तकटुकं तदाऽऽरोग्यं प्रचक्षते ॥ २० ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने प्रमेहपिडकाचिकित्सितं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

प्रमेह-निवृत्ति के लक्षण—जिस समय प्रमेहग्रस्त रोगी का मूत्र पिच्छिलतारहित, स्वच्छ, रूक्ष, तिक्त और कटु हो जाय उसे निरोग समझना चाहिए ॥ २० ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः ॥१२॥

नोट—

## त्रयोदशोऽध्यायः

अथातो मधुमेहचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

मधुमेह चिकित्सा का उपक्रम—इसके अनन्तर मधुमेह की चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने (सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से) कहा ॥१-२॥

मधुमेहित्वमापन्नं भिषग्भिः परिवर्जितम् ।
योगेनानेन मतिमान् प्रमेहिणमुपाचरेत् ॥ ३ ॥

चिकित्सकों से परित्यक्त, मधुमेह प्रमेह के रोगी को चिकित्सा को प्राप्त बुद्धिमान वैद्य को इस योग के द्वारा उपचार करनी चाहिए ॥ ३ ॥

मासे शुक्रे शुचौ चैव शैलाः सूर्यांशुतापिताः ।
जतुप्रकाशं स्वरसं शिलाभ्यः प्रस्रवन्ति हि ॥ ४ ॥

शिलाजीत की उत्पत्ति—शुक्र (ज्येष्ठ) और शुचि (आषाढ़) मास में सूर्य की किरणों द्वारा तपे हुए पर्वत, शिलाखण्डों से, लाख के तुल्य स्वरस, टपकाते हैं ॥ ४ ॥

शिलाजत्विति विख्यातं सर्वव्याधिविनाशनम् ।
त्रप्वादीनां तु लोहानां षण्णामन्यतमान्वयम् ॥ ५ ॥

इसे शिलाजतु कहते हैं, यह सभी व्याधियों को नष्ट करता है। इसका सम्बन्ध रांगा आदि ६ धातुओं ( १ रांगा, २ सीसा, ३ ताम्र, ४ रौप्य, ५ सुवर्ण और ६ कृष्णलौह ) में किसी एक धातु से रहता है ॥ ५ ॥

विमर्शः—चरक में शिलाजीत के लिए अत्यन्त प्रशंसा लिखी है। "न सोऽस्ति रोगो भुवि साध्यरूपः शिलाह्वयं यन्न जयेत् प्रसह्य । तत्कालयोगैर्विधिभिः प्रयुक्तं स्वस्थस्य चोर्जां विपुलां ददाति ॥"

ज्ञेयं स्वगन्धतश्चापि षड्योनिप्रथितं क्षितौ ।
लोहाद्भवति तत्तस्माच्छिलाजतु जतुप्रभम् ॥ ६ ॥

शिलाजीत के भेद तथा धातुविशेष के अनुसार रस-वीर्य में विशेषता—भूतल पर इसके उत्पादक ६ स्थान प्रसिद्ध हैं, जिनका ज्ञान धातुओं के अपने अपने गन्ध से होता है। लोह धातु से लाख के तुल्य उत्पन्न होने के कारण इसे शिलाजतु कहते हैं ॥ ६ ॥

विमर्शः—अयस् धातु में पत्थरों से पिघलकर निकलने वाला शिलाजतु श्रेष्ठ है इसे चरककार भी कहते हैं :—कटुर्विपाके शीतश्च सर्वश्रेष्ठः स चायसः । रसायनप्रयोगेषु पश्चिमस्तु विशिष्यते । गोमूत्रगन्धयः सर्वे सर्वकर्मसु यौगिकाः ॥

तस्य लोहस्य तद्वीर्यं रसं चापि बिभर्ति तत् ।
त्रपुसीसायसादीनि प्रधानान्युत्तरोत्तरम् ॥ ७ ॥
यथा तथा प्रयोगेऽपि श्रेष्ठे श्रेष्ठगुणाः स्मृताः ।

शिलाजतु की उत्तरोत्तर श्रेष्ठता—लोह अर्थात् धातुओं में सम्बन्धित होने के कारण शिलाजतु इन धातुओं के वीर्य-रस ( वर्णन का प्रभाव ) को भी धारण करता है। जिस प्रकार रांगा, सीसा और लोह आदि धातु उत्तरोत्तर श्रेष्ठ होते हैं उसी प्रकार इनसे उत्पन्न शिलाजतु भी गुण में उत्तरोत्तर श्रेष्ठ होता है ॥ ७ ॥

तत्सर्वं तिक्तकटुकं कषायानुरसं सरम् ॥ ८ ॥
कटुपाक्युष्णवीर्यं च शोषणं छेदनं तथा ।

शिलाजीत के सामान्य गुण—सभी प्रकार के शिलाजतु तिक्त, कटु, कषाय, सर ( रेचक ), विपाक में कटु, उष्णवीर्य, शोषण तथा छेदन करने वाले होते हैं ॥ ८ ॥

तेषु यत् कृष्णमलघु स्निग्धं निःशर्करं च यत् ॥ ९ ॥
गोमूत्रगन्धि यच्चापि तत् प्रधानं प्रचक्षते ।

प्रधान शिलाजीत के लक्षण—इनमें जो शिलाजतु काला, भारी, स्निग्ध, शर्करा ( रेत ) रहित और गोमूत्र की गन्ध वाला होता है वह श्रेष्ठ समझा जाता है ॥ ९ ॥

तद्भावितं सारगणैर्हृतदोषो दिनोदये ॥ १० ॥
पिबेत् सारोदकेनैव श्लक्ष्णपिष्टं यथाबलम् ।
जाङ्गलेन रसेनान्नं तस्मिञ्जीर्णे तु भोजयेत् ॥ ११ ॥

शिलाजीत के प्रयोग का विधान—वमन-विरेचन के द्वारा शुद्ध शरीर वाला रोगी, शालसारादिगण के क्वाथ की भावना देकर महीन पिसे हुए शिलाजतु को शालसारादिगण के क्वाथ के साथ ही अग्निबल के अनुसार प्रातःकाल सेवन करे और औषधि पाचन होने पर जांगलजीवों के मांस-रस के साथ अन्न का आहार करे ॥ १०-११ ॥

विमर्शः—छेदन द्रव्य का लक्षण—श्लिष्टान् कफादिकान् दोषानुन्मूलयति यद्बलात् । छेदनं तद्यथा क्षारा मरिचानि शिलाजतु ॥ शिलाजतु एक रसायन औषधि है। चरक ने चार धातुओं को ही शिलाजतु का स्थान माना है—'नात्युष्णशीतं धातुभ्यश्चतुर्भ्यस्तस्य सम्भवः । हेम्नश्च रजतात्ताम्राद्वरं कृष्णायसादपि । रसायनं तद्विधिभिस्तद् वृष्यं तच्च रोगनुत् ॥ शिलाजतु का गुण वर्णन करते हुए चरक लिखते हैं—'न सोऽस्ति रोगो भुवि साध्यरूपः शिलाह्वयं यन्न जयेत्प्रसह्य । तत्कालयोगैर्विधिभिः प्रयुक्तं स्वस्थस्य चोर्जां विपुलां ददाति ॥' ( च० चि० अ० १ ) शिलाजतु देखने में तारकोल के समान काला और गाढ़ा द्रव होता है। जो सूखने पर चमकीला तथा भंगुर हो जाता है। यह जल में घुलनशील है किन्तु एल्कोहोल, क्लोरोफार्म या ईथर आदि में नहीं घुलता। आधुनिक विश्लेषण के अनुसार निम्नलिखित वस्तुएँ शुद्ध शिलाजतुमें पायी जाती हैं। जल ९·५% ऐन्द्रिय द्रव्य ३६·२०% पार्थिव द्रव्य ३४·९५% ( Nitrogenous material) १·३% चूना ७०·८% और अभ्रक १·३५% सम्भवतः भौतिक तत्वों के इस अनुपात के कारण ही शिलाजतु में गुणों का संचय हुआ है जिसकी प्रशंसा आयुर्वेद के सभी ग्रन्थों ने मुक्तकण्ठ से की है। शिलाजतु वृक्क तथा बस्ति रोगों को दूर करने वाला उत्तम द्रव्य है। इसके प्रयोग से वृक्क की रक्तवाहिनियाँ फैल जाती हैं जिससे उनमें रक्त अधिक पहुँचता है और सम्भवतः मूत्र की मात्रा बढ़ जाती है। इसका प्रयोग मूत्र के द्रवभाग को ही बढ़ाता है। यदि मूत्र में ( Phosphates या Albumin ) आता हो तो इसके प्रयोग से वह घट जाता है। शिलाजतु रक्तद्वारा यकृत् में पहुँच कर सम्भवतः उसे उत्तेजित करता है क्योंकि इसके सेवन से पित्त

अधिक निष्फलता देखा गया है। पित्ताशय शोथ या अश्मरी में इसके प्रयोग से लाभ पहुँचता है। यदि पित्तक्षय या अवरोध के कारण पाण्डु, कामला हो गया हो तो इसका सेवन लाभ पहुँचाता है। यकृत् की शर्करा-निर्माणप्रक्रिया पर भी इसका प्रभाव देखा गया है क्योंकि इसके प्रयोग से मूत्र तथा रक्त में ( Sugar ) की मात्रा कम हो जाती है ऐसा आधुनिक वैद्य मानते हैं परन्तु इस विषय में अनुसंधान आवश्यक है। शिलाजतु रक्तभार ( Blood pressure ) को भी कम करता है शिलाजतु के प्रयोग से त्वचा की रक्तवाहिनियों के फैलने पर स्वेद की मात्रा बढ़ जाती है जिससे त्वचा का शोथ हर जाता है। इसके सेवन से बढ़ा हुआ मेद घटता है। इस क्रिया में ( Metabolism ) की उत्तेजना सम्भवतः सहायक होती है। शिलाजतु शरीर में बल-वीर्य उत्पन्न कर जरा को दूर करता है अतः इसे रसायन कहते हैं। 'शिवागुटिका' शिलाजतु से निर्मित आयुर्वेद जगत् की प्रसिद्ध औषधि है जिसके प्रयोग से मधुमेह तथा (Blood Pressure) आदि रोगों में लाभ होता है। केवल शुद्ध शिलाजतु का सेवन भी मूत्र में आने वाले ( Sugar ) की मात्रा को कम करने के लिए उपयोगी है। मधुमेह को नष्ट करने के लिए शालसारादिगण के क्वाथ के साथ इसका सेवन-विधान आगे बतलाया गया है। अभी हाल में रूसी विद्वानों ने शिलाजीत का प्रयोग व्रण—चिकित्सा में किया है और उसके अद्भुत परिणाम सामने आये हैं।

उपयुज्य तुलामेवं गिरिजादमृतोपमात्।
वपुर्वर्णबलोपेतो मधुमेहविवर्जितः॥ १२॥
जीवेद्वर्षशतं पूर्णमजरोऽमरसन्निभः।
शतं शतं तुलायां तु सहस्रं दशतौलिके॥ १३॥
भल्लातकविधानेन परिहारविधिः स्मृतः।
मेहं कुष्ठमपस्मारमुन्मादं श्लीपदं गरम्॥ १४॥
शोषं शोफार्शसी गुल्मं पाण्डुतां विषमज्वरम्।
अपोहत्यचिरात्कालाच्छिलाजतु निषेवितम्॥ १५॥
न सोऽस्ति रोगो यं चापि निहन्यान्न शिलाजतु।
शर्करां चिरसंभूतां भिनत्ति च तथाश्मरीम्॥ १६॥
भावनालोडने चास्य कर्तव्ये भेषजैर्हितैः।

इस प्रकार अमृत तुल्य गुण वाले शिलाजतु की एक तुला ( सौ पल ) सेवन करने पर रोगी मधुमेह से मुक्त हो कर कान्तिमान और बलवान बनता है तथा अजर, अमर ( देवताओं की तरह ) की भांति सौ वर्ष की पूर्ण आयु तक जीवित रहता है। एक-एक तुला शिलाजतु का सेवन करने पर आयु के सौ-सौ वर्ष की वृद्धि तथा दश तुला सेवन करने पर एक सहस्र वर्ष की आयु प्राप्त होती है। भल्लातक के विधान में कही गई परिहार-विधि का पालन, शिलाजतु सेवन काल में करना चाहिए। शिलाजतु के सेवन से अल्प काल में ही मेह, कुष्ठ, अपस्मार, उन्माद, श्लीपद, गर (विष) दोष, शोष, शोथ, अर्श, गुल्म, पाण्डु और विषमज्वर नष्ट हो जाते हैं। ऐसी व्याधि कोई नहीं है जिसे शिलाजतु नष्ट न करता हो। यह दीर्घ काल से उत्पन्न शर्करा तथा अश्मरी का भेदन करता है। इसमें हितकर औषधियों की भावना देनी चाहिए तथा उनके साथ ही इसे घोलना चाहिए॥ १२-१६॥

एवं च माक्षिकं धातुं तापीजममृतोपमम्॥ १७॥
मधुरं काञ्चनाभासमम्लं वा रजतप्रभम्।
पिबन् हन्ति जराकुष्ठमेहपाण्डुव्रामयक्षयान्॥ १८॥

मधुमेह में स्वर्णमाक्षिक तथा रजतमाक्षिक का विधान—इसी प्रकार तापी नदी से उत्पन्न अमृततुल्य, मधुर, स्वर्ण के सदृश मालूम पड़ने वाले अथवा रजत की कान्ति वाले अम्ल माक्षिक धातु ( स्वर्णमाक्षिक, रौप्यमाक्षिक ) पीने से बुढ़ापा, कुष्ठ, मेह, पाण्डु और क्षय आदि रोग नष्ट होते हैं॥१२-१८॥

विमर्शः—स्वर्णमाक्षिक तथा रौप्यमाक्षिक भेद से माक्षिक दो प्रकार का होता है। इसकी उत्पत्ति ताप्ती नदी के किनारे मानी गई है; किन्तु आजकल माक्षिक बिहार, नेपाल, पञ्जाब और बुन्देलखण्ड की रियासतों में पर्याप्त पाया जाता है, विदेशों से भी इसका आयात अधिक मात्रा में होता है। स्वर्णमाक्षिक लोह का उपधातु है। कुछ ग्रन्थ स्वर्ण के अभाव में इसका प्रयोग बतलाते हैं। सम्भवतः वे स्वर्णमाक्षिक में सोने का कुछ अंश मानते हैं। परन्तु आधुनिक विश्लेषण के अनुसार इसमें लोह, गन्धक तथा अल्पांश ताम्र का भाग पाया जाता है। अतः इसे लोह का Compound माना गया है और इसे Iron sulphide कहा जाता है। माक्षिक रसायन औषधि है। रसरत्नसमुच्चय-कारने इसका गुणानुवाद इन शब्दों में किया है—'माक्षीकधातुः सकलामयघ्नः प्राणो रसेन्द्रस्य परं हि वृष्यः। दुर्मेलकोहद्वयमेलनश्च गुणोत्तरः सर्वरसायनाग्र्यः।' लोह धातु का Compound होने के कारण इसका प्रयोग पोषण के लिए लोह तथा स्वर्ण के स्थान पर पाया जाता है। प्रमेह, क्षय, जीर्णज्वर और मन्दाग्निजन्य पाण्डु रोगों में यह अग्नि को दीप्त करता हुआ रक्त के लाल कणों को शीघ्र पोषित करता है। लोह Compound रक्त—वाहिनियों को संकुचित करते हैं, यदि कहीं से रक्तस्राव होता हो तो इनके प्रयोग से वह बन्द हो जाता है। सम्भवतः इसी दृष्टिकोण से रक्तपित्त में लोह तथा लोह Compound का प्रयोग प्रचलित है। शरीर में रक्तवृद्धि करने तथा बल्य होने के कारण क्षय, कास, शोथ आदि रोगों में विशेषतः माक्षिक का प्रयोग किया जाता है।

तद्भावितः कपोतांश्च कुलत्थांश्च विवर्जयेत्।
पञ्चकर्मगुणातीतं श्रद्धावन्तं जिजीविषुम्॥ १९॥

शिलाजतु तथा माक्षिक धातु का सेवन करने वाले रोगी को कबूतर और कुलथी का सेवन त्याग देना चाहिए। पञ्चम धातु अस्थि गत कुष्ठ में संशोधन, संशमन आदि क्रियाओं से लाभ न होने पर, श्रद्धावान् और जीने की इच्छा रखने वाले ( कुष्ठ रोगी की चिकित्सा अधोलिखित योग के द्वारा होनी चाहिए )॥ १९॥

विमर्शः—पञ्चकर्म गुणातीतमित्यत्र वमनादीनां पञ्चकर्म गुणानामप्राप्तफलमित्येके; तत्तु न सम्यक्, यतः पञ्चशब्देन पञ्चमधातुस्थितिस्थितं कुष्ठमुक्तम्, तत्र कर्माणि संशोधनसंशमनाभ्यङ्गगुग्गुलुशिलाजतुप्रभृतीनि, तेषां गुणाः फलानि, तान्यतीतम्। अन्ये तु पूर्वरूपक्रियया सह रसादिधातूनां चतुर्णां क्रियासमूहः पञ्चकर्माणीति मन्यन्ते। ( डल्हणः )

योगेनानेन मतिमान् साधयेदपि कुष्ठिनम् ।
वृक्षास्तुवरका ये स्युः पश्चिमार्णवभूमिषु ॥ २० ॥
वीचीतरङ्गविक्षेपमारुतोद्धूतपल्लवाः ।
तेषां फलानि गृह्णीयात् सुपक्वान्यम्बुदागमे ॥ २१ ॥
मज्जां तेभ्योऽपि संहृत्य शोषयित्वा विचूर्ण्य च ।
तिलवत् पीडयेद् द्रोण्यां क्वाथयेद्वा कुसुम्भवत् ॥ २२ ॥
तत्तैलं संहृतं भूयः पचेदातोयसंक्षयात् ।
अवतार्य करीषे च पक्षमात्रं निधापयेत् ॥ २३ ॥

मधुमेह में तुवरक का विधान—इस योग के द्वारा कुष्ठ रोगी की भी चिकित्सा बुद्धिमान् वैद्य को करनी चाहिए। पश्चिम समुद्र के तट पर स्थित, लहरों के थपेड़ों से उठी हुई वायु के द्वारा कम्पित पत्तों वाले तुवरक वृक्ष के पके हुए फलों को, वर्षा-ऋतु के आगमन पर एकत्रित करे और इन फलों की मींगी निकाल, सुखा कर चूर्ण बनावे तथा तिल के समान द्रोणी ( कोल्हू ) में पेर कर या कुसुम्भ बीज की भाँति दबा कर तेल निकाले। इस तैल को फिर अग्नि पर पका कर तेल के जलीयांश को जलावे और अग्नि से उतार कर पन्द्रह दिन उपलों की ढेर में रखे। २०–२३ ॥

स्निग्धः स्विन्नो हृतमलः पक्षादूर्ध्वं प्रयत्नवान् ।
चतुर्थभक्तान्तरितः शुक्लादौ दिवसे शुभे ॥ २४ ॥
मन्त्रपूतस्य तैलस्य पिबेन्मात्रां यथाबलम् ।
तत्र मन्त्रं प्रवक्ष्यामि येनेदमभिमन्त्र्यते ॥ २५ ॥

बलवान् रोगी स्नेहन तथा स्वेदन से दोषों को दूर कर, पन्द्रह दिन के पश्चात्, शुक्ल पक्ष के शुभ दिन में, चतुर्थ भक्तान्तरित हो कर ( तीसरे दिन प्रातःकाल ) संसर्जन क्रम से पेया, विलेपी आदि के सेवन द्वारा बल प्राप्त करके मन्त्र से पवित्र किए गए तैल की मात्रा ( एक-कर्ष प्रमाण ), पान करे। जिस मन्त्र के द्वारा यह अभिमन्त्रित किया जाता है उसे कहता हूं ॥ २४–२५ ॥

विमर्शः—चतुर्थभक्तान्तरित इति पक्षादूर्ध्वं प्रथमेऽह्नि सायं प्रातः प्रकृतिभोजनद्वयम्। द्वितीयेऽह्नि प्रातर्भुक्त्वा सायं भोजनं न कार्यम्, फलाम्लमुष्णोदकं वा पाययेत् सायं भोजनस्थाने, ततस्तृतीयेऽहनि अभुक्ताय प्रातः स्नेहं दद्यात्, एवं चतुर्थभक्तान्तरितं भवतीत्यर्थः। (डल्हणः)। तुवरक का परिचय—'पत्रैस्तु केशराकारैः कपालकुक्षीः फलैः। वृक्षस्तुवरको नाम पश्चिमार्णवतीरजः॥ गलित कुष्ठ ( Leprosy ) में तुवरक तैल का प्रयोग आज कल किया जाता है ॥ २४-२५ ॥

'मज्जसार महावीर्य सर्वान् धातून् विशोधय ।
शङ्खचक्रगदापाणिस्त्वामाज्ञापयतेऽच्युतः ॥ २६ ॥

हे महाप्रभावशाली मज्जसार ! सभी धातुओं को शुद्ध करो, शंख, चक्र और गदा को हाथ में धारण करने वाले कृष्ण तुम्हें आज्ञा देते हैं ॥ २६ ॥

तेनास्योर्ध्वमधश्चापि दोषा यान्त्यसकृत्ततः ।
अस्नेहलवणां सायं यवागूं शीतलां पिबेत् ॥ २७ ॥
पञ्चाहं प्रपिबेत्तैलमनेन विधिना नरः ।
पक्षं परिहरेच्चापि मुद्गयूषौदनाशनः ॥ २८ ॥

इस तेल के प्रयोग से, वमन तथा विरेचन के द्वारा रोगी के दोष एक साथ बाहर निकलते हैं। फिर रोगी को अल्पस्नेह एवं लवणयुक्त शीतल यवागू सायंकाल में पिलावे। इस विधि के द्वारा रोगी पाँच दिन तैल पान करे और एक पक्ष तक क्रोध आदि का त्याग कर मूंग के यूष के साथ चावल (भात) का भोजन करे ॥ २७–२८ ॥

पञ्चभिर्दिवसैरेवं सर्वकुष्ठैर्विमुच्यते ।
तदेव खदिरक्वाथे त्रिगुणे साधु साधितम् ॥ २९ ॥
निहितं पूर्ववत् पक्षात् पिबेन्मासमतन्द्रितः ।
तेनाभ्यक्तशरीरश्च कुर्वीताहारमीरितम् ॥ ३० ॥
भिन्नस्वरं रक्तनेत्रं विशीर्णं कृमिभक्षितम् ।
अनेनाशु प्रयोगेण साधयेत् कुष्ठिनं नरम् ॥ ३१ ॥
सर्पिर्मधुयुतं पीतं तदेव खदिराम्बुना ।
पक्षिमांसरसाहारं करोति द्विशतायुषम् ॥ ३२ ॥
तदेव नस्ये पञ्चाशद्दिवसानुपयोजितम् ।
वपुष्मन्तं श्रुतिधरं करोति त्रिशतायुषम् ॥ ३३ ॥
शोधयन्ति नरं पीता मज्जानस्तस्य मात्रया ।
महावीर्यस्तुवरकः कुष्ठमेहापहः परः ॥ ३४ ॥

इस प्रकार पांच दिन में ही रोगी सब प्रकार के कुष्ठों से मुक्त हो जाता है। इसी तेल को खैर के तिगुने क्वाथ में भली भांति सिद्ध करके, पूर्ववत् उपलों की राशि में पका कर ( पन्द्रह दिन के पश्चात् ) एक मास तक आलस्यरहित हो सेवन करे। यह सब प्रकार के कुष्ठों को नष्ट करता है। इस तैल की मालिश करके पूर्वोक्त आहार ( मूंग का यूष और भात ) करे। जिस कुष्ठ रोगी को स्वरभेद हो, नेत्र रक्तवर्ण हो, मांस गल गया हो तथा कीड़े पड़ गए हों, उसे इसके प्रयोग के द्वारा शीघ्र स्वस्थ करे। इस तेल को घृत तथा मधु मिला कर खैर के क्वाथ के साथ पीने और पक्षियों के मांसरस का आहार करने से दो सौ वर्ष की आयु होती है। इस तेल का पचास दिन तक नस्य लेने से यह मनुष्य को उत्तम शरीर वाला, सुनी हुई बात को स्मरण रखने वाला तथा तीन सौ वर्ष की आयु वाला बनाता है। मात्रापूर्वक तुवरक की मज्जा ( तेल ) का पान करने से यह मनुष्य का शोधन करता है। महाप्रभावशाली तुवरक कुष्ठ एवं प्रमेह को नष्ट करने में उत्कृष्टतम है ॥ २९–३४ ॥

सान्तर्धूमस्तस्य मज्जा तु दग्धः
क्षिप्तस्तैले सैन्धवं चाञ्जनं च ।
पैल्ल्यं हन्यादर्मनक्तान्ध्यकाचान्
नीलीरोगं तैमिरं चाञ्जनेन ॥ ३५ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने मधुमेहचिकित्सितं नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

तुवरक की मज्जा, सेन्धा नमक और अञ्जन (स्रोतोञ्जन) को अन्तर्धूम विधि से जला कर, तुवरक तैल में मिलावे। इस अञ्जन के प्रयोग से अर्म ( पाठान्तर पिल्लरोग ), रात्र्यन्ध, काच, नीली रोग और तिमिर नष्ट होते हैं ॥ ३५ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकायां भाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥

नोट—

## चतुर्दशोऽध्यायः

अथात उदराणां चिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

उदर-चिकित्सोपक्रम—इसके अनन्तर उदर रोगों की चिकित्सा-विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

अष्टावुदराणि पूर्वमुद्दिष्टानि। तेष्वसाध्यं बद्धगुदं परिस्रावि च; अवशिष्टानि कृच्छ्रसाध्यानि; सर्वाण्येव प्रत्याख्यायोपक्रमेत। तेष्वाद्यश्चतुर्वर्गो भेषजसाध्यः, उत्तरः शस्त्रसाध्यः, कालप्रकर्षात् सर्वाण्येव शस्त्रसाध्यानि वर्जयितव्यानि वा ॥ ३ ॥

उदर रोगों की साध्यासाध्यता—आठ प्रकार के उदर रोगों का वर्णन पहले ( निदान स्थान में ) किया जा चुका है। उनमें बद्धगुदोदर तथा परिस्रावी असाध्य एवं शेष कष्टसाध्य होते हैं। सभी उदर रोगों को असाध्य समझते हुए उनकी चिकित्सा करनी चाहिए। इनमें प्रारम्भ के चार उदर रोग ( वातज, पित्तज, कफज और सन्निपातज ) औषधि साध्य, शेष (प्लीहोदर, बद्धगुदोदर, क्षतोदर एवं दकोदर ) शस्त्रसाध्य होते हैं। अधिक समय व्यतीत होने पर सभी उदर रोग शस्त्रसाध्य अथवा असाध्य होते हैं ॥ ३ ॥

विमर्श :—

वातज उदर, पित्तज उदर, कफज उदर, सन्निपातज — औषधसाध्य } कृच्छ्रसाध्य
प्लीहोदर, दकोदर — शस्त्रसाध्य } कृच्छ्रसाध्य
बद्धगुदोदर, आगन्तुज (परिस्रावी ) या क्षतोदर या छिद्रोदर — शस्त्रसाध्य-असाध्य

उदरी तु गुर्वभिष्यन्दिरूक्षविदाहिस्निग्धपिशितपरिषेकावगाहान् परिहरेत्; शालिषष्टिकयवगोधूमनीवारान् नित्यमश्नीयात् ॥ ४ ॥

उदर रोग में पथ्यापथ्य—उदर रोगी को गुरु, अभिष्यन्दी, रूक्ष, विदाही, स्निग्धपिशित ( मेदयुक्त मांस ) पदार्थों का भोजन तथा स्नान और नदी में तैरना आदि त्याग देना चाहिए। शालि, साठी, जौ, गेहूँ और नीवार (धान्य विशेष) का भोजन प्रतिदिन करना चाहिए ॥ ४ ॥

तत्र वातोदरिणं विदारिगन्धादिसिद्धेन सर्पिषा स्नेहयित्वा, तिल्वकविपक्केनानुलोम्य, चित्राफलतैलप्रगाढेन विदारिगन्धादिकषायेणास्थापयेदनुवासयेच्च, शाल्वणेन चोपनाहयेदुदरं, भोजयेच्चैनं विदारिगन्धादिसिद्धेन क्षीरेण जाङ्गलरसेन च, स्वेदयेच्चाभीक्ष्णम् ॥ ५ ॥

वातोदर-चिकित्सा—वातोदर के रोगी को विदारिगन्धादि गण से सिद्ध घृत के द्वारा स्नेहन और लोध्र से सिद्ध घृत के द्वारा विरेचन देकर, पर्याप्त प्रमाण में एरण्ड तैल-मिश्रित विदारिगन्धादि गण के क्वाथ से आस्थापन तथा अनुवासन बस्ति का प्रयोग करे और उदर पर शाल्वण की पुलटिस बांधे। इस रोगी को विदारिगन्धादि गण से सिद्ध दूध और जांगल-जीवों के मांसरस के साथ भोजन करावे और बार-बार स्वेदन करे ॥ ५ ॥

पित्तोदरिणं तु मधुरगणविपक्केन सर्पिषा स्नेहयित्वा, श्यामात्रिफलात्रिवृद्विपक्केनानुलोम्य, शर्करामधुघृतप्रगाढेन न्यग्रोधादिकषायेणास्थापयेदनुवासयेच्च, पायसेनोपनाहयेदुदरं, भोजयेच्चैनं विदारिगन्धादिसिद्धेन पयसा ॥ ६ ॥

पित्तोदर चिकित्सा—पित्तोदर के रोगी को मधुर गण ( काकोल्यादि गण ) से सिद्ध घृत के द्वारा स्नेहन और निशोथ, हरड़, बहेड़ा, आंवला और निशोथ से सिद्ध घृत के द्वारा विरेचन देकर, पर्याप्त परिमाण में शर्करा, मधु और घृत मिश्रित न्यग्रोधादि गण के क्वाथ से आस्थापन तथा अनुवासन बस्ति का प्रयोग करे, उदर पर खीर की पुलटिस बांधे एवं विदारिगन्धादि गण से सिद्ध दूध के साथ भोजन करावे ॥६॥

श्लेष्मोदरिणं तु पिप्पल्यादिकषायसिद्धेन सर्पिषोपस्नेह्य, स्नुहीक्षीरविपक्केनानुलोम्य, त्रिकटुमूत्रक्षारतैलप्रगाढेन मुष्ककादिकषायेणास्थापयेदनुवासयेच्च, शणातसीधातकीकिण्वसर्षपमूलकबीजकल्कैश्चोपनाहयेदुदरं, भोजयेच्चैनं त्रिकटुकप्रगाढेन कुलत्थयूषेण पायसेन वा, स्वेदयेच्चाभीक्ष्णम् ॥ ७ ॥

श्लेष्मोदर-चिकित्सा—श्लेष्मोदर के रोगी को पिप्पल्यादि कषाय से सिद्ध घृत के द्वारा स्नेहन और सेहुण्ड के दूध से सिद्ध घृत के द्वारा विरेचन देकर, प्रचुर परिमाण में सोंठ, मरिच, पिप्पल, गोमूत्र, यवक्षार और तैल-मिश्रित मुष्ककादि

गण के क्वाथ से आस्थापन तथा अनुवासन बस्ति का प्रयोग करे, उदर पर सन, तीसी, धाय के फूल, सुराबीज, सरसों और मूली के बीज के कल्क की पुलटिस बांधे एवं कुलथी के क्वाथ में पर्याप्त त्रिकटु-चूर्ण मिलाकर अथवा क्षीर के साथ भोजन करावे और बार-बार स्वेदन करे ॥ ७ ॥

दूष्योदरिणं तु प्रत्याख्याय सप्तलाशङ्खिनीस्वरससिद्धेन सर्पिषा विरेचयेन्मासमर्धमासं वा, महावृक्षक्षीरसुरागोमूत्रसिद्धेन वा; शुद्धकोष्ठं तु मद्येनाश्वमारकगुञ्जाकाकादनीमूलकल्कं पाययेत्; इक्षुकाण्डानि वा कृष्णसर्पेण दंशयित्वा भक्षयेद्वल्लीफलानि वा; मूलजं कन्दजं वा विषमासेवयेत्, तेनागदो भवत्यन्यं वा भावमापद्यते ॥ ८ ॥

सन्निपातोदर :—

दूष्योदर-चिकित्सा—दूषीविषजन्य उदर रोगी को असाध्य समझ कर, सातला, सेहुण्ड और शंखिनी ( कालमेघ भेद ) के स्वरस से सिद्ध घृत के द्वारा एक मास या पन्द्रह दिन विरेचन करावे, अथवा सेहुण्ड के दूध, सुरा और गोमूत्र के द्वारा सिद्ध घृत से विरेचन करावे। कोष्ठ शुद्ध होने पर, मद्य के साथ कनेर, गुञ्जा और काकादनी ( वायसतिन्दुक ) की जड़ का कल्क पिलावे। अथवा काले सर्प से गन्ने के टुकड़े या ककड़ी आदि फलों को कटवा कर खावे। अथवा मूलज और कन्दज विषों का सेवन करे। इस क्रिया से रोगी या तो निरोग हो जाता है अथवा अन्य भाव ( मृत्यु ) को प्राप्त करता है ॥ ८ ॥

विमर्शः—दूषीविष-निमित्तज उदर रोग की चिकित्सा में सर्पविष अथवा मूलज और कन्दज विषों का प्रयोग 'विषस्य विषमौषधम्' उक्ति को चरितार्थ करता है। वर्तमान होमियो पैथिक चिकित्सा विज्ञान इसी सिद्धान्त पर आधारित है। चरक ने भी क्रियातीत त्रिदोषज उदर रोग में औतिक तथा सर्पविष के प्रयोग की विधि का प्रतिपादन किया है—'पानभोजनसंयुक्तं विषमस्मै प्रदापयेत्। यस्मिन् वा कुपितः सर्पो विसृजेद्धि फले विषम् ॥' ( च. चि. अ. १८ )

आगे और भी कहा है :—

क्रियातीते त्रिदोषे च जठरे चोपशाम्यति।
ज्ञातीश्च सुहृदो दारान्ब्राह्मणान्नृपतीन् गुरून् ॥
अनुज्ञाप्य भिषक् कर्म विदध्यात् संशयं ब्रुवन्।
अक्रियायां ध्रुवो मृत्युः क्रियायां संशयो भवेत् ॥
एवमाख्याय तस्येदमनुज्ञातः प्रयोजयेत्।
( च. चि. अ. १८ )

भवति चात्र—

कुपितानिलमूलत्वात् संचितत्वान्मलस्य च।
सर्वोदरेषु शंसन्ति बहुशस्त्वनुलोमनम् ॥ ९ ॥

उदररोग में दोषानुलोमन की प्रशंसा—जैसे कि-प्रकुपित वायु और मल का संचय उदर रोग की उत्पत्ति के मूल कारण हैं। अतः सभी उदर रोगों में अनेक बार विरेचन कराना उत्तम माना गया है ॥ ९ ॥

अत ऊर्ध्वं सामान्ययोगान् वक्ष्यामः। तद्यथा—एरण्डतैलमहरहर्मासं द्वौ वा केवलं मूत्रयुक्तं क्षीरयुक्तं वा सेवेतोदकवर्जी, माहिषं वा मूत्रं क्षीरेण निराहारः सप्तरात्रम्, उष्ट्रीक्षीराहारो वाऽन्नवारिवर्जी, पक्षं, पिप्पलीं वा मासं पूर्वोक्तेन विधानेनासेवेत, सैन्धवाजमोदायुक्तं वा निकुम्भतैलम्, आर्द्रशृङ्गवेररसपात्रशतसिद्धं वा वातशूलेऽवचार्य, शृङ्गवेररसविपक्वं क्षीरमासेवेत, चव्यशृङ्गवेरकल्कं वा पयसा सरलदेवदारुचित्रकमेव वा, ( मु ) सुरङ्गीशालपर्णीश्यामापुनर्नवाकल्कं वा, ज्योतिष्कफलतैलं वा क्षीरेण स्वर्जिकाहिङ्गुमिश्रं पिबेत्।

उदर रोगों में कतिपय सामान्य योग–इसके आगे साधारण योगों का वर्णन किया जाता है। जैसे कि—एरण्डतैल प्रति, दिन एक या दो मास केवल गोमूत्र या दूध के साथ जल त्यागकर सेवन करे, अथवा निराहार रहकर भैंस का मूत्र दूध के साथ सात दिन सेवन करे। अथवा अन्न और जल त्यागकर पन्द्रह दिन ऊँटनी का दूध पीवे या पूर्वोक्त विधान के अनुसार पिप्पली ( वर्द्धमान-पिप्पली, वातशोणित अध्याय में पठित ) का सेवन एक मास करे। अथवा सेन्धा नमक और अजवायन के साथ दन्ती के तेल का सेवन करे। अथवा वातजशूल में सौ आढक आर्द्रक और सोंठ के स्वरस से सिद्ध दन्ती तैल ( तन्त्रान्तर में तिल तैल ) का सेवन करे। आर्द्रक स्वरस से सिद्ध दूध का सेवन करे। अथवा चव्य और आर्द्रक का कल्क या चीड़, देवदारु और चित्रक का कल्क दूध के साथ सेवन करे। अथवा मुरङ्गी ( सहिजन ), शालपर्णी, विधारा और पुनर्नवा का कल्क दूध के साथ सेवन करे। अथवा मालकांगनी के तेल में सज्जीखार और हींग मिलाकर दूध के साथ पीवे।

गुडद्वितीयां वा हरीतकीं भक्षयेत्, स्नुहीक्षीरभावितानां वा पिप्पलीनां सहस्रं कालेन, पथ्याकृष्णाचूर्णं वा स्नुहीक्षीरभावितमुत्कारिकां पक्वां दापयेत्।

अथवा गुड़ के साथ हरीतकी खावे। अथवा सेहुण्ड के दूध में भिगोई गई एक सहस्र पिप्पली, जितने समय में खा सके खावे, अथवा हरड़ और पिप्पली के चूर्ण में सेहुण्ड के दूध की भावना दे, उत्कारिका ( लप्सी ) पका कर खावे।

हरीतकीचूर्णं प्रस्थमाढके घृतस्यावाप्याग्नावेवभिविलाप्य खजेनाभिमथ्यानुगुप्तं कृत्वाऽर्धमासं यवपल्ले वासयेत्, ततश्चोद्धृत्य परिस्राव्य हरीतकीक्वाथाम्लदधीन्यावाप्य विपचेत्, तद्यथायोगं मासमर्धमासं वा पाययेत्।

एक प्रस्थ हरड़ का चूर्ण एक आढक घी में मिला, अग्नि पर पिघलावे और कौंचे से मथकर जौ की राशि में पन्द्रह दिन सुरक्षित रखे, फिर उसे निकाल कर छान लेवे और हरीतकी क्वाथ तथा खट्टा दही मिलाकर पकावे। इसे विधान के अनुसार एक मास या पन्द्रह दिन पिलावे।

गव्ये पयसि महावृक्षक्षीरमावाप्य विपचेत्, विपक्वं चावतार्य शीतीभूतं मन्थानेनाभिमथ्य नवनीतमादाय भूयो महावृक्षक्षीरेणैव विपचेत्, तद्यथायोगं मासं मासार्धं वा पाययेत्।

गाय के दूध में सेहुण्ड का दूध मिलाकर पकावे, पकने पर अग्नि से उतार कर, शीतल होने पर मथनी से मथकर मक्खन निकाले और उसे सेहुण्ड के दूध के साथ ही पुनः पकावे। इसे विधान के अनुसार एक मास या पन्द्रह दिन पिलावे।

चव्यचित्रकदन्त्यतिविषाकुष्ठसारिवात्रिफलाजमोदाहरिद्राशङ्खिनीत्रिवृत्त्रिकटुकानामर्धकार्षिका भागा राजवृक्षफलमज्जाऽष्टौ कर्षाः महावृक्षक्षीरपले द्वे. गवां क्षीरमूत्रयोरष्टावष्टौ पलानि, एतत् सर्वं घृतप्रस्थे समावाप्य विपचेत्. तद्यथायोगं माममर्धमासं वा पाययेत्।

चव्य, चित्रक, दन्ती, अतीस, कूठ, सारिवा, त्रिफला, अजवायन, हल्दी, शंखिनी (यवतिक्ता), निशोथ और त्रिकटु, प्रत्येक आधा २ कर्ष, अमलतास के फल की गुद्दी आठ कर्ष, सेहुण्ड का दूध दो पल, गाय का दूध और गोमूत्र आठ-आठ पल, इन सब द्रव्यों को एक प्रस्थ घृत में मिला कर पकावे। इसे विधानानुसार एक मास या पन्द्रह दिन पिलावे।

एतानि तिल्वकघृतचतुर्थानि सर्पींष्युदरगुल्मविद्रध्यष्ठीलानाहकुष्ठोन्मादापस्मारेषूपयोज्यानि विरेचनार्थं; मूत्रासवारिष्टसुराश्चाभीक्ष्णं महावृक्षक्षीरसंसृताः सेवेत; विरेचनद्रव्यकषायं वा शृङ्गवेरदेवदारुप्रगाढम्॥

इन तीनों तथा चौथे तिल्वक घृत (वातव्याधि में पठित) का प्रयोग, उदर, गुल्म, विद्रधि, अष्ठीला, आनाह, कुष्ठ, उन्माद और अपस्मार में विरेचन के लिए करना चाहिए। गोमूत्र, आसव, अरिष्ट और सुरा का सेवन सेहुण्ड का दूध मिलाकर बार बार करना चाहिए अथवा विरेचन द्रव्यों के क्वाथ से सोंठ और देवदारु का चूर्ण प्रचुर परिमाण में मिला कर सेवन करना चाहिए॥ १०॥

वमनविरेचनशिरोविरेचनद्रव्याणां पालिका भागाः पिप्पल्यादिवचादिहरिद्रादिपरिपठितानां च द्रव्याणां श्लक्ष्णपिष्टानां यथोक्तानां च लवणानां, तत्सर्वं मूत्रगणे प्रक्षिप्य महावृक्षक्षीरप्रस्थं च मृद्वग्निना अवघट्टयन् विपचेदप्रदग्धकल्कं, तत्साधुसिद्धमवतार्य शीतीभूतमक्षमात्रा गुटिका वर्तयेत्, तासामेकां द्वे तिस्रो वा गुटिका बलापेक्षया मासांस्त्रींश्चतुरो वा सेवेत, एषाऽऽनाहवर्तिक्रिया विशेषेण महाव्याधिषूपयुज्यते (विशेषेण) कोष्ठजांश्च क्रिमीनपहन्ति कासश्वासक्रिमिकुष्ठप्रतिश्यायारोचकाविपाकोदावर्तांश्च नाशयति॥ ११॥

उदर रोग में मूत्रवर्ति—वमन द्रव्य (मदनफल आदि), विरेचन द्रव्य (निशोथ आदि-संशोधन-शमनीय अध्याय में पठित), पिप्पल्यादि, वचादि और हरिद्रादि गण (द्रव्यसंग्रहणीय अध्याय में पठित) के द्रव्य तथा पाँचों नमक प्रत्येक एक-एक पल ले, महीन पीसकर चूर्ण बनावे। फिर समस्त चूर्ण को गोमूत्र आदि (आठों मूत्र) मूत्रों में एक प्रस्थ सेहुण्ड के दूध के साथ, कलछी से चलाते हुए, जिसमें कल्क जलने न पावे, धीमी आँच पर पकावे। जब पाक भली-भाँति सिद्ध हो जाय, अग्नि से उतार कर शीतल होने पर एक-एक कर्ष प्रमाण की गोलियाँ बनावे। इनमें से एक, दो, या तीन वटी, शक्ति के अनुसार, तीन या चार मास तक सेवन करे। यह आनाहवर्ति विशेष कर महाव्याधियों में प्रयुक्त होती है और कोष्ठगत कृमियों को मारती है तथा कास, श्वास, कृमि, कुष्ठ, प्रतिश्याय, अरोचक, अन्न का परिपाक न होना एवं उदावर्त को नष्ट करती है॥ ११॥

मदनफलमज्जकुटजजीमूतकेक्ष्वाकुधामार्गवत्रिवृत्त्रिकटुकसर्षपलवणानि महावृक्षक्षीरमूत्रयोरन्यतरेण पिष्ट्वाऽङ्गुष्ठमात्रां वर्तिं कृत्वोदरिणः आनाहे तैललवणाभ्यक्तगुदस्यैकां द्वे तिस्रो वा पायौ निदध्यात्, एषाऽऽनाहवर्तिक्रिया वातमूत्रपुरीषोदावर्ताध्मानानाहेषु विधेया॥ १२॥

उदर रोग में आनाहवर्ति-क्रिया—मैनफल की गिरी, कुटज, जीमूत (देवदाली), इक्ष्वाकु (कड़ुतुम्बी), धामार्गव (महाकोशातकी), निशोथ, सोंठ, मरिच, पिप्पली, सरसों और पाँचों नमक को सेहुण्ड के दूध या गोमूत्र किसी एक के साथ पीसकर, अँगूठे के बराबर वर्ति बनावे तथा उदर रोग में आनाह होने पर, रोगी की गुदा में तैल-नमक लगाकर, एक या दो वर्ति प्रवेश करे। इस आनाहवर्ति-क्रिया का प्रयोग वातज, मूत्रज और पुरीषज उदावर्त, आध्मान तथा आनाह में करना चाहिए॥ १२॥

विमर्शः—उदावर्त आध्मान तथा आनाह इन तीनों व्याधियों में वायु की प्रधानता रहती है; किन्तु लक्षणभेद से इनकी गणना पृथक्-पृथक् की गई है। सुश्रुत ने उदावर्त की उत्पत्ति के अनेक कारण बतलाये हैं तथा इसकी निरुक्ति भिन्न शब्दों में की है—'वातविण्मूत्रजृम्भाश्रुक्षवोद्गारवमीन्द्रियैः। व्याहन्यमानैरुद्दिष्टैरुदावर्तो निरुच्यते॥' (सु उ. अ. ५५.) आध्मान का लक्षण—'साटोपमत्युग्ररुजमाध्मातमुदरं भृशम्। आध्मानमिति जानीयाद्घोरं वातनिरोधजम्॥' (सु. नि. अ. १) आनाह रोग, आमरस या मल के आमाशय या पक्वाशय में संचित होने के कारण उत्पन्न होता है—'आमं शकृद्वा निचितं क्रमेण भूयो विबद्धं विगुणानिलेन। प्रवर्तमानं न यथास्वमेनं विकारमानाहमुदाहरन्ति॥' (सु. उ. अ. ५६)

प्लीहोदरिणः स्निग्धस्विन्नस्य दध्ना भुक्तवतो वामबाहौ कूर्पराभ्यन्तरतः सिरां विध्येत्, विमर्दयेच्च पाणिना प्लीहानं रुधिरस्यन्दनार्थं; ततः संशुद्धदेहं समुद्रशुक्तिकाक्षारं पयसा पाययेत्, हिङ्गुसौवर्चिके वा क्षीरेण, स्रुतेन पलाशक्षारेण वा यवक्षारं, किंशुकक्षारोदकेन वा बहुशः स्रुतेन यवक्षारं, पारिजातकेक्षुरकापामार्गक्षारं वा, तैलसंसृष्टं शोभाञ्जनकयूषं पिप्पलीसैन्धवचित्रकयुक्तं, पूतिकरञ्जक्षारं वाऽम्लस्रुतं विडलवणपिप्पलीप्रगाढम्॥ १३॥

प्लीहोदर चिकित्सा—प्लीहोदर के रोगी का स्नेहन, स्वेदन, करके दही के साथ भोजन करावे और बायें हाथ में कूर्पर प्रदेश के अन्दर की शिरा का वेधन करे तथा रक्त निकालने के लिए प्लीहा को हथेली से मले। फिर (वमन-विरेचन के द्वारा) शुद्ध शरीर वाले रोगी को, समुद्र से निकली हुई शुक्ति का क्षार दूध के साथ पिलावे। अथवा हींग और सज्जीखार दूध के साथ पिलावे, या छाने हुए पलाशक्षार के साथ यवक्षार पिलावे अथवा अनेक बार छाने गए पलाशपुष्पक्षारोदक के साथ यवक्षार पिलावे। अथवा पारिजातक, तालमखाना और अपामार्ग क्षार का सेवन करावे। अथवा तैल मिश्रित सहिजन का क्वाथ पिप्पली, सेन्धा नमक और चित्रक मिलाकर पीवे। अथवा काञ्जी में घोलकर छाने गए पूतिकरञ्ज के क्षार में बिडनमक तथा पिप्पली प्रचुर मात्रा में मिलाकर सेवन करे॥ १३॥

पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकशृङ्गवेरयवक्षारसैन्धवानां पालिका भागाः, घृतप्रस्थं तत्तुल्यं च क्षीरं तदैकध्यं विपाचयेत्, एतत् षट्पलकं नाम सर्पिः प्लीहाग्निसङ्गगुल्मोदरोदावर्तश्वयथुपाण्डुरोगकासश्वासप्रतिश्यायोर्ध्ववातविषमज्वरानपहन्ति। मन्दाग्निर्वा हिङ्ग्वादिकं चूर्णमुपयुञ्जीत॥ १४॥

उदर रोग में षट्पल घृत—पिप्पली, पिप्पलीमूल, चव्य, चित्रक, सोंठ, यवक्षार और सेन्धानमक एक एक पल, घृत तथा दूध एक-एक प्रस्थ, इन्हें एक साथ मिलाकर पकावे। यह षट्पलक नामक घृत, प्लीहा, अग्निमान्द्य, गुल्म, उदर, उदावर्त, शोथ, पाण्डु, कास श्वास, प्रतिश्याय, ऊर्ध्ववात और विषमज्वर को नष्ट करता है। अथवा मन्दाग्नि वाला रोगी हिङ्ग्वादि चूर्ण का उपयोग करे॥ १४॥

यकृद्दाल्येऽप्येष एव क्रियाविभागः। विशेषतस्तु दक्षिणबाहौ सिराव्यधः॥ १५॥

यकृद्दाल्युदर में शिरावेध—यकृद्दाल्युदर में भी इसी क्रिया विधि का व्यवहार करना चाहिए। इसमें (प्लीहोदरसे) अन्तर यही है कि शिरावेध दाहिने हाथ में करना चाहिए॥ १५॥

मणिबन्धं सकुन्नाम्य वामाङ्गुष्ठसमीरिताम्।
दहेत् सिरां शरेणाशु प्लीहा वैद्यः प्रशान्तये॥ १६॥

प्लीहोदर में सिरादाह—वैद्य प्लीहा की शान्ति के लिए मणिबन्ध (कलाई) को कुछ झुकाकर, बायें अँगूठे की ओर जाती हुई सिरा को (तप्त) बाण से शीघ्र जलावे॥ १६॥

विमर्शः—यह चिकित्सा अनुसन्धान का विषय है। तप्त शर दाह का अर्थ विशेष उष्णता से है। Spleen enlargement में इससे लाभ होता होगा।

बद्धगुदे परिस्राविणि च स्निग्धस्विन्नस्याभ्यक्तस्याधो नाभेर्वामतश्चतुरङ्गुलमपहाय रोमराज्या उदरं पाटयित्वा चतुरङ्गुलप्रमाणमन्त्राणि निष्कृष्य निरीक्ष्य बद्धगुदस्यान्त्रप्रतिरोधकरमश्मानं बालं वाऽपोह्य मलजातं वा ततो मधुसर्पिर्भ्यामभ्यज्यान्त्राणि यथास्थानं स्थापयित्वा बाह्यं व्रणमुदरस्य सीव्येत्। परिस्राविण्यप्येवमेव शल्यमुद्धृत्यान्त्रस्रावान् संशोध्य, तच्छिद्रमान्त्रं समाधाय कालपिपीलिकाभिर्दंशयेत्, दष्टे च तासां कायानपहरेन्न शिरांसि, ततः पूर्ववत् सीव्येत्, संधानं च यथोक्तं कारयेत्, यष्टीमधुकमिश्रया च कृष्णमृदाऽवलिप्य बन्धेनोपचरेत्, ततो निवातमागारं प्रवेश्याचारिकमुपदिशेत्, वासयेच्चैनं तैलद्रोण्यां सर्पिर्द्रोण्यां वा पयोवृत्तिमिति॥ १७॥

बद्धगुदोदर और परिस्रावी उदररोग की चिकित्सा-बद्धगुद और परिस्रावी उदर में, स्नेहन, स्वेदन एवं अभ्यङ्ग से युक्त रोगी की नाभि के नीचे, वाम भाग में रोमराजी से चार अंगुल स्थान छोड़कर उदर में चीरा लगावे और चार अंगुल आंत बाहर निकाले, भली-भांति परीक्षा करके, बद्धगुदोदर के आँतों के अवरोधक पत्थर, बाल या मल को दूर करे। फिर आँतों में मधु एवं घृत पोतकर, आँतों को यथास्थान स्थापित करके उदर के बाहरी व्रण को सी दे। परिस्रावी उदर में भी इसी प्रकार शल्य को निकाल कर, आँत के स्राव को साफ करके, छिद्रवाली आँत को बराबर मिलाकर उस स्थान में काली चीटियों से कटावे। जब चीटियाँ आँत को पकड़ लें उनका धड़ शिर से अलग करदे और पहले की भाँति उदर व्रण को सी दे। व्रण का सन्धान पूर्वकथित विधि के अनुसार करे। मुलेठी मिली हुई काली मिट्टी का लेप करके पट्टी बाँध दे। फिर वायुरहित गृह में रोगी को ले जा कर परिचारकों को उनका कर्तव्य समझा दे। इस रोगी को तेल या घी की द्रोणी (टब) में बिठावे और केवल दूध का आहार करावे॥ १७॥

विमर्शः—यह Intestinal obstruction की शल्य चिकित्सा है। आन्त्र सीने के लिए मकोड़े काम में लाये जाते थे। इतना कठिन शल्य कर्म किया जाता था।

दकोदरिणस्तु वातहरतैलाभ्यक्तस्योष्णोदकस्विन्नस्य स्थितस्यापरैः सुपरिगृहीतस्याकक्षात् परिवेष्टितस्याधोनाभेर्वामतश्चतुरङ्गुलमपहाय रोमराज्या व्रीहिमुखेनाङ्गुष्ठोदरप्रमाणमवगाढं विध्येत्, तत्र त्रप्वादीनामन्यतमस्य नाडीं द्विद्वारां पक्षनाडीं वा संयोज्य दोषोदकमवसिञ्चेत्, ततो नाडीमपहृत्य तैललवणेनाभ्यज्य व्रणं बन्धेनोपचरेत्, न चैकस्मिन्नेव दिवसे सव दोषोदकमपहरेत्, सहसा ह्यपहृते तृष्णाज्वराङ्गमर्दातीसारश्वासकासपाददाहा उत्पद्येरन्नापूर्यते वा भूयतरमुदरमसञ्जातप्राणस्य, तस्मात्तृतीयचतुर्थपञ्चमषष्ठाष्टमदशमद्वादशषोडशरात्राणामन्यतममन्तरीकृत्य दोषोदकमल्पाल्पमवसिञ्चेत् निःसृते च दोषे गाढतरमाविककौशेयचर्मणामन्यतमेन परिवेष्टयेदुदरं, तथा नाध्मापयति वायुः; षण्मासांश्च पयसा भोजयेज्जाङ्गलरसेन वा, ततस्त्रीन्मासानर्धोदकेन पयसा फलाम्लेन जाङ्गलरसेन वा, अवशिष्टं मासत्रयमन्नं लघु हितं वा सेवेत; एवं संवत्सरेणागदो भवति॥ १८॥

जलोदर-चिकित्सा—जलोदर के रोगी को, वातहर तैल की मालिश तथा उष्णजल से स्वेदन करके, बिठावे। समझदार व्यक्ति उसे भली-भांति कक्षा प्रदेश से पकड़कर रखें, वस्त्र लिपटे हुए उस रोगी की नाभि के नीचे, बाईं ओर चार अंगुल रोमराजी से हटकर, व्रीहिमुख शस्त्र ( Trocar ) से अंगूठे के उदर के बराबर गहरा वेधन करे। इसमें रांगा आदि किसी धातु की अथवा पंख (पक्षियों के पंख) की दोनों ओर मुख वाली नली लगाकर दोषयुक्त जल को बाहर निकाले। इसके बाद नली को निकाल कर, तैल तथा नमक का लेप करके, व्रण पर पट्टी बांध दे। एक ही दिन में समस्त दोषयुक्त जल को न निकाले; क्योंकि सहसा सम्पूर्ण जल निकलने पर तृष्णा, ज्वर, अङ्गमर्द, अतिसार, श्वास और पाददाह उत्पन्न हो जाते हैं अथवा दुर्बल रोगी के उदर में अत्यधिक जल भर जाता है। इसलिए तीन, चार, पांच, छः आठ, दश, बारह और सोलह दिन में से किसी एक का अन्तर देकर, दोषयुक्त जल को थोड़ा थोड़ा निकालना चाहिए। दोषोदक के निकल जाने पर भेड़ के चमड़े, रेशमी वस्त्र या किसी अन्य चमड़े से उदर को बांध देना चाहिए। इस प्रकार वायु के द्वारा आध्मान ( Tympanites ) नहीं होता। छै मास तक दूध या जांगल जीवों के मांसरस के साथ भोजन करावे। इसके पश्चात् तीन महीने तक आधा जल मिले हुए दूध, फलों के खट्टे रस या जंगली जीवों के मांसरस के साथ भोजन दे तथा शेष तीन महीने तक हितकर, हल्का अन्न सेवन करावे। इस प्रकार एक वर्ष में रोगी रोगरहित हो जाता है ॥ १८ ॥

भवति चात्र—

आस्थापने चैव विरेचने च पाने तथाऽऽहारविधिक्रियासु।
सर्वोदरिभ्यः कुशलैः प्रयोज्यं क्षीरं शृतं जाङ्गलजो रसो वा।

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने उदरचिकित्सितं नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

---

उदर रोगों में दूध और जांगल जीवों के मांसरस का प्रयोग-जैसा कि:-कुशल वैद्य को, उदर रोग के सभी रोगियों के लिए आस्थापन, विरेचन आदि क्रियाओं तथा पीने और आहारविधि में, औषधिसिद्ध दूध अथवा जांगल जीवों का मांसरस प्रयोग करना चाहिए ॥ १९ ॥

विमर्शः—आजकल जलोदर की चिकित्सा में जल निकालने के लिए जिस विधि का प्रयोग किया जाता है उसे Tapping कहते हैं। इस विधि में Trocar and Cannula शस्त्र से Peritoneal cavity में वेधन किया जाता है। इस क्रिया का प्रयोग कभी-कभी अनेक बार करना पड़ता है। शस्त्र-क्रिया विधि का संक्षिप्त वर्णन इस प्रकार है—The bladder having been emptied, and the anaesthetic injected at the area selected, usually the midline just above the pubes, the skin is incised and the trocar thrust boldly through the abdominal wall, a proceeding which may produce some shock when no more fluid escapes even on squeezing from the flanks, the trocar is with drawn and the incision closed, and sealed with a collodion dressing. A tight wide binder must be applied.

'The Science and Practice of Surgery'

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाटीकायां चतुर्दशोऽध्यायः ॥१४॥

---

नोट—

## पञ्चदशोऽध्यायः

अथातो मूढगर्भचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

मूढगर्भचिकित्सा का उपक्रम—इसके अनन्तर मूढगर्भ की चिकित्सा विधि का वर्णन किया जाता है जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने (सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से) कहा ॥१-२॥

नातोऽन्यत् कष्टतममस्ति यथा मूढगर्भशल्योद्धरणम्। अत्र हि योनियकृत्प्लीहान्त्रविवरगर्भाशयानां मध्ये कर्म कर्तव्यं स्पर्शेन, उत्कर्षणापकर्षणस्थानापवर्तनोत्कर्तनभेदनच्छेदनपीडनर्जूकरणदारणानि चैकहस्तेन गर्भं गर्भिणीं चाहिंसता, तस्मादधिपतिमापृच्छ्य परं च यत्नमास्थायोपक्रमेत ॥ ३ ॥

मूढगर्भ शल्य को निकालने के समान दूसरा कठिन ( शल्य ) कर्म नहीं है इसमें योनि, यकृत्, प्लीहा; आन्त्र-गुहा तथा गर्भाशय के मध्य में, स्पर्श के द्वारा, कार्य करना पड़ता है। ( १ ) उत्कर्षण (अधोगत गर्भ को ऊपर उठाना), ( २ ) अपकर्षण ( ऊर्ध्वगत गर्भ को नीचे करना ), ( ३ ) स्थानापवर्तन ( उत्तान गर्भ का मुख नीचे की ओर करना ), ( ४ ) उद्वर्तन ( नीचे की ओर मुख वाले गर्भ को उत्तान करना ) ( ५ ) उत्कर्तन ( ऊपर उठे हुए किसी अंग को काटना ), ( ६ ) भेदन, ( ७ ) छेदन ( मृतगर्भ के अंगों को काट कर टुकड़े करना), (८) पीडन (दबाना), (९) ऋजूकरण ( टेढ़े गर्भ को सीधा करना ) और ( १० ) दारण (फाड़ना) आदि कार्य, गर्भ और गर्भिणी की रक्षा करते हुए, एक हाथ से

करने पड़ते हैं। इसलिए स्वामी की अनुमति लेकर, सावधानी के साथ कार्य करना चाहिये॥

विमर्शः—यहां पर सूत्र रूप में आचार्य ने समस्त शल्य कर्म जो मूढगर्भ-निर्हरण में किये जा सकते हैं उनका वर्णन किया है। इनमें वर्तन ( Version ), forceps, embryootcmy आदि सबका समावेश होता है। माता तथा शिशु दोनों जीवित हैं तथा जीवित रखना यह प्रयत्न है। स्वामी की आज्ञा लेना यह नियम तब भी था।

तत्र समासेनाष्टविधा मूढगर्भगतिरुद्दिष्टा; स्वभावगता अपि त्रयः सङ्गा भवन्ति–शिरसो वैगुण्यादंसयोर्जघनस्य वा॥ ४॥

मूढगर्भ के प्रकार—मूढगर्भ की गति संक्षेप में आठ प्रकार की होती है। प्राकृतिक रूप से भी तीन प्रकार की रुकावटें ( गर्भ में ) होती हैं ( १ ) शिर की वक्रता के कारण ( २ ) अंसप्रदेश ( स्कन्ध और बाहु ) की वक्रता के कारण तथा ( ३ ) जघन प्रदेश ( कटि का अग्रभाग ) की वक्रता के कारण॥

जीवति तु गर्भे सूतिकागर्भनिर्हरणे प्रयतेत। निर्हर्तुमशक्ये च्यावनान् मन्त्रानुषश्शृणुयात्; तान् वक्ष्यामः॥ ५॥

मूढगर्भ में मन्त्र प्रयोग—जीवित गर्भ की स्थिति में सूतिका के गर्भ को निकालने का प्रयत्न करना चाहिए। यदि गर्भ के निकलने में कठिनाई हो तो 'च्यावन ( गर्भ निकालने वाले ) मन्त्रों' को सुनना चाहिए। उन मन्त्रों का कथन किया जाता है॥ ५॥

'इहामृतं च सोमश्च चित्रभानुश्च भामिनी।
उच्चैःश्रवाश्च तुरगो मन्दिरे निवसन्तु ते॥ ६॥

हे सुन्दरि! तुम्हारे इस मन्दिर ( गृह ) में अमृत, सोम ( चन्द्रमा ), चित्रभानु ( सूर्य ) और उच्चैःश्रवा नामक ( इन्द्र का अश्व ) घोड़े का निवास हो॥ ६॥

इदममृतमपां समुद्धृतं वै तव लघु गर्भमिमं प्रमुञ्चतु स्त्रि।
तदनलपवनार्कवासवास्ते सह लवणाम्बुधरैर्दिशन्तु शांतिम्

हे स्त्री! यह अमृत समुद्र से निकाला गया है, तुम्हारे गर्भ को यह शीघ्र मुक्त करे। अग्नि, वायु, सूर्य, इन्द्र तथा समुद्र तुम्हें शान्ति प्रदान करें॥ ७॥

मुक्ताः पशोर्विपाशाश्च मुक्ताः सूर्येण रश्मयः।
मुक्तः सर्वभयाद्गर्भ एह्येहि चिरमावितः॥ ८॥

पशु के बन्धन खुल गए, सूर्य ने अपनी किरणें फैला दीं, हे गर्भ! तुम सब विघ्न-बाधाओं से मुक्त हुए, आवो आवो और सुरक्षित रहो॥ ८॥

औषधानि च विदध्याद्यथोक्तानि। मृते चोत्तानाया आभुग्नसक्थ्या वस्त्राधारकोन्नमितकट्या धन्वननगवृत्तिकाशाल्मलीमृत्स्नाघृताभ्यां म्रक्षयित्वा हस्तं योनौ प्रवेश्य गर्भमपहरेत् तत्र सक्थिभ्यामागतमनुलोममेवाञ्छेत्, एकसक्थ्ना प्रतिपन्नस्येतरसक्थि प्रसार्यापहरेत्, स्फिग्देशं प्रपीड्योर्ध्वमुत्क्षिप्य सक्थिनी प्रसार्यापहरेत्, तिर्यगागतस्य परिघस्येव तिरश्चीनस्य पश्चादर्धमुत्क्षिप्य पूर्वार्धमपत्यपथं प्रत्यार्जवमानीयापहरेत्; पार्श्वापवृत्तशिरसमंसं प्रपीड्योर्ध्वमुत्क्षिप्य शिरोऽपत्यपथमानीयापहरेत्, बाहुद्वयप्रतिपन्नस्योर्ध्वमुत्पीड्यांसौ शिरोऽनुलोममानीयापहरेत्, द्वावन्त्यावसाध्यौ मूढगर्भौ, एवमशक्ये शस्त्रमवचारयेत्॥ ९॥



मूढगर्भ में निकालने की क्रिया—पूर्वकथित ( शारीर स्थान में अपरापातन के लिए पठित ) औषधियों का भी प्रयोग करे। गर्भस्थ शिशु की मृत्यु होने पर, गर्भिणी को चित्त लिटावे और दोनों जंघा सिकोड़ कर, कटि के नीचे कपड़े की गद्दी लगा, कटिभाग को ऊँचा करे ( Lithtomy ) ( Position )। फिर धन्वन ( धनुर्वृक्षो बदरीसदृशपत्रः ), नगवृत्तिका ( शल्लकी ) और सेमल का लुआब तथा घी हाथ में लेप कर, योनि में प्रवेश करे और गर्भ को निकाले। इनमें जंघाओं ( पैरों ) के द्वारा निकले हुए गर्भ को अनुलोमरूप में ही खीचे ( Extraction )। एक जंघा के बाहर आने पर दूसरी जंघा को भी फैलाकर गर्भ को निकाले। नितम्ब को दबा कर ऊँचा उठावे और जंघाओं को फैलाकर, गर्भ को निकाले। तिरछे आये हुए तथा अर्गला ( किवाड़ को बन्द रखने के लिए लगने वाला डंडा ) की भांति वेंड़े गर्भ के पिछले आधे भाग ( नितम्ब, पर ) को ऊपर उठा कर, अगले आधे भाग ( शिरोभाग ) को योनिमार्ग में सीधा करके, गर्भ को निकाले। पार्श्व की ओर शिर मुड़े हुए गर्भ में, कन्धे को दबा कर ऊपर उठावे और शिर को योनिमार्ग में लाकर गर्भ को निकाले। दोनों हाथों के द्वारा बाहर आये हुए गर्भ में गर्भ को ऊपर उठावे और ऊर्ध्वभाग को अनुलोम दिशा में लाकर गर्भ को निकाले। अन्त के दो मूढ गर्भ असाध्य होते हैं। जिस मूढगर्भ में इन क्रियाओं से फल न निकले, उसमें शस्त्र प्रयोग करना चाहिये॥ ९॥

विमर्शः—पाश्चात्य चिकित्सा-विज्ञान के अनुसार, उपर्युक्त मूढगर्भों का नामकरण, निम्नलिखित रूप में किया जा सकता है। ( १ ) सक्थिभ्यामागतम् Full breech presentation ) ( २ ) एकसक्थ्ना प्रपन्नस्य ( Footling or knee Presentation ) ( ३ ) स्फिग्देशेनागतस्य ( Frank breech presentation ) ( ४ ) तिर्यगागतस्य ( Transvers lie, shoulder presentation ( ५ ) पार्श्वापवृत्तशिरसम् ( Transvers lie Shoulder Presentation with prolapse of hands ) ( ६ ) बाहुद्वयप्रतिपन्नस्य ( Complex presentation ) Complex or Compound presesntion तथा Foot and knee presentation असाध्य माने गये हैं। मूढगर्भ की अवस्थाओं में शस्त्रावचारण की आवश्यकता होती है।

सचेतनं च शस्त्रेण न कथञ्चन दारयेत्।
दार्यमाणो हि जननीमात्मानं चैव घातयेत्॥ १०॥
अविषह्ये विकारे तु श्रेयो गर्भस्य पातनम्।

न गर्भिण्या विपर्यासस्तस्मात्प्राप्तं न हापयेत् ॥११॥

मूढगर्भ को निकालने के लिए शस्त्र प्रयोग—जीवितगर्भ को कभी शस्त्र से नहीं काटना चाहिए; क्योंकि काटने पर माता और शिशु दोनों की मृत्यु हो जाती है। असहनीय व्याधि की दशा में गर्भपात करना कल्याणकारी होता है। गर्भिणी की मृत्यु न हो इसलिए उपस्थित वस्तु को नहीं छोड़ना चाहिए अर्थात् उस समय गर्भिणी की रक्षा करनी चाहिए ॥ १०-११ ॥

ततः स्त्रियमाश्वास्य मण्डलाग्रेणाङ्गुलीशस्त्रेण वा शिरो विदार्य, शिरःकपालान्याहृत्य, शङ्कुना गृहीत्वोरसि कक्षायां वाऽपहरेत् ; अभिन्नशिरसमक्षिकूटे गण्डे वा, असंसक्तस्यांसदेशे बाहू छित्त्वा, दृतिमिवाततं वातपूर्णोदरं वा विदार्य निरस्यान्त्राणि शिथिलीभूतमाहरेत् , जघनसक्तस्य वा जघनकपालानीति ॥ १२ ॥

स्त्री को आश्वस्त करके मण्डलाग्र ( Cirular knife ) या अंगुलिशस्त्र (Finger knife से गर्भ के शिर को फाड़े और शिर तथा कपालास्थियों को बाहर खींचकर शंकुयन्त्र ( Blunt hook and crot chet ) के द्वारा छाती या कक्षा पकड़कर गर्भ को बाहर निकाले, शिर के न टूटने पर अक्षिकूट या कपोल प्रदेश पकड़कर, कंधा फँसने पर, अंसप्रदेश से बाहु को काट कर, मशक के समान फूले या वायु से भरे हुए उदर वाले गर्भ के उदर में चीरा लगा, आंतों को निकाल, गर्भके शिथिल होने पर उसे बाहर निकाले। नितम्ब प्रदेश के फंसने पर जघन कपालों को काटकर गर्भ को निकाले ॥ १२ ॥

किंबहुना—
यद्यदङ्गं हि गर्भस्य तस्य सज्जति तद्भिषक्।
सम्यग्विनिर्हरेच्छित्त्वा रक्षेन्नारीं च यत्नतः॥ १३ ॥

अधिक क्या कहा जाय—उस गर्भ का जो जो अङ्ग रुकता हो उसे काटकर भलीभाँति वैद्य बाहर निकाले और यत्नपूर्वक नारी की रक्षा करे ॥ १३ ॥

गर्भस्य गतयश्चित्रा जायन्तेऽनिलकोपतः ।
तत्रानल्पमतिर्वैद्यो वर्तेत विधिपूर्वकम् ॥ १४ ॥

वायु के प्रकोप से गर्भ की गति ( स्थिति ) नाना प्रकार की हो जाती है, ऐसी दशा में बुद्धिमान वैद्य को विधिपूर्वक कार्य करना चाहिए ॥ १४ ॥

नोपेक्षेत मृतं गर्भं मुहूर्तमपि पण्डितः ।
स ह्याशु जननीं हन्ति निरुच्छ्वासं पशुं यथा ॥ १५ ॥

बुद्धिमान् वैद्य, एक क्षण भी मृतक गर्भ की उपेक्षा न करे, क्योंकि वह माता को उसी प्रकार शीघ्र मार डालता है जिस प्रकार श्वास रुकने से पशु की मृत्यु हो जाती है ॥ १५ ॥

मण्डलाग्रेण कर्तव्यं छेद्यमन्तर्विजानता ।
वृद्धिपत्रं हि तीक्ष्णाग्रं नारीं हिंस्यात् कदाचन ॥ १६ ॥

शस्त्रकर्म के ज्ञाता वैद्य को मण्डलाग्र शस्त्र ( Circular knife ) के द्वारा अन्दर छेदन कर्म करना चाहिये, क्योंकि वृद्धिपत्र ( Scalpel ) का अग्रभाग तीक्ष्ण होता है, उससे छेदन करने में स्त्री की प्राणहानि संभावित है ॥ १६ ॥

अथापतन्तीमपरां पातयेत् पूर्ववद्भिषक् ।
हस्तेनापहरेद्वाऽपि पार्श्वाभ्यां परिपीड्य वा ॥ १७ ॥

यदि अपरापातन न होता हो तो वैद्य, पूर्वोक्त विधि ( शारीर स्थान में पठित ) के द्वारा अपरापातन करावे अथवा हाथ से पार्श्वभाग को दबाकर निकाले ॥ १७ ॥

धुनुयाच्च मुहुर्नारीं पीडयेद्वांऽसपिण्डिकाम् ।
तैलाक्तयोनेरेवं तां पातयेन्मतिमान् भिषक् ॥ १८ ॥

बुद्धिमान् वैद्य, तैलसिक्त योनि वाली उस स्त्री को धीरे धीरे ( हाथ-पैर पकड़वाकर ) हिलाकर कंधे को दबाकर अपरापातन करावे ॥ १८ ॥

एवं निर्हृतशल्यां तु सिञ्चेदुष्णेन वारिणा ।
ततोऽभ्यक्तशरीरायां योनौ स्नेहं निधापयेत् ॥ १९ ॥

शस्त्रकर्म के पश्चात्कर्म—इस प्रकार जिस नारी का शल्य ( मूढगर्भ ) निकला हो उसे उष्ण जल से स्नान करावे और शरीर में तेल की मालिश करके योनि में तेल(पिचु)रखे ॥१९॥

एवं मृद्वी भवेद्योनिस्तच्छूलं चोपशाम्यति ।
कृष्णातन्मूलशुण्ठ्येलाहिङ्गुभार्गीः सदीप्यकाः॥ २० ॥

---

* विमर्शः—

Embryulcia ( Embryotomy )
- Craniotomy — शिरश्छेदन | हरण
  - Perforation
  - Comminution by Cranioclasm or Cephalotripsy
  - Extraction
- Decapitation — शिरश्छेदन
- Spondylotomy — कशेरुक विभाजन
- Eviscerstion — कोष्ठ आशय निर्हरण
- Cleidotomy — अक्षकच्छेदन

इस तरह ज्ञात होता है कि प्राचीन गर्भ निर्हरण सिद्धान्त बिलकुल समान है।

वचामतिविषां रास्नां चव्यं संचूर्ण्य पाययेत्।
स्नेहेन दोषस्यन्दार्थं वेदनोपशमाय च ॥ २१ ॥
क्वाथं चैषां तथा कल्कं चूर्णं वा स्नेहवर्जितम्।
शाकत्वग्हिङ्ग्वतिविषापाठाकटुकरोहिणीः ॥ २२ ॥
तथा तेजोवतीं चापि पाययेत् पूर्ववद्भिषक्।
त्रिरात्रं पञ्चरात्रं वा सप्ताहं ततः स्नेहं पुनः पिबेत् ॥ २३ ॥
पाययेतासवं नक्तमरिष्टं वा सुसंस्कृतम्।
शिरीषककुभाभ्यां च तोयमाचमने हितम् ॥ २४ ॥
उपद्रवाश्च येऽन्ये स्युस्तान् यथास्वमुपाचरेत्।
सर्वतः परिशुद्धा च स्निग्धपथ्याल्पभोजना ॥ २५ ॥
स्वेदाभ्यङ्गपरा नित्यं भवेत् क्रोधविवर्जिता।
पयो वातहरैः सिद्धं दशाहं भोजने हितम् ॥ २६ ॥

इस प्रकार योनि कोमल होती है तथा योनिशूल भी शान्त हो जाता है। पिप्पली, पिप्पलीमूल, सोंठ, इलायची, हींग, भार्गी, अजवायन, वच, अतीस, रास्ना और चव्य का चूर्ण दोषों को बाहर निकालने तथा वेदना की शान्ति के लिए, घृत के साथ पिलावे अथवा इन औषधियों का स्नेह-रहित क्वाथ, कल्क या चूर्ण खिलावे। बरुणा की छाल, हींग, अतीस, पाठा, कुटकी तथा तेजबल का चूर्ण बनाकर भी वैद्य पूर्वोक्त विधि के अनुसार (घी के साथ) पिलावे। इसके पश्चात्, तीन, पाँच या सात दिन पुनः स्नेहपान करावे और रात्रि में विधिपूर्वक बना हुआ आसव या अरिष्ट पिलावे। शिरीष और अर्जुन का क्वाथ आचमन (कुल्ला या पान) के लिए हितकर होता है। अन्य उपद्रवों (वातरोग ज्वर आदि) के लिए तदनुकूल चिकित्सा विधि का प्रयोग करना चाहिए। सम्पूर्ण रूप से शुद्ध हुई नारी नित्य स्निग्ध, हितकर और अल्प भोजन करे, स्वेदन और अभ्यङ्ग करावे तथा क्रोध न करे। दश दिन तक भोजन में वातहर द्रव्यों से सिद्ध (शतपुष्पा आदि) दूध का सेवन करे ॥ २०–२६ ॥

रसं दशाहं शेषे तु यथायोगमुपाचरेत्।
व्युपद्रवां विशुद्धां च ज्ञात्वा च वरवर्णिनीम् ॥ २७ ॥
ऊर्ध्वं चतुर्भ्यो मासेभ्यो विसृजेत् परिहारतः।
योनिसन्तर्पणेऽभ्यङ्गे पाने बस्तिषु भोजने ॥ २८ ॥
बलातैलमिदं चास्यै दद्यादनिलवारणम्।

शेष दिनों में अनुकूल आहार का सेवन करना चाहिए तथा उपद्रव रहित, विशुद्ध और सुन्दर वर्ण होने पर, चार मास के बाद आहार-विहार के बन्धन से मुक्त कर देना चाहिए। इस नारी (प्रसूता) के योनि-संतर्पण, अभ्यङ्ग, पान, बस्ति तथा भोजन में वातनाशक अधोलिखित बलातैल का प्रयोग करना चाहिए ॥ २७–२८ ॥

बलामूलकषायस्य दशमूलीशृतस्य च ॥ २९ ॥
यवकोलकुलत्थानां क्वाथस्य पयसस्तथा।
अष्टावष्टौ शुभा भागास्तैलादेकस्तदेकतः ॥ ३० ॥
पचेदावाप्य मधुरं गणं सैन्धवसंयुतम्।
तथाऽगुरुं सर्जरसं सरलं देवदारु च ॥ ३१ ॥
मञ्जिष्ठां चन्दनं कुष्ठमेलां कालानुसारिवाम्।
मांसीं शैलेयकं पत्रं तगरं सारिवां वचाम् ॥ ३२ ॥
शतावरीमश्वगन्धां शतपुष्पां पुनर्नवाम्।
तत् साधुसिद्धं सौवर्णे राजते मृन्मयेऽपि वा ॥ ३३ ॥
प्रक्षिप्य कलशे सम्यक् स्वनुगुप्तं निधापयेत्।
बलातैलमिदं ख्यातं सर्ववातविकारनुत् ॥ ३४ ॥
यथाबलमतो मात्रां सूतिकायै प्रदापयेत्।
या च गर्भार्थिनी नारी क्षीणशुक्रश्च यः पुमान् ॥ ३५ ॥
वातक्षीणे मर्महते मथितेऽभिहते तथा।
भग्ने श्रमाभिपन्ने च सर्वथैवोपयुज्यते ॥ ३६ ॥
एतदाक्षेपकादीन् वै वातव्याधिमपोहति।
हिक्कां कासमधीमन्थं गुल्मं श्वासं च दुस्तरम् ॥ ३७ ॥
षण्मासानुपयुज्यैतदन्त्रवृद्धिमपोहति।
प्रत्यग्रधातुः पुरुषो भवेच्च स्थिरयौवनः ॥ ३८ ॥
राज्ञामेतद्धि कर्तव्यं राजमात्राश्च ये नराः।
सुखिनः सुकुमाराश्च धनिनश्चापि ये नराः ॥ ३९ ॥

सूतिका रोग में बलातैल—खरेटी की जड़ का क्वाथ, दशमूल का क्वाथ, जौ बेर और कुलथी का क्वाथ तथा दूध आठ आठ भाग और तेल एक भाग, इनमें मधुर गण के द्रव्य (काकोल्यादिगण), सेन्धानमक, अगर, राल, धूपवृक्ष, देवदारु, मजीठ, चन्दन, कूठ, इलायची, तगर, जटामांसी, छरीला, तेजपात, तगर, सारिवा, वच, शतावर और पुनर्नवा का कल्क डालकर एक साथ पकावे। तैल के भलीभांति सिद्ध होने पर, सोना, चाँदी या मिट्टी के पात्र में अच्छी तरह भरकर सुरक्षित स्थान में रखे। यह बलातैल के नाम से प्रसिद्ध है तथा सभी वातव्याधियों को नष्ट करता है। प्रसूता को उसकी शक्ति के अनुसार इस तैल की मात्रा का सेवन कराना चाहिए। गर्भ धारण की इच्छावाली स्त्री, नष्टशुक्र-वाले पुरुष, वायु से क्षीण, मर्मस्थान में चोट लगे हुए, कुचले हुए, चोट लगे हुए, हड्डी टूटे हुए, और थकावट से पीड़ित व्यक्तियों के लिए सभी विधियों से (अभ्यङ्ग, पान, बस्ति और भोजन आदि में) इस तैल का प्रयोग करना चाहिए। यह तैल अभिषेक आदि वातव्याधियोंको नष्ट करता है। भयङ्कर हिक्का, कास, अधिमन्थ, गुल्म, श्वास और अन्त्रवृद्धि आदि रोग छै मास तक इस तैल का सेवन करने से नष्ट हो जाते हैं। इस तैल के सेवन से पुरुष के रस-रक्तादि धातुओं की वृद्धि होती है तथा उसका यौवन स्थिर रहता है राजाओं, राजाओं की कोटि के मनुष्यों, सुखी, सुकुमार और सम्पत्तिशाली पुरुषों के लिए इस तैल का निर्माण करना चाहिए ॥ २९–३९ ॥

बलाकषायपीतेभ्यस्तिलेभ्यो वाऽप्यनेकशः।
तैलमुत्पाद्य तत्क्वाथशतपाकं कृतं शुभम् ॥ ४० ॥
निवाते निभृतागारे प्रयुञ्जीत यथाबलम्।
जीर्णेऽस्मिन् पयसा स्निग्धमश्नीयात् षष्टिकोदनम् ॥
अनेन विधिना द्रोणमुपयुज्यान्नमीरितम्।

भुञ्जीत द्विगुणं कालं बलवर्णान्वितस्ततः ॥ ४२ ॥
सर्वपापैर्विनिर्मुक्तः शतायुः पुरुषो भवेत् ।
शतं शतं तथोत्कर्षो द्राणे द्रोणे प्रकीर्तितः ॥ ४३ ॥

शतपाक बलातैल—अनेक बार बला क्वाथ की भावना दिए हुए तिलों से तेल निकाल कर, उसे बलाक्काथ के साथ ही सौ बार पकावे । वायुरहित, एकान्त घर में, शक्ति के अनुसार इसका सेवन करे । इस औषधि का पाचन होने पर दूध के साथ, घृतयुक्त साठी के चावलों का भोजन करे। इस विधि से बलातैल की एक द्रोण मात्रा सेवन करने पर मनुष्य, उपयुक्त अन्नों का दुगुना आहार करता है, बल-वर्ण सम्पन्न बनता है तथा सभी पापों से मुक्त होकर सौ वर्ष की आयु प्राप्त करता है। एक एक द्रोण तैल के सेवन करने पर आयु में सौ-सौ वर्ष की वृद्धि होती है ॥

बलाकल्पेनातिबलागुडूच्यादित्यपर्णिषु ।
सैरेयके वीरतरौ शतावर्यां त्रिकण्टके ॥ ४४ ॥
तैलानि मधुके कुर्यात् प्रसारिण्यां च बुद्धिमान् ।
नीलोत्पलं वरीमूलं गव्ये क्षीरे विपाचयेत् ॥ ४५ ॥
शतपाकं ततस्तेन तिलतैलं पचेद्भिषक् ।
बलातैलस्य कल्कांस्तु सुपिष्टांस्तत्र दापयेत् ॥ ४६ ॥
सर्वेषामेव जानीयादुपयोगं चिकित्सकः ।
बलातैलवदेतेषां गुणांश्चैव विशेषतः ॥ ४७ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने मूढगर्भचिकित्सितं नाम पञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

बला तैल के विधानानुसार गुडूची आदि तैल बनाने का भी निर्देश—बुद्धिमान् वैद्य, बलाकल्क के अनुसार अतिबला, गुडूची, सूर्यावर्त्त, कटसरैया, वीरतरु, शतावर, गोखरू, मुलेठी और प्रसारणी के द्वारा तैल सिद्ध करे । वैद्य, नीलकमल और शतावर की जड़ गौ के दूध में पकावे और इस सिद्ध दूध में बलातैल के कल्क द्रव्यों का भलीभाँति पिसा हुआ कल्क मिलाकर सौ बार तिल का पाक करे । चिकित्सक को इन सभी तेलों के उपयोग और विशेष कर गुणों को, बलातैल के तुल्य समझना चाहिए ॥ ४४-४७ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिका-भाषाटीकायां पञ्चदशोऽध्यायः ॥१५॥

---

नोट—

## षोडशोऽध्यायः

अथातो विद्रधीनां चिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

इसके अनन्तर विद्रधियों ( Abcess ) की चिकित्सा-विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

उक्ता विद्रधयः षड् ये तेष्वसाध्यस्तु सर्वजः ।
शेषेष्वामेषु कर्तव्या त्वरितं शोफवत् क्रिया ॥ ३ ॥

आम विद्रधियों में व्रणशोथ की भाँति चिकित्सानिर्देश—जिन ६ प्रकार की विद्रधियों का वर्णन ( निदान स्थान में ) किया जा चुका है, उनमें सन्निपातज विद्रधि असाध्य होती है । शेष विद्रधियों में अपक्वावस्था में ही शोथ-(Inflamation) चिकित्सा की भांति ( अपतर्पण से विरेचन तक कहे ११ उपक्रम ) क्रिया शीघ्र करनी चाहिये ॥ ३ ॥

वातघ्नमूलकल्कैस्तु घृततैलवसायुतैः ।
सुखोष्णो बहलो लेपः प्रयोज्यो वातविद्रधौ ॥ ४ ॥
सानूपौदकमांसस्तु काकोल्यादिः सतर्पणः ।
स्नेहाम्लसिद्धो लवणः प्रयोज्यश्चोपनाहने ॥ ५ ॥
वेशवारैः सकृशरैः पयोभिः पायसैस्तथा ।
स्वेदयेत् सततं चापि निर्हरेच्चापि शोणितम् ॥ ६ ॥

( १ ) वातविद्रधि-चिकित्सा – वातज विद्रधि में, वातघ्न ( भद्रदार्वादिगण ) द्रव्यों की जड़ के कल्क में घी, तेल और वसा ( चर्बी ) मिलाकर, सहने योग्य उष्ण तथा गाढ़ा लेप लगाना चाहिए। उपनाह ( पुल्टिश ) के लिए आनूप ( महिष आदि ) और औदक ( मछली आदि ) जीवों का मांस, काकोल्यादिगण के द्रव्य, धान का लावा, सेन्धा-नमक मिलाकर, स्नेह ( घृत, तैल, वसा, मज्जा ) तथा काञ्जी के साथ सिद्ध करके, प्रयोग में लाना चाहिए। वेशवार ( संस्कृत-मांसविशेषः ), कृशरा ( तिलतण्डुलमाषकृता यवागूः ), दूध तथा पायस ( क्षीरसिद्धस्तण्डुलः पायसः ) से निरन्तर स्वेदन और रक्तमोक्षण भी करना चाहिए ॥४-६॥

स चेदेवमुपक्रान्तः पाकायाभिमुखो यदि ।
तं पाचयित्वा शस्त्रेण भिन्द्याद्भिन्नं च शोधयेत् ॥ ७ ॥

इस प्रकार की चिकित्सा के अनन्तर भी, यदि उस विद्रधि में पाक के लक्षण उपस्थित हों, तो उसे पकाकर शस्त्र से चीरा लगाना चाहिए और चीरा लगे हुए व्रण का शोधन करना चाहिए ॥ ७ ॥

पञ्चमूलकषायेण प्रक्षाल्य लवणोत्तरैः ।
तैलैर्भद्रादिमधुकसंयुतैः प्रतिपूरयेत् ॥ ८ ॥

बृहत्पञ्चमूल के क्वाथ से व्रण को धोकर, भद्रदार्वादिगण के द्रव्य, मुलेठी तथा पर्याप्त लवण मिश्रित तैल से व्रण को भर देना चाहिए ॥ ८ ॥

वैरेचनिकयुक्तेन त्रैवृतेन विशोध्य च ।
पृथक्पर्ण्यादिसिद्धेन त्रैवृतेन च रोपयेत् ॥ ९ ॥

विरेचक द्रव्यों के चूर्ण से युक्त (संशोधन शमनीय अध्यायोक्त) त्रैवृत (घृत, तेल, वसा) से व्रण का शोधन कर, पृथक्पर्ण्यादिगण से सिद्ध त्रैवृत (स्नेह) के द्वारा व्रण का रोपण करना चाहिए ॥ ९ ॥

पैत्तिकं शर्करालाजामधुकैः सारिवायुतैः ।
प्रदिह्यात् क्षीरपिष्टैर्वा पयस्योशीरचन्दनैः ॥ १० ॥

(२) पैत्तिकविद्रधि चिकित्सा—पित्तज विद्रधि में, शर्करा, धान का लावा, मुलेठी और सारिवा अथवा क्षीरकाकोली, खस और चन्दन को दूध में पीस कर लेप करना चाहिए ॥

पाक्यैः शीतकषायैर्वा क्षीरैरिक्षुरसैस्तथा ।
जीवनीयघृतैर्वाऽपि सेचयेच्छर्करायुतैः ॥ ११ ॥
त्रिवृद्धरीतकीनां च चूर्णं लिह्यान्मधुद्रवम् ।
जलौकोभिर्हरेच्चासृक् पक्वं चापाट्य बुद्धिमान् ॥ १२ ॥

उपर्युक्त औषधियों के उष्ण या शीत कषाय, दूध और गन्ने के रस से अथवा शर्करायुक्त जीवनीय गण से सिद्ध घृत के द्वारा भी परिषेक करना चाहिए। निशोथ और हरीतकी का चूर्ण मधु मिलाकर चटाना चाहिए तथा पक्व विद्रधि को चीरकर जलौका द्वारा बुद्धिमान् वैद्य को रक्त निकालना चाहिए ॥ ११–१२ ॥

क्षीरवृक्षकषायेण प्रक्षाल्यौदकजेन वा ।
तिलैः सयष्टीमधुकैः सक्षीरैः सर्पिषा युतैः ॥ १३ ॥
उपदिह्य प्रतनुना वाससा वेष्टयेद्व्रणम् ।

क्षीरवृक्ष (वट, गूलर आदि) अथवा औदक (कमल, कुमुद आदि) द्रव्यों के कषाय से व्रण को धोकर, मुलेठी दुग्ध और घृत-मिश्रित तिल कल्क का लेप करके, पतले कपड़े से व्रण को बांध देना चाहिए ॥ १३½ ॥

प्रपौण्डरीकमञ्जिष्ठामधुकोशीरपद्मकैः ॥ १४ ॥
सहरिद्रैः कृतं सर्पिः सक्षीरं व्रणरोपणम् ।
क्षीरशुक्लापृथक्पर्णीसमङ्गारोध्रचन्दनैः ॥ १५ ॥
न्यग्रोधादिप्रवालेषु तेषां त्वक्ष्वथवा कृतम् ।

प्रपौण्डरीक (पुण्डेरी सुगन्ध द्रव्य), मजीठ, मुलेठी, खस, पद्माख और हल्दी के कल्क के साथ दूध से सिद्ध घृत व्रण-रोपक होता है। क्षीरविदारी, पृष्ठिपर्णी, मजीठ, लोध्र, चन्दन और वट आदि के पत्ते अथवा उनके छाल से सिद्ध घृत व्रण का रोपण करता है ॥ १४–१५½ ॥

नक्तमालस्य पत्राणि तरुणानि फलानि च ॥ १६ ॥
सुमनायाश्च पत्राणि पटोलारिष्टयोस्तथा ।
द्वे हरिद्रे मधूच्छिष्टं मधुकं तिक्तरोहिणी ॥ १७ ॥
प्रियङ्गु कुशमूलं च निचुलस्य त्वगेव च ।
मञ्जिष्ठाचन्दनोशीरमुत्पलं सारिवे त्रिवृत् ॥ १८ ॥
एतेषां कार्षिकैर्भागैर्घृतप्रस्थं विपाचयेत् ।
दुष्टव्रणप्रशमनं नाडीव्रणविशोधनम् ॥ १९ ॥
सद्यश्छिन्नव्रणानां च करञ्जाद्यमिदं शुभम् ।
दुष्टव्रणाश्च ये केचिद्ये चोत्सृष्टक्रिया व्रणाः ॥ २० ॥
नाड्यो गम्भीरिका याश्च सद्यश्छिन्नास्तथैव च ।
अग्निक्षारकृताश्चैव ये व्रणा दारुणा अपि ॥ २१ ॥
करञ्जाद्येन हविषा प्रशाम्यन्ति न संशयः ।

करञ्जादिघृत—करञ्ज के नवीन पत्ते तथा कच्चे फल, चमेली के पत्ते, परवल के पत्ते, नीम के पत्ते, हल्दी, दारुहल्दी, मोम, मुलेठी, कुटकी, प्रियङ्गु, कुशा की जड़, जलवेत की छाल, मजीठ, चन्दन, खस, कमल, सारिवा और निशोथ एक-एक कर्ष लेकर, इनके कल्क के साथ एक प्रस्थ घृत पकावे। कल्याणकारी यह करञ्जाद्यघृत दुष्ट व्रणों को शान्त तथा नाड़ी और सद्यः छिन्न व्रणों को शुद्ध करता है। अन्य दुष्ट व्रण, असाध्यव्रण, नाडीव्रण, गम्भीरव्रण, सद्यः छिन्न व्रण, अग्नि तथा क्षारदग्ध व्रण और अन्य भयङ्कर व्रण भी इस करञ्जाद्यघृत के प्रयोग से निस्सन्देह शान्त होते हैं ॥

इष्टकासिकतालोष्टगोशकृत्तुषपांशुभिः ॥ २२ ॥
मूत्रैरुष्णैश्च सततं स्वेदयेच्छ्लेष्मविद्रधिम् ।
कषायपानैर्वमनैरालेपैरुपनाहनैः ॥ २३ ॥
हरेद्दोषानभीक्ष्णं चाप्यलाब्वाऽसृक् तथैव च ।
आरग्वधकषायेण पक्वं चापाट्य धावयेत् ॥ २४ ॥
हरिद्रात्रिवृताशक्तुतिलैर्मधुसमायुतैः ।
पूरयित्वा व्रणं सम्यग्बध्नीयात् कीर्तितं यथा ॥ २५ ॥
ततः कुलत्थिकादन्तीत्रिवृच्छ्यामार्कतिल्वकैः ।
कुर्यात्तैलं सगोमूत्रं हितं तत्र ससैन्धवम् ॥ २६ ॥

(३) श्लैष्मिकविद्रधिचिकित्सा—कफज विद्रधि को उष्ण ईंट, बालू, पत्थर, गोबर, भूसा, धूलि और गोमूत्र से निरन्तर सेकना चाहिये। क्वाथ, वमन, आलेप और उपनाह से दोषों को तथा अलाबू से रक्त को बार-बार निकालना चाहिये। पकी हुई विद्रधि को चीरकर अमलतास के क्वाथ से धोना चाहिए, तथा मधुमिश्रित हल्दी, निशोथ, सत्तू और तिल के कल्क से व्रण को भली भाँति भरकर, पूर्वोक्तविधि (घनेन वाससा श्लैष्मिकं गाढतरम्) के अनुसार पट्टी बाँधनी चाहिए। कुलथी, दन्ती, निशोथ, कालानिशोथ, मदार, तिल्वक, सेन्धानमक और गोमूत्र के द्वारा (कफज विद्रधि के लिए) हितकर तैल सिद्ध करना चाहिए ॥ २२–२६ ॥

पित्तविद्रधिवत् सर्वाः क्रिया निरवशेषतः ।
विद्रध्योः कुशलः कुर्याद्रक्तागन्तुनिमित्तयोः ॥ २७ ॥

रक्तज-आगन्तुजविद्रधिचिकित्सा—कुशल वैद्य, रक्तज और आगन्तुक विद्रधियों में, पित्तज विद्रधि की भाँति, सम्पूर्ण चिकित्साविधि का प्रयोग करे ॥ २७ ॥

वरुणादिगणक्वाथमपक्वेऽभ्यन्तरोत्थिते ।
ऊषकादिप्रतीवापं पिबेत् सुखकरं नरः ॥ २८ ॥

अपक्व अन्तर्विद्रधि चिकित्सा—अपक्व अन्तर्विद्रधि में ऊषकादिगण के प्रक्षेप से युक्त, सुख देने वाले, वरुणादिगण का क्वाथ रोगी को पिलाना चाहिए ॥ २८ ॥

अनयोर्वर्गयोः सिद्धं सर्पिर्वैरेचनेन च ।
अचिराद्विद्रधिं हन्ति प्रातः प्रातर्निषेवितम् ॥ २९ ॥

इन दोनों (वरुणादि और ऊषकादिगण) वर्गों और विरेचक द्रव्यों से सिद्ध घृत, प्रतिदिन प्रातःकाल पीने से विद्रधि शीघ्र नष्ट होती है ॥ २९ ॥

एभिरेव गणैश्चापि संसिद्धं स्नेहसंयुतम्।
कार्यमास्थापनं क्षिप्रं तथैवाप्यनुवासनम् ॥ ३० ॥

इन वरुणादि, ऊषकादि और विरेचक गण के क्वाथ में तैल मिलाकर आस्थापन तथा अनुवासन बस्ति का प्रयोग भी शीघ्र करना चाहिए ॥ ३० ॥

पानालेपनभोज्येषु मधुशिग्रुद्रुमोऽपि वा।
दत्तावापो यथादोषमपक्वं हन्ति विद्रधिम् ॥ ३१ ॥

अथवा दोषानुसार पान, आलेप और भोजन में मीठे सहिजन के वृक्ष की छाल का चूर्ण मिलाकर सेवन करने से अपक्व विद्रधि नष्ट होती है ॥ ३१ ॥

तोयधान्याम्लमूत्रैस्तु पेयो वाऽपि सुरादिभिः।
यथादोषगणक्वाथैः पिबेद्वाऽपि शिलाजतु ॥ ३२ ॥
प्रधानं गुग्गुलुं चापि शुण्ठीं च सुरदारु च।
स्नेहोपनाहौ कुर्वीत सदा चाप्यनुलोमनम् ॥ ३३ ॥

अथवा जल, काञ्जी, गोमूत्र और सुरा आदि के साथ मीठे सहिजन के छाल का चूर्ण या वातादि दोषहर गण के क्वाथ के साथ शिलाजतु का सेवन करना चाहिए। सोंठ तथा देवदारु मिश्रित श्रेष्ठ महिषाक्ष गुग्गुलु का भी सेवन कराना चाहिए और स्नेहन, उपनाह एवं अनुलोमन का भी सदा प्रयोग करना चाहिए ॥ ३२ ३३ ॥

यथोदिष्टां सिरां विध्येत् कफजे विद्रधौ भिषक्।
रक्तपित्तानिलोत्थेषु केचिद्बाहौ वदन्ति तु ॥ ३४ ॥

श्लैष्मिकविद्रधि में, सिरावेध—कफज विद्रधि में, पूर्वोक्त विधि (वामपार्श्वे कक्षास्तनयोरभ्यन्तरे) के अनुसार वैद्य को सिरा वेध करना चाहिए। कुछ आचार्य रक्तज और पित्तज विद्रधि में, बाहु में (कूर्पर प्रदेश में) शिरावेध की अनुमति देते हैं ॥

पक्वं वा बहिरुन्नद्धं भित्त्वा व्रणवदाचरेत्।
स्रुतेपूर्ध्वमधो वाऽपि मैरेयाम्लसुरासवैः ॥ ३५ ॥
पेयो वरुणकादिस्तु मधुशिग्रुमोऽपि वा।
शिग्रुमूलजले सिद्धं ससिद्धार्थकमोदनम् ॥ ३६ ॥
यवकोलकुलत्थानां यूषैर्भुञ्जीत मानवः।
प्रातः प्रातश्च सेवेत मात्रया तैल्वकं घृतम् ॥ ३७ ॥
त्रिवृतादिगणक्वाथसिद्धं वाऽप्युपशान्तये।
नोपगच्छेद्यथापाकं प्रयतेत तथा भिषक् ॥ ३८ ॥

पक्वविद्रधिचिकित्सा—पकी हुई या बाहर की ओर उभरी हुई विद्रधि को चीर कर, व्रण के समान उपचार करना चाहिए। ऊपर या नीचे के मार्ग से फूटकर बहने वाली विद्रधि में मैरेय, काञ्जी, सुरा और आसव के साथ वरुणादि गण के द्रव्य या मीठे सहिजन के छाल का चूर्ण पीना चाहिए। सहिजन की जड़ के क्वाथ से सिद्ध सरसों युक्त भात (चावल), जौ, बेर और कुलथी के यूष के साथ रोगी को खिलाना चाहिये। अथवा प्रतिदिन प्रातःकाल विद्रधि की शान्ति के लिए अल्प मात्रा में तिल्वक घृत (वातव्याधि में पठित) या त्रिवृतादिगण के क्वाथ से सिद्ध घृत का सेवन करना चाहिए ॥

विद्रधि को पाक से [illegible] का निर्देश—वैद्य को ऐसा यत्न करना चाहिए कि विद्रधि म पाक न हो ॥ ३८ ॥

पर्यागते विद्रधौ तु क्रियैनैकान्तिकी स्मृता।
प्रत्याख्याय तु कुर्वीत मज्जजाते तु विद्रधौ ॥ ३९ ॥
स्नेहस्वेदोपपन्नानां कुर्याद्रक्तावसेचनम्।
विद्रध्युक्तां क्रियां कुर्यात् पक्वेऽस्थि तु भेदयेत् ॥४०॥

मज्जागतविद्रधिचिकित्सा—विद्रधि में पाक होने पर सफलता अनिश्चित रहती है अतः मज्जागत विद्रधि की चिकित्सा असाध्य समझ कर करनी चाहिए। स्नेहन तथा स्वेदन से युक्त रोगी का रक्तमोक्षण करना चाहिए। (मज्जागत विद्रधि में) पाक होने पर विद्रधि-चिकित्सा के लिए कही गई क्रियाविधि का प्रयोग या अस्थि का भेदन करना चाहिए ॥ ३९-४० ॥

विमर्शः—निदान स्थान में तो इसका वर्णन नहीं मिलता है परन्तु यहाँ इसकी चिकित्सा बतलाई है। सम्भवतः सुश्रुत ने स्थान भेद या धातु भेद से विद्रधि का वर्णन नहीं किया है। यह एक तरह से अस्थि विद्रधि (Oftio mylities) या (Brodies aboess) है।

निःशल्यमथ विज्ञाय कर्तव्यं व्रणशोधनम्।
धावेत्तिक्तकषायेण तिक्तं सर्पिस्तथा हितम् ॥ ४१ ॥

विद्रधि व्रण के, शल्य (पूय आदि) रहित होने पर, व्रण का शोधन करना चाहिए, तिक्त द्रव्यों के क्वाथ से व्रण को धोना चाहिए और तिक्त द्रव्यों के क्वाथ से सिद्ध घृतका पान करना चाहिए ॥ ४१ ॥

यदि मज्जपरिस्रावो न निवर्तेत देहिनः।
कुर्यात् संशोधनीयानि कषायादीनि बुद्धिमान् ॥ ४२ ॥

यदि रोगी की विद्रधि से मज्जा का बहना बन्द न हो तो संशोधनीय क्वाथों का प्रयोग बुद्धिमान् वैद्य को करना चाहिए॥

प्रियङ्गुधातकीरोध्रकट्फलं तिनिशैन्धवम्।
एतैस्तलं विपक्तव्यं विद्रधिव्रणरोपणम् ॥ ४३ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने विद्रधिचिकित्सितं नाम षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

प्रियङ्गु, धाय के फूल, लोध्र, कायफल, तिनिश (स्यन्दन) और सेन्धा नमक के साथ विद्रधि व्रण को भरने वाला तेल पकाना चाहिए ॥ ४३ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषाटीकायां षोडशोऽध्यायः ॥१६॥

नोट—

## सप्तदशोऽध्यायः

अथातो विसर्पनाडीस्तनरोगचिकित्सितं व्याख्यास्यामः॥१
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

विसर्प-नाडी-स्तनरोग की चिकित्सा का उपक्रम—इसके अनन्तर विसर्प, नाडी और स्तन रोग की चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है जैसा कि भगवान धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

साध्या विसर्पास्त्रय आदितो ये
न सन्निपातक्षतजौ हि साध्यौ ।
साध्येषु तत्पथ्यगणैर्विदध्याद्-
घृतानि सेकांश्च तथोपदेहान् ॥ ३ ॥

विसर्प ( Erysipelas ) की साध्यासाध्यता एवं सामान्य चिकित्सा—प्रारम्भ के तीन विसर्प ( वातज, पित्तज और कफज) साध्य तथा सन्निपातज और क्षतज विसर्प असाध्य होते हैं। साध्य विसर्पों में वातादि दोषहर गण द्रव्यों से सिद्ध घृत, सेक और लेप का प्रयोग करना चाहिए ॥ ३ ॥

मुस्ताशताह्वासुरदारुकुष्ठ-
वाराहिकुस्तुम्बुरुकृष्णगन्धाः ।
वातात्मके चोष्णगणाः प्रयोज्याः
सेकेषु लेपेषु तथा शृतेषु ॥ ४ ॥
यत् पञ्चमूलं खलु कण्टकाख्य-
मल्पं महद्वाप्यथ वल्लिजं च ।
तच्चोपयोज्यं भिषजा प्रदेहे
सेके घृते चापि तथैव तैले ॥ ५ ॥

वातज विसर्प चिकित्सा—वातज विसर्प में सौंफ, देवदारु, कूठ, वाराहीकन्द, धनियां, सहिजन, ( समीरपर्ण ) और उष्णगण ( भद्रदार्वादि, पिप्पल्यादि ) के द्रव्यों को सेक, लेप एवं क्वाथ में तथा कण्टक पञ्चमूल, लघुपञ्चमूल, बृहत्पञ्चमूल और वल्लीपञ्चमूल को प्रदेह, सेक, घृत और तैल पाक के लिए वैद्य को प्रयुक्त करना चाहिए ॥ ४-५ ॥

कसेरुशृङ्गाटकपद्मगुन्द्राः
सशैवलाः सोत्पलकर्दमाश्च ।
वस्त्रान्तराः पित्तकृते विसर्पे
लेपा विधेयाः सघृताः सुशीताः ॥ ६ ॥
ह्रीबेरलामज्जकचन्दनानि ।
स्रोतोजमुक्तामणिगैरिकाश्च ॥
क्षीरेण पिष्टाः सघृताः सुशीता
लेपाः प्रयोज्यास्तनवः सुखाय ॥ ७ ॥

पित्तज विसर्प चिकित्सा—पित्तज विसर्प में, व्रण पर वस्त्र रख कर, कसेरु, सिघाड़ा, कमल, भद्रमुस्ता, सेवार तथा कमल युक्त कीचड़ का घृत मिश्रित शीतल लेप लगाना चाहिए। विसर्प में सुख पहुँचाने के लिए सुगन्धबाला, लामज्जकतृण, चन्दन, सौवीराञ्जन, मुक्ता, मणि और गेरू की दूध में पीस कर, घृत मिलावे तथा शीतल पतला लेप करे ॥ ६-७ ॥

प्रपौण्डरीकं मधुकं पयस्या मञ्जिष्ठिका पद्मकचन्दने च ।
सुगंधिका चेति सुखाय लेपः पैत्ते विसर्पे भिषजा प्रयोज्यः॥
न्यग्रोधवर्गैः परिषेचनं च घृतं च कुर्यात् स्वरसेन तस्य ।
शीतैः पयोभिश्च मधूदकैश्च सशर्करैरिक्षुरसैश्च सेकान् ॥

पुण्डेरी, मुलेठी, क्षीरविदारी, मजीठ, पद्माख, चन्दन और उत्पल सारिवा के लेप का प्रयोग, पित्तज विद्रधि में सुख पहुँचाने ( दाहशान्ति ) के लिए वैद्य को करना चाहिए। वटादि वर्ग के क्वाथ से परिषेक तथा इनके स्वरस से सिद्ध घृत, शीतल मधु-मिश्रित जल, शर्बत और गन्ने के रस के द्वारा सेक ( Cold compress ) करना चाहिए ॥८-९॥

घृतस्य गौरीमधुकारविन्दरोध्राम्बुराजादनगैरिकेषु ।
तथार्षभे पद्मकसारिवासु काकोलिमेदाकुमुदोत्पलेषु ॥
सचन्दनायां मधुशर्करायां द्राक्षास्थिराप्रश्निशताह्वयासु
कल्कीकृतासूदकमत्र दत्त्वा न्यग्रोधवर्गस्य तथा स्थिरादेः
गणस्य बिल्वादिकपञ्चमूल्याश्चतुर्गुणं क्षीरमथापि तद्वत्
प्रस्थं विपक्वं परिषेचनेन पैत्तीर्निहन्यात्तु विसर्पनाडीः ॥
विस्फोटदुष्टव्रणशीर्षरोगान्
पाकं तथाऽऽस्यस्य निहन्ति पानात् ।
ग्रहार्दिते शोषिणि चापि बाले
घृतं हि गौर्यादिकमेतदिष्टम् ॥ १३ ॥

पित्तजविसर्प में गौर्यादि घृत—हल्दी, मुलेठी, लालकमल, लोध्र, सुगन्धबाला, खिरनी, गेरू, ऋषभक, पद्माख, सारिवा, काकोली, मेदा, श्वेतकमल, नीलकमल, चन्दन, मधु की शर्करा, मुनक्का, शालपर्णी, पृश्निपर्णी और सौंफ के कल्क के साथ, वटादिवर्ग, विदारिगन्धादि गण तथा बृहत्पञ्चमूल के चतुर्गुण क्वाथ एवं चतुर्गुण दूध के साथ एक प्रस्थ घृत का पाक किया जावे। इस घृत के परिषेक से विसर्प और नाडीव्रण तथा पीने से विस्फोट, दुष्ट व्रण, शीर्ष रोग ( ऊर्ध्वजत्रुगत रोग ) और मुखपाक नष्ट होता है। यह गौर्यादि घृत-ग्रह-ग्रसित और शोष से पीड़ित बालक के लिए भी हितकर है ॥१०-१३॥

अजाऽश्वगन्धा सरला सकाला
सैकैषिका चाप्यथवाऽजशृङ्गी ।
गोमूत्रपिष्टो विहितः प्रदेहो
हन्याद्विसर्पं कफजं सुशीघ्रम् ॥ १४ ॥
कालानुसार्यागुरुचोचगुञ्जा-
रास्नावचाशीतशिवेन्द्रपर्ण्यः ।
पालिन्दिमुञ्जातमहीकदम्बा
हिता विसर्पेषु कफात्मकेषु ॥ १५ ॥

कफजविसर्प चिकित्सा—अजगन्धा ( वनतुलसी ), अश्वगन्धा, सरला ( निशोथ ), काला ( मजीठ–डल्हण के मत से कासमर्द ), एकैषिका ( शतावर ) और मेढासिंगी को गोमूत्र के साथ पीस कर लेप लगाने से कफज विसर्प शीघ्र नष्ट होता है। तगर, दालचीनी, गुञ्जा, रास्ना, वच, शीतशिव

( शतपुष्पाभेद ), इन्द्रवारुणी, पालिन्दी ( काला निशोथ ), मुञ्जात ( मूंज ) और महीकदम्ब ( गोरखमुण्डी ) का प्रयोग कफज विसर्प में हितकर होता है ॥ १४-१५ ॥

गणस्तु योऽयो वरुणप्रवृत्तः क्रियासु सर्वासु विचक्षणेन ।
संशोधनं शोणितमोक्षणं च श्रेष्ठं विसर्पेषु चिकित्सितं हि॥
सर्वाश्च पक्वान् परिशोध्य धीमान्
व्रणक्रमेणोपचरेद्यथोक्तम् ॥ १६ ॥

विसर्पों के लिए वरुणादि गण की विशेषता—पान, अभ्यङ्ग, भोजन आदि सभी क्रियाओं में वरुणादि गण के द्रव्यों का प्रयोग बुद्धिमान् वैद्य को करना चाहिए। विसर्पों के लिए संशोधन और रक्तमोक्षण श्रेष्ठ चिकित्सा है। पके हुए सभी विसर्पों का शोधन करके पूर्वोक्त व्रण-चिकित्सा-विधि के अनुसार बुद्धिमान् वैद्य को उपचार करना चाहिए ॥ १६ ॥

विमर्शः—विसर्प की चिकित्सा में रक्तमोक्षण के महत्त्व का वर्णन चरक ने भी किया है—'यानीहोक्तानि कर्माणि विसर्पाणां निवृत्तये। एकतस्तानि सर्वाणि रक्तमोक्षणमेकतः॥ विसर्पो नह्यसंसृष्टो रक्तपित्तेन जायते। तस्मात्साधारणं सर्वमुक्तमेतच्चिकित्सितम् ॥' ( च० चि० अ० ११ ) विसर्प में लेपों का प्रयोग करते समय इस बात का ध्यान रखना चाहिए कि लेप सूखने न पावे अर्थात् प्रथम लेप के सूखने पर उसे हटाकर दूसरा गीला लेप शीघ्र लगा देना चाहिए। चरक ने लिखा है—'प्रदेहाः सर्व एवैते कर्तव्याः संप्रसादनाः। क्षणे क्षणे प्रयोक्तव्याः पूर्वमुद्धृत्य लेपनम् ॥ ( च० चि० अ० ११ ) पाश्चात्य चिकित्सा विज्ञान भी विसर्प में स्थानीय चिकित्सा ( Local treatment ) के महत्त्व को स्वीकार करता है तथा व्रण को औषधि से तर ( गीला ) रखने का परामर्श देता है। 'It is more than doubtful if any benefit is to be derived from drugs given internally in this disease. antiseptics, or a dusting powder of starch and zinc oxide, and thepart afterwards covered with cotton-wool, or a lotion of acetate of lead and extract of opium should be applied to the inflamed area' A system of clinical medicine.

नाडी त्रिदोषप्रभवा न सिध्ये-
च्छेषाश्चतस्रः खलु यत्नसाध्याः ॥ १७ ॥
तत्रानिलोत्थामुपनाह्य पूर्वमशेषतः पूयगतिं विदार्य ।
तिलैरपामार्गफलैश्च पिष्ट्वा ससैन्धवैर्बन्धनमत्र कुर्यात् ॥

नाडीव्रण ( Sinus ) चिकित्सा—त्रिदोषज नाडीव्रण की असाध्यता त्रिदोषज नाडीव्रण असाध्य होता है तथा शेष चार प्रकार के नाडीव्रण (वातज, पित्तज, कफज और शल्यज) प्रयत्नसाध्य होते हैं। वातज नाडीव्रण में ( पूय को एकत्रित करने के लिए ) प्रथम लेप लगा कर जहाँ तक पूय का प्रसार हो गया हो, उस स्थल को चीर देना चाहिए। फिर तिल, अपमार्ग के बीज और सेन्धा नमक को पीस कर, व्रण पर बाँधना चाहिए ॥ १७-१८ ॥

प्रक्षालने चापि सदा व्रणस्य
योऽयं महद्यत् खलु पञ्चमूलम् ।
हिंस्रां हरिद्रां कटुकां बलां च
गोजिह्विकां चापि सबिल्वमूलाम् ।
संहृत्य तैलं विपचेद् व्रणस्य
संशोधनं पूरणरोपणं च ॥ १९ ॥

नाडीव्रण को धोने के लिए बृहत्पञ्चमूल के क्वाथ का प्रयोग सर्वदा करना चाहिए। हिंस्रा, हल्दी, कुटकी, खरेंटी, गोजिह्वा और बेल की जड़ को एकत्रित कर, इनके कल्क के साथ तैल पाक किया जावे। यह तैल व्रण का शोधन, पूरण और रोपण करता है ॥ १९ ॥

पित्तात्मिकां प्रागुपनाह्य धीमा-
नुत्कारिकाभिः सपयोघृताभिः ॥ २० ॥
निपात्य शस्त्रं तिलनागदन्ती-
यष्ट्याह्वकल्कैः परिपूरयेत्ताम् ।
प्रक्षालने चापि ससोमनिम्बा
निशा प्रयोज्या कुशलेन नित्यम् ॥ २१ ॥

पित्तज नाडीव्रण चिकित्सा—बुद्धिमान् वैद्य पित्तज नाडीव्रण में प्रथम दूध और घृत मिश्रित उत्कारिका ( लप्सी ) की पुल्टिस बांधे, फिर शस्त्र से चीरा लगा कर तिल, नागदन्ती और मुलेठी के कल्क से व्रण को भर दे। कुशल चिकित्सक व्रण को धोने के लिए प्रतिदिन सोमलता, नीम और हल्दी के क्वाथ का प्रयोग करे ॥ २०-२१ ॥

विमर्शः—उत्कारिकाभिर्लेपिकाभिः। 'सोम' से कुछ लोग 'सोमलता' का ग्रहण करते हैं, जेज्जटाचार्य 'कट्फल' मानते हैं, किन्तु गयदास ने 'कट्फल' के तीक्ष्ण और उष्ण होने के कारण इसका ग्रहण उचित नहीं माना है।

श्यामात्रिभण्डीत्रिफलासु सिद्धं
हरिद्रयो रोध्रकवृक्षयोश्च ।
घृतं सदुग्धं व्रणतर्पणेन
हन्याद्गतिं कोष्ठगताऽपि या स्यात् ॥ २२ ॥

कोष्ठगत नाडीव्रण-चिकित्सा—श्यामा ( विधारा ), त्रिभण्डी (निशोथ), हरड़, बहेड़ा, आँवला, हल्दी, दारुहल्दी, लोध्र और वृक्ष ( कुटज ) के कल्क के साथ, दुग्ध के द्वारा सिद्ध घृत का तर्पण कोष्ठगत नाडीव्रण के मार्ग को भी नष्ट कर देता है ॥ २२ ॥

विमर्शः—श्यामा वृद्धदारुकः, त्रिभण्डी त्रिवृत ( डल्हण )

नाडीं कफोत्थामुपनाह्य सम्यक्
कुलत्थसिद्धार्थकशक्तुकिण्वैः ।
मृदूकृतामेष्य गतिं विदित्वा
निपातयेच्छस्त्रमशेषकारी ॥ २३ ॥
दद्याद् व्रणे निम्बतिलान् सदन्तीन्
सुराष्ट्रजासैन्धवसंप्रयुक्तान् ।
प्रक्षालने चापि करञ्जनिम्ब-
जात्यक्षपीलुस्वरसाः प्रयोज्याः ॥ २४ ॥

सुवर्चिकासैन्धवचित्रकेषु
निकुम्भतालीनलरूपिकासु ।
फलेष्वपामार्गभवेषु चैव
कुर्यात् समूत्रेषु हिताय तैलम् ॥ २५ ॥

कफज नाडीव्रण चिकित्सा—वैद्य को कफज नाडीव्रण में कुलथी, सरसों, धान के लावा का सत्तू और सुराबीज की पुलटिस भली-भाँति बाँध, व्रण को मृदु कर, एषणी ( Probe ) से व्रण के मार्ग की परीक्षा करके शस्त्र से चीरा लगाना चाहिए। व्रण में नीम, तिल, सौराष्ट्रमृत्तिका और सेन्धानमक पीस कर भरना चाहिए। व्रण को धोने के लिए करञ्ज, नीम, चमेली, बहेड़ा और पीलू के स्वरस का प्रयोग करना चाहिए। हुलहुल, सेन्धानमक, चित्रक, दन्ती, तालीनल ( भूम्यामलकमूलं, नलमित्यन्ये ), रूपिका (श्वेतार्कः) और अपामार्ग-बीज के कल्क के साथ,गोमूत्र के द्वारा नाडीव्रण को नष्ट करने के लिए तैल सिद्ध करना चाहिए ॥ २३-२५ ॥

नाडीं तु शल्यप्रभवां विदार्य
निर्हृत्य शल्यं प्रविशोध्य मार्गम् ।
संशोधयेत् क्षौद्रघृतप्रगाढै-
स्तिलैस्ततो रोपणमाशु कुर्यात् ॥ २६ ॥

आगन्तुज नाडीव्रण-चिकित्सा—शल्यजन्य ( क्षतज ) नाडीव्रण में चीरा लगाकर शल्य को निकालना चाहिए, व्रणमार्ग का पर्याप्त मधु और घृतमिश्रित तिलकल्क के द्वारा संशोधन कर शीघ्र व्रण का रोपण करना चाहिए ॥ २६ ॥

कुम्भीकखर्जूरकपित्थबिल्व-
वनस्पतीनां च शलाटुवर्गैः ।
कृत्वा कषायं विपचेत्तु तैल-
मावाप्य मुस्तासरलाप्रियङ्गूः ॥ २७ ॥
सुगन्धिकामोचरसाहिपुष्प-
रोध्रं विदध्यादपि धातकीं च ।
एतेन शल्यप्रभवा तु नाडी
रोहेद् व्रणो वा सुखमाशु चैव ॥ २८ ॥

स्थलकुम्भी, खजूर, कैथ, बेल और बनस्पतियों ( वट, गूलर, पिप्पल आदि) के कोमल फलों के क्वाथ के द्वारा नागरमोथा, निशोथ, प्रियङ्गु, सुगन्धिका ( उत्पलसारिवा ), मोचरस, नागकेशर, लोध्र और धाय के फूल के कल्क के साथ तैलपाक करना चाहिए। इस तैल के प्रयोग से शल्यजनाडी तथा व्रण आसानी से शीघ्र भरते हैं ॥ २७-२८ ॥

कृशदुर्बलभीरूणां नाडी मर्माश्रिता च या ।
क्षारसूत्रेण तां छिन्द्यान्न तु शस्त्रेण बुद्धिमान् ॥ २९ ॥

अवस्थाविशेष में शस्त्र-क्रिया-निषेध—बुद्धिमान् वैद्य, कृश, दुर्बल और भीरु व्यक्तियों के तथा मर्म स्थान में स्थित नाडीव्रण को क्षारसूत्र से काटे, इसमें शस्त्र से चीरा न लगावे ॥ २९ ॥

एषण्या गतिमन्विष्य क्षारसूत्रानुसारिणीम् ।
सूचीं निदध्याद्गत्यन्ते तथोन्नम्याशु निर्हरेत् ॥ ३० ॥
सूत्रस्यान्तं समानीय गाढं बन्धं समाचरेत् ।
ततः क्षारबलं वीक्ष्य सूत्रमन्यत् प्रवेशयेत् ॥ ३१ ॥
क्षाराक्तं मतिमान् वैद्यो यावन्न छिद्यते गतिः ।
भगन्दरेऽप्येष विधिः कार्यो वैद्येन जानता ॥ ३२ ॥
अर्बुदादिषु चोत्क्षिप्य मूले सूत्रं निधापयेत् ।
सूचिभिर्यववक्त्राभिराचितान् वा समन्ततः ।
मूले सूत्रेण बध्नीयाच्छिन्ने चोपचरेद् व्रणम् ॥ ३३ ॥

क्षार सूत्र से नाडीछेद विधि—एषणी से व्रणमार्ग की परीक्षा कर, क्षारसूत्र लगी हुई सुई प्रवेश करे और व्रण-मार्ग के अन्तिम सिरे तक सुई को लेजाकर, ऊपर छेदकर, शीघ्र सुई निकाल ले तथा सूत्र के दोनों सिरों को मिला, कस कर बाँध दे। इसके बाद क्षारशक्ति की परीक्षा करके ( यदि क्षारबल न्यून हो गया हो तो ) दूसरा क्षारलिप्त सूत्र-जब तक व्रणमार्ग गलकर कट न जाय-प्रवेश करे। विद्वान् वैद्य को भगन्दर में भी इसी क्रियाविधि का प्रयोग करना चाहिए। अर्बुद आदि को ऊँचा उठाकर उनकी जड़ में क्षारसूत्र बांधना चाहिए। अथवा जौ की भांति मुखवाली सुई से अर्बुद को चारों ओर से छेद कर, उसकी जड़ में क्षारसूत्र बांधना चाहिए और अर्बुद के कट जाने पर व्रण का उपचार करना चाहिए ॥ ३०-३३ ॥

विमर्शः—यह चिकित्सा अनुसंधान योग्य है।

नाडी व्रण रोपण औषधियों का प्रयोग भी अनुसंधान का विषय है। ऐसा ज्ञात होता है कि ये द्रव्य धातुपोषक होकर शीघ्र व्रण रोपण कराते हैं।

या द्विव्रणीयेऽभिहितास्तु वर्त्यै-
स्ताः सर्वनाडीषु भिषग्विदध्यात् ।
घोण्टाफलत्वग्लवणानि लाक्षा-
पूगीफलं चालवणं च पत्रम् ॥ ३४ ॥
स्नुग्घ्यर्कदुग्धेन तु कल्क एष
वर्त्तीकृतो हन्त्यचिरेण नाडीः ।
बिभीतकाम्रास्थिवटप्रवाला
हरेणुकाशङ्खिनिबीजमस्य ॥
वाराहिकन्दश्च तथा प्रदेयो
नाडीषु तैलेन च मिश्रयित्वा ॥ ३५ ॥
धत्तूरजं मदनकोद्रवजं च बीजं
कोशातकी शुकनसा मृगभोजनी च ।
अङ्कोटबीजकुसुम गतिषु प्रयोज्यं
लाक्षोदकाहृतमलासु विकृत्य चूर्णम् ॥३६॥

नाडियों में वर्ति-विधान—द्विव्रणीय अध्याय में जिन वर्तियों का उल्लेख किया गया है, उनका प्रयोग वैद्य को सभी नाडीव्रणों में करना चाहिए। बेर का छिलका, सैन्धव आदि पांचो लवण, लाख, सुपारी और अलवणा ( काकमर्दनिका ) के पत्तों को सेहुण्ड और मदार के दूध में पीस कर कल्क बनाया जावे। इस कल्क के द्वारा निर्मित वर्ति नाडीव्रण को शीघ्र नष्ट करती है। बहेड़े की गुठली, आम की गुठली, बरगद के नये पत्ते, रेणुका बीज, शंखिनी

( यवतिक्ता—कालमेघ भेद ) के बीज और वाराही कन्द ( गृष्टिकाकन्दः ) को तेल में मिलाकर नाडीव्रणों में प्रयुक्त करना चाहिए। धतूर के बीज, मैनफल, कोदो, देवदाली, शुकनसा (चर्मकारघट),मृगभोजनी (इन्द्रायण) के बीज तथा अंकोठ के बीज और पुष्प का चूर्ण, लाक्षादिगण के क्वाथ से स्वच्छ किये गए नाडीव्रणों पर छिड़कना चाहिए ॥ ३६ ॥

तथा च गोमांसमषी हिताय
कोष्ठाश्रितस्यादरतो विशन्ति ।
वर्तीकृतं माक्षिकसंप्रयुक्तं
नाडीघ्नमुक्तं लवणोत्तमं वा ॥ ३७ ॥
दुष्टव्रणे यद्विहितं च तैलं
तत्सर्वनाडीषु भिषग्विदध्यात् ॥ ३८ ॥
चूर्णीकृतैरथ विमिश्रितमेभिरेव
तैलं प्रयुक्तमचिरेण गतिं निहन्ति ॥ ३९ ॥

इसी प्रकार कोष्ठगत नाडीव्रणों को नष्ट करने के लिए, गोमांस को जलाकर बनाई गई राख ( क्षार ) को अत्यन्त हितकर कहा गया है। अथवा सेन्धा नमक में मधु मिला कर बनाई गई वर्ति नाडीव्रण के लिए हितकर है। दुष्ट व्रणों की चिकित्सा के लिए जिस तैल ( व्रणन्ती, चिरबिल्व आदि द्रव्यों से सिद्ध) का वर्णन किया गया है, उसका प्रयोग सभी नाडीव्रणों में वैद्य को करना चाहिए। उपर्युक्त द्रव्यों का चूर्ण तैल में मिला कर प्रयोग करने से नाडीव्रण शीघ्र नष्ट होता है ॥ ३७-३९ ॥

एष्वेव मूत्रसहितेषु विधाय तैलं
तत्साधितं गतिमपोहति सप्तरात्रात् ।
पिण्डीतकस्य तु वराहविभावितस्य
मूलेषु कन्दशकलेषु च सौवहेषु ॥
तैलं कृतं गतिमपोहति शीघ्रमेतत्
कन्देषु चामरवरायुधसाह्वयेषु ॥ ४० ॥

इन्हीं द्रव्यों के कल्क के साथ गोमूत्र में सिद्ध किया गया तैल, नाडीव्रण को सात दिन में नष्ट करता है। वराह-विभावित पिण्डीतक की जड़ (काले रंग के फूल वाला पिण्डीतक ), सुवहाकन्द ( गन्धनाकुली ) तथा अमरवरायुध साह्वयकन्द (वज्रनामक) के टुकड़ों से सिद्ध किया गया तैल नाडीव्रण को शीघ्र दूर करता है ॥ ४० ॥

विमर्शः—पिण्डीतकस्त्रिविधः—कृष्णपुष्पः,श्वेतपुष्पः,पीतपुष्पश्च । तेष्वत्र वराहभावितः कृष्णपुष्पो ग्राह्यः । सुवहा गन्धनाकुली नापि-णीति लोके, गोधापदीत्यपरे, कन्दालीत्यन्ये, तस्याः कन्दशकलेषु कन्दखण्डेषु, कृतं संस्कृतम् । कन्देषु चामरवरायुधसाह्वयेषु इत्यत्र अमरवर इन्द्रस्तस्यायुधं वज्रं तेन समान आह्वः संज्ञा येषां ते अम-रवरायुधसाह्वया वज्रकन्दास्तेषु । ( डल्हण )

भल्लातकार्कमरिचैर्लवणोत्तमेन
सिद्धं विडङ्गरजनीद्वयचित्रकैश्च ॥ ४१ ॥
स्यान्मार्कवस्य च रसेन निहन्ति तैलं
नाडीं कफानिलकृतामपचीं व्रणांश्च ।

भिलावा, मदार, मरिच, सेन्धानमक, विडङ्ग, हल्दी, दारुहल्दी और चित्रक के कल्क के साथ, भंगरैया के रस में सिद्ध किया गया तैल कफ-वातजन्य नाडीव्रण, अपची एवं व्रणों को नष्ट करता है ॥ ४१ ॥

स्तन्ये गते विकृतिमाशु भिषक् तु धात्रीं
पीतां घृतं परिणतेऽहनि वामयेत्तु ॥ ४२ ॥
निम्बोदकेन मधुमागधिकायुतेन
वान्तागतेऽहनि च मुद्गरसाशना स्यात् ।
एवं त्र्यहं चतुरहं षडहं वमेद्वा
सर्पिः पिबेत्त्रिफलया सह संयुतं वा ॥४३॥

स्तन्यदोष-चिकित्सा—( दोषों के द्वारा ) दूध में विकार उत्पन्न होने पर, धात्री को घृत पिला कर, मधु और पिप्पली युक्त नीम के क्वाथ से संध्यासमय वैद्य शीघ्र वमन करावे और वमन हो जाने पर दूसरे दिन मूंग का यूष भोजन के लिए दे। इस प्रकार तीन, चार या ६ दिन वमन कराना चाहिए या त्रिफला मिश्रित घृत पिलाना चाहिए ॥ ४२-४३ ॥

भार्गीं वचामतिविषां सुरदारु पाठां
मुस्तादिकं मधुरसां कटुरोहिणीं च ।
धात्री पिबेत्तु पयसः परिशोधनार्थ-
मारग्वधादिषु वरं मधुना कषायम् ॥ ४४ ॥

भार्गी, वच, अतीस, देवदारु, पाठा, मुस्तादिगण, मूर्वा कुटकी और आरग्वधादि गण के क्वाथ में मधु मिला कर दुग्ध-शुद्धि के लिए धात्री को पीना चाहिए ॥ ४४ ॥

सामान्यमेतदुपदिष्टमतो विशेषा-
द्दोषान् पयोनिपतितान् शमयेद्यथास्वम् ।
रोगं स्तनोत्थितमवेक्ष्य भिषग्विदध्या-
द्विद्रधावभिहितं बहुशो विधानम् ॥ ४५ ॥

स्तन्य-विकृति की यह सामान्य चिकित्सा है। स्तन्य विकार को उत्पन्न करने वाले दोषों के प्रकोप के अनुसार, उनकी विशेष चिकित्सा करनी चाहिए—स्तन रोग ( स्तन विद्रधि ( Mammary abscess ) की भली भांति परीक्षा करके, विद्रधि चिकित्सा के लिए जिन अनेक विधानों का कथन किया गया है, उनका प्रयोग वैद्य को करना चाहिए ॥ ४५ ॥

संपच्यमानमपि तं तु विनोपनाहैः
संभोजनेन खलु पाचयितुं यतेत ।
शीघ्रं स्तनो हि मृदुमांसतयोपनद्धः
सर्वं प्रकोथमुपयात्यवदीर्यते च ॥ ४६ ॥

पकने वाली स्तन विद्रधि में भी पुलटिस का प्रयोग न कर, यथेष्ट भोजन के द्वारा ही उसे पकाने का यत्न करना चाहिए क्योंकि मृदुमांस से निर्मित स्तन सम्पूर्ण रूप से सड़ जाता है और फट जाता है ॥ ४६ ॥

पक्वे तु दुग्धहरिणीः परिहृत्य नाडीः
कृष्णं च चूचुकयुगं विदधीत शस्त्रम् ।

आमे विदाहिनि तथैव गते च पाकं
धात्र्याः स्तनौ सततमेव च निर्दुहीत ॥४७॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने विसर्पनाडी-स्तनरोगचिकित्सितं नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥

स्तनविद्रधि में पाक होने पर, दुग्ध बहाने वाली नाड़ियों तथा दोनों कृष्ण चूचुक को बचा कर शस्त्रकर्म करना चाहिए। आम ( अपक्व ), विदग्ध ( अर्धपक्व ) और पाकयुक्त स्तन विद्रधि की दशा में धात्री के स्तनों से बार-बार दूध निकालना चाहिए ॥ ४७ ॥

विमर्श :—स्तन-विद्रधि की प्रत्येक दशा में धात्री के स्तनों से बार-बार दूध निकालने का विशेष प्रयोजन है। विद्रधि की आमावस्था में उसे विदग्धता से बचाने के लिए; विदग्धावस्था में पाक से बचाने के लिए तथा पाकावस्था में नाडीव्रण से रक्षा करने के लिए धात्री के स्तनों से बार बार दूध निकालते रहना चाहिए। इस कार्य के लिए सम्प्रति Breast pump का प्रयोग किया जाता है।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाटीकायां सप्तदशोऽध्यायः ॥१७॥

नोट—

## अष्टादशोऽध्यायः

अथातो ग्रन्थपच्यर्बुदगंडचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ १-२ ॥

इसके अनन्तर ग्रन्थि-अपची-अर्बुद और गलगण्ड की चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

ग्रन्थिष्वथामेषु भिषग्विदध्या-
च्छोफक्रियां विस्तरशो विधिज्ञः।
रक्षेद्बलं चापि नरस्य नित्यं
तद्रक्षितं व्याधिबलं निहन्ति ॥ ३ ॥

आमग्रन्थिचिकित्सा—क्रिया-विधि को जानने वाला वैद्य अपक्व विद्रधि में शोथ-चिकित्साविधि ( अपतर्पण से लेकर विरेचन पर्यन्त एकादश क्रिया ) का विस्तार से प्रयोग करे और रोगी के बल की सदा रक्षा करता रहे, क्योंकि सुरक्षित किया गया बल, व्याधि की शक्ति को नष्ट करता है ॥

तैलं पिबेत् सर्पिरथो द्वयं वा
दद्यात् वसां वा त्रिवृतं विदध्यात्।
अपेहिवाताद्दशमूलसिद्धं
वैद्यश्चतुःस्नेहमथो द्वयं वा ॥ ४ ॥

आमग्रन्थि में स्नेहपानविधि—वैद्य, ( ग्रन्थि से पीड़ित रोगी को ) तैल या घृत अथवा तैल, घृत दोनों या तैल घृत और वसा तीनों द्रव्यों को मिलाकर, अथवा प्रसारणी और दशमूल से सिद्ध चारों या दो-दो स्नेहों ( तैल, घृत, वसा और मज्जा ) को पिलावे ॥ ४ ॥

हिंस्राऽथ रोहिण्यमृताऽथ भार्गी
श्योनाकबिल्वागुरुकृष्णगन्धाः।
गोजी च पिष्ट्वा सह तालपत्र्या
ग्रन्थौ विधेयोऽनिलजे प्रलेपः ॥ ५ ॥

स्वेदोपनाहान् विविधांश्च कुर्या-
त्तथा प्रसिद्धानपरांश्च लेपान्।
विदार्य वा पक्वमपोह्य पूयं
प्रक्षाल्य बिल्वार्कनरेन्द्रतोयैः ॥ ६ ॥

तिलैः सपञ्चाङ्गुलपत्रमिश्रैः
संशोधयेत् सैन्धवसंप्रयुक्तैः।
शुद्धं व्रणं वाऽप्युपरोपयेत्तु
तैलेन रास्नासरलान्वितेन।
विडङ्गयष्टीमधुकामृताभिः
सिद्धेन वा क्षीरसमन्वितेन ॥ ७ ॥

वातजग्रन्थि चिकित्सा—वातज ग्रन्थि में हिंस्रा, कुटकी, गिलोय, भार्गी, अरलू, बेल, अगर, सहिजन, गोजिह्वा और मूसली को पीसकर प्रलेप लगावे एवं विविध प्रकार के स्नेह और उपनाह ( पुलटिस ) तथा अन्य प्रसिद्ध लेपों का ( मिश्रक अध्यायोक्त ) प्रयोग करे। अथवा पकी हुई ग्रन्थि को चीरकर पूय निकाले और बेल, मदार तथा अमलतास के क्वाथ से व्रण को धोकर तिल, एरण्डपत्र और सेन्धा नमक के कल्क से संशोधन करे। रास्ना और निशोथ के चूर्ण को तैल में मिलाकर अथवा विडङ्ग, मुलेठी और गिलोय के कल्क के साथ दूध के द्वारा सिद्ध तैल से शुद्ध व्रण का रोपण करे ॥५-७॥

जलौकसः पित्तकृते हितास्तु
क्षीरोदकाभ्यां परिषेचनं च ॥ ८ ॥

काकोलिवर्गस्य च शीतलानि-
पिबेत् कषायाणि सशर्कराणि।
द्राक्षारसेनेक्षुरसेन वाऽपि
चूर्णं पिबेच्चापि हरीतकीनाम् ॥ ९ ॥

मधूकजम्ब्वर्जुनवेतसानां
त्वग्भिः प्रदेहानवचारयेत।
सशर्करैर्वा तृणशून्यकल्कै-
र्द्राक्षादभीदर्ण मुचुलुन्दजैर्वा ॥ १० ॥

पित्तजग्रन्थिचिकित्सा—पित्तज ग्रन्थि में जोंक लगाकर रक्त निकालना तथा दूध और जल से परिषेक करना हितकर होता है। काकोलीगण के शीतल क्वाथ में शर्करा मिलाकर अथवा हरीतकी का चूर्ण भी द्राक्षारस या गन्ने के रस के साथ पिलाना चाहिए। महुआ, जामुन अर्जुन और बेल की छाल का ( पीस कर ) लेप लगाना चाहिए। अथवा तृणशून्य कन्द ( केवड़े की जड़ ) या मुचुलुन्द ( मुचुकुन्द ) में शर्करा मिलाकर बार बार लेप लगाना चाहिए ॥ ८–१० ॥

विदार्य वा पक्वमपोह्य पूयं
धावेत् कषायेण वनस्पतीनाम् ।
तिलैः सयष्टीमधुकैर्विशोध्य
सर्पिः प्रयोज्यं मधुरैर्विपक्वम् ॥ ११ ॥

पकी हुई ग्रन्थि को चीरकर पूय निकाले और ( बटपीपल, गूलर आदि ) वनस्पतियों के क्वाथ से धोवे तथा तिलकल्क एवं मुलेठी के चूर्ण से व्रण का शोधन कर मधुर द्रव्यों ( काकोल्यादिगण ) के द्वारा सिद्ध घृत का प्रयोग करे ॥ ११ ॥

हृतेषु दोषेषु यथानुपूर्व्या
ग्रन्थौ भिषक् श्लेष्मसमुत्थिते तु ।
स्विन्नस्य विम्लापनमेव कुर्या-
दङ्गुष्ठलोहोपलवेणुदण्डैः ॥ १२ ॥
विकङ्कतारग्वधकाकणन्ती-
काकादनीतापसवृक्षमूलैः ।
आलेपयेत् पिण्डफलार्कभार्गी-
करञ्जकालामदनैश्च विद्वान् ॥ १३ ॥

कफग्रन्थि चिकित्सा—स्नेहन, स्वेदन, वमन, विरेचन, रक्तमोक्षण आदि क्रियाओं के द्वारा कफजग्रन्थि के दोषों के दूर हो जाने पर, स्विन्न ( स्वेदनयुक्त ) शरीर वाले रोगी की ग्रन्थि का अँगूठा, लोह पत्थर या बांस के दण्ड से वैद्य विम्लापन ( मर्दन के द्वारा शोथ का विलयन ) करे। विकङ्कत ( कण्टकारी ), अमलतास, रक्तगुञ्जा, काकादनी ( वायसतिन्दुक-कौवाठोठी ), तापसवृक्ष ( इङ्गुदी ), पिण्डफला ( कटुतुम्बी ), मदार, भार्गी, करञ्ज, तगर और मैनफल की जड़ को पीसकर विद्वान् वैद्य लेप लगावे ॥ १३ ॥

अमर्मजातं शममप्रयान्त-
मपक्वमेवापहरेद्विदार्य ।
दहेत् स्थिते चासृजि सिद्धकर्मा-
सद्यः क्षतोक्तं च विधिं विदध्यात् ॥ १४ ॥

जो ग्रन्थि मर्मस्थान में उत्पन्न न हुई हो एवं उपयुक्त चिकित्सा विधानों के द्वारा जिसका शमन न होता हो, उसे कुशल चिकित्सक अपक्वावस्था में ही चीरकर निकाले और रक्त के रुकने पर अग्नि से जलावे तथा सद्यःक्षत के लिए कही गई (मधु, घृत आदि का प्रयोग) विधि का प्रयोग करे ॥१४॥

विमर्श—"संशोधिते स्वेदितमश्मकाष्ठैः सांगुष्ठदण्डैर्विलयेदपक्वम् । विपाट्य चोद्धृत्य भिषक् सदोषं, शस्त्रेण दग्ध्वा व्रणवच्चिकित्सेत् ॥ अदग्ध ईषद परिशेषितश्च, प्रयाति भूयोऽपि शनैः स वृद्धिम् । तस्मादशेषः कुशलैः समन्ताच्छेद्यो भवेद् वीक्ष्य शरीरदेशान् । ( चरक )

या मांसकन्द्यः कठिना बृहत्य-
स्तास्वेव योज्यश्च विधिर्विधिज्ञैः ।
शस्त्रेण वाऽऽपाट्य सुपक्वमाशु
प्रक्षालयेत् पथ्यतमैः कषायैः ॥ १५ ॥
संशोधनैस्तं च विशोधयेत्तु
क्षारोत्तरैः क्षौद्रगुडप्रगाढैः ।
शुद्धे च तैलं त्ववचारणीयं
विडङ्गपाठारजनीविपक्वम् ॥ १६ ॥

जो मांसग्रन्थि बड़ी और कठिन हो उसमें ही उपर्युक्त चिकित्सा-विधि का प्रयोग क्रियाकुशल चिकित्सक को करना चाहिए। अथवा पकी हुई ग्रन्थि को शीघ्र शस्त्र से चीरकर कफजन्य व्रण को नष्ट करने वाले क्वाथों से धोना चाहिए और संशोधन द्रव्यों में प्रचुर यवक्षार, मधु तथा गुड़ मिला कर व्रण का शोधन करना चाहिए। शुद्ध व्रण में विडङ्ग, पाठा और हल्दी के कल्क से सिद्ध तैल का प्रयोग करना चाहिए ॥ १५–१६ ॥

मेदःसमुत्थे तिलकल्कदिग्धं
दत्त्वोपरिष्टाद् द्विगुणं पटान्तम् ।
हुताशतप्तेन मुहुः प्रमृज्या-
ल्लोहेन धीमानदहन् हिताय ॥ १७ ॥

मेदोजग्रन्थिचिकित्सा—मेदोजग्रन्थि में तिलकल्क का लेप करके ऊपर से दुहरे वस्त्र के द्वारा ढककर, अग्नितप्त लोहशलाका से धीरे-धीरे जलने से बचाते हुए, बुद्धिमान् वैद्य रगड़े ॥ १७ ॥

प्रलिप्य दार्वीमथ लाक्षया वा
प्रतप्तया स्वेदनमस्य कार्यम् ।
निपात्य वा शस्त्रमपोह्य मेदो
दहेत् सुपक्वं त्वथवा विदार्य ॥ १८ ॥
प्रक्षाल्य मूत्रेण तिलैः सुपिष्टैः
सुवर्चिकाद्यैर्हरितालमिश्रैः ।
ससैन्धवैः क्षौद्रघृतप्रगाढैः
क्षारोत्तरैरेनमभिप्रशोध्य ।
तैलं विदध्याद् द्विकरञ्जगुञ्जा-
वंशावलेखेङ्गुदमूत्रसिद्धम् ॥ १९ ॥

अथवा कलछी में लाख का लेप करके अग्नि पर तपावे और उससे ग्रन्थि का स्वेदन करे। अथवा ग्रन्थि को शस्त्र से चीरकर मेद को निकाले और अग्नि से व्रण को जलावे। अथवा भली भांति से पकी हुई ग्रन्थि को चीरकर गोमूत्र से धोवे और तिल, सज्जीखार, हरिताल एवं सेन्धानमक के चूर्ण में प्रचुर परिमाण में मधु, घृत तथा यवक्षार मिलाकर व्रण का शोधन करे। करञ्ज, पूतिकरञ्ज, गुञ्जा, बांस की छाल, इङ्गुदी और गोमूत्र के द्वारा तैल पाक करना चाहिए॥

जीमूतकैः कोशवतीफलैश्च
दन्तीद्रवन्तीत्रिवृतासु चैव ॥ २० ॥
सर्पिः कृतं हन्त्यपचीं प्रवृद्धां
द्विधा प्रवृत्तं तदुदारवीर्यम् ।
निर्गुण्डिजातीबरिङ्गिष्ठयुक्तं
जीमूतकं माक्षिकसैन्धवाढ्यम् ॥ २१ ॥
अभिप्रतप्तं वमनं प्रगाढं
दुष्टापचीपूनममादिशन्ति ।
कैडर्यबिम्बीकरवीरसिद्धं
तैलं हितं मूर्धविरेचनं च ॥ २२ ॥
शाखोटकस्य स्वरसेन सिद्धं
तैलं हितं नस्यविरेचनेषु ।
मधूकसारश्च हितोऽवपीडे
फलानि शिग्रोः खरमञ्जरेर्वा ॥ २३ ॥

अपचीचिकित्सा—देवदाली और कडुई तरोई के फल तथा दन्ती-द्रवन्ती और निशोथ की जड़ के कल्क से सिद्ध किया गया घृत बढ़ी हुई अपची को नष्ट करता है। यह घृत उत्कृष्ट शक्तिशाली तथा दोनों मार्गों ( वमन-विरेचन ) से दोषों को दूर करने वाला है। दूषित अपची में गाढ़ा वमन कराने के लिए, संभालू, चमेली और सुगन्धवाला के उष्ण-क्वाथ में देवदाली कल्क, मधु और सेन्धानमक मिलाकर प्रयोग करना श्रेष्ठ माना गया है। कैटर्य ( पर्वत निम्ब या निर्गुण्डी ), बिम्बी ( कुंदरू ) और कनेर की जड़ के कल्क से सिद्ध तैल के द्वारा गाढ़ वमन करना तथा शिरोविरेचन देना एवं सिहोड़ के स्वरस से सिद्ध तैल का नस्य और विरेचन में प्रयोग करना हितकर होता है। अथवा महुआ का सार ( वृक्ष के अन्दर का भाग ), सहिजन और अपामार्ग का बीज, अवपीडन नस्य, ( अवपीड्य दीयते इत्यवपीडः नस्यभेदः ) के लिए हितकर होते हैं ॥ २०-२३ ॥

ग्रन्थीनमर्मप्रभवानपक्वा-
नुद्धृत्य चाग्निं विदधीत पश्चात् ।
क्षारेण वाऽपि प्रतिसारयेत्तु
संलिख्य शस्त्रेण यथोपदेशम् ॥ २४ ॥

अमर्मज ग्रन्थि में क्षार, अग्नि, शस्त्रक्रिया का विधान मर्म रहित स्थान में उत्पन्न अपक्व ग्रन्थि को ( शस्त्र से चीरकर ) निकालने के पश्चात् अग्निकर्म ( Cautery ) करना चाहिये। अथवा यथोक्तविधि के अनुसार शस्त्र से ग्रन्थि का लेखन ( Scraping ) कर क्षार के द्वारा प्रतिसारण ( घिसना ) करना चाहिये ॥ २४ ॥

पार्ष्णिं प्रति द्वे दश चाङ्गुलानि
मित्वेन्द्रबस्तिं परिवर्ज्य धीमान् ।
विदार्य मत्स्याण्डनिभानि वैद्यो
निष्कृष्य जालान्यनलं विदध्यात् ॥ २५ ॥

अपची में अग्निकर्म का विधान—बुद्धिमान् वैद्य ( जानुसंधि के पश्चात् भाग से ) पार्ष्णि ( एड़ी ) की ओर बारह अङ्गुल माप कर, इन्द्रवस्ति मर्म को बचाते हुए चीरा लगावे और मछली के अण्डों के सदृश मेद के जाल को निकाल कर अग्निकर्म ( Cautery ) करे। अर्थात् तप्तलोह शलाका से व्रण स्थान को जलावे, जिसमें पुनः मेद के जाल की उत्पत्ति न हो ॥ २५ ॥

विमर्श—सुश्रुत ने इन्द्रवस्ति मर्म का स्थान एड़ी की ओर जंघा के मध्य में माना है तथा इसकी गणना मांसमर्मों में की है—'पार्ष्णिं प्रति जङ्घामध्ये इन्द्रबस्तिर्नाम, तत्र शोणितक्षयेण मरणम्।' 'तत्र तलहृदयेन्द्रबस्तिगुदस्तनरोहितानि मांसमर्माणि।' ( सु. शा. अ. ६ ) इस दृष्टि से इन्द्रवस्ति मर्म पिण्डली प्रदेश की मांसपेशी में ही किसी स्थान पर हो सकता है।

आ गुल्फकर्णात् सुमितस्य जन्तो-
स्तस्याष्टभागं खुडकाद्विभज्य ।
घोणर्जुवेधः सुरराजबस्ते-
र्हित्वाक्षिमात्रं त्वपरे वदन्ति ॥ २६ ॥

गुल्फ सन्धि के कर्ण ( खुलक अर्थात् टखना ) से भली-भाँति ( जंघा की ओर २० अङ्गुल ) मापे गए रोगी के ( जंघा प्रान्त के कुल माप के ) आठवें भाग (ढाई अंगुल) इन्द्रवस्ति मर्म के स्थान को छोड़ कर, कण्डधरा में नासिका के समान सीधा चीरा लगावे। कुछ आचार्य इन्द्रवस्ति मर्म के लिए नेत्र प्रमाण (दो अंगुल) स्थान छोड़ने का परामर्श देते हैं ॥२६॥

विमर्शः—आगुल्फकर्णात् खुलकात् गुल्फौ कर्णाविव यस्य स तथा; (खुलको जंघापादयोः सन्धिः) सुरराजबस्तेरिन्द्रवस्तेरष्टभागं जङ्घायाश्चरणहीनाया विंशत्यङ्गुलाया अष्टमो भागः सार्द्धमङ्गुलद्वयं हित्वा, यद्यपि अङ्गुल इन्द्रवस्तिस्तथापि तदुपघातपरिहारार्थं सार्द्धमेवाङ्गुलद्वयं ज्ञेयम्। अन्ये तु अक्षिमात्रमेव द्व्यङ्गुलं नेत्रप्रमाणं हित्वेति वदन्ति। घोणर्जुवेध इति गुल्फकर्णस्य खुलकस्य, घोणा नासा इव घोणा, यथोत्तरीयकण्डरा तस्या ऋजुरवक्रो वेधो व्यधः। अपच्यास्तु जङ्घाकण्डरागतमेदोमूलतायां भोजवचनम्—'वातपित्तकफा वृद्धा मेदश्चापि समाचितम्। जङ्घयोः कण्डरां प्राप्य मत्स्याण्डसदृशान् बहून्' इत्यादीनि गद्यी, जेज्जटस्याप्ययमभिप्रायः। एवं प्रथमश्लोकेनाधस्ताद् द्वितीयश्लोकेनेन्द्रबस्तेरुपरिष्टात् जङ्घायाः पाश्चात्यभागगतकण्डराया द्व्यङ्गुलमात्रो व्यधः कार्य इति स्थितम्। ( डल्हण )

मणिबन्धोपरिष्टाद्वा कुर्याद्रेखात्रयं भिषक् ।
अङ्गुल्यन्तरितं सम्यगपचीनां निवृत्तये ॥ २७ ॥

अथवा अपची की भली भाँति निवृत्ति के लिए वैद्य मणिबन्ध ( कलाई ) के ऊपर एक अंगुल के अन्तर से तीन रेखायें बनावे ॥ २७ ॥

चूर्णस्य काले प्रचलाककाक-
गोधाहिकूर्मप्रभवां मसीं तु ।
दद्याच्च तैलेन सहेङ्गुदीना
यद्वक्ष्यते श्लीपदिनां च तैलम् ॥
विरेचनं धूममुपाददीत भवेच्च नित्यं यवमुद्गभोजी ।

व्रण-रोपण काल में ( चूर्णस्य-काले रोपणकाले ) प्रचलाक ( मोर ), कौवा, गोह, सर्प और कछुए को जला कर बनाई राख ( क्षार ), इङ्गुदी के तेल में मिला कर लगावे तथा श्लीपद रोगियों के लिए जिन तैलों का कथन किया जावेगा,

उनका प्रयोग करे। रोगी को वैरेचनिक धूम दे और प्रतिदिन जौ और मूंग का भोजन करावे ॥ २८ ॥

कर्कारुकैर्वारुकनारिकेलप्रियालपक्वाङ्कुलबीजचूर्णैः ॥
वातार्बुदं क्षीरघृताम्बुसिद्धे
रुष्णैः सतैलैरुपदाहयेत्तु।
कुर्याच्च मुख्यान्युपनाहनानि
सिद्धैश्च मांसैरथ वेसवारैः ॥ ३० ॥

वातज अर्बुद चिकित्सा – कर्कारुक (कूष्माण्ड), एर्वारुक (ककड़ी), नारियल चिरौंजी और एरण्ड बीज के चूर्ण, तथा दूध, घी और जल से सिद्ध उष्ण तैल के द्वारा वातज अर्बुद का उपनाह करना चाहिए एवं मांस और वेशवार से सिद्ध प्रधान उपनाहों का प्रयोग करना चाहिए ॥ २९-३० ॥

स्वेदं विदध्यात् कुशलस्तु नाड्या
शृङ्गेण रक्तं बहुशो हरेच्च।
वातघ्ननिर्यूहपयोऽम्लभागैः
सिद्धं शताख्यं त्रिवृतं पिबेद्वा ॥ ३१ ॥

कुशल चिकित्सक नाड़ी स्वेद करे और सींग के द्वारा अनेक बार रक्त निकाले। अथवा वातघ्न (देवदार्वादिगण) द्रव्यों के क्वाथ, दूध तथा काञ्जी से सिद्ध-शतपाक त्रिवृत् स्नेह (घृत, तैल, वसा) पिलावे ॥ ३१ ॥

स्वेदोपनाहा मृदवस्तु कार्याः
पित्तार्बुदे कायविरेचनं च।
विघृष्य चोदुम्बरशाकगोजी-
पत्रैर्भृशं क्षौद्रयुतैः प्रलिम्पेत् ॥ ३२ ॥
श्लक्ष्णीकृतैः सर्जरसप्रियङ्गु
पत्तङ्गरोध्राञ्जनयष्टिकाह्वैः।
विस्राव्य आरग्वधगोजिसोमाः
श्यामा च योज्याः कुशलेन लेपे ॥ ३३ ॥
श्यामागिरिह्वाञ्जनकीरसेषु
द्राक्षारसे सप्तलिकारसे च।
घृतं पिबेत् क्लीतकसंप्रसिद्धं
पित्तार्बुदी तज्जठरी च जन्तुः ॥ ३४ ॥

पित्तज अर्बुद चिकित्सा—पित्तज अर्बुद में मृदु स्वेद, उपनाह और विरेचन हितकर होता है। गूलर, वरुण और सिहोड़ के पत्ते से अर्बुद को रगड़ कर, राळ, प्रियङ्गु, पतङ्ग, लोध्र, अञ्जन तथा मुलेठी के चिकने चूर्ण में मधु मिलाकर, अनेक बार लेप लगावे। कुशल चिकित्सक अर्बुद से रक्त निकाल कर अमलतास, गोजी (दार्वीपत्र या शाखोटक), सोमलता और निशोथ के लेप का प्रयोग करे। निशोथ, गिरिह्वा (श्वेतस्यन्द), अञ्जनकी (नीलाञ्जनिका या श्रीफलिका), मुनक्का और सप्तलिका (यवतिक्ता) के रस में क्लीतक (मुलेठी) कल्क के द्वारा सम्यक् सिद्ध घृत, पित्तज अर्बुद तथा पित्तोदर के रोगी को पिलावे ॥ ३२-३४ ॥

शुद्धस्य जन्तोः कफजेऽर्बुदे तु
रक्तेऽवसिक्ते तु ततोऽर्बुदं तत्।
द्रव्याणि यान्यूर्ध्वमधश्च दोषान्
हरन्ति तैः कल्ककृतैः प्रदिह्यात् ॥ ३५ ॥
कपोतपारावतविड्विमिश्रैः
सकांस्यनीलैः शुकलाङ्गलाख्यैः।
मूत्रैस्तु काकादनिमूलमिश्रैः
क्षारप्रदिग्धैरथ वा प्रदिह्यात् ॥ ३६ ॥

कफज अर्बुद चिकित्सा—कफज अर्बुद में (वमन से) शुद्ध हुए रोगी के अर्बुद से (अलाबू के द्वारा) रक्त निकाल कर ऊर्ध्व तथा अधोमार्ग (वमन-विरेचन) से दोषों को हरण करने वाले द्रव्यों (अपची के लिए पठित जीमूतक, घोषवती-फल, दन्ती, द्रवन्ती आदि) का कल्क बना उस पर लेप लगावे। कबूतर और पारावत (परेवा) की बीट, कांसे की कालिख, शुक (ग्रन्थिपर्ण भेद), कलिहारी और काकादन (वायसतिन्दुक) की जड़ गोमूत्र में पीस कर लेप करे अथवा क्षारयुक्त गोमूत्र का लेप लगावे ॥ ३५-३६ ॥

निष्पावपिण्याककुलत्थकल्कै-
र्मांसप्रगाढैर्दधिमस्तुयुक्तैः।
लेपं विदध्यात् कृमयो यथाऽत्र
मूर्च्छन्ति मुञ्चन्त्यथ मक्षिकाश्च ॥ ३७ ॥
अल्पावशिष्टे कृमिभक्षिते च
लिखेत्ततोऽग्निं विदधीत पश्चात्।
यदल्पमूलं त्रपुताम्रसीस-
पट्टैः समावेष्ट्य तदायसैर्वा ॥ ३८ ॥
क्षाराग्निशस्त्राण्यसकृद्विदध्यात्
प्राणानहिंसन् भिषगप्रमत्तः।
आस्फोतजातीकरवीरपत्रैः
कषायमिष्टं व्रणशोधनार्थम् ॥ ३९ ॥
शुद्धे च तैलं विदधीत भार्गी
विडङ्गपाठात्रिफलाविपक्वम्।
यदृच्छया चोपगतानि पाकं
पाकक्रमेणोपचरेद्विधिज्ञः ॥ ४० ॥

सेम, पिण्याक (सरसो-अलसी आदि की खली) और कुलथी के कल्क में प्रचुर मांस, दधि तथा मस्तु (दधि जल) मिलाकर, अर्बुद पर लेप करे जिसमें मक्खियाँ वहाँ आकर बैठें और कृमि उत्पन्न करें। जब कृमियों के खाने से अर्बुद का अल्प भाग अवशिष्ट रह जाय तब लेखन करके अग्निकर्म करे। अल्पमूल वाले अर्बुद को रांगा, तांबा, सीसा या लोहा की पट्टी से चारो ओर से बांध कर, रोगी के प्राण की रक्षा करते हुए, सावधान चिकित्सक क्षार, अग्नि तथा शस्त्र कर्म का अनेक बार प्रयोग करे। अपराजिता, चमेली और कनेर के पत्ते का क्वाथ व्रण को शुद्ध करने के लिए उपयोगी होता है। व्रण के शुद्ध होने पर भार्गी, विडङ्ग, पाठा और त्रिफला के कल्क से सिद्ध तैल का प्रयोग करना चाहिए। स्वतः पाक को प्राप्त होने वाले अर्बुद की चिकित्सा, क्रियाकुशल वैद्य पक्व व्रण चिकित्सा विधि की भाँति करे ॥ ३७-४० ॥

मेदोऽर्बुदं स्विन्नमथो विदार्य
विशोध्य सीव्येद्गतरक्तमाशु ।
ततो हरिद्रागृहधूमरोध्र
पत्तङ्गचूर्णैः समनःशिलालैः ॥ ४१ ॥
व्रणं प्रतिमाह्य मधुप्रगाढैः
करञ्जतैलं विदधीत शुद्धे ।
सशेषदोषाणि हि योऽर्बुदानि
करोति तस्याशु पुनर्भवन्ति ।
तस्मादशेषाणि समुद्धरेत्तु
हन्युः सशेषाणि यथा हि वह्निः ॥४२॥

मेदोऽर्बुद चिकित्सा—स्वेदन किए गए मेदोज अर्बुद को चीर कर शुद्ध करे और रक्तस्राव बन्द होने पर शीघ्र सी दे। फिर हल्दी, गृहधूम, लोध्र, पतङ्ग, मैनशिल और हरिताल के चूर्ण में पर्याप्त मधु मिलाकर व्रण पर लेप लगावे और व्रण के शुद्ध होने पर करञ्ज तैल (विद्रधि में पठित) का प्रयोग करे। जिन अर्बुदों में दोष शेष रह जाते हैं उनकी उत्पत्ति पुनः शीघ्र हो जाती है इसलिए समूल रूप से उनका उच्छेद करना चाहिए। शेष बचे हुए दोषों को उसी प्रकार नष्ट करना चाहिए जिस प्रकार अग्नि सम्पूर्ण वस्तुओं को जला देती है ॥ ४१-४२ ॥

संस्वेद्य गण्डं पवनोत्थमादौ
नाड्याऽनिलघ्नौषधपत्रभङ्गैः ॥४३॥
अम्लैः समूत्रैर्विविधैः पयोभि-
रुष्णैः सतैलैः पिशितैश्च विद्वान् ।
विस्रावयेत् स्विन्नमतन्द्रितश्च
शुद्धं व्रणं चाप्युपनाहयेत्तु ॥ ४४ ॥
शणातसीमूलकशिग्रुकिण्व-
प्रियालमज्जानुयुतैस्तिलैस्तु ।
कालामृताशिग्रुपुनर्नवार्क
गजादिनामाकरहाटकुष्ठैः ॥ ४५ ॥
एकैषिकावृक्षकतिल्वकैश्च
सुराम्लपिष्टैरसकृत् प्रदिह्यात् ॥ ४६ ॥

वातज गलगण्ड-चिकित्सा—वातज गलगण्ड में विद्वान् वैद्य प्रथम वातघ्न ( एरण्ड आदि ) द्रव्यों के पत्तों के उष्ण क्वाथ, काञ्जी, अष्टविध मूत्र, दूध, तैल और मांसरस के द्वारा नाड़ी स्वेद करे। आलस्यरहित वैद्य, स्वेदनयुक्त गण्ड से रक्त निकाले और व्रण का शोधन कर, पुलटिस बाँधे। सन, अलसी, मूली, सहिजन, सुराबीज, चिरौंजी की मींगी, तिल, तगर, गिलोय, सहिजन, पुनर्नवा, मदार, गजपिप्पल, मैनफल, कूठ, एकैषिका ( पाठा ), कुटज और लोध्र को सुरा तथा काञ्जी में पीसकर अनेक बार लेप करे ॥ ४३-४६ ॥

तैलं पिबेच्चामृतवल्लिनिम्ब-
हंसाह्वयावृक्षकपिप्पलीभिः ।
सिद्धं बलाभ्यां च सदेवदारु
हिताय नित्यं गलगण्डरोगे ॥ ४७ ॥

गिलोय, नीम, हंसपदी, कुटज, पिप्पली, बला, अतिबला और देवदारु से सिद्ध तैल गलगण्ड रोग में लाभ पहुँचाने के लिए नित्य पिलावे ॥ ४७ ॥

स्वेदोपनाहैः कफसंभवं तु
संस्वेद्य विस्रावणमेव कुर्यात् ।
ततोऽजगन्धातिविषाविशल्या-
विषाणिकाकुष्ठशुकाह्वयाभिः ॥ ४८ ॥
पलाशभस्मोदकपेषिताभि-
र्दिह्यात् सुगुञ्जाभिरशीतलाभिः ।
दशार्धसङ्ख्यैर्लवणैश्च युक्तं
तैलं पिबेन्मागधिकादिसिद्धम् ॥४९॥
प्रच्छर्दनं मूर्धविरेचनं च
धूमश्च वैरेचनिको हितस्तु ।
पाकक्रमो वाऽपि सदा विधेयो
वैद्येन पाकङ्गतयोः कथञ्चित् ॥ ५० ॥

कफज गलगण्ड चिकित्सा—कफज गलगण्ड में स्वेद और उपनाह से स्वेदन करके, रक्तमोक्षण करना चाहिए तथा अजगन्धा ( वनतुलसी ), अतीस, विशल्या ( कलिहारी ), विषाणिका ( मेढ़ासिंगी ), कूठ, शुकाह्व ( चर्मकारवट ) और गुञ्जा को पलाश क्षारोदक से पीस कर, उष्ण लेप लगाना चाहिए। पिप्पल्यादि गण के क्वाथ और कल्क से सिद्ध तैल में पाँचो नमक मिलाकर पिलाना चाहिए। वमन, शिरोविरेचन और वैरेचनिक धूम का प्रयोग करना चाहिए। किसी प्रकार पाक होने पर ( वातज, कफज गलगण्ड में ) पक्व व्रण की भाँति चिकित्सा विधि का प्रयोग वैद्य को सदा करना चाहिए॥

कटुत्रिकक्षौद्रयुताः समूत्रा
भक्ष्या यवान्नानि रसाश्च मौद्गाः ।
सशृङ्गबेराः सपटोलनिम्बा
हिताय देया गलगण्डरोगे ॥ ५१ ॥

गलगण्ड रोग में पथ्य-त्रिकटु चूर्ण (सोंठ-मरिच-पिप्पली) के साथ मधु और गोमूत्र मिलाकर जौ का अन्न तथा आदी, परवल और नीमयुक्त मूंग का यूष खिलाना हितकर होता है ॥ ५१ ॥

मेदःसमुत्थे तु यथोपदिष्टां
विध्येत् सिरां स्निग्धतनोर्नरस्य ।
श्यामासुधालोहपुरीषदन्ती-
रसाञ्जनैश्चापि हितः प्रदेहः ॥ ५२ ॥
मूत्रेण वाऽऽलाड्य हिताय सारं
प्रातः पिबेत् सालमहीरुहाणाम् ।
शस्त्रेण वाऽऽपाट्य विदार्य चैनं
मेदः समुद्धृत्य हिताय सीव्येत् ॥५३॥
मज्जाक्ष्यमेदोमधुभिर्दहेद्वा
दग्धे च सर्पिर्मधु चावचार्यम् ।
कासीसतुत्थे च ततोऽत्र देये
चूर्णीकृते रोचनया समेते ॥ ५४ ॥

तैलेन चाभ्यज्य हिताय दद्यात्
सारोद्भवं गोमयजं च भस्म।
हितश्च नित्यं त्रिफलाकषायो
गाढश्च बन्धो यवभोजनं च ॥ ५५ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने ग्रन्थपच्यर्बुदगलगण्डचिकित्सितं नामाष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥

मेदज गलगण्ड-चिकित्सा—मेदज गलगण्ड में, स्निग्ध शरीर रोगी की, पूर्वकथित ( अंससन्धि निर्दिष्ट ) शिरा का वेध करना चाहिए और निशोथ, सेहुण्ड, मण्डूर, दन्ती और रसोत का लेप लगाना चाहिए। अथवा सालसारादि गण के वृक्षों का सार गोमूत्र में घोल कर, प्रातः काल पिलाना चाहिए। अथवा ग्रन्थि को शस्त्र से चीर कर, मेद बाहर निकाल देना चाहिए और व्रण को सी देना चाहिए। अथवा मज्जा, घृत, मेद और मधु से ( उष्ण करके ) जलाना चाहिए और जल जाने पर मधु घृत का प्रयोग करना चाहिए तथा उस व्रण पर कासीस, तूतिया और गोरोचन का चूर्ण लगाना चाहिए। व्रण पर तेल लगा कर, सालसारादि गण और गोबर-की राख ( भस्म ) लगानी चाहिए, ( व्रण धोने के लिये ) त्रिफला क्वाथ तथा गाढ बन्धन (कसकर पट्टी बाँधना ) और जौ के भोजन का नित्य प्रयोग करना चाहिए ॥ ५२-५५ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाटीकायामष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥

नोट—

## एकोनविंशोऽध्यायः

अथातो वृद्ध्युपदंशश्लीपदचिकित्सितं व्याख्यास्यामः।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ १-२ ॥

इसके अनन्तर वृद्धि उपदंश और श्लीपद की चिकित्साविधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥१-२॥

अन्त्रवृद्ध्या विना षड् या वृद्धयस्तासु वर्जयेत्।
अश्वादियानं व्यायामं मैथुनं वेगनिग्रहम्।
अत्यासनं चंक्रमणमुपवासं गुरूणि च ॥ ३ ॥

वृद्धि में वर्ज्य विषय—अन्त्रवृद्धि को छोड़ कर अन्य ६ ( वात, पित्त, कफ, रक्त, मेद और मूत्र-वृद्धि ) वृद्धि रोगों में, घोड़े आदि की सवारी, व्यायाम, मैथुन, मल-मूत्रादि के वेगों का अवरोध, अधिक देर तक बैठना, भ्रमण, उपवास तथा भारी पदार्थों का भोजन त्याग देना चाहिए ॥ ३ ॥

तत्रादितो वातवृद्धौ त्रैवृतस्निग्धमातुरम् ॥ ४ ॥
स्विन्नं चैनं यथान्यायं पाययेत विरेचनम्।
कोशाम्रतिल्वकैरण्डफलतैलानि वा नरम् ॥ ५ ॥
सक्षीरं वा पिबेन्मासं तैलमेरण्डसंभवम्।
ततः कालेऽनिलघ्नानां क्वाथैः कल्कैश्च बुद्धिमान् ॥६॥
निरूहयेन्निरूढं च भुक्तवन्तं रसौदनम्।
यष्टिमधुकसिद्धेन ततस्तैलेन योजयेत् ॥ ७ ॥
स्नेहोपनाहौ कुर्याच्च प्रदेहांश्चानिलापहान्।
विदग्धां पाचयित्वा वा सेवनीं परिवर्जयेत्।
भिन्द्यात्ततः प्रभिन्नायां यथोक्तं क्रममाचरेत् ॥ ८ ॥

वातज वृद्धि-चिकित्सा—वातज वृद्धि में प्रथम रोगी को त्रैवृतस्नेह ( वातव्याध्युक्त ) से स्निग्ध करके स्वेदन करे और ( पन्द्रहवें दिन ) विधिपूर्वक विरेचन द्रव्य पिलावे। अथवा कोशाम्र ( आम्र विशेष ), लोध्र और एरण्ड के फलों का तेल पिलावे या एक मास तक दूध के साथ एरण्डतैल का सेवन करावे। इसके बाद बुद्धिमान् वैद्य निर्दिष्ट समय पर ( आठवें दिन ) वातहर द्रव्यों के क्वाथ और कल्क से निरूहवस्ति का प्रयोग करे एवं निरूहयुक्त रोगी को मांसरस तथा चावल का भोजन देकर, मुलेठी से सिद्ध तैल के द्वारा अनुवासन वस्ति लगावे। स्नेहन, उपनाह और वायुनाशक प्रलेपों का प्रयोग करे अथवा विदग्ध ( पाकोन्मुख ) वृद्धि को पकाकर, सेवनी को बचाते हुए, चीरा लगावे और चीरा लगी हुई वृद्धि में द्विव्रणीय अधिकारोक्त, क्रियाविधि का व्यवहार करे ॥ ४-८ ॥

विमर्श—सुश्रुत में, स्नेहन, स्वेदन के पश्चात् वमन, विरेचन, निरूहण आदि का काल अधोलिखित रूप में निर्दिष्ट है। 'पश्चाद् विरेको वान्तस्य ततश्चापि निरूहणम्। सद्यो निरूढोऽनुवास्यः सप्तरात्राद् विरेचितः॥ ( सु. चि. अ. ३६ ) चरक ने इसका वर्णन इस प्रकार किया है—संसृष्टभक्तं नवमेऽह्नि सर्पिस्तं पाययेच्चाप्यनुवासयेद्वा। दद्यात् त्र्यहात्त्रीणि बुभुक्षिताय तैलाक्तगात्राय ततो निरूहम्॥ प्रत्यागते मांसरसेन भोज्यः समीक्ष्य वा दोषबलं यथार्हम्। नरस्ततो निश्यनुवासनार्हो नित्याशितः स्यादनुवासनीयः। ( च. सि. अ. १ )

पित्तजायामपक्वायां पित्तग्रन्थिक्रमो हितः ॥ ९ ॥
पक्वां वा भेदयेद्भिन्नां शोधयेत् क्षौद्रसर्पिषा।
शुद्धायां च भिषग्दद्यात्तैलं कल्कं च रोपणम् ॥ १० ॥

पित्तज वृद्धिचिकित्सा—अपक्व पित्तज वृद्धि में, पित्तज ग्रन्थि चिकित्सा के लिए कथित क्रियाविधि का प्रयोग हितकर होता है। अथवा पकी हुई वृद्धि को चीरकर, मधु तथा घृत से शोधन और शुद्ध वृद्धि में ( द्विव्रणीयोक्त ) रोपण तैल एवं कल्क का प्रयोग वैद्य को करना चाहिए ॥ ९-१० ॥

रक्तजायां जलौकोभिः शोणितं निर्हरेद्भिषक्।
पिबेद्विरेचनं वाऽपि शर्कराक्षौद्रसंयुतम्।
पित्तग्रन्थिक्रमं कुर्यादामे पक्वे च सर्वदा ॥ ११ ॥

वैद्य रक्तज वृद्धि में जोंक के द्वारा रक्तमोक्षण करे तथा शर्करा और मधु मिश्रित विरेचन द्रव्य पिलावे। अपक्व एवं पक्व वृद्धि में, पित्तज ग्रन्थि के लिए कही गई, चिकित्सा विधि का सर्वदा व्यवहार करे॥

वृद्धिं कफात्मिकामुष्णैर्मूत्रपिष्टैः प्रलेपयेत् ॥ १२ ॥
पीतदारुकषायं च पिबेन्मूत्रेण संयुतम्।
विम्लापनादृते वाऽपि श्लेष्मग्रन्थिक्रमो हितः ॥ १३ ॥
पक्वायां च विभिन्नायां तैलं शोधनमिष्यते।
सुमनारुष्करांकोठसप्तपर्णेषु साधितम् ॥ १४ ॥

कफज वृद्धि चिकित्सा—कफज वृद्धि में गोमूत्र के साथ पिसे हुए उष्णवीर्य ( वचादि पिप्पल्यादि, मुष्ककादि गण ) द्रव्यों का लेप तथा दारुहल्दी क्वाथ, गोमूत्र मिलाकर पिलाना चाहिये। विम्लापन के अतिरिक्त श्लेष्म ग्रन्थि की शेष सभी क्रियायें कफज वृद्धि में हितकर होती हैं। पककर फूटी हुई वृद्धि में चमेली, भिलावा, अंकोठ और सतवन से सिद्ध तैल का प्रयोग व्रणशोधन के लिए हितकर होता है॥

मेदःसमुत्थां संस्वेद्य लेपयेत् सुरसादिना।
शिरोविरेकद्रव्यैर्वा सुखोष्णैर्मूत्रसंयुतैः ॥ १५ ॥
स्विन्नां चावेष्ट्य पट्टेन समाश्वास्य तु मानवम्।
रक्षन् फले सेवनीं च वृद्धिपत्रेण दारयेत् ॥ १६ ॥
मेदस्ततः समुद्धृत्य दद्यात्कासीससैन्धवे।
बध्नीयाच्च यथोद्दिष्टं शुद्धे तैलं च दापयेत्।
मनःशिलालालवणैः सिद्धमारुष्करेषु च ॥ १७ ॥

मेदज वृद्धि चिकित्सा—मेदज वृद्धि में स्वेदन करके सुरसादिगण अथवा शिरोविरेचन द्रव्यों ( संशोधन-संशमनीयोक्त ) को गोमूत्र में पीस कर सहने योग्य, उष्ण लेप लगाना चाहिये। स्वेदनयुक्त वृद्धि में पट्टी बांध, रोगी को आश्वासन देकर वृषण तथा सेवनी को बचाते हुए, वृद्धिपत्र शस्त्र ( Scalpel ) से चीरा लगाना चाहिए और व्रण से मेद बाहर निकाल, उसमें कासीस तथा सेन्धानमक भरकर, यथोक्त विधि के अनुसार गोफणा या स्थगिका बन्धन ( Sling or Stump Bandage ) व्रण को बांधना चाहिए एवं व्रण के शुद्ध होने पर मैनशिल, हरिताल, सेन्धा नमक और भिलावे के द्वारा सिद्ध तैल का प्रयोग करना चाहिये ॥ १५-१७ ॥

मूत्रजां स्वेदयित्वा तु वस्त्रपट्टेन वेष्टयेत् ॥ १८ ॥
सेवन्याः पार्श्वतोऽधस्ताद्विध्येद् व्रीहिमुखेन तु।
अथात्र द्विमुखां नाडीं दत्त्वा विस्रावयेद्भिषक् ॥ १९ ॥
मूत्रं नाडीमथोद्धृत्य स्थगिकाबन्धमाचरेत्।
शुद्धायां रोपणं दद्याद्वर्जयेदन्त्रहेतुकीम् ॥ २० ॥

मूत्रज वृद्धि-चिकित्सा—मूत्रज वृद्धि ( Hydrocele ) कोष का स्वेदन करने के पश्चात् कपड़े की पट्टी लपेट कर, सेवनी के पार्श्व में नीचे की ओर व्रीहिमुख शस्त्र ( Trocar ) के द्वारा वेधन करना चाहिये। ( वेधन के बाद ) दो मुख वाली नली ( Cannula ) लगाकर मूत्र ( लसीका ) निकाल देना चाहिए तथा नलिका निकाल कर स्थगिका बंधन (Stump baudage) बाँधना चाहिये। बन्धन ( Recurrent Bandage for Stump ) बांधना चाहिये। व्रण के शुद्ध होने पर रोपण द्रव्यों का प्रयोग करना चाहिये। यदि वृद्धि अन्त्र के कारण ( Scrotal Hernia ) हो तो शस्त्र प्रयोग नहीं करना चाहिये ॥ १८-२० ॥

विमर्शः—मूत्रवृद्धि ( Hydrocele ) की जिस चिकित्सा पद्धति का वर्णन ऊपर किया गया है उसे Tapping कहते हैं। प्राचीन युग में संभवतः सर्वत्र केवल इसी विधि का प्रयोग Hydrocele की चिकित्सा के लिए किया जाता था। Tapping की सामान्य विधि इस प्रकार है—The patient should be seated or, better, lying on a bed or Couch for this operation. The position of the testis having been ascertained (usually by touch and the patients, sensation, though transillumination may afford valuable indication of its position), the pyriform scrotal swelling is grasped in the palm of the hand, and the penis being held away by the thumb the skin is made to stretch tensely over the mass. The scrotum is now painted with 2 percent Iodine in spirit, and an area on the front free from veins being selected, a sterile trocar and Cannula are plunged in the trocar withdrawn, and the fluid allowed to escape through the Cannula, the hand being used to press out the fluid toward the cannula. When no more fluid escapes, the cannula is withdrawn and the opening sealed with gauze and collodion. 'The Science and Practice Surgery' Tapping करने पर कोष में एकत्रित द्रव पदार्थ ( fluide ) निकल तो जाता है किन्तु कुछ काल बाद द्रव प्रायः पुनः एकत्रित होने लगता है और Tapping की आवश्यकता बनी ही रहती है। इस कारण आधुनिक युग में Hydrocele की चिकित्सा के लिए Tapping का प्रचलन समाप्तप्राय है तथा Radical cure के लिए Operation का ही व्यवहार सर्वत्र किया जा रहा है। Operation की सामान्य विधि इस प्रकार है—Operation for Redical cure :—

A short incision is made upwards and outwards from the pubicspine. The sac of the Hydrocele having been exposed in the depth of the incision, it is preesed well up into the wound from below and held while it is incised along side the cord, A fairly free incision should be made and the stream of fluid directed in to a bowl, pressure being mean-while maintained on the scrotum to empty the sac. The wound is mopped out and the edges of the sac grasped forceps, and the whole

tunica and testis pulledup through the wound and separated gently from the surrounding cellular tissue, in which all bleeding points must be secured if a haematoma of the scrotum is to be avoided.

विमर्शः—यहां जो पानी निकलता है वह मूत्र समान होता है अतः आचार्यों ने मूत्र कहा है जैसेः—"सामान्याद् गन्धवर्णयोः रक्तस्य पित्तमाख्यातं रक्तपित्तं मनीषिभिः।"

अप्राप्तफलकोषायां वातवृद्धिक्रमो हितः।
तत्र या वङ्क्षणस्था तां दहेदर्धेन्दुवक्रया ॥ २१ ॥
सम्यङ्मार्गावरोधार्थं कोशप्राप्तां तु वर्जयेत्।
त्वचं भित्त्वाऽङ्गुष्ठमध्ये दहेद्वाङ्गविपर्ययात् ॥ २२ ॥

अन्त्रवृद्धि चिकित्सा—जो अन्त्र-वृद्धिफल-कोष (अण्डकोष) में न पहुँची हो (Incomplete hernia) उसमें वातज वृद्धि चिकित्सा का प्रयोग हितकर होता है। वङ्क्षणस्थ वृद्धि (Inguinal hernia) में मार्ग को (Inguinal canal) भलीभाँति अवरुद्ध करने के लिए अर्धचन्द्राकार शलाका से जलाना चाहिए तथा कोषप्राप्त वृद्धि को (Scrotal hernia) (असाध्य समझ कर) त्याग देना चाहिए। अङ्ग विपर्यय अर्थात् वाम भाग की अन्त्रवृद्धि में दाहिने पैर के अंगूठे की मध्य की त्वचा को तथा दक्षिण भाग की अन्त्रवृद्धि में बायें पैर के अंगूठे की मध्य की त्वचा को काटकर जलाना चाहिए॥

विमर्शः-सुश्रुत के अनुसार संक्षेप में अन्त्रवृद्धि का तात्पर्य है बृहद् या क्षुद्र अन्त्र के किसी भाग का वङ्क्षण सन्धि में स्थित हो कर कालान्तर में कोष में उतर आना। सुश्रुत ने अन्त्रवृद्धि को असाध्य व्याधि माना है। 'तामन्त्रवृद्धिमसाध्यामित्याचक्षते'। इसीलिए चिकित्सा के प्रसंग में वे 'वर्जयेदन्त्रहेतुकीम्' 'कोषप्राप्तान्तु वर्जयेत' आदि निषेध वाक्यों का प्रयोग करते हैं। सम्भवतः उस युग में, अन्त्रवृद्धि की चिकित्सा के लिए शस्त्रक्रिया का सफल प्रयोग नहीं हो सका था। आधुनिक युग में भी कुछ काल पूर्व तक अन्त्रवृद्धि (Hernia) का Operation कष्टसाध्य समझा जाता था। यदि अन्त्रवृद्धि के रोगी की चिकित्सा शीघ्र प्रारम्भ न हो और आंत कुछ काल तक अपनी पूर्व स्थिति में न आ सके तो रोगी का प्राण संकटापन्न रहता है। आज भी operation की स्थिति तो वही है किन्तु रोग सर्वथा असाध्य नहीं समझा जाता। इस व्याधि में operation से पर्याप्त सफलता प्राप्त होती है। यदि यह कहा जाय की operation ही इस व्याधि की एक मात्र चिकित्सा है तो कोई अत्युक्ति न होगी। आंत को नीचे उतरने से रोकने के लिए Truss (विशेष प्रकार का बन्धन) का प्रयोग भी लाभदायक होता है।

अनेनैव विधानेन वृद्धी वातकफात्मिके।
प्रदहेत प्रयतः किंतु स्नायुच्छेदोऽधिकस्तयोः ॥ २३ ॥

वात तथा कफजन्य वृद्धि में भी इसी प्रकार सावधानी के साथ (अंगूठे की मध्य की त्वचा में चीरा लगाकर) जलावे किन्तु इनमें स्नायुच्छेद (चीरा लगाना) गहरा करना चाहिये ॥ २३ ॥

शङ्खोपरि च कर्णान्ते त्यक्त्वा यत्नेन सेवनीम्।
व्यत्यासाद्वा सिरां विध्येदन्त्रवृद्धिनिवृत्तये ॥ २४ ॥

अथवा अन्त्रवृद्धि को रोकने के लिए शंखप्रदेश के ऊपर और कान के अन्त में सेवनी को यत्नपूर्वक बचाकर, विरुद्ध दिशा में (वामभाग की अन्त्रवृद्धि के लिये दक्षिण भाग के शंखप्रदेश तथा दक्षिण भाग की अन्त्रवृद्धि के लिये वामभाग के शंखप्रदेश में शिरावेधन करना चाहिये ॥ २४ ॥

उपदंशेषु साध्येषु स्निग्धस्विन्नस्य देहिनः।
सिरां विध्येन्मेढ्रमध्ये पातयेद्वा जलौकसः ॥ २५ ॥

उपदंश में सामान्य चिकित्सा-साध्य उपदंशों में स्नेहन और स्वेदन से युक्त रोगी के शिश्न-मध्य में शिरावेध के द्वारा अथवा जोंक लगाकर रक्तमोक्षण करना चाहिये ॥ २५ ॥

हरेदुभयतश्चापि दोषानत्यर्थमुच्छ्रितान्।
तथोऽपहृतदोषस्य रुक्शोफावुपशाम्यतः ॥ २६ ॥
यदि वा दुर्बलो जन्तुर्न वा प्राप्तं विरेचनम्।
निरूहेण हरेत्तस्य दोषानत्यर्थमुच्छ्रितान् ॥ २७ ॥

अत्यधिक बढ़े हुए दोषों को उभयमार्ग (वमन तथा विरेचन) के द्वारा दूर करना चाहिये। दोषों के दूर हो जाने पर रोगी की वेदना और शोथ शीघ्र शान्त हो जाते हैं। रोगी यदि दुर्बल या विरेचन के अयोग्य हो तो अत्यन्त बढ़े हुए दोषों को निरूहवस्ति के द्वारा दूर करना चाहिये ॥ २६-२७ ॥

प्रपौण्डरीकयष्ट्याह्ववर्षाभूकुष्ठदारुभिः।
सरलागुरुरास्नाभिर्वातजं संप्रलेपयेत् ॥ २८ ॥
निचुलैरण्डबीजानि यवगोधूमसक्तवः।
एतैश्च वातजं स्निग्धैः सुखोष्णैः संप्रलेपयेत्।
प्रपौण्डरीकपूर्वैश्च द्रव्यैः सेकः प्रशस्यते ॥ २९ ॥

वातज उपदंशचिकित्सा—पुण्डेरी, मुलेठी, पुनर्नवा, कूठ, देवदारु, निशोथ, अगर और रास्ना के कल्क का लेप वातज उपदंश में करना चाहिये। वेंत, एरण्डबीज, जौ, गेहूँ और लाजसत्तू का स्निग्ध, सहने योग्य, उष्ण लेप वातज उपदंश में लगावे तथा पूर्वोक्त पुण्डेरी आदि द्रव्यों के क्वाथ से परिषेक करे ॥ २८-२९ ॥

गैरिकाञ्जनयष्ट्याह्वसारिवोशीरपद्मकैः ॥ ३० ॥
सचन्दनोत्पलैः स्निग्धैः पैत्तिकं संप्रलेपयेत्।
पद्मोत्पलमृणालैश्च ससर्जार्जुनवेतसैः ॥ ३१ ॥
सर्पिःस्निग्धैः समधुकैः पैत्तिकं संप्रलेपयेत्।
सेचयेच्च घृतक्षीरशर्करेक्षुमधूदकैः।
अथवाऽपि सुशीतेन कषायेण वटादिना ॥ ३२ ॥

पित्तज उपदंशचिकित्सा—गेरू, रसोत, मुलेठी, सारिवा, खस, पद्माख, चन्दन और कमल के कल्क को स्निग्ध करके, पित्तज उपदंशमें लेप लगाना चाहिये। लालकमल, नीलोफर, कमल नाल, सर्जक (शालभेद), अर्जुन, वेंत और मुलेठी के कल्क में घृत मिलाकर, पित्तज उपदंश में लेप करना चाहिये। घी, दूध, शर्बत, गन्ने का रस और मधुयुक्त जल के द्वारा अथवा वटादिवर्ग (क्षीरिवृक्ष) के शीतल कषाय से परिषेक करना चाहिये॥ ३०-३२ ॥

सालाश्वकर्णाजकर्णधवत्वग्भिः कफोत्थितम् ॥ ३३ ॥
सुरापिष्टाभिरुष्णाभिः सतैलाभिः प्रलेपयेत् ।
रजन्यतिविषामुस्तासुरसासुरदारुभिः ॥ ३४ ॥
सपत्रपाठापत्तूरैरथ वा संप्रलेपयेत् ।
सुरसारग्वधाद्योश्च क्वाथाभ्यां परिषेचयेत् ॥ ३५ ॥

शाल, अश्वकर्ण ( पूर्वदेशप्रसिद्धः अश्वत्थसदृशः ), अजकर्ण (पियाशाल इति लोके) और धव की छाल को सुरा से पीस कर, तेल मिला, उष्ण करके, कफज उपदंश में लेप लगाना चाहिये। अथवा हल्दी, अतीस, नागरमोथा, निशोथ, देवदारु, तमालपत्र, पाठा और पतंग के कल्क का लेप तथा सुरसादिगण और आरग्वधादिगण के क्वाथ से परिषेक करना चाहिये ॥३३-३५॥

एवं संशोधनालेपसेकशोणितमोक्षणैः ।
प्रतिकुर्यात् क्रियायोगैः प्राक्स्थानोक्तैर्हितैरपि ॥ ३६ ॥
न याति च यथा पाकं प्रयतेत तथा भिषक् ।
विदग्धैस्तु सिरास्नायुत्वङ्मांसैः क्षीयते ध्वजः ॥ ३७ ॥
शस्त्रेणोपचरेच्चापि पाकमागतमाशु वै ।
तदाऽपोह्य तिलैः सर्पिःक्षौद्रयुक्तैः प्रलेपयेत् ॥ ३८ ॥
करवीरस्य पत्राणि जात्यारग्वधयोस्तथा ।
प्रक्षालने प्रयोज्यानि वैजयन्त्यर्कयोरपि ॥ ३९ ॥

उपदंश की अवस्थाभेद से चिकित्सा—इस प्रकार संशोधन, आलेप, परिषेक और रक्तमोचण तथा सूत्रस्थानोक्त एवं द्विव्रणीयोक्त क्रियाओं के द्वारा ( आम उपदंश का ) प्रतिकार करना चाहिए। उपदंश में पाक न हो; इसका प्रयत्न वैद्य को करना चाहिये क्योंकि उपदंश में पाक होने पर शिरा, स्नायु, त्वचा तथा मांस के सड़ने से शिश्न भी गल जाता है। पाक होनेपर शस्त्रक्रिया के द्वारा शीघ्र उपचार करना चाहिए। व्रण से पूय निकाल कर घृत, मधु मिश्रित तिल-कल्क का लेप करना चाहिये। व्रण को धोने के लिए कनेर, चमेली, अमलतास, अरणी और आक के पत्तों का क्वाथ प्रयोग में लाना चाहिये ॥ ३६-३९ ॥

सौराष्ट्रीं गैरिकं तुत्थं पुष्पकासीससैन्धवम् ।
रोध्रं रसाञ्जनं दार्वीं हरितालं मनःशिलाम् ॥ ४० ॥
हरेणुकैले च तथा सूक्ष्मचूर्णानि कारयेत् ।
तच्चूर्णं क्षौद्रसंयुक्तमुपदंशेषु पूजितम् ॥ ४१ ॥

उपदंश में चूर्ण विधान—फिटकिरी, गेरू, तूतिया, पुष्प ( पुष्पाञ्जन-यशद से निर्मित ), कासीस, सेन्धानमक, लोध्र, रसोत, दारुहल्दी, हरिताल, मैनशिल, रेणुकाबीज और इलायची का महीन चूर्ण, मधु मिलाकर, उपदंशव्रण में प्रयोग करना चाहिये ॥ ४०-४१ ॥

जम्ब्वाम्रसुमनानिम्बश्वेतकाम्बोजिपल्लवाः ।
शल्लकीबदरीबिल्वपलाशतिनिशत्वचः ॥ ४२ ॥
क्षीरिणां च त्वचो योज्याः क्वाथे त्रिफलया सह ।
तेन क्वाथेन नियतं व्रणं प्रक्षालयेद्भिषक् ॥ ४३ ॥
अस्मिन्नेव कषाये तु तैलं धीरो विपाचयेत् ।
गोजीविडङ्गयष्टीभिः सर्वगन्धैश्च संयुतम् ।
एतत् सर्वोपदंशेषु श्रेष्ठं रोपणमिष्यते ॥ ४४ ॥

जम्ब्वादि योग—जामुन, आम, चमेली, नीम, श्वेत ( श्वेतस्यन्द ) और काम्बोजी ( माषपर्णी ) के पत्ते, सलई, बेर, बेल, पलाश और स्यन्दन तथा क्षीरिवृक्षों की छाल एवं त्रिफला का एकत्र क्वाथ बनाकर, वैद्य को इस क्वाथ से प्रतिदिन व्रण धोना चाहिये। धैर्यशील वैद्य, उपर्युक्त क्वाथ के द्वारा गोजिह्वा, विडङ्ग, मुलेठी, तथा सर्वगन्ध ( एलादिगण ) के कल्क के साथ तैल पाक करे। यह तैल सभी उपदंश व्रणों के रोपण के लिए उत्तम होता है ॥ ४२-४४ ॥

स्वर्जिकातुत्थकासीसं शैलेयं च रसाञ्जनम् ॥ ४५ ॥
मनःशिलासमैश्चूर्णं व्रणवीसर्पनाशनम् ।
गुन्द्रां दग्ध्वा कृतं भस्म हरितालं मनःशिला ॥ ४६ ॥
उपदंशविसर्पाणामेतच्छान्तिकरं परम् ।
मार्कवस्त्रिफला दन्ती ताम्रचूर्णमयोरजः ॥ ४७ ॥
उपदंशं निहन्त्येष वृक्षमिन्द्राशनिर्यथा ।
उपदंशद्वयेऽप्येतां प्रत्याख्यायाचरेत् क्रियाम् ॥ ४८ ॥
तयोरेव च या योग्या वीक्ष्य दोषबलाबलम् ।

सज्जीखार, तूतिया, कासीस, शैलेय ( भूरिछरीला ), रसोत और मैनशिल का समभाग में एक साथ बना हुआ चूर्ण उपदंशव्रण और विसर्प को नष्ट करता है। गुन्द्रा ( पटेरा ) को जलाकर बनाई गई भस्म, हरिताल और मैनशिल का मिश्रित प्रयोग उपदंश तथा विसर्प को शान्त करने के लिये उत्तम योग है।

भृङ्गराज, हरड़, बहेड़ा, आंवला, दन्ती, ताम्रभस्म और लोहभस्म का मिश्रित प्रयोग उपदंश को इस प्रकार नष्ट करता है जैसे बिजली वृक्ष का नाश करती है।

रक्तज और सन्निपातज उपदंश को असाध्य समझते हुए ( तुल्यकारण होने से ) दोषों के बलाबल के अनुसार यथायोग्य इन्हीं क्रियाओं का प्रयोग करना चाहिये ॥४५-४८॥

उपदंशे विशेषेण शृणु भूयस्त्रिदोषजे ॥ ४९ ॥
दुष्टव्रणविधिं कुर्यात् कुथितं मेहनं त्यजेत् ।
जम्ब्वोष्ठेनाग्निवर्णेन पश्चाच्छेषं दहेद्भिषक् ॥ ५० ॥
सम्यग्दग्धं च विज्ञाय मधुसर्पिः प्रयोजयेत् ।
शुद्धे च रोपणं दद्यात् कल्कं तैलं हितं च यत् ॥ ५१ ॥

त्रिदोषज उपदंश को चिकित्सा—त्रिदोषज उपदंश की विशेष चिकित्सा पुनः सुनो। इसमें दुष्टव्रण की चिकित्सा-विधि का प्रयोग करना चाहिये तथा सड़े हुए शिश्न के सड़े भाग को काटकर अलग कर देना चाहिए। इसके पश्चात् वैद्य को अग्नितप्त जम्ब्वोष्ठशस्त्र (जम्बूफलसदृश कृष्णपाषाण रचित) से शिश्न के शेष भाग को जलाना चाहिये। सम्यग् दग्ध के लक्षण उपस्थित होने पर मधु, घृत का प्रयोग तथा व्रण के शुद्ध होने पर रोपण के लिये कल्क और तैल जो हितकर हो उसका विधान करना चाहिये ॥ ४९-५१ ॥

स्नेहस्वेदोपपन्ने तु श्लीपदेऽनिलजे भिषक् ।
कृत्वा गुल्फोपरि सिरां विध्येत्तु चतुरङ्गुले ॥ ५२ ॥

समाप्यायितदेहं च बस्तिभिः समुपाचरेत्।
मासमेरण्डजं तैलं पिबेन्मूत्रेण संयुतम् ॥ ५३ ॥
पयसौदनमश्नीयाच्छागरकथितेन च ।
त्रैवृतं चोपयुञ्जीत शस्तो दाहस्तथाऽग्निना ॥ ५४ ॥

वातजश्लीपदचिकित्सा—वातजश्लीपद में स्नेहन तथा स्वेदन से युक्त रोगी के गुल्फ सन्धि के चार अङ्गुल ऊपर वैद्य शिरावेध करे और रोगी के शक्ति सम्पन्न होने पर बस्ति ( निरूहबस्ति ) का प्रयोग तथा एक मास तक गोमूत्र मिश्रित एरण्ड तैल का सेवन करावे। सोंठ से सिद्ध दूध के द्वारा भात खिलावे तथा त्रैवृत स्नेह ( वातव्याध्युक्त ) का प्रयोग करे। इसमें अग्निकर्म की अपेक्षा दाहकर्म ( जम्ब्वोष्ठादि शस्त्रों से जलाना ) श्रेष्ठ समझा जाता है ॥ ५२-५४ ॥

गुल्फस्याधः सिरां विध्येच्छ्लीपदे पित्तसंभवे।
पित्तघ्नीं च क्रियां कुर्यात् पित्तार्बुदविसर्पवत् ॥ ५५ ॥

पित्तजश्लीपदचिकित्सा—पित्तज श्लीपद में गुल्फ सन्धि के नीचे शिरावेध तथा पित्तज अर्बुद एवं विसर्प की भांति पित्तनाशक चिकित्सा विधि का प्रयोग करना चाहिये ॥५५॥

सिरां सुविदितां विध्येदङ्गुष्ठे श्लैष्मिके भिषक्।
मधुयुक्तानि चाभीक्ष्णं कषायाणि पिबेन्नरः ॥ ५६ ॥
पिबेद्वाऽप्यभयाकल्कं मूत्रेणान्यतमेन च ।
कटुकाममृतां शुण्ठीं विडङ्गं दारु चित्रकम् ॥ ५७ ॥
हितं वा लेपने नित्यं भद्रदारु सचित्रकम्।
विडङ्गमरिचार्केषु नागरे चित्रकेऽथवा ॥ ५८ ॥
भद्रदार्वेलुकाख्ये च सर्वेषु लवणेषु च।
तैलं पक्वं पिबेद्वाऽपि यवान्नं च हितं सदा ॥ ५९ ॥

कफजश्लीपदचिकित्सा—वैद्य श्लीपद में अंगूठे की प्रसिद्ध शिरा ( क्षिप्रमर्म के चार अङ्गुल ऊपर ) का वेधन करे तथा रोगी को मधुयुक्त क्वाथ बार बार पिलावे। अथवा आठ प्रकार के मूत्रों में से किसी एक के साथ हरीतकी का कल्क पिलावे। अथवा कुटकी, गुडूची, सोंठ, विडङ्ग, देवदारु और चित्रक का कल्क किसी एक मूत्र के साथ पिलावे। अथवा देवदारु, और चित्रक के कल्क का लेप नित्य व्यवहार करना हितकर होता है। अथवा विडङ्ग, मरिच, मदार, सोंठ, चित्रक, देवदारु एलुआ और पांचों नमक के साथ सिद्ध तैल पिलाना और जौ के अन्न का सेवन कराना सदा हितकर होता है ॥५६-५९॥

पिबेत् सर्षपतैलं वा श्लीपदानां निवृत्तये ।
पूतीकरञ्जपत्राणां रसं वाऽपि यथाबलम् ॥ ६० ॥
अनेनैव विधानेन पुत्रजीवकजं रसम्।
प्रयुञ्जीत भिषक् प्रायः कालसात्म्यविभागवित् ॥६१॥
केवुकाकन्दनिर्यासं लवणं त्वथ पाक्यिम्।
रसं दत्त्वाऽथ पूर्वोक्तं पेयमेतद्भिषग्जितम् ॥६२॥

श्लीपद की निवृत्ति के लिये सरसों का तेल या पूतिकरञ्ज के पत्तों का रस शक्ति के अनुसार पिलाना चाहिये। कालसात्म्य के भेद को जानने वाला विद्वान् वैद्य इसी विधान से पुत्रजीवक के स्वरस का प्रयोग करे। पूर्वोक्त औषध स्वरस ( पुत्रजीवक स्वरस ) के साथ केवुकाकन्द की गोंद तथा विडनमक मिलाकर वैद्य रोगी को पिलावे ॥ ६०-६२ ॥

काकादनीं काकजङ्घां बृहतीं कण्टकारिकाम्।
कदम्बपुष्पीं मन्दारीं लम्बां शुकनसां तथा ॥ ६३ ॥
दग्ध्वा मूत्रेण तद्भस्म स्रावयेत् क्षारकल्पवत्।
तत्र दद्यात् प्रतीवापं काकोदुम्बरिकारसम् ॥ ६४ ॥
मदनाच्च फलात् क्वाथं शुकाख्यस्वरसं तथा।
एष क्षारस्तु पानीयः श्लीपदं हन्ति सेवितः ॥ ६५ ॥
अपची गलगण्डं च ग्रहणीदोषमेव च।
अजस्यानशनं चैव हन्यात् सर्वविषाणि च ॥ ६६ ॥
एतेनैव तैलं संसिद्धं नस्याभ्यङ्गेषु पूजितम्।
एतानेवामयान् हन्ति ये च दुष्टव्रणा नृणाम् ॥ ६७ ॥

श्लीपद में पानीयक्षार—काकादनी ( काकनासा ), काकजंघा, बड़ी कटेरी, गोरखमुण्डी, मन्दारी, लम्बा ( कड़ुई तुम्बी ) और शुकनासा (चर्मकार वट) को जलाकर क्षारकल्प की भांति गोमूत्र में घोलकर छाना जावे। इसमें कठगूलर का रस, मैनफल का क्वाथ तथा चर्मकार वट का स्वरस प्रक्षेप रूप में मिलाया जावे। इस पानीयक्षार का सेवन करने से श्लीपद, अपची, गलगण्ड, ग्रहणीदोष, अजीर्ण और सभी प्रकार के विष नष्ट होते हैं। इन्हीं द्रव्यों से सिद्ध तैल नस्य तथा अभ्यङ्ग के लिये उत्तम होता है और यह मनुष्यों के उपर्युक्त रोगों तथा दुष्ट व्रणों को नष्ट करता है ॥ ६३-६७ ॥

द्रवन्तीं त्रिवृतां दन्तीं नीलीं श्यामां तथैव च।
सप्तलां शङ्खिनीं चैव दग्ध्वा मूत्रेण गालयेत् ॥ ६८ ॥
दद्याच्च त्रिफलाक्वाथमेष क्षारस्तु साधितः ।
अधो गच्छति पीतस्तु पूर्वैश्चाप्याशिषः समाः ॥ ६९ ॥
इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने वृद्ध्युपदंशश्लीपदचिकित्सितं नामैकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥

---

द्रवन्ती, निशोथ, दन्ती, नील, विधारा, सातला—सेहुण्ड और शंखिनी ( यवतिक्ता ) को जलाकर गोमूत्र में इक्कीस बार छान लिया जावे। इस सिद्ध क्षार जल में त्रिफला क्वाथ मिलाकर रोगी को पिलावे। इस क्षार जल में भी उपर्युक्त क्षार जल के सभी गुण विद्यमान रहते हैं और इसके सेवन से उपर्युक्त रोगों का नाश होता है ॥ ६८-६९ ॥

विमर्शः—द्रवन्ती शम्बरी, शतमूलिका वा श्यामा। पृथ्वदारकः शंखिनी यवतिक्तभेदः ॥ ( डल्हण )

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाटीकायामेकोनविंशोऽध्यायः ॥

नोट—

## विंशतितमोऽध्यायः

अथातः क्षुद्ररोगचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥

यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

इसके अनन्तर क्षुद्र रोगों की चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

तत्राजगल्लिकामामां जलौकोभिरुपाचरेत् ।
शुक्तिशृङ्गीयवक्षारकल्कैश्चालेपयेद्भिषक् ॥ ३ ॥
श्यामालाङ्गलकीपाठाकल्कैर्वाऽपि विचक्षणः ।
पक्वां व्रणविधानेन यथोक्तेन प्रसाधयेत् ॥ ४ ॥

अजगल्लिका-चिकित्सा—अपक्व अजगल्लिका ( बालकों की पिडका विशेष ) में जोंक के द्वारा रक्तमोक्षण तथा शुक्ति ( सीप ), शृङ्गी ( सज्जीक्षार ) और यवक्षार के कल्क का लेप वैद्य को करना चाहिये। अथवा बुद्धिमान् वैद्य श्यामा ( विधारा ), कलिहारी और पाठा के कल्क का लेप करे। पक्व अजगल्लिका का उपचार पूर्वोक्त व्रण चिकित्सा विधान के अनुसार करना चाहिये ॥ ३-४ ॥

विमर्शः—यहाँ आम (अपक्व) अजगल्लिका की चिकित्सा में जलौका द्वारा उपचार पहले लिखकर अन्य द्रव्यों के लेप का विधान किया गया है। गयदास की सम्मति है कि प्रथम लेप का प्रयोग तदनन्तर जलौका द्वारा रक्तस्राव कराना चाहिये। आलेप, शोथ के उपक्रमों में आद्य उपक्रम है, इस हेतु से गयदास की सम्मति उचित प्रतीत होती है।

अन्धालजीं यवप्रख्यां पनसीं कच्छपीं तथा ।
पाषाणगर्दभं चैव पूर्वं स्वेदेन योजयेत् ॥ ५ ॥

अन्धालजी, यवप्रख्या, पनसिका, कच्छपिका और पाषाणगर्दभ में प्रथम स्वेदन का प्रयोग करना चाहिये ॥ ५ ॥

मनःशिलातालकुष्ठदारुकल्कैः प्रलेपयेत् ।
परिपाकगतान् भित्त्वा व्रणवत् समुपाचरेत् ॥ ६ ॥

उपर्युक्त रोगों में मैनशिल, हरिताल, कूठ और देवदारु के कल्क का लेप तथा ( शोथों में ) पाक होने पर चीरा लगाकर व्रण चिकित्सा विधान के अनुसार उपचार करना चाहिये ॥

विवृतामिन्द्रवृद्धां च गर्दभीं जालगर्दभम् ।
इरिवेल्लीं गन्धनाम्नीं कक्षां विस्फोटकांस्तथा ॥ ७ ॥
पित्तजस्य विसर्पस्य क्रियया साधयेद्भिषक् ।
रोपयेत् सर्पिषा पक्वान् सिद्धेन मधुरौषधैः ॥ ८ ॥

विवृता, इन्द्रवृद्धा, गर्दभी, जालगर्दभ, इरिवेल्लिका, गन्धनामा, कक्षा और विस्फोटक में पित्तज विसर्प की चिकित्सा के अनुसार उपचार तथा मधुर औषधियों के क्वाथ ( काकोल्यादि गण ) से सिद्ध घृत के द्वारा व्रण का रोपण वैद्य को करना चाहिये ॥ ७-८ ॥

चिप्पं(प्प)मुष्णाम्बुना सिक्तमुत्कृत्य स्रावयेद्भिषक् ।
चक्रतैलेन चाभ्यज्य सर्जचूर्णेन चूर्णयेत् ॥ ९ ॥
बन्धेनोपचरेच्चैनमशक्यं चाग्निना दहेत् ।
मधुरौषधिसिद्धेन ततस्तैलेन रोपयेत् ॥ १० ॥

चिप्पचिकित्सा—चिप्प रोग ( नखमांस गत पाक ) में उष्ण जल से सेक करके दूषित मांस को काटकर वैद्य रक्तमोक्षण करावे और व्रण पर चक्रतैल ( कोल्हू का तेल ) लगाकर राल का चूर्ण छिड़के तथा पट्टी बांधे। यदि इन क्रियाओं से सफलता की सम्भावना न हो तो अग्नि से सिद्ध तैल के द्वारा व्रण का रोपण करे ॥ ९-१० ॥

कुनखे विधिरप्येष कार्यो हि भिषजा भवेत् ।
उपाचरेदनुशयीं श्लेष्मविद्रधिवद्भिषक् ॥ ११ ॥

कुनख चिकित्सा—वैद्य को कुनख में भी इसी विधि का प्रयोग तथा अनुशयी ( ऊर्ध्व प्रदेश में स्थित भीतरी भाग में पकने वाली पिडका ) में कफज विद्रधि की भांति चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ११ ॥

विदारिकां समभ्यज्य स्विन्नां विम्लाप्य लेपयेत् ।
नागवृत्तिकवर्षाभूबिल्वमूलैः सुपेषितैः ॥ १२ ॥
व्रणभावगतायां वा कृत्वा संशोधनक्रियाम् ।
रोपणार्थं हितं तैलं कषायमधुरैः शृतम् ॥ १३ ॥

विदारिकाचिकित्सा—विदारिका ( कक्षा, वङ्क्षण प्रदेश की ग्रन्थियों में शोथ ) में स्वेदन, अभ्यङ्ग तथा विम्लापन ( अंगूठे से मर्दन ) कर नागवृत्तिक ( जिङ्गिनी ), पुनर्नवा और बेल की जड़ को भलीभांति पीसकर लेप लगावे। अथवा व्रण का रूप हो जाने पर संशोधन उपचार के पश्चात्, व्रणरोपण के लिए कषाय और मधुर द्रव्यों के क्वाथ से सिद्ध तैल का प्रयोग हितकर होता है ॥ १२-१३ ॥

प्रच्छानैर्वा जलौकोभिः स्राव्याऽपक्वा विदारिका ।
अजकर्णैः सपालाशमूलकल्कैः प्रलेपयेत् ॥ १४ ॥
पक्वां विदार्य शस्त्रेण पटोलपिचुमर्दयोः ।
कल्केन तिलयुक्तेन सर्पिर्मिश्रेण लेपयेत् ॥ १५ ॥
बद्ध्वा च क्षीरवृक्षस्य कषायैः खदिरस्य च ।
व्रणं प्रक्षालयेच्छुद्धां ततस्तां रोपयेत् पुनः ॥ १६ ॥

अपक्व विदारिका में पाछ लगाकर अथवा जोंक के द्वारा रक्तस्राव करावे। अजकर्ण ( सर्ज ) और पलाश की जड़ के कल्क का लेप करे और पकी हुई विदारिका को शस्त्र से चीर कर, परवल तथा नीम की पत्ती के कल्क में तिल-कल्क और घृत मिलाकर लेप लगावे एवं पट्टी बांधे। क्षीरी वृक्ष ( वट-गूलर आदि ) और खैर के क्वाथ से व्रण को धोवे तथा शुद्ध होने पर उसका रोपण करे ॥ १४-१६ ॥

मेदोऽर्बुदविधानेन साधयेच्छर्करार्बुदम् ।
कच्छूं विचर्चिकां पामां कुष्ठवत् समुपाचरेत् ॥ १७ ॥
लेपश्च शस्यते सिक्थशतांह्वागौरसर्षपैः ।
वचादार्वीसर्षपैर्वा तैलं वा नक्तमालजम् ।
सारतैलमथाभ्यङ्गं कुर्वीत कटुकैः शृतम् ॥ १८ ॥

शर्करार्बुद-कच्छू-विचर्चिका पामा की चिकित्सा—शर्करार्बुद का उपचार, मेदज अर्बुद की चिकित्सा के अनुसार करना चाहिये।

कच्छू, विचर्चिका और पामा की चिकित्सा कुष्ठ रोग की भांति करनी चाहिये। इन रोगों में मोम, सौंफ और पीली सरसों या वच, दारुहल्दी और सरसों का लेप हितकर होता है। अथवा करञ्ज तैल तथा कटु द्रव्यों ( पिप्पल्यादि गण ) से सिद्ध सारतैल ( शीशम, अगर, सरल, देवदारु आदि वृक्षों के सार भाग से निकाला गया तैल ) की मालिश करनी चाहिये ॥ १७-१८ ॥

पाददार्यां सिरां विद्ध्वा स्वेदाभ्यङ्गौ प्रयोजयेत् ॥१९॥
मधूच्छिष्टवसामज्जासर्जचूर्णघृतैः कृतः।
यवक्षारगैरिकोन्मिश्रैः पादलेपः प्रशस्यते ॥२०॥

पाददारी चिकित्सा—पाददारी ( बिवाई Rhagades ) में शिरावेधन कर स्वेदन और अभ्यङ्ग का प्रयोग, तथा मोम, वसा, मज्जा और राल के चूर्ण से सिद्ध घृत में यवक्षार एवं गेरू मिलाकर पैर में लेप लगाना चाहिये ॥ १९-२० ॥

पादौ सिक्त्वाऽऽरनालेन लेपनं ह्यलसे हितम्।
कल्कीकृतैर्निम्बतिलकासीसालैः ससैन्धवैः ॥ २१ ॥
लाक्षारसोऽभया वाऽपि कार्यं स्याद्रक्तमोक्षणम्।
सिद्धं रसे कण्टकार्यास्तैलं वा सार्षपं हितम्।
कासीसरोचनशिलाचूर्णैर्वा प्रतिसारणम् ॥ २२ ॥

अलस चिकित्सा—अलस रोग (Chilblain = पानी लगने से पैर की अंगुलियों का सड़ना ) में पैरों को काञ्जी से धोकर नीम, तिल, कासीस, हरिताल और सेन्धा नमक के कल्क या लाख के रस और हरीतकी-कल्क का लेप लगाना चाहिए अथवा रक्तमोक्षण या कण्टकारी के रस में सिद्ध सरसों के तेल का प्रयोग, अथवा कासीस, गोरोचन और मैनसिल के चूर्ण से प्रतिसारण ( घर्षण ) करना हितकर होता है ॥ २१-२२ ॥

उत्कृत्य दग्ध्वा स्नेहेन जयेत् कदरसंज्ञकम् ॥ २३ ॥

कदरचिकित्सा—कदर नामक रोग ( Corn या गोखरू ) को शस्त्र से काटकर अग्नितप्त तैल से जलाना चाहिये ॥ २३ ॥

इन्द्रलुप्ते सिरां मूर्ध्नि स्निग्धस्विन्नस्य मोक्षयेत्।
कल्कैः समरिचैर्दिह्याच्छिलाकासीसतुत्थकैः ॥ २४ ॥
कुटन्नटादारुकल्कैर्लेपनं वा प्रशस्यते।
प्रच्छयित्वाऽवगाढं वा गुञ्जाफलैर्मुहुर्मुहुः ॥ २५ ॥
लेपयेदुपशान्त्यर्थं कुर्याद्वाऽपि रसायनम्।
मालतीकरवीराग्निनक्तमालविपाचितम् ।
तैलमभ्यञ्जने शस्तमिन्द्रलुप्तापहं परम् ॥ २६ ॥

इन्द्रलुप्त-चिकित्सा—इन्द्रलुप्त ( गञ्ज Alopecia ) में स्नेहन, स्वेदन से युक्त रोगी के शिर की शिरा का वेधन कर रक्तमोक्षण और मरिच, मैनशिल, कसीस तथा तूतिया के कल्क अथवा तगर और देवदारु के कल्क का लेप लगाना चाहिये। अथवा शिर में गहरा पाछ लगाकर, रोगी की वेदना की शान्ति के लिए, बारबार गुञ्जा कल्क का लेप करे या रसायन विधि के अनुसार लेप लगावे। चमेली, कनेर, चित्रक और करञ्ज के कल्क से सिद्ध तैल, अभ्यङ्ग के लिए अत्यन्त हितकर तथा इन्द्रलुप्त नाशक होता है ॥ २४-२६ ॥

अरूंषिकां हृते रक्ते सेचयेन्निम्बवारिणा ॥ २७ ॥
दिह्यात् सैन्धवयुक्तेन वाजिविष्ठारसेन तु।
हरितालनिशानिम्बफलकल्कैर्वा सपटोलजैः ॥ २८ ॥
यष्टीनीलोत्पलैरण्डमार्कवैर्वा प्रलेपयेत्।
इन्द्रलुप्तापहं तैलमभ्यङ्गे च प्रशस्यते ॥ २९ ॥

अरूंषिका चिकित्सा—अरूंषिका ( Eczema of the face and scalp शिर की स्रावयुक्त पिडकायें ) में रक्तमोक्षण के पश्चात् नीम के क्वाथ से परिषेक तथा घोड़े की लीद के रस में सेन्धानमक मिलाकर लेप अथवा हरिताल, हल्दी, नीम और पटोलपत्र के कल्क या मुलेठी, नीलोफर, एरण्ड और भंगरैया के कल्क का लेप लगाना चाहिए। इन्द्रलुप्त नाशक तैल का अभ्यङ्ग कराना भी उत्तम होता है ॥ २७-२९ ॥

सिरां दारुणके विद्ध्वा स्निग्धस्विन्नस्य मूर्धनि।
अवपीडं शिरोबस्तिमभ्यङ्गं च प्रयोजयेत्।
क्षालने कोद्रवतृणक्षारतोयं प्रशस्यते ॥ ३० ॥

दारुणक-चिकित्सा—दारुणक ( शिर के बालों की जड़ में दरार पड़ना ) में स्नेहन, स्वेदन युक्त रोगी के शिर की शिरा का वेधन कर अवपीडनस्य, शिरोबस्ति और अभ्यङ्ग का प्रयोग करना चाहिये। व्रण को धोने के लिए, कोदो धान के क्षार जल का प्रयोग उत्तम होता है ॥ ३० ॥

उपरिष्टात् प्रवक्ष्यामि विधिं पलितनाशनम्।
मसूरिकायां कुष्ठघ्नलेपनादिक्रिया हिता।
पित्तश्लेष्मविसर्पोक्ता क्रिया वा संप्रशस्यते ॥ ३१ ॥

मसूरिका चिकित्सा—पलित रोग को नष्ट करने की चिकित्सा विधि आगे ( मिश्रक चिकित्सित अध्याय में ) कही जावेगी। मसूरिका में कुष्ठनाशक लेप आदि क्रियायें अथवा पित्तश्लेष्मज विसर्प के लिए कही गई चिकित्सा विधि हितकर होती है ॥ ३१ ॥

जतुमणिं समुत्कृत्य मषकं तिलकालकम्।
क्षारेण प्रदहेद्युक्त्या वह्निना वा शनैः शनैः ॥ ३२ ॥

जतुमणि-मशक-तिलकालक चिकित्सा—जतुमणि (Congenital mole शरीर पर जन्म-जात कुछ लाल और चिकना मण्डल ), मषक ( Elevated mole शरीर में उड़द के समान काले मस्से ) और तिलकालक (Non elevated mole तिल) को भलीभांति काटकर, क्षार अथवा अग्नि से धीरे-धीरे जलाना चाहिये ॥ ३२ ॥

न्यच्छे व्यङ्गे सिरामोक्षो नीलिकायां च शस्यते ॥३३॥
यथान्यायं यथाभ्यासं ललाटद्यादिसिराव्यधः।
घृष्ट्वा दिह्यात्त्वचं पिष्ट्वा क्षीरिणां क्षीरसंयुताम् ॥३४॥
बलातिबलयष्ट्याह्वरजनीर्वा प्रलेपनम्।
पयस्यागुरुकालीयलेपनं वा सगैरिकम् ॥ ३५ ॥
क्षौद्राज्ययुक्तया लिम्पेद्दंष्ट्रया शूकरस्य च।
कपित्थराजादनयोः कल्कं वा हितमुच्यते ॥ ३६ ॥

न्यच्छ-व्यङ्ग-नीलिका चिकित्सा—न्यच्छ ( लाञ्छन ), व्यङ्ग ( झांई ) और नीलिका ( कृष्णवर्ण का मण्डल ) में

शिरावेध हितकर होता है। विधान तथा कर्माभ्यास के अनुसार ललाट आदि की शिराओं का वेध करना चाहिये। रोगाक्रान्त स्थान को ( समुद्रफेन आदि से ) घिस कर, क्षीरिवृक्षों की दूध सहित छाल को पीस कर लेप लगाना चाहिये या खरेंटी, कंघी, मुलेठी और हल्दी का लेप करना चाहिये। अथवा पयस्या (अर्कपुष्पी), अगर, कालीय ( कृष्ण चन्दन ) और गेरु तथा मधु, घृत युक्त शूकर के दांत का लेप लगाना चाहिये। अथवा कैथ और खिरनी के कल्क का लेप हितकर होता है॥ ३३-३६॥

यौवने पिडकास्वेष विशेषाच्छर्दनं हितम्।
लेपनं च वचारोध्रसैन्धवैः सर्षपान्वितैः।
कुस्तुम्बुरुवचालोध्रकुष्ठैर्वा लेपनं हितम्॥ ३७॥

यौवनपिडका चिकित्सा—यौवनपिडकाओं ( मुहाँसे ) में वमन कराना विशेष हितकर है। अथवा, वच, लोध्र, सेंधा नमक और सरसों या धनियां, वच, लोध्र और कूठ का लेप लगाना हितकर होता है॥ ३७॥

पद्मिनीकण्टके रोगे छर्दयेन्निम्बवारिणा॥ ३८॥
तेनैव सिद्धं सक्षौद्रं सर्पिःपानं प्रदापयेत्।
निम्बारग्वधयोः कल्को हित उत्सादने भवेत्॥३९॥

पद्मिनीकण्टक चिकित्सा—पद्मिनीकण्टक रोग ( त्वचा का सौम्य अर्बुद ( Papilloma of the skin ) में नीम के क्वाथ से वमन कराना और उसी क्वाथ से सिद्ध घृत, मधु मिलाकर पिलाना तथा नीम और अमलतास के कल्क का उबटन लगाना हितकर होता है॥ ३८-३९॥

परिवृत्तिं घृताभ्यक्तां सुस्विन्नामुपनाहयेत्।
ततोऽभ्यज्य शनैश्चर्म चानयेत् पीडयेन्मणिम्॥४०॥
प्रविष्टे च मणौ चर्म स्वेदयेदुपनाहनैः।
त्रिरात्रं पञ्चरात्रं वा वातघ्नैः साल्वणादिभिः॥ ४१॥
दद्याद्वातहरान् बस्तीन् स्निग्धान्यन्नानि भोजयेत्।
अवपाटिकां जयेदेवं यथादोषं चिकित्सकः॥ ४२॥

परिवर्त्तिका तथा अवपाटिका-चिकित्सा—परिवर्त्तिका ( Para Phimosis शिश्न रोग ) में घृत लगाकर, भली भांति स्वेदन करके ( उपनाह ) पुलटिस बांधनी चाहिये, फिर ( घृत ) मालिश करके शिश्नमुण्ड को दबाते हुए चर्म को धीरे २ नीचे उतारना चाहिये। मणि के अन्दर प्रविष्ट होने पर, चर्म को साल्वण आदि वातघ्न उपनाहों (पुलटिस) के द्वारा तीन या पांच दिन स्वेदन करना चाहिये। वातनाशक बस्तियों का प्रयोग तथा स्निग्ध अन्न का भोजन कराना चाहिये। अवपाटिका ( Tear in the Prepuce शिश्नक्षत ) की चिकित्सा दोषानुसार, चिकित्सक को इसी प्रकार करनी चाहिये॥ ४०-४२॥

निरुद्धप्रकशे नाडीं लौहीमुभयतोमुखीम्।
दारवीं वा जतुकृतां घृताभ्यक्तां प्रवेशयेत्॥ ४३॥
परिषेके वसामज्जशिशुमारवराहयोः।
चक्रतैलं तथा योज्यं वातघ्नद्रव्यसंयुतम्॥ ४४॥

त्र्यहात् त्र्यहात् स्थूलतरां सम्यङ्नाडीं प्रवेशयेत्।
स्रोतो विवर्धयेदेवं स्निग्धमन्नं च भोजयेत्।
भित्त्वा वा सेवनीं मुक्त्वा सद्यःक्षतवदाचरेत्॥ ४५॥

निरुद्धप्रकश चिकित्सा—निरुद्धप्रकश ( Phimosis ) में दोनों ओर छिद्र वाली लोह, लकड़ी या लाख की बनी नली पर घी लगा, शिश्न मार्ग के अन्दर प्रवेश करना चाहिये। शिश्नमुण्ड के परिषेक के लिए मगर तथा सूअर की चर्बी और मज्जा एवं वातनाशक द्रव्यों से युक्त चक्रतैल ( कोल्हू का तेल ) का प्रयोग करना चाहिये। इस प्रकार तीन २ दिन के बाद, क्रमशः मोटी नली, भलीभाँति प्रवेश कर स्रोत ( मार्ग ) को बढ़ाना चाहिये और स्निग्ध अन्न खिलाना चाहिये। अथवा सेवनी को बचाते हुए शस्त्रक्रिया कर, सद्यःक्षत विधि के अनुसार उपचार करना चाहिये॥

सन्निरुद्धगुदं रोगं वल्मीकं वह्निरोहिणीम्॥ ४६॥
प्रत्याख्याय यथायोगं चिकित्सितमथाचरेत्।
विसर्पोक्तेन विधिना साधयेदग्निरोहिणीम्।
सन्निरुद्धगुदे योज्या निरुद्धप्रकशक्रिया॥ ४७॥

संनिरुद्धगुद-चिकित्सा—संनिरुद्धगुद ( Stricture of the Rectum ), वल्मीक और अग्निरोहिणी ( कक्षा प्रदेश के स्फोट) को असाध्य समझते हुए, विधान के अनुसार चिकित्सा करनी चाहिये। अग्निरोहिणी का उपचार, विसर्प के लिये बतलाई गई विधि के अनुसार करना चाहिए, तथा सन्निरुद्ध गुद में निरुद्धप्रकश की चिकित्सा विधि का प्रयोग करना चाहिये॥ ४६-४७॥

शस्त्रेणोत्कृत्य वल्मीकं क्षाराग्निभ्यां प्रसाधयेत्॥४८॥
विधानेनार्बुदोक्तेन शोधयित्वा च रोपयेत्।
वल्मीकं तु भवेद्यस्य नातिवृद्धममर्मजम्॥ ४९॥
तत्र संशोधनं कृत्वा शोणितं मोक्षयेद्भिषक्।
कुलत्थिकाया मूलैश्च गुडूच्या लवणेन च॥ ५०॥
आरेवतस्य मूलैश्च दन्तीमूलैस्तथैव च।
श्यामामूलैः सपललैः शक्तुमिश्रैः प्रलेपयेत्॥ ५१॥
सुस्निग्धैश्च सुखोष्णैश्च भिषक् तमुपनाहयेत्।
पक्वं वा तद्विजानीयाद् गतीः सर्वा यथाक्रमम्॥ ५२॥
अभिज्ञाय ततश्छित्त्वा प्रदहेन्मतिमान् भिषक्।
संशोध्य दुष्टमांसानि क्षारेण प्रतिसारयेत्॥ ५३॥
व्रणं विशुद्धं विज्ञाय रोपयेन्मतिमान् भिषक्।
सुमना ग्रन्थयश्चैव भल्लातकमनःशिले॥ ५४॥
कालानुसारी सूक्ष्मैला चन्दनागुरुणी तथा।
एतैः सिद्धं निम्बतैलं वल्मीके रोपणं हितम्॥ ५५॥
पाणिपादोपरिष्टात्तु छिद्रैर्बहुभिरावृतम्।
वल्मीकं यत् सशोथं स्याद्वर्ज्यं तत्तु विजानता॥ ५६॥

वल्मीक चिकित्सा—वल्मीक ( हाथ-पादतल और ग्रीवा आदि की वल्मीक के स्वरूप की गांठ ) को शस्त्र से काटकर क्षार तथा अग्नि से जलावे और अर्बुद की चिकित्सा के लिये

बतलाई गई विधि के अनुसार व्रण का शोधन एवं रोपण करे। मर्मस्थान से रहित तथा छोटी वल्मीक में संशोधन कर वैद्य, रक्तमोक्षण करे और कुलथी की जड़, गुडूची, सेन्धा-नमक, अमलतास की जड़, दन्ती की जड़, काले निशोथ की जड़, पलल ( तिल की पिष्टि ) और सत्तू ( धान के लावे का ) को एकत्र मिलाकर लेप लगावे तथा भलीभांति स्निग्ध एवं सुखोष्ण उपनाह ( पुलटिस ) बांधे। वल्मीक के पक जाने पर, पूय की सम्पूर्ण गति ( मार्ग ) को भलीभांति समझकर बुद्धिमान् वैद्य, विधान के अनुसार चीरा लगावे तथा अग्नि से जलावे। दूषित मांस को शुद्ध कर, क्षार से प्रतिसारण ( रगड़े ) और व्रण के शुद्ध होने पर रोपण करे। चमेली की कली, भिलावा, मैनशिल, कृष्णसारिवा, छोटी इलायची, चन्दन और अगर से सिद्ध नीम का तेल वल्मीक के रोपण के लिए हितकर होता है। हाथ-पैरों के ऊपर होने वाले, अनेक छिद्रों से व्याप्त शोथयुक्त वल्मीक को कुशल वैद्य त्याग दे ॥ ४८–५६ ॥

धात्र्याः स्तन्यं शोधयित्वा बाले साध्याऽहिपूतना।
पटोलपत्रत्रिफलारसाञ्जनविपाचितम्।
पीतं घृतं नाशयति कृच्छ्रामप्यहिपूतनाम् ॥ ५७ ॥

अहिपूतना या चिकित्सा—बालकों के अहिपूतना रोग की चिकित्सा, धात्री के दुग्ध की शुद्धि द्वारा करनी चाहिये।

परवल की पत्ती, हरड़ बहेड़ा, आंवला और रसोत के द्वारा सिद्ध घृत पिलाने से, कष्टसाध्य अहिपूतना रोग भी नष्ट हो जाता है ॥ ५७ ॥

त्रिफलाकोलखदिरकषा व्रणरोपणम् ॥ ५८ ॥

हरड़, बहेड़ा, आंवला, बेर और खैर के क्वाथ का प्रयोग व्रण रोपण के लिए करना चाहिये ॥ ५८ ॥

कासीसरोचनातुत्थहरितालरसाञ्जनैः ।
लेपोऽम्लपिष्टो बदरीत्वग्वा सैन्धवसंयुता।
कपालतुत्थजं चूर्णं चूर्णकाले प्रयोजयेत् ॥ ५९ ॥

कासीस, गोरोचन, तूतिया, हरिताल और रसोत अथवा बेर की छाल और सेन्धानमक काञ्जी में पीसकर लेप लगाना चाहिये। चूर्णकाल ( व्रणरोपण के समय ) में कपाल ( पके हुए मिट्टी के घड़े का टुकड़ा ) और तूतिया के चूर्ण का प्रयोग करना चाहिये ॥ ५९ ॥

चिकित्सेन्मुष्ककच्छूं चाप्यहिपूतनपामवत् ॥ ६० ॥

वृषणकच्छू ( Eczema of Scrotum ) की चिकित्सा भी, अहिपूतना और पामा की भाँति करनी चाहिये ॥ ६० ॥

गुदभ्रंशे गुदं स्विन्नं स्नेहाभ्यक्तं प्रवेशयेत्।
कारयेद् गोफणाबन्धं मध्यच्छिद्रेण चर्मणा।
विनिर्गमार्थं वायोश्च स्वेदयेच्च मुहुर्मुहुः ॥ ६१ ॥

गुदभ्रंश चिकित्सा—गुदभ्रंश ( Prolapsus Recti ) में बाहर निकली हुई गुदा का स्वेदन और स्नेहन कर अन्दर प्रवेश करना चाहिये और अधोवायु निकलने के लिए, मध्य में छेद वाली, चमड़े की गोफणा बन्धन ( T, Bandage ) से पट्टी बांधनी चाहिये तथा धीरे-धीरे स्वेदन करना चाहिये ॥६१॥

क्षीरे महत्पञ्चमूलं मूषिकां चान्त्रवर्जिताम् ॥ ६२ ॥
पक्त्वा तस्मिन् पचेत्तैलं वातघ्नौषधसंयुतम्।
गुदभ्रंशमिदं कृच्छ्रं पानाभ्यङ्गात् प्रसाधयेत् ॥ ६३ ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने क्षुद्ररोगचिकित्सितं नाम विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥

दूध में बृहत् पञ्चमूल तथा आँतरहित चूहे को पकाकर इस दूध के द्वारा, वातघ्न औषधियों के कल्क के साथ, तैल पाक किया जावे। इस तैल के पीने तथा लगाने से कष्टसाध्य गुदभ्रंश रोग नष्ट होता होता है ॥ ६२–६३ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाटीकायां विंशोऽध्यायः ॥२०॥

नोट—

## एकविंशतितमोऽध्यायः

अथातः शूकदोषचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

इसके अनन्तर शूक रोग की चिकित्सा-विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसाकि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १–२ ॥

संलिख्य सर्षपीं सम्यक् कषायैरवचूर्णयेत्।
कषायेष्वेव तैलं च कुर्वीत व्रणरोपणम् ॥ ३ ॥

सर्षपीचिकित्सा—सर्षपी को भली भांति खुरच कर कषाय वृक्षों का चूर्ण ( मिश्रकोक्त शोधन द्रव्य ) व्रण पर लगाना चाहिये तथा व्रण-रोपण के लिए, कषाय द्रव्यों के कल्क के साथ ही तैल पाक करना चाहिये ॥ ३ ॥

अष्ठीलिकां जलौकोभिर्ग्राहयेच्च पुनः पुनः।
तथा चानुपशाम्यन्तीं कफग्रन्थिवदुद्धरेत् ॥ ४ ॥

अष्ठीलिका-चिकित्सा—कुशल चिकित्सक, अष्ठीलिका में जोंक लगाकर बार-बार रक्तमोक्षण करावे तथा इस प्रकार शान्त न होने वाली अष्ठीलिका को कफज ग्रन्थि की भांति शस्त्र से काट कर निकाले ॥ ४ ॥

स्वेदयेद् ग्रथितं शश्वन्नाडीस्वेदेन बुद्धिमान्।
सुखोष्णैरुपनाहैश्च सुस्निग्धैरुपनाहयेत् ॥ ५ ॥

ग्रथिन चिकित्सा— बुद्धिमान् वैद्य ग्रथित में नाड़ी स्वेद से प्रतिदिन स्वेद करे और भली भांति स्निग्ध एवं सुखोष्ण उपनाह ( पुलटिस ) बांधे ॥ ५ ॥

कुम्भीकां पाकमापन्नां भिन्द्याच्छुद्धां तु रोपयेत् ।
तैलेन त्रिफलालोध्रतिन्दुकाम्रातकेन तु ॥ ६ ॥

कुम्भीका चिकित्सा—पकी हुई कुम्भीका को शस्त्र से चीरकर, व्रण को शुद्ध करके, हरड़, बहेड़ा, आंवला, लोध्र, तिन्दुक ( तेंदू ) और आमड़े से सिद्ध तैल के द्वारा रोपण करना चाहिये ॥ ६ ॥

ग्राहयित्वा जलौकोभिरलजीं सेचयेत्ततः ।
कषायैस्तेषु सिद्धं च तैलं रोपणमिष्यते ॥ ७ ॥

अलजी चिकित्सा—अलजी में जलौकाके द्वारा रक्तमोक्षण कर कषाय वृक्षों के क्वाथ से परिषेक तथा इन्हीं कषायवृक्षों के क्वाथ और कल्क से सिद्ध तैल से व्रण का रोपण करना चाहिये ॥ ७ ॥

बलातैलेन कोष्णेन मृदितं परिषेचयेत् ।
मधुरैः सर्पिषा स्निग्धैः सुखोष्णैरुपनाहयेत् ॥ ८ ॥

मृदित चिकित्सा—मृदितमें सुखोष्ण बलातैल से परिषेक और मधुर द्रव्यों में घृत मिलाकर सुखोष्ण उपनाह(पुलटिस) बाँधना चाहिये ॥ ८ ॥

संमूढपिडकां क्षिप्रं जलौकोभिरुपाचरेत् ।
भित्त्वा पर्यागतां चापि लेपयेत् क्षौद्रसर्पिषा ॥ ९ ॥

संमूढ-पिडिका-चिकित्सा—संमूढपिडिका में 'जलौका'द्वारा शीघ्र रक्तमोक्षण कराना चाहिये तथा पकी हुई को चीर कर मधु और घृत का लेप लगाना चाहिये ॥ ९ ॥

अवमन्थे गते पाकं भिन्ने तैलं विधीयते ।
धवाश्वकर्णपत्तङ्गसल्लकीतिन्दुकीकृतम् ॥ १० ॥

अवमन्थ-चिकित्सा—अवमन्थ के पककर फूटने पर धव, अश्वकर्ण ( गन्धमुण्ड ), पतङ्ग, सालई और तेंदू के क्वाथ एवं कल्क से सिद्ध तैल का प्रयोग करना चाहिये ॥ १० ॥

क्रियां पुष्करिकायां तु शीतां सर्वां प्रयोजयेत् ।
जलौकोभिर्हरेच्चास्रक् सर्पिषा चावसेचयेत् ॥ ११ ॥

पुष्करिका-चिकित्सा—पुष्करिका में सम्पूर्ण शीतल क्रियाओं का प्रयोग, जोंक के द्वारा रक्तमोक्षण तथा घृत से परिषेक करना चाहिये ॥ ११ ॥

स्पर्शहान्यां हरेद्रक्तं प्रदिह्यान्मधुरैरपि ।
क्षीरेक्षुरससर्पिर्भिः सेचयेच्च सुशीतलैः ॥ १२ ॥

स्पर्शहानि-चिकित्सा—स्पर्शहानि में रक्तमोक्षण कर, मधुर द्रव्यों के कल्क का लेप तथा शीतल दूध, गन्ने के रस और घृत के द्वारा परिषेक करना चाहिये ॥ १२ ॥

पिडकामुत्तमाख्यां च बडिशेनोद्धरेद्भिषक् ।
उद्धृत्य मधुसंयुक्तैः कषायैरवचूर्णयेत् ॥ १३ ॥

उत्तमा पिडका-चिकित्सा—उत्तमा नामक पिडका को वैद्य बडिशशस्त्र से निकाले और मधुयुक्त कषाय द्रव्यों के चूर्ण से अवचूर्णन करे ( व्रण पर चूर्ण छिड़के ) ॥ १३ ॥

रसक्रिया विधातव्या लिखिते शतपोनके ।
पृथक्पर्ण्यादिसिद्धं च देयं तैलमनन्तरम् ॥ १४ ॥

शतपोनक-चिकित्सा—शतपोनक में पहले लेखन ( Scraping ) कर, रसक्रिया और इसके पश्चात् पृश्नपर्ण्या-दिगण से सिद्ध तैल का प्रयोग करना चाहिए ॥ १४ ॥

क्रियां कुर्याद्भिषक् प्राज्ञस्त्वक्पाकस्य विसर्पवत् ।
रक्तविद्रधिवच्चापि क्रिया शोणितजेऽर्बुदे ॥ १५ ॥
कषायकल्कसर्पींषि तैलं चूर्णं रसक्रियाम् ।
शोधनं रोपणं चैव वीक्ष्य वीक्ष्यावचारयेत् ॥ १६ ॥
हितं च सर्पिषः पानं पथ्यं चापि विरेचनम् ।
हितः शोणितमोक्षश्च यच्चापि लघु भोजनम् ॥ १७ ॥

त्वक्पाक तथा रक्तजार्बुदचिकित्सा—विद्वान् वैद्य को त्वक्पाक की चिकित्सा विसर्प की भाँति करनी चाहिये। रक्तज अर्बुदमें रक्तज विद्रधिकी भाँति चिकित्सा करनी चाहिए तथा क्वाथ, कल्क, घृत, तैल, चूर्ण, रसक्रिया, शोधन और रोपण कर्म द्विव्रणीयोक्त अवस्था के अनुसार प्रयोग में लाना चाहिये। दोषों के अनुसार घृतपान, विरेचन, रक्तमोक्षण तथा लघु भोजन, रक्तज अर्बुद में हितकर होता है ॥

अर्बुदं मांसपाकं च विद्रधिं तिलकालकम् ।
प्रत्याख्याय प्रकुर्वीत भिषक् सम्यक् प्रतिक्रियाम् ॥१८॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने शूकरोग-
चिकित्सितं नामैकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥

---

अर्बुद, मांसपाक, विद्रधि और तिलकालक को असाध्य समझते हुए, वैद्य को, भलीभांति चिकित्सा करनी चाहिये ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाटीकायामेकविंशोऽध्यायः ॥२१॥

---

नोट—

## द्वाविंशतितमोऽध्यायः

अथातो मुखरोगचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

इसके अनन्तर मुखरोग की चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

चतुर्विधेन स्नेहेन मधूच्छिष्टयुतेन च ।
वातजेऽभ्यञ्जनं कुर्यान्नाडीस्वेदं च बुद्धिमान् ॥ ३ ॥

ओष्ठरोग चिकित्सा—वातज ओष्ठ रोग में, मोम युक्त चतुर्विध स्नेह ( घृत, तैल, वसा, मज्जा ) की मालिश और नाड़ी स्वेद का प्रयोग बुद्धिमान् वैद्य को करना चाहिये ॥३॥

विदध्यादोष्ठकोपे तु साल्वणं चोपनाहने ।
मस्तिष्के चैव नस्यं च तैलं वातहरं हितम् ॥ ४ ॥

वातज ओष्ठ रोग में साल्वण की पुलटिस, शिरोबस्ति, और वातहर द्रव्यों से सिद्ध तैल का नस्य हितकर होता है ॥

श्रीवेष्टकं सर्जरसं सुरदारु सगुग्गुलु ।
यष्टीमधुकचूर्णं तु विदध्यात् प्रतिसारणम् ॥ ५ ॥

वातज ओष्ठ रोग में विरोजा, राल, देवदारु, गुग्गुलु और मुलेठी के चूर्ण से प्रतिसारण ( घर्षण ) करना चाहिये ॥ ५ ॥

पित्तरक्ताभिघातोत्थं जलौकोभिरुपाचरेत् ।
पित्तविद्रधिवच्चापि क्रियां कुर्यादशेषतः ॥ ६ ॥

पित्तज, रक्तज और अभिघातज ओष्ठ रोग में जोंक के द्वारा रक्तमोक्षण तथा विद्रधि की भांति सम्पूर्ण ( संशोधन-संशमनरूपां बाह्यमाभ्यन्तरीं च ) क्रिया करनी चाहिये ॥ ६ ॥

शिरोविरेचनं धूमः स्वेदः कवल एव च ।
हृते रक्ते प्रयोक्तव्यमोष्ठकोपे कफात्मके ॥ ७ ॥
त्र्यूषणं स्वर्जिकाक्षारो यवक्षारो विडं तथा ।
क्षौद्रयुक्तं विधातव्यमेतच्च प्रतिसारणम् ॥ ८ ॥

कफज ओष्ठ रोग में,रक्तमोक्षण के अनन्तर शिरोविरेचन, धूम, स्वेद और कवल का प्रयोग तथा सोंठ, मरिच, पिप्पली, सज्जीखार, यवक्षार और विडनमकमें मधु मिलाकर प्रतिसारण करना चाहिये ॥ ७-८ ॥

मेदोजे स्वेदिते भिन्ने शोधिते ज्वलनो हितः ।
प्रियङ्गुत्रिफलालोध्रं सक्षौद्रं प्रतिसारणम् ॥ ९ ॥

मेदज ओष्ठरोग में स्वेदन के पश्चात् शस्त्र से चीरकर व्रण का शोधन, अग्निकर्म तथा प्रियंगु, त्रिफला और लोध्र में मधु मिलाकर प्रतिसारण करना चाहिए ॥ ९ ॥

एतदोष्ठप्रकोपाणां साध्यानां कर्म कीर्तितम् ।
दन्तमूलगतानां तु रोगाणां कर्म वक्ष्यते ॥ १० ॥

साध्य ओष्ठरोगों के लिए यह चिकित्सा विधि बतलाई गई है, दांतों की जड़ ( मसूड़ा ) में होने वाले रोगों की चिकित्सा का वर्णन किया जा रहा है ॥ १० ॥

शीतादे हृतरक्ते तु तोये नागरसर्षपान् ।
निष्क्वाथ्य त्रिफलां मुस्तं गण्डूषः सरसाञ्जनः॥११॥
प्रियङ्गवश्च मुस्तं च त्रिफला च प्रलेपनम् ।
नस्यं च त्रिफलासिद्धं मधुकोत्पलपद्मकैः ॥ १२ ॥

शीताद :—

शीताद ( Spongy Gums ) में रक्तमोक्षण के अनन्तर सोंठ, सरसों, त्रिफला, नागरमोथा और रसौत के क्वाथ का गण्डूष धारण ( मुख में क्वाथ रखना ) तथा प्रियंगु, नगर, मोथा और त्रिफला कल्क का लेप एवं त्रिफला, मुलेठी, कमल और पद्माख से सिद्ध तैल के नस्य का प्रयोग करना चाहिये॥

दन्तपुप्पुटके कार्यं तरुणे रक्तमोक्षणम् ।
सपञ्चलवणः क्षारः सक्षौद्रः प्रतिसारणम् ।
हितः शिरोविरेकश्च नस्यं स्निग्धं च भोजनम् ॥१३॥

दन्तपुप्पुटकः

नवीन दन्तपुप्पुटक ( Gum boil ) में रक्तमोक्षण, पाँचों लवण और यवक्षार में मधु मिलाकर प्रतिसारण तथा शिरोविरेचन, नस्य एवं स्निग्ध भोजन हितकर होता है ॥ १३ ॥

विस्राविते दन्तवेष्टे व्रणांस्तु प्रतिसारयेत् ॥ १४ ॥
रोध्रपत्तङ्गयष्ट्याह्वलाक्षाचूर्णैर्मधूत्तरैः ।
गण्डूषे क्षीरिणो योज्याः सक्षौद्रघृतशर्कराः ।
काकोल्यादौ दशक्षीरसिद्धं सर्पिश्च नस्यतः ॥ १५ ॥

दन्तवेष्टकः—

दन्तवेष्टक ( Pyorrhoea ) रक्तमोक्षण के बाद लोध्र, पतङ्ग, मुलेठी और लाख के चूर्ण में विशेष मधु मिलाकर व्रणों का प्रतिसारण, क्षीरिवृक्षों के क्वाथ में मधु, घृत और शर्करा मिलाकर गण्डूष धारण तथा काकोल्यादि के कल्क के साथ दसगुने दूध में सिद्ध घृत का नस्य प्रयोग करना चाहिये ॥ १४-१५ ॥

शौषिरे हृतरक्ते तु रोध्रमुस्तरसाञ्जनैः ॥ १६ ॥
सक्षौद्रैः शस्यते लेपो गण्डूषे क्षीरिणो हिताः ।
सारिवोत्पलयष्ट्याह्वमावराागुरुचन्दनैः ॥ १७ ॥
क्षीरे दशगुणे सिद्धं सर्पिर्नस्ये च पूजितम् ।
क्रियां परिदरे कुर्याच्छीतादोक्तां विचक्षणः ॥ १८ ॥

शौषिरः—

शौषिर में, मसूड़े से रक्त निकाल कर, लोध्र, नागरमोथा और रसौत के चूर्ण में मधु मिला हुआ लेप तथा क्षीरिवृक्षों के क्वाथ का गण्डूष धारण और सारिवा, कमल,मुलेठी, लोध्र, अगर एवं चन्दन के कल्क के साथ दशगुने दूध से सिद्ध घृत का नस्य हितकर होता है । बुद्धिमान् वैद्य परिदर में शीताद के लिए कही गई चिकित्सा विधि का प्रयोग करे ॥१६-१८॥

संशोध्योभयतः कार्यं शिरश्चोपकुशे तथा ।
काकोदुम्बरिकागोजीपत्रैर्विस्रावयेदसृक् ॥ १९ ॥
क्षौद्रयुक्तैश्च लवणैः सव्योषैः प्रतिसारयेत् ।
पिप्पलीः सर्षपान् श्वेतान्नागरं नैचुलं फलम् ॥ २० ॥

सुखोदकेन संसृज्य कवलं चापि धारयेत् ।
घृतं मधुरकैः सिद्धं हितं कवलनस्ययोः ॥ २१ ॥

उपकुशः—

उपकुश में वमन, विरेचन के द्वारा, दोनों मार्गों से शरीर को तथा शिरोविरेचन के द्वारा शिर को शुद्ध कर कठगूलर और गोजिह्वा के पत्ते से मसूड़े को रगड़ कर रक्त निकालना चाहिए तथा मधु युक्त पांचों नमक और सोंठ, मरिच, पिप्पली के चूर्ण से प्रतिसारण करना चाहिए एवं पिप्पली, सरसों, सोंठ और बेतसफल के चूर्ण को, गुनगुने जल में मिला कर कवल धारण करना चाहिए। मधुर द्रव्यों ( काकोल्यादि गण ) से सिद्ध घृत, कवल धारण तथा नस्य दोनों के लिए हितकर होता है॥

शस्त्रेण दन्तवैदर्भे दन्तमूलानि शोधयेत् ।
ततः क्षारं प्रयुञ्जीत क्रियाः सर्वाश्च शीतलाः ॥ २२ ॥

दन्तवैदर्भः—

दन्तवैदर्भ में, दांतों की जड़ को शस्त्र से स्वच्छ कर क्षार-प्रयोग तथा सम्पूर्ण शीतल क्रिया करनी चाहिए ॥ २२ ॥

उद्धृत्याधिकदन्तं तु ततोऽग्निमवचारयेत् ।
कृमिदन्तकवच्चापि विधिः कार्यो विजानता ॥ २३ ॥

अधिकदन्तः

अधिकदन्त ( अथवा वर्द्धन Extra tooth ) को उखाड़ कर, अग्निकर्म तथा कृमिदन्त की भांति, कुशल वैद्य को चिकित्सा करनी चाहिए ॥ २३ ॥

छित्त्वाऽधिमांसं सक्षौद्रैरेभिश्चूर्णैरुपाचरेत् ।
वचातेजोवतीपाठास्वर्जिकायावशूकजैः ॥ २४ ॥
क्षौद्रद्वितीयाः पिप्पल्यः कवलश्चात्र कीर्तितः ॥
पटोलत्रिफलानिम्बकषायश्चात्र धावने ।
हितः शिरोविरेकश्च धूमो वैरेचनश्च यः ॥ २५ ॥

अधिमांसः—

अधिमांस ( Impacted wisdom tooth ) को काट कर वच, तेजबल, पाठा, सज्जीक्षार और यवक्षार के चूर्ण में मधु मिला कर लगाना चाहिए तथा पिप्पली चूर्ण और मधु का कवल धारण करना चाहिए। व्रण धोने के लिए ( कुल्ला करने के लिए ) परवल की पत्ती, त्रिफला और नीम का क्वाथ तथा शिरोविरेचन और वैरेचनिक धूम का प्रयोग हितकर होता है ॥ २४-२५ ॥

सामान्यं कर्म नाडीनां विशेषं चात्र मे शृणु ।
नाडीव्रणहरं कर्म दन्तनाडीषु कारयेत् ॥ २६ ॥
यं दन्तमभिजायेत नाडी तं दन्तमुद्धरेत् ।
छित्त्वा मांसानि शस्त्रेण यदि नोपरिजो भवेत् ॥ २७ ॥
शोधयित्वा दहेच्चापि क्षारेण ज्वलनेन वा ।
भिनत्त्युपेक्षिते दन्ते हनुकास्थिगतिर्ध्रुवम् ।
समूलं दशनं तस्मादुद्धरेद्भग्नमस्थिरम् ॥ २८ ॥

दन्तनाडी:—

दन्तनाड़ी में, सामान्य नाड़ी ( Sinus ) चिकित्सा विधि का प्रयोग किया जाता है, विशेष चिकित्सा विधि का वर्णन मुझ से सुनो—जिस दांत के समीप नाड़ीव्रण (Sinus) उत्पन्न हो उस दांत को, यदि दांत ऊपर की पङ्क्ति में न हो तो मसूड़े का मांस शस्त्र से काट कर, निकाल देना चाहिए और व्रण को शुद्ध कर क्षार अथवा अग्नि से जलाना चाहिए। क्योंकि, दांत की उपेक्षा करने पर अर्थात् दांत को न निकालने पर, नाड़ीव्रण निश्चय ही हन्वस्थि का भेदन कर देता है इसलिए टूटे तथा हिलते हुए दांत को जड़ से निकालना चाहिए ॥ २६-२८ ॥

उद्धृते तूत्तरे दन्ते समूले स्थिरबन्धने ॥ २९ ॥
रक्तातियोगात् पूर्वोक्ता रोगा घोरा भवन्ति हि ।
काणः संजायते जन्तुरर्दितं चास्य जायते ॥ ३० ॥
चलमप्युत्तरं दन्तमतो नापहरेद्भिषक् ।

ऊपर की पंक्ति में स्थित, स्थिर बन्धन युक्त अर्थात् दृढ़ दाँत को जड़ से उखाड़ने पर, अत्यधिक रक्तस्राव होने के कारण, ऊपर कहे गए भयङ्कर रोग उत्पन्न हो जाते हैं। मनुष्य काना तथा अर्दित रोग-ग्रस्त हो जाता है। इसलिए वैद्य को ऊपर के हिलते हुए दाँत को भी नहीं उखाड़ना चाहिए ॥

धावने जातिमदनस्वादुकण्टकखादिरम् ॥ ३१ ॥
कषायं जातिमदनकटुकस्वादुकण्टकैः ।
यष्ट्याह्वरोध्रमञ्जिष्ठाखदिरैश्चापि यत् कृतम् ।
तैलं संशोधनं तद्धि हन्याद्दन्तगतां गतिम् ॥ ३२ ॥

दन्तनाड़ी को धोने के लिए चमेली, मैनफल, गोखरू, और खैर का क्वाथ तथा व्रण को शुद्ध करने के लिए चमेली, मैनफल, कुटकी, गोखरू, मुलेठी, लोध्र, मजीठ और खैर के क्वाथ से सिद्ध तैल का प्रयोग करना चाहिए। क्योंकि यह तैल दन्तगत नाड़ी को नष्ट करता है ॥ ३१-३२ ॥

कीर्तिता दन्तमूले तु क्रिया दन्तेषु वक्ष्यते ॥ ३३ ॥

दन्तमूल के ( मसूड़े ) रोगों की चिकित्सा का वर्णन तो किया गया अब दन्त रोगों की चिकित्सा कही जा रही है ॥

स्नेहानां कवलाः कोष्णाः सर्पिषस्त्रैवृतस्य वा ।
निर्यूहाश्चानिलघ्नानां दन्तहर्षप्रमर्दनाः ॥ ३४ ॥

चतुर्विध स्नेह ( घृत, तैल, वसा, मज्जा ) अथवा त्रैवृतघृत ( महावातव्याधि-पठित ) एवं वातघ्न द्रव्यों के क्वाथ का, सुखोष्ण कवल धारण, दन्तहर्ष को नष्ट करता है ॥

स्नैहिकश्च हितो धूमो नस्यं स्निग्धं च भोजनम् ।
रसो रसयवाग्वश्च क्षीरं सन्तानिका घृतम् ।
शिरोबस्तिहितश्चापि क्रमो यश्चानिलापहः ॥ ३५ ॥

स्नैहिक धूम, नस्य, स्निग्ध भोजन, मांसरस, मांसरस में सिद्ध यवागू, दूध, मलाई, घी, शिरोबस्ति और वायुनाशक सभी क्रियायें, दन्तहर्ष में हितकर होती हैं ॥ ३५ ॥

अहिंसन् दन्तमूलानि शर्करामुद्धरेद्भिषक् ॥ ३६ ॥
लाक्षाचूर्णैर्मधुयुतैस्ततस्ताः प्रतिसारयेत् ।
दन्तहर्षक्रियां चापि कुर्यान्निरवशेषतः ॥ ३७ ॥

दन्त शर्करा:—

दाँतों की जड़ को हानि पहुँचाये बिना वैद्य को दन्तशर्करा (Tartar) निकालनी चाहिए और लाख के चूर्ण में मधु मिला कर प्रतिसारण तथा दन्तहर्ष के लिए कथित सम्पूर्ण क्रियाओं का भी प्रयोग करना चाहिए ॥ ३६-३७ ॥

कपालिका कृच्छ्रतमा तत्राप्येषा क्रिया हिता ।

कपालिका कष्टसाध्य रोग है, इसमें भी उपर्युक्त चिकित्सा हितकर होती है।

जयेद्विस्रावणैः स्विन्नमचलं कृमिदन्तकम् ॥ ३८ ॥
तथाऽवपीडैर्वातघ्नैः स्नेहगण्डूषधारणैः ।
भद्रदार्वादिवर्षाभूलेपैः स्निग्धैश्च भोजनैः ॥ ३९ ॥

कृमिदन्त—

न हिलने वाले कृमिदन्त (Dental caries) की चिकित्सा, स्वेदन, रक्तमोक्षण, वातघ्न अवपीडनस्य, स्नेहों के गण्डूषधारण, भद्रदार्वादि तथा पुनर्नवादि गण के लेप और स्निग्ध आहार के द्वारा करनी चाहिए ॥ ३८-३९ ॥

चलमुद्धृत्य च स्थानं विदहेच्छुषिरस्य च ।
ततो विदारीयष्ट्याह्वशृङ्गाटककसेरुकैः ।
तैलं दशगुणे क्षीरे सिद्धं नस्ये हितं भवेत् ॥ ४० ॥

हिलते हुए दाँत को उखाड़ कर, उस खोखले स्थान तथा शौषिरजन्य छिद्र को अग्नि से जलाना चाहिए फिर विदारीकन्द, मुलेठी, सिंघाड़ा और कशेरु के कल्क द्वारा, दशगुने दूध से सिद्ध, तैल के नस्य का प्रयोग करना चाहिए ॥ ४० ॥

हनुमोक्षे समुद्दिष्टां कुर्यादर्दितवत् क्रियाम् ॥ ४१ ॥

हनुमोक्ष (Dislocation of the lower jaw) में अर्दित के लिए कथित (शिरोबस्ति, नस्य, धूम, उपनाह आदि) चिकित्सा विधि का प्रयोग करना चाहिए ॥ ४१ ॥

विमर्शः—चरक तथा अष्टाङ्गसंग्रह में 'हनुमोक्ष' का नाम वात रोग की श्रेणी में रखा गया है। सुश्रुत इसे दन्तरोग की पङ्क्ति में रखते हैं। 'हनुमोक्ष' वस्तुतः हन्वस्थि की स्थानच्युति है। इस दृष्टि से दन्त रोग की श्रेणी में इसे स्थान प्राप्त नहीं होता, किन्तु हन्वस्थि निम्न दन्तपंक्ति की आधार-शिला भी है और हन्वस्थि की अनेक व्याधियाँ दन्तविद्रधि के कारण हो जाती हैं। सम्भवतः सुश्रुत ने इसी कारण से 'हनुमोक्ष' का नाम दन्तरोगों के साथ रखा है। पाश्चात्य चिकित्सा विज्ञान भी, दन्तरोग को हन्वस्थि की व्याधियों का उत्पादक कारण मानता है। जहाँ तक चिकित्सा का सम्बन्ध है, सुश्रुत ने भी, अन्य आचार्यों की भाँति 'हनुमोक्ष' के लिए वातव्याधि-चिकित्सा-विधान का ही परामर्श दिया है।

फलान्यम्लानि शीताम्बु रूक्षान्नं दन्तधावनम् ।
तथाऽतिकठिनान् भक्ष्यान् दन्तरोगी विवर्जयेत् ॥४२॥

दन्तरोग से पीडित व्यक्ति को खट्टे फलों का सेवन, शीतल जल, रूक्ष अन्न, दतौन से दाँत धोना तथा अत्यधिक कड़े भोज्य पदार्थों को त्याग देना चाहिए ॥ ४२ ॥

साध्यानां दन्तरोगाणां चिकित्सितमुदीरितम् ।
जिह्वागतानां साध्यानां कर्म वक्ष्यामि सिद्धये ॥ ४३ ॥

साध्य दन्त रोगों की चिकित्सा विधि का वर्णन किया गया है। जिह्वागत साध्य रोगों में सफलता के लिए चिकित्सा कर्म का निर्देश किया जा रहा है ॥ ४३ ॥

ओष्ठप्रकोपेऽनिलजे यदुक्तं प्राक् चिकित्सितम् ।
कण्टकेष्वनिलोत्थेषु तत् कार्यं भिषजा भवेत् ॥ ४४ ॥

जिह्वाकण्टकः—

वातज ओष्ठ-प्रकोप के लिए जिस चिकित्सा-विधि का वर्णन पहले किया गया है, उसका प्रयोग वैद्य को, वातज जिह्वाकण्टक में करना चाहिए ॥ ४४ ॥

पित्तजेषु विघृष्टेषु निःसृते दुष्टशोणिते ।
प्रतिसारणगण्डूषं नस्यं च मधुरं हितम् ॥ ४५ ॥

पित्तज जिह्वाकण्टक में, जिह्वा को रगड़ कर, रक्त निकालने के पश्चात् मधुर द्रव्यों से प्रतिसारण, गण्डूष धारण और नस्य का प्रयोग हितकर होता है ॥ ४५ ॥

कण्टकेषु कफोत्थेषु लिखितेष्वसृजः क्षये ।
पिप्पल्यादिर्मधुयुतः कार्यस्तु प्रतिसारणे ॥ ४६ ॥
गृह्णीयात् कवलांश्चापि गौरसर्षपसैन्धवैः ।
पटोलनिम्बवार्ताकुक्षारयूषैश्च भोजयेत् ॥ ४७ ॥

कफज जिह्वाकण्टक में, जिह्वा में खुरच कर रक्त निकालने के अनन्तर पिप्पल्यादि गण के द्रव्यों में मधु मिलाकर प्रतिसारण, पीली सरसों और सेन्धा नमक का कवल धारण तथा परवल, नीम, बड़ी कटेरी और यवक्षार मिश्रित यूष के साथ भोजन हितकर होता है ॥ ४६-४७ ॥

उपजिह्वां तु संलिख्य क्षारेण प्रतिसारयेत् ।
शिरोविरेकगण्डूषधूमैश्चैनमुपाचरेत् ॥ ४८ ॥

उपजिह्वा:—

उपजिह्वा (Ranula) को खुरच कर, क्षार से प्रतिसारण तथा शिरोविरेचन, गण्डूष धारण और धूम (वैरेचनिक धूम) के द्वारा उपचार करना चाहिए ॥ ४८ ॥

जिह्वागतानां कर्मोक्तं तालव्यानां प्रवक्ष्यते ।
अङ्गुष्ठाङ्गुलिसंदंशेनाकृष्य गलशुण्डिकाम् ॥ ४९ ॥
छेदयेन्मण्डलाग्रेण जिह्वोपरि तु संस्थिताम् ।
नोत्कृष्टं चैव हीनं च त्रिभागं छेदयेद्भिषक् ॥ ५० ॥

जिह्वागत रोगों की चिकित्सा विधि का वर्णन किया गया, तालुगत रोगों की चिकित्सा का कथन किया जा रहा है।

गलशुण्डिका —

जिह्वा के ऊपर स्थित गलशुण्डिका (Elongated Uvula) को अंगूठा और अंगुलि के संदंश से (अंगूठा और तर्जनी अंगुलि को मिलाकर चिमटी का रूप देना) खींच कर, मण्डलाग्र शस्त्र (Round head knife) के द्वारा, न तो बहुत अधिक और न बहुत कम अपि तु तृतीयांश भाग, वैद्य को काटना चाहिए ॥ ४९-५० ॥

अत्यादानात् स्रवेद्रक्तं तन्निमित्तं म्रियेत च।
हीनच्छेदाद्भवेच्छोफो लाला निद्रा भ्रमस्तमः ॥५१॥
तस्माद्वैद्यः प्रयत्नेन दृष्टकर्मा विशारदः।
गलशुण्डीं तु सञ्छिद्य कुर्यात् प्राप्तमिमं क्रमम् ॥५२॥

अधिक काट देने पर रक्तस्राव होने के कारण रोगी की मृत्यु हो जाती है। अल्प मात्रा में काटने पर शोथ, लालास्राव, अधिक निद्रा, भ्रम और आँखों के सामने अन्धकार होता है। इसलिए शल्य क्रिया से पूर्ण परिचित विद्वान् वैद्य, सावधानी के साथ गलशुण्डी को काट कर, अधोलिखित चिकित्सा का प्रयोग करे॥ ५१–५२॥

मरिचातिविषापाठावचाकुष्ठकुटन्नटैः।
क्षौद्रयुक्तैः सलवणैस्ततस्तां प्रतिसारयेत्॥ ५३॥
वचामतिविषां पाठां रास्नां कटुकरोहिणीम्।
निष्क्वाथ्य पिचुमन्दं च कवलं तत्र योजयेत्॥ ५४॥
इङ्गुदीकिणिहीदन्तीसरलासुरदारुभिः।
पञ्चाङ्गीं कारयेत् पिष्टैर्वर्तिं गन्धोत्तरां शुभाम् ॥५५॥
ततो धूमं पिबेज्जन्तुर्द्विरह्नः कफनाशनम्।
क्षारसिद्धेषु मुद्गेषु यूषश्चाप्यशने हितः॥ ५६॥

मरिच, अतीस, पाठा, वच, कूठ, अरलू और सेन्धानमक के चूर्ण में मधु मिलाकर प्रतिसारण करना चाहिए। वच, अतीस, पाठा, रास्ना, कुटकी और नीम के क्वाथ का कवल धारण करना चाहिए। हिंगोट, किणिही (अपामार्ग), दन्ती, निशोथ और देवदारु इन पांच द्रव्यों को पीस कर, सुन्दर-सुगन्धित पञ्चाङ्गी वर्ति ( पञ्चभिरङ्गभूतैर्द्रव्यैः कृता पञ्चाङ्गी ) बनावे, कफनाशक इस वर्ति का धूम, रोगी को दिन में दो बार पिलाना चाहिए तथा मूंग के यूष में यवक्षार मिला कर भोजन के लिए देना चाहिए॥ ५३–५६॥

विमर्शः—पाश्चात्य चिकित्सा विज्ञान के अनुसार भी जब गलशुण्डी ( Elongated Uvula ) Chronic हो जाती है और शोथ बना रहता है, उस अवस्था में शल्य चिकित्सा की आवश्यकता पड़ती है—'The treatment of this condition consists in removing the lower half of the Uvula after painting it with cocaine, by pulling it down with forceps and snipping it off with scissors. 'The Science and Practice of Surgery'

तुण्डिकेर्यध्रुषे कूर्मे सङ्घाते तालुपुप्पुटे।
एष एव विधिः कार्यो विशेषः शस्त्रकर्मणि॥ ५७॥

तुण्डिकेरी ( Tonsillitis से समानता ) अध्रुष ( Palatitis-से समानता ), कूर्म ( Adenoma of the Palate-से समानता ), मांससंघात ( Fibroma-से समानता ), और तालुपुप्पुट ( Epulis of the Palate से समानता ) में उपर्युक्त विधि का प्रयोग तथा विशेष रूप से शस्त्रकर्म करना चाहिए॥ ५७॥

तालुपाके तु कर्तव्यं विधानं पित्तनाशनम्।

तालुपाकः—

तालुपाक ( Ulceration of the Palate ) में पित्तनाशक क्रिया का प्रयोग करना चाहिए॥ ५७½॥

स्नेहस्वेदौ तालुशोषे विधिश्चानिलनाशनः।
कीर्तितं तालुजानां तु कण्ठ्यानां कर्म वक्ष्यते॥ ५८॥

तालुशोषः—

तालु शोष में स्नेहन तथा स्वेदन और वायुनाशक क्रिया का प्रयोग करना चाहिए। तालु रोगों की चिकित्सा का वर्णन किया गया, कण्ठरोगों की चिकित्सा-विधि बतलाई जा रही है॥ ५८॥

साध्यानां रोहिणीनां तु हितं शोणितमोक्षणम् ॥५९॥
छर्दनं धूमपानं च गण्डूषो नस्यकर्म च।

रोहिणीः—

साध्य रोहिणी रोगों में ( Diphtheria ) रक्तमोक्षण, वमन, धूम्रपान, गण्डूष-धारण और नस्य कर्म, हितकर होता है॥ ५९॥

वातिकीं तु हृते रक्ते लवणैः प्रतिसारयेत्॥ ६०॥
सुखोष्णान् स्नेहगण्डूषान् धारयेच्चाप्यभीक्ष्णशः।
पतङ्गशर्कराक्षौद्रैः पैत्तिकीं प्रतिसारयेत्॥ ६१॥
द्राक्षापरूषकक्वाथो हितश्च कवलग्रहे।
अगारधूमकटुकैः श्लैष्मिकीं प्रतिसारयेत्॥ ६२॥
श्वेताविडङ्गदन्तीषु तैलं सिद्धं ससैन्धवम्।
नस्यकर्मणि योक्तव्यं तथा कवलधारणे॥ ६३॥
पित्तवत् साधयेद्वैद्यो रोहिणीं रक्तसंभवाम्।
विस्राव्य कण्ठशालूकं साधयेत्तुण्डिकेरिवत्॥ ६४॥

वातज रोहिणी में रक्तमोक्षण के अनन्तर, पञ्च लवण से प्रतिसारण (घर्षण) तथा बार-बार स्नेहयुक्त सुखोष्ण गण्डूष धारण कराना चाहिए। पित्तज रोहिणी में पतङ्ग, शर्करा और मधु के द्वारा प्रतिसारण तथा मुनक्का और फालसे के क्वाथ का कवल धारण हितकर होता है। कफज रोहिणी में गृहधूम्र और कुटकी चूर्ण से प्रतिसारण तथा श्वेता, विडङ्ग, दन्ती और सेन्धा नमक के द्वारा सिद्ध तैल, नस्य एवं कवल धारण में प्रयोग करना चाहिए। रक्तज रोहिणी की चिकित्सा, वैद्य को पित्तज रोहिणी की भाँति करनी चाहिए। कण्ठशालूक से रक्त निकाल, तुण्डिकेरी की भाँति चिकित्सा करनी चाहिए।

विमर्शः—रोहिणी ( Diphtheria ) एक प्रकार की घातक व्याधि है। सद्यः सुचारु उपचार न होने पर इसकी घातकता में सन्देह नहीं रहता। सुश्रुत तथा चरक दोनों आचार्यों ने इस रोग को प्राणहारक माना है। 'प्रदूष्य मांसं गलरोधिनोऽङ्कुरान्, सृजन्ति यान् साऽसुहरा हि रोहिणी।' (सु० नि० अ० १६) 'त्रिरात्रं परमं तस्य जन्तोर्भवति जीवितम्। कुशलेन त्वनुक्रान्तः क्षिप्रं सम्पद्यते सुखी।' ( च० सू० अ० १८ ) इस रोग का प्रधान कारण, पाश्चात्य चिकित्सा-विज्ञान के अनुसार Diphtheria Bacillus नामक दण्डाकार जीवाणु होता है। बच्चों में इस रोग का प्रकोप अधिक पाया जाता है। रोग की प्रबलता को रोकने के लिए Diphtheria

Antitoxin का प्रयोग आजकल किया जाता है। Antitoxin के प्रयोग से रोग की असाध्यता में न्यूनता हुई है। Antitoxin के प्रयोग के साथ-साथ हृदय को बल देने वाली औषधियों का प्रयोग भी करते रहना चाहिये।

एककालं यवान्नं च भुञ्जीत स्निग्धमल्पशः।
उपजिह्विकवच्चापि साधयेदधिजिह्विकाम् ॥ ६५ ॥

अधिजिह्वा :—

रोगी को एक समय स्नेहयुक्त जौ का अल्प आहार देना चाहिये तथा अधिजिह्वा की चिकित्सा, उपजिह्वा की भाँति करनी चाहिये ॥ ६५ ॥

एकवृन्दं तु विस्राव्य विधिं शोधनमाचरेत्।
गिलायुश्चापि यो व्याधिस्तं च शस्त्रेण साधयेत् ॥६६॥

गिलायु :—

एकवृन्द रोग में रक्तमोक्षण के पश्चात् शोधनविधि (शिरोविरेचन, धूम, लेप, क्षार आदि) का प्रयोग तथा गिलायु नामक व्याधि में शस्त्र के द्वारा चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ६६ ॥

अमर्मस्थं सुपक्व च भेदयेद्गलविद्रधिम्।

गलविद्रधि :—

मर्मस्थान से रहित और भलीभाँति पकी हुई गलविद्रधि (Peritonsillar abscess) में चीरा लगाना चाहिए ॥६६३॥

विमर्शः—पाश्चात्य चिकित्सा शास्त्र भी इस व्याधि में शस्त्रक्रिया का ही विधान बतलाता है। 'Once fluctuation is detected or there is sufficient indication that pus is definitely localised, the condition must be dealt with by incision and evacuation of the pus.' (The Science & Practice of Surgery).

वातात् सर्वसरं चूर्णैर्लवणैः प्रतिसारयेत् ॥ ६७ ॥
तैलं वातहरैः सिद्धं हितं कवलनस्ययोः।
ततोऽस्मै स्नैहिकं धूममिमं दद्याद्विचक्षणः ॥ ६८ ॥

सर्वसर :—

वातज सर्वसर (मुख-ओष्ठ आदि का पाक Stomatitis) में पंचलवण के चूर्ण से प्रतिसारण, वातहर द्रव्यों से सिद्ध तैल का कवल धारण तथा नस्य हितकर होता है। बुद्धिमान् वैद्य, इस रोग से पीड़ित व्यक्ति के लिए अधोलिखित (स्नैहिक) धूम का प्रयोग करे ॥ ६७-६८ ॥

शालराजादनैरण्डसारैक्षुदमधूकजाः ॥
मज्जानो गुग्गुलुध्याममांसीकालानुसारिवाः।
श्रीसर्जरसशैलेयमधूच्छिष्टानि चाहरेत् ॥ ६९ ॥
तत्सर्वं सुकृतं चूर्णं स्नेहेनालोड्य युक्तितः।
टिण्टूकवृन्तं सक्षौद्रं मतिमांस्तेन लेपयेत् ॥ ७० ॥
एष सर्वसरे धूमः प्रशस्तः स्नैहिको मतः।
कफघ्नो मारुतघ्नश्च मुखरोगविनाशनः ॥ ७१ ॥

शाल, खिरनी, एरण्ड, सारवृक्ष (खदिर आदि), हिंगोट, महुआ की मज्जा (वृक्षका सार भाग), गुग्गुलु, ध्याम (गन्धतृण), जटामांसी, तगर, श्री (लवङ्ग), राल, भूरिछरीला और मोम, इन द्रव्यों का महीन चूर्ण बनाकर, युक्तिपूर्वक (जितने स्नेह में चूर्ण लेप लगाने योग्य हो) स्नेह मिलाया जावे। बुद्धिमान् वैद्य इस चूर्ण का लेप मधु लगे हुए अरलू की टहनी पर लगावे। सर्वसर रोग के लिये यह स्नैहिक धूम श्रेष्ठ समझा जाता है। यह कफनाशक, वातहर एवं मुखरोग को नष्ट करता है ॥६९-७१॥

पित्तात्मके सर्वसरे शुद्धकायस्य देहिनः।
सर्वः पित्तहरः कार्यो विधिर्मधुरशीतलः ॥ ७२ ॥

पित्तज सर्वसर रोग में वमन, विरेचन आदि से शुद्ध शरीर वाले रोगी के लिये, सम्पूर्ण पित्तनाशक, मधुर और शीतल क्रिया करनी चाहिये ॥ ७२ ॥

प्रतिसारणगण्डूषौ धूमः संशोधनानि च।
कफात्मके सर्वसरे विधिं कुर्यात् कफापहम् ॥ ७३ ॥
पिबेदतिविषां पाठां मुस्तं च सुरदारु च।
रोहिणीं कटुकाख्यां च कुटजस्य फलानि च ॥ ७४ ॥
गवां मूत्रेण मनुजो भागैर्धरणसंमितैः।
एष सर्वान् कफकृतान् रोगान् योगोऽपकर्षति ॥ ७५ ॥

कफज सर्वसर रोग में प्रतिसारण, गण्डूष-धारण, संशोधन तथा कफनाशक क्रिया करनी चाहिये। अतीस, पाठा, नागरमोथा, देवदारु, कुटकी और इन्द्रयव का एक धरण (२४ रत्ती) चूर्ण गोमूत्र के साथ रोगी को पिलाना चाहिये। यह योग सम्पूर्ण कफजन्य विकारों को नष्ट करता है ॥७३-७५॥

क्षीरेक्षुरसगोमूत्रदधिमस्त्वम्लकाञ्जिकैः।
विदध्यात् कवलान् वीक्ष्य दोषं तैलघृतैरपि ॥ ७६ ॥

दूध, गन्ने का रस, गोमूत्र, दही, मस्तु (दधिजल), अम्ल (धान्याम्ल), काञ्जी तथा तैल और घृत का भी दोषों के प्रकोप के अनुसार कवल धारण करना चाहिये ॥ ७६ ॥

रोगाणां मुखजातानां साध्यानां कर्म कीर्तितम्।
असाध्या अपि वक्ष्यन्ते रोगा ये तत्र कीर्तिताः ॥ ७७ ॥

साध्य मुख रोगों की चिकित्सा बतलाई गई है, असाध्य पूर्वनिर्दिष्ट मुखरोगों की चिकित्सा का कथन किया जा रहा है ॥ ७७ ॥

ओष्ठप्रकोपे वर्ज्याः स्युर्मांसरक्तत्रिदोषजाः।
दन्तमूलेषु वर्ज्यौ तु त्रिलिङ्गगतिशौषिरौ ॥ ७८ ॥

मांसज, रक्तज तथा सन्निपातज ओष्ठरोग तथा सन्निपातजगति (नाड़ी) और शौषिर दन्तरोग त्याज्य होते हैं॥

दन्तेषु च न सिध्यन्ति श्यावदालनभञ्जनाः।
जिह्वागतेष्वलासस्तु तालव्येष्वर्बुदं तथा ॥ ७९ ॥
स्वरघ्नो वलयो वृन्दो विदार्यलस एव च।
गलौघो मांसतानश्च शतघ्नी रोहिणी च या ॥ ८० ॥

दन्तरोगों में, श्यावदन्तक, दालन और भञ्जनक असाध्य होते हैं, तथा जिह्वागत रोगों में, अलास, तालुगत में अर्बुद एवं (कण्ठगत में) स्वरघ्न, वलय, वृन्द, विदारी, अलस, गलौघ, मांसतान, शतघ्नी और रोहिणी असाध्य होती है॥

असाध्याः कीर्तिता ह्येते रोगा नव दशैव च।
तेषां चापि क्रियां वैद्यः प्रत्याख्याय समाचरेत् ॥८१॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने मुखरोगचिकित्सितं नाम द्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥

उन्नीस प्रकार के ये रोग असाध्य होते हैं। और रोग को असाध्य समझते हुए, इनकी चिकित्सा वैद्य को करनी चाहिये ॥ ८१ ॥

विमर्श : – ओष्ठगताश्चयः । दन्तमूलेषु द्वयम् । दन्तगतेषु त्रयः । जिह्वायामेकः तालुन्यप्येक एव । स्वरघ्नादयो नव गले । समुदायसंख्या नव दशैव तु । ( डल्हण )

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाटीकायां द्वाविंशोऽध्यायः ॥२२॥

नोट—

## त्रयोविंशतितमोऽध्यायः

अथातः शोफानां चिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

इसके अनन्तर शोथों की चिकित्सा-विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १–२ ॥

षड्विधोऽवयवसमुत्थः शोफोऽभिहितो लक्षणतः प्रतीकारतश्च; सर्वसरस्तु पञ्चविधः, तद्यथा—वातपित्तश्लेष्मसन्निपातविषनिमित्तः ॥ ३ ॥

लक्षण और चिकित्सा के अनुसार, शरीर के अंग विशेष में उत्पन्न होने वाले ६ प्रकार के शोथों का वर्णन, किया जा चुका है। सर्वसर अर्थात् सम्पूर्ण शरीर में फैलने वाला शोथ, पाँच प्रकार का होता है—जैसे ( १ ) वातज, ( २ ) पित्तज ( ३ ) श्लेष्मज, ( ४ ) सन्निपातज और ( ५ ) विषजन्य ॥३॥

विमर्शः—सर्वं सरतीति सर्व्वसरः। गतिमत्त्वाद् वातः सर्व्वसरणयोग्यः ( डल्हण )

त्रयः शोफा भवन्ति; वातपित्तश्लेष्मनिमित्ताः। ते पुनः द्विविधा निजागन्तुभेदेन। प्रकृतिभिः ताभिः भिद्यमानो द्विविधः त्रिविधः चतुर्विधः सप्तविधोऽष्टविधश्च शोथ उपलभ्यते। पुनः च एक एवोत्सेधसामान्यात्। ( च. सू. १८ )

तत्रापतर्पितस्याध्वगमनादतिमात्रमभ्यवहरतो वा पिष्टान्नहरितकशाकलवणानि क्षीणस्य वाऽतिमात्रमम्लमुपसेवमानस्य मृत्पक्वलोष्टकटशर्करानूपौदकमांससेवनादजीर्णिनो वा ग्राम्यधर्मसेवनाद्विरुद्धाहारसेवनाद् वा हस्त्यश्वोष्ट्ररथपदातिसङ्क्षोभणादयो सितस्य दोषा धातून् प्रदूष्य श्वयथुमापादयन्त्यखिले शरीरे ॥ ४ ॥

अत्यधिक तृप्त होकर अर्थात भोजनकर मार्ग चलने से, अथवा अधिक मात्रा में पिट्ठी आदि गुरु अन्न, हरी पत्ती के शाक और नमक प्रधान भोजन करने से, अथवा दुर्बल व्यक्ति के अधिक मात्रा में खट्टे पदार्थों का सेवन करने से, मिट्टी के पके हुए ढीके, कटशर्करा ( अग्निदग्ध शर्करा ) तथा आनूप और औदक जीवों का अधिक मांस खाने से, अथवा अजीर्ण, अधिक स्त्री-प्रसंग और विरुद्ध ( संयोग विरुद्ध आदि ) आहार का सेवन करने से, हाथी, घोड़ा, ऊंट और रथ की सवारी तथा अधिक पैदल यात्रा करने वाले व्यक्ति के कुपित हुए दोष, धातुओं को दूषित कर, सम्पूर्ण शरीर में शोथ उत्पन्न कर देते हैं ॥ ४ ॥

तत्र वातश्वयथुररुणः कृष्णो वा मृदुरनवस्थितास्तोदादयश्चात्र वेदनाविशेषाः; पित्तश्वयथुः पीतः सरक्तो वा मृदुः शीघ्रानुसार्योषादयश्चात्र वेदनाविशेषाः, श्लेष्मश्वयथुः पाण्डुः शुक्लो वा स्निग्धः कठिनः शीतो मन्दानुसारी, कण्ड्वादयश्चात्र वेदनाविशेषाः; सन्निपातश्वयथुः सर्ववर्णवेदनः; विषनिमित्तस्तु गरोपयोगाद् दुष्टतोयसेवनात् प्रकुथितोदकावगाहनात् | सविषसत्त्वदिग्धचूर्णनावचूर्णनाद्वा सविषसमूत्रपुरीषशुक्रस्पृष्टानां वा तृणकाष्ठादीनां संस्पर्शनात् , स तु मृदुः क्षिप्रोत्थानोऽवलम्बी चलोऽचलो वा दाहपाकरागप्रायश्च भवति ॥ ५ ॥

वातज शोथ रक्त या कृष्ण वर्ण वाला, मृदु, अस्थिर और सूई चुभने की सी पीड़ा आदि वेदना विशेष से युक्त होता है। पित्तज शोथ या पीला रक्तवर्ण का मृदु तथा शीघ्र फैलने वाला होता है, उसमें ओष, चोष आदि विशेष प्रकारकी बेदनायें होती हैं। कफज शोथ पीला या श्वेत, चिकना, कठिन, शीतल, धीरे-धीरे फैलने वाला तथा कण्डू आदि वेदना विशेष से युक्त होता है। सन्निपातज शोथ सभी प्रकार के वर्ण एवं बेदनाओं से युक्त होता है। विषजन्य शोथ गरविष के ( बाह्य-आभ्यन्तर ) प्रयोग से, दूषित जल पीने से, दुर्गन्धित तथा कीड़ों से युक्त जल में स्नान करने से, विषैले जन्तुओं के जिह्वा-स्पर्श अथवा उनके विष से युक्त औषधों का चूर्ण शरीर पर लगने से तथा विषयुक्त मूत्र, मल, एवं शुक्र लगे हुए तृण, काष्ठ आदि के स्पर्श से उत्पन्न होता है। यह शोथ मृदु, शीघ्र उत्पन्न होने वाला, स्थिर, चल अथवा अचल तथा दाह, पाक और राग प्रधान होता ॥ ५ ॥

विमर्शः—प्रकोथः पूतिभावः। सविषसत्त्वलालास्पर्शनाद तद्दिग्धचूर्णेनावचूर्णनाद् वेति सविषमूत्रादिभिश्चूर्णैरवधूलनात्।

सविषर्नुः वृश्चिकालीनामकं क्षुपभेदं केचित् कथयन्ति । ( डल्हण )

"दक्षापि कृष्णवर्णाभः शोथो नक्तं प्रणश्यति स्नेहोष्णमर्दनाभ्यां च प्रणश्येत् स च वातिकः । ( च. सू. अ. १८ )

भवन्ति चात्र--

दोषाः श्वयथुमूर्ध्वं हि कुर्वन्त्यामाशयस्थिताः ।
पक्वाशयस्था मध्ये च वर्चःस्थानगतास्त्वधः ॥६॥
कृत्स्नं देहमनुप्राप्ताः कुर्युः सर्वसरं तथा ।
श्वयथुर्मध्यदेशे यः स कष्टः सर्वगश्च यः ॥७॥
अर्धाङ्गेऽरिष्टभूतश्च यश्चोर्ध्वं परिसर्पति ।
श्वासः पिपासा दौर्बल्यं ज्वरश्छर्दिररोचकः ॥८॥
हिक्कातीसारकासाश्च शूनं सङ्क्षेपयन्ति हि ।
सामान्यतो विशेषाच्च तेषां वक्ष्यामि भेषजम् ॥९॥

जैसे कि :—आमाशय में स्थित दोष शरीर के उर्ध्वभाग में, पक्वाशय में स्थित दोष मध्यभाग में, मलाशय में स्थित दोष अधोभाग में तथा सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त दोष सर्वाङ्ग शोथ उत्पन्न करते हैं। शरीर के मध्यभाग और सर्वाङ्ग में होनेवाला शोथ कष्टसाध्य तथा अर्धांग और नीचे से ऊपर की ओर फैलने वाला शोथ घातक होता है। श्वास, तृषा, दुर्बलता, ज्वर, वमन, अरोचक, हिक्का, अतिसार और कास, शोथ के रोगी को मार डालते हैं अर्थात् ये रोग शोथ के उपद्रव हैं और इन उपद्रवों से युक्त शोथ रोग असाध्य होता है। इन शोथों की सामान्य और विशेष चिकित्सा का वर्णन किया जाता है ॥ ६–९ ॥

विमर्शः—अर्द्धाङ्ग इति अर्द्धनारीश्वरन्यायेन । यश्चोर्ध्वं परिसर्पति यः शोफः पादाभिप्रवृत्तः ऊर्ध्वमुपरितनकाये परिसर्पति सोऽरिष्टभूतः पुरुषविषये, चकारो भिन्नक्रमे, तेन यश्चाधः परिसर्पति इत्तमाङ्गात् सोऽप्यरिष्टभूतः स्त्रीविषये । उक्तञ्च—'ऊर्ध्वगामी नरं पद्भ्यामधोगामी मुखात् स्त्रियम्' इति । ( डल्हण ) चरक ने भी लिखा है—यस्तु पादाभिनिर्वृत्तः शोफः सर्वाङ्गगो भवेत् । जन्तोः स च सुकष्टः स्यात्प्रसृतः स्त्रीमुखाच्च यः ॥ यश्चापि गुह्यप्रभवः स्त्रिया वा पुरुषस्य वा । स च कष्टतमो ज्ञेयो यस्य च स्युरुपद्रवाः ॥ चरकः ऊर्ध्वगामि नरं पद्भ्यामधोगामि मुखात् स्त्रियम् ॥

( च० सू० अ० १८ )

शोफिनः सर्व एव परिहरेयुरम्ललवणदधिगुडवसापयस्तैलघृतपिष्टमयगुरूणि ॥ १० ॥

शोथ वाले सभी रोगियों को खट्टे, नमकीन, दही, गुड़, चर्बी, दूध, तेल, घी तथा पिट्टी के बने भारी पदार्थों का सेवन त्याग देना चाहिये ॥ १० ॥

तत्र वातश्वयथौ त्रैवृतमेरण्डतैलं वा मासमर्धमासं वा पाययेत्, न्यग्रोधादिकषायसिद्धं सर्पिः पित्तश्वयथौ, आरग्वधादिसिद्धं सर्पिः श्लेष्मश्वयथौ, सन्निपातश्वयथौ स्नुहीक्षीरपात्रं द्वादशभिरम्लपात्रैः प्रतिसंसृज्य दन्तीद्रवन्तीप्रतीवापं सर्पिः पाचयित्वा पाययेत्, विषनिमित्तेषु कल्पेषु प्रतीकारः ॥ ११ ॥

वातज शोथ में त्रैवृत स्नेह ( मज्जवर्जं घृतादिभिस्त्रिभिर्वृतं त्रिवृतम् ) अथवा एरण्डतैल, एक मास या पन्द्रह दिन तक ( रोगी और दोष के बलाबल के अनुसार ) पिलाना चाहिये। पित्तज शोथ में न्यग्रोधादिगण के क्वाथ से सिद्ध घृत पिलाना चाहिये। कफज शोथ में आरग्वधादिगण के क्वाथ से सिद्ध घृत पिलाना चाहिये। सन्निपातज शोथ में एक आढक सेहुँड के दूध और बारह आढक काञ्जी के साथ दन्ती कल्क के द्वारा सिद्ध घृत पिलाना चाहिये। विषजन्य शोथ की चिकित्सा का वर्णन कल्पस्थान में किया गया है ॥ ११ ॥

अत ऊर्ध्वं सामान्यचिकित्सितमुपदेक्ष्यामः—तिल्वकघृतचतुर्थानि यान्युक्तान्युदरेषु ततोऽन्यतममुपयुज्यमानं श्वयथुमपहन्ति, मूत्रवर्तिक्रियां वा सेवेत, नवायसं वाऽहरहर्मधुना, विडङ्गातिविषाकुटजफलभद्रदारुनागरमरिचचूर्णं वा धरणमुष्णाम्बुना, त्रिकटुक्षारायश्चूर्णानि वा त्रिफलाकषायेण, मूत्रं वा तुल्यक्षीरं, हरीतकीं वा तुल्यगुडामुपयुञ्जीत, देवदारुशुण्ठीं वा, गुग्गुलुं वा मूत्रेण वर्षाभूकषायानुपानं वा, तुल्यगुडं शृङ्गवेरं वा, वर्षाभूकषायं मूलकल्कं वा सशृङ्गवेरं पयोऽनुपानमहरहर्मासं, व्योषवर्षाभूकषायसिद्धेन वा सर्पिषा मुद्गोलुम्पान् भक्षयेत्, पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकमयूरकवर्षाभूसिद्धं वा क्षीरं पिबेत्, सहौषधसुरङ्गीमूलसिद्धं वा, त्रिकटुकैरण्डश्यामामूलसिद्धं वर्षाभूशृङ्गवेरसहादेवदारुसिद्धं वा तथाऽलाबुबिभीतकफलकल्कं वा तण्डुलाम्बुना; क्षारपिप्पलीमरिचशृङ्गवेरानुसिद्धेन च मुद्गयूषेणालवणेनाल्पस्नेहेन भोजयेद्यवान्नं गोधूमान्नं वा; वृक्षकार्कनक्तमालनिम्बवर्षाभूक्वाथैश्च परिषेकः सर्षपसुवर्चलासैन्धवशार्ङ्गेष्टाभिश्च प्रदेहः कार्यः, यथादोषं च वमनविरेचनास्थापनानि तीक्ष्णान्यजस्रमुपसेवेत; स्नेहस्वेदोपनाहांश्च; सिराभिश्चाभीक्ष्णं शोणितमवसेचयेदन्यत्रोपद्रवशोफादिति ॥ १२ ॥

इसके अनन्तर सामान्य चिकित्सा विधि का वर्णन किया जाता है—उदर रोगों की चिकित्सा के प्रसंग में तिल्वक घृत सहित जिन चार घृतों का उल्लेख किया गया है, उनमें से किसी एक घृत का सेवन शोथ रोग को नष्ट करता है। अथवा मूत्रवर्ति क्रिया ( उदर रोगों में पठित मूत्र गण से सिद्ध आनाहवर्ति ) या नवायस ( लोह ) प्रतिदिन मधु के साथ सेवन करना चाहिए। अथवा विडङ्ग, अतीस, इन्द्रयव, देवदारु, सौंठ और मरिच का चूर्ण एक धरण ( ४ माशा ) उष्ण जल के साथ पिलाना चाहिए। अथवा सौंठ, मरिच, पिप्पली, यवक्षार और लोहभस्म, त्रिफला क्वाथ के साथ अथवा गोमूत्र और दूध समान मात्रा में मिलाकर अथवा समान गुड़ के साथ हरीतकी का सेवन कराना चाहिए। अथवा देवदारु चूर्ण या सौंठ का चूर्ण या गुग्गुलु, गोमूत्र अथवा पुनर्नवा क्वाथ के अनुपान के साथ सेवन कराना चाहिए। अथवा समान गुड़ के साथ सौंठ का चूर्ण, या पुनर्नवा के क्वाथ या जड़ के कल्क के साथ सौंठ का चूर्ण, दूध के अनुपान के साथ प्रतिदिन एक मास सेवन कराना चाहिए। अथवा सौंठ, मरिच, पिप्पली और पुनर्नवा के क्वाथ से सिद्ध

घृत के साथ उबाल कर कुछ भुने हुए मूंग ( स्विन्नाः किञ्चिद् भृष्टा मुद्गा मुद्गोल्लुम्बाः ) खिलाना चाहिए। अथवा पिप्पली, पिप्पलीमूल, चव्य, चित्रक, अपामार्ग और पुनर्नवा के द्वारा सिद्ध दूध पिलाना चाहिए। अथवा माषपर्णी, सोंठ और सहिजन की जड़ से सिद्ध या सोंठ, मरिच, पिप्पली, एरण्ड और निशोथ की जड़ से सिद्ध या पुनर्नवा, सोंठ, माषपर्णी और देवदारु से सिद्ध दूध पिलाना चाहिए तथा कटुतुम्बी और बहेड़े का कल्क तण्डुलोदक ( कच्चे चावल का धोवन ) के साथ सेवन कराना चाहिए। यवक्षार, पिप्पली, मरिच और सोंठ के साथ सिद्ध, लवण रहित, अल्प स्नेहयुक्त मूंग के यूष से जौ या गेहूँ का अन्न खिलाना चाहिए। कुटज, मदार, करञ्ज, नीम और पुनर्नवा के क्वाथ से परिषेक करना चाहिए। सरसों, हुलहुल, सेन्धा नमक और काकजंघा का लेप लगाना चाहिए। दोषों के अनुसार तीक्ष्ण विरेचन और आस्थापन बस्तियों का पुनः पुनः प्रयोग तथा स्नेहन, स्वेदन एवं उपनाह कराना चाहिए। शीतोष्ण स्निग्धादि क्रियाओं से शान्त न होने वाले शोथ में शिराओं से बार बार रक्त निकालना चाहिए॥ १२॥

विमर्शः—उपद्रवशोफादिरयम् सर्वाङ्गशोफादिति केचित्। शीतोष्णस्निग्धरूक्षाद्यैरप्रशाम्यति शोफे सिराभिश्चाभीक्ष्णं शोणितमप्रशान्तं शोणितावसेचनेन साधयेदिति विषयभेदेन विधिनिषेधौ चरितार्थौ कुर्वन्ति। ( डल्हण )

भवति चात्र—

पिष्टान्नमम्लं लवणानि मद्यं मृदं दिवास्वप्नमजाङ्गलं च।
स्त्रियो घृतं तैलपयोगुरूणि शोफं जिघांसुः परिवर्जयेत्तु॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने शोथचिकित्सितं नाम त्रयोविंशोऽध्यायः॥ २३॥

जैसे कि—शोथ का नाश चाहने वाले रोगी को, पिट्ठी के बने आहार, खट्टे पदार्थ, लवण, मिट्टी, दिन में सोना, आनूप जीवों का मांस, स्त्रीप्रसंग, घृत, तैल, दूध तथा भारी पदार्थों का सेवन त्याग देना चाहिए॥ १३॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाटीकायां त्रयोविंशोऽध्यायः॥२३॥

नोट—

## चतुर्विंशतितमोऽध्यायः

अथातोऽनागताबाधप्रतिषेधं व्याख्यास्यामः॥ १॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः॥ २॥

इसके अनन्तर अनागताबाधप्रतिषेध ( ईषद् आगतः अनागतः, आबाधो दुःखं, तस्य प्रतिषेधश्चिकित्सितम्) अर्थात् सम्भावित दुःखों को रोकने के लिये, चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसाकि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत ( प्रभृति शिष्यों से ) कहा॥ १-२॥

उत्थायोत्थाय सततं स्वस्थेनारोग्यमिच्छता।
धीमता यदनुष्ठेयं तत् सर्वं संप्रवक्ष्यते॥ ३॥

आरोग्य की कामना करने वाले बुद्धिमान् स्वस्थ व्यक्ति को प्रतिदिन निरन्तर जिन दैनिक कार्यों में प्रवृत्त होना चाहिये, उनका कथन किया जाता है॥ ३॥

तत्रादौ दन्तपवनं द्वादशाङ्गुलमायतम्।
कनिष्ठिकापरीणाहमृज्वग्रन्थितमव्रणम्॥ ४॥
अयुग्मग्रन्थि यच्चापि प्रत्यग्रं शस्तभूमिजम्।
अवेक्ष्यर्तुं च दोषं च रसं वीर्यं च योजयेत्॥ ५॥
कषायं मधुरं तिक्तं कटुकं प्रातरुत्थितः।
निम्बश्च तिक्तके श्रेष्ठः कषाये खदिरस्तथा॥ ६॥
मधूको मधुरे श्रेष्ठः करञ्जः कटुके तथा।
क्षौद्रव्योषत्रिवर्गाक्तं सतैलं सैन्धवेन च॥ ७॥
चूर्णेन तेजोवत्याश्च दन्तान्नित्यं विशोधयेत्।
एकैकं घर्षयेद्दन्तं मृदुना कूर्चकेन च॥ ८॥
दन्तशोधनचूर्णेन दन्तमांसान्यबाधयन्।
तद्दौर्गन्ध्योपदेहौ तु श्लेष्माणं चापकर्षति॥ ९॥
वैशद्यमन्नाभिरुचिं सौमनस्यं करोति च।
न खादेद्गलताल्वोष्ठजिह्वारोगसमुद्भवे॥ १०॥
अथास्यपाके श्वासे च कासहिक्कावमीषु च।
दुर्बलोऽजीर्णभक्तश्च मूर्च्छार्तो मदपीडितः॥ ११॥
शिरोरुजार्तस्तृषितः श्रान्तः पानक्लमान्वितः।
अर्दिती कर्णशूली च दन्तरोगी च मानवः॥ १२॥

प्रथम प्रातःकाल शय्या त्याग कर बारह अंगुल लम्बी कनिष्ठिका अंगुलि के समान मोटी, सीधी, बिना गाँठवाली, व्रण ( खोखला भाग ) तथा दो गाँठ से रहित, नवीन (ताजी), उत्तम भूमि में उत्पन्न, ऋतु और दोषों के अनुकूल रस एवं वीर्य से पूर्ण, कषाय, मधुर, तिक्त और कटु रस युक्त दतवन का प्रयोग करना चाहिये। तिक्त रस वाले द्रव्यों में नीम, कषाय में खैर, मधुर में महुआ तथा कटुरस में करञ्ज की दतवन श्रेष्ठ होती है। मधु, सोंठ, मरिच, पिप्पली, दालचीनी, इलायची, तेजपात, ( त्रिवर्गाक्तं त्रिसुगन्धिना लिप्तं ) तेल, सेन्धानमक और तेजबल के चूर्ण से लिप्त दतवन के द्वारा दाँतों को प्रतिदिन शुद्ध करना चाहिये। दतवन की कोमल कूँची से दन्तशोधन चूर्ण के द्वारा एक-एक दाँत को पृथक्-पृथक् मसूड़ों की रक्षा करते हुए, रगड़ना चाहिये। इस दन्तशोधन चूर्ण के प्रयोग से मुख की दुर्गन्धि,

दाँतों के मैल और कफ का नाश होता है तथा निर्मलता, अन्न में रुचि एवं प्रसन्नता उत्पन्न होती है। गला, तालु, ओष्ठ और जिह्वा के रोग, मुखपाक, श्वास, कास हिक्का और वमन से प्रसित तथा दुर्बल, अजीर्णावस्था में भोजन किये, मूर्च्छा एवं मद से पीड़ित, शिरःशूल से दुःखी, प्यासे, थके हुए, मद्यपान की थकावट से युक्त, अर्दित, कर्णशूल और दन्तरोग ग्रस्त मनुष्य को दतवन नहीं करनी चाहिये ॥ ७-१२ ॥

जिह्वानिर्लेखनं रौप्यं सौवर्णं वार्क्षमेव च।
तन्मलापहरं शस्तं मृदु श्लक्ष्णं दशाङ्गुलम् ॥ १३ ॥
मुखवैरस्यदौर्गन्ध्यशोफजाड्यहरं सुखम्।
दन्तदार्ढ्यकरं रुच्यं स्नेहगण्डूषधारणम् ॥ १४ ॥

चाँदी, सोना तथा वृक्ष के टहनियों से निर्मित, कोमल, चिकनी, दस, अंगुल लम्बी जिह्भी-जिह्वा के मल को खुरचने के लिये श्रेष्ठ होती है। इसके प्रयोग से मुख की विरसता, दुर्गन्ध, शोथ और जड़ता का नाश तथा प्रसन्नता उत्पन्न होती है। स्नेह ( तैल ) का गण्डूष धारण दाँतों को दृढ तथा रुचि उत्पन्न करता है ॥ १३-१४ ॥

क्षीरवृक्षकषायैर्वा क्षीरेण च विमिश्रितैः।
भिल्लोदककषायेण तथैवामलकस्य वा ॥ १५ ॥
प्रक्षालयेन्मुखं नेत्रे स्वस्थः शीतोदकेन वा।
नीलिकां मुखशोषं च पिडकां व्यङ्गमेव च ॥ १६ ॥
रक्तपित्तकृतान् रोगान् सद्य एव विनाशयेत्।
मुखं लघु निरीक्षेत दृढं पश्यति चक्षुषा ॥ १७ ॥

क्षीरवृक्ष के क्वाथ अथवा क्षीरवृक्ष के क्वाथ में दूध मिला कर या लोध्र ( भिल्लो रोध्रः ) अथवा आँवले के क्वाथ या शीतल जल से स्वस्थ मनुष्य को मुख तथा नेत्रों को धोना चाहिये। (इस नियम का पालन) नीलिका, मुखशोष, पिड़का, व्यङ्ग तथा रक्तपित्तजन्य रोगों का शीघ्र नाश करता है। मुख हलका (सुन्दर) दिखलाई देता है तथा नेत्रों की ज्योति स्थिर होती है ॥ १५-१७ ॥

मतं स्रोतोञ्जनं श्रेष्ठं विशुद्धं सिन्धुसंभवम्।
दाहकण्डूमलघ्नं च दृष्टिक्लेदरुजापहम् ॥ १८ ॥
तेजोरूपावहं चैव सहते मारुतातपौ।
न नेत्ररोगा जायन्ते तस्मादञ्जनमाचरेत् ॥ १९ ॥

सिन्धुनदी से उत्पन्न स्रोतोञ्जन मलरहित तथा उत्तम होता है। वह आँखों की जलन, खुजली, मल, पानी आना और पीड़ा को दूर करता है। नेत्रों में तेज आता है तथा वायु और धूप को सहने की शक्ति प्राप्त होती है। इसके प्रयोग से नेत्र रोग उत्पन्न नहीं होते, इस लिये नेत्रों में अंजन लगाना चाहिये ॥ १८-१९ ॥

भुक्त्वाप्लिरसा स्नातः श्रान्तश्छर्दनवाहनैः।
रात्रौ जागरितश्चापि नाञ्ज्याज्ज्वरित एव च ॥ २० ॥

भोजन तथा शिर से स्नान किए हुए, वमन एवं वाहन ( सवारी ) से श्रान्त, रात्रि में जगे हुये और ज्वर से पीड़ित व्यक्ति को अंजन नहीं लगाना चाहिये ॥ २० ॥

कर्पूरजातीकक्कोललवङ्गकटुकाह्वयैः।
सचूर्णपूगैः सहितं पत्रं ताम्बूलजं शुभम् ॥ २१ ॥
मुखवैशद्य-सौगन्ध्य-कान्ति सौष्ठवकारकम्।
हनुदन्तस्वरमलजिह्वेन्द्रियविशोधनम् ॥ २२ ॥
प्रसेकशमनं हृद्यं गलामयविनाशनम्।
पथ्यं सुप्तोत्थिते भुक्ते स्नाते वान्ते च मानवे ॥ २३ ॥
रक्तपित्तक्षतक्षीणतृष्णामूर्च्छापरीतिनाम्।
रूक्षदुर्बलमर्त्यानां न हितं चास्यशोषिणाम् ॥ २४ ॥

कपूर, जायफल, शीतलचीनी, लवंग, लताकस्तूरी, चूना और सुपारी के साथ ताम्बूल ( पान ) का सेवन कल्याणकारी होता है। पान खाने से मुख में निर्मलता, सुगन्धि, कान्ति एवं सुन्दरता आती है। हनु ( मसूड़ा ), दाँत, स्वर, जिह्वा का मल और इन्द्रियाँ शुद्ध होती हैं। मुख-प्रसेक ( मुख से पानी आना ) शान्त होता है। हृदय में शक्ति आती है और गले की व्याधियों का नाश होता है। सोकर उठने वाले तथा भोजन, स्नान और वमन किए हुए मनुष्य के लिये पान हितकर है। रक्तपित्त, क्षतक्षीण, तृष्णा और मूर्च्छा से पीड़ित एवं रूक्ष, दुर्बल तथा मुखशोष वाले व्यक्तियों के लिये पान हितकर नहीं होता ॥ २१-२४ ॥

शिरोगतांस्तथा रोगाञ्छिरोऽभ्यङ्गोऽपकर्षति।
केशानां मार्दवं दैर्घ्यं बहुत्वं स्निग्धकृष्णताम् ॥ २५ ॥
करोति शिरसस्तृप्तिं सुत्वक्कमपि चाननम्।
सन्तर्पणं चेन्द्रियाणां शिरसः प्रतिपूरणम् ॥ २६ ॥

शिर पर तेल की मालिश करने से शिर में होने वाले रोग दूर होते हैं। केश कोमल, लम्बे, घने, चिकने और काले बनते हैं। शिर की तृप्ति तथा मुख की त्वचा सुन्दर होती है। इन्द्रियाँ शक्तिसम्पन्न और शून्य मस्तिष्क पुनः पूर्ण होता है ॥

मधुकं क्षीरशुक्ला च सरलं देवदारु च।
क्षुद्रकं पञ्चनामानं समभागानि संहरेत् ॥ २७ ॥
तेषां कल्ककषायाभ्यां चक्रतैलं विपाचयेत्।
सदैव शीतलं जन्तोर्मूर्ध्नि तैलं प्रदापयेत् ॥ २८ ॥

मुलेठी, क्षीरविदारी, सरलकाष्ठ, देवदारु और लघुपञ्चमूल को समभाग में एकत्रित कर, इनके क्वाथ और कल्क के द्वारा चक्रतैल ( कोल्हू का तेल ) का पाक करके मनुष्य के शिर पर सदा ठण्डे तेल की मालिश करनी चाहिये ॥ २७-२८ ॥

केशप्रसाधनी केश्या रजोजन्तुमलापहा।
हनुमन्याशिरःकर्णशूलघ्नं कर्णपूरणम् ॥ २९ ॥

केशप्रसाधनी ( कंघी ) का व्यवहार केशों को सुन्दर बनाता है तथा धूलि, जूँ और मल को दूर करता है। कर्णपूरण ( कान में तेल डालना ) के व्यवहार से हनु ( ठोडी ), मन्या, शिर और कान की पीड़ा नष्ट होती है ॥ २९ ॥

विमर्श :—केशप्रसाधनी कङ्कतिका, त्रिरूणी वा कोंकुई इति लोके। ( डल्हण )

अभ्यङ्गो मार्दवकरः कफवातनिरोधनः।
धातूनां पुष्टिजननो मृजावर्णबलप्रदः ॥ ३० ॥

अभ्यङ्ग ( मालिश ) का अभ्यास शरीर में कोमलता लाता है, कफ और वात को रोकता है, धातुओं को पुष्ट करता है, तथा शरीर को शुद्ध और बल, वर्ण से सम्पन्न बनाता है॥

सेकः श्रमघ्नोऽनिलहृद्भग्नसन्धिप्रसाधकः ।
क्षताग्निदग्धाभिहतविघृष्टानां रुजापहः ॥ ३१ ॥

सेक (सर्वांगपरिषेक) थकावट मिटाता है, वायु को नष्ट करता है, भग्नसन्धि ( Dislocation ) को स्थिर करता है, तथा क्षत, अग्निदग्ध, अभिघात और रगड़ से उत्पन्न पीड़ा को दूर करता है ॥ ३१ ॥

जलसिक्तस्य वर्धन्ते यथा मूलेऽङ्कुरास्तरोः ।
तथा धातुविवृद्धिर्हि स्नेहसिक्तस्य जायते ॥ ३२ ॥

जड़ में जल से सींचे गए वृक्ष के अंकुर जिस प्रकार बढ़ते हैं उसी तरह स्नेहसिक्त ( मालिश करने से ) व्यक्ति की धातुयें वृद्धि को प्राप्त होती हैं ॥ ३२ ॥

सिरामुखै रोमकूपैर्धमनीभिश्च तर्पयन् ।
शरीरबलमाधत्ते युक्तः स्नेहोऽवगाहने ॥ ३३ ॥

स्नान करने में प्रयुक्त किया गया स्नेह शिराओं के मुख रोमकूप और धमनियों के द्वारा शरीर तृप्त करता हुआ बल उत्पन्न करता है ॥ ३३ ॥

तत्र प्रकृतिसात्म्यर्तुदेशदोषविकारवित् ।
तैलं घृतं वा मतिमान् युञ्ज्यादभ्यङ्गसेकयोः ॥ ३४ ॥

प्रकृति, सात्म्य, ऋतु, देश तथा दोषों की विकृति के ज्ञाता बुद्धिमान् वैद्य को तेल या घी का प्रयोग अभ्यंग ( मालिश ) और सेक ( स्नान ) में करना चाहिये ॥ ३४ ॥

केवलं सामदोषेषु न कथञ्चन योजयेत् ।
तरुणज्वर्यजीर्णी च नाऽभ्यक्तव्यौ कथञ्चन ॥ ३५ ॥
तथा विरिक्तो वान्तश्च निरूढो यश्च मानवः ।
पूर्वयोः कृच्छ्रता व्याधेरसाध्यत्वमथापि वा ॥ ३६ ॥
शेषाणां तदहः प्रोक्ता अग्निमान्द्यादयो गदाः ।
सन्तर्पणसमुत्थानां रोगाणां नैव कारयेत् ॥ ३७ ॥

आम दोषों में स्नेह ( असंस्कृत स्नेह ) का प्रयोग कभी नहीं करना चाहिये। नवीन ज्वर तथा अजीर्ण से पीड़ित और विरेचन, वमन एवं निरूहवस्ति से युक्त मनुष्य को अभ्यंग कभी नहीं करना चाहिये। प्रथम दो अवस्थाओं ( नवीन ज्वर तथा अजीर्ण ) में अभ्यङ्ग करने से व्याधि कष्टसाध्य या असाध्य भी हो जाती है। शेष अवस्थाओं (विरेचन, वमन एवं निरूह) में उस दिन अभ्यङ्ग का प्रयोग अग्निमांद्य आदि रोगों को उत्पन्न कर देता है। सन्तर्पणजन्य व्याधियों में अभ्यङ्ग नहीं करना चाहिये ॥ ३५-३७ ॥

विमर्शः—अपतर्पण अर्थात् लंघन के विपरीत स्निग्ध, मधुर, गुरु, नवान्न, मांस, मद्य आदि पदार्थों का अधिक सेवन संतर्पण ( तृप्ति करने वाला ) कहलाता है। चरक ने संतर्पणजन्य रोगों का वर्णन निम्नलिखित रूप में किया है—'रोगास्तस्योपजायन्ते सन्तर्पणनिमित्तजाः । प्रमेहकण्डूपिडकाः कोठपाण्ड्वामयज्वराः । कुष्ठान्यामप्रदोषाश्च मूत्रकृच्छ्रमरोचकः । तन्द्राक्लैब्यमतिस्थौल्यमालस्यं गुरुगात्रता ॥ इन्द्रियस्रोतसां लेपो बुद्धेर्मोहः प्रमीलकः । शोफाश्चैवंविधाश्चान्ये शीघ्रमप्रतिकुर्वतः ॥ ( च० सू० अ० २३ )

शरीरायासजननं कर्म व्यायामसंज्ञितम् ।
तत् कृत्वा तु सुखं देहं विमृद्नीयात् समन्ततः ॥ ३८ ॥
शरीरोपचयः कान्तिर्गात्राणां सुविभक्तता ।
दीप्ताग्नित्वमनालस्यं स्थिरत्वं लाघवं मृजा ॥ ३९ ॥
श्रमक्लमपिपासोष्णशीतादीनां सहिष्णुता ।
आरोग्यं चापि परमं व्यायामादुपजायते ॥ ४० ॥
न चास्ति सदृशं तेन किञ्चित् स्थौल्यापकर्षणम् ।
न च व्यायामिनं मर्त्यमर्दयन्त्यरयो बलात् ॥ ४१ ॥
न चैनं सहसाऽऽक्रम्य जरा समधिरोहति ।
स्थिरीभवति मांसं च व्यायामाभिरतस्य च ॥ ४२ ॥
व्यायामस्विन्नगात्रस्य पद्भ्यामुद्वर्तितस्य च ।

व्यायामः—

शरीर में थकावट उत्पन्न करने वाला कर्म व्यायाम कहलाता है। व्यायाम करने के अनन्तर सम्पूर्ण शरीर को धीरे-धीरे मलना चाहिये। व्यायाम करने से शरीर की सम्यक् पुष्टि, कान्ति, अङ्गों का सुन्दर संगठन, पाचकाग्नि की वृद्धि, आलस्य का न होना, स्थिरता, लघुता, शरीरशुद्धि, श्रम, क्लम, पिपासा, उष्णता और शीत आदि को सहन करने की शक्ति तथा उत्तम आरोग्य की प्राप्ति होती है। स्थूलता को न्यून करने के लिये व्यायाम के समान दूसरी कोई वस्तु नहीं है। व्यायाम करने वाले व्यक्ति को शत्रु भी भय के कारण पीड़ा नहीं पहुँचाते। व्यायामशील मनुष्य के ऊपर वृद्धावस्था सहसा आक्रमण नहीं करती। व्यायाम करने वाले व्यक्ति की मांसपेशियाँ दृढ़ होती हैं ॥ ३८-४२ ॥

विमर्शः—शरीरोपचयः सम्यक् पुष्टिः। गात्राणां सुविभक्ततेति। गात्राणां सर्वेषामङ्गानाम् , सुविभक्तता सुघटितशरीरतेत्यर्थः। मृजा शुद्धिः। ( डल्हण )

व्याधयो नोपसर्पन्ति सिंहं क्षुद्रमृगा इव ॥ ४३ ॥
वयोरूपगुणैर्हीनमपि कुर्यात् सुदर्शनम् ।
व्यायामं कुर्वतो नित्यं विरुद्धमपि भोजनम् ॥ ४४ ॥
विदग्धमविदग्धं वा निर्दोषं परिपच्यते ।
व्यायामो हि सदा पथ्यो बलिनां स्निग्धभोजिनाम् ॥
स च शीते वसन्ते च तेषां पथ्यतमः स्मृतः ।
सर्वेष्वृतुष्वहरहः पुम्भिरात्महितैषिभिः ॥ ४६ ॥
बलस्यार्धेन कर्तव्यो व्यायामो हन्त्यतोऽन्यथा ।
हृदि स्थानस्थितो वायुर्यदा वक्त्रं प्रपद्यते ॥ ४७ ॥
व्यायामं कुर्वतो जन्तोस्तद्बलार्धस्य लक्षणम् ॥
वयोबलशरीराणि देशकालाशनानि च ।
समीक्ष्य कुर्याद् व्यायाममन्यथा रोगमाप्नुयात् ॥४८॥

व्यायामजन्य श्रम से निकले हुये स्वेदकणों से स्वेदित ( नियमपूर्वक पसीना आने तक व्यायाम करने वाले ) तथा पैरों की भलीभाँति मालिश करने वाले व्यक्ति के समीप

व्याधियाँ उसी प्रकार नहीं पहुँचतीं जिस प्रकार सिंह के सम्मुख छोटे मृग नहीं पहुँचते व्यायाम आयु, रूप और गुण से हीन व्यक्ति को भी सुन्दर बना देता है। नित्य व्यायाम करने वाले व्यक्ति का विरुद्ध ( हिताहिताध्यायोक्त ) अम्लपाकयुक्त अथवा अपक्व और अम्ल भोजन भी दोषरहित सम्पूर्ण रूप से पचता है। बलवान् तथा स्निग्ध आहार करने वाले व्यक्ति के लिये व्यायाम सदा हितकर है और उसके लिये शीत एवं वसन्त ऋतु में इसका सेवन अत्यन्त लाभदायक बतलाया गया है। अथवा हित चाहने वाले मनुष्यों को सभी ऋतुओं में प्रतिदिन आधी शक्ति के अनुकूल व्यायाम करना चाहिये, अन्यथा इसका घातक प्रभाव पड़ता है। व्यायाम करते हुये मनुष्य के हृदय में स्थित वायु जब मुख में आने लगे तो बलार्द्ध समझना चाहिये। आयु, बल, शरीर, देश, काल और आहार का विचार करते हुए व्यायाम करना चाहिये अन्यथा रोगोत्पत्ति की सम्भावना रहती है॥

विमर्शः—व्यायामस्विन्नगात्रस्येति गात्रस्वेदागमे सति व्यायामादुपरमः कार्य इत्यर्थः। पद्भ्यामुद्वर्तितस्येति पादाभ्यां बहुकृतमर्दनस्येत्यर्थः। विदग्धमम्लपाकम्। अविदग्धं विदग्धादन्यत्। तेनामं विदग्धञ्च गृह्यते। वयो यौवनम्। बलशक्त्युपचयलक्षणम्, शरीरं मध्यं स्थूलञ्च। देशमानूपं साधारणं कालं नित्यगमावस्थिकञ्च द्विविधमपि, तत्र नित्यगे शीते वसन्ते च, आवस्थिके यौवने बले च सति। अशनानि स्निग्धभोजनानि समीक्ष्य दृष्ट्वा उपचयप्रभृती व्यायामं कुर्यात्। ( डल्हण ) ॥ ४३-४८ ॥

बलार्द्धलक्षणं केचिदन्यथा पठन्ति :—

"कक्षाललाटनासाग्र हस्तपादादिसन्धिषु।
प्रस्वेदान्मुखशोषाच्च बलार्द्धं तद्धिनिर्दिशेत् इति॥"

क्षयतृष्णाऽरुचिच्छर्दिरक्तपित्तभ्रमक्लमाः।
कासशोषज्वरश्वासा अतिव्यायामसंभवाः॥ ४९ ॥

क्षय, तृष्णा, अरुचि, छर्दि, रक्तपित्त, भ्रम, क्लम, कास, शोष, ज्वर और श्वास आदि व्याधियाँ अधिक व्यायाम करने से उत्पन्न होती हैं॥ ४९ ॥

विमर्शः—क्लम-योऽनायासः श्रमो देहे प्रवृद्धः श्वासवर्जितः।
क्लमः स इति विज्ञेय इन्द्रियार्थप्रबाधकः॥

रक्तपित्ती कृशः शोषी श्वासकासक्षतातुरः।
भुक्तवान् स्त्रीषु च क्षीणस्तृड्भ्रमार्तश्च वर्जयेत्॥ ५० ॥

रक्तपित्त से ग्रस्त, कृश, शोष, श्वास, कास तथा क्षत से दुःखी, भोजन किये हुये, अति स्त्रीप्रसंग से क्षीण और भ्रम रोग से पीड़ित व्यक्ति को व्यायाम नहीं करना चाहिये॥ ५० ॥

उद्वर्तनं वातहरं कफमेदोविलापनम्॥ ५१ ॥
स्थिरीकरणमङ्गानां त्वक्प्रसादकरं परम्।
सिरामुखविविक्तत्वं त्वक्स्थस्याग्नेश्च तेजनम्॥ ५२ ॥
उद्घर्षणोत्सादनाभ्यां जायेयातामसंशयम्।
उत्सादनाद् भवेत् स्त्रीणां विशेषात् कान्तिमद्वपुः॥ ५३ ॥
प्रहर्षसौभाग्यमृजालाघवादिगुणान्वितम्।
उद्घर्षणं तु विज्ञेयं कण्डूकोठानिलापहम्॥ ५४ ॥

उद्वर्तनं उद्घर्षणं :—

उद्वर्तन (उबटन लगाना) वातनाशक, कफ और मेद को पिघलाने वाला, अंगों को स्थिर करने वाला तथा त्वचा को कोमल बनाने में श्रेष्ठ होता है। उद्घर्षण (अस्नेहौषधचूर्णादिभिर्घर्षणम्) और उत्सादन (सस्नेहकल्केनोद्वर्तनमुत्सादनम्) से शिराओं के मुख की वृद्धि तथा त्वचास्थित अग्नि (भ्राजक पित्त) की दीप्ति निस्सन्देह होती है। उत्सादन से स्त्रियों का शरीर विशेष कान्तिमान् होता है। उद्घर्षण प्रसन्नता, सौभाग्य, शरीर की शुद्धि और लघुता आदि गुणों का उत्पादक तथा कण्डू, कोठ एवं वात का नाशक होता है॥ ५१-५४ ॥

विमर्शः—उद्वर्तनञ्चात्र प्रविलापनीयविम्लापनकरम्। उद्घर्षणमस्नेहौषधचूर्णादिभिर्घर्षणम्। अन्ये तु फेनकेष्टकादिघर्षणम्। ( डल्हण )

उत्सादन :—सस्नेहकल्केन उद्घर्षणम्, उद्वर्तनम्।

ऊर्वोः संजनयत्याशु फेनकः स्थैर्यलाघवे।
कण्डूकोठानिलस्तम्भमलरोगापहश्च सः॥ ५५ ॥

समुद्रफेन से किया गया उद्घर्षण जंघा में शीघ्र स्थिरता और लघुता लाता है तथा कण्डू, कोठ, वातावरोध एवं मल ( स्वेद ) जन्य विकारों को नष्ट करता है॥ ५५ ॥

विमर्श :—ऊरुः जङ्घा इति लोके। ( डल्हण )

आजकल फेनक से अरीठे, आंवले या शिकाकाई को बालों के लिए तथा साबुन अन्य स्थानों के लिए मान सकते हैं तथा ईंट के स्थान पर रबर पालीथीन के स्पन्ज अथवा रोएँदार तौलिये काम में लाते हैं।

तेजनं त्वग्गतस्याग्नेः सिरामुखविवेचनम्।
उद्घर्षणं त्विष्टिकया कण्डूकोठविनाशनम्॥ ५६ ॥

ईंट से किया गया उद्घर्षण त्वचा की अग्नि ( भ्राजक पित्त) को दीप्त करता है, शिराओं के मुख को फैलाता है, कण्डू और कोठ को नष्ट करता है तथा निद्रा, दाह, श्रम, स्वेद, क्लेद एवं तृषा को दूर करता है॥ ५६ ॥

निद्रादाहश्रमहरं स्वेदकण्डूतृषापहम्।
हृद्यं मलहरं श्रेष्ठं सर्वेन्द्रियविबोधनम्॥ ५७ ॥
तन्द्रापाप्मोपशमनं तुष्टिदं पुंस्त्ववर्धनम्।
रक्तप्रसादनं चापि स्नानमग्नेश्च दीपनम्॥ ५८ ॥

स्नान :—

हृदय को शक्ति देने तथा मल ( स्वेद, दुर्गन्धि, मैल आदि ) को दूर करने में श्रेष्ठ एवं सभी इन्द्रियों को चैतन्य करने वाला है। तन्द्रा और पाप ( हृदय का कलुष ) का शमन, संतोष की प्राप्ति तथा पुंस्त्व की वृद्धि होती है। स्नान रक्त को शुद्ध और अग्नि को दीप्त करता है॥ ५७-५८ ॥

उष्णेन शिरसः स्नानमहितं चक्षुषः सदा।
शीतेन शिरसः स्नानं चक्षुष्यमिति निर्दिशेत्॥ ५९ ॥

उष्ण जल से शिर धोना नेत्रों के लिये सदा अहितकर तथा शीतल जल से सदा हितकर होता है॥ ५९ ॥

श्लेष्ममारुतकोपे तु ज्ञात्वा व्याधिबलाबलम्।
काममुष्णं शिरःस्नानं भैषज्यार्थं समाचरेत्॥ ६० ॥

कफ और वात के प्रकोप में व्याधि का बलाबल समझ कर चिकित्सा दृष्टि से उष्णजल के द्वारा यथेष्ट शिरःस्नान कराना चाहिये ॥ ६० ॥

अतिशीताम्बु शीते च श्लेष्ममारुतकोपनम् ।
अत्युष्णमुष्णकाले च पित्तशोणितवर्धनम् ॥ ६१ ॥

अत्यन्त शीतल जल शीतऋतु में कफ और वात को प्रकुपित करता है तथा अत्यन्त उष्ण जल उष्ण ऋतु में पित्त और रक्त को बढ़ाता है ॥ ६१ ॥

तच्चातिसारज्वरितकर्णशूलानिलार्तिषु ।
आध्मानारोचकाजीर्णभुक्तवत्सु च गर्हितम् ॥ ६२ ॥

अतिसार, ज्वर, कर्णशूल, वातव्यथा, आध्मान, अरोचक, अजीर्ण से पीड़ित तथा भोजन किये हुये व्यक्ति के लिये स्नान निन्दनीय अर्थात् निषिद्ध है ॥ ६२ ॥

सौभाग्यदं वर्णकरं प्रीत्योजोबलवर्धनम् ।
स्वेददौर्गन्ध्यवैवर्ण्यश्रमघ्नमनुलेपनम् ॥ ६३ ॥

अनुलेपन :—

अनुलेपन ( लेप ) सौभाग्य को देनेवाला, वर्ण को उत्तम करने वाला, प्रीति ओज एवं बल को बढ़ाने वाला तथा स्वेद की दुर्गन्धि, विवर्णता और श्रम नाशक होता है ॥ ६३ ॥

स्नानं येषां निषिद्धं तु तेषामप्यनुलेपनम् ।
रक्षोघ्नमथ चौजस्यं सौभाग्यकरमुत्तमम् ॥ ६४ ॥
सुमनोऽम्बररत्नानां धारणं प्रीतिवर्धनम् ।
मुखालेपाद् दृढं चक्षुः पीनगण्डं तथाऽऽननम् ॥ ६५ ॥
अव्यङ्गपिडकं कान्तं भवत्यम्बुजसन्निभम् ।
पक्ष्मलं विशदं कान्तममलोज्ज्वलमण्डलम् ।
नेत्रमञ्जनसंयोगाद्भवेच्चामलतारकम् ॥ ६६ ॥

जिनके लिये स्नान का निषेध किया गया है उन्हें लेप का प्रयोग भी नहीं करना चाहिये। पुष्प, सुन्दर वस्त्र और रत्नों का धारण प्रीति बढ़ाता है, भूत ( राक्षस ) बाधाओं को नष्ट करता है, तथा ओज एवं सौभाग्य प्रदान करने में श्रेष्ठ होता है। मुख पर लेप लगाने से नेत्र दृढ़ होते हैं, स्कन्ध और मुख भरा हुआ तथा व्यङ्ग और पिडिका रहित, मनोहर, एवं कमल तुल्य होता है। नेत्रों में अञ्जन लगाने से पुतली निर्मल रहती है पलक घने होते हैं, और नेत्रमण्डल मनोहर, मलरहित तथा उज्ज्वल रहता है ॥ ६४-६६ ॥

यशस्यं स्वर्ग्यमायुष्यं धनधान्यविवर्धनम् ॥ ६७ ॥
देवतातिथिविप्राणां पूजनं गोत्रवर्धनम् ।

देवता, अतिथि, विप्र-पूजन के गुण—देवता, अतिथि और ब्राह्मणों का पूजन, गोत्र ( वंश ) की वृद्धि करता है, यश, स्वर्ग ( सुख ) और आयुष्य प्रदान करता है तथा धन-धान्य सम्पन्न बनाया है ॥ ६७ ॥

आहारः प्रीणनः सद्यो बलकृद् देहधारकः ॥ ६८ ॥
आयुस्तेजःसमुत्साहस्मृत्योजोऽग्निविवर्धनः ।

आहार के गुण—आहार (भोजन) शरीर को पुष्ट करता है, शीघ्र बल देता है, देहधारक होता है, तथा आयु, तेज, उत्साह, स्मृति, ओज और अग्नि को बढ़ाता है ॥ ६८ ॥

पादप्रक्षालनं पादमलरोगश्रमापहम् ॥ ६९ ॥
चक्षुःप्रसादनं वृष्यं रक्षोघ्नं प्रीतिवर्धनम् ।

पादप्रक्षालन के गुण—पादप्रक्षालन ( पैर धोना ) पैर के मल और रोग तथा थकावट को मिटाता है, नेत्रों को निर्मल बनाता है, बल प्रदान करता है, राक्षसों ( भूतबाधा ) का नाश और प्रीति ( प्रसन्नता ) को उत्पन्न करता है ॥ ६९ ॥

निद्राकरो देहसुखश्चक्षुष्यः श्रमसुप्तिनुत् ॥ ७० ॥
पादत्वङ्मृदुकारी च पादाभ्यङ्गः सदा हितः ।

पादाभ्यङ्ग के गुण—पैरों में तेल की मालिश करने से निद्रा आती है, शरीर को सुख मिलता है, नेत्रों की ज्योति बढ़ती है, थकावट और झुनझुनी मिटती है, तथा पैरों की त्वचा कोमल बनती है। पादाभ्यङ्ग सदा हितकर होता है ॥

पादरोगहरं वृष्यं रक्षोघ्नं प्रीतिवर्धनम् ॥ ७१ ॥
सुखप्रचारमोजस्यं सदा पादत्रधारणम् ।
अनारोग्यमनायुष्यं चक्षुषोरुपघातकृत् ॥ ७२ ॥
पादाभ्यामनुपानद्भ्यां सदा चङ्क्रमणं नृणाम् ।

पैरों में जूता या खड़ाऊँ धारण के गुण—पैरों में जूता या खड़ाऊँ पहनना पैर के रोगों को दूर करता है, शक्ति देता है, राक्षसों का नाश करता है, प्रसन्नता लाता है, सुख की वृद्धि करता है तथा ओज को बढ़ाता है। पैरों में बिना जूता पहने भ्रमण करना मनुष्य को रोगी और अल्पायु बनाता है तथा नेत्रों की ज्योति नष्ट करता है ॥ ७१-७२ ॥

पाप्मोपशमनं केशनखरोमापमार्जनम् ॥ ७३ ॥
हर्षलाघवसौभाग्यकरमुत्साहवर्धनम् ।

केश, नख, रोम कटवाने के गुण—केश, नख और रोम कटवाने से पाप ( कलुष ) का शमन होता है, प्रसन्नता प्राप्त होती है, शरीर हलका होता है तथा सौभाग्य की उत्पत्ति और उत्साह की वृद्धि होती है ॥ ७३ ॥

बाणवारं मृजावर्णतेजोबलविवर्धनम् ॥ ७४ ॥

कवच धारण के गुण—शरीर पर कवच धारण करने से शरीर शुद्धि तथा वर्ण, तेज और बल की वृद्धि होती है ॥७४॥

पवित्रं केश्यमुष्णीषं वातातपरजोऽपहम् ।
वर्षानिलरजोघर्महिमादीनां निवारणम् ॥ ७५ ॥
वर्ण्यं चक्षुष्यमोजस्यं शंकरं छत्रधारणम् ।

पगड़ी तथा छत्र धारण के गुण—शिर पर पगड़ी बाँधने से पवित्रता ( स्वच्छता ) रहती है, बालों की वृद्धि तथा वायु, धूप और धूलि से रक्षा होती है। छत्र धारण वर्षा, वायु, धूलि, धूप और तुषार आदि का निवारण करता है, वर्ण, नेत्रों की ज्योति और ओज को बढ़ाता है एवं कल्याण-कारी होता है ॥ ७५ ॥

शुनः सरीसृपव्यालविषाणिभ्यो भयापहम् ॥ ७६ ॥
श्रमस्खलनदोषघ्नं स्थविरे च प्रशस्यते ।

सत्त्वोत्साहबलस्थैर्यधैर्यवीर्यविवर्धनम् ॥ ७७ ॥
अवष्टम्भकरं चापि भयघ्नं दण्डधारणम् ।

दण्ड धारण के गुण—दण्ड धारण कुत्ता, सर्प, व्याघ्र आदि हिंसक जन्तु तथा सींग वाले पशुओं के भय को मिटाता है, थकावट एवं फिसलने के दोष को दूर करता है, वृद्धावस्था में सहायक है, सत्त्व (सत्त्वगुण), उत्साह (बल), बल (तेज), स्थिरता, धीरता और वीर्य (शक्ति) की वृद्धि करता है, सहारा देता है और भय का नाश करता है ॥

आस्या वर्णकफस्थौल्यसौकुमार्यकरी सुखा ॥ ७८ ॥

विश्राम करने के गुण—सुखपूर्वक बैठना (विश्राम करना) वर्ण, कफ, स्थूलता और सुकुमारता लाता है तथा सुख-प्रदान करता है ॥ ७८ ॥

अध्वा वर्णकफस्थौल्यसौकुमार्यविनाशनः ।
अत्यध्वा विपरीतोऽस्माज्जरादौर्बल्यकृच्च सः ॥ ७९ ॥

मार्ग चलने के गुण, अधिक मार्ग चलने के दोष—मार्ग चलना वर्ण, कफ, स्थूलता और सुकुमारता को नष्ट करता है तथा इसके विपरीत अधिक मार्ग चलना, बुढ़ापा और दुर्बलता लाता है ॥ ७९ ॥

यत्तु चङ्क्रमणं नातिदेहपीडाकरं भवेत् ।
तदायुर्बलमेधाग्निप्रदमिन्द्रियबोधनम् ॥ ८० ॥

टहलने के गुण—जिस परिभ्रमण से शरीर में विशेष वेदना उत्पन्न न हो अर्थात् स्वास्थ्य लाभ की दृष्टि से किया गया भ्रमण आयु, बल, मेधा और अग्नि को बढ़ाता है तथा इन्द्रियों को चैतन्य करता है ॥ ८० ॥

श्रमानिलहरं वृष्यं पुष्टिनिद्राधृतिप्रदम् ।
सुखं शय्यासनं, दुःखं विपरीतगुणं मतम् ॥ ८१ ॥

सुखकर शय्या तथा आसन के गुण—कोमल बिस्तर पर सोने से थकावट और वायु का नाश होता है, बल, शरीर की पुष्टि, निद्रा और धीरता की प्राप्ति होती है तथा सुख मिलता है। इसके विपरीत कठिन शय्या दुःखदायिनी होती है ॥८१॥

बालव्यजनमोजस्यं मक्षिकादीनपोहति ।
शोषदाहश्रमस्वेदमूर्च्छाघ्नो व्यजनानिलः ॥ ८२ ॥

चँवर डुलाने के गुण—चँवर डुलाना ओज की वृद्धि करता है और मक्खियों को भगाता है तथा ताड़ आदि के पंखे से हवा करना शोष, दाह, श्रम, स्वेद एवं मूर्च्छा-नाशक है ॥ ८२ ॥

प्रीतिनिद्राकरं वृष्यं कफवातश्रमापहम् ।
संवाहनं मांसरक्तत्वक्प्रसादकरं सुखम् ॥ ८३ ॥

संवाहन :—

पैर दबाने के गुण—हाथों से धीरे-धीरे पैर दबाना प्रसन्नता और निद्रा लाता है, बल उत्पन्न करता है, कफ, वात और श्रम का नाश करता है, मांस, रक्त एवं त्वचा की पुष्टि करता है तथा सुखदायक होता है ॥ ८३ ॥

प्रवातं रौक्ष्यवैवर्ण्यस्तम्भकृद्दाहपक्तिनुत् ।
स्वेदमूर्च्छापिपासाघ्नमप्रवातमतोऽन्यथा ॥ ८४ ॥

सुखं वातं प्रसेवेत ग्रीष्मे शरदि मानवः ।
निवातं त्वायुषे सेव्यमारोग्याय च सर्वदा ॥ ८५ ॥

तेज वायु-सेवन के दोष-गुण तथा निर्वात स्थान के गुण—सामने की तेज वायु का सेवन रूक्षता, विवर्णता और जकड़ाहट उत्पन्न करता है, दाह एवं पाचकाग्नि का नाश करता है तथा स्वेद, मूर्च्छा और प्यास मिटाता है। विपरीत दिशा की वायु में इससे विरुद्ध गुण होते हैं। ग्रीष्म और शरद् ऋतुओं में मनुष्य को प्रसन्नतापूर्वक सामने की तेज वायु का सेवन करना चाहिये। आयु की वृद्धि और आरोग्यलाभ के लिये सदा तेज वायु से रहित स्थान का सेवन करना चाहिये ॥

आतपः पित्ततृष्णाग्निस्वेदमूर्च्छाभ्रमास्रकृत् ।
दाहवैवर्ण्यकारी च च्छाया चैतानपोहति ॥ ८६ ॥

धूप तथा छाया सेवन के गुण दोष—धूप का सेवन पित्त, तृष्णा, अग्नि, स्वेद, मूर्च्छा, भ्रम और रक्त (रक्तपित्त) की वृद्धि तथा दाह एवं विवर्णता उत्पन्न करता है और छाया इनका नाश करती है ॥ ८६ ॥

अग्निर्वातकफस्तम्भशीतवेपथुनाशनः ।
आमाभिष्यन्दजरणो रक्तपित्तप्रदूषणः ॥ ८७ ॥

अग्निसेवन के गुण—अग्निसेवन (आग तापना) वात, कफ, स्तम्भ (जकड़ाहट), शीत और कम्प का नाश करता है, आम और अभिष्यन्द (स्रोतों की रुकावट) को जलाता है तथा रक्त एवं पित्त को दूषित करता है ॥ ८७ ॥

पुष्टिवर्णबलोत्साहमग्निदीप्तिमतन्द्रिताम् ।
करोति धातुसाम्यं च निद्रा काले निषेविता ॥ ८८ ॥

निद्रा के गुण—समय पर निद्रा का सेवन शरीर की पुष्टि तथा वर्ण, बल और उत्साह की वृद्धि करता है, अग्नि को बढ़ाता है, आलस्य को दूर करता है, और धातुओं को साम्यावस्था में लाता है ॥ ८८ ॥

तत्रादित एव नीचनखरोम्णा शुचिना शुक्लवाससा लघूष्णीषच्छत्रोपानत्केन दण्डपाणिना काले हितमितमधुरपूर्वाभिभाषिणा बन्धुभूतेन भूतानां गुरुवृद्धानुमतेन सुसहायेनानन्यमनसा खल्वुपचरितव्यं तदपि न रात्रौ, न केशास्थिकण्टकाश्मतुषभस्मोत्करकपालाङ्गारामेध्यस्नानबलिभूमिषु, न विषमेन्द्रकीलचतुष्पथश्वभ्राणामुपरिष्टात् ॥ ८९ ॥

प्रस्थान के पूर्व पालन करने योग्य सद्वृत्त—(प्रस्थान से) पूर्व ही नख और केश कटवाये हुए, पवित्र, श्वेत वस्त्र धारण किये हुए, छोटी पगड़ी, छाता, एवं जूता पहने हुए, हाथ में छड़ी लिये हुए, समय पर हितकर, अल्प और मधुर वाणी बोलने वाले, जीवों के प्रति बन्धुभाव रखने वाले, गुरु एवं वृद्ध पुरुषों की अनुमति प्राप्त और अच्छे सहायकों से युक्त मनुष्य को यात्रा प्रारम्भ करनी चाहिये। फिर भी रात्रि में नहीं चलना चाहिये। केश, अस्थि, कांटे, पत्थर, भूसा, राख, उत्कर (घास की ढेर), मिट्टी के ठीकरे, अङ्गार, अपवित्र भूमि, स्नान और बलि प्रदान की भूमि, ऊँची-नीची भूमि, इन्द्रकील

( यज्ञ के लिये गाड़े गये यूप ( स्तम्भ ) की भूमि ), चौराहे, और श्वभ्र ( गड्ढे ) के ऊपर से नहीं चलना चाहिये ॥ ८९ ॥

न राजद्विष्टपरुषपैशुन्यानृतानि वदेत् , न देवब्राह्मणपितृपरिवादांश्च; न नरेन्द्रद्विष्टोन्मत्तपतितक्षुद्रनीचानुपासीत ॥ ९० ॥

राज्य के विरुद्ध, कठोर, चुगली और असत्य वाणी नहीं बोलनी चाहिये। देवता, ब्राह्मण और पूज्य लोगों की निन्दा नहीं करनी चाहिये। राजद्रोही, पागल, धर्मभ्रष्ट, क्षुद्र और नीच आचार वाले व्यक्तियों का सङ्ग नहीं करना चाहिये॥

वृक्षपर्वतप्रपातविषमवल्मीकदुष्टवाजिकुञ्जराद्यधिरोहणानि परिहरेत्, पूर्णनदीसमुद्राविदितपल्वलश्वभ्रकूपावतरणानि, भिन्नशून्यागारश्मशानविजनारण्यवासाग्निसंभ्रमव्यालभुजङ्गकीटसेवांश्च, ग्रामाघातकलहशस्त्रसन्निपातव्यालसरीसृपशृङ्गिसन्निकर्षांश्च ॥ ९१ ॥

वृक्ष, पर्वत, झरना, ऊँची नीची, वल्मीक ( दीमक युक्त ) भूमि, तथा दुष्ट घोड़े, हाथी आदि पर चढ़ना त्याग देना चाहिये। जल से भरी हुई नदी, समुद्र, बिना जाने हुए छोटे तालाब, गड्ढे और कूप में नहीं उतरना चाहिये,टूटे हुए एवं जनरहित मकान, श्मशान, निर्जन तथा वन में नहीं रहना चाहिये। अग्निसम्भ्रम ( ऊपर उठती हुई ज्वाला वाली अग्नि ), व्याघ्र, सर्प तथा कीड़े-मकोड़ों का सेवन ( इनके समीप वास ) नहीं करना चाहिये। ग्रामाघात ( महामारी से युक्त ) कलह, युद्ध, व्याघ्र, सर्प और सींग वाले पशुओं के समीप नहीं जाना चाहिये ॥ ९१ ॥

नाग्निगोगुरुब्राह्मणप्रेङ्खादम्पत्यन्तरेण यायात्। न शवमनुयायात्। देवगोब्राह्मणचैत्यध्वजरोगिपतितपापकारिणां च छायां नाक्रमेत। नास्तं गच्छन्तमुद्यन्तं वाऽऽदित्यं वीक्षेत। गां धापयन्तीं धयन्तीं परसस्यं वा चरन्तीं न कस्मैचिदाचक्षीत, न चोल्कापातोत्पातेन्द्रधनूंषि। नाग्निं मुखेनोपधमेत्। नापो भूमिं वा पाणिपादेनाभिहन्यात् ॥ ९२ ॥

अग्नि, गौ, गुरु, ब्राह्मण, प्रेङ्खा ( झूला ) और स्त्री-पुरुष के बीच में से होकर नहीं निकलना चाहिये। शव के पीछे नहीं चलना चाहिये। देवता, गौ, ब्राह्मण, श्मशानवृक्ष, ध्वजा, रोगी, धर्मभ्रष्ट और पापकर्म में लिप्त व्यक्तियों की छाया नहीं लाँघनी चाहिये। डूबते और निकलते हुए सूर्य की ओर नहीं देखना चाहिये। बछड़े को दूध पिलाती हुई, स्वयं कुछ पीती हुई या दूसरे का खेत चरती हुई गौ, उल्कापात एवं इन्द्रधनुष की चर्चा किसी से नहीं करनी चाहिये। अग्नि को मुख से नहीं फूँकना चाहिये। जल या भूमि को हाथ-पैर से नहीं पीटना चाहिये ॥ ९२ ॥

न वेगान् धारयेद् वातमूत्रपुरीषादीनाम्। न बहिर्वेगान् ग्रामनगरदेवतायतनश्मशानचतुष्पथसलिलाशयपथिसन्निकृष्टानुत्सृजेन्न प्रकाशं न वाय्वग्निसलिलसोमार्कगोगुरुप्रतिमुखम् ॥ ९३ ॥

मल-मूत्र आदि के उपस्थित वेग को नहीं रोकना चाहिये, मल, मूत्र आदि बाह्य वेगों का उत्सर्ग, ग्राम, नगर, मन्दिर, श्मशान, चौराहा, तालाब और मार्ग के निकट तथा खुले हुये स्थान में नहीं करना चाहिये। वायु, अग्नि, जल, चन्द्रमा, सूर्य, गौ और गुरु की ओर मुख करके मलोत्सर्ग नहीं करना चाहिये ॥ ९३ ॥

न भूमिं विलिखेत्, नासंवृतमुखः सदसि जृम्भोद्गारकासश्वासक्षवथूनुत्सृजेत्, न पर्यङ्किकावष्टम्भपादप्रसारणानि गुरुसन्निधौ कुर्यात् ॥ ९४ ॥

भूमि को नख से नहीं कुरेदना चाहिये। मुख को बिना ढके हुए सभा में जम्भाई, डकार, श्वास और छींक नहीं करनी चाहिये। गुरु के समीप पलंग पर सहारा लेकर तथा पैर फैलाकर नहीं बैठना चाहिये ॥ ९४ ॥

न बालकर्णनासास्रोतोदशनाक्षिविवराण्यभिकुष्णीयात्, न वीजयेत् केशमुखनखवस्त्रगात्राणि, न गात्रनखवक्त्रवादित्रं कुर्यात्, न काष्ठलोष्टतृणादीनभिहन्याच्छिन्द्याद्भिन्द्याद्वा ॥ ९५ ॥

बाल, कान, नाक, स्रोत ( मल-मूत्रेन्द्रिय ) और दाँत के छिद्रों को अंगुलि से नहीं कुरेदना चाहिये। केश, मुख, नख, वस्त्र और शरीर को नहीं हिलाना चाहिये। शरीर नख और मुख को बजाना नहीं चाहिये। लकड़ी, ढेला और तृण आदि को पीटना, काटना या तोड़ना नहीं चाहिये ॥ ९५ ॥

न प्रतिवातातपं सेवेत, न भुक्तमात्रोऽग्निमुपासीत, नोत्कटकाल्पकाष्ठासनमध्यासीत, न ग्रीवां विषमं धारयेत्, न विषमकायः क्रियां भजेत् भुञ्जीत वा, न प्रततमीक्षेत विशेषाज्ज्योतिर्भास्करसूक्ष्मचलभ्रान्तानि, न भारं शिरसा वहेत्, न स्वप्नजागरणशयनासनस्थानचङ्क्रमणयानवाहनप्रधावनलंघनप्लवनप्रतरणहास्यभाष्यव्यवायव्यायामादीनुचितानप्यतिसेवेत ॥ ९६ ॥

सामने की वायु और धूप का सेवन नहीं करना चाहिये। भोजन करते ही आग नहीं तापना चाहिये, बहुत ऊँचे, छोटे तथा लकड़ी के आसन पर नहीं बैठना चाहिये। गर्दन टेढ़ी नहीं रखनी चाहिये। शरीर टेढ़ा करके कार्य या भोजन नहीं करना चाहिये। आंख फाड़कर, विशेष रूप से प्रकाश और सूर्य तथा सूक्ष्म, अस्थिर एवं भ्रान्त वस्तुओं की ओर नहीं देखना चाहिये। शिर पर बोझ नहीं ढोना चाहिये। सोना, जागना, लेटना, बैठना, चक्कर काटना, रथ आदि की सवारी करना, घोड़े आदि पर चढ़ना, दौड़ना, लाँघना, उछलना, तैरना, हँसना, बोलना, मैथुन और व्यायाम आदि उचित कार्यों का सेवन भी अधिक नहीं करना चाहिये ॥९६॥

विमर्शः—नीतिशास्त्र में कहा है :—
"सेवेतार्कं पृष्ठतस्तु, जठरेण हुताशनम्"

उचितादप्यहितात् क्रमशो विरमेत्, हितमनुचितमप्यासेवेत क्रमशः, न चैकान्ततः पादहीनात् ॥९७॥

उचित ( अभ्यस्त ) फिर भी अहितकर आहार-विहार का परित्याग और हितकर किन्तु अनुचित ( अनभ्यस्त ) का सेवन क्रमशः चतुर्थांश के त्याग तथा स्वीकार के क्रम से करना चाहिये न कि किसी वस्तु का पूर्णरूप से सहसा परित्याग या सेवन प्रारम्भ करना चाहिये ॥ ९७ ॥

नावाक्शिराः शयीत, न भिन्नपात्रे भुञ्जीत, न बिना पात्रेण, नाञ्जलिपुटेनापः पिबेद् , काले हितमितस्निग्धमधुरप्रायमाहारं वैद्यप्रत्यवेक्षितमश्नीयात्, ग्रामगणगणिकापणिकशत्रुसत्रशठपतितभोजनानि परिहरेत्, शेषाण्यपि चानिष्टरूपरसगन्धस्पर्शशब्दमानसानि, अन्यान्येवंगुणान्यपि संभ्रमदत्तानि ( तान्यपि ) मक्षिकाबालोपहतानि, नाप्रक्षालितपाणिपादो भुञ्जीत, न मूत्रोच्चारपीडितः, न सन्ध्ययोर्नानुपाश्रितो नातीतकालं हीनमतिमात्रं ( नोद्धृतस्नेहं ) चेति ॥ ९८ ॥

मुख के बल नहीं सोना चाहिये। फूटे हुए पात्र तथा बिना पात्र के भोजन नहीं करना चाहिये। अञ्जलि से पानी नहीं पीना चाहिये। समय पर वैद्य द्वारा परीक्षित, हितकर, अल्प, स्निग्ध और मधुर रस प्रधान आहार खाना चाहिये। ग्रामभोज तथा गण ( रथकार, चारण आदि ), गणिका ( वेश्या ), पणिक ( दूकानदार ), शत्रु, सत्र (यज्ञ), शठ ( दुर्जन ) और पतित ( धर्मभ्रष्ट ) के अन्न का परित्याग करना चाहिये। इनके अतिरिक्त अन्य शेष अप्रिय रूप, रस, गन्ध, स्पर्श तथा शब्द से युक्त मनुष्यों का भोजन भी नहीं करना चाहिये। प्रिय रूप, रस, गन्ध आदि से युक्त व्यक्तियों के द्वारा घबड़ाहट में दिया गया भोजन भी परित्याग देना चाहिये। मक्खी और बाल गिरे हुए पदार्थों को भी त्याग देना चाहिये । हाथ-पैर धोये बिना भोजन नहीं करना चाहिये। मूत्र-मल के वेग को धारण किये हुए, संध्या समय आसन पर बिना बैठे, भोजन का समय बिताकर, तथा बहुत अल्प और बहुत अधिक ( घृतरहित ) भोजन नहीं करना चाहिये ॥ ९८ ॥

न भुञ्जीतोद्धृतस्नेहं नष्टं पर्युषितं पयः ।
न नक्तं दधि भुञ्जीत न चाप्यघृतशर्करम् ॥ ९९ ॥
नामुद्गयूषं नाक्षौद्रं नोष्णं नामलकैर्विना ।
अन्यथा जनयेत् कुष्ठविसर्पादीन् गदान् बहून् ॥
नात्मानमुदके पश्येन्न नग्नः प्रविशेज्जलम् ॥ १०० ॥

घी निकाला हुआ, फटा हुआ तथा बासी दूध नहीं पीना चाहिये। घी, शक्कर, मूंग का यूष, मधु, उष्ण द्रव्य या आंवला मिलाये बिना रात्रि में दही नहीं खाना चाहिये। अन्यथा कुष्ठ, विसर्प आदि अनेक रोगों की उत्पत्ति होती है। जल में अपनी छाया नहीं देखनी चाहिये तथा नग्न होकर जल में प्रवेश नहीं करना चाहिये ॥ ९९-१०० ॥

विमर्शः—दधीत्यादि न चाप्यलवणं न चापि उदकवर्जितं दधि भुञ्जीत ( डल्हण )

द्यूतमद्यातिसेवाप्रतिभूत्वसमाह्वानगोष्ठीवादित्राणि न सेवेत, स्रजं छत्रोपानहौ कनकमनीलवासांसि न चान्यैर्धृतानि धारयेत् , ब्राह्मणमग्निं गां च नोच्छिष्टः स्पृशेत् ॥ १०१ ॥

जुआ, अधिक मद्यपान, प्रतिभू ( जमानतदारी ), समाह्वान ( गप्प लड़ाना ), गोष्ठी ( सभा ) और वादित्र ( ढोल, मृदङ्ग आदि बजाना ) नहीं करना चाहिये। माला, छाता, जूता, स्वर्ण और पुराने वस्त्र, दूसरे व्यक्ति के धारण किये हुए नहीं पहनना चाहिये। ब्राह्मण, अग्नि और गौ को जूठे हाथ से नहीं छूना चाहिये ॥ १०१ ॥

भवन्ति चात्र—

यस्मिन् यस्मिन्नृतौ ये ये दोषाः कुप्यन्ति देहिनाम् ।
तेषु तेषु प्रदातव्या रसास्ते ते विजानता ॥ १०२ ॥

ऋतुभेद से पीने योग्य रसों का निर्देश–जैसे कि-मनुष्यों के जो-जो दोष जिस-जिस ऋतु में कुपित होते हैं, उनमें तदनुकूल रसों का सेवन बुद्धिमान् वैद्य को कराना चाहिए ॥

वर्षासु न पिबेत्तोयं पिबेच्छरदि मात्रया ।
वर्षासु चतुरो मासान् मात्रावदुदकं पिबेत् ॥ १०३ ॥

वर्षा और शरद् ऋतु में थोड़ा जल ( न पिबेत् ईषत् पिबेदित्यर्थः ) पीना चाहिए। वर्षा के चार मास ( आषाढ़, श्रावण, भाद्र, आश्विन ) में मात्रापूर्वक ( मात्राशब्दोऽल्पवचनः ) अर्थात् अल्प जल पीना चाहिए ॥ १०३ ॥

उष्णं हेमे वसन्ते च कामं ग्रीष्मे तु शीतलम् ।
हेमन्ते च वसन्ते च सीध्वरिष्टौ पिबेन्नरः ॥ १०४ ॥

हेमन्त और वसन्त ऋतुओं में उष्ण तथा ग्रीष्म ऋतु में पर्याप्त शीतल जल पीना चाहिए। हेमन्त और वसन्त ऋतुओं में मनुष्यों को सीधु तथा अरिष्ट पान करना चाहिये ॥

शृतशीतं पयो ग्रीष्मे प्रावृट्काले रसं पिबेत् ।
यूषं वर्षति, तस्यान्ते प्रपिबेच्छीतलं जलम् ॥ १०५ ॥

ग्रीष्म ऋतु में उष्ण जल शीतल करके तथा प्रावृट्काल में मांसरस पीना चाहिये। वर्षा ऋतु में यूष तथा उसके अन्त में शीतल जल पीना चाहिए ॥ १०५ ॥

स्वस्थ एवमतोऽन्यस्तु दोषाहारगतानुगः ।
स्नेहं सैन्धवचूर्णेन पिप्पलीभिश्च संयुतम् ॥ १०६ ॥
पिबेदग्निविवृद्ध्यर्थं न च वेगान् विधारयेत् ।
अग्निदीप्तिकरं नृणां रोगाणां शमनं प्रति ॥ १०७ ॥
प्रावृट् शरद्वसन्तेषु सम्यक् स्नेहादिमाचरेत् ।

स्वस्थ मनुष्य को उपर्युक्त विधि से तथा अस्वस्थ को दोष और आहार के अनुसार जलपान करना चाहिये। अग्नि की वृद्धि करने के लिए सैन्धव लवण तथा पिप्पली का चूर्ण मिलाकर स्नेहपान करना चाहिये और मल-मूत्रादि के वेगों का धारण नहीं करना चाहिये। मनुष्यों को अग्नि वृद्धि तथा रोगों का शमन करने के लिए प्रावृट्, शरद् और वसन्त ऋतुओं में भली भाँति स्नेहपान कराना चाहिए ॥

कफे प्रच्छर्दनं पित्ते विरेको बस्तिरीरणे ॥ १०८ ॥
शस्यते त्रिष्वपि सदा व्यायामो दोषनाशनः ।
भुक्तं विरुद्धमप्यन्नं व्यायामान्न प्रदुष्यति ॥ १०९ ॥

त्रिदोष के शमन में व्यायाम का महत्त्व—कफ में वमन, पित्तमें विरेचन और वायु में बस्ति तथा तीनों दोषों के शमन के लिए दोषनाशक व्यायाम का सेवन, सदा हितकर होता है। व्यायाम करने से खाया हुआ विरुद्ध अन्न भी दूषित नहीं होता अर्थात् उसका भी पाचन हो जाता है ॥ १०८-१०९ ॥

उत्सर्गमैथुनाहारशोधने स्यात्तु तन्मनाः ।
नेच्छेद्दोषभयात् प्राज्ञः पीडां वा कायमानसीम् ॥

मल-मूत्र के त्याग, मैथुन, भोजन और शोधन ( वमन-विरेचन ) काल में, उसी में दत्त-चित्त रहना चाहिए। बुद्धिमान् मनुष्य को दोष-संचय के भयमात्र से ही, शरीर और मन को पीड़ित नहीं करना चाहिए ॥ ११० ॥

अतिस्त्रीसंप्रयोगाच्च रक्षेदात्मानमात्मवान् ।
शूलकासज्वरश्वासकार्श्यपाण्ड्वामयक्षयाः ॥ १११ ॥
अतिव्यवायाज्जायन्ते रोगाश्चाक्षेपकादयः ।

अधिक मैथुन के दोष—संयमी मनुष्य को अधिक स्त्री-प्रसङ्ग से बचना चाहिये। शूल, कास, ज्वर, श्वास, दुर्बलता, पाण्डुरोग, क्षय और आक्षेपक आदि व्याधियां, अधिक मैथुन से उत्पन्न होती हैं ॥ १११ ॥

आयुष्मन्तो मन्दजरा वपुर्वर्णबलान्विताः ॥ ११२ ॥
स्थिरोपचितमांसाश्च भवन्ति स्त्रीषु संयताः ।

स्त्री-प्रसङ्ग में संयमी पुरुष, आयुष्मान्, देर में बुड्ढे होने वाले, शरीर शोभा, वर्ण और बल से युक्त तथा कठिन और स्थिर मांसपेशियों वाले होते हैं ॥ ११२ ॥

त्रिभिस्त्रिभिरहोभिर्वा समीयात् प्रमदां नरः ॥११३॥
सर्वेष्वृतुषु, घर्मेषु पक्षात् पक्षाद् व्रजेद् बुधः ।

सभी ऋतुओं में तीन-तीन दिन के अन्तर पर तथा ग्रीष्म ऋतु में पन्द्रह दिन के अन्तर से बुद्धिमान् को स्त्रीसंभोग करना चाहिये ॥ ११३ ॥

रजस्वलामकामां च मलिनामप्रियां तथा ॥ ११४ ॥
वर्णवृद्धां वयोवृद्धां तथा व्याधिप्रपीडिताम् ।
हीनाङ्गीं गर्भिणीं द्वेष्यां योनिदोषसमन्विताम् ॥११५॥
सगोत्रां गुरुपत्नीं च तथा प्रव्रजितामपि ।
सन्ध्यापर्वस्वगम्यां च नोपेयात् प्रमदां नरः ॥११६॥

रजस्वला, मैथुन से अनिच्छा वाली, मलिन, अप्रिय, ऊँचे वर्ण की, वयोवृद्ध, रोग से पीड़ित, अङ्गहीन, गर्भवती, द्वेष रखने वाली, योनि रोग से युक्त, समान गोत्र वाली, गुरुपत्नी, संन्यासिनी, तथा अगम्या ( मैथुन के अयोग्य पुत्री, सास आदि ) स्त्रियों के साथ एवं संध्याकाल और पर्व के दिन मनुष्य को सम्भोग नहीं करना चाहिये ॥११४-११६॥

विमर्श :—वर्णवृद्धां वर्णश्रेष्ठाम् इत्यर्थः। यथा शूद्रो न वैश्यम् । ( डल्हण )

गोसर्गे चार्धरात्रे च तथा मध्यदिनेषु च ।
लज्जासम्भावहे देशे विवृतेऽशुद्ध एव च ॥ ११७ ॥
क्षुधितो व्याधितश्चैव क्षुब्धचित्तश्च मानवः ।



वातविण्मूत्रवेगी च पिपासुरतिदुर्बलः ॥ ११८ ॥
तिर्यग्योनावयोनौ च प्राप्तशुक्रविधारणम् ।
दुष्टयोनौ विसर्गं तु बलवानपि वर्जयेत् ॥ ११९ ॥

प्रातःकाल अर्द्धरात्रि और मध्याह्न में तथा लज्जा अनुभव होने वाले खुले हुए और अशुद्ध स्थान में, एवं भूखे, रोगी, दुखी, वायु, मल और मूत्र के वेग से युक्त, प्यासे और अत्यन्त दुर्बल मनुष्य को, स्त्री-प्रसंग नहीं करना चाहिये। तिर्यग्योनि ( पशुयोनि ) एवं अयोनि ( मुख आदि ) में मैथुन तथा शुक्रवेग का धारण ( रोकना ) नहीं करना चाहिये। बलवान् व्यक्ति को भी, दूषित योनि में शुक्र-त्याग नहीं करना चाहिये ॥ ११७-११९ ॥

विमर्श :—अयोनौ मुखे मैथुनं यथा दाक्षिणात्याः स्त्रियो मुखे मैथुनं कारयन्ति। ( डल्हण )

रेतसश्चातिमात्रं तु मूर्धावरणमेव च ।
स्थितावुत्तानशयने विशेषेणैव गर्हितम् ॥ १२० ॥
क्रीडायामपि मेधावी हितार्थी परिवर्जयेत् ।

शुक्र का अत्यधिक त्याग और शिश्नमुण्ड का आवरण करना ( रगड़ना या खोली चढ़ाना ) तथा खड़े होकर एवं चित लेटकर शुक्र त्याग करना विशेष निन्दनीय है। बुद्धिमान् और अपना हित चाहने वाले व्यक्ति को खेल में भी शुक्र त्याग नहीं करना चाहिये ॥ १२० ॥

विमर्शः—मूर्धावरणं लिङ्गमणेरावरणं यथा दाक्षिणात्याः कृत्रिममणिं कारयन्तीति जेज्जटः, क्वचित् पुस्तके मूर्धाहननमेव चेति पाठः। तत्र रहसि शिरस्ताडनं परित्यजेत्। यथाह वृद्धवाग्भटः "मूर्धाभिघातं परिहरेत्"। ( डल्हण )

रजस्वलां प्राप्नुवतो नरस्यानियतात्मनः ॥ १२१ ॥
दृष्ट्यायुस्तेजसां हानिरधर्मश्च ततो भवेत् ।

असंयमी पुरुष को रजस्वला स्त्री के साथ संभोग करने पर, उसकी दृष्टि, आयु और तेज की हानि तथा अधर्म की प्राप्ति होती है ॥ १२१ ॥

लिङ्गिनीं गुरुपत्नीं च सगोत्रामथ पर्वसु ॥ १२२ ॥
वृद्धां च सन्ध्ययोश्चापि गच्छतो जीवितक्षयः ।

संन्यासिनी, गुरुपत्नी, समान गोत्र वाली और वृद्धा स्त्री के साथ तथा पर्व और संध्याकाल में सम्भोग करने से जीवन का क्षय होता है ॥ १२२ ॥

गर्भिण्या गर्भपीडा स्याद् व्याधितायां बलक्षयः ॥
हीनाङ्गीं मलिनां द्वेष्यां कामं वन्ध्यामसंवृते ।
देहेऽशुद्धे च शुक्रस्य मनसश्च क्षयो भवेत् ॥१२४॥
क्षुधितः क्षुब्धचित्तश्च मध्याह्ने तृषितोऽबलः ।
स्थितश्च हानिं शुक्रस्य वायोः कोपं च विन्दति ॥

गर्भवती के साथ संभोग करने पर गर्भ को पीड़ा और रोगिणी के साथ बल का नाश होता है। हीन अङ्गों वाली, मलिन, द्वेष रखने वाली, कामवासनारहित, ('कामवन्ध्याम्' इति हाराणचन्द्रः), खुले प्रदेश में तथा अशुद्ध शरीर वाली

स्त्री के साथ सम्भोग करने से, शुक्र का क्षय एवं मन में ग्लानि होती है। भूखे और दुःखी, मध्याह्नकाल में, प्यास से, निर्बल अवस्था में तथा बैठकर सम्भोग करने से, शुक्रनाश एवं वायु का प्रकोप होता है ॥ १२३-१२५ ॥

अतिप्रसङ्गाद्भवति शोषः शुक्रक्षयावहः।
व्याधितस्य रुजा प्लीहि मृत्युर्मूर्च्छा च जायते ॥१२६॥

अधिक स्त्री-प्रसङ्ग करनेसे शुक्रक्षयजन्य शोष की उत्पत्ति होती है। रोगी व्यक्ति के सम्भोग करनेपर पीड़ा, प्लीहा-वृद्धि, मूर्च्छा एवं मृत्यु होती है ॥ १२६ ॥

प्रत्यूषस्यर्धरात्रे च वातपित्ते प्रकुप्यतः।
तिर्यग्योनावयोनौ च दुष्टयोनौ तथैव च ॥ १२७ ॥
उपदंशस्तथा वायोः कोपः शुक्रस्य च क्षयः।

प्रातःकाल और आधी रात में स्त्री-सम्भोग करने पर वायु तथा पित्त का प्रकोप होता है। तिर्यग्योनि (पशुओं की योनि), अयोनि (मुखमैथुन आदि) तथा दूषितयोनि में शुक्र त्याग करने से उपदंश रोग, वातप्रकोप और शुक्र का क्षय होता है ॥ १२७ ॥

उच्चारिते मूत्रिते च रेतसश्च विधारणे ॥ १२८ ॥
उत्ताने च भवेच्छीघ्रं शुक्राश्मर्यास्तु संभवः।
सर्वं परिहरेत्तस्मादेतल्लोकद्वयेऽहितम् ॥ १२९ ॥
शुक्रं चोपस्थितं मोहान्न सन्धार्यं कथंचन।

मल-मूत्र के उपस्थित वेग के समय तथा चित्त लेटकर, शुक्र के वेग को रोकने से, शुक्राश्मरी की उत्पत्ति शीघ्र होती है। इसलिये इहलोक तथा परलोक दोनों के लिए अहितकर, इन सभी कार्यों का परित्याग करना चाहिए तथा मोह (अज्ञान) के वशीभूत होकर, उपस्थित शुक्र-वेग को कभी नहीं रोकना चाहिए ॥ १२८-१२९ ॥

वयोरूपगुणोपेतां तुल्यशीलां कुलान्विताम् ॥ १३० ॥
अभिकामोऽभिकामां तु हृष्टो हृष्टामलङ्कृताम्।
सेवेत प्रमदां युक्त्या वाजीकरणबृंहितः ॥ १३१ ॥

वाजीकरण-विधि के द्वारा शक्तिसम्पन्न, रति का इच्छुक और प्रसन्न मनुष्य को, आयु, रूप और गुण से युक्त, समान स्वभाव वाली, गुणशीला, कामवासना सहित, प्रसन्न और अलङ्कारवती रमणी का सेवन, युक्तिपूर्वक करना चाहिये ॥

भक्ष्याः सशर्कराः क्षीरं ससितं रस एव च।
स्नानं सव्यजनं स्वप्नो व्यवायान्ते हितानि तु ॥

मैथुन के अन्त में, शर्करा मिश्रित भोजन, मिश्री मिला दूध और (रसो मांसरसः) मांसरस तथा स्नान, पंखे से वायु-सेवन एवं निद्रा लेना हितकर होता है ॥ १३२ ॥

सुखमात्रं समासेन सद्वृत्तस्यैतदीरितम्।
आरोग्यमायुरर्थो वा नासद्भिः प्राप्यते नृभिः ॥१३३॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थानेऽनागताबाध-चिकित्सितं नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥

---

सद्वृत्त का उपसंहार—सद्वृत्त की इन प्रधान बातों का संक्षेप में कथन किया गया है। आचाररहित मनुष्य आयु, आरोग्य या धन नहीं प्राप्त कर सकते ॥ १३३ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाटीकायां चतुर्विंशोऽध्यायः ॥२४॥

नोट—

## पञ्चविंशतितमोऽध्यायः

अथातो मिश्रकचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

मिश्रक चिकित्सा का उपक्रम—इसके अनन्तर मिश्रक चिकित्सा-विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने (सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से) कहा ॥ १-२ ॥

पाल्यामयास्तु विज्ञाव्या इत्युक्तं प्राङ्निबोध तान्।
परिपोटस्तथोत्पात उन्मन्थो दुःखवर्धनः ॥ ३ ॥
पञ्चमः परिलेही च कर्णपाल्यां गदाः स्मृताः।

कर्णपाली के रोगों की संख्या तथा नाम—कर्णपाली के रोग विस्रावण के योग्य होते हैं, यह पहले कहा जा चुका है, उनका वर्णन सुनो। कर्णपाली रोग पाँच प्रकार के होते हैं—(१) परिपोट (२) उत्पात (३) उन्मन्थ (४) दुःख-वर्धन और (५) परिलेही ॥ ३ ॥

सौकुमार्याच्चिरोत्सृष्टे सहसाऽभिप्रवर्धिते ॥ ४ ॥
कर्णशोफो भवेत् पाल्यां सरुजः परिपोटवान्।
कृष्णारुणनिभः स्तब्धः स वातात् परिपोटकः ॥५॥

परिपोट के लक्षण—सुकुमारता के कारण बहुत दिनों से छोड़े हुए कान की लोर (कर्णपाली) के छिद्रों को सहसा बढ़ाने से, कर्णपाली में पीड़ा तथा परिपोटयुक्त (कुछ फटा हुआ) शोथ हो जाता है, उसे परिपोट कहते हैं। वायु के द्वारा उत्पन्न यह परिपोट काला, लाल और स्तब्ध (जकड़ा हुआ) होता है ॥ ४-५ ॥

गुर्वाभरणसंयोगात्ताडनाद्घर्षणादपि।
शोफः पाल्यां भवेच्छ्यावो दाहपाकरुगन्वितः ॥६॥
रक्तो वा रक्तपित्ताभ्यामुत्पातः स गदो मतः।

उत्पात के लक्षण—भारी आभूषण पहनने, चोट लगने तथा रगड़ से भी कर्णपाली में दाह, पाक और पीड़ा से युक्त काला या लाल, शोथ उत्पन्न होता है, उसे उत्पात कहते हैं। इसकी उत्पत्ति रक्त और पित्त के द्वारा होती है ॥ ६ ॥

बलाद्वर्धयतः कर्णं पाल्यां वायुः प्रकुप्यति ॥ ७ ॥
गृहीत्वा सकफं कुर्याच्छोफं तद्वर्णवेदनम् ।
उन्मन्थकः सकण्डूको विकारः कफवातजः ॥ ८ ॥

उन्मन्थ के लक्षण—बलपूर्वक कर्णपाली के छिद्र को बढ़ाने से, प्रकुपित हुई वायु कफ को साथ लेकर, उसके समान वर्ण एवं वेदना वाला कण्डूयुक्त शोथ उत्पन्न करती है, उसे उन्मन्थ कहते हैं। इसकी उत्पत्ति कफ और वात के द्वारा होती है ॥ ७-८ ॥

वर्धमाने यदा कर्णे कण्डूदाहरुगन्वितः ।
शोफो भवति पाकश्च त्वक्स्थोऽसौ दुःखवर्धनः ॥ ९ ॥

दुःखवर्धन के लक्षण—कान ( कर्णपाली-छिद्र ) को बढ़ाते समय जब कण्डू, दाह और वेदना युक्त शोथ तथा पाक होता है तो त्वचा में होने वाले इस रोग को दुःखवर्धन कहते हैं ॥

कफासृक्कृमयः कुर्युः सर्षपाभा विकारिणीः ।
स्राविणीः पिडकाः पाल्यां कण्डूदाहरुगन्विताः ॥ १० ॥
कफासृक्कृमिसंभूतः स विसर्पन्नितस्ततः ।
लिह्यात् स शष्कुलीं पालीं परिलेहीति स स्मृतः ॥ ११ ॥

परिलेही के लक्षण—कफ, रक्त और कृमि, कर्णपाली में कण्डू, दाह, तथा पीड़ा से युक्त विकार एवं स्राव वाली सरसों के समान पिडिका उत्पन्न कर देते हैं। कफ, रक्त और कृमि-जन्य यह शोथ, इधर-उधर फैलता हुआ, पाली प्रदेश की शष्कुली ( कान का बाहरी भाग ) को चाट जाता है, इसे परिलेही कहते हैं ॥ १०-११ ॥

पाल्यामया इमे घोरा नरस्याप्रतिकारिणः ।
मिथ्याहारविहारस्य पालिं हिंस्युरुपेक्षिताः ॥ १२ ॥
तस्मादाशु भिषक् तेषु स्नेहादिक्रममाचरेत् ।
तथाऽभ्यङ्गपरीषेकप्रदेहासृग्विमोक्षणम् ॥ १३ ॥

कर्णपाली के रोगों की सामान्य चिकित्सा-मिथ्या आहार-विहार करने वाले तथा रोगोपचार न कराने वाले व्यक्ति की कर्णपालीगत ये भयङ्कर व्याधियाँ, उपेक्षित होनेपर, कर्णपाली का नाश कर देती हैं। इसलिये इसमें स्नेहन, स्वेदन आदि कर्मों का विधान तथा अभ्यङ्ग, परिषेक, प्रदेह और रक्तमोक्षण वैद्य को शीघ्र करना चाहिये ॥ १२-१३ ॥

सामान्यतो विशेषाच्च वक्ष्याम्यभ्यञ्जनं प्रति ।
खरमञ्जरियष्ट्याह्वसैन्धवामरदारुभिः ॥ १४ ॥
सुपिष्टैः साश्वगन्धैश्च मूलकावल्गुजैः फलैः ।
सर्पिस्तैलवसामज्जमधूच्छिष्टानि पाचयेत् ॥ १५ ॥
सक्षीराण्यथ तैः पालीं प्रदिह्यात् परिपोटके ।

परिपोटक की चिकित्सा—सामान्य और विशेष रूप से अभ्यंग ( कर्णपाली में लेप ) का वर्णन किया जाता है। अपामार्ग, मुलेठी, सेन्धानमक, देवदारु, असगन्ध, मूली के बीज और बाकुची को भली भाँति पीसकर और घृत, तैल, वसा, मज्जा तथा मोम मिलाकर, दूध के साथ पाक किया जावे। परिपोटक में इसका लेप कर्णपाली में करना चाहिए ॥ १४-१५ ॥

मञ्जिष्ठातिलयष्ट्याह्वसारिवोत्पलपद्मकैः ॥ १६ ॥
सरोध्रैः सकदम्बैश्च बलाजम्ब्वाम्रपल्लवैः ।
सिद्धं धान्याम्लसंयुक्तं तैलमुत्पातनाशनम् ॥ १७ ॥

उत्पात पालीरोग चिकित्सा—मजीठ, तिल, मुलेठी, सारिवा, कमल, पद्माख, लोध्र, कदम्ब, खरेंटी और जामुन तथा आम की पत्ती के कल्क के साथ, काञ्जी के द्वारा पकाया गया तेल 'उत्पात' नाशक होता है ॥ १६-१७ ॥

तालपत्र्यश्वगन्धार्कबाकुचीफलसैन्धवैः ।
तैलं कुलीरगोधाभ्यां वसया सह पाचितम् ॥ १८ ॥
सरलालाङ्गलीभ्यां च हितमुन्मन्थनाशनम् ।
तथाऽश्मन्तकजम्ब्वाम्रपत्रक्वाथेन सेचनम् ॥ १९ ॥

उन्मन्थ-पालीरोगचिकित्सा—तालपत्री ( मूषिकपर्णी ), असगन्ध, मदार, बाकुची और सेन्धानमक के कल्क तथा केकड़ा, गोह की वसा, सरल काष्ठ और कलिहारी के साथ पकाया गया तेल, उन्मन्थनाशक होता है। पाषाणभेद तथा जामुन और आम के पत्ते के क्वाथ से परिषेक करना उन्मन्थ के लिए हितकर होता है ॥ १८-१९ ॥

प्रपौण्डरीकमधुकमञ्जिष्ठारजनीद्वयैः ।
चूर्णैरुद्वर्तनैः पालीं तैलाक्तामवचूर्णयेत् ॥ २० ॥
लाक्षाविडङ्गकल्केन तैलं पक्त्वाऽवचारयेत् ।

पुण्डेरी, मुलेठी, मजीठ, हल्दी और दारुहल्दी के चूर्ण एवं उबटन के द्वारा तैल-सिक्त कर्णपाली में अवचूर्णन तथा लाख और विडङ्ग के कल्क से सिद्ध तैल का प्रयोग करना चाहिये ॥ २० ॥

स्विन्नां गोमयपिण्डेन प्रदिह्यात् परिलेहिके ॥ २१ ॥
पिष्टैर्विडङ्गैरथवा त्रिवृच्छ्यामार्कसंयुतैः ।
करञ्जेङ्गुदिबीजैर्वा कुटजारग्वधायुतैः ॥ २२ ॥
सर्वैर्वा सार्षपं तैलं सिद्धं मरिचसंयुतम् ।
सनिम्बपत्रैरभ्यङ्गे मधूच्छिष्टान्वितं हितम् ॥ २३ ॥

परिलेही की चिकित्सा—परिलेही में; गोबर के पिण्ड से स्वेदित कर्णपाली में पिसे हुए केवल विडङ्ग का लेप अथवा सफेद निशोथ, काला निशोथ और मदार के साथ मिश्रित लेप का प्रयोग करना चाहिए। अथवा करञ्ज, हिंगोट के बीज, कुटज और अमलतास का लेप लगाना चाहिए अथवा उपर्युक्त सम्पूर्ण द्रव्यों में मरिच मिलाकर, निम्बपत्र और मोम के साथ सिद्ध सरसों तेल का अभ्यङ्ग करने के लिए हितकर होता है ॥ २१-२३ ॥

पालीषु व्याधियुक्तासु तन्वीषु कठिनासु च ।
पुष्ट्यर्थं मार्दवार्थं च कुर्यादभ्यञ्जनं त्विदम् ॥ २४ ॥

कर्णपाली को पुष्ट और मृदु बनाने की चिकित्सा—रोगयुक्त, पतली और कठिन पाली को पुष्ट एवं मृदु बनाने के लिए अधोलिखित द्रव्य के द्वारा अभ्यंग ( मर्दन ) करना चाहिए ॥ २४ ॥

कोपाकानपमज्जानं वसां तैलं नवं घृतम्।
पचेद्दशगुणं क्षीरमादाय मधुरं गणम् ॥ २५ ॥
अपामार्गोऽश्वगन्धे च तथा लाक्षारसं शुभम्।
तत्सिद्धं परिपूतं च स्वनुगुप्तं निधापयेत् ॥ २६ ॥
तेनाभ्यङ्गात् सदा पाली सुस्विन्नामतिमर्दिताम्।
एतेन पाल्यो वर्धन्ते निरुजो निरुपद्रवाः ॥
बृहत्यः पुष्टाः समाः स्निग्धा जायन्ते भूषणक्षमाः ॥२७॥

कर्णपालीवर्धन तैल—शृगाल ( या लोमडी ) और आनूप जीवों की मज्जा, वसा, तैल एवं नवीन घृत को दशगुने दूध के द्वारा काकोल्यादि गण के द्रव्य, अपामार्ग, अश्वगन्ध और लाक्षारस प्रक्षेप के साथ पकाना चाहिये तथा पाक सिद्ध होने पर, छान कर सुरक्षित स्थान में रखना चाहिए। भली भाँति स्वेदित और मर्दित कर्णपाली में सदा इससे अभ्यंग करना चाहिए। इसके प्रयोग से वेदना और उपद्रव के बिना पालियाँ बढ़ती हैं तथा कोमल, पुष्ट, सम, स्निग्ध एवं आभूषण धारण योग्य होती हैं ॥ २५-२६ ॥

नीलीदलं भृङ्गरजोऽर्जुनत्वक्
पिण्डीतकं कृष्णमयोरजश्च।
बीजोद्भवं साहचरं च पुष्पं
पथ्याक्षधात्रीसहितं विचूर्ण्य ॥ २८ ॥
एकीकृतं सर्वमिदं प्रयाय
पङ्केन तुल्यं नलिनीभवेन।
संयोज्य पक्षं कलशे निधाय
लौहे घटे सद्मनि सापिधाने ॥ २९ ॥
अनेन तैलं विपचेद्विमिश्रं
रसेन भृङ्गत्रिफलाभवेन।
आसन्नपाके च परीक्षणार्थं
पत्रं बलाकाभवमाक्षिपेच ॥ ३० ॥
भवेद्यदा तद्भ्रमराङ्गनीलं
तदा विपक्वं विनिधाय पात्रे।
कृष्णायसे मासमवस्थितं त-
दभ्यङ्गयोगात् पलितानि हन्यात् ॥ ३१ ॥

पलित रोग में नीलीतैल—नीलीदल ( नील का पत्ता ), भँगरैया, अर्जुन की छाल, मैनफल, कृष्ण लोहचूर्ण, विजयसार और सहचर के फूल तथा हरड़, बहेड़ा, आंवले का एक साथ चूर्ण बनाकर, तौल लिया जावे और इसके समान कमल की जड़ का कीचड़ मिलाकर, लोहे के ढक्कन युक्त घड़े में, पन्द्रह दिन घर के अन्दर रखा जावे। पन्द्रह दिन के पश्चात् उसमें तैल मिलाकर, भृंगराज और त्रिफला स्वरस के द्वारा, पाक किया जावे। पाक सिद्धि की परीक्षा के लिए-बगुला का पंख तैल में छोड़ना चाहिए जब यह पंख भौंरे के समान नील वर्ण का ( काला ) हो जाय, तब तैल को पका हुआ समझकर, काले लोहे के पात्र में एक मास तक रखना चाहिए। इस तैल के मर्दन से पलित रोग नष्ट होता है ॥ २८-३१ ॥

विमर्शः—नीली नीलाधनिका शारदकृता नीलकी इति लोके पिण्डीतकम्, कृष्णम्, कृष्णपुष्पो मदनः। ( डल्हण )

सैरीयजम्ब्वर्जुनकाश्मरीजं
पुष्पं तिलान्मार्कवचूतबीजे।
पुनर्नवे कर्दमकण्टकार्यौ
कासीसपिण्डीतकबीजसारम् ॥ ३२ ॥
फलत्रयं लोहरजोऽञ्जनं च
यष्ट्याह्वयं नीरजसारिवे च।
पिष्ट्वाऽथ सर्वं सह मोदयन्त्या
साराम्भसा बीजकसंभवेन ॥ ३३ ॥
साराम्भसा सप्तभिरेव पश्चात्
प्रस्थैः समालोड्य दशाहगुप्तम्।
लौहे सुपात्रे विनिधाय तैल-
मक्षोद्भवं तत्र पचेत् प्रयत्नात् ॥ ३४ ॥
पक्वं च लौहेऽभिनवे निधाय
नस्यं विदध्यात् परिशुद्धकायः।
अभ्यङ्गयोगैश्च नियुज्यमानं
भुञ्जीत माषान् कृशरामथो वा ॥ ३५ ॥
मासोपरिष्टाद्घनकुञ्चिताग्राः
केशा भवन्ति भ्रमराञ्जनाभाः।
केशाहतश्चाऽन्ये खलती भवेयु-
र्जरा न चैनं सहसाऽभ्युपैति ॥ ३६ ॥
बलं परं संभवतीन्द्रियाणां
भवेच्च वक्त्रं वलिभिर्विमुक्तम्।
नाकामिनेऽनर्थिनि नाकृताय
नैवारये तैलमिदं प्रदेयम् ॥ ३७ ॥

केश को काला करने के लिए सैरीयकादि तैल—सैरीय ( कटसरैया ), जामुन, अर्जुन और गम्भारी के फूल, तिल, भंगरैया, आम की गुठली, श्वेत पुनर्नवा, रक्त पुनर्नवा, कमल के जड़ की कीचड़, बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, कासीस, मैनफल, विजयसार त्रिफला, लोहचूर्ण, रसाञ्जन, मुलेठी, नीलकमल, सारिवा और मल्लिका को विजयसार के क्वाथ से पीसकर, सात प्रस्थ विजयसार के क्वाथ में घोलना चाहिए और लोहपात्र में रखकर, दस दिन सुरक्षित स्थान में रखना चाहिए। फिर इसमें बहेड़े का तेल मिलाकर यत्नपूर्वक पाक करके सिद्ध तैल को नवीन लोहपात्र में रखना चाहिये। वमन-विरेचनादि से शुद्ध शरीर वाले रोगी को, इस तैल का नस्य और मर्दन करना चाहिए तथा इस अवधि में उड़द या खिचड़ी खानी चाहिए। एक मास तक इसका सेवन करने से केश घने, घुंघराले तथा भौंरे और अञ्जन के समान काले हो

जाते हैं। इसका सेवन करने वाले व्यक्ति को पलित ( बालों का असमय सफेद होना ) और खलित (खल्वाट) रोग नहीं होते तथा वृद्धावस्था शीघ्र आक्रमण नहीं करती। इन्द्रियाँ शक्तिसम्पन्न बनती हैं एवं मुख की झुर्रियाँ मिट जाती हैं। अनिच्छुक, आवश्यकता रहित, कृतघ्न तथा शत्रु को यह तैल नहीं देना चाहिए ॥ ३२-३७ ॥

लाक्षा रोध्रं द्वे हरिद्रे शिलाले
कुष्ठं नागं गैरिकं वर्णकाख्यम् ।
मञ्जिष्ठोत्था स्यात् सुराष्ट्रोद्भवा च
पत्तङ्गं वै रोचना चाञ्जनं च ॥ ३८ ॥
हेमाह्वत्वक् पाण्डुपत्रं वटस्य
काश्मीरं स्यात् पद्मकं पद्मकञ्चम् ।
रक्तं श्वेतं चन्दनं पारदं च
काकोल्यादिः क्षीरपिष्टश्च वर्गः ॥ ३९ ॥
मेदो मज्जा सिक्थकं गोघृतं च
दुग्धं क्वाथः क्षीरिणां च द्रुमाणाम् ।
एतत् सर्वं पक्वमैकध्यतस्तु
वक्त्राभ्यङ्गे सर्पिरुक्तं प्रधानम् ॥ ४० ॥
हन्याद् व्यङ्गं नीलिकां चातिवृद्धां
वक्त्रे जाताः स्फोटिकाश्चापि काश्चित् ।
पद्माकारं निर्वलीकं च वक्त्रं
कुर्यादेतत् पीनगण्डं मनोज्ञम् ॥ ४१ ॥
राज्ञामेतद्योषितां चापि नित्यं
कुर्याद्वैद्यस्तत्समानां नृणां च ।
कुष्ठघ्नं वै सर्पिरेतत् प्रधानं
येषां पादे सन्ति वैपादिकाश्च ॥ ४२ ॥

मुख पर मर्दन करने के लिये घृत—लाख, लोध्र, हल्दी, दारुहल्दी, मैनशिल, हरिताल, कूठ, नागकेशर, गेरु, वर्णक ( कपीला ), मजीठ, वच, सौराष्ट्री मिट्टी, पतंग, गोरोचन, स्रोतोञ्जन, अमलतास की छाल, बरगद के पके पत्ते, पीत चन्दन, पद्माख, कमलगट्टा, लालचन्दन, श्वेतचन्दन, पारद, दूध में पिसे हुए काकोल्यादिगण के द्रव्य, मेद, मज्जा, मोम और गोघृत को गोदुग्ध तथा क्षीरीवृक्षों के क्वाथ के द्वारा पकाना चाहिए। मुख में मालिश करने के लिए यह घृत उत्तम होता है। इसके सेवन से व्यंग, बहुत बढ़ी हुई नीलिका तथा मुख में निकले हुए किसी प्रकार के फफोले नष्ट होते हैं। मुख कमल के समान, झुर्री रहित भरा हुआ तथा सुन्दर हो जाता है। राजा, स्त्री तथा इनके समान अन्य पुरुषों के लिये इस घृत का प्रयोग वैद्य को नित्य करना चाहिए। यह घृत कुष्ठनाशक एवं विपादिका से पीड़ित व्यक्तियों के लिए हितकर होता है ॥ ३८-४२ ॥

हरीतकीचूर्णमरिष्टपत्रं
चूतत्वचं दाडिमपुष्पवृन्तम् ।
पत्रं च दद्यान्मदयन्तिकाया
लेपोऽङ्गरागो नरदेवयोग्यः ॥ ४३ ॥

इति सुश्रुतसंहितायांचिकित्सास्थाने मिश्रकचिकित्सितं नाम पञ्चविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥

राजाओं के योग्य अङ्गराग—हरीतकी चूर्ण, नीम के पत्ते, आम की छाल, अनार की कली और मेंहदी के पत्ते के द्वारा बनाया गया अंगराग राजाओं के योग्य होता है ॥४३॥

विमर्शः—जेज्जटसम्मतमिदं पाठान्तरं लिखितम् ॥ ३८ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाटीकायां पञ्चविंशोऽध्यायः॥२५॥

नोट—

## षड्विंशतितमोऽध्यायः

अथातः क्षीणबलीयं वाजीकरणचिकित्सितं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ १-२ ॥

क्षीणबलवालों के लिये वाजीकरण-चिकित्सा का उपक्रम—इसके अनन्तर हीनशक्ति व्यक्तियों के लिए वाजीकरण चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

कल्यस्योदग्रवयसो वाजीकरणसेविनः ।
सर्वेष्वृतुष्वहरहर्व्यवायो न निवारितः ॥ ३ ॥
स्थविराणां रिरंसूनां स्त्रीणां वाल्लभ्यमिच्छताम् ।
योषित्प्रसङ्गात् क्षीणानां क्लीबानामल्परेतसाम् ॥४॥
विलासिनामर्थवतां रूपयौवनशालिनाम् ।
नृणां च बहुभार्याणां योगा वाजीकरा हिताः ॥५॥

वाजीकरण के योग्य मनुष्य—रोगरहित, तरुण और वाजीकरण द्रव्यों का सेवन करने वाले व्यक्तियों के लिए सभी ऋतुओं में प्रतिदिन मैथुन करना निषिद्ध नहीं है। वृद्ध, रमण की इच्छा वाले, स्त्रियों का प्रिय बनने की कामना वाले, अधिक स्त्री संभोग से क्षीण, नपुंसक, अल्पशुक्रक विलासी, धनवान्, रूप-यौवनसम्पन्न तथा अनेक पत्नियों वाले मनुष्यों के लिए, वाजीकरण योग हितकर होते हैं ॥ ३-५ ॥

विमर्शः-कल्यस्य रोगरहितस्य । उदग्रवयसस्तरुणस्य । रिरंसुः रन्तुमिच्छुः । वाजीकरण—'वाजः शुक्रं तदस्यास्तीति वाजी, अवाजी

वाजी क्रियतेऽनेनेति वाजीकरणम्'। वाज शुक्र का पर्यायवाचक शब्द है। जिस व्यक्ति के शरीर में शुक्र विद्यमान रहता है वह वाजी अर्थात् वीर्यवान् कहलाता है। यदि इस प्रकार का व्यक्ति चिन्ता, भय आदि कारणों से शुक्ररहित हो जाय तो उसे अवाजी संज्ञा प्राप्त होगी। पुनः जिस क्रिया विशेष के द्वारा वह व्यक्ति वाजी अर्थात् वीर्यवान् बनाया जाता है। उसे वाजीकरण कहते हैं। अथवा—'वाजी अश्वस्तद्वत् नारीषु मैथुनस्य सामर्थ्यं वीर्यवृद्धिश्च येन क्रियाविशेषेण जायते तद्वाजीकरणम्'। जैसा कि चरक ने लिखा है—'येन नारीषु सामर्थ्यं वाजिवल्लभते नरः। येन वाऽप्यधिकं वीर्यं वाजीकरणमेव तत्'। हारीतसंहिता में वाज शब्द से मैथुन का ग्रहण किया गया है—'वाजी नाम प्रकाशत्वात् तच्च मैथुनसंज्ञितम्। वाजीकरणसंज्ञाभिः पुंस्त्वमेव प्रचक्षते'॥ वाजीकरण पदार्थों का सेवन मनुष्य को धर्म, अर्थ, प्रीति तथा यश प्रदान करता है। महर्षि चरक ने वाजीकरण की प्रशंसा इन शब्दों में की है। 'वाजीकरणमन्विच्छेत् पुरुषो नित्यमात्मवान्। तदायत्तौ हि धर्मार्थौ प्रीतिश्च यश एव च॥ पुत्रस्यायतनं ह्येतद् गुणाश्चैते सुताश्रयाः।

अन्यत्र भी कहा है:—

"वाजीवातिबलो येन यात्यप्रतिहतः स्त्रियः"

सेवमानो यदौचित्याद्वाजीवात्यर्थवेगवान्।
नारीस्तर्पयते तेन वाजीकरणमुच्यते॥ ६॥
भोजनानि विचित्राणि पानानि विविधानि च।
वाचः श्रोत्रानुगामिन्यस्त्वचः स्पर्शसुखास्तथा॥ ७॥
यामिनी सेन्दुतिलका कामिनी नवयौवना।
गीतं श्रोत्रमनोहारि ताम्बूलं मदिराः स्रजः।
गन्धा मनोज्ञा रूपाणि चित्राण्युपवनानि च॥
मनसश्चाप्रतीघातो वाजीकुर्वन्ति मानवम्॥ ८॥

वाजीकरण की निरुक्ति—जिस वस्तु का विधिपूर्वक सेवन कर मनुष्य घोड़े के समान अत्यन्त वेगवान बन कर स्त्रियों को सन्तुष्ट करता है, उसे वाजीकरण कहते हैं। नाना प्रकार के भोजन, भांति-भांति के पेय पदार्थ, कर्णप्रिय वाणी, स्पर्श-सुखदायक त्वचायें, चन्द्रमा से सुशोभित रात्रि, नवयौवना रमणी, कान तथा मन को आकर्षित करने वाले गीत, पान, मदिरा, पुष्पमाला, मनोहर गंध, सुन्दर स्वरूप, उपवन और मानसिक प्रसन्नता, मानव को वाजी (वीर्यवान्) बनाती है॥ ६–८॥

विमर्शः—वाजीकरणम् त्रिविधम्, जनकं, प्रवर्तकं, जनकप्रवर्तकञ्चेति।

तत्र जनकं मांसघृतादिकम्, प्रवर्तकं उच्चटाचूर्णादिकम् शुक्रवैरेचनिकम् प्रवर्तकन्तु गव्यघृतगोधूममाषकाकाण्डफलादिकम्। केवलं देहबलकरं जनकं गोधूमादिकं, केवलं मनोबलकरं संकल्पादि तु प्रवर्तकम्। वृष्यादिद्रव्याणां सद्यः शुक्रादिकरणे प्रभावोऽयम्। तथा च श्रीवाग्भटः—केचिदाहुरहोरात्राद् षडहादपरे परे। मासात् प्रयाति शुक्रत्वमन्नं पाकक्रमादिति। (डल्हण)

तैस्तैर्भावैरहृद्यैस्तु रिरंसोर्मनसि क्षते।
द्वेष्यस्त्रीसंप्रयोगाच्च क्लैब्यं तन्मानसं स्मृतम्॥ ९॥

मानसिक क्लीवता के लक्षण—रमण की इच्छा वाले व्यक्ति के मन में (भय, अविश्वास, स्त्री-दोषदर्शन आदि) अप्रिय भावों के कारण, आघात लगने तथा शत्रुता रखने वाली स्त्री के संप्रयोग (अभिचार) से जो नपुंसकता होती है, उसे मानसिक क्लीवता कहते हैं॥ ९॥

कटुकाम्ललोष्णलवणैरतिमात्रोपसेवितैः।
सौम्यधातुक्षयो दृष्टः क्लैब्यं तदपरं स्मृतम्॥ १०॥

कटु, अम्ल, उष्ण और लवण रस का अधिक सेवन करने से सौम्यधातु (शुक्र) के क्षय के कारण जो नपुंसकता होती है, यह दूसरी क्लीवता है॥ १०॥

अतिव्यवायशीलो यो न च वाजीक्रियारतः।
ध्वजभङ्गमवाप्नोति तच्छुक्रक्षयहेतुकम्॥ ११॥

अत्यधिक मैथुन-रत जो व्यक्ति वाजीकरण पदार्थों का सेवन नहीं करता, उसे शुक्रक्षय के कारण ध्वजभङ्ग की प्राप्ति होती है॥ ११॥

महता मेढ्ररोगेण मर्मच्छेदेन वा पुनः।
क्लैब्यमेतच्चतुर्थं स्यान्नृणां पुंस्त्वोपघातजम्॥१२॥

भयानक मेढ्रोग (शिश्नरोग) या शुक्रवाही नाड़ी के कटजाने से मनुष्यों को पुंस्त्वनाशक चौथी क्लीवता होती है॥

विमर्शः—'मर्मच्छेदेनेति शुक्रवहनाडीनां छेदनात्' (डल्हण)

जन्मप्रभृति यः क्लीबः क्लैब्यं तत् सहजं स्मृतम्॥१३॥

जन्मकाल से जो नपुंसकता होती है वह सहज (जन्मजात) क्लीवता कहलाती है। चलचित्त बलवान् मनुष्य ब्रह्मचर्य से जब शुक्रवेग को रोकता है तो छठी नपुंसकता होती है, यह अवस्था शुक्र के खर (कठिन) हो जाने से होती है॥ १३॥

विमर्शः—



बलिनः क्षुब्धमनसो निरोधाद् ब्रह्मचर्यतः।
षष्ठं क्लैब्यं मतं तत्तु खरशुक्रनिमित्तजम्॥ १४॥
असाध्यं सहजं क्लैब्यं मर्मच्छेदाच्च यद्भवेत्।
साध्यानामितरेषां तु कार्यो हेतुविपर्ययः॥ १५॥

सहज और मर्मच्छेदजन्य क्लीवता असाध्य होती है। अन्य साध्य क्लीव रोगों में हेतुविपरीत (व्याधि-उत्पादक कारण के विरुद्ध) चिकित्सा करनी चाहिए॥ १४–१५॥

विधिर्वाजीकरो यस्तु तं प्रवक्ष्याम्यतः परम्।
तिलमाषविदारीणां शालीनां चूर्णमेव वा॥ १६॥
पौण्ड्रकेक्षुरसेनार्द्रं मर्दितं सैन्धवान्वितम्।

वराहमेदसा युक्तां घृतेनोत्कारिकां पचेत् ॥
तां भक्षयित्वा पुरुषो गच्छेत्तु प्रमदाशतम् ॥ १७ ॥

वाजीकरण उत्कारिका ( लप्सी )—इसके आगे वाजीकरण विधि का वर्णन किया जाता है। तिल, उड़द, विदारीकन्द या शालि धान्य के चूर्ण को पीस्के और गन्ने के रस से गीला कर गूंधना चाहिए तथा सेंधा नमक और सूअर की मेद मिलाकर घी के द्वारा उत्कारिका ( लप्सी ) पकानी चाहिए। इसको खाकर पुरुष सौ स्त्रियों के साथ संभोग कर सकता है ॥ १६-१७ ॥

बस्ताण्डसिद्धे पयसि भावितानसकृत्तिलान् ॥ १८ ॥
शिशुमारवसापकाः शष्कुल्यस्तैस्तिलैः कृताः।
यः खादेत् स पुमान् गच्छेत् स्त्रीणां शतमपूर्ववत् ॥१६॥

वाजीकरण शष्कुली ( पूरी )—बकरे के अण्डकोष के साथ सिद्ध किए गए (पकाये गए) दूध से अनेक बार भावना दिए गए तिल तथा मगर की चर्बी में पकी हुई इन तिलों की शष्कुली ( पूरी ) को खाने वाला पुरुष, सौ स्त्रियों के साथ अपूर्व रूप से संभोग कर सकता है ॥ १८-१९ ॥

पिप्पलीलवणोपेते बस्ताण्डे क्षीरसर्पिषि।
साधिते भक्षयेद्यस्तु स गच्छेत् प्रमदाशतम् ॥ २० ॥

वाजीकरण बस्ताण्ड ( बकरे का अण्डकोष ) योग—पिप्पली और सेन्धा नमक युक्त बकरे का अण्डकोष, दूध से निकले हुए घी ( मक्खन ) के द्वारा पका कर, जो व्यक्ति खाता है, वह सौ स्त्रियों के साथ रमण कर सकता है ॥ २० ॥

पिप्पलीमाषशालीनां यवगोधूमयोस्तथा ।
चूर्णभागैः समैस्तैस्तु घृते पूपलिकां पचेत् ॥ २१ ॥
तां भक्षयित्वा पीत्वा तु शर्करामधुरं पयः।
नरश्चटकवद्गच्छेद्दशवारान्निरन्तरम् ॥ २२ ॥

वाजीकरण पूपलिका(पूरी)-पिप्पली, उड़द, शालिधान्य, जौ और गेहूँ का समान भाग में चूर्ण बना कर ( पीसकर ) घी के द्वारा पूरी बनाई जावे। इनको खाकर तथा शर्करायुक्त दूध पीकर मनुष्य चटक पक्षी की भांति निरन्तर दश बार रमण कर सकता है ॥ २१-२२ ॥

विदार्याः सुकृतं चूर्णं स्वरसेनैव भावितम्।
सर्पिर्मधुयुतं लीढ्वा दश स्त्रीरधिगच्छति ॥ २३ ॥

वाजीकरण विदारीकन्द योग—विदारीकन्द के भली भांति बने हुए चूर्ण में विदारीकन्द-स्वरस की भावना देकर घी और मधु के साथ चाटने से मनुष्य दश स्त्रियों के साथ सम्भोग कर सकता है ॥ २३ ॥

एवमामलकं चूर्णं स्वरसेनैव भावितम्।
शर्करामधुसर्पिर्भिर्युक्तं लीढ्वा पयः पिबेत् ॥
एतेनाशीतिवर्षोऽपि युवेव परिहृष्यति ॥ २४ ॥

वाजीकरण आमलक योग—इसी प्रकार आंवले के स्वरस में भावित आँवले का चूर्ण, चीनी, मधु और घी के साथ चाट कर दूध पीना चाहिए। इसके सेवन से अस्सी वर्ष का वृद्ध व्यक्ति भी युवक की भांति कामातुर होता है ॥ २४ ॥

पिप्पलीलवणोपेते बस्ताण्डे घृतसाधिते।
शिशुमारस्य वा खादेत्ते तु वाजीकरे भृशम् ॥
कुलीरकूर्मनक्राणामण्डान्येवं तु भक्षयेत् ॥ २५ ॥

वाजीकरण अन्य योग-पिप्पली और सेंधा नमक के साथ, घी में पकाये गए बकरे का अण्डकोष या शिशुमार के अण्डे का सेवन करना चाहिए। ये दोनों अत्यधिक वाजीकरण हैं। कुलीर ( केकड़ा ), कूर्म ( कछुआ ) और नक्र ( घड़ियाल ) के अण्डे का सेवन भी इसी प्रकार करना चाहिए ॥ २५ ॥

विमर्शः—कुलीरः, कर्कटः, गृहचटक इत्यन्ये, कुलीरो मत्स्यविशेष इत्यपरे। ( डल्हण )

महिषर्षभबस्तानां पिबेच्छुक्राणि वा नरः ॥ २६ ॥

वाजीकरण महिषादि शुक्र योग—अथवा महिष (भैंसा), ऋषभ ( बैल ) और बस्त ( बकरा ) का शुक्र मनुष्य को पीना चाहिए ॥ २६ ॥

अश्वत्थफलमूलत्वक्छुङ्गासिद्धं पयो नरः।
पीत्वा सशर्कराक्षौद्रं कुलिङ्ग इव हृष्यति ॥ २७ ॥

वाजीकरण अश्वत्थ योग—पीपल के फल, मूल, छाल और कोमल पत्तों के द्वारा सिद्ध किए गए चीनी और मधु मिश्रित दूध को पी कर मनुष्य कुलिङ्ग पक्षी की भांति कामवासना युक्त होता है ॥ २७ ॥

विदारिमूलकल्कं तु शृतेन पयसा नरः।
उदुम्बरसमं पीत्वा वृद्धोऽपि तरुणायते ॥ २८ ॥

वाजीकरण विदारीमूल योग—विदारीकन्द का कल्क गूलर के फल की मात्रा में उष्ण दूध के साथ पीकर वृद्ध व्यक्ति भी युवा हो जाता है ॥ २८ ॥

माषाणां पलमेकं तु संयुक्तं क्षौद्रसर्पिषा।
अवलिह्य पयः पीत्वा तेन वाजी भवेन्नरः ॥ २९ ॥

वाजीकरण माष योग—मधु-घृत युक्त एक पल उड़द खा कर और दूध पीकर मनुष्य वीर्यवान् बनता है ॥ २९ ॥

क्षीरपक्कांस्तु गोधूमानात्मगुप्ताफलैः सह ।
शीतान् घृतयुतान् खादेत्ततः पश्चात् पयः पिबेत् ॥

वाजीकरण गोधूमादि योग—कौंच के बीज के साथ गेहूँ को दूध में पकाकर, शीतल होने पर घृत मिला कर खाना चाहिए और ऊपर से दूध पीना चाहिए ॥ ३० ॥

नक्रमूषिकमण्डूकचटकाण्डकृतं घृतम् ॥ ३१ ॥
पादाभ्यङ्गेन कुरुते बलं भूमिं तु न स्पृशेत्।
यावत् स्पृशति नो भूमिं तावद्गच्छेन्निरन्तरम् ॥ ३२ ॥

वाजीकरण पादाभ्यङ्ग योग—घड़ियाल, चूहा, मेढक और चटक पक्षी के अण्डे के द्वारा पकाए गये घी की मालिश पैरों में करने से बल उत्पन्न होता है। इसका अभ्यङ्ग कर भूमि पर पैर नहीं रखना चाहिए। जब तक मनुष्य पैरों से भूमि का स्पर्श नहीं करता जब तक निरन्तर स्त्री-संभोग कर सकता है ॥ ३१-३२ ॥

स्वयंगुप्तेक्षुरकयोः फलचूर्णं सशर्करम्।

धारोष्णेन नरः पीत्वा पयसा न क्षयं व्रजेत् ॥ ३३ ॥

वाजीकरण स्वयंगुप्तादि योग—कौंच के बीज और ताल मखाना के चूर्ण में शर्करा मिला कर धारोष्ण दूध के साथ सेवन करने से मनुष्य का शुक्रक्षय नहीं होता है ॥ ३३ ॥

उच्चटाचूर्णमप्येवं क्षीरेणोत्तममिष्यते ।
शतावर्युच्चटाचूर्णं पेयमेवं बलार्थिना ।
स्वयंगुप्ताफलैर्युक्तं माषसूपं पिबेन्नरः ॥ ३४ ॥

वाजीकरण कतिपय योग—इसी प्रकार उच्चटा (श्वेतदुर्वा-रिकाया श्वेतगुञ्जा ) का चूर्ण धारोष्ण दूधके साथ सेवन करना उत्तम होता है। बल चाहने वाले व्यक्ति को शतावर और उच्चटा की जड़ इसी प्रकार (उपर्युक्त विधि) से पीनी चाहिए। कौंच के फलों से युक्त उड़द का सूप ( यूष ) मनुष्य को पीना चाहिए ॥ ३४ ॥

गुप्ताफलं गोक्षुरकाच्च बीजं
तथोच्चटां गोपयसा विपाच्य ।
खजाहतं शर्करया च युक्तं
पीत्वा नरो हृष्यति सर्वरात्रम् ॥ ३५ ॥

कौंच के बीज, गोखरू और उच्चटा के बीज को दूध के साथ कौंचे से घोट कर पकाया जावे। इसमें शर्करा मिलाकर दूध के साथ सेवन करने से मनुष्य सम्पूर्ण रात्रि कामातुर रहता है ॥ ३५ ॥

माषान् विदारीमपि सोच्चटां च
क्षीरे गवां क्षौद्रघृतोपपन्नाम् ।
पीत्वा नरः शर्करया सुयुक्तां
कुलिङ्गवद्धृष्यति सर्वरात्रम् ॥ ३६ ॥

उड़द, विदारीकंद और उच्चटाबीज को गौ के दूधमें पका कर, मधु, घृत और शर्करा के साथ सेवन करने पर मनुष्य कुलिङ्ग पक्षी की भाँति रात्रि पर्यन्त कामवासनायुक्त बना रहता है ॥ ३६ ॥

गृष्टीनां वृद्धवत्सानां माषपर्णभृतां गवाम् ।
यत् क्षीरं तत् प्रशंसन्ति बलकामेषु जन्तुषु ॥ ३७ ॥

वाजीकरण क्षीर योग—प्रथम बार ब्यायी हुई, बड़े बछड़े वाली और उड़द के पत्ते खाने वाली गौ का दूध, बल चाहने वाले व्यक्तियों के लिए श्रेष्ठ होता है ॥ ३७ ॥

विमर्श—गृष्टीनां प्रथमप्रसूतानाम् । ( डल्हण )

क्षीरमांसगणाः सर्वे काकोल्यादिश्च पूजितः ।
वाजीकरणहेतोर्हि तस्मात्तत् प्रयोजयेत् ॥ ३८ ॥

सभी प्रकार के दुग्ध, सभी प्रकार के मांस और काकोल्यादिगण, वाजीकरण होने के करण श्रेष्ठ होते हैं, अतः इनका सेवन करना चाहिए ॥ ३८ ॥

एते वाजीकरा योगाः प्रीत्यपत्यबलप्रदाः ।
सेव्या विशुद्धोपचितदेहैः कालाद्यपेक्षया ॥ ३९ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने क्षीणबलीयवाजीकरणचिकित्सितं नाम षड्विंशोऽध्यायः ॥ २६ ॥

वाजीकरण योगों के फल—ये वाजीकरण योग, मानसिक प्रसन्नता, सन्तान और बल प्रदान करने वाले हैं, इनका सेवन वमन-विरेचनादि से शुद्ध शरीर वाले व्यक्ति को काल आदि की अपेक्षा से अर्थात् ऋतु का विचार करके करना चाहिए ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाव्याख्यायां षड्विंशोऽध्यायः ॥

नोट—

## सप्तविंशतितमोऽध्यायः

अथातः सर्वोपघातशमनीयं रसायनं व्याख्यास्यामः ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ १–२ ॥

सर्वोपघातशमनीय रसायन का उपक्रम—इसके अनन्तर सभी बाधाओं को शमन करने वाली रसायन विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १–२ ॥

पूर्वे वयसि मध्ये वा मनुष्यस्य रसायनम् ।
प्रयुञ्जीत भिषक् प्राज्ञः स्निग्धशुद्धतनोः सदा ॥ ३ ॥
नाविशुद्धशरीरस्य युक्तो रासायनो विधिः ।
न भाति वाससि क्लिष्टे रङ्गयोग इवाहितः ॥ ४ ॥

रसायन के योग्य अवस्था तथा मनुष्य—युवा अथवा मध्यावस्था में, स्निग्ध और शुद्ध शरीर वाले मनुष्य को रसायन का सेवन बुद्धिमान वैद्य सदा करावे। जिस मनुष्य के शरीर की शुद्धि ( वमन, विरेचनादि क्रियाओं के द्वारा ) न की गई हो उसके लिए रसायन सेवन कराना उचित नहीं है। जिस प्रकार मलिन वस्त्र पर रंग सुशोभित नहीं होता उसी प्रकार अशुद्ध शरीर वाले व्यक्ति के ऊपर रसायन सेवन का प्रभाव नहीं पड़ता ॥ ३–४ ॥

विमर्शः—औषधियाँ दो प्रकार की होती हैं—'स्वस्थस्योर्जस्करं किञ्चित्किञ्चिदार्तस्य रोगनुत्'। ( चरक ) अर्थात् कुछ औषधियाँ स्वस्थ मनुष्यों के बल और ओज को बढ़ाती हैं तथा दूसरी रोगी व्यक्तियों के रोग को दूर करती हैं। इनमें प्रथम, स्वस्थ मनुष्यों के बल और ओज को बढ़ाने वाले द्रव्य रसायन कहलाते हैं, जैसा कि चरक ने लिखा—'स्वस्थस्योर्जस्करं यत्तु तद् वृष्यं तद्रसायनम्'। रसायन द्रव्यों का सेवन मनुष्य को बुढ़ापा और व्याधि से बचाता है। वह दो प्रकार का होता है। ( १ ) कुटी-प्रावेशिक और ( २ ) वातातपिक। रसायन के पुनः तीन भेद किए जा सकते हैं। (१) काम्य—

बल, बुद्धि आदि को बढ़ाने की कामना से सेवन किए जाने वाले द्रव्य काम्य रसायन की श्रेणी में आते हैं (२) नैमित्तिक—किसी व्याधि विशेष को नष्ट करने के निमित्त शिलाजतु, भल्लातक आदि का सेवन नैमित्तिक रसायन कहलाता है। (३) आजस्रिक—दूध, घृत का निरन्तर सेवन आजस्रिक रसायन है। रसायन द्रव्य रस-रक्तादि सातों धातुओं को पुष्ट कर मनुष्य-शरीर में ओज की वृद्धि करते हैं। रसायन सेवन के पूर्व वमन-विरेचन आदि के द्वारा मनुष्य को शरीर की शुद्धि कर लेनी चाहिए अन्यथा रसायन सेवन का पूरा फल प्राप्त नहीं होता।

वयःस्थैर्यंकराणामयनं लाभोपायो रसायनम् ; वर्द्धकं स्थापकमप्राप्तमापकं वेत्यर्थः। ( डल्हणः )

रसायन { कुटीप्रावेशिक
वातातपिक

रसायन { काम्य ( बल-बुद्धि-वृद्धि की कामना से सेवित )
नैमित्तिक ( व्याधि नष्ट करने वाला )
आजस्रिक ( दूध-घृत का निरन्तर सेवन धातुओं को पुष्ट करे ओज वृद्धि करे )

रसायन { संशोधन ( दोषों का संशोधन करने वाला )
संशमन ( नागबला प्रयोग आदि )

चरककार ने कहा है कि रसायन सेवन से ये लाभ होते हैं :—

दीर्घमायुः स्मृतिं मेधामारोग्यं तरुणं वयः।
प्रभावर्णस्वरौदार्यं देहेन्द्रियबलं परम्।
वाक्सिद्धिं प्रणतिं कान्तिं लभते ना रसायनात् ॥

( चरक चि० अ० १ )

चरककार आगे कहते हैं कि स्वस्थ पुरुष के लिए ओजस्कर दो औषध उपक्रम हैं :—

स्वस्थस्यौजस्करं त्वेतद् द्विविधं प्रोक्तमौषधम्।
रसायनविधिश्चाग्रे वाजीकरणमेव च।

( च० चि० अ० १ )

शरीरस्योपघाता ये दोषजा मानसास्तथा।
उपदिष्टाः प्रदेशेषु तेषां वक्ष्यामि वारणम् ॥ ५ ॥

वातादि शारीरिक तथा रज और तम मानसिक दोषों के द्वारा उत्पन्न होने वाले शारीरिक विकारों को, जिनका उल्लेख यथास्थान किया गया है, दूर करने का उपाय बतलाया जाता है ॥ ५ ॥

शीतोदकं पयः क्षौद्रं सर्पिरित्येकशो द्विशः।
त्रिशः समस्तमथवा प्राक् पीतं स्थापयेद्वयः ॥ ६ ॥

शीतल जल, दुग्ध, मधु और घृत का योग—शीतल जल, दूध, मधु और घृत पृथक् पृथक्, दो-दो तीन-तीन अथवा चारों, एक साथ सर्वप्रथम प्रातः काल पीने से आयु स्थापित होती है ॥ ६ ॥

तत्र विडङ्गतण्डुलचूर्णमाहृत्य यष्टीमधुकमधुयुक्तं यथाबलं शीततोयेनोपयुञ्जीत शीततोयं चानुपिबेदेवमहरहर्मासं, तदेव मधुयुक्तं भल्लातकक्वाथेन वा, मधुद्राक्षाक्वाथयुक्तं वा, मध्वामलकरसाभ्यां वा, गुडूचीक्वाथेन वा, एवमेते पञ्च प्रयोगा भवन्ति; जीर्णे मुद्गामलकयूषेणालवणेनाल्पस्नेहेन घृतवन्तमोदनमश्नीयात्; एते खल्वर्शांसि क्षपयन्ति, क्रिमीनुपघ्नन्ति, ग्रहणधारणशक्तिं जनयन्ति, मासे मासे च प्रयोगे वर्षशतं वर्षशतमायुषोऽभिवृद्धिर्भवति ॥ ७ ॥

रसायन-विडंग तण्डुल योग—विडंग के चावलों ( विडंग की भूसी हटाकर चावलों के समान बनाए गए ) के चूर्ण में मुलेठी का चूर्ण तथा मधु मिलाकर; शक्ति के अनुसार, शीतल जल के द्वारा सेवन करना चाहिए और इसके पीछे शीतल जल पीना चाहिए। इस प्रकार प्रतिदिन एक मास तक करना चाहिए। अथवा उपर्युक्त विडंग-तण्डुलों को भिलावे के क्वाथ के साथ या मधुयुक्त मुनक्के के क्वाथ के साथ या मधुमिश्रित आँवले के रस में या गुडूची क्वाथ से पीना चाहिए। इस प्रकार ये पाँच प्रयोग होते हैं। औषधि का पाचन होने पर लवणरहित, अल्प स्नेहयुक्त मूंग और आंवले के यूष के साथ घृत मिला हुआ भात खाना चाहिए। इन योगों का सेवन करने से अर्शों का नाश होता है, क्रिमि मरते हैं तथा समझने और स्मरण रखने की शक्ति उत्पन्न होती है इनका एक एक मास प्रयोग करने से, आयु में सौ-सौ वर्ष की वृद्धि होती है ॥

विडङ्गतण्डुलानां द्रोणं पिष्टपचने पिष्टवदुपस्वेद्य विगतकषायं स्विन्नमवतार्य दृषदि पिष्टमायसे दृढे कुम्भे मधूदकोत्तरं प्रावृषि भस्मराशावन्तर्गृहे चतुरो मासान्निदध्यात्, वर्षाविगमे चोद्धृत्योपसंस्कृतशरीरः सहस्रसंपाताभिहुतं कृत्वा प्रातः प्रातर्यथाबलमुपयुञ्जीत, जीर्णे मुद्गामलकयूषेणालवणेन घृतवन्तमोदनमश्नीयात् पांशुशय्यायां शयीत, तस्य मासादूर्ध्वं सर्वाङ्गेभ्यः क्रिमयो निष्क्रामन्ति, तानणुतैलेनाभ्यक्तस्य वंशविदलेनापहरेत्, द्वितीये पिपीलिकास्तृतीये यूकास्तथैवापहरेत्, चतुर्थे दन्तनखरोमाण्यवशीर्यन्ते; पञ्चमे प्रशस्तगुणलक्षणानि जायन्ते, अमानुषं चादित्यप्रकाशं वपुरधिगच्छति, दूराच्छ्रवणानि दर्शनानि चास्य भवन्ति, रजस्तमसी चापोह्य सत्त्वमधितिष्ठति, श्रुतनिगाद्यपूर्वोत्पादी गजबलोऽश्वजवः पुनर्युवाऽष्टौ वर्षशतान्यायुरवाप्नोति, तस्याणुतैलमभ्यङ्गार्थे, अजकर्णकषायमुत्सादनार्थे, सोशीरं कूपोदकं स्नानार्थे, चंदनमुपलेपनार्थे, भल्लातकविधानवदाहारः परिहारश्च ॥ ८ ॥

द्वितीय विडंग तण्डुल योग—एक द्रोण विडंग तण्डुलों (तुषरहित विडंग) को तृणनिर्मित (टोकरी) कड़ाही में रखकर पिट्ठे बनाने के लिए उबाले जाने वाले पदार्थों की भांति स्वेदन करना चाहिए। फिर क्वाथ रहित ( जलीयांशरहित ) उबले हुये उन तण्डुलों को अग्नि से उतारकर, पत्थर की सिल पर पीसना चाहिए और लोहे के मजबूत घड़े में पर्याप्त प्रमाण में मधु एवं जल के साथ बन्द करना चाहिये। वर्षा

पात्र को वर्षाऋतु में अन्दर के घर में, राख की ढेर में, चार मास रखना चाहिए। वर्षा के बीतने पर घड़े को निकालकर, वमन-विरेचनादि से शरीर शुद्ध करके तथा एक सहस्र सम्पात मन्त्रों की आहुति देकर, प्रतिदिन प्रातःकाल शक्ति के अनुसार इस औषधि का सेवन करना चाहिये। औषधि का पाचन होने पर लवणरहित, अल्प स्नेहयुक्त मूंग तथा आँवले के यूष के साथ ही मिला हुआ भात खाना चाहिए। धूलि की शय्या पर सोना चाहिए। एक मास के बाद इस औषधि का सेवन करने वाले व्यक्ति के सम्पूर्ण अंगों से कृमि निकलते हैं। इन कृमियों को अणु तैल की मालिश किए हुए उस व्यक्ति के शरीर से बाँस की कोंपल के द्वारा निकालना चाहिए। इस प्रकार दूसरे मास में चींटियों को तथा तीसरे में जू को इसी विधि से निकालना चाहिए। चौथे मास में उस व्यक्ति के दाँत, नख और रोम झड़ जाते हैं तथा पाँचवें में उत्तम गुण एवं लक्षण उत्पन्न होते हैं। उस व्यक्ति का शरीर अपूर्व श्रीयुक्त तथा सूर्य के समान तेजस्वी हो जाता है। उसे दूर के शब्दों को सुनने तथा दृश्यों को देखने की शक्ति प्राप्त हो जाती है। रज और तम को हटाकर सत्वगुण स्थापित होता है। सुनी हुई वाणी को धारण करने तथा अपूर्व श्लोक-रचना करने की शक्ति प्राप्त होती है। हाथी के समान बल और घोड़े की तरह वेग होता है एवं वह व्यक्ति पुनः युवक बनकर आठ सौ वर्ष की आयु प्राप्त करता है। उस व्यक्ति के अभ्यंग के लिये अणु तैल, उत्सादन ( उबटन ) के लिये अजकर्ण ( शालवृक्ष ) का क्वाथ ( कल्क ), स्नान के लिए खसयुक्त कूपजल और लेप लगाने के लिए चन्दन का प्रयोग करना चाहिये तथा भल्लातक सेवन विधान में बतलाये गए आहार एवं परिहार नियम का पालन कराना चाहिये॥

विमर्श :—पिठपचने तृणादिकृतास्तारे कटाहे। आजकल बांस की बनी टोकरियां भी उपलब्ध होती हैं, तथा उनके द्वारा इस प्रकार के कार्य सम्पादित किए जाते हैं। पहले लोहे की कड़ाही में जल भर दिया जाता है और उसके ऊपर इन टोकरियों में जिन द्रव्यों का स्वेदन करना होता है उन्हें भर कर रखते हैं। इनमें रखे हुए पदार्थों का स्वेदन वाष्प के द्वारा होता है। सहस्रसम्पाताभिहुतम्-सहस्रसम्पाताध्यायो ऋग्वेदे पठ्यते, तैर्मन्त्रैः, सहस्रं हुत्वा उपयुञ्जीत। वंशविदलेन-वंश-कम्बिकया। समानुषम्-अपूर्वश्रीयुक्तम् वपुः करोतीत्यर्थः। अपूर्वो स्पादीति-अपूर्वश्लोकादिकं करोतीत्यर्थः। कषायोऽत्र कल्कः। सस्नेह-कल्केनोद्वर्तनमुत्सादनम्। आशिष इति गुणाः।

काश्मर्याणां निष्कुलीकृतानामेष एव कल्पः पांशु-शय्याभोजनवर्जम्; अत्र हि पयसा शृतेन भोक्तव्यं, समानमन्यत् पूर्वेणाशिषश्च। शोणितपित्तनिमित्तेषु विकारेष्वेतेषामुपयोगः ॥ ९ ॥

गम्भारी का योग—धूलि की शय्या एवं तथा कथित आहार के निषेध पूर्वक गुठली रहित गम्भारी के फलों के लिये भी यही विधि है तथा इसके सेवन काल में उष्ण दूध के साथ भोजन करना चाहिए। अन्य विधियां एक समान हैं तथा औषध-सेवन का फल भी पूर्व औषध के तुल्य है। इनका प्रयोग रक्त और पित्तजन्य व्याधियों में करना चाहिए॥ ९ ॥

यथोक्तमागारं प्रविश्य बलामूलार्धपलं वा पय-साऽऽलोड्य पिबेत्, जीर्णे पयः सर्पिरोदन इत्याहारः, एवं द्वादशरात्रमुपयुज्य द्वादशवर्षाणि वयस्तिष्ठति; एवं दिवसशतमुपयुज्य वर्षशतं वयस्तिष्ठति। एवमेवा-तिबलानागबलाविदारीशतावरीणामुपयोगः। विशेषत-स्त्वतिबलामुदकेन, नागबलाचूर्णं मधुना, विदारीचूर्णं क्षीरेण, शतावरीमप्येवं पूर्वेणान्यत् समानमाशिषश्च समाः। एतास्त्वोषधयो बलकामानां शोषिणां रक्त-पित्तोपसृष्टानां शोणितं छर्दयतां विरिच्यमानानां चोपदिश्यन्ते ॥ १० ॥

बलामूल ( खरेटी ) रसायनयोग—पूर्वोक्त प्रकार के गृह में प्रवेश कर खरेटी की जड़ आधापल या एक पल दूध में घोलकर पीना चाहिये तथा औषधि का पाचन होने पर दूध, घी और भात खाना चाहिए। इस प्रकार बारह दिन प्रयोग करने से बारह वर्ष और सौ दिन प्रयोग करने से सौ वर्ष की आयु स्थिर रहती है। इसी प्रकार अतिबला, नागबला, विदारीकन्द और शतावर का प्रयोग करना चाहिये। इसके सेवन में विशेषता इतनी है कि अतिबला जल के साथ, नागबला चूर्ण मधु के साथ और विदारीकन्द तथा शतावर चूर्ण का सेवन दूध के साथ करना चाहिये। औषध सेवन का फल तथा अन्य बातें पूर्ववत् हैं। इन औषधियों का प्रयोग बल के इच्छुक, शोषरोगी, रक्त-पित्त से ग्रसित, रक्तवमन करने वाले तथा विरेचन के योग्य व्यक्तियों के लिये करना चाहिये॥ १० ॥

वाराहीमूलतुलाचूर्णं कृत्वा ततो मात्रां मधुयुक्तां पयसाऽऽलोड्य पिबेत्, जीर्णे पयःसर्पिरोदन इत्या-हारः, प्रतिषेधोऽत्र पूर्ववत्, प्रयोगमिममुपसेवमानो वर्षशतमायुरवाप्नोति स्त्रीषु चाक्षयताम्, एतेनैव चूर्णेन पयोऽवचूर्ण्य शृतशीतमभिमथ्याज्यमुत्पाद्य मधुयुतमुप-युञ्जीत सायं प्रातरेककालं वा, जीर्णे पयःसर्पिरोदन इत्याहारः, एवं मासमुपयुज्य वर्षशतायुर्भवति ॥ ११ ॥

वाराहीकन्द रसायन योग—वाराहीकन्द की जड़ का एक तुला चूर्ण बनाकर उसकी एक मात्रा ( एक पल ) मधु के साथ दूध में घोलकर पीना चाहिए। औषध का पाचन होने पर दूध, घी और भात खाना चाहिये। इसके प्रयोग में पूर्वोक्त वर्जित पदार्थों का त्याग करना चाहिये। इस योग को सेवन करने वाला व्यक्ति, सौ वर्ष की आयु तथा स्त्री संभोग में अक्षयता ( शुक्रक्षय का न होना ) प्राप्त करता है। उपर्युक्त चूर्ण के साथ दूध का पाक करके शीतल होने पर मथकर घी निकालना चाहिए। इसमें मधु मिलाकर प्रातः और सायंकाल अथवा एक समय सेवन करना चाहिये। औषध का पाचन होने पर दूध, घी और भात खाना चाहिए। इस प्रकार एक मास सेवन करने से सौ वर्ष की आयु होती है॥ ११ ॥

चक्षुःकामः प्राणकामो वा बीजकसाराग्निमन्थमूलं निष्क्वाथ्य माषप्रस्थं साधयेत्, तस्मिन् सिध्यति चित्रकमूलानामक्षमात्रं कल्कं दद्यादामलकरसचतुर्थभागं, ततः स्विन्नमवतार्य सहस्रसंपाताभिहुतं कृत्वा शीतीभूतं मधुसर्पिर्भ्यां संसृज्योपयुञ्जीत यथाबलं, यथासात्म्यं च लवणं परिहरन् भक्षयेत्। जीर्णे मुद्गामलकयूषेणालवणेन घृतवन्तमोदनमश्नीयात् पयसा वा मासत्रयम्, एवमाभ्यां प्रयोगाभ्यां चक्षुः सौपर्णं भवत्यनल्पबलः स्त्रीषु चाक्षयो वर्षशतायुर्भवतीति ॥

विजयसार आदि रसायन योग—नेत्रों में ज्योति तथा बल की कामना वाले व्यक्ति को विजयसार और अरणी की जड़ का क्वाथ करके उसके साथ एक प्रस्थ उड़द का पाक करना चाहिये। उड़द का पाक होते समय चित्रक की जड़ का कल्क एक कर्ष और आँवले का रस चतुर्थांश (उड़द की अपेक्षा) मिलाना चाहिये। जब उड़द उबल जाय उसे अग्नि से उतार एक सहस्र संपात मन्त्रों के द्वारा आहुति देकर मधु और घृत के साथ शक्ति के अनुसार सेवन करना चाहिए। जहाँ तक लवण छोड़ना सात्म्य रहे, उसका त्याग करते हुए भोजन करना चाहिये। औषध का पाचन होने पर घीमिश्रित भात, लवणरहित मूंग और आंवले के यूष अथवा दूध के साथ तीन मास खाना चाहिये। इस प्रकार इन दोनों प्रयोगों के सेवन से नेत्र की ज्योति गरुड़ की भाँति होती है, बल बढ़ता है, स्त्री संभोग से शुक्रक्षय नहीं होता तथा सौ वर्ष की आयु प्राप्त होती है ॥ १२ ॥

भवति चात्र—

पयसा सह सिद्धानि नरः शणफलानि यः।
भक्षयेत् पयसा सार्धं वयस्तस्य न शीर्यते ॥ १३ ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने सर्वोपघातशमनीयं रसायनचिकित्सितं नाम सप्तविंशोऽध्यायः ॥

सन के फल का रसायन योग—जैसे कि—दूध में पके हुए सन के फलों को जो मनुष्य दूध के साथ सेवन करता है, उसकी आयु नहीं गिरती, अर्थात् एक समान स्थिर रहती है उसमें परिवर्तन नहीं होता ॥ १३ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाव्याख्यायां सप्तविंशतितमोऽध्यायः ॥ २७ ॥

नोट—

## अष्टाविंशतितमोऽध्यायः

अथातो मेधायुष्कामीयं रसायनचिकित्सितं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१-२॥

मेधायुष्कामीय रसायन चिकित्सा का उपक्रम—इसके अनन्तर बुद्धि और आयु प्रदान करने वाले रसायन चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान धन्वन्तरि ने (सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से) कहा ॥ १-२ ॥

मेधायुष्कामः श्वेतावल्गुजफलान्यातपपरिशुष्काण्यादाय सूक्ष्मचूर्णानि कृत्वा गुडेन सहालोड्य स्नेहकुम्भे सप्तरात्रं धान्यराशौ निदध्यात्, सप्तरात्रादुद्धृत्य हृतदोषस्य यथाबलं पिण्डं प्रयच्छेदनुदिते सूर्ये, उष्णोदकं चानुपिबेत्; भल्लातकविधानवच्चागारप्रवेशः, जीर्णौषधश्चापराह्णे हिमाभिरद्भिः परिषिक्तगात्रः शालीनां षष्टिकानां च पयसा शर्करामधुरेणौदनमश्नीयात्; एवं षण्मासानुपयुज्य विगतपाप्मा बलवर्णोपेतः श्रुतनिगादी स्मृतिमानरोगो वर्षशतायुर्भवति। कुष्ठिनं पाण्डुरोगिणमुदरिणं वा कृष्णाया गोमूत्रेणालोड्यार्धपलिकं पिण्डं विगतलौहित्ये सवितरि पाययेत्, पराह्णे चालवणेनामलकयूषेण सर्पिष्मन्तमोदनमश्नीयात्; एवं मासमुपयुज्य स्मृतिमानरोगो वर्षशतायुर्भवति। एष एवोपयोगश्चित्रकमूलानां रजन्याश्च चित्रकमूले विशेषो द्विपलिकं पिण्डं परं प्रमाणं, शेषं पूर्ववत् ॥ ३ ॥

श्वेत बाकुची के बीजों का रसायन योग—बुद्धि और आयु की कामना वाला व्यक्ति धूप में सुखाए गए श्वेत बाकुची के बीजों का महीन चूर्ण बना कर उसमें गुड़ मिलावे और घी के घड़े में सात दिन धान की ढेर में रखे। सात दिन के बाद घड़े को निकाल कर, वमन-विरेचन के द्वारा शुद्ध शरीर वाला व्यक्ति शक्ति के अनुसार सूर्योदय से पूर्व औषध पिण्ड (एक पल) सेवन कर; ऊपर से उष्ण जल का पान करे। भल्लातक सेवन विधान की भाँति गृह में प्रवेश करे। औषधि का पाचन होने पर अपराह्ण में शीतल जल से स्नान करके शाली और साठी के चावलों का शर्करा-मिश्रित दूध के साथ भोजन करे। इस प्रकार ६ मास औषध सेवन करके रोगी पाप रहित होकर बल और वर्ण से युक्त सुनी हुई वाणी को धारण करने की शक्ति वाला, स्मृतिशाली, निरोग और सौ वर्ष की आयु वाला होता है। कुष्ठी, पाण्डुरोगी या उदर रोगी को काली बाकुची के बीजों का चूर्ण गोमूत्र में घोलकर आधे पल की मात्रा में उषाकाल में पिलाया जावे। अपराह्ण में लवणरहित आंवले के यूष के साथ घी मिला हुआ भात रोगी भोजन करे। इस प्रकार एक मास औषध सेवन करके रोगी स्मृतिशाली, निरोग और सौ वर्ष की आयु वाला होता है। यही उपयोग-विधान चित्रक की जड़ और हल्दी का है। चित्रकमूल के सेवन में विशेषता इतनी है कि इसकी उत्तम मात्रा २ पल होनी चाहिये अन्य बातें पूर्ववत् हैं ॥ ३ ॥

हृतदोष एव प्रतिसंसृष्टभक्तो यथाक्रममागारं प्रविश्य मण्डूकपर्णीस्वरसमादाय सहस्रसम्पाताभिहुतं कृत्वा यथाबलं पयसाऽऽलोड्य पिबेत् पयोऽनुपानं वा, तस्यां जीर्णायां यवान्नं पयसोपयुञ्जीत; तिलैर्वा सह भक्षयेत्त्रीन् मासान् पयोऽनुपानं, जीर्णे पयः सर्पिरोदन इत्याहारः; एवमुपयुञ्जानो ब्रह्मवर्चसी श्रुतनिगादी भवति वर्षशतमायुरवाप्नोति। त्रिरात्रोपोषितश्च त्रिरात्रमेनां भक्षयेत्, त्रिरात्रादूर्ध्वं पयः सर्पिरिति चोपयुञ्जीत। बिल्वमात्रं पिण्डं वा पयसाऽऽलोड्य पिबेत्, एवं द्वादशरात्रमुपयुज्य मेधावी वर्षशतायुर्भवति॥ ४॥

मण्डूकपर्णी स्वरस रसायन योग—वमन-विरेचनादि के द्वारा दोषों को दूर किया हुआ व्यक्ति, संसर्जन क्रम से पेया, विलेपी आदि का सेवन करके, भल्लातक-सेवन-विधान के अनुसार, गृह में प्रवेश करे और एक सहस्र संपात मंत्रों के द्वारा आहुति देकर शक्ति के अनुसार, मण्डूकपर्णी-स्वरस दूध में घोलकर अथवा दूध के अनुपान से, पान करे। औषधि के जीर्ण होने पर, दूध के साथ जौ का भात भोजन करे। अथवा तिलों के साथ, दूध के अनुपान से तीन मास मण्डूकपर्णी का सेवन औषध जीर्ण होने पर दूध, घी तथा भात भोजन करे। इस प्रकार औषध सेवन करके तेजस्वी, और सुनी हुई वाणी को धारण करने में शक्तिमान् होता है तथा (रोगी) सौ वर्ष की आयु प्राप्त करता है। तीन दिन उपवास करके, तीन दिन मण्डूकपर्णी का सेवन करे। तीन दिन के पश्चात् दूध और घी का सेवन करे। अथवा एक पल औषध पिण्ड दूध में घोल कर पीवे। इस प्रकार बारह दिन औषध सेवन करने वाला व्यक्ति, बुद्धिमान् और सौ वर्ष की आयु वाला होता है॥ ४॥

हृतदोष एवागारं प्रविश्य प्रतिसंसृष्टभक्तो ब्राह्मीस्वरसमादाय सहस्रसम्पाताभिहुतं कृत्वा यथाबलमुपयुञ्जीत, जीर्णौषधश्चापराह्णे यवागूमलवणां पिबेत्, क्षीरसात्म्यो वा पयसा भुञ्जीत, एवं सप्तरात्रमुपयुज्य ब्रह्मवर्चसी मेधावी भवति, द्वितीयं सप्तरात्रमुपयुज्य ग्रन्थमीप्सितमुत्पादयति नष्टं चास्य प्रादुर्भवति, तृतीयं सप्तरात्रमुपयुज्य द्विरुच्चारितं शतमप्यवधारयति, एवमेकविंशतिरात्रमुपयुज्यालक्ष्मीरपक्रामति; मूर्तिमती चैनं वाग्देव्यनुप्रविशति, सर्वाश्चैनं श्रुतय उपतिष्ठन्ति, श्रुतधरः पञ्चवर्षशतायुर्भवति॥ ५॥

ब्राह्मीस्वरस रसायन योग—वमन-विरेचनादि के द्वारा दोषों को दूर कर तथा संसर्जन क्रम से पेया, विलेपी आदि का सेवन करके (रोगी) गृह में प्रवेश करे और एक सहस्र संपात मन्त्रों से आहुति देकर, शक्ति के अनुसार ब्राह्मी-स्वरस का सेवन करे। औषध जीर्ण होने पर, अपराह्न काल में, लवण-रहित यवागू पीवे, जिसे दूध सात्म्य हो वह दूध के साथ यवागू सेवन करे। इस प्रकार सात दिन औषध सेवन करने से तेजस्वी और मेधावी होता है। दूसरी बार सात दिन औषध सेवन करने से अभिलषित ग्रन्थ की रचना करता है और विस्मृत रचना स्मरण हो जाती है। तीसरी बार सात दिन औषध सेवन करने से दो बार कही गई सौ वाणी भी स्मरण रखता है। इस प्रकार इक्कीस दिन (औषध) सेवन करने से दुःख, दरिद्र नष्ट होता है, मूर्तिमान सरस्वती देवी शरीर में प्रवेश करती हैं, सभी श्रुतियाँ स्मरण हो जाती हैं और सुनी हुई वाणी को धारण करने की शक्ति लाभ कर, पाँच सौ वर्ष की आयु प्राप्त करता है॥ ५॥

ब्राह्मीस्वरसप्रस्थद्वये घृतप्रस्थं विडङ्गतण्डुलानां कुडवं द्वे द्वे पले वचामृतयोर्द्वादश हरीतक्यामलकबिभीतकानि श्लक्ष्णपिष्टान्यावाप्यैकध्यं साधयित्वा स्वनुगुप्तं निदध्यात्, ततः पूर्वविधानेन मात्रां यथाबलमुपयुञ्जीत, जीर्णे पयः सर्पिरोदन इत्याहारः, पूर्ववच्चात्र परीहारः, एतेनोर्ध्वमधस्तिर्यक् क्रिमयो निष्क्रामन्ति, अलक्ष्मीरपक्रामति, पुष्करवर्णः स्थिरवयाः श्रुतनिगादी त्रिवर्षशतायुर्भवति, एतदेव कुष्ठविषमज्वरापस्मारोन्मादविषभूतग्रहेष्वन्येषु च महाव्याधिषु संशोधनमादिशन्ति॥ ६॥

ब्राह्मीघृत रसायन—ब्राह्मी स्वरस दो प्रस्थ और घृत एक प्रस्थ में विडङ्ग-तण्डुल (विडङ्ग के तुषरहित चावल) एक कुडव, वच और गिलोय दो-दो पल तथा त्रिफला बारह पल, महीन पीसकर, सिद्ध करके, सुरक्षित स्थानमें रखना चाहिए। इसके पश्चात् पूर्वोक्त विधि से बल के अनुसार इसकी मात्रा (एक पल) सेवन करनी चाहिए। औषध का पाचन होने पर दूध, घी और भात खाना चाहिए तथा पूर्वोक्त वर्जित पदार्थों का सेवन त्याग देना चाहिए। इसके सेवन से ऊपर-नीचे तथा मध्य शरीर से कृमि निकलते हैं। दारिद्र्य नष्ट होता है। वर्ण कमल की भाँति होता है और आयु स्थिर रहती है। श्रवण की हुई वाणी को धारण करने की शक्ति लाभ कर, मनुष्य तीन सौ वर्ष की आयु प्राप्त करता है। कुष्ठ, विषम ज्वर, अपस्मार, उन्माद, विष, भूतबाधा, ग्रह तथा अन्य महाव्याधियों में इसी संशोधन का उपदेश किया जाता है॥ ६॥

विमर्श:—

पुष्करवर्णं पुष्करं पद्मवराटकम्। (डल्हण)

श्रुतनिगादी श्रुतग्रहणशक्तिमान्। (डल्हण)

हृतदोष एवागारं प्रविश्य हैमवत्या वचायाः पिण्डमामलकमात्रमभिहुतं पयसाऽऽलोड्य पिबेत्, जीर्णे पयः सर्पिरोदन इत्याहारः, एवं द्वादशरात्रमुपयुञ्जीत, ततोऽस्य श्रोत्रं विव्रियते, द्विरभ्यासात् स्मृतिमान् भवति त्रिरभ्यासाच्छ्रुतमादत्ते, चतुर्द्वादशरात्रमुपयुज्य सर्वं तरति किल्बिषं, तार्क्ष्यदर्शनमुत्पद्यते, शतायुश्च भवति। द्वे द्वे इतरस्या वचाया निष्क्वाथ्य पिबेत् पयसा, समानं भोजनं समाः पूर्वेणाशिषश्च॥ ७॥

वचा रसायन योग—जिस व्यक्ति ने वमन-विरेचनादि के द्वारा शरीर की शुद्धि कर ली हो, उसे गृह में प्रविष्ट होकर होम करके, आँवले के बराबर श्वेत वचा का पिण्ड दूध में घोल कर पीना चाहिए। औषध जीर्ण होने पर दूध, घी और भात खाना चाहिए। इस प्रकार बारह दिन प्रयोग करना चाहिए। इस क्रिया से औषध सेवन करने वाले व्यक्ति की श्रवणशक्ति बढ़ती है। दूसरी बार बारह दिन औषध सेवन करने से स्मृतिशील बनता है। तीसरी बार-बारह दिन सेवन करने से श्रवण की हुई वाणी को धारण करता है। चौथी बार बारह दिन औषध सेवन करने से, सम्पूर्ण पापों से मुक्त हो जाता है। गरुड के समान दृष्टि हो जाती है तथा सौ वर्ष की आयु प्राप्त करता है। दो-दो पल लाल रंग की वच का क्वाथ कर, दूध के साथ सेवन करे। आहारविधि तथा गुण पूर्वोक्त औषधि के समान हैं॥ ७॥

विमर्श:—हैमवत्याः वचायाः श्वेतवचाया इत्यर्थः। अग्निहुत-मित्यत्र कृत्वेत्यध्याहारात् होमं कृत्वेत्यर्थः। इतरस्या वचाया इति अरुणाया इत्यर्थः।

वचाशतपाकं वा सर्पिर्द्रोणमुपयुज्य पञ्चवर्षशतायुर्भवति, गलगण्डापचीश्लीपदस्वरभेदांश्चापहन्तीति॥

रसायन शतपाक वचा घृत—वच के क्वाथ एवं कल्क के साथ सौ बार पकाये गए घृत की एक द्रोण मात्रा सेवन करने से मनुष्य की आयु पाँच सौ वर्ष की होती है और गलगण्ड, अपची, श्लीपद तथा स्वरभेदादि रोग नष्ट होते हैं॥ ८॥

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि आयुष्कामरसायनम्।
मन्त्रौषधसमायुक्तं संवत्सरफलप्रदम्॥ ९॥

इसके आगे मन्त्र तथा औषधियों से युक्त, एक वर्ष में फल प्रदान करने वाले, आयुर्वर्द्धक रसायन का कथन किया जाता है॥ ९॥

बिल्वस्य चूर्णं पुष्ये तु हुतं वारान् सहस्रशः।
श्रीसूक्तेन नरः कल्ये ससुवर्णं दिने दिने॥ १०॥
सर्पिर्मधुयुतं लिह्यादलक्ष्मीनाशनं परम्।
त्वचं विहाय बिल्वस्य मूलक्वाथं दिने दिने॥ ११॥
प्राश्नीयात् पयसा सार्धं स्नात्वा हुत्वा समाहितः।
दशसाहस्रमायुष्यं स्मृतं युक्तरथं भवेत्॥ १२॥

आयुर्वर्द्धक रसायन—पुष्य नक्षत्र में मनुष्य को (अथर्ववेदोक्त) श्रीसूक्त के द्वारा एक सहस्र आहुति देकर प्रतिदिन प्रातः काल सुवर्ण के साथ बेल का चूर्ण, मधु और घृत मिला कर चाटना चाहिए। इसके सेवन से दारिद्र्य दूर होता है। बेल के जड़ की छाल हटाकर पकाया गया क्वाथ, बुद्धिमान् व्यक्ति को प्रतिदिन, स्नान और होम करने के पश्चात् दूध के साथ, सेवन करना चाहिए। इस औषध को सेवन करने वाले व्यक्ति की आयु, दश सहस्र वर्ष की होती है तथा वह युक्तरथ (रसायन समर्थ) होता है॥ १०-१२॥

हुत्वा बिसानां क्वाथं तु मधुलाजैश्च संयुतम्।
अमोघं शतसाहस्रं युक्तं युक्तरथं स्मृतम्॥ १३॥

बिसक्वाथ रसायन योग—बिस (मृणाल) का क्वाथ मधु और धान के लावे के साथ होम करके पीना चाहिए। यह अव्यर्थ रसायन है और सौ सहस्र (एक लाख) वर्ष की आयु प्रदान करता है एवं रसायन समर्थ बनाता है॥ १३॥

सुवर्णं पद्मबीजानि मधु लाजाः प्रियङ्गवः।
गव्येन पयसा पीतमलक्ष्मीं प्रतिषेधयेत्॥ १४॥

दारिद्र्यनाशक रसायन योग—स्वर्ण भस्म, कमलगट्टा, मधु, धान का लावा और प्रियङ्गु को, गौ के दूध के साथ सेवन करने से दरिद्रता का निवारण होता है॥ १४॥

नीलोत्पलदलक्वाथो गव्येन पयसा शृतः।
ससुवर्णस्तिलैः सार्धमलक्ष्मीनाशनः स्मृतः॥ १५॥

नील कमल का क्वाथ गोदुग्ध के साथ पकाकर सुवर्ण भस्म और तिलके साथ सेवन करने से दारिद्र्य दूर होता है॥

गव्यं पयः सुवर्णं च मधूच्छिष्टं च माक्षिकम्।
पीतं शतसहस्राभिर्हुतं युक्तरथं स्मृतम्॥ १६॥

एक लक्ष आहुतियां देकर, गोदुग्ध, सुवर्णभस्म, मोम और मधु को एक साथ सेवन करने से मनुष्य रसायन-समर्थ बनता है॥ १६॥

वचाघृतसुवर्णं च बिल्वचूर्णमिति त्रयम्।
मेध्यमायुष्यमारोग्यपुष्टिसौभाग्यवर्धनम्॥ १७॥

मेधावर्धक वचादि योग—वचा, घृत, सुवर्ण भस्म और बेल के चूर्ण को घृत के साथ सेवन करने से बुद्धि और आयु बढ़ती है आरोग्य लाभ होता है तथा शरीर की पुष्टि एवं सौभाग्य की वृद्धि होती है॥ १७॥

वासामूलतुलाक्वाथे तैलमावाप्य साधितम्।
हुत्वा सहस्रमश्नीयान्मेध्यमायुष्यमुच्यते॥ १८॥

एक तुला अडूसा की जड़ के क्वाथ में सिद्ध तैल को एक सहस्र आहुतियां देकर सेवन करने से बुद्धि तथा आयु की वृद्धि होती है।

यावकांस्तावकान् खादेदभिभूय यवांस्तथा।
पिप्पलीमधुसंयुक्तान् शिक्षा चरणवद्भवेत्॥ १९॥

जौ को कूट कर, उनसे बनाये गए भोज्य पदार्थ का सेवन मधु और पिप्पली के साथ करना चाहिए। इससे शास्त्राभ्यास स्वतः उसी प्रकार होता है जैसे बाल्यावस्था के बाद चलने की शिक्षा दिए बिना भी, बालक स्वयं चलने लगते हैं॥ १९॥

विमर्श:—यवानाम् एते यावकाः यवान् तावकान् तवकमनान् अभिभूय कुट्टयित्वा तत्कृतान् भक्ष्यान् मधुपिप्पलीसंयुक्तान् खादेत्। शिक्षाचरणवद् भवेदिति शिक्षा उपदेशापेक्षा शास्त्राभ्यासः सुखेनैव भवति। यथा किल बाल्यानन्तरं पादगमनं शिक्षां विनैव भवति तथैवैतेन योगेनाभ्यवहृतेन मेधावृद्धेः शास्त्राभ्यासः सुखेनैव भवति। (डल्हण)

मध्वामलकचूर्णानि सुवर्णमिति च त्रयम्।
प्राश्यारिष्टगृहीतोऽपि मुच्यते प्राणसंशयात्॥ २०॥

अरिष्टशामक मध्वादियोग—अरिष्ट दशा में पड़ा हुआ रोगी भी मधु, आंवले का चूर्ण सुवर्ण भस्म इन तीनों को चाट कर प्राणनाश के संशय से मुक्त होता है ॥ २० ॥

शतावरीघृतं सम्यगुपयुक्तं दिने दिने ।
मध्वीद्रं ससुवर्णं च नरेन्द्रं स्थापयेद्वशे ॥ २१ ॥

वशीकरण शतावरी घृत योग—प्रति-दिन मधु और सुवर्ण भस्म के साथ शतावरी घृत का भली भांति सेवन राजा को वश में रखता है ॥ २१ ॥

गोचन्दना मोहनिका मधुकं माक्षिकं मधु ।
सुवर्णमिति संयोगः पेयः सौभाग्यमिच्छता ॥ २२ ॥

सौभाग्यकारक गोचन्दनादि योग-सौभाग्य की कामना वाले व्यक्ति को गोचन्दना (प्रियङ्गु), मोहनिका (पुत्रजीवक), मुलेठी, भौंरे का मधु और सुवर्ण भस्म एक साथ मिला कर पीना चाहिए ॥ २२ ॥

पद्मनीलोत्पलक्वाथे यष्टीमधुकसंयुते ।
सर्पिःसाधितं गव्यं ससुवर्णं सदा पिबेत् ॥ २३ ॥
पयश्चानुपिबेन सिद्धं तेषामेव समुद्भवे ।
अलक्ष्मीघ्नं सदाऽऽयुष्यं राज्याय सुभगाय च ॥२४॥

सौभाग्यकारक पद्मादि योग—मुलेठी युक्त लाल और नील कमल के क्वाथ के द्वारा गोघृत का पाक कर सुवर्णभस्म के साथ सदा सेवन करना चाहिए और इसके पश्चात् उपयुक्त द्रव्यों के क्वाथ में सिद्ध किया गया दूध पीना चाहिए। यह योग दरिद्रतानाशक, आयुवर्धक तथा राज्य और ऐश्वर्य को देने वाला है ॥ २३–२४ ॥

यत्र नोदीरितो मन्त्रो योगेष्वेतेषु साधने ।
शस्ता तत्र सर्वत्र गायत्री त्रिपदा भवेत् ॥ २५ ॥

इन योगों के निर्माण काल में जहाँ मन्त्र का कथन नहीं किया गया है, उन सभी स्थलों पर तीन पदों वाली गायत्री का उच्चारण करना चाहिए ॥ २५ ॥

कुर्युर्नागबलं चापि मनुष्यममरोपमम् ॥ २६ ॥

ये औषधियाँ, दुःख और दारिद्र्य का नाश कर लक्ष्मी प्रदान करती हैं, हाथी का बल देती हैं तथा मनुष्य को देवताओं के समान बनाती हैं ॥ २६ ॥

सततध्ययनं वादः परतन्त्रावलोकनम् ।
तद्विद्याचार्यसेवा च बुद्धिमेधाकरो गु (ग) णः ॥२७॥

बुद्धि-मेधावर्धक गण—निरन्तर अध्ययन, वाद ( स्वपक्ष साधनं परपक्षबाधनं वादः ), दूसरे तन्त्रों ( न्याय, वैशेषिक, व्याकरण अन्य वैद्यक शास्त्र आदि) का अवलोकन तथा इन विद्याओं का पठन-पाठन एवं इनके आचार्यों की सेवा, बुद्धि और स्मृति बढ़ाते हैं ॥ २७ ॥

आयुष्यं भोजनं जीर्णे वेगानां चाविधारणम् ।
ब्रह्मचर्यमहिंसा च साहसानां च वर्जनम् ॥ २८ ॥

आयुवर्धक गण—पूर्व आहार के पचने पर भोजन करना, मल-मूत्रादि के वेगों का न रोकना, ब्रह्मचर्य (इन्द्रियसंयम), अहिंसा और दुस्साहस का परित्याग,आयु की वृद्धि करते हैं ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने मेधायुष्कामीयं रसायनं नामाष्टाविंशोऽध्यायः ॥ २८ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाव्याख्यायामष्टाविंशतितमोऽध्यायः ॥

नोट—

# एकोनत्रिंशत्तमोऽध्यायः

अथातः स्वभावव्याधिप्रतिषेधनीयं रसायनं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥

यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

स्वभावव्याधिप्रतिषेधनीय रसायन का उपक्रम—इसके अनन्तर स्वाभाविक रूप से उत्पन्न होने वाली व्याधियों की चिकित्सा के लिए रसायन का वर्णन किया जा रहा है, जैसाकि भगवान् धन्वन्तरि ने (सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से) कहा ॥१-२॥

विमर्शः—स्वभावप्रवृत्तानां क्षुत्पिपासाजरामृत्युनिद्राप्रभृतीनां व्याधीनां प्रतिषेधनं स्वभावव्याधिप्रतिषेधनम्, तदधिकृत्य कृतं रसायनं स्वभावव्याधिप्रतिषेधनीयम्। ( डल्हण )

ब्रह्मादयोऽसृजन् पूर्वममृतं सोमसंज्ञितम् ।
जरामृत्युविनाशाय विधानं तस्य वक्ष्यते ॥ ३ ॥

पूर्व काल में ब्रह्मा आदि ने बुढ़ापा और मृत्यु को नष्ट करने के लिए सोम नामक अमृत का सृजन किया था, उसके सेवन का विधान बतलाया जा रहा है ॥ ३ ॥

एक एव खलु भगवान् सोमः स्थाननामाकृतिवीर्यविशेषैश्चतुर्विंशतिधा भिद्यते ॥ ४ ॥

२४ प्रकार के सोम—भगवान् सोम एक ही प्रकार के हैं किन्तु स्थान, नाम, आकृति और वीर्य भेद से उनके चौबीस भेद हो जाते हैं ॥ ४ ॥

तद्यथा—
अंशुमान् मुञ्जवांश्चैव चन्द्रमा रजतप्रभः ।
दूर्वासोमः कनीयांश्च श्वेताक्षः कनकप्रभः ॥ ५ ॥
प्रतानवांस्तालवृन्तः करवीरोंऽशवानपि ।
स्वयंप्रभो महासोमो यश्चापि गरुडाहृतः ॥ ६ ॥

गायत्रस्त्रैष्टुभः पाङ्क्तो जागतः शाक्करस्तथा।
अग्निष्टोमो रैवतश्च यथोक्त इति संज्ञितः ॥ ७ ॥
गायत्र्या त्रिपदा युक्तो यश्चोडुपतिरुच्यते ।
एते सोमाः समाख्याता वेदोक्तैर्नामभिः शुभैः ॥ ८ ॥

जैसे कि :—( १ ) अंशुमान् (२) मुञ्जवान् (३) चन्द्रमा ( ४ ) रजतप्रभ ( ५ ) दूर्वासोम (६) कनीयान् (७) श्वेताक्ष (८) कनकप्रभ (९) प्रतानवान् (१०) तालवृन्त (११) करवीर (१२) अंशवान् (१३) स्वयंप्रभ (१४) महासोम (१५) गरुडाहृत ( १६ ) गायत्र ( १७ ) त्रैष्टुभ (१८) पांक्त (१९) जागत (२०) शाक्कर (२१) अग्निष्टोम (२२) रैवत (२३) त्रिपदा गायत्री और (२४) उडुपति इन वेदोक्त शुभ नामों से सोमों का कथन किया जाता है ॥ ५–८ ॥

सर्वेषामेव चैतेषामेको विधिरुपासने ।
सर्वे तुल्यगुणाश्चैव विधानं तेषु वक्ष्यते ॥ ९ ॥

इन सभी सोमों के सेवन की विधि एक ही है तथा सभी समान फल देने वाले हैं। इनका सेवन विधान बतलाया जाता है ॥ ९ ॥

अतोऽन्यतमं सोममुपयुयुक्षुः सर्वोपकरणपरिचारकोपेतः प्रशस्ते देशे त्रिवृतमागारं कारयित्वा हृतदोषः प्रतिसंसृष्टभक्तः प्रशस्तेषु तिथिकरणमुहूर्तनक्षत्रे अंशुमन्तमादायाध्वरकल्पेनाहृतमभिषुतमभिहुतं चान्तरागारे कृतमङ्गलस्वस्तिवाचनः सोमकन्द सुवर्णसूच्या विदार्य पयो गृह्णीयात् सौवर्णे (राजते वा) पात्रेऽञ्जलिमात्रं, तत सकृदेवोपयुञ्जीत नास्वादयन्, तत उपस्पृश्य शेषमप्स्ववसाद्य यमनियमाभ्यात्मानं संयोज्य वाग्यतोऽभ्यन्तरतः सुहृद्भिरुपास्यमानो विहरेत् ॥१०॥

सोम-सेवन की विधि—इसमें से किसी एक सोम का सेवन करने की कामना वाला मनुष्य, सभी साधनों तथा सेवकों के साथ, उत्तम भूमि पर, तीनगर्भ वाला गृह बनवाकर वमन, विरेचनादि के द्वारा शरीर की शुद्धि तथा संसर्जन क्रम के पेया, विलेपी आदि का सेवन करके अग्निष्टोमयज्ञ-विधान से लाये गए तथा ऋत्विजों के द्वारा पीडित और अभिषिक्त, अंशुमान ( सोमकन्द ) की उत्तम तिथि, करण, मुहूर्त एवं नक्षत्र में लेकर गृह के भीतरी भाग में स्वस्ति-वाचन, मंगल-पाठ करके सोमकन्द को सोने की सुई से फाड़ कर सोने के पात्र में एक कुडव प्रमाण दूध ( रस ) ग्रहण करे। इसके बाद बिना स्वाद लिए एक बार में सोमरस पी ले। फिर आचमन करके रस निकाले गए अंशुमान कन्द को जल में डाल कर यम और नियम के द्वारा मन को एकाग्र तथा मौन धारण करके मित्रों के साथ विहार करे ॥ १० ॥

विमर्शः—अध्वरकल्पेनाहृतम्–अग्निष्टोमविधानेनानीतम्। अभिषुतम्–ऋत्विग्भिः पीडितम्। अभिहुतं–वह्नौ प्रक्षिप्तम्। अञ्जलिमात्रं–कुडवप्रमाणम्। उपस्पृश्य–आचमनं कृत्वा। शेषं–गृहीतक्षीरमंशुमतः कन्दम्। मनःसङ्कल्पादिनिरोधो नियमः, पुनरिन्द्रियदेहयोः निरोधो यमः। आत्मानं चेतः। वाग्यतः मौनं कृत्वा।

रसायनं पीतवांस्तु निवाते तन्मनाः शुचिः
आसीत तिष्ठेत् क्रामेच न कथञ्चन संविशेत् ॥ ११ ॥

रसायन मनुष्य, वायुरहित स्थान में पान करनेवाला सोम का ध्यान करते हुए, पवित्रतापूर्वक बैठे, खड़ा रहे और चले किन्तु निद्रा न ले ॥ ११ ॥

सायं वा भुक्तवानुपश्रुतशान्तिः कुशशय्यायां कृष्णाजिनोत्तरायां सुहृद्भिरुपास्यमानः शयीत, तृषितो वा शीतोदकमात्रां पिबेत् ( अशनायितो वा क्षीरं ); ततः प्रातरुत्थायोपश्रुतशान्तिः कृतमङ्गलो गां स्पृष्ट्वा तथैवासीत, तस्य जीर्णे सोमे छर्दिरुत्पद्यते, ततः शोणिताक्तं कृमिभ्यामिश्रं छर्दितवते सायं शृतशीतं क्षीरं वितरेत्; ततस्तृतीयेऽहनि कृमिभ्यामिश्रमतिसार्यते, स तेनानिष्टप्रतिमद्भुक्तप्रभृतिभिर्विशेषैर्विनिर्मुक्तः शुद्धतनुर्भवति, ततः सायं स्नाताय पूर्ववदेव क्षीरं वितरेत्, क्षौमवस्त्रास्तृतायां चैनं शय्यायां शाययेत्; ततश्चतुर्थेऽहनि तस्य श्वयथुरुत्पद्यते, ततः सर्वाङ्गेभ्यः कृमयो निष्क्रामन्ति, तदहश्च शय्यायां पांशुभिरवकीर्यमाणः शयीत ततः सायं पूर्ववदेव क्षीरं वितरेत्; एवं पञ्चमषष्ठयोर्दिवसयोर्वर्तेत, केवलमुभयकालमस्मै क्षीरं वितरेत्; ततः सप्तमेऽहनि निर्मांसस्त्वगस्थिभूतः केवलं सोमपरिग्रहादेवोच्छ्वसिति, तदहश्च क्षीरेण सुखोष्णेन परिषिच्य तिलमधुकचन्दनानुलिप्तदेहं पयः पाययेत्, ततोऽष्टमेऽहनि प्रातरेव क्षीरपरिषिक्तं चन्दनप्रदिग्धगात्रं पयः पाययित्वा पांशुशय्यां समुत्सृज्य क्षौमवस्त्रास्तृतायां शय्यायां शाययेत्, ततोऽस्य मांसमाप्याय्यते त्वक् चावदलति, दन्तनखरोमाणि चास्य पतन्ति, तस्य नवमदिवसात् प्रभृत्यणुतैलाभ्यङ्गः सोमवल्ककषायपरिषेकः; ततो दशमेऽहन्येतदेव वितरेत, ततोऽस्य त्वक् स्थिरतामुपैति; एवमेकादशद्वादशयोर्वर्तेत; ततस्त्रयोदशात् प्रभृति सोमवल्ककषायपरिषेकः, एवमाषोडशाद्वर्तेत; ततः सप्तदशाष्टादशयोर्दिवसयोर्दशना जायन्ते शिखरिणः स्निग्धवज्रवैदूर्यस्फटिकप्रकाशाः समाः स्थिराः सहिष्णवः, तदा प्रभृति चानवैः शालितण्डुलैः क्षीरयवागूमुपसेवेत यावत् पञ्चविंशतिरिति; ततोऽस्मै दद्याच्छाल्योदनं मृदूभयकालं पयसा, ततोऽस्य नखा जायन्ते विद्रुमेन्द्रगोपकतरुणादित्यप्रकाशाः, स्थिराः स्निग्धा लक्षणसंपन्नाः केशाश्च सूक्ष्मा जायन्ते, त्वक् च नीलोत्पलातसीपुष्पवैदूर्यप्रकाशा; ऊर्ध्वं च मासात् केशान् वापयेत्, वापयित्वा चोशीरचन्दनकृष्णतिलकल्कैः शिरः प्रदिह्यात् पयसा वा स्नापयेत्; ततोऽस्यानन्तरं सप्तरात्रात् केशा जायन्ते भ्रमराञ्जननिभाः कुञ्चिताः स्थिराः स्निग्धाः; ततस्त्रिरात्रात् प्रव-

मावसथपरिसराभिष्क्रम्य मुहूर्तं स्थित्वा पुनरेवान्तः प्रविशेत्, ततोऽस्य बलातैलमभ्यङ्गार्थेऽवचार्यं, यवपिष्टमुद्वर्तनार्थं, सुखोष्णं च पयः परिषेकार्थे, अजकर्णकषायमुत्सादनार्थे, सोशीरं कूपोदकं स्नानार्थे, चन्दनमनुलेपार्थे, आमलकरसविमिश्राश्चास्य यूषसूपविकल्पाः, क्षीरमधुकसिद्धं च कृष्णतिलमवचारणार्थे, एवं दशरात्रं; ततोऽन्यद्दशरात्रं द्वितीये परिसरे वर्तेत; ततस्तृतीये परिसरे स्थिरीकुर्वन्नात्मानमन्यद्दशरात्रमासीत, किञ्चिदातपपवनान् वा सेवेत, पुनश्चान्तः प्रविशेत, न चात्मानमादर्शेऽप्सु वा निरीक्षेत रूपशालित्वात्; ततोऽन्यद्दशरात्रं क्रोधादीन् परिहरेत्, एवं सर्वेषामुपयोगविकल्पः। विशेषतस्तु वल्लीप्रतानक्षुपकादयः सोमा ब्राह्मणक्षत्रियवैश्यैर्भक्षयितव्याः। तेषां तु प्रमाणमर्धचतुष्कमुष्टयः॥ १२॥

अथवा सन्ध्या समय भोजन तथा मंगल-पाठ श्रवण कर कृष्णमृग की मृगछाला बिछी हुई कुशा की शय्या पर मित्रों, के मध्य में सोवे। प्यास लगने पर अल्प-मात्रा में शीतल जल का पान करे। फिर प्रातःकाल उठकर, मंगलपाठ श्रवण कर तथा स्वस्ति वाचन करके गौ का स्पर्श करे एवं पूर्ववत विहरे। सोम का पाचन होने पर वमन होता है। रक्तमिश्रित कृमियुक्त वमन करने वाले मनुष्यों को सन्ध्या समय उष्ण दूध शीतल करके पिलावे। तीसरे दिन कृमियुक्त रेचन होता है। इससे वह मनुष्य अनिष्ट तथा प्रतिग्रह भोजन आदि से मुक्त होकर शुद्ध शरीर वाला होता है। सन्ध्या समय स्नान किए हुए उस मनुष्य को पूर्ववत् दूध पिलावे और रेशमी चादर बिछी हुई शय्या पर सुलावे। चौथे दिन उस व्यक्ति के शरीर में शोथ उत्पन्न होता है एवं सम्पूर्ण अङ्गों से कृमि निकलते हैं। उस दिन शय्या पर धूल बिछा कर सोवे और सन्ध्या समय पूर्ववत् दूध पीवे। इसी प्रकार पाँचवें और छठे दिन करे, उसे दोनों समय केवल दूध पिलावे। सातवें दिन त्वचा और मांस से रहित अस्थि वाला होकर वह सोमपान के कारण श्वास लेता है। उस दिन सुखोष्ण दूध से स्नान करा, तिल, मुलेठी और चन्दन का सम्पूर्ण शरीर में लेप लगावे और दूध पिलावे। आठवें दिन प्रातः काल में ही दूध से स्नान किए हुए तथा शरीर में चन्दन का लेप लगाए हुए मनुष्य को दूध पिलाकर, धूलि की शय्या से उठाकर, रेशमी चादर बिछी हुई शय्या पर सुलावे। इसके पश्चात् उस मनुष्य का मांस पुष्ट होने लगता है, त्वचा फटने लगती है, दाँत, नख और रोम गिर जाते हैं। नवें दिन उसके शरीर पर अणु तैल मालिश तथा सोम की छाल के क्वाथ से स्नान करावे। दशम दिन यही कार्य करे। इससे उसकी त्वचा स्थिर हो जाती है। इसी प्रकार ग्यारहवें और बारहवें दिन करे। तेरहवें दिन सोम की छाल के क्वाथ से स्नान करावे और इस प्रकार सोलहवें दिन तक करे। सत्रहवें दिन नोकीले, चिकने, हीरा, वैडूर्य और स्फटिक की भाँति चमकीले, सम, स्थिर, तथा सहनशील दाँत निकलते हैं। उस दिन से पुराने शालि चावल के द्वार दूध में बनाई गई यवागू का सेवन पचीसवें दिन तक करे। फिर दोनों समय उसे शालि चावल का गला हुआ भात दूध के साथ खिलावे। उस व्यक्ति के मूंगा, बीरबहुटी और बाल सूर्य के समान लाल नख तथा स्थिर, चिकने, उत्तम लक्षणों से युक्त एवं सूक्ष्म केश उत्पन्न होते हैं। त्वचा, नील कमल, तीसी के फूल और वैडूर्य की भांति सुन्दर होती है। एक मास बाद केशों को कटवावे और केश कटवाकर खस, चन्दन तथा काले तिल के कल्क का लेप शिर पर लगावे अथवा दूध से स्नान करावे। सात दिन के बाद उस व्यक्ति के भौंरे और अञ्जन के समान काले और घुँघराले, स्थिर तथा चिकने केश निकलते हैं। तीन दिन के पश्चात्, प्रथम वासस्थान की चहार दिवारी से निकलकर, एक क्षण रुककर पुनः अन्दर प्रवेश करे। उस मनुष्य के अभ्यङ्ग के लिये बला तैल; उबटन के लिए जौ की पिट्ठी, स्नान के लिए सुखोष्ण दूध, घर्षण के लिए अजकर्ण कषाय (कल्क), स्नान के लिये खसयुक्त कूप जल, लेप के लिये चन्दन, और आँवले के रस से युक्त यूष तथा सूप आदि का प्रयोग करे और दूध एवं मुलेठी के साथ सिद्ध काले तिल का लेप शरीर में लगावे। इस प्रकार दस दिन करे। फिर दूसरे दस दिन दूसरे गर्भ में (घर के दूसरे भाग में) रहे। फिर तीसरे गर्भ में अपने को स्थिर रखते हुए, दस दिन वास करे और कुछ धूप तथा वायु का सेवन कर पुनः घर में प्रवेश करे। रूपवान हो जाने के कारण अपनी छाया शीशा या जल में न देखे। अन्य दश दिनों तक क्रोध आदि का परित्याग करे। इसी प्रकार सभी सोमों के सेवन का क्रम है। विशेष रूप से लता, प्रतान (शाखा वाले) और क्षुप (छोटे पौधे) आदि का स्वरूप वाले सोमों का सेवन ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्य को करना चाहिये। इनकी मात्रा साढ़े चार पल है॥ १२॥

अंशुमन्तं सौवर्णे पात्रेऽभिषुणुयात्, चन्द्रमसं राजते; तावुपयुज्याष्टगुणमैश्वर्यमवाप्येशानं देवमनुप्रविशति, शेषांस्तु ताम्रमये मृन्मये वा रोहिते वा चर्मणि वितते, शूद्रवर्जं त्रिभिर्वर्णैः सोमा उपयोक्तव्याः। ततश्चतुर्थे मासे पौर्णमास्यां शुचौ देशे ब्राह्मणानर्चयित्वा कृतमङ्गलो निष्क्रम्य यथोक्तं व्रजेदिति॥ १३॥

अनेकविध सोमों के रस-ग्रहण के लिए पात्रों का निर्देश—अंशुमान सोम को सोने के पात्र में निचोड़ना चाहिये और चन्द्रमस् को चांदी के पात्र में। इन दोनों का सेवन कर मनुष्य, अणिमा, लघिमा आदि अष्टविध ऐश्वर्य को प्राप्त कर देव महेश्वर को प्राप्त करता है। शेष अन्य सोमों को ताम्बा या मिट्टी अथवा रोहितमृग के चर्म से निर्मित बने पात्र में निचोड़ना चाहिये। शूद्रों को छोड़कर अन्य तीन वर्ण के व्यक्तियों को, सोम का सेवन करना चाहिये। चौथे मास में पूर्णमासी को पवित्र स्थान में ब्राह्मणों की पूजा तथा स्वस्तिवाचन, मंगलपाठ करके गृह से निकल कर पूर्वोक्त विधि के अनुसार चले॥ १३॥

विमर्श :—अष्टविध ऐश्वर्य :—

"अणिमा लघिमा प्राप्तिः प्राकाम्यं महिमा तथा।
ईशित्वं च वशित्वं च तथा कामावसायिता॥"

ओषधीनां पतिं सोममुपयुज्य विचक्षणः।
दशवर्षसहस्राणि नवां धारयते तनुम् ॥ १४ ॥

सोमसेवन का फल—औषधियों के स्वामी सोम का प्रयोग कर बुद्धिमान् मनुष्य दस सहस्र वर्ष तक नवीन शरीर धारण करता है ॥ १४ ॥

नाग्निर्न तोयं न विषं न शस्त्रं नास्त्रमेव च।
तस्यालमायुःक्षपणे समर्थानि भवन्ति हि ॥ १५ ॥

अग्नि, जल, विष, शस्त्र और अस्त्र कोई भी सोम-सेवन करने वाले मनुष्य की आयु नष्ट करने में समर्थ नहीं होते ॥

भद्राणां षष्टिवर्षाणां प्रस्रुतानामनेकधा।
कुञ्जराणां सहस्रस्य बलं समधिगच्छति ॥ १६ ॥

साठ वर्ष की आयु वाले भद्रजाति के तथा अनेक बार जिनके मस्तकों से मद चू चुका है, ऐसे सहस्र हाथियों का बल सोम सेवन करने वाला मनुष्य प्राप्त करता है ॥ १६ ॥

क्षीरोदं शक्रसदनमुत्तरांश्च कुरूनपि।
यत्रेच्छति स गन्तुं वा तत्राप्रतिहता गतिः ॥ १७ ॥

क्षीरसागर, इन्द्रपुरी तथा उत्तर कुरु प्रदेश, जहाँ भी वह व्यक्ति जाना चाहे उसकी गति अकुण्ठित रहती है ॥ १७ ॥

विमर्शः—इससे यह तात्पर्य्य निकलता है कि ये देश पृथ्वी पर ही थे तथा हैं एवं यहां जाना कुछ कठिन होता था।

कन्दर्प इव रूपेण कान्त्या चन्द्र इवापरः।
प्रह्लादयति भूतानां मनांसि स महाद्युतिः ॥ १८ ॥

रूप में कामदेव के समान तथा कान्ति में दूसरे चन्द्रमा की भाँति वह महान् तेजस्वी मनुष्य जीवों के मन को प्रसन्न करता है ॥ १८ ॥

साङ्गोपाङ्गांश्च निखिलान् वेदान् विन्दति तत्त्वतः।
चरत्यमोघसङ्कल्पो देववच्चाखिलं जगत् ॥ १९ ॥

वह मनुष्य समस्त वेदों तथा उनके अङ्ग एवं उपाङ्गों के तत्त्व को जानता है उसके संकल्प अव्यर्थ होते हैं और वह देवताओं की भाँति समस्त संसार में विचरता है ॥ १९ ॥

सर्वेषामेव सोमानां पत्राणि दश पञ्च च।
तानि शुक्ले च कृष्णे च जायन्ते निपतन्ति च ॥२०॥
एकैकं जायते पत्रं सोमस्याहरहस्तदा।
शुक्लस्य पौर्णमास्यां तु भवेत् पञ्चदशच्छदः ॥२१॥
शीर्यते पत्रमेकैकं दिवसे दिवसे पुनः।
कृष्णपक्षक्षये चापि लता भवति केवला ॥ २२ ॥

सोमों के सामान्य लक्षण—सभी सोमों में पन्द्रह पत्ते होते हैं और वे शुक्लपक्ष में निकलते तथा कृष्णपक्ष में झड़ जाते हैं। शुक्लपक्ष में प्रतिदिन सोम का एक पत्ता उत्पन्न होता है तथा पूर्णमासी के दिन वे पूरे पन्द्रह हो जाते हैं। पुनः कृष्णपक्ष में प्रतिदिन एक एक पत्ता झड़ने लगता है और पक्ष की समाप्ति पर (अमावस्या को) केवल लता शेष रह जाती है ॥

अंशुमानाज्यगन्धस्तु कन्दवान् रजतप्रभः।
कदल्याकारकन्दस्तु मुञ्जवांल्लशुनच्छदः ॥ २३ ॥

विविध सोमों के विशिष्ट लक्षण—अंशुमान् सोम घृत की गन्ध वाला तथा रजतप्रभ कन्दयुक्त होता है। मुञ्जवान् सोम में केले के समान कन्द और लशुन की भाँति पत्ते होते हैं ॥

चन्द्रमाः कनकाभासो जले चरति सर्वदा।
गरुडाहृतनामा च श्वेताक्षश्चापि पाण्डुरौ ॥ २४ ॥
सर्पनिर्मोकसदृशौ तौ वृक्षाग्रावलम्बिनौ।
तथाऽन्ये मण्डलैश्चित्रैश्चित्रिता इव भान्ति ते ॥२५॥
सर्वे एव तु विज्ञेयाः सोमाः पञ्चदशच्छदाः।
क्षीरकन्दलतावन्तः पत्रैर्नानाविधैः स्मृताः ॥ २६ ॥

चन्द्रमा और कनकप्रभ सोम सदा जल में रहते हैं। गरुडाहृत और श्वेताक्ष सर्प की केंचुल के समान तथा पाण्डुर (धूसर) वर्ण के होते हैं एवं वृक्ष के अग्रभाग में लटके रहते हैं। शेष अन्य सोम मण्डलाकार चित्रों से चित्रित की भाँति प्रतीत होते हैं। सभी सोम पन्द्रह पत्ते वाले होते हैं, इनके कन्द में दूध तथा लतायें होती हैं एवं पत्ते नाना प्रकार के होते हैं ॥

हिमवत्यर्बुदे सह्ये महेन्द्रे मलये तथा।
श्रीपर्वते देवगिरौ गिरौ देवसहे तथा ॥ २७ ॥
पारियात्रे च विन्ध्ये च देवसुन्दे ह्रदे तथा।
उत्तरेण वितस्तायाः प्रवृद्धा ये महीधराः ॥ २८ ॥
पञ्च तेषामधो मध्ये सिन्धुनामा महानदः।
हंसवत् प्लवते तत्र चन्द्रमाः सोमसत्तमः ॥ २९ ॥

सोमों की उत्पत्ति के स्थानों का निर्देश—हिमालय, अर्बुद, सह्य, महेन्द्र, मलय, श्रीपर्वत, देवगिरि, पारियात्र, विन्ध्य, देवसुन्द तथा ह्रद ( बड़े तालाब ) में सोम पाये जाते हैं। वितस्ता नदी के उत्तर में, बहुत बड़े जो पांच पर्वत हैं, उनके नीचे, मध्य में, सिन्धु नामक महानद है, उसमें, सोमों में श्रेष्ठ चन्द्रमा, हंस ( जलकुम्भी ) की भाँति तैरता रहता है ॥

तस्योद्देशेषु चाप्यस्ति मुञ्जवानंशुमानपि।
काश्मीरेषु सरो दिव्यं नाम्ना क्षुद्रकमानसम् ॥ ३० ॥
गायत्रस्त्रैष्टुभः पाङ्क्तो जागतः शाङ्करस्तथा।
अत्र सन्त्यपरे चापि सोमाः सोमसमप्रभाः ॥ ३१ ॥

मुञ्जवान् और अंशुमान् भी चन्द्रमा नामक सोम के समीप रहते हैं। काश्मीर में क्षुद्रक मानस नामक दिव्य सरोवर है, वहाँ गायत्र, त्रैष्टुभ, पाङ्क्त, जागत तथा शाङ्कर एवं अन्य दूसरे चन्द्रमा के समान सुन्दर सोम भी हैं ॥३०-३१॥

यैश्चात्र मन्दभाग्यैस्ते भिषजश्चापमानिताः।
न तान् पश्यन्त्यधर्मिष्ठाः कृतघ्नाश्चापि मानवाः
भेषजद्वेषिणश्चापि　　ब्राह्मणद्वेषिणस्तथा ॥ ३२ ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने स्वभाव-
व्याधिप्रतिषेधनीयं रसायनचिकित्सितं नामै-
कोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥

भाग्यहीन, वैद्य का अपमान करने वाले, अधार्मिक और कृतघ्न तथा औषधियों एवं ब्राह्मणों से द्वेष रखने वाले मनुष्य उन्हें नहीं पाते ॥ ३२ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाव्याख्यायामेकोनत्रिंशत्तमोऽध्यायः॥ २९ ॥

नोट—

## त्रिंशत्तमोऽध्यायः

अथातो निवृत्तसन्तापीयं रसायनं व्याख्यास्यामः ॥१॥ यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

निवृत्तसंतापीय रसायनाध्याय का उपक्रम—इसके अनन्तर, सन्ताप को दूर करने वाले, रसायन चिकित्सा का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १–२ ॥

यथा निवृत्तसन्तापा मोदन्ते दिवि देवताः।
तथौषधीरिमाः प्राप्य मोदन्ते भुवि मानवाः ॥ ३ ॥

जिस प्रकार सन्ताप ( दुःख ) से मुक्त देवता लोग स्वर्ग में प्रसन्न होते हैं, उसी प्रकार इन औषधियों को प्राप्त कर मनुष्य पृथ्वी पर हर्षित होते हैं ॥ ३ ॥

अथ खलु सप्त पुरुषा रसायनं नोपयुञ्जीरन्; तद्यथा—अनात्मवानलसो दरिद्रः प्रमादी व्यसनी पापकृद् भेषजापमानी चेति । सप्तभिरेव कारणैर्न संपद्यते; तद्यथा—अज्ञानादनारम्भादस्थिरचित्तत्वाद्दारिद्र्यादनायत्तत्वादधर्मादौषधालाभाच्चेति ॥ ४ ॥

रसायन सेवन के अयोग्य पुरुष—सात प्रकार के मनुष्यों को रसायन का सेवन नहीं करना चाहिए, जैसे–अजितेन्द्रिय, आलसी, दरिद्र, प्रमादी, व्यसनी, पापकर्म में लिप्त और औषधियों का अपमान करने वाले। सात कारणों से ही, रसायन सेवन का फल प्राप्त नहीं होता—१ अज्ञान २ औषध का आरम्भ न करना ३ मन की चञ्चलता ४ दरिद्रता ५ पराधीनता, ६ अधर्म तथा ७ औषध का न मिलना ॥ ४ ॥

विमर्शः—अनात्मवान् , अप्रशस्तात्मा मिथ्याचारप्रवृत्तो मूढबुद्धिः । प्रमादी प्रमादशीलोऽनवहित इत्यर्थः । ( डल्हण )

अथौषधीर्व्याख्यास्यामः—तत्राजगरी, श्वेतकापोती, कृष्णकापोती, गोनसी, वाराही, कन्या, छत्रा, अतिच्छत्रा, करेणुः, अजा, चक्रका, आदित्यपर्णी, ब्रह्मसुवर्चला, श्रावणी, महाश्रावणी, गोलोमी, अजलोमी, महावेगवती, चेत्यष्टादश सोमसमवीर्या महौषधयो व्याख्याताः । तासां सोमवत् क्रियाशीःस्तुतयः शास्त्रेऽभिहिताः । तासामागारेऽभिहुतानां याः क्षीरवत्यस्तासां क्षीरकुडवं सकृदेवोपयुञ्जीत, यास्त्वक्षीरा मूलवत्यस्तासां प्रदेशिनीप्रमाणानि त्रीणि काण्डानि प्रमाणमुपयोगे, श्वेतकापोती, समूलपत्रा भक्षयितव्या, गोनस्यजगरीकृष्णकापोतीनां सनखमुष्टिं खण्डशः कल्पयित्वा क्षीरेण विपाच्य परिस्राव्याभिघारितमभिहुतं च सकृदेवोपयुञ्जीत, चक्रकायाः पयः सकृदेव, ब्रह्मसुवर्चला सप्तरात्रमुपयोक्तव्या भक्ष्यकल्पेन, शेषाणां पञ्च पञ्च पलानि क्षीराढककथितानि प्रस्थेऽवशिष्टेऽवतार्य परिस्राव्य सकृदेवोपयुञ्जीत। सोमवदाहारविहारौ व्याख्यातौ, केवलं नवनीतमभ्यङ्गार्थे, शेषं सोमवदानिर्गमादिति ॥ ५ ॥

सोमसदृश अन्य रसायन औषधियाँ—इसके आगे औषधियों का वर्णन किया जाता है—अजगरी, श्वेतकापोती, कृष्णकापोती, गोनसी, वाराही, कन्या, छत्रा, अतिच्छत्रा, करेणु, अजा, चक्रका, आदित्यपर्णी, ब्रह्मसुवर्चला, श्रावणी, महाश्रावणी, गोलोमी, अजलोमी और महावेगवती, इन अठारह औषधियों को, सोम के समान शक्तिशाली कहा गया है। इनका सेवन-विधान तथा गुण और प्रशंसा सोम की भांति शास्त्र में वर्णित है। होम किए गृह में (प्रवेश करके) इनमें से जो दूध वाली हों, उनका एक कुडव (४ पल) दूध, एक बार में पी ले। जो दुग्धरहित मूल वाली हों, उनकी तर्जनी अंगुलि के तुल्य, तीन टुकड़ों की मात्रा का उपयोग करे। श्वेत कापोती, मूल और पत्ते के साथ सेवन करनी चाहिए। गोनसी, अजगरी और कृष्ण कापोती को, नख सहित एक मुट्ठी प्रमाण, छोटे-छोटे टुकड़े करके, दूध में पकाकर तथा छान कर, थोड़ा घी मिला, होम करके, एक बार में सेवन करे। चक्रका का दूध एक बार में पीवे। ब्रह्मसुवर्चला का सेवन भक्ष्यकल्प ( मालपुआ, पूड़ी, कचौड़ी आदि ) विधान से सात दिन करे। शेष अन्य सोमों को पांच-पांच पल लेकर, एक आढक दूध में पकावे और एक प्रस्थ दूध अवशिष्ट रहने पर अग्नि से उतार-छान कर, एक बार में सेवन करे। आहार-विहार का विधान, सोम की तरह समझे और अभ्यङ्ग में केवल मक्खन का प्रयोग करे। शेष सभी विधान, गृह से बाहर निकलने तक, सोम के तुल्य हैं ॥ ५ ॥

विमर्शः—भक्ष्यकल्पेनेति अपूपादिविधानेन ।

भवन्ति चात्र—

युवानं सिंहविक्रान्तं कान्तं श्रुतनिगादिनम्।
कुर्युरेताः क्रमेणैव द्विसहस्रायुषं नरम् ॥ ६ ॥

रसायन औषधियों के सेवन का फल—जैसे कि:—ये औषधियाँ, क्रमानुसार मनुष्य को युवा, सिंह के समान बलशाली, सुन्दर, स्मृति शील तथा दो सहस्र वर्ष की आयु वाला बनाती हैं ॥ ६ ॥

अङ्गदी कुण्डली मौली दिव्यस्रक्चन्दनाम्बरः ।
चरत्यमोघसंकल्पो नभस्यम्बुददुर्गमे ॥ ७ ॥

बाजूबन्द, कुण्डल, मुकुट, दिव्यमाला, चन्दन और वस्त्र धारण करके तथा सफल मनोरथ होकर, मनुष्य, बादलों के लिए भी दुर्गम, आकाश में विचरता है ७ ॥

व्रजन्ति पक्षिणो येन जललम्बाश्च तोयदाः ।
गतिः सौषधिसिद्धस्य सोमसिद्धे गतिः परा ॥ ८ ॥

पक्षियों तथा जल से भरे हुए बादलों की भांति औषधि सिद्ध मनुष्य की गति होती है। सोमसिद्ध पुरुष की गति तो कुछ दूसरी ही है अर्थात् वह इनसे उत्कृष्ट होती है ॥ ८ ॥

अथ वक्ष्यामि विज्ञानमोषधीनां पृथक् पृथक् ।
मण्डलैः कपिलैश्चित्रैः सर्पाभा पञ्चपर्णिनी ॥ ९ ॥
पञ्चारत्निप्रमाणा च विज्ञेयाऽजगरी बुधैः ।
निष्पत्रा कनकाभासा मूले द्व्यङ्गुलसंमिता ॥ १० ॥
सर्पाकारा लोहितान्ता श्वेतकापोतिरुच्यते ।
द्विपर्णिनीं मूलभवामरुणां कृष्णमण्डलाम् ॥ ११ ॥
द्व्यरत्निमात्रां जानीयाद्गोनसीं गोनसाकृतिम् ।
सक्षीरां रोमशां मृद्वीं रसेनेक्षुरसोपमाम् ॥ १२ ॥
एवंरूपरसां चापि कृष्णकापोतिमादिशेत् ।
कृष्णसर्पस्वरूपेण वाराही कन्दसंभवा ॥ १३ ॥
एकपत्रा महावीर्या भिन्नाञ्जनसमप्रभा ।
छत्रातिच्छत्रके विद्याद्रक्षोघ्ने कन्दसंभवे ॥ १४ ॥
जरामृत्युनिवारिण्यौ श्वेतकापोतिसंस्थिते ।
कान्तैर्द्वादशभिः पत्रैर्मयूराङ्गरुहोपमैः ॥ १५ ॥
कन्दजा काञ्चनक्षीरी कन्या नाम महौषधी ।
करेणुः सुबहुक्षीरा कन्देन गजरूपिणी ॥ १६ ॥
हस्तिकर्णपलाशस्य तुल्यपर्णा द्विपर्णिनी ।
अजास्तनाभकन्दा तु सक्षीरा क्षुपरूपिणी ॥ १७ ॥
अजा महौषधी ज्ञेया शङ्खकुन्देन्दुपाण्डुरा ।
श्वेतां विचित्रकुसुमां काकादन्या समां क्षुपाम् ॥ १८ ॥
चक्रकामोषधीं विद्याज्जरामृत्युनिवारिणीम् ।
मूलिनी पञ्चभिः पत्रैः सुरक्तांशुककोमलैः ॥ १९ ॥
आदित्यपर्णिनी ज्ञेया सदाऽऽदित्यानुवर्तिनी ।
कनकाभा जलान्तेषु सर्वतः परिसर्पति ॥ २० ॥
सक्षीरा पद्मिनीप्रख्या देवी ब्रह्मसुवर्चला ।
अरत्निमात्रक्षुपका पत्रैर्द्व्यङ्गुलसंमितैः ॥ २१ ॥
पुष्पैर्नीलोत्पलाकारैः फलैश्चाञ्जनसन्निभैः ।
श्रावणी महती ज्ञेया कनकाभा पयस्विनी ॥ २२ ॥
श्रावणी पाण्डुराभासा महाश्रावणिलक्षणा ।
गोलोमी चाजलोमी च रोमशे कन्दसंभवे ॥ २३ ॥
हंसपादीव विच्छिन्नैः पत्रैर्मूलसमुद्भवैः ।
अथवा शङ्खपुष्प्या च समाना सर्वरूपतः ॥ २४ ॥

विविध रसायन औषधियों के लक्षण—इसके आगे, औषधियों की पहचान, पृथक्-पृथक् बतलाई जाती है। अजगरी, गोलाकार, धूमर वर्ण के चित्रों से चित्रित, सर्प के समान, पांच पत्तों वाली तथा पाँच अरत्नि (बालिश्त) प्रमाण की होती है। श्वेत कापोती, पत्ररहित, स्वर्ण के समान आभावाली, मूल में दो अंगुल लम्बी, सर्पाकार तथा लाल किनारे वाली होती है। गोनसी, दो पत्ते वाली, लाल जड़ तथा काले मण्डलों से युक्त, दो अरत्नि लम्बी और गौ के खुर के समान आकृति वाली होती है। कृष्ण कापोती, दूध युक्त, रोमवाली, कोमल, गन्ने के रस के समान रस वाली और उसी रूप-रस की होती है। वाराही स्वरूप में काले सर्प के समान, कन्द से उत्पन्न होने वाली, एक पत्ते वाली, महान् शक्ति सम्पन्न और टूटे हुए अञ्जन की भांति, चमक से युक्त होती। छत्रा और अतिच्छत्रा, राक्षसों का नाश करने वाली, कन्द से उत्पन्न होने वाली, बुढ़ापा और मृत्युको दूर करने वाली तथा श्वेत कापोती के समान आकृति वाली होती है। कन्या नामक महौषधि, मोरपंख के समान सुन्दर बारह पत्तों से युक्त, कन्द से उत्पन्न होने वाली तथा सुनहले रंग के दूध वाली होती है। करेणु अधिक दूध वाली, हाथी के समान कन्दवाली तथा हस्तिकर्ण पलाश के समान पत्तों वाली एवं दो पत्तों से युक्त होती है। अजा नामक महौषधि, बकरी के स्तन की भांति कन्द वाली, दूध से युक्त क्षुप (छोटे पौधे के) के आकार वाली तथा शंख, कुन्द (पुष्प) और चन्द्रमा के समान उज्ज्वल होती है। चक्रका औषधि, श्वेत, विविध वर्ण के पुष्पों से युक्त, काकादनी (गुञ्जा) के पौधे के समान और जरा एवं मृत्यु को दूर करने वाली है। आदित्यपर्णी, मूलवाली, सूर्य की लाल किरणों के समान सुन्दर, कोमल, पांच पत्तों से युक्त तथा सदा सूर्य का अनुगमन करने वाली होती है। देवी ब्रह्मसुवर्चला, सोने के समान वर्ण वाली, जल के किनारे फैलने वाली, दूध युक्त और कमलिनी के समान होती है। श्रावणी का पौधा एक बालिश्त लम्बा, पत्ते दो अंगुल लम्बे, फूल नीलोफर की आकृति के और फल अञ्जन के समान होते हैं। महाश्रावणी, सोने के समान चमकीली, दूध से युक्त, धूसर वर्ण वाली और महाश्रावणी के लक्षणों से युक्त होती है। गोलोमी और अजलोमी, रोमवाली, कन्द से उपन्न होने वाली, हंसपदी के समान कटे हुए तथा जड़ों से निकलने वाले पत्तों वाली अथवा सम्पूर्ण रूप से शंखपुष्पी के समान होती है ॥९-२४॥

विमर्शः—

अरत्नि :—'विस्तृतकनिष्ठिकांगुष्ठिमुष्टिकहस्तः अरत्निः' "बद्धमुष्टिकरः अरत्निः"। (डल्हण)

वेगेन महताऽऽविष्टा सर्पनिर्मोकसन्निभा ।
एषा वेगवती नाम जायते ह्यम्बुदक्षये ॥ २५ ॥

वेगवती, वेग से बढ़ने वाली, साँप की केंचुल के समान आकृति वाली और वर्षा ऋतु के अन्त में (शरद् ऋतु में) उत्पन्न होती है ॥ २५ ॥

सप्तादौ सर्परूपिण्यो ह्योषध्यो याः प्रकीर्तिताः ।
तासामुद्धरणं कार्यं मन्त्रेणानेन सर्वदा ॥ २६ ॥

रसायन औषधियों के उखाड़ने का मन्त्र—प्रारम्भ में सांप की आकृतिवाली जिन सात औषधियों का वर्णन किया गया है, उन्हें इस अधोलिखित मन्त्र के साथ, सदा उखाड़ना चाहिए ॥ २६ ॥

महेन्द्ररामकृष्णानां ब्राह्मणानां गवामपि ।
तपसा तेजसा वाऽपि प्रशाम्यध्वं शिवाय वै ॥ २७ ॥

महेन्द्र, राम, कृष्ण, ब्राह्मण और गौ के तप और तेज से, कल्याण करने के लिए, शान्त रहो ॥ २७ ॥

मन्त्रेणानेन मतिमान् सर्वा एवाभिमन्त्रयेत् ।
अश्रद्दधानैरलसैः कृतघ्नैः पापकर्मभिः ॥ २८ ॥
नैषामादयितुं शक्याः सोमाः सोमसमास्तथा ।

इस मन्त्र के द्वारा बुद्धिमान् वैद्य, सभी औषधियों को अभिमंत्रित करे । श्रद्धारहित, आलसी, कृतघ्न और पाप कर्म में रत मनुष्य, चन्द्रमा के तुल्य सोमों को, प्राप्त नहीं कर सकते ॥ २८ ॥

पीतावशेषममृतं देवैर्ब्रह्मपुरोगमैः ॥ २९ ॥
निहितं सोमवीर्यासु सोमे चाप्योषधीपतौ ।

पूर्वोक्त औषधियों के अमृत समान गुणकारी होने में हेतु ब्रह्मा के पश्चाद्गामी देवताओंने, पीने से बचे हुए अमृत को, सोम के समान वीर्य वाली औषधियों में तथा औषधियों के स्वामी चन्द्रमा में रख दिया ॥ २९ ॥

देवसुन्दे ह्रदवरे तथा सिन्धौ महानदे ॥ ३० ॥
दृश्यते च जलान्तेषु मेध्या ब्रह्मसुवर्चला ।
आदित्यपर्णिनी ज्ञेया तथैव हिमसंक्षये ॥ ३१ ॥
दृश्यतेऽजगरी नित्यं गोनसी चाम्बुदागमे ।
काश्मीरेषु सरो दिव्यं नाम्ना क्षुद्रकमानसम् ॥ ३२ ॥
करेणुस्तत्र कन्या च छत्रातिच्छत्रके तथा ।
गोलोमी चाजलोमी च महती श्रावणी तथा ॥ ३३ ॥
वसन्ते कृष्णसर्पाख्या गोनसी च प्रदृश्यते ।
कौशिकीं सरितं तीर्त्वा सञ्जयन्त्यास्तु पूर्वतः ॥ ३४ ॥
क्षितिप्रदेशो वल्मीकैराचितो योजनत्रयम् ।
विज्ञेया तत्र कापोती श्वेता वल्मीकमूर्धसु ॥ ३५ ॥
मलये नलसेतौ च वेगवत्योषधी ध्रुवा ।
कार्तिक्यां पौर्णमास्यां च भक्षयेत्तामुपोषितः ॥ ३६ ॥
सोमवच्चात्र वर्तेत फलं तावच्च कीर्तितम् ।
सर्वा विचेयास्त्वोषध्यः सोमाश्चाप्यर्बुदे गिरौ ॥ ३७ ॥
स शृङ्गैर्देवचरितैरम्बुदानीकभेदिभिः ।
व्याप्तस्तीर्थैश्च विख्यातैः सिद्धर्षिसुरसेवितैः ॥ ३८ ॥
गुहाभिर्भीमरूपाभिः सिंहोन्नादितकुक्षिभिः ।
गजालोडिततोयाभिरापगाभिः समन्ततः ।
विविधैर्धातुभिश्चित्रैः सर्वत्रैवोपशोभितः ॥ ३९ ॥

नदीषु शैलेषु सरःसु चापि
पुण्येष्वरण्येषु तथाऽऽश्रमेषु ।
सर्वत्र सर्वाः परिमार्गितव्याः
सर्वत्र भूमिर्हि वसूनि धत्ते ॥ ४० ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने निवृत्तसंतापीयं रसायनं नाम त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३० ॥

पूर्वोक्त ओषधियों के उत्पत्ति-प्रदेश—जलाशयों में श्रेष्ठ देवसुन्द तथा सिन्धु महानदी में एवं जल के किनारे, मेध्या ब्रह्मसुवर्चला दीखती है । इसी प्रकार आदित्यपर्णी वसन्त ऋतु में दिखलाई पड़ती है । अजगरी सदा तथा गोनसी वर्षा ऋतु में दृष्टिगत होती है । काश्मीर में क्षुद्रक मानस नामक एक दिव्य जलाशय है, वहाँ करेणु, कन्या, छत्रा, अतिच्छत्रा, गोलोमी, अजलोमी, श्रावणी और महाश्रावणी उत्पन्न होती हैं । वाराही और गोनसी वसन्त ऋतु में दिखलाई पड़ती हैं। कौशिकी नदी को पार करके, सञ्जयन्ती के पूर्व में, वल्मीक से भरा हुआ तीन योजन का भूभाग है, वहाँ श्वेतकापोती मलय पर्वत तथा नल सेतु पर निश्चय प्राप्त होती है । इसे कार्तिक मास की पूर्णिमा को उपवास करके सेवन करना चाहिए । इसमें सोम-सेवन की भांति आहार और आचार तथा गुण बतलाया गया है। सभी औषधियां तथा सोम अर्बुदगिरि से एकत्रित करनी चाहिए । उस पर्वतकी चोटियों पर देवता विचरते हैं, शिखर मेघघटा का भेदन करते हैं ( ऊँचाई के कारण ) वह प्रसिद्ध तीर्थ स्थानों से भरा हुआ है तथा वहां सिद्ध,ऋषि और देवताओं का वास है। वह भयङ्कर गुहाओं तथा सिंहगर्जना से प्रतिध्वनित खोहों से व्याप्त तथा हाथियों के द्वारा आलोडित नदियों के जल से चतुर्दिक् घिरा हुआ है और नाना प्रकार के धातु एवं चित्र-विचित्र वस्तुओं से सभी स्थानों में सुशोभित है। नदी, पर्वत, जलाशय, पवित्र वन, आश्रम एवं सभी स्थानों में इन सम्पूर्ण औषधियों को ढूँढना चाहिए क्योंकि भूमि सभी स्थलों पर सम्पत्ति धारण करती है ॥ ॥०-४० ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाव्याख्यायां त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥

नोट—

## एकत्रिंशत्तमोऽध्यायः

अथातः स्नेहोपयौगिकचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

स्नेहोपयौगिक चिकित्सा का उपक्रम—इसके अनन्तर स्नेहप्रयोग-चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥

स्नेहसारोऽयं पुरुषः, प्राणाश्च स्नेहभूयिष्ठाः स्नेहसाध्याश्च भवन्ति। स्नेहो हि पानानुवासनमस्तिष्कशिरोबस्त्युत्तरबस्तिनस्यकर्णपूरणगात्राभ्यङ्गभोजनेषूपयोज्यः ॥ ३ ॥

स्नेह की प्रशंसा- मनुष्य शरीर में स्नेह ही सार वस्तु है, उसका जीवन ( बल ) स्नेह पर आधारित रहता है तथा उसकी रक्षा भी स्नेह द्वारा ही होती है। स्नेह का प्रयोग पान, अनुवासन, मस्तिष्क ( शिरोविरेचन ), शिरोबस्ति, उत्तरबस्ति, नस्य, कर्णपूरण ( कान में तेल डालना ), गात्राभ्यङ्ग ( शरीर की मालिश ) और भोजन में करना चाहिये ॥

तत्र द्वियोनिश्चतुर्विकल्पोऽभिहितः स्नेहः स्नेहगुणाश्च। तत्र जङ्गमेभ्यो गव्यं घृतं प्रधानं, स्थावरेभ्यस्तिलतैलं प्रधानमिति ॥ ४ ॥

स्नेह के भेद एवं उनमें गोघृत तथा तिल-तेल की प्रधानता—स्नेह के दो उत्पत्तिस्थान ( स्थावर और जंगम ) तथा चार भेद ( घृत, तैल, वसा, मज्जा ) होते हैं। जंगम स्नेहों ( घृत, वसा, मज्जा ) में गोघृत प्रधान होता है और स्थावरों में तिल तैल ॥ ४ ॥

स्नेह— { स्थावर - तैल
जंगम— { घृत
वसा
मज्जा

घृत की प्रधानता के सम्बन्ध में चरककार लिखते हैं—
नान्यः स्नेहस्तथा कश्चित् संस्कारमनुवर्तते। यथा सर्पिः सर्वस्नेहोत्तमं मतम्। ( चरक )

अत ऊर्ध्वं यथाप्रयोजनं यथाप्रधानं च स्थावरस्नेहानुपदेक्ष्यामः—तत्र तिल्वकैरण्डकोशाम्रदन्तीद्रवन्तीसप्तलाशङ्खिनीपलाशविषाणिकागवाक्षकम्पिल्लकशम्पाकनीलिनीस्नेहा विरेचयन्ति, जीमूतककुटजकृतवेधनेक्ष्वाकुधामार्गवमदनस्नेहा वामयन्ति, विडङ्गखरमञ्जरीमधुशिग्रुसूर्यवल्लीपीलुसिद्धार्थकज्योतिष्मतीस्नेहाः शिरो विरेचयन्ति, करञ्जपूतीककृतमालमातुलुङ्गेङ्गुदीकिराततिक्तकस्नेहा दुष्टव्रणेषूपयुज्यन्ते, तुवरककपित्थकम्पिल्लकभल्लातकपटोलस्नेहा महाव्याधिषु, त्रपुसैर्वारुककर्कारुकतुम्बीकूष्माण्डस्नेहा मूत्रसङ्गेषु, कपोतवङ्कावल्गुजहरीतकीस्नेहाः शर्कराश्मरीषु, कुसुम्भसर्षपातसीपिचुमर्दातिमुक्तकभाण्डीकटुतुम्बीकटभीस्नेहाः प्रमेहेषु, तालनारिकेलपनसमोचप्रियालबिल्वमधूकश्लेष्मातकाम्रातकफलस्नेहाः पित्तसंसृष्टे वायौ, बिभीतकभल्लातकपिण्डीतकस्नेहाः कृष्णीकरणे, श्रवणकङ्गुकतुण्टुकस्नेहाः पाण्डुकरणे, सरलपीतदारुशिंशपागुरुसारस्नेहा दद्रुकुष्ठकिटिभेषु, सर्व एव स्नेहा वातमुपघ्नन्ति, तैलगुणाश्च समासेन व्याख्याताः ॥५॥

विविध स्थावर स्नेहों के गुण तथा उपयोग—इसके आगे प्रयोजन और प्रधानता की दृष्टि से, श्रेष्ठ स्थावर स्नेहों का वर्णन किया जाता है—इनमें तिल्वक ( लोध्र ), एरण्ड, कोशाम्र, दन्ती, द्रवन्ती, सप्तला ( यवतिक्ता ), शंखिनी, ( यवतिक्ता भेद ), पलाश, विषाणिका ( मेढासिंगी ), गवाक्षी ( इन्द्रायण ), कम्पिल्लक ( कबीला ), शम्पाक ( अमलतास, ) और नीलिनी ( नील, नीलाञ्जनिका ) से उत्पन्न स्नेह विरेचन करते हैं। जीमूतक ( देवदाली ), कुटज, कृतवेधन ( कडुई तरोई ), इक्ष्वाकु (कडुई तुम्बी), धमार्गव ( नेनुआ, महाकोशातकी ) और मैनफल से उत्पन्न स्नेह वमन कराते हैं। विडंग, खरमञ्जरी ( अपामार्ग ) मधुशिग्रु ( मीठा सहिजन ), सूर्यवल्ली ( हुलहुल ) पीलु, सिद्धार्थक ( सरसों ) और ज्योतिष्मती ( मालकांगनी ) से उत्पन्न स्नेह, शिरोविरेचन के लिए उपयुक्त होते हैं। करञ्ज, पूतिकरञ्ज, कृतमाल ( अमलतास ), मातुलुङ्ग ( बिजौरा ), इङ्गुदी और चिरायता का स्नेह, दुष्टव्रणों में प्रयुक्त होता है। तुवरक, कैथ, कबीला, भिलावा और परवल के स्नेह का प्रयोग महाव्याधियों में किया जाता है। त्रपुस ( खीरा ) एर्वारुक ( ककड़ी ), कर्कारुक (कूष्माण्डी), तुम्बी (कटुतुम्बी) और कूष्माण्ड के स्नेह का प्रयोग, मूत्रावरोध में किया जाता है। कपोतवङ्का ( ब्राह्मी ), अवल्गुज (बाकुची) और हरीतकी का स्नेह, शर्करा अश्मरी में प्रयुक्त होता है। कुसुम्भ (बर्रे का तेल), सरसों, तीसी, नीम, अतिमुक्तक(माधवीलता), भाण्डी ( मजीठ ), कटुतुम्बी और कटभी ( मालकांगनी ) का स्नेह, प्रमेहों में प्रयोग में लाया जाता है। ताल ( ताड़ ) नारियल, कटहल, मोच ( केला ) प्रियाल, ( चिरौंजी ), बेल, महुआ, श्लेष्मातक ( लिसोढ़ा ), आम्रातक ( आमड़ा ) फलों के स्नेह, पित्तयुक्त वात में प्रयोग किये जाते हैं। बहेड़ा, भिलावा और पिण्डीतक ( मैनफल ) का स्नेह कृष्णीकरण (त्वचा का वर्ण काला करना) में प्रयुक्त होता है। श्रवण ( तापसवृक्ष, इंगुदी ), कंगुक ( प्रियंगु ) और टुण्टुक ( अरलू ) का स्नेह पाण्डुकर्म में प्रयुक्त होता है। चीड़, देवदारु, शीशम और अगर के सार भाग का स्नेह दद्रु, कुष्ठ एवं किटिभ रोग में व्यवहृत होता है। सभी स्नेह वातनाशक होते हैं। तेल के गुणों का संक्षेप में वर्णन किया गया है ॥५॥

अत ऊर्ध्वं कषायस्नेहपाककममुपदेक्ष्यामः। तत्र केचिदाहुः—त्वक्पत्रफलमूलादीनां आगस्तचतुर्गुणं जलं चतुर्भागावशेषं निष्क्वाथ्यापहरेदित्येष कषायपाककल्पः स्नेहप्रसृतेषु षट्सु चतुर्गुणं द्रवमावाप्य चतुरश्चाक्षसमान् भेषजपिण्डानित्येष स्नेहपाककल्पः। एतत्तु न सम्यक्; कस्मात्? आगमासिद्धत्वात् ॥ ६ ॥

क्वाथ तथा स्नेह का पाक-क्रम में एकदेशीय मत—इसके आगे कषाय ( क्वाथ ) और स्नेहपाक विधि का कथन किया

जाता है। कुछ आचार्यों का मत है कि वनस्पतियों की छाल पत्ता, फूल और मूल एक भाग तथा उससे चौगुना जल डाल कर क्वाथ करना चाहिये और चतुर्थांश जल अवशेष रहने पर उतार लेना चाहिये, यह कषायपाक विधि है। स्नेहपाक के लिए ६ अञ्जली स्नेह में चौगुना द्रव-पदार्थ (जल या किसी द्रव्य का स्वरस-क्वाथ) मिलाना चाहिये और चार अक्ष (बहेड़े का फल) की मात्रा में कल्क द्रव्य डालना चाहिये यह स्नेहपाक विधि है। किन्तु उनका कथन ठीक नहीं, क्योंकि शास्त्र से इस वचन की पुष्टि नहीं होती॥ ६॥

विमर्शः—प्रसृतोऽत्र संयुक्तपञ्चाङ्गुलिरीषद्विस्तृतपाणिरेव, न तु पुनः पलद्वयम्। चतुरश्चाक्षसमान् भेषजकल्कपिण्डान् बिभीतकफलमानान् पिष्टभेषजकल्कान्।

पलकुडवादीनामतो मानं तु व्याख्यास्यामः—तत्र द्वादश धान्यमाषा मध्यमाः सुवर्णमाषकः, ते षोडश सुवर्णम्; अथवा मध्यमनिष्पावा एकोनविंशतिर्धरणं, तान्यर्धतृतीयानि कर्षः, ततश्चोर्ध्वं चतुर्गुणमभिवर्धयन्तः पलकुडवप्रस्थाढकद्रोणा इत्यभिनिष्पद्यन्ते, तुला पुनः पलशतं, ताः पुनर्विंशतिर्भारः, शुष्काणामिदं मानम्, आर्द्रद्रवाणां च द्विगुणमिति॥ ७॥

पल-कुडवादिमान परिभाषा—इसलिये पल, कुडव आदि की मान परिभाषा का वर्णन किया जाता है—मध्यम श्रेणी की बारह उड़दों का एक सुवर्णमाष होता है और सोलह सुवर्णमास का एक सुवर्ण (कर्ष)। अथवा मध्यम श्रेणी की उन्नीस निष्पावों (सेम के बीज) का एक धरण होता है और अढ़ाई धरण का एक कर्ष। इसके आगे चौगुना के क्रम से बढ़ते हुए (जैसे चार कर्ष का एक पल और चार पल का एक कुडव) पल, कुडव, प्रस्थ, आढक और द्रोण बनते हैं। सौ पल की एक तुला होती है और बीस तुला का एक भार। यह मान-परिभाषा सूखे हुए द्रव्यों के लिये है, गीली औषधियाँ और द्रव पदार्थ इसी मान में दुगुना लेना चाहिये॥ ७॥

विमर्शः—मध्यमा-मध्यमप्रमाणाः, तेन नातिस्थूला नातितनवश्च माषाः। सुवर्णं कर्षं इत्यर्थः। अर्द्धं तृतीयं येषां तान्यर्द्धतृतीयानि सार्द्धद्वयमित्यर्थः। ततः कर्षाच्चतुर्गुणवर्द्धमानात् पलम्, एवं पलात् कुडवः, कुडवात् प्रस्थः, प्रस्थादाढकम्, आढकात् द्रोणः।

कहाँ आर्द्र द्रव्य को दुगुना नहीं लेना चाहिए:—
वासाकुटजकूष्माण्डशतमूलीसहामृताः।
प्रसारण्यश्वगन्धा च शतपुष्पासहाचराः॥
निम्बश्चार्द्रा प्रयोक्तव्या न तासां द्विगुणं भवेत्
'मानन्तु द्विविधं प्रोक्तं कालिंगं मागधं तथा'।

तत्रान्यतमपरिमाणसंमितां यथायोगं त्वक्पत्रफलमूलादीनामातपपरिशोषितानां छेद्यानि खण्डशश्छेदयित्वा भेद्यान्यणुशो भेदयित्वाऽवकुट्याष्टगुणेन षोडशगुणेन वाऽम्भसाऽभिषिच्य स्थाल्यां चतुर्भागावशिष्टं क्वाथयित्वाऽपहरेदित्येष कषायपाककल्पः। स्नेहाच्चतुर्गुणो द्रवः, स्नेहचतुर्थांशो भेषजकल्कः, तदैकध्यं संसृज्य विपचेदित्येष स्नेहपाककल्पः। अथवा तत्रोदकद्रोणे त्वक्पत्रफलमूलादीनां तुलामावाप्य चतुर्भागावशिष्टं निष्क्वाथ्यापहरेदित्येष कषायपाककल्पः, स्नेहकुडवे भेषजपलं पिष्टं कल्कं चतुर्गुणं द्रवमावाप्य विपचेदित्येष स्नेहपाककल्पः॥ ८॥

स्नेहपाक कल्प—इनमें से किसी एक मान के अनुसार, योग में प्रयुक्त किये जाने वाले द्रव्यों की त्वचा (छाल), पत्र, फल और मूल आदि को धूप में सुखाकर, उनमें से काटने योग्य द्रव्यों के छोटे-छोटे टुकड़े काट लेना चाहिए तथा तोड़ने योग्य द्रव्यों को छोटे-छोटे टुकड़ों में तोड़ लेना चाहिये और सबको कूटकर आठगुने या सोलहगुने जल में भिगोकर क्वाथ करना चाहिये। चतुर्थांश क्वाथ अवशिष्ट रहने पर उसे अग्नि पर से उतार लेना चाहिये; यह कषायपाक विधि है। स्नेहपाक में स्नेह से चौगुना द्रव पदार्थ, और स्नेह का चतुर्थांश औषधियों का पिसा हुआ कल्क एक साथ मिलाकर पाक करना चाहिये; यह स्नेहपाक विधि है। अथवा एक द्रोण जल में छाल, पत्ता, फल और जड़ आदि की एक तुला डालकर क्वाथ करना चाहिये और चतुर्थांश जल अवशेष रहने पर उतार लेना चाहिए, यह कषायपाक विधि है। एक कुडव स्नेह में एक पल औषधि का पिसा हुआ कल्क तथा चौगुना द्रव पदार्थ डालकर पाक करना चाहिये, यह स्नेहपाक विधि है॥ ८॥

विमर्शः—मागधं सुश्रुताचार्यसम्मतं मानम्।
(१) कर्षादौ तु पलं यावद् दद्यात् षोडशिकं जलम्।
ततस्तु कुडवं यावत् तोयमष्टगुणं भवेत्॥
चतुर्गुणमतश्चोर्ध्वं यावत् प्रस्थादिकं भवेत्।
(२) मृदौ चतुर्गुणं देयं कठिनेऽष्टगुणं जलम्।
कठिनात् कठिने देयं जलं षोडशिकं मतम्॥

भवतश्चात्र—
स्नेहभेषजतोयानां प्रमाणं यत्र नेरितम्।
तत्रायं विधिरास्थेयो निर्दिष्टे तद्वदेव तु॥ ९॥
अनुक्ते द्रवकार्ये तु सर्वत्र सलिलं मतम्।
कल्कक्वाथावनिर्देशे गणात्तस्मात् प्रयोजयेत्॥ १०॥

जैसे कि—जिस स्थान पर स्नेह, औषध और जल का परिमाण न लिखा गया हो वहाँ इस विधि का व्यवहार करना चाहिए और जहाँ विधि का निर्देश हो वहाँ उसी के अनुसार कार्य करना चाहिए। जहाँ द्रव पदार्थ का नाम-निर्देश न किया गया हो वहाँ जल लेना चाहिये और कल्क तथा क्वाथ्य द्रव्य का निर्देश न होने पर, जिस वर्ग की औषधियों के द्वारा स्नेहपाक करना हो, उसी वर्ग के द्रव्यों का प्रयोग करना चाहिए॥ ९-१०॥

अत ऊर्ध्वं स्नेहपाकक्रममुपदेक्ष्यामः। स तु त्रिविधः; तद्यथा—मृदुः, मध्यमः, खर इति। तत्र स्नेहौषधिविवेकमात्रं यत्र भेषजं स मृदुरिति, मधूच्छिष्टमिव विशदमविलेपि यत्र भेषजं स मध्यमः कृष्णमवसन्नमीषद्विशदं चिक्कणं च यत्र भेषजं स खर

ऊर्ध्वं दग्धस्नेहो भवति, तं पुनः साधु साधयेत्। तत्र पानाभ्यवहारयोर्मृदुः, नस्याभ्यङ्गयोर्मध्यमः, बस्तिकर्णपूरणयोस्तु खर इति ॥ ११ ॥

त्रिविध स्नेहपाक के लक्षण—इसके आगे स्नेहपाक विधि का वर्णन किया जाता है। स्नेहपाक तीन प्रकार का होता है; जैसे—मृदु, मध्यम और खर। जिस स्नेह पाक में स्नेह और औषध ( कल्क द्रव्य ) पृथक् पृथक् दृष्टिगत हों उसे मृदुपाक कहते हैं; जब कल्क द्रव्य मोम के समान विशद ( पिच्छिलतारहित ) और अविलेपी ( अंगुलियों में न चिपकने वाला ) हो तो वह मध्यम पाक कहलाता है और जब कल्क द्रव्य काला, अवसन्न ( भूनने से कुछ टूटा हुआ ), ईषद् विशद ( कुछ पिच्छिलतारहित ) तथा चिकना हो जाय तो उसे खर पाक कहते हैं। इससे अधिक पाक करने पर स्नेह जल जाता है, उसे फिर से भलीभांति पकाना चाहिये। पान और भोजन में मृदु, नस्य और अभ्यङ्ग में मध्यम तथा वस्ति और कर्णपूरण में खर पाक स्नेह का प्रयोग करना चाहिए ॥ १२ ॥

विमर्शः—

मृदुर्नस्ये, खरोऽभ्यंगे, दाने वस्तौ च मध्यमः।

( चरक क. अ. १२ )

भवतश्चात्र—

शब्दस्योपरमे प्राप्ते फेनस्योपशमे तथा।
गन्धवर्णरसादीनां संपत्तौ सिद्धिमादिशेत् ॥ १२ ॥
घृतस्यैवं विपक्वस्य जानीयात् कुशलो भिषक्।
फेनोऽतिमात्रं तैलस्य शेषं घृतवदादिशेत् ॥ १३ ॥

स्नेहसिद्धि के लक्षण—जैसे कि—जब घृतपाक के समय उठने वाला शब्द बन्द हो जाय, फेन शान्त रहे तथा गन्ध, वर्ण और रस आदि की उत्पत्ति हो, तो इस प्रकार पके हुए घृत को, कुशल वैद्य, सिद्ध समझे। तैलपाक में, फेन की अधिकता होने तथा अन्य लक्षण घृत के समान उपस्थित होने पर, उसे सिद्ध समझना चाहिए ॥ १२-१३ ॥

अत ऊर्ध्वं स्नेहपानक्रममुपदेक्ष्यामः—अथ खलु लघुकोष्ठायातुराय कृतमङ्गलस्वस्तिवाचनायोदयगिरिशिखरसंस्थिते प्रतप्तकनकनिकरपीतलोहिते सवितरि यथाबलं तैलस्य घृतस्य वा मात्रां पातुं प्रयच्छेत्। पीतमात्रे चोष्णोदकेनोपस्पृश्य सोपानत्को यथासुखं विहरेत् ॥ १४ ॥

स्नेहपान विधि—इसके आगे स्नेहपान विधि का वर्णन किया जाता है—स्वस्तिवाचन और मंगलपाठ किए हुए लघु कोष्ठ वाले आतुर को, ( लघुकोष्ठत्वं जीर्णाहारप्रदर्शनार्थम् ) उदयाचल पर्वत के शिखर पर, तपे हुए सुवर्णसमूह के समान पीले और लाल वर्ण के सूर्य के आगमन पर ( प्रातःकाल ) व्याधि, दोष और आतुर के हीन, मध्य और उत्तम बल की परीक्षा करके, तैल अथवा घृत की मात्रा पीने के लिए देना चाहिये। स्नेहपान करते ही उष्ण जल से आचमन कर तथा पैर में जूता धारण करके रोगी को घूमना चाहिये ॥ १४ ॥

रूक्षक्षतविषार्तानां वातपित्तविकारिणाम्।
हीनमेधास्मृतीनां च सर्पिष्पानं प्रशस्यते ॥ १५ ॥

घृतपान के योग्य मनुष्य-रूक्ष, क्षत एवं विष से पीड़ित, वात और पित्तजन्य व्याधियों से युक्त तथा हीन बुद्धि और स्मृति वाले आतुरों के लिए, घृतपान उत्तम होता है ॥ १५ ॥

क्रिमिकोष्ठानिलाविष्टाः प्रवृद्धकफमेदसः।
पिबेयुस्तैलसात्म्याश्च तैलं दार्ढ्यार्थिनश्च ये ॥ १६ ॥

तैलपान के योग्य मनुष्य—जिन रोगियों के कोष्ठ में कृमि पड़ गए हों, वायु भरी हुई हो, मेद और कफ की वृद्धि हो गई हो, जिन्हें तैल सेवन सात्म्य हो तथा जो शरीर को दृढ़ बनाना चाहते हों, उन्हें तैलपान करना चाहिये ॥१६॥

व्यायामकर्शिताः शुष्करेतोरक्ता महारुजः।
महाग्निमारुतप्राणा वसायोग्या नराः स्मृताः ॥ १७ ॥

वसापान के योग्य मनुष्य—अधिक व्यायाम से कृश, सूखे हुए शुक्र और रक्तवाले, अतिशय पीड़ा युक्त, अत्यन्त तीव्र अग्नि वाले और वायु के सहारे ही जिनकी प्राणरक्षा हो रही हो ऐसे मनुष्यों के लिए वसा पान उत्तम होता है ॥१७॥

विमर्शः—

बलवान् मारुतो येषां खानि चावृत्य तिष्ठति।
महच्चाग्निबलं येषां वसासात्म्याश्च ये नराः॥

( च. सू. अ. १३ )

क्रूराशयाः क्लेशसहा वातार्ता दीप्तवह्नयः।
मज्जानमाप्नुयुः सर्वे सर्पिर्वा स्वौषधान्वितम् ॥ १८ ॥

मज्जापान के योग्य मनुष्य—कड़े कोष्ठवाले, कष्टसहिष्णु, वातजन्यव्याधि से पीड़ित और तीव्र अग्नि वाले सभी आतुरों को, जिसके लिए जो औषध अनुकूल हो, उसमें सिद्ध मज्जा अथवा घृतपान करना चाहिये ॥ १८ ॥

केवलं पैत्तिके सर्पिर्वातिके लवणान्वितम्।
देयं बहुकफे चापि व्योषक्षारसमायुतम् ॥ १९ ॥

दोष-विशेष के अनुसार घृत पान का निर्देश—पित्तजन्य व्याधि में, अन्य द्रव्यों से रहित केवल घृत, वातज में लवणयुक्त घृत तथा कफ की अधिकता होने पर सोंठ, मरिच, पिप्पली एवं यवक्षार मिश्रित घृत पिलाना चाहिए ॥ १९ ॥

विमर्शः—केवलमसहायमन्यद्रव्यैरसंयुक्तमित्यर्थः। तच्च संस्कृतमसंस्कृतं वा। गयी तु पित्तहरद्रव्यसाधितमेव केवलमित्याह।

न सर्पिः केवलं पित्ते पेयं सामे विशेषतः।
सर्वं ह्यनुरजेद्देहं हत्वा संज्ञां च मारयेत् ॥

दोषाणामल्पभूयस्त्वं संसर्गं समवेक्ष्य च।
युञ्ज्यात्त्रिषष्टिधाभिन्नैः समासव्यासतो रसैः ॥ २० ॥

दोषों के संसर्ग विशेष में ६३ रस योग – दोषों की अल्पता और अधिकता तथा उनके सम्मिश्रण की परीक्षा करके, पृथक् एवं सम्मिलित रूप से द्रव्यों के तिरसठ प्रकार के रसभेदों के साथ, घृत का सेवन करना चाहिये ॥ २० ॥

विमर्शः—

रसैश्चोपहितः स्नेहः समासव्याससयोगिभिः।

इत्थं त्रिषष्टिधा संख्या प्राप्नोत्येकश्च केवलः ॥
एवमेताः चतुःषष्टिः स्नेहानां प्रविचारणाः ।
ओकर्तुव्याधिपुरुषान् प्रयोज्या जानता भवेत् ॥

( चरक. सू. अ. १३ )

स्नेहसात्म्यः क्लेशसहः काले नात्युष्णशीतले ।
अच्छमेव पिबेत् स्नेहमच्छपानं हि पूजितम् ॥ २१ ॥

अच्छ स्नेहपान का निर्देश—जिन्हें स्नेह सात्म्य है तथा जो कष्ट सहिष्णु हैं, उन्हें समशीतोष्ण काल में, अच्छ स्नेह-( केवल स्नेह ) पीना चाहिये क्योंकि उनके लिये केवल स्नेह श्रेष्ठ होता है ॥ २१ ॥

विमर्श :—

अच्छपेयस्तु यः स्नेहो न तामाहुर्विचारणाम् ।
स्नेहस्य स भिषग् दृष्टः कल्पः प्राथमकल्पिकः ॥

शीतकाले दिवा स्नेहमुष्णकाले पिबेन्निशि ।
वातपित्ताधिको रात्रौ वातश्लेष्माधिको दिवा ॥ २२ ॥

स्नेहपान में काल विचार—शीतऋतु में दिन में और उष्ण ऋतु में रात्रि में तथा वात और पित्त की अधिकता में रात्रि में एवं वात तथा कफ की अधिकता में दिन में स्नेह-पान कराना चाहिए ॥ २२ ॥

वातपित्ताधिको रात्रावुष्णे चापि पिबेन्नरः ।
श्लेष्माधिको दिवा शीते पिबेच्चामलभास्करे ॥
त्वरमाणे तु शीतेऽपि दिवातैलं प्रयोजयेत् ।
उष्णेऽपि रात्रौ सर्पिस्तु दोषादीन् वीक्ष्य, नान्यथा ॥

( च. सू. १३ )

वातपित्ताधिकस्योष्णे तृण्मूर्च्छोन्मादकारकः ।
शीते वातकफार्तस्य गौरवारुचिशूलकृत् ॥ २३ ॥

वात और पित्त की अधिकता में उष्ण-ऋतु में किया गया स्नेहपान, तृष्णा, मूर्च्छा और उन्मादकारक होता है एवं वात और कफ की अधिकता में, शीतऋतु में किया गया स्नेहपान गुरुता, अरुचि तथा शूल उत्पन्न करता है ॥ २३ ॥

विमर्श :—

अत्युष्णे वा दिवा पीतो वातपित्ताधिकेन वा ।
मूर्च्छां पिपासामुन्मादं कामलां वा समीरयेत् ॥
शीते रात्रौ पिबन् स्नेहं नरः श्लेष्माधिकोऽपि वा ।
आनाहमरुचिं शूलं पाण्डुतां वा समृच्छति ॥

( च. सू. १३ )

स्नेहपीतस्य चेत्तृष्णा पिबेदुष्णोदकं नरः ।
एवं चानुपशाम्यन्त्यां स्नेहमुष्णाम्बुना वमेत् ॥ २४ ॥
दिग्धाच्छीतैः शिरः शीतं तोयं चाप्यवगाहयेत् ।

स्नेहपान में उपद्रव स्वरूप तृष्णा की चिकित्सा—स्नेह पान के पश्चात् प्यास लगने पर आतुर को उष्ण जल पीना चाहिए, यदि इससे प्यास न बुझे तो उष्ण जल पीकर स्नेह का वमन करना चाहिए। आतुर के शिर पर शीतल द्रव्यों का लेप तथा शीतल जल से स्नान कराना चाहिए ॥ २४ ॥

विमर्श :—

स जग्ध्वा स्नेहमात्रां तामोजः प्रक्षारयन् बली ।
स्नेहाऽग्निरुत्तमां तृष्णां सोपसर्गामुदीरयेत् ॥

( च. सू. १३ )

या मात्रा परिजीर्येत चतुर्भागगतेऽहनि ॥ २५ ॥
सा मात्रा दीपयत्यग्निमल्पदोषे च पूजिता ।
या मात्रा परिजीर्येत तथाऽर्धदिवसे गते ॥ २६ ॥
सा वृष्या बृंहणीया च मध्यदोषे च पूजिता ।
या मात्रा परिजीर्येत चतुर्भागावशेषिते ॥ २७ ॥
स्नेहनीया च सा मात्रा बहुदोषे च पूजिता ।
या मात्रा परिजीर्येत्तु तथा परिणतेऽहनि ॥ २८ ॥
ग्लानिमूर्च्छामदान् हित्वा सा मात्रा पूजिता भवेत् ।
अहोरात्रादसंदुष्टा या मात्रा परिजीर्यति ॥ २९ ॥
सा तु कुष्ठविषोन्मादग्रहापस्मारनाशिनी ।

स्नेह की मात्रा का निर्देश—दिन के चतुर्थांश भाग ( एक प्रहर ) के व्यतीत होने पर, स्नेह की जिस मात्रा का पाचन होता है, वह अग्नि को दीप्त करती है तथा अल्प दोष वाले आतुर के लिए श्रेष्ठ होती है। स्नेह की जो मात्रा आधा दिवस व्यतीत होने पर जीर्ण होती है, वह वृष्य और बृंहण होती है तथा मध्य दोष वाले आतुर के लिए उपयुक्त होती है। स्नेह की जो मात्रा दिन का चतुर्थांश भाग अवशेष रहने पर ( तीन प्रहर में ) जीर्ण होती है, वह स्नेहन के योग्य होती है तथा अधिक दोष वाले आतुर के लिए उसका प्रयोग श्रेष्ठ होता है। स्नेह की जो मात्रा दिवस की समाप्ति पर जीर्ण होती है तथा जिसके सेवन से ग्लानि, मूर्च्छा और मद उत्पन्न नहीं होते वह श्रेष्ठ समझी जाती है। दोषों को दूषित किए बिना जो मात्रा दिन-रात में जीर्ण होती है वह कुष्ठ, विष, उन्माद, ग्रह और अपस्मार नाशक होती है ॥ २५-२९ ॥

विमर्श :—

अहोरात्रमहः कृत्स्नमर्धाहं च प्रतीक्षते ।
प्रधाना मध्यमा ह्रस्वा स्नेहमात्रा जरां प्रति ॥

यथाग्नि प्रथमां मात्रां पाययेत विचक्षणः ॥ ३० ॥
पीतो ह्यतिबहुः स्नेहो जनयेत् प्राणसंशयम् ।

प्रथम मात्रा की प्रशस्तता—बुद्धिमान् वैद्य, आतुर को उसकी अग्नि के अनुसार, स्नेह की पहली मात्रा पिलावे। क्योंकि अधिक स्नेहपान प्राण को संकट में डाल देता है ॥

मिथ्याचाराद्बहुत्वाद्वा यस्य स्नेहो न जीर्यति ॥ ३१ ॥
विष्टभ्य चापि जीर्यत्तं वारिणोष्णेन वामयेत् ।
ततः स्नेहं पुनर्दद्याल्लघुकोष्ठाय देहिने ।
जीर्णाजीर्णविशङ्कायां स्नेहस्योष्णोदकं पिबेत् ॥ ३२ ॥

स्नेहपान से उत्पन्न अजीर्ण में उपचार—मिथ्या आहार-विहार अथवा अधिकता के कारण जिस आतुर का स्नेह जीर्ण न हो, तथा कष्ट से जिसका पाचन हो, उस स्नेह को उष्ण जल के द्वारा वमन करा देना चाहिए।

लघुकोष्ठ वाले मनुष्य को पुनः स्नेह पिलाना चाहिए तथा स्नेह का पाचन हुआ या नहीं इस शंका के उपस्थित होने पर उष्ण जल पिलाना चाहिए ॥ ३२ ॥

तेनोद्गारो भवेच्छुद्धो भक्तं प्रति रुचिस्तथा।
स्युः पच्यमाने तृड्दाहभ्रमसादारतिक्लमाः ॥ ३३ ॥
परिषिच्याद्भिरुष्णाभिर्जीर्णस्नेहं ततो नरम्।
यवागूं पाययेत्कोष्णां कामं क्लिन्नाल्पतण्डुलाम् ॥३४॥
देयौ यूषरसौ वाऽपि सुगन्धी स्नेहवर्जितौ।
कृतौ वाऽत्यल्पसर्पिष्कौ विलेपी वा विधीयते ॥ ३५ ॥

इस क्रिया से उद्गार ( डकार ) शुद्ध होता है और भोजन में रुचि उत्पन्न होती है। स्नेह मात्रा के पाचन काल में तृषा, दाह, भ्रम, आलस्य, अनिच्छा और श्रम ( थकावट ) उत्पन्न होने पर जीर्ण स्नेहवाले मनुष्य को उष्ण जल से नहला कर, अल्प चावलों वाली गली हुई उष्ण यवागू यथेष्ट पिलानी चाहिए। सुगन्धि और स्नेह रहित यूष या मांसरस पिलाना चाहिए अथवा अल्प घृतयुक्त, विलेपी का सेवन कराना चाहिए ॥ ३३-३५ ॥

पिबेत् त्र्यहं चतुरहं पञ्चाहं षडहं तथा।
सप्तरात्रात् परं स्नेहः सात्म्यीभवति सेवितः ॥ ३६ ॥

स्नेहपान के काल की अवधि—तीन, चार, पाँच तथा छै दिन स्नेह पिलाना चाहिए, सात दिन के उपरान्त, सेवन किया गया स्नेह सात्म्य हो जाता है ॥ ३६ ॥

विमर्शः—

"स्नेहनस्य प्रकर्षौ तु सप्तरात्र-त्रिरात्रकौ"।

( चरक सू. १३ )

सुकुमारं कृशं वृद्धं शिशुं स्नेहद्विषं तथा।
तृष्णार्त्तमुष्णकाले च सह भक्तेन पाययेत् ॥ ३७ ॥

सुकुमार आदि के लिये भोजन के साथ स्नेह प्रयोग का निर्देश—सुकुमार, कृश, वृद्ध, बालक, स्नेहद्वेषी तथा प्यास से पीड़ित व्यक्तियों को उष्ण ऋतु में भोजन ( यवागू, विलेपी आदि ) के साथ स्नेहपान कराना चाहिए ॥ ३७ ॥

विमर्शः—

स्नेहद्विषः स्नेहनित्या मृदुकोष्ठाश्च ये नराः।
क्लेशासहा मद्यनित्यास्तेषामिष्टा विचारणा ॥

( चरक सू. अ. १३ )

पिप्पल्यो लवणं स्नेहाश्चत्वारो दधिमस्तुकः।
पितमेकत्र्यमेतद्धि सद्यः स्नेहनमुच्यते ॥ ३८ ॥

सद्यः स्नेहन योग—पिप्पली, लवण, ( सैन्धव ), चारों स्नेह ( घृत, तैल, वसा, मज्जा ), दही और दही का पानी एक साथ मिलाकर पीने से शीघ्र स्नेहन होता है ॥ ३८ ॥

भृष्टा मांसरसे स्निग्धा यवागूः सूपकल्पिता।
प्रक्षुद्रा पीयमाना तु सद्यःस्नेहनमुच्यते ॥ ३९ ॥

भुने हुए मांस के रस में बनाई गई स्नेहयुक्त यवागू, राब मिलाकर ( क्षुद्रं फाणितं ) पीने से, शीघ्र स्नेहन करती है ॥ ३९ ॥

सर्पिष्मती पयःसिद्धा यवागूः स्वल्पतण्डुला।
सुखोष्णा सेव्यमाना तु सद्यःस्नेहनमुच्यते ॥ ४० ॥

थोड़े चावलों की दूध में पकी हुई घृतयुक्त सुखोष्ण यवागू का सेवन, सद्यः स्नेहन करता है ॥ ४० ॥

पिप्पल्यो लवणं सर्पिस्तिलपिष्टं वराहजा।
वसा च पीतमैकध्यं सद्यःस्नेहनमुच्यते ॥ ४१ ॥

पिप्पली, लवण ( सैन्धव ), घी, तिल की पिट्ठी और सूअर की चर्बी, एक साथ मिलाकर पीने से सद्यः स्नेहन होता है ॥ ४१ ॥

शर्कराचूर्णसंसृष्टे दोहनस्थे घृते तु गाम्।
दुग्ध्वा क्षीरं पिबेद्रूक्षः सद्यःस्नेहनमुच्यते ॥ ४२ ॥

दूध दुहनेवाले पात्र में घी मिली हुई शर्करा रखकर, उसमें दूध दुह कर पीने से, रूक्ष मनुष्य का शीघ्र स्नेहन होता है ॥ ४२ ॥

विमर्शः—

धारोष्णं स्नेहसंयुक्तं पीत्वा सशर्करं पयः।
नरः स्निह्यति पीत्वा वा सरं दध्नः सफाणितम् ॥

( च. सू. १३ )

यवकोलकुलत्थानां क्वाथो मागधिकान्वितः।
पयो दधि सुरा चेति घृतमष्टमं भवेत् ॥ ४३ ॥
सिद्धमेतैर्घृतं पीतं सद्यःस्नेहनमुत्तमम्।
राज्ञे राजसमेभ्यो वा देयमेतद् घृतोत्तमम् ॥ ४४ ॥

जौ, बेर और कुलथी के क्वाथ में पिप्पली के कल्क के साथ दूध, दही, सुरा एवं आठवीं संख्या घृत को मिलाकर, घृतपाक किया जावे, इस घृत के पीने से शीघ्र स्नेहन होता है। इस उत्तम घृत का प्रयोग, राजा तथा राजाओं के तुल्य वैभव सम्पन्न व्यक्तियों के लिए करना चाहिए ॥ ४३-४४ ॥

विमर्शः—

तैलं सुरायाः मण्डेन वसां मज्जानमेव वा।
पिबेत्सफाणितं क्षीरं नरः स्निह्यति वातिकः ॥

( च. सू. १३ )

बलहीनेषु वृद्धेषु मृद्वग्निष्वीहतात्मसु।
अल्पदोषेषु योज्याः स्युर्ये योगाः सम्यगीरिताः ॥ ४५ ॥

निर्बल, वृद्ध, मृदु अग्नि वाले, अत्यधिक स्त्री-प्रसंग से क्षीण तथा अल्प दोष युक्त व्यक्तियों के लिए, उपर्युक्त योगों का प्रयोग भली-भाँति करना चाहिए ॥ ४५ ॥

विवर्जयेत् स्नेहपानमजीर्णी तरुणज्वरी।
दुर्बलोऽरोचकी स्थूलो मूर्च्छार्तो मदपीडितः ॥ ४६ ॥
छर्द्यर्दितः पिपासार्तः श्रान्तः पानक्लमान्वितः।
दत्तबस्तिर्विरिक्तश्च वान्तो यश्चापि मानवः ॥ ४७ ॥
अकाले दुर्दिने चैव न च स्नेहं पिबेन्नरः।
अकाले च प्रसूता च स्नेहपानं विवर्जयेत् ॥ ४८ ॥

स्नेहपान के अयोग्य मनुष्य—अजीर्ण ग्रस्त, तरुण ज्वर से युक्त, दुर्बल, अरोचक से पीड़ित, स्थूल, मूर्च्छा, मद, छर्दि

( वमन ) और प्यास से दुखी, थके हुए, अधिक सुरापान किए हुए, श्रम ( थकावट ) युक्त, जिन्हें वस्ति, विरेचन एवं वमन कराया गया हो, ऐसे मनुष्यों को तथा असमय और दुर्दिन में स्नेहपान नहीं करना चाहिए। अकाल प्रसव वाली स्त्री को भी स्नेहपान नहीं करना चाहिए ॥ ४६-४८ ॥

स्नेहपानाद्भवन्त्येषां नृणां नानाविधा गदाः ।
गदा वा कृच्छ्रतां यान्ति न सिध्यन्त्यथवा पुनः ॥ ४९ ॥

इन मनुष्यों को स्नेहपान करने से नाना प्रकार की व्याधियाँ हो जाती हैं, जो कृच्छ्रसाध्य अथवा असाध्य बन जाती हैं ॥ ४९ ॥

गर्भाशयेऽवशेषाः स्युः रक्तक्लेदमलास्ततः ।
स्नेहं जह्यान्निषेवेत पाचनं रूक्षमेव च ॥ ५० ॥

( अकाल-प्रसूता स्त्री के ) गर्भाशय में रक्त, क्लेद और मल अवशेष रह जाते हैं, उस दशा में स्नेहपान का परित्याग कर पाचन और रूक्ष औषधियों का प्रयोग करना चाहिए ॥ ५० ॥

दशरात्रात्ततः स्नेहं यथावदवचारयेत् ।
पुरीषं ग्रथितं रूक्षं कृच्छ्रादन्नं विपच्यते ॥ ५१ ॥
उरो विदहते वायुः कोष्ठादुपरि धावति ।
दुर्वर्णो दुर्बलश्चैव रूक्षो भवति मानवः ॥ ५२ ॥

दस दिन के उपरान्त यथाविधि, स्नेहपान का प्रयोग करना चाहिए। मल गाँठदार हो गया हो, रूक्ष हो, अन्न का पाचन कठिनाई से होता हो, छाती जलती हो, वायु कोष्ठ से ऊपर की ओर आती हो, शरीर का वर्ण विकृत हो गया हो, दुर्बलता तथा रूक्षता हो तो मनुष्य को स्नेहपान कराना चाहिए ॥ ५१-५२ ॥

विमर्शः—

पुरीषं ग्रथितं रूक्षं वायुरप्रगुणो मृदुः ।
पक्ता खरत्वं रौक्ष्यं च गात्रस्यास्निग्धलक्षणम् ॥
( च. सू. १३ )

सुस्निग्धा त्वग्विट्शैथिल्यं दीप्तोऽग्निर्मृदुगात्रता ।
ग्लानिर्लाघवमङ्गानामधस्तात् स्नेहदर्शनम् ।
सम्यक्स्निग्धस्य लिङ्गानि स्नेहोद्वेगस्तथैव च ॥ ५३ ॥

सम्यक् स्निग्ध के लक्षण—त्वचा में स्निग्धता, मल में ढीलापन, अग्नि की दीप्ति, शरीर में मृदुता, ग्लानि, अंगों में हल्कापन, अधोमार्ग ( गुदा ) से स्नेह का निकलना तथा स्नेह से अरुचि या घबराहट होना सम्यक् स्निग्ध के लक्षण हैं।

विमर्शः—

वातानुलोम्यं दीप्तोऽग्निर्वर्चः स्निग्धमसंहतम् ।
मार्दवं स्निग्धता चाङ्गे स्निग्धानामुपजायते ॥
( च. सू. १३ )

भक्तद्वेषो मुखस्रावो गुददाहः प्रवाहिका ।
पुरीषातिप्रवृत्तिश्च भृशस्निग्धस्य लक्षणम् ॥ ५४ ॥

अतिस्निग्ध के लक्षण—भोजन में अरुचि, मुख से लालास्राव, गुदा में दाह, प्रवाहिका तथा अत्यधिक मल की प्रवृत्ति होना अतिस्निग्ध के लक्षण हैं ॥ ५४ ॥

विमर्शः—

पाण्डुता गौरवं जाड्यं पुरीषस्याविपक्वता ।
तन्द्रीररुचिरुत्क्लेशः स्यादतिस्निग्धलक्षणम् ॥
( च. सू. १३ )

रूक्षस्य स्नेहनं स्नेहैरतिस्निग्धस्य रूक्षणम् ।
श्यामाककोरदूषान्नतक्रपिण्याकशक्तुभिः ॥ ५५ ॥

रूक्ष तथा अतिस्निग्ध के लिये प्रतीकार—रूक्ष मनुष्यों का स्नेह से स्नेहन और अतिस्निग्ध का साँवा, कोदों आदि अन्न तथा तक्र, पिण्याक ( तिल की खली ) और सत्तू आदि के द्वारा रूक्षण करना चाहिये ॥ ५५ ॥

विमर्श—

तक्रारिष्टप्रयोगश्च रूक्षपानान्नसेवनम् ।
मूत्राणां त्रिफलायाश्च स्नेहव्यापत्तिभेषजम् ॥
( च. सू. १३ )

दीप्तान्तराग्निः परिशुद्धकोष्ठः प्रत्यग्रधातुर्बलवर्णयुक्तः ।
दृढेन्द्रियो मन्दजरः शतायुः स्नेहोपसेवी पुरुषो भवेत्तु ॥

स्नेहपान के फल—स्नेहपान करनेवाले पुरुष की जठराग्नि प्रदीप्त रहती है, कोष्ठ शुद्ध रहता है, धातुयें नवीन हो जाती हैं, बल एवं वर्ण की प्राप्ति होती है, इन्द्रियाँ अपने कार्य में समर्थ रहती हैं, वृद्धावस्था का आगमन विलम्ब से होता है तथा वह पुरुष शतायु होता है ॥ ५६ ॥

स्नेहो हितो दुर्बलवह्निदेह-
सन्धुक्षणे व्याधिनिपीडितस्य ।
बलान्वितौ भोजनदोषजातैः
प्रमर्दितुं तौ सहसा न साध्यौ ॥ ५७ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने स्नेहोपयोगिकचिकित्सितं नामैकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

व्याधि से पीड़ित मनुष्य की, दुर्बल अग्नि को प्रदीप्त करने तथा शरीर को पुष्ट बनाने के लिए, स्नेहपान हितकर होता है। स्नेह पान से प्रदीप्त हुई अग्नि और सबल हुए शरीर को, भोजन के दोष से उत्पन्न विकार, सहसा दबाने में समर्थ नहीं होते ॥ ५७ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाव्याख्यायामेकत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥

नोट—

## द्वात्रिंशत्तमोऽध्यायः

अथातः स्वेदावचारणीयं चिकित्सितं व्याख्यास्यामः ।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

स्वेद-प्रयोग चिकित्सा का उपक्रम—इसके अनन्तर स्वेदन प्रयोग चिकित्सा विधि का वर्णन, किया जा रहा है जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने (सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से) कहा ॥ १-२ ॥

चतुर्विधः स्वेदः; तद्यथा-तापस्वेद, ऊष्मस्वेद, उपनाहस्वेदो; द्रवस्वेद इति; अत्र सर्वस्वेदविकल्पावरोधः ॥ ३ ॥

स्वेद के भेद—स्वेदन ( Sudation ) चार प्रकार का होता है, जैसे—( १ ) तापस्वेद, ( २ ) ऊष्मस्वेद, ( ३ ) उपनाहस्वेद और ( ४ ) द्रवस्वेद। अन्य सभी प्रकार के स्वेदों का अन्तर्भाव, इन्हीं चार स्वेदों में हो जाता है ॥ ३ ॥

विमर्शः—

सुश्रुतोक्त ४ स्वेद में चरकोक्त १३ स्वेदन अन्तर्भावित है।

तत्र तापस्वेदः पाणिकांस्यकन्दुककपालवालुकावस्त्रैः प्रयुज्यते, शयानस्य चाङ्गतो बहुशः खादिराङ्गारैरिति ॥ ४ ॥

तापस्वेद विधि—हाथ ( करतल ), कांसा (कांस्यपात्र), कन्दुक ( लोहे आदि की कड़ाही ), कपाल ( मिट्टी का ठीकरा ), बालू और वस्त्र के द्वारा तथा खैर की लकड़ी के अंगारों से, लेटे हुए रोगी के अंगों को अनेक बार तपा कर, ताप स्वेद किया जाता है ॥ ४ ॥

विमर्शः—

कन्दुकम्—अपूपपाचनभाण्डम्। ( डल्हण )

ऊष्मस्वेदस्तु कपालपाषाणेष्टकालोहपिण्डानग्निवर्णानद्भिरासिञ्चेदम्लद्रव्यैर्वा, तैरार्द्रोलक्तकपरिवेष्टितैरङ्गप्रदेशं स्वेदयेत्। मांसरसपयोदधिस्नेहधान्याम्लवातहरपत्रभङ्गकाथपूर्णां वा कुम्भीमनुतप्तां प्रावृत्योष्माणं गृह्णीयात्। पार्श्वच्छिद्रेण वा कुम्भेनाधोमुखेन तस्या मुखमभिसन्धाय तस्मिंश्छिद्रे हस्तिशुण्डाकारां नाडीं प्रणिधाय तं स्वेदयेत् ॥ ५ ॥

ऊष्म स्वेद तथा नाड़ीस्वेद की विधि—ऊष्मस्वेद के लिए कपाल, पाषाण, ईंट और लोहपिण्ड को अग्नि में लाल करके जल या कांजी आदि अम्लद्रव्य छिड़ककर, गीले वस्त्र में लपेटना चाहिए तथा उससे अंगों का स्वेदन करना चाहिए। अथवा मांसरस, दूध, दही, धान्याम्ल ( कांजी ) और वातघ्न द्रव्यों के पत्तों ( एरण्ड पत्र आदि ) के उष्ण क्वाथ से भरे हुए घड़े के मुख को ढँककर उससे निकलने वाले वाष्पके द्वारा स्वेदन करना चाहिए। अथवा पार्श्व में छेद किए गए, उलटे मुखवाले दूसरे घड़े को उस घड़े के मुख पर रखकर, सन्धि-बन्धन करके, ऊपर वाले घड़े के छिद्र में हाथी के सूंड की आकृति वाली नली लगानी चाहिए और उससे स्वेदन करना चाहिए ॥ ५ ॥

सुखोपविष्टं स्वभ्यक्तं गुरुप्रावरणावृतम्।
हस्तिशुण्डिकया नाड्या स्वेदयेद्वातरोगिणम्।
सुखा सर्वाङ्गगा ह्येषा न च क्लिश्नाति मानवम् ॥६॥

सुखपूर्वक बैठे हुए तथा भली-भांति अभ्यङ्ग से युक्त और कम्बल आदि से ढके हुई वात के रोगी का, हाथी के सूंड की आकृति वाली नाड़ी से, स्वेदन करना चाहिए। इससे सभी अंगों का स्वेदन सुखपूर्वक होता है तथा रोगी किसी प्रकार का कष्ट अनुभव नहीं करता ॥ ६ ॥

व्यामार्धमात्रा त्रिवंका हस्तिहस्तसमाकृतिः।
स्वेदनार्थे हिता नाडी कैलिञ्जी हस्तिशुण्डिका ॥ ७ ॥

अर्धव्याम लम्बी, तीन स्थानों में मुड़ी हुई एवं हाथी के सूंड की आकृति वाली कैलिञ्जी ( कुश, काश आदि द्रव्यों से निर्मित ) हस्तिशुण्डिका नाड़ी, स्वेदन के लिए हितकर होती है ॥ ७ ॥

विमर्शः—

व्यामः—व्यामः बाह्वोः सम्प्रसारितयोरन्तरम्।

( डल्हण )

पुरुषायाममात्रां च भूमिमुत्कीर्य खादिरैः।
काष्ठैर्दग्ध्वा तथाऽभ्युक्ष्य क्षीरधान्याम्लवारिभिः ॥ ८॥
पत्रभङ्गैरवच्छाद्य शयानं स्वेदयेत्ततः।
पूर्ववत् स्वेदयेद्दग्ध्वा भस्मापोह्यापि वा शिलाम् ॥

भूस्वेद तथा अश्मस्वेद की विधि—मनुष्य की लंबाई के बराबर भूमि खोदकर और उसमें खैर की लकड़ी जलाकर दूध, कांजी एवं जल छिड़कना चाहिए। फिर वातघ्न द्रव्यों के पत्ते बिछा, उस पर रोगी को सुलाकर, स्वेदन करना चाहिए। अथवा पत्थर की पटिया पर खैर की लकड़ी जला, राख हटाकर पूर्ववत् स्वेदन करना चाहिए ॥ ८-९ ॥

पूर्ववत् कुटीं वा चतुर्द्वारां कृत्वा तस्यामुपविष्टस्यान्तश्चतुर्द्वारेऽङ्गारानुपसन्धाय तं स्वेदयेत् ॥ १० ॥

कुटी-स्वेदन की विधि—अथवा चार द्वार वाली कुटी बनाकर उसके अन्दर रोगी को बैठाना चाहिए और चारों द्वार पर अग्नि के अंगारों को रखकर पूर्ववत् स्वेदन करना चाहिए ॥ १० ॥

कोशधान्यानि वा सम्यगुपस्वेद्यास्तीर्य किलिञ्जेऽन्यस्मिन् वा तत्प्रतिरूपके शयानं प्रावृत्य स्वेदयेत्; एवं पांशुगोशकृत्तुषबुसपलालोष्मभिः स्वेदयेत् ॥११॥

प्रस्तरस्वेद विधि—अथवा मूंग, उड़द आदि धान्य ( कोशधान्य ) को भली-भांति उबालकर, चटाई या इसी प्रकार की किसी अन्य वस्तु पर फैलाकर, उसपर रोगी को सुलाना चाहिए तथा वस्त्र से ढककर स्वेदन करना चाहिए। इसी प्रकार धूलि, गोबर, तुष, ( जौ, धान आदि की भूसी ), बुस ( भूसा ) और तिल की खली के द्वारा ( उष्ण करके ) स्वेदन करना चाहिए ॥ ११ ॥

उपनाहस्वेदस्तु वातहरमूलकल्कैरम्लपिष्टैर्लवणप्रगाढैः सुस्निग्धैः सुखोष्णैः प्रदिह्य स्वेदयेत्। एवं काकोल्यादिभिरेलादिभिः सुरसादिभिस्तिलातसीसर्षपकल्कैः कृशरापायसोत्कारिकाभिर्वेशवारैः साल्वणैर्वा वनुवस्त्रावनद्धैः स्वेदयेत् ॥ १२ ॥

उपनाह स्वेद विधि—कांजी के द्वारा पीसे हुए तथा, प्रचुर परिमाण में लवण और स्नेह युक्त वातघ्न द्रव्यों के मूल के कल्क का, सहन करने योग्य उष्ण लेप लगाकर उपनाह स्वेद करना चाहिए। इसी प्रकार काकोल्यादि गण, एलादिगण, सुरसादिगण, तिल, तीसी और सरसों के कल्क, तथा खिचड़ी, खीर, लप्सी, वेशवार ( कुट्टित मांस ) या साल्वण ( वातव्याध्युक्त ) को महीन वस्त्र में बांधकर, स्वेदन करना चाहिए ॥ १२ ॥

विमर्शः—कृशरा-तिलतण्डुलमाषैः कृता यवागूः क्षीरसिद्धास्तण्डुलाः पायसः उत्कारिका लप्सिका, वेशवारः पाटना इति भाषा साल्वणो वातव्याध्युक्तः। ( डल्हण )

द्रवस्वेदस्तु वातहरद्रव्यक्वाथपूर्णे कोष्णकटाहे द्रोण्यां वाऽवगाह्य स्वेदयेत्, एवं पयोमांसरसयूषतैलधान्याम्लघृतवसामूत्रेष्ववगाहेत; एतैरेव सुखोष्णैः कषायैश्च परिषिञ्चेदिति ॥ १३ ॥

अवगाहन तथा परिषेचन की विधि—वातहर द्रव्यों के उष्ण क्वाथ से पूर्ण कड़ाही या द्रोणी ( टब ) में रोगी को बैठाकर, द्रवस्वेद करना चाहिए। इसी प्रकार दूध, मांसरस, यूष, तेल, कांजी, घी, वसा और मूत्र ( अष्टविध मूत्र ) में रोगी को बैठाना चाहिये और उपयुक्त द्रव्यों के सुखोष्ण क्वाथ से स्नान कराना चाहिए ॥ १३ ॥

विमर्शः—चरक ने तेरह प्रकार के स्वेदों का वर्णन स्वेदाध्याय में लिखा है—'सङ्करः प्रस्तरो नाडी परिषेकोऽवगाहनम्। जेन्ताकोऽश्मघनः कर्षः कुटी भूः कुम्भिकैव च। कूपो होलाक इत्येते स्वेदयन्ति त्रयोदश। इन त्रयोदशविध स्वेदों का अन्तर्भाव सुश्रुत चतुर्विध स्वेदों में ही करते हैं। तापस्वेद के अन्दर जेन्ताक, कर्ष, कुटी, कूप और होलाक इन पांच स्वेदों का उष्म स्वेद में सङ्कर, प्रस्तर, अश्मघन, नाड़ी, कुम्भी और भू, छै स्वेदों का तथा द्रव स्वेद में परिषेक और अवगाह का अन्तर्भाव हो जाता है।

तत्र तापोष्मस्वेदौ विशेषतः श्लेष्मघ्नौ, उपनाहस्वेदो वातघ्नः अन्यतरस्मिन् पित्तसंसृष्टे द्रवस्वेद इति ॥

दोषविशेष में स्वेद विशेष का उपयोग—इनमें ताप और उष्मस्वेद विशेषकर कफनाशक तथा उपनाह स्वेद, वातनाशक होता है। कफ या वात के साथ पित्त के मिलने पर द्रवस्वेद का विधान करना चाहिए ॥ १४ ॥

कफमेदोऽन्विते वायौ निवातातपगुरुप्रावरणनियुद्धाध्वव्यायामभारहरणामर्षैः स्वेदमुत्पादयेदिति ॥१५॥

निरग्निस्वेद—वायु के कफ और मेद से युक्त होने पर वायुरहित स्थान, धूप, भारी ओढ़ने के वस्त्र, मल्लयुद्ध, व्यायाम, बोझ उठाना, तथा क्रोध आदि के द्वारा स्वेद निकालना चाहिए ॥ १५ ॥

भवन्ति चात्र—

चतुर्विधो योऽभिहितो द्विधा स्वेदः प्रयुज्यते।
सर्वस्मिन्नेव देहे तु देहस्यावयवे तथा ॥ १६ ॥

चतुर्विध स्वेदों के दो भेद—जैसे कि—चार प्रकार के जिन स्वेदों का वर्णन किया गया है, उनका प्रयोग सम्पूर्ण शरीर अथवा अङ्ग विशेष में दो प्रकार से (साग्नि और निरग्नि) किया जाता है ॥ १६ ॥

येषां नस्यं विधातव्यं बस्तिश्चैव हि देहिनाम्।
शोधनीयाश्च ये केचित् पूर्वं स्वेद्यास्तु ते मताः ॥१७॥

प्रथम तथा पश्चात् स्वेद्य रोगी—जिन मनुष्यों को नस्य और बस्ति देनी हो तथा जो शोधन के योग्य हों, उनका प्रथम स्वेदन करना चाहिये ॥ १७ ॥

पश्चात् स्वेद्या हृते शल्ये मूढगर्भानुपद्रवा।
सम्यक् प्रजाता काले या पश्चात् स्वेद्या विजानता ॥

शल्य ( मूढगर्भ ) निकालने के उपरान्त उपद्रवरहित मूढगर्भा तथा समय पर भलीभांति प्रसव की हुई स्त्री का स्वेदन बाद में अर्थात् प्रसव के पश्चात् करना चाहिए ॥ १८ ॥

स्वेद्यः पूर्वं च पश्चाच्च भगन्दर्यर्शसस्तथा।
अश्मर्या चातुरो जन्तुः शेषाङ्कश्चात्र प्रवक्ष्महे ॥१९॥

भगन्दर, अर्श और अश्मरी में आतुर का स्वेदन पहले और पीछे ( शस्त्र क्रिया के पूर्व और पश्चात् ) करना चाहिए, शेष व्याधियों के लिए विधान बतलाया जाता है ॥ १९ ॥

नानभ्यक्ते नापि चास्निग्धदेहे
स्वेदो योज्यः स्वेदविद्भिः कथञ्चित्।
दृष्टं लोके काष्ठमस्निग्धमाशु
गच्छेद्भङ्गं स्वेदयोगैर्गृहीतम् ॥ २० ॥

स्वेद के पूर्व स्नेह की आवश्यकता—स्वेदन विधि के ज्ञाता वैद्य को बिना अभ्यङ्ग किए हुए तथा स्नेहरहित शरीर वाले व्यक्ति का स्वेदन कभी नहीं करना चाहिए। क्योंकि लोक में ऐसा देखा जाता है कि स्नेहरहित काष्ठ स्वेदन पाकर शीघ्र टूट जाता है ॥ २० ॥

स्नेहक्लिन्ना धातुसंस्थाश्च दोषाः
स्वस्थानस्था ये च मार्गेषु लीनाः।
सम्यक् स्वेदैर्योजितैस्ते द्रवत्वं
प्राप्ताः कोष्ठं शोधनैरन्त्यशेषम् ॥ २१ ॥

स्नेह से क्लिन्न ( गले हुए ) धातु तथा अपने स्थान में स्थित एवं मार्गों में ( शाखाओं में ) रुके हुए दोष, भली भांति स्वेदन किये जाने पर, पिघल कर कोष्ठ में आ जाते हैं और शोधन क्रियाओं के द्वारा सम्पूर्ण रूप से शरीर से बाहर निकल जाते हैं ॥ २१ ॥

अग्नेर्दीप्तिं मार्दवं त्वक्प्रसादं
भक्तश्रद्धां स्रोतसां निर्मलत्वम्।
कुर्यात् स्वेदो हन्ति निद्रां सतन्द्रां
सन्धीन् स्तब्धांश्चेष्टयेदाशु युक्तः ॥ २२ ॥

स्वेद के गुण—स्वेदन करने से अग्नि दीप्त होती है, शरीर कोमल होता है, त्वचा स्वच्छ होती है और भोजन में रुचि तथा स्रोतों में निर्मलता आती है। स्वेद प्रयोग निद्रा और तन्द्रा को दूर करता है तथा चेष्टारहित सन्धियों को शीघ्र सचेष्ट बनाता है ॥ २२ ॥

स्वेदस्रावो व्याधिहानिर्लघुत्वं
शीतार्थित्वं मार्दवं चातुरस्य।
सम्यक्स्विन्ने लक्षणं प्राहुरेत-
न्मिथ्यास्विन्ने व्यत्ययेनैतदेव ॥ २३ ॥

सम्यक् स्विन्न के लक्षण—भलीभांति स्वेदन होने पर रोगी के शरीर से पसीने का निकलना, रोग का नाश, शरीर में हलकापन, शीत की इच्छा और कोमलता आदि लक्षण होते हैं। स्वेदन का मिथ्यायोग होने पर इसके विपरीत लक्षण होते हैं ॥ २३ ॥

स्विन्नेऽत्यर्थं सन्धिपीडा विदाहः
स्फोटोत्पत्तिः पित्तरक्तप्रकोपः।
मूर्च्छा भ्रान्तिर्दाहतृष्णे क्लमश्च
कुर्यात्तूर्णं तत्र शीतं विधानम् ॥ २४ ॥

अति स्विन्न के लक्षण—अत्यधिक स्वेदन होने से संधियों में पीड़ा, विदाह, फफोले की उत्पत्ति, पित्त और रक्त का प्रकोप, मूर्च्छा, क्लम (थकावट) आदि लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं, इस दशा में शीघ्र शीतोपचार करना चाहिए ॥ २४ ॥

पाण्डुर्मेही पित्तरक्ती क्षयार्तः
क्षामोऽजीर्णी चोदरार्तो विषार्तः।
तृट्च्छर्द्यार्तो गर्भिणी पीतमद्यो
नैते स्वेद्या यश्च मर्त्योऽतिसारी ॥
स्वेद्यैरेते यान्ति देहा विनाशं
नो साध्यत्वं यान्ति चैषां विकाराः।
स्वेदैः साध्यो दुर्बलोऽजीर्णभक्तः
स्यातां चेद् द्वौ स्वेदनीयौ ततस्तौ ॥ २५ ॥

स्वेद के अयोग्य रोगी—पाण्डु, प्रमेह, रक्तपित्त और क्षय से पीड़ित, निर्बल, अजीर्ण ग्रसित, उदर रोग, विष, तृष्णा और वमन से दुःखी, गर्भिणी, मद्यपान किए हुए तथा अतिसार वाले मनुष्यों का स्वेदन नहीं करना चाहिए। स्वेदन करने से इन मनुष्यों का शरीर नष्ट हो जाता है तथा इनके रोग साध्यावस्था को प्राप्त नहीं होते। यदि दुर्बल और अजीर्णावस्था में भोजन किए हुए व्यक्ति स्वेदसाध्य व्याधि से पीड़ित हों तो दोनों का स्वेदन करना चाहिए ॥ २५ ॥

एतेषां स्वेदसाध्या ये व्याधयस्तेषु बुद्धिमान्।
मृदून् स्वेदान् प्रयुञ्जीत तथा हृन्मुष्कदृष्टिषु ॥ २६ ॥

स्वेदसाध्य व्याधियों में निषिद्ध स्थान में स्वेदन का विधान—उपर्युक्त व्याधियों से पीड़ित यदि किसी आतुर का रोग स्वेदसाध्य हो तो बुद्धिमान् वैद्य को मृदु स्वेद देना चाहिए तथा हृदय, अण्डकोष और नेत्रों पर भी मृदु स्वेद का प्रयोग करना चाहिए ॥ २६ ॥

विमर्श :—वृषणौ हृदयं दृष्टी स्वेदयेन्मृदुनैव वा।
मध्यमं वंक्षणौ शेषमङ्गावयवमिष्टतः ॥
( चरक सू. अ. १४ )

सर्वान् स्वेदान्निवाते च जीर्णान्नस्यावचारयेत्।
स्नेहाभ्यक्तशरीरस्य शीतैराच्छाद्य चक्षुषी ॥२७॥

वायु रहित स्थान में तथा अन्न का पाचन होने पर एवं स्नेह की मालिश किए हुए व्यक्ति के लिए ही सभी स्वेदों का प्रयोग करना चाहिए। नेत्रों का स्वेदन शीतल वस्तुओं से ढक कर करना चाहिए ॥ २७ ॥

स्विद्यमानस्य च मुहुर्हृदयं शीतलैः स्पृशेत्।
सम्यक्स्विन्नं विमृदितं स्नातमुष्णाम्बुभिः शनैः ॥२८॥

स्वेदन करते समय आतुर के हृदय पर शीतल द्रव्य से बार २ स्पर्श करना चाहिए तथा भली भांति स्वेदन हो जाने पर धीरे-धीरे मालिश करके उष्ण जल से स्नान कराना चाहिए॥

स्वभ्यक्तं प्रावृताङ्गं च निवातशरणस्थितम्।
भोजयेदनभिष्यन्दि सर्वं चाचारमादिशेत् ॥२९॥
इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने स्वेदावचारणीयं
चिकित्सितं नाम द्वात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३२ ॥

---

स्वेदन के पश्चात् कर्तव्य—भली भांति स्वेदन करके तथा अंगों को वस्त्र से ढक कर, आतुर को वायुरहित स्थान में रखना चाहिए और अनभिष्यन्दि ( स्रोतों को अवरुद्ध न करने वाले ) भोजन देकर सभी प्रकार के आचार, व्यवहार का नियम समझा देना चाहिए ॥ २९ ॥

विमर्श :—रसो व्याधिकरणीवामवस्थां स्यन्दयति आपादयति यद् द्रव्यं तदभिष्यन्दि, स्रोतसामुपलेपकारि वा; तद्विपरीतमनभिष्यन्दि।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाव्याख्यायां द्वात्रिंशोऽध्यायः ॥

---

नोट—

## त्रयस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः

अथातो वमनविरेचनसाध्योपद्रवचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥

यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

वमन विरेचन से साध्य रोगों की चिकित्सा का उपक्रम—इसके अनन्तर वमन, विरेचन के द्वारा साध्य रोगों की ( उपद्रवो रोगः ) चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

विमर्श :—

इस अध्याय में ( Induced Vomiting ) तथा ( Purgation ) या ( Luxation ) का वर्णन किया है।

दोषाः क्षीणा बृंहयितव्याः, कुपिताः प्रशमयितव्याः, वृद्धा निर्हर्तव्याः, समाः परिपाल्या इति सिद्धान्तः ॥ ३ ॥

दोषों के अवस्था विशेष से चिकित्सा विशेष का निर्देश—क्षीण हुए दोषों को बढ़ाना चाहिए, कुपित हुए दोषों को शान्त करना चाहिए तथा बढ़े हुए दोषों को शरीर से बाहर निकालना चाहिए एवं समान रूप में स्थित दोषों की रक्षा करना चाहिए, यही चिकित्सा का सिद्धान्त है ॥ ३ ॥

प्राधान्येन वमनविरेचने वर्तेते निर्हरणे दोषाणाम्। तस्मात्तयोर्विधानमुच्यमानमुपधारय ॥ ४ ॥

वमन-विरेचन का विधान—दोषों को शरीर से बाहर निकालने में मुख्यतः वमन और विरेचन का प्रयोग किया जाता है, इस लिए उन दोनों का विधान बतलाया जा रहा है, सुनो ॥ ४ ॥

अथातुरं स्निग्धं स्विन्नमभिष्यन्दिभिराहारैरनवबद्धदोषमवलोक्य श्वो वमनं पाययिताऽस्मीति संभोजयेत्तीक्ष्णाग्निं बलवन्तं बहुदोषं महाव्याधिपरीतं वमनसात्म्यं च ॥ ५ ॥

तीक्ष्ण अग्नि वाले, बलवान, बहुदोषयुक्त, महाव्याधि से पीड़ित एवं वमन-सात्म्य स्निग्ध-स्विन्न रोगी को ( स्रोतों का बन्धन खुल जाने से ) प्रचलित दोष युक्त देख कर 'कल मैं तुम्हें वमन कराने वाली औषधि पिलाऊँगा' इस निश्चय के साथ अभिष्यन्दि आहार ( ग्राम्य, आनूप, उदक जीवों का मांस, दूध-भात आदि ) का भली भाँति भोजन कराना चाहिए ॥ ५ ॥

भवति चात्र—

पेशलैर्विविधैरन्नैर्दोषानुत्क्लेश्य देहिनः।
स्निग्धस्विन्नाय वमनं दत्तं सम्यक् प्रवर्तते ॥ ६ ॥

जैसे कि:—स्नेहन तथा स्वेदन से युक्त मनुष्य के दोषों को कोमल एवं नाना प्रकार के अन्नों से उत्क्लेशित कर प्रयुक्त किया गया वमन, भली भाँति प्रवृत्त होता है ॥ ६ ॥

अथापरेद्युः पूर्वाह्णे साधारणे काले वमनद्रव्यकषायकल्कचूर्णस्नेहानामन्यतमस्य मात्रां पाययित्वा वामयेद्यथायोगं कोष्ठविशेषमवेक्ष्य; असात्म्यबीभत्सदुर्गन्धदुर्दर्शनानि च वमनानि विदध्यात्, अतो विपरीतानि विरेचनानि; तत्र सुकुमारं कृशं बालं वृद्धं भीरुं वा वमनसाध्येषु विकारेषु क्षीरदधितक्रयवागूनामन्यतममाकण्ठं पाययेत्, पीतौषधं च पाणिभिरग्नितप्तैः प्रताप्यमानं मुहूर्तमुपेक्षेत; तस्य च स्वेदप्रादुर्भावेण शिथिलतामापन्नं स्वेभ्यः स्थानेभ्यः प्रचलितं कुक्षिमनुसृतं जानीयात्, ततः प्रवृत्तहृल्लासं ज्ञात्वा जानुमात्रासनोपविष्टमाप्तैर्ललाटे पृष्ठे पार्श्वयोः कण्ठे च पाणिभिः सुपरिगृहीतमङ्गुलीगन्धर्वहस्तोत्पलनालानामन्यतमेन कण्ठमभिस्पृशन्तं वामयेत्तावद्यावत् सम्यग्वान्तलिङ्गानीति ॥ ७ ॥

दूसरे दिन प्रातः काल, साधारण ( अधिक शीत एवं उष्णता रहित ) समय में आतुर के कोष्ठ विशेष की परीक्षा कर, वमनकारक क्वाथ, कल्क, चूर्ण और स्नेह द्रव्यों में जिसका प्रयोग उचित हो, किसी एक की मात्रा पिला कर वमन कराना चाहिए। वमनकारक द्रव्यों को असात्म्य, बीभत्स ( विकृत आकृति का ), दुर्गन्ध युक्त तथा देखने में कुरूप बनाना चाहिए। विरेचन द्रव्यों का निर्माण इसके विपरीत ( सात्म्य, सुन्दर आकृति तथा सुगन्ध युक्त एवं देखने में प्रिय ) करना चाहिए; सुकुमार, दुर्बल, बालक, वृद्ध और कायर के वमनसाध्य विकारों में, दूध, दही, तक्र तथा यवागू में से किसी एक को, आकण्ठ ( पूर्ण रूप से ) पिलाना चाहिए। औषधि पीकर, अग्नि से हाथों को तपा कर उष्णता अनुभव करते हुए, आतुर को दो घड़ी (मुहूर्त घटिकाद्वयम्) प्रतीक्षा करनी चाहिए। इस रोगी के शरीर में स्वेद का प्रादुर्भाव देख कर यह समझना चाहिए कि शिथिल हुए दोष अपने स्थान से चलायमान होकर कुक्षि प्रदेश में आ रहे हैं। मिचली प्रारम्भ होने पर घुटने के बल रोगी को आसन पर बैठाकर, श्रेष्ठ जनों के द्वारा ललाट, पीठ, पंसवाड़े और ग्रीवा को हाथों से भली भांति पकड़वाकर, अंगुली, एरण्ड या कमल की नाल में से किसी एक के द्वारा, कण्ठ प्रदेश के अन्दर स्पर्श करते हुए, सम्यग्वान्त के लक्षण उपस्थित होने तक, वमन कराना चाहिए ॥ ७ ॥

भवतश्चात्र—

कफप्रसेकं हृदयाविशुद्धिं
कण्डूं च दुश्छर्दितलिङ्गमाहुः।
पित्तातियोगं च विसंज्ञतां च
हृत्कण्ठपीडामपि चातिवान्ते ॥ ८ ॥

वमन के अयोग तथा अतियोग के लक्षण—जैसे कि:—मुख से लालास्राव होना, हृदय की अशुद्धि ( गुरुता की अनुभूति ) और कण्डू, वमन का अयोग होने पर उपस्थित होते हैं। अतियोग होने पर पित्त की अधिक प्रवृत्ति, संज्ञा नाश और हृदय तथा कण्ठ में पीड़ा होती है ॥ ८ ॥

पित्ते कफस्यानु सुखं प्रवृत्ते
शुद्धेषु हृत्कण्ठशिरःसु चापि ।
लघौ च देहे कफसंस्रवे च
स्थिते सुवान्तं पुरुषं व्यवस्येत् ॥ ९ ॥

वमन के सम्यग्योग के लक्षण—कफ के पश्चात् पित्त का सुखपूर्वक निकलना, हृदय, कण्ठ और शिर की शुद्धि, शरीर में हल्कापन तथा कफ का स्राव होने पर रोगी को भली-भांति वमन हो चुका यह समझना चाहिये ॥ ९ ॥

विमर्श :—चरक में कहा है ।

"क्रमात्कफः पित्तमथानिलश्च ।
यस्यैति सम्यग् वमितः स दृष्टः ॥
हृत्पार्श्वमूर्धेन्द्रियमार्गशुद्धौ ।
तथा लघुत्वेऽपि च लक्ष्यमाणे ॥"

सम्यग्वान्तं चैनमभिसमीक्ष्य स्नैहनविरेचनशमनानां धूमानामन्यतमं सामर्थ्यतः पाययित्वाऽऽचारिकमादिशेत् ॥ १० ॥

सम्यग्वमन हो जाने के बाद का कर्त्तव्य—भली भांति वमन हो जाने पर रोगी को ( स्रोतों में चिपके हुए कफ को निकालने के लिए ) स्नैहिक, वैरेचनिक और प्रायोगिक (शमनीय) में से किसी एक धूम को शक्ति के अनुसार पिलाकर, आहार-विहार का नियम समझा देना चाहिए ॥ १० ॥

भवन्ति चात्र—

ततोऽपराह्णे शुचिशुद्धदेह-
मुष्णाभिरद्भिः परिषिक्तगात्रम् ।
कुलत्थमुद्गाढकिजाङ्गलानां
यूषै रसैर्वाऽप्युपभोजयेत्तु ॥ ११ ॥

जैसे कि:—उष्ण जल से स्नान किए हुए, शुद्ध पवित्र शरीर वाले रोगी को सायंकाल कुलथी, मूंग और अरहर के यूष तथा जांगल जीवों के मांसरस के साथ भोजन करना चाहिए ॥ ११ ॥

कासोपलेपस्वरभेदनिद्रा-
तन्द्रास्यदौर्गन्ध्यविषोपसर्गाः ।
कफप्रसेकग्रहणीप्रदोषा
न सन्ति जन्तोर्वमतः कदाचित् ॥ १२ ॥

वमन कराने का फल—कास, उपलेप ( स्रोतों में मल की वृद्धि ), स्वरभेद, निद्रा, मुख की दुर्गन्धि, विष जन्य उपद्रव, कफ का स्राव और ग्रहणी दोष, वमन करने वाले मनुष्य को कभी नहीं होते ॥ १२ ॥

छिन्ने तरौ पुष्पफलप्ररोहा
यथा विनाशं सहसा व्रजन्ति ।
तथा हृते श्लेष्मणि शोधनेन
तज्जा विकाराः प्रशमं प्रयान्ति ॥ १३ ॥

वृक्ष के कट जाने पर उसके फूल, फल और जटा का विनाश जिस प्रकार शीघ्रता से हो जाता है उसी प्रकार शोधन से कफ का हरण हो जाने पर उससे उत्पन्न होने वाले रोग शान्त हो जाते हैं ॥ १३ ॥

न वामयेत्तैमिरिकोर्ध्ववात-
गुल्मोदरप्लीहकृमिश्रमार्तान् ।
स्थूलक्षतक्षीणकृशातिवृद्ध-
मूत्रातुरान् केवलवातरोगान् ॥ १४ ॥
स्वरोपघाताध्ययनप्रसक्त-
दुश्छर्दिदुःकोष्ठतृडार्तबालान् ।
ऊर्ध्वास्रपित्तिक्षुधितातिरूक्ष-
गर्भिण्युदावर्तिनिरूहितांश्च ॥ १५ ॥

वमन के अयोग्य रोगी—तिमिर, ऊर्ध्ववात, गुल्म, उदर, कृमि तथा श्रम से पीड़ित, स्थूल, क्षतक्षीण, कृश, अत्यन्त-वृद्ध, मूत्र रोग वाले, शुद्ध वात रोग एवं स्वरभेद से युक्त, अध्ययन में लगे हुए, भली भांति जिन्हें वमन न हुआ हो, क्रूर कोष्ठ वाले, तृष्णा से व्याकुल, बालक, ऊर्ध्व रक्तपित्त के रोगी, भूखे, अत्यन्त रूक्ष, गर्भिणी, उदावर्त से दुःखी तथा निरूहण का प्रयोग किए हुए व्यक्तियों को, वमन नहीं कराना चाहिए ॥ १४-१५ ॥

विमर्श :—

अधः प्रतिहतो वायुः श्लेष्मणा कुपितेन च ।
करोत्यनिलमुद्गारमूर्ध्ववातः स उच्यते ॥

( चरक सि. अ. २ )

अवम्यवमनाद्रोगाः कृच्छ्रतां यान्ति देहिनाम् ।
असाध्यतां वा गच्छन्ति नैते वाम्यास्ततः स्मृताः ॥ १६ ॥

वमन के अयोग्य रोगों में वमन कराने से मनुष्य के रोग कष्टसाध्य अथवा असाध्य हो जाते हैं, इसलिए उन्हें वमन नहीं कराना चाहिए ॥ १६ ॥

एतेऽप्यजीर्णव्यथिता वाम्या ये च विषातुराः ।
अतीव चोल्बणकफास्ते च स्युर्मधुकाम्बुना ॥ १७ ॥

वमन के अयोग्य रोगों में वमन का विशेष निर्देश—उपर्युक्त रोगी भी यदि अजीर्ण से पीड़ित हों, विष विकार के रोगी हों तथा जिनमें अत्यधिक कफ की वृद्धि हो, उन्हें मुलेठी के क्वाथ से ( वमन द्रव्य मिला कर ) वमन कराना चाहिए ॥ १७ ॥

वाम्यास्तु—विषशोषस्तन्यदोषमन्दाग्न्युन्मादापस्मारश्लीपदार्बुदविदारिकामेदोमेहगरज्वरारुच्यपच्यामातीसारहृद्रोगचित्तविभ्रमविसर्पविद्रध्यजीर्णमुखप्रसेकहृल्लासश्वासकासपीनसपूतीनासकण्ठोष्ठवक्त्रपाककर्णस्रावाधिजिह्वोपजिह्विकागलशुण्डिकाधःशोणितपित्तिनः कफस्थानजेषु विकारेष्वन्ये च कफव्याधिपरीता इति ॥ १८ ॥

वमन के योग्य रोगी—विषदोष, शोष, स्तन्यदोष, मन्दाग्नि, उन्माद, अपस्मार, श्लीपद, अर्बुद, विदारिका, मेदवृद्धि, प्रमेह, गरविष, ज्वर, अरुचि, आमातिसार, हृद्रोग,

पित्तविभ्रम, विसर्प, विद्रधि, अजीर्ण, मुखप्रसेक, हृल्लास ( मिचली आना ), श्वास, कास, पीनस, पूतिनासा, कण्ठ, ओष्ठ और मुखपाक, कर्णस्राव, अधिजिह्वा, उपजिह्वा, गलशुण्डिका, अधः रक्तपित्त, कफस्थान में होने वाली व्याधियों तथा कफजन्य विकारों से पीड़ित अन्य आतुरों को वमन कराना चाहिए ॥ १८ ॥

विरेचनमपि स्निग्धस्विन्नाय वान्ताय च देयम्; अवान्तस्य हि सम्यग्विरिक्तस्यापि सतोऽधः स्रस्तः श्लेष्मा ग्रहणीं छादयति, गौरवमापादयति, प्रवाहिकां वा जनयति ॥ १९ ॥

विरेचन का विधान—विरेचन भी स्नेहन तथा स्वेदन से युक्त एवं वमन किए हुए व्यक्ति को देना चाहिए; क्योंकि वमन प्रयोग से रहित सम्यग्विरिक्त रोगी का भी नीचे की ओर आया हुआ कफ, ग्रहणी को ढक लेता है और गुरुता अथवा प्रवाहिका उत्पन्न कर देता है ॥ १९ ॥

विमर्शः—

> एकाहात्परतः तद्वद् भुक्त्वा प्रच्छर्दनं पिबेत् ।
> स्नेहात्प्रस्कन्दनं जन्तुस्त्रिरात्रोपरतः पिबेत् ॥
> वान्तं वडहसंसृष्टं पुनः संस्नेहितं क्रमात् ।
> उष्णं लघुं त्र्यहं युक्तं षोडशेऽह्नि विरेचयेत् ॥ ( चरक )

अथातुरं श्वो विरेचनं पाययिताऽस्मीति पूर्वाह्णे लघु भोजयेत्, फलाम्लमुष्णोदकं चैनमनुपाययेत् ।

अथापरेऽहनि विगतश्लेष्मधातुमातुरोपक्रमणीयाद्वेदयातुरमथास्मै औषधमात्रां पातुं प्रयच्छेत् ॥२०॥

विरेचक औषध पान की विधि—आतुर को कल विरेचन पिलाऊँगा इस निश्चय के अनुसार प्रातःकाल लघु भोजन कराना चाहिए; इसके बाद बिजौरे का रस और उष्ण जल पिलाना चाहिए। दूसरे दिन आतुरोपक्रमणीय अध्याय में वर्णित विधि के अनुसार श्लेष्मा तथा रसधातु के नष्ट होने की परीक्षा करके रोगी को औषधि की मात्रा पिलानी चाहिए ॥ २० ॥

विमर्शः—फलाम्लं बीजपूरादि । विगतश्लेष्माणमिति कर्तव्ये धातुग्रहणं श्लेष्मसहचरितरसधातूपलक्षणम् । रसावशेषेऽपि सप्रसेकत्वात् पुरुषस्य विरेचनं न देयमिति आतुरोपक्रमणीयाध्याये उक्तम् । मात्रा पुरुषस्य बलापेक्षया प्रधानमध्यादिभेदेन तन्त्रान्तरोक्ताः कथ्यन्ते । द्विपले ज्येष्ठमाख्यातं मध्यमन्तु पलं भवेत् ।
पलार्द्धमुपयुञ्जीत कनीयस्तु विरेचनम् । (डल्हण)

तत्र मृदुः, क्रूरो, मध्यम इति त्रिविधः कोष्ठो भवति । तत्र बहुपित्तो मृदुः, स दुग्धेनापि विरिच्यते; बहुवातश्लेष्मा क्रूरः, स दुर्विरेच्यः; समदोषो मध्यमः; स साधारण इति । तत्र मृदौ मात्रा मृद्वी, तीक्ष्णा क्रूरे, मध्ये मध्या कर्तव्येति । पीतौषधश्च तन्मनाः शय्यासमीपे विरेच्यते ॥ २१ ॥

त्रिविध कोष्ठ के लक्षण—कोष्ठ तीन प्रकार के होते हैं, (१) मृदु (२) क्रूर और (३) मध्यम। पित्त की अधिकता वाला कोष्ठ मृदु होता है, इसमें दूध से भी विरेचन हो जाता है। वात और श्लेष्मा की अधिकतावाला कोष्ठ क्रूर होता है, इसमें विरेचन कठिनाई से होता है। दोषों की साम्यावस्थावाला कोष्ठ मध्यम होता है, इसमें विरेचन साधारण द्रव्यों से हो जाता है। मृदु कोष्ठवाले को औषध की मृदु मात्रा, क्रूर कोष्ठवाले को तीक्ष्णमात्रा, तथा मध्यम कोष्ठवाले को मध्यम मात्रा पिलानी चाहिए। औषधपान किए हुए रोगी को विरेचन की ओर अपना ध्यान रखते हुए, शय्या के समीप विरेचन करना चाहिए ॥ २१ ॥

विमर्शः—

> द्विपले ज्येष्ठमाख्यातं मध्यमं तु पलं भवेत् ।
> पलार्धमुपयुञ्जीत कनीयस्तु विरेचनम् ॥ ( चरक )

विरेचनं पीतवांस्तु न वेगान् धारयेद् बुधः ।
निवातशायी शीताम्बु न स्पृशेन्न प्रवाहयेत् ॥ २२ ॥

विरेचन औषध पीये हुये के लिये अपथ्य—विरेचन औषधि का पान किए हुए बुद्धिमान व्यक्ति को, मल-मूत्रादि का वेग नहीं रोकना चाहिए। उसे वायुरहित स्थान में सोना चाहिए तथा शीतल जल का स्पर्श एवं प्रवाहण ( मलत्याग के समय किनछना ) नहीं करना चाहिए ॥ २२ ॥

यथा च वमने प्रसेकौषधकफपित्तानिलाः क्रमेण गच्छन्ति, एवं विरेचने मूत्रपुरीषपित्तौषधकफा इति ॥

वमन और विरेचन में दोषों के निकलने का क्रम—जिस प्रकार वमन में लालास्राव, पान की हुई औषध, कफ, पित्त और वायु क्रम से निकलते हैं, उसी प्रकार विरेचन में मूत्र, मल, पित्त, पान की हुई औषध और कफ निकलता है ॥ २३ ॥

भवन्ति चात्र—

( स्याद् दुर्विरिक्ते कफपित्तकोपो
दाहोऽरुचिर्गौरवमग्निसादः । )
हृत्कुक्ष्यशुद्धिः परिदाहकण्डू-
विण्मूत्रसङ्गाश्च न सद्विरिक्ते ॥
मूर्च्छागुदभ्रंशकफातियोगाः
शूलोद्गमश्चातिविरिक्तलिङ्गम् ॥ २४ ॥

विरेचन के अयोग तथा अतियोग के लक्षण—जैसे कि—( भली भाँति विरेचन न होनेपर कफ और पित्त का प्रकोप, दाह, अरुचि, गौरव और अग्निमांद्य हो जाता है ) सम्यग्विरेचन न होने पर हृदय और कुक्षि की अशुद्धि, दाह, कण्डू और मल-मूत्र का अवरोध होता है। मूर्च्छा, गुदभ्रंश, कफ का अधिक स्राव और शूल की उत्पत्ति होना अधिक विरेचन होने के चिह्न हैं ॥ २४ ॥

विमर्शः—

स्याद्—स्रावः। यह दो पंक्ति डल्हण के मतानुसार केचित् पठन्ति है।

गतेषु दोषेषु कफान्वितेषु
नाभ्यां लघुत्वे मनसश्च तुष्टौ ।
गतेऽनिले चाप्यनुलोमभावं
सम्यग्विरिक्तं मनुजं व्यवस्येत् ॥ २५ ॥

सम्यग्विरेचन के लक्षण—कफ से युक्त पित्त और मल (दोषोऽत्र पित्तस्थानगतं दोषोपलक्षितं पुरीषं कफपित्तञ्च) के शरीर से बाहर निकलने के पश्चात्, नाभिप्रदेश में लघुता और मन में प्रसन्नता की उत्पत्ति होने तथा वायु के अनुलोम दशा में आने पर रोगी को भली भाँति विरेचन हुआ समझना चाहिए ॥ २५ ॥

विमर्श :—

स्रोतोविशुद्धीन्द्रियसंप्रसादो, लघुत्वमूर्जोऽग्निरनामयत्वम् ।
प्राप्तिश्च विट्पित्तकफानिलानां सम्यग् विरिक्तस्य भवेत् क्रमेण ।
(चरक सि. अ. १)

मन्दाग्निमक्षीणमसद्विरिक्तं
न पाययेताहनि तत्र पेयाम् ।
क्षीणं तृषार्तं सुविरेचितं च
तन्वीं सुखोष्णां लघु पाययेच्च ॥ २६ ॥

विरेचन के बाद पथ्य-विधान—यदि आतुर मन्दाग्नि से पीड़ित हो, क्षीण न हुआ हो तथा भली भाँति विरेचन न हो तो उस दिन उसे पेया नहीं पिलानी चाहिए। क्षीण, प्यास से पीड़ित तथा भली-भाँति विरेचन हुए रोगी को पतली, सहने योग्य उष्ण एवं हलकी पेया पिलानी चाहिए ॥ २६ ॥

बुद्धेः प्रसादं बलमिन्द्रियाणां
धातुस्थिरत्वं बलमग्निदीप्तिम् ।
चिराच्च पाकं वयसः करोति
विरेचनं सम्यगुपास्यमानम् ॥ २७ ॥

विरेचन के फल—बुद्धि में निर्मलता, इन्द्रियों में अपना कार्य करने की शक्ति, धातुओं में स्थिरता, उत्साह की वृद्धि, अग्नि-दीप्ति तथा वृद्धावस्था का विलम्ब से आगमन आदि गुण, भली-भाँति विरेचन का सेवन करने से उत्पन्न होते हैं ॥ २७ ॥

यथौदकानामुदकेऽपनीते
चरस्थिराणां भवति प्रणाशः ।
पित्ते हृते त्वेवमुपद्रवाणां
पित्तात्मकानां भवति प्रणाशः ॥ २८ ॥

जिस प्रकार जलाशय से जल निकल जाने पर स्थावर और जंगम वस्तुएँ (कमल, मछली आदि) नष्ट हो जाती हैं, उसी प्रकार पित्त के निकलने पर, पित्तजन्य व्याधियों का (विरेचन से) नाश हो जाता है ॥ २८ ॥

मन्दाग्न्यतिस्नेहितबालवृद्ध-
स्थूलाः क्षतक्षीणभयोपतप्ताः ।
श्रान्तस्तृषार्तोऽपरिजीर्णभक्तो
गर्भिण्यधो गच्छति यस्य चासृक् ॥ २९ ॥
नवप्रतिश्यायमदात्ययी च
नवज्वरी या च नवप्रसूता ।
शल्यार्दिताश्चाप्यविरेचनीयाः
स्नेहादिभिर्ये त्वमुपस्कृताश्च ॥ ३० ॥

अत्यर्थपित्ताभिपरीतदेहान्
विरेचयेत्तानपि मन्दमन्दम् ।
विरेचनैर्यान्ति नरा विनाश-
मज्ञप्रयुक्तैरविरेचनीयाः ॥ ३१ ॥

विरेचन के अयोग्य रोगी—मन्दाग्नि से पीड़ित, अधिक स्नेह से युक्त, बालक, वृद्ध, स्थूल, क्षतक्षीण, भय से दुखी, श्रान्त, तृषार्त, अजीर्णावस्था में भोजन किए हुए, गर्भिणी, अधोग रक्तपित्त-नवीन प्रतिश्याय-मदात्यय तथा नवीन ज्वर से युक्त, नवीन प्रसूता, शल्य से पीड़ित, एवं जिनका स्नेहन आदि न किया गया हो, उन्हें विरेचन नहीं देना चाहिए। पित्त की अधिकता से जो दुखी हों उन्हें भी धीरे-धीरे विरेचन देना चाहिए। विरेचन के अयोग्य आतुर, मूर्ख व्यक्ति के द्वारा विरेचन का प्रयोग कर देने पर मृत्यु को प्राप्त होते हैं ॥ २९-३१ ॥

विरेच्यास्तु—ज्वरगरारुच्यर्शोऽर्बुदोदरग्रन्थिविद्रधि-पाण्डुरोगापस्मारहृद्रोगवातरक्तभगन्दरच्छर्दियोनिरोग-विसर्पगुल्मपक्वाशयरुग्विबंधविसूचिकालसकमूत्राघात-कुष्ठविस्फोटकप्रमेहानाहप्लीहशोफवृद्धिशस्त्रक्षतक्षाराग्नि-दग्धदुष्टव्रणाक्षिपाककाचतिमिराभिष्यन्दशिरःकर्णाक्षि-नासास्यगुदमेढ्रदाहोर्ध्वरक्तपित्तकृमिकोष्ठिनः पित्तस्था-नजेष्वन्येषु च विकारेष्वन्ये च पैत्तिकव्याधिपरीता इति ॥ ३२ ॥

विरेचन के योग्य रोगी—ज्वर, गरविष, अरुचि, अर्श, अर्बुद, उदर, ग्रन्थि, विद्रधि, पाण्डुरोग, अपस्मार, हृद्रोग, वातरक्त, भगन्दर, छर्दि, योनिरोग, विसर्प, गुल्म, पक्वाशय के रोग, विबन्ध, विसूचिका, अलसक, मूत्राघात, कुष्ठ, विस्फोटक, प्रमेह, आनाह, प्लीहा, शोथ, वृद्धि (अन्त्रवृद्धि), शस्त्रक्षत, क्षारदग्ध, अग्निदग्ध, दुष्टव्रण, अक्षिपाक, काच, तिमिर, अभिष्यन्द, शिरोरोग, कर्णरोग, नेत्ररोग, नासारोग, मुखरोग, गुदरोग, मेढ्ररोग, दाह, ऊर्ध्वग रक्तपित्त, कृमि कोष्ठ वाले तथा पित्तस्थानगत अन्य रोगों एवं पित्तजन्य व्याधियों से पीड़ित अन्य आतुरों को विरेचन देना चाहिए ॥ ३२ ॥

सरत्वसौक्ष्म्यतैक्ष्ण्यौष्ण्यविकाशित्वैर्विरेचनम् ।
वमनं तु हरेद्दोषं प्रकृत्या गतमन्यथा ॥ ३३ ॥

वमन और विरेचन के दोष-निर्हरण में विशेषता—सर, सूक्ष्म, तीक्ष्ण, उष्ण और विकाशि होने से विरेचन द्रव्य (अधोमार्ग से) दोषों को दूर करते हैं तथा वमन द्रव्य अपने स्वभाव (प्रभाव विशेष) के कारण ऊर्ध्वमार्ग से दोषों को निकालते हैं ॥ ३३ ॥

विमर्श :—सरस्य भावः सरत्वमानुलोम्यम् । सूक्ष्मस्य भावः सौक्ष्म्यम्, सूक्ष्मस्रोतोऽनुसारित्वम् । तीक्ष्णस्य भावस्तैक्ष्ण्यम्, शीघ्रतरदोषस्रावणकरत्वम् । उष्णस्य भावः औष्ण्यम् सौम्यद्रव्यो-पमर्दनकरणसामर्थ्यम् । विकाशिनो भावः विकाशित्वं धातोः शैथिल्यकरणसामर्थ्यम् । अत्र प्रकृतिः स्वभावः शक्तिविशेषः प्रभावो-वीर्यमित्यनर्थान्तरम् । तेन प्रकृत्या वीर्येणान्यथागतमूर्ध्वगतम्।

मरुत्वादिभिर्गुणैर्विरेचनमधो दोषानपहरेत्। वमनस्य तुल्यगुणत्वेऽपि वीर्येणोर्ध्वगामित्वम्।

"कटुकः कटुकः पाके चित्रको वह्निदीपनः।
नद्दन्ती प्रभावात्तु विरेचयति सा नरम्॥'
"विषं विषघ्नमुद्दिष्टं प्रभावस्तत्र कारणम्।"

( डल्हण )

परन्तु चरककार विरेचन और वमन में गुणों की समानता होने पर भी कार्य की भिन्नता का कारण स्वभाव न मानकर पंच महाभूत मानते हैं।

यथा—

अग्निवाय्वात्मकत्वात् ऊर्ध्वभागप्रभावात् औषधस्य ऊर्ध्वं उत्क्षिपन्ते। सलिलपृथिव्यात्मकत्वात् अधोभागप्रभावाच्च औषधस्य अधः प्रवर्तते। उभयतश्च उभयगुणत्वात्॥

( चरक कल्प अ. १ )

यात्यधो दोषमादाय पच्यमानं विरेचनम्।
गुणोत्कर्षाद् व्रजत्यूर्ध्वमपक्वं वमनं पुनः॥ ३४॥

पाक को प्राप्त होता हुआ विरेचन द्रव्य दोषों को लेकर अधोमार्ग में प्रवृत्त होता है और वमन द्रव्य अपक्व अवस्था में ही अपने गुण की प्रधानता से दोषों को ऊर्ध्वमार्ग से निकालता है॥ ३४॥

विमर्श—विरेचन द्रव्य स्थिर, गुरु तथा पृथ्वी और जल गुण प्रधान होते हैं, इसलिए स्थिर होने के कारण पाचन होने पर एवं गुरु होने के कारण अधोमार्ग से प्रवृत्त होते हैं। वमन द्रव्य वायु-अग्नि-गुणप्रधान तथा शीघ्रगमनशील होते हैं, अतः शीघ्रगमनशील होने से अपक्व अवस्था में तथा लघु होने से ऊर्ध्वमार्ग में प्रवृत्त होते हैं।

चरककार कहते हैं—

अपक्वं वमनं दोषं पच्यमानं विरेचनम् निर्हरेद्।

( च. कल्प अ. )

मृदुकोष्ठस्य दीप्ताग्नेरतितीक्ष्णं विरेचनम्।
न सम्यङ् निर्हरेद्दोषानतिवेगप्रधावितम्॥ ३५॥

विरेचन का सम्यक् प्रवर्त्तन न होने में कारण—अत्यन्त वेग से प्रवर्तित अतितीक्ष्ण विरेचन प्रदीप्त अग्नि वाले मृदु कोष्ठ मनुष्य के दोषों को भली-भाँति नहीं निकालता है॥३५॥

पीतं यदौषधं प्रातर्भुक्तपाकसमे क्षणे।
पक्तिं गच्छति दोषांश्च निर्हरेत्तत् प्रशस्यते॥ ३६॥

विरेचनीय औषध की श्रेष्ठता—प्रातःकाल पी हुई जो औषध आहार-पाचन के समय ( तीन प्रहर में ) पाक को प्राप्त होती है और दोषों को निकालती है, वह श्रेष्ठ होती है॥ ३६॥

विमर्शः—

"यावता जीर्यते भक्तं भुक्तं सद् याति पक्वताम्।
सुखेन दोषान् निर्हृत्य भेषजं तद् प्रशस्यते॥"

अन्ये तु एवं पठन्ति। ( डल्हण )

दुर्बलस्य चलान् दोषानल्पानल्पान् पुनः पुनः।
हरेत् प्रभूतानल्पांस्तु शमयेत् प्रच्युतानपि॥ ३७॥

दुर्बल के दोष-हरण में विशेष विधि—दुर्बल मनुष्य के अपने स्थान से चलायमान और कुपित हुए दोषों को बार-बार थोड़ी-थोड़ी मात्रा में निकलना चाहिए तथा अल्प चलायमान दोषों को भी शमन करना चाहिए॥ ३७॥

हरेद्दोषांश्चलान् पक्वान् बलिनो दुर्बलस्य वा।
चला ह्युपेक्षिता दोषाः क्लेशयेयुश्चिरं नरम्॥३८॥

स्थान से चलित दोषों को अवश्य निकालने का निर्देश—बलवान् अथवा दुर्बल रोगी के चलायमान पक्व दोषों को बाहर निकालना चाहिए क्योंकि उपेक्षा किए गए दोष बहुत काल तक मनुष्य को कष्ट पहुंचाते हैं॥ ३८॥

मन्दाग्निं क्रूरकोष्ठं च सक्षारलवणैर्घृतैः।
सन्धुक्षिताग्निं स्निग्धं च स्विन्नं चैव विरेचयेत्॥३९॥

क्रूर कोष्ठ के संशोधन की विधि—मन्दाग्नि तथा क्रूर कोष्ठवाले व्यक्ति की अग्नि को क्षार और लवण युक्त घृत से दीप्त करके तथा स्नेहन, स्वेदन देकर विरेचन देना चाहिए॥

स्निग्धस्विन्नस्य भैषज्यैर्दोषस्तूत्क्लेशितो बलात्।
विलीयते न मार्गेषु स्निग्धे भाण्ड इवोदकम्॥ ४०॥

शोधन का स्नेह-स्वेदपूर्वक प्रयोग में हेतु—स्नेहन और स्वेदन से युक्त रोगी का दोष औषधियों के द्वारा बलपूर्वक उत्कर्षित किए जाने पर मार्ग में उसी प्रकार नहीं ठहर सकता जिस प्रकार चिकने घड़े पर जल नहीं ठहरता॥ ४०॥

न चातिस्नेहपीतस्तु पिबेत् स्नेहविरेचनम्।
दोषाः प्रचलिताः स्थानाद् भूयः श्लिष्यन्ति वर्त्मसु॥

अतिस्निग्ध के लिए स्नेह विरेचन का निषेध—अत्यधिक स्नेहपान किए हुए व्यक्ति को स्नेहविरेचन नहीं पीना चाहिए क्योंकि अपने स्थान से चलायमान दोष पुनः मार्गों में चिपक जाते हैं॥ ४१॥

विषाभिघातपिडकाशोफपाण्डुविसर्पिणः।
नातिस्निग्धा विशोध्याः स्युस्तथा कुष्ठिप्रमेहिणः॥४२॥

विरेचन के अयोग्य व्यक्ति—विष, अभिघात, पिडका, शोथ, पाण्डु, कुष्ठ और प्रमेह के रोगी तथा जो अत्यधिक स्निग्ध नहीं हैं उन्हें विरेचन देना चाहिए॥ ४२॥

विरूक्ष्य स्नेहसात्म्यं तु भूयः संस्नेह्य शोधयेत्।
तेन दोषा हृतास्तस्य भवन्ति बलवर्धनाः॥ ४३॥

स्नेहसात्म्य वालों के लिए संशोधन विधि—स्नेहसात्म्य व्यक्ति को रूक्ष बनाकर तथा पुनः स्नेहन करके विरेचन देना चाहिए, इससे निकलते हुए दोष बल की वृद्धि करते हैं॥४३॥

प्रागपीतं नरं शोध्यं पाययेतौषधं मृदु।
ततो विज्ञातकोष्ठस्य कार्यं संशोधनं पुनः॥ ४४॥

अविज्ञात कोष्ठ वालों के लिए संशोधन में विशेषता—जिस व्यक्ति ने कभी पहले विरेचन द्रव्य का पान न किया हो, उसे मृदु औषधि पिलाकर शुद्ध करना चाहिए।

इसके पश्चात् उसके कोष्ठ का ज्ञान होने पर संशोधन करना चाहिए ॥ ४४ ॥

सुखं दृष्टफलं हृद्यमल्पमात्रं महागुणम्।
व्यापत्स्वल्पात्ययं चापि पिबेन्नृपतिरौषधम् ॥ ४५ ॥

राजा के योग्य विरेचन—पीने में सुखकर, जिसका गुण ज्ञात हो चुका हो, मन को प्रिय, अल्पमात्रा वाली, अधिक गुणशील तथा जिसमें हानिकारक दोष स्वल्प हो, ऐसी औषधि राजा को पीनी चाहिए ॥ ४५ ॥

स्नेहस्वेदावनभ्यस्य यस्तु संशोधनं पिबेत्।
दारु शुष्कमिवानामे देहस्तस्य विशीर्यते ॥ ४६ ॥

रूक्ष का संशोधन करने में दोष—स्नेहन और स्वेदन का प्रयोग किए बिना जो मनुष्य संशोधन औषधि पीता है, उसका शरीर इस प्रकार नष्ट हो जाता है जैसे सूखी लकड़ी मोड़ने से टूट जाती है ॥ ४६ ॥

विमर्श :—

शुष्काण्यपि हि काष्ठानि स्नेहस्वेदोपपादनैः।
नमयन्ति यथा न्यायं किं पुनर्जीवतो नरान् ॥

( चरक सू. अ. १४ )

स्नेहस्वेदप्रचलिता रसैः स्निग्धैरुदीरिताः।
दोषाः कोष्ठगता जन्तोः सुखा हर्तुं विशोधनैः ॥ ४७ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने वमनविरेचनसाध्योपद्रवचिकित्सितं नाम त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ॥

संशोधन के द्वारा सुखपूर्वक दोषों के निकलने का निर्देश—स्नेहन और स्वेदन से चलायमान तथा स्निग्ध रसों के द्वारा प्रकुपित, कोष्ठ में पहुँचे हुए मनुष्यों के दोष, संशोधन के द्वारा सुखपूर्वक बाहर निकाले जा सकते हैं ॥४७॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिका-भाषाव्याख्यायां त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ।

नोट—

## चतुस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः

अथातो वमनविरेचनव्यापच्चिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

वमन-विरेचन दोषज व्याधि-चिकित्सा का उपक्रम—इसके अनन्तर वमन, विरेचन के दोष से उत्पन्न व्याधियों की चिकित्सा विधि का वर्णन किया जारहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

वैद्यातुरनिमित्तं वमनं विरेचनं च पञ्चदशधा व्यापद्यते । तत्र वमनस्याधोगतिरूर्ध्वं विरेचनस्येति पृथक्; सामान्यमुभयोः—सावशेषौषधत्वं, जीर्णौषधत्वं, हीनदोषापहृतत्वं; वातशूलम्, अयोगो, अतियोगो, जीवादानम्, आध्मानं, परिकर्तिका, परिस्रावः, प्रवाहिका, हृदयोपसरणं, विबन्धः, अङ्गप्रग्रह इति ॥३॥

पन्द्रह प्रकार के वमन-विरेचन व्यापदों का निर्देश—वैद्य और आतुर के दोष से ( भेषज और परिचारक का ग्रहण भी वैद्य एवं आतुर के द्वारा होता है ) वमन तथा विरेचन के द्वारा पन्द्रह प्रकार की व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं। इनमें वमन द्रव्य का नीचे को जाना और विरेचन का ऊपर की ओर उठना पृथक् पृथक् व्यापत्तियाँ हैं। शेष अन्य व्यापत्तियाँ दोनों में ( वमन-विरेचन ) समान रूप से होती हैं—(जिनके नाम निम्न लिखित हैं)। सावशेषौषधत्व, २ जीर्णौषधत्व, ३ हीनदोषापहृतत्व, ४ वातशूल, ५ अयोग, ६ अतियोग, ७ जीवादान, ८ आध्मान, ९ परिकर्तिका, १० परिस्राव, ११ प्रवाहिका, १२ हृदयोपसरण, १३ विबन्ध, १४ अङ्ग-प्रग्रह ॥

विमर्शः—ऊपर निर्देश किया गया है कि वमन, विरेचन के द्वारा पन्द्रह प्रकार की व्यापत्तियाँ उत्पन्न होती हैं। इनमें वमन की अधोगति तथा विरेचन की ऊर्ध्वगति दो व्यापत्तियाँ पृथक् पृथक् होती हैं। शेष तेरह व्यापत्तियों का उल्लेख दोनों में समान रूप से होना चाहिए, जिसमें पन्द्रह व्यापत्तियों की गणना ठीक हो जाय। किन्तु उपर्युक्त गणना में चौदह व्यापत्तियाँ आती हैं। इनमें अन्तिम अङ्ग-प्रग्रह व्यापत्ति का पाठ सुश्रुत संहिता के कई संस्करणों में प्राप्त नहीं होता तथा हाराणचन्द्र जी भी उसे अपने पाठ में सम्मिलित नहीं करते। इस प्रकार उपर्युक्त सूची में से अङ्ग-प्रग्रह के हटा देने पर ही उपर्युक्त गणना का सामञ्जस्य हो सकता है। चरक ने दश व्यापदों का ही नाम-निर्देश किया है—'आध्मानं परिकर्त्तिश्च स्रावो हृद्गर्मयोर्ग्रहः। जीवादानं संविभ्रंशस्तम्भः सोपद्रवः क्रमः। अयोगादतियोगाच्च दशैता व्यापदो मताः। प्रेष्यभैषज्यवैद्यानां वैगुण्यादापदः स्मृताः॥ ( च. सि. अ. ६ ) सावशेषौषधत्व का तात्पर्य है जीर्णावशेष अर्थात् बिना जीर्ण हुई औषधि। इसका लक्षण चरक में इस प्रकार है—'क्लमो दाहोऽङ्गसदनं भ्रमो मूर्च्छा शिरोरुजा। अरतिर्बलहानिश्च सावशेषौषधाकृतिः। (च. सि. अ. ६)

तत्र बुभुक्षापीडितस्यातितीक्ष्णाग्नेर्मृदुकोष्ठस्य चावतिष्ठमानं दुर्बलस्य वा गुणसामान्यभावाद्वमनमधो गच्छति, तत्रेप्सितानवाप्तिर्दोषोत्क्लेशश्च; तमाशु स्नेहयित्वा भूयस्तीक्ष्णतरैर्वामयेत् ॥ ४ ॥

वमन के अधोगमन-व्यापद् का निर्देश—भूख से पीड़ित, अत्यन्त तीक्ष्ण अग्निवाले, मृदु कोष्ठ अथवा दुर्बल मनुष्य का पाक को प्राप्त होता हुआ वमन द्रव्य, सरत्व आदि गुणों की समानता के कारण नीचे की ओर जाता है। इससे इच्छित वस्तु की प्राप्ति नहीं होती अर्थात् वमन नहीं होता तथा दोष (कफ) का उत्क्लेश (वृद्धि) होता है; इस दशा में रोगी का शीघ्र स्नेहन करके पुनः तीक्ष्णतर औषध पिला कर वमन कराना चाहिए॥ ४॥

अपरिशुद्धामाशयस्योत्क्लिष्टश्लेष्मणः सशेषान्नस्य वाऽहृद्यमतिप्रभूतं वा विरेचनं पीतमूर्ध्वं गच्छति, तत्रेप्सितानवाप्तिर्दोषोत्क्लेशश्च; तत्राशुद्धामाशयमुल्बणश्लेष्माणमाशु वामयित्वा भूयस्तीक्ष्णतरैर्विरेचयेत्; आमान्वये त्वामवत् संविधानम्, अहृद्येऽतिप्रभूते च हृद्यं प्रमाणयुक्तं च; अत ऊर्ध्वमुत्तिष्ठत्यौषधे न तृतीयं पाययेत्, ततस्त्वेनं मधुघृतफाणितयुक्तैर्लेहैर्विरेचयेत्॥

विरेचन के ऊर्ध्वगमन व्यापद् का निर्देश—जिस आतुर का आमाशय अशुद्ध हो तथा कफ का उत्क्लेश हो अथवा जिसका आहार पूर्ण रूप से न पचा हो, उसे अप्रिय या अधिक मात्रा में पिलाया गया विरेचन द्रव्य, ऊपर की ओर जाता है। इससे अभिलषित वस्तु की अप्राप्ति और दोष (पित्त) की वृद्धि होती है। इस स्थिति में अशुद्ध आमाशय एवं बढ़े हुए कफ वाले को शीघ्र वमन कराके पुनः तीक्ष्णतर विरेचन देना चाहिए। आम का अनुबन्ध रहने पर लंघन, पाचन कराना चाहिए। अप्रिय तथा अधिक मात्रा की अवस्था में प्रिय और प्रमाणयुक्त औषध पिलानी चाहिए। इस क्रिया के उपरान्त भी यदि विरेचन द्रव्य ऊपर की ओर उठे तो तीसरी बार विरेचन नहीं देना चाहिए। इस दशा में मधु, घृत और राब से युक्त अवलेह के द्वारा आतुर को विरेचन कराना चाहिए॥ ५॥

दोषविमथितमल्पमौषधमवस्थितमूर्ध्वभागिकमधोभागिकं वा न स्रंसयति दोषान्, तत्र तृष्णा पार्श्वशूलं छर्दिर्मूर्च्छा पर्वभेदो हृल्लासोऽरतिरुद्गाराविशुद्धिश्च भवति, तमुष्णाभिरद्भिराशु, वामयेदूर्ध्वभागिके, अधोभागिकेऽपि च सावशेषौषधमतिप्रधावितदोषमतिबलमसम्यग्विरिक्तलक्षणमप्येवं वामयेत्॥ ६॥

सावशेष औषध व्यापद् का वर्णन—वमन अथवा विरेचन की जीर्णावशेष, दोषमिश्रित अल्प औषध, दोषों को निकालने में समर्थ नहीं होती। इससे तृष्णा, पार्श्वशूल, छर्दि (वमन), मूर्च्छा, पर्वभेद (सन्धियों में पीड़ा), हृल्लास (थुकथुकी), अरति (कहीं मन न लगना) और उद्गार का शुद्ध न होना, होता है। वमन की अवस्था में उस जीर्णावशेष अल्प औषध को उष्ण जल के द्वारा शीघ्र वमन कराना चाहिए और विरेचन की दशा में भी असम्यग्विरिक्त के लक्षणों से युक्त बलवान् पुरुष के बहुदोष मिश्रित जीर्णावशेष औषध को उपर्युक्त विधि से वमन के द्वारा निकालना चाहिए॥ ६॥

क्रूरकोष्ठस्यातितीक्ष्णाग्नेरल्पमौषधमल्पगुणं वा भक्तवत् पाकमुपैति, तत्र समुदीर्णा दोषा यथाकालमनिर्ह्रियमाणा व्याधिविभ्रंशं बलविभ्रंशं चापादयन्ति, तमनल्पममन्दमौषधं च पाययेत्॥ ७॥

जीर्णौषध व्यापद् का वर्णन—तीक्ष्ण अग्निवाले क्रूर कोष्ठ मनुष्य की सेवन की हुई अल्पमात्रा या अल्पगुण वाली औषधि भोजन की भांति पच जाती है। उस अवस्था में समय पर बाहर न निकाले गए दोष, व्याधिविभ्रंश (कोष्ठ आदि में क्षोभ उत्पन्न करना) और बलविभ्रंश (सन्धि विश्लेष आदि) उत्पन्न कर देते हैं। इस दशा में प्रचुर और तीक्ष्ण औषध पिलानी चाहिए॥ ७॥

अस्निग्धस्विन्नेनाल्पगुणं वा भेषजमुपयुक्तमल्पान् दोषान् हन्ति; तत्र वमने दोषशेषो गौरवमुत्क्लेशं हृदयाविशुद्धिं व्याधिवृद्धिं च करोति, तत्र तं यथायोगं पाययित्वा वामयेद् दृढतरं; विरेचने तु गुदपरिकर्तनमाध्मानं शिरोगौरवमनिःसरणं वा वायोर्व्याधिवृद्धिं च करोति; तमुपपाद्य भूयः स्नेहस्वेदाभ्यां विरेचयेद् दृढतरं दृढं बहुप्रचलितदोषं वा तृतीये दिवसेऽल्पगुणं चेति॥

अल्पदोष हरण व्यापद् का वर्णन—स्नेहन और स्वेदन का प्रयोग किए बिना सेवन की गई अल्प गुण वाली औषधि अल्प दोषों को ही नष्ट करती है। उस समय वमन की अवस्था में बचा हुआ दोष गौरव (भारीपन), उत्क्लेश (मिचली आना) हृदय की अशुद्धि और व्याधि वृद्धि करता है। इसमें योग के अनुसार (स्नेहन-स्वेदन करके) वमन द्रव्य पिला कर आतुर को अत्यधिक वमन कराना चाहिए। विरेचन की अवस्था में बचा हुआ दोष, गुदपरिकर्त्तन (गुदा में चारों ओर काटने के समान पीड़ा), आध्मान, शिरोगौरव, वायु का अवरोध तथा रोग की वृद्धि करता है। इसमें आतुर को, पुनः स्नेहन तथा स्वेदन का प्रयोग करके, तीक्ष्ण विरेचन देना चाहिए। बहुदोष या चलायमान दोषों से युक्त दृढ़ शरीर वाले व्यक्ति को स्नेहन, स्वेदन के अनन्तर तीसरे दिन अल्प गुण वाली औषधि सेवन करानी चाहिए॥ ८॥

अस्निग्धस्विन्नेन रूक्षौषधमुपयुक्तमब्रह्मचारिणा वा वायुं कोपयति, तत्र वायुः प्रकुपितः पार्श्वपृष्ठश्रोणिमन्यायमर्मशूलं मूर्च्छां भ्रमं संज्ञानाशं च करोति, तं वातशूलमित्याचक्षते; तमभ्यज्य धान्यस्वेदेन स्वेदयित्वा यष्टीमधुकविपक्वेन तैलेनानुवासयेत्॥ ९॥

वातशूल व्यापद् का वर्णन—स्नेहन, स्वेदन के बिना ब्रह्मचर्य रहित अवस्था में सेवन की गई रूक्ष औषध वायु को कुपित करती है। उस समय प्रकुपित हुई वायु पार्श्व, पृष्ठ, श्रोणि (कटि), मन्याप्रदेश और मर्म (हृदय) में पीड़ा तथा मूर्च्छा, भ्रम, मद और संज्ञानाश कर देती है। इस दशा को वातशूल कहते हैं। इसमें स्नेह की मालिश करके तथा माषादि शमी धान्यों के द्वारा स्वेदन देकर, मुलेठी के क्वाथ से सिद्ध तैल के द्वारा अनुवासन बस्ति लगानी चाहिए॥

स्नेहस्वेदाभ्यामविभावितशरीरेणाल्पमौषधमल्पगुणं वा पीतमूर्ध्वमधो वा नाभ्येति दोषांश्चोत्क्लेश्य तैः सह बलक्षयमापादयति, तत्राध्मानं, हृदयग्रहस्तृष्णा मूर्च्छा

दाहश्च भवति, तमयोगमित्याचक्षते; तमाशु वामयेन्मदनफललवणाम्बुभिर्विरेचयेत्तीक्ष्णतरैः कषायैश्च । दुर्वान्तस्य तु समुत्क्लिष्टा दोषा व्याप्य शरीरं कण्डूश्वयथुकुष्ठपिडकाज्वराङ्गमर्दनिस्तोदनानि कुर्वन्ति, ततस्तानशेषान्महौषधेनापहरेत् । अस्निग्धस्विन्नस्य दुर्विरिक्तस्याधोनाभेः स्तब्धपूर्णोदरता शूलं वातपुरीषसङ्गः कण्डूमण्डलप्रादुर्भावो वा भवति, तमास्थाप्य पुनः संस्नेह्य विरेचयेत्तीक्ष्णेन । नातिप्रवर्तमाने तिष्ठति वा दुष्टसंशोधने तत्सन्तेजनार्थमुष्णोदकं पाययेत् पाणितापैश्च पार्श्वोदरमुपस्वेदयेत्, ततः प्रवर्तन्ते दोषाः । अनुप्रवृत्ते चाल्पदोषे जीर्णौषधं बहुदोषमहःशेषं बलं चावेक्ष्य भूयो मात्रां विदध्यात् । अप्रवृत्तदोषं दशरात्रादूर्ध्वमुपसंस्कृतदेहं स्नेहस्वेदाभ्यां भूयः शोधयेत् । दुर्विरेच्यमास्थाप्य पुनः संस्नेह्य विरेचयेत् । ह्रीभयलोभैर्वेगाघातशीलाः प्रायशः स्त्रियो राजसमीपस्था वणिजः श्रोत्रियाश्च भवन्ति, तस्मादेते दुर्विरेच्याः, बहुवातत्वात्; अत एव ताननतिस्निग्धान् स्वेदोपपन्नान् शोधयेत् ॥ १० ॥

वमन-विरेचन के अयोग-व्यापद् का वर्णन—स्नेहन और स्वेदन से रहित शरीर वाले व्यक्ति को पिलाई गई अल्पमात्रा या अल्प गुण वाली औषधि, ऊर्ध्व या अधो मार्ग में (वमन-विरेचन) प्रवृत्त नहीं होती और दोषों को उत्क्लेशित कर उनके साथ बलक्षय उत्पन्न कर देती है। इससे आध्मान, हृदयग्रह, तृष्णा, मूर्च्छा और दाह होता है। इस अवस्था को अयोग कहते हैं। इस दशा में ( वमन का अयोग होने पर ) मैनफल और लवण मिश्रित जल पिला कर शीघ्र वमन कराना चाहिए तथा (विरेचन के अयोग में) अति तीक्ष्ण कषायों से विरेचन कराना चाहिए। भलीभांति वमन न होने पर उत्क्लेशित हुए दोष, शरीर में व्याप्त होकर कण्डु, शोथ, कुष्ठ, पिडका, ज्वर, अङ्गमर्द और निस्तोद ( सुई चुभने के समान पीड़ा ) उत्पन्न कर देते हैं। औषधि की बड़ी मात्रा पिला कर इनका समूल नाश करना चाहिए। स्नेहन और स्वेदन से रहित, दुर्विरिक्त मनुष्य की नाभि के नीचे स्तब्धता, तनाव, शूल, अपान, वायु एवं मल का अवरोध तथा कण्डु और मण्डल की उत्पत्ति होती है, उसे प्रथम आस्थापन देकर ( निरूहबस्ति ) पुनः स्नेह बस्ति से स्नेहन करके, तीक्ष्ण कषायों के द्वारा विरेचन कराना चाहिए । विरेचन का वेग भली भाँति न होने पर अथवा विरेचन द्रव्य के दूषित होकर रुकने पर उसे उत्तेजित करने के लिए उष्ण जल पिलाना चाहिए और करतल को उष्ण करके पार्श्व तथा उदर पर सेक करना चाहिए, इससे दोषों की प्रवृत्ति ( विरेचन ) होती है। दोषों की प्रवृत्ति अल्प मात्रा में होने पर, औषधि की जीर्णावस्था, दोषबाहुल्य, दिवस का अवसान, शारीरिक शक्ति एवं पुरुष के बल की परीक्षा कर पुनः औषधि की मात्रा पिलानी चाहिए । दोषों की प्रवृत्ति न होने पर दश दिन के उपरान्त, स्नेहन, स्वेदन के द्वारा, शुद्ध शरीर वाले व्यक्ति का पुनः ( वमन-विरेचन के द्वारा ) संशोधन करना चाहिए। कठिनाई से विरेचन होने वाले व्यक्ति को प्रथम आस्थापन (निरूह बस्ति) देकर तथा स्नेह बस्ति का प्रयोग करके, विरेचन कराना चाहिए। लज्जा, भय और लोभ से उपस्थित मल, मूत्र के वेगों को रोकने वाली प्रायः स्त्रियाँ, राजा के समीप रहने वाले व्यक्ति, व्यापारी तथा वेदपाठी हुआ करते हैं, इस कारण ये लोग दुर्विरेच्य होते हैं, क्योंकि इनमें वायु की प्रबलता रहती है। अतः भली भांति स्नेहन-स्वेदन करके इनका शोधन करना चाहिए ॥ १० ॥

विमर्शः—

"सदातुराः श्रोत्रियराजसेवकास्तथैव वेश्याः सह पण्यजीविभिः।"

( चरक सि. अ. १२ )

स्निग्धस्विन्नस्यातिमात्रमतिमृदुकोष्ठस्य वाऽतितीक्ष्णमधिकं वा दत्तमौषधमतियोगं कुर्यात् । तत्र वमनातियोगे पित्तातिप्रवृत्तिर्बलविस्रंसो वातकोपश्च बलवान् भवति, तं घृतेनाभ्यज्यावगाह्य शीतास्वप्सु शर्करामधुमिश्रैर्लेहैरुपचरेद्यथास्वं, विरेचनातियोगे कफस्यातिप्रवृत्तिरुत्तरकालं च सरक्तस्य, तत्रापि बलविस्रंसो वातकोपश्च बलवान् भवति, तमतिशीताम्बुभिः परिषिच्यावगाह्य वा शीतैस्तण्डुलाम्बुभिर्मधुमिश्रैश्छर्दयेत्, पिच्छाबस्तिं चास्मै दद्यात्, क्षीरसर्पिषा चैनमनुवासयेत्, प्रियङ्ग्वादिं चास्मै तण्डुलाम्बुना पातुं प्रयच्छेत्, क्षीररसयोश्चान्यतरेण भोजयेत् ॥ ११ ॥

अतियोग व्यापद् का वर्णन—अत्यधिक स्नेहन, स्वेदन से युक्त, अथवा अत्यन्त मृदु कोष्ठ वाले पुरुष को अत्यन्त तीक्ष्ण या अधिक मात्रा में दी गई औषधि अतियोग उत्पन्न कर देती है। वमन का अतियोग होने पर पित्त की अधिक प्रवृत्ति; बल का ह्रास और वायु का प्रबल प्रकोप होता है। इसमें घृत की मालिश कर शीतल जल से स्नान कराना चाहिए और दोषों के अनुसार शर्करा और मधुमिश्रित अवलेहों के द्वारा उपचार करना चाहिए । विरेचन का अतियोग होने पर प्रथम कफ की अत्यधिक प्रवृत्ति और इसके बाद रक्त मिश्रित कफ का आगमन होता है। इस दशा में भी बल का ह्रास और वात का प्रबल प्रकोप होता है। रोगी को अत्यन्त शीतल जल से स्नान अथवा जल में गोता लगवाना चाहिए और मधु मिश्रित शीतल तण्डुलोदक के द्वारा वमन कराना चाहिए। इसे पिच्छाबस्ति ( पिच्छिल द्रव्यों से युक्त ) देनी चाहिए। दूध युक्त घी से अनुवासन बस्ति लगानी चाहिए और तण्डुलोदक के साथ प्रियङ्गु आदि गण के द्रव्य पीने के लिए देना चाहिए तथा दूध या मांसरस में से किसी एक के साथ भोजन कराना चाहिए ॥ ११ ॥

तस्मिन्नेव वमनातियोगे प्रवृद्धे शोणितं ष्ठीवति छर्दयति वा, तत्र जिह्वानिःसरणमपसरणमक्ष्णोर्व्यावृत्तिर्हनुसंहननं तृष्णा हिक्का ज्वरो वैसंज्ञ्यमित्युपद्रवा भवन्ति; तमजासृक्चन्दनोशीराञ्जनलाजचूर्णैः सशर्क-

रोदकैर्मन्थं पाययेत्, फलरसैर्वा सघृतक्षौद्रशर्करैः शुङ्गाभिर्वा वटादीनां पेयां सिद्धां सक्षौद्रां वर्चोग्राहिभिर्वा, पयसा जाङ्गलरसेन वा भोजयेत्, अतिस्रुतशोणितविधानेनोपचरेत्; जिह्वामतिसर्पितां कटुकलवणचूर्णप्रघृष्टां तिलद्राक्षाप्रलिप्तां वाऽन्तः पीडयेत्, अन्तःप्रविष्टायामम्लमन्ये तस्य पुरस्तात् स्वादयेयुः; व्यावृत्ते चाक्षिणी घृताभ्यक्ते पीडयेत्, हनुसंहनने वातश्लेष्महरं नस्यं स्वेदांश्च निदध्यात्, तृष्णादिषु च यथास्वं प्रतिकुर्वीत; विसंज्ञे वेणुवीणागीतस्वनं श्रावयेत् ॥१२॥

वमन के अतियोग का वर्णन—इसी अतियोग की अवस्था में वमन का अतियोग होने पर रोगी रक्त थूकता है अथवा रक्त का वमन करता है। इसमें जिह्वा का बाहर निकलना, अन्दर की ओर मुड़ जाना, आँखों का फैल जाना, जबड़े का बन्द होना, तृष्णा, हिक्का, ज्वर और संज्ञानाश आदि उपद्रव उत्पन्न हो जाते हैं। इस दशा में बकरी का रक्त, चन्दन, खश, सौवीराञ्जन और धान के लावे के चूर्ण का शर्करा एवं जल के द्वारा मन्थ बना कर पिलाना चाहिए। घृत, मधु और शर्करा मिश्रित फलों से रस या वट आदि वृक्षों की कोंपलों से या मल बाँधने वाले (कुटज आदि) द्रव्यों के द्वारा सिद्ध मधु मिली हुई पेया पिलानी चाहिए। दूध अथवा जांगलजीवों के मांसरस के साथ भोजन कराना चाहिए। अधिक रक्त-स्राव को रोकने वाली विधि के अनुसार उपचार करना चाहिए। अधिक बाहर निकली हुई जिह्वा में त्रिकटु (सोंठ, मरिच, पिप्पली) और लवण रगड़ कर या तिल और द्राक्षा का लेप करके अन्दर दबाना चाहिए। अन्दर घुसी हुई जिह्वा को बाहर निकालने के लिए दूसरे व्यक्ति को उस रोगी के सम्मुख खट्टे फलों का स्वाद लेना चाहिए। नेत्रों के फैल जाने पर घृत की मालिश करके दबाना चाहिए। जबड़े के बैठ जाने पर वातहर नस्य और स्वेद का प्रयोग करना चाहिए। तृष्णा आदि में यथायोग्य उपचार करना चाहिए तथा संज्ञानाश होने पर बांसुरी, वीणा एवं संगीत की ध्वनि सुनानी चाहिए ॥ १२ ॥

विरेचनातियोगे च सचन्द्रकं सलिलमधः स्रवति, ततो मांसधावनप्रकाशमुत्तरकालं जीवशोणितं च, ततो गुदनिःसरणं वेपथुर्वमनातियोगोपद्रवाश्चास्य भवन्ति; तमपि निःस्रुतशोणितविधानेनोपचरेत्, निःसर्पितगुदस्य गुदमभ्यज्य परिस्वेद्यान्तः पीडयेत्, क्षुद्ररोगचिकित्सितं वा वीक्षेत, वेपथौ वातव्याधिविधानं कुर्वीत, जिह्वानिःसरणादिषूक्तः प्रतीकारः, अतिप्रवृत्ते वा जीवशोणिते काश्मरीफलबदरीदूर्वोशीरैः शृतेन पयसा घृतमण्डाञ्जनयुक्तेन सुशीतेनास्थापयेत्, न्यग्रोधादिकषायेक्षुरसघृतशोणितसंसृष्टैश्चैनं वस्तिभिरुपाचरेत्, शोणितष्ठीवने रक्तपित्तरक्तातीसारक्रियाश्चास्य विदध्यात्, न्यग्रोधादिं चास्य विदध्यात् पानभोजनेषु ॥ १३ ॥

विरेचन के अतियोग का वर्णन—विरेचन का अतियोग होने पर मोरपंख चन्द्रिका के तुल्य जल बाहर निकलता है। इसके अनन्तर मांस के धोवन के समान जीव शोणित (शरीरेन्द्रियसत्त्वात्म—संयोगाश्रय रक्त) आता है, फिर गुदभ्रंश, कम्प और वमन के अतियोग वाले उपद्रव उत्पन्न होते हैं। इसकी चिकित्सा भी अधिक रक्तस्राव को रोकने वाली विधि के द्वारा करनी चाहिए। गुदभ्रंश होने पर गुदा में स्नेह का अभ्यङ्ग तथा स्वेदन करके अन्दर की ओर दबाना चाहिए। कम्प में वातव्याधि चिकित्सा विधि का प्रयोग करना चाहिए। जिह्वानिःसरण की चिकित्सा विधि ऊपर बतलाई गई है। जीव शोणित का स्राव अधिक होने पर गम्भारी के फल, बेर, दूब और खस के द्वारा सिद्ध दूध में घी का मण्ड और सौवीराञ्जन मिला कर, शीतल करके, आस्थापन बस्ति का प्रयोग करना चाहिए। न्यग्रोधादिगण के क्वाथ में गन्ने का रस, घृत और रक्त (बकरी का रक्त) मिलाकर बस्तियों के द्वारा उपचार करना चाहिए। थूक के साथ रक्त निकलने पर रक्तपित्त और रक्तातिसार की भाँति चिकित्सा करनी चाहिए तथा पान और भोजन में न्यग्रोधादिगण के द्रव्यों का प्रयोग करना चाहिए ॥ १३ ॥

जीवशोणितरक्तपित्तयोश्च जिज्ञासार्थं तस्मिन् पिचुं प्लोतं वा क्षिपेत्, यद्युष्णोदकप्रक्षालितमपि वस्त्रं रञ्जयति तज्जीवशोणितमवगन्तव्यं; सभक्तं च शुने दद्याच्छक्तुसंमिश्रं वा, स यद्युपभुञ्जीत तज्जीवशोणितमवगन्तव्यम्; अन्यथा रक्तपित्तमिति ॥ १४ ॥

जीवशोणित और रक्त-पित्त परीक्षा—जीवशोणित (शुद्ध रक्त) और रक्तपित्त की परीक्षा के लिए निकले हुए रक्त में रुई या वस्त्र भिगोना चाहिए। यदि उष्ण जल से धोने पर भी वस्त्र का रंग साफ न हो तो उसे जीवशोणित समझना चाहिए। भोजन या सत्तू में उस रक्त को मिला कर कुत्ते को देना चाहिए; यदि कुत्ता उसे खा ले तो जीवशोणित समझना चाहिए अन्यथा उसे रक्तपित्त जानना चाहिए ॥ १४ ॥

सशेषान्नेन बहुदोषेण रूक्षेणानिलप्रायकोष्ठेनानुष्णमस्निग्धं वा पीतमौषधमाध्मापयति, तत्रानिलमूत्रपुरीषसङ्गः समुन्नद्धोदरता पार्श्वभङ्गो गुदबस्तिनिस्तोदनं भक्तारुचिश्च भवति, तं चाध्मानमित्याचक्षते; तमुपस्वेद्यानाहवर्तिदीपनबस्तिक्रियाभिरुपचरेत् ॥१५॥

आध्मान व्यापद् का वर्णन—अन्न का समुचित परिपाक न होने वाले, बहुदोष युक्त, रूक्ष, एवं वातप्रधान कोष्ठ मनुष्य को स्नेहरहित शीतल औषधि पीने से आध्मान होता है। इसमें अपान वायु और मलमूत्र का अवरोध, पेट का फूलना, पार्श्वपीड़ा, गुदा और बस्ति में सुई चुभाने की सी वेदना तथा भोजन से अरुचि हो जाती है। इस अवस्था को आध्मान कहते हैं। इसमें स्वेदन करके आनाह (मूत्रादि अनुलोमन क्रिया) वर्ति, दीपन, लंघन आदि क्रिया तथा बस्ति के द्वारा उपचार करना चाहिए ॥ १५ ॥

विमर्शः—

वर्तिः-फलश्यामादिभिः कुष्ठकृष्णालवणसर्षपैः।
धूममाषवचाकिण्वक्षारचूर्णगुडैः कृतान् ॥

करांगुष्ठनिभां वर्तिं यवमध्यां निधापयेत् ।
अभ्यक्त-स्विन्नगात्रस्य तैलाक्तां स्नेहिते गुदे ॥
अथवा लवणागार-धूम-सिद्धार्थकैः कृताम् ॥
( च. सि. अ. ७ )

क्षामेणातिमृदुकोष्ठेन मन्दाग्निना रूक्षेण वाऽतितीक्ष्णोष्णातिलवणमतिरूक्षं वा पीतमौषधं पित्तानिलौ प्रदूष्य परिकर्तिकामापादयति, तत्र गुदनाभिमेढ्रबस्तिशिरःसु सदाहं परिकर्तनमनिलसङ्गो वायुविष्टम्भो भक्तारुचिश्च भवति, तत्र पिच्छाबस्तिर्यष्टीमधुककृष्णतिलकल्कमधुघृतयुक्तः, शीताम्बुपरिषिक्तं चैनं पयसा भुक्तवन्तं घृतमण्डेन यष्टीमधुकसिद्धेन तैलेन वाऽनुवासयेत् ॥ १६ ॥

परिकर्त्तिका व्यापद् का वर्णन—क्षीण-बलकाय, अतिमृदु कोष्ठ, मन्दाग्नि से युक्त, रूक्ष पुरुष के अत्यन्त तीक्ष्ण, उष्ण अथवा अधिक लवणमिश्रित अति रूक्ष औषधि पीने से पित्त और वायु प्रकुपित होकर परिकर्तिका उत्पन्न कर देते हैं। इसमें गुदा, नाभि, मेढ्र, बस्ति और शिर में दाह के साथ कैंची से काटने के समान वेदना, अपान वायु का अवरोध, वायु की विगुणता और भोजन में अरुचि हो जाती है। इसमें मधु, घृत युक्त मुलेठी और काले तिल के कल्क के साथ पिच्छाबस्ति का प्रयोग करना चाहिए और रोगी को शीतल जल से स्नान तथा दूध के साथ भोजन दे कर, घृतमण्ड अथवा मुलेठी के द्वारा सिद्ध तेल से अनुवासन वस्ति का प्रयोग करना चाहिए ॥ १६ ॥

क्रूरकोष्ठस्यातिप्रभूतदोषस्य मृद्वौषधमवचारितं समुत्क्लिश्य दोषान्न निःशेषानपहरति, ततस्ते दोषाः परिस्रावमापादयन्ति, तत्र दौर्बल्योदरविष्टम्भारुचिगात्रसदनानि भवन्ति, सवेदनौ चास्य पित्तश्लेष्माणौ परिस्रवतः, तं परिस्रावमित्याचक्षते; तमजकर्णधवतिनिशपलाशबलाकषायैर्मधुसंयुक्तैरास्थापयेत्, उपशान्तदोषं स्निग्धं च भूयः संशोधयेत् ॥ १७ ॥

परिस्राव व्यापद् का वर्णन—बहु दोषयुक्त क्रूर कोष्ठ वाले मनुष्य के मृदु औषधि सेवन करने पर, वह दोषों को उत्क्लेशित कर सम्पूर्ण रूप से बाहर नहीं निकाल पाती, जिससे वे दोष परिस्राव उत्पन्न कर देते हैं। इसमें दुर्बलता, उदर में वायु-वैगुण्य, भोजन में अरुचि और अंगों में पीड़ा होती है, वेदना के साथ पित्त और श्लेष्मा निकलता है, इस अवस्था को परिस्राव कहते हैं। इस दशा में अजकर्ण, धव, तिनिश ( स्यन्दन ), पलाश और बला ( खरेंटी ) के मधु युक्त क्वाथ के द्वारा आस्थापन बस्ति का प्रयोग करना चाहिए तथा परिस्राव के शान्त होने पर रोगी का स्नेहन करके पुनः संशोधन देना चाहिये ॥ १७ ॥

विमर्शः—
अजकर्णः अश्वकर्णः प्रसिद्ध एव पूर्वदेशे । धवः इन्द्रवृक्षः । तिनिशः स्यन्दनः । ( डल्हण )

अतिरूक्षेऽतिस्निग्धे वा भेषजमवचारितमप्राप्तं वातवर्चं उदीरयति वेगाघातेन वा, तदा प्रवाहिका भवतिः, तत्र सवातं सदाहं सशूलं गुरु पिच्छिलं श्वेतं कृष्णं सरक्तं वा भृशं प्रवाहमाणः कफमुपविशति; तां परिस्रावविधानेनोपचरेत् ॥ १८ ॥

प्रवाहिका व्यापद् का वर्णन—अतिरूक्ष या अति स्निग्ध पुरुष में प्रयुक्त औषधि; वात और मल के अप्राप्त वेगों को प्रवर्तित कर अथवा वेगों का अवरोध करके; प्रवाहिका उत्पन्न करती है। अर्थात् अत्यन्त रूक्ष पुरुष को औषधि देने पर जब वायु और मल के अप्राप्त वेग ही प्रवर्तित होते हैं तब प्रवाहिका होती है तथा अत्यन्त स्निग्ध पुरुष को जब ओषधि दी जाती है तब वेगों के अवरुद्ध होने के कारण प्रवाहिका होती है। इसमें वातसहित, दाह और शूल से युक्त, गुरु, पिच्छल, श्वेत, कृष्ण या रक्तमिश्रित बहुत अधिक कफ, प्रवाहण करने पर ( मल त्याग के समय किनछने पर ) निकलता है। इसका उपचार, परिस्राव चिकित्सा विधि की भांति करना चाहिए ॥ १८ ॥

यस्तूर्ध्वमधो वा भेषजवेगं प्रवृत्तमज्ञत्वाद्विनिहन्ति तस्योपसरणं हृदि कुर्वन्ति दोषाः, तत्र प्रधानमर्मसन्तापाद्वेदनाभिरत्यर्थं पीड्यमानो दन्तान् किटकिटायते, उद्वृत्ताक्षो जिह्वां खादति, प्रताम्यत्यचेताश्च भवति, तं परिवर्जयन्ति मूर्खाः; तमभ्यज्य धान्यस्वेदेन स्वेदयेत्, यष्टिमधुकसिद्धेन च तैलेनानुवासयेत्, शिरोविरेचनं चास्मै तीक्ष्णं विदध्यात्, ततो यष्टिमधुकमिश्रेण तण्डुलाम्बुना छर्दयेत्, यथादोषोच्छ्रायेण चैनं बस्तिभिरुपचरेत् ॥ १९ ॥

औषध के प्रवृत्त वेग को रोकने से उत्पन्न अवस्था का वर्णन—जो व्यक्ति अज्ञानवश ऊपर या नीचे की ओर प्रवृत्त औषध-वेग को रोकता है, उसके ( प्रकुपित हुए ) दोष हृदय में प्रवेश करते हैं। इस अवस्था में प्रधान मर्म (हृदय ) के सन्तप्त होने से अत्यधिक वेदना से पीड़ित पुरुष दाँत कटकटाता है, आँखें ऊपर उठ जाती हैं, जीभ काटता है, मूर्च्छित होता है और अन्त में संज्ञारहित हो जाता है। मूर्ख लोग इसकी चिकित्सा ( मृतक समझ कर ) नहीं करते। इसमें रोगी का अभ्यङ्ग करके धान्यस्वेद से स्वेदन करना चाहिये मुलेठी से सिद्ध तेल के द्वारा अनुवासन देना चाहिए और तीक्ष्ण शिरोविरेचन का प्रयोग करना चाहिए। फिर मुलेठी मिले हुए तण्डुलोदक के द्वारा वमन कराना चाहिए तथा दोषों के प्रकोप के अनुसार वस्तियों से इसकी चिकित्सा करनी चाहिए ॥ १९ ॥

यस्तूर्ध्वमधो वा प्रवृत्तदोषः शीतागारमुदकमनिलमन्यद्वा सेवेत, तस्य दोषाः, स्रोतःस्वलीयमाना घनीभावमापन्ना वातमूत्रशकृद्ग्रहमापाद्य विबध्यन्ते, तस्याटोपो दाहो ज्वरो वेदनाश्च तीव्रा भवन्ति; तमाशु वामयित्वा प्राप्तकालां क्रियां कुर्वीत; अधोभागे त्वधोभागदोषहरद्रव्यं सैन्धवाम्लमूत्रसंसृष्टं विरेचनाय पाययेत्, आस्थापनमनुवासनं च यथादोषं विदध्यात्, यथादोषमाहारक्रमं च; उभयतोभागे तूपद्रवविशेषान् यथास्वं प्रतिकुर्वीत ॥ २० ॥

विबन्धव्यापद् का वर्णन—ऊर्ध्व या अधोमार्ग से प्रवृत्त दोषों की स्थिति में जो पुरुष शीतलगृह, जल, वायु या अन्य शीतल वस्तुओं का सेवन करता है, उसके दोष स्रोतों में रुककर, घनत्व ( ठोस ) दशा को प्राप्त होते हुए वायु, मूत्र और मल को रोककर विबन्ध उत्पन्न कर देते हैं। इसमें रोगी को दाह, ज्वर और तीव्र वेदना होती है, उसे शीघ्र वमन देकर अवस्था के अनुसार उपचार करना चाहिए। विरेचन की अवस्था में अधोभाग के दोषों को दूर करने वाले द्रव्यों को सेन्धानमक, काञ्जी तथा गोमूत्र में मिलाकर विरेचन के लिए पिलाना चाहिए, आस्थापन तथा अनुवासन वस्ति का प्रयोग दोषों के अनुसार करना चाहिये, दोषों के अनुकूल आहार सेवन कराना चाहिए तथा दोनों मार्गों की प्रवृत्ति अवस्था में उपद्रव विशेष का प्रतिकार, दोषों के अनुसार करना चाहिए ॥ २० ॥

या तु विरेचने गुदपरिकर्तिका तद्वमने कण्ठक्षणनं यदधः परिस्रवणं स ऊर्ध्वभागे श्लेष्मप्रसेकः, या त्वधः प्रवाहिका सा तूर्ध्वं शुष्कोद्गारा इति ॥ २१ ॥

कतिपय वमन विरेचन व्यापदों के अन्तर का निर्देश—विरेचन में जिस प्रकार गुदपरिकर्तिका होती है उसी प्रकार वमन में कण्ठक्षणन (कण्ठ में जलन) होती है, विरेचन में जो परिस्राव है वमन में वही कफप्रसेक है यथा विरेचन में जिसे प्रवाहिका कहते हैं वही वमन में शुष्क उद्गार कहलाता है ॥

भवति चात्र—

यास्त्वेता व्यापदः प्रोक्ता दश पञ्च च तत्त्वतः।
एता विरेकातियोगदुर्योगायोगजाः स्मृताः ॥ २२ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने वमनविरेचनव्यापच्चिकित्सितं नाम चतुस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३४ ॥

पूर्वोक्त व्यापदों का हेतु—जैसे कि :-तत्त्वतः ( परमार्थ रूप से ) जिन पन्द्रह प्रकार की व्यापदों का वर्णन किया गया है, वे विरेचन तथा वमन के अतियोग, मिथ्यायोग, एवं हीन योग के कारण उत्पन्न होती हैं ॥ २२ ॥

विमर्शः—तत्र दोषहरणमूर्ध्वभागं वमनसंज्ञकमधोभागं विरेचनसंज्ञकम्। उभयं वा शरीरमलविरेचनशब्दं लभते।

( चरक सि. अ. २ )

आध्मानं परिकर्तिश्च स्रावो हृद्गात्रयोर्ग्रहः।
जीवादानं सविभ्रंशः स्तम्भः सोपद्रवः क्लमः।
अयोगादतियोगाच्च दशैता व्यापदो मताः।

( चरक सि. अ. २ )

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाव्याख्यायां चतुस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः॥

नोट—

## पञ्चत्रिंशत्तमोऽध्यायः

अथातो नेत्रबस्तिप्रमाणप्रविभागचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

नेत्रबस्ति के प्रमाण, विभाग तथा चिकित्सा का उपक्रम—इसके अनन्तर यन्त्रबस्ति इनका प्रमाण तथा विभाग एवं इनके द्वारा की जानेवाली व्याधि-प्रतिकार पद्धति का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

विमर्श :—नेत्रं यन्त्रम् (स्नेहदानसाधननलिका)। बस्तिरेणादीनां मूत्राधारः ( बस्तिर्नाभिचर्मविशेषो मूत्रास्थानम् ) तदाधेयं द्रव्यमपि, तयोः प्रमाणं प्रविभागश्च, स एव चिकित्सितं व्याधेः प्रतीकारो यस्मिन् तत्।

तत्र स्नेहादीनां कर्मणां बस्तिकर्म प्रधानतममाहुराचार्याः। कस्मात् ? अनेककर्मकरत्वाद्बस्तेः; इह खलु बस्तिर्नानाविधद्रव्यसंयोगाद्दोषाणां संशोधनसंशमनसंग्रहणानि करोति, क्षीणशुक्रं वाजीकरोति, कृशं बृंहयति, स्थूलं कर्शयति, चक्षुः प्रीणयति, बलीपलितमपहन्ति, वयः स्थापयति ॥ ३ ॥

बस्ति की प्रशंसा—आचार्य लोग स्नेहन आदि कर्मों में बस्तिकर्म को मुख्यतम मानते हैं। क्योंकि बस्ति अनेक कार्यों को सिद्ध करती है। नाना प्रकार के द्रव्यों के संयोग से बस्ति दोषों का संशोधन, संशमन और संग्रहण करती है, क्षीण शुक्र पुरुष को वाजी अर्थात् शुक्रवान बनाती है, कृश को पुष्ट करती है, स्थूल को दुर्बल करती है, नेत्रों की शक्ति देती है, बली-पलित रोगों का नाश करती है और आयु को बढ़ाती है ॥ ३ ॥

शरीरोपचयं वर्णं बलमारोग्यमायुषः।
कुरुते परिवृद्धिं च बस्तिः सम्यगुपासितः ॥ ४ ॥

भली भांति सेवन की गई बस्ति शरीर की पुष्टि, वर्ण, बल, आरोग्य और आयुष्य की वृद्धि करती है ॥ ४ ॥

विमर्शः—चिकित्सा में चरक ने बस्ति के महत्त्व को निम्नलिखित शब्दों में व्यक्त किया है—'शाखागताः कोष्ठगताश्च रोगा मर्मोर्ध्वसर्वावयवं गताश्च। ये सन्ति तेषां न तु कश्चिदन्यो वायोः परं जन्मनि हेतुरस्ति। विण्मूत्रपित्तादिमलाशयानां विक्षेपसंघातकरः स यस्मात्। तस्यातिवृद्धस्य शमाय नान्यद् बस्तेर्विना भेषजमस्ति किञ्चित्। तस्माच्चिकित्सार्द्धमिति ब्रुवन्ति सर्वां चिकित्सामपि बस्तिमेके ॥ ( च० कल्प० अ० १ )

बस्तिः वयःस्थापयिता सुखायुर्बलाग्निमेधास्वरवर्णकृच्च।

( चरक सि. अ. १ )

तथा ज्वरातीसारतिमिरप्रतिश्यायशिरोरोगाधिमन्थार्दिताक्षेपकपक्षाघातैकाङ्गसर्वाङ्गरोगाध्मानोदरयोनिशूलशर्कराशूलवृद्ध्युपदंशानाहमूत्रकृच्छ्रगुल्मवातशोणितवातमूत्रपुरीषोदावर्तशुक्रार्तवस्तन्यनाशहृद्धनुमन्याग्रहशर्कराश्मरीमूढगर्भप्रभृतिषु चात्यर्थमुपयुज्यते ॥५॥

बस्ति साध्य रोग—बस्ति का विशेष प्रयोग ज्वर, अतिसार, तिमिर, प्रतिश्याय, शिरोरोग, अधिमन्थ, अर्दित, आक्षेपक, पक्षाघात, एकाङ्गवात, सर्वाङ्गवात, आध्मान, उदर, योनिशूल, शर्कराशूल, वृद्धि, उपदंश, आनाह, मूत्रकृच्छ्र, गुल्म, वातशोणित, वात-मूत्र मल का अवरोध, उदावर्त, शुक्र-आर्तव-स्तन्यनाश, हृद्रव, हनु-मन्याग्रह, शर्करा, अश्मरी तथा मूढगर्भ प्रभृति रोगों में किया जाता है ॥ ५ ॥

भवति चात्र—

बस्तिर्वाते च पित्ते च कफे रक्ते च शस्यते।
संसर्गे सन्निपाते च बस्तिरेव हितः सदा ॥ ६ ॥

जैसे कि—वात, पित्त, कफ, रक्त, दोषों के संसर्ग (प्रकोप) तथा सन्निपात ( त्रिदोषज संसर्ग ) में बस्ति प्रयोग ही सर्वदा हितकर होता ॥ ६ ॥

तत्र सांवत्सरिकाष्टद्विरष्टवर्षाणां षडष्टदशाङ्गुलप्रमाणानि कनिष्ठिकानामिकामध्यमाङ्गुलिपरिणाहान्यग्रेऽध्यर्धाङ्गुलद्व्यङ्गुलार्धतृतीयाङ्गुलसन्निविष्टकर्णिकानि कङ्कश्येनबर्हिणपक्षनाडीतुल्यप्रवेशानि मुद्गमाषकलायमात्रस्रोतांसि विदध्यान्नेत्राणि। तेषु चास्थापनद्रव्यप्रमाणमातुरहस्तसंमितेन प्रसृतेन संमितौ प्रसृतौ द्वौ चत्वारोऽष्टौ च विधेयाः ॥ ७ ॥

बस्ति नेत्र का प्रमाण—एक, आठ तथा सोलह वर्ष की आयु के लिए क्रमशः छै, आठ और दश अंगुल लम्बी, कनिष्ठिका, अनामिका और मध्यमा अंगुलि के समान मोटी अग्रभाग में डेढ़ अंगुल, दो अंगुल और साढ़े तीन अंगुल दूरी पर कर्णिकासहित तथा मूल में कंक, श्येन ( बाज ) और मोर के पंख की नाड़ी की भांति प्रवेश द्वार वाली एवं मूंग, उड़द और मटर प्रमाण अग्र छिद्र युक्त नेत्रों का निर्माण करना चाहिये। उनमें क्रमशः आतुर की हस्त प्रमाण अञ्जलि से दो, चार और आठ अञ्जलि आस्थापन द्रव्य की मात्रा रखनी चाहिए ॥ ७ ॥

विमर्शः—तत्र सांवत्सरिकाष्टद्विरष्टवर्षाणामित्यत्र यथासंख्यव्याख्यानेन सांवत्सरिकबालस्य निरूहयन्त्रं षडङ्गुलप्रमाणम्, तत् कनिष्ठिकापरिणाहम्, अग्रेऽध्यर्द्धाङ्गुलसन्निविष्टकर्णिकं, कङ्कपक्षनाडीतुल्यप्रवेशं मूले, मुद्गवाहिस्रोतश्चाग्रे विदध्यात्। छत्राकारा गुदेऽधिकान्तःप्रदेशरोधिनी कर्णिका कथ्यते। कङ्कः वकचञ्चुः कृष्णवर्णः प्रसिद्ध एव। अष्टवर्षस्य पुनरष्टाङ्गुलप्रमाणं, तदनामिकापरिणाहम्, अग्रे द्व्यङ्गुलसन्निविष्टकर्णिकं, श्येनपक्षनाडीतुल्यप्रवेशं मूले, माषवाहिस्रोतश्चाग्रे विदध्यात्। द्विरष्टवर्षस्य षोडशवर्षस्येत्यर्थः। किम्भूतं यन्त्रम्, दशाङ्गुलप्रमाणं, तन्मध्याङ्गुलिपरिणाहं, अर्द्धतृतीयाङ्गुलसन्निविष्टकर्णिकम्। बर्हिणो मयूरः, तत्पक्षनाडीप्रवेशं मूले, कलायवाहिस्रोतश्चाग्रे विदध्यात्। तेष्विति सांवत्सरिकाष्टद्विरष्टवर्षेषु बालेषु यथासंख्यमातुरहस्तेन द्वौ चत्वारोऽष्टौ च प्रसृता विधेयाः। प्रसृतोऽत्र कुञ्चिताङ्गुलिः पाणिः, ननु पलद्वयमिति गयदासाचार्यः। जेज्जटाचार्यस्तु आतुरहस्तग्रहणं मध्यमपुरुषहस्तोपलक्षणम्, तेन तत् प्रसृतेन पलद्वयप्रमितेनेति व्याख्यानयति। ( डल्हण )

वर्षान्तरेषु नेत्राणां बस्तिमानस्य चैव हि।
वयोबलशरीराणि समीक्ष्योत्कर्षयेद्विधिम् ॥ ८ ॥

बीच के वर्षों में ( उपर्युक्त आयु के अतिरिक्त ) नेत्रों का प्रमाण तथा बस्ति द्रव्य की मात्रा वय, बल और शरीर की भली-भाँति परीक्षा करके बढ़ा लेनी चाहिए ॥ ८ ॥

पञ्चविंशतेरूर्ध्वं द्वादशाङ्गुलं, मूलेऽङ्गुष्ठोदरपरीणाहम्, अग्रे कनिष्ठिकोदरपरीणाहम्, अग्रे त्र्यङ्गुलसन्निविष्टकर्णिकं, गृध्रपक्षनाडीतुल्यप्रवेशं, कोलास्थिमात्रच्छिद्रं, क्लिन्नकलायमात्रच्छिद्रमित्येके; सर्वाणि मूले बस्तिनिबन्धनार्थं द्विकर्णिकानि। आस्थापनद्रव्यप्रमाणं तु विहितं द्वादशप्रसृताः। सप्ततेस्तूर्ध्वं नेत्रप्रमाणमेतदेव, द्रव्यप्रमाणं तु द्विरष्टवर्षवत् ॥ ९ ॥

पचीस वर्ष से ऊपर की आयु के लिए बारह अङ्गुल लम्बी, मूल में अंगुष्ठोदर प्रमाण मोटी, अग्रभाग में कनिष्ठिकोदर प्रमाण मोटी तथा अग्रभाग में तीन अंगुल दूरी पर कर्णिका सहित, गृद्धपक्षी की नाड़ी के समान मूल में प्रवेश द्वार वाली, बेर की गुठली के तुल्य अग्रभाग में छिद्र से युक्त, किन्हीं आचार्यों के मत से फूले हुए मटर के तुल्य अग्रभाग में छिद्रयुक्त एवं सभी नेत्रों के बस्ति को बाँधने के लिए दो कर्णिका होनी चाहिए। इनमें आस्थापन द्रव्य बारह प्रसृत ( अञ्जलि ) होना चाहिए। सत्तर वर्ष से ऊपर की आयु में नेत्र का प्रमाण इतना ही होना चाहिए पर द्रव्य प्रमाण सोलह वर्ष की आयु के तुल्य होना चाहिए ॥ ९ ॥

मृदुर्बस्तिः प्रयोक्तव्यो विशेषाद्बालवृद्धयोः।
तयोस्तीक्ष्णः प्रयुक्तस्तु बस्तिर्हिंस्याद् बलायुषी ॥१०॥

बालक और वृद्धों की बस्ति में विशेषता—बालक और वृद्ध के लिए विशेषरूप से मृदु बस्ति का प्रयोग करना चाहिए क्योंकि इस अवस्था में बस्ति का प्रयोग बल और आयुष्य को नष्ट करता है ॥ १० ॥

( व्रणनेत्रमष्टाङ्गुलं मुद्गवाहिस्रोतः; व्रणमवेक्ष्य यथास्वं स्नेहकषाये विदधीत ॥ ११ ॥ )

व्रण नेत्र के लक्षण—व्रण नेत्र की लम्बाई आठ अङ्गुल और स्रोत मूंग की आकृति का होना चाहिए तथा व्रण की परीक्षा करके दोषों के अनुसार स्नेह एवं कषायों का प्रयोग करना चाहिए ॥ ११ ॥

तत्र नेत्राणि सुवर्णरजतताम्रायोरीतिदन्तशृङ्गमणितरुसारमयानि श्लक्ष्णानि दृढानि गोपुच्छाकृतीन्यृजूनि गुटिकामुखानि च ॥ १२ ॥

बस्तिनेत्र के निर्माण द्रव्यों और आकृतियों का निर्देश—नेत्र सुवर्ण, रजत, ताम्र, लौह, पित्तल, दन्त, शृंग, स्फटिक और वृक्ष के सार भाग से निर्मित तथा चिकने, दृढ़, गौ की पूँछ की आकृतिवाले, सीधे और गोलमुख से युक्त होने चाहिए ॥ १२ ॥

बस्तयश्च बन्ध्या मृदवो नातिबहला दृढाः प्रमाणवन्तो गोमहिषवराहाजोरभ्राणाम् ॥ १३ ॥

बस्ति के निर्माण द्रव्य—बस्तियों का निर्माण बन्ध्या गौ, भैंस, सुअर, बकरी और भेंड़ की बस्तियों के द्वारा करना चाहिए, जो कोमल हों, बहुत मोटी न हों तथा दृढ़ और प्रमाण युक्त हों ॥ १३ ॥

विमर्शः—

जारद्गवो माहिषहारिणो वा स्याच्छौकरो वस्तिरजस्य वाऽपि ।
दृढस्तनुर्नष्टशिरो विगन्धः कषायरक्तः सुमृदुः सुशुद्धः ॥
( च. सि. ३ )

नेत्रालाभे हिता नाडी नलवंशास्थिसंभवा ।
बस्त्यलाभे हितं चर्म सूक्ष्मं वा तान्तवं घनम् ॥१४॥

नेत्र के अभाव में नरसल, बाँस या अस्थि की बनी हुई नली हितकर होती है और बस्ति के अभाव में पतला चमड़ा अथवा गाढ़ा वस्त्र उपयोगी होता है ॥ १४ ॥

विमर्शः—

बस्तेरलाभे प्लवजो गलो वा स्यादङ्कपादः सुघनः पटो वा ।
( चरक सि. अ. ३ )

बस्तिं निरुपदिग्धं तु शुद्धं सुपरिमार्जितम् ।
मृद्वनुद्धतहीनं च मुहुः स्नेहविमर्दितम् ॥ १५ ॥
नेत्रमूले प्रतिष्ठाप्य न्युब्जं तु विवृताननम् ।
बद्ध्वा लोहेन तप्तेन चर्म स्रोतसि निर्दहेत् ॥ १६ ॥

बस्ति निर्माण की प्रक्रिया—मांस रक्त आदि से रहित शुद्ध ( कषायरञ्जित ), भली भाँति स्वच्छ की हुई, कोमल, न तो बड़ी और न छोटी, अनेक बार स्नेह से मर्दित, फैले हुए मुखवाली अधोमुखी बस्ति को नेत्र के मूल में जोड़कर बाँधना चाहिए और तप्त लोह-शलाका से उस बस्ति चर्म के छिद्र को जला देना चाहिए ॥ १५–१६ ॥

परिवर्त्य ततो बस्तिं बद्ध्वा गुप्तं निधापयेत् ।
आस्थापनं च तैलं च यथावत्तेन दापयेत् ॥१७॥

बस्ति को फिर उलट कर तथा बाँधकर सुरक्षित स्थान में रखना चाहिए और इसके द्वारा विधिपूर्वक आस्थापन ( निरूह ) एवं तैल बस्तियों का प्रयोग करना चाहिए ॥१७॥

तत्र द्विविधो बस्तिः—नैरूहिकः, स्नैहिकश्च । आस्थापनं, निरूह इत्यनर्थान्तरं; तस्य विकल्पो माधुतैलिकः; तस्य पर्यायशब्दो यापनो युक्तरथः, सिद्धबस्तिरिति । स दोषनिर्हरणाच्छरीरनीरोहणाद्वा निरूहः, वयःस्थापनादायुःस्थापनाद्वा आस्थापनम् । माधुतैलिकविधानं च निरूहोपक्रमचिकित्सिते वक्ष्यामः । यथाप्रमाणगुणविहितः स्नेहबस्तिविकल्पोऽनुवासनः पादाव ( प ) कृष्टः । अनुवसन्नपि न दुष्यत्यनुदिवसं वा दीयत इत्यनुवासनः । तस्यापि विकल्पोऽर्धार्धमात्रावकृष्टोऽपरिहार्यो मात्राबस्तिरिति ॥ १८ ॥

बस्ति के भेद—बस्ति दो प्रकार की होती है—( १ ) नैरूहिक और ( २ ) स्नैहिक । आस्थापन और निरूह एकार्थवाचक शब्द हैं । माधुतैलिक बस्ति इसी का भेद है और यापन, युक्तरथ तथा सिद्धबस्ति इसके पर्यायवाचक शब्द हैं । दोषों को निकालने अथवा शरीर का रोहण (वृद्धि) करने के कारण इसे निरूह कहते हैं तथा वय ( बल ? ) या आयु को स्थिर रखने से यह आस्थापन कहलाती है। माधुतैलिक बस्ति का विधान निरूहक्रम चिकित्सित अध्याय में किया जा रहा है । अपने प्रमाण और गुण के अनुसार कथित, आस्थापन से चतुर्थांश मात्रा वाली अनुवासन बस्ति, स्नेह बस्ति का भेद है । शरीर में रुकी रहने पर भी जो दूषित नहीं होती अथवा प्रतिदिन जिसका प्रयोग किया जाय उसे अनुवासन कहते हैं । इस अनुवासन बस्ति का भेद मात्रा बस्ति है, जो डेढ़ पल प्रमाण मात्रा वाली तथा निरुपद्रव होती है ॥ १८ ॥

विमर्शः—यस्य यत् प्रमाणं यो यो गुणस्ताभ्यां विहितः स्नेहबस्त्याख्योऽनुवासनसंज्ञ इत्यर्थः । यथावय इत्यादि वक्ष्यमाणवाक्यदर्शनात् आस्थापनस्य पादैस्त्रिभिरवकृष्टो हीनः पादावकृष्टः । अयमर्थः-सांवत्सरिकादिकालावेक्षं यत् प्रकुञ्चादि चतुर्विंशतिपलावसानं निरूहप्रमाणं तच्चतुर्थांशेन कर्षमारभ्य षट्पलानि यावदनुवासनस्य प्रमाणमिति । तस्याप्यनुवासनस्य षट्पलप्रमाणस्यार्धार्धमात्रावकृष्टः पादावशिष्टोऽध्यर्धपलमात्र इत्यर्थः । ( डल्हण )

षट्पली तु भवेच्छ्रेष्ठा, मध्यमा त्रिपली भवेत् ।
कनीयस्यध्यर्धपली त्रिधा मात्राऽनुवासने ॥

निरूहः शोधनो लेखी स्नैहिको बृंहणो मतः ।
निरूहशोधितान्मार्गान् सम्यक् स्नेहोऽनुगच्छति ।
अपेतसर्वदोषासु नाडीष्विव वहज्जलम् ॥ १९ ॥
सर्वदोषहरश्चासौ शरीरस्य च जीवनः ।
तस्माद्विशुद्धदेहस्य स्नेहबस्तिर्विधीयते ॥ २० ॥

विशुद्ध देह में ही स्नेहबस्ति विधान का निर्देश—निरूहबस्ति शोधन और लेखन करती है तथा स्नैहिक बस्ति बृंहण होती है । निरूहबस्ति से शुद्ध हुए मार्गों में स्नेह भली-भाँति उसी प्रकार पहुँचता है जिस प्रकार सर्वविध दोषरहित ( कूड़े, करकट या अन्य बाधा से रहित ) नाली में जल पहुँचता है । बस्तियाँ ( निरूह और अनुवासन ) सम्पूर्ण दोषों को दूर करने वाली तथा शरीर के लिए प्राण होती हैं, अतः शुद्ध शरीर वाले व्यक्ति के लिए ही स्नेहबस्ति का विधान करना चाहिए ॥ १९–२० ॥

तत्रोन्मादभयशोकपिपासारोचकाजीर्णार्शःपाण्डुरोगभ्रममदमूर्च्छाच्छर्दिकुष्ठमेहोदरस्थौल्यश्वासकासकण्ठशोषशोफोपसृष्टक्षतक्षीणचतुर्मासगर्भिणीदुर्बलाग्न्यसहा बालवृद्धौ च वातरोगादृते क्षीणा नानुवास्या नास्थापयितव्याः ॥ २१ ॥

बस्ति कर्म के अयोग्य मनुष्य—उन्माद, भय, शोक, पिपासा, अरोचक, अजीर्ण, अर्श, पाण्डुरोग भ्रम, मद, मूर्च्छा, छर्दि, कुष्ठ, मेह, उदर, स्थौल्य, श्वास, कास,

कण्ठशोष, शोथ तथा उरःक्षत से युक्त, कृश, सात मास की गर्भिणी, दुर्बल अग्नि वाले, असहिष्णु बालक, वृद्ध एवं वातरोग के अतिरिक्त अन्य कारणों से क्षीण पुरुषों को, अनुवासन और निरूहण बस्तियाँ नहीं देनी चाहिए ॥ २१ ॥

उदरी च प्रमेही च कुष्ठी स्थूलश्च मानवः ।
अवश्यं स्थापनीयास्ते नानुवास्याः कथञ्चन ॥ २२ ॥

रोग विशेष में केवल स्थापन का निर्देश—उदर, प्रमेह और कुष्ठ से पीड़ित तथा स्थूल मनुष्य को अनुवासन वस्ति अवश्य देनी चाहिए किन्तु इनके लिए निरूह बस्ति का प्रयोग कभी नहीं करना चाहिए ॥ २२ ॥

असाध्यता विकाराणां स्यादेषामनुवासनात् ।
असाध्यत्वेऽपि भूयिष्ठं गात्राणां सदनं भवेत् ॥ २३ ॥

अनुवासन प्रयोग से इनमें हानि—इन रोगों से पीड़ित मनुष्यों को अनुवासन देने से व्याधियाँ असाध्य हो जाती हैं, असाध्य अवस्था में भी अंगों में पीड़ा अधिक होती है ॥२३॥

पक्वाशये तथा श्रोण्यां नाभ्यधस्ताच्च सर्वतः ।
सम्यक्प्रणिहितो बस्तिः स्थानेष्वेतेषु तिष्ठति ॥ २४ ॥

बस्ति द्वारा सर्वांगगत दोषों के हरण का निर्देश—भली-भाँति प्रयुक्त बस्ति पक्वाशय, कटिप्रदेश और नाभि के अधोभाग में चारों ओर ठहरती है ॥ २४ ॥

पक्वाशयाद्बस्तिवीर्यं खैर्देहमनुसर्पति ।
वृक्षमूले निषिक्तानामपां वीर्यमिव द्रुमम् ॥ २५ ॥

पक्वाशय से बस्ति का वीर्य (प्रभाव) स्रोतों के द्वारा सम्पूर्ण शरीर में उसी प्रकार फैल जाता है, जिस प्रकार वृक्ष की जड़ में सींचे गए जल की शक्ति सम्पूर्ण वृक्ष में फैल जाती है ॥ २५ ॥

स चापि सहसा बस्तिः केवलः समलोऽपि वा ।
प्रत्येति वीर्यं त्वनिलैरपानाद्यैर्विनीयते ॥२६॥

वह बस्ति भी केवल या मल के साथ सहसा बाहर निकल आती है किन्तु उसकी शक्ति अपान, उदान और व्यान आदि के द्वारा सम्पूर्ण शरीर में पहुंच जाती है ॥ २६ ॥

वीर्येण बस्तिरादत्ते दोषानापादमस्तकात् (न्) ।
पक्वाशयस्थोऽम्बरगो भूमेरर्को रसानिव ॥ २७ ॥

पक्वाशयस्थ बस्ति अपनी शक्ति से शिर से पैर तक के सम्पूर्ण दोषों को उसी प्रकार ग्रहण करती है जिस प्रकार आकाश में रहने वाला सूर्य भूमि से रसों को खींचता है ॥२७॥

स कटीपृष्ठकोष्ठस्थान् वीर्येणालोड्य संचयान् ।
उत्खातमूलान् हरति दोषाणां साधुयोजितः ॥ २८ ॥

भली भाँति प्रयुक्त बस्ति अपनी शक्ति से कटि, पृष्ठ, और कोष्ठ में संचित दोषों को हिलाकर जड़ सहित उखाड़ कर दूर करती है ॥ २८ ॥

दोषत्रयस्य यस्माच्च प्रकोपे वायुरीश्वरः ।
तस्मात्तस्यातिवृद्धस्य शरीरमभिनिघ्नतः ॥ २९ ॥
वायोर्विहते वेगं नान्या बस्तेर्ऋते क्रिया ।
पवनाविद्धतोयस्य वेला वेगमिवोदधेः ॥ ३० ॥

वात-प्रकोप के प्रशमन में बस्ति की प्रधानता—चूँकि तीन दोषों को प्रकुपित करने में स्वामी वायु होता है, इसलिए शरीर को हानि पहुँचाने वाले, अत्यधिक बढ़े हुए उस वायु के वेग को विशेषरूप से सहन करने में बस्ति, अन्य क्रियाओं की अपेक्षा, उसी प्रकार समर्थ होती है जिस प्रकार पवन के द्वारा प्रताडित जल के वेग को समुद्र का कूल (किनारा) सहन करता है ॥ २९-३० ॥

विमर्शः—

शाखागताः कोष्ठगताश्च रोगा मर्मोर्ध्वसर्वावयवाङ्गजाश्च । ये सन्ति तेषां नहि कश्चिदन्यो वायोः परं जन्मनि हेतुरस्ति । विण्मूत्रपित्तादि-मलाशयानां विक्षेपसंघातकरः स यस्मात् । तस्यातिवृद्धस्य शमाय नान्यद् बस्तिं विना भेषजमस्ति किञ्चित् । (च. सि. १)

शरीरोपचयं वर्णं बलमारोग्यमायुषः ।
कुरुते परिवृद्धिं च बस्तिः सम्यगुपासितः ॥ ३१ ॥

भली भाँति सेवन की गई बस्ति शरीर की पुष्टि, वर्ण, बल, आरोग्य और आयुष्य की वृद्धि करती है ॥ ३१ ॥

अत ऊर्ध्वं व्यापदो वक्ष्यामः । तत्र नेत्रं विचलितं, विवर्तितं, पार्श्वावपीडितम्, अत्युत्क्षिप्तम्, अवसन्नं, तिर्यक्प्रक्षिप्तमिति षट् प्रणिधानदोषाः; अतिस्थूलं, कर्कशम्, अवनतं, अणुभिन्नं, सन्निकृष्टविप्रकृष्टकर्णिकं, सूक्ष्मातिच्छिद्रम्, अतिदीर्घम्, अतिह्रस्वम्, अभि-मदिरयेकादश नेत्रदोषाः; बहलता, अल्पता, सच्छिद्रता, प्रस्तीर्णता, दुर्बद्धतेति पञ्च बस्तिदोषाः, अतिपीडितता, शिथिलपीडितता, भूयो भूयोऽवपीडनं, कालातिक्रम इति चत्वारः पीडनदोषाः; आमता, हीनता, अतिमात्रता, अतिशीतता, अत्युष्णता, अतितीक्ष्णता, अतिमृदुता, अतिस्निग्धता, अतिरूक्षता, अतिसान्द्रता, अतिद्रवता, इत्येकादश द्रव्यदोषाः, अवाक्शीर्षोच्छ्रीर्षन्युब्जोत्तान-सङ्कुचितदेहस्थितदक्षिणपार्श्वशायिनः प्रदानमिति सप्त शय्यादोषाः; एवमेताश्चतुश्चत्वारिंशद्व्यापदो वैद्यनिमित्ताः, आतुरनिमित्ताः पञ्चदश आतुरोपद्रवचिकित्सते वक्ष्यन्ते स्नेहस्त्वष्टभिः कारणैः प्रतिहतो न प्रत्यागच्छति त्रिभि-र्दोषैः, अशनाभिभूतः, मलव्यामिश्रः, दूरानुप्रविष्टः, अस्विन्नस्य, अनुष्णः, अल्पभुक्तवतः, अल्पश्चेति वैद्यातुरनिमित्ता भवन्ति । अयोगस्तूभयोः, आध्मानं, परिकर्तिका, परिस्रावः, प्रवाहिका, हृदयोपसरणम्, अङ्गप्रग्रहः, अतियोगः, जीवदानमिति नव व्यापदो वैद्यनिमित्ता भवन्ति ॥ ३२ ॥

बस्ति की व्यापत्तियों का निर्देश—इसके अनन्तर बस्ति के दोषों का वर्णन किया जा रहा है । (१) नेत्र का विशेष हिलना (२) प्रविष्ट होते ही मुड़ जाना (३) दक्षिण और वाम पार्श्वों का दबना, (४) अत्यधिक ऊपर उठना (५) नीचे को दबना और (६) तिरछा प्रविष्ट करना ये छै दोष बस्ति-प्रयोग के हैं । (१) बहुत मोटा (२) खुरदरा (३) नीचे को झुका होना (४) परमाणुओं का भिन्न होना, (५) समीप कर्णिका युक्त (६) दूर कर्णिका युक्त (७)

अत्यधिक छोटे छिद्र वाला (८) बहुत बड़े छिद्र वाला (९) बहुत लम्बा (१०) बहुत छोटा और (११) किनारे से युक्त ये ग्यारह नेत्र के दोष हैं। (१) मांस सहित होना, (२) छोटी होना, (३) छिद्र युक्त होना, (४) स्नायुजाल से युक्त होना और (५) भली-भाँति न बाँधने वाली होना ये पाँच बस्ति के दोष हैं। (१) अधिक दबना (२) कम दबना (३) बार-बार दबना और (४) पीडन काल का अतिक्रमण करना ये चार वस्ति को दबाने के दोष हैं। (१) अपक्व स्नेह, (२) अल्प होना, (३) अधिक होना, (४) अत्यन्त शीतल होना, (५) अत्यधिक उष्ण होना (६) अत्यन्त तीक्ष्ण होना, (७) अत्यन्त मृदु होना, (८) अत्यन्त स्निग्ध होना, (९) अत्यन्त रूक्ष होना, (१०) अत्यधिक गाढ़ा होना और (११) अत्यधिक द्रव होना ये ग्यारह द्रव्य के दोष हैं। (१) शिर नीचे रखना (२) शिर ऊँचा रखना, (३) पेट के बल लिटाना, (४) चित्त लिटाना, (५) शरीर सिकोड़ कर रखना, (६) बैठे रहना और (७) दाहिने पसवाड़े से सोए हुए को बस्ति देना, ये सात शय्यादोष हैं। उपर्युक्त ये चौवालीस दोष चिकित्सक के द्वारा उत्पन्न होते हैं। आतुर के द्वारा उत्पन्न होनेवाले पन्द्रह प्रकार के उपद्रवों का वर्णन आतुरोपद्रव-चिकित्सित अध्याय में किया जा रहा है। आठ कारणों के द्वारा रुका हुआ स्नेह पुनः वापस नहीं आता। (१) तीनों दोषों के कारण (२) भोजन के द्वारा दबाये जाने से (३) मल के मिश्रण से (४) दूर प्रविष्ट हो जाने से (५) स्वेदन के बिना प्रयुक्त होने से (६) शीतल होने से (७) आहार नहीं करने से तथा (८) अल्प आहार करने से। ये दोष वैद्य और आतुर दोनों के द्वारा होते हैं। (१) दोनों बस्तियों का आयोग (२) आध्मान (३) परिकर्तिका (४) परिस्राव (५) प्रवाहिका (६) हृदयोपसरण (७) अङ्गग्रह (८) अतियोग और (९) जीवादान ये नौ व्यापद् वैद्य के द्वारा उत्पन्न होते हैं ॥ ३२ ॥

भवति चात्र—

षट्सप्ततिः समासेन व्यापदः परिकीर्तिताः।
तासां वक्ष्यामि विज्ञानं सिद्धिं च तदनन्तरम् ॥३३॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने नेत्रबस्तिप्रमाणप्रविभागचिकित्सितं नाम पञ्चत्रिंशोऽध्यायः ॥३५॥

जैसे कि—संक्षेप में छिहत्तर व्यापदों का वर्णन किया गया है, प्रथम इनका लक्षण तदनन्तर उनकी चिकित्सा का वर्णन किया जा रहा है ॥ ३३ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिका-भाषाव्याख्यायां पञ्चत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥

नोट—

## षट्त्रिंशत्तमोऽध्यायः

अथातो नेत्रबस्तिव्यापच्चिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

नेत्रबस्ति, व्यापच्चिकित्सा का उपक्रम—इसके अनन्तर नेत्र और बस्ति के दोष से उत्पन्न होने वाली व्यापदों की चिकित्सा का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने (सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से) कहा ॥ १-२ ॥

अथ नेत्रे विचलिते तथा चैव विवर्तिते।
गुदे क्षतं रुजा वा स्यात्तत्र सद्यःक्षतक्रियाः ॥ ३ ॥

नेत्र प्रणिधान व्यापद् का वर्णन एवं उसकी चिकित्सा—बस्ति-प्रयोग के समय नेत्र के हिलने तथा अन्दर प्रविष्ट होकर मुड़ जाने से गुदा में क्षत या वेदना होती है, उसमें सद्यःक्षत क्रिया विधि का प्रयोग करना चाहिए ॥ ३ ॥

अत्युत्क्षिप्तेऽवसन्ने च नेत्रे पायौ भवेद्रुजा।
विधिरत्रापि पित्तघ्नः कार्यः स्नेहैश्च सेचनम् ॥ ४ ॥

नेत्र के अधिक ऊपर उठे होने तथा नीचे दबे होने के कारण गुदा में पीड़ा होती है, इसमें पित्तनाशक क्रियाविधि का प्रयोग तथा स्नेह से परिषेक करना चाहिए ॥ ४ ॥

तिर्यक्प्रणिहिते नेत्रे तथा पार्श्वावपीडिते।
मुखस्यावरणाद्बस्तिर्न सम्यक् प्रतिपद्यते।
ऋजु नेत्रं विधेयं स्यात्तत्र सम्यग्विजानता ॥ ५ ॥

नेत्र तिरछा प्रविष्ट होने तथा उभय पार्श्व के दबने से नेत्र मुख के अवरुद्ध हो जाने के कारण,-बस्ति का प्रयोग भली भाँति नहीं होता। इसलिये कुशल चिकित्सक को नेत्र का प्रयोग सीधा करना चाहिये ॥ ५ ॥

अतिस्थूले कर्कशे च नेत्रेऽस्निमति घर्षणात्।
गुदे भवेत् क्षतं रुक् च साधनं तस्य पूर्ववत् ॥ ६ ॥

नेत्रदोष-व्यापद् का वर्णन और उसकी चिकित्सा—बहुत मोटे और खुरदरे तथा किनारेदार नेत्र के प्रयोग से गुदा में रगड़ लगने के कारण व्रण एवं वेदना हो जाती है, इसकी चिकित्सा पूर्ववत् सद्यःक्षत चिकित्साविधि के अनुसार करनी चाहिये ॥ ६ ॥

आसन्नकर्णिके नेत्रे भिन्नेऽणौ वाऽप्यपार्थकः।
अवसेको भवेद्बस्तेस्तस्माद्दोषान् विवर्जयेत् ॥ ७ ॥

नेत्रमूल में कर्णिका के अत्यन्त समीप रहने तथा परमाणुओं के भिन्न रहने पर बस्तिदान व्यर्थ होता है क्योंकि बस्ति में से द्रव्य चूता है, इसलिए इन दोषों से युक्त बस्ति का परित्याग करना चाहिये ॥ ७ ॥

प्रकृष्टकर्णिके रक्तं गुदमर्मप्रपीडनात्।
क्षरत्यत्रापि पित्तघ्नो विधिर्बस्तिश्च पिच्छिलः ॥ ८ ॥

कर्णिका के नेत्रमूल में दूर (तीन अङ्गुल से ऊपर चार अङ्गुल की दूरी पर) स्थित होने पर गुदामर्म के पीड़ित होने से रक्तस्राव होता है, इसमें भी पित्तनाशक क्रियाविधि तथा पिच्छाबस्ति का प्रयोग करना चाहिए ॥ ८ ॥

ह्रस्वे त्वणुस्रोतसि च क्लेशो बस्तिश्च पूर्ववत् ।
प्रत्यागच्छंस्ततः कुर्याद्रोगान् बस्तिविघातजान् ॥९॥

प्रमाणहीन एवं सूक्ष्म छिद्र वाले नेत्र के प्रयोग से क्लेश होता है तथा पूर्ववत् बस्ति व्यर्थ होती है, एवं बस्ति के वापस लौटने के कारण बस्ति को पीड़ित करने वाले ( मूत्राघात, मूत्रकृच्छ्र आदि ) आदि रोगों की उत्पत्ति होती है ॥९॥

दीर्घे महास्रोतसि च ज्ञेयमत्यवपीडवत् ।
प्रस्तीर्णे बहले चापि बस्तौ दुर्बद्धदोषवत् ॥ १० ॥

बस्तिदोष व्यापद् का वर्णन और उसकी चिकित्सा—बहुत लम्बे और बहुत बड़े छिद्र वाले नेत्र का प्रयोग करने से बस्ति को अत्यधिक दबाने वाले दोषों की भांति लक्षण होते हैं बस्ति के स्नायुजाल से युक्त तथा अधिक मोटी होने पर कठिनाई से बँधने वाले दोष होते हैं ॥ १० ॥

बस्तावल्पेऽल्पता वाऽपि द्रव्यस्याल्पा गुणा मताः ।
दुर्बद्धे चाणुभिन्ने च विज्ञेयं भिन्ननेत्रवत् ॥११॥

बस्ति के छोटी होने पर उसमें अल्प द्रव्य आता है इससे गुण में भी कमी रहती है और दुर्बद्ध एवं अणुभिन्न ( फटी रहने पर ) होने से भिन्न नेत्र के समान लक्षण होते हैं ॥११॥

अतिप्रपीडितो बस्तिः प्रयात्यामाशयं ततः ।
वातेरितो नासिकाभ्यां मुखतो वा प्रपद्यते ॥ १२ ॥
तत्र तूर्णं गलापीडं कुर्यात्स्याप्यवधूननम् ।
शिरःकायविरेकौ च तीक्ष्णौ सेकांश्च शीतलान् ॥१३॥

बस्तिपीडन दोषव्यापद् का वर्णन और उसकी चिकित्सा-अधिक दबाव देकर प्रयोग की गई बस्ति आमाशय में पहुँचती है और वहां वायु से प्रेरित होकर नासिका या मुख से बाहर निकलती है। इस अवस्था में रोगी के गले को शीघ्र दबाना और केश आदि को पकड़ कर हिलाना चाहिए तथा तीक्ष्ण शिरोविरेचन और कायविरेचन एवं शीतल परिषेक करना चाहिये ॥ १२-१३ ॥

शनैः प्रपीडितो बस्तिः पक्वाधानं न गच्छति ।
न च संपादयत्यर्थं तस्माद्युक्तं प्रपीडयेत् ॥१४॥

धीरे से दबाई गई बस्ति पक्वाशय में नहीं पहुँचती जिससे कार्य का सम्पादन नहीं होता, इसलिए बस्ति को उचित रूप से दबाना चाहिए ॥ १४ ॥

भूयो भूयोऽवपीडेन वायुरन्तः प्रपीड्यते ।
तेनाध्मानं रुजश्चोग्रा यथास्वं तत्र बस्तयः ॥१५॥

बार बार बस्ति को दबाने से उदर का वायु दबता है उससे आध्मान और उग्रपीड़ा होती है, इस दशा में जिसके लिए जो बस्ति उपयोगी हो उसका प्रयोग करना चाहिये ॥

कालातिक्रमणात् क्लेशो व्याधिश्चाभिप्रवर्धते ।
तत्र व्याधिबलघ्नं तु भूयो बस्तिं निधापयेत् ॥१६॥

बस्तिकाल ( द्रुत और विलम्बित रूप से बस्ति प्रदान की क्रिया ) का अतिक्रमण होने पर क्लेश और व्याधि (अनुलोम व्याधि) की उत्पत्ति होती है, इस अवस्था में व्याधि के बल को नाश करने वाली बस्ति का पुनः प्रयोग करना चाहिए ॥ १६ ॥

गुदोपदेहशोफौ तु स्नेहोऽपक्वः करोति हि ।
तत्र संशोधनो बस्तिर्हितं चापि विरेचनम् ॥१७॥

बस्ति द्रव्यदोष व्यापद् का वर्णन और उसकी चिकित्सा-अपक्व स्नेह ( आमतैल ) द्रव्य का बस्ति में प्रयोग करने पर गुदा में लेप और शोथ हो जाता है, इसमें संशोधन बस्ति और विरेचन हितकर होता है ॥ १७ ॥

हीनमात्रावुभौ बस्ती नातिकार्यकरौ मतौ ।
अतिमात्रौ तथाऽऽनाहक्लमातीसारकारकौ ॥१८॥

हीन मात्रा में प्रयुक्त दोनों बस्तियों ( स्नेह बस्ति, निरूह बस्ति ) विशेष कार्य सम्पादन नहीं करतीं तथा अधिक मात्रा में प्रयुक्त होने पर आनाह, क्लम और अतिसार उत्पन्न कर देती हैं ॥ १८ ॥

हीनमात्रावुभौ बस्ती नातिकार्यकरौ मतौ ।
अतिमात्रौ तथाऽऽनाहक्लमातीसारकारकौ ॥१९॥

हीन मात्रा में प्रयुक्त दोनों बस्तियाँ (स्नेह बस्ति, निरूह बस्ति ) विशेष कार्य सम्पादन नहीं करती तथा अधिक मात्रा में प्रयुक्त होने पर आनाह, क्लम और अतिसार उत्पन्न कर देती हैं ॥ १९ ॥

मूर्च्छां दाहमतीसारं पित्तं चात्युष्णतीक्ष्णकौ ।
मृदुशीतावुभौ वातविबन्धाध्मानकारकौ ॥ २० ॥

अति उष्ण और तीक्ष्ण बस्तियाँ मूर्च्छा, दाह और अतिसार को उत्पन्न तथा पित्त को प्रकुपित करती हैं, एवं मृदु और शीतल बस्तियाँ वात-विबन्ध ( वायु की रुकावट ) और आध्मान-कारक होती हैं ॥ २० ॥

तत्र हीनादिषु हितः प्रत्यनीकः क्रियाविधिः ।
गुदबस्त्युपदेहं तु कुर्यात् सान्द्रो निरूहणः ॥२१॥
प्रवाहिकां वा जनयेत्तनुरल्पगुणावहः ।
तत्र सान्द्रे तनुं बस्तिं तनौ सान्द्रं च दापयेत् ॥२२॥

बस्ति के हीन आदि दोषों में हेतु-विपरीत क्रिया हितकर होती है। सान्द्र ( गाढ़ा ) निरूहण द्रव्य गुदा और बस्ति में उपलेप कर देता है और पतला द्रव्य अल्प गुण वाला एवं प्रवाहिकोत्पादक होता है। इसमें सान्द्रबस्ति के दोष में तनुबस्ति और तनुबस्ति के दोष में सान्द्रबस्ति का प्रयोग करना चाहिये ॥ २१-२२ ॥

स्निग्धोऽतिजाड्यकृद्रूक्षः स्तम्भाध्मानकृदुच्यते ।
बस्तिं रूक्षमतिस्निग्धे स्निग्धं रूक्षे च दापयेत् ॥२३॥

स्निग्ध बस्ति अतिशय क्लेदकारी तथा रूक्ष, स्तम्भ और आध्मान कारक होती है, अति स्निग्ध बस्तिजन्य दोष में रूक्ष बस्ति तथा रूक्ष में स्निग्ध बस्ति का प्रयोग करना चाहिये ॥ २३ ॥

अतिपीडितवद्दोषान् विद्धि व्याप्यवशीर्षके ।
उच्छीर्षके समुत्पाहं बस्तिः कुर्याच्च मेहनम् ॥ २४ ॥

तत्रोत्तरो हितो बस्तिः सुस्विन्नस्य सुखावहः।
न्युब्जस्य बस्तिर्नाप्नोति पक्वाधानं विमार्गगः ॥२५॥
हृद्गुदं बाधते चात्र वायुः कोष्ठमथापि च।
उत्तानस्यावृते मार्गे बस्तिर्नान्तः प्रपद्यते ॥ २६ ॥

शय्यादि दोष व्यापद् का वर्णन और उसकी चिकित्सा—बस्ति दान के समय मस्तक नीचा रखने पर अतिपीडित बस्ति के समान दोषों की उत्पत्ति होती है तथा शिर को ऊँचा रख दी गई बस्ति मेढ़ को फुला देती है। इस दशा में रोगी का सम्यक स्वेदन करके, सुख देने वाली उत्तर-बस्ति का प्रयोग हितकर होता है। अधोमुख पुरुष की विमार्गगत बस्ति पक्वाशय में नहीं पहुँचती, प्रकुपित वायु हृदय, गुदा और पक्वाशय को पीड़ित करती है। उत्तान सोये हुए पुरुष के अवरुद्ध मार्ग में बस्ति देने से वह अन्दर प्रविष्ट नहीं होती ॥ २४–२६ ॥

नेत्रसंवेजनभ्रान्तो वायुश्चान्तः प्रकुप्यति।
देहे सङ्कुचिते दत्तः सक्थ्नोरप्युभयोस्तथा ॥२७॥
न सम्यगनिलाविष्टो बस्तिः प्रत्येति देहिनः।
स्थितस्य बस्तिर्दत्तस्तु क्षिप्रमायात्यवाङ्मुखः ॥२८॥

नेत्र ( बस्तिनेत्र ) के हिलने से भ्रान्त ( चलायमान ) हुआ वायु उदर में प्रकुपित होती है। रोगी के शरीर एवं दोनों जंघा को संकुचित कर बस्ति देने पर, वायु से भरी होने के कारण बस्ति, भली भाँति बाहर नहीं आती। बैठे हुए मनुष्य को बस्ति देने पर वह शीघ्र नीचे की ओर लौटती है ॥ २७–२८ ॥

न चाशयं तर्पयति तस्मान्नार्थकरो हि सः।
नाप्नोति बस्तिर्दत्तस्तु कृत्स्नं पक्वाशयं पुनः ॥२९॥
दक्षिणाश्रितपार्श्वस्य वामपार्श्वानुगो यतः।
न्युब्जादीनां प्रदानं च बस्तेर्नैव प्रशस्यते ॥ ३० ॥
पश्चादनिलकोपोऽत्र यथास्वं तत्र कारयेत्।
व्यापदः स्नेहबस्तेस्तु वक्ष्यन्ते तच्चिकित्सिते ॥ ३१ ॥

दक्षिण पार्श्व से लेटे हुए पुरुष को बस्ति देने से वह सम्पूर्ण पक्वाशय में नहीं पहुँच पाती क्योंकि पक्वाशय वाम पार्श्व में होता है, इसलिए आशय का तर्पण नहीं होता और बस्ति दान व्यर्थ होता है। अधोमुख दशा में बस्ति लगाना भी उचित नहीं होता। इस अवस्था में वायु का प्रकोप होने पर तदनुकूल चिकित्सा करनी चाहिए। स्नेह बस्ति से होनेवाली हानियों का वर्णन उनकी चिकित्सा के प्रसंग में किया जा रहा है ॥ २९–३१ ॥

अयोगाद्यास्तु वक्ष्यामि व्यापदः सचिकित्सिताः।
अनुष्णोऽल्पौषधो हीनो बस्तिर्नैति प्रयोजितः ॥३२॥
विष्टम्भाध्मानशूलैश्च तमयोगं प्रचक्षते।
तत्र तीक्ष्णो हितो बस्तिस्तीक्ष्णं चापि विरेचनम ॥३३॥

अयोग आदि व्यापदों का वर्णन और उनकी चिकित्सा—अयोग आदि व्यापदों का वर्णन चिकित्सा के साथ किया जा रहा है। शीतल, अल्पद्रव्य युक्त तथा हीन मात्रा वाली प्रयोग की गई बस्ति वापस नहीं आती तथा विष्टम्भ, आध्मान और शूल उत्पन्न करती है, इसे अयोग कहते हैं। इस अवस्था में तीक्ष्ण बस्ति तथा तीक्ष्ण विरेचन हितकर होता है ॥ ३२-३३ ॥

सशेषान्नेऽथवा भुक्ते बहुदोषे च योजितः।
अत्याशितस्यातिबहुर्बस्तिर्मन्दोष्ण एव च ॥ ३४ ॥
अनुष्णलवणस्नेहो ह्यतिमात्रोऽथवा पुनः।
तथा बहुपुरीषं च क्षिप्रमाध्मापयेन्नरम् ॥ ३५ ॥
हृत्कटीपार्श्वपृष्ठेषु शूलं तत्रातिदारुणम्।
तत्र तीक्ष्णतरो बस्तिर्हितं चाप्यनुवासनम ॥ ३६ ॥

अन्नाजीर्णशेष में अथवा भोजन के बाद एवं दोषों की अधिकता में तथा अत्यधिक भोजन किए हुए व्यक्ति को अत्यन्त उष्ण और बहुत धीरे दी गई बस्ति अथवा अधिक मात्रा में एवं मल की अधिकता वाले पुरुष के लिए प्रयुक्त शीतल तथा लवण-स्नेहरहित बस्ति, शीघ्र आध्मान उत्पन्न करती है। इसमें हृदय, कटि, पार्श्व और पृष्ठ में भयङ्कर पीड़ा होती है, उस दशा में अत्यन्त तीक्ष्ण निरूह बस्ति तथा अनुवासन बस्ति का प्रयोग भी हितकर होता है ॥३४–३६॥

अतितीक्ष्णोऽतिलवणो रूक्षो बस्तिः प्रयोजितः।
सपित्तं कोपयेद्वायुं कुर्याच्च परिकर्तिकाम ॥३७॥
नाभिबस्तिगुदं तत्र छिनत्तीवातिदेहिनः।
पिच्छाबस्तिर्हितस्तस्य स्नेहश्च मधुरैः शृतः ॥३८॥

अत्यन्त तीक्ष्ण तथा अत्यधिक लवणयुक्त रूक्ष बस्ति का प्रयोग, पित्त के साथ वायु को कुपित कर परिकर्तिका उत्पन्न कर देता है, इसमें मनुष्य की नाभि, बस्ति और गुदा में कैंची से काटने की भाँति पीड़ा होती है। इस दशा में पिच्छा बस्ति और मधुर द्रव्यों से सिद्ध स्नेहबस्ति का प्रयोग हितकर होता है ॥ ३७–३८ ॥

अत्यम्ललवणस्तीक्ष्णः परिस्रावाय कल्पते।
दौर्बल्यमङ्गसादश्च जायते तत्र देहिनः ॥ ३९ ॥
परिस्रवेत्ततः पित्तं दाहं सञ्जनयेद् गुदे।
पिच्छाबस्तिर्हितस्तत्र बस्तिः क्षीरघृतेन च ॥ ४० ॥

अत्यन्त अम्ल, लवण युक्त तीक्ष्ण बस्ति परिस्राव उत्पन्न करती है, इसमें मनुष्य को दुर्बलता तथा अंगों में पीड़ा एवं पित्त का स्राव होता है जिससे गुदा में दाह उत्पन्न हो जाता है। इसके लिए पिच्छाबस्ति और दूध तथा घृत के साथ बस्ति देना हितकर होता है ॥ ३९–४० ॥

प्रवाहिका भवेत्तीक्ष्णान्निरूहात् सानुवासनात्।
सदाहशूलं कृच्छ्रेण कफासृगुपवेश्यते ॥४१॥
पिच्छाबस्तिर्हितस्तत्र पयसा चैव भोजनम्।
सर्पिर्मधुरकैः सिद्धं तैलं चाप्यनुवासनम ॥४२॥

अनुवासन के साथ तीक्ष्ण निरूहण का प्रयोग करने से प्रवाहिका की उत्पत्ति होती है। इसमें दाह और शूल के साथ कफ और रक्त निकलता है एवं रोगी को बैठने में कष्ट होता है। इसके लिए पिच्छाबस्ति का प्रयोग तथा दूध के साथ

भोजन तथा मधुरगण के द्वारा सिद्ध घृत या तैल का अनुवासन प्रयुक्त करना चाहिए ॥ ४१-४२ ॥

अतितीक्ष्णो निरूहो वा सवाते चानुवासनः ।
हृदयस्थोपसरणं कुरुते चाङ्गपीडनम् ॥ ४३ ॥
दोषैस्तत्र रुजस्तास्ता मदो मूर्च्छाऽङ्गगौरवम् ।
सर्वदोषहरं बस्तिं शोधनं तत्र दापयेत् ॥ ४४ ॥

वायु के साथ अत्यन्त तीक्ष्ण निरूह या अनुवासन का प्रयोग होने पर, वह हृदय में पहुँचकर अंगों में पीड़ा उत्पन्न करता है । दोषों के प्रकुपित होने से भिन्न-भिन्न ( तोद, ओष, चोष आदि ) पीड़ायें, मद, मूर्च्छा और अंगों में भारीपन होता है । इसमें सभी दोषों को दूर करनेवाली शोधन बस्ति का प्रयोग करना चाहिए ॥ ४३-४४ ॥

रूक्षस्य बहुवातस्य तथा दुःशायितस्य च ।
बस्तिरङ्गग्रहं कुर्याद्रूक्षो मृद्वल्पभेषजः ॥ ४५ ॥
तत्राङ्गसादः प्रस्तम्भो जृम्भोद्वेष्टनवेपकाः ।
पर्वभेदश्च तत्रेष्टाः स्वेदाभ्यञ्जनबस्तयः ॥ ४६ ॥

रूक्ष, बहुवात युक्त तथा विधि-विपरीत सोये हुए रोगी को दी गई बस्ति अंगों में जकड़ाहट उत्पन्न करती है तथा मृदु, अल्प औषधियुक्त रूक्ष बस्ति, अंगों में पीड़ा, स्तम्भ, जृम्भा, एठन कम्पन और जोड़ों में फूटन उत्पन्न करती है । इस दशा में स्वेदन, अभ्यङ्ग और बस्तियों का प्रयोग हितकर होता है ॥ ४५-४६ ॥

अत्युष्णतीक्ष्णोऽतिबहुर्दत्तोऽतिस्वेदितस्य च ।
अल्पदोषस्य वा बस्तिरतियोगाय कल्पते ॥ ४७ ॥
विरेचनातियोगेन समानं तस्य लक्षणम् ।
पिच्छाबस्तिप्रयोगश्च तत्र शीतः सुखावहः ॥ ४८ ॥

अति उष्ण, अति तीक्ष्ण, अधिक मात्रा युक्त एवं अत्यधिक स्वेदन तथा अल्प दोष वाले व्यक्ति के लिए प्रयुक्त बस्ति, अतियोग उत्पन्न करती है । इसमें विरेचन के अतियोग के समान लक्षण होते हैं । इसके लिए पिच्छा बस्ति तथा शीतोपचार हितकर होता है ॥ ४७-४८ ॥

अतियोगात् परं यत्र जीवादानं विरिक्तवत् ।
देयस्तत्र हितश्चाप्सु पिच्छाबस्तिः सशोणितः ॥ ४९ ॥

विरेचन के अतियोग की भाँति बस्ति के अतियोग से जीवादान ( जीवरक्त का निकलना ) होने पर रक्तयुक्त जलीय पिच्छाबस्ति का प्रयोग हितकर होता है ॥ ४९ ॥

नवैता व्यापदो यास्तु निरूहं प्रत्युदाहृताः ।
स्नेहबस्तिष्वपि हि ता विज्ञेयाः कुशलैरिह ॥ ५० ॥

निरूह के द्वारा होनेवाली जिन नौ व्यापदों का कथन किया गया है उनकी कल्पना बुद्धिमान वैद्य को स्नेहबस्तियों में भी करनी चाहिए ॥ ५० ॥

इत्युक्ता व्यापदः सर्वाः सलक्षणचिकित्सिताः ।
भिषजा च तथा कार्यं यथैता न भवन्ति हि ॥ ५१ ॥

इस प्रकार सभी व्यापादों के लक्षण और चिकित्सा का वर्णन किया गया है, वैद्य को ऐसा यत्न करना चाहिए जिसमें ये दोष न होने पावें ॥ ५१ ॥

पक्षाद्विरेको वान्तस्य ततश्चापि निरूहणम् ।
सद्यो निरूढोऽनुवास्यः सप्तरात्राद्विरेचितः ॥ ५२ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने नेत्रबस्तिव्यापच्चिकित्सितं नाम षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥

निरूहण तथा अनुवासन के काल की अवधि—भली-भाँति वमन कराने के पन्द्रह दिन पश्चात विरेचन तथा सोलहवें दिन निरूहण का प्रयोग करना चाहिए । निरूहण से युक्त पुरुष को अनुवासन उसी समय देना चाहिए किन्तु विरेचन की अवस्था में सात दिन के पश्चात् अनुवासन का प्रयोग करना चाहिए ॥ ५२ ॥

विमर्शः—

संसृष्टभक्तं नवमेऽह्नि सर्पिस्तं पाययेदप्यनुवासयेद्वा ।
तैलाक्तगात्राय ततो निरूहं दद्यात्त्र्यहान्नातिबुभुक्षिताय ॥

( चरक सि. ३ )

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाव्याख्यायां षट्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥

नोट—

## सप्तत्रिंशत्तमोऽध्यायः

अथातोऽनुवासनोत्तरबस्तिचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अनुवासन और उत्तरबस्ति चिकित्सा का उपक्रम—इसके अन्तर अनुवासन और उत्तरबस्ति चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

विरेचनात् सप्तरात्रे गते जातबलाय वै ।
कृतान्नायानुवास्याय सम्यग्देयोऽनुवासनः ॥ ३ ॥

विरेचन के उपरान्त अनुवासन की विधि—विरेचन से सात दिन पश्चात्, बल-लाभ तथा भोजन किए हुए अनुवासन के योग्य पुरुष को भली-भाँति अनुवासन देना चाहिए ॥ ३ ॥

विमर्शः—

अथ ऊर्ध्वमत्रगुणान् क्रमेणोपभुञ्जानः सप्तरात्रेण प्रकृतिभोजनमागच्छेत् । ( चरक सू. अ. १५ )

यथावयो निरूहाणां या मात्राः परिकीर्तिताः ।
पादावकृष्टास्ताः कार्याः स्नेहबस्तिषु देहिनाम् ॥४॥

अनुवासन बस्ति की मात्रा—वय के अनुसार निरूह बस्तियों की जो मात्रा बतलाई गई है, उसकी चौथाई मात्रा मनुष्यों की स्नेहबस्तियों में लेनी चाहिए ॥ ४ ॥

विमर्शः—

षट्पली तु भवेच्छ्रेष्ठा त्रिपली मध्यमा भवेत् ।
कनीयस्यर्धपलिका त्रिधा मात्राऽनुवासने ॥

( डल्हण )

निरूहपादांशसमेन तैलेनाम्लानिलघ्नौषधसाधितेन ॥

( चरक सि. अ. ३ )

उत्सृष्टानिलविण्मूत्रे नरे बस्तिं विधापयेत् ।
एतैर्हि विहतः स्नेहो नैवान्तः प्रतिपद्यते ॥ ५ ॥

अनुवासन बस्ति का पूर्व कर्म—वायु, मल और मूत्र का त्याग किए हुए पुरुष के लिए बस्ति का विधान करना चाहिए, क्योंकि इनकी उपस्थिति में इनसे अवरुद्ध स्नेह अन्दर प्रविष्ट नहीं होता ॥ ५ ॥

स्नेहबस्तिर्विधेयस्तु नाविशुद्धस्य देहिनः ।
स्नेहवीर्यं तथा दत्ते देहं चानुविसर्पति ॥ ६ ॥

अशुद्ध शरीरवाले पुरुष के लिए स्नेहबस्ति का प्रयोग नहीं करना चाहिए । शुद्ध शरीर में स्नेह बस्ति का प्रयोग करने से वह स्नेह बल प्रदान करता है तथा शरीर में फैल जाता है ॥ ६ ॥

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि तैलानीह यथाक्रमम् ।
पानान्वासननस्येषु यानि हन्युर्गदान् बहून् ॥ ७ ॥

अनुवासन के लिए तैलों का वर्णन—इसके आगे क्रमानुसार तैलों का वर्णन किया जा रहा है जिनका प्रयोग पान, अनुवासन और नस्य में करने से अनेक व्याधियों का नाश होता है ॥ ७ ॥

शटीपुष्करकृष्णाह्वामदनामरदारुभिः ।
शताह्वाकुष्ठयष्ट्याह्ववचाबिल्वहुताशनैः ॥ ८ ॥
सुपिष्टैर्द्विगुणक्षीरं तैलं तोयचतुर्गुणम् ।
पक्त्वा बस्तौ विधातव्यं मूढवातानुलोमनम् ॥ ९ ॥
अर्शांसि ग्रहणीदोषमानाहं विषमज्वरम् ।
कट्यूरुपृष्ठकोष्ठस्थान् वातरोगांश्च नाशयेत् ॥ १० ॥

कचूर, पोहकरमूल, पिप्पल, मैनफल, देवदारु, सौंफ, कूठ, मुलेठी, वच, बेल और हुताशन (चित्रक) को पीस कर, तैल से दुगुने दूध और चौगुने जल के द्वारा तैल पाक करके, बस्ति-प्रयोग करना चाहिए। इसके प्रयोग से मूढ वायु का अनुलोमन तथा अर्श, ग्रहणी दोष, आनाह, विषम ज्वर और कटि, ऊरु, पृष्ठ एवं कोष्ठगत वात रोगों का नाश होता है ॥

वचापुष्करकुष्ठैलामदनामरसिन्धुजैः ।
काकोलीद्वययष्ट्याह्वमेदायुग्मनराधिपैः ॥ ११ ॥
पाठाजीवकजीवन्तीभार्गीचन्दनकट्फलैः ।
सरलागुरुबिल्वाम्बुवाजिगन्धाग्निवृद्धिभिः ॥ १२ ॥
विडङ्गारग्वधश्यामात्रिवृन्मागधिकर्धिभिः ।
पिष्टैस्तैलं पचेत् क्षीरपञ्चमूलरसान्वितम् ॥ १३ ॥
गुल्मानाहाग्निसङ्गार्शोग्रहणीमूत्रसङ्गिनाम् ।
अन्वासनविधौ युक्तं शस्यतेऽनिलरोगिणाम् ॥ १४ ॥

वच, पोहकर मूल, कूठ, इलायची, मैनफल, देवदारु, सेन्धा नामक, काकोली, क्षीरकाकोली, मुलेठी, मेदा, महामेदा, नराधिप ( अमलतास ). पाठा, जीवक, जीवन्ती, भार्गी, चन्दन, कायफल, निशोथ, अगर, बेल, अम्बु ( सुगन्धबाला ) अश्वगन्ध, अग्नि (चित्रक), वृद्धि, विडङ्ग, अमलतास, श्यामा ( विधारा ), निशोथ, पिप्पल और ऋद्धि को पीस कर दूध और पञ्चमूल-क्वाथ के साथ तैल पाक किया जावे । इसका प्रयोग गुल्म, आनाह, अग्निमांद्य, ग्रहणी और मूत्रावरोध से पीड़ित तथा वातरोगियों को अनुवासन बस्ति में उत्तम होता है ॥ ११-१४ ॥

विमर्शः—अत्र तैले नराधिपारग्वधपाठात् सरला-त्रिवृत्-पाठाच्च एतयोर्द्विगुणा मात्रा देया । उक्तञ्च-'घृते तैले च योगे च यद् द्रव्यं पुनरुच्यते । तद् दातव्यमिहाचार्यैर्भागतो द्विगुणं मतम्' ।

चित्रकातिविषापाठादन्तीबिल्ववचामिषैः ।
सरलांशुमतीरास्नानीलिनीचतुरङ्गुलैः ॥ १५ ॥
चव्याजमोदकाकोलीमेदायुग्मसुरद्रुमैः ।
जीवकर्षभवर्षाभूबस्तगन्धाशताह्वयैः ॥ १६ ॥
रेण्वश्वगन्धामञ्जिष्ठाशटीपुष्करतस्करैः ।
सक्षीरं विपचेत्तैलं मरुतामयनाशनम् ॥ १७ ॥
गृध्रसीखञ्जकुब्जाढ्यमूत्रोदावर्तरोगिणाम् ।
शस्यतेऽल्पबलाग्नीनां बस्तावाशु नियोजितम् ॥१८॥

चित्रकादि तल अनुवासनार्थः—चित्रक, अतीस, पाठा, दन्ती, बेलगिरी, वच, सौंफ, निशोथ, अंशुमती (शालिपर्णी), रास्ना, नील, अमलतास, चव्य, अजमोद, काकोली, मेदा, महामेदा, देवादारु, जीवक, ऋषभक, वर्षाभू ( पुनर्नवा ), अजगन्धा, सौंफ रेणु ( पित्तपापड़ा ), अश्वगन्ध, मजीठ, कचूर, पोहकर-मूल और तस्कर ( चोरक ) को पीस कर दूध के साथ तैल पाक किया जावे। यह तैल वातज व्याधियों का नाश करता है । इसका बस्ति के द्वारा आशु प्रयोग गृध्रसी, खञ्ज, कुब्ज, आढ्यवात, मूत्रावरोध, उदावर्त एवं मन्दाग्नि वाले पुरुषों के लिए हितकर होता है ॥ १५-१८ ॥

भूतिकैरण्डवर्षाभूरास्नावृषकरोहिषैः ।
दशमूलसहाभार्गीषड्ग्रन्थामरदारुभिः ॥ १९ ॥
बलानागबलामूर्वावाजिगन्धामृताह्वयैः ।
सहाचरवरीविश्वाकाकनासाविदारिभिः ॥ २० ॥
यवमाषातसीकोलकुलत्थैः क्वथितैः शृतम् ।
जीवनीयप्रतीवापं तैलं क्षीरचतुर्गुणम् ॥ २१ ॥

जङ्घोरुत्रिकपार्श्वांसबाहुमन्याशिरःस्थितान् ।
हन्याद्वातविकारांस्तु बस्तियोगैर्निषेवितम् ॥ २२ ॥

भूतिकादि तैल ( अनुवासनार्थ )—भूतिक ( कत्तृणापरपर्यायम् ), एरण्ड, पुनर्नवा, रास्ना, अडूसा, रोहिष ( कत्तृण ), दशमूल के द्रव्य, माषपर्णी, भार्गी, पिप्पलीमूल, देवदारु, बला ( खरेटी ), नागबला ( गंगेरन ), मूर्वा, अश्वगन्ध, अमृताह्वय, ( गुडूची और हरीतकी ), कटसरैया, वरी ( शतावरी ), विश्वा ( सोंठ ), काकनासा, विदारीकन्द, जौ, उड़द, तीसी, शृङ्गवेर और कुल्थी के छाने हुए क्वाथ में, जीवनीय-गण की औषधियों के प्रक्षेप ( कल्क ) के साथ, चतुर्गुण दूध के द्वारा सिद्ध किया हुआ तैल, जङ्घा, ऊरु, त्रिक, पार्श्व, अंस, बाहु, मन्या एवं शिरोभाग में स्थित वातविकारों को बस्ति के द्वारा प्रयोग करने पर नाश करता है ।

जीवन्त्यतिबलामेदाकाकोलीद्वयजीवकैः ।
ऋषभातिविषाकृष्णाकाकनासावचामरैः ॥ २३ ॥
रास्नामदनयष्ट्याह्वसरलाभीरुचन्दनैः ।
स्वयङ्गुप्ताशटीशृङ्गीकलसीसारिवाद्वयैः ॥ २४ ॥
पिष्टैस्तैलघृतं पक्वं क्षीरेणाष्टगुणेन तु ।
तच्चानुवासने देयं शुक्राग्निबलवर्धनम् ॥ २५ ॥
बृंहणं वातपित्तघ्नं गुल्मानाहहरं परम् ।
नस्ये पाने च संयुक्तमूर्ध्वजत्रुगदापहम् ॥ २६ ॥

जीवन्ती, अतिबला ( कंघी ), मेदा, काकोली, क्षीरकाकोली, जीवक, ऋषभक, अतीस, पिप्पली, काकनासा, वच, देवदारु, रास्ना, मैनफल, मुलेठी, निशोथ, भीरु ( शतावरी ), चन्दन, स्वयङ्गुप्ता ( कौंच के बीज ), कचूर, काकड़ासिंगी, कलसी ( पृष्ठिपर्णी ), श्वेतसारिवा और कृष्णसारिवा को पीसकर, अष्टगुण दूध के साथ तैल या घृत का पाक करके, अनुवासन में प्रयोग करना चाहिए। यह योग शुक्र, अग्नि और बल को बढ़ाने वाला, बृंहण, वात-पित्तनाशक तथा गुल्म और आनाह को दूर करता है। नस्य और पान में इसका प्रयोग करने से ऊर्ध्वजत्रुगत रोग दूर होते हैं ॥२३–२६॥

मधुकोशीरकाश्मर्यकटुकोत्पलचन्दनैः ।
श्यामापद्मकजीमूतशक्राह्वातिविषाम्बुभिः ॥ २७ ॥
तैलपादं पचेत सर्पिः पयसाऽष्टगुणेन च ।
न्यग्रोधादिगणक्वाथ-युक्तं वस्तिषु योजितम् ॥ २८ ॥
दाहासृग्दरवीसर्पवातशोणितविद्रधीन् ।
पित्तरक्तज्वराद्यांश्च हन्यात् पित्तकृतान् गदान् ॥ २९ ॥

मधुकादितैलम् (अनुवासनार्थ)—मुलेठी, खस, गम्भारी, कुटकी, कमल, चन्दन, श्यामा ( वृद्धदारुक ), पद्माख, जीमूत ( नागरमोथा ), इन्द्रजौ, अतीस और सुगन्धबाला को पीस कर चतुर्थांश तैल मिश्रित घृत, आठ गुने दूध के साथ सिद्ध करके न्यग्रोधादि गण के क्वाथ के साथ बस्तियों में प्रयोग करना चाहिए । इससे दाह, असृग्दर, विसर्प, वातरक्त, विद्रधि, रक्तपित्त, ज्वर तथा पित्तजन्य व्याधियाँ नष्ट होती हैं ।

मृणालोत्पलशालूकसारिवाद्वयकेशरैः ।
चन्दनद्वयभूनिम्बपद्मबीजकसेरुकैः ॥३०॥
पटोलकटुकारक्तागुन्द्रापर्पटवासकैः ।
पिष्टैस्तैलघृतं पक्वं तृणमूलरसेन च ॥३१॥
क्षीरद्विगुणसंयुक्तं बस्तिकर्मणि योजितम् ।
नस्येऽभ्यञ्जनपाने वा हन्यात् पित्तगदान् बहून् ॥३२॥

मृणालादितैल ( अनुवासनार्थ )—मृणाल (कमलनाल), कमल, शालूक ( कमलकन्द ), श्वेतसारिवा, कृष्ण सारिवा, नागकेशर, श्वेतचन्दन, रक्तचन्दन, चिरायता, कमलगट्टा, कसेरू, परवल की पत्ती, कुटकी, रक्ता ( मजीठ ), गुन्द्रा ( पटेरा ), पित्तपापड़ा और अडूसा को पीसकर, तृणपञ्चमूल के क्वाथ तथा द्विगुण दूध के साथ, तैल या घृत का पाक करके वस्तिदान, नस्य, अभ्यङ्ग और पान में प्रयोग करना चाहिए । इससे अनेक पित्तज रोगों का नाश होता है ॥

त्रिफलातिविषामूर्वात्रिवृच्चित्रकवासकैः ।
निम्बारग्वधषड्ग्रन्थासप्तपर्णनिशाद्वयैः ॥३३॥
गुडूचीन्द्रसुराकृष्णाकुष्ठसर्षपनागरैः ।
तैलमेभिः समैः पक्वं सुरसादिरसाप्लुतम् ॥३४॥
पानाभ्यञ्जनगण्डूषनस्यबस्तिषु योजितम् ।
स्थूलतालस्यकण्ड्वादीन् जयेत्कफकृतान् गदान् ॥३५॥

त्रिफलादि तैल (अनुवासनार्थ)—त्रिफला, अतीस, मूर्वा, निशोथ, चित्रक, अडूसा, नीम, अमलतास, वच, सप्तपर्ण, हल्दी, दारुहल्दी, गुडूची, इन्द्रसुरा ( इन्द्रवारुणी ), पिप्पली, कूठ, सरसों और सोंठ को समान भाग में पीस कर सुरसादि गण के क्वाथ के द्वारा तैल पाक करके पान, अभ्यङ्ग, गण्डूष, नस्य तथा वस्तियों में प्रयोग करना चाहिए । इसके प्रयोग से स्थूलता, आलस्य, कण्डू एवं कफज व्याधियाँ नष्ट होती हैं ।

पाठाजमोदाशार्ङ्गेष्टापिप्पलीद्वयनागरैः ।
सरलागुरुकालीयभार्गीचव्यामरद्रुमैः ॥ ३६ ॥
मरिचैलाभयाकट्वीशटीग्रन्थिककट्फलैः ।
तैलमेरण्डतैलं वा पक्वमेभिः समायुतम् ॥ ३७ ॥
वल्लीकण्टकमूलाभ्यां क्वाथेन द्विगुणेन च ।
हन्यादन्वासनैर्दत्तं सर्वान् कफकृतान् गदान् ॥ ३८ ॥

पाठादितैल ( अनुवासनार्थ )—पाठा, अजवायन, शार्ङ्गेष्टा ( काकजंघा ), पिप्पली, गजपिप्पली, सोंठ, निशोथ, अगर, कालीय ( पीतचन्दन ), भार्गी, चव्य, देवदारु, मरिच, इलायची, हरीतकी, कुटकी, कचूर, पिप्पलीमूल और कायफल को समान भाग में पीस कर कण्टक पञ्चमूल और वल्लीपञ्चमूल के दुगुने क्वाथ के साथ तिल तैल या एरण्ड तैल सिद्ध करना चाहिए । अनुवासन में इस तैल का प्रयोग करने से कफजन्य सम्पूर्ण व्याधियाँ नष्ट होती हैं ॥ ३६–३८ ॥

विडङ्गोदीच्यसिन्धूत्थशटीपुष्करचित्रकैः ।
कट्फलातिविषाभार्गीवचाकुष्ठसुराह्वयैः ॥ ३९ ॥
मेदामदनयष्ट्याह्वश्यामानिचुलनागरैः ।
शताह्वानीलिनीरास्नाकलसीवृषरेणुभिः ॥ ४० ॥
बिल्वाजमोदकृष्णाह्वादन्तीचव्यनराधिपैः ।
तैलमेरण्डतैलं वा मुष्ककादिरसाप्लुतम् ॥ ४१ ॥

प्लीहोदावर्तवातासृग्गुल्मानाहकफामयान् ।
प्रमेहशर्करार्शांसि हन्यादाश्वनुवासनैः ॥ ४२ ॥

बिल्वादि तैल ( अनुवासनार्थ )—बिल्व, सुगन्धवाला, सेंधानमक, कपूर, पोहकरमूल, चित्रक, कायफल, अतीस, भार्गी, बच, कूठ, देवदारु, मेदा, मैनफल, मुलेठी, श्यामा ( त्रिवृता ), निचुल ( जलवेत ), सोंठ, सौंफ, नील, रास्ना, पृश्निपर्णी, अडूसा, पित्तपापड़ा, बेल, अजवायन, पिप्पली, दन्ती, चव्य और अमलतास को पीसकर, मुष्कक गण के क्वाथ के साथ तिलतैल या एरण्ड तैल का पाक करना चाहिए। इसके द्वारा अनुवासन देने पर प्लीहा, उदावर्त, वातरक्त, गुल्म, आनाह, कफज रोग, प्रमेह, शर्करा और अर्श शीघ्र नष्ट होता है ॥ ३९–४२ ॥

अशुद्धमपि वातेन केवलेनातिपीडितम् ।
अहोरात्रस्य कालेषु सर्वेष्वेवानुवासयेत् ॥ ४३ ॥

वायु के अति प्रकोप में अशुद्ध पुरुष के अनुवासन की विधि—केवल वात रोग से अत्यधिक पीड़ित अशुद्ध शरीर वाले पुरुष को भी दिन, रात में सभी समय अनुवासन देना चाहिए ॥ ४३ ॥

रूक्षस्य बहुवातस्य द्वौ त्रीनप्यनुवासनान् ।
दत्त्वा स्निग्धतनुं ज्ञात्वा ततः पश्चान्निरूहयेत् ॥ ४४ ॥

रूक्ष एवं बहुवातयुक्त पुरुष को दो-तीन बार अनुवासन देकर, स्निग्ध शरीर होने के पश्चात् निरूहवस्ति देनी चाहिए ॥

अस्निग्धमपि वातेन केवलेनातिपीडितम् ।
स्नेहप्रगाढैर्मतिमान्निरूहैः समुपाचरेत् ॥ ४५ ॥

वायु के अति प्रकोप में अस्निग्ध पुरुष के अनुवासन की विधि—केवल वात से अतिपीड़ित स्नेहरहित शरीर वाले पुरुष की चिकित्सा भी बुद्धिमान् वैद्य को स्नेहबहुल निरूह वस्ति के द्वारा करनी चाहिए ॥ ४५ ॥

अथ सम्यङ्निरूढं तु वातादिष्वनुवासयेत् ।
बिल्वयष्ट्याह्वमदनफलतैलैर्यथाक्रमम् ॥ ४६ ॥

दोषभेद से अनुवासन तैल—वातादि दोषों में, अच्छी-भाँति निरूहण किए गए व्यक्ति को, क्रमशः बेल, मुलेठी और मैनफल के द्वारा सिद्ध तैल से, अनुवासन देना चाहिए ॥४६॥

रात्रौ वस्तिं न दद्यात्तु दोषोत्क्लेशो हि रात्रिजः ।
स्नेहवीर्ययुतः कुर्यादाध्मानं गौरवं ज्वरम् ॥ ४७ ॥

रात्रि में वस्तिदान का निषेध—रात्रि में वस्ति का प्रयोग नहीं करना चाहिए, क्योंकि रात्रि में उत्पन्न होने वाले दोषों का उत्क्लेश होता है तथा शक्ति युक्त स्नेह आध्मान, गौरव एवं ज्वर उत्पन्न कर देता ॥ ४७ ॥

विमर्शः—दोषोत्क्लेश इति यस्माद् रात्रावाहारविदाहेन कालशैत्याद् स्रोतोमुखसंवृतत्वेन च दोषधातुमलेषु विक्लेदनलक्षण उत्क्लेशो भवति। अन्यत्राप्युक्तम्—'अविशुद्धे तु हृदये निद्रि क्लिन्नेषु धातुषु। विदग्धेऽन्नरसे स्रोतःसूपलिप्तेषु देहिनाम्। व्यापारेभ्यो निवृत्तानां दोषोत्क्लेशो भवेदिति'।

अह्नि स्थानस्थिते दोषे वह्नौ चान्नरसान्विते ।
स्फुटस्रोतोमुखे देहे स्नेहौजः परिसर्पति ॥ ४८ ॥

दिन में वस्ति प्रदान के गुण—दिन में दोषों के अपने स्थान में स्थित रहने और अग्नि के अन्न रस से युक्त होने तथा स्रोतों का मुख खुला होने के कारण शरीर में स्नेह की शक्ति फैलती है ॥ ४८ ॥

पित्तेऽधिके कफे क्षीणे रूक्षे वातरुगर्दिते ।
नरे रात्रौ तु दातव्यं काले चोष्णेऽनुवासनम् ॥ ४९ ॥

अवस्था विशेष में रात्रि में भी अनुवासन की विधि—पित्त की अधिकता तथा कफ के क्षीण होने पर एवं उष्ण काल में, वात रोग से पीड़ित रूक्ष मनुष्य को रात्रि में अनुवासन देना चाहिए ॥ ४९ ॥

उष्णे पित्ताधिके वाऽपि दिवा दाहादयो गदाः ।
संभवन्ति यतस्तस्मात् प्रदोषे योजयेद्भिषक् ॥ ५० ॥

उष्ण काल अथवा पित्त की अधिकता में भी दिन में अनुवासन प्रयोग करने से दाह आदि व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं, इसलिए वैद्य को प्रदोष काल में वस्ति का प्रयोग करना चाहिए ॥ ५० ॥

शीते वसन्ते च दिवा ग्रीष्मप्रावृड्घनात्यये ।
स्नेहो दिनान्ते पानोक्तान् दोषान् परिजिहीर्षता ॥५१॥

ऋतु विशेष के अनुसार वस्ति के काल में विशेषतायें—स्नेहपान में कथित दोषों से बचने की अभिलाषा वाले पुरुष को, शीत और वसन्त ऋतु में दिन में तथा ग्रीष्म, वर्षा एवं शरद् ऋतु में दिन के अन्त में स्नेह ( अनुवासन वस्ति ) देना चाहिए ॥ ५१ ॥

विमर्शः—शीते वसन्ते च दिवाऽनुवास्यो रात्रौ शरद्ग्रीष्मघनागमेषु। तानेव दोषान्परिरक्षता ये स्नेहस्य पाने परिकीर्तिताः प्राक् ॥ ( चरक सि. अ. १ )

अहोरात्रस्य कालेषु सर्वेष्वेवानिलाधिकम् ।
तीव्रार्त्तां रुजि जीर्णान्नं भोजयित्वाऽनुवासयेत् ॥ ५२ ॥

वाताधिक्य में सर्वदा अनुवासन वस्ति की विधि—वायु की अधिकता होने पर दिन रात में भी तथा अन्न जीर्ण होने पर तीव्र वेदना की स्थिति में भोजन देकर अनुवासन प्रयोग करना चाहिए ॥ ५२ ॥

न चाभुक्तवतः स्नेहः प्रणिधेयः कथञ्चन ।
शुद्धत्वाच्छून्यकोष्ठस्य स्नेह ऊर्ध्वं समुत्पतेत् ॥ ५३ ॥

बिना भोजन किये हुये को स्नेह वस्ति का प्रतिषेध—बिना भोजन कराये कभी स्नेह वस्ति का प्रयोग नहीं करना चाहिए क्योंकि शरीर शुद्ध होने से तथा कोष्ठ की रिक्तता के कारण स्नेह ऊपर की ओर जाता है ॥ ५३ ॥

सदाऽनुवासयेच्चापि भोजयित्वाऽऽर्द्रपाणिनम् ।
ज्वरं विदग्धभुक्तस्य कुर्यात् स्नेहः प्रयोजितः ॥ ५४ ॥

भोजनोत्तर अविलम्ब अनुवासन देने का निर्देश—रोगी को भोजन देकर अविलम्ब ( गीले हाथ की स्थिति में

ही ) सदा अनुवासन का प्रयोग करना चाहिए क्योंकि अन्न के परिपाक काल में प्रयुक्त की गई स्नेह बस्ति ज्वर उत्पन्न कर देती है ॥ ५४ ॥

न चातिस्निग्धमशनं भोजयित्वाऽनुवासयेत् ।
मदं मूर्च्छां च जनयेद् द्विधा स्नेहः प्रयोजितः ॥५५॥

अत्यधिक स्नेह युक्त भोजन देकर अनुवासन का प्रयोग नहीं करना चाहिए क्योंकि दो प्रकार से प्रयुक्त हुआ स्नेह मद और मूर्च्छा उत्पन्न करता है ॥ ५५ ॥

रूक्षं भुक्तवतो ह्यन्नं बलं वर्णं च ह्रापयेत् ।
युक्तस्नेहमतो जन्तुं भोजयित्वाऽनुवासयेत् ॥५६॥

रूक्ष अन्न का सेवन बल और वर्ण का नाश करता है इसलिए मनुष्य को अल्प स्नेहयुक्त भोजन देकर अनुवासन देना चाहिए ॥ ५६ ॥

विमर्शः—पादहीनमुत्तममध्यममन्दाग्निविशेषेण पादेन, पादाभ्यां पादैर्वा हीनम् इति ज्ञेयम् । अर्धहीनं त्रिभागं वा भोजयित्वाऽनुवासयेत् ।

( डल्हण )

यूषक्षीररसैस्तस्माद्यथाव्याधि समीक्ष्य वा ।
यथोचितात् पादहीनं भोजयित्वाऽनुवासयेत् ॥५७॥

यूष, दूध और मांसरस अथवा व्याधि के अनुकूल आहार ( संसर्जन क्रम के अनुसार सेवन किए जाने वाले ) की चतुर्थांश मात्रा खिलाकर अनुवासन का प्रयोग करना चाहिए ॥ ५७ ॥

अथानुवास्यं स्वभ्यक्तमुष्णाम्बुस्वेदितं शनैः ।
भोजयित्वा यथाशास्त्रं कृतचङ्क्रमणं ततः ॥५८॥
विसृज्य च शकृन्मूत्रं योजयेत् स्नेहबस्तिना ।
प्रणिधानविधानं तु निरूहे संप्रवक्ष्यते ॥५९॥

अनुवासन बस्ति देने की विधि—अनुवासन किए जाने वाले पुरुष का भली भाँति अभ्यङ्ग करके धीरे-धीरे उष्ण जल से स्वेदन करना चाहिए फिर शास्त्रवर्णित भोजन देकर कुछ टहलाना चाहिए और मल-मूत्र का परित्याग कराने के पश्चात् स्नेहबस्ति का प्रयोग करना चाहिए । इसका प्रणिधान-विधान ( बस्ति-प्रदान के नियम ) निरूह बस्ति के प्रकरण में कहा जा रहा है ॥ ५८–५९ ॥

ततः प्रणिहितस्नेह उत्तानो वाक्शतं भवेत् ।
प्रसारितैः सर्वगात्रैस्तथा वीर्यं विसर्पति ॥६०॥

बस्ति विधान के अनुसार स्नेहबस्ति देने के अनन्तर रोगी को सम्पूर्ण अङ्गों को फैला, उत्तान लेटकर, सौ बार गिनती गिनना चाहिए । इस प्रकार स्नेह का वीर्य सारे शरीर में फैल जाता है ॥ ६० ॥

ताडयेत्तलयोरेनं त्रींस्त्रीन् वारान्शनैः शनैः ।
स्फिचोश्चैनं ततः शय्यां त्रीन् वारानुत्क्षिपेत्ततः ॥६१॥
एवं प्रणिहिते बस्तौ मन्दायासोऽथ मन्दवाक् ।
स्वास्तीर्णे शयने काममासीताचारिके रतः ॥६२॥

रोगी के हाथ-पैर के तलवे तथा नितम्ब पर धीरे-धीरे तीन-तीन बार थपथपाना चाहिए, फिर शय्या को रोगी सहित तीन बार ऊपर उठाना चाहिए । इस प्रकार बस्ति-प्रणिधान के पश्चात् अल्पश्रम तथा अल्प वाणी बोलते हुए, रोगी को अपनी शय्या पर सोकर क्रोध आदि नियमों के परित्याग का पालन करना चाहिये ॥ ६१–६२ ॥

स तु सैन्धवचूर्णेन शताह्वेन च योजितः ।
देयः सुखोष्णश्च तथा निरेति सहसा सुखम् ॥६३॥

स्नेह में सेंधा नमक तथा सौंफ मिलाकर सुखोष्ण बस्ति देने से वह सुखपूर्वक सहसा बाहर आती है ॥ ६३ ॥

यस्यानुवासनो दत्तः सकृदन्वक्षमाव्रजेत् ।
अत्यौष्ण्यादतितैक्ष्ण्याद्वा वायुना वा प्रपीडितः ॥६४॥
सवातोऽधिकमात्रो वा गुरुत्वाद्वा सभेषजः ।
तस्यान्योऽल्पतरो देयो न हि स्निह्यत्यतिष्ठति ॥६५॥

अनुवासन औषधि के एकबार में ही लौट आने में दोष—अधिक उष्णता, तीक्ष्णता, वायु के दबाव, वातयुक्त अथवा अधिक मात्रा में होने या औषधि के गुरुत्व के कारण जिस पुरुष का प्रयुक्त एक बार में ही औषधि के साथ बाहर आ जाता है, उसे दूसरी बस्ति अल्प मात्रा में देनी चाहिए, क्योंकि स्नेह के न रुकने से स्नेहन नहीं होता ॥ ६४–६५ ॥

विष्टब्धानिलविण्मूत्रः स्नेहहीनेऽनुवासने ।
दाहक्लमप्रवाहार्तिकरश्चात्यनुवासनः ॥६६॥

स्नेहहीन तथा स्नेहाधिक अनुवासन के दोष—स्नेहहीन अनुवासन वायु, मल और मूत्र का अवरोध तथा अधिक स्नेहयुक्त दाह, क्लम और प्रवाहिका उत्पन्न करता है ॥ ६६ ॥

सानिलः सपुरीषश्च स्नेहः प्रत्येति यस्य तु ।
ओषचोषौ विना शीघ्रं स सम्यगनुवासितः ॥६७॥

सम्यग् अनुवासित के लक्षण—जिस पुरुष का स्नेह वायु और मल के साथ ओष-चोष ( वेदना विशेष ) के बिना शीघ्र वापस आ जाता है उसे भली-भाँति अनुवासित समझना चाहिए ॥ ६७ ॥

जीर्णान्नमथ सायाह्ने स्नेहे प्रत्यागते पुनः ।
लघ्वन्नं भोजयेत् कामं दीप्ताग्निस्तु नरो यदि ॥६८॥

यदि मनुष्य प्रदीप्त अग्नि वाला हो तो, स्नेह के वापस आने पर पूर्व आहार के पाचन के पश्चात् इच्छानुकूल लघु भोजन देना चाहिए ॥ ६८ ॥

प्रातरुष्णोदकं देयं धान्यनागरसाधितम् ।
तेनास्य दीप्यते वह्निर्भक्ताकाङ्क्षा च जायते ॥६९॥

प्रातःकाल धनियाँ और सोंठ के साथ सिद्ध उष्ण जल देना चाहिए, इससे अनुवासित व्यक्ति की अग्नि दीप्त होती है तथा भोजन में रुचि उत्पन्न होती है ॥ ६९ ॥

स्नेहबस्तिक्रमेऽप्येवं विधिमाहुर्मनीषिणः ।
अनेन विधिना षड् वा सप्त वाऽष्टौ नवैव वा ॥७०॥
विधेया बस्तयस्तेषामन्तरा तु निरूहणम् ।
दत्तस्तु प्रथमो बस्तिः स्नेहयेद्बस्तिवङ्क्षणौ ॥७१॥

स्नेहबस्ति के प्रथमादि दान से कार्य का निरूपण—कायचिकित्सकों ने स्नेहबस्तियों के क्रम में इसी विधि का विधान किया है। इस विधि से छः, सात, आठ, या नौ स्नेहबस्तियाँ देनी चाहिए और इनके मध्य में निरूहबस्ति का प्रयोग भी करना चाहिए। प्रयुक्त प्रथम स्नेहबस्ति, बस्ति और वंक्षण का स्नेहन करती है ॥ ७०-७१ ॥

विमर्शः—चरक ने निम्नलिखित रूप में बस्तिदान प्रकार और उनकी संख्या का वर्णन किया है—द्विषण्मताः कर्म्मसु बस्तयो हि काले ततोऽर्द्धेन तथा च योगे। सान्वासना द्वादश वै निरूहाः प्राक्स्नेह एकः परतश्च पञ्च। काले त्रयोऽन्तेऽन्तरितस्तथैकः स्नेहा निरूहैः सहिताश्च षट् स्युः। योगे निरूहास्त्रय एव देयाः, स्नेहास्तथा षट् च परादिमध्याः (च. सि. अ. १) द्विषड़िति द्वादश बस्तयः। कर्म्मसु चिकित्सितकर्मसु। इति कर्मबस्तिः। तथा काले बस्तिस्ततोऽर्द्धेन षड्बस्तयः, योगे च तथाऽर्द्धेन-षड्बस्तयः स्युरिति। सानुवासना निरूहा द्वादश कर्मसु प्राक् स्नेह एको निरूहबस्तिः पूर्वमेकः स्नेहबस्तिस्ततो निरूहबस्तिस्ततः परतः पञ्च सानुवासना निरूहा इति कर्मसु द्वादश बस्तयः। तथा च एकोऽनुवासनबस्तिः पूर्वं ततो निरूहस्ततोऽनुवासनं ततो निरूहस्ततोऽनुवासनं ततो निरूहस्ततोऽनुवासनं ततो निरूहस्ततोऽनुवासनं ततो निरूहस्ततोऽनुवासनं ततो निरूह इति द्वादश कर्मसु बस्तयः। काले सान्वासनास्त्रय इति षट्, तत्र प्राक् स्नेह एको निरूहात् पूर्वमेकः स्नेहबस्तिस्ततो निरूहस्ततोऽनुवासनबस्तिस्ततो निरूहस्ततो स्नेहबस्तिस्ततो निरूह इति षट् सानुवासना निरूहा बस्तयः काले। अथ योगे तथार्द्धेन सानुवासनाः षड्बस्तयः। तद् यथा—तत्र एव निरूहा देयास्तथा परादिमध्याः स्नेहाश्च त्रय इति षट्। तथा च-पूर्वमेकोऽनुवासनबस्तिस्ततो निरूहस्ततः स्नेहबस्तिस्ततो निरूहस्ततः स्नेहबस्तिस्ततो निरूह इत्येवं षट् योगे स्युरिति। परादिमध्यास्त्रयः स्नेहास्त्रयो निरूहा इति। (गंगाधर कविराज)

सम्यग्दत्तो द्वितीयस्तु मूर्धस्थमनिलं जयेत्।
जनयेद्बलवर्णौ च तृतीयस्तु प्रयोजितः ॥७२॥

भली भाँति दी गई दूसरी बस्ति ऊर्ध्वजत्रुगत वायु का शमन करती है और तीसरी प्रयुक्त बस्ति बल एवं वर्ण की उत्पत्ति करती है ॥ ७२ ॥

रसं चतुर्थो रक्तं तु पञ्चमः स्नेहयेत्तथा।
षष्ठस्तु स्नेहयेन्मांसं मेदः सप्तम एव च ॥७३॥
अष्टमो नवमश्चास्थि मज्जानं च यथाक्रमम्।
एवं शुक्रगतान् दोषान् द्विगुणः साधु साधयेत् ॥७४॥

चौथी बस्ति रस, पांचवीं रक्त, छठी मांस एवं सातवीं मेद का स्नेहन करती है। आठवीं और नौवीं बस्ति क्रमानुसार अस्थि और मज्जा का स्नेहन करती है। इस प्रकार शुक्रगत दोषों की (व्याधिसमुद्देशीयोक्तान् क्लैब्याप्रहर्षजनकान्) चिकित्सा द्विगुण बस्तियों (अठारह बस्ति) के द्वारा भली भांति करना चाहिए ॥ ७३-७४ ॥

अष्टादशाष्टादशकान् बस्तीनां यो निषेवते।
यथोक्तेन विधानेन परिहारक्रमेण च ॥७५॥
स कुञ्जरबलोऽश्वस्य जवैस्तुल्योऽमरप्रभः।
वीतपाप्मा श्रुतधरः सहस्रायुर्नरो भवेत् ॥७६॥

अनुवासन का फल—पूर्वोक्त विधान और परिहार क्रम के अनुसार जो पुरुष अठारह, स्नेह तथा अठारह निरूह बस्तियों का सेवन करता है वह हाथी के समान बलशाली, घोड़े की भांति वेगवान्, देवताओं के तुल्य कान्तिमान्, पूर्व जन्म के पापों से मुक्त और श्रवण की हुई वाणी को धारण करने वाला तथा सहस्रवर्ष की आयु से युक्त होता है ॥ ७५-७६ ॥

स्नेहबस्तिं निरूहं वा नैकमेवातिशीलयेत्।
स्नेहादग्निवधोत्क्लेशौ निरूहात् पवनाद्भयम् ॥७७॥

अनुवासन अथवा निरूह में से किसी एक बस्ति के अधिक सेवन में दोष—स्नेह या निरूह किसी एक बस्ति का अधिक सेवन नहीं करना चाहिए क्योंकि स्नेहबस्ति की अधिकता से अग्नि का नाश और उत्क्लेश तथा निरूह से वात के प्रकोप का भय रहता है ॥ ७७ ॥

विमर्शः—स्नेहबस्तिं निरूहं वा नैकमेवाति शीलयेत्।
उत्क्लेशाग्निवधौ स्नेहात् निरूहात्पवनाद्भयम् ॥
(चरक)

तस्मान्निरूढोऽनुवास्यो निरूह्यश्चानुवासितः।
नैवं पित्तकफोत्क्लेशौ स्यातां न पवनाद्भयम् ॥७८॥

इसलिए निरूह के पश्चात् अनुवासन और अनुवासन के बाद निरूह का प्रयोग करना चाहिए। इस विधि से बस्ति सेवन करने पर पित्त और कफ का उत्क्लेश नहीं होता तथा वात-प्रकोप का भय नहीं रहता ॥ ७८ ॥

विमर्शः—तस्मान्निरूढः स्नेह्यः स्याद् निरूह्यश्चानुवासितः। स्नेहशोधनयुक्त्यैवं बस्तिकर्म त्रिदोषनुत्। (चरक)

रूक्षाय बहुवाताय स्नेहबस्तिं दिने दिने।
दद्याद्वैद्यस्ततोऽन्येषामग्न्याबाधभयात् त्र्यहात् ॥७९॥

स्नेहबस्ति का अवस्थाविशेष से विधान का निर्देश—रूक्ष तथा बहुवातयुक्त पुरुष के लिये प्रतिदिन तथा अन्य मनुष्यों के लिए अग्निमांद्य के भय से तीसरे दिन स्नेहबस्ति का प्रयोग करना चाहिए ॥ ७९ ॥

स्नेहोऽल्पमात्रो रूक्षाणां दीर्घकालमनत्ययः।
तथा निरूहः स्निग्धानामल्पमात्रः प्रशस्यते ॥८०॥

अभ्यास से बस्ति आपद्-विहीन होने का निर्देश—रूक्ष मनुष्यों को अल्पमात्रा में दीर्घकाल तक सेवन की गई स्नेहबस्ति, हानि नहीं पहुँचाती। उसी प्रकार स्निग्ध पुरुषों के लिए अल्पमात्रा युक्त निरूह का सेवन हितकर होता है ॥८०॥

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि व्यापदः स्नेहबस्तिजाः।
बलवन्तो यदा दोषाः कोष्ठे स्युरनिलादयः ॥८१॥
अल्पवीर्यं तदा स्नेहमभिभूय पृथग्विधान्।
कुर्वन्त्युपद्रवान् स्नेहः, स चापि न निवर्तते ॥८२॥

दोषाभिभूत स्नेहबस्ति के व्यापद्—इसके आगे स्नेह बस्तियों से उत्पन्न होनेवाली व्यापदों (हानियों) का

वर्णन किया जा रहा है। जब बलवान वातादि दोष कोष्ठ में रहते हैं तब अल्पशक्तिवाले स्नेह को तिरस्कृत करके पृथक्-पृथक् उपद्रवों को उत्पन्न करते हैं तथा स्नेह को भी बाहर नहीं निकलने देते ॥ ८१-८२ ॥

तत्र वाताभिभूते तु स्नेहे मुखकषायता।
जृम्भा वातरुजस्तास्ता वेपथुर्विषमज्वरः ॥ ८३ ॥

वायु से स्नेह के तिरस्कृत होने पर मुख में कषायता, जृम्भा, भिन्न-भिन्न वातजन्य वेदनायें, कम्प और विषमज्वर होता है ॥ ८३ ॥

पित्ताभिभूते स्नेहे तु मुखस्य कटुता भवेत्।
दाहस्तृष्णा ज्वरः स्वेदो नेत्रमूत्राङ्गपीतता ॥ ८४ ॥

पित्त के द्वारा स्नेह के तिरस्कृत होने से मुख में कटुता, दाह, तृष्णा, ज्वर और स्वेदागमन होता है तथा नेत्र, मूत्र, एवं अंग पीले पड़ जाते हैं ॥ ८४ ॥

श्लेष्माभिभूते स्नेहे तु प्रसेको मधुरास्यता।
गौरवं छर्दिरुच्छ्वासः कृच्छ्राच्छीतज्वरोऽरुचिः ॥ ८५ ॥

श्लेष्मा के द्वारा स्नेह का तिरस्कार होने पर मुख से लालास्राव, मुख में मधुरता, गौरव, छर्दि, श्वास लेने में कठिनाई, शीत ज्वर और अरुचि होती है ॥ ८५ ॥

तत्र दोषाभिभूते तु स्नेहे बस्तिं निधापयेत्।
यथास्वं दोषशमनान्युपयोज्यानि यानि च ॥ ८६ ॥

पूर्वोक्त व्यापदों की चिकित्सा—दोषों के द्वारा स्नेह के तिरस्कृत होने पर दोषों के अनुकूल दोषशामक चिकित्सा विधि का विधान करना चाहिए ॥ ८६ ॥

अत्याशितेनाभिभवात् स्नेहो नैति यदा तदा।
गुरुरामाशयः शूल वायोश्चाप्रतिसंचरः ॥ ८७ ॥
हृत्पीडा मुखवैरस्यं श्वासो मूर्च्छा भ्रमोऽरुचिः।
तत्रापतर्पणस्यान्ते दीपनो विधिरिष्यते ॥ ८८ ॥

अधिक भोजन करने पर स्नेहबस्ति देने से उत्पन्न व्यापद् और उनकी चिकित्सा—अधिक भोजन करने पर अन्न से तिरस्कृत हुआ स्नेह जब बाहर नहीं आता तब आमाशय में गुरुता, शूल, वायु का अवरोध, हृदय में पीड़ा, मुख-वैरस्य, श्वास, मूर्च्छा, भ्रम और अरुचि होती है। इसमें लंघन के पश्चात् दीपन चिकित्सा विधि का प्रयोग हितकर होता है ॥ ८७-८८ ॥

अशुद्धस्य मलोन्मिश्रः स्नेहो नैति यदा पुनः।
तदाऽङ्गसदनाध्माने श्वासः शूलं च जायते ॥ ८९ ॥
पक्वाशयगुरुत्वं च तत्र दद्यान्निरूहणम्।
तीक्ष्णं तीक्ष्णौषधैरेव सिद्धं चाप्यनुवासनम् ॥ ९० ॥

अशुद्ध देहवाले को अनुवासन देने में व्यापद् और उनकी चिकित्सा—अशुद्ध शरीरवाले ( विरेचन-निरूह से रहित ) व्यक्ति का मल से मिश्रित स्नेह जब पुनः बाहर नहीं आता तब अंगों में पीड़ा, आध्मान, श्वास और शूल उत्पन्न होता है एवं पक्वाशय में गुरुता होती है। इसमें निरूहण तथा तीक्ष्ण औषधियों से ही सिद्ध तीक्ष्ण अनुवासन का प्रयोग भी करना चाहिए ॥ ८९-९० ॥

शुद्धस्य दूरानुसृते स्नेहे स्नेहस्य दर्शनम्।
गात्रेषु सर्वेन्द्रियाणामुपलेपोऽवसादनम् ॥ ९१ ॥
स्नेहगन्धि मुखं चापि कासश्वासावरोचकः।
अति पीडितवत्तत्र सिद्धिरास्थापनं तथा ॥ ९२ ॥

स्नेह का अनुसरण उदर में होने पर व्यापद् तथा उनकी चिकित्सा—शुद्ध शरीर वाले ( वमन-विरेचन से शुद्ध ) पुरुष में स्नेह के उदर में प्रवेश करने से, शरीर में स्नेह का दिखलाई पड़ना, इन्द्रियों में मलवृद्धि, ग्लानि, मुख में स्नेह की गन्ध, कास, श्वास, और अरुचि होती है। इसमें अधिक पीड़ित ( दबाई गई ) बस्ति की भाँति चिकित्सा विधि तथा आस्थापन बस्ति ( निरूहण ) का प्रयोग करना चाहिए ॥ ९१-९२ ॥

अस्विन्नस्याविशुद्धस्य स्नेहोऽल्पः संप्रयोजितः।
शीतो मृदुश्च नाभ्येति ततो मन्दं प्रवाहते ॥ ९३ ॥
विबन्धगौरवाध्मानशूलाः पक्वाशयं प्रति।
तत्रास्थापनमेवाशु प्रयोज्यं सानुवासनम् ॥ ९४ ॥

स्वेदन तथा शोधन से रहित अवस्था में अल्प स्नेह देने पर व्यापद् और उनकी चिकित्सा-स्वेदन तथा वमन-विरेचन से रहित अशुद्ध शरीरवाले व्यक्ति के लिए प्रयुक्त मात्रा में अल्प, शीतल और मृदु स्नेह बाहर नहीं आता एवं धीरे-धीरे निकलता है, जिससे विबन्ध, गौरव, आध्मान और पक्वाशय में शूल होता है। इसमें शीघ्र आस्थापन के साथ अनुवासन बस्ति का प्रयोग करना चाहिए ॥ ९३-९४ ॥

अल्पं भुक्तवतोऽल्पो हि स्नेहो मन्दगुणस्तथा।
दत्तो नैति क्लमोत्क्लेशौ भृशं चारतिमावहेत् ॥ ९५ ॥

अल्प भोजन किए हुए को मन्दगुण स्नेहदान से व्यापद् और उनकी चिकित्सा—अल्प भोजन के पश्चात् अल्पमात्रा में दिया गया स्नेह मन्दगुण होने के कारण बाहर नहीं आता और क्लम, उत्क्लेश एवं अतिशय मानसिक व्याकुलता उत्पन्न करता है ॥ ९५ ॥

तत्राप्यास्थापनं कार्यं शोधनीयेन बस्तिना।
( अन्वासनं च स्नेहेन शोधनीयेन शस्यते ) ॥ ९६ ॥

इस अवस्था में भी शोधनीय बस्ति से आस्थापन करना चाहिए। ( शोधनीय स्नेहबस्ति से अनुवासन भी हितकर होता है। ) ॥ ९६ ॥

अहोरात्रादपि स्नेहः प्रत्यागच्छन्न दुष्यति।
कुर्याद्बस्तिगुणांश्चापि जीर्णस्त्वल्पगुणो भवेत् ॥ ९७ ॥

स्नेह बस्ति के न निकलने पर व्यापत्काल की अवधि का निर्देश—दिन रात अर्थात् २४ घण्टे में भी वापस नहीं आया हुआ स्नेह विकार उत्पन्न नहीं करता और बस्ति का गुण प्रदान करता है, किन्तु जीर्ण होने पर अल्प गुण युक्त होता है ॥ ९७ ॥

यस्य नोपद्रवं कुर्यात् स्नेहबस्तिरनिःसृतः।
सर्वोऽल्पो वाऽऽवृतो रौक्ष्याददुपेक्ष्यः स विजानता ॥ ९८ ॥

उपद्रव न करनेवाले स्नेहवस्ति के न निकलने पर उपेक्षा का निर्देश—रूक्षता के कारण अवरुद्ध जिस मनुष्य की सम्पूर्ण या अल्पमात्रा में बाहर न आई हुई स्नेहवस्ति कोई उपद्रव नहीं करती, बुद्धिमान वैद्य को उसकी उपेक्षा करनी चाहिए ॥ ९८ ॥

अनायान्तं त्वहोरात्रात् स्नेहं संशोधनैर्हरेत् ।
स्नेहबस्तावनायाते नान्यः स्नेहो विधीयते ॥ ९९ ॥

एक स्नेहवस्ति के विना निकले दूसरी बस्ति न देने का निर्देश—एक अहोरात्र में बाहर नहीं आए हुए स्नेह को संशोधन के द्वारा निकालना चाहिए, स्नेहवस्ति के वापस न आने पर दूसरी स्नेहबस्ति का प्रयोग नहीं करना चाहिए ॥९९॥

इत्युक्ता व्यापदः सर्वाः सलक्षणचिकित्सिताः ।
बस्तेरुत्तरसंज्ञस्य विधिं वक्ष्याम्यतः परम् ॥ १०० ॥

उत्तरवस्ति विधि का निर्देश—इस प्रकार लक्षण और चिकित्सा के साथ सम्पूर्ण व्यापत्तियों का वर्णन किया गया। इसके आगे उत्तरवस्ति की विधि का कथन किया जा रहा है ॥ १०० ॥

चतुर्दशाङ्गुलं नेत्रमातुराङ्गुलसंमितम् ।
मालतीपुष्पवृन्ताग्रं छिद्रं सर्षपनिर्गमम् ॥ १०१ ॥

नेत्र प्रमाण-आतुर की अंगुलियों के माप से चौदह अंगुल, मालती पुष्प के वृन्त की भाँति अग्रभाग वाला तथा सरसों के निकलने योग्य छिद्र से युक्त होना चाहिए ॥ १०१ ॥

विमर्शः—"तत् सौवर्णं राजतं वा श्लक्ष्णं गोपुच्छवत् समम् ।
अश्मघ्नकुन्दसुमनःपुष्पवृन्ताग्रमण्डलम् ॥
सिद्धार्थकप्रवेशाग्रं मूले मध्ये द्विकर्णिकम् ।
चतुर्दशाङ्गुलं नेत्रं तत्र कार्यं विजानता ॥"
(डल्हण)

स्नेहप्रमाणं परमं प्रकुञ्चश्चात्र कीर्तितः ।
पञ्चविंशादधो मात्रां विदध्याद् बुद्धिकल्पिताम् ॥१०२॥

उत्तरवस्ति के द्रव्य की मात्रा—(स्नैहिक) उत्तरवस्ति में स्नेह की उत्तम मात्रा एक पल होती है। पचीस वर्ष से अल्प आयुवाले व्यक्तियों के लिए स्नेह मात्रा की कल्पना वैद्य को अपनी बुद्धि से करनी चाहिए ॥ १०२ ॥

निविष्टकर्णिकं मध्ये, नारीणां चतुरङ्गुले ।
मूत्रस्रोतःपरीणाहं मुद्गवाहि दशाङ्गुलम् ॥ १०३ ॥

स्त्रियों के उत्तरवस्ति के नेत्र का प्रमाण—पुरुषों के नेत्र में कर्णिका मध्यमभाग में होनी चाहिए तथा स्त्रियों के नेत्र में चार अंगुल की दूरी पर। मूत्र के निकलने का मार्ग मूंग के निकलने योग्य छिद्र तथा लम्बाई दश अंगुल होनी चाहिए ॥ १०३ ॥

मेढ्रायामसमं केचिदिच्छन्ति खलु तद्विदः ।
तासामपत्यमार्गे तु निदध्याच्चतुरङ्गुलम् ॥ १०४ ॥
द्व्यङ्गुलं मूत्रमार्गे तु कन्यानां त्वेकमङ्गुलम् ।
विधेयं चाङ्गुलं तासां विधिवद्वक्ष्यते यथा ॥ १०५ ॥

स्त्रियों के लिए नेत्र-प्रणिधान की विधि—कुछ अन्य विद्वान् नेत्र-प्रमाण मेढ़ के तुल्य मानते हैं। स्त्रियों के अपत्य-मार्ग में चार अंगुल नेत्र प्रविष्ट करना चाहिए और मूत्रमार्ग में दो अंगुल। कन्या (बारह वर्ष से न्यून आयु) के लिए एक अंगुल नेत्र का प्रयोग करना चाहिए और कही जाने वाली विधि के अनुसार उनकी अंगुलि-प्रमाण का विधान करना चाहिए ॥ १०४–१०५ ॥

स्नेहस्य प्रसृतं चात्र स्वाङ्गुलीमूलसंमितम् ।
देयं प्रमाणं परममर्वाग् बुद्धिविकल्पितम् ॥ १०६ ॥

स्त्रियों की उत्तरवस्ति में स्नेह का मान—स्त्रियों के लिए स्नेह की मात्रा उनकी अंगुलि-मूल के बराबर एक प्रसृत (अञ्जलि) लेना चाहिए और (बलवान रोग में) सभी अवस्थाओं में उक्त प्रमाण का प्रयोग करना चाहिए तथा (मध्यहीन बल रोग में) न्यून मात्रा की कल्पना अपनी बुद्धि के अनुसार करनी चाहिए ॥ १०६ ॥

औरभ्रः शौकरो वाऽपि बस्तिराजश्च पूजितः ।
तदलाभे प्रयुञ्जीत गलचर्म तु पक्षिणाम् ॥ १०७ ॥

उत्तरवस्ति के योग्य बस्ति का निरूपण—औरभ्र (भेड़) सुअर अथवा बकरे की बस्ति इनके लिए उत्तम होती है, उनके अभाव में पक्षियों के गलचर्म का प्रयोग करना चाहिए॥

(अस्यालाभे दृतेः पादो मृदुचर्म ततोऽपि वा) ।
अथातुरमुपस्निग्धं स्विन्नं प्रशिथिलाशयम् ॥ १०८ ॥
यवागूं सघृतक्षीरां पीतवन्तं यथाबलम् ।
निषण्णमाजानुसमे पीठे सोपाश्रये समम् ॥ १०९ ॥
स्वभ्यक्तबस्तिमूर्धानं तैलेनोष्णेन मानवम् ।
ततः समं स्थापयित्वा नालमस्य प्रहर्षितम् ॥ ११० ॥
पूर्वं शलाकयाऽन्विष्य ततो नेत्रमनन्तरम् ।
शनैः शनैर्घृताभ्यक्तं विदध्यादङ्गुलानि षट् ॥ १११ ॥

पुरुषों की उत्तरवस्ति के प्रणिधान की विधि—(इसके अभाव में मशक का चतुर्थांशभाग या मृदुचर्म प्रयोग में लाना चाहिए) स्नेहन, स्वेदन से युक्त शिथिल आशय वाले रोगी को अग्निबल के अनुसार घृत, दुग्धयुक्त यवागू पिलाकर, घुटने के बराबर ऊँची, सहारे वाली चौकी पर सीधा बैठाना चाहिए और उष्ण तैल से बस्तिप्रदेश के ऊपरी भाग तथा रोगी की भलीभाँति मालिश करनी चाहिए। फिर उस रोगी के दृढ़ लिङ्ग को सीधा स्थापित कर, प्रथम शलाका से मूत्रमार्ग का अन्वेषण करके, तदनन्तर घृत लगे हुए नेत्र को धीरे-धीरे ६ अंगुल प्रविष्ट करना चाहिए ॥ १०८–१११ ॥

विमर्शः—

पुष्पनेत्रं तु हैमं स्याच्छ्लक्ष्णमौत्तरवस्तिकम् ।
जातीपुष्पस्य वृन्तेन समं गोपुच्छसंस्थितम् ॥
रौप्यं वा सर्षपच्छिद्रं द्विकर्णं द्वादशाङ्गुलम् ।
तेनाजवस्तियुक्तेन स्नेहस्यार्धपलं नयेत् ॥
यथावयोविशेषेण स्नेहमात्रां विकल्प्य वा ।
स्नातस्य भुक्तभक्तस्य रसेन पयसाऽपि वा ॥
सृष्टविण्मूत्रवेगस्य पीठे जानुसमे मृदौ ।

ऋजोः सुखोपविष्टस्य हृष्टे मेढ्रे घृतान्विते ॥
शलाकयाऽन्विष्य गतिं यथाप्रतिहता व्रजेत् ।
ततः शेफःप्रमाणेन पुष्पनेत्रं प्रवेशयेत् ॥
शुक्रवन्मूत्रमार्गेण प्रणयेदनुसेवनीम् ।
स्थिरत्वाद् वस्तिगतं वस्तिमुखे स्नेहो न गच्छति ॥
सुखं प्रपीड्य निष्कम्पं निष्कर्षेन्नेत्रमेव च ।
प्रत्यागमने द्वितीयं च तृतीयं च प्रदापयेत् ॥
अनागच्छन्नुपेक्ष्यस्तु रजनीव्युषितस्य च ।

( चरक सि. अ. ९ )

आज कल एल्युमिनियम या रबर या स्टेनलेस स्टील का वस्तिनेत्र बना सकते हैं ।

मेढ्रायामसमं केचिदिच्छन्ति प्रणिधानकम् ।
ततोऽवपीडयेद्बस्तिं शनैर्नेत्रं च निर्हरेत् ॥११२॥

कुछ आचार्य पुरुषेन्द्रिय प्रमाण नेत्र-प्रवेश का विधान करते हैं । वस्ति को दबाकर धीरे से नेत्र निकाल लेना चाहिए ॥ ११२ ॥

विमर्शः—चरक ने पुरुषेन्द्रिय प्रमाण नेत्र प्रवेश का विधान बतलाया है । 'ऋजः सुखोपविष्टस्य हृष्टे मेढ्रे घृतान्विते । शलाकयाऽन्विष्य गतिं यथाप्रतिहता व्रजेत् । ततः शेफःप्रमाणेन पुष्प-नेत्रं प्रवेशयेत् ।' ( च. सि. अ. ९ )

ततः प्रत्यागतस्नेहमपराह्णे विचक्षणः ।
भोजयेत् पयसा मात्रां यूषेणाथ रसेन वा ॥११३॥

बुद्धिमान् वैद्य स्नेह के वापस आने पर रोगी को सायंकाल दूध, यूष अथवा मांसरस के साथ भोजन की मात्रा खिलावे ॥ ११३ ॥

अनेन विधिना दद्याद्स्त्रीणांस्त्रींश्चतुरोऽपि वा ।
ऊर्ध्वजान्वै स्त्रियै दद्यादुत्तानायै विचक्षणः ॥११४॥

स्त्रियों को उत्तर-वस्ति-प्रणिधान विधि—जानु को ऊँचा करके उत्तान लेटी हुई स्त्री को तीन या चार वस्ति बुद्धिमान वैद्य इस विधि से लगावे ॥ ११४ ॥

सम्यक् प्रपीडयेद्योनिं दद्यात् सुमृदुपीडितम् ।
त्रिकर्णिकेन नेत्रेण दद्याद्योनिमुखं प्रति ॥११५॥

वस्ति-प्रणिधान के समय योनि को दबाकर तीन कर्णिका वाले नेत्र को योनिमुख में प्रवेश करके धीरे-धीरे वस्ति दबानी चाहिए ॥ ११५ ॥

गर्भाशयविशुद्ध्यर्थं स्नेहेन द्विगुणेन तु ।
क्वाथप्रमाणं प्रसृतं, स्त्रिया द्विप्रसृतं भवेत् ॥११६॥

स्त्रियों के निरूह तथा उत्तरवस्ति के लिए क्वाथ का प्रमाण—गर्भाशय की शुद्धि के लिए स्त्रियों में स्नेह की मात्रा स्नेह से द्विगुण ( पूर्वोक्त अङ्गुलिमूल-सम्मित प्रसृति की अपेक्षा द्विगुण ) होनी चाहिए तथा क्वाथ की मात्रा ( निरूहवस्ति के लिए पुरुषों में ) एक प्रसृत और स्त्रियों के लिए दो प्रसृत होनी चाहिए ॥ ११६ ॥

कन्येतरस्याः, कन्यायास्त्वङ्गुलिप्रमाणकम् ।
अप्रत्यागच्छति भिषग् बस्तावुत्तरसंज्ञिते ॥११७॥
भूयो बस्तिं निदध्यात्तु संयुक्तं शोधनैर्गणैः ।
गुदे वर्तिं निदध्याद्वा शोधनद्रव्यसंभृताम् ॥११८॥

उत्तरवस्ति में स्नेह न निकलने पर उसके निकालने का उपाय—प्रसूता या अप्रसूता तथा कन्या ( बारह वर्ष से न्यून आयु ) के लिए वस्ति शोधनार्थ क्वाथ की मात्रा पुरुष की भाँति रोगी की अञ्जलि की माप से एक प्रसृत लेनी चाहिए । उत्तरवस्ति के वापस आने पर वैद्य को पुनः शोधनगण के द्रव्यों से युक्त वस्ति लगानी चाहिए । अथवा शोधन द्रव्य मिश्रित वर्ति (विरेचन द्रव्य युक्त ) गुदा में रखनी चाहिए ॥

प्रवेशयेद्वा मतिमान् बस्तिद्वारमथैषणीम् ।
पीडयेद्वाप्यधो नाभेर्बलेनोत्तरमुष्टिना ॥११९॥

अथवा बुद्धिमान् वैद्य को वस्तिद्वार में एषणी (शलाका) प्रवेश करना चाहिए या मुट्ठी के अग्रभाग से बलपूर्वक नाभि के नीचे दबाना चाहिए ॥ ११९ ॥

आरग्वधस्य पत्रैस्तु निर्गुण्ड्याः स्वरसेन च ।
कुर्याद्गोमूत्रपिष्टेषु वर्तीर्वाऽपि ससैन्धवाः ॥१२०॥
मुद्गैलासर्षपसमाः प्रविभज्य वयांसि तु ।
वस्तेरागमनार्थाय ता निदध्याच्छलाकया ॥१२१॥

अमलतास के पत्ते और सेन्धानमक को एक साथ निर्गुण्डी स्वरस या गोमूत्र के द्वारा पीसकर आयु के अनुसार मूंग, इलायची और सरसों के समान वर्ति बनानी चाहिए तथा वस्ति के आगमन के लिए शलाका की सहायता से उसे मूत्रमार्ग में रखना चाहिए ॥ १२०–१२१ ॥

आगारधूमबृहतीपिप्पलीफलसैन्धवैः ।
कृता वा शुक्तगोमूत्रसुरापिष्टैः सनागरैः ॥१२२॥

अथवा गृहधूम, बड़ी कटेरी, पिप्पली, मैनफल, सेन्धा नमक और सोंठ को शुक्त, गोमूत्र एवं सुरा के द्वारा पीसकर बनाई गई वर्ति का प्रयोग करना चाहिए ॥ १२२ ॥

अनुवासनसिद्धिं च वीक्ष्य कर्म प्रयोजयेत् ।

स्नैहिक उत्तरवस्ति के पश्चात् नितम्ब-ताडन आदि अनुवासन चिकित्साकर्म का प्रयोग समझकर करना चाहिए ॥

शर्करामधुमिश्रेण शीतेन मधुकाम्बुना ॥१२३॥
दह्यमाने तदा बस्तौ दद्याद् बस्तिं विचक्षणः ।
क्षीरवृक्षकषायेण पयसा शीतलेन च ॥१२४॥

वस्तिदाह में चिकित्सा—वस्ति में दाह होने पर शर्करा और मधु मिश्रित शीतल मुलेठी क्वाथ की वस्ति लगानी चाहिए । अथवा क्षीरवृक्ष के शीतल क्वाथ में दूध मिलाकर वस्ति प्रयोग करना चाहिए ॥ १२४ ॥

शुक्रं दुष्टं शोणितं चाङ्गनानां
पुष्पोद्रेकं तस्य नाशं च कष्टम् ।
मूत्राघातान्मूत्रदोषान् प्रवृद्धान्
योनिव्याधिं संस्रवतिं चापरायाः ॥१२५॥

शुक्रोत्सेकं शर्करामश्मरीं च
शूलं बस्तौ वङ्क्षणे मेहने च।
घोरानन्यान् बस्तिजांश्चापि रोगान्
हित्वा मेहानुत्तरो हन्ति बस्तिः ॥ १२६ ॥

उत्तरबस्ति का फल—उत्तरबस्ति, प्रमेह को छोड़कर दूषित शुक्र और स्त्रियों के आर्त्तव, रज की अधिकता, रज का नाश एवं रजःकष्ट, मूत्राघात, मूत्रकृच्छ्र, योनिरोग, अपरा की रुकावट, शुक्रस्राव, शर्करा, अश्मरी तथा बस्ति, वङ्क्षण और लिङ्ग के शूल, एवं बस्ति की अन्य भयङ्कर व्याधियों को नष्ट करती है ॥ १२५-१२६ ॥

सम्यग्दत्तस्य लिङ्गानि व्यापदः क्रम एव च।
बस्तेरुत्तरसंज्ञस्य समानं स्नेहबस्तिना ॥१२७॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थानेऽनुवासनोत्तरबस्तिचिकित्सितं नाम सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७॥

भलीभाँति दी गई उत्तरबस्ति के लक्षण, उसके दोष और उनकी चिकित्सा स्नेहबस्ति के समान होती है ॥ १२७ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाव्याख्यायां सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥

नोट—

## अष्टत्रिंशत्तमोऽध्यायः

अथातो निरूहक्रमचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

निरूह विधान का उपक्रम—इसके अनन्तर निरूह विधान का द्वारा चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है। जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से ) कहा ॥ १-२ ॥

अथानुवासितमास्थापयेत्; स्वभ्यक्तस्विन्नशरीरमुत्सृष्टबहिर्वेगमवाते शुचौ वेश्मनि मध्याह्ने प्रततायां शय्यायामधःसुपरिग्रहायां श्रोणिप्रदेशप्रतिव्यूढायामनुपधानायां वामपार्श्वशायिनमाकुञ्चितदक्षिणसक्थिमितरप्रसारितसक्थिं सुमनसं जीर्णान्नं वाग्यतं सुनिषण्णदेहं विदित्वा, ततो वामपादस्योपरि नेत्रं कृत्वेतरपादाङ्गुष्ठाङ्गुलिभ्यां कर्णिकामुपरि निष्पीड्य, सव्यपाणिकनिष्ठिकानामिकाभ्यां बस्तेर्मुखार्धं सङ्कोच्य, मध्यमाप्रदेशिन्यङ्गुष्ठैरर्धं तु विवृतास्यं कृत्वा, बस्तावौषधं प्रक्षिप्य, दक्षिणहस्ताङ्गुष्ठेन प्रदेशिनीमध्यमाभ्यां चानुत्सिक्तमनायतमबुद्बुदमसङ्कुचितमवातमौषधासन्नमुपसंगृह्य, पुनरुपरि तदितरेण गृहीत्वा दक्षिणेनावसिञ्चेत्, ततः सूत्रेणौषधान्ते द्विस्त्रिर्वाऽऽवेष्ट्य बध्नीयात, अथ दक्षिणेनोत्तानेन पाणिना बस्तिं गृहीत्वा वामहस्तमध्यमाङ्गुलिप्रदेशिनीभ्यां नेत्रमुपसंगृह्याङ्गुष्ठेन नेत्रद्वारं पिधाय, घृताभ्यक्ताग्रनेत्रं घृताक्तमुपादाय प्रयच्छेदनुपृष्ठवंशं सममुन्मुखम। कर्णिकं नेत्रं प्रणिधत्स्वेति ब्रूयात् ॥

निरूह के प्रणयन की विधि—अनुवासित ( अनुवासन बस्ति प्रयुक्त ) पुरुष को आस्थापन ( निरूह बस्ति ) देना चाहिए। भली भाँति स्नेहन, स्वेदन से युक्त शरीर तथा मल-मूत्र का त्याग किए हुए व्यक्ति को वायु रहित, पवित्र गृह में मध्याह्न काल के समय, निम्नभाग में सुन्दर पकड़ने योग्य स्थान वाली, कटि प्रदेश की ओर विशाल एवं सिरहाने से रहित फैली हुई शय्या पर बायें पसवाड़े से लिटाना चाहिए। उस व्यक्ति के दाहिने पैर को सिकोड़ कर बायाँ पैर फैला देना चाहिए और उसे प्रसन्न चित्त, अन्न का परिपाक हो गया है तथा मौन होकर अंग प्रदेश को उन्नत रख विश्राम कर रहा है, ऐसा समझ कर ( देख कर ) बायें पैर के ऊपर नेत्र को रख, दूसरे पैर के अंगूठे और अंगुलि से बस्ति कर्णिका को ऊपर उठा कर, बायें हाथ की कनिष्ठिका एवं अनामिका से बस्ति के आधे मुख को बन्द करके, मध्यमा, तर्जनी और अँगूठे से आधे मुख को खोल कर बस्ति में औषध भरना चाहिए। फिर दाहिने हाथ के अंगूठे, तर्जनी, और मध्यमा अंगुलि से, ऊपर के भाग से औषध न निकले इतनी भरी हुई, विस्तार रहित, बुलबुले से रिक्त असंकुचित एवं वायुविहीन बस्ति को औषधि के समीप पकड़ कर, बायें हाथ से दाहिने हाथ के ऊपर पकड़ना चाहिए और दाहिने हाथ से ही इनमें औषधि भरना चाहिए तथा औषधि के अन्त भाग में दो-तीन बार सूत्र लपेट कर बांधना चाहिए। तदनन्तर सीधे दाहिने हाथ से बस्ति को पकड़ना चाहिए और बायें हाथ की मध्यमा एवं तर्जनी अंगुलि से नेत्र को पकड़ कर, अंगूठे से नेत्र के मुख को बन्द करके, अग्र भाग में घृत लगे हुए नेत्र को घृतयुक्त गुदा में प्रविष्ट करने के लिए पृष्ठ वंश के नीचे देना चाहिए और कर्णिका को सीधे ऊपर रखते हुए नेत्र को प्रविष्ट करो ऐसा रोगी से कहना चाहिए ॥ ३ ॥

बस्तिं सव्ये करे कृत्वा दक्षिणेनावपीडयेत्।
एकेनैवावपीडेन न द्रुतं न विलम्बितम् ॥ ४ ॥

बायें हाथ से बस्ति को पकड़ कर दाहिने हाथ से एकही दबाव में न तो बहुत शीघ्र और न धीरे-धीरे बस्ति को दबाना चाहिए ॥ ४ ॥

ततो नेत्रमपनीय त्रिंशन्मात्राः पीडनकालादुपेक्ष्योत्तिष्ठेत्यातुरं ब्रूयात्। अथातुरमुपवेशयेदुत्कुटुकं बस्त्यागमनार्थम् निरूहप्रत्यागमनकालस्तु मुहूर्तो भवति ॥

नेत्र को बाहर निकाल कर, बस्ति देने से लेकर तीस मात्रा तक प्रतीक्षा करनी चाहिए फिर रोगी को खड़ा होने के लिए कहना चाहिए। बस्ति के बाहर आने के लिए रोगी को उकडू बैठाना चाहिए। निरूह बस्ति के वापस आने का समय एक मुहूर्त ( दो घड़ी ) होता है ॥ ५ ॥

विमर्शः—उत्सृष्टवह्विवेगं त्यक्तविण्मूत्रादिकम् । प्रततायां शय्यायां स्तब्धायां विस्तीर्णायामिति केचित्। श्रोणिप्रदेशव्यूढायां कटिप्रदेशविशालायाम् । सुनिषण्णदेहम् अंसोन्नतं यथा स्यात्तथा विश्रान्तशरीरम्। सव्यपाणिर्वामकरः। अनुत्सिक्तमूर्ध्वक्षरणरहितं यथा भवति तथा सिक्तम्। अनायतमनतिदीर्घम् ( अचिरात् प्रवृत्तम् ) आकर्णिकं कर्णिकां मर्य्यादीकृत्य । नेत्रं प्रणिधत्स्व प्रवेशयेति आतुरं प्रति भिषग् ब्रूयात्। त्रिंशन्मात्रा इति मात्रामानं हि अग्निवेशेन व्याख्यातम्-'यावत् पर्येति हस्ताग्रं दक्षिणं जानुमण्डलम् । निमेषोन्मेषकालो वा सा मात्रा परिकीर्त्तिता' । मुहूर्तो घटिकाद्वयम्।

पराशरस्तु वस्तिकर्मणि, मात्रासंख्यामाह:—जानुमण्डलमावेष्ट्य दत्ते दक्षिणपाणिना। कृष्टनेत्रश्छटाशब्दशतं तिष्ठेदवेगवान् ॥

अनेन विधिना बस्तिं दद्याद्बस्तिविशारदः।
द्वितीयं वा तृतीयं वा चतुर्थं वा यथार्थतः ॥ ६ ॥

बस्ति क्रिया के जानने वाले वैद्य को प्रयोजन के अनुसार इस विधि से दूसरी, तीसरी अथवा चौथी बस्ति का प्रयोग करना चाहिए ॥ ६ ॥

विमर्शः—

चरक में यह इस तरह वर्णित है :—

बस्तिं ततः सव्यकरे निधाय सुबद्धमुच्छ्वास्य च निर्व्वलीकम्। अंगुष्ठमध्येन मुखं पिधाय नेत्राग्रसंस्थामपनीय वर्त्तिम् ॥ तैलाक्तगात्रं कृतमूत्रविट्कं नातिक्षुधार्तं शयने मनुष्यम् । समेऽथ किंचिन्नतशीर्षकं वा नात्युच्छ्रिते स्वास्तरणोपपन्ने। सव्येन पार्श्वेन सुखं शयानं कृत्वर्जुदेहं स्वभुजोपधानम्। निकुञ्च्य सव्येतरदस्य सक्थि सव्यं प्रसार्य प्रणयेच्छनैस्तम्। स्निग्धे गुदे नेत्रचतुर्थभागं स्निग्धं शनैः ऋज्वनु पृष्ठवंशम् । अकम्पनावेपनलाघवादीन् पाण्योर्गुणांश्चापि हि दर्शयंस्तम् । प्रपडीय चैकग्रहणेन दत्तं, नेत्रं शनैरेव ततोऽपकर्षेत् ॥ ( च. सि. )

सम्यङ्निरूढलिङ्गे तु प्राप्ते बस्तिं निवारयेत्।
विशेषात् सुकुमाराणां हीन एव क्रमो हितः ॥ ७ ॥

निरूह के अतियोग का निषेध—निरूह बस्ति के भली भांति प्रयुक्त होने के लक्षणों की उपस्थिति होने पर बस्ति प्रयोग बन्द कर देना चाहिए तथा सुकुमार मनुष्यों के लिए विशेष रूप से बस्तियों का कम ही प्रयोग करना चाहिए ॥७॥

अपि हीनक्रमं कुर्यान्न तु कुर्यादतिक्रमम्।
यस्य स्याद्द् बस्तिरल्पोऽल्पवेगो हीनमलानिलः ॥ ८ ॥
दुर्निरूढः स विज्ञेयो मूत्रार्त्यरुचिजाड्यवान्।

दुर्निरूढ के लक्षण—बस्ति प्रयोग का क्रम अल्प भले ही रहे किन्तु उसका अधिक प्रयोग नहीं करना चाहिए। जिस व्यक्ति की बस्ति अल्प गुण वाली हो, वेग अल्प हो, मल और वायु की न्यूनता हो तथा जिसमें मूत्रपीडा, अरुचि एवं जड़ता उत्पन्न हो उसे दुर्निरूढ ( भली भांति निरूह प्रयोग न होना ) समझना चाहिए ॥ ८ ॥

यान्येव प्राङ्मयोक्तानि लिङ्गान्यतिविरेचिते ॥ ९ ॥
तान्येवातिनिरूढेऽपि विज्ञेयानि विपश्चिता।

अतिनिरूढ के लक्षण—अतिविरेचन के जिन लक्षणों का वर्णन हमने पहले किया है उन्हीं लक्षणों को अतिनिरूह में भी बुद्धिमान् वैद्य को समझना चाहिए ॥ ९ ॥

यस्य क्रमेण गच्छन्ति विट्पित्तकफवायवः ॥ १० ॥
लाघवं चोपजायेत सुनिरूढं तमादिशेत्।

सुनिरूढ के लक्षण—जिस व्यक्ति का मल, पित्त, कफ और वायु क्रम से बाहर निकलता है तथा शरीर में लघुता उत्पन्न होती है उसे सुनिरूढ ( भली भांति निरूह प्रयुक्त ) समझना चाहिए ॥ १० ॥

सुनिरूढं ततो जन्तुं स्नातवन्तं तु भोजयेत् ॥ ११ ॥

फिर स्नान किये हुए सुनिरूढ पुरुष को भोजन कराना चाहिए ॥ ११ ॥

पित्तश्लेष्मानिलाविष्टं क्षीरयूषरसैः क्रमात्।
सर्वं वा जाङ्गलरसैर्भोजयेदविकारिभिः ॥ १२ ॥

पित्त, श्लेष्मा और वात युक्त सुनिरूढ व्यक्ति को क्रमशः दूध, यूष एवं मांसरस के साथ अथवा सभी को विकार रहित जाङ्गल जीवों के मांसरस के साथ भोजन कराना चाहिए ॥ १२ ॥

चरक ने भोजन बताया है :—

रसेन वाते प्रतिभोजने स्यात्क्षीरेण पित्ते तु कफे च यूषैः।

त्रिभागहीनमर्धं वा हीनमात्रमथापि वा।
यथाग्निदोषं मात्रेयं भोजनस्य विधीयते ॥ १३ ॥

भोजन तीन हिस्सा अथवा आधा या अल्प मात्रा में न्यून होना चाहिए तथा भोजन की इस मात्रा का विधान अग्नि और दोष के अनुसार करना चाहिए ॥ १३ ॥

अनन्तरं ततो युञ्ज्याद्यथास्वं स्नेहबस्तिना।
विविक्तता मनस्तुष्टिः स्निग्धताव्याधिनिग्रहः ॥ १४ ॥
आस्थापनस्नेहबस्त्योः सम्यग्दाने तु लक्षणम्।

स्नेहबस्ति के गुण—इसके पश्चात् दोष के अनुसार स्नेह बस्ति का प्रयोग करना चाहिए। आस्थापन और स्नेहबस्ति के भलीभांति प्रयुक्त होने पर इन्द्रियों की ग्रहण शक्ति में वृद्धि, मन में प्रसन्नता, स्निग्धता एवं व्याधि की शान्ति होती है ॥

तदहस्तस्य पवनाद्भयं बलवदिष्यते ॥ १५ ॥
रसौदनस्तेन शस्तस्तदहश्चानुवासनम्।

उस दिन ( निरूह बस्ति के प्रयोग के दिन ) रोगी को वायु के प्रकोप का प्रबल भय रहता है, इसलिए मांसरस के साथ चावल का भोजन तथा उसी दिन अनुवासन बस्ति का प्रयोग करना चाहिए ॥ १५ ॥

पश्चादग्निबलं मत्वा पवनस्य च चेष्टितम् ॥ १६ ॥
अन्नोपस्तम्भिते कोष्ठे स्नेहबस्तिर्विधीयते।

इसके अनन्तर अग्नि बल तथा वायु की क्रियाओं का ज्ञान करके अन्न-पान से अवरुद्ध कोष्ठ में स्नेह बस्ति का प्रयोग करना चाहिए ॥ १६ ॥

अनायान्तं मुहूर्तात्तु निरूहं शोधनैर्हरेत् ॥ १७ ॥
तीक्ष्णैर्निरूहैर्मतिमान् क्षारमूत्राम्लसंयुतैः।

यदि एक मुहूर्त अर्थात् दो घड़ी में निरूह बस्ति वापस न आवे तो शोधनीय तथा यवक्षार, गोमूत्र एवं काञ्जी मिश्रित तीक्ष्ण निरूहों के द्वारा बुद्धिमान् वैद्य को उसे बाहर निकालना चाहिए ॥ १७ ॥

विगुणानिलविष्टब्धं चिरं तिष्ठन्निरूहणम् ॥ १८ ॥
शूलारतिज्वरानाहान्मरणं वा प्रवर्तयेत्।

देर तक निरूह के रहने से दोष—विपरीत गति वाले वायु से अवरुद्ध हुआ निरूह बहुत काल तक रुक जाता है जिससे शूल, अरति ( किसी कार्य में मन का न लगना ), ज्वर और आनाह की उत्पत्ति अथवा मृत्यु भी हो जाती है ॥ १८ ॥

न तु भुक्तवतो देयमास्थापनमिति स्थितिः ॥ १९ ॥
विसूचिकां वा जनयेच्छर्दिं वाऽपि सुदारुणाम्।
कोपयेत् सर्वदोषान् वा तस्माद्दद्यादभोजिने ॥ २० ॥

अन्न खाये हुये को आस्थापन का निषेध—भोजन किये हुए व्यक्ति को आस्थापन नहीं देना चाहिए क्योंकि इससे विसूचिका की उत्पत्ति या भयङ्कर वमन होता है अथवा सम्पूर्ण दोष कुपित हो जाते हैं। इसलिए निरूह बस्ति का प्रयोग भोजन न किए हुए व्यक्तियों के लिए ही करना चाहिए ॥ १९-२० ॥

जीर्णान्नस्याशये दोषाः पुंसः प्रव्यक्तिमागताः।
निःशेषाः सुखमायान्ति भोजनेनाप्रपीडिताः ॥ २१ ॥

जीर्ण अन्नवाले के लिये आस्थापन देने में गुण—जीर्ण अन्न वाले व्यक्ति के पक्वाशय में निरावरण रूप में स्थित दोष, भोजन के द्वारा पीड़ित न होने पर, सम्पूर्ण रूप में सुखपूर्वक बाहर निकल जाते हैं ॥ २१ ॥

न वाऽऽस्थापनविक्षिप्तमन्नमग्निः प्रधावति।
तस्मादास्थापनं देयं निराहाराय जानता ॥ २२ ॥

आस्थापन बस्ति के द्वारा विक्षिप्त हुई (दुर्बल हुई) अग्नि अन्न की ओर नहीं दौड़ती अर्थात् अन्न का परिपाक करने में समर्थ नहीं रहती अतः कुशल चिकित्सक को आस्थापन बस्ति का प्रयोग निराहार मनुष्य के लिए ही करना चाहिए ॥

आवस्थिकं क्रमं चापि बुद्ध्वा कार्यं निरूहणम्।
मलेऽपकृष्टे दोषाणां बलवत्त्वं न विद्यते ॥ २३ ॥

अवस्था विशेष में अन्न खाये हुए को भी निरूह देने का निर्देश—आवस्थिक क्रम का ज्ञान करके तीव्र शूल, आध्मान आदि रोगों की अवस्था में चिकित्सा द्वारा ऊर्ध्व भाग से दोषों की शुद्धि न होने पर भोजन किए हुए व्यक्ति को भी फलवर्ति आदि के प्रयोग से निरूह का प्रयोग करना ) अर्थात् रोगों की अवस्था के अनुसार चिकित्सा क्रम का निर्णय कर निरूह बस्ति का प्रयोग करना चाहिए क्योंकि मल के निकल जाने पर दोष निर्बल हो जाते हैं ॥ २३ ॥

क्षीराण्यम्लानि मूत्राणि स्नेहाः क्वाथा रसास्तथा।
लवणानि फलं क्षौद्रं शताह्वा सर्षपं वचा ॥२४॥
एला त्रिकटुकं रास्ना सरलो देवदारु च।
रजनी मधुकं हिङ्गु कुष्ठं संशोधनानि च ॥२५॥
कटुका शर्करा मुस्तमुशीरं चन्दनं शटी।
मञ्जिष्ठा मदनं चण्डा त्रायमाणा रसाञ्जनम् ॥२६॥
बिल्वमध्यं यवानी च फलिनी शक्रजा यवाः।
काकोली क्षीरकाकोली जीवकर्षभकावुभौ ॥२७॥
तथा मेदा महामेदा ऋद्धिर्वृद्धिर्मधूलिका।
निरूहेषु यथालाभमेष वर्गो विधीयते ॥२८॥

आस्थापन में उपयोगी द्रव्य—सभी प्रकार के दूध, अम्ल, मूत्र, स्नेह, क्वाथ, मांसरस तथा लवण, त्रिफला, मधु, सौंफ, सरसों, वच, इलायची, त्रिकटु ( सोंठ, मरिच, पिप्पली ), रास्ना, सरलवृक्ष, देवदारु, हल्दी, हींग, कूठ, संशोधन द्रव्य ( त्रिवृत् आदि ), कुटकी, शर्करा, नागरमोथा, खस, चन्दन, कचूर, मजीठ, मैनफल, चण्डा ( लाल कनेर ), त्रायमाणा, रसोत, बेलगिरी, अजवाइन, प्रियङ्गु, इन्द्रयव, काकोली, क्षीरकाकोली, जीवक, ऋषभक, मेदा, महामेदा, ऋद्धि, वृद्धि और मधूलिका ( तृणविशेषः मर्कटिकेति लोके ) इस वर्ग में से जितनी औषधियाँ मिल सकें उनका प्रयोग निरूहबस्तियों में किया जाता है ॥ २४-२८ ॥

स्वस्थे क्वाथस्य चत्वारो भागाः स्नेहस्य पञ्चमः।
क्रुद्धेऽनिले चतुर्थस्तु षष्ठः पित्ते कफेऽष्टमः ॥२९॥

निरूह में दोषानुसार क्वाथ की मात्रा—स्वस्थ पुरुष के लिए ( निरूह ) क्वाथ के चारों भाग और स्नेह का पाँचवां भाग तथा वात प्रकोप में स्नेह का चौथा भाग, पित्त प्रकोप में छठा एवं कफ प्रकोप में आठवां भाग होना चाहिए ॥ २९ ॥

विमर्शः—

चरक-कार कहते हैं :—

भागाः कषायस्य तु पंच पित्ते, स्नेहस्य षष्ठः प्रकृतौ स्थितं च।
वाते विवृद्धे तु चतुर्थभागो मात्रा निरूहेषु कफेऽष्टभागः॥

( च. सि ३ )

सर्वेषु चाष्टमो भागः कल्कानां, लवणं पुनः।
क्षौद्रं मूत्रं फलं क्षीरमम्लं मांसरसं तथा ॥३०॥
युक्त्या प्रकल्पयेद्धीमान् निरूहे कल्पना त्वियम् ॥३१॥

तीनों दोषों के प्रकोप में कल्क आठवां भाग तथा लवण मधु, मूत्र, फल, दूध, काञ्जी एवं मांसरस का योग बुद्धिमान् वैद्य को युक्तिपूर्वक करना चाहिए। निरूहबस्ति की कल्पना निम्न लिखित रूप में है ॥ ३०-३१ ॥

विमर्शः—स्वस्थे समवातपित्तकफे पुरुषे। द्वादशप्रसृतस्य निरूहस्य चत्वारो भागाश्चत्वारः प्रसृता अष्टौ पलानि। स्नेहस्य भागः पञ्चम इति चतुर्विंशतिपलनिरूहापेक्षया पादोनपञ्चपलानि। क्रुद्धेऽनिले चतुर्थ इति चतुर्थो भागः षट् पलानीत्यर्थः। षष्ठः पित्ते

इति कुडे पित्ते स्नेहस्य षष्ठो भागः चत्वारि पलानीत्यर्थः। कफेऽष्टम इति कुडे कफे स्नेहस्याष्टमो भागस्त्रीणि पलानीत्यर्थः। सर्वत्र वातपित्तश्लेष्मसु कल्कस्य अष्टमो भागस्त्रीणि पलानीत्यर्थः। सर्वेषु स्वस्थावस्थेषु इति गयी। लवणं पुनरित्यादि लवणादीनि विशेषप्रमाणेनानुक्तान्यपि युक्त्या दापयेत्, युक्त्या योगेनेत्यर्थः।

कल्कस्नेहकषायाणामविवेकाद्भिषग्वरैः ।
बस्तेः सुकल्पना प्रोक्ता तस्य दानं यथार्थकृत् ॥३२॥

बस्ति द्रव्य के योजन का क्रम—श्रेष्ठ वैद्यों ने कल्क, स्नेह और कषाय के अपृथग्भाव ( आपस में घुला-मिला रहना ) को ही बस्ति की सुन्दर कल्पना बतलाई है तथा इसका दान ( प्रयोग ) यथार्थकृत् अर्थात् वात, पित्त, कफ और शोणित का हरण, शोधन, संग्रहण, लेखन, बृंहण, वाजीकरण एवं रसायन आदि गुणों को करने वाला होता है ॥ ३२ ॥

विमर्शः—

न धावत्यौषधं पाणिं न तिष्ठत्यवलिप्य च।
न करोति च सीमन्तं निरूहः सम्प्रयोजितः ॥

दत्त्वाऽऽदौ सैन्धवस्याक्षं मधुनः प्रसृतद्वयम्।
पात्रे तलेन मथ्नीयात्तद्वत् स्नेहं शनैः शनैः ॥३३॥
सम्यक् सुमथिते दद्यात् फलकल्कमतः परम्।
ततो यथोचितान् कल्कान् भागैः स्वैः श्लक्ष्णपेषितान्॥

प्रथम सेन्धानमक एक कर्ष तथा मधु दो प्रसृत (चार पल) मिला कर हथेली से मथना चाहिए और मथते समय धीरे-धीरे मधु के तुल्य स्नेह मिलाते रहना चाहिए। इसके बाद भली भांति मथन हो जाने पर, मैनफल का कल्क मिला कर फिर वातादि दोषों को दूर करने वाले अन्य द्रव्यों का महीन पिसा हुआ कल्क उनके अंश के समान मिलाना चाहिए ॥

विमर्शः—

तन्त्रान्तरे निरूहयोजना प्रोक्ता—
क्षौद्रञ्च ( माक्षिकं ) लवणं स्नेहकल्कं क्वाथमिति क्रमात्।
आवाप्यावाप्य पात्रे तत् मथ्नीयादन्तरान्तरा ॥

अग्निवेश तन्त्र में लिखा है :—

पूर्वं हि भोज्यं मधुसैन्धवाभ्यां स्नेहं विनिर्मथ्य ततोऽनुकल्कम्।
विमथ्य संयोज्य पुनर्द्रवैस्तद्वस्तौ निदध्यान्मथितं खजेन ॥

गम्भीरे भाजनेऽन्यस्मिन्मथ्नीयात्तं खजेन च।
यथा वा साधु मन्येत न सान्द्रो न तनुः समः ॥३५॥

दूसरे गहरे पात्र में उपर्युक्त द्रव्यों का मथनी से मन्थन करना चाहिए अथवा जिस प्रकार उचित दिखाई पड़े वैसे मथना चाहिए किन्तु इसका ध्यान रखना चाहिए कि द्रव्य न तो अधिक गाढ़ा और न पतला हो जाय अपि तु समान रहे ॥

रसक्षीराम्लमूत्राणां दोषावस्थामवेक्ष्य तु।
कषायप्रसृतान् पञ्च सुपूतांस्तत्र दापयेत् ॥ ३६ ॥

मांसरस, दूध, कांजी और मूत्र का मिश्रण दोषों की अवस्था के अनुसार करना चाहिए तथा पांच प्रसृत छाना हुआ क्वाथ इसमें मिलाना चाहिए ॥ ३६ ॥

अत ऊर्ध्वं द्वादशप्रसृतान् वक्ष्यामः—
दत्त्वाऽऽदौ सैन्धवस्याक्षं मधुनः प्रसृतिद्वयम्।
विनिर्मथ्य ततो दद्यात् स्नेहस्य प्रसृतित्रयम् ॥३७॥
एकीभूते ततः स्नेहे कल्कस्य प्रसृतिं क्षिपेत्।
संमूर्च्छिते कषायं तु चतुःप्रसृतिसंमितम् ॥३८॥
वितरेच्च तदावापमन्ते द्विप्रसृतोन्मितम्।
एवं प्रकल्पितो बस्तिर्द्वादशप्रसृतो भवेत् ॥३९॥

द्वादश प्रसृत-प्रमाण का साधन—इसके आगे द्वादश प्रसृत प्रमाण की साधन विधि का वर्णन किया जाता है—प्रथम सेन्धा नमक एक कर्ष लेकर इसके साथ दो प्रसृति ( चार पल ) मधु मिला दोनों को मथकर, तीन प्रसृति स्नेह मिलाना चाहिए और स्नेह के मिल जाने पर एक प्रसृति कल्क द्रव्य डालना चाहिए। जब सभी द्रव्य आपस में भली-भाँति मिल जाँय तब चार प्रसृति कषाय मिलाना चाहिए सबके अन्त में दो प्रसृति प्रक्षेप द्रव्य का संयोग करना चाहिए। इस प्रकार बनाई गई बस्ति द्वादश-प्रसृत होती है ॥ ३७-३९ ॥

विमर्शः—

चरक मात्रा सम्बन्ध में लिखते हैं:—

निरूहमात्रा प्रसृतार्धमाद्ये वर्षे ततोऽर्धप्रसृताभिवृद्धिः। आ द्वादशात्स्यात् प्रसृताभिवृद्धिरष्टादशाद् द्वादश ते परं स्युः। आसप्ततेस्तत्तमिदं प्रमाणमतः परं षोडशवद् विधेयम्। निरूहमात्रा प्रसृतप्रमाणा बाले च वृद्धे च मृदुर्विशेषः।

ज्येष्ठायाः खलु मात्रायाः प्रमाणमिदमीरितम्।
अपह्रासे भिषक्कुर्यात्तद्वत् प्रसृतिह्रापनम् ॥ ४० ॥

ज्येष्ठ अर्थात् उत्तम मात्रा का यह प्रमाण बतलाया गया है। यदि इस मात्रा में न्यूनता करनी हो तो वैद्य को एक प्रसृति न्यून कर देनी चाहिए ॥ ४० ॥

यथावयो निरूहाणां कल्पनेयमुदाहृता।
सैन्धवादिद्रवान्तानां सिद्धिकामैर्भिषग्वरैः ॥ ४१ ॥

सिद्धि की कामना करनेवाले श्रेष्ठ वैद्यों ने सेन्धव से लेकर कषाय पर्यन्त निरूहबस्तियों की यह कल्पना आयु के अनुसार की है ॥ ४१ ॥

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यन्ते बस्तयोऽत्र विभागशः।
यथादोषं प्रयुक्ता ये हन्युर्नानाविधान् गदान् ॥४२॥

इसके आगे विभाग के अनुसार बस्तियों का वर्णन किया जाता है, जो वातादि दोषों के अनुसार प्रयुक्त होने पर विविध प्रकार की व्याधियों का नाश करती हैं ॥ ४२ ॥

शम्पाकोरुबुवर्षाभूवाजिगन्धानिशाच्छदैः ।
पञ्चमूलीबलारास्नागुडूचीसुरदारुभिः ॥ ४३ ॥
क्वथितैः पालिकैरेभिर्मदनाष्टकसंयुतैः।
कल्कैर्मागधिकाम्भोदहपुषामिसिसैन्धवैः ॥ ४४ ॥
वत्साह्वयप्रियङ्गूग्रायष्ट्याह्वयरसाञ्जनैः ।
दद्यादास्थापनं कोष्णं क्षौद्राद्यैरभिसंस्कृतम् ॥ ४५ ॥

शम्पाकादि आस्थापन—अमलतास, एरण्ड, पुनर्नवा, अश्वगन्ध, निशाच्छद ( कचूर ), लघुपञ्चमूल, खरेटी, रास्ना, गुडूची और देवदारु, एक-एक पल तथा आठ-मदनफल, ( चार मैनफल बराबर है एक पल के ) इस प्रकार इन सोलह पल द्रव्यों का क्वाथ करना चाहिए और इसमें पिप्पल, नागरमोथा, हाऊबेर, सौंफ, सेन्धानमक, इन्द्रयव, प्रियङ्गु, मुलेठी एवं रसोत का कल्क मिलाकर मधु आदि से संस्कृत करके सहने योग्य उष्ण आस्थापन बस्ति का प्रयोग करना चाहिए ॥ ४३–४५ ॥

पृष्ठोरुत्रिकशूलाश्मविण्मूत्रानिलसङ्गिनाम् ।
ग्रहणीमारुतार्शोघ्नं रक्तमांसबलप्रदम् ॥ ४६ ॥

इसके प्रयोग से पृष्ठ, ऊरु और कटिशूल, अश्मरी, मल-मूत्र-वायु का अवरोध, ग्रहणी, वात तथा अर्श रोग नष्ट होते हैं तथा रक्त, मांस एवं बल की प्राप्ति होती है ॥ ४६ ॥

गुडूचीत्रिफलारास्नादशमूलबलापलैः ।
क्वथितैः श्लक्ष्णपिष्टैस्तु प्रियङ्गुघनसैन्धवैः ॥ ४७ ॥
शतपुष्पावचाकुष्ठयवानीकुष्ठबिल्वजैः ।
सगुडैरक्षमात्रैस्तु मदनार्धपलान्वितैः ॥ ४८ ॥
क्षौद्रतैलघृतक्षीरशुक्तकाञ्जिकमस्तुभिः ।
समालोड्य च मूत्रेण दद्यादास्थापनं परम् ॥ ४९ ॥

गुडूच्यादि आस्थापन—गुडूची, त्रिफला, रास्ना, दशमूल, खरेंटी और मांस का क्वाथ करके प्रियङ्गु, नागरमोथा, सेंधा-नमक, सौंफ, वच, पिप्पली, अजवायन, कूठ, बेलगिरि और गुड़ एक-एक कर्ष तथा मैनफल आधा पल पीसकर क्वाथ में मिलाना चाहिए, फिर इनमें मधु, तैल, घृत, दूध, शुक्त, काञ्जी, मस्तु एवं गोमूत्र घोलकर आस्थापन बस्ति का प्रयोग करना चाहिए ॥

विमर्श—पलं मांसम् । गुडूच्यादीनि बलान्तानि षोडशद्रव्याणि प्रत्येकं पलमितानि तथा मांसस्यापि षोडशपलानि एवं सप्तदश द्रव्याणि द्वात्रिंशत्पलपरिमितानि, मांसस्य षट्त्रिंशदधिकशतपल-प्रमाणं जलं दत्त्वा क्वाथयेत् । बिल्वफलम् ।

तेजोवर्णबलोत्साहवीर्याग्निप्राणवर्धनम् ।
सर्वमारुतरोगघ्नं वयःस्थापनमुत्तमम् ॥ ५० ॥

इसके प्रयोग से शरीर की कान्ति, वर्ण, बल, उत्साह, शक्ति, अग्नि और प्राण ( अग्नीषोमादयः ) की वृद्धि होती है तथा यह समस्त वात रोगों को नष्ट करता है एवं आयु को स्थिर रखने में श्रेष्ठ है ॥ ५० ॥

कुशादिपञ्चमूलाब्दत्रिफलोत्पलवासकैः ।
सारिवोशीरमञ्जिष्ठारास्नारेणुपरूषकैः ॥५१॥
पालिकैः क्वथितैः सम्यग् द्रव्यैरेभिश्च पेषितैः ।
शृङ्गाटकात्मगुप्तेभकेसरागुरुचन्दनैः ॥५२॥
विदारीमिसिमञ्जिष्ठाश्यामेन्द्रयवसिन्धुजैः ।
फलपद्मकयष्ट्याह्वैः क्षौद्रक्षीरघृताप्लुतैः ॥५३॥
दत्तमास्थापनं शीतमम्लहीनैस्तथा द्रवैः ।
दाहासृग्दरपित्तासृक्पित्तगुल्मज्वराञ्जयेत् ॥५४॥

कुशादि आस्थापन—तृणपञ्चमूल ( कुश, काश, नल, दर्भ, काण्डेक्षु ), नागरमोथा, त्रिफला, नीलकमल, अडूसा, सारिवा, खस, मजीठ, रास्ना, रेणु ( पर्पटक ) और फालसे को एक एक पल लेकर भली-भाँति क्वाथ करके इसमें महीन पिसा हुआ सिंघाड़ा, कौंच के बीज, गजपिप्पल, नागकेशर, अगर, चन्दन, विदारीकन्द, सौंफ, मजीठ, श्यामा ( प्रियङ्गु ), इन्द्रयव, सेन्धानमक, मैनफल, पद्माख और मुलेठी मिलाना चाहिए फिर मधु, दूध एवं घृत घोलकर शीतल करके अम्ल द्रव्यों से रहित एवं मांसरस, इक्षुरस आदि द्रवों से युक्त, आस्थापन बस्ति का प्रयोग करना चाहिए । इसके प्रयोग से दाह, रक्तप्रदर, रक्तपित्त, पित्तजगुल्म और ज्वर नष्ट होता है ॥ ५१–५४ ॥

रोध्रचन्दनमञ्जिष्ठारास्नाऽनन्ताबलर्धिभिः ।
सारिवावृषकाश्मर्यमेदामधुकपद्मकैः ॥५५॥
स्थिरादितृणमूलैश्च क्वाथः कर्षत्रयोन्मितैः ।
पिष्टैर्जीवककाकोलीयुगर्धिमधुकोत्पलैः ॥५६॥
प्रपौण्डरीकजीवन्तीमेदारेणुपरूषकैः ।
अभीरुमिसिसिन्धूत्थवत्सकोशीरपद्मकैः ॥५७॥
कसेरुशर्करायुक्तैः सर्पिर्मधुपयःप्लुतैः ।
द्रवैस्तीक्ष्णाम्लवर्ज्यैश्च दत्तो बस्तिः सुशीतलः ॥५८॥
गुल्मासृग्दरहृत्पाण्डुरोगान् सर्वविषमज्वरान् ।
असृक्पित्तातिसारौ च हन्यात्पित्तकृतान् गदान् ॥५९॥

लोध्रादि आस्थापन—लोध्र, चन्दन, मजीठ, रास्ना, अनन्तमूल, खरेंटी, ऋद्धि, सारिवा, अडूसा, गम्भारी, मेदा, मुलेठी, पद्माख, स्थिरादि ( लघुपञ्चमूल ) और तृणपञ्चमूल तीन-तीन कर्ष लेकर क्वाथ करके इसमें पिसा हुआ जीवक, काकोली, क्षीरकाकोली, ऋद्धि, मुलेठी, नीलकमल, पुण्डरी, जीवन्ती, मेदा, पित्तपापड़ा, फालसा, अभीरु ( शतावरी ), सौंफ, सेन्धानमक, इन्द्रयव, खस, पद्माख और कसेरु मिलाना चाहिए फिर शर्करा, घृत, मधु एवं दूध घोलकर तथा तीक्ष्ण और अम्ल द्रव्यों से रहित, शीतल बस्ति का प्रयोग करना चाहिए । इसके प्रयोग से गुल्म, रक्तप्रदर, हृद्रोग, पाण्डुरोग, विषमज्वर, रक्तातिसार, पित्तातिसार तथा अन्य पित्तज व्याधियाँ नष्ट होती हैं ॥ ५५–५९ ॥

भद्रानिम्बकुलत्थार्ककोशातक्यमृतामरैः ।
सारिवाबृहतीपाठामूर्वाऽऽरग्वधवत्सकैः ॥६०॥
क्वाथः, कल्कस्तु कर्तव्यो वचामदनसर्षपैः ।
सैन्धवामरकुष्ठैलापिप्पलीबिल्वनागरैः ॥६१॥
कटुतैलमधुक्षारमूत्रतैलाम्लसंयुतैः ।
कार्यमास्थापनं तूर्णं कामलापाण्डुमेहिनाम् ॥६२॥
मेदस्विनामनग्नीनां कफरोगाशनद्विषाम् ।
गलगण्डगरग्लानिश्लीपदोदररोगिणाम् ॥६३॥

भद्रादि आस्थापन—भद्रा ( कायफल ), नीम की छाल, कुलथी, मदार, कड़ुई तरोई, गिलोय, देवदारु, सारिवा, बड़ी कटेरी, पाठा, मूर्वा, अमलतास और इन्द्रयव का क्वाथ करके इसमें वच, मैनफल, सरसों, सेन्धानमक, देवदारु,

कूठ, इलायची, पिप्पली, बेलगिरी और सोंठ का कल्क मिलाकर कटुतेल, मधु, यवक्षार, गोमूत्र, तिलतैल तथा काञ्जी का मिश्रण करके इसके द्वारा कामला, पाण्डु तथा प्रमेह से पीडित, मेदस्वी, अग्निमांद्य से युक्त, कफरोगी, अन्न से द्वेष रखने वाले, गलगण्ड, गरविष, ग्लानि, श्लीपद एवं उदर के रोगियों को शीघ्र आस्थापन बस्ति का प्रयोग करना चाहिए ॥ ६०–६३ ॥

दशमूलीनिशाबिल्वपटोलत्रिफलामरैः ।
क्वथितैः कल्कपिष्टैस्तु मुस्तसैन्धवदारुभिः ॥६४॥
पाठामागधिकेन्द्राह्वैस्तैलक्षारमधुप्लुतैः ।
कुर्यादास्थापनं सम्यङ्मूत्राम्लफलयोजितैः ॥६५॥
कफपाण्डुगदालस्यमूत्रमारुतसंगिनाम् ।
आमाटोपापचीश्लेष्मगुल्मक्रिमिविकारिणाम् ॥६६॥

दशमूलादि आस्थापन—दशमूल, हल्दी, बेलगिरी, परवल की पत्ती, त्रिफला और देवदारु का क्वाथ करके इसमें नागरमोथा, सेन्धानमक, दारुहल्दी, पाठा, पिप्पली एवं कुटज का पिसा हुआ कल्क मिलाकर तथा तिल तैल, यवक्षार, मधु, गोमूत्र, काञ्जी और मैनफल भलीभांति घोलकर इसके द्वारा कफ और पाण्डुरोग, आलस्य, मूत्र एवं वात के अवरोध से पीडित, आम, आटोप, अपची, कफज गुल्म तथा क्रिमिविकार से युक्त रोगियों के लिए आस्थापन बस्ति का प्रयोग करना चाहिए ॥ ६४–६६ ॥

वृषाश्मभेदवर्षाभूधान्यगन्धर्वहस्तकैः ।
दशमूलबलमूर्वायवकोलनिशाच्छदैः ॥६७॥
कुलत्थबिल्वभूनिम्बैः क्वथितैः पलसंमितैः ।
कल्कैर्मदनयष्ट्याह्वग्रन्थामरसर्षपैः ॥६८॥
पिप्पलीमूलसिन्धूत्थयवानीमिसिवत्सकैः ।
क्षौद्रेक्षुक्षीरगोमूत्रसर्पिस्तैलरसाप्लुतैः ॥६९॥
तूर्णमास्थापनं कार्यं संसृष्टबहुरोगिणाम् ।
गृध्रसीशर्कराऽष्ठीलातूनीगुल्मगदापहम् ॥७०॥

वृषादि आस्थापन—अडूसा, पाषाणभेद, पुनर्नवा धनियां, एरण्ड, दशमूल, बला, मूर्वा, जौ, बेर, कचूर, कुलथी, बेलगिरी और चिरायता एक एक पल लेकर क्वाथ करना चाहिए। फिर इसमें मैनफल, मुलेठी, वच, देवदारु, सरसों, पिप्पलीमूल, सेन्धानमक, अजवायन, सौंफ और इन्द्रयव का कल्क मिला, मधु, इक्षुरस, दूध, गोमूत्र, घृत, तैल तथा मांसरस घोलकर, सन्निपातज रोगों की शन्ति के लिए शीघ्र आस्थापन बस्ति का प्रयोग करना चाहिए। इसके प्रयोग से गृध्रसी, शर्करा, अष्ठीला, तूनी और गुल्मरोग नष्ट होता है ॥ ६७–७० ॥

रास्नारग्वधवर्षाभूकटुकोशीरवारिदैः ।
त्रायमाणाऽमृतारक्तापञ्चमूलीबिभीतकैः ॥७१॥
सबलैः पालिकैः क्वाथः कल्कस्तु मदनान्वितैः ।
यष्ट्याह्वमिसिसिन्धूत्थफलिनीन्द्रयवाह्वयैः ॥७२॥
रसाञ्जनरसक्षौद्रद्राक्षासौवीरसंयुतैः ।
युक्तो बस्तिः सुखोष्णोऽयं मांसशुक्रबलौजसाम् ॥७३॥
आयुषोऽग्नेश्च संस्कर्ता हन्ति चाशु गदानिमान् ।
गुल्मासृग्दरवीसर्पमूत्रकृच्छ्रक्षतक्षयान् ॥७४॥
विषमज्वरमर्शांसि ग्रहणीं वातकुण्डलीम् ।
जानुजङ्घाशिरोबस्तिग्रहोदावर्तमारुतान् ॥७५॥
वातासृक्शर्कराष्ठीलाकुक्षिशूलोदरारुचीः ।
रक्तपित्तकफोन्मादप्रमेहाध्मानहृद्ग्रहान् ॥७६॥

रास्नादि आस्थापन—रास्ना, अमलतास, पुनर्नवा, कुटकी, खस, नागरमोथा, त्रायमाणा, गिलोय, मजीठ, लघुपञ्चमूल, बहेड़ा और बला एक एक पल लेकर क्वाथ करना चाहिए और उसमें मैनफल, मुलेठी, सौंफ, सेन्धानमक, प्रियङ्गु तथा इन्द्रयव का कल्क तथा रसोत, मांसरस, मधु, द्राक्षा एवं सौवीर का मिश्रण कर इस बस्ति का सुखोष्ण प्रयोग मांस शुक्र, बल और ओज युक्त व्यक्तियों के लिए करना चाहिए। इसके प्रयोग से वायु तथा अग्नि की वृद्धि होती है और गुल्म, रक्तप्रदर, विसर्प, मूत्रकृच्छ्र, उरःक्षत, क्षय, विषमज्वर, अर्श, ग्रहणी, वातकुण्डलिका, जानु-जंघा-शिर-बस्ति की जकड़ाहट, उदावर्त, वातरोग, वातरक्त, शर्करा, अष्ठीला, कुक्षिशूल, उदर, अरुचि, रक्तपित्त, कफज उन्माद, प्रमेह, आध्मान, हृद्ग्रह आदि व्याधियाँ नष्ट होती हैं ॥

विमर्शः—

हारित ने जैसा कहा उसके अनुसार यहां स्नेह न कहने पर भी मिलाना चाहिये :—

स्नेहो गुडो मांसरसः पयांसि साम्लानि मूत्रं मधु सैन्धवं च ।
एते निरूहा विदुषा प्रयोज्याः क्वाथश्च कल्को मदनात् फलं च ।
( हारीतः )

वातघ्नौषधनिष्क्वाथाः सैन्धवत्रिवृतायुताः ।
साम्लाः सुखोष्णा योज्याः स्युर्बस्तयः कुपितेऽनिले॥७७॥

वातरोग में आस्थापन कल्पना—वातघ्न औषधियों के क्वाथ में सेन्धानमक, निशोथ और काञ्जी मिलाकर सहने योग्य उष्ण बस्तियों का प्रयोग वातप्रकोप में करना चाहिए॥

न्यग्रोधादिगणक्वाथाः काकोल्यादिसमायुताः ।
विधेया बस्तयः पित्ते ससर्पिष्काः सशर्कराः ॥७८॥

पित्तरोग में आस्थापन कल्पना—काकोल्यादिगण से युक्त न्यग्रोधादिगण के क्वाथ में घृत एवं शर्करा का मिश्रण करके पित्त प्रकोप में बस्ति प्रदान करना चाहिए ॥ ७८ ॥

आरग्वधादिनिष्क्वाथाः पिप्पल्यादिसमायुताः ।
सक्षौद्रमूत्रा देयाः स्युर्बस्तयः कुपिते कफे ॥७९॥

कफरोग में आस्थापन कल्पना—पिप्पल्यादिगण से युक्त आरग्वधादिगण के क्वाथ में मधु और गोमूत्र मिलाकर कफ प्रकोप में बस्ति प्रयोग करना चाहिए ॥ ७९ ॥

शर्करेक्षुरसक्षीरघृतयुक्ताः सुशीतलाः ।
क्षीरवृक्षकषायाढ्या बस्तयः शोणिते हिताः ॥८०॥

शोणित रोग में आस्थापन कल्पना—शर्करा, इक्षुरस, दूध और घृत युक्त, शीतल तथा क्षीरवृक्ष के क्वाथ की

पर्याप्त मात्रा मिश्रित बस्तियाँ रक्त-प्रकोप में हितकर होती हैं ॥ ८० ॥

शोधनद्रव्यनिष्क्काथास्तत्कल्कस्नेहसैन्धवैः ।
युक्ताः खजेन मथिता बस्तयः शोधनाः स्मृताः ॥८१॥

शोधनास्थापन कल्पना—शोधन द्रव्यों के क्काथ (वमन-विरेचन के लिए कथित द्रव्य) तथा कल्क के साथ स्नेह और सैन्धानमक मिलाकर मथनी से मन्थन करके बनाई गई बस्ति शोधन कहलाती है ॥ ८१ ॥

त्रिफलाक्काथगोमूत्रक्षौद्रक्षारसमायुताः ।
ऊषकादिप्रतीवापा बस्तयो लेखनाः स्मृताः ॥८२॥

लेखनास्थापन कल्पना—त्रिफला क्काथ, गोमूत्र, मधु और यवक्षार तथा ऊषकादिगण के प्रक्षेप से युक्त बस्तियाँ लेखन कहलाती हैं ॥ ८२ ॥

बृंहणद्रव्यनिष्क्काथाः कल्कैर्मधुरकैर्युताः ।
सर्पिर्मांसरसोपेता बस्तयो बृंहणाः स्मृताः ॥ ८३ ॥

बृंहणास्थापन कल्पना—बृंहण द्रव्यों के क्काथ में मधुर गण (काकोल्यादिगण) की ओषधियों का कल्क एवं घृत और मांसरस मिला कर बनाई गई बस्तियाँ बृंहण कहलाती हैं ॥ ८३ ॥

चटकाण्डोच्चटाक्काथाः सक्षीरघृतशर्कराः ।
आत्मगुप्ताफलावापाः स्मृता वाजीकरा नृणाम् ॥८४॥

वाजीकरास्थापन कल्पना—चटक पक्षी के अण्डे तथा उच्चटा (श्वेतगुञ्जा) के क्काथ में दूध, घृत और शर्करा एवं कौंच के बीज का प्रक्षेप मिलाकर बनाई गई बस्ति मनुष्यों के लिए वाजीकरण होती है ॥ ८४ ॥

बदर्यैरावतीशेलुशाल्मलीधन्वनाङ्कुराः ।
क्षीरसिद्धाः क्षौद्रयुताः सास्राः पिच्छिलसंज्ञिताः ॥८५॥
वाराहमाहिषौरभ्रबैडालैणेयकौक्कुटम् ।
सद्यस्कमसृगाजं वा देयं पिच्छिलबस्तिषु ॥८६॥

पिच्छाबस्ति कल्पना—बेर, ऐरावती (नागबला), शेलु (लिसोढ़ा), सेमल और धामन के कोमल पत्तों को दूध में पकाकर मधु तथा रक्त मिला बनाई गई बस्ति, पिच्छिल बस्ति कहलाती है। पिच्छिलबस्तियों में सूअर, भैंसा, भेड़ा, बिडाल, कृष्णमृग, मुर्गा और बकरे का ताजा रक्त मिश्रित करना चाहिए ॥ ८५-८६ ॥

प्रियङ्ग्वादिगणक्काथा अम्बष्ठाद्येन संयुताः ।
सक्षौद्राः सघृताश्चैव ग्राहिणो बस्तयः स्मृताः ॥८७॥

संग्राह्यास्थापन-कल्पना—प्रियङ्ग्वादिगण के क्काथ में अम्बष्ठादिगण के द्रव्यों का कल्क तथा मधु और घृत मिलाकर बनाई गई बस्तियाँ ग्राहिणी होती हैं ॥ ८७ ॥

एतेष्वेव च योगेषु स्नेहाः सिद्धाः पृथक् पृथक् ।
समस्तेष्वथवा सम्यग्विधेयाः स्नेहबस्तयः ॥८८॥

पूर्वोक्त कल्पों से स्नेहबस्तियों के विधान का निर्देश—उपर्युक्त इन्हीं योगों में पृथक् पृथक् अथवा सम्पूर्ण योगों के साथ स्नेहों को सिद्ध करके भली-भाँति स्नेहबस्तियों का प्रयोग करना चाहिए ॥ ८८ ॥

बन्ध्यानां शतपाकेन शोधितानां यथाक्रमम् ।
बलातैलेन देयाः स्युर्बस्तयस्त्रैवृतेन च ॥८९॥

बन्ध्याओं को बस्ति देने के लिए शतपाक-बला तैल—क्रमपूर्वक वमन, विरेचनादि से शुद्ध शरीरवाली बन्ध्या स्त्रियों को शतपाक तैल (वातव्याधि में पठित), बला तैल (मूढगर्भ चिकित्सा) अथवा त्रैवृत स्नेह (महावात व्याधि में पठित) की बस्तियाँ प्रदान करनी चाहिए ॥ ८९ ॥

नरस्योत्तमसत्त्वस्य तीक्ष्णं बस्तिं निधापयेत् ।
मध्यमं मध्यसत्त्वस्य विपरीतस्य वै मृदुम् ॥९०॥

सत्त्वभेद से बस्ति का भेद—उत्तम सत्त्व (बल) वाले मनुष्य को तीक्ष्ण, मध्यम सत्त्व वाले मनुष्य को मध्यम और हीन सत्त्व वाले मनुष्य के लिए मृदु बस्ति प्रयुक्त करनी चाहिए ॥ ९० ॥

एवं कालं बलं दोषं विकारं च विकारवित् ।
बस्तिद्रव्यबलं चैव वीक्ष्य बस्तीन् प्रयोजयेत् ॥९१॥

कालादि भेद से बस्तिभेद—इसी प्रकार काल, बल, दोष और विकार तथा बस्ति के द्रव्य की शक्ति को समझ कर वैद्य को बस्तियों का प्रयोग करना चाहिए ॥ ९१ ॥

दद्यादुत्क्लेशनं पूर्वं मध्ये दोषहरं पुनः ।
पश्चात् संशमनीयं च दद्याद् बस्तिं विचक्षणः ॥ ९२ ॥

दोषों को उत्क्लेशित करने के लिए प्रथम उत्क्लेशनबस्ति (उत्क्लेशित हुए) दोषों को हरण करने के लिए मध्य में दोषहर बस्ति तथा अन्त में दोषों को शान्त करने के लिए संशमन बस्ति का प्रयोग बुद्धिमान् वैद्य को करना चाहिए ॥

एरण्डबीजं मधुकं पिप्पली सैन्धवं वचा ।
हपुषाफलकल्कश्च बस्तिरुत्क्लेशनः स्मृतः ॥९३॥

एरण्ड-बीजादि उत्क्लेशन बस्ति—एरण्डबीज, मुलेठी, पिप्पली, सेन्धानमक, वच, हाऊबेर और मैनफल के कल्क से निर्मित बस्ति उत्क्लेशनबस्ति कहलाती है ॥ ९३ ॥

शताह्वा मधुकं बीजं कौटजं फलमेव च ।
सकाञ्जिकः सगोमूत्रो बस्तिर्दोषहरः स्मृतः ॥९४॥

दोषहर बस्ति—सौंफ, मुलेठी, इन्द्रयव और मैनफल के साथ काञ्जी तथा गोमूत्र के द्वारा निर्मित बस्ति दोषहर बस्ति कहलाती है ॥ ९४ ॥

प्रियङ्गुर्मधुकं मुस्ता तथैव च रसाञ्जनम् ।
सक्षीरः शस्यते बस्तिर्दोषाणां शमनः परः ॥९५॥

शमन बस्ति—प्रियङ्गु, मुलेठी, नागरमोथा, रसौत तथा दूध के द्वारा निर्मित बस्ति दोषों को शान्त करने के लिए श्रेष्ठ होती है ॥ ९५ ॥

नृपाणां तत्समानानां तथा सुमहतामपि ।
नारीणां सुकुमाराणां शिशुस्थविरयोरपि ॥ ९६ ॥

दोपनिर्हरणार्थाय बलवर्णोदयाय च।
समासेनोपदेक्ष्यामि विधानं माधुतैलिकम् ॥ ९७ ॥

माधुतैलिक बस्ति-प्रशंसा—राजाओं, तथा उनके तुल्य पुरुषों, वैभवशाली व्यक्तियों, स्त्रियों, सुकुमारों तथा शिशु और वृद्धों के भी दोषों को हरण करने एवं बल और वर्ण बढ़ाने वाली माधुतैलिक बस्तियों का विधान संक्षेप में बतलाया जा रहा है ॥ ९६-९७ ॥

यानस्त्रीभोज्यपानेषु नियमश्चात्र नोच्यते।
फलं च विपुलं दृष्टं व्यापदां चाप्यसंभवः ॥९८॥

इन माधुतैलिक बस्तियों के प्रयोग काल में सवारी, स्त्रीसेवन, भोजन तथा पान का निषेध नहीं किया गया है इनसे लाभ भी बहुत होता है और हानि होने की संभावना भी नहीं रहती ॥ ९८ ॥

योऽयत्नतः सुखेनैव निरूहक्रममिच्छता।
यदेच्छति तदैवैष प्रयोक्तव्यो विपश्चिता ॥९९॥

इसलिए निरूहबस्ति की कामना करनेवाले व्यक्तियों को सुखपूर्वक इनका प्रयोग करना चाहिए। बुद्धिमान वैद्य को आतुर की इच्छानुसार (जिस समय आतुर की इच्छा हो) इस बस्ति का प्रयोग करना चाहिए ॥ ९९ ॥

मधुतैले समे स्यातां क्वाथश्चैरण्डमूलजः।
पलार्धं शतपुष्पायास्ततोऽर्धं सैन्धवस्य च ॥१००॥
फलेनैकेन संयुक्तः खजेन च विलोडितः।
देयः सुखोष्णो भिषजा माधुतैलिकसंज्ञितः ॥१०१॥

माधुतैलिक बस्ति कल्पना—मधु और तैल की समान मात्रा, एरण्ड के जड़ का क्वाथ मधु-तैल के तुल्य, सौंफ आधा पल, सेन्धानमक एक कर्ष और एक मैनफल को मथनी से मथकर माधुतैलिक नामक बस्ति का सुखोष्ण प्रयोग वैद्य को करना चाहिए ॥ १००-१०१ ॥

वचामधुकतैलं च क्वाथः सरससैन्धवः।
पिप्पलीफलसंयुक्तो बस्तिर्युक्तरथः स्मृतः ॥ १०२ ॥

युक्तरथ बस्ति-कल्पना—वच, मुलेठी, सेन्धानमक, पिप्पली और मैनफल के क्वाथ में तैल तथा मांसरस का मिश्रण कर बनाई गई बस्ति युक्तरथ बस्ति कहलाती है ॥

सुरदारु वरा रास्ना शतपुष्पा वचा मधु।
हिङ्गुसैन्धवसंयुक्तो बस्तिर्दोषहरः स्मृतः ॥ १०३ ॥

दोषहर बस्ति कल्पना—देवदारु, त्रिफला, रास्ना, सौंफ, वच, मधु, हींग और सेन्धानमक से युक्त बस्ति 'दोषहर' कहलाती है ॥ १०३ ॥

पञ्चमूलीकषायं च तैलं मागधिका मधु।
बस्तिरेष विधातव्यः सशताह्वः ससैन्धवः ॥ १०४ ॥

लघुपञ्चमूल के क्वाथ में तैल, पिप्पली, मधु, सौंफ और सेन्धानमक मिश्रितकर बस्ति प्रयोग करना चाहिए ॥१०४॥

यवकोलकुलत्थानां क्वाथो मागधिका मधु।
ससैन्धवः सयष्ट्याह्वः सिद्धबस्तिरिति स्मृतः ॥१०५॥

सिद्धबस्ति कल्पना—जौ, बेर और कुलथी के क्वाथ में पिप्पली, मधु, सेन्धानमक तथा मुलेठी मिलाकर बनाई गई बस्ति सिद्धबस्ति कहलाती है ॥ १०५ ॥

मुस्तापाठामृतातिक्ताबलारास्नापुनर्नवाः।
मञ्जिष्ठाऽऽरग्वधोशीरत्रायमाणाख्यगोक्षुरान् ॥१०६॥
पलिकान् पञ्चमूलाल्पसहितान्मदनाष्टकम्।
जलाढके पचेत् क्वाथं पादशेषं पुनः पचेत् ॥१०७॥
क्षीरार्धाढकसंयुक्तमाक्षीरात् सुपरिस्रुतम्।
पादेन जाङ्गलरसस्तथा मधुघृतं समम् ॥१०८॥
शताह्वाफलिनीयष्टीवत्सकैः सरसाञ्जनैः।
कार्षिकैः सैन्धवोन्मिश्रैः कल्कैर्बस्तिः प्रयोजितः ॥१०९॥
वातासृङ्मेहशोफार्शोगुल्ममूत्रविबन्धनुत्।
विसर्पज्वरविड्भङ्गरक्तपित्तविनाशनः ॥११०॥
बल्यः सञ्जीवनो वृष्यश्चक्षुष्यः शूलनाशनः।
यापनानामयं राजा बस्तिर्मुस्तादिको मतः ॥१११॥

मुस्तादि आस्थापन बस्ति—नागरमोथा, पाठा, गिलोय, कुटकी, बला, रास्ना, पुनर्नवा, मजीठ, अमलतास, खस, त्रायमाणा, गोखरू और लघुपञ्चमूल एक-एक पल तथा आठ मैनफल लेकर एक आढक जल में पकाना चाहिए। फिर चतुर्थांश अवशिष्ट क्वाथ में आधा आढक दूध मिलाकर दुग्ध मात्र अवशिष्ट रहने तक पुनः पकाना चाहिए तथा इसमें चतुर्थांश जाङ्गलजीवों का मांसरस, समान भाग मधु, घृत एवं सौंफ तथा प्रियङ्गु, मुलेठी, इन्द्रयव, रसोत और सेन्धानमक का कल्क एक-एक कर्ष मिलाकर बस्ति प्रयोग करना चाहिए। इसके प्रयोग से वातरक्त, प्रमेह, शोथ, अर्श, गुल्म, मूत्रावरोध, विसर्प, ज्वर, मलभेद और रक्तपित्त का नाश होता है। यह मुस्तादिक बस्ति यापन-बस्तियों में सर्वश्रेष्ठ है, बल तथा जीवन शक्ति प्रदान करती है, वृष्य है, नेत्रों के लिए हितकारी एवं शूलनाशक है ॥

अवेक्ष्य भेषजं बुद्ध्या विकारं च विकारवित्।
बीजेनानेन शास्त्रज्ञः कुर्याद्बस्तिशतान्यपि ॥११२॥

अनुक्त आस्थापन की कल्पना का सूत्र—रोगों को जानने वाले शास्त्रज्ञ वैद्य को अपनी बुद्धि से औषधि और व्याधि को समझ कर इस बीज ( बस्तियों ) के द्वारा सैकड़ों बस्तियों का निर्माण करना चाहिए ॥ ११२ ॥

विमर्शः—

चरक-कार का भी यही मत है :—

बीजमिव कर्षकस्य सूत्रं बुद्धिमतामल्पमपि अनल्पज्ञानायतनं भवति तस्माद् बुद्धिमतामूहापोहवितर्कः। ( चरक )

अजीर्णे न प्रयुञ्जीत दिवास्वप्नं च वर्जयेत्।
आहाराचारिकं शेषमन्यत् कामं समाचरेत् ॥ ११३ ॥

आस्थापन किये हुए लोगों के लिए वर्ज्य विषय—अजीर्ण में बस्ति प्रयोग नहीं करना चाहिए। बस्ति लेने पर दिन में नहीं सोना चाहिए। इसके अतिरिक्त अन्य शेष आहार-आचार के नियम का पालन पर्याप्त रूप में करना चाहिए ॥ ११३ ॥

यस्मान्मधु च तैलं च प्राधान्येन प्रदीयते।
माधुतैलिक इत्येवं भिषग्भिर्बस्तिरुच्यते॥ ११४॥

माधुतैलिकादि संज्ञाओं का विवरण—मधु और तैल का इन बस्तियों में प्रधानरूप से प्रयोग होने के कारण वैद्य इसे माधुतैलिक बस्ति कहते हैं॥ ११४॥

रथेष्वपि च युक्तेषु हस्त्यश्वे चापि कल्पिते।
यस्मान्न प्रतिषिद्धोऽयमतो युक्तरथः स्मृतः॥ ११५॥

जुते हुए रथ तथा हाथी और घोड़े की सवारी पर भी इस बस्ति के प्रयोग का निषेध नहीं है। इसलिए इसे युक्तरथ बस्ति कहते हैं॥ ११५॥

बलोपचयवर्णानां यस्माद् व्याधिशतस्य च।
भवत्येतेन सिद्धिस्तु सिद्धबस्तिरतो मतः॥ ११६॥

बल और वर्ण की वृद्धि तथा सैकड़ों व्याधियों में सिद्धि प्रदान करने के कारण यह सिद्धबस्ति कहलाती है॥ ११६॥

सुखिनामल्पदोषाणां नित्यं स्निग्धाश्च ये नराः।
मृदुकोष्ठाश्च ये तेषां विधेया माधुतैलिकाः॥ ११७॥

सुखी, अल्पदोष युक्त, नित्य स्निग्ध रहने वाला तथा मृदुकोष्ठ मनुष्यों के लिए, माधुतैलिक बस्ति का विधान करना चाहिए॥ ११७॥

मृदुत्वान् पादहीनत्वादकृत्स्नविधिसेवनात्।
एकबस्तिप्रदानाच्च सिद्धबस्तिष्वयन्त्रणा॥ ११८॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने निरूहक्रमचिकित्सितं नामाष्टत्रिंशोऽध्यायः॥ ३८॥

मधुतैलादिक बस्ति की श्रेष्ठता में हेतु—मृदुवीर्य औषधियों से युक्त तथा पादहीन (९ अथवा ६ प्रसृत मात्रा) होने से, सम्पूर्ण विधियों का पालन (वमनादि विधियों का परित्याग) न करने से तथा एक बस्ति के द्वारा सिद्धि प्राप्त होने के कारण, इसे सिद्धबस्तियों में श्रेष्ठ समझा जाता है॥ ११८॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाव्याख्यायामष्टत्रिंशत्तमोऽध्यायः॥

नोट—

## एकोनचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः

अथात आतुरोपद्रवचिकित्सितं व्याख्यास्यामः॥ १॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः॥ २॥

आतुरोपद्रव की चिकित्सा का उपक्रम—इसके अनन्तर आतुरों को होने वाले (पञ्चकर्मजन्य) उपद्रवों की चिकित्सा-विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने (सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से) कहा॥ १-२॥

स्नेहपीतस्य वान्तस्य विरिक्तस्य स्रुतासृजः।
निरूढस्य च कायाग्निर्मन्दो भवति देहिनः॥ ३॥

संशोधन किये हुए के अग्निमांद्य का प्रतिकार—स्नेहन, वमन, विरेचन, रक्तमोक्षण तथा निरूह बस्ति का सेवन करने वाले मनुष्यों की जठराग्नि मन्द हो जाती है॥ ३॥

सोऽन्नैरत्यर्थगुरुभिरुपयुक्तैः प्रशाम्यति।
अल्पो महद्भिर्बहुभिश्छादितोऽग्निरिवेन्धनैः॥ ४॥

वह अग्नि अत्यधिक गुरु अन्नों के सेवन से उसी प्रकार शान्त हो जाती है, जिस प्रकार बड़ी बड़ी तथा बहुत अधिक लकड़ियों के द्वारा आच्छादित अल्प अग्नि बुझ जाती है॥ ४॥

स चाल्पैर्लघुभिश्चान्नैरुपयुक्तैर्विवर्धते।
काष्ठैरणुभिरल्पैश्च सन्धुक्षित इवानलः॥ ५॥

वह अग्नि (जठराग्नि) अल्प एवं लघु अन्नों के सेवन से बढ़ती है, जिस प्रकार छोटी-छोटी एवं अल्प लकड़ियों के सहयोग से अग्नि प्रज्वलित होती है॥ ५॥

**विमर्शः**—

पेयां विलेपीमकृतं कृतं च, यूषं रसं त्रिद्विरथैकशश्च। क्रमेण सेवेत विशुद्धकायः प्रधानमध्यावरशुद्धिशुद्धः। (च. सि. अ १)

हृतदोषप्रमाणेन सदाऽऽहारविधिः स्मृतः।
त्रीणि चात्र प्रमाणानि प्रस्थोऽर्धाढकमाढकम्॥ ६॥

संशोधन में हृतदोष का प्रमाण—हरण किए गए दोषों के प्रमाण के अनुसार सदा आहार विधि का पालन करना चाहिए। दोषों के हरण के लिए एकप्रस्थ, आधा आढक और एक आढक, ये तीन प्रमाण होते हैं॥ ६॥

तत्रावरं प्रस्थमात्रं द्वे शेषे मध्यमोत्तमे।
प्रस्थे परिस्रुते देया यवागूः स्वल्पतण्डुला॥ ७॥

हृतदोष प्रमाण विशेष से अन्न संसर्जन क्रम में विशेषता—इनमें प्रस्थ प्रमाण निकृष्ट, अर्द्ध आढक मध्यम तथा एक आढक उत्तम होता है। प्रस्थ प्रमाण दोषों के निर्हरण में (एक प्रस्थ विरेचन होने पर) अल्प चावलों से युक्त यवागू (पेया) का सेवन (एक बार) करना चाहिए॥ ७॥

द्वे चैवार्धाढके देये तिस्रश्चाप्याढके गते।
विलेपीमुचितात् भक्ताच्चतुर्थांशकृतां ततः॥ ८॥
दद्यादुक्तेन विधिना छिन्नसिक्थामपिच्छिलाम्।
अस्निग्धलवणं स्वच्छमुद्गयूषयुतं ततः॥ ९॥

अंशद्वयप्रमाणेन दद्यात् सुस्विन्नमोदनम् ।
ततस्तु कृतसंज्ञेन हृद्येनेन्द्रियबोधिना ॥ १० ॥
त्रीनंशान् वितरेद्धीरस्त्वातुरायौदनं मृदु ।
ततो यथोचितं भक्तं भोक्तुमस्मै विचक्षणः ॥ ११ ॥

आधा आढक विरेचन होने पर पेया दो बार पिलानी चाहिए तथा एक आढक प्रमाण में तीन बार । फिर स्वाभाविक आहार के चावलों के चतुर्थांश से सिद्ध, भली भाँति गले हुये चावलों वाली, एवं पिच्छिलतारहित ( चावल रहित ) विलेपी पूर्वोक्त क्रम से ( एक, दो और तीन बार ) पिलानी चाहिए । इसके पश्चात् स्नेह तथा लवणरहित स्वच्छ ( अकृत अर्थात् संस्काररहित मुद्गयूष ) मूंग के यूष के साथ अभ्यस्त आहार के आधे चावलों का भली भाँति पका हुआ भात खिलाना चाहिये । इसके अनन्तर मन को प्रिय तथा इन्द्रियों को चैतन्य करने वाले कृतयूष ( संस्कार-सिद्ध यूष ) के साथ अभ्यस्त आहार के तीन भाग चावलों का मृदु पका हुआ भात आतुर को खिलाना चाहिये । इसके बाद बुद्धिमान् वैद्य को लवा, कृष्णमृग तथा अन्य मृगों के सुसंस्कृत मांसरस के साथ स्वाभाविक आहार आतुर को खाने के लिए देना चाहिये ॥ ८-११ ॥

विमर्श :—

यवागू :—

"सिक्थकै रहितो मण्डः पेया सिक्थसमन्विता ।
यवागूर्बहुसिक्था स्याद् विलेपी विरलद्रवा ॥"

कृतयूष :—

"अस्नेहलवणं सर्वमकृतं कटुकैर्विना ।
विज्ञेयं स्नेहलवणकटुकैः संस्कृतं कृतम् ॥" इति ।

चरक-कार के मत से प्रथम तीन अन्न-कालों में पेया, दूसरे तीन कालों में विलेपी, तीसरे तीन कालों में कृतयूष और चतुर्थ तीन कालों में कृतरस इस प्रकार बारह अन्नकाल खिलाने पर ७ वें दिन साधारण भोजन पर आवेगा ।

लावैणहरिणादीनां रसैर्दद्यात् सुसंस्कृतैः ।
हीनमध्योत्तमेष्वेषु विरेकेषु प्रकीर्तितः ॥ १२ ॥
एकद्वित्रिगुणः सम्यगाहारस्य क्रमस्त्वयम् ।
कफपित्ताधिकान्मद्यनित्यान् हीनविशोधितान् ॥ १३ ॥
पेयाऽभिष्यन्दयेत्तेषां तर्पणादिक्रमो हितः ।

अवस्थाविशेष से तर्पणादि क्रम—एक, दो और तीन बार भली-भांति आहार ( पेया, विलेपी आदि ) देने का यह क्रम हीन, मध्य और उत्तम विरेचनों के लिये बतलाया गया है । कफ और पित्त की अधिकता वाले, नित्य मद्यपान करने वाले तथा भली-भांति जिनका शोधन न हुआ हो, उन्हें पेया अभिष्यन्द ( स्रोतोवरोध ) उत्पन्न करती है । अतः उनके लिये तर्पण आदि ( तर्पणं लाजसक्तवः ) क्रम का विधान करना चाहिये ॥ १२-१३ ॥

वेदनालाभनियमशोकवैचित्त्यहेतुभिः ॥ १४ ॥
नरानुपोषितांश्चापि विरिक्तवदुपाचरेत् ।

मानसिक विकारों का उपचार :—पीड़ा, अभिलषित वस्तु की अप्राप्ति, उपवास आदि नियम का पालन, शोक तथा उन्माद आदि मानसिक विकारों के कारण उपवास किये हुये मनुष्यों का उपचार विरेचन-प्रयुक्त व्यक्तियों की भाँति करना चाहिये ॥ १४ ॥

आढकार्धाढकप्रस्थसंख्या ज्ञेया विरेचने ॥१५॥
श्लेष्मान्तत्वाद्विरेकस्य न तामिच्छति तद्विदः ।
एको विरेकः श्लेष्मान्तो न द्वितीयोऽस्ति कश्चन ॥१६॥

हृतदोष के प्रमाण में मतभेद :—दोषों के हरण से विरेचन का जो एक प्रस्थ, आधा आढक और एक आढक, प्रमाण बतलाया गया है, उसे विरेचन के अन्त में कफ का आगमन होने के कारण, विरेचन क्रिया को जानने वाले नहीं मानते । उनके मत में विरेचन एक ही है, जिसके अन्त में कफ का आगमन हो । इसके अतिरिक्त विरेचन का कोई दूसरा प्रमाण नहीं है ॥ १५-१६ ॥

विमर्शः—इस अध्याय के प्रारम्भ में ही बतलाया गया है कि स्नेहन, वमन, विरेचन आदि का सेवन करने वाले व्यक्तियों की कायाग्नि मन्द हो जाती है । कायाग्नि का मन्द होना भी आतुर के लिये उपद्रव स्वरूप ही है । पञ्चकर्मजन्य इस उपद्रव को शान्त करने के लिये संसर्जन क्रम की आवश्यकता पड़ती है । यदि पञ्चकर्म के अनन्तर आतुर को तत्काल स्वाभाविक आहार का सेवन कराया जाय तो पहले से ही मन्द पड़ी हुई जाठराग्नि के अत्यधिक मन्द हो जाने की सम्भावना उसी प्रकार रहती है, जिस प्रकार अल्प अग्नि अधिक ईंधन के द्वारा आच्छादित होने पर बुझ जाती है । अल्प अग्नि को प्रज्वलित करने के लिये छोटी-छोटी लकड़ियों का सहारा लेना पड़ता है, उसी प्रकार पञ्चकर्म के पश्चात् मन्द हुई आतुर की जाठराग्नि को शक्ति-प्रदान करने के लिए क्रमशः पेया, विलेपी आदि का सेवन कराना आवश्यक होता है । चरक ने भी इसी दृष्टिकोण का उल्लेख किया है—'पेयां विलेपी-मकृतं कृतञ्च यूषं रसं त्रिर्द्विरथैकशश्च । क्रमेण सेवेत विशुद्धकायः प्रधानमध्यावरशुद्धिशुद्धः । यथाणुरग्निस्तृणगोमयाद्यैः सन्धुक्ष्यमाणो भवति क्रमेण । महान् स्थिरः सर्वसहस्तथैव शुद्धस्य पेयादिभि-रन्तराग्निः ॥ ( च० चि० अ० १ ) यहाँ उपर्युक्त संसर्जन क्रम विधान को निम्नलिखित रूप में समझना चाहिये । (१) हीन-शुद्धिशुद्धस्य पुरुषस्य तावत् प्रथमेऽन्नकाले उचितभक्तकृताष्टमांशां पेयां दद्यात् । तस्मिन्नेव दिने द्वितीयेऽन्नकाले प्रकृतिस्थाज्जरणकालो-चिताद् भक्तात् चतुर्थांशेन कृतामतिपक्वतण्डुलावयवां मण्डरहितां विलेपीं दद्यात् । द्वितीयेऽह्नि तृतीयेऽन्नकालेऽस्निग्धालवणस्वच्छेना-कृतमुद्गयूषेणोचितादर्धभागतण्डुलकृतं सुस्विन्नमोदनं दद्यात् । तस्मिन्नेव दिने चतुर्थेऽन्नकाले हृद्येनेन्द्रियबोधिना कृतसंज्ञेन यूषेणोचिततण्डुलां-शत्रयकृतमोदनं भोक्तुं दद्यात् । ततस्तृतीयेऽह्नि पञ्चमेऽन्नकाले लावैणहरिणादीनां सुसंस्कृतरसैरंशचतुष्टयप्रमाणं भक्तं भोक्तुं दद्यात् । तृतीयेऽह्नि षष्ठेऽन्नकाले प्रकृतिभोजनमागच्छेत् । (२) मध्यशुद्धि-शुद्धस्य च तावदाद्यौ द्वयोरन्नकालयोः पेयां दद्यात् , द्वितीयेऽह्नि द्वयोरप्यन्नकालयोर्विलेपिकां, तृतीयेऽह्नि कालद्वयेऽप्यकृतयूषं, चतु-र्थेऽह्नि कालद्वयेऽपि कृतयूषं, पञ्चमेऽह्नि कालद्वयेऽपि मांसरसमित्यतः षष्ठेऽह्नि प्रकृतिभोजनमागच्छेत् । (३) उत्तमशुद्धिशुद्धस्य च तावत्

प्रथमेऽह्नि द्वयोरप्यन्नकालयोः पेयां दद्यात् , द्वितीयेऽह्नि प्रथमेऽन्नकाले पेयां, द्वितीये विलेपिकां, तृतीयेऽह्नि द्वयोरप्यन्नकालयोर्विलेपिकां, चतुर्थेऽह्नि द्वयोरप्यन्नकालयोरकृतयूषं, पञ्चमेऽह्नि प्रथमेऽन्नकालेऽकृतयूषं द्वितीयेऽन्नकाले कृतयूषं षष्ठेऽह्नि द्वयोरप्यन्नकालयोः कृतयूषं, सप्तमेऽह्नि द्वयोरप्यन्नकालयोर्मांसरसम् , अष्टमेऽह्नि प्रथमेऽन्नकाले मांसरसम् , अनोऽष्टमदिवसस्य द्वितीयेऽन्नकाले प्रकृतिभोजनमाहरेत । ( डल्हण ) विरेचन के अन्त में कफ का आगमन चरक को अभिप्रेत है, साथ ही विरेचन के लिये वेग और मान का निर्देश भी उन्होंने किया है। 'जघन्यमध्यप्रवरेषु वेगाश्चत्वार इष्टा वमने षडष्टौ । दशैव ते द्वित्रिगुणा विरेके प्रस्थस्तथा द्वित्रिचतुर्गुणश्च । पित्तान्तमिष्टं वमनं तथोर्ध्वमधः कफान्तञ्च विरेकमाहुः ।' ( च० चि० अ० १ ) कुछ लोग विरेचन को एक प्रकार का ही मानते हैं। उनकी सम्मति में मुख्य विरेचन वही है जिसके अन्त में आम कफ का आगमन हो । विरेचन का प्रयोग पित्त को निःशेष रूप से हरण करने के लिये किया जाता है और पित्त निर्हरण का अनुमान तभी होता है जब कि पित्त के निकलने के पश्चात् आम कफ आने लगे। इसीलिये विरेचन के 'कफान्तिक' होने के कारण, विरेचन का एक प्रस्थ, अर्द्ध आढक आदि मान, विरेचनविदों को इष्ट नहीं है। उनके अनुसार मुख्य विरेचन एक ही है और वह है 'कफान्तिक' इसके अतिरिक्त दूसरा कोई मान नहीं है, फिर तीसरे मान की चर्चा ही क्या ? कृत और अकृत यूष के लक्षण 'अस्नेहलवणं सर्वमकृतं कटुकैर्विना । विज्ञेयं लवणस्नेहकटुकैः संस्कृतं कृतम् ।' ( सूपशास्त्र )

बलं यत्त्रिविधं प्रोक्तमतस्तत्र क्रमस्त्रिधा ।
तत्रानुक्रममेकं तु बलस्थः सकृदाचरेत् ॥ १७ ॥
द्विराचरेन्मध्यबलस्त्रीन् वारान् दुर्बलस्तथा ।
केचिदेवं क्रमं प्राहुर्मन्दमध्योत्तमाग्निषु ॥ १८ ॥

बलविशेष से अन्नसंसर्जनक्रम-विशेषता—त्रिविध बल ( तीक्ष्ण, मध्य, मृदु ) का निर्देश होने के कारण तीन प्रकार के आहारक्रम की व्यवस्था की गई है। बलवान् मनुष्य को संसर्जन अन्नक्रम का सेवन एक बार, मध्यबल वाले को दो बार और दुर्बल को तीन बार करना चाहिये । कुछ आचार्य मन्द, मध्य और उत्तम अग्नि वालों के लिये इस आहारक्रम का विधान करते हैं ॥ १७–१८ ॥

संसर्गेण विवृद्धेऽग्नौ दोषकोपभयाद् भजेत् ।
प्राक् स्वादुतिक्तौ स्निग्धाम्ललवणान् कटुकं ततः॥१९॥
स्वाद्वम्ललवणान् भूयः स्वादुतिक्तावतः परम् ।
स्निग्धरूक्षान् रसांश्चैव व्यत्यासात् स्वस्थवत्ततः॥२०॥

संसर्जनक्रम के द्वारा तीव्र अग्नि में रसों के सेवन क्रम का निर्देश—अन्न-संसर्जनक्रम के द्वारा बढ़ी हुई अग्नि में दोषों के प्रकोपभय से प्रथम मधुर और तिक्तरस फिर स्निग्ध, अम्ल, लवण और कटुरस, फिर मधुर, अम्ल और लवणरस फिर मधुर और तिक्तरस तथा स्निग्ध और रूक्ष द्रव्यों को बदल-बदल कर अर्थात् एक रस के बाद उसके विपरीत गुण वाले दूसरे रस का सेवन कराना चाहिये। इसके पश्चात् स्वस्थ वृत्त का प्राकृत आहार देना चाहिये ॥ १९–२० ॥

विमर्शः—अन्य आचार्यों की सम्मति भी संसर्जन क्रम के पश्चात् , रसों के सेवन क्रम में इसी आशय की है । 'दद्यान्मधुरहृद्यानि ततोऽम्ललवणौ रसौ । स्वादुतिक्तौ ततो भूयः कषायकटुकौ ततः । अन्योऽन्यप्रत्यनीकानां रसानां स्निग्धरूक्षयोः । व्यत्यासादुपयोगेन क्रमात् तं प्रकृतिं नयेत । ( वृद्ध वाग्भट ) अग्निसन्धुक्षणार्थन्तु पूर्वं पेयादिना भिषक् । रसोत्तरेणोपचरेत् क्रमेण क्रमकोविदः ॥ स्निग्धाम्लस्वादुहृद्यानि ततोऽम्ललवणौ रसौ । स्वादुतिक्तौ ततो भूयः कषायकटुकौ ततः ॥ अन्योऽन्यप्रत्यनीकानां रसानां स्निग्धरूक्षयोः । व्यत्यासादुपयोगेन प्रकृतिं गमयेद् भिषक् ॥ ( च. सि. अ. १२ )

केवलं स्नेहपीतो वा वान्तो यश्चापि केवलम् ।
स सप्तरात्रं मनुजो भुञ्जीत लघु भोजनम् ॥ २१ ॥

स्नेहपान तथा वमन किये हुये लोगों के लिये अन्न देने का क्रम—केवल स्नेहपान तथा वमन करने वाले व्यक्तियों को सात दिन लघु भोजन कराना चाहिए ॥ २१ ॥

विमर्शः—'दोषरोगसंशमननिमित्तं पीतस्नेहः केवलं स्नेहपीतः तथा वान्तश्च अजीर्णभुक्तादिनिमित्तं कृतवमनः ।

कृतः सिराव्यधो यस्य कृतं यस्य च शोधनम् ।
स ना परिहरेन्मासं यावद्वा बलवान् भवेत् ॥ २२ ॥

संशोधन के बाद वर्ज्य परिहार के समय की अवधि—जिस मनुष्य का रक्तमोक्षण ( शिरावेध ) तथा शोधन ( विरेचन ) किया गया हो उसे एक मास अथवा जब तक वह शक्ति सम्पन्न न हो जाय तब तक क्रोध आदि नहीं करना चाहिए ॥ २२ ॥

त्र्यहं त्र्यहं परिहरेदेकैकं बस्तिमातुरः ।
तृतीये तु परीहारे यथायोगं समाचरेत् ॥ २३ ॥

बस्ति में परिहार काल की अवधि—एक-एक वस्ति सेवन के अनन्तर तीन-तीन दिन तक क्रोध आदि परिहारों का परित्याग तथा तीसरे परिहार-दिवस के पश्चात् यथासात्म्य पदार्थों का सेवन आतुर को करना चाहिए ॥ २३ ॥

विमर्श—कुछ लोग इसका अर्थ निम्नलिखित रूप में करते हैं—'एकैकं बस्तिमनुवासनं दत्त्वा त्रीणि त्रीणि अहानि परिहरेत् । तृतीये तु वस्तौ गते तृतीयादनुवासनादूर्ध्वं, यथायोगं यथावस्थमग्न्यादीनवेक्ष्य चतुःपञ्चदिवसानन्तरीकृत्य अनुवासनं योजनीयम्' ॥ ( डल्हण )

तैलपूर्णामभृद्भाण्डसधर्माणो व्रणातुराः ।
स्निग्धशुद्धाक्षिरोगार्ता ज्वरातीसारिणश्च ये ॥ २४ ॥

शुद्ध के समानधर्मी अन्य रोगियों का निर्देश—व्रण से पीड़ित आतुर, स्निग्ध एवं शुद्ध शरीर वाले व्यक्ति तथा नेत्र रोग, ज्वर और अतिसार से दुःखी मानव, तैलपूर्ण भाण्ड एवं कच्ची मिट्टी के पात्र के समान गुण वाले होते हैं अर्थात् इनकी रक्षा का प्रयत्न न होने पर इनके शीघ्र नाश का भय बना रहता है। अतः इनका उपचार भी संशोधन युक्त व्यक्ति की भाँति करना चाहिए ॥ २४ ॥

क्रुध्यतः कुपितं पित्तं कुर्यात्तांस्तानुपद्रवान् ।
आयास्यतः शोचतो वा चित्तं विभ्रममृच्छति ॥ २५ ॥

स्नेहपान किये हुये लोगों के परिहरणीय का परिहार न करने के दोष—स्नेहपान आदि के समय परिहारों का त्याग न करने पर क्रोध के कारण कुपित हुआ पित्त दाह, पिपासा आदि पित्तजन्य उपद्रवों को उत्पन्न करता है तथा परिश्रम या शोक करने से चित्त-विभ्रम अर्थात् विविध भ्रम, मोह, मद, अपस्मार, उन्माद आदि मानसिक विकारों की उत्पत्ति होती है ॥ २५ ॥

मैथुनोपगमाद् घोरान् व्याधीनाप्नोति दुर्मतिः।
आक्षेपकं पक्षघातमङ्गप्रग्रहमेव च ॥२६॥
गुह्यप्रदेशे श्वयथुं कासश्वासौ च दारुणौ।
रुधिरं शुक्रवच्चापि सरजस्कं प्रवर्तते ॥२७॥

मैथुन करने वाला दुष्ट बुद्धि व्यक्ति आक्षेपक, पक्षाघात, अङ्गप्रग्रह (अङ्गों का जकड़ जाना), गुह्यप्रदेश में शोथ, भयङ्कर कास और श्वास तथा शुक्र और रज की भाँति रक्तस्राव आदि भयानक व्याधियाँ प्राप्त करता है ॥ २६-२७ ॥

लभते च दिवास्वप्नात्तांस्तान् व्याधीन् कफात्मकान्।
प्लीहोदरं प्रतिश्यायं पाण्डुतां श्वयथुं ज्वरम् ॥२८॥
मोहं सदनमङ्गानामविपाकं तथाऽरुचिम्।
तमसा चाभिभूतस्तु स्वप्नमेवाभिनन्दति ॥२९॥

दिन में सोने से कफजन्य व्याधियों की प्राप्ति होती है, प्लीहोदर, प्रतिश्याय, पाण्डु, शोथ, ज्वर, मोह, अङ्गों में पीड़ा, अन्न का परिपाक न होना तथा अरुचि आदि रोग उत्पन्न होते हैं एवं तम से अभिभूत होने के कारण आतुर सोना ही पसन्द करता है ॥ २८-२९ ॥

उच्चैः संभाषणाद्वायुः शिरस्यापादयेद्रुजम्।
आन्ध्यं जाड्यमजिघ्रत्वं बाधिर्यं मूकतां तथा ॥३०॥
हनुमोक्षमधीमन्थमर्दितं च सुदारुणम्।
नेत्रस्तम्भं निमेषं वा तृष्णां कासं प्रजागरम् ॥३१॥
लभते दन्तचालं च तांस्तांश्चान्यानुपद्रवान्।
यानयानेन लभते छर्दिमूर्च्छाभ्रमक्लमान् ॥३२॥
तथैवाङ्गग्रहं घोरमिन्द्रियाणां च विभ्रमम्।
चिरासनात्तथा स्थानाच्छ्रोण्यां भवति वेदना ॥३३॥

उच्च स्वर से बोलने के कारण वायु शिर में पीड़ा उत्पन्न कर देती है तथा अन्धापन, जड़ता, गन्धज्ञान का नाश, बधिरता, मूकता, हनुसन्धिविश्लेष, अधिमन्थ (दृष्टिरोग), अर्दित, नेत्रस्तम्भ अथवा निमेष, तृष्णा, कास, निद्रानाश और दाँतों का हिलना एवं वातजन्य अन्य विकारों की प्राप्ति होती है। घोड़ा, रथ आदि की सवारी करने से वमन, मूर्च्छा, भ्रम, क्लम, अङ्गग्रह और इन्द्रियों का भयानक विभ्रम होता है तथा अधिक काल तक बैठे या खड़े रहने से श्रोणि (कटि प्रदेश) में पीड़ा होती है ॥ ३०-३३ ॥

अतिचङ्क्रमणाद्वायुर्जङ्घयोः कुरुते रुजः।
सक्थिप्रशोषं शोफं वा पादहर्षमथापि वा ॥३४॥

अधिक भ्रमण करने से वायु के द्वारा जंघा में पीड़ा, जंघा का सूखना, शोथ अथवा पादहर्ष की उत्पत्ति होती है ॥

शीतसंभोगतोयानां सेवा मारुतवृद्धये।
ततोऽङ्गमर्दविष्टम्भशूलाध्मानप्रवेपकाः ॥३५॥

शीतल जल तथा माला, चन्दन आदि के उपभोग से वातप्रकोप, अङ्गमर्द, विष्टम्भ, शूल, आध्मान और कम्प होता है ॥ ३५ ॥

वातातपाभ्यां वैवर्ण्यं ज्वरं चापि समाप्नुयात्।
विरुद्धाध्यशनान्मृत्युं व्याधिं वा घोरमृच्छति ॥३६॥

वायु और धूप का सेवन करने से विवर्णता और ज्वर की भी प्राप्ति होती है तथा विरुद्ध आहार एवं अध्यशन से भयानक व्याधियाँ अथवा मृत्यु होती है ॥ ३६ ॥

असात्म्यभोजनं हन्याद् बलवर्णमसंशयम्।
अनात्मवन्तः पशुवद् भुञ्जते येऽप्रमाणतः।
रोगानीकस्य ते मूलमजीर्णं प्राप्नुवन्ति हि ॥३७॥

असात्म्य भोजन का सेवन निश्चय ही बल और वर्ण का नाश करता है। जो असंयमी पुरुष पशुओं की भाँति प्रमाणरहित भोजन करते हैं, वे रोगसमूह के मूल कारण अजीर्ण को प्राप्त करते हैं ॥ ३७ ॥

व्यापदां कारणं वीक्ष्य व्यापत्स्वेतासु बुद्धिमान्।
प्रयतेतातुरारोग्ये प्रत्यनीकेन हेतुना ॥३८॥

पूर्वोक्त दोषों की चिकित्सा—इन व्यापत्तियों में उपद्रवों के कारणों की परीक्षा करके, बुद्धिमान् वैद्य को आतुर के आरोग्य के लिए, हेतुविपरीत चिकित्सा विधि के द्वारा यत्नशील होना चाहिए ॥ ३८ ॥

विरिक्तवान्तैर्हरिणैणलावकाः
शशाश्च सेव्यः समयूरतित्तिरिः।
सषष्टिकाश्चैव पुराणशालय-
स्तथैव मुद्गा लघु यच्च कीर्तितम् ॥३९॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने आतुरोपद्रवचिकित्सितं नामैकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥

संशुद्ध के द्वारा सेवन योग्य अन्न-पान—वमन एवं विरेचन से युक्त पुरुष को हरिण, कृष्णमृग, लवा, खरगोश, मयूर और तित्तिर आदि का मांसरस, साठी एवं पुराने शालि चावल तथा मूंग और अन्य जितने लघु पदार्थ हैं उनका सेवन करना चाहिए ॥ ३९ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाव्याख्यायामेकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥

नोट—

## चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः

अथातो धूमनस्यकवलग्रहचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

धूम-नस्य कवलग्रह चिकित्सा का उपक्रम—इसके अनन्तर धूम, नस्य और कवलग्रह-चिकित्सा विधि का वर्णन किया जा रहा है, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने (सुश्रुत प्रभृति शिष्यों से) कहा ॥ १-२ ॥

धूमः पञ्चविधो भवति; तद्यथा—प्रायोगिकः; स्नैहिको, वैरेचनिकः, कासघ्नो, वामनीयश्चेति ॥ ३ ॥

धूम के ५ प्रकार—धूम पाँच प्रकार का होता है, जैसे—(१) प्रायोगिक, (२) स्नैहिक, (३) वैरेचनिक, (४) कासघ्न और (५) वामनीय ॥ ३ ॥

तत्रैलादिना कुष्ठतगरवर्ज्येन श्लक्ष्णपिष्टेन द्वादशाङ्गुलं शरकाण्डमङ्गुलिपरिणाहं क्षौमेणाष्टाङ्गुलं वेष्टयित्वा लेपयेदेषा वर्तिः प्रायोगिके, स्नेहफलसारमधूच्छिष्टसर्जरसगुग्गुलुप्रभृतिभिः स्नेहमिश्रैः स्नैहिके, शिरोविरेचनद्रव्यैर्वैरेचने, बृहतीकण्टकारिकात्रिकटुकासमर्दहिङ्ग्विङ्गुदीत्वक्मनःशिलाच्छिन्नरुहाकर्कटशृङ्गीप्रभृतिभिः कासहरैश्च कासघ्ने, स्नायुचर्मखुरशृङ्गकर्कटकास्थिशुष्कमत्स्यवल्लूरकृमिप्रभृतिभिर्वामनीयैश्च वामनीये ॥ ४ ॥

धूमवर्त्ति के साधन द्रव्य—कूठ और तगर को छोड़ एलादि गण की शेष अन्य औषधियों को महीन पीस कर, बारह अंगुल लम्बे, अंगुलि के समान मोटे तथा आठ अंगुल रेशमी वस्त्र लिपटे हुए सरकण्डे पर, लेप करके बनानी चाहिए। यह प्रायोगिक धूमवर्ति (नित्य प्रयोग की जाने वाली) कहलाती है। तिल, सहिजन के बीज तथा बहेड़ा आदि स्नेह फलों की मींगी, मोम, राल और गुग्गुलु आदि में स्नेह मिला कर स्नैहिक धूमवर्ति बनानी चाहिए। शिरोविरेचन द्रव्यों के द्वारा (विडङ्ग, अपामार्ग, मधुशिग्रु आदि) वैरेचनिक धूमवर्ति का निर्माण करना चाहिए। बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, त्रिकटु (सोंठ, मरिच, पिप्पल), कासमर्द, हींग, इङ्गुदी, दालचीनी, मैनशिल, गिलोय और काकड़ासिंगी तथा अन्य कासहर, द्रव्यों का प्रयोग कासघ्न धूमवर्ति के निर्माण में करना चाहिए। स्नायु, चर्म, खुर, सींग, केकड़े की अस्थि, सूखी मछली, सूखा मांस तथा केंचुए आदि कृमि एवं अन्य वामक द्रव्यों के द्वारा वामनीय धूमवर्ति का निर्माण करना चाहिए ॥ ४ ॥

तत्र बस्तिनेत्रद्रव्यैर्धूमनेत्रद्रव्याणि व्याख्यातानि भवन्ति । धूमनेत्रं तु कनिष्ठिकापरिणाहमग्रे कलायमात्रस्रोतो मूलेऽङ्गुष्ठपरिणाहं धूमवर्तिप्रवेशस्रोतोऽङ्गुलान्यष्टचत्वारिंशत् प्रायोगिके, द्वात्रिंशत् स्नेहने, चतुर्विंशतिर्वैरेचने, षोडशाङ्गुलं कासघ्ने वामनीये च । एतेऽपि कोलास्थिमात्रच्छिद्रे भवतः । व्रणनेत्रमष्टाङ्गुलं व्रणधूपनार्थं कलायपरिमण्डलं कुलत्थवाहिस्रोत इति ॥

धूमनेत्र (नलिका) के साधन द्रव्य और धूमनेत्र के प्रमाण—बस्तिनेत्र के द्रव्यों से (सुवर्ण, चांदी, रांगा, सीसा, ताम्र, कांस्य आदि) धूमनेत्र का निर्माण करना चाहिए। प्रायोगिक धूमनेत्र, कनिष्ठिका अंगुलि के समान मोटा, अग्र भाग में मटर के बराबर छिद्र वाला, मूल में अंगूठे के तुल्य स्थूल तथा अड़तालीस अङ्गुल लम्बे धूमवर्ति प्रवेश योग्य स्रोत से युक्त होना चाहिए। स्नैहिक नेत्र बत्तीस अङ्गुल, वैरेचनिक चौबीस अङ्गुल तथा कासघ्न और वामनीय सोलह अंगुल लम्बे होने चाहिए। इनमें भी छिद्र प्रमाण बेर की गुठली के समान रहना चाहिए। व्रण-धूपन के लिए व्रणनेत्र, आठ अङ्गुल लम्बा, मटर के समान मोटा तथा कुलथी के जाने योग्य छिद्र से युक्त होना चाहिए ॥ ५ ॥

अथ सुखोपविष्टः सुमना ऋज्वधोदृष्टिरतन्द्रितः स्नेहाक्तदीप्ताग्रां वर्तिं नेत्रस्रोतसि प्रणिधाय धूमं पिबेत् ॥ ६ ॥

धूमपान की विधि—सुखपूर्वक बैठ कर, प्रसन्न चित्त से, शरीर को सीधा तथा दृष्टि को नीची करके, आलस्यरहित होकर, अग्रभाग में स्नेहलिप्त एवं प्रज्वलित धूमवर्ति को नेत्रस्रोत में स्थापित कर धूमपान करना चाहिए ॥ ६ ॥

मुखेन तं पिबेत् पूर्वं नासिकाभ्यां ततः पिबेत् ।
मुखपीतं मुखेनैव वमेत् पीतं च नासया ॥ ७ ॥

धूमपान प्रथम मुख से फिर नासिका से करना चाहिए तथा मुख और नासिका के द्वारा पान किए गए धूम को मुख से ही बाहर निकालना चाहिए ॥ ७ ॥

मुखेन धूममादाय नासिकाभ्यां न निर्हरेत् ।
तेन हि प्रतिलोमेन दृष्टिस्तत्र निहन्यते ॥ ८ ॥

मुख से धूमपान करके नासिका के द्वारा धूम बाहर नहीं निकालना चाहिए क्योंकि प्रतिलोम हुए उस धूम के कारण दृष्टिनाश हो जाता है ॥ ८ ॥

विशेषस्तु प्रायोगिकं घ्राणेनाददीत, स्नैहिकं मुखनासाभ्यां, नासिकया वैरेचनिकं, मुखेनैवेतरौ ॥ ९ ॥

प्रायोगिक धूम विशेष कर नासिका के द्वारा ग्रहण करना चाहिए, स्नैहिक मुख और नासिका दोनों के द्वारा, वैरेचनिक नासिका के द्वारा तथा अन्य दोनों कासघ्न और वामनीय धूमों का सेवन मुख से ही करना चाहिए ॥ ९ ॥

तत्र प्रायोगिके वर्तिं व्यपगतशरकाण्डां निवातातपशुष्कामङ्गारेष्ववदीप्य नेत्रमूलस्रोतसि प्रयुज्य धूममाहरेति ब्रूयात्, एवं स्नेहनं वैरेचनिकं च कुर्यादिति । इतरयोर्व्यपेतधूमाङ्गारे स्थिरे समाहिते शरावे प्रक्षिप्य वर्तिं मूलच्छिद्रेणान्येन शरावेण पिधाय तस्मिन् छिद्रे नेत्रमूलं संयोज्य धूममासेवेत, प्रशान्ते धूमे वर्तिमवशिष्टां प्रक्षिप्य पुनरपि धूमं पाययेदादोषविशुद्धेः; एष धूमपानोपायविधिः ॥ १० ॥

धूम विशेष से धूमपान में विशेष विधि—प्रायोगिक धूम सेवन के समय वैद्य को, सरकण्डे से निकाली हुई एवं वायु

रहित प्रदेश तथा छाया में सुखाई गई धूमवर्ति को अंगार से जला कर और नेत्रमूलस्रोत में स्थापित करके, 'धूम खींचो' ऐसा आतुर से कहना चाहिए। इसी प्रकार स्नैहिक तथा वैरेचनिक धूम में भी करना चाहिए। धूम और अंगार से रहित, स्थित एवं भली-भांति स्थापित शराव में धूमवर्ति को रख उसे दूसरे शराव से, जिसके मूल में छिद्र हो, दबा देना चाहिए और उस छिद्र में नेत्रमूल जोड़कर अन्य कासघ्न और वामनीय धूमों का सेवन करना चाहिए। धूम के शान्त होने पर अवशिष्ट वर्ति को पुनः शराव में रखकर दोष की शुद्धि पर्यन्त धूमपान कराना चाहिए। यह धूमपान करने की विधि है ॥ १० ॥

तत्र शोकश्रमभयामर्षौष्ण्यविषरक्तपित्तमदमूर्च्छा-दाहपिपासापाण्डुरोगतालुशोषच्छर्दिशिरोऽभिघातोद्गा-रापतर्पिततिमिरप्रमेहोदराध्मानोर्ध्ववातार्ता बालवृद्ध-दुर्बलविरिक्तास्थापितजागरितगर्भिणीरूक्षक्षीणक्षतोर-स्कमधुघृतदधिदुग्धमत्स्यमद्ययवागूपीताल्पकफाश्च न धूममासेवेरन् ॥ ११ ॥

धूमपान के अयोग्य—शोक, श्रम, भय, क्रोध, उष्ण, विष, रक्तपित्त, मद, मूर्च्छा, दाह, पिपासा, पाण्डुरोग, तालुशोष, छर्दि, शिरोभिघात, उद्गार, लंघन, तिमिर, प्रमेह, उदर, आध्मान और ऊर्ध्ववात से पीड़ित, बालक, वृद्ध, दुर्बल, विरेचन तथा निरूहण प्रयुक्त, रात्रि जागरण किये हुए, गर्भिणी, रूक्ष, क्षतक्षीण तथा उरःक्षत से ग्रसित, मधु, घृत, दही, दूध, मछली, मद्य और यवागू का पान किए हुए एवं अल्प कफ वाले मनुष्यों को धूम सेवन नहीं करना चाहिए ॥

अकालपीतः कुरुते भ्रमं मूर्च्छां शिरोरुजम् ।
घ्राणश्रोत्राक्षिजिह्वानामुपघातं च दारुणम् ॥ १२ ॥

अकाल में धूमपान करने से होने वाले व्यापद्—अकाल में किया गया धूमपान भ्रम, मूर्च्छा, शिरपीड़ा तथा नासिका, कान, नेत्र और जिह्वा का भयानक व्यापद् नाश करता है ॥

आद्यास्तु त्रयो धूमा द्वादशसु कालेषूपादेयाः । तद्यथा—क्षुतदन्तप्रक्षालननस्यस्नानभोजनदिवास्वप्न-मैथुनच्छर्दिमूत्रोच्चारहसितरुषितशस्त्रकर्मान्तेष्विति । तत्र विभागो—मूत्रोच्चारक्षवथुहसितरुषितमैथुनान्तेषु स्नैहिकः, स्नानच्छर्दनदिवास्वप्नान्तेषु वैरेचनिकः, दन्तप्रक्षालनस्य, स्नानभोजनशस्त्रकर्मान्तेषु प्रायोगिक इति ॥ १३ ॥

धूमपान के समयों का निर्देश—प्रारम्भ के तीन धूमों का सेवन बारह कालों में करना चाहिए। जैसेः—छींक, दन्त-प्रक्षालन, नस्य, स्नान, भोजन, दिवास्वप्न, मैथुन, छर्दि, मूत्र-त्याग, हंसना, क्रोध और शस्त्र कर्म के पश्चात् धूमसेवन करना चाहिए। यह विभाग इस प्रकार है—मूत्रत्याग, छींक, हंसना, क्रोध और मैथुन के अन्त में स्नैहिक। स्नान, छर्दि और दिवास्वप्न के अन्त में वैरेचनिक तथा दन्तप्रक्षालन, स्नान, भोजन एवं शस्त्र कर्म के अन्त में प्रायोगिक धूमपान का प्रयोग करना चाहिए ॥ १३ ॥

तत्र स्नैहिको वातं शमयति, स्नेहादुपलेपाच्च; वैरेचनः श्लेष्माणमुत्क्लेश्यापकर्षति, रौक्ष्यात्तैक्ष्ण्यादौ-ष्ण्याद्वैशद्याच्च; प्रायोगिकः श्लेष्माणमुत्क्लेशयत्युत्क्लिष्टं चापकर्षति शमयति वातं साधारणत्वात् पूर्वाभ्यामिति ॥

धूमों के प्रत्येक कार्य—स्नेह और उपलेप होने के कारण स्नैहिक धूम वायु का शमन करता है। रूक्ष, तीक्ष्ण, उष्ण और विशद होने के कारण वैरेचनिक धूम श्लेष्मा को उत्क्ले-शित कर बाहर निकालता है। प्रायोगिक धूम साधारण अर्थात् पूर्वकथित स्नैहिक और वैरेचनिक धमों के तुल्य होने के कारण श्लेष्मा को उत्क्लेशित करता है तथा उत्क्लेशित श्लेष्मा को बाहर निकालता है ॥ १४ ॥

भवति चात्र—
नरो धूमोपयोगाच्च प्रसन्नेन्द्रियवाङ्मनाः ।
दृढकेशद्विजश्मश्रुः सुगन्धिविशदाननः ॥ १५ ॥

धूमपान के गुण—जैसे कि :—धूमसेवन से मनुष्य की इन्द्रियाँ, वाणी और मन प्रसन्न होता है। केश, दाँत, दाढ़ी और मूंछ के बाल दृढ होते हैं, तथा मुख सुगन्धित एवं निर्मल हो जाता है ॥ १५ ॥

विमर्शः—
सम्यक् पीत के लक्षण चरक-कार वर्णन करते हैं :—
हृत्कण्ठेन्द्रियसंशुद्धिर्लघुत्वं शिरसः शमः । यथेरितानां दोषाणां सम्यक् पीतस्य लक्षणम् । ( चरक सू. अ. ५ )

तथा कासश्वासारोचकास्योपलेपस्वरभेदमुखास्रा-वक्षवथुवमथुक्रथतन्द्रानिद्राहनुमन्यास्तम्भाः पीनसशि-रोरोगकर्णाक्षिशूला वातकफनिमित्ताश्चास्य मुखरोगा न भवन्ति ॥ १६ ॥

इसके अतिरिक्त धूम-सेवन करने वाले को कास, श्वास, अरोचक, मुख में लिपा सा मालूम पड़ना, स्वरभेद, मुख से लार बहना, छींक, वमन, अकस्मात् श्वासावरोध, तन्द्रा, निद्रा, हनुस्तम्भ, मन्यास्तम्भ, पीनस, शिरोरोग, कर्णशूल, नेत्रशूल तथा वात-कफजन्य मुख रोग नहीं होते ॥ १६ ॥

विमर्शः—
चरकः—"मुखेन वैरेचनवत् कासवान् धूममापिबेत् ।"

तस्य योगायोगातियोगा विज्ञातव्याः । तत्र योगो रोगप्रशमनः, अयोगो रोगाप्रशमनः, तालुगलशोषपरि-दाहपिपासामूर्च्छाभ्रममदकर्णक्ष्वेडदृष्टिनासारोगदौर्ब-ल्यान्यतियोगो जनयति ॥ १७ ॥

धूम के योगायोगातियोग के लक्षण—धूमपान के योग अयोग तथा अतियोग का भी ज्ञान करना चाहिए। रोग की शान्ति होना धूम का योग, रोग का शान्त न होना अयोग तथा तालुशोष, गलशोष, दाह, पिपासा, मूर्च्छा, भ्रम, मद, कानों में ध्वनि, दृष्टि रोग, नासा रोग और दुर्बलता का होना अतियोग कहलाता है ॥ १७ ॥

विमर्शः—
चरक—धूमपान में अतियोग का उपचार बताते हैं:—

तत्रेष्टं सर्पिषः पानं नावनाञ्जनतर्पणम्। स्नैहिके धूमजे दोषे वायुः पित्तानुगो यदि। शीतं तु रक्तपित्ते स्यात् श्लेष्मपित्ते विरूक्षणम्। (चरक सू. अ. ५)

प्रायोगिकं त्रींस्त्रीनुच्छ्वासानाददीत मुखनासिकाभ्यां च पर्यायांस्त्रींश्चतुरो वेति, स्नैहिकं यावदश्रुप्रवृत्तिः, वैरेचनिकमादोषदर्शनात्, तिलतण्डुलयवागूपीतेन पातव्यो वामनीयः; ग्रासान्तरेषु कासघ्न इति ॥ १८॥

प्रायोगिक आदि धूमों के पीने की मर्यादा—मुख और नासिका से तीन-तीन उच्छ्वास प्रायोगिक धूम का पान करना चाहिए तथा इस परिपाटी को तीन या चार बार (दोष और व्यक्ति के बल के अनुसार) दुहराना चाहिए। अश्रु निकलने तक स्नैहिक धूम एवं दोष अर्थात् विकृत कफ के आने तक वैरेचनिक धूम का सेवन करना चाहिए। तिल, और तण्डुल की यवागू पिलाकर वामनीय धूम पिलाना चाहिए तथा ग्रासों के मध्य में कासघ्न धूम का प्रयोग करना चाहिए।

व्रणधूमं शरावसंपुटोपनीतेन नेत्रेण व्रणमानयेत्, धूमपानाद्वेदनोपशमो व्रणवैशद्यमास्रावोपशमश्च भवति ॥ १९ ॥

व्रणधूपन की विधि—शराव-सम्पुट में बन्द व्रणधूम को, नेत्र के द्वारा व्रण में पहुँचाना चाहिए। व्रण-धूपन से वेदना की शान्ति, व्रण में निर्मलता तथा स्राव का शमन होता है॥

विधिरेष समासेन धूमस्याभिहितो मया।
नस्यस्यातः प्रवक्ष्यामि विधिं निरवशेषतः ॥ २० ॥

नस्य के लक्षण और उसके भेद—धूमपान विधि का मैंने संक्षिप्त वर्णन किया है, इसके अनन्तर नस्य विधि का विस्तृत वर्णन किया जा रहा है ॥ २० ॥

औषधमौषधसिद्धो वा स्नेहो नासिकाभ्यां दीयत इति नस्यम्। तद् द्विविधम्-शिरोविरेचनं स्नेहनं च। तद् द्विविधमपि पञ्चधा। तद्यथा-नस्यं, शिरोविरेचनं, प्रतिमर्शः, अवपीडः, प्रधमनं च। तेषु नस्यं प्रधानं शिरोविरेचनं च; नस्यविकल्पः प्रतिमर्शः, शिरोविरेचनविकल्पोऽवपीडः प्रधमनं च; ततो नस्यशब्दः पञ्चधा नियमितः ॥ २१ ॥

नासिका-छिद्रों के द्वारा औषध या औषधसिद्ध स्नेह के प्रयोग को नस्य कहते हैं। वह दो प्रकार का होता है—(१) शिरोविरेचन और (२) स्नेहन। ये द्विविध नस्य भी पाँच भागों में विभक्त हैं। जैसे—(१) नस्य (२) शिरोविरेचन, (३) प्रतिमर्श, (४) अवपीड और (५) प्रधमन। इनमें नस्य और शिरोविरेचन प्रधान हैं। प्रतिमर्श नस्य का ही भेद है। अवपीड और प्रधमन शिरोविरेचन के भेद हैं। इस प्रकार नस्य-शब्दवाचक पाँच प्रकारों का नियमपूर्वक प्रतिपादन किया गया है ॥ २१ ॥

विमर्शः—शिरोविरेचनद्रव्यैर्यो दीयते स शिरोविरेचनः। श्वेतशीतस्वरसादीनां पिचुनावपीडनादवपीडः। चूर्णस्य मुखेन नाड्या वा प्रध्मापनात् प्रधमनम्।

"प्रतिमर्शो भवेत् स्नेहो निर्दोष उभयार्थकृत्।" (डल्वणः)

तत्र यः स्नेहनार्थं शून्यशिरसां ग्रीवास्कन्धोरसां च बलजननार्थं दृष्टिप्रसादजननार्थं वा स्नेहो विधीयते तस्मिन् वैशेषिको नस्यशब्दः। तत्तु देयं वाताभिभूते शिरसि दन्तकेशश्मश्रुप्रपातदारुणकर्णशूलकर्णक्ष्वेडतिमिरस्वरोपघातनासारोगास्यशोषावबाहुकाकालजवलीपलितप्रादुर्भावदारुणप्रबोधेषु वातपैत्तिकेषु मुखरोगेष्वन्येषु च वातपित्तहरद्रव्यसिद्धेन स्नेहेनेति ॥ २२ ॥

स्नैहिक नस्य के प्रयोग का वर्णन—शून्य शिर, ग्रीवा, स्कन्ध और वक्षस्थल के स्नेहन एवं शक्तिसञ्चय तथा नेत्रों के निर्मल करने के लिए जिस स्नेह का प्रयोग किया जाता है उसमें नस्य शब्द विशेष अर्थ में प्रयुक्त होता है। इस स्नेह का प्रयोग, वातपित्तनाशक द्रव्यों से सिद्ध स्नेह (सर्पिस्तैलवसामज्जा) के द्वारा वात से पीड़ित शिरोरोग, दाँत-केश-श्मश्रु (दाढ़ी-मूँछ के बाल) के गिरने, भयङ्कर कर्णशूल, कर्णक्ष्वेड (कानों में वेणुघोष के समान ध्वनि होना), तिमिर, स्वरभेद, नासारोग, मुखशोष, अवबाहुक, अकाल वली-पलित की उत्पत्ति (असमय में झुर्रियाँ पड़ना तथा बालों का सफेद होना), भयानक वात-पित्तजन्य व्याधियों के उदय, मुख रोग एवं अन्य विकारों में करना चाहिए ॥ २२ ॥

शिरोविरेचनं श्लेष्मणाऽभिव्याप्ततालुकण्ठशिरसामरोचकशिरोगौरवशूलपीनसार्धावभेदकक्रिमिप्रतिश्यायापस्मारगन्धाज्ञानेष्वन्येषु चोर्ध्वजत्रुगतेषु कफजेषु विकारेषु शिरोविरेचनद्रव्यैस्तत्सिद्धेन वा स्नेहेनेति ॥

शिरोविरेचन के योग्य रोगी—शिरोविरेचन का प्रयोग श्लेष्मा से भरे हुए तालु, कण्ठ और शिर में, अरोचक, शिरोगौरव, शूल, पीनस, अर्धावभेदक, कृमि, प्रतिश्याय, अपस्मार, गन्धज्ञाननाश तथा अन्य ऊर्ध्वजत्रुगत कफज विकारों में शिरोविरेचन द्रव्यों के द्वारा (पिप्पलीविडङ्गशिग्रुसिद्धार्थकापामार्गप्रभृतीनि) अथवा इनसे सिद्ध स्नेह से करना चाहिए ॥ २३ ॥

तत्रैतत् द्विविधमप्यभुक्तवतोऽन्नकाले, पूर्वाह्णे श्लेष्मरोगिणां, मध्याह्ने पित्तरोगिणाम्, अपराह्णे वातरोगिणाम्॥

स्नैहिक और वैरेचनिक नस्यों का काल—इन द्विविध (स्नैहिक और वैरेचनिक) नस्यों का प्रयोग, भोजन के समय बिना खाये हुए तथा श्लेष्मा के रोगियों के लिए पूर्वाह्ण में एवं पित्त के रोगियों के लिए मध्याह्न में और वातज रोगियों के लिए अपराह्ण में करना चाहिए ॥ २४ ॥

विमर्शः—

वृद्धवाग्भटः :—स्वस्थवृत्ते शीते मध्याह्ने, शरद्-वसन्तयोः पूर्वाह्णे, ग्रीष्मेऽपराह्णे, वर्षासु आदित्यदर्शने पञ्चकर्माण्याचरतो वस्तिकर्मोत्तरकालमेव।

अथ पुरुषाय शिरोविरेचनीयाय त्यक्तमूत्रपुरीषाय भुक्तवते व्यभ्रे काले दन्तकाष्ठधूमपानाभ्यां विशुद्धवक्त्रस्रोतसे पाणितापपरिस्विन्नमृदितगलकपोलललाटप्रदेशाय वातातपरजोहीने वेश्मन्युत्तानशायिने प्रसारित-

करचरणाय किञ्चित् प्रविलम्बितशिरसे वस्त्राच्छादितनेत्राय वामहस्तप्रदेशिन्यग्रोन्नामितनासाग्राय विशुद्धस्रोतसि दक्षिणहस्तेन स्नेहमुष्णाम्बुना प्रतप्तं रजतसुवर्णताम्रमणिमृत्पात्रशुक्तीनामन्यतमस्थं शुक्त्या पिचुना वा सुखोष्णं स्नेहमद्रुतमासिञ्चेदव्यवच्छिन्नधारं यथा नेत्रे न प्राप्नोति ॥ २५ ॥

नस्यदान की विधि—बादलरहित स्वच्छ आकाश के समय शिरोविरेचन के योग्य, मल-मूत्र का त्याग एवं अल्प भोजन तथा दन्तधावन और धूम्रपान के द्वारा मुख और स्रोतों को शुद्ध किए हुए, हथेली के ताप से स्वेदित, मृदित गल, कपोल और ललाटप्रदेशवाले, वायु, धूप और धूलि से रहित गृह में उत्तान सोये हुए, हाथ-पैर फैलाये हुए, शिर को कुछ नीचे झुकाये हुए, वस्त्र से नेत्रों को ढँके हुए, बायें हाथ की प्रदेशिनी अंगुलि से नासिका के अग्रभाग को ऊपर उठाये हुए पुरुष के स्वच्छ नासारन्ध्रों में उष्ण जल के द्वारा तपाये गए और रजत, स्वर्ण, ताम्र, मणि, मृत्तिकापात्र या शुक्ति में से किसी एक पात्र में रखे हुए सुखोष्ण स्नेह को, दाहिने हाथ से शुक्ति अथवा पिचु के द्वारा धीरे-धीरे एक धार से डाले, जिससे वह नेत्रों में न पड़े ॥ २५ ॥

स्नेहेऽवसिच्यमाने तु शिरो नैव प्रकम्पयेत् ।
न कुप्येन्न प्रभाषेच्च न क्षुयान्न हसेत्तथा ॥ २६ ॥

नासिकारन्ध्रों में स्नेह सिञ्चन के समय आतुर को शिर नहीं हिलाना चाहिए, क्रोध नहीं करना चाहिए तथा बोलना, छींकना और हँसना नहीं चाहिए ॥ २६ ॥

एतैर्हि विहतः स्नेहो न सम्यक् प्रतिपद्यते ।
ततः कासप्रतिश्यायशिरोऽक्षिगदसंभवः ॥ २७ ॥

क्योंकि इन अवस्थाओं में प्रयुक्त स्नेह भली-भाँति यथास्थान नहीं पहुँचता जिससे कास, प्रतिश्याय, शिरोरोग तथा नेत्ररोग उत्पन्न हो जाते हैं ॥ २७ ॥

तस्य प्रमाणमष्टौ बिन्दवः प्रदेशिनीपर्वद्वयनिःसृताः प्रथमा मात्रा, द्वितीया शुक्तिः, तृतीया पाणिशुक्तिः, इत्येतास्तिस्रो मात्रा यथाबलं प्रयोज्याः ॥ २८ ॥

स्नैहिक नस्य का प्रमाण—एक-एक नासारन्ध्रों में छोड़े जाने वाले स्नेह की मात्रा आठ बिन्दु होती है। प्रदेशिनी अंगुलि के स्नेहसिक्त दो पोरों से टपके हुए बिन्दुओं की प्रथम मात्रा शुक्ति ( ३२ बूँद ) दूसरी मात्रा और पाणिशुक्ति ( ६४ बूँद ) तीसरी मात्रा होती है। इन तीनों मात्राओं का प्रयोग बल के अनुसार करना चाहिए ॥ २८ ॥

स्नेहनस्यं नोपगिलेत् कथंचिदपि बुद्धिमान् ॥ २९ ॥
शृङ्गाटकमभिप्लाव्य निरेति वदनाद्यथा ।
कफोत्क्लेशभयाच्चैनं निष्ठीवेदविधारयन् ॥ ३० ॥

स्नैहिक नस्य के पश्चात् कर्तव्य कर्म—बुद्धिमान व्यक्ति को स्नेह नस्य कभी भी निगलना नहीं चाहिए क्योंकि शृङ्गाटक मर्म को आप्लावित कर यह मुख द्वारा बाहर निकल आता है। इसलिए कफोत्क्लेश के भय से इसे मुख में धारण किए बिना थूक देना चाहिए ॥ २९-३० ॥

विमर्श :—नोपगिलेन्न पिबेत। तथाहि विदेहः—निष्ठीवेन्न पिबेन्नस्यं व्यापदः पिबतस्त्विमाः। भवन्ति कासश्छर्दिश्च कृत्साऽन्नेवमथुस्तथा' इति। कचिन्नस्यपानमप्युक्तं विदेहेनैव-'क्षीणं मांसं बलं यस्य वातार्त्तिश्चोर्ध्वजत्रुजा। सुदीप्ताग्निः स्नेहसात्म्यः स नस्यं नासया पिबेत्। धातूंश्च तर्पयेद देहे पीतं नस्यन्तु नस्ततः' इति। नासाकर्णस्रोतोऽक्षिजिह्वातर्पणीनां शिराणां सन्निपातः शृङ्गाटकः।

दत्ते च पुनरपि संस्वेद्य गलकपोलादीन् धूममासेवेत, भोजयेच्चैनमभिष्यन्दि, ततोऽस्याचारिकमादिशेत् ; रजोधूमस्नेहातपमद्यद्रवपानशिरःस्नानातियानक्रोधादीनि च परिहरेत् ॥ ३१ ॥

नस्य-प्रयोग के अनन्तर पुनः आतुर के गला, कपोल आदि को सेंककर धूम्रपान कराना चाहिए और अभिष्यन्दि द्रव्य खिलाना चाहिए तथा उसे आचार-विधि समझानी चाहिए। रोगी को, धूल, धूम्र, स्नेह, धूप, मद्य, द्रवपान, शिरःस्नान, अधिक सवारी करना तथा क्रोध आदि का त्याग करना चाहिए ॥ ३१ ॥

तस्य योगातियोगायोगानामिदं विज्ञानं भवति ॥३२॥

स्नैहिक नस्य के योग, अतियोग तथा अयोग के लक्षण—नस्य के योग, अतियोग और अयोग के लक्षण इस प्रकार होते हैं ॥ ३२ ॥

लाघवं शिरसो योगे सुखस्वप्नप्रबोधनम् ।
विकारोपशमः शुद्धिरिन्द्रियाणां मनःसुखम् ॥ ३३ ॥

नस्य के योग से शिर में लघुता, सुख से सोना और जागना, विकारों का शमन, इन्द्रियों की शुद्धि तथा मानसिक सुख शान्ति की प्राप्ति होती है ॥ ३३ ॥

कफप्रसेकः शिरसो गुरुतेन्द्रियविभ्रमः ।
लक्षणं मूर्ध्न्यतिस्निग्धे रूक्षं तत्रावचारयेत् ॥ ३४ ॥

कफ का निकलना, शिर का भारीपन और इन्द्रियों की अशान्ति ये लक्षण शिरोभाग के अतिस्नेहन अर्थात् नस्य के अतियोग से उत्पन्न होते हैं। इसमें रूक्ष उपचार करना चाहिए ॥ ३४ ॥

अयोगे वातवैगुण्यमिन्द्रियाणां च रूक्षता ।
रोगाशान्तिश्च तत्रेष्टं भूयो नस्यं प्रयोजयेत् ॥ ३५ ॥

वातवैगुण्य, इन्द्रियों में रूक्षता और विकारों का शान्त न होना, ये लक्षण नस्य के अयोग से उत्पन्न होते हैं। इनमें पुनः नस्य प्रयोग करना चाहिए ॥ ३५ ॥

चत्वारो बिन्दवः षड्वा तथाऽष्टौ वा यथाबलम् ।
शिरोविरेकस्नेहस्य प्रमाणमभिनिर्दिशेत् ॥३६॥

नस्य में शिरोविरेक स्नेह का प्रमाण—दोष और व्यक्ति के बल के अनुसार शिरोविरेचनीय नस्य की मात्रा—चार, छै या आठ बूँद ( प्रतिनासारन्ध्र के लिए ) होती है ॥ ३६ ॥

विमर्श—विदेह ने इस मात्राक्रम का विधान अधोलिखित रूप में किया है—चतुरश्चतुरो बिन्दूनेकैकस्मिन् समा-

चरेत्। एषा लघ्वी मता मात्रा तथा शीघ्रं विरेचयेत्। अध्यर्धां द्विगुणां वापि त्रिगुणां वा चतुर्गुणाम्। यथाव्याधि विदित्वा तु मात्रां समवचारयेत्॥'

नस्ये त्रीण्युपदिष्टानि लक्षणानि प्रयोगतः।
शुद्ध (द्ध) हीनातिसंज्ञानि विशेषाच्छास्त्रचिन्तकैः॥३७॥

वैरेचनिक नस्य के योग, अयोग तथा अतियोग के लक्षण—शास्त्रज्ञों (विदेह आदि) ने विशेषकर प्रयोग की दृष्टि से नस्य के (१) शुद्ध (२) हीन और (३) अति नामक तीन लक्षण बतलाये हैं॥ ३७॥

लाघवं शिरसः शुद्धिः स्रोतसां व्याधिनिर्णयः।
चित्तेन्द्रियप्रसादश्च शिरसः शुद्धिलक्षणम्॥ ३८॥

शिर में हलकापन, स्रोतों की स्वच्छता, व्याधि की शान्ति, मन और इन्द्रियों में प्रसन्नता तथा शिर की शुद्धि, ये नस्य के शुद्ध लक्षण हैं॥ ३८॥

कण्डूपदेहौ गुरुता स्रोतसां कफसंस्रवः।
मूर्ध्नि हीनविशुद्धे तु लक्षणं परिकीर्तितम्॥ ३९॥

कण्डू, उपदेह (कुछ गीला पुता हुआ सा प्रतीत होना), स्रोतों में गुरुता तथा कफ का स्राव होना, ये लक्षण शिरोभाग की हीन शुद्धि में होते हैं॥ ३९॥

मस्तुलुङ्गागमो वातवृद्धिरिन्द्रियविभ्रमः।
शून्यता शिरसश्चापि मूर्ध्नि गाढविरेचिते॥ ४०॥

शिरोविरेचन के अतियोग में मस्तुलुङ्ग (शिरोऽन्तर्धृताकारः) का बाहर निकलना, वातवृद्धि, इन्द्रियों में विभ्रम तथा शिर की शून्यता आदि लक्षण होते हैं॥ ४०॥

हीनातिशुद्धे शिरसि कफवातघ्नमाचरेत्।
सम्यग्विशुद्धे शिरसि सर्पिर्नस्यं निषेचयेत्॥ ४१॥

शिर की हीन और अति शुद्धि होने पर कफ और वातनाशक उपचार तथा सम्यक् शुद्धि होने पर घृत के नस्य का प्रयोग करना चाहिये॥ ४१॥

(एकान्तरं द्व्यन्तरं वा सप्ताहं वा पुनः पुनः।
एकविंशतिरात्रं वा यावद्वा साधु मन्यते॥ ४२॥

(एक दिन, दो दिन, सात दिन या इक्कीस दिन के अन्तर से अथवा जब तक चिकित्सक उचित समझे उसे बार बार नस्य प्रयोग करना चाहिए॥ ४२॥

मारुतेनाभिभूतस्य वाऽत्यन्तं यस्य देहिनः।
द्विकालं चापि दातव्यं नस्यं तस्य विजानता)॥४३॥

वायु के द्वारा अत्यधिक पीड़ित पुरुष के लिये विद्वान् वैद्य को दोनों समय नस्य प्रयोग करना चाहिये॥ ४३॥)

अवपीडस्तु शिरोविरेचनवदभिष्यण्णसर्पदष्टविसंज्ञेभ्यो दद्याच्छिरोविरेचनद्रव्याणामन्यतममवपिष्याऽवपीडय च, शर्करेक्षुरसक्षीरघृतमांसरसानामन्यतमं क्षीणानां शोणितपित्ते च विदध्यात्॥ ४४॥

अवपीडनस्य के योग्य पुरुष—मेद और कफ से व्याप्त शिर (अभिष्यण्णो मेदःकफाभिव्याप्तशिरः) तथा सर्पदंश के द्वारा संज्ञारहित हुए पुरुषों के लिए, शिरोविरेचन द्रव्यों में से किसी एक द्रव्य को पीसकर अथवा दबाकर, शिरोविरेचन की भाँति अवपीड (नस्य) का प्रयोग करना चाहिये। क्षीण पुरुषों तथा रक्तपित्त के रोगियों के लिये शर्करा, इक्षुरस, दूध, घृत और मांसरस में से किसी एक द्रव्य का प्रयोग करना चाहिये॥ ४४॥

कृशदुर्बलभीरूणां सुकुमारस्य योषिताम्।
शृताः स्नेहाः शिरःशुद्ध्यै कल्कस्तेभ्यो यथा हितः॥४५॥

कृश, दुर्बल, भीरु, सुकुमार और स्त्रियों की शिरः शुद्धि के लिये (शिरोविरेचनीय द्रव्यों के द्वारा) सिद्ध स्नेह और इन द्रव्यों का कल्क हितकर होता है॥ ४५॥

चेतोविकारकृमिविषाभिपन्नानां चूर्णं प्रधमेत्॥ ४६॥

प्रधमन नस्य प्रयोग के विषय—चेतना की विकृति, कृमि तथा विष से पीड़ित पुरुषों के लिये शिरोविरेचनीय द्रव्यों का चूर्ण नासिका में प्रधमन (फूँकना) करना चाहिये॥ ४६॥

विमर्शः—अत्र विदेह :—

> नाडी षडङ्गुलायामा द्विमुखी च तथा धमेत्।
> त्रिश्चूर्णं मुच्छुटीमात्रमेव प्रधमने विधिः॥
> शुक्तिप्रमाणं निम्नेद्वा बद्धं सूक्ष्मेण वाससा।"

नस्येन परिहर्तव्यो भुक्तवानपतर्पितोऽत्यर्थतरुणप्रतिश्यायी गर्भिणी पीतस्नेहोदकमद्यद्रवोऽजीर्णी दत्तबस्तिः क्रुद्धो गरार्तस्तृषितः शोकाभिभूतः श्रान्तो बालो वृद्धो वेगावरोधितः शिरःस्नातुकामश्चेति अनार्तवे चाभ्रे नस्यधूमौ परिहरेत्॥ ४७॥

नस्य के अयोग्य पुरुष—भोजन किये हुये, लंघन से युक्त, अत्यधिकतरुण, प्रतिश्याय पीड़ित, गर्भिणी, स्नेह-जल मद्य तथा किसी द्रव पदार्थ का पान किये, अजीर्णग्रस्त, वस्ति-सेवन किये हुये क्रुद्ध, गरविष से दुःखी, प्यासे, शोकसन्तप्त श्रान्त बालक, वृद्ध, मल-मूत्रादि के वेगों को रोके हुये, शिर से स्नान की अभिलाषा रखने वाले तथा रजोधर्मरहित स्त्री (रजस्वला को भी) एवं मेघाच्छन्न आकाश के समय नस्य और धूमपान दोनों का परित्याग करना चाहिए॥

तत्र हीनातिमात्रातिशीतोष्णसहसाप्रदानादतिप्रविलम्बितशिरस उच्छिङ्क्षतो विचलतोऽभ्यवहरतो वा प्रतिषिद्धप्रदानाच्च व्यापदो भवन्ति तृष्णोद्गारादयो दोषनिमित्ताः क्षयजाश्च॥ ४८॥

नस्य के व्यापद्—हीनमात्रा में, अधिकमात्रा में अत्यन्त शीतल, अधिक उष्ण, सहसा प्रयोग करने से, शिर को अधिक नीचा रखने से, छींकने से, हिलने से, भोजन के समय तथा निषिद्ध अवस्था में नस्य का प्रयोग करने से, दोषोत्क्लेश और दोषक्षयजन्य, तृष्णा, उद्गार आदि उपद्रवों की उत्पत्ति होती है॥ ४८॥

भवतश्चात्र—
नस्ये शिरोविरेके च व्यापदो द्विविधाः स्मृताः।
दोषोत्क्लेशात् क्षयाच्चैव विज्ञेयास्ता यथाक्रमम्॥४९॥

नस्य व्यापदों के दो प्रकार—जैसे कि-नस्य और शिरोविरेचन में, दोषों के उत्क्लेश तथा उनके क्षय से, दो प्रकार के उपद्रव उत्पन्न होते हैं। उन्हें क्रमानुसार अर्थात् नस्य के द्वारा दोषोत्क्लेशज और शिरोविरेचन के द्वारा दोषक्षयज उपद्रवों की उत्पत्ति समझनी चाहिये ॥ ४९ ॥

दोषोत्क्लेशनिमित्तास्तु जयेच्छमनशोधनैः।
अथ क्षयनिमित्तासु यथास्वं बृंहणं हितम् ॥ ५० ॥

नस्य व्यापदों की चिकित्सा—दोषोत्क्लेशजन्य उपद्रवों का उपचार शमन और शोधन के द्वारा तथा क्षयजन्य विकारों का प्रतिकार उनके दोषों के अनुकूल बृंहण विधि से करना चाहिये ॥ ५० ॥

प्रतिमर्शश्चतुर्दशसु कालेषूपादेयः, तद्यथा—तल्पोत्थितेन, प्रक्षालितदन्तेन, गृहान्निर्गच्छता, व्यायामव्यवायाध्वपरिश्रान्तेन, मूत्रोच्चारकवलाञ्जनान्ते, भुक्तवता छर्दितवता, दिवास्वप्नोत्थितेन, सायं चेति ॥ ५१ ॥

प्रतिमर्श नस्य का समय—प्रतिमर्श का प्रयोग चौदह अवस्थाओं में हितकर होता है; जैसेः—(१) प्रातःकाल शय्या त्यागने पर, (२) दन्तधावन करने के पश्चात्, (३) घर से बाहर जाते समय, (४) व्यायाम, (५) मैथुन एवं (६) मार्ग चलने से श्रान्त होने पर, (७) मूत्र, (८) अधोवायु, (९) कवल तथा (१०) अञ्जन लगाने के अन्त में, (११) भोजन के बाद, (१२) छींक आने के अनन्तर (१३) दिन में सो कर उठने पर और (१४) सायंकाल में ॥ ५१ ॥

तत्र तल्पोत्थितेनासेवितः प्रतिमर्शो रात्रावुपचितं नासास्रोतोगतं मलमुपहन्ति मनःप्रसादं च करोति, प्रक्षालितदन्तेनासेवितो दन्तानां दृढतां वदनसौगन्ध्यं चापादयति, गृहान्निर्गच्छता सेवितो नासास्रोतसः क्लिन्नतया रजो धूमो वा न बाधते, व्यायाममैथुनाध्वपरिश्रान्तेनासेवितः श्रममुपहन्ति, मूत्रोच्चारान्ते सेवितो दृष्टेर्गुरुत्वमपनयति, कवलाञ्जनान्ते सेवितो दृष्टिं प्रसादयति, भुक्तवता सेवितः स्रोतसां विशुद्धिं लघुतां चापादयति, वान्तेनासेवितः स्रोतोविलग्नं श्लेष्माणमपोह्य भक्ताकाङ्क्षामापादयति, दिवास्वप्नोत्थितेनासेवितो निद्राशेषं गुरुत्वं मलं चापोह्य चित्तैकाग्र्यं जनयति, सायं चासेवितः सुखनिद्राप्रबोधं चेति ॥ ५२ ॥

यथोक्त काल में सेवित प्रतिमर्श के गुण—प्रातः काल सो कर उठने वाले व्यक्ति के द्वारा सेवन किया गया प्रतिमर्श (नस्य) रात्रि में एकत्रित हुए नासास्रोत के मल को नष्ट करता है तथा मन में प्रसन्नता लाता है। दन्तधावन के पश्चात् सेवित प्रतिमर्श दांतों को दृढ बनाता है तथा मुख में सुगन्धि उत्पन्न करता है। घरसे बाहर निकलते समय प्रतिमर्श का सेवन करने से, नासारन्ध्रों के गीला रहने के कारण, धूलि और धूम हानि नहीं पहुँचाते। व्यायाम, मैथुन तथा मार्गगमन से श्रान्त व्यक्ति के द्वारा सेवन किया गया प्रतिमर्श थकावट मिटाता है। मूत्र तथा अधोवायु के उपरान्त प्रतिमर्श का सेवन करने से दृष्टि का भारीपन नष्ट हो जाता है। कवल और अञ्जन के बाद सेवन करने से नेत्र निर्मल होते हैं। भोजन के बाद प्रतिमर्श का सेवन स्रोतों को शुद्ध करता है तथा शरीर में लघुता लाता है। वमन किए हुए व्यक्ति के द्वारा सेवित प्रतिमर्श स्रोतों में चिपके हुए श्लेष्मा को निकालकर भोजन में रुचि उत्पन्न करता है। दिन में सोकर उठने वाले के द्वारा सेवन किया गया प्रतिमर्श शेषनिद्रा, भारीपन और मल को दूर कर चित्त में एकाग्रता उत्पन्न करता है। सायंकाल सेवन किया गया प्रतिमर्श सुखपूर्वक निद्रा लाता है और (प्रातः) जगाता है ॥ ५२ ॥

विमर्श—वृद्धवाग्भटे :—

"प्रमाणं प्रतिमर्शस्य बिन्दुद्वितयमिष्यते।
बिन्दुर्वा येन चोत्क्लेशो नानुक्लिष्टस्य जायते ॥
निहितो यत्र वा स्नेहो न साक्षादुपलभ्यते।

विदेहमत :—

उच्छिङ्घेन्न पिबेत् स्नेहं निष्ठीवेन्मुखमागतम् ॥"

ईषदुच्छिङ्घतः स्नेहो यावद्वक्त्रं प्रपद्यते।
नस्ये निषिक्तं तं विद्यात् प्रतिमर्शं प्रमाणतः ॥ ५३ ॥

प्रतिमर्श की मात्रा—नस्य में प्रयुक्त किया गया स्नेह जब थोड़ी छींक आने पर भी मुख में आ जाय तो उस प्रतिमर्श को प्रमाणानुकूल समझना चाहिए ॥ ५३ ॥

नस्येन रोगाः शाम्यन्ति नराणामूर्ध्वजत्रुजाः।
इन्द्रियाणां च वैमल्यं कुर्यादास्यं सुगन्धि च ॥ ५४ ॥

नस्य सामान्य के गुण—नस्य के प्रयोग से मनुष्यों के ऊर्ध्वजत्रुगत रोग शान्त होते हैं, इन्द्रियां निर्मल होती हैं तथा मुख सुगन्धित होता है ॥ ५४ ॥

हनुदन्तशिरोग्रीवात्रिकबाहूरसां बलम्।
वलीपलितखालित्यव्यङ्गानां चाप्यसंभवम् ॥ ५५ ॥

हनु, दन्त, शिर, ग्रीवा, त्रिक (कटि), बाहु और वक्ष बलवान बनते हैं तथा वली, पलित, खालित्य एवं व्यङ्ग रोगों की भी उत्पत्ति नहीं होती ॥ ५५ ॥

तैलं कफे सवाते स्यात् केवले पवने वसाम्।
दद्यात्सर्पिः सदा पित्ते मज्जानं च समारुते ॥ ५६ ॥

दोष विशेष से नस्य में स्नेह विशेष—(नस्य के लिए) कफयुक्त वातप्रकोप में तेल, केवल वात में वसा, पित्त में घृत तथा वातपित्त में मज्जा का प्रयोग करना चाहिए ॥ ५६

चतुर्विधस्य स्नेहस्य विधिरेवं प्रकीर्तितः।
श्लेष्मस्थानाविरोधित्वात्तेषु तैलं विधीयते ॥ ५७ ॥

इस प्रकार चतुर्विध स्नेह के प्रयोग की विधि बतलाई गई है, इनमें श्लेष्मस्थान का विरोधी न होने के कारण तेल श्रेष्ठ होता है ॥ ५७ ॥

अतः परं प्रवक्ष्यामि कवलग्रहणे विधिम्।
चतुर्धा कवलः स्नेही प्रसादी शोधिरोपणौ ॥ ५८ ॥

चतुर्विध कवल—इसके अनन्तर कवल धारण की विधि बतलाई जाती है। कवल चार प्रकार का होता है, (१) स्नेही (२) प्रसादी (३) शोधन और (४) रोपण ॥ ५८ ॥

स्निग्धोष्णैः स्नैहिको वाते, स्वादुशीतैः प्रसादनः।
पित्ते, कट्वम्ललवणै रूक्षोष्णैः शोधनः कफे ॥ ५९ ॥

वातप्रकोप में स्निग्ध और उष्ण स्नैहिक कवल, पित्त में मधुर और शीतल प्रसादन कवल तथा कफ में कटु अम्ल, लवण, रूक्ष और उष्ण शोधन कवल धारण करना चाहिए ॥

कषायतिक्तमधुरैः कटूष्णै रोपणो व्रणे।
चतुर्विधस्य चैवास्य विशेषोऽयं प्रकीर्तितः ॥ ६० ॥

व्रण में कषाय, तिक्त, मधुर, कटु और उष्ण रोपण कवल धारण करना चाहिए। चतुर्विध कवलों की विशेषता (भेद) का इस प्रकार वर्णन किया गया है ॥ ६० ॥

तत्र त्रिकटुकवचासर्षपहरीतकीकल्कमालोड्य तैलशुक्तसुरामूत्रक्षारमधूनामन्यतमेन सलवणमभिप्रतप्य मुपस्विन्नमृदितगलकपोलललाटप्रदेशो धारयेत् ॥६१॥

कफहर त्रिकटुकादि कवल—त्रिकटु, वच, सरसों और हरीतकी के कल्क को तैल, शुक्त, सुरा, गोमूत्र, क्षार और मधु में से किसी एक द्रव्य में घोलकर नमक मिलाना चाहिए और उसे उष्ण करके, गला, कपोल एवं ललाट प्रदेश का स्वेदन तथा मर्दन करने के पश्चात् कवल धारण करना चाहिए ॥ ६१ ॥

सुखं संचार्यते या तु मात्रा स (सा) कवलः स्मृतः।
असंचार्या तु या मात्रा गण्डूषः स प्रकीर्तितः ॥ ६२ ॥

कवल तथा गण्डूष में भेद—जो मात्रा मुख में सुख पूर्वक इधर-उधर संचरित हो उसे कवल तथा जिसका संचार न हो उसे गण्डूष कहते हैं ॥ ६२ ॥

तावच्च धारयितव्योऽनन्यमनसोन्नतदेहेन यावद्दोषपरिपूर्णकपोलत्वं नासास्रोतोनयनपरिप्लवश्च भवति तदा विमोक्तव्यः, पुनश्चान्यो ग्रहीतव्य इति ॥ ६३ ॥

गण्डूष-धारण के काल की अवधि—गण्डूष और कवल, एकाग्र मन से शरीर को सीधा करके तब तक धारण करना चाहिए जबतक कण्ठ दोष (कफ) से परिपूर्ण न हो जाय तथा नासिका रन्ध्र और नेत्र जल से न भर जाँय। इसके अनन्तर मुख से कवल निकाल कर दूसरा कवल धारण करना चाहिए ॥ ६३ ॥

एवं स्नेहपयःक्षौद्ररसमूत्राम्लसंभृताः ।
कषायोष्णोदकाभ्यां च कवला दोषतो हिताः ॥ ६४ ॥

दोषविशेष से कवलविशेष का निर्देश—इस प्रकार स्नेह, दूध, मधु, रस, गोमूत्र, अम्ल (काञ्जी), कषाय और उष्णोदक का दोषों के अनुसार कवल धारण हितकर होता है ॥ ६४ ॥

व्याधेरपचयस्तुष्टिर्वैशद्यं वक्त्रलाघवम् ।
इन्द्रियाणां प्रसादश्च कवले शुद्धिलक्षणम् ॥ ६५ ॥

शुद्ध कवल के लक्षण—रोग की शान्ति, सन्तोष, निर्मलता, मुख में लघुता और इन्द्रियों की प्रसन्नता ये शुद्ध कवल के लक्षण हैं ॥ ६५ ॥

हीने जाड्यकफोत्क्लेशावरसज्ञानमेव च ।
अतियोगान्मुखे पाकः शोषतृष्णाऽरुचिक्लमाः ॥ ६६ ॥

कवल का हीन योग होने पर जडता, कफ की वृद्धि और रसज्ञान की अप्रतीति होती है तथा अतियोग होने पर मुख में पाक, शोष, तृष्णा, अरुचि और क्लम होता है ॥ ६६ ॥

शोधनीये विशेषेण भवन्त्येव न संशयः ।
तिला नीलोत्पलं सर्पिः शर्करा क्षीरमेव च ॥ ६७ ॥
सक्षौद्रो दग्धवक्त्रस्य गण्डूषो दाहनाशनः ।
कवलस्य विधिर्ह्येष समासेन प्रकीर्तितः ॥ ६८ ॥

दाहनाशन तिलादि कवल—शोधनीय कवलों में निस्सन्देह ये लक्षण विशेष रूप से होते हैं। तिल, नील कमल, घृत, शर्करा, दूध और मधु का कवल धारण जले हुए मुख के दाह को नष्ट करता है। संक्षेप में कवल धारण की इस विधि का वर्णन किया गया है ॥ ६७-६८ ॥

विभज्य भेषजं बुद्ध्या कुर्वीत प्रतिसारणम् ।
कल्को रसक्रिया क्षौद्रं चूर्णं चेति चतुर्विधम् ॥ ६९ ॥

मुखरोग में प्रतिसारण विधि—अपनी बुद्धि से औषध को कल्क, रसक्रिया (फाणिताकृति), क्षौद्र (मोटाचूर्ण) और चूर्ण रूप में विभक्त करके प्रतिसारण करना चाहिए ॥ ६९ ॥

अङ्गुल्यग्रप्रणीतं तु यथास्वं मुखरोगिणाम् ।
तस्मिन् योगमयोगं च कवलोक्तं विभावयेत् ॥ ७० ॥

प्रतिसारण में पश्चात् कर्त्तव्य कर्म—मुख के रोगियों के लिए दोषों के अनुसार औषधि को अंगुली के अग्रभाग में लगाकर प्रतिसारण (घिसना) करना चाहिए तथा प्रतिसारण के हीन और अतियोग कवल की भांति समझना चाहिए ॥ ७० ॥

तानेव शमयेद् व्याधीन् कवलो यानपोहति ।
दोषघ्नमनभिष्यन्दि भोजयेच्च तथा नरम् ॥ ७१ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सास्थाने धूमनस्यकवलग्रहचिकित्सितं नाम चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४० ॥

कवल धारण जिन रोगों को शान्त करता है उन्हीं रोगों की शान्ति प्रतिसारण के द्वारा भी होती है। प्रतिसारण काल में रोगी को दोषनाशक तथा अनभिष्यन्दि पदार्थ खिलाना चाहिए ॥ ७१ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषाव्याख्यायां चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ चिकित्सास्थानं समाप्तम् ।

|| श्रीः ||

काशी संस्कृत ग्रन्थमाला

१५६

महर्षिणा सुश्रुतेन विरचिता

# सुश्रुतसंहिता

'आयुर्वेदतत्त्वसन्दीपिका'-हिन्दीव्याख्या-वैज्ञानिकविमर्शोपेता

## ( कल्पस्थानम् )

( संशोधित परिवर्धित संस्करण )


व्याख्याकार :—

डा० अम्बिकादत्त शास्त्री

एम० ए० ( संस्कृत, अंग्रेजी ), ए० एम० एस०

प्रोफेसर, राजकीय आयुर्वेदिक कालेज, ग्वालियर

सम्पादक :—

लक्ष्मीशंकर विश्वनाथ गुरु

स्नातकोत्तर आयुर्वेदीय अनुसंधान संस्थान, चिकित्सा विज्ञान महाविद्यालय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

सदस्य, चिकित्सा विज्ञान विशेषज्ञ परामर्शदात्री समिति, वैज्ञानिक

एवं तकनीकी शब्दावली आयोग, भारत सरकार


चौखम्भा संस्कृत संस्थान

भारतीय सांस्कृतिक साहित्य के प्रकाशक तथा विक्रेता

पो० आ० चौखम्भा, पो० बा० नं० ११३९

जड़ाव भवन, के. ३७/११६, गोपाल मन्दिर लेन

वाराणसी–२२१००१ ( भारत )

# दो शब्द

ईसा से ५०० से १००० वर्ष पूर्व भारतीय सभ्यता और विज्ञान अपने उच्चतम अवस्था में पहुँचा था। सुश्रुतसंहिता के कल्पस्थान को पढ़कर ज्ञात होता है कि उस समय प्राणिविज्ञान का अत्यन्त गहन अध्ययन किया गया था। सर्प, मण्डूक का अध्ययन उच्चतम किया गया था जो अन्वेषणीय है। इसी प्रकार जनता की विशेषकर राजा की नाना प्रकार के विषों से रक्षा करने के समस्त उपायों का सम्यक् अध्ययन किया गया है। यह कल्पस्थान आयुर्वेद के अष्टांगों में से एक अंग अगदतन्त्र से ही सम्बन्ध रखता है। मूषक शुक्रविष, लूता दंशविष, गृहगोधिका दंशविष आदि शंकनीय है अतः अन्वेषणीय है। इस स्थान में वर्णित महा अगदों का निर्माण एवं प्रयोग करना चाहिये। उन्मत्त श्वा और शृगाल से उत्पन्न होनेवाले रोग ( Rabies ) का ज्ञान पूर्ण उपलब्ध होता है। अभी भी आधुनिक विष-विज्ञान ( Toxicology ) को इस कल्पस्थान से कुछ विशेष ज्ञान प्राप्त हो सकता है।

प्रथम संस्करण में इस स्थान का अनुवाद एवं विमर्श लेखन पण्डित शिरोमणि अवधविहारी अग्निहोत्री, प्रोफेसर ( कायचिकित्सा ), राजकीय आयुर्वेद महाविद्यालय, ग्वालियर द्वारा किया गया था। श्री अग्निहोत्री जी संस्कृत एवं आंग्लभाषा के विद्वान् होने के साथ ही प्राच्य एवं पाश्चात्य चिकित्सा-विज्ञान के पूर्ण मर्मज्ञ हैं। उन्होंने इस ग्रन्थ में डल्हण को यथास्थान समुचित आदर प्रदान किया है तथा अन्य चरक आदि आर्ष ग्रन्थों का समुचित उल्लेख किया है। आधुनिक विष-विज्ञान का यथास्थान यथा आवश्यक समावेश करते हुए, तुलनात्मक रूप से वर्णन किया है। क्योंकि :—

एकं शास्त्रमधीयानो न विद्याच्छास्त्रनिश्चयम्।
तस्माद् बहुश्रुतः शास्त्रं विजानीयाच्चिकित्सकः॥ ( सु० सू० अ० ४ )

इसका यह द्वितीय संस्करण मेरे द्वारा परिवर्धित, संशोधित एवं सम्पादित होकर विद्वानों के करकमलों में समर्पित हो रहा है, यह मेरे लिए अत्यन्त गौरव की वस्तु है। यह विद्यार्थियों, विद्वानों, अध्यापकों और अन्वेषकों के लिए अत्यन्त उपादेय होगा, ऐसी आशा है। महर्षियों में श्रेष्ठ दिवोदास धन्वन्तरि काशीराज ने वाराणसी में ही आचार्य श्रेष्ठ, शल्यविशेषज्ञ सुश्रुत को यह आयु सम्बन्धी ज्ञान का उपदेश दिया था। अब यह ग्रन्थ काशी में ही सम्पादित होकर, छपकर, पाठकों के सम्मुख उपस्थित हो रहा है, यह एक प्रसन्नता का विषय है तथा परम शिव बाबा विश्वनाथ एवं जगज्जननी अन्नपूर्णा की असीम अनुकम्पा एवं आशीर्वाद से ही यह पूर्ण हो सका है।

**सन्त हंस गुण गहहिं पय, परिहरि बारि विकार।**

**धन्वन्तरित्रयोदशी**
**वि० संवत् २०२२**

**विदुषामनुचरः**
**लक्ष्मीशंकर गुरु**

# पठनीय

प्रथम अध्याय अन्नपान रक्षाकल्प नामक है। इसमें काशिराज दिवोदास धन्वन्तरि, सुश्रुत आदि को विष से राजा की रक्षा करने के उपाय, पाकशाला में नियुक्ति योग्य वैद्य, पाकशाला का निर्माण तथा व्यवस्था, पाकशालासेवक, विषदाता की परीक्षा, विषदान के साधन, विषमिश्रित अन्नपान के लक्षण, आमाशयगत विष के लक्षण एवं चिकित्सा, पक्वाशयगत विष के लक्षण, चिकित्सा, सविष द्रव्य के लक्षण, सविष दातुन–कवल–परिषेक–लेप–वस्त्र–मुखलेप वाहन, नस्यधूम, पुष्प, अञ्जन, पादुका, आभूषण आदि से उत्पन्न लक्षण एवं उनकी चिकित्सा, हृदय पर विष व्याप्ति के प्रतिषेध, विष-भक्षण में वमन प्रयोग आदि का वर्णन है ( पृष्ठ १–१५ )।

द्वितीय अध्याय में स्थावर विष, विष के भेद, स्थावर विष के १० अधिष्ठान, ५५ स्थावर विष, कन्दविष, कन्दविष-लक्षण, विष के दश गुण तथा उनका कार्य; दूषीविष लक्षण, कार्य, निरुक्ति; स्थावर विष के ७ वेग तथा यथाक्रम चिकित्सा, अजेयघृत, दूषीविषारि अगद, दूषीविष के उपद्रव व चिकित्सा का वर्णन है ( पृष्ठ १५–२९ )।

तृतीय अध्याय में जंगमविष का; उसके १६ अधिष्ठान एवं जन्तु; दूषित जल, तृण, भोजन, भूमि, द्रव्य, वायु, धूम आदि के लक्षण एवं चिकित्सा; ब्रह्मा से विषोत्पत्ति; विष के नाना वीर्य, विष की सर्वदोष प्रकोपता, दंश के समय सर्प के विषत्याग की विधि; विष-चिकित्सा में शीतल क्रिया का स्थान; सविष मांसभक्षण लक्षण, विष-भक्षण के लक्षण, विशिष्ट देश आदि में सर्पदष्ट की चिकित्सा निषेध, अवस्था विशेष में विषवृद्धि, विषपीड़ित में असाध्यता के लक्षण का वर्णन किया गया है ( पृष्ठ २९–३६ )।

चतुर्थ अध्याय में सर्पदष्ट विषविज्ञान, सर्प के ५ भेद तथा ८० संख्या तथा आकार-भेद से ३ प्रकार एवं उनके लक्षण, सर्प के विचरण काल, दोषप्रकोपता, वर्णभेद, सर्प की उग्र एवं अल्पविषता, सर्पों के नाम, लिंगभेद, सर्पदष्ट के लक्षण, दर्वीकरादि दष्ट लक्षण, पुरुषादि जाति दष्ट के लक्षण, सर्प विष के ७ वेग के लक्षण, कारण तथा वेगान्तर लक्षणों का वर्णन किया है ( पृष्ठ ३६–४५ )।

पञ्चम अध्याय में सर्पदष्ट की चिकित्सा, अरिष्टबन्धन, सर्पदष्ट होनेपर आचूषण, छेदन, दाह, मन्त्र चिकित्सा, मण्डली सर्पदंश पर दाहनिषेध, सर्पदंश में रक्तमोक्षण, वल्मीक मिट्टी का प्रयोग, तैलादि का निषेध; वमन का प्रयोग; दर्वीकरविष मण्डली और राजलि के ७ वेगों की चिकित्सा; गर्भिणी की विष चिकित्सा में विशेषता; पशुओं, पक्षियों में विष चिकित्सा; अवस्था, देश आदि का विष चिकित्सा में विचार; वमन, विरेचन, अञ्जन, शिरोविरेचन की अवस्था का निर्देश, अरिष्टबन्धन से दूषित रक्त का मोक्षण एवं दाह, नष्ट संज्ञा की चिकित्सा, विष से मांस सड़ने पर चिकित्सा; महागद, अजित अगद, तार्क्ष्य अगद, ऋषभ अगद; संजीवन अगद, विभिन्न सर्पविषों में अगद; लूताविष अगद तथा विष में विशेष योगों का वर्णन है ( पृष्ठ ४५–५४ )।

षष्ठ अध्याय दुन्दुभिस्वनीय में :—सर्वविष में क्षारागद; सर्वविष में कल्याणसर्पि, अमृतसर्पि, महासुगन्धि अगदराज; विषातुरों को स्वेदन निषेध, पथ्यापथ्य एवं विषमुक्त के लक्षणों का वर्णन किया गया है ( पृष्ठ ५४–५६ )।

सप्तम अध्याय मूषिक कल्प में—मूषकों के १८ भेद, मूषक दष्ट के सामान्य लक्षण, प्रत्येक मूषक दष्ट के विशेष लक्षण एवं चिकित्सा; मूषिक विष में दाह, विस्रावण, प्रलेप का प्रयोग; फलादि योग, शुकादि योग का प्रयोग; मूषिक विष में शिरोविरेचन, विरेचन एवं संशमन योग; उन्मत्त श्वा, श्रृगाल आदि के दष्ट का लक्षण, अरिष्ट लक्षण, जलत्रास ( Hydrophobia ); उन्मत्त श्वा दष्ट की चिकित्सा तथा श्रृगाल दष्ट के लक्षण, चिकित्सा ( पृष्ठ ५६–६३ )।

अष्टम अध्याय कीट कल्प का उपक्रम, उत्पत्ति, १८ वायव्य कीट, २४ आग्नेय कीट, १३ सौम्य कीट, १२ सान्निपातिक कीट इस तरह कुल ६७ कीट भेद; तीक्ष्णविष कीट के लक्षण, मन्दविष कीट के लक्षण, ४ प्रकार के कणभ के नाम, दष्ट लक्षण; ५ प्रकार के विषखोपरे, उनके दष्ट लक्षण; ६ प्रकार की गलगोलिका, उनके दष्ट लक्षण; ८ प्रकार के गोजर, उनके दष्ट लक्षण; ८ प्रकार के मेढक का नाम, दष्ट लक्षण; विश्वम्भरा दष्ट के लक्षण; अहिण्डुका, कण्डूमका, शूकवृन्ता दष्ट लक्षण; ६ प्रकार की चीटियाँ तथा उनके दष्ट लक्षण; ६ प्रकार की मक्खियों के नाम व दष्ट लक्षण; ५ प्रकार के मशक से नाम व दष्ट लक्षण; नख की खरोच के लक्षण; उग्रविष कीट चिकित्सा; सुखसाध्य कीट दष्ट लक्षण; विषाक्त मूत्र पुरीष के स्पर्श से उत्पन्न लक्षण, कीट दष्ट सामान्य चिकित्सा; वातादि दोषहर स्वेद द्रव्य; वृश्चिक दंश में स्वेदन निषेध; गोलगोलिका विष में—रजन्यादि अगद, शतपदी विष में—कुंकुमादि अगद; मण्डूक विष में मेषश्रृङ्गादि अगद, विश्वम्भरा विष में धवादि अगद, अहिण्डुका में शिरीषादि अगद; कण्डूमका शूकवृन्त, पिपीलिका, मक्षिका, मशक विष चिकित्सा; वृश्चिक उत्पत्ति, वृश्चिकों की संख्या ३०; १३ मन्दविष वृश्चिकों के नाम, लक्षण तथा कर्म; ३ मध्यविष एवं १५ तीक्ष्ण विष वृश्चिकों के नाम, लक्षण तथा कर्म; वृश्चिक दंश चिकित्सा; लूताविष, उसके लक्षण, तीक्ष्ण, मन्द, मध्यविष वाली लूता के काल की अवधि, लूताविष के अधिष्ठान भेद से लक्षण, लूता उत्पत्ति तथा प्रकार, १६ कृच्छ्रसाध्यता असाध्यता भेद एवं लक्षण, प्रत्येक के दंश के अलग-अलग लक्षण, सबकी सामान्य चिकित्सा, लूता के १० प्रकार के उपक्रम तथा अन्त में कीटकल्प १६८ का उपसंहार है; जो यहाँ वर्णित नहीं है वह उत्तर तन्त्र में उपदिष्ट होगा तथा चिकित्सा पुण्यतमत्व का वर्णन है ( पृष्ठ ६३–७९ )।

# कल्पस्थान-विषयसूची

॥ श्रीः ॥

# सुश्रुतसंहिता

## कल्पस्थानम्

### प्रथमोऽध्यायः

**अथातोऽन्नपानरक्षाकल्पं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥**

अन्नपान-रक्षाकल्प का उपक्रम—अथ इसके अनन्तर अन्न-पान-रक्षाकल्प ( नामक अध्याय ) का व्याख्यान करते हैं, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने कहा था ॥ १–२ ॥

विमर्शः—यहाँ 'अथ' शब्द मंगलसूचक अथवा माङ्गलिक है। क्योंकि मङ्गलाचरण आस्तिक बुद्धि का निदर्शक है और यह रुचि के अनुसार देवता-नमस्कारात्मक अथवा 'अथ' आदि माङ्गलिक शब्दों के द्वारा किया जाता है। इसी प्रकार धर्मशास्त्रों में 'अथातो धर्मजिज्ञासा' ( मीमांसा ), अथ शब्दानुशासनम्' ( महाभाष्य ) आदि में 'अथ' शब्द को मंगलाचरणार्थ प्रयुक्त किया है। इसी प्रकार यहाँ पर आचार्य ने भी मंगल-कामना के सूचनार्थ 'अथ' शब्द का प्रयोग किया है। यथा 'ओंकारश्चाथशब्दश्च द्वावेतौ ब्रह्मणः पुरा। कण्ठं भित्त्वा विनिर्यातौ तस्मान्माङ्गलिकावुभौ।' इसी प्रकार अथ शब्द नवीन विषयारम्भ का द्योतक भी है क्योंकि इसके पहले चिकित्सास्थान का वर्णन किया जा चुका है। 'अन्नपान-रक्षाकल्पमिति'—आचार्य डल्हण ने अपनी टीका में कहा है—'चिकित्सास्थानानन्तरं कल्पस्थानमारभ्यते; यतश्चिकित्सास्थानादिभूते द्विव्रणीयाध्याये—विषजुष्टस्य विज्ञानं विषनिश्चयमेव च। चिकित्सितञ्च वक्ष्यामि कल्पे तु प्रविभागशः ॥' इत्यनेन श्लोकेन विषजुष्टव्रणस्य कल्पस्थाने प्रतिपादनं सूचितं तस्मात् तत्रापि स्वस्थस्य व्याधिक्षीणस्य चान्नैरेव प्राणानां धारणं क्रियते, अतः प्रागन्नपानरक्षाकल्पं व्याख्यातुकामः प्राह—'अथात' इत्यादि। इस प्रकार सुश्रुतोक्त कल्पस्थान अगदतन्त्र ही है, जैसा कि आचार्य सुश्रुत ने सूत्रस्थान में स्वयं कहा है—'अन्नस्य रक्षाविज्ञानं स्थावरस्येतरस्य च। सर्पदष्टविषज्ञानं तस्यैव च चिकित्सितम् ॥ दुन्दुभेर्मूषिकाणां च कीटानां कल्प एव च। अष्टौ कल्पाः समाख्याता विषभेषजकल्पनात् ॥ अध्यायानां शतं विंशमेवमेतदुदीरितम् ॥' ( सु. सू. अ. ३।२७-२८½ ) कल्पस्थान में अन्नपान-रक्षाविज्ञानीय, स्थावर-विषविज्ञानीय, जंगमविष-विज्ञानीय, सर्पदष्ट-विषविज्ञानीय, सर्पदष्ट-विषचिकित्सित, दुन्दुभिस्वनीय, मूषिक तथा कीटकल्प नाम के आठ अध्याय हैं। विषौषध के जानने से इसको कल्प कहते हैं। इस प्रकार से पूर्व कहे हुए १२० अध्याय पूर्ण हो जाते हैं। इसलिये कल्पस्थान अगद तन्त्र का नामान्तर ही है जिसको विषविज्ञान अथवा 'टोक्सिकोलॉजी' ( Toxicology ) भी कह सकते हैं फिर इस तन्त्र में औषध का नाम भी तो 'अगद' बताया गया है जिसका अर्थ होता है; जिसके सेवन से गद = रोग या विष विकार उत्पन्न ही न हो तथा नष्ट भी हो जावे या दूर हो जावे। इसलिए विष-चिकित्सा की कल्पना इस तन्त्र में की गई है अतः इसका नाम कल्पस्थान कहा गया है। 'अन्नपान-रक्षा' की व्याख्या करते हुए डल्हणाचार्य जी ने कहा है—'अन्ने भक्ष्यमवरुद्धं घनसाधर्म्यात्; पाने लेह्यमवरुद्धं द्रवसाधर्म्यात्, एवं चतुर्विधस्यापि रक्षाकल्पः। रक्षणं रक्षा, सा पुनरदुष्टस्य, दुष्टस्य पुनर्विषभेषजकल्पनात् कल्पः, रक्षया सहितः कल्पो रक्षाकल्पः। आदिशब्दोऽत्र लुप्तनिर्दिष्टो द्रष्टव्यः, तेन दन्तकाष्ठादीनामपि लक्षण-चिकित्सितकल्पनम्। इति ॥' प्रकार भेद से संसार में दो प्रकार के पदार्थ होते हैं—(१) अमृत—जिनके सेवन से प्राणी मृत नहीं होता तथा प्रसाद अथवा प्रसन्नता का अनुभव करता है तथा (२) विष—जिनके सेवन से प्राणि-मात्र विषाद का अनुभव करता है तथा मृत्यु को प्राप्त होता है। जैसा कि हम कह चुके हैं कि कल्पस्थान अगद तन्त्र का ही नाम विशेष है जिसे विषविज्ञान या 'टोक्सिकोलॉजी' ( Toxicology ) कहा जाता है अतः इस टोक्सिकोलॉजी की व्याख्या आधुनिक

चिकित्साशास्त्र के ग्रन्थों में निम्न प्रकार से दी हुई है, यथा—Toxicology deals with the diagnosis, symptoms and treatment of poisons, and the methods of detecting them.' ( Med. Jurisprudence and Toxicology By J. P Modi, 9th Edition 1947, p.p. 1. ) इसी प्रकार उपर्युक्त विष अथवा Poison की व्याख्या भी निम्न प्रकार से प्राप्त होती है 'Broadly speaking, a poison may be defined as a substance of the nature of a drug which is administered in a way and in an amount in which it is likely to be administered, will produce deleterious effects of a serious nature.' ( Medical Jurisprudence and Toxicology by J. P. Modi, 9th edition 1947, p. p, 406 ) उपर्युक्त गद्यांश का भावार्थ यह है कि विषविज्ञान वह विज्ञान है जिसमें विषाक्त प्राणी का निदान, विष के कारण उत्पन्न होने वाले लक्षण अथवा लक्षणों तथा विषाक्त प्राणी के प्राण-रक्षार्थ की जाने वाली चिकित्सा का, तथा विषदाता एवं संदिग्ध विषाक्त पुरुष का निदान आदि विषयों का समावेश होता है। इसी प्रकार विष शब्द की व्याख्या का भी भावार्थ इस प्रकार किया जा सकता है कि 'सामान्यतया जो कोई भी पदार्थ शरीर के साथ बाह्यसम्पर्क में आने पर या शरीर में किसी प्रकार शोषित होने के बाद शरीर पर हानिकारक प्रभाव करे वह 'विष' (Poison) माना जाता है। या कोई भी पदार्थ जो अन्तःक्षेपण ( Injection ), भक्षण या बाह्य प्रयोग से शोषित हो कर शरीर में पहुँच कर या शरीर में स्वयं उत्पन्न होकर शरीरयंत्र को हानि पहुँचावे या उसकी क्रिया में बाधा पहुँचावे ( विषादजनक हो ) उसे विष या (Poison) प्वाइजन कहते हैं। प्राचीन आयुर्वेद ग्रंथों में अगद तन्त्र का उल्लेख निम्नलिखित अध्यायों, स्थानों व कल्पों आदि के अन्तर्गत किया गया है। यथा सुश्रुत-संहिता में सम्पूर्ण कल्प स्थान, चरकसंहिता में चिकित्सा स्थान का २३ वां अध्याय, अष्टाङ्गहृदय में उत्तरतन्त्र के ३५, ३६, ३७ तथा ३८ वें अध्याय, अष्टाङ्गसंग्रह में उत्तरतन्त्र का ४० वाँ अध्याय, हारीतसंहिता में तृतीय स्थान का ५६ वाँ अध्याय, भावप्रकाश में चिकित्सा स्थान का ६७ वाँ अध्याय, शार्ङ्गधर संहिता में यत्र तत्र, वासवराजीय में २१ व २३ वाँ प्रकरण में कुछ प्रतिविषों का वर्णन मिलता है। काश्यप-संहिता तथा सर्वविध-विषप्रतिपादक के अन्तर्गत तथा अन्य चिकित्सा के संग्रह ग्रन्थों में प्रायः विष-चिकित्सा का एक अध्याय पाया जाता है।

धन्वन्तरिः काशिपतिस्तपोधर्मभृतां वरः।
सुश्रुतप्रभृतीञ्छिष्यान्छशासाहतशासनः ॥ ३ ॥

तपस्वीगणों तथा धर्म को धारण करने वालों में श्रेष्ठ तथा अहतशासन अर्थात् जिसकी आज्ञा तथा अनुशासन का उल्लङ्घन नहीं किया जा सकता ऐसे काशिराज दिवोदास धन्वन्तरि जी ने अपने सुश्रुतादि शिष्यों से कहा ॥ ३ ॥

विमर्शः—आचार्य डल्हण ने एक पाठान्तर का भी वर्णन किया है यथा—'दिवोदासः क्षितिपतिस्तपोधर्मश्रुताकरः। सुश्रुत-प्रमुखाञ्छिष्यान्छशासाहतशासनः ॥' धन्वन्तरि :—'धनुः शल्यं, तस्यान्तमियर्ति गच्छतीति-धन्वन्तरिः। शल्यशास्त्र के पारङ्गत विद्वान् होने से धन्वन्तरि तथा धगदर्थसाधनाद् धनुर्धर्मः, तस्यान्तो व्याधिः, अकालमृत्युसम्पादकोऽधर्मः तस्यारिः व्याध्य-कालमृत्युनिवर्तनद्वारा इति ॥ भगवान् धन्वतरि काशी के राजा थे तथा उनका नाम दिवोदास था। ये चिकित्सा शास्त्र विशेष कर शल्य चिकित्सा के प्रकाण्ड विद्वान् तथा प्रवर्त्तक माने गये हैं। इन्हीं के शिष्यों में सुश्रुत भी थे जो भगवान् धन्वन्तरि के प्रधान शिष्य थे। इन सुश्रुताचार्य ने ही प्रश्नोत्तर विधि से अपने जगत्-प्रसिद्ध गुरु से आयुर्वेद का ज्ञान प्राप्त कर उस प्रसिद्ध संहिता ग्रन्थ की रचना की जिसको 'सुश्रुत संहिता' के नाम से चिकित्सा जगत् जानता है।

रिपवो विक्रमाक्रान्ता ये च स्वे कृत्यतां गताः।
सिसृक्षवः क्रोधविषं विवरं प्राप्य तादृशम् ॥ ४ ॥
विषैर्निहन्युर्निपुणं नृपतिं दुष्टचेतसः।
स्त्रियो वा विविधान् योगान् कदाचित्सुभगेच्छया ॥
विषकन्योपयोगाद्वा क्षणाज्जह्यादसून्नरः।
तस्माद्वैद्येन सततं विषाद्रक्ष्यो नराधिपः ॥ ६ ॥

विष से राजा की रक्षा—शौर्य, वीरता तथा विक्रम से जीते हुए शत्रु तथा अन्य लोग जो द्वेषवश अपने शत्रु हो गए हैं वे लोग अवसर की प्रतीक्षा में रहते हुए अपने क्रोधरूपी विष को उगलने अथवा छोड़ने के लिए मौका ढूँढते रहते हैं। ये दूषित मन वाले शत्रु आदि व्यक्ति अवसर पाकर निपुण राजा को विषों के प्रयोग से मार डालते हैं। इसी प्रकार कभी-कभी स्त्रियाँ भी सौभाग्य प्राप्ति की इच्छा ( कामवासना-तृप्ति के लिये स्वेच्छा ) से नाना प्रकार के विष मिश्रित योगों को ( अपने पतियों व पुरुषमित्रों को ) दे देती हैं अथवा कभी-कभी विष कन्या के उपयोग अथवा उपभोग से मनुष्य शीघ्र ही अपने प्राणों को खो बैठता है। इस लिए राजवैद्य या कुशल वैद्य का कर्त्तव्य है कि वह निरन्तर अपने स्वामी राजा तथा यजमान धनवान रोगी की विष से रक्षा करे ॥ ४–६ ॥

विमर्शः—उपर्युक्त पद्यांश की व्याख्या करते हुए डल्हणाचार्य ने व्यवस्था दी है कि 'नृपतिः कुतो रक्षणीय इत्यादि—सिसृक्षवः स्रष्टुमिच्छवः, क्रोधेन विषं क्रोधविषम्। न केवलं रिपवः स्वे चात्मीया भृत्याः कृत्यतां गताः विद्वेषं गताः। तथा च कृत्यशब्दार्थोऽमरकोषे—'कृत्यं क्रियादेवतयोस्त्रिषु भिद्ये कार्ययोः।' इति ॥ विवरं छिद्रं प्राप्य तादृशं नृपतिं वधक्षमं स्त्रियो दुष्टचित्ता विविधान् योगान् संयोगविषाणि प्राप्य कदाचिद् अज्ञानात् सुभगेच्छया वा विविधान् योगान् सिसृक्षवो दातुमिच्छन्त्यो राजानं निहन्युः। विषकन्योपयोगाद् वा क्षणाज्जह्यादसून्नरः। उक्तं च 'हन्ति स्पृशन्ती स्वेदेन गम्यमाना च मैथुने। एवम् वृन्तादिव फलं प्रशातयति मेहनम्।' इति। कृत्यतां गता इत्यत्र 'विकृतिं गताः' इत्यन्ये पठन्ति। इस प्रकार इतिहास का अध्ययन करने पर भी यह स्पष्ट हो जाता है कि एक राजा पराजित हो जाने पर भी अपने विजेता राजा के विनाश के लिये छल, बल, कौशल, विष, मारण, उच्चाटनादि तान्त्रिक क्रियाओं की सहायता लेता था और उस विजेता राजा के रसोइया, परिचारक, दासी आदि को मिलाकर उसके भोजन, जल, पेय, वस्त्र आदि को विषाक्त करके उसके प्राणों का विनाश करने का प्रयत्न करता था। तथा कभी-कभी तो वह उस राजा के विनाश अथवा

प्राण नाश के हेतु 'विषकन्या' का प्रयोग भी किया करता था जैसा कि भारतीय इतिहास का एक अत्यन्त ज्वलन्त उदाहरण हमारे सामने है कि किस प्रकार चाणक्य ने पर्वतेश्वर को विषकन्या के उपयोग से मरवाया था और सम्राट् चन्द्रगुप्त के रास्ते से एक प्रभावशाली कण्टक को दूर किया था। विषकन्या—विषकन्या बनाने के लिए कन्या को बचपन से ही थोड़ी-थोड़ी मात्रा में विष का सेवन करवाया जाता है। इस प्रकार थोड़ा-थोड़ा विष देना आरम्भ करते हैं। फिर धीरे-धीरे इस विष की मात्रा बढ़ाते जाते हैं अन्त में यह मात्रा इतनी अधिक हो जाती है जो कि उस कन्या के लिए तो सह्य होती है किन्तु दूसरे प्राणी के लिए प्राणघातक होती है। प्रयुक्त विष कन्या के सम्पूर्ण शरीर में फैल जाता है। चुम्बन तथा सम्भोग आदि क्रियाओं के द्वारा यह विष दूसरे पुरुष में भी आ जाता है। इसी लिए ऊपर आचार्य डल्हण ने व्याख्या करते हुए लिखा है कि—'हन्ति स्पृशन्ती स्वेदेन, गम्यमाना च मैथुने। पक्वं वृन्तादिव फलं प्रच्यावयति मेदनम् ॥' इस विषकन्या की साधारण तथा निम्न लक्षण से पहिचान की जा सकती है कि इसके शरीर पर जूं आदि कीट तुरन्त ही मर जाते हैं। इसी प्रकार ज्योतिष शास्त्र के अनुसार वह जातक कन्या भी विषकन्या कही जाती है जो विषकन्या योग-विशेष में उत्पन्न हुई हो तथा जिसको ग्रहों के योगायोग के कारण वैधव्य योग होता है। इसी प्रकार आजकल की भाषा में फिरंग, पूयमेह आदि योनिरोगों से पीड़ित स्त्री भी विषकन्या कही जा सकती है तथा इसी प्रकार फिरङ्ग तथा पूयमेह आदि रोगों से पीड़ित पुरुषों को भी 'विषपुरुष' कहा जा सकता है किन्तु इनमें इतनी विषाक्तता नहीं होती कि वे प्राणों का हनन कर सकें हाँ इतना अवश्य हो सकता है कि फिरङ्ग से पीड़ित स्त्री अथवा पुरुष अपने चुम्बन तथा सहवास आदि से अपने साथी पुरुष या स्त्री को फिरङ्ग रोग से ग्रस्त कर दें। किन्तु पूयमेह से ग्रस्त रोगी में चुम्बन आदि में इतनी विषाक्तता नहीं रहती जितनी कि सहवास अथवा मैथुन कर्म में, वैसे आजकल विषकन्या का प्रयोग अथवा प्रचलन नहीं के बराबर हो गया है और आजकल के युग में तो विषकन्या विगत अतीत की एक कथा मात्र ही प्रतीत होने लगी है। फिर भी अन्य प्राणहारक साधनों का प्रयोग तो आज भी अपने शत्रुओं के प्राणों के विनाश के लिए प्रायः मनुष्य करते हैं और पहले से अधिक तीव्रता तथा सफलता से। आए दिन इस प्रकार के वृत्तान्त हमें समाचार-पत्रों में पढ़ने के लिए मिलते ही हैं जो इस प्रकार के विष-व्यवहार के प्रचार के ज्वलन्त उदाहरण हैं। यथा भोजन में विष मिलाकर सहयात्रियों के धन तथा प्राण लूटना, खाद्य तथा पेय पदार्थों में विष मिलाकर यथा दूध आदि में संखिया अफीम आदि विष मिलाकर दूसरे प्राणी को पिला देना और फिर संज्ञाहीन हो जाने पर गला दाब कर हत्या कर देना या विष आदि के प्रयोग से ही प्राणों का विनाश करना। प्रायः इस प्रकार प्रयुक्त किए जाने वाले विषों में वत्सनाभ, संखिया, अफीम, कुचला, धतूरा, भाँग और पोटाशियम साइनाइड (KON) आदि विष मुख्य हैं।

**यस्माच्च चेतोऽनित्यत्वमश्ववत् प्रथितं नृणाम्।**
**न विश्वस्यात्ततो राजा कदाचिदपि कस्यचित् ॥ ७ ॥**

राजा को विश्वास करने का निषेध—क्योंकि मनुष्यों का चित्त घोड़े की भांति सदैव चंचल रहता है इसलिए चतुर राजा को चाहिए कि वह कभी किसी का विश्वास न करे (और सदैव सावधान रहे) ॥ ७ ॥

विमर्शः—इस सम्बन्ध में डल्हणाचार्य जी का मत है कि 'अश्ववदिति। आशुतमगरया अश्वा उच्यन्ते, एतेन शीघ्रसंचारित्वो-पलक्षणार्थं चेतोऽनित्यत्वमुक्तं, यस्मादश्वस्य शीघ्रसंचारित्वं नाना-भावेन चेतसः, तस्मात् कदाचिदपि कस्यापि विश्वासं न विदध्यान्म-हीपतिः। वैद्यविषये च विश्वासहेतुः सूत्रस्थाने 'विसृजत्यात्मनाऽऽ-त्मानम्' इत्यादिश्लोकेनाभिहितः ॥' इसलिए वैद्य का विश्वास तो राजा को भी करना ही चाहिए और इसी कारण आचार्य ने स्वयं प्रथम सूत्रस्थान में व्यवस्था दे दी है यथा 'विसृजत्या-त्मनाऽऽत्मानम्'। मन की चंचलता के विषय में तो गीता में स्पष्ट कहा गया है कि 'चञ्चलं हि मनः कृष्ण! प्रमाथि बलवद्-दृढम्। तस्याहं निग्रहं मन्ये वायोरिव सुदुष्करम्' ॥ कविराज हाराणचन्द्र जी ने उपर्युक्त श्लोक में पाठान्तर का निर्देश भी किया है उनके मतानुसार कहीं-कहीं 'न विश्वस्यात्ततो राजा कदाचिदपि कस्यचित्' के स्थान पर 'न विश्वसेत् ततो राजा कदा-चिदपि कस्यचित् ॥' ऐसा पाठान्तर पाया जाता है।

**कुलीनं धार्मिकं स्निग्धं सुभृतं संततोत्थितम्।**
**अलुब्धमशठं भक्तं कृतज्ञं प्रियदर्शनम् ॥ ८ ॥**
**क्रोधपारुष्यमात्सर्यमायालस्यविवर्जितम्।**
**जितेन्द्रियं क्षमावन्तं शुचिं शीलदयान्वितम् ॥ ९ ॥**
**मेधाविनमसंश्रान्तमनुरक्तं हितैषिणम्।**
**पटुं प्रगल्भं निपुणं दक्षमालस्यवर्जितम् ॥१०॥**
**पूर्वोक्तैश्च गुणैर्युक्तं नित्यं सन्निहितागदम्।**
**महानसे प्रयुञ्जीत वैद्यं तद्विद्यपूजितम् ॥११॥**

पाकशाला में नियुक्त करने योग्य वैद्य—वैद्य की योग्यता का निर्देश करते हुए आचार्य कहते हैं कि वैद्य कुलीन (उच्च कुलोत्पन्न अथवा सम्भ्रान्त-कुलोत्पन्न), धार्मिक, स्नेह रखने वाला अर्थात् मित्र, स्नेही, धन-धान्यादि साधनों से युक्त, निरन्तर अपने कर्तव्य तथा शास्त्र की बातों पर ध्यान देने वाला, लालचरहित, धूर्तताहीन, श्रद्धावान् (राजा का भक्त या ईश्वर का भक्त), कृतज्ञ, देखने-सुनने में सुन्दर (व्यक्तित्व से युक्त), क्रोध, कठोरता, मत्सरता, माया तथा आलस्य से हीन, जितेन्द्रिय, क्षमाशील, पवित्र स्वभाव वाला, शील तथा दया से पूर्ण चित्तवाला, मेधावी, न थकने वाला, अनुरक्त, हिताभिलाषी, वक्ता, स्वकार्यदक्ष, चतुर (निपुण या कुशल), व्यसनरहित (मद्यपान, द्यूतकर्म, धूम्रपान, वेश्यागमन आदि दुर्व्यसनों से रहित) तथा तत्त्वाधिगतशास्त्र आदि पूर्वोक्त गुणों से युक्त, सदैव अगद (विषनाशक औषधि योगों) को पास में रखने वाला तथा वैद्य विद्या तथा आयुर्वेद के सम्यक् सम्पूर्ण ज्ञान से युक्त वैद्य को तथा अन्य आयुर्वेदज्ञों से पूजित वैद्य को राजा अपने महानस (रसोई घर) में नियुक्त करे। तथा इस प्रकार से नियुक्त राजवैद्य की देख-रेख में राजा के भोजन पान आदि के लिए भोजनादि का निर्माण हो ॥ ८-११ ॥

विमर्शः—आचार्य डल्हण ने उक्त श्लोकादि में वर्णित वैद्य-गुणों के विषय में निम्न मत प्रदर्शित किया है यथा 'स च वैद्यो गुणवानेव विश्वासभाजनमिति वैद्यस्य गुणान् निर्दिशन्नाह—कुलीनमित्यादि। कुलीनो ह्यदुष्टबीजक्षेत्रतया नाकार्य्येषु प्रवर्त्तते। कुलमत्रायुर्वेदाध्यायि कुलं ब्राह्मणक्षत्रियवैश्यभेदेन त्रिविधं कुलं कुलगुणसम्पन्नशूद्रेण सह चतुर्विधमित्यन्ये; तद्ध्रुवमिति गयी। स्निग्धः स्नेहेन मित्रभावेन राज्ञा सह व्यवस्थितः, एतेन मित्रमिव सर्वथा रक्षति। सुभृतं सम्यग्भृतं यथा च शरीरयात्रा भवति। तथा चोक्तं 'सूपौदनं घृतमलं व्यञ्जनं दृढममलिनश्च वासः।' इति। सततोत्थितः अहोरात्रमध्ययनाध्यापनतदर्थचिन्तानृपशरीरस्वास्थ्यापादनेषु तत्परो नित्याभियुक्त इति। परगुणविध्वंसो मात्सर्यम्। माया—परवञ्चनबुद्धिः। अनुरक्तं सदाऽनुरक्तं रागयुक्तम्। पटुं वक्तारं, प्रगल्भं धृष्टं, दक्षं चतुरम्, आलस्यवर्जनं द्विरुक्तमत्यन्तनिषेधार्थम्। पूर्वोक्तैर्गुणैस्तत्त्वाधिगतशास्त्रार्थः, इत्यादिकैः। महानसे रसवत्याम्। वह्निपूजितमिति तद्विधैः पाकनिष्ठितस्थानैः भिषग्भिः पूजितम्॥' कविराज हाराणचन्द्र महोदय उपर्युक्त श्लोकसमुच्चय में कुछ पाठान्तर भी मानते हैं यथा 'संततोत्थितम्' के स्थान पर 'सततोत्थितम्', 'मेधाविनमसंभ्रान्तमनुरक्तं' के स्थान पर 'मेधाविनमसंभ्रान्तम्', मायालस्य' के स्थान पर 'मदालस्य' तथा 'दम्भमालस्यवर्जितम्' के स्थान पर 'दम्भं मायाविवर्जितम्' 'नामक पाठान्तर का औचित्य स्वीकार करते हैं।

प्रशस्तदिग्देशकृतं शुचिभाण्डं महच्छुचि।
सजालकं गवाक्षाढ्यमाप्तवर्गनिषेवितम्॥ १२॥
विकक्षसृष्टसंसृष्टं सवितानं कृतार्चनम्।
परीक्षितस्त्रीपुरुषं भवेच्चापि महानसम्॥ १३॥

पाकशाला के लक्षण—अब राजा के भोजन आदि के लिए रसोई कैसी हो? उसका वर्णन करते हुए आचार्य कहते हैं कि प्रशस्त दिशा (आग्नेय कोण) और प्रशस्त देश में बनाई हुई, पवित्र बर्तनों वाली, बड़ी, शुद्ध साफ तथा स्वच्छ व सुथरी, जाली लगे हुए प्रचुर वातायनों वाली, विश्वस्त पुरुषों (कर्मचारियों) से युक्त, लकड़ी आदि के लिए अलग निश्चित स्थानवाली, छत पर वितान (चंदोवा) युक्त, अग्नि-पूजा की हुई तथा परीक्षित एवं विश्वसनीय स्त्री-पुरुषादिकों से युक्त रसोई होनी चाहिए॥ १२-१३॥

विमर्शः—प्रशस्त देश के विषय में लिखते हुए चरकसंहिताकार कहते हैं कि 'दृढं निवातं प्रवातैकदेशं सुखप्रविचारमनुपत्यकं धूमातपजलरजसामनभिगमनीयमनिष्टानां च शब्दस्पर्शरूपरसगन्धानां सोदपानोदूखलं मूषलवर्चः।' इत्यादि॥ कविराज हाराणचन्द्र 'गवाक्षाढ्यमाप्तवर्गनिषेवितम्' के स्थान पर 'गवाक्षाढ्यमात्मवर्गनिषेवितम्' नामक पाठान्तर का औचित्य स्वीकार करते हैं। आचार्य डल्हण जी उपर्युक्त श्लोकों की व्याख्या करते हुए कहते हैं 'प्रशस्तदिगत्राग्नेयी, देशस्तु प्रशस्तगुणसम्पदा युक्तः, महद् विस्तीर्णं, शुचि अनुपहतं, सजालकं जालकसहितं, गवाक्षाढ्यं वातायनसमृद्धं, विकक्षसंसृष्टं विगततृणस्थानसंस्पर्शन्, एतेन रसवतीसमीपे तृणसञ्चयो न करणीय इत्युक्तं भवति सवितानं वितानकसहितं, कृतार्च्चनं कृताग्निपूजनम्। इति।

तत्राध्यक्षं नियुञ्जीत प्रायो वैद्यगुणान्वितम्।
शुचयो दक्षिणा दक्षा विनीताः प्रियदर्शनाः॥ १४॥
संविभक्ताः सुमनसो नीचकेशनखाः स्थिराः।
स्नाता दृढं संयमिनः कृतोष्णीषाः सुसंयताः॥ १५॥
तस्य चाज्ञाविधेयाः स्युर्विविधाः परिकर्मिणः।

पाकशाला में राजसेवा के योग्य परिचारक—वहाँ पर उस पाकशाला में रसोई का अधिकारी अथवा अध्यक्ष वैद्य-गुणों से सम्पन्न, मनुष्यों को बनावे (तथा) काम करने वाले भृत्य पवित्र, कुलीन, चतुर, नम्र, देखने में सुन्दर, भिन्न-भिन्न कर्मों को करने वाले, निर्मल, शुद्ध मन के नख तथा केश कटाए हुए, स्वस्थ तथा सबल, स्नान किए हुए, चंचलरहित। संयमी, सिर को (सफेद या स्वच्छ साफा या पगड़ी से) लपेटे हुए, संयत तथा आज्ञाकारी व विनम्र होने चाहिए॥

विमर्शः—अध्यक्ष-प्रबन्धक अथवा व्यवस्थापक को कहा जाता है जो कि वैद्यगुणों से सम्पन्न होने के साथ भोजनपाकविद्या में कुशल तथा अनुभवी भी होना चाहिए। आचार्य डल्हण उपर्युक्त श्लोक की व्याख्या करते हुए लिखते हैं कि—अध्यक्षमधिपतिम्, वैद्यगुणान्वितं वैद्यगुणैः कुलीनधार्मिकत्वादिभिर्युक्तमित्यर्थः।

आहारस्थितयश्चापि भवन्ति प्राणिनो यतः॥ १६॥
तस्मान्महानसे वैद्यः प्रमादरहितो भवेत्।

पाकशाला में वैद्य की सावधानी—क्योंकि मनुष्य का जीवन (प्रधानतः) आहार के आश्रित है अतः अध्यक्ष वैद्य रसोई में सदैव ही सावधान तथा जागरूक रहे॥ १६॥

माहानसिकवोढारः सौपौदनिकपौपिकाः॥ १७॥
भवेयुर्वैद्यवशगा ये चाप्यन्येऽत्र केचन।

पाकशाला के परिचारकों को वैद्य के अधीन रहने का निर्देश—रसशाला (रसोई) में काम करने वाले, पिट्ठी पीसने वाले, दाल-भात-रोटी (ओदन तथा सूपकार) बनाने वाले कर्मचारी तथा अन्य कर्मचारी भी जो रसोई में काम करने वाले हों वे सब अध्यक्ष वैद्य के अधीन रहकर काम करने वाले होने चाहिये॥ १७॥

विमर्शः—उपर्युक्त सूत्र की व्याख्या आचार्य डल्हण ने निम्न प्रकार से की है 'महानसे नियुक्ता माहानसिका रसवतीपतय इत्यर्थः, वोढारो वोढ्रादयो, विशिष्टकर्मकराः कहारादयो वा। सौपा उपकरणभूतद्रव्यसाधकाः सूपव्यञ्जनादिकारकाः। औदनिका उपकार्यभूतभक्तस्य साधकाः, पौपिकाः पूपादिभक्ष्याणां साधकाः कन्दुका इत्यर्थः। अन्येऽत्र केचनेति वेसवारकारकादयः॥' कविराज हाराणचन्द्र 'चाप्यन्येऽत्र' के स्थान पर 'चाप्यन्ये तु' नामक पाठ का औचित्य स्वीकार करते हैं।

इङ्गितज्ञो मनुष्याणां वाक्चेष्टामुखवैकृतैः॥ १८॥
विद्याद्विषस्य दातारमेभिर्लिङ्गैश्च बुद्धिमान्।
न ददात्युत्तरं पृष्टो विवक्षन् मोहमेति च॥ १९॥
अपार्थं बहु सङ्कीर्णं भाषते चापि मूढवत्।
स्फोटयत्यङ्गुलीर्भूमिमकस्माद्विलिखेद्धसेत्॥ २०॥
वेपथुर्जायते तस्य त्रस्तश्चान्योऽन्यमीक्षते।
क्षामो विवर्णवक्त्रश्च नखैः किञ्चिच्छिनत्त्यपि॥ २१॥
आलभेतासकृद्दीनः करेण च शिरोरुहान्।
निर्यियासुरपद्वारैर्वीक्षते च पुनः पुनः॥ २२॥

वर्तते विपरीतं तु विषदाता विचेतनः ।

विष देने वाले का लक्षण—मनुष्यों के संकेत ( इशारों ) को समझने वाला, चतुर व बुद्धिमान् मनुष्य वाणी, चेष्टा, मुख की भाव-भंगिमा आदि से विषदाता मनुष्य को पहचान ले। विष देने वाला मनुष्य पूछने पर ( प्रश्न किये जाने पर ) उत्तर नहीं देता, बोलने की इच्छा व चेष्टा करता हुआ भी घबड़ा जाता है। व्यर्थ की, इधर-उधर की निरर्थक बातें करता है, बहुत बकवास करता है, मूर्खों की भांति मूर्खतापूर्ण बातें करता है। अङ्गुलियों को चटकाता है, भूमि को नखों व तिनकों से कुरेदता है, अकारण हँसता है। विषदाता मनुष्य रह रहकर काँपने लगता है, डरकर (भयभीत होकर) इधर-उधर या एक दूसरे की ओर देखता है। कृशगात्र वाला, सूखा तथा उतरा हुआ ( म्लान ) मुख वाला, नखों से कुछ तोड़ता रहता है। बारबार हाथों से बालों को छूता रहता है, न जाने योग्य मार्गों से भागने का प्रयत्न करता है, बारबार मुड़-मुड़कर पीछे देखता जाता है। विपरीत चेष्टायें करता है, तथा संज्ञारहित, अज्ञान व मूढ हो जाता है॥

विमर्श :—उपर्युक्त लक्षण अपराधी मन वाले मनुष्य के होते हैं जिन्हें मानसशास्त्र ( Psychology ) में Guilty minded या Guilty Concsience वाला कहा जाता है। मन में चोर बैठ जाने के कारण न जाने कितने प्रकार का तर्क-वितर्क युक्त सन्देह उस मनुष्य के मन में घुसकर घर बना लेता है और उन्हीं के अनुसार उपर्युक्त मानसिक दुर्बलता सूचक क्रियायें व लक्षणों का प्रदर्शन करने लगता है। कभी-कभी आकस्मिक भय या अपने से श्रेष्ठ मनुष्य के समक्ष जाने के समय अथवा भयावहत्व की अवस्था के समय में मनुष्य में कुछ इसी प्रकार के लक्षण आने लगते हैं जिन्हें मानस शास्त्र में Nervousness कहा जाता है और इन्हीं लक्षणों के कारण उत्पन्न होने वाले सन्देह का निराकरण करने के लिये सुश्रुतकार महोदय पुनः आगे कहते हैं कि—

केचिद्भयात् पार्थिवस्य त्वरिता वा तदाज्ञया ॥ २३ ॥
असतामपि सन्तोऽपि चेष्टां कुर्वन्ति मानवाः ।
तस्मात् परीक्षणं कार्यं भृत्यानामादृतैर्नृपैः ॥ २४ ॥

विष देने वाले परीक्षा करने का निर्देश—( किन्तु ) कभी-कभी राजा के भय से, जल्दी के कारण या राजा की आज्ञा से सज्जन, निरपराध मनुष्य भी अपराधी व असाधु मनुष्य की भांति आचरण कर बैठते हैं। अतः इन लोगों की परीक्षा समुचित आदर व सावधानी के साथ करनी चाहिये।

विमर्शः—चरककार ने विषदाता के लक्षणों का निर्देश निम्नलिखित रूप में किया है यथा—अत्यर्थशङ्कितः स्याद्बहुवाग-थवाऽप्यवाग्विगतलक्ष्मीकः । प्राप्तप्रकृतिविकारं विषप्रदाता नरो ज्ञेयः॥ (च० चि० अ० २३।१०६) अर्थात् जो मनुष्य किसी को विष देने आता है वह अत्यधिक शंकित रहता है, उसे इस बात का भय रहता है कि कहीं वह पकड़ न लिया जावे अथवा राजा को व स्वामी को इस बात का पता न चल जाय। वह या तो अपने अपराध को छिपाने के लिये बहुत बोलता है अथवा बहुत थोड़ा बोलता है। उसके देह व मुख की कान्ति नष्ट हो जाती है और उस समय उसके स्वभाव में काफी परिवर्तन हुआ रहता है। इस प्रकार हाव-भाव आदि में विकार अन्य कारणों से भी हो सकता है अतः केवल चेष्टाओं से भृत्य को विषदाता न जान लेना चाहिये और न विषदाताओं की चेष्टाओं के न करने से विश्वास ही कर ले। इसका निर्णय करने के लिये अग्नि द्वारा भोज्य अथवा पेय पदार्थ की परीक्षा कर लेना ही श्रेयस्कर होता है।

अन्ने पाने दन्तकाष्ठे तथाऽभ्यङ्गेऽवलेखने ।
उत्सादने कषाये च परिषेकेऽनुलेपने ॥ २५ ॥
स्रक्षु वस्त्रेषु शय्यासु कवचाभरणेषु च ।
पादुकापादपीठेषु पृष्ठेषु गजवाजिनाम् ॥ २६ ॥
विषजुष्टेषु चान्येषु नस्यधूमाञ्जनादिषु ।
लक्षणानि प्रवक्ष्यामि चिकित्सामप्यनन्तरम् ॥ २७ ॥

विष देने के साधन—अन्न ( भोजन ), पान ( पेयवस्तु ), दन्तकाष्ठ ( दातुन ), अभ्यंग के हेतु प्रयुक्त होने वाले तैल या पदार्थ में, अवलेखन ( कंघी अथवा ग्रामा आदि में ), उबटन, स्नान के हेतु प्रयुक्त किए जाने वाले जल, कषाय, आभूषण, जूता, आसन आदि में, हाथी अथवा घोड़े की पीठ, विषैले नस्य, धूम, अञ्जन आदि में विष देते हैं। यहां ( आगे ) इनके लक्षण कहने के उपरान्त उनकी चिकित्सा का व्याख्यान किया जावेगा॥ २५-२७॥

विमर्शः—प्रायः विष देने के लिये प्रयुक्त किये जाने वाले साधनों में से अन्न ( भोजन ) तथा पान ( पेय वस्तु ) तो मुख्य हैं किन्तु अन्य साधनों का भी प्रयोग किया जाता है इतिहास-प्रसिद्ध एक उदाहरण हम लोगों के समक्ष है कि औरंगजेब ने जयसिंह के पुत्र को विषाक्त सिरोपांव (एक प्रकार की दरबार में पहनी जाने वाली पोशाक—वस्त्र विशेष ) प्रदान किया था जिसके पहनने से विष लोमकूपों से होकर जयसिंह के पुत्र के शरीर में व्याप्त हो गया था और फलस्वरूप वे मृत्यु को प्राप्त हो गये थे। इसी प्रकार बीड़ी व सिगरेट में विष मिलाकर भी प्राणों का विनाश किया जा सकता है।

नृपभक्ताद्बलिं न्यस्तं सविषं भक्षयन्ति ये ।
तत्रैव ते विनश्यन्ति मक्षिकावायसादयः ॥ २८ ॥
हुतभुक् तेन चान्नेन भृशं चटचटायते ।
मयूरकण्ठप्रतिमो जायते चापि दुःसहः ॥ २९ ॥
भिन्नार्चिस्तीक्ष्णधूमश्च न चिराच्चोपशाम्यति ।
चकोरस्याक्षिवैराग्यं जायते क्षिप्रमेव तु ॥ ३० ॥
दृष्ट्वाऽन्नं विषसंसृष्टं म्रियन्ते जीवजीवकाः ।
कोकिलः स्वरवैकृत्यं क्रौञ्चस्तु मदमृच्छति ॥ ३१ ॥
हृष्येन्मयूर उद्विग्नः क्रोशतः शुकसारिके ।
हंसः क्ष्वेडति चात्यर्थं भृङ्गराजस्तु कूजति ॥ ३२ ॥
पृषतो विसृजत्यश्रुं विष्ठां मुञ्चति मर्कटः ।
सन्निकृष्टांस्ततः कुर्याद्राजा तान् मृगपक्षिणः ॥ ३३ ॥
वेश्मनोऽथ विभूषार्थं रक्षार्थं चात्मनः सदा ।

विषमिश्रित अन्न के लक्षणादि—राजा के विषाक्त भोजन में से दी हुई बलि ( अग्रान्न, भोग आदि ) को मक्षिका

( मक्खी ), काक ( कौए ) आदि जो भी खाते हैं वे शीघ्र ही मृत्यु को प्राप्त होते हैं। विषमिश्रित अन्न को आग में फेंकने से ( अगियारी देने से ) चट-चट शब्द अत्यधिक होता है तथा अग्निशिखा ( आग की लपटों ) का रंग मोर की ग्रीवा की भाँति हरापन लिए हुए नीले वर्ण का हो जाता है, इस अग्नि का तेज असह्य होता है। ज्वाला विभक्त (कटी हुई अलग-अलग ) होती है, धुएं में तीक्ष्णता रहती है तथा अग्नि प्रायः शीघ्र ही बुझ जाती है। विषमिश्रित अन्न के सेवन से चकोर नामक पक्षी की आँखों की लालिमा नष्ट हो जाती है। विषमिश्रित अन्न को देखकर जीवजीवक नामक प्राणधारी तुरन्त मर जाता है। विषाक्त अन्न के कारण कोकिल ( कोयल ) का स्वर विकृत हो जाता है, क्रौञ्च नामक पक्षी को मद चढ़ जाता है। मयूर अत्यधिक चंचल ( हृष्ट ) एवं उद्विग्न हो जाता है, तोता तथा मैना क्रन्दन करने लगते हैं—चीखने-चिल्लाने लगते हैं। हंस नामक प्राणधारी पक्षी जोर जोर से शब्द करने व चिल्लाने लगता है। भृंगराज नामक पक्षी विशेष रूप से कूजने लगता है। पृषत् नामक प्राणी ( चित्तल हरिण ) के नेत्रों से अश्रुस्राव होने लगता है और बन्दर तो विषाक्त अन्न को देख व सूंघकर तुरन्त ही मल-त्याग कर देता है। इसलिये राजा को चाहिए कि वह इस प्रकार के विषाक्त अन्न की पहिचान के लिए गृह्य पशु-पक्षियों को घर में पाले, ऐसा करने से दो लाभ होते हैं प्रथम तो यह कि इन पशु-पक्षियों से घर की शोभा बढ़ती है तथा द्वितीयतः विषाक्त अन्न से अपने प्राणों की रक्षा भी होती रहती है ॥ २८-३३ ॥

विमर्शः—डल्हणाचार्य महोदय ने उपर्युक्त पद्यांश की व्याख्या करते हुए लिखा है कि 'रसरूपादिभिस्तल्लिङ्गमुद्दिशन्नाह—नृपभक्ताद्वानभोजनात्। हुतभुगित्यादि। हुतभुक् वह्निः। तेन सविषेणान्नेन चट्चटायत इति शब्देन विषज्ञानं, मयूरकण्ठप्रतिम इति रूपेण विषज्ञानं, तीक्ष्णधूमश्चेति गन्धेन विषज्ञानं, रसेन विषज्ञानं 'विनश्यन्ति मक्षिकावायसादयः' इत्यनेनाभिहितम्। एवं शब्दादिभिः पञ्चभिः ( चतुर्भिः ) विषज्ञानं प्रतिपाद्यापरेणापि प्रकारेण चकोरादिपक्षिमृगचक्षुरादिविकारेण विषज्ञानमुद्दिशति-चकोरस्येत्यादि। अक्षिवैराग्यं रूपग्रहणेऽक्षमत्वमिति गयी, विगतरागे अक्षिणी भवत इति संग्रहारुणी। जीवजीवकः पक्षिविशेषः कौञ्च इति कुरिच इति च लोके। मदमृच्छति हर्षं यातीत्यर्थः। 'हृष्येन्मयूर उद्विग्न' इति उद्विग्नश्चकितः सन् मयूरो हृष्येत् तुष्येदित्यर्थः, विद्भिरिह चकनार्थौ न भयार्थः परस्परविरोधात्। 'क्रोशतः शुकसारिके' इति भयाद्रोदनशब्दं कुरुत इत्यर्थः। 'हंसः क्ष्वेडति चात्यर्थमि'ति अतिशयेन शब्दायत इत्यर्थः। 'भृङ्गराजस्तु कूजती'ति भृङ्गराजो भ्रमरको धूम्याटसदृशः पक्षिराज इतिलोके, कूजति अव्यक्तं शब्दायते, पृषतश्चित्रबिन्दुः चित्तल इति लोके।'

उपक्षिप्तस्य चान्नस्य बाष्पेणोर्ध्वं प्रसर्पता ॥ ३४ ॥
हृत्पीडा भ्रान्तनेत्रत्वं शिरोदुःखं च जायते।
तत्र नस्याञ्जने कुष्ठं लामज्जं नलदं मधु ॥ ३५ ॥
कुर्याच्छिरीषरजनीचन्दनैश्च प्रलेपनम्।
हृदि चन्दनलेपस्तु तथा सुखमवाप्नुयात् ॥ ३६ ॥

विषमिश्रित अन्न के बाष्प के कार्य—विषाक्त अन्न को खाने के लिये थाली में परोसते समय उसमें से निकलने वाले बाष्प के ऊपर उठकर सूंघे जाने पर हृदय में पीड़ा, नेत्र की भ्रान्ति तथा शिरोवेदना आदि लक्षण व्यक्त होने लगते हैं इन सब लक्षणों के निवारणार्थ नस्य तथा अञ्जन के लिये कूठ, खस, जटामांसी तथा मधु का प्रयोग करावे। शिरीष, हरिद्रा ( हल्दी ) तथा चन्दन का लेप करे। हृदय-प्रदेश पर चन्दन का लेप लगावे इससे उपर्युक्त लक्षणों की निवृत्ति होने से सुख ( आराम ) प्राप्त होता है ॥ ३४-३६ ॥

विमर्शः—कहीं पर आचार्य डल्हण ने इस पाठ में अन्य पाठान्तर भी पाया है जिसका निदर्शन करते हुए वे लिखते हैं कि 'उपक्षिप्तस्येत्यत्र उखाक्षिप्तस्येति केचित् पठन्ति, उखा-स्थालीति।' इसी प्रकार कविराज हाराणचन्द्र ने भी 'लामज्जं' के स्थान पर 'रामठं' नामक पाठान्तर का औचित्य स्वीकार किया है।

पाणिप्राप्तं पाणिदाहं नखशातं करोति च।
अत्र प्रलेपः श्यामेन्द्रगोपासोमोत्पलानि च ॥ ३७ ॥

विषमिश्रित अन्न के हाथ में लगने पर प्रभाव के लक्षण—( इसी प्रकार ) हाथों में लगा हुआ विषमिश्रित अन्न हाथों में दाह ( जलन ), नखशातन ( नखों का झड़कर गिरना ) आदि लक्षण उत्पन्न करता है। इसके प्रतिकारार्थ प्रियङ्गु और इन्द्रवारुणी, सुगन्धमूला, गुडूची, कमल का लेप करें ॥ ३७ ॥

विमर्शः—सुश्रुतसंहिता के प्रसिद्ध टीकाकार श्रीडल्हणाचार्य ने उपर्युक्त सूत्र की व्याख्या निम्न रूप में की है 'नखशातं नखपातनम्। श्यामा श्यामलता, प्रियङ्गुरित्यपरे, इन्द्रा इन्द्रवारुणी, गोपा सुगन्धमूला सारिवा, इन्द्रगोप-इत्यन्ये पठन्ति, तत्रेन्द्रगोपः कीटविशेषः, सोमा गुडूची, सोमलतेत्यन्ये, उत्पलं नीलोत्पलम्' इस प्रकार इन आचार्य ने सोम का अर्थ गिलोय तथा श्यामा का श्यामालता अर्थ दिया है।

स चेत् प्रमादान्मोहाद्वा तदन्नमुपसेवते।
अष्ठीलावत्ततो जिह्वा भवत्यरसवेदिनी ॥ ३८ ॥
तुद्यते दह्यते चापि श्लेष्मा चास्यात् प्रसिच्यते।
तत्र बाष्पेरितं कर्म यच्च स्याद्दान्तकाष्ठिकम् ॥ ३९ ॥

सविष अन्न के भोजन करने में दोष—यदि मोह या आलस्य के वशीभूत होकर मनुष्य इस विषमिश्रित अन्न को खा जाता है तो उसकी जिह्वा ( जीभ ) अष्ठीला ( गुठली, पत्थर अथवा लोहे ) की भाँति अकड़-ऐंठ कर कड़ी एवं रसज्ञान से विहीन हो जाती है अथवा रस को नहीं पहचान पाती है तथा इसमें चुभने के समान पीड़ा ( दर्द ) और जलन होती है, मुख से अतिमात्रा में लालास्राव, व श्लेष्मा ( कफ ) का स्राव होने लगता है इस प्रकार की अवस्था में ३५-३६ श्लोक के अन्तर्गत कही गई चिकित्सा का प्रयोग करना चाहिए अथवा आगे कही जाने वाली दन्तकाष्ठगत विष के अन्तर्गत कही गई चिकित्सा की योजना करे ॥ ३८-३९ ॥

विमर्शः—आचार्य डल्हण ने व्याख्या की है कि 'दान्तकाष्ठिकमिति धातकीपुष्पादिभिः प्रतिसारणं; तच्च प्रतिसारणमप्रच्छिते शोफे विधेयम् इति ॥'

मूर्च्छां छर्दिमतीसारमाध्मानं दाहवेपथू ।
इन्द्रियाणां च वैकृत्यं कुर्यादामाशयं गतम् ॥ ४० ॥
तत्राशु मदनालाबुबिम्बीकोशातकीफलैः ।
छर्दनं दध्युदश्विद्भ्यामथवा तण्डुलाम्बुना ॥ ४१ ॥

आमाशयगत विष के लक्षण तथा चिकित्सा—आमाशयगत विषाक्त अन्न, मूर्च्छा, वमन, अतिसार, आध्मान, जलन, कम्पन और इन्द्रियों में विकार करता है। इस अवस्था में तुरन्त ही मदनफल ( मैनफल ), कटुतुम्बी ( कड़वी तुम्बी ), कड़वी तरोई आदि के फलों से वमन करावे अथवा दही के पानी, तक्र से अथवा चावलों के पानी से वमन करावे ॥

दाहं मूर्च्छामतीसारं तृष्णामिन्द्रियवैकृतम् ।
आटोपं पाण्डुतां कार्श्यं कुर्यात् पक्वाशयं गतम् ॥ ४२ ॥
विरेचनं ससर्पिष्कं तत्रोक्तं नीलिनीफलम् ।
दध्ना दूषीविषारिश्च पेयो वा मधुसंयुतः ॥ ४३ ॥

पक्वाशयगत विष के लक्षण—पक्वाशयगत विष दाह,मूर्च्छा, अतिसार, तृष्णा ( प्यास का बारम्बार व अधिक लगना ), इन्द्रियों में विकार, आध्मान, पाण्डुता तथा कृशता (दौर्बल्य) उत्पन्न करता है। इस अवस्था में नीलिनीफल का विरेचन घी के साथ देना चाहिए। दूषित विषारि अगद का सेवन दही अथवा मधु से मुख द्वारा पीकर करे ॥ ४२–४३ ॥

विमर्शः—उपर्युक्त ४०,४१,४२ तथा ४३ वें श्लोकों को पढ़ने से प्रतीत होता है कि मुख द्वारा लिए गए भोजन में मिश्रित विष के आमाशयान्त्र-प्रणाली में पहुँचने पर मुख, जिह्वा, अन्नप्रणाली ( Oecophagus ), आमाशय ( Stomach ) तथा पक्वाशय ( Duodenum ) में पहुँचने पर किस प्रकार प्रतिक्रिया होती है और उस प्रतिक्रिया के फलस्वरूप कौन-कौन से लक्षण दृष्टिगोचर होते हैं। इन्हीं सब प्रतिक्रियाओं व लक्षणादि का विशद वर्णन आचार्य ने अपनी संहिता में आज से लगभग ४–५ हजार वर्ष पहले किया था और आज जब हम आधुनिकदृष्ट्या विषविज्ञान ( Toxicology ) का अध्ययन करते समय उसी वर्णन को पढ़ते हैं तथा आयुर्वेद के संहिताग्रन्थों में लिखित वर्णन से तुलना करते हैं तो हमारा मस्तक गर्व से उन्नत हो जाता है कि जिस विषय की विवेचना आज के वैज्ञानिक समस्त यंत्रोपकरणों से सुसज्जित होने पर भी नहीं कर पाए हैं उसी विषय की विशद एवं साङ्गोपाङ्ग-विवेचना हमें आज से ४-५ हजार वर्ष पूर्व लिखित आयुर्वेद के संहिताग्रन्थों में मिलती है।

द्रवद्रव्येषु सर्वेषु क्षीरमद्योदकादिषु ।
भवन्ति विविधा राज्यः फेनबुद्बुदजन्म च ॥ ४४ ॥
छायाश्चात्र न दृश्यन्ते दृश्यन्ते यदि वा पुनः ।
भवन्ति यमलाश्छिद्रास्तन्व्यो वा विकृतास्तथा ॥४५॥

सविष द्रव द्रव्य के लक्षण—विषाक्त दूध, मद्य, जल आदि सभी तरल पदार्थों में विष के कारण नाना प्रकार की रेखाएँ दृष्टिगोचर होने लगती हैं तथा उक्त द्रवों में बुद्बुदादिक उत्पन्न होने लगते हैं। इन द्रव पदार्थों में साधारण की भांति कोई प्रतिबिम्ब दिखाई नहीं देता और यदि दिखाई भी देता है तो वह जुड़ा हुआ ( युग्मित, दो का ), छिद्रान्वित ( छेद वाला ), पतला अथवा विकृत आकार प्रकार वाला होता है॥

विमर्शः—उक्त सूत्र की व्याख्या करते हुए डल्हणाचार्य महोदय ने लिखा है कि—'द्रवद्रव्येषु क्षीरादिषु यत स्थूलं लक्षणं तदाह-द्रवद्रव्येष्वित्यादि। विविधा राज्यो नानाप्रकारा लेखाः। विविधा राज्यः श्रीवाग्भटेन व्याख्याताः, तथा च 'नीला राजी रसे ताम्रा क्षीरे दधनि दृश्यते। श्यावा पीताऽसिता तक्रे घृते पानीयसन्निभा ॥ काली मद्याम्भसोः क्षौद्रे हरित्तैलेऽरुणोपमा' इति। फेनेत्यादि। फेनस्य बुद्बुदस्य चोत्पत्तिरित्यर्थः। यमला युग्माः! छिद्राः सशुषिराः। तन्व्यः सूक्ष्माः। गयी तु तन्व्य इत्यत्र 'अन्या' इति पठित्वा व्याख्याति। अन्यतरेषां पशूनामिव छायाः। विकृताः सौम्यस्यापि रौद्राः, रौद्रस्यापि सौम्याः' ॥ कहने का तात्पर्य यह है कि आचार्य वाग्भट ने ऊपर कही गई विविध रेखाओं का वर्णन स्पष्ट रूप से दिया है और प्रतिदिन के अनुभव से भी हमें उपर्युक्त उक्ति सत्य प्रतीत होती है क्योंकि यह तो प्रायशः देखा ही जाता है कि जब किसी कारण से किसी धातु-निर्मित पात्र में रखा दूध विकृत हो जाता है तो ताम्र-पात्र में वह नीलवर्ण का दृष्टिगोचर होने लगता है तो फिर यह भी सम्भव है कि उक्त दुग्ध में ताम्रजनित विष मिला देने पर उसका रंग नीला पड़ जावे अथवा उसमें नीले रंग की रेखाएं दृष्टिगोचर होने लगें। इसी प्रकार दही में ताम्रजनित विष तूतिया आदि मिला देने पर दधि में हरे रंग की रेखाएं पड़ जाती हैं यही क्रम हम तैल, मधु, घृत आदि द्रव पदार्थों में भी देख सकते हैं, इस प्रकार उक्त श्लोकों को पढ़ने से एक विज्ञ वैद्य को इस बात का ज्ञान तो भली भांति हो ही जाता है कि विभिन्न पेय पदार्थों के विषाक्त होने पर कौन-कौन से विकृतिसूचक लक्षण दृष्टिगोचर होते हैं। अस्तु।

शाकसूपान्नमांसानि क्लिन्नानि विरसानि च ।
सद्यः पर्युषितानीव विगन्धानि भवन्ति च ॥ ४६ ॥
गन्धवर्णरसैर्हीनाः सर्वे भक्ष्याः फलानि च ।
पक्वान्याशु विशीर्यन्ते पाकमामानि यान्ति च ॥ ४७ ॥

सविष शाक, दाल तथा भक्ष्य फल के लक्षण—शाक, दाल अन्न तथा मांस आदि आहार-द्रव्यों के विषाक्त होने पर वे क्लिन्न, स्वादरहित, तुरन्त ही बनाए गए होने पर भी बासी की भांति से दीखते हैं। इनकी गन्ध नष्ट हो जाती है। इस प्रकार सभी भक्ष्य पदार्थ विषाक्त होने पर गन्ध, वर्ण, रस आदि से रहित हो जाते हैं। इसी प्रकार पके हुए फल भी विष से युक्त होने पर शीघ्र ही सड़ जाते हैं तथा कच्चे फल विष के प्रभाव से शीघ्र पक जाते हैं ॥ ४६–४७ ॥

विमर्शः—इसी प्रसङ्ग में कौटिल्य अर्थशास्त्र के प्रथम अधिकरण के २० वें अध्याय में लिखा मिलता है कि 'यदि भोजन में विष मिला हो तो अग्नि में उसकी लपट नीली और उसमें से निकलने वाला धुआँ भी नीला ही निकलेगा तथा अग्नि में चटचट शब्द होगा। यदि उस अन्न को पक्षियों ने खाया होगा तो वे भी उसी समय तड़फड़ाने लगेंगे। उस अन्न में से जो बाष्प ( भाप Vapour ) उठेगी वह भी मयूर ( मोर ) की ग्रीवा के समान नीले रंग की होगी। विषमिश्रित पकाया हुआ अन्न शीघ्र ही ठण्डा हो जाता है तथा तोड़ने-फोड़ने पर उसका रंग भी अन्य प्रकार का हो जाता है।

किसी विष के संयोग से भोजन में से जलांश पृथक् होने लग जाता है और किसी विष के सम्पर्क से भोजन बहुत ही रूखा बन जाता है। इसी प्रकार चरककार ने भी च. चि. अ. २३ के ११०-११४ श्लोकों में उक्त विषय का विवेचन करते हुए लिखा है कि 'पाने नीला राजी वैवर्ण्यं स्वां च नेक्षते छायाम्। विकृतामथवा पश्यति लवणाक्ते फेनमाला स्यात् ॥ ११० ॥ पानान्नयोः सविषयोर्गन्धेन शिरोरुजा हृदि मूर्च्छा च। स्पर्शेन पाणिशोथः सुप्त्यङ्गुलिदाहतोदनखभेदाः ॥ १११ ॥ मुखतालुवोष्ठचिमचिमा जिह्वा शूना जडा विवर्णा च। द्विजहर्षहनुस्तम्भास्यदाहलालागलविकाराः ॥ ११२ ॥ आमाशयं प्रविष्टे वैवर्ण्यं स्वेदसदनमुत्क्लेदः। दृष्टिहृदयोपरोधो बिन्दुश्चैश्चीयते चाङ्गम् ॥ ११३ ॥ पक्वाशयं तु याते मूर्च्छामदमोहदाहबलनाशाः। तन्द्रा कार्श्यं च विषे पाण्डुत्वं चोदरस्थे स्यात् ॥ ११४ ॥ अर्थात्—पान द्रव्य ( दूध आदि ) में यदि विष-संयोग हो तो उसमें नीलवर्ण की रेखा दिखाई देती है अथवा उसका वर्ण ही विकृत हो जाता है। अपना प्रतिबिम्ब दिखाई नहीं पड़ता अथवा यदि प्रतिबिम्ब दिखाई पड़ता है तो वह विकृत होता है। यदि उस द्रव में नमक डाला जाय तो झाग बहुत उठता है ( परन्तु इसी परीक्षा पर ही आधारित नहीं हो जाना चाहिये। विषभेद से एक ही द्रव में भी नाना प्रकार की राजियाँ ( रेखाएं ) उत्पन्न हो सकती हैं )। विषयुक्त पेय द्रव व भोज्य अन्न की गन्ध से सिर में पीड़ा हो जाती है और हृदय पर प्रभाव होने से मूर्च्छा भी हो सकती है। स्पर्श से हाथ में शोथ व सुप्ति ( वहाँ की संज्ञावाहिनी नाड़ियों का कार्य न करना ), अंगुलियों में दाह अथवा व्यथा हो सकती है, नखों में भेदनवत् पीड़ा होती है अथवा नख टूटने लगते हैं। अतः जब उस अन्न को खाते हैं वा उस विषाक्त द्रव को पीते हैं। तब मुख, तालु और होठों में चिमचिमाहट-पूर्ण वेदना होती है। जीभ सूज जाती है तथा जड़वत् ( स्तब्ध ) हो जाती है तथा इसका वर्ण भी विकृत हो जाता है। दन्तहर्ष, हनुस्तम्भ, मुखदाह, लालास्राव तथा गले में विकार हो जाते हैं। आमाशय में विषाक्त अन्न या पेय द्रव्य के पहुँचने पर वहाँ की विवर्णता होती है, पसीना आता है, शिथिलता तथा उत्क्लेश ( जी मिचलाना ) होता है। दृष्टिरोध और हृदय का उपरोध ( अपना कार्य न करना ) तथा मूर्च्छा ( Syncope ) होता है, आमाशय में सैकड़ों बिन्दु सदृश स्फोट हो जाते हैं। उसी विषाक्त अन्न के पक्वाशय में पहुँचने पर मूर्च्छा, मद, मोह ( इन्द्रियों का स्व-विषय ग्रहण में असमर्थ होना ), दाह तथा निर्बलता होती है तथा विष के उदर में रहने पर तन्द्रा, कृशता और पाण्डुता होती है। ( पक्वाशय से ग्रहणी एवं उदर से अभिप्राय क्षुद्रान्त्र तथा बृहदन्त्र दोनों से है अथवा पक्वाशय से ग्रहणी और क्षुद्रान्त्र का तथा उदर से बृहदन्त्र का ग्रहण करना चाहिये।) इस प्रकार पाश्चात्य चिकित्सा के ग्रन्थ में भी विषजुष्ट मनुष्य में निम्नलिखित लक्षण दृष्टिगोचर होते हैं। आम्लिक विष के सामान्य लक्षण निम्नलिखित हैं। ( १ ) स्वाद ( Taste ) अम्लीय होता है। ( २ ) मुख में दाह एवं पीड़ा का अनुभव तथा ओष्ठ, जिह्वा तथा गले में दाह, शोथ एवं व्रणोत्पादन ( ulceration ) होता है। ( ३ ) वमन होता है, जिसमें आमाशयान्त्रप्रणाली से श्लैष्मिक कला के टुकड़े भी पाए जाते हैं। ( ४ ) तृष्णा ( प्यास ) की अधिकता होती है ( ५ ) मुख से कष्ट के साथ शब्द निकलते हैं अथवा बिल्कुल नहीं निकलते। ( ६ ) उदर में शोथ, पीड़ा एवं हृदयावसाद ( cardiac failure ) ( ७ ) त्वचा का अधोभाग स्वेदयुक्त होता है। ( ८ ) नाड़ी दुर्बल हो जाती है तथा ( ९ ) श्वास अति कठिनता से आती जाती है। इसी प्रकार क्षारीय विष के सामान्य लक्षण निम्नलिखित होते हैं। (१) मुख में कषायपन तथा गले व आमाशय में दाहयुक्त उष्णता का अनुभव होता है। ( २ ) वमन प्रायः कम होता है किन्तु वमन का रङ्ग भूरा होता है तथा वमित द्रव्य में रक्त एवं श्लैष्मिक कला के टुकड़े भी पाए जाते हैं। ( ३ ) विरेचन होता है ( ४ ) उदर शूल, नाड़ी-दुर्बलता एवं मुख से आमाशय तक कालिमा एवं शोथ होता है इस प्रकार यदि हम इन लक्षणों को आयुर्वेदीय ग्रन्थोक्त लक्षणों से मिलावें तो हमें उनमें अनुपम सादृश्य मिलता है जिससे हमें इस बात का गौरव होने लगता है कि आज से कई सहस्र वर्ष पूर्व लिखे गए ग्रन्थों में भी इस सम्बन्ध में कोई बात वर्णन से छूटी नहीं थी। अस्तु।

विशीर्यते कूर्चकस्तु दन्तकाष्ठगते विषे।
जिह्वादन्तौष्ठमांसानां श्वयथुश्चोपजायते ॥ ४८ ॥
अथास्य धातकीपुष्पपथ्याजम्बूफलास्थिभिः।
सक्षौद्रैः प्रच्छिते शोफे कर्तव्यं प्रतिसारणम् ॥ ४९ ॥
अथवाऽङ्कोठमूलानि त्वचः सप्तच्छदस्य वा।
शिरीषमाषका वाऽपि सक्षौद्राः प्रतिसारणम् ॥ ५० ॥

सविष दातुन आदि के लक्षण तथा चिकित्सा—दन्तकाष्ठ ( दातुन ) में विष संचार होने पर दातुन की कूची झड़ने लगती है। जिह्वा, ओष्ठ, दाँतों के मसूड़े सूज जाते हैं। ( इसकी चिकित्सा के लिए ) इसमें पाछना लगा कर धाय के फूल, हरड़, जामुन की गुठली आदि को मधु में घिस कर मसूड़ों पर मलें ( घर्षण अथवा प्रतिसारण करें ) अथवा अंकोठ की मूल या सप्तपर्ण की छाल, शिरीष के बीज इनका मधु के साथ प्रतिसारण ( घर्षण ) करे ॥ ४८-५० ॥

विमर्शः—चरककार ने भी दन्तकाष्ठगत विष के लक्षणों का वर्णन करते हुए लिखते हैं कि 'दन्तपवनस्य कूर्चो विशीर्यते दन्तोष्ठमांसशोफश्च' ॥ ( च. चि. अ. २३।११५ ) दातुन की कूची टूट जाती है तथा ओष्ठ एवं मसूड़ों में शोथ हो जाता है।

सविष जीभी, कवलादि की चिकित्सा—जिह्वानिर्लेखन ( जीभी, Tongue cleaner ) और कवल ( गण्डूष, कुल्का अथवा Gargle ) के विष से दूषित होने पर दातुन के प्रसंग में कही गई चिकित्सा करे ॥

पिच्छिलो बहुलोऽभ्यङ्गो विवर्णो वा विषान्वितः ॥५१॥
स्फोटजन्म रुजा स्रावस्त्वक्पाकः स्वेदनं ज्वरः।
दरणं चापि मांसानामभ्यङ्गे विषसंयुते ॥ ५२ ॥
तत्र शीताम्बुसिक्तस्य कर्तव्यमनुलेपनम्।
चन्दनं तगरं कुष्ठमुशीरं वेणुपत्रिका ॥ ५३ ॥

सोमवल्ल्यमृता श्वेता पद्मं कालीयकं त्वचम्।
कपित्थरसमूत्राभ्यां पानमेतच्च युज्यते ॥ ५४ ॥

सविष अभ्यङ्ग आदि के लक्षण तथा चिकित्सा—विषाक्त अभ्यङ्ग–पिच्छिल ( चिपचिपा ), गाढ़ा, विवर्ण हो जाता है। इसके सेवन से स्फोट ( छाले ) उत्पन्न हो जाते हैं, पीड़ा, स्राव, त्वक्पाक ( त्वचा का पकना ), पसीना, आना, ज्वर और त्वचा का विदरण ( त्वचा का फटना ) होता है। इसमें (विषजुष्ट मनुष्य को) शीतल जल से स्नान करा कर चन्दन, तगर, कूठ, खस, वंशपत्र ( बाँस के पत्ते ), गिलोय (अमृता), अपराजिता ( कोयल ), कालीयक काष्ठ था दालचीनी को कपित्थ ( कैथ ) के रस और गोमूत्र के साथ पीस कर शरीर पर लेप करें तथा इसको पीयें भी ॥ ५१–५४ ॥

विमर्श :—आचार्य डल्हण ने प ांश की व्याख्या करते हुए लिखा है—पिच्छिल इत्यादि। अभ्यङ्गोऽभ्यञ्जनद्रव्यं तैलादि। बहलो घनः। वेणुपत्रिका वंशपत्राणि; अन्ये वेणुपत्रिकां वंशसदृशपत्रिकाद्रव्यान्तरमाहुः। सोमवल्ली गुडूची। अमृता अमृतासङ्गः खर्परिका तुत्थकम्, उत्तरपदलोपात्, श्वेता श्वेतास्यन्दः, कालीयक दारुहरिद्रा। त्वचं वराङ्गम्। इदमनुलेपनं शीततोयेन। मूत्रं गोमूत्रम्। एतच्चेति चन्दनादिकम्' ॥ इस प्रकार आचार्य डल्हण ने अमृता से अमृतासङ्ग का ग्रहण कर तुत्थ का पाठ किया है। श्वेता से श्वेतास्यन्द का पाठ किया है तथा श्वेत का प्रयोग श्वेत त्वचा के लिए भी प्रयुक्त माना है। वस्तुतः और सभी पाठों के विषय में कोई आपत्ति नहीं भी होनी चाहिए किन्तु अमृता के लिए 'अमृतासङ्ग' अथवा तुत्थ का पाठ व प्रयोग तो उचित एवं तर्कसम्मत प्रतीत नहीं होता, विवादास्पद विषय हो जाता है। अस्तु।

उत्सादने परीषेके कषाये चानुलेपने।
शय्यावस्त्रतनुत्रेषु ज्ञेयमभ्यङ्गलक्षणैः ॥ ५५ ॥

सविष उत्सादन, परिषेक, कषाय, अनुलेपन, शय्या, वस्त्र तथा कवच के लक्षण और चिकित्सा—उत्सादन, परिषेक, कषाय, अनुलेपन, शय्या, वस्त्र और कवचों में विष का योग होने पर अभ्यङ्ग के समान लक्षण और चिकित्सा का विधान किया जाता है ॥ ५५ ॥

केशशातः शिरोदुःखं खेभ्यश्च रुधिरागमः।
ग्रन्थिजन्मोत्तमाङ्गेषु विषजुष्टेऽवलेखने ॥ ५६ ॥
प्रलेपो बहुशस्तत्र भाविताः कृष्णमृत्तिकाः।
कृष्णपित्तघृतश्यामापालिन्दीतण्डुलीयकैः ॥ ५७ ॥
गोमयस्वरसो वाऽपि हितो वा मालतीरसः।
रसो मूषिकपर्ण्या वा धूमो वाऽगारसंभवः ॥ ५८ ॥

सविष कंघी आदि के प्रयोग करने पर लक्षण तथा चिकित्सा–कंघी आदि वस्तुओं के विष से युक्त होने पर तथा उनके प्रयुक्त किए जाने पर केशों का पतन, शिर में पीड़ा, रोमकूपों से रक्तप्रवृत्ति ( रोमकूपों से रक्त निकलना ), शिर में गाँठें ( फुन्सियाँ ) उत्पन्न हो जाती हैं। इसके प्रतिकार के लिए काली मिट्टी को 'रोरु' नाम से प्रसिद्ध नीलाण्ड मृग के पित्त, घृत, श्यामा (प्रियंगु), निशोथ, तण्डुलीयक (चौलाई) आदि से कई बार भावित करके लगावे अथवा गोबर का रस या चमेली का स्वरस शिर पर लगावे या मूषाकर्णी अथवा मूषकपर्णी का रस या गृहधूम (घर का धुवाँ) लगावे ॥५६–५८॥

विमर्श :—आचार्य डल्हण ने उक्त श्लोकों की व्याख्या करते हुए लिखा है—केशशात इत्यादि। कृष्णपित्तघृतश्यामादिस्वरसैः सप्ताहं भावितया कृष्णमृदा बहुशः प्रलेपो हित इत्यर्थः। कृष्णो नीलाण्ड'रोरु' इति प्रसिद्धः। कालखण्डलग्ननलिकामध्यगतजलं पित्तम्। श्यामा प्रियङ्गुः, पालिन्दी त्रिवृद्, मूषिकपर्णी, द्रवन्ती, द्रव्यान्तरमिति अन्ये। प्रलेपशब्दो गोमयस्वरसो वेत्यत्र हितशब्देन सह सम्बन्धनीयः, तेन गोमयरसादिप्रलेपो वा हितो भवतीति सम्बन्धः स्यात्।

शिरोऽभ्यङ्गः शिरस्त्राणं स्नानमुष्णीषमेव च।
स्रजश्च विषसंसृष्टाः साधयेदवलेखनात ॥ ५९ ॥

सविष तैलादि का शिर पर अभ्यङ्ग एवं सविष कवच, साफा तथा माला धारण करने पर लक्षण तथा चिकित्सा—शिर का अभ्यंग ( तैल आदि Hair oil ), शिरस्त्राण ( लोहे का टोप Helmet ), स्नान का जल, पगड़ी, मालायें इनके विष से युक्त होने पर उपर्युक्त कंघी के समान लक्षण एवं चिकित्सा का विधान माने ॥ ५९ ॥

विमर्श :—चरककार ने भी शिर पर विषयुक्त तैल के अभ्यङ्ग का प्रभाव बताते हुए लिखा कि—'केशच्युतिः शिरोग्रन्थयश्च सविषे शिरोऽभ्यङ्गः ॥' ( च. चि. अ. २३।११५ ) यदि शिर पर किया गया अभ्यङ्ग विषयुक्त हो तो बाल ( केश ) गिरते हैं और शिर में ग्रन्थियाँ हो जाती हैं। इसी प्रकार स्नान आदि में विष के प्रभाव का वर्णन करते हुए लिखते हैं कि 'स्नानाभ्यङ्गोत्सादनवस्त्रालङ्कारवर्णकैर्दुष्टैः। कण्ड्वर्तिलोमहर्षाः कोठपिडकाचिमचिमाशोथाः ॥' ( च. चि. अ. २३।११६ ) स्नान, अभ्यङ्ग, उबटन, वस्त्र, आभूषण, वर्णक ( अङ्गराग Rouge आदि सौन्दर्यप्रसाधन ) आदि यदि विषदुष्ट होवें तो कण्डू, लोमहर्ष, कोठ, पिडिकाएँ, चिमचिमायन होना तथा शोथ हो जाता है। इसी प्रकार सुश्रुतोक्त 'कषाय' शब्द से अभिप्राय शोधन क्वाथ का है अथवा कषाय से मुख पर शृंगारार्थ लगाए जाने वाले रागकादि का अर्थ ग्रहण करना चाहिए ॥

मुखालेपे मुखं श्यावं युक्तमभ्यङ्गलक्षणैः।
पद्मिनीकण्टकप्रख्यैः कण्टकैश्चोपचीयते ॥ ६० ॥
तत्र क्षौद्रघृतं पानं प्रलेपश्चन्दनं घृतम्।
पयस्या मधुकं फञ्जी बन्धुजीवः पुनर्नवा ॥ ६१ ॥

सविष आलेप द्रव्य से मुख लिप्त होने पर लक्षण तथा चिकित्सा—मुख आलेप के विष से युक्त होने पर ( विषजुष्ट ) मुख श्यामवर्ण, विषैले अभ्यङ्ग के समान लक्षणों वाला हो जाता है। पद्मिनीकण्टक के समान काँटों ( फुन्सियों ) से भर जाता है। इसके प्रतिकार के लिए मधु घृत का पीना, चन्दन, घी, विदारीकन्द, मुलैठी, भारङ्गी, दुपहरिया तथा पुनर्नवा आदि द्रव्यों का लेप करे ॥ ६०–६१ ॥

विमर्श :—कविराज हाराणचन्द्र जी ने उपर्युक्त श्लोक में 'मुखालेपे' शब्द के स्थान पर 'मुखलेपे' शब्द के औचित्य को स्वीकार करते हुए पाठान्तर होने का निर्देश दिया है जो विचारणीय है। चरककार का मत हम पिछले श्लोक ( ५९ वें श्लोक) की व्याख्या करते समय दे ही चुके हैं अतः उसी वक्तव्य की पुनरावृत्ति करने से भी कोई लाभ नहीं है।

अस्वास्थ्यं कुञ्जरादीनां लालास्रावोऽक्षिरक्तता ।
स्फिक्पायुमेढ्रमुष्केषु यातुश्च स्फोटसंभवः ॥ ६२ ॥
तत्राभ्यङ्गवदेवेष्टा यातृवाहनयोः क्रिया ।

विषयुक्त वाहन के लक्षण तथा चिकित्सा—हाथी, घोड़े आदि वाहनों की पीठ पर विष लगाने से हाथी, घोड़े आदि वाहन पशु रुग्ण हो जाते हैं, उनके मुख से लालास्राव होता रहता है तथा आँखें लाल हो जाती हैं तथा उनपर सवारी करनेवाले मनुष्य के नितम्ब, गुदा, मेहन ( मूत्रेन्द्रिय ) तथा मुष्क ( अण्डकोषों ) पर स्फोट ( छाले ) उत्पन्न हो जाते हैं, इन लक्षणों के प्रतिकार के लिए अभ्यङ्ग के प्रसंग में कही गई चिकित्सा उस वाहन तथा विष से प्रभावित मनुष्य की करें ॥

विमर्श :—कविराज हाराणचन्द्र महोदय ने 'यातुश्च' नामक शब्द के स्थान पर 'युक्तेषु' शब्द के औचित्य को स्वीकार किया है और वह उचित भी है। आचार्य डल्हण ने भी उक्त शब्द की व्याख्या निम्न प्रकार से की है—यातुः आरोहकस्य । यातृवाहनयोः क्रियेति । अत्र यातृशब्द आरोहक-पर्य्यायः इति ।

शोणितागमनं खेभ्यः शिरोरुक्कफसंस्रवः ॥ ६३ ॥
नस्यधूमगते लिङ्गमिन्द्रियाणां च वैकृतम् ।
तत्र दुग्धैर्गवादीनां सर्पिः सातिविषैः शृतम् ॥ ६४ ॥
पाने नस्ये च सश्वेतं हितं समदयन्तिकम् ।

सविष नस्य तथा धूम के लक्षण तथा चिकित्सा—नस्य और धूम में विष होने पर—नाक से रक्तप्रवृत्ति होती है, शिर में वेदना, कफ का स्राव तथा इन्द्रियाँ विकृत हो जाती हैं। इस अवस्था में गाय आदि के दूध से, अतिविषा ( अतीस ) के कल्क द्वारा सिद्ध घृत पीने तथा नस्य कर्म के लिए प्रयुक्त करना चाहिए। कटभी ( श्वेतवच ) तथा मेंहदी के कल्क से सिद्ध किए गए घृत का प्रयोग उत्तम तथा श्रेयस्कर होता है ॥ ६३-६४ ॥

विमर्श :—कोई कोई आचार्य अतीस, मेंहदी, श्वेतवच ( अथवा कोयल ) इन तीनों द्रव्यों के कल्क का एक साथ प्रयोग कराते हैं। आचार्य डल्हण ने उपर्युक्त 'सश्वेतम्' इस शब्द का 'श्वेतवच के साथ' अर्थ किया है जब कि कई विद्वान 'सश्वेतम्' शब्द का तात्पर्य 'श्वेत अपराजिता' नामक वनौषधि द्रव्य से किया है अतः यह समस्या विद्वानों के द्वारा विचारणीय तथा महत्त्वपूर्ण प्रतीत होती है।

गन्धहानिर्विवर्णत्वं पुष्पाणां म्लानता भवेत् ॥ ६५ ॥
जिघ्रतश्च शिरोदुःखं वारिपूर्णे च लोचने ।
तत्र बाष्पेरितं कर्म मुखालेपे च यत् स्मृतम् ॥ ६६ ॥

सविष पुष्प के लक्षण तथा चिकित्सा—विषैले पुष्पों में गन्ध का नष्ट होना, विवर्णता तथा मलिन होना ( मुरझा जाना ) आदि लक्षण होते हैं। ऐसे पुष्पों को सूँघने वाले प्राणी के शिर में पीड़ा तथा आँखों में आँसू आ जाते हैं। इसके प्रतीकार के हेतु विषाक्त बाष्पों की भाँति तथा विषैले मुख-लेपों के प्रसङ्ग में कही गई चिकित्सा का प्रयोग करें ॥६५-६६॥

विमर्श :—चरककार ने भी उपर्युक्त प्रसङ्ग में निम्नलिखित वर्णन दिया है—( माल्यमगन्धं म्लायति शिरोरुजा लोमहर्षकरम् । स्तम्भयति खानि नासामुपहन्ति च दर्शने धूमः ॥ ( च. चि. अ. २३।११९ ) अर्थात् पुष्पों की माला विषदूषित होने पर गन्ध रहित होती है और शीघ्र मुरझा जाती है तथा साथ ही शिर में पीड़ा और रोमाञ्च होता है। तथा धूम के विषयुक्त होने पर स्रोत ( विशेषकर छाती के ) स्तब्ध हो जाते हैं और नाक एवं नेत्रों को हानि पहुँचती है।

कर्णतैलगते श्रोत्रवैगुण्यं शोफवेदने ।
कर्णस्रावश्च तत्राशु कर्तव्यं प्रतिपूरणम् ॥ ६७ ॥
स्वरसो बहुपुत्रायाः सघृतः क्षौद्रसंयुतः ।
सोमवल्करसश्चापि सुशीतो हित इष्यते ॥ ६८ ॥

कर्ण में छोड़े हुये सविष तैल के लक्षण तथा चिकित्सा—कान में डाले जानेवाले तैल के विषैला होने पर—सुनाई न पड़ना, कान में शोफ, वेदना तथा कर्णस्राव ( कान बहना ) होता है। इस अवस्था में तुरन्त ही शतावरी का स्वरस, घी तथा मधु मिलाकर डाले। कट्फल का शीतल रस भी गुणकारी व लाभप्रद होता है ॥ ६७-६८ ॥

विमर्श :—भारतीय ( संस्कृत, वैदिक अथवा हिन्दी भाषा के ) साहित्य में कर्णमार्ग से विष प्रयोग का वर्णन तो प्रायः अलभ्य-सा ही है किन्तु आंग्ल साहित्य के महान् कवि तथा नाटककार शेक्सपीयर ने अपने रचित एक नाटक 'हैमलेट' में विषप्रयोग की इस विधि का विवरण दिया है। इस नाटक के कथानक के अनुसार 'डेन्मार्क' के राजा का छोटा भाई अपनी राज्य-लिप्सा के शमनार्थ अपने बड़े भाई के कानों में जब कि डेन्मार्क नरेश अपने उद्यान में सो रहा था विषाक्त तैल, अथवा विष की बूँदें डाल देता है जिसके फलस्वरूप उक्त राजा की सुप्तावस्था में ही अति रहस्यपूर्ण मृत्यु हो जाती है फिर वह छोटा भाई अपनी भाभी ( भाई की स्त्री तथा राजकुमार हैमलेट की माता ) से विवाह कर लेता है और युवराज हैमलेट के अधिकार को हड़प कर स्वयं डेन्मार्क का राजा बन बैठता है और इस रहस्यमयी मृत्यु का अनावरण मृतात्मा अपने पुत्र से करती है और अपनी मृत्यु के प्रतिशोध की कामना करती है परिणाम स्वरूप हैमलेट अपने पिता की आत्मा के कथनानुसार एक नाटक का आयोजन कर उसी विषदान के दृश्य की पुनरावृत्ति करता है और इस प्रकार अपने पिता के कथित हत्यारे का पता लगाकर उसकी मृत्यु का प्रतिशोध लेकर स्वयं भी मृत्यु को प्राप्त होता है। इस दुःखान्त किन्तु जगत्-प्रसिद्ध नाटक में महान नाटककार शेक्सपीयर ने कर्णमार्ग से विष-प्रयोग की विधि का सविस्तर विवरण देकर अपनी अनूठी सूझ-बूझ का अनुपम परिचय दिया है।

अश्रूपदेहो दाहश्च वेदना दृष्टिविभ्रमः ।
अञ्जने विषसंसृष्टे भवेदान्ध्यमथापि च ॥ ६९ ॥
तत्र सद्यो घृतं पेयं तर्पणं च समागधम् ।
अञ्जनं मेषशृङ्गस्य निर्यासो वरुणस्य च ॥ ७० ॥
मुष्ककस्याजकर्णस्य फेनो गोपित्तसंयुतः ।
कपित्थमेषशृङ्ग्योश्च पुष्पं भल्लातकस्य वा ॥ ७१ ॥
एकैकं कारयेत् पुष्पं बन्धूकाङ्कोटयोरपि ।

प्रयुक्त सविष अञ्जन के लक्षण तथा चिकित्सा—विषैले अञ्जन के प्रयोग से आँसू आना, नेत्र से नेत्रमल (कीचड़) का

निकलना, आँखों में जलन, वेदना, दृष्टिभ्रम तथा अन्धापन भी हो जाता है। इस अवस्था में तुरन्त घी का पान करावे, पिप्पली से युक्त तर्पण का पान करे। मेषशृंगी तथा वरुण के गोंद का अंजन करे। मुष्कक, अजकर्ण (साल), समुद्रफेन आदि को गाय के पित्त में मिलाकर नेत्रों में अंजन करे। कैथ, मेषशृंगी या भल्लातक ( भिलावे ) के पुष्प अथवा दुपहरिया, अंकोठ आदि के फूलों में से किसी एक को घिसकर उससे अंजन करे ॥ ६९-७१ ॥

विमर्शः—पिप्पली-कल्क मे सिद्ध घृत का तर्पण पीवे या नेत्रों का तर्पण करे। इस प्रकार पिप्पली से सिद्ध घृत से अक्षितर्पण करने से भी बड़ा लाभ होता है। चरककार ने भी अञ्जनगत विष प्रयोग से होनेवाले लक्षणों का वर्णन निम्नलिखित रूप से किया है कि—दुष्टेऽञ्जनेऽक्षिदाहः स्रावोऽश्रुपदेहश्चोपरागाश्च। आर्वैरादौ कोष्ठः स्पृश्यैस्त्वग्दह्यते दुष्टैः॥ ( च. चि अ. २३।११७ ) अञ्जन में विष का प्रभाव-यदि दूषित अञ्जन आँख में आँजा जाय तो आँखों में दाह, स्राव, आँख से मैल का बहुत अधिक निकलना, नेत्र में सूजन और लाली होती है तथा विष से दूषित अन्न के खाने से कोष्ठ में तथा दुष्ट स्पृश्य ( स्पर्श किए जाने वाले ) द्रव्यों के स्पर्श से त्वचा में दाह होता है। इस प्रकार कोई भी विष अपने 'दाह' गुण के कारण तुरन्त ही जान लिया जा सकता है। इसी 'दाह' गुण को आधुनिक चिकित्सा शास्त्र के विषविज्ञान में इरिटेशन ( Irritation ) या क्षोभ नाम से जाना जाता है जो कि खनिज तथा वानस्पतिक विषों का एक प्रधान गुण होता है।

शोफः स्रावस्तथा स्वापः पादयोः स्फोटजन्म च ॥७२॥
भवन्ति विषजुष्टाभ्यां पादुकाभ्यामसंशयम्।
उपानत्पादपीठानि पादुकावत् प्रसाधयेत् ॥७३॥

प्रयुक्त सविष जूते आदि के लक्षण तथा चिकित्सा—विषैले जूते, खड़ाऊँ आदि से पाँव में सूजन, स्राव, पावों का सोना ( पादसुप्ति ), छालों का उत्पन्न होना आदि लक्षण उत्पन्न होते हैं। इस प्रकार जूते, आसन आदि के लक्षण व चिकित्सा पादुका की भाँति ही होती है ( जो आगे कही जायगी ) ॥

भूषणानि हतार्चींषि न विभान्ति यथा पुरा।
स्वानि स्थानानि हन्युश्च दाहपाकावदारणैः ॥७४॥
पादुकाभूषणेपूक्तमभ्यङ्गविधिमाचरेत् ।

सविष भूषणादि धारण करने पर लक्षण तथा चिकित्सा—विष के कारण आभूषण तेजरहित हो जाते हैं तथा पहले की भाँति दीप्तिमान नहीं रहते ( पहले की भाँति नहीं चमकते )। जिस स्थान पर उनको धारण किया जाता है वहाँ पर जलना, पकना, अवदारण ( फटना ) उत्पन्न कर देते हैं। इस प्रकार इसके तथा पादुका द्वारा विषाक्तता की अवस्था में अभ्यङ्ग के प्रसंग में कही गई चिकित्सा-विधि का प्रयोग करे ॥ ७४-७५ ॥

विमर्शः—चरककार ने भी इसी प्रसङ्ग में निम्नलिखित वर्णन किया है कि—एते च करचरणदाहतोदकण्डूमाविपाकाश्च। भूपादुकाश्वगजचर्मकेतुशयनासनेर्दुष्टैः॥ ( च. चि. अ. २३।११८ ) अर्थात् पृथ्वी, पादुका ( खड़ाऊ, जूता ) इत्यादि, सवारी के घोड़े, हाथी आदि के चर्म, केतु ( पताका व अन्य राज्य चिह्न ), शय्या, आसन ( कुर्सी, बेञ्च, चौकी आदि ) के विष से दूषित होने पर पूर्वकथित कण्डू आदि तथा हाथ-पैर आदि में दाह व तोद होता है तथा क्लम एवं विपाक ( त्वचा का पक जाना ) भी होता है। इसके अलावा चरककार ने निम्नलिखित वर्णन सुश्रुत की अपेक्षा कुछ अधिक ही दिया है जो प्रासङ्गिक होने के कारण उल्लेखनीय भी है यथा—कूपतडागादिजलं दुर्गन्धं सकलुषं विवर्णं च। पीतं श्वयथुं कोठान्पिडकाश्च करोति मरणं च॥ (च. चि. अ. २३-१२०) अर्थात् कुएँ वा तडाग ( तालाब ) आदि के जल में यदि विष मिला हो तो वह दुर्गन्धयुक्त, मलिन और विकृत वर्ण का होता है। उस जल को पीने से शोथ, कोठ, पिडिकाएँ और यहाँ तक की मृत्यु भी हो जा सकती है।

विषोपसर्गो बाष्पादिर्भूषणान्तो य ईरितः ॥७५॥
समीक्ष्योपद्रवांस्तस्य विदधीत चिकित्सितम्।
महासुगन्धिमगदं यं प्रवक्ष्यामि तं भिषक् ॥७६॥
पानालेपननस्येषु विदधीताञ्जनेषु च।
विरेचनानि तीक्ष्णानि कुर्यात् प्रच्छर्दनानि च ॥७७॥
सिराश्च व्यधयेत् क्षिप्रं प्राप्तं विस्रावणं यदि।
मूषिकाऽजरुहा वाऽपि हस्ते बद्धा तु भूपतेः ॥७८॥
करोति निर्विषं सर्वमन्नं विषसमायुतम्।

पूर्वोक्त विषों का उपद्रव होनेपर अवस्थानुसार चिकित्सा का निर्देश—बाष्प से आरम्भ कर आभूषण पर्यन्त यह जो विष के उपद्रव कहे गये हैं उन उपद्रवों को देख व समझकर उनकी चिकित्सा करे। महासुगन्धि अगद जिसको मैं यहाँ कहता हूँ उसे वैद्यगण पान, आलेपन, नस्य और अञ्जन आदि में प्रयुक्त करें तथा तीक्ष्ण वमन एवं विरेचन देवें। यदि उचित प्रतीत हो तो अथवा रोगी की अवस्था इस योग्य हो तो सिरावेध करके तुरन्त रक्तमोक्षण ( Blood letting ) करे। राजा के हाथ में बाँधी हुई मूषिका ( अजरुहानामक औषधि ) सभी विषैले अन्नों को विषरहित बना देती है ॥ ७५-७९ ॥

विमर्शः—अजरुहानामक औषधि के लक्षण आचार्य डल्हण ने निम्न बताए हैं यथा—'अजरुहालक्षणमुशनसा प्रोक्तम्—कन्दः श्वेतः सपिडको भेदे चाञ्जनसन्निभः। गन्धलेपनपानैस्तु विषं जरयते नृणाम्॥ दष्टानां विषपीतानां ये चान्ये विषमोहिताः। विषं जरयते तेषां तस्मादजरुहा स्मृता॥ मूषिका लोमशा कृष्णा भवेत् साऽपि च तद्गुणा॥'-इति।

हृदयावरणं नित्यं कुर्याच्च मित्रमध्यगः ॥७९॥
पिबेद् घृतमजेयाख्यममृताख्यं च बुद्धिमान्।
सर्पिर्दधि पयः क्षौद्रं पिबेद्वा शीतलं जलम् ॥८०॥
मयूरान्नकुलान् गोधाः पृषतान् हरिणानपि।
सततं भक्षयेच्चापि रसांस्तेषां पिबेदपि ॥८१॥

हृदय पर विषव्याप्ति के प्रतिषेध का निर्देश—बुद्धिमान नृपति मित्रों के बीच में बैठा हुआ अपने हृदय की रक्षा के हेतु सदैव तत्पर रहे। अजेयघृत, व अमृतघृत का पान करता रहे। घी, दधि, दूध, मधु या शीतल जल का पान करे। मोर, नेवला, गोधा ( गोह ), चित्तल हरिण या हरिणों के मांस का निरन्तर सेवन करता रहे तथा इनके मांसरसों को पीता रहे ॥ ७९-८१ ॥

विमर्शः—चरककार ने भी (च. चि. अ. २३।२३८–२३९) में 'हृदयावरण' शब्द की व्याख्या इस प्रकार की है—हृदयावरण—सूक्ष्मं ताम्ररजस्तस्मै सक्षौद्रं हृद्विशोधनम् । शुद्धे हृदि ततः शाणं हेमचूर्णस्य दापयेत् । हेम सर्वविषाण्याशु गरांश्च विनियच्छति । न सज्जते हेमपाङ्गे विषं पद्मदलेऽम्बुवत् ॥' इस प्रकार उक्त श्लोकों की व्याख्या करते हुए आचार्य डल्हण का कहना है कि–हृदयावरणं हृदयप्रच्छादनं हृदयरक्षाकारिभिर्मूषिकाऽजरुहाऽमृताऽजेयपुराणघृतदूषीविषारिमहासुगन्धिशिम्बीयूषतीक्ष्णविषप्रवारणादिभिः । मधुकं कुष्ठमित्यादिकमजेयाख्यम, अपामार्गबीजानि पिप्पलीरित्यादमृतं घृतं, सर्पिरादीनि प्रत्येकं चत्वारि पञ्च वा हृदयावरणानि पिबेदिति ।

गोधानकुलमांसेषु हरिणस्य च बुद्धिमान् ।
दद्यात् सुपिष्टां पालिन्दीं मधुकं शर्करां तथा ॥८२॥
शर्करातिविषे देये मायूरे समहौषधे ।
पार्षते चापि देयाः स्युः पिप्पल्यः समहौषधाः ॥८३॥
सक्षौद्रः सघृतश्चैव शिम्बीयूषो हितः सदा ।
विषघ्नानि च सेवेत भक्ष्यभोज्यानि बुद्धिमान् ॥८४॥

भक्ष्य भोज्य पदार्थों में विषघ्न द्रव्यों के योग की विधि—गोधा ( गोह ), नकुल ( नेवला ) और हरिण के मांसों में, त्रिवृत्, मुलहठी, शर्करा को बारीक पीस कर मिला देवें और फिर सेवनार्थ प्रयुक्त करें । मोर के मांस, शर्करा, अतीस तथा सोंठ को मिला कर सेवन करावें । घी और मधु के साथ शिम्बी ( सेम की फली ) का यूष सदैव देना हितावह होता है । बुद्धिमान मनुष्य विषघ्न द्रव्यों के साथ भक्ष्य तथा भोजनादिक का सेवन करे ॥ ८२–८४ ॥

विमर्श·—चरककार ने भी हृदय की रक्षा का विधान बताते हुए लिखा है कि—

'आदौ हृदयं रक्ष्यं तस्यावरणं पिबेद्यथालाभम् । मज्जानं मधु घृतगैरिकमथ गोमयरसं वा । इक्षुं सुरकमथवा काकं निष्पीड्य तद्रसं बहलम् । छागादीनां वाऽसृग्भस्म मृदं वा पिबेदाशु ॥' अर्थात्–वमन अथवा विरेचन कराने आदि के सब उपक्रमों से पूर्व हृदय की रक्षा करनी परमावश्यक है, उसकी रक्षा के लिए हृदयरक्षक औषधि जो उस समय प्राप्त हो सके पीनी चाहिए । यथा रोगी मज्जा पी सकता है, मधु चाट सकता है, तथा उसे घृतपान कराया जा सकता है । अथवा शुद्ध गैरिक ( स्वर्ण गैरिक ) को जल में घोल कर दिया जाता है । ताजे गोबर का रस भी पिलाया जाता है । रोगी भली प्रकार पकी हुई ईख का रस भी पी सकता है अथवा कौए के संस्विन्न मांस को निचोड़ने से जो रस प्राप्त हो उसे पिला सकते हैं—यह मांसयूष बलकारक भी होता है । अथवा बकरे आदि का ताजा रुधिर रोगी को पिलावे अथवा भस्म (गोबर की राख) या वल्मीक की काली मिट्टी को ही जल में घोल कर पिलाने का भी विधान है । इसी प्रसङ्ग में अष्टाङ्गसंग्रहकार ने भी निम्नलिखित मत व्यक्त किया है यथा—विषं कर्षति तीक्ष्णत्वाद्धृदयं तस्य गुप्तये । पिबेद् घृतं घृतक्षौद्रमगदं वा घृताप्लुतम् ॥ मज्जानं गोमयरसं भस्माम्भः कृष्णमृज्जलम् । ऐक्षव्ये पञ्चगव्यं वा दधि गैरिकवारि वा ॥ खादेद्वा कोविदारार्कशिरीषकटमीच्छदान् । पणस्येषवराहासुक्शिशुस्थविरयोषितः ॥ पिबेयुर्गर्भिणी शीतमधुरान् मयोऽगदान् । तथा मूर्च्छादयो न स्युर्विषं नाश्वेति नानिलाम् ॥' और आलम्बायन महोदय का भी प्रायः यही मत है यथा—याः सिराः सर्वगात्रेषु हृदये सम्प्रतिष्ठिताः । ताभिरस्य विषं सर्वं हृदयं सम्प्रधावति ॥ घृतेन तु प्रतिच्छन्नं विषं नाति प्रपीडयेत् । निर्वाणजननं सर्पिः प्राणिनां प्राणवर्धनम् ॥ हृदयावरणास्तद्वद्भक्ष्या भोज्याश्च सर्वतः ॥ और आजकल भी यही धारणा वैद्यों में प्रचलित है कि जब वे संखिया आदि का प्रयोग कराते हैं तो उसके विष प्रभाव का निराकरण करने के हेतु मक्खन या घृत को प्रचुर मात्रा में सेवन कराने की व्यवस्था भी कर देते हैं जिससे प्रकारान्तर रूप से हृदयावरण अथवा हृदय का संरक्षण भी होता रहता है । आधुनिक चिकित्सा ग्रन्थों में विषाक्त रोगी की चिकित्सा की विधि निम्नलिखित पाई जाती है । जैसा कि 'A Text book of Medical jurisprudence aud toxicology' में वर्णित है, यथा—A medical practitioner should always have an emergency case ready for cases of poisoning, so that he may be able to adopt immediate treatment without loss of time. The treatment should be based on the following principles :—1. Removal of unabsorbed poison from the body. 2. Use of antidotes. 3. Elimination of poison absorbed in to the system. 4. Treatment of the general symptoms. 1. Removal of unabsorbed poison :—If a poison has been introduced into a wound subsequently as a result of bites or stings, a ligature should immediately be applied above the wound, which should then be excised or sucked provided there is no 'abrasion or ulcer in the mouth............If a poison has been teken into the stomach, it should be removed by washing out the stomach with a stomach tube ( syphon tube ) or stomach pump............when the stomach tube or pump is not available, or when a patient is conscious, and does not wish to have it passed in to stomach free emesis should be produced by tickling the fauces with the finger, a feather or a leafy twig of a tree. The vomitted matter must be kept for chemical analysis. The following emetics may also be administered :—1. Copious draughts of warm water. 2. A table spoonful of groundmustard or two table spoonful of common salt in half a pint of warm water. 3. Half a drachm of sulphate of zinc in a tumblerful of warm water to be repeated in a quarter of an hour, if necessary. 4. Twenty to thirty grains of ipecacuanha powder, or two to six drachms of ipecac wine. In the case of a child syrup of ipecac from half a tea-spoonful to two tea-spoonfuls, according to the age is to be preferred as it is easy of administration. 5. Fifteen to thirty grains of Ammonium corbonate dissolved in water. 6. Five to ten grains copper sulphate dissolved

in water. but it should not be used except in cases of poisoning by phosphorus. 7. One tenth grain of apomorphine hydrochloride hypodermically. This atcs promptly and produces vomitting with in three or four minutes, but it causes great prostration and its effects are occasionally greatly prolonged. Hence it must be used with caution. 2. Use of Antidotes :--Antidotes are remedies which counteract the effects of poisons. They are devided in Mechanical, chemical and physiological. Mechanical antidotes are those which render poisons inert by mechanical action, is charcoal acts mechanically by absorbing and retaining within its pores organic and also to a less degree, mineral poisons. Fats, oils and egg albumin prevent the action of the poison by forming a coating on the mucous membrane of the stomach. Bulky food acts as a mechanical antidote to glass as it prevents its action by imprisoning its particles with in its meshes. Chemical antidotes are those which counteract the actions of poisons by forming harmless or insoluble compounds when brought in to contact with them. The examples are acids for alkalies, alkalin carbonates and magnesia for mineral acids. lime for oxalic acid, sodium sulphate for lead and tannin and albumin for alkaloids.......A very important chemical antidote for organic poisons is potassium permanganate owing to its oxidizing properties...........The following formula is a useful chemical antidote which is recommended in cases where the nature of the posion swallowed is not definitely known, or in cases where it is suspected that a combination of two or more poisonous substances had been taken :--Powderered charcoal.........2 parts. Tannic acid.........1 part. Magnesia ( Magnesium oxide ) ...........1 part. These drugs are mixed together, and the mixture is administered in the doses of a teaspoonful stirred up in a tumbler full of water, to be repeated frequently. Charcoal has the property of absorbing alkaloids. Tannic acid precipitates alkaloids glucoside and many of the metals. Magnesia neutralizes acides, and is used as an antidote to arsenic, if hydrated ferric oxid is not at hand. Physiological antidotes or antagonists are those which act on the tissues of the body and produce symptoms exactly opposite to those caused by the poison acting on the some tissues ie. Atropine and physiostigmine atropine and pilocarpine Strychnine and bromides with chloral hydrate, digitalis and aconite and chloroform and amyl nitrites. 3. Elimination of absorbed poisons:-The poison which has been absorbed into the system should be eliminated by the natural emunctory channels by giving hot baths, warm packs, diuretics and purgative ( when not contra indicated. ) 4. Treatment of General symptoms :--Pain in the stomach due to the irritation of the gastric mucous membrane should be relieved by the administration of anodynes and demulcents. If it is very severe, one fourth grain of morphine should be administered hypodermically. Shock and collapse should be combated by warmth to surface in the form of friction. a hot bath or hot bottles or by hypodermic injection of stimulents in the form of sulphuric ether. strychnine, digitalis or caffine. Water containing 20 grains of sodium chloride to the pint and sweetened with glucose should be given frequently by the mouth, if there is dehydration owing to intense vomitting or diarrhoea. If the water can not be retaind by the mouth, an enema of two pints of warm normal saline should be administered. In severe cases it is abvisable to administer intravenously normal saline particularly by the drip method. It also dilutes the poison in the blood and promotes its elimination from the system, especially by the kidneys. Respiratory failure should be treated by the hypodermic injection of atropine or strychnine by artificial respiration and by inhalation of oxygen and carbon dioxide. Coma should be treated by the hypodermic injection of 1/8 grain of strychnine, by the intravenous or intramuscular injection of 5 to 15 C. C. of a 25% solution of coramine and by lumbar puncture. In a case where coma is prolonged, an intravenous injection of normal saline may be administered continuously by the drip method, Convulsions should be controlled by chloroform or by a drug belonging to the borbituric acid group. ( Med. jurisprudence and Taxicology-by J. P. modi. 9th edition. P. P. 431-434 ).

उपर्युक्त गद्यांश का भावार्थ निम्नलिखित है :—विषाक्त रोगों की चिकित्सा :—विषाक्त रोगी की चिकित्सा करते समय निम्नलिखित बातों पर विशेष ध्यान देना चाहिए। विषाक्त पुरुष के विष को नष्ट करना ही विषचिकित्सा का प्रधान उद्देश्य होता है। अतः निम्नलिखित सिद्धान्तों के अनुसार विषाक्त रोगी की चिकित्सा की जाती है। (१) अशोषित विष को शरीर से बाहर निकालना। (२) प्रतिविषों का प्रयोग। (३) शरीर के संस्थानों में शोषित हुए विष को बाहर निकालना। (४) लाक्षणिक

चिकित्सा–(१) अशोषित विष को शरीर से बाहर निकालना :– इस उद्देश्य से निम्न उपाय करना चाहिए। (अ) आमाशय-प्रक्षालन। (ब) वमन कराना। (स) अन्य क्रियाएँ। (अ) आमाशय प्रक्षालन :—यदि रोगी ने विष सेवन मुख-मार्ग से किया है और यदि इस बात का पता शीघ्र ही चल जावे तो सबसे पहले रोगी के आमाशय का प्रक्षालन 'प्रक्षालन-नलिका' अथवा 'पम्प' से करना चाहिए। (ब) वमन कराना:—यदि रोगी होश में हो और तीव्र दाहक विष की आशंका न हो तो अशोषित विष को बाहर निकालने के लिए रोगी को तुरन्त वामक औषधियों में से किसी के द्वारा वमन कराना चाहिए। वामक औषधियाँ :–

१. सैन्धव लवण १½ तो०, उष्णोदक ४ छटाँक घोल कर रोगी को पिला देना चाहिए।

२. राई का चूर्ण १½ तो०, जल ४ छटाँक मिला कर पिला देना चाहिए।

३. जिंक सल्फेट १½ माशा, जल ४ छटाँक घोलकर पिला देना चाहिए।

४. टिंचर इपीकाक ४ से ६ ड्राम, उष्णोदक ४ छटाँक मिला कर देना चाहिए।

५. तुत्थ ३ से ५ रत्ती तक उष्णोदक ४ छटाँक घोल कर पिला देना चाहिए (केवल फास्फोरस की विषाक्तता में)

६. एपोमार्फीन $\frac{1}{10}$ रत्ती जल में घोल कर अधस्त्वक्-सूचीवेधन करना चाहिए।

अन्य वामक औषधियाँ :—मैनफल, मुलहठी, कटुतुम्बी, नीम, इन्द्रायण, कुटज की छाल, मूर्वा, देवदाली, वायविडङ्ग, चित्रकमूल, तुरई, अर्कमूल, अरिष्टक, लवण, राई, सरसो, करंज, उष्ण जल आदि। अन्य क्रियाएँ :—(१) यदि सर्प के डँसने अथवा विषैले कीटादि के दंश से विष शरीर में प्रविष्ट हो गया हो तो उतस्थान से ऊपर तुरन्त एक बन्धन बाँधकर यदि मुख में किसी प्रकार का क्षत अथवा खरोंचन आदि न हो तो विष को मुख से चूसना चाहिए। (२) प्रतिविषों का प्रयोग :— प्रतिविष तीन प्रकार के होते हैं। १. यांत्रिक प्रतिविष, २. रासायनिक प्रतिविष, ३. क्रियाविरुद्ध प्रतिविष। १–यान्त्रिक प्रतिविषः—मणि, काँच आदि का चूर्ण जब मुख के द्वारा सेवन कर लिया जाता है, तब वह अन्दर पहुँच कर अपनी यान्त्रिक क्रिया के कारण आमाशय और आन्त्र की श्लैष्मिक कलाओं पर आघात पहुँचाता है और उन्हें स्थान-स्थान पर क्षत विक्षत कर देता है जिसके परिणाम स्वरूप रक्तस्राव होता है और पीड़ा होती है किन्तु यदि स्निग्ध पदार्थ जैसे वसा, तैल, अण्डे की सफेदी (अल्ब्यूमिन) आदि का उपर्युक्त विषों का भक्षण करने के तुरन्त बाद अथवा उसके कुछ देर के बाद सेवन किया जाय तो आमाशय आदि की श्लैष्मिक कलाएँ क्षतयुक्त होने से बचाई जा सकती हैं। वसा, तैल आदि आमाशय और आन्त्र में पहुँच कर वहाँ की श्लैष्मिक कला पर एक आवरण की तरह चढ़ जाती है जिससे मणि, काँच आदि की यान्त्रिक क्रिया फिर नहीं हो पाती। वानस्पतिक या खनिज विषों को आमाशय में निष्क्रिय करने के लिए सूक्ष्म पीसे हुए कोयले का चूर्ण खिलाया जाता है। २-रासायनिक प्रतिविषः—(१) यदि अम्लीय पदार्थों का विष के रूप में सेवन किया गया हो तो उसके लिए क्षारीय पदार्थों का प्रयोग प्रतिविष के रूप में कराना चाहिए और यदि क्षारीय पदार्थों का विष के रूप में प्रयोग किया गया हो तो अम्लीय पदार्थों को देना चाहिए। (२) खनिज अम्लों के लिए मैग्नीशिया और कार्बोनेट्स देना चाहिए। (३) ऑक्जेलिक (तिमिक) अम्ल के चूना। (४) नाग और टैनिन विषों के लिए सोडियम सल्फेट। (५) रसकर्पूर विष के लिए एल्ब्यूमिन। (६) दाहक क्षारीय विषों के लिए नींबू का रस अथवा सिरका। किन्तु इस बात का ध्यान अवश्य रखना चाहिए कि ऐसे प्रतिविषों का सेवन कराना चाहिए जिससे शरीर पर किसी प्रकार का बुरा प्रभाव न हो। ३—क्रिया विरुद्ध प्रतिविषः—(१) एट्रोपीन के लिए मार्फिया। (२) एट्रोपीन के लिए पिलोकार्पीन। (३) स्ट्रिकनीन के लिए ब्रोमाइड्स, क्लोरल हाइड्रेट के साथ। (४) डिजिटेलिस के लिए वत्सनाभ। (५) क्लोरोफार्म के लिए एमिल नाइट्राइट। निम्नलिखित रासायनिक प्रतिविष अत्यन्त लाभप्रद है—

सुचूर्णित कोयला २ भाग, टैनिक एसिड १ भाग, मैग्नीशियल ऑक्साइड १ भाग मिलाकर रख देना चाहिए।

आवश्यकता पड़ने पर इसमें से ३½ माशे लेकर ४ छटाँक जल में मिलाकर देना चाहिए। इसकी पुनः दूसरी मात्रा दी जा सकती है। कोयला क्षाराभों का शोषण करा देता है—टैनिकएसिड, क्षाराभों, शर्कराभों या अन्य धातुओं का अवक्षेपण करता है और मैग्नेशिया अम्लों को निष्क्रिय करता है तथा फेनाश्म (संखिया) के प्रतिविष के रूप में प्रयुक्त होता है। (३) शरीर के संस्थानों में शोषित हुए विष को बाहर निकालना—इसके लिए स्वेदल, मूत्रल अथवा विरेचक औषधियों का प्रयोग उचित-अनुचित विचार कर यथास्थान करना चाहिए। (४) लाक्षणिक चिकित्सा:— १. पीड़ा कम करने के लिए रुजाहर और स्निग्ध औषधियाँ देनी चाहिए अथवा मॉर्फिया का सूचीवेधन करना चाहिए। २. स्तब्धता और हृदयावसाद की अवस्था में शरीर का ताप बनाए रखने के लिए उष्णोदक से भरी हुई बोतलों से उष्णता पहुँचानी चाहिए। अथवा तैलों से अभ्यङ्ग करना चाहिए और शरीर में उत्तेजना पहुँचानी चाहिए। इसके लिए 'स्ट्रिकनीन' $\frac{1}{60}$ ग्रेन, अथवा 'कैम्फर इन आयल' अथवा कैम्फर इन ईथर का इञ्जेक्शन लगाना चाहिए। ३. शिरामार्ग से लवणोदक (नार्मल सैलाइन) का प्रयोग उचित अवस्था में करना चाहिए। ४. श्वासावरोध की अवस्था में ऑक्सीजन की व्यवस्था करनी चाहिए। ५. श्वासकर्म में बाधा पड़ने पर 'कृत्रिम श्वासक्रिया' करनी चाहिए तथा आवश्यकता पड़ने पर एट्रोपीन अथवा स्ट्रिकनीन का त्वचा के नीचे इन्जेक्शन लगाना रोगी के हित में लाभप्रद होता है।

पिप्पलीमधुकक्षौद्रशर्करेक्षुरसाम्बुभिः ।
छर्दयेद् गुप्तहृदयो भक्षितं यदि वै विषम् ॥

इति सुश्रुतसंहितायां कल्पस्थानेऽन्नपानरक्षाकल्पो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

विषभक्षण करने पर वमन प्रयोग—यदि रोगी ने विष पान किया हो तो विषघ्न वस्तुओं से हृदय को ढक कर, पिप्पली,

मुलैठी, मधु, शर्करा, ईख का रस, जल आदि का सेवन करा कर वमन करावे ॥ ८५ ॥

विमर्शः—चरककार का भी इस प्रसङ्ग में निम्नलिखित मत है—आद्यावामाशयगे वमनं त्वक्स्थे प्रदेहसेकादि । कुर्याद्भिषक् चिकित्सां दोषबलं चैव हि समीक्ष्य ॥ ( च. चि. अ. २३।१२१ ) अर्थात् यदि विष आमाशयगत हो तो आदि ( प्रारम्भ ) में वमन कराना चाहिए। यदि त्वचा में स्थित हो अर्थात् विष का बाह्य प्रयोग हुआ हो तो प्रदेह और परिषेचन आदि का प्रयोग कराया जाता है। अतः विज्ञ चिकित्सक को चाहिए कि वह दोष-बल आदि को देख कर चिकित्सा करे। इसके अलावा एक और स्थान पर आचार्य कहते हैं कि—पीतं वमनैः सद्यो हरेद्विरेकैर्द्वितीये तु ॥ ( च. चि. अ. २३।४४ ) जब विष पीआ ही गया हो तो उसे वमन द्वारा निकाल देना चाहिए। दूसरे वेग में विरेचन कराना चाहिए अर्थात् जब विष आमाशय से निकल कर आगे चला गया हो तब विरेचन द्वारा ही बाह्य शरीर के बाहर निकाला जा सकता है।

इति सुश्रुतसंहितायां कल्पस्थानेऽन्नपानरक्षाकल्पो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

नोट—

## द्वितीयोऽध्यायः

अथातः स्थावरविषविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

स्थावर-विषविज्ञान का उपक्रम—अब इसके आगे स्थावर-विषविज्ञानीय नामक अध्याय का व्याख्यान करेंगे, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने कहा था ॥ १-२ ॥

विमर्शः—वनस्पति-जगत् ( Vegetable kingdome ) से अर्थात् वृक्ष, लता आदि से प्राप्त होने वाले विष अथवा विषों को स्थावर विष ( Vegetable poisons ) कहा जाता है। इसी प्रकार जङ्गम जगत् ( Animal kingdom ) अर्थात् सर्प आदि प्राणियों में पाए जाने वाले विष को जङ्गम विष कहा जाता है। धातुओं अथवा खनिजों से प्राप्त होने वाले विषों का समावेश भी स्थावर विषों में कर लिया जाता है अतः स्थावर विष से पूरे अचेतन जगत् जिसके अनुसार (Vegetable and mineral or metallic poisons ) का ज्ञान हो जाता है।

स्थावरं जङ्गमं चैव द्विविधं विषमुच्यते ।
दशाधिष्ठानमाद्यं तु द्वितीयं षोडशाश्रयम् ॥ ३ ॥

विष के दो प्रकार—स्थावर और जंगम भेद से विष दो प्रकार का है। इसमें स्थावर विष के दस आश्रय स्थान हैं और जंगम विष के अधिष्ठान सोलह होते हैं ॥ ३ ॥

विमर्शः—चरककार ने विष के दो भेद बताते हुए कहा है कि—अमृतमन्थनकाले प्रादुर्भूतं तद्योनौ ब्रह्मा न्यवेशयत् । तद्गुणस्थावरं तस्माद् द्विविधं पावकोपमम् ॥ ( च. चि. अ. २३।५ ) तत्पश्चात् ब्रह्मा ने उस विष को स्थावर और जङ्गम योनिमें विभक्त कर दिया अत एव वह जल से उत्पन्न होने वाला विष दो प्रकार का हो गया १-स्थावर २-जंगम विष। विष अग्नि के समान दाह करने वाला होता है। इस प्रकार हम देखते हैं कि प्राचीन संहिताओं में अधिष्ठान ( आश्रय ) के भेद से स्थावर और जंगम ( प्राणिज ) भेद से दो प्रकार के विष लिखे हैं।

योनि भेद से विष-वर्गीकरण :—

सुश्रुत चरक मतानुसारेण
स्थावर | जंगम गर विष

पीछे के रसतंत्रों के आचार्यों ने विष तथा उपविष नाम से दो भेद किए हैं।

रस तन्त्र आचार्यों के मत से :—

( १ ) विष ( २ ) उपविष

स्थावर-जंगम भेदों को अकृत्रिम अथवा प्राकृतिक विष कहते हैं इनके अतिरिक्त गरविष नाम का कृत्रिमविष भी कहा गया है। अष्टांगहृदय के रचयिता आचार्य ने भी विष की दो योनियों का वर्णन निम्न प्रकार से किया है—स्थावरं जंगमं चेति विषं प्रोक्तमकृत्रिमम् । कृत्रिमं गरसंज्ञन्तु क्रियते विविधौषधैः ॥ ( अष्टाङ्गहृदय उत्तरतंत्र अ. ३५।५ विषों का वर्गीकरण अनेकों प्रकार से हुआ है। )

अष्टांगहृदय-कार :—

इन में प्राचीन व अर्वाचीन विद्वानों के वर्गीकरण में बहुत असमानता है। अर्वाचीन आचार्यों में भी कई मत हैं किन्तु क्रियानुरूप वर्गीकरण अधिक प्रचलित है—१ दाहक (Corrosives ) २ क्षोभक ( Irritants ), १ दाहक-यह अधिकतर आम्लिक ( Acid ) तथा क्षारीय ( Alkalies ) होते हैं। ये रासायनिक पदार्थ अपनी तीव्र क्रिया के कारण शारीरिक धातुओं के सम्पर्क में आते ही संहारक क्रिया को तुरन्त प्रारम्भ कर देते हैं। इससे दारुण पीड़ा होती है परन्तु प्रायः

शोथ नहीं होता, ये क्रियाएँ उनकी तीव्रता के अनुरूप लक्षण पैदा करती हैं। यथा गन्धकाम्ल (Sulpharic acid, $H_2 So_4$) २. क्षोभक ( Irritants ) यह शरीर में क्षोभ तथा शोथ उत्पन्न करते हैं। खाने पर दाह, वमन, रेचन तथा रक्तवमन आदि लक्षण उत्पन्न कर देते हैं। इसके अधिष्ठान तथा स्थानिक क्रिया के आधार पर अनेकों भेद हैं। अधिष्ठान भेद से—खनिज ( Ore ) संखिया ( Arsenic ), अंजन ( Antimony ), पारद ( Mercury ), सीस ( Lead ), ताम्र ( Copper ), यशद ( Zinc ) रजत ( Silver ), विस्मथ ( Bismuth ), हीरक ( Diamond ), कांच ( Glass ), फास्फोरस ( Phosphorus ) तथा वानस्पतिक ( Vegitable ), जमालगोटा ( Purging croton ), मदार ( अर्क ) ( Calotropis gigantica ), भिलावा ( Marking nut ), इन्द्रायण ( Colocynth ), कुचला ( Strychnos nux vomica ), वत्सनाभ ( Aconite ), जङ्गम ( Animal ), सर्पविष (Snake venom ), वृश्चिक दंश ( Scorpion ), कीट दंश, कैंथेराइड्स तथा आमयजन्य विष (Ptomaine), वायुमण्डलगत-कार्बन डाइ ऑक्साइड स्थानिक क्रियाभेद से:—१ मादक (Inebriants)—मद्य, ईथर, कपूर, तारपीन, कार्बोलिक अम्ल इत्यादि। २ निद्राकर ( Narcatic )—अहिफेन Morphia), ३ प्रलापक ( Deliriants )—धतूरा, खुरासानी अजवाइन, भाँग, बेलाडोना इत्यादि विष। ये विष विशेष रूप से मस्तिष्क को प्रभावित कर कार्य करते हैं। ४ संज्ञाहारक ( Anesthetisting )—क्लोरोफार्म, हाइड्रेट, कोकेन, मार्फिया आदि। ५ सुषुम्ना पर प्रभाव करने वाले-कुचला ( Strychnine ), ६ हृदय पर प्रभाव करने वाले—तम्बाकू (Tobacco), अतिविषा, वत्सनाभ ( Aconite ) डिजिटेलिस और हाइड्रोसाइनिक एसिड आदि विष। ७ फुफ्फुस पर प्रभाव करने वाले:—कार्बनडाइ ऑक्साइड, कोलगैस (Coal gas), ८ नाडी मण्डल के प्रभावक विष—कोनियम, क्यूरारे (Curare) विष आदि। निम्न लिखित तालिकाएँ उपर्युक्त विषय को और अधिक समझने में सहायक सिद्ध होंगी—

**विषों का वर्गीकरण ( Classification of poisons )**

- (१) दाहक ( Corresives )
  - (क) तीव्र अम्ल ( Strong acids )
    - अनैन्द्रिक ( Inorganic )
      - १. गन्धकाम्ल $H_2 So_4$
      - २. लवणाम्ल Hcl.
      - ३. शोरकाम्ल $HNo_3$ आदि।
    - ऐन्द्रिक ( Organic )
      - ( i ) आक्जेलिक अम्ल $( CooH )_2$ 2 $H_2o$.
      - ( ii ) कार्बोलिकाम्ल ( $C_5$ $H_5$ OH ) आदि।
  - (ख) क्षार ( Alkalies )
    - ( i ) दाहक सोडा Na Ho. ( Caustic soda )
    - ( ii ) दाहक पोटाश KHo. ( Caustic potash )
    - ( iii ) अमोनिया $NH_3$ ( Ammonia ) इत्यादि।
- (२) क्षोभक ( Irritants )
- (३) वातनाडी-प्रभावक ( Neurotics )

**( २ ) क्षोभक ( Irritants )**

- (क) निरिन्द्रिय ( खनिज ) ( Inorganic )
  - I धातवीय ( Metallic )
    - ( a ) नाग ( Lead ) ( b ) वंग ( Tin )
    - ( c ) यशद ( Zinc ) ( d ) पारद ( Mercury )
    - ( e ) ताम्र ( copper ) ( f ) फेनाश्म ( Arsenic )
    - ( g ) नीलाञ्जन ( Antimony ) आदि।
  - II अधातवीय ( Non-Metallic )
    - ( a ) भास्वर ( स्फुर ) ( Phosphorus )
    - ( b ) हरिकी ( Chlorine )
    - ( c ) दुर्गन्धि ( Bromine )
    - ( d ) आम्बुकी ( Iodine ) आदि।
- (ख) ऐन्द्रिक ( Organic )
  - ( i ) वानस्पतिक ( Vegetable )
    - ( a ) एरण्ड ( Castoroil seed )
    - ( b ) जयपाल ( Crotonoil seed )
    - ( c ) अर्क ( मदार )
    - ( d ) मुसब्बर ( Aloes )
    - ( e ) इन्द्रायण ( Colocynth )
    - ( f ) भल्लातक ( Marking nut ) आदि।
  - ( ii ) जाङ्गम ( Animal )
    - ( a ) कैन्थेराइड्स ( Cantharides )
    - ( b ) सर्पविष ( Snake venom )
    - ( c ) कीटदंश ( Insectbite ) आदि।
- (ग) यान्त्रिक ( Mechanical )
  - १. मणिचूर्ण ( Diamond dust )
  - २. कांचचूर्ण (Powdered glass) आदि।

मूलं पत्रं फलं पुष्पं त्वक् क्षीरं सार एव च ।
निर्यासो धातवश्चैव कन्दश्च दशमः स्मृतः ॥ ४ ॥

स्थावर विष के १० अधिष्ठान—मूल, पत्र, फल, पुष्प, छाल, दूध, सार, गोंद, धातु और कन्द ये दश स्थावर विष के अधिष्ठान हैं ॥ ४ ॥

टिप्पणी :—अग्नि पुराण में भी विष के स्थावर तथा जंगम दो भेद माने गए हैं यथा—द्विविधं विषमुच्यते । जङ्गमं सर्पमूषादि शृङ्गादि स्थावरं स्मृतम् ॥ ( २९५।३ )

तत्र,क्लीतकाश्वमारगुञ्जासुगन्धगर्गरककरघाटविद्युच्छिखाविजयानीत्यष्टौ मूलविषाणि; विषपत्रिकालम्बावरदारुकरम्भमहाकरम्भाणि पञ्च पत्रविषाणि; कुमुद्वतीवेणुकाकरम्भमहाकरम्भकर्कोटकरेणुकखद्योतकचर्मरीभगन्धासर्पघातिनन्दनसारपाकानीति द्वादश फलविषाणि; वेत्रकादम्बवल्लीजकरम्भमहाकरम्भाणि पञ्च पुष्पविषाणि; अन्त्रपाचककर्तरीयसौरीयककरघाटकरम्भनन्दननाराचकानि सप्त त्वक्सारनिर्यासविषाणि; कुमुदघ्नीस्नुहीजालक्षीरीणि त्रीणि क्षीरविषाणि;फेनाश्म ( भस्म ) हरितालं च द्वे धातुविषे; कालकूटवत्सनाभसर्षपपालककर्दमकवैराटकमुस्तकशृङ्गीविषप्रपुण्डरीकमूलकहालाहलमहाविषकर्कटकानीति त्रयोदश कन्दविषाणि; इत्येवं पञ्चपञ्चाशत् स्थावरविषाणि भवन्ति॥

५५ स्थावर विषों का निर्देश—इसमें क्लीतक, कनेर, गुञ्जा, सुगन्ध, गर्गरक, करघाट, विद्युच्छिखा, विजया ये आठ मूल विष हैं । विषपत्रिका, लम्बा, वरदारु, करम्भ और महाकरम्भ ये पांच पत्रविष हैं । कुमुद्वती, वेणुका, करम्भ, महाकरम्भ, कर्कोटक, रेणुक, खद्योतक, चर्मरी, इभगन्धा, सर्पघाती, नन्दन, सारपाक, ये बारह फल विष हैं । वेत्र, कादम्ब, वल्लीज, करम्भ और महाकरम्भ ये पांच पुष्प विष हैं । अन्त्रपाचक, कर्त्तरीय, सौरीयक, करघाट, करम्भ, नन्दन, नाराचक, ये सात त्वक् सार और निर्यास विष हैं। कुमुदघ्नी, स्नुही, जालक्षीरी ये तीन क्षीर विष हैं। फेनाश्म और हरताल ये दो धातु विष हैं। कालकूट, वत्सनाभ, सर्षप, पालक, कर्दमक, वैराटक, मुस्तक, शृङ्गीविष, प्रपुण्डरीक, मूलक, हालाहल, महाविष, कर्कटक ये तेरह कन्द विष हैं। इस प्रकार पचपन स्थावर विष हैं ॥ ५ ॥

विमर्श :—आचार्य गयदास द्वारा उपर्युक्त पाठ में कुछ परिवर्तन किए गये हैं यथा गयी तु गर्गरक-स्थाने अनन्ता इति पठति । नाराचस्थाने वल्लीजं पठति, पालक-स्थाने वत्साह-मिति पठति ॥ इसी प्रकार 'रेणुका' के स्थान पर 'वेणुका' तथा 'जालक्षीरी' के स्थान पर 'क्षीरिणी' नामक पाठ के औचित्य को कई विद्वान स्वीकार करते हैं । कविराज हाराणचन्द्र महोदय 'नाराचक' के स्थान पर 'वराटक' तथा 'सर्षप' के स्थान पर 'सर्षपक' एवं 'प्रपुण्डरीक' के स्थान पर 'प्रपौण्डरीक' नामक पाठ को उचित मानते हैं। इसी प्रकार कई विद्वान 'फेनाश्म' से संखिया और कुछ विद्वान 'फेनाश्म' से 'फेनाश्म भस्म' का तात्पर्य ग्रहण करते हैं । उपर्युक्त सभी विषों में केवल वत्सनाभ, शृङ्गी विष ( सिंगिया विष ), हरताल नामक विषों को आज का चिकित्सक समाज जानता है तथा औषधि-योगों में प्रयुक्त भी करता है । इसी प्रकार क्लीतक ( मुलेठी ), विजया ( भाँग ), कनेर, गुञ्जा, स्नुही ( सेहुण्ड ) का दूध भी परिचित पदार्थ हैं किन्तु बाकी अन्य विषों को चाहे वनवासी कोल, भिल्ल, किरात या पहाड़ी चरवाहे आदि का समाज भले ही जानता हो किन्तु आज का चिकित्सक समुदाय इनसे अनभिज्ञ है । मुलेठी वामक होती है तथा सेहुण्ड का दूध विरेचक होता है जिसके फलस्वरूप वे तत्काल शरीर से बाहर निकल जाते हैं। इसी प्रकार

भाँग भी वामक गुणोंवाली होने के कारण शरीर के बाहर निकल जाती है। ऊपर के श्लोकों की टीका में बताया जा चुका है—पौधों के मूल, पत्र, फल आदि अधिष्ठान वाले विष स्थावर विष कहलाते हैं। शास्त्रों में स्थावर विषों के निम्नलिखित दस अधिष्ठान ( आश्रय ) तथा ५५ प्रकार लिखे हैं यथा—

१. क्लीतक, कनेर, गुञ्जा, सुगन्ध, गर्गरक, करघाट, विद्युत् शिखा, विजया।

२. विषपत्रिका, लम्बा, वरदारु, करम्भ, महाकरम्भ।

३. कुमुद्वती, वेणुका, करम्भ, महाकरम्भ, कर्कोटक, रेणुक, खद्योतक, चर्मरी, इभगन्धा, सर्पघाती, नन्दन, सारपाक।

४. वेत्र, कादम्ब, वल्लीज, करम्भ, महाकरम्भ।

५. अन्त्रपाचक, कर्त्तरी, सौरीयक, करघाट, करम्भ।

६. नन्दन, नाराचक।

७ कुमुदघ्नी, स्नुही, जालक्षीरी।

८. फेनाश्म, हरताल।

९. कालकूट, वत्सनाभ, सर्षप, पालक, कर्दमक।

१०. वराटक, मुस्तक, शृङ्गीविष, प्रपुण्डरीक, मूलक, हालाहल, महाविष, कर्कटक।

| अधिष्ठान ( आश्रय ) प्रकार | प्रकार संख्या |
|---|---|
| १ मूल विष | ८ |
| २ पत्र विष | ५ |
| ३ फल विष | १२ |
| ४ पुष्प विष | ५ |
| ५ त्वक् | |
| ६ सार | ७ |
| ७ निर्यास | |
| ८ क्षीर विष | ३ |
| ९ धातु विष | २ |
| १० कन्द विष | १३ |
| | योग ५५ |

सुश्रुतकार का मत उपर्युक्त सूत्र में स्पष्ट रूप से कहा ही गया है चरककार के मतानुसार—मुस्तकं पौष्करं क्रौञ्चं वत्सनाभं बलाहकम्। कर्कटं कालकूटं च करवीरकसंज्ञकम्॥ पालकेन्द्रायुधं तैलं मेचकं कुशपुष्पकम्। रोहिषं पुण्डरीकं च लाङ्गलक्यञ्जनाभकम्॥ सङ्कोचं मर्कटं शृङ्गीविषं हालाहलं तथा। एवमादीनि चान्यानि मूलजानि स्थिराणि च। ( च. चि. अ. २३।१०-१२ ) अर्थात् मुस्तक, पौष्कर, क्रौञ्च, वत्सनाभ, ( मीठा विष ), बलाहक, कर्कट, कालकूट, करवीर, पालक, इन्द्रायुध, तैल, मेचक, कुशपुष्पक, रोहिष, पुण्डरीक, लाङ्गलकी, अञ्जनाभ, सङ्कोच, मर्कट, शृङ्गी विष, हालाहल, इसी प्रकार अन्य जो विष मूलज हैं वे स्थावर विष हैं। स्थावर विषों में मूलविषों की प्रधानता के कारण उन्हें सामान्यतः मूलज कहा जाता है। परन्तु पत्रविष, फलविष, क्षीरविष इत्यादि अन्य जो स्थावर विषों के अधिष्ठान भेद से विष हैं उनका भी मूलज विष से ही ग्रहण कर लिया जाता है। धातुविषों में संखिया, हरताल आदि का समावेश है। इस प्रकार चरककार ने २१ विष स्थावर विषों के भेद स्वरूप लिखे हैं। इन स्थावर विषों में मौलि ( मूलज ) विषों की प्रधानता होने के कारण चरककार ने उन्हें 'मूलज विष' नामक संज्ञा प्रदान की है परन्तु वास्तव में इनमें सुश्रुतकार द्वारा कहे गए ८ मूल विषों के अतिरिक्त १३ कन्द विष भी सम्मिलित हैं। इसी प्रकार अष्टाङ्गसंग्रहकार के मतानुसार ५५ विष हैं जो सुश्रुतकार के मतानुकूल ही हैं। अष्टाङ्गहृदयकार के मतानुसार कालकूट, इन्द्रवत्स, शृङ्गी, हालाहल आदि चार कन्द विषों का ही अत्युग्र विषों के उदाहरण स्वरूप निर्देश है। शार्ङ्गधर, धन्वन्तरि निघण्टुकार तथा आचार्य भावमिश्र के मतानुसार विषवर्ग में वत्सनाभ, हारिद्र, सक्तुक, प्रदीपन, सौराष्ट्रिक, शृंगिक, कालकूट हालाहल और ब्रह्मपुत्र इन ९ कन्द विषों का तथा लेहुण्ड, अर्क ( आक ), कनेर, कलिहारी, धतूरा, गुञ्जा और अफीम इन सात उपविषों का निर्देश मिलता है। इस प्रकार मौल विषों, जिनका प्राचीन वर्णन प्राप्त है, उन्हें नीचे श्लोकों में दिया जा रहा है:—वत्सनाभ—सिन्दुवारसदृक्पत्रो वत्सनाभ्याकृतिस्तथा। यत्पार्श्वे न तरोर्वृद्धिर्वत्सनाभः स भाषितः॥

हारिद्र—हरिद्रातुल्यमूलो यो हारिद्रः स उदाहृतः। सक्तुक—यद् ग्रन्थिः सक्तुकेनेव पूर्णमध्यः स सक्तुकः। प्रदीपन—प्रदीपलोहितो यः स्याद्दीप्तिमान् दहनप्रभः। महादाहकरः पूर्वैः कथितः स प्रदीपनः॥ सौराष्ट्रिक—सुराष्ट्रविषये यः स्यात्स सौराष्ट्रिक उच्यते। शृंगकविष-यस्मिन् गोशृंगके बद्धे दुग्धं भवति लोहितम्। स शृंगक इति प्रोक्तो द्रव्यतत्त्वविशारदैः॥ कालकूट—देवासुररणे देवैर्हतस्य पृथुमालिनः। दैत्यस्य रुधिराज्जातस्तरुरश्वत्थसन्निभः॥ निर्यासः कालकूटोऽस्य मुनिभिः परिकीर्तितः। सोऽहिच्छत्रे शृङ्गवेरे कोङ्कणे मलये भवेत्॥ हालाहल—गोस्तनाभफलो गुच्छस्तालपत्रच्छदस्तथा। तेजसा यस्य दह्यन्ते समीपस्था द्रुमादयः॥ असौ हालाहलो ज्ञेयः किष्किन्धायां हिमालये। दक्षिणाब्धितटे देशे कोङ्कणेऽपि च जायते॥ ब्रह्मपुत्र—वर्णतः कपिलो यः स्यात् तथा भवति सारतः। ब्रह्मपुत्रः स विज्ञेयो जायते मलयाचले॥ यद्यपि हारिद्र, सक्तुक, प्रदीपन, सौराष्ट्रिक तथा ब्रह्मपुत्र का नाम तो प्रकृत संहिता में नहीं दिया हुआ है परन्तु प्रधानतया उपर्युक्त इन्हीं नौ विषों के स्वरूप का वर्णन प्राचीन ग्रंथों में मिलता है। चरकोक्त लाङ्गली तथा कनेर प्रायः प्रसिद्ध ही हैं। इनके अतिरिक्त गुञ्जा, कुचला, अफीम, भाँग तथा धतूरा आदि जिनका वर्णन चरककार ने भी नहीं दिया है वे भी प्रसिद्ध हैं। इसी प्रकार हरिताल और संखिया को भी सभी चिकित्सक जानते हैं अतः उनका वर्णन विस्तार के भय से नहीं किया जा रहा है। प्राचीन संहिताओं में विष का जो विस्तारपूर्वक वर्णन किया गया है उसकी अपेक्षा पीछे के लिये हुए संग्रह ग्रंथों में विषों का बहुत थोड़ा वर्णन दिया गया है। विषों के भेद, संख्या तथा परिचय आदि को पश्चात्कालीन वैद्य सम्भवतः भूल गये थे और इसका कारण यह था कि विषों की उत्पत्ति अधिकतर दुर्गम पर्वतों और वनों में होती है अतः वहाँ जाकर वहाँ के निवासियों से उन विषों का परिचय प्राप्त करने का परिश्रम पीछे के वैद्य बन्धुओं ने नहीं किया था। यहां तक कि सुश्रुत संहिता के प्रसिद्ध व्याख्याकार आचार्य डल्हण को भी इनका परिचय

नहीं था उन्होंने स्वयं लिखा है कि 'मूलादि विषाण्यं यत परैरपि ज्ञातुमशक्यत्वात् तानि हिमवत्प्रदेशे किरातशबरादिभ्यो ज्ञेयानि ॥' इसी प्रकार उनके पूर्ववर्ती अष्टाङ्गहृदयकार वाग्भट को भी इन विषों का सम्यक् परिचय ज्ञात नहीं था। संहिताकारों के बहुत समय बाद रससिद्धों ने पारद के संस्कार करने के लिए औषधियों के साथ साथ विषों की भी खोज की और उनका निर्देश विषवर्ग में भी किया है। उन्होंने वत्सनाभ आदि तीन कन्द विषों को महाविष अथवा विष के नाम से तथा कलिहारी आदि मूलविष और थूहर आदि क्षीरविष, कुचला आदि मूलविष को उपविष के नाम से वर्णित किया है। रसार्णव, रसेन्द्रचूडामणि, रसरत्नाकर, रसरत्नसमुच्चय, रससार तथा राजनिघण्टु में भी विषवर्ग में पाँच महाविषों का निर्देश प्राप्त होता है जो शीघ्र ही अपना प्रभाव दिखाते हैं यथा—सक्तुकं कालकूट च सितमुस्तं तथैव च। शृङ्गी कृष्णविषं चैव पञ्चैते तु महाविषाः ॥ ( रसार्णव ५।३३ ) शृङ्गिकं कालकूटं च वत्सनाभं च सक्तुकम्। पीतं च विषवर्गोऽयं प्रवरः परिकीर्तितः ॥ ( रसेन्द्रचूडामणि ९।११ तथा रसरत्नसमुच्चय १०।८२ ) हारिद्रं सक्तुकं मुस्तं रक्तशृङ्गं च कृष्णकम्। विषपञ्चकमेतद्धि शीघ्रसिद्धिकरं परम् ॥ रससार १७।२७ ) उक्त रसग्रंथों के विषवर्ग में दिये गये विषों की गणना व नामों की तुलना के हेतु नीचे दी हुई तालिका बहुत उपयोगी सिद्ध होगी।

| रसार्णव | रसेन्द्रचूडामणि तथा रसरत्नसमुच्चय | रसरत्नाकर तथा राजनिघण्टु | रससार |
|---|---|---|---|
| सक्तुक | सक्तुक | सक्तुक | सक्तुक |
| कालकूट | कालकूट | कालकूट | हारिद्र |
| शृङ्गी | शृङ्गी | शृङ्गी | शृङ्गी |
| मुस्तक | हारिद्र | मुस्तक | मुस्तक |
| कृष्णविष | वत्सनाभ | वत्सनाभ | कृष्णविष |

सुश्रुत संहिता में वर्णित स्थावर विष के १० अधिष्ठानों ( आश्रयों ) में से कन्द विषों को महाविषों के नाम से रसशास्त्रों में लिखा है और शेष मूलविष, क्षीरविष, निर्यासविष, फलविष, पत्रविष आदि को उपविषों के नाम से शार्ङ्गधर संहिता, आयुर्वेद-प्रकाश तथा रसेन्द्रसारसंग्रह में कहा गया है। इनका उपयोग पारद के मुख-करण क्रिया के लिए तथा अन्यत्र औषधि के रूप में किया गया है। उपविषों की संख्या रसार्णव में ५, रससंकेतकलिका में ६, रसेन्द्रचूडामणि, रसेन्द्रचिन्तामणि, रसरत्नाकर, बृहद्योगतरंगिणी, शार्ङ्गधर संहिता, रसरत्नसमुच्चय, धन्वन्तरि निघण्टु, भावप्रकाश, योगरत्नाकर, आयुर्वेदप्रकाश और रसेन्द्रसारसंग्रह में ७, कुछ रसग्रन्थों में ९, रसतरङ्गिणी में ११ और रसोपनिषद् में ४० लिखी हैं। वर्णन तथा समझने की सुगमता के लिए नीचे टिप्पणी की तालिका* बड़ी सहायक सिद्ध होगी।

इनके अतिरिक्त अन्य बहुत से स्थावर विषों का प्रयोग आजकल चिकित्सा में होता है और उन सबका ज्ञान प्रत्येक वैद्य को होना चाहिए। आधुनिक विषतन्त्र ( Toxicology ) से भी अध्ययन-मनन कर उपर्युक्त विषसम्बन्धी ज्ञान को पूर्ण बना लेना ज्ञान तथा व्यवसाय की दृष्टि से लाभकारक होता है।

चत्वारि वत्सनाभानि मुस्तके द्वे प्रकीर्तिते।
षट् चैव सर्षपाण्याहुः शेषाण्येकैकमेव तु ॥ ६ ॥

कन्दविषों के अवान्तर भेद—वत्सनाभ के चार, मुस्तक के दो, सर्षप के छः अवान्तर भेद हैं और अन्य सभी के एक-एक भेद होते हैं ॥ ६ ॥

उद्वेष्टनं मूलविषैः प्रलापो मोह एव च।
जृम्भाङ्गोद्वेष्टनश्वासा ज्ञेयाः पत्रविषेण तु ॥ ७ ॥
मुष्कशोफः फलविषैर्दाहोऽन्नद्वेष एव च।
भवेत् पुष्पविषैश्छर्दिराध्मानं मोह एव च ॥ ८ ॥
त्वक्सारनिर्यासविषैरुपयुक्तैर्भवन्ति हि
आस्यदौर्गन्ध्यपारुष्यशिरोरुक्कफसंस्रवाः ॥ ९ ॥
फेनागमः क्षीरविषैर्विड्भेदो गुरुजिह्वता।
हृत्पीडनं धातुविषैर्मूर्च्छा दाहश्च तालुनि ॥ १० ॥
प्रायेण कालघातीनि विषाण्येतानि निर्दिशेत्।

*स्थावर विष ज्ञापक तालिका

| संख्या | रसार्णव | रससंकेत कलिका | रसेन्द्रचिन्तामणि रसेन्द्रसारसंग्रह योगरत्नाकर आदि | रसेन्द्रचूडामणि तथा रसरत्नसमुच्चय | अन्य ग्रन्थ | रसतरङ्गिणी |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | स्नुही | वज्री | सेहुण्ड | नीलक | स्नुही | स्नुहीक्षीर |
| २ | अर्क | अर्क | अर्क | अर्क | अर्क | अर्कक्षीर |
| ३ | करवीर | हयारि | हयारि | करवीर | हयारि | करवीर |
| ४ | लांगली | लांगली | लांगली | लांगली | लांगली | लांगली |
| ५ | उन्मत्त | हेम | धत्तूर | कनक | धत्तूर | धत्तूर |
| ६ | × | विषमुष्टि | गुञ्जा | विषमुष्टि | विषमुष्टि | विषतिन्दुक |
|  | × | × | अहिफेन | जया | अहिफेन | अहिफेन |
|  | × | × | × | × | गुञ्जा | गुञ्जा |
| ९ | × | × | × | × | जयपाल | रेचक |
| १० | × | × | × | × | × | भल्लातक |
| ११ | × | × | × | × | × | विजया |

स्थावर विषों के पत्रादि विशेष के गुण विशेष—मूलविष से ऐंठन, प्रलाप तथा मूर्च्छा उत्पन्न होती है। पत्रविष से जृम्भा (जम्हाई), अंगों में ऐंठन तथा श्वासकष्ट होता है। फलविष से मुष्क (अण्डकोष) में शोफ, दाह और अन्न में द्वेष आदि लक्षण दृष्टिगोचर होते हैं। पुष्पविष से वमन, आध्मान (अफारा) और मोह (मूर्च्छा) उत्पन्न होते हैं। त्वक्, सार, निर्यास आदि विषों के प्रभाव से मुख में दुर्गन्धि, परुषता (कठोरता), शिर में दर्द, कफ का स्राव आदि लक्षण दृष्टिगोचर होते हैं। क्षीरविषों के सेवन से मुख से झाग (फेन) निकलना, अतिसार तथा जिह्वा में भारीपन होता है। धातुजन्य विष के सेवन से हृदय में पीड़ा, मूर्च्छा, तालु में दाह आदि लक्षण होते हैं। प्रायः ये विष अपने विषैले प्रभाव से प्राणियों को एक दिन, पन्द्रह दिन तथा एक मास के समय में मारते हैं॥ ७-१०॥

**स्थावर विषों के पत्रादि विशेष में गुण विशेष**

| क्रम संख्या | स्थावर विष | गुण |
|---|---|---|
| १ | मूल | ऐंठन, प्रलाप, मूर्च्छा |
| २ | पत्र | जृम्भा, ऐंठन, श्वासकष्ट |
| ३ | फल | मुष्कशोफ, दाह, अन्नद्वेष |
| ४ | पुष्प | वमन, आध्मान, मोह |
| ५,६ | त्वक्, सार | मुखदुर्गन्ध, कठोरता |
| ७ | निर्यास | शिरःपीड़ा, कफस्राव |
| ८ | क्षीर | मुख में फेन, अतिसार जिह्वा में भारीपन |
| ९ | धातु | हृत्पीड़ा, मूर्च्छा, तालुदाह |
| १० | कन्द | आगे विशेष वर्णन पढ़ें। |

विमर्श:—कविराज हाराणचन्द्र 'गुरुजिह्वता' नामक शब्द के स्थान पर 'जिह्वाजिह्वता' नामक पाठ को उचित मानते हैं। चरककार ने स्थावर विषों के लक्षणों को बताते हुए लिखा है कि—स्थावरं तु ज्वरं हिक्कां दन्तहर्षं गलग्रहम्। फेनवम्यरुचिश्वासमूर्च्छाश्च जनयेद् भृशम्॥ (च. चि. अ. २३।१५) अर्थात् स्थावर विष ज्वर, हिचकी, दन्तहर्ष, गलग्रह, झाग आना, वमन (कै), अरुचि, श्वास और मूर्च्छा इन्हें अधिकतया उत्पन्न करता है। आधुनिक मतानुसार भी इन विषों की क्रिया तीन प्रकार की होती है—यथा १-स्थानिक (Local):—यदि विष शरीर के किसी भाग में लग जावे तो केवल उसी स्थान की धातुओं (Tissues) का विनाश करता है यथा तीव्र अम्ल और क्षार जहाँ शरीर पर लग जाते हैं वहीं पर अपनी रासायनिक क्रिया द्वारा दाह एवं व्रणोत्पत्ति करते हैं। इसी प्रकार रसकपूर, नीलाञ्जन आदि क्षोभक विषों के सम्पर्क में आने पर उस स्थान अथवा अंग में क्षोभ (Irritation) एवं शोथ उत्पन्न हो जाता है। तथा कुछ पदार्थ त्वचा और श्लैष्मिक कलाओं (mucous membrane) के सम्पर्क में आने पर नाड़ी को प्रभावित करते हैं जैसे बेलाडोना और एट्रोपीन के प्रयोग से आँखों की पुतलियाँ (pupils) प्रसारित हो जाती हैं एवं वत्सनाभ के प्रयोग से झनझनाहट और संज्ञाहीनता उत्पन्न हो जाती है। २-सर्वाङ्गिक क्रिया (General or systemic action):—विषों का शरीर के संस्थानों में जब शोषण हो जाता है तब वे सर्वाङ्गिक क्रिया करते हैं यथा—कुचला के सुषुम्ना पर प्रभाव करने के कारण धनुर्वात की भाँति पेशियों में आक्षेप (Convulsions) होने लगते हैं। तथा वृक्क पर कैन्थेराइड्स की क्षोभक क्रिया के कारण वृक्क शोथ (Nephritis) उत्पन्न हो जाता है। क्लोरोफार्म के नस्य लेने पर मूर्च्छा उत्पन्न हो जाती है, इत्यादि। ३-स्थानिक एवं सर्वाङ्गिक मिश्रित क्रिया:—इसी प्रकार कार्बोनिक एसिड, फास्फोरस आदि कुछ विष ऐसे भी हैं जो अपने प्रभाव से धातुओं का नाश करके स्थानिक क्रिया करते हैं और साथ ही साथ शरीर में शोषित होकर सर्वाङ्गिक क्रिया भी करते हैं। भिन्न-भिन्न विषों से भिन्न-भिन्न प्रभाव शरीर पर पड़ते हैं जैसे वमन, रेचन, आँखों की पुतली का प्रसारित अथवा संकुचित होना, बधिरता, अन्धापन, स्वेदाधिक्य, शीताङ्गावस्था (Algid state), प्रलाप, आक्षेप, पक्षाघात, कम्पन, मूत्र की विवर्णता, नाड़ी की तीव्रता अथवा मन्दता आदि लक्षण होते हैं जो निदान करने में बहुत सहायक होते हैं।

कन्दजानि तु तीक्ष्णानि तेषां वक्ष्यामि विस्तरम्॥११॥
स्पर्शाज्ञानं कालकूटे वेपथुः स्तम्भ एव च।
ग्रीवास्तम्भो वत्सनाभे पीतविण्मूत्रनेत्रता॥ १२॥
सर्षपे वातवैगुण्यमानाहो ग्रन्थिजन्म च।
ग्रीवादौर्बल्यवाक्सङ्गौ पालकेऽनुमताविह॥ १३॥
प्रसेकः कर्दमाख्येन विड्भेदो नेत्रपीतता।
वैराटकेनाङ्गदुःखं शिरोरोगश्च जायते॥ १४॥
गात्रस्तम्भो वेपथुश्च जायते मुस्तकेन तु।
शृङ्गीविषेणाङ्गसादवदाहोदरविवृद्धयः॥ १५॥
पुण्डरीकेण रक्तत्वमक्ष्णोर्वृद्धिस्तथोदरे।
वैवर्ण्यं मूलकैश्छर्दिहिक्काशोफप्रमूढताः॥ १६॥
चिरेणोच्छ्वसिति श्यावो नरो हालाहलेन वै।
महाविषेण हृदये ग्रन्थिशूलोद्गमौ भृशम्॥ १७॥
कर्कटेनोत्पतत्यूर्ध्वं हसन् दन्तान् दशत्यपि।

कन्दविषों के लक्षण—कन्दविष तीक्ष्ण विष होते हैं, उनका वर्णन विस्तार से करूँगा, यथा १. कालकूट विष के स्पर्श से अज्ञान, कंपन और जड़ता होती है। २ वत्सनाभ से ग्रीवास्तंभ, मल-मूत्र का पीले वर्ण का हो जाना तथा नेत्रों में पीलापन होता है, ३. सर्षप विष से वायु की विपरीतता, आनाह और ग्रन्थि (गाँठों) की उत्पत्ति होती है। ४. पालक विष से ग्रीवा की दुर्बलता, वाणी का अवरोध होता है। ५. कर्दमविष के सेवन से मुख से पानी आना, अतीसार, आँखों में पीलापन होता है। ६. वैराटक विष के प्रभाव से अंगों का दुखना और शिरोरोग होता है। ७. मुस्तक विष से शरीर में स्तम्भ, कम्पन और ८. शृङ्गीविष से अंगों में शिथिलता, दाह और उदर की वृद्धि होती है। ९. पुण्डरीक विष के प्रभाव से आँखों में लालिमा, उदर की

वृद्धि और १० मूलक विष से विवर्णता, हिक्का (हिचकी), शोफ, मूढत्व तथा ११. हलाहल विष के प्रभाव से श्वास देर में आता है और मनुष्य का रंग काला पड़ जाता है। १२ महाविषके सेवन से हृदय में ग्रन्थि और महान् शूल होता है, १३. कर्कटक विष के प्रभाव में आकर मनुष्य ऊपर की ओर उछलता तथा कूदता है और हँसता हुआ दाँतों को काटता है ॥ ११-१७ ॥

| नानाकन्द विषों के लक्षण | | |
|---|---|---|
| क्रम | नाम | लक्षण |
| १ | कालकूट | अज्ञान, कम्पन, जड़ता |
| २ | वत्सनाभ | ग्रीवास्तम्भ, पीतमलमूत्रता, पीतनेत्रता |
| ३ | सर्षप | आनाह, ग्रन्थि उत्पत्ति, वायु विपरीत-मार्ग गमन |
| ४ | पालक | ग्रीवादौर्बल्य, वाणी अवरोध |
| ५ | कर्दम | मुख में पानी, अतिसार, पीतनेत्रता |
| ६ | वैराटक | शिरोरोग, आँख दुखना |
| ७ | मुस्तक | शरीर स्तम्भ, कम्पन |
| ८ | शृङ्गी | अंग शैथिल्य, दाह, उदरवृद्धि |
| ९ | पुण्डरीक | नेत्ररक्तता, उदरवृद्धि |
| १० | मूलक | विवर्णता, हिक्का, शोफ, मूढत्व |
| ११ | हलाहल | रंग काला होना, श्वासकाठिन्य |
| १२ | महाविष | हृदय में ग्रन्थि, हृदय में महाशूल |
| १३ | कर्कटक | मनुष्य उछलता, कूदता, हँसता, दाँत कटकटाता |

विमर्श :—कविराज हाराणचन्द्र महोदय ने 'वातवैगुण्य' के स्थान पर 'तालुवैगुण्य' एवं 'कर्दमाख्येन' के स्थान पर 'कर्दमाख्ये' पाठ किया है। रस-शास्त्रों में उग्रवीर्य कन्दविषों को महाविष के रूप में प्रयुक्त किया गया है। रसरत्नसमुच्चय नामक ग्रन्थ में भी सुश्रुतोक्त तेरह प्रकार के कन्दविषों का ही वर्णन मिलता है केवल सुश्रुत के पुण्डरीक, वैराटक और पालक कन्दविष के स्थान पर हारिद्रक, सक्तुक और वालुक यह नामान्तर कर दिया है। इसी प्रकार आनन्दकन्द, रससार, रसमञ्जरी, रसेन्द्र-सारसंग्रह, रसेन्द्रचिन्तामणि, बृहद्योगतरंगिणी तथा आयुर्वेदप्रकाश में १८ कन्दविष लिखे मिलते हैं। रससार तथा रसमञ्जरी के कुछ विषों के नामों में परस्पर अन्तर है। इन १८ कन्दविषों में से सक्तुक आदि १८ कन्दविष सौम्य होने के कारण औषधियों के रूप में प्रयुक्त किए जाते हैं परन्तु शेष १० कन्दविष ( कालकूट आदि ) अति उग्र होने के कारण औषधि के रूप में ग्रहण नहीं किए जाते, केवल धातुरसवाद और विषवाद में ही ग्रहण किए जाते हैं। कुछ ग्रन्थों में निम्नलिखित ९ कन्दविष मिलते हैं यथा—( १ ) वत्सनाभ, ( २ ) हारिद्र, ( ३ ) सक्तुक, ( ४ ) सौराष्ट्रिक, ( ५ ) प्रदीपन, ( ६ ) शृंगिक, ( ७ ) कालकूट, ( ८ ) हालाहल, ( ९ ) ब्रह्मपुत्र। रसोपनिषद्-नामक रसग्रन्थ में ४० महाविषों ( कन्दविषों ) का वर्णन मिलता है यथा—सक्तुकं वत्सनाभं च द्विदाहं पीतमुस्तकम्। ………चत्वारिंशन्महाविषाः ॥ ( रसोपनिषद् अ. ४।१२-१७ ) इस प्रकार रसग्रन्थोक्त ( रसमञ्जरी तथा रससार आदि ग्रन्थों में वर्णित ) विषों के तुलनात्मक अध्ययन के लिए निम्नलिखित तालिका बड़ी उपयोग प्रमाणित होगी :—

| संख्या | आयुर्वेद प्रकाश, आनन्दकन्द, रसेन्द्रचिन्तामणि, बृहद्योगतरङ्गिणी | रसमञ्जरी | रससार |
|---|---|---|---|
| १ | सक्तुक | सक्तुक | सक्तुक |
| २ | मुस्तक | मुस्तक | मुस्तक |
| ३ | कौर्म | मयूर | मयूर |
| ४ | दार्वीक | बिन्दुक | बिन्दुक |
| ५ | सालेप | सुमङ्गल | सुमङ्गल |
| ६ | श्वेतशृंगी | शङ्खनाभ | शंखनाभ |
| ७ | वत्सनाभ | वत्सनाभ | वत्सनाभ |
| ८ | सकत | वालुक | सुनाभ |
| ९ | कालकूट | कालकूट | कालकूट |
| १० | दर्दुर | कर्दम | शुक्लकन्द |
| ११ | कर्कोट | मर्कट | कर्कटक |
| १२ | हालाहल | हालाहल | हालाहल |
| १३ | मेषशृंगी | शिखि | शृङ्ग |
| १४ | यमदंष्ट्रा | चक्र | विष |
| १५ | केसर | पुष्कर | पुष्कर |
| १६ | ग्रन्थि | हरित | भ्रामर |
| १७ | रक्तशृंगी | शृङ्गी | रक्तशृङ्ग |
| १८ | हारिद्र | हारिद्र | हारिद्र |

आधुनिक चिकित्साओं में उग्र विषों के अथवा आत्ययिक ( Acute ) विषों के लक्षण निम्नलिखित होते हैं—

१. वमन ( Vomiting ) :—यह वमन क्रिया प्रायः निम्न विषों के सेवन की अवस्था में पाई जाती है—( अ ) क्षोभक विष ( Irritants ) जो आमाशय या गले में बेचैनी उत्पन्न करनेवाले यथा तुत्थ, संखिया, जमालगोटा, फास्फोरस, पारद आदि। ( ब ) वात-संस्थान अथवा वातनाड़ियों पर प्रभाव करनेवाले विष-जो अपनी प्रत्यावर्तित क्रिया से वमन केन्द्र (Vomiting centre) को उत्तेजित करके वमन कराते हैं यथा सेण्टोनीन, डिजिटेलिस आदि। इन विषों का वामक प्रभाव आमाशय अथवा तालु ( कण्ठ ) में कोई विकृति-कारक प्रभाव नहीं करता। ( स ) नींद लाने वाले विष—यथा कार्बोलिक एसिड-यह विष निद्रल होने के साथ-साथ वमन भी कराता है। ( द ) अन्नविष—पीतल अथवा काँसे के बर्तन में रखे हुए दधि आदि भोज्य पदार्थों के सेवन से वमन होने लगता है। किन्तु कुछ रोग ऐसे भी होते हैं जिनमें लक्षण स्वरूप 'वमन' होता है इसलिए वमन से विषजुष्टता का सन्देह करने के पहले उन रोगों का विचार भी कर लेना आवश्यक हो जाता है। यह रोग प्रायः उदर की विकृतियों से सम्बन्धित होते हैं, जैसे

बद्धगुदोदर, आन्त्रवृद्धि ( Hernia ) शूल ( Colic pains ), शोथ, व्रण, आन्त्रपुच्छ शोथ ( Appendicitis ), विसूचिका ( Cholera ) यकृतशोथ ( Hepatitis ), पित्ताशय शोथ ( Cholecystitis ), गुदाशोथ ( Proctitis ) अथवा गुदरोग, ग्रहणीशूल, शोथ, अर्बुद ( Tumours ), आमाशयान्त्र में रक्तस्राव ( विशेष रूप से आमाशय में ) आदि तथा अपस्मार, ज्वर, मस्तिष्क विद्रधि तथा मधुमेह आदि में भी वमन होता है।

२. विरेचन ( Purgation ) :—किसी-किसी विष की विषाक्तता के कारण रोगी को अतिसार भी होने लगता है और इस अतिसार में मल के साथ रक्त की प्रवृत्ति होती है किन्तु कभी-कभी श्लेष्मा ( Mucous ) भी निकलता है। यह लक्षण प्रायः क्षोभक विषों के सेवन की अवस्था में मिलता है। दाहक विषों के सेवन की अवस्था में भी विरेचन के लक्षण दृष्टिगोचर होते हैं इनके अतिरिक्त अन्नविष ( Food poisoning ) की अवस्था में भी अतिसार हो जाता है। मल के साथ जब रक्त की प्रवृत्ति होती है तो प्रायः उसका वर्ण काला होता है ( Tarry stools, Black stools ) किन्तु प्रवाहिका, रक्तातिसार ( Bacillary dysentery ) विसूचिका, आन्त्रशोथ आदि रोगों में भी मल के साथ कभी-कभी रक्त प्रवृत्ति होती देखी जाती है अतः इन बातों को ध्यान में रखकर ही कोई निर्णय करना चाहिए।

३. मुख से लार बहना ( लालास्राव ) Salivation;—विष के कारण रोगी के मुख से लार गिरने लगती है प्रायः वत्सनाभ, क्षार, संखिया, तुत्थ, पारा, तम्बाकू, एवं ब्रोमाइड विषों की अवस्था में यह लक्षण दृष्टिगोचर होता है। किन्तु मुखपाक ( Stomatitis), मृगी पाषाणगर्दभ (Mumps) आदि रोगों में भी 'अत्यधिक लालास्राव' लक्षण स्वरूप मिलता है। अतः सावधान होकर किसी निर्णय पर पहुँचना चाहिए।

४. आध्मान का होना ( Tympanitis ) :—कुछ विष वायु को रोककर उदर को फुला देते हैं। इन विषों में उदर पर हाथ से ठपण ( Percussion ) करने से वायु का शब्द सुनाई देता है और रोगी का उदर फूला हुआ मालूम होता है। पारद, अफीम मिट्टी का तेल तथा फास्फोरस आदि विषों के कारण यह लक्षण उत्पन्न होता है किन्तु बद्धगुदोदर, उदरावरणशोथ, प्रवाहिका, आन्त्रिक ज्वर ( टाइफाइड ) आदि रोगों की अवस्था में भी आँतों में मल का अवरोध होने से पेट में आध्मान हो सकता है।

५. उदर में तीव्रशूल युक्त संकुचन होना ( Colic ) :—कुछ विषों की अवस्था में उदर की पेशियों में प्रबल संकोच ( ऐंठन ) होता है यथा सीसक विष ( Lead poisoning ) की अवस्था में। किन्तु आन्त्रक्षयजन्यशूल तथा विसूचिका रोग की अवस्था में भी आँतों में ऐंठन हो सकती है।

६. पुतली ( Pupil ) पर प्रभाव :—कुछ विषों के कारण पुतली अपने स्वाभाविक आकार से छोटी हो जाती है अथवा संकुचित हो जाती है यथा अफीम, सर्पविष तथा कभी-कभी वत्सनाभ विष की अवस्था में। किन्तु मस्तिष्क में रक्तस्राव होने पर अथवा मस्तिष्क के तीव्र आघात ( Concussion of the brain ) की तृतीयावस्था में भी पुतली संकुचित हो जाती है। इसी प्रकार मद्यपान के उपरान्त अफीम का सेवन करने से पुतली अनियमित हो जाती है। अर्थात् एक नेत्र की पुतली तो विस्फारित ( Dilated ) रहती है और दूसरे नेत्र की पुतली संकुचित या अनुभावित ( स्वाभाविक ) होती है। किन्तु इस अवस्था में भी अपवाद पाया जाता है, यदि मस्तिष्क में रक्तस्राव हो जावे, अथवा अधिमन्थ ( Glaucoma ) रोग हो तो भी पुतली अनियमित हो सकती है। इसी प्रकार बेलाडोना, धतूरा आदि विष के कारण दोनों नेत्रों की पुतलियाँ विस्फारित ( Dilated ) हो जाती हैं।

७. कर्णक्ष्वेड ( Buzzing in the ears ) :—विज्वर ( Quinine ) तथा सैलिसिलिक एसिड की विषाक्तता में कान में भनभनाहट होने लगती है।

८. पसीने का आना :—पाइलोकार्पीन, अफीम, वत्सनाभ आदि विषों की अवस्था में पसीना बहुत आता है।

९. ताप का बढ़ना ( Rise in temperature ) :—धतूरा बेलाडोना, कोकोन आदि विषों से अथवा आमाशय में विक्षोभ करने वाले पदार्थों के प्रभाव से शरीर का ताप बढ़ जाता है तथा पसीना प्रायः नहीं निकलता।

१०. शीतांगता ( Collapsed or Algid state of the body ) :—विक्षोभक तथा दाहक पदार्थों के सेवन से, मद्य, सुरमा तथा सर्पविष आदि की विषाक्तता में शरीर ठण्डा पड़ जाता है किन्तु शूल, उरःशूल, विसूचिका, अतिसार तथा अत्यधिक रक्तस्राव हो जाने की अवस्था में भी शरीर शीतल ( ठण्डा ) हो जाता है।

शरीर का नीला पड़ जाना (श्यावता, Cyanosis)—अफीम, कुचला, कार्बन डाइ आक्साइड, सल्फोनल, सर्पविष तथा अन्य दाहक विषों की अवस्था में शरीर में नीला रङ्ग आ जाता है किन्तु फुफ्फुसपाक ( श्वसनक Pneumonia ) क्षय, रोहिणी ( Diphtheria ), उरःक्षत, ( छाती में रक्तस्राव होने पर ), श्वासमार्ग में बाधा तथा गलगण्ड ( Goitre ) की अवस्था में भी मुख अथवा शरीर नीलवर्ण अथवा कृष्णवर्ण ( काले रङ्ग ) का हो जाता है।

१२. संन्यास की अवस्था ( Coma )—मद्य, धतूरा, तुत्थ, भाँग, अफीम आदि विषों के प्रभाव से शरीर संन्यासग्रस्त ( Comatose ) अर्थात् संज्ञारहित हो जाता है। किन्तु मलेरिया, यूरीमिया, कोलीमिया, मधुमेह, प्लेग तथा विसूचिका आदि रोग भी मनुष्य में संन्यास ( Coma ) के लक्षण उत्पन्न कर देते हैं।

१३. प्रलाप ( Delirium )—धतूरा, कर्पूर, भाँग, मद्यपान अफीम तथा हायोसायमस आदि विषों की विषाक्तता में रोगी प्रलाप करने लगता है। किन्तु पागलपन, मानसिक आघात, शूल, मधुमेह, उग्र ज्वर तथा यूरीमिया आदि की अवस्था में रोगी बकवाद अथवा प्रलाप करने लगता है।

१४. आक्षेप तथा अन्य वातनाड़ी-मण्डल-जनित लक्षण (Convulsions other and other nervous symptoms-अर्क, संखिया

अफीम, सीसा, तम्बाकू आदि विषों की अवस्था में आक्षेप ( Convulsions ) होने लगते हैं किन्तु अपस्मार, धनुःस्तम्भ ( Tetanus ) जलसंत्रास ( Hydrophobia ), नाड़ीजन्य फिरङ्ग, योषापस्मार, गर्भाक्षेपक ( Eclempsia ) तथा यूरीमिया आदि रोगों में भी ये आक्षेप उत्पन्न हो जाते हैं। वत्सनाभ, संखिया, सीसा, सर्पविष आदि विषों के प्रभाव से शरीर के अन्दर ( विशेषकर जिह्वा में ) अकर्मण्यता आ जाती है। मद्यात्यय, सीसा, तथा संखिया विष की विषाक्तता में शरीर में शोथ होने के कारण कम्पन होने लगता है। तथा वत्सनाभ विष से त्वचा में झुनझुनाहट ( टिङ्गलिङ्ग ) उत्पन्न हो जाती है।

१५. मूत्र पर प्रभाव—संखिया, पारद, फास्फोरस, शीतल चीनी आदि विषों के परिणाम-स्वरूप रक्त से युक्त मूत्र की प्रवृत्ति होती है किन्तु मूत्राश्मरी आदि की अवस्था में भी रक्तमिश्रित मूत्र निकल सकता है। सनाय, रेवन्दचीनी, तथा कार्बोलिक एसिड जन्य विषाक्तता में मूत्र का रङ्ग काला हो जाता है। धतूरा विष के प्रभाव से मूत्र त्याग करने में कठिनाई होती है किन्तु मूत्रमार्ग में अवरोध, प्रमेह, अष्ठीला ( Prostate enlarged ), मूत्राशय-शोथ तथा गर्भावस्था में भी यही लक्षण मिल सकता है अतः भली भाँति सोच-विचार कर ही निश्चय करना चाहिए।

१६. नाड़ी पर प्रभाव—धतूरा, सीसा आदि विषों के प्रभाव से नाड़ी कठोर हो जाती है। तथा भांग, अफीम, तम्बाकू एवं वत्सनाभ आदि विषों के प्रभाव से नाड़ी की गति धीमी ( मन्द ) पड़ जाती है किन्तु मधुमेह, संन्यास, कामला, और मस्तिष्कावरणशोथ ( Meningitis ) की अवस्था में भी नाड़ी मन्दगति से चलती है। इसी प्रकार कपूर, फास्फोरस, मद्य तथा धत्तूर विष की अन्तिम अवस्था में नाड़ी की गति तेज हो जाती है। किन्तु मूर्च्छा, अपस्मार, लू लगने की अवस्था में भी नाड़ी की गति तीव्र हो जाती है।

१७. श्वास-प्रश्वास पर प्रभाव—वत्सनाभ, मद्य, सुरसा तथा अहिफेन की विषमयता में श्वास की गति धीमी हो जाती है। किन्तु उन्माद, यूरीमिया, अपस्मार तथा मूर्च्छा आदि में भी श्वासगति मन्द हो जाती है। क्लोरोफार्म, निद्रल विष आदि की अवस्था में श्वास के अन्दर घरघराहट होती है किन्तु संन्यास, मस्तिष्क पर चोट लगने से भी श्वास में घरघराहट आ जाती है। कुछ विशेष लक्षण ऐसे भी होते हैं जिनको देखकर विष विशेष की विषाक्तता का ज्ञान तुरन्त हो जाता है यथा—

रोगी की अवस्थानुसार विष का निदान

| रोगी की अवस्था | विष का अनुमान |
|---|---|
| १. तत्काल मृत्यु | १. पोटेशियम साइनाइड kon. |
| | २. हाइड्रोसायेनिक एसिड hon. |
| | ३. कार्बन मोनोऑक्साइड co. |
| | ४. कार्बन डाइ ऑक्साइड $Co_2$ |
| | ५. तीव्र अमोनिया |
| | ६. ऑक्जेलिक एसिड |
| २. मूर्च्छा | १. अहिफेन अथवा मार्फिया |
| | २. मद्य |
| | ३. क्लोरोफार्म |
| | ४. क्लोरल हाइड्रेट |
| | ५. कर्पूर |
| ३. हृदयावसाद | १. तीव्र अम्ल |
| | २. क्षार |
| | ३. वत्सनाभ |
| | ४. फेनाश्म |
| | ५. तमालपत्र |
| | ६. नीलाञ्जन |
| | ७. एण्टीपाइरिन |
| ४. मुख का पीत वर्ण होना | १. एन्टीफेब्रीन |
| ५. प्रलाप | १. धत्तूर |
| | २. बेलाडोना |
| | ३. भाँग |
| | ४. मद्य |
| | ५. कर्पूर |
| | ६. खुरासानी अजवाइन |
| ६. धनुर्वात की भांति पेशी-आक्षेप | १. कुचला |
| | २. संखिया ( फेनाश्म ) |
| | ३. नीलाञ्जन |
| ७. पक्षाघात | १. वत्सनाभ |
| | २. फेनाश्म |
| | ३. नाग |
| | ४. कोनियम |
| ८. पुतलियों का विस्फारित होना | १. धतूरा |
| | २. बेलाडोना |
| | ३. खुरासानी अजवाइन (प्रथम अवस्था) |
| | ४. अहिफेन ( अन्तिम अवस्था ) |
| | ५. वत्सनाभ |
| | ६. मद्य |
| | ७. क्लोरोफार्म |
| ९. पुतलियों का संकुचित होना | १. अहिफेन ( अफीम ) |
| | २. कार्बोनिक एसिड |
| | ३. क्लोरल हाइड्रेट |
| १०. त्वचा की शुष्कता | १. धतूरा |
| | २. बेलाडोना |
| | ३. खुरासानी अजवाइन |
| ११. त्वचा की आर्द्रता | १. अहिफेन |
| | २. वत्सनाभ |
| | ३. मद्य |
| | ४. नीलाञ्जन |
| | ५. तम्बाकू |
| | ६. किसी भी विष के कारण हृदयावसाद की अवस्था। |

| | |
|---|---|
| १२. मुत्र श्वेत होना | १. कार्बोलिक एसिड |
| | २. रसकर्पूर |
| | ३. दाहक अम्ल तथा क्षार |
| १३. वमन | १. संखिया ( रक्तमिश्रित कपिल वर्ण का वमन ) |
| | २. नीलाञ्जन (श्वेत वर्ण का वमन) |
| | ३. डिजिटेलिस |
| | ४. वत्सनाभ |
| | ५. फास्फोरस आदि |

इन विशेष लक्षणों के ज्ञान से विषजुष्ट व्यक्ति का निदान बहुत ही सरलता एवं शीघ्रता से हो जाता है तथा आहार एवं पेय द्रव्यों में विष मिला कर सेवन करने वाले सभी व्यक्तियों में प्रायः समान लक्षण प्रकट होते हैं। इन लक्षणों को देख कर आसानी से विष का अनुमान लगा लेना चाहिए। साथ ही विषोक्त व्यक्ति की पारिवारिक अवस्था एवं उसकी दिनचर्या आदि का भी पता लगाना चाहिए क्योंकि इससे भी निदान करने में बहुत सहायता मिल सकती है।

कन्दजान्युग्रवीर्याणि प्रत्युक्तानि त्रयोदश ॥ १८ ॥
सर्वाणि कुशलैर्ज्ञेयान्येतानि दशभिर्गुणैः ।

उग्रवीर्य वाले तेरह कन्द विष जो ऊपर कहे गए हैं इन सबको बुद्धिमान् मनुष्यों द्वारा निम्न लिखित दश गुणों से पहचानना चाहिए ॥ १८ ॥

रूक्षमुष्णं तथा तीक्ष्णं सूक्ष्ममाशु व्यवायि च ॥१९॥
विकाशि विशदं चैव लघ्वपाकि च तत् स्मृतम् ।
तद्रौक्ष्यात् कोपयेद्वायुमौष्ण्यात् पित्तं सशोणितम् ॥२०॥
मतिं च मोहयेत्तैक्ष्ण्यान्मर्मबन्धाँश्छिनत्ति च ।
शरीरावयवान् सौक्ष्म्यात् प्रविशेद्विकरोति च ॥२१॥
आशुत्वादाशु तद्धन्ति व्यवायात् प्रकृतिं भजेत् ।
क्षपयेच्च विकाशित्वाद्दोषान्धातून्मलानपि ॥२२॥
वैशद्यादतिरिच्येत दुश्चिकित्स्यं च लाघवात् ।
दुर्हरं चाविपाकित्वात्तस्मात् क्लेशयते चिरम् ॥२३॥

विषों के दश गुण तथा उनके कार्य—विष रूक्ष, उष्ण, तीक्ष्ण, सूक्ष्म, आशु, व्यवायी, विकाशी, विशद, लघु और अपाकी होता है। रूक्ष होने से वह वायु को, उष्ण होने से रक्त के साथ पित्त को प्रकुपित करता है। तीक्ष्ण होने के कारण बुद्धि को मोहग्रस्त करता है एवं मर्म-बन्धनों को काट देता है। सूक्ष्म होने से शरीर के अवयवों में शीघ्र प्रवेश करके विकार उत्पन्न करता है। आशुकारी होने के कारण शीघ्र प्राणों का विनाश करता है। व्यवायी होने से सम्पूर्ण शरीर में फैल जाता है। विकाशी होने से दोष, धातु एवं मलों को नष्ट करता है। विशद होने के कारण कहीं पर भी रुकता नहीं ( चिपकता नहीं ) तथा लघु गुण वाला होने के कारण दुश्चिकित्स्य होता है। अविपाकी होने से बड़ी कठिनाई से निकाला जाता है इसी कारण मनुष्य को अधिक समय तक कष्ट देता है ॥ १९-२३ ॥

विषों के दश गुण तथा उनके कार्य

| गुण | कार्य |
|---|---|
| रूक्ष | वायु प्रकुपित करता है |
| उष्ण | रक्त के साथ पित्त को प्रकोपित करता है |
| तीक्ष्ण | बुद्धि को मोहता, मर्म बन्धन काटता है। |
| सूक्ष्म | अवयवों में शीघ्र प्रवेश कर विकार उत्पन्न करता है |
| आशु | शीघ्र प्राण हरण |
| व्यवायी | सम्पूर्ण शरीर में फैल जाता है |
| विकाशी | दोष, धातु, मल को नष्ट करता है |
| विशद | चिपकता नहीं |
| लघु | दुश्चिकित्स्य |
| अविपाकी | शरीर से बाहर कठिनाई से निकलता है |

विमर्शः—कविराज हाराणचन्द्र महोदय ने एक पाठान्तर को औचित्य प्रदान किया है। वे 'मतिं च मोहयेत्तैक्ष्ण्यान्मर्मबन्धाँश्छिनत्ति च ।' के स्थान पर 'मानसं मोहयेत्तैक्ष्ण्याद्ब्रह्मग्रन्थींश्छिनत्त्यपि ।' का पाठ उचित मानते हैं। विष के दश गुणों की चर्चा करते हुए चरककार कहते हैं, कि—'लघु रूक्षमाशु विशदं व्यवायि तीक्ष्णं विकाशि सूक्ष्मं च । उष्णमनिर्देश्यरसं दशगुणमुक्तं विषं तज्ज्ञैः ॥ ( च. चि. अ. २३।२३ ) विषज्ञाता चिकित्सकों ने विष के दश गुण कहे हैं। १ लघु, २ रूक्ष, ३ शीघ्रकारी, ४ विशद, ५ व्यवायी, ६ तीक्ष्ण, ७ विकाशी, ८ सूक्ष्म, ९ उष्ण, १० अनिर्देश्यरस ( जिसके रस का निर्देश नहीं किया जा सकना )। विष के गुणों का देह पर प्रभाव बताते हुए चरककार पुनः आगे लिखते हैं कि—रौक्ष्याद्वातमशैत्याद पित्तं सौक्ष्म्यादसृक् प्रकोपयति । कफमव्यक्तरसत्वादन्नरसांश्चानुवर्तते शीघ्रम् ॥ ( च. चि. अ. २३।२४ ) विष रूक्षता के कारण वात को, उष्ण होने के कारण पित्त को, सूक्ष्म होने से रक्त को, अव्यक्त रस होने से कफ को प्रकुपित करता है तथा यह शीघ्र ही सब रसों का अनुवर्तन करता है क्यों कि सूक्ष्म होने के कारण विष शरीर के छोटे से छोटे स्रोत में भी प्रवेश कर जाता है। रक्त भी इसी प्रकार सूक्ष्म मार्गानुसारी है अतएव विष सूक्ष्म मार्गों में पहुँच कर रक्त को भी प्रकुपित कर देता है इसके साथ ही अपने 'उष्णता' नामक गुण के कारण भी यह रक्त की दुष्टि कर सकने में समर्थ होता है। यद्यपि कफ अव्यक्त रस है किन्तु यह भी योगवाही हो जाता है। कफ स्थान में पहुँच कर अन्न के साथ योगवाही होने से कफ को प्रकुपित कर देता है। सब अन्नरसों के साथ यह देह में प्रविष्ट हो जाता है और अन्न के रस के अनुसार तत्सम्बन्धी दोष अथवा दोषों को प्रकुपित करता है। इसी विषय पर मत प्रकट करते हुए आगे चरककार लिखते हैं कि—शीघ्रव्यवायिभावादाशु व्याप्नोति केवलं देहम् । तीक्ष्णत्वान्मर्मघ्नं प्राणघ्नं तद्विकाशित्वात ॥ दुरुपक्रमं लघुत्वाद्वैशद्याद स्यादसक्तगति दोषम् ॥ ( च. चि. अ. २३।२५।२६ ) शीघ्र गुण और व्यवायी गुण होने से विष शीघ्र ही सम्पूर्ण देह में व्याप्त हो जाता है तीक्ष्ण होने से

मर्मनाशक होता है। हृदय आदि मर्मों पर अपना घातक प्रभाव करता है विकाशी होने से यह प्राणनाशक है। तात्पर्य यह है कि शरीर की स्थिति ओज पर है और विष ओज का नाशक होता है तथा सन्धिबन्धों को शिथिल भी कर देता है जिसके परिणामस्वरूप मृत्यु हो जाती है। लघु गुण वाला होने से इसकी चिकित्सा अत्यन्त कठिन होती है। विशद गुण युक्त होने के कारण दोष किसी एक स्थान पर टिकता ही नहीं। लघु एवं विशद होने के कारण ही विष सदैव अस्थिर होता है तथा अस्थिर होने के कारण ही उसे दुश्चिकित्स्य माना जाता है। अष्टाङ्गसंग्रह के उत्तर तन्त्र में भी इसी अभिप्राय का वर्णन मिलता है यथा—तत्र तैक्ष्ण्यौष्ण्याभ्यां पित्तं रक्तं च कोपयति। रौक्ष्याद्वायुम्। वैशद्यादसक्तवेगं प्रसरति। सौक्ष्म्याद्व्यवायित्वाच्च दोषधातुमलादीन् समस्तान् शरीरावयवाननुप्रविशति। आशुकारित्वादाशु व्यापादयति। विकाशित्वान्मर्मच्छेदेन मतिं व्यामोहयति। लाघवाद् दुर्निर्हरमव्यक्तरसत्वाच्छ्लेष्मप्रकोपणमजरत्वाच्च सर्वाननुवर्तते। ( अत एव च प्रयत्नेनाङ्गानि विषतो रक्षेदित्युक्तम् )। अपाकित्वाज्जरां नो याति। तेनाभ्यवहृतमवश्यं मारयति। मन्त्रौषधबलेन चोपशमितमपि प्रत्ययमासाद्य पुनः प्रकुप्यतीति॥ इसी प्रकार ओज तथा विष के गुणों का वर्णन तथा तुलना करते हुए आचार्य ने एक स्थल पर कहा भी है कि—विष और मद्य के गुण समान होते हैं तथा ओज और गोदुग्ध के गुण समान होते हैं इसलिए जहाँ विष ओज का विनाश करता है वहाँ गाय का दूध ओज को बढ़ाने वाला होता है क्योंकि विष और ओज के गुण प्रायशः विपरीत ही माने गये हैं, यथा—'गुरु शीतं मृदु श्लक्ष्णं बहलं मधुरं स्थिरम्। प्रसन्नं पिच्छिलं स्निग्धमोजो दशगुणं स्मृतम्॥' आदि। किन्तु शार्ङ्गधर संहिताकार ने विष के केवल आठ गुण ही लिखे हैं यथा—व्यवायी, विकाशी, सूक्ष्म, छेदी, मदावह, आग्नेय, जीवितहर तथा योगवाही। अतः जो जो विष द्रव्य उपलब्ध होते हैं उनमें उक्त गुण वर्तमान अवश्य होते हैं और ये गुण जिस द्रव्य में जितने ही उग्र या तीव्र होते हैं वह द्रव्य उतना ही उग्र या तीव्र विष माना जाता है।

स्थावरं जङ्गमं यच्च कृत्रिमं चापि यद्विषम्।
सद्यो व्यापादयेत्तत्तु ज्ञेयं दशगुणान्वितम्॥२४॥

दश गुणों से युक्त विष की तत्काल मारकता—स्थावर, जंगम अथवा कृत्रिम जो भी विष तुरन्त आदमी के प्राण हरण कर लेता है उसको दश गुणों से युक्त जानना चाहिए॥ २४॥

यत् स्थावरं जङ्गमकृत्रिमं वा देहादशेषं यदनिर्गतं तत्।
जीर्णं विषघ्नौषधिभिर्हतं वा दावाग्निवातातपशोषितं वा॥
स्वभावतो वा गुणविप्रहीनं विषं हि दूषीविषतामुपैति।
दीर्घाल्पभावान्न निपातयेत्तत् कफावृतं वर्षगणानुबन्धि।

दूषीविष के लक्षण—स्थावर, जंगम या कृत्रिम विष जो कि शरीर से पूर्ण रूप से बाहर नहीं निकलता किन्तु पचकर या विषघ्न औषधियों से नष्ट होकर अथवा दावानल, वायु, धूप से सूख जाने के कारण या अपने ही स्वभाव से ही गुणों में कुछ कम गुणों का हो जाता है उस विष की संज्ञा दूषीविष की हो जाती है। यह दूषीविष वीर्य ( शक्ति ) के कम होने के कारण मनुष्य को शीघ्र ही तो नहीं मारता अपि तु कफ से आवृत होने से बहुत वर्षों तक बना रहता है॥ २५-२६॥

विमर्शः—कविराज हाराणचन्द्र जी 'यद्विषं' के स्थान पर 'तद्विषं' का पाठ ग्रहण करते हैं। प्रायः इस प्रकार के विष को मन्द विष ( Slow poison ) भी कहा जाता है। यह विष मारक तो नहीं होता परन्तु शरीर में विकार उत्पन्न करता है। ऐसे विष प्रायः पारद, सीसा, संखिया आदि हैं जो कि धीरे धीरे शरीर में एकत्रित होते रहते हैं और काफी मात्रा में संचित होने पर ( Cumulative affect ) विषजन्य प्रभाव उत्पन्न करते हैं इसी को 'वर्षगणानुबन्धी' संज्ञा भी दी जा सकती है।

तेनार्दितो भिन्नपुरीषवर्णो
विगन्धवैरस्ययुतः पिपासी।
मूर्च्छन् वमन् गद्गदवाग्विषण्णो
भवेच्च दूष्योदरलिङ्गजुष्टः॥ २७॥
आमाशयस्थे कफवातरोगी
पक्वाशयस्थेऽनिलपित्तरोगी।
भवेन्नरो ध्वस्तशिरोरुहाङ्गो
विलूनपक्षस्तु यथा विहङ्गः॥ २८॥

शरीर के अवयव विशेषगत दूषीविष के लक्षण—दूषीविष से पीड़ित मनुष्य को अतीसार रहता है, उसका रंग बदल जाता है, उसके मुख में दुर्गन्धि एवं विरसता तथा पिपासा रहती है। मूर्च्छा, वमन, स्वरविकृति नामक लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं। वह मनुष्य सदैव उदास रहता है तथा दूष्योदर के लक्षणों से पीड़ित रहता है। यदि दूषीविष आमाशयस्थ हो तो कफ-वात के लक्षण होते हैं, पक्वाशय में स्थित होने पर वायु-पित्त के लक्षण होते हैं। रोगी के शिर के बाल एवं शरीर पर के रोम झड़ जाते हैं और वह पर कटे हुए पक्षी की भांति गंजा दिखाई पड़ता है॥ २७-२८॥

विमर्शः- चरककार ने इस विषय में अपना मत प्रदर्शित करते हुए कहा है कि—दोषस्थानप्रकृतीः प्राप्यान्यतमं समुदीरयति। स्याद् वातिकस्य वातस्थाने कफपित्तलिङ्गमीषत्॥ तृण्मूर्च्छारतिमोहो गलग्रहच्छर्दिफेनादि। पित्ताशयस्थितं पैत्तिकस्य कफवातयोर्विषं तद्वत्॥ तृट्कासज्वरवमथुक्लमदाहतमोऽतिसारादि। कफदेशगतं कफाधिकस्य वातपित्तयोश्च दर्शयति। लिङ्गं श्वासगलग्रहकण्डूलालावमथ्वादि॥ ( च. चि. अ. २३।२६।२९ ) विष यद्यपि तीनों दोषों को प्रकुपित करता है परन्तु दोष के स्थान और व्यक्ति की प्रकृति के अनुसार उस दोष को अधिक प्रकुपित करता है। वातिक पुरुष के वातस्थान में विष के पहुँचने पर कफ और पित्त के लक्षण अल्प होते हैं। प्यास, मूर्च्छा, अरति, मोह, गलग्रह, कै ( वमन ), झाग आना आदि लक्षण विशेष दृष्टिगोचर होते हैं। उसी प्रकार पैत्तिक पुरुष के पित्ताशय में स्थित विष में कफ,वात के लक्षण अल्प होते हैं और प्यास, कास, ज्वर, वमन, क्लम, दाह, तमःप्रवेश, अतिसार आदि लक्षण होते हैं जो प्रायः पैत्तिक प्रकार के होते हैं। कफाधिक पुरुष में कफाशयगत विष वात-पित्त के लक्षणों को अल्प मात्रा में प्रकट करता है और श्वास,

गलग्रह, कण्डू, लालास्राव आदि विशेष लक्षण समूह को उत्पन्न करता है। अभिप्राय यह है कि वातस्थान में स्थित विष श्लेष्मज रोगों को भी करता है अर्थात् वातिक रोग तो मुख्य रूप से होंगे ही किन्तु पित्तज व कफज लक्षणों की उपस्थिति भी रहेगी। इसी प्रकार पित्ताशय एवं कफाशय में स्थित विष पित्तज और कफज रोगों को तो मुख्यतः उत्पन्न करता ही है किन्तु साथ ही साथ यथाक्रम वात-कफज और वातपित्तज रोगों को भी उत्पन्न करता है। अष्टाङ्गसंग्रह के उत्तर तंत्र में भी इसी भाव का वर्णन प्राप्त होता है यथा—विषं यद्दोषभूयिष्ठं तं दोषं द्राक्प्रपद्यते। आशये यस्य यस्यैव ततस्तद्वतिष्ठते॥ तज्जान् विकारान् कुरुते यान् सर्वेषूपदेक्ष्यति। वाताशयस्थं कुरुते नवः श्लेष्मामयानपि। पित्तश्लेष्माशयगतं सह्पित्त कफोद्भवान्॥ (अष्टाङ्गसंग्रह उत्तर तन्त्र अ. ४०) एक स्थान पर चरककार दूषीविष (मन्दविष) के विषय में पुनः निर्देश करते हैं कि—तद्वर्षास्वम्बुयोनित्वात् संक्लेदं गुडवद्गतम्। सर्पत्यम्बुधरापाये तदगस्त्यो निहन्ति च। प्रयाति मन्दवीर्यत्वं विषं तस्माद्घनात्यये॥ (च. चि. अ. २३।६–७)

वह विष जल से उत्पन्न होने के कारण वर्षाऋतु में गुड़ के समान पिच्छिलता को प्राप्त होकर देह में विसर्पण करता है। बादलों के हट जाने पर अगस्त्यनक्षत्र उसे नष्ट करता है। अतएव शरदृतु में विष का वीर्य (शक्ति) मन्द पड़ जाता है। प्रायः चिरकालीन संखिया विष की विषाक्तता (Chronic Arsenic Poisoning) की अवस्था में सुश्रुतोक्त बालों व रोमों का शिर तथा शरीर पर से झड़ जाना एवं गञ्जापन आदि लक्षण दृष्टिगोचर होते हैं।

स्थितं रसादिष्वथवा यथोक्तान्
करोति धातुप्रभवान् विकारान्।
कोपं च शीतानिलदुर्दिनेषु
यात्याशु, पूर्वं शृणु तत्र रूपम्॥ २९॥

इसी प्रकार रस, धातु आदि में स्थित हुआ दूषीविष धातुजन्य रोगों को करता है और शीत, वायु तथा मेघाच्छन्न आकाश के होने पर यह कुपित होता है और इसका पूर्वरूप सुनो॥ २९॥

निद्रा गुरुत्वं च विजृम्भणं च
विश्लेषहर्षावथवाऽङ्गमर्दः।

दूषीविष के पूर्वरूप—निद्रा आना, भारीपन, जम्हाई, सन्धियों की शिथिलता, रोमाञ्च होना एवं अङ्गमर्द (शरीर के अङ्गों का टूटना) आदि होता है॥ २९½॥

ततः करोत्यन्नमदाविपाका-
वरोचकं मण्डलकोठमोहान्॥ ३०॥
धातुक्षयं पादकरास्यशोफं
दकोदरं छर्दिमथातिसारम्।
वैवर्ण्यमूर्च्छाविषमज्वरान् वा
कुर्यात् प्रवृद्धां प्रबलां तृषां वा॥ ३१॥
उन्मादमन्यज्जनयेत्तथाऽन्य-
दानाहमन्यत् क्षपयेच्च शुक्रम्।
गाद्गद्यमन्यज्जनयेच्च कुष्ठं
तांस्तान् विकारांश्च बहुप्रकारान्॥ ३२॥

दूषीविषके कार्य—इसके अनन्तर अन्न के कारण मद (नशा होना), अविपाक, अरोचक, चकत्ते और कोठों की उत्पत्ति, धातुक्षय, हाथ-पैर-मुख में शोथ, उदर में जलवृद्धि, वमन, अतिसार, विवर्णता, मूर्च्छा, विषमज्वर, प्रबल तृष्णा उत्पन्न करता है। कोई विष उन्माद, कोई आनाह, कोई शुक्र का विनाश, कोई स्वरविकृति, कोई कुष्ठ उत्पन्न करता है। इस प्रकार ये विष नाना प्रकार के रोग उत्पन्न करते हैं॥ ३०-३२॥

विमर्शः—इसी प्रसंग में चरककार का मत निम्नलिखित है यथा—दूषीविषं तु शोणितदुष्ट्यरुःकिटिभकोठलिङ्गं च। विषमेकैकं दोषं संदूष्य हरत्यसूनेवम्॥ (च० चि० अ० २३।३०) अर्थात् दूषीविष तो रक्त को दूषित कर के फोड़े-फुन्सियाँ, किटिभ तथा कोठ (शीतपित्त, ददोड़े, Urticaria) को उत्पन्न करता है। इस प्रकार दूषीविषों की अधिक मात्रा धातुओं में से भी रक्त को ही दूषित करती है। इस प्रकार विष एक-एक दोष को अत्यधिक कुपित करके प्राणों का हरण करता है अथवा प्रत्येक विष-दोष को अत्यधिक दूषित करके जीवन नाश करता है।

दूषितं देशकालान्नदिवास्वप्नैरभीक्ष्णशः।
यस्माद् दूषयते धातूंस्तस्माद् दूषीविषं स्मृतम्॥३३॥

दूषीविष की निरुक्ति—यह विष देश, काल, अन्न, दिन में सोने से बार बार धातुओं को दूषित करता है इसलिये इस विष को दूषीविष कहते हैं॥ ३३॥

विमर्शः—उपर्युक्त श्लोक की व्याख्या करते हुए आचार्य डल्हण ने कहा है कि—'देश आनूपः प्रभूतानिलशीतवर्षः, कालः शीतानिलदुर्दिनादिः, अन्नं सुरातिलकुलत्थादि, अन्नस्योपलक्षणत्वाद् व्यवायव्यायामक्रोधादिमिरपीत्यर्थः॥' और इसके अनुसार व्यायाम, मैथुन, क्रोध आदि भी धातुओं के दूषक होते हैं अतः इनका समावेश भी अन्न में ही कर लेना चाहिये।

स्थावरस्योपयुक्तस्य वेगे तु प्रथमे नृणाम्।
श्यावा जिह्वा भवेत्स्तब्धा मूर्च्छा श्वासश्च जायते॥
द्वितीये वेपथुः सादो दाहः कण्ठरुजस्तथा।
विषमामाशयप्राप्तं कुरुते हृदि वेदनाम्॥ ३५॥
तालुशोषं तृतीये तु शूलं चामाशये भृशम्।
दुर्वर्णे हरिते शूने जायेते चास्य लोचने॥ ३६॥
पक्वामाशययोस्तोदो हिक्का कासोऽन्त्रकूजनम्।
चतुर्थे जायते वेगे शिरसश्चातिगौरवम्॥ ३७॥
कफप्रसेको वैवर्ण्यं पर्वभेदश्च पञ्चमे।
सर्वदोषप्रकोपश्च पक्वाधाने च वेदना॥ ३८॥
षष्ठे प्रज्ञाप्रणाशश्च भृशं चाप्यतिसार्यते।
स्कन्धपृष्ठकटीभङ्गः सन्निरोधश्च सप्तमे॥ ३९॥

स्थावर विषों के ७ वेगों के लक्षण—स्थावर विष के सेवन से इसके प्रथम वेग में मनुष्यों की जीभ श्याववर्ण एवं जड़ हो जाती है, रोगी मूर्च्छित हो जाता है और श्वास से पीड़ित

होता है। दूसरे वेग में कम्पन, शिथिलता, दाह, गले में दर्द होता है तथा आमाशय में विष के पहुँचने पर विष हृदय में वेदना उत्पन्न करता है। तीसरे वेग में तालुशोष, आमाशय में तीव्र शूल होता है, नेत्र विवर्ण हो जाते हैं, हरे रंग के हो जाते हैं तथा शोफयुक्त हो जाते हैं। चौथे वेग में पक्वाशय और आमाशय में तोद, हिचकी, कास, आँतों में गड़गड़ाहट और शिर में भारीपन होता है। पाँचवें वेग में कफ का स्राव, विवर्णता, पर्वों (जोड़ों) का टूटना, सब दोषों का प्रकोप और पक्वाशय में वेदना होती है। छठे वेग में बुद्धि और प्राणों का नाश और अतीव अतीसार होने लगता है। सातवें वेग में स्कन्ध, पीठ और कटि (कमर) टूट जाते हैं तथा श्वासरोध होकर मृत्यु हो जाती है॥ ३४-३९॥

विमर्शः—विष की लहर को ही वेग कहते हैं। चरककार ने आठ वेगों का निदर्शन किया है यथा—'तृण्मोहदन्तहर्षप्रसेकवमथुक्लमा भवन्त्याद्ये। वेगे रसप्रदोषादसृक्प्रदोषाद् द्वितीये च॥ वैवर्ण्यं भ्रमवेपथुमूर्च्छाजृम्भाङ्गचिमचिमातङ्काः। दुष्टपिशितात्तृतीये मण्डलकण्डूश्वयथुकोठाः॥ वातादिजाश्चतुर्थे च्छर्दिर्दाहाङ्गशूलमूर्च्छाद्याः। नीलादीनां तमसश्च दर्शनं पञ्चमे वेगे। षष्ठे हिक्का भङ्गः स्कन्धे स्यात्तु सप्तमेऽष्टमे मरणम्। नृणाम्...॥' (च० चि० अ० २३।१७-२०) अर्थात् प्रथम वेग में रसधातु की दुष्टि होने के कारण प्यास, मोह, दन्तहर्ष, लालाप्रसेक, वमन तथा क्लम होता है द्वितीय वेग में रक्तदुष्टि होने से विवर्णता, भ्रम, कपकपी, मूर्च्छा, जृम्भा (जम्हाई), देह में चिमचिमाहट आदि रोग होते हैं। तृतीय वेग में मांस के दुष्ट होने से मण्डल, कण्डू, शोथ और कोठ आदि ये लक्षण होते हैं। चतुर्थ वेग में वात आदि धातुओं के दुष्ट होने से उनसे उत्पन्न होने वाले लक्षण वमन, दाह, अङ्गमर्द तथा मूर्च्छा आदि होते हैं। पञ्चम वेग में रूपों का नीलवर्ण का दृष्टिगोचर होना तथा नेत्रों के आगे अंधेरा आदि लक्षण होते हैं। छठे वेग में हिक्का (हिचकी) होती है। सातवें वेग में स्कन्ध भङ्ग होता है अर्थात् विषजुष्ट रोगी की स्कन्धसन्धि अपना कार्य करने में असमर्थ हो जाती है। आठवें वेग में मनुष्य की मृत्यु हो जाती है। अतः यहाँ पर आहार मार्ग के अनुसार तथा पक्वाशय में पहुँचने के पश्चात् एवं शरीर में शोषण (Absorption) तथा सात्मीकरण (Assimilation) की अवस्था के अनुसार भी वेगों का परिगणन किया गया है। अन्त में मलाशय में पहुँचने के बाद सम्पूर्ण आहार-मार्ग अथवा देह के आक्रान्त होने पर प्रज्ञानाश, स्कन्धभङ्ग तथा मृत्यु आदि घातक लक्षणों की उत्पत्ति होती देखी जाती है। धातुओं के मध्य में जो सात कलाएं कही गई हैं उस एक एक कला के अतिक्रमण करने पर एक-एक वेग का परिगणन किया जाता है। यथा जब रस और रक्त के मध्य की कला को विष लाँघ जाता है तब प्रथम वेग माना जाता है और इसके बाद रक्त की दुष्टि के लक्षण होंगे इसी क्रम में वेग की गति चलती है। इस प्रकार आचार्य सुश्रुत के अनुसार सात वेग होते हैं। किन्तु चरककार तो प्रथम कला के अतिक्रमण में प्रथम वेग की गणना करते हैं इस कारण सात कलाओं में सात वेग होते हैं और आठवाँ वेग जो सातवीं कला के लाँघने पर होता है मृत्यु का कारण होता है इस प्रकार चरककार के मतानुसार आठ वेग भी हो जाते हैं। अष्टाङ्गसंग्रह नामक ग्रन्थ के उत्तरतन्त्र में—दुष्यति प्रथमे रक्तं द्वितीये श्वयथूद्भवः। तृतीयेऽङ्गे चिमचिमा चतुर्थे ज्वरमूर्च्छना॥ पञ्चमे पाण्डुजिह्वास्यशोषः षष्ठे हृदि व्यथा। सप्तमे मरणं वेग इति नग्नजितो मतम्। मूर्च्छा हृदि परं पीडा शिरोवगपतन्त्रकः। हिध्मा च दारुणो मर्मच्छेदो जीवितसंशयः। सप्तेति वेगा मूर्च्छाद्या विदेहपतिना स्मृताः। रक्तमांसवसास्नायु तथाऽस्थ्यापाश्रयः क्रमात्। आश्रयाः सप्त सप्तानामित्याकाप्यायनोऽब्रवीत्॥ वेगान् धन्वन्तरिस्तद्वत् सर्पदष्टस्य मन्यते। स्नायुवर्जं तु तत्स्थाने दोषानिच्छति कोष्ठगान्॥ (अष्टाङ्गसंग्रह उत्तरतन्त्र अ० ४०) इसी प्रकार भांग पीने पर भी इन वेगों का कुछ कुछ अनुभव होता है किन्तु वह बहुत ही मन्दबल का होने के कारण गंभीर प्रकृति अथवा प्राणघातक नहीं होता है। कविराज हाराणचन्द्र महोदय ने उपर्युक्त पद्यांश में कुछ पाठान्तर स्वीकृत किये हैं, यथा—'स्रावो दाहः कण्ठरुजस्तथा' के स्थान पर 'स्वेदो दाहः कण्डूरुजस्तथा', पक्वामाशययोस्तोदो' के स्थान पर 'पक्वाशयगते तोदो' तथा 'चाप्यतिसार्यते' के स्थान पर 'वाऽप्यतिसार्यते' नामक पाठ का औचित्य स्वीकार करते हैं।

प्रथमे विषवेगे तु वान्तं शीताम्बुसेचितम्।
अगदं मधुसर्पिर्भ्यां पाययेत समायुतम्॥ ४०॥
द्वितीये पूर्ववद्वान्तं पाययेत्तु विरेचनम्।
तृतीयेऽगदपानं तु हितं नस्यं तथाऽञ्जनम्॥ ४१॥
चतुर्थे स्नेहसंमिश्रं पाययेतागदं भिषक्।
पञ्चमे क्षौद्रमधुकक्काथयुक्तं प्रदापयेत्॥ ४२॥
षष्ठेऽतीसारवत् सिद्धिरवपीडश्च सप्तमे।
मूर्ध्नि काकपदं कृत्वा सासृग्वा पिशितं क्षिपेत्॥ ४३॥

इन वेगों की यथाक्रम चिकित्सा—विषवेग के प्रथम वेग में रोगी को वमन कराकर शीतल जल से परिषेक करावे। मधु और घी में भली भांति मिलाकर अगद-पान करावे। विष के दूसरे वेग में पूर्व की भांति ही वमन कराने के पश्चात् तीव्र विरेचन का प्रयोग करावे। तीसरे वेग में अगदपान, नस्य तथा अञ्जन का प्रयोग कराना चाहिये। चतुर्थ वेग में वैद्य स्नेहमिश्रित अगद का पान करावे। पाँचवें वेग में मधु एवं मधुयष्टि (मुलेठी) के क्वाथ में मिलाकर अगदपान करावे। छठे वेग में अतीसार की भांति चिकित्सा-विधान का पालन करे तथा अवपीडक नस्य का प्रयोग करावे। सातवें वेग में सिर पर काकपद के आकार का चिह्न लगाकर उस पर रक्तमिश्रित मांस रख दें तथा अवपीडन नस्य का सेवन भी करावे॥ ४०-४३॥

विमर्शः—चरककार ने भी सात वेगों की चिकित्सा का निर्देश करते हुए लिखा है कि—पीतं वमनैः सद्यो हरेद्विरेकैः द्वितीये तु॥ (च. चि अ. २३।४४) क्षारोऽगदस्तृतीये शोफहरं लेपनं समधवम्बु। गोमयरसश्चतुर्थे वेगे सकपित्थमधुसर्पिर्भिः॥ काकाण्डशिरीषाभ्यां स्वरसेनाश्च्योतनाञ्जने नस्यम्। स्यात्पञ्चमेऽथ षष्ठे संज्ञायाः स्थापनं कार्यम्॥ गोपित्तयुक्तरजनीमञ्जिष्ठामरिचपिप्पलीपानम्। विषपानं दष्टानां विषपीते दंशनं चान्ते॥ (च. चि. अ. २३।७७-७९) जब विष पिया हो तब उसे वमन द्वारा निकाल देना चाहिये। दूसरे वेग में विरेचन कराना

### स्थावर विषवेग लक्षण और उनकी चिकित्सा

| वेगक्रम | लक्षण | चिकित्सा |
|---|---|---|
| १ | जीभ श्याम और जड़, मूर्च्छा, श्वास पीड़ा | वमन करा कर शीतल जल परिषेक मधु और घृत में अगद पान, |
| २ | कम्पन, शिथिलता, दाह, गले में पीड़ा, हृदय में वेदना | वमन करा कर विरेचन करावे |
| ३ | तालुशोष, आमाशय-तीव्र शूल, नेत्र विवर्ण या हरे तथा शोफ युक्त | अगद पान, नस्य, अञ्जन |
| ४ | पक्वाशय, आमाशय पीड़ा, हिचकी, कास, आँतों में गड़गड़ाहट, सिर भारी | स्नेह मिश्रित अगद |
| ५ | कफस्राव, विवर्णता, जोड़ टूटना, पक्वाशय पीड़ा, सब दोषों का प्रकोप | मधुयष्टी के क्वाथ में अगद और शहद मिला कर पान करावे |
| ६ | बुद्धि और प्राणनाश, तीव्र अतिसार | अतीसार चिकित्सा, अवपीडन नस्य |
| ७ | स्कन्ध, पीठ और कटि टूटने लगती है तथा श्वासावरोध होकर मृत्यु होती है | सिर पर काकपद चिह्न बनाकर रक्त मिश्रित मांस रखे और अवपीडन नस्य दे। |

चाहिये जब विष आमाशय से निकल कर आगे चला गया हो तब विरेचन द्वारा ही वह निकाला जा सकता है। तृतीय वेग में शोथनाशक और लेखन कराने वाले चारागद को चावल के साथ सेवन कराना चाहिये। चतुर्थ वेग में कैथ के रस, मधु और घी के साथ गोबर का रस पिलाना चाहिये। पाँचवें वेग में काकाण्ड (काकतिन्दुक) और शिरीष के स्वरस का आश्च्योतन, अञ्जन और नस्य कराना चाहिये। छठे वेग में संज्ञास्थापन करना चाहिये। संज्ञास्थापनार्थ गोपित्त (गोरोचन), हल्दी, मजीठ, कालीमिर्च तथा पिप्पली इनके चूर्ण को जल में आलोडित कर ४ माशे की मात्रा में पिलाना चाहिये। सातवें वेग में स्थावर विष के रोगी को सर्प आदि से डंसाना चाहिये। तथा सर्पदंश जनित सप्तम वेग की अवस्था में स्थावर विष का पान कराना चाहिये। काकपद— सिर पर उस्तरे से कई चीरे लम्बाई तथा चौड़ाई में 'काकपद' कौए के पैरों के आकार के सदृश लगाए जाते हैं। इस सद्योनिर्मितव्रण पर मांसपिण्ड-स्थापन से विष का शोषण होता है और रोगी चेतना में आ सकता है। किन्तु इस अवस्था में रोगी का प्रत्याख्यान (जवाब देकर) करके चिकित्सा करनी चाहिये। चरककार ने भी 'काकपदाकृति व्रण' का निर्देश देते हुए लिखा है कि—आजं गव्यं माहिषं वा मांसं कौक्कुटमेव वा। दद्यात्काकपदे तस्मिंस्ततः संक्रमते विषम्॥ (च. चि. अ. २३।६६) विषवेग के कारण यदि सहसा जड़ हो तो पूर्ववत् काकपदाकृति (त्रिरेखाकृति) व्रण करके बकरा, गौ, भैंस अथवा मुर्गा में से किसी एक के मांस को रखें। इसका लाभ यह कहा जाता है कि विष उस रखे माँस में संक्रमण कर जाता है। आलम्बायनाचार्य के मतानुसार भी 'काकपदाकृति व्रण' करने का आदेश है यथा—मूर्ध्नि काकपदं चास्य मुण्डिते त्वच कारयेत्। मांसं सशोणितं तत्रस्तस्मिन्काकपदे न्यसेत्॥ विषसंक्रमणान्ते तत्परमांसं परित्यजेत्। ऊर्ध्वमुत्क्रममाणं तु विषं मूर्ध्नि प्रतिष्ठति। निवर्तमानं तं हन्ति तस्मात्संक्रामयेद्विषम्॥ इसके पहले भी चरककार 'काकपद' का निर्देश कर चुके हैं यथा— विषदूषितकफमार्गः स्रोतःसंरोधरुद्धवायुस्तु। मृत इव चेन्मर्त्यः स्यादसाध्यलिङ्गैर्विहीनश्च॥ चर्मकषायाः कल्कं बिल्वसमं मूर्ध्नि काकपदमस्य। कृत्वा कुर्यात्कटभीकटुककट्फलप्रधमनं च॥ (च. चि. अ. २३।६५-६६) कफमार्ग के विष से दूषित हो जाने पर एवं स्रोतों के रुद्ध हो जाने पर वहाँ पर की वायु रुक जाती है जिसके फलस्वरूप प्राणी मरणासन्न पुरुष के सदृश श्वास लेता है परन्तु यदि वह असाध्य लक्षणों से रहित होता है तो ऐसी अवस्था में मस्तक पर काकपदाकार क्षत करके बिल्वप्रमाण चर्मकषा (सातला) के कल्क को वहाँ पर लगाकर कटभी (ज्योतिष्मती), कटुक (मरिच अथवा त्रिकटु), कट्फला (देवदाली) का प्रधमन कराना चाहिये। अष्टाङ्गसंग्रह नामक ग्रन्थ में उत्तरतन्त्र में भी कहा है कि— विषरुद्धकफस्रोतोरुद्धवायुर्मृतोपमः। मूर्ध्नि काकपदं कृत्वा कल्कं चर्मकषोद्भवम्॥ धमापनं चास्य कटभीत्वाफिनीकटुकैर्हितम्॥ (अ. सं. उ. त. अ. ४०) अगद-विषतन्त्र अथवा अगद तन्त्र में विषनाशक औषध को 'अगद' कहा जाता है, यथा- गन्धहस्ती अगद, दूषीविषारि अगद आदि।

वेगान्तरे त्वन्यतमे कृते कर्मणि शीतलाम्।
यवागूं सघृतक्षौद्रामिमां दद्याद्विषापहाम्॥ ४४॥
कोषातक्योऽग्निकः पाठासूर्यवल्ल्यमृताभयाः।
शिरीषः किणिही शेलुर्गिर्याह्वा रजनीद्वयम्॥ ४५॥
पुनर्नवे हरेणुश्च त्रिकटुः सारिवे बला।
एषां यवागूर्निष्क्वाथे कृता हन्ति विषद्वयम्॥ ४६॥

वेगान्तरों में कालघाती विषका प्रतिकार—प्रथम वेग से लेकर अगले वेगों में किए जाने वाले कर्मों में शीतल उपचार, विषघ्न घृत और मधु मिश्रित यवागू रोगी को पीने के लिए दे, जो यह है—कड़वी तुरई, चित्रक, पाठा, सूर्यवल्ली, गिलोय, हरड़, शिरीष, चिरचिटा, लसोड़ा, कोयल, हल्दी, दारुहल्दी, पुनर्नवा, रक्तपुनर्नवा, हरेणु, त्रिकटु, सारिवा, कृष्ण सारिवा तथा बला इनके क्वाथ में बनाई हुई यवागू स्थावर तथा जंगम दोनों विषों को नष्ट करती है॥ ४४-४६॥

मधुकं तगरं कुष्ठं भद्रदारुहरेणवः।
पुन्नागैलैलवालूनि नागपुष्पोत्पलं सिता॥ ४७॥
विडङ्गं चन्दनं पत्रं प्रियङ्गुर्ध्यामकं तथा।
हरिद्रे द्वे बृहत्यौ च सारिवे च स्थिरा सहा॥ ४८॥

कल्कैरेषां घृतं सिद्धमजेयमिति विश्रुतम् ।
विषाणि हन्ति सर्वाणि शीघ्रमेवाजितं क्वचित् ॥ ४९ ॥

विषघ्न अजेय घृत—मधुयष्टी ( मुलहठी ), तगर, कुष्ठ, देवदारु, हरेणु, नागकेसर, इलायची, एलवालुक, रक्तनागकेसर, कमल, सिता ( शर्करा ), वायविडङ्ग, चन्दन, तेजपत्र, प्रियङ्गु, कत्तृण, हल्दी, दारुहल्दी, कटेरी, बड़ी कटेरी, सारिवा, कृष्ण सारिवा, शालपर्णी, मुद्गपर्णी इनके कल्क से सिद्ध किया हुआ घृत 'अजेय घृत' नाम से प्रसिद्ध है। यह घृत सब विषों को शीघ्र नष्ट करता है तथा कहीं भी विष ने इस घृत को नहीं जीत पाया है ॥ ४७-४९ ॥

दूषीविषार्तं सुस्विन्नमूर्ध्वं चाधश्च शोधितम् ।
पाययेतागदं नित्यमिमं दूषीविषापहम् ॥ ५० ॥
पिप्पल्यो ध्यामकं मांसी शावरः परिपेलवम् ।
सुवर्चिका ससूक्ष्मैला तोयं कनकगैरिकम् ॥ ५१ ॥
क्षौद्रयुक्तोऽगदो ह्येष दूषीविषमपोहति ।
नाम्ना दूषीविषारिस्तु न चान्यत्रापि वार्यते ॥ ५२ ॥

दूषीविषारि अगद दूषीविष के रोगी को अच्छी प्रकार स्वेदन करके वमन से शोधन करावे। उस रोगी को नित्य दूषीविषनाशक निम्न अगद को पिलावें—दूषीविषारि अगद यह है—पिप्पली, कत्तृण, जटामांसी, शावर लोध्र, केवटीमोथा, सुवर्चिका ( हुलहुल ), छोटी इलायची, स्वर्णगैरिक इनको मधु में मिलाकर सेवन करावें। दूषीविषारि नामक यह अगद दूषीविष को नष्ट करता है तथा अन्य विषों की विषाक्तता में भी प्रयुक्त किया जा सकता है ॥ ५०-५२ ॥

विमर्शः—चरककार ने भी इस प्रसङ्ग पर प्रकाश डालते हुए कहा है कि—दोषस्य विषं यस्य स्थाने स्यात्तं जयेत्पूर्वम् । वातस्थाने स्वेदो दध्ना नतकुष्ठकल्कपानं च । घृतमधुपयोऽम्बुपानावगाहसेकाश्च पित्तस्थे ॥ क्षाराऽगदः कफस्थानगते स्वेदस्तथा सिराव्यधनम् । दूषीविषेऽपि रक्तस्थिते विधाय कर्म पञ्चविधम् ॥ ( च. चि. अ. २३ । ६१-६२ विष जिस दोष के स्थान पर हो उस दोष को पहले जीतना चाहिए अर्थात् यदि वात स्थान में हो तो वात की ही प्रधानतः चिकित्सा की जायगी। यदि पित्त स्थान में हो तो पित्त की, यदि कफ स्थान में हो तो कफ की। वातस्थानगत विष की अवस्था में स्वेदन कराना चाहिए और तगर तथा कुष्ठ- कल्क को दही के साथ पिलाना चाहिये यदि विष पित्तस्थानगत हो तो घृत, मधु, जल इनका पीने के लिए प्रयोग करना चाहिए। इस अवस्था में शीतल अवगाहन और परिषेक हितकर होते हैं। यदि विष कफस्थानगत हो तो क्षारागद का प्रयोग कराना चाहिए। इसमें स्वेदन कर्म तथा सिरावेधन द्वारा रक्तमोक्षण हितकारी होता है। इसी प्रकार दूषीविष को रक्त में स्थित जान कर वमन-विरेचनादि पञ्चकर्म कराना चाहिए।

ज्वरे दाहे च हिक्कायामानाहे शुक्रसंक्षये ।
शोफेऽतिसारे मूर्च्छायां हृद्रोगे जठरेऽपि च ॥ ५३ ॥
उन्मादे वेपथौ चैव ये चान्ये स्युरुपद्रवाः ।
यथास्वं तेषु कुर्वीत विषघ्नैरौषधैः क्रियाम् ॥ ५४ ॥

दूषीविष के उपद्रव की चिकित्सा—ज्वर, दाह, हिक्का, आनाह, शुक्रक्षय, शोफ, अतीसार, मूर्च्छा, हृद्रोग, उन्माद, कम्पन और जो अन्य उपद्रव हों उनमें उनकी अपनी चिकित्सा विषघ्न औषधियों के प्रयोग से करे ॥ ५३-५४ ॥

साध्यमात्मवतः सद्यो याप्यं संवत्सरोत्थितम् ।
दूषीविषमसाध्यं तु क्षीणस्याहितसेविनः ॥ ५५ ॥
इति सुश्रुतसंहितायां कल्पस्थाने स्थावरविषविज्ञानीयो
नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

दूषीविषकी साध्यासाध्यता के लक्षण संयमी पुरुष में तुरन्त का विष साध्य है। एक वर्ष का पुराना विष याप्य है। क्षीण हुए एवं अहितसेवी पुरुष में दूषीविष भी असाध्य होता है ॥ ५५ ॥

विमर्शः—दूषीविष की व्याख्या करते हुए आचार्य डल्हण ने कहा है कि—'दूषीविषस्य विषत्वेऽपि स्वेदो न निषिध्यते, येन मन्दवीर्यतया कफावरणाद् विषवेगेनानुबन्धित्वमस्य, अतः स्वेदेन कफस्थावरकस्योपशान्तावपहार्यं विषं कोष्ठगतं शोधनेन सकलमेव ह्रियते ॥ इति ॥

इति सुश्रुतसंहितायां कल्पस्थाने स्थावरविषविज्ञानीय नाम
द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

नोट—

## तृतीयोऽध्यायः

अथातो जङ्गमविषविज्ञानीयं कल्पं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

जङ्गम विज्ञान का उपक्रम—अब इनके अनन्तर जंगम-विष-विज्ञानीय कल्प का व्याख्यान करेंगे—जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने कहा था ॥ १-२ ॥

जङ्गमस्य विषस्योक्तान्यधिष्ठानानि षोडश ।
समासेन मया यानि विस्तरस्तेषु वक्ष्यते ॥३॥

जङ्गम विष के १६ अधिष्ठान—जंगम विष के सोलह स्थान ( अधिष्ठान ) [ जो द्वितीय अध्याय में ] संक्षेप में कहे थे उनका वर्णन अब यहाँ विस्तार से करेंगे ॥ ३ ॥

तत्र, दृष्टिनिःश्वासदंष्ट्रानखमूत्रपुरीषशुक्रलालार्तव-मुखसन्दंशविशर्धिततुण्डास्थिपित्तशूकशवानीति ॥४॥

उनमें १ दृष्टि, २ निःश्वास, ३ दंष्ट्रा, ४ नख, ५ मूत्र, ६ पुरीष, ७ शुक्र, ८ लाला ( लार ), ९ आर्त्तव, १० मुख, ११ सन्दंश, १२ विशर्धित, १३ तुण्डास्थि, १४ पित्त, १५ शूक और १६ शव ये सोलह स्थान हैं ॥ ४ ॥

विमर्शः—कविराज हाराणचन्द्र महोदय ने 'तुण्डास्थि' के स्थान पर 'गुदास्थि' नामक पाठ का औचित्य स्वीकार किया है। आचार्य डल्हण ने उक्त सूत्र की व्याख्या करते हुए लिखा है कि—निःश्वासः फूत्कारः, विशर्द्धितं पायुकृतः कुत्सितशब्दः, शूकं कीटलोम, कीटानां सर्पाणाञ्च विगतप्राणानां देहः शवः ॥ इस प्रकार 'विशर्द्धित' का अर्थ-गुदा से किया गया कुत्सित शब्द-होता है। वृद्धवाग्भटकार ने निम्न अधिष्ठानों का वर्णन किया है यथा—दृष्टिनिःश्वासस्पर्शदंष्ट्रामुखनखास्थिमूत्रपुरीषशुक्रार्तवलालाशूकपित्तशोणितशवानि ॥' इस प्रकार सर्प, बिच्छू, चूहा, नतैया, छिपकली, मकड़ी, शेर, चीता, रीछ, पागल गीदड़ और कुत्ता आदि के विष को जंगम (प्राणिज) विष कहते हैं। चरककार ने जंगम विष का वर्णन करते हुए लिखा है कि—सर्पाः कीटोन्दुरा लूता वृश्चिका गृहगोधिका। जलौका मत्स्यमण्डूकाः कणभाः सकृकण्टकाः ॥ श्वसिंहव्याघ्रगोमायुतरक्षुनकुलादयः। दंष्ट्रिणो ये विषं तेषां दंष्ट्रोत्थं जङ्गमं मतम् ॥ ( च. चि. अ. २३।८, ९ ) सांप, कीट, उन्दुर (चूहा), लूता ( मकड़ी ), वृश्चिक, गृहगोधिका ( छिपकली ), जलौका ( जोंक ), मछली, मण्डूक ( मेंढक ), कणभ, कृकण्टक ( गिरगिट ) तथा कुत्ता, सिंह, व्याघ्र, गोमायु ( गीदड़ ), तरक्षु ( लकड़बग्घा ), नेवला आदि जो दंष्ट्री ( दाढ़ वाले ) पशु हैं उनकी दाढ़ से उत्पन्न होने वाले विष जङ्गम विष होते हैं। अभिप्राय यह है कि जितने ही सविष प्राणी हैं उनके विषों का समावेश जङ्गम विषों में ही होगा ॥ ४ ॥

तत्र, दृष्टिनिःश्वासविषा दिव्याः सर्पाः, भौमास्तु दंष्ट्राविषाः, मार्जारश्ववानरमकरमण्डूकपाकमत्स्यगोधाशम्बूकप्रचलाकगृहगोधिकाचतुष्पादकीटास्तथाऽन्ये दंष्ट्रानखविषाः, चिपिटपिच्चिटककषायवासिकसर्षपकतोटकवर्चःकीटकौण्डिन्यकाः शकृन्मूत्रविषाः, मूषिकाः शुक्रविषाः, लूतालालामूत्रपुरीषमुखसन्दंशनखशुक्रार्तवविषाः, वृश्चिकविश्वम्भरवरटीराजीवमत्स्योच्चिटिङ्गाः समुद्रवृश्चिकाश्चाल(र)विषाः चित्रशिरःसरावकुर्दिशतदारुकारिमेदकसारिकामुखा मुखसन्दंशविशर्धितमूत्रपुरीषविषाः, मक्षिकाकणभजलायुका मुखसन्दंशविषाः, विषहतास्थि सर्पकण्टकवरटीमत्स्यास्थि चेत्यस्थिविषाणि, शकुलीमत्स्यरक्तराजिवरकी(टी)मत्स्याश्च पित्तविषाः, सूक्ष्मतुण्डोच्चिटिङ्गवरटीशतपदीशूकवलभिकाशृङ्गिभ्रमराः शूकतुण्डविषाः, कीटसर्पदेहा गतासवः शवविषाः; शेषास्त्वनुक्ता मुखसन्दंशविषेष्वेव गणयितव्याः ॥ ५ ॥

इनमें दृष्टि-निश्वास में विषवाले दिव्य सर्प हैं। भूमि पर पाए जाने वाले सांप दंष्ट्राविष वाले हैं। बिल्ली, कुत्ता, बन्दर, मकर, मण्डूक, पाकमत्स्य, गोह, शम्बूक, प्रचलाक, गृहगोधिका, पशु, कीड़े तथा अन्य दंष्ट्रा एवं नख विष वाले हैं। चिपिट, पिच्चिटक, कषायवासिक, सर्षपक, तोटक, वर्चःकीट तथा कौण्डिन्यक, इनके मल-मूत्र में विष है। चूहों के शुक्र में विष है। लूता ( मकड़ी ) के लाला-मूत्र, मल, मुख-संदंश, नख, शुक्र और आर्त्तव में विष है। बिच्छू, विश्वम्भर, वरटी, राजीवमत्स्य, उच्चिटिङ्ग (विषखोपरा), समुद्रवृश्चिक, इनके आर ( पूंछ के स्थित कांटा ) में विष है। चित्रशिर, सराव, कुर्दिशत, दारुकारि, मेदक, सारिकामुख इनके मुख-संदंश, विशर्धित, मूत्र एवं मल में विष होता है। मक्षिका ( मक्खी ), कणभ और जोंक इनके मुखसंदंश में विष होता है। विष से मृत हुए प्राणी की अस्थि, सांप का कण्टक (दांत), वरटी, मछली की अस्थि ये अस्थिविष हैं। शकुली मत्स्य, रक्तराजी, वरटी, मत्स्य ये पित्तविष युक्त होते हैं। सूक्ष्मतुंग, उच्चिटिङ्ग, वरटो, शतपदी ( कनखजूरा ) शूक, वलभिका, शृंगी, भ्रमर इनके शूक और तुण्ड में विष है। कीट और सर्प इनके मृत देह शवविष हैं। शेष जिनका वर्णन नहीं किया गया है उनको मुखसंदंश विष में गिनना चाहिए ॥ ५ ॥

विमर्शः—आर-भैंसा अथवा बैल आदि को मारने के लिए बांस की पतली लकड़ी ( बेंत ) के अगले भाग में लगाई हुई तेज ( तीक्ष्णधार युक्त ) व पतली कील होती है उसी को 'आर' नाम से सम्बोधित किया जाता है। इसको बैलादि को चुभोते हैं इसी के समान रचना व कार्य होने के कारण बिच्छू के डंक को भी 'आर' शब्द से कहा है। चूहे के काटने से भी मनुष्य अथवा अन्य प्राणी विषाक्त हो जाता है आधुनिक चिकित्सा शास्त्रों में इस प्रकार उत्पन्न हुई अवस्था को 'मूषकदंश ज्वर' Ratbite fever' कहा जाता है, जिसके लिए 'आवर्तक ज्वर' Relapsing fever' नामक पर्याय भी प्रचलित है। वृद्ध वाग्भट ने तुण्ड विशर्धित के स्थान पर 'स्पर्श एवं रक्त' का पाठ किया है।

भवन्ति चात्र—

राज्ञोऽरिदेशे रिपवस्तृणाम्बुमार्गान्नधूमश्वसनान् विषेण।
संदूषयन्त्येभिरतिप्रदुष्टान् विज्ञाय लिङ्गैरभिशोधयेत्तान्॥

विषदूषित तृणादियों के ज्ञान की आवश्यकता—ऐसा कहा भी है-शत्रु देश में प्रविष्ट राजा के तृण ( घास, भूसा आदि ), जल, मार्ग ( पथ ), अन्न, एवं वायु को शत्रु विष से दूषित कर देते हैं। शत्रुओं द्वारा दूषित किए गये इन द्रव्यों ( वस्तुओं ) को निम्न-लिखित लक्षणों से पहिचान कर शोधन करे ॥ ६ ॥

दुष्टं जलं पिच्छिलमुग्रगन्धि
फेनान्वितं राजिभिरावृतं च।
मण्डूकमत्स्यं म्रियते विहङ्गा
मत्ताश्च सानूपचरा भ्रमन्ति ॥ ७ ॥
मज्जन्ति ये चात्र नराश्वनागा-
स्ते च्छर्दिमोहज्वरदाहशोफान्।
ऋ(ग)च्छन्ति तेषामपहृत्य दोषान्
दुष्टं जलं शोधयितुं यतेत ॥ ८ ॥

### जंगम विष के अधिष्ठान एवं जन्तु

| संख्या | अधिष्ठान | जंतु | |
|---|---|---|---|
| १ | दृष्टि | दिव्य | |
| २ | निश्वास | | |
| ३ | दंष्ट्रा | भूमि सर्प | |
| ४ | नख | बिल्ली, कुत्ता, बन्दर, मकर, मण्डूक, पाकमत्स्य, गोह, शम्बूक, प्रचलाक, गृहगोधिका, पशु, कीट | |
| ५ | पुरीष | चिपिट, पिचिचटक, कषाय वासिक, सर्षपक, तोटक, वर्चः-कीट, कौण्डिन्यक | |
| ६ | मूत्र | | |
| ७ | शुक्र | मूषक | |
| ८,९ | आर्तव, लाला | लूता | इसके मूत्र, मल, मुखसंदंश, नख, शुक्र में भी विष |
| १० | आर | बिच्छू, विश्वम्भर, वरटी, राजीवमत्स्य, उच्चिटिंग, समुद्रवृश्चिक, चित्रशिर, सराव, कुर्दिशत, दारुकारि, मेदक, सारिकामुख | मुख संदंश, विशर्धित, मूत्र एवं मल |
| ११ | मुखसंदंश | मक्षिका, कणभ, जौंक | |
| १२ | अस्थि | विषमृत प्राणी की अस्थि, सर्पदंत, वरटी, मत्स्य अस्थि | |
| १३ | पित्त | शकुली मत्स्य, वरटी, | |
| १४, १५ | शूक, तुण्ड | उच्चिटिंग, सूक्ष्म तुंड वरटी, शतपदी, शूक, वलभिका, श्रृङ्गी, भ्रमर | |
| १६ | शव | कीट, सर्प | |

विष से दूषित जल के लक्षण और उसकी चिकित्सा—विष से दूषित जल पिच्छिल, उग्रगन्ध युक्त, फेनयुक्त तथा रेखाओं से पूर्ण होता है, ( इसमें रहने वाले ) मेढक, मछली मर जाते हैं और अनूपचर जीवों के साथ पक्षिगण भी विष से मतवाले हो कर घूमते हैं। इस जल में मनुष्य, अश्व ( घोड़े ), हाथी आदि जो भी स्नान करते हैं उनको वमन, मोह, ज्वर, दाह तथा शोफ हो जाता है। उनके दोषों को दूर करने के उपरान्त दूषित किए गए जल को शुद्ध करने का भी प्रयत्न करें ॥ ७-८ ॥

धवाश्वकर्णासनपारिभद्रान्
सपाटलान् सिद्धकमोक्षकौ च ।
दग्ध्वा सराजद्रुमसोमवल्कां
स्तद्भस्म शीतं वितरेत् सरःसु ॥ ९ ॥
भस्माञ्जलिं चापि घटे निधाय
विशोधयेदीप्सितमेवमम्भः

दूषित जल की शोधक औषधि—धावड़ी (धव अथवा धाय) अश्वकर्ण, असन ( विजयसार ), पारिभद्र ( फरहद ), पाटल, सिद्धक ( निर्गुण्डी ), मोचक ( मोखा ), अमलतास ( राजद्रुम ), सोमवल्क ( विटखदिर की छाल ), इनको जला कर इनकी शीतल हुई ( ठण्डी ) भस्म को जल में छिड़क देवे अथवा इस राख की एक अञ्जलि घड़े भर पानी में डाल कर पीने के लिए प्रयुक्त होने वाले जल का इच्छानुसार शोधन करें ॥

क्षितिप्रदेशं विषदूषितं तु
शिलातलं तीर्थमथेरिणं वा ॥ १० ॥
स्पृशन्ति गात्रेण तु येन येन
गोवाजिनागोष्ट्रखरा नरा वा ।
तच्छूनतां यात्यथ दह्यते च
विशीर्यते रोम नखं तथैव ॥ ११ ॥
तत्राप्यनन्तां सह सर्वगन्धैः
पिष्ट्वा सुराभिर्विनियोज्य मार्गम् ।
सिञ्चेत् पयोभिः सुमृदन्वितैस्तं
विडङ्गपाठाकटभीजलैर्वा ॥ १२ ॥

विषदूषित भूमि के लक्षण और उसकी चिकित्सा—विष से दूषित हुए भूमि प्रदेश, शिलापृष्ठ, तीर्थ ( घाट आदि ), ईरिण ( ऊसर भूमि का मैदान ) का गाय, बैल, हाथी, घोड़े, ऊंट, गधे तथा मनुष्य शरीर के जिस जिस अंग से स्पर्श होता है वहाँ वह अंग शोथयुक्त हो जाता है, उस अंग में जलन होती है, वहाँ पर के रोम तथा नख गिर जाते हैं। इसके प्रतिकार के लिए अनन्ता ( सारिवा ) को एलादि गण के साथ सुरा में पीस कर दूध एवं काली मिट्टी अथवा वाल्मीक मृत्तिका मिलाकर इससे छिड़काव करे अथवा वायविडङ्ग, पाठा, कटभी ( अपराजिता ) आदि द्रव्यों के कषाय ( काढ़े ) से परिषेक क्रिया करे अर्थात् उन विषस्पर्शित अंगों का उक्त क्वाथ से सींचता व स्नान करता रहे ॥ १०–१२ ॥

तृणेषु भक्तेषु च दूषितेषु
सीदन्ति मूर्च्छन्ति वमन्ति चान्ये ।
विड्भेदमृच्छन्त्यथवा म्रियन्ते
तेषां चिकित्सां प्रणयेद्यथोक्ताम् ॥ १३ ॥
विषापहैर्वाऽप्यगदैर्विलिप्य वाद्यानि चित्राण्यपि वादयेत ।
तारः सुतारः ससुरेन्द्रगोपः सर्वैश्च तुल्यः कुरुविन्दभागः ॥
पित्तेन युक्तः कपिलान्वयेन
वाद्यप्रलेपो विहितः प्रशस्तः ।
वाद्यस्य शब्देन हि यान्ति नाशं
विषाणि घोराण्यपि यानि सन्ति ॥ १५ ॥

विषदूषित तृण और भोजन द्रव्य के लक्षण—घास-भूसा आदि एवं भोजन द्रव्यों के विष से दूषित हो जाने पर जो प्राणी

इनका प्रयोग करते हैं वे शिथिल ( ढीले ) पड़ जाते हैं, मूर्च्छाग्रस्त और वमन अतिसार से पीड़ित हो जाते हैं तथा मृत्यु को भी प्राप्त होते हैं। ऐसी अवस्था में निम्न लिखित चिकित्सा कर प्रयुक्त विष का प्रतिकार करना चाहिए। विष-नाशक या अन्य अगदों से नाना प्रकार के वाद्य यंत्रों पर लेप कर उन्हें बजाए। चांदी, पारा, स्वर्ण, सारिवा इन सबके बराबर भाग कुरुविन्द ( मुस्ता या रत्न विशेष अथवा शाण का पत्थर ), इनको कपिल वर्ण की गाय के पित्त में मिलाकर बाजों पर लेप करना भी उत्तम होता है क्यों कि वाद्य के शब्द से घोर विष भी प्रभावहीन एवं नष्ट हो जाते हैं॥

धूमेऽनिले वा विषसंप्रयुक्ते खगाः श्रमार्ताः प्रपतन्ति भूमौ।
कासप्रतिश्यायशिरोरुजश्च भवन्ति तीव्रा नयनामयाश्च॥
लाक्षाहरिद्रातिविषाभयाब्दहरेणुकैलादलवक्रकुष्ठम्।
प्रियङ्गुकां चाप्यनले निधाय धूमानिलौ चापि विशोधयेत्॥

विष से दूषित धूम तथा वायु के लक्षण और चिकित्सा—(इसी प्रकार) धुएँ अथवा वायु के विषाक्त होने पर पक्षी श्रम से थक कर भूमि पर गिर जाते हैं और कास, श्वास, प्रतिश्याय, शिरोरोग तथा नेत्ररोगसे ग्रसित हो जाते हैं। इसके प्रतिकार के लिए लाख, हल्दी, तमालपत्र, तगर, कूट, प्रियङ्गु आदि को अग्नि ( आग ) में डाल कर इनके धूम ( धूँएँ ) से विषाक्त धूम और वायु का शोधन करें॥ १६–१७॥

विमर्शः—विष का प्रयोग एकैकशः अथवा सामूहिक दोनों ही रूप में किया जा सकता है। अधिकतर एकैक प्रयुक्त जिसमें एक व्यक्ति विषजुष्ट होता है तथा एकैक प्रतिकार करना पड़े तो देखा जाता है किन्तु एक समूह, जनपद अथवा राष्ट्र ही विष के प्रभाव से विषजुष्ट हो जावे ऐसा कम ही दृष्टिगोचर होता है। सामूहिक विष-प्रयोग की आवश्यकता युद्ध के समय में ही होती है जैसा कि वर्तमान युग में भी कई प्रकार की तीव्र विषैली गैसों का प्रयोग शत्रुओं के विनाश के लिये प्रथम तथा द्वितीय विश्व युद्धों ( 1st and 2nd world wars ) में किया गया था। इस विष के प्रभाव से खाद्य, पेय, भक्ष्य सामग्री तथा जल एवं वायु आदि विषाक्त हो जाते हैं। अतः इसका सम्यक् ज्ञान प्राप्त करने के लिये यह आवश्यक हो जाता है कि इस विषय की जानकारी एक चिकित्सक व वैद्य को पूर्ण रूपेण रहे। इस विष का स्वरूप कैसा है, स्थावर, जंगम अथवा कृत्रिम किस वर्ग का है। वायु के रूप में चूर्ण के रूप में अथवा तैल के छिड़काव के रूप में अथवा किस रूप में इसके द्वारा किस प्रकार जल, स्थल एवं वायुमण्डल को दूषित किया जाता है। इसका स्पष्ट वर्णन तो प्राचीन ग्रंथों में नहीं मिलता किन्तु आधुनिक समय महायुद्ध के अवसरों पर इसका प्रयोग अवश्य होता है। कई बार शत्रुओं के विष-प्रयोग धुएँ और वायु के रूप में होते हैं यथा कई प्रकार के विषाक्त वायु ( Gasses ) का, कार्बन मोनोक्साइड, क्लोरीन, अश्रुगैस आदि का अथवा रोगोत्पादक जीवाणुओं का प्रयोग भी किया जाता है। इनका सैनिकों के ऊपर अत्यन्त विनाशकारी प्रभाव पड़ता है। ये सभी वायुविष क्षोभक तथा श्वासरोधक होकर प्राणों का नाश करते हैं। अतः जब विष का प्रभाव एकैक रूप में होता है तो उस समय व्यक्तिगत चिकित्सा भी की जा सकती है किन्तु जब समाज या समुदाय सामूहिक रूप से विषजुष्ट हो गया हो तो उसकी चिकित्सा प्रायः कठिन हो जाती है किन्तु ऐसी स्थिति में भी प्राचीन युग के विषचिकित्सक अपने राजा की सेना एवं जनपद की रक्षा करने में समर्थ होते थे इससे यह स्वयमेव सिद्ध हो जाता है कि आयुर्वेदोक्त अगद तन्त्र उस समय भी कितना उन्नत था। इसी प्रकार जल की शुद्धि के लिये आचार्य सुश्रुत ने जो भस्म का प्रयोग बताया है वह क्षार का प्रयोग है और आजकल जल की शुद्धि के लिए पोटाशियम परमैंगनेट का प्रयोग किया जाता है वह भी तो अन्ततोगत्वा एक क्षार द्रव्य ही है। यह भी देखा गया है कि जिन कूपों का जल विकृत हो जाता है उनमें सुश्रुतोक्त भस्म डालने पर भी वही कार्य व लाभ होता है जो कि पोटाशियम परमैंगनेट के प्रयोग से होता है।

प्रजाभिमामात्मयोनेर्ब्रह्मणः सृजतः किल।
अकरोद्सुरो विघ्नं कैटभो नाम दर्पितः॥१८॥
तस्य क्रुद्धस्य वै वक्त्राद् ब्रह्मणस्तेजसो निधेः।
क्रोधो विग्रहवान् भूत्वा निपपातातिदारुणः॥१९॥
स तं ददाह गर्जन्तमन्तकाभं महाबलम्।
ततोऽसुरं घातयित्वा तत्तेजोऽवर्धताद्भुतम्॥२०॥
ततो विषादो देवानामभवत्तं निरीक्ष्य वै।
विषादजननत्वाच्च विषमित्यभिधीयते॥२१॥
ततः सृष्ट्वा प्रजाः शेषं तदा तं क्रोधमीश्वरः।
विन्यस्तवान् स भूतेषु स्थावरेषु चरेषु च॥२२॥

विषोत्पत्ति का पुराना इतिहास—स्वयम्भू ब्रह्मा के इस सृष्टि को बनाते समय कैटभ नामक दैत्य ने अभिमानवश विघ्न उपस्थित किया। उस समय तेज के पुञ्ज ब्रह्मा जी के क्रुद्ध होने के फलस्वरूप उनके मुख से क्रोध शरीर धारण करके अतिदारुण रूप वाला होकर गिरा। इस क्रोधरूपी पुरुष ने उस यम के समान बलवान एवं विकराल गर्जन करते हुए राक्षस का वध कर डाला। उस राक्षस का वध करने के उपरान्त यह तेजधारी ( क्रोध ) विचित्र रूप में बढ़ने लगा इसको देखकर देवताओं को बहुत विषाद ( दुःख ) हुआ। विषाद उत्पन्न करने के कारण ही इसको विष कहते हैं फिर शेष प्राणिमात्र का निर्माण कर चुकने के उपरान्त ब्रह्माजीने उस क्रोध को स्थावर और जंगम भूतों में रख दिया॥ १८–२२॥

यथाऽव्यक्तरसं तोयमन्तरीक्षान्महीगतम्।
तेषु तेषु प्रदेशेषु रसं तं तं नियच्छति॥२३॥
एवमेव विषं यद्यद् द्रव्यं व्याप्यावतिष्ठते।
स्वभावादेव तं तस्य रसं समनुवर्तते॥२४॥

विष के नाना वीर्य होने के कारण—जिस प्रकार अव्यक्त रसवाला जल आकाश से बरस कर भूमि पर गिर कर उन उन प्रदेशों के अनुसार रसग्रहण कर लेता है उसी प्रकार विष भी जिस द्रव्य का आश्रय लेता है स्वभावतः वह उसी द्रव्य के रसवाला बन जाता॥ २३–२४॥

विमर्शः—चरक संहिता में भी विष की उत्पत्ति के विषय में एक मनोरञ्जक कथा दी हुई है यथा–अमृतार्थं समुद्रे तु मथ्यमाने सुरासुरैः। जज्ञे प्रागमृतोत्पत्तेः पुरुषो घोरदर्शनः॥ दीप्ततेजाश्चतुर्दंष्ट्रो हरिरकेशोऽनलेक्षणः। जगद्विषण्णं तं दृष्ट्वा तेनासौ विषसंज्ञितः॥ ( च० चि० अ० २३।३–४ ) अर्थात् देवता और असुर जब अमृत की प्राप्ति के लिए समुद्र का मंथन कर रहे थे उस समय अमृत की उत्पत्ति के पूर्व घोर रूप वाला पुरुष निकला उसका तेज अत्यन्त प्रखर था उसके चार दाढ़ें थीं तथा केश हरित वर्ण के थे। नेत्र अग्नि के समान थे क्योंकि उसे देखकर सारा जगत् विषादग्रस्त हो गया था अतः उसे विष के नाम से कहा जाने लगा। उसके उपरान्त ब्रह्मा ने उस विष को स्थावर और जङ्गम दो योनि में स्थापित कर दिया जैसा कि चरककार ने स्वयं कहा भी है—'जङ्गमस्थावरायां तद्योनौ ब्रह्मा न्ययोजयत्॥ ( च० चि० अ० २३।५ ) चक्रपाणिदत्त महोदय ने भी विष की निरुक्ति निम्नलिखित प्रकार से दी है—'विषमुच्यते विषादनाद् हेतोः। कि प्राणिमात्र को विषण्ण करने के कारण उसे 'विष' कहा जाता है। श्रीमद्भागवत नामक धर्मग्रन्थ में विष की उत्पत्ति का वर्णन करते हुए भगवान् शिव ने देवी पार्वती को बतलाया कि—शृणु देवि प्रवक्ष्यामि यत्रोत्पन्नं महाविषम्। भेदांस्तस्य वरारोहे यत्र यत्र सविस्तरम्॥ देवदैत्योरगाः सिद्धा अप्सरोयक्षराक्षसाः। पिशाचाः किन्नराश्चैव मिलित्वा च वरानने॥ एकतो बलिराजस्तु महाबाहुश्च तथैकतः। मन्थानं मन्दरं कृत्वा नागराजेन वेष्टितम्॥ क्षीराब्धिमन्थनं तत्र प्रारब्धं सुरसुन्दरि। सुधादीनि सुरत्नानि निर्गतानि ततः परम्॥ अतीव मन्थनाद्देवि मन्दराघातवेगतः। अचिरात्क्षणमात्रेण विषज्वाला विनिर्गता॥ ततोऽतिघोरा सा ज्वाला निमग्ना क्षीरसागरे। तथा तत्रैव चोत्पन्नं कालकूटं महाविषम्॥ प्रलयानलसङ्काशं कुटकाक्ष घोरकटम्। तां दृष्ट्वा विबुधाः सर्वे दानवाश्च महाबलाः॥ विषण्णवदनाः सद्यः प्रातश्चैव मदन्तिकम्। ततस्तैः प्रार्थ्यमानोऽहमपिबं विषमुत्तमम्॥ अमृततोऽवशिष्टं तु मूलरूपेण सद्विषम्। पत्ररूपेण कुत्रापि मृत्तिकारूपतः क्वचित्। कन्दरूपेण कुत्रापि········॥ इस प्रकार हम देखते हैं कि चरकादि ग्रन्थों में विष की उत्पत्ति समुद्र से ही लिखी है किन्तु सुश्रुतकार ने इसमें पार्थक्य प्रदर्शित किया है, फिर भी 'विषाद जनक होने के कारण विष' यह नाम उनको भी मान्य है।

विषे यस्माद् गुणाः सर्वे तीक्ष्णाः प्रायेण सन्ति हि।
विषं सर्वमतो ज्ञेयं सर्वदोषप्रकोपणम्॥ २५॥
ते तु वृत्तिं प्रकुपिता जहति स्वां विषार्दिताः।
नोपयाति विषं पाकमतः प्राणान् रुणद्धि च॥ २६॥
श्लेष्मणाऽऽवृतमार्गत्वादुच्छ्वासोऽस्य निरुध्यते।
विसंज्ञः सति जीवेऽपि तस्मात्तिष्ठति मानवः॥ २७॥

विष की सर्वदोष-प्रकोपकता - क्योंकि विष में प्रायः सब गुण तीक्ष्णरूप में रहते हैं इसलिए विष को सब दोषों का प्रकोपक समझना चाहिये। ये वातादि दोष प्रकुपित होकर विष से पीडित होने के कारण अपने स्वभाव को छोड़ देते हैं इसी कारण विष का पाचन नहीं होने पाता और यह प्राणों का घातक सिद्ध होता है। कफ द्वारा मार्ग के अवरुद्ध होने के कारण इससे उच्छ्वास रुक जाता है इसी कारण मनुष्य इसके प्रभाव से जीवित रहते हुये भी संज्ञारहित पड़ा रहता है॥ २५–२७॥

विमर्शः—चरककार ने भी इस प्रसङ्ग में कहा है कि—रौक्ष्याद्वातमशैत्यात्पित्तं सौक्ष्म्यादसृक् प्रकोपयति। कफमव्यक्तरसत्वादन्नरसांश्चानुवर्तते शीघ्रम्॥ शीघ्रं व्यवायिभावादाशु व्याप्नोति केवलं देहम्। तीक्ष्णत्वान्मर्मघ्नं प्राणघ्नं तद्विकासित्वात्॥ दुरुपक्रमं लघुत्वाद्वैशद्यं स्यादसक्तगतिदोषम्। दोषस्थानप्रकृतीः प्राप्यान्यतमं ह्युदीरयति। स्याद्वातिकस्य वातस्थाने कफपित्तलिङ्गमीषत्तु। हन्मोहारुचिमूर्च्छाङ्गग्रहच्छर्दिफेनादि॥ पित्ताशयस्थितं पैत्तिकस्य कफवातयोर्विषं तद्वत्। तृट्कासज्वरवमथुक्लमदाहतमोऽतिसारादि॥ कफदेशगतं कफस्य दर्शयेद् वातपित्तयोश्चेषत्। लिङ्गं श्वासगलग्रहकण्डूलालावमथ्वादि॥ ( च० चि० अ० २३।२४–२९ ) उपर्युक्त श्लोकों की व्याख्या करते हुये डल्हणाचार्य महोदय ने लिखा है—यस्माद् विषे ये गुणाः सन्ति ते सर्वे स्वभावतः सर्वदेहधातुविरोधेन तीक्ष्णा आशुकारिणः, प्रायेण तेजोरूपक्रोधात्मकत्वाद् विषस्य, अतः सर्वमेव विष सर्वदोषप्रकोपणम्॥ ते तु वृत्तिमित्यादि। ते प्रकुपिता वातादयो विषार्दिता विषपीडिताः, सन्तः स्वां वृत्तिं वातः प्रस्पन्दनादिकां, रागपक्त्यादिकां पित्तं, सन्धिसंश्लेषकादिकां कफः त्यजन्ति, तेन च पित्तस्य पक्तृत्वभावाद् विषं पाकं न याति, अतोऽपक्वं विषं प्राणान् रुणद्धि, विषविलीनेन श्लेष्मणा निरुद्धोच्छ्वासत्वाज्जीवेऽपि प्राणेऽपि सति विसंज्ञो विगतसम्यग्ज्ञानो मानवस्तिष्ठति॥ इति॥

शुक्रवत् सर्वसर्पाणां विषं सर्वशरीरगम्।
क्रुद्धानामेति चाङ्गेभ्यः शुक्रं निर्मन्थनादिव॥ २८॥
तेषां बडिशवद्दंष्ट्रास्तासु सज्जति चागतम्।
अनुद्वृत्ता विषं तस्मान्न मुञ्चन्ति च भोगिनः॥२९॥

डंसने के समय में सर्पों के विष छोड़ने की प्रक्रिया – सभी सर्पों में विष शुक्र की भाँति सारे शरीर में व्याप्त रहता है। जिस प्रकार विषय ( रति, कामेच्छा ) की इच्छा से अङ्गों के मथने पर शुक्र की प्रवृत्ति होती है इसी प्रकार क्रुद्ध होने पर विष सम्पूर्ण अङ्गों से बाहर आता है। यह बाहर आया विष उन सर्पों की बडिश ( मछली पकड़ने के कांटे, Hook ) के समान आकारवाली दंष्ट्रा ( दाढ़ अथवा थैली ) में रुक जाता है इसलिये बिना इच्छा के सर्प विष का त्याग नहीं करता है अर्थात् इच्छा करने पर ही सांप विष निकालता है।

विमर्शः—चरककार ने भी लिखा है कि—सर्वदेहाश्रितं क्रोधाद्विषं सर्पो विमुञ्चति। तद्वेद्वाहारहेतोर्वा भयाद्वा न प्रमुञ्चति॥ ( च० चि० अ० २३। १६३ ) साँप का विष सम्पूर्ण देह में आश्रित रहता है ( यथा शुक्र ) किन्तु क्रोधित होने पर सांप उस विष को बाहर निकालता है। आहार के निमित्त अथवा भयभीत होने पर वह उस विष को नहीं त्यागता। बडिशवद्दंष्ट्रा—सभी विषधर सर्पों के मुख में ऊपर के जबड़े के किनारे एक ओर एक ऐसी दाढ़ या दाँत होता है जिसका मध्यभाग पोला होता है। इसी दाँत के पार्श्वभाग में एक छिद्र होता है। दाँत के पीछे की ओर एक थैली होती है। इस थैली का मुख दाँत के साथ जुड़ा हुआ होता है इसी थैली में विष रहता है। जब सर्प क्रोध में आकर किसी प्राणी का दंशन करता है तो सदैव बन्द रहने वाला यह विषग्रन्थि

या दाढ़ किसी भी प्राणी के चर्म को भेदन करके मांस अथवा नस में घुसकर उस स्थान को व्रणित कर देता है। दंशन के साथ ही पार्श्ववर्ती थैली में स्थित तरल पदार्थ ( सर्पविष ) निकलकर पोले दाँत में होता हुआ दंशित स्थान के रक्त में मिल जाता है। साधारण दशा में सर्प के इस दाँत में विष नहीं रहता किन्तु दंशन करने के साथ ही यह विष से भर जाता है इसीलिये इस दाँत को विषदन्त कहते हैं। सर्प के विषधारी दांत लम्बे तीक्ष्ण तथा वक्र होते हैं सम्भवतः इसीलिये प्राचीन आचार्यों ने उसे उपर्युक्त संज्ञा प्रदान की है। पृदाकु ( Viper ) सर्प में यह विष-यन्त्र पूर्णरूपेण विकसित हुआ रहता है अतः उसका विषदन्त जब उपयोग में नहीं रहता है तब एक कोर ( कब्जा Hinge ) द्वारा दुहरा होकर मुड़कर सिकुड़ जाता है। दंश करने के लिये जब सर्प अपना मुख खोलता है तब यह विषदन्त स्वयं खुलकर निकल पड़ता है यदि इसकी 'विषदंष्ट्रा' नष्ट भी कर दी जावे तो उसकी स्थान पर पूर्ति के लिये अन्य सुरक्षित विषदन्त रहते हैं। आचार्य डल्हण ने भी उपर्युक्त श्लोक की व्याख्या करते हुए लिखा है कि—अनुद्घृत्ता अननुयोबिता अनुच्छलिता इति यावत्, कर्पगकृतपराङ्गरया हि दंष्ट्राणामधोमुखतेति ॥ कहने का तात्पर्य यह है कि सर्प काटने के बाद दंष्ट्रा अर्थात् फँसे हुए दाँतों को मुक्त करने के लिये एक बार उलटा होता है और उलटते ही दाँतों का मुख नीचे की ओर हो जाता है परिणाम स्वरूप क्षत में विष टपक जाता है। इसीलिये कभी कभी काटने पर विष का प्रभाव नहीं होता क्योंकि सर्प उलटे बिना ही दाँत निकाल कर अथवा दांत तोड़कर भाग जाता है अतः विष व्रण में नहीं पहुँच पाता। आयुर्वेदीय ग्रन्थों में भी विषयन्त्र का वर्णन बहुत सुन्दर रूप से दिया है यथा—अतः परं प्रवक्ष्यामि दंष्ट्राणां विषलक्षणम्। दंष्ट्राणान्तु विषं नास्ति नित्यमेव भुजङ्गमे ॥ दक्षिणं नेत्रमासाद्य विषं सर्पस्य तिष्ठति। संक्रुद्धस्यैव सर्पस्य विषं गच्छति मस्तके ॥ मस्तकाद्धमनीं याति ततो नाडीषु तिष्ठति। नाडीभ्यो गच्छते दंष्ट्रे विषं तत्र प्रवर्तते। ( शतानीकसुमन्तसंवादम् ) चरककार ने भी लिखा है कि—सर्पदंष्ट्राश्चतस्रस्तु तासां वामाधरासिता। पीना वामोत्तरा दंष्ट्रा रक्तश्यावेऽधरोत्तरे ॥ यस्मात्रः पतते बिन्दुर्गोवालात्सलिलोद्धृतात्। वामाधरायां दंष्ट्रायां तन्मात्रं स्याद्हेर्विषम् ॥ ( च० चि० अ० २३।१२८-१२९ ) सांप की चार दाढ़ें होती हैं। उनमें से बामपार्श्व में नीचे की ओर की कृष्ण होती है और ऊपर की पीली, दाहिनी ओर की नीचे की लाल और ऊपर की श्याम वर्ण वाली होती है इत्यादि।

यस्मादत्यर्थमुष्णं च तीक्ष्णं च पठितं विषम्।
अतः सर्वविषेषूक्तः परिषेकस्तु शीतलः ॥ ३० ॥
मन्दं कीटेषु नात्युष्णं बहुवातकफं विषम्।
अतः कीटविषे चापि स्वेदो न प्रतिषिध्यते ॥ ३१ ॥
कीटैर्दष्टानुग्रविषैः सर्पवत् समुपाचरेत्।

सभी विषों में शीतक्रिया का उपदेश—चूँकि यह विष अतिशय उष्ण और तीक्ष्ण गुणों वाला कहा गया है अतः सब विषों में शीतल परिषेक करना चाहिये। कीटों का विष मन्द न बहुत उष्ण और बहुत कफ वाला होता है इसलिये कीटों के विष में स्वेदन क्रिया का निषेध नहीं है। उग्रविष वाले कीटों के दंश की चिकित्सा सर्पों के दंश की भांति ही करे ॥ ३०-३१ ॥

स्वभावादेव तिष्ठेत्तु प्रहारादंशयोर्विषम् ॥ ३२ ॥
व्याप्य सावयवं देहं दिग्धविद्धाहिदष्टयोः।
लौल्याद्विषान्वितं मांसं यः खादेन्मृतमात्रयोः ॥ ३३ ॥
यथाविषं स रोगेण क्लिश्यते म्रियतेऽपि वा।
अतश्चाप्यनयोर्मांसमभक्ष्यं मृतमात्रयोः ॥ ३४ ॥
मुहूर्तात्तदुपादेयं प्रहारादंशवर्जितम्।

सविषमांसभक्षण के दोष—स्वभाव से ही विष दंश किये हुये स्थान पर रहता है। विषाक्त शस्त्र के द्वारा आघात होने पर तथा साँप के द्वारा काटे जाने पर विष अङ्ग के साथ साथ सम्पूर्ण शरीर में फैल जाता है। उसी प्रकार मरे हुये विषजुष्ट प्राणी का मांस लोभवश जो कोई खाता है, वह प्राणी उस विष के अनुसार लक्षण-युक्त रोग से पीड़ित होता है अथवा मर जाता है। इसलिये विषाक्त बाण से मारे गये या सर्पदंश के कारण मृत हुये प्राणी के मांस का भक्षण नहीं करना चाहिये और यदि खाना ही हो तो प्रहार तथा दंश के स्थान को छोड़कर शीघ्र ही एक मुहूर्त के अन्दर ही उस मृत प्राणी के मांस को काटकर निकाल लेना चाहिये ॥ ३२-३४ ॥

विमर्शः—उपर्युक्त श्लोक की व्याख्या करते हुये आचार्य डल्हण लिखते हैं कि—इदानीं दिग्धविद्धाहिदष्टयोः प्रहारदंशदेश-मांसमभक्ष्यं मुहूर्ताच्च तदुपादेयमुद्दिशन्नाह—स्वभावादित्यादि। दिग्धविद्धाहिदष्टयोः प्राणिनोरिति शेषः। अत्र दिग्धविद्धो विष-लिप्तकाण्डाभिहतः, अहिदष्टः सर्पदष्टः। इति ॥

सवातं गृहधूमाभं पुरीषं योऽतिसार्यते ॥ ३५ ॥
आध्मातोऽत्यर्थमुष्णास्रो विवर्णः सादपीडितः।
उद्वमत्यथ फेनं च विषपीतं तमादिशेत् ॥ ३६ ॥
न चास्य हृदयं वह्निर्विषजुष्टं दहत्यपि।
तद्धि स्थानं चेतनायाः स्वभावाद्व्याप्य तिष्ठति ॥ ३७ ॥

विष खाये हुए के लक्षण—वायु के साथ घर से निकलने वाले धूम ( गृहधूम = धुवांस ) के समान रंग का काला मल जिसे आता है, आध्मानग्रस्त, उष्ण अश्रुवाला, विवर्ण हुआ, शिथिलतायुक्त रोगी, जिसको वमन होता हो, मुख से फेन ( झाग ) आता हो उस रोगी को 'विपरीत' विषपान किया हुआ समझे। इस रोगी के विष से प्रभावित हृदय को आग में न जलावे क्योंकि हृदय चेतना का स्थान है अतः विष स्वभाव से ही उसमें व्याप्त होकर रहता है ॥ ३५-३७ ॥

विमर्शः—चरककार ने भी इसी विषय के सम्बन्ध में लिखा है कि—पीतं मृतस्य हृदि तिष्ठति दष्टविद्धयोर्दंशदेशे स्यात् ॥ ( च० चि० अ० २३।३१ ) जिस मनुष्य ने विषपान किया हो तो मरने पर उसका विष हृदय-प्रदेश में विशेषतया मिलता है तथा यदि दष्ट अथवा विद्ध हो तो वह दंश देश में अधिक स्थित रहता है। अष्टाङ्गसंग्रहकार ने भी लिखा है कि—पीतं मृतस्य हृदये जग्धदिग्धाभिविद्धयोः। दंशे तिष्ठति भूयिष्ठं सर्वतः पिण्डितं विषम् ॥ नाद्यादतो विशेषेण तेषां मांसं तदाश्रयम् ॥

( अ० सं० उ० तं० अ० ४० ) आचार्य माधवकरजी विपरीत के लक्षणों का निर्देश करते हुये लिखते हैं कि—सपीतं गृधूमाभं पुरीषं योऽतिसार्यते। फेनमुद्वमते चापि विपरीतं तमादिशेद् ॥ ( विषरोग निदान १५ )।

अश्वत्थदेवायतनश्मशान-
　　वल्मीकसन्ध्यासु चतुष्पथेषु।
याम्ये सपित्र्ये परिवर्जनीया
　　ऋक्षे नरा मर्मसु ये च दष्टाः ॥ ३८ ॥

विशिष्ट देश आदि में सर्पदष्टों की चिकित्सा न करने का निर्देश—पीपल, मन्दिर, श्मशान, वल्मीक, सन्ध्याकाल, चौराहा, भरणी या मघा नक्षत्र में तथा मर्मस्थानों पर काटे हुए मनुष्यों की चिकित्सा असाध्य होने के कारण नहीं करनी चाहिए ॥ ३८ ॥

विमर्शः—एक अन्य आचार्य ने भी असाध्यत्व का वर्णन करते हुए लिखा है कि—चैत्यायतनवल्मीकश्मशानेषु चतुष्पथे। आर्द्राश्लेषामघामूलकृत्तिकाभरणीषु च ॥ पञ्चम्यां सन्ध्ययोर्दंशे मर्मस्वाशु हरेषु च। दष्टाः कष्टेन जीवन्ति यदि स्युर्दूतसम्पदः ॥ इसी प्रकार अवस्था-विशेष के अनुसार भी असाध्यता का कथन आचार्य करते हैं। चरककार ने लिखा है कि—श्मशानचैत्यवल्मीकयज्ञाश्रमसुरालये। पक्षसन्धिषु मध्याह्नेष्वर्धरात्रेऽष्टमीषु च ॥ न सिध्यन्ति नरा दष्टाः पाषण्डायतनेषु च। दृष्टिश्वासमलस्पर्शविषैराशीविषैस्तथा ॥ विनश्यन्त्याशु संप्राप्ता, दष्टाः सर्वेषु मर्मसु। ( च. चि. अ. २३।१५८–१६० ) श्मशान, चैत्य, वल्मीक, यज्ञाश्रम, सुरालय में अथवा शुक्लपक्ष और कृष्ण पक्ष की सन्धियों ( अमावस्या तथा पूर्णिमा ) में, मध्याह्नकाल में, आधीरात के समय में, अष्टमी तिथि में तथा पाखण्डियों के निवासस्थानों में दष्ट व्यक्ति असाध्य होते हैं। दृष्टि, श्वास, मल तथा स्पर्श से जो विषाक्रान्त कर देते हैं उनके तथा आशीविषों ( दिव्य सर्पों ) का साथ ( सम्बन्ध ) होने से ही मृत्यु हो जाती है इसी प्रकार जिस किसी भी सांप द्वारा मर्मों पर डँसे जाने से शीघ्र मृत्यु हो जाती है। सविष सर्पों से श्मशान आदि स्थानों में तथा अमावस्या आदि काल में तथा मर्मस्थान पर दंशित होने पर अष्टांग संग्रहकार भी असाध्यता का निरूपण करते हैं, यथा—श्मशानचैत्यवल्मीकयज्ञाश्रयसुरालये। चतुष्पथे यक्षस्थाने जीर्णोद्यानेषु कोटरे ॥ क्षीरिद्रुमे निम्बतरौ निर्झरे गिरिगह्वरे। चक्रवज्रगदाकुन्तत्रिशूलाङ्कुशटाधराः ॥ रक्तास्यनयना ये च ते स्युराशीविषोपमाः। न तेषां कालनियमो न च वेगेष्वनुक्रमः ॥ मन्त्रतन्त्रप्रयोगाणामपि प्रसह्य विनिवर्तनम्। उपहारनमस्कारप्रपत्तिपरायणः ॥ कश्चिज्जीवति तद्दष्टो विरूपो विकलोऽपि वा। तथा—श्मशानचितिचैत्यादौ पञ्चमीपक्षसन्धिषु। अष्टमीनवमीसंध्यामध्यरात्रिदिनेषु च ॥ याम्याग्नेयमघाश्लेषा-विशाखापूर्वनैर्ऋते। नैर्ऋताख्ये मुहूर्ते च दष्टं मर्मसु च त्यजेत् ॥ ( अ. सं. उ. तं. अ. ४० ) अजीर्णपित्तातपपीडितेषु बालेषु वृद्धेषु बुभुक्षितेषु। क्षीणक्षते मेहिनि कुष्ठयुक्ते रूक्षेऽबले गर्भवतीषु चापि ॥ ( मा. नि. विष रोग निदान २० ) अर्थात् अजीर्ण, पित्त और धूप से पीड़ित व्यक्तियों में, बालकों, वृद्धों और भूखों में, क्षतक्षीण, मेह से पीड़ित, कुष्ठी, रूक्ष, निर्बल व्यक्तियों एवं गर्भवती स्त्रियों में सर्पविष असाध्य होता है।

दर्वीकराणां विषमाशुघाति
　　सर्वाणि चोष्णे द्विगुणीभवन्ति।
अजीर्णपित्तातपपीडितेषु
　　बालप्रमेहिष्वथ गर्भिणीषु ॥ ३९ ॥
वृद्धातुरक्षीणबुभुक्षितेषु
　　रूक्षेषु भीरुष्वथ दुर्दिनेषु।

अवस्था विशेष में विषवृद्धि का कथन—दर्वीकर साँपों का विष शीघ्र मारक होता है। सभी विष उष्णकाल में दुगुनी शक्ति से बढ़ते हैं। अजीर्णरोगी, पित्तरोगी, धूप से पीड़ित, बालक, प्रमेह रोगी, गर्भवती, वृद्ध रोगी, क्षीण, भूखे, रूक्ष प्रकृति, भीरु एवं बादलों के आने पर सब विषों का वेग अधिक बढ़ता है ॥ ३९ ॥

शस्त्रक्षते यस्य न रक्तमेति
　　राज्यो लताभिश्च न संभवन्ति ॥ ४० ॥
शीताभिरद्भिश्च न रोमहर्षो
　　विषाभिभूतं परिवर्जयेत्तम्।
जिह्वा सिता यस्य च केशशातो
　　नासावभङ्गश्च सकण्ठभङ्गः ॥ ४१ ॥
कृष्णः सरक्तः श्वयथुश्च दंशे
　　हन्वोः स्थिरत्वं च स वर्जनीयः।
वर्तिर्घना यस्य निरेति वक्त्रा-
　　द्रक्तं स्रवेदूर्ध्वमधश्च यस्य ॥ ४२ ॥
दंष्ट्रानिपाताः सकलाश्च यस्य
　　तं चापि वैद्यः परिवर्जयेत्तु।
उन्मत्तमत्यर्थमुपद्रुतं वा
　　हीनस्वरं वाऽप्यथवा विवर्णम् ॥ ४३ ॥
सारिष्टमत्यर्थमवेगिनं च
　　जह्यान्नरं तत्र न कर्म कुर्यात् ॥ ४४ ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां कल्पस्थाने जङ्गमविषविज्ञानीयो नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

---

विष रोग से पीड़ित की असाध्यता के लक्षण—शस्त्र से क्षत होने पर भी जिसका रक्त नहीं निकलता, लताओं से मारने या बाँधने पर जिसके ( त्वचा पर ) रेखाएँ नहीं उभरतीं, शीतलजल के स्पर्श से जिसको रोमहर्ष नहीं होता उस विषजुष्ट की चिकित्सा चिकित्सक को नहीं करनी चाहिए। तथा जिसका मुख टेढ़ा हो जावे, जिसके बाल गिर जायें, जिसकी नासा का भंग हो, जिसका स्वरभंग हो, जिसके दंशस्थान पर लालिमा युक्त कृष्ण वर्ण का शोथ हो और जिसका हनुस्तम्भ ( Lock jaw ) हो गया हो ऐसे रोगी को भी असाध्य मानकर उसका परित्याग कर देना चाहिए। एवं जिसके मुख से मोटी वर्तिका के सदृश लालास्राव होता हो, जिसके निम्न तथा ऊर्ध्व दोनों ही मार्गों से रक्त का स्राव हो रहा हो तथा जिसके दंशस्थान पर चार दाढ़ों के चिह्न हों उसकी भी चिकित्सा वैद्य को नहीं करनी चाहिए। इसी

प्रकार जो उन्मत्त हो, जिसमें अत्यधिक उपद्रव ( Complications ) दृष्टिगोचर होते हों, जिसका स्वर नष्ट हो गया हो तथा जिसका वर्ण विकृत हो गया हो, जिसमें अरिष्ट के लक्षण दिखाई पड़ें एवं जिसको किसी प्रकार ( मल, मूत्र ) का वेग अथवा गमनागमन की शक्ति न हो उस व्यक्ति की भी चिकित्सा असाध्य समझकर नहीं करनी चाहिए॥४०-४४॥

विमर्शः—चरककार ने भी इस प्रसङ्ग में अपना मत निम्न प्रकार से व्यक्त किया है यथा—नीलोष्ठदन्तशैथिल्यकेशपतनाङ्गभङ्गविक्षेपाः । शिशिरैर्न लोमहर्षो नाभिहते दण्डराजी च ॥ क्षतजं क्षताच्च नायात्येतानि भवन्ति मरणलिङ्गानि ॥ ( च. चि. अ. २३।३२ ) अर्थात् विषाक्रान्त पुरुष के यदि ओंठ नीले हों, दांत शिथिल हो गए हों, बाल झड़ते हों, अङ्ग टूटने हों अथवा नासाभङ्ग ( नाक का टेढ़ा पड़ जाना ) आदि हो, रोगी हाथ-पैरों को इधर-उधर फेंकता हो, शीतल द्रव्यों के स्पर्श आदि से भी यदि लोमाञ्च ( रोमहर्ष ) न होता हो, दण्डाघात करने पर उस पर अभिघात ( चोट ) का चिह्न न पड़े, क्षत करने पर ( चाकू आदि से काटने पर भी ) रक्त न निकले तो रोगी की शीघ्र मृत्यु हो जायगी ऐसा समझना चाहिए। इसी प्रकार महर्षि आलम्बायन ने भी असाध्य रोगी के लक्षण बताते हुए कहा है कि—नैति रक्तं क्षतायस्य क्षताघातैर्न राजिकाः । न लोमहर्षः शीताद्भिर्वर्जयेत्तं विषार्दितम् ॥ कहने का तात्पर्य यह है कि सर्पविष में एक शक्तिशाली तत्व तन्त्वि ( Fibrin ) नाम का होता है जो रक्त को शीघ्र ही जमा देता है। इस प्रकार इसके विपरीत एक दूसरा पदार्थ प्रतितन्त्वि ( Antifibrin ) नामक भी रहता है। यह पदार्थ मृत्यु के उपरान्त रक्त को पुनः तरल बना देता है। अतः इस विष के प्रभाव से रक्तस्कन्दन ( Blood coagulation ) हो जाने से शरीर के अवयवों को काटने पर भी रक्तस्राव नहीं होता तथा रोगी में सभी प्रकार की प्रत्यावर्तन-क्रियाओं ( Reflex actions ) नष्ट हो जाने के फलस्वरूप ठण्डे पानी के छिड़काव से भी रोमहर्ष नहीं होता। त्वचा की अवनाम्यता ( Elasticity ) नष्ट हो जाती है इसलिए बेंत या लता के बाँधने पर भी चिह्न नहीं उभरता। चरककार ने साँप की चार दंष्ट्राओं में विष रहता है यह माना है अतः यदि सर्प चारों दंष्ट्राओं को लगाता है तो शरीर में विष की मात्रा अधिक प्रविष्ट हो गई है यह मान लिया जाता है अतः इसे असाध्य माना गया है। इसी प्रकार मनुष्य के शरीर में मृत्यूत्तर चिह्नों के स्पष्ट होने से ( रक्तसंचार के बन्द होने से बेंत आदि से मारने पर भी त्वचा पर रेखाएँ नहीं उभरतीं। जलाने पर छाला नहीं पड़ता ) तथा इन लक्षणों के पूर्वरूप उपस्थित होने पर भी रोगी की मृत्यु अपरिहार्य समझ कर चिकित्सा निष्फल मानकर नहीं की जाती है।

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां कल्पस्थाने जङ्गमविषविज्ञानीयो नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

---

नोट—

## चतुर्थोऽध्यायः

अथातः सर्पदष्टविषविज्ञानीयं कल्पं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

सर्पदष्टविषविज्ञानीय का उपक्रम—अब इसके आगे सर्पदष्ट विषविज्ञानीय कल्प का व्याख्यान करेंगे जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने कहा था ॥ १–२ ॥

धन्वन्तरिं महाप्राज्ञं सर्वशास्त्रविशारदम् ।
पादयोरुपसंगृह्य सुश्रुतः परिपृच्छति ॥ ३ ॥
सर्पसंख्यां विभागं च दष्टलक्षणमेव च ।
ज्ञानं च विषवेगानां भगवन् ! वक्तुमर्हसि ॥ ४ ॥

प्रकाण्ड बुद्धिमान्, सब शास्त्रों में निपुणता प्राप्त किये हुए भगवान् धन्वन्तरि के चरणों को छू कर निवेदन करते हुए सुश्रुत ने पूछा कि भगवन्! सर्पों की संख्या, उनके भेद, उनके काटने के लक्षणों तथा विष के वेगों के विषय में आप पूर्णरूपेण जानकारी रखते हैं, अतः कहें ॥ ३–४ ॥

तस्य तद्वचनं श्रुत्वा प्राब्रवीद्भिषजां वरः ।
असंख्या वासुकिश्रेष्ठा विख्यातास्तक्षकादयः ॥ ५ ॥
महीधराश्च नागेन्द्रा हुताग्निसमतेजसः ।
ये चाप्यजस्रं गर्जन्ति वर्षन्ति च तपन्ति च ॥ ६ ॥
ससागरगिरिद्वीपा यैरियं धार्यते मही ।
क्रुद्धा निःश्वासदृष्टिभ्यां ये हन्युरखिलं जगत् ॥ ७ ॥
नमस्तेऽभ्योऽस्ति नो तेषां कार्यं किञ्चिच्चिकित्सया ।
ये तु दंष्ट्राविषा भौमा ये दशन्ति च मानुषान् ॥ ८ ॥
तेषां सङ्ख्यां प्रवक्ष्यामि यथावदनुपूर्वशः ।

सर्पों के महाविषशाली होने का निर्देश—अपने प्रिय शिष्य सुश्रुत के इन वचनों को सुन कर चिकित्सकों में श्रेष्ठ धन्वन्तरि ने कहा। वासुकि जिनमें श्रेष्ठ हैं ऐसे तक्षकादि सर्प असंख्य हैं, ये पृथ्वी धारण करने वाले नागेन्द्र हवन की अग्नि के समान तेजस्वी हैं तथा जो निरन्तर गरजते हैं, बरसते हैं, तपते हैं, सागर, पर्वत, द्वीप समेत पृथ्वी जिनके द्वारा धारण की गई है जो क्रुद्ध हो कर निःश्वास और दृष्टिमात्र से समस्त जगत् का विनाश कर सकते हैं, उन्हें सादर प्रणाम है, उनसे यहाँ चिकित्सा से कोई सम्बन्ध नहीं है। और जो दंष्ट्रा विष वाले तथा पृथ्वी पर विचरण करने वाले सांप हैं और जो मनुष्यों को काटते हैं उनकी संख्या को उचित क्रम से कहता हूँ ॥ ५–८ ॥

अशीतिस्त्वेव सर्पाणां भिद्यते पञ्चधा तु सा ॥ ९ ॥
दर्वीकरा मण्डलिनो राजिमन्तस्तथैव च ।
निर्विषा वैकरञ्जाश्च त्रिविधास्ते पुनः स्मृताः ॥ १० ॥
दर्वीकरा मण्डलिनो राजिमन्तश्च पन्नगाः ।
तेषु दर्वीकरा ज्ञेया विंशतिः षट् च पन्नगाः ॥ ११ ॥
द्वाविंशतिर्मण्डलिनो राजिमन्तस्तथा दश ।
निर्विषा द्वादश ज्ञेया वैकरञ्जास्त्रयस्तथा ॥ १२ ॥
वैकरञ्जोद्भवाः सप्त चित्रा मण्डलिराजिलाः ।

सर्पों के ५ भेद—ऐसे साँप संख्या में अस्सी होते हैं और इनके पाँच प्रकार होते हैं यथा दर्वीकर, मण्डली, राजिमान्, निर्विष और वैकरञ्ज। ये पुनः आकार की दृष्टि से तीन प्रकार के माने गए हैं, यथा—दर्वीकर, मण्डली, राजिमान्। इनमें दर्वीकर साँप छब्बीस (२६), मण्डली सर्प बाईस (२२), राजिमान् दस (१०), निर्विष बारह (१२) तथा वैकरञ्ज तीन (३) हैं। चित्रित सर्प मण्डली तथा राजिमान के तथा वैकरञ्जों के संयोग से उत्पन्न साँप सात (७) हैं (मण्डलि से चार तथा राजिमान् से तीन) ॥ ९-१२ ॥

विमर्शः—चरककार ने भी सर्पों के भेद प्रभेद का वर्णन करते हुए मत व्यक्त किया है कि—दर्वीकरा मण्डलिनो राजिमन्तस्तथैव च। सर्पा यथाक्रमं वातपित्तश्लेष्मप्रकोपणाः॥ ( च. चि. अ. २३।१२३ ) सभी सर्प मुख्यतया तीन श्रेणियों में विभक्त किये गये हैं, १ दर्वीकर, मण्डली, ३ राजिमान्। ये क्रमशः वात, पित्त व कफ को प्रकुपित करते हैं। इस प्रकार चरककार ने साँपों के तीन भेद ही कहे हैं और उन्होंने निर्विष तथा वैकरञ्ज सर्पों के भेद का उल्लेख नहीं किया है क्योंकि उनके मतानुसार चिकित्सा में निर्विष साँपों के वर्णन की आवश्यकता नहीं होती तथा वैकरञ्ज वे सर्प कहाते हैं जो सङ्कर-जाति से उत्पन्न हों अतः इनके दष्ट में मिश्रित चिकित्सा होने के कारण उनका समावेश भी उपर्युक्त तीनों भेदों में ही कर लिया गया है। आधुनिक विद्वानों ने भी इनको नौ विशाल गणों में विभक्त किया है जिनकी कुल ३२९ जातियाँ हैं, जिनमें ३८ जातियों के सर्प न्यूनाधिक विष वाले होते हैं शेष सर्प निर्विष होते हैं। साँप प्रायः २"-३" इञ्च से लेकर ३० '-४०" फीट तक लम्बे होते हैं तथा अपनी लम्बाई के अनुसार कभी-कभी मनों भारी होते हैं। उपर्युक्त नौ गणों में आज तक वैज्ञानिकों ने १७०० प्रकार के सर्प देखे हैं जिनमें ३०० प्रकार के विषैले होते हैं; जिनमें वाइपेरिडी ( Viperidae ) के १९ तथा कोलुब्रिडी गण ( Colubrine ) के २३१ जातियों में से भी केवल १९ जातियाँ ही विषधर तथा प्राणघातिनी होती हैं। भारतवर्ष में प्रायः ३३० प्रकार के सर्प पाये जाते हैं इनमें से ६९ प्रकार के सर्प ही विषैले होते हैं, इन विषैले सर्पों की ४० जातियाँ भूमि पर रहने वाली और शेष २९ जातियों के सर्प समुद्र में पाये जाते हैं, अतः केवल भूमि पर पाये जाने वाले ४० प्रकार के सर्प ऐसे होते हैं जिनके काटने से मनुष्य विषदुष्ट हो जाता है। समुद्री सर्प प्रायः काटते ही नहीं क्योंकि उनको अवसर ही कम प्राप्त होता है। इस प्रकार आधुनिक मतानुसार साँप की दो तिहाई संख्या निर्विष तथा ⅓ संख्या सविष होती है। भारत में पाये जाने वाले सर्पों के वंशों तथा अनुवंशों का वर्णन संक्षेप में निम्नलिखित है—अन्धाहिक वंश (Typhlopidae)—इसमें ब्राह्मणी पिल्लु तथा अन्धाहिक प्रमुख हैं। गौराहिक वंश ( Glauconidae ) इस वंश में श्वेतहनुपिच्छ नामक सर्प प्रमुख माना जाता है। अजगर वंश ( Boidae ) यह एक बड़ा वंश है अतः इसके दो उपवंश ( १ ) महोरग तथा (२) विशालाहिक किए गये हैं। महोरग उपवंश में राजकीय महोरग, शिलोचन महोरग तथा हीरक महोरग ( The diamond python ) मुख्य कहे गये हैं। विशालाहिक उपवंश में द्विमुण्डी (दुमुहाँ), ककचिया, वर्षाहिक, कण्वेर, स्वर्णाभ विशालाहिक, रजताभ विशालाहिक, संकोचक विशालाहिक तथा सिकताभ विशालाहिक मुख्य हैं। उपपक्षीय सर्प वंश ( Aniliidae )—इसमें अहिपातक और मनोज्ञक नामक सर्प मुख्य हैं। त्राणपुच्छी सर्पवंश ( Uropeltidae )—इसमें कण्ठपुच्छ और पुच्छफलक नामक सर्प प्रधान होते हैं। विचित्रवर्गी सर्प वंश ( Xenopeltidae )—इसमें विचित्राहि नामक सर्प होता है। इसमें नील, पीत, श्वेत तथा लाल आदि विविध रंगों का मिश्रण होने के कारण यह अत्यन्त सुन्दर दृष्टिगोचर होता है। चिपिटशिर वंश ( Amblycephalidae )—इस वंश में वामहान्व, शङ्कुपुच्छ तथा पृथुशीर्ष नामक सर्प होते हैं। उरगवंश ( Colubridae )—यह बहुत बड़ा वंश है इसमें कृष्णोरग, पट्टिकाहिक, अनुशल्कक, रोहितसर्प, राजसर्प, धौंरहा, पीतबिन्दुक, हरानाग, पद्मनाग, पनियाँ साँप, मणिपृष्ठ, रैखिक, असितधामिन, खुकरी, दीर्घमाल, रेणुक, वृक्षक आदि सर्प होते हैं। नागवंश ( Elapidae )—इसमें दर्वीकर ( Cobras ), शङ्खचूड, नागराज, राजनाग, काला नाग, राजीमन्त ( Kraits ), राजिल, करैत, कौड़िया, गंडैया, गेहुअन, वैकरञ्ज ( Coralsnakes ) आदि सर्प होते हैं। सामुद्र सर्प वंश ( Hydrophidae ) - इस वंश में असितोदधिक, पृथुलार्णवक, पीताधरक आदि सर्प होते हैं। अखल्ल मण्डलीक वंश ( Viperidae or pitless vipers )—यह सर्पवंश भी बहुत बड़ा है, इनमें बभ्रुकषाय, स्फीतिगात्रव्याल, पृषतरोध्रपुष्प, शृङ्गनासव्याल (Common European viper), गोनस, मंडली, फुत्कार आदि सर्प आते हैं। सखल्लमण्डलीक वंश ( Crotalidae-pitted vipers ) इसमें पालिहिर ( Common Himalayan viper ), धवलास्यक, शृङ्गकिकणीक, रक्तमण्डल ( The Anamalai viper ), चित्रमण्डल, वेणुपत्रक, मिलिन्दक, पर्णापद, पनसमण्डल आदि सर्प होते हैं। यह वंश भी बहुत बड़ा सर्प वंश माना जाता है। विषाक्त सर्पों को तीन बड़े समुदायों में विभक्त किया गया है—१ नागवंश (कौलुब्राइन) २ पृदाकुवंश ( वाइपराइन ), ३ संकर सर्प आदि। इन्हीं दोनों के मिश्रण से सविष और निर्विष भेद से अनेक जातियाँ मिलती हैं। इस लक्षणों के आधार पर कुछ विष रक्त को जमाते हैं तथा कुछ प्रोटीन को नष्ट करते हैं और कुछ रक्त को तरल बना कर अतिमात्रा में रक्तस्राव कराते हैं तथा कुछ सीधे नाडीसंस्थान पर प्रभाव करके श्वास तथा संज्ञा का नाश करने के बाद हृदयावसाद करके मृत्यु का कारण बनते हैं। इनमें रक्त को जमाने वाले श्लैष्मिक कोटि या राजिमान् श्रेणी में, रक्तस्रावी पैत्तिक मण्डली कोटि में तथा नाडी-संस्थान पर प्रभाव करने वाले वातिक या दर्वीकर के वर्ग में आ जाते हैं। अस्तु।

पादाभिमृष्टा दुष्टा वा क्रुद्धा ग्रासार्थिनोऽपि वा ॥ १३ ॥
ते दशन्ति महाक्रोधास्त्रिविधं भीमदर्शनाः ।

सर्पों के डंसने के हेतु—पैर से छू जाने से, स्वभाव से दुष्ट, क्रुद्ध हुए अथवा भोजन की इच्छा से ये अतिशय क्रोधी, भीम दर्शन वाले सांप काटते हैं ॥ १३ ॥

सर्पितं रदितं चापि तृतीयमथ निर्विषम् ।
सर्पाङ्गाभिहतं केचिदिच्छन्ति खलु तद्विदः ॥ १४ ॥
पदानि यत्र दन्तानामेकं द्वे वा बहूनि वा ।
निमग्नान्यल्परक्तानि यान्युद्वृत्य करोति हि ॥ १५ ॥
चञ्चुमालकयुक्तानि वैकृत्यकरणानि च ।
सङ्क्षिप्तानि सशोफानि विद्यात्तं सर्पितं भिषक् ॥ १६ ॥
राजयः सलोहिता यत्र नीलाः पीताः सितास्तथा ।
विज्ञेयं रदितं तत्तु ज्ञेयमल्पविषं च तत् ॥ १७ ॥
अशोफमल्पदुष्टासृक् प्रकृतिस्थस्य देहिनः ।
पदं पदानि वा विद्यादविषं तच्चिकित्सकः ॥ १८ ॥
सर्पस्पृष्टस्य भीरोर्हि भयेन कुपितोऽनिलः ।
कस्यचित् कुरुते शोफं सर्पाङ्गाभिहतं तु तत् ॥ १९ ॥

सर्पदंश के ३ प्रकार—यह दंश भी तीन प्रकार का होता है। सर्पित, रदित तथा निर्विष दंश। सांप के काटने को समझने वाले कुछ विद्वान् सर्पाङ्गाभिहत को भी चतुर्थ प्रकार का दंश मानते हैं। जहां पर एक-दो अथवा बहुत से दांतों के चिह्न, गहराई तक गड़े हुए तथा थोड़े रक्त वाले होते हैं, जिन चिह्नों को सांप उलट कर बनाता है, चञ्चुमालक युक्त विकार उत्पन्न करने वाले सूक्ष्म शोफ युक्त होते हैं उनको वैद्य सर्प के द्वारा काटा हुआ 'सर्पित दंश' समझे। जहां पर रेखाएँ लाल अथवा नीली, पीली या श्वेत हों उसे 'रदित' जानना चाहिए। यह अल्प विष वाला होता है। जहां पर शोथ कम हो तथा रक्त भी थोड़ा दूषित हुआ हो और रोगी स्वस्थ रहे वहां पर एक चिह्न या बहुत चिह्न होने पर भी चिकित्सक उसको 'निर्विष' जाने। इसी प्रकार भीरु व्यक्ति में सांप के छूने मात्र से कुपित हुई वायु किसी किसी में शोथ उत्पन्न कर देता है, इसको सर्पाङ्गाभिहत कहा जाता है ॥ १४–१९ ॥

विमर्शः—चरककार ने 'सर्पाङ्गाभिहत' को शङ्का-विष में मानते हुए लिखा है कि दुरन्धकारे विद्धस्य केनचिद्दष्टशङ्कया। विषोद्वेगाज्ज्वरश्छर्दिर्मूर्च्छा दाहोऽपि वा भवेत् ॥ ग्लानिर्मोहोऽतिसारो वाऽप्येतच्छङ्काविषं मतम्। चिकित्सितमिदं तस्य कुर्यादाश्वासनं बुधः ॥ ( च. चि. अ. २३।२२०-२२१ ) घोर अन्धकार में किसी वस्तु के चुभने से पुरुष को यह शङ्का हो जाय कि किसी सविष प्राणी ने डस लिया है तो उसी शङ्का से विष का उद्वेग हो जाता है जिससे ज्वर, वमन, मूर्च्छा व दाह भी हो सकता है अथवा ग्लानि, मोह व अतिसार हो जाता है। इसे शङ्का-विष जानना चाहिए।

व्याधितोद्विग्नदष्टानि ज्ञेयान्यल्पविषाणि तु ।
तथाऽतिवृद्धबालाभिदष्टमल्पविषं स्मृतम् ॥ २० ॥
सुपर्णदेवब्रह्मर्षियक्षसिद्धनिषेविते ।
विषघ्नौषधियुक्ते च देशे न क्रमते विषम् ॥ २१ ॥

सर्पविष की अवस्थाविशेष से अल्पविषता—रोगी अथवा उद्विग्न ( घबड़ाए ) हुए सांप के द्वारा काटे हुए पुरुषों में विष अल्पवेग से थोड़ा चढ़ता है। इसी प्रकार अतिवृद्ध, बालक अवस्था वाले सर्प के काटने से भी विष थोड़ा ही चढ़ता है तथा गरुड़, देवता, ब्रह्मर्षि, यक्ष, सिद्धों से सेवित एवं विषघ्न औषधियुक्त स्थानों में विष का संचार नहीं होता है ॥२०-२१॥

विमर्शः—रुग्ण, उद्विग्न, बाल अथवा वृद्ध सर्प में स्वभावतः विष अल्पमात्रा में तथा अल्प वीर्य वाला होता है इसी कारण अल्प मात्रा में तथा अल्प वीर्य वाला सर्पविष दष्ट प्राणी के शरीर में पहुँच कर भी अल्प प्रभाव ही करता है।

रथाङ्गलाङ्गलच्छत्रस्वस्तिकाङ्कुशधारिणः ।
ज्ञेया दर्वीकराः सर्पाः फणिनः शीघ्रगामिनः ॥ २२ ॥
मण्डलैर्विविधैश्चित्राः पृथवो मन्दगामिनः ।
ज्ञेया मण्डलिनः सर्पा ज्वलनार्कसमप्रभाः ॥ २३ ॥
स्निग्धा विविधवर्णाभिस्तिर्यगूर्ध्वं च राजिभिः ।
चित्रिता इव ये भान्ति राजिमन्तस्तु ते स्मृताः ॥ २४ ॥

दर्वीकर-मण्डली-राजिल के लक्षण—चक्र, हल, छत्र, स्वस्तिक, अंकुश का चिह्न धारण करने वाले, फणयुक्त और शीघ्रगामी सर्प दर्वीकर होते हैं। नाना प्रकार के मण्डलों से चित्रित, चिपटे, मन्दगति वाले, अग्नि और सूर्य के समान कान्ति वाले सांप मण्डली हैं तथा चिकनी, नाना प्रकार के वर्णों की, तिरछी और ऊर्ध्वगामी रेखाओं से युक्त, चित्रित सर्प राजिमान् होते हैं ॥ २२–२४ ॥

विमर्शः—चरककार ने उक्तसर्पों का वर्णन निम्न प्रकार से किया है यथा—दर्वीकरः फणी ज्ञेयो मण्डली मण्डलाफणः। बिन्दुलेखो विचित्राङ्गः पन्नगः स्यात्तु राजिमान् ॥ ( च. चि. अ. २३।१२४ ) अर्थात् दर्वीकर उन्हें कहते हैं जिनके फन होता है। मण्डली उन्हें कहा जाता है जिन पर मण्डल होते हैं और फन नहीं होता। राजिमान् सर्प वे हैं जिन पर बिन्दु और रेखाएँ होती हैं और इन्हीं से जिनकी देह विशेषतः चित्रित रहती है। अष्टांगसंग्रहकार ने भी 'मण्डली' सर्पों के विषय में वर्णन किया है कि—ज्ञेया मण्डलिनो भोगा मण्डलैर्विविधैश्चिताः। प्रांशवो मन्दगमनाः ॥ इति।

मुक्तारूप्यप्रभा ये च कपिला ये च पन्नगाः ।
सुगन्धयः सुवर्णाभास्ते जात्या ब्राह्मणाः स्मृताः ॥ २५ ॥
क्षत्रियाः स्निग्धवर्णास्तु पन्नगा भृशकोपनाः ।
सूर्यचन्द्राकृतिच्छत्रलक्ष्म तेषां तथाऽम्बुजम् ॥ २६ ॥
कृष्णा वज्रनिभा ये च लोहिता वर्णतस्तथा ।
धूम्राः पारावताभाश्च वैश्यास्ते पन्नगाः स्मृताः ॥ २७ ॥
महिषद्वीपिवर्णाभास्तथैव परुषत्वचः ।
भिन्नवर्णाश्च ये केचिच्छूद्रास्ते परिकीर्तिताः ॥ २८ ॥

सर्पों की ब्राह्मणादि जाति का निरूपण—जो सर्प मोती, चांदी की प्रभा के अथवा जो कपिल वर्ण के होते हैं, सुगन्धित होते हैं तथा सुवर्ण की कान्ति के होते हैं वे सांप ब्राह्मण जाति के हैं। जो सांप स्निग्धवर्ण, अतिशय

क्रोधी, सूर्य-चन्द्र की आकृति के या छत्र के अथवा कमल के चिह्नवाले होते हैं वे क्षत्रिय जाति के हैं। जो काले, वज्र के समान लाल वर्ण के, धूम्रवर्ण या घरेलू कबूतर ( पारावत ) के समान वर्ण वाले होते हैं, वे सर्प वैश्य जाति के होते हैं तथा भैंस तथा चीता के वर्ण के, कठोर त्वचा वाले, नाना प्रकार के चित्र-विचित्र रंगों वाले सर्प शूद्र जाति के होते हैं ॥ २५-२८ ॥

कोपयन्त्यनिलं जन्तोः फणिनः सर्व एव तु ।
पित्तं मण्डलिनश्चापि कफं चानेकराजयः ॥ २९ ॥
अपत्यमसवर्णाभ्यां द्विदोषकरलक्षणम् ।
ज्ञेयो दोषैश्च दम्पत्योः—

दर्वीकरादिकों की वातादि-प्रकोपकता—सब फणवाले ( दर्वीकर ) सर्प वायु को प्रकुपित करते हैं । मण्डली सांप पित्त को, राजिमान् सर्प कफ को प्रकुपित करते हैं। असमानवर्ण मातापिता की सन्तान दो दोषों के संसर्गरूप-जन्य लक्षण उत्पन्न करते हैं ॥ २९ ॥

—विशेषश्चात्र वक्ष्यते ॥ ३० ॥
रजन्याः पश्चिमे यामे सर्पाश्चित्राश्चरन्ति हि ।
शेषेपूक्ता मण्डलिनो दिवा दर्वीकराः स्मृताः ॥ ३१ ॥

तीन प्रकार के सांपों के विचरण काल—इसमें और भेदों को कहते हैं– रात्रि के पिछले प्रहर में राजिमान् सर्प घूमते हैं, शेष रात्रि में अर्थात् रात्रि के पहले, द्वितीय तथा तीसरे प्रहर में मण्डली सर्प और दिन के समय दर्वीकर सर्प घूमते हैं ॥ ३०-३१ ॥

विमर्शः—चरककार ने भी लिखा है कि—विशेषाद्रूक्षकटुकमम्लोष्णं स्वादु शीतलम् । विषं यथाक्रमं तेषां तस्माद्वातादिकोपनम् ॥ ( च. चि. अ. २३।१२५ ) इन सर्पों के विष क्रमशः रूक्ष, कटु, अम्ल, उष्ण तथा मधुर शीतल होते हैं और यही कारण है कि वे वात आदि दोषों को प्रकुपित करते हैं । फणी सर्प का विष अम्ल तथा उष्ण होने से पित्त को प्रकुपित करता है तथा राजिमान् सर्प का विष मधुर व शीतल होने के कारण कफ को प्रकुपित करता है ।

दर्वीकरास्तु तरुणा वृद्धा मण्डलिनस्तथा ।
राजिमन्तो वयोमध्या जायन्ते मृत्युहेतवः ॥ ३२ ॥

अवस्था विशेष से सर्पों की उग्रविषता—दर्वीकर सांप तरुणावस्था में, मण्डली सर्प वृद्धावस्था में तथा राजिमान् सर्प मध्यवय में मृत्यु के कारण होते हैं ॥ ३२ ॥

विमर्शः— चरककार ने भी इस विषय में अपना मत व्यक्त करते हुए लिखा है कि—तरुणाः कृष्णसर्पास्तु गोनसाः स्थविरास्तथा । राजिमन्तो वयोमध्ये भवन्त्याशीविषोपमाः ॥ ( च. चि. अ. २३।१३५ ) कृष्ण सर्प तरुणावस्था में, गोनस वृद्धावस्था में तथा राजिमान् मध्य आयु में अत्यन्त तीव्र विषवाले होते हैं । यहां कृष्ण सर्प से दर्वीकर सर्प का तथा गोनस से मण्डली सर्प का अभिप्राय है। अष्टांगसंग्रह के उत्तरतंत्र में भी निम्न वर्णन मिलता है यथा—तारुण्यमध्यवृद्धत्वे वृष्टिशीतातपेषु च । विषोल्बणा भवन्त्येते द्वयन्तरा ऋतुसन्धिषु ॥ ( अ. सं. उ. तं. अ. ४० )

नकुलाकुलिता बाला वारिविप्रहताः कृशाः ।
वृद्धा मुक्तत्वचो भीताः सर्पास्त्वल्पविषाः स्मृताः ॥ ३३ ॥

सर्पों की अल्पविषता में हेतु—नेवले से घबराये ( भयभीत हुए ), बाल सर्प, जल के वेग से व्यथित हुए, कृश (दुर्बल), वृद्ध, केंचुली उतारे हुए तथा डरे हुए सांप अल्प विषवाले कहे गये हैं ॥ ३३ ॥

विमर्शः—चरककार ने भी कहा है कि—वारिविप्रहताः क्षीणा भीता नकुलनिर्जिताः । वृद्धा बालास्त्वचो मुक्ताः सर्पा मन्दविषाः स्मृताः ॥ ( च. चि. अ. २३।१६२ ) अष्टांगसंग्रहकार ने भी लिखा है कि—जलाप्लुता रतिक्षीणा भीता नकुलनिर्जिताः । शीतवातातपव्याधिक्षुत्तृष्णाश्रमपीडिताः ॥ तूर्णं देशान्तरायाताः । विमुक्तविषकञ्चुकाः । कुशौषधिकण्टकवद्ये चरन्ति च काननम् ॥ देशं च दिव्याध्युषितं सर्पास्तेऽल्पविषा मताः ॥ ( अ. सं. उ. तं. अ. ४० )

तत्र, दर्वीकराः—कृष्णसर्पो, महाकृष्णः कृष्णोदरः, श्वेतकपोतो, महाकपोतो, बलाहको, महासर्पः, शङ्खकपालो, लोहिताक्षो, गवेधुकः, परिसर्पः, खण्डफणः, ककुदः, पद्मो, महापद्मो, दर्भपुष्पो, दधिमुखः, पुण्डरीको, भ्रूकुटीमुखो, विष्किरः, पुष्पाभिकीर्णो, गिरिसर्पः, ऋजुसर्पः, श्वेतोदरो, महाशिरा, अलगर्द, आशीविष इति (१) ।

मण्डलिनस्तु-आदर्शमण्डलः, श्वेतमण्डलो, रक्तमण्डलः, चित्रमण्डलः, पृषतो, रोध्रपुष्पो, मिलिन्दको, गोनसो, वृद्धगोनसः, पनसो, महापनसो, वेणुपत्रकः, शिशुको, मदनः, पालिन्दिरः, पिङ्गलः, तन्तुकः, पुष्पपाण्डुः, षडङ्गः, अग्निको, बभ्रुः, कषायः, कलुषः, पारावतो, हस्ताभरणः, चित्रकः, एणीपद इति (२) ।

राजिमन्तस्तु-पुण्डरीको, राजिचित्रः, अङ्गुलराजिः, बिन्दुराजिः, कर्दमकः, तृणशोषकः, सर्षपकः, श्वेतहनुः, दर्भपुष्पः, चक्रको, गोधूमकः, किक्किसाद इति (३) ।

निर्विषास्तु-गलगोली, शूकपत्रः अजगरो, दिव्यको, वर्षाहिकः, पुष्पशकली, ज्योतीरथः, क्षीरिकापुष्पकः, अहिपताकः, अन्धाहिको, गौराहिको, वृक्षेशय इति (४) ।

वैकरञ्जास्तु त्रयाणां दर्वीकरादीनां व्यतिकराज्जाताः, तद्यथा—माकुलिः, पोटगलः, स्निग्धराजिरिति । तत्र, कृष्णसर्पेण गोनस्यां वैपरीत्येन वा जातः माकुलिः; राजिलेन गोनस्यां वैपरीत्येन वा जातः पोटगलः; कृष्णसर्पेण राजिमत्यां वैपरीत्येन वा जातः स्निग्धराजिरिति । तेषामाद्यस्य पितृवद्विषोत्कर्षो, द्वयोर्मातृवदित्येके ( ५ ) ।

त्रयाणां वैकरञ्जानां पुनर्दिव्येलकरोध्रपुष्पकाराजिचित्रकपोटगलपुष्पाभिकीर्णदर्भपुष्पवेल्लितकाः सप्त, तेषामाद्यास्त्रयो राजिलवत्, शेषा मण्डलिवत्, एवमेतेषां सर्पाणामशीतिर्व्याख्याता ॥ ३४ ॥

दर्वीकर मण्डली, राजिमान्, निर्विष, वैकरञ्ज साँपों के नामादि का निर्देश—इनमें दर्वीकर साँप-कृष्णसर्प, महाकृष्ण, कृष्णोदर, श्वेतकपोत, महाकपोत, बलाहक, महासर्प, शंख-कपाल, लोहिताक्ष, गवेधुक, परिसर्प, खण्डफण, ककुद, पद्म, महापद्म, दर्भपुष्प, दधिमुख, पुण्डरीक, भ्रूकुटीमुख, विष्किर, पुष्पाभिकीर्ण, गिरिसर्प, ऋजुसर्प, श्वेतोदर, महाशिर, अलगर्द और आशीविष होते हैं। मण्डली सर्पों में—आदर्शमण्डल, श्वेतमण्डल, रक्तमण्डल, चित्रमण्डल, पृषत, रोध्रपुष्प, मिलिन्दक, गोनस, वृद्धगोनस, पनस, महापनस, वेणुपत्रक, शिशुक, मदन, पालिन्दिर, पिंगल, तन्तुक, पुष्पपाण्डु, षडङ्ग, अग्निक, बभ्रु, कषाय, पारावत, हस्ताभरण, चित्रक, एणीपद होते हैं। राजिमान् सर्पों में—पुण्डरीक, राजिचित्र, अंगुलराजि, बिन्दुराजि, कर्दमक, तृणशोषक, सर्षपक, श्वेतहनु, दर्भपुष्प, चित्रक गोधूमक और किक्किसाद होते हैं। निर्विष सर्प में—गलगोली, शूकपत्रक, अजगर, दिव्यक, वर्षाहिक, पुष्पशकली, ज्योतीरथ, क्षीरिकापुष्पक, अहिपताक, अन्धाहिक तथा वृक्षेशय होते हैं—वैकरञ्ज सांप-दर्वीकर आदि तीनों प्रकार के सर्पों में विपरीत जाति से उत्पन्न साँप यथा—माकुलि, पोटगल, स्निग्धराजि। इनमें काले साँप द्वारा गोनस में विपरीत जाति से या विपरीतता से माकुलि, राजिमान् सर्प से गोनस में या विपरीतता से पोटगल सर्प उत्पन्न होता है। स्निग्धराजि सर्प कृष्णसर्प से राजिमान् में या विपरीतता से उत्पन्न होता है। इनमें पहला ( माकुल ) सर्प पिता की भाँति तेजस्वी होता है और शेष दो माता के समान गुण व तेजवाले होते हैं। तीनों वैकरञ्ज सर्पों के सात भेद हैं यथा—दिव्येलक, रोध्रपुष्पक, राजिचित्रक, पोटगल, पुष्पाभिकीर्ण, दर्भपुष्प, वेल्लितक ॥

इनमें पहले तीन सर्पों का विष राजिमान् सर्पों की भांति तथा शेष सर्पों का विष मण्डली सर्पों के समान होता है। इस प्रकार अस्सी सर्पों का व्याख्यान हो गया ॥ ३४ ॥

तत्र महानेत्रजिह्वास्यशिरसः पुमांसः, सूक्ष्मनेत्रजिह्वास्यशिरसः स्त्रियः,उभयलक्षणा मन्दविषा अक्रोधा नपुंसका इति ॥ ३५ ॥

सर्पों के पुरुषादि जाति का लक्षण—इनमें बड़े नेत्र, जिह्वा, मुख और काले शिर वाले सर्प पुरुष जाति के, सूक्ष्म नेत्र, जिह्वा, मुख तथा शिर वाले स्त्री जाति के होते हैं। दोनों जाति के लक्षण वाले, मन्दविष एवं क्रोधरहित सर्प नपुंसक होते हैं ॥ ३५ ॥

विमर्शः—चरककार ने भी सर्प, सर्पिणी और नपुंसक सर्प की पहचान करने के लिये निम्न श्लोक का पाठ किया है यथा—वृत्तभोगो महाकायः श्वसन्नूर्ध्वेक्षणः पुमान्। स्थूलमूर्धा समाश्च स्त्री स्वतः स्याद्विपर्ययात् ॥ क्लीबः स्मृतः,……………॥ ( च. चि. अ. २३।१२९ ) अर्थात् जिसका फन गोल हो, देह महान् हो, फुफकारता हो जिसकी दृष्टि ऊपर की ओर हो, शिर स्थूल हो और देह सम हो वह सर्प नर होता है और यदि इसके विपरीत लक्षण हों तो उसे सर्पिणी समझे। नपुंसक सर्प शिथिल होता है तथा उसका वेग मन्द होता है। गोधा ( गोह ) को भी द्विजिह्व होने के कारण सर्प वंश में ही गिन लिया जाता है। सर्पों के उपर्युक्त वर्णन को भली भांति समझने के लिए टिप्पणी की तालिकायें बड़ी लाभदायक सिद्ध होंगी।

तत्र सर्वेषां सर्पाणां सामान्यत एव दष्टलक्षणं वक्ष्यामः। किं कारणं? विषं हि निशितनिस्त्रिंशाशनिहुतवहदेश्यमाशुकारि मुहूर्तमप्युपेक्षितमातुरमतिपातयति, न चावकाशोऽस्ति वाक्समूहमुपसर्तुं प्रत्येकमपि दष्टलक्षणेऽभिहिते सर्वत्र त्रैविध्यं भवति, तस्मात् त्रैविध्यमेव वक्ष्यामः; एतद्ध्यातुरहितमसंमोहकरं च, अपि चात्रैव सर्वसर्पव्यञ्जनावरोधः॥ ३६॥

सामान्य रूप से सर्पदष्ट के लक्षण—सब सांपों के दंश के लक्षण सामान्य रूप में कहे जायेंगे। क्योंकि विष तीक्ष्ण तलवार की भांति, बिजली, अग्नि के तुल्य शीघ्र ही व्यापक होने वाला है। मुहूर्त मात्र (क्षण भर) की उपेक्षा करने से रोगी को मार देता है। वाणी से भी कहने तक का समय नहीं रहता। प्रत्येक सर्प के काटने पर भी तीन प्रकार के लक्षण होते हैं। इसलिए उनको भी तीन प्रकार से ही कहेंगे। ये कहे गए लक्षण रोगी के लिये हितकर होते हैं और वैद्य को किसी भी प्रकार का भ्रम नहीं होने देते। इन्हीं लक्षणों के अन्तर्गत सब सर्पों के विष के लक्षण आ जाते हैं॥ ३६॥

तत्र दर्वीकरविषेण त्वङ्नयननखदशनवदनमूत्रपुरीषदंशकृष्णत्वं रौक्ष्यं शिरसो गौरवं सन्धिवेदना कटीपृष्ठग्रीवादौर्बल्यं जृम्भणं वेपथुः स्वरावसादो घुर्घुरको जडता शुष्कोद्गारः कासश्वासौ हिक्का वायोरूर्ध्वगमनं शूलोद्वेष्टनं तृष्णा लालास्रावः फेनागमनं स्रोतोऽवरोधस्तास्ताश्च वातवेदना भवन्ति; मण्डलिविषेण त्वगादीनां पीतत्वं शीताभिलाषः परिधूपनं दाहस्तृष्णा मदो मूर्च्छा ज्वरः शोणितागमनमूर्ध्वमधश्च मांसानामवशातनं श्वयथुर्दंशकोथः पीतरूपदर्शनमाशुकोपस्तास्ताश्च पित्तवेदना भवन्ति; राजिमद्विषेण शुक्लत्वं त्वगादीनां शीतज्वरो रोमहर्षः स्तब्धत्वं गात्राणामादंशशोफः सान्द्रकफप्रसेकश्छर्दिरभीक्ष्णमक्ष्णोः कण्डूः कण्ठे श्वयथुर्घुर्घुरक उच्छ्वासनिरोधस्तमःप्रवेशस्तास्ताश्च कफवेदना भवन्ति॥ ३७॥

दर्वीकरादि सर्पविशेष से दष्ट पुरुष के लक्षण—दर्वीकर के विष से त्वचा, नख, नेत्र, दाँत, मुख, मूत्र, मल और दंश स्थान काले पड़ जाते हैं। रूक्षता, शिर में भारीपन, सन्धियों में वेदना, कटि, पृष्ठ (पीठ), ग्रीवा में दुर्बलता, जम्भाई आना, कम्पन, स्वरभ्रंश (गला या आवाज का बैठना), गले से घरघराहट, जड़ता, सूखे उद्गार, कास, श्वास, हिक्का, वायु का ऊपर की ओर जाना, शूल, ऐंठन, प्यास, लालास्राव, फेन (झाग) आना, स्रोतों का बन्द होना और वातजन्य नाना प्रकार की वेदनायें होती हैं। मण्डली सर्प के विष के प्रभाव से त्वचा, नख, मल, मूत्र आदि का पीला पड़ जाना, शीत की इच्छा करना, परिधूपन (सर्वाङ्ग सन्ताप), दाह, प्यास, मद, मूर्च्छा, ज्वर, रक्त की ऊर्ध्व तथा अधोमार्ग से

प्रवृत्ति, मांस का विदीर्ण होना, शोथ, दंशस्थान का सड़ना, पीले रूपों को देखना, विष का शीघ्र कुपित होना और पित्तजन्य नाना प्रकार की वेदनायें ( ओष-चोष आदि ) होती हैं। राजिमान् सर्प के विष के प्रभाव से त्वचा, नख आदि श्वेत हो जाते हैं, शीत लग कर ज्वर होता है, रोमहर्ष, अङ्गों में जडता, दंश के चारो ओर सूजन, घट्ट कफ का मुख से गिरना, बार-बार वमन, नेत्रों में कण्डू, गले में शोथ होना, घर्घराहट, श्वासावरोध, आँखों के सामने अंधेरा छा जाना और कफजन्य विविध प्रकार की वेदनायें होती हैं ॥ ३७ ॥

विमर्शः—चरककार ने भी तीनों प्रकार के विषधर सर्पों के दंश-अवस्था का वर्णन निम्नलिखित ढंग से किया है, यथा—दर्वीकरकृतो दंशः सूक्ष्मदंष्ट्रापदोऽसितः। निश्चरक्तः कूर्माभो वातव्याधिकरो मतः ॥ पृथ्वर्पितः सशोथश्च दंशो मण्डलिभिः कृतः। पीताभः पीतरक्तश्च सर्वपित्तविकारकृत् ॥ कृतो राजिमता दंशः पिच्छिलस्थिरशोफकृत्। स्निग्धः पाण्डुश्च सान्द्रासृक्श्लेष्मव्याधिसमीरणः ॥ ( च. चि. अ. २३।१२६–१२८ ) अर्थात् फणी सर्पों के दंश में दांतों के चिह्न सूक्ष्म तथा कृष्ण वर्ण के होते हैं वहाँ से रक्त नहीं निकलता, दंशस्थान कछुए की पीठ के समान उभरा हुआ होता है, इससे वातरोग उत्पन्न होते हैं। मण्डली सर्पों के द्वारा किया गया दंश विस्तृत स्थान पर अथवा गहरा होता है तथा वह शोथयुक्त होता है। इसमें पीली आभा होती है। स्रवित होने वाले रक्त का वर्ण भी पीला होता है और यह सभी पित्तविकारों को उत्पन्न करता है। राजिमान् सर्प का दंश पिच्छिल तथा स्थिर शोथकारक होता है। यह स्निग्ध एवं पाण्डुर होता है। दंशस्थान से निकलने वाला रक्त गाढ़ा होता है और इससे कफज रोग उत्पन्न होते हैं। इसी प्रकार अष्टांगसंग्रहकार ने भी इस प्रसंग में अपना मत निम्नलिखित रूप में ...... किया है यथा—......तत्र दंशः फणावताम्। कूर्मपृष्ठोन्नता रूक्षः सूक्ष्मदंष्ट्रापदान्वितः। विकाराः श्यावता वक्त्रनखमूत्राक्षिविट्त्वचाम् ॥ शीतज्वरः सन्धिरुजा निद्रानाशो विजृम्भिका। मन्यास्तम्भः सिराध्मानं पृष्ठकट्यस्थिवाग्ग्रहाः ॥ शिरोगुरुत्वमरुचिः कासश्वासौ हनुग्रहः। शूलमुद्वेष्टनं कोष्ठे शोषरोधौ मलाश्रयौ ॥ सन्दिग्धवाक्त्वं नैश्चेष्ट्यं मृतस्येव विसंज्ञता। फेनलालोद्गमौ हिध्मा कण्ठे घुरघुरायणम् ॥ शुष्कोद्गारो मुहुस्ते ते वातजाश्चापरे गदाः। दंशो मण्डलिनां सोष्मा सशोफः पीतलोहितः ॥ पृथुर्विसर्पदाहोषक्लेदको ग्लेविशीर्यते। विकारा वक्त्रदन्तादिपीतता तृट् श्रमो भ्रमः ॥ दाहो मूर्च्छा ज्वरस्तिक्तवक्त्रत्वं पीतदर्शनम्......॥ रक्तागमनमूर्ध्वाधः शीतेच्छा धूमको गदः। आशु सर्वाङ्गविसृतिर्गदास्ते ते च पित्तजाः ॥ दंशो राजिमतां स्निग्धः स्थिरः पिच्छिलशोफकृत्। सान्द्रास्रः शिशिरः पाण्डुस्तद्विकाराः शिरोव्यथा ॥ अरुचिश्छर्दिरालस्यं हृल्लासो मधुरास्यता। कण्ठे घुर्घुरकः पाको कण्डूरक्ष्णोर्हिमो ज्वरः ॥ कृच्छ्राद् दुःश्वसनं निद्रा कासः श्वेतनखादिता। स्तम्भो गुरुत्वं गात्राणां नासिकाक्षिमुखास्रुतिः ॥ रोमहर्षस्तमश्वासो रोगाश्चान्ये कफोद्भवाः——( अ. सं. उ. तं. अ. ४० )

**पुरुषाभिदष्ट ऊर्ध्वं प्रेक्षते, अधस्तात् स्त्रिया, सिराश्चोत्तिष्ठन्ति ललाटे, नपुंसकाभिदष्टस्तिर्यक्प्रेक्षी भवति गर्भिण्या पाण्डुमुखो ध्मातश्च, सूतिकया कुक्षिशूलार्तः सरुधिरं मेहत्युपजिह्विका चास्य भवति, ग्रासार्थिनाऽन्नं काङ्क्षति, वृद्धेन चिरान्मन्दाश्च वेगाः, बालेनाशु मृदवश्च, निर्विषेणाविषलिङ्गम्, अन्धाहिकेनान्धत्वमित्येके; ग्रसनाद् अजगरः शरीरप्राणहरो न विषात्। तत्र सद्यःप्राणहराहिदष्टः पतति शस्त्राशनिहत इव भूमौ, स्रस्ताङ्गः स्वपिति ॥ ३८ ॥**

पुरुषादि जाति के सर्पों से दष्ट पुरुष के लक्षण—पुरुष साँप द्वारा काटा गया रोगी ऊपर को देखता है, स्त्री सर्प द्वारा दष्ट रोगी नीचे की ओर देखता है तथा उसके माथे में सिराएँ उभर आती हैं और नपुंसक सर्प के द्वारा दंशित रोगी तिरछा अर्थात् पार्श्व में देखता है। गर्भवती सर्पिणी से काटे हुए मनुष्य का मुख पाण्डुवर्ण एवं शोथयुक्त होता है, प्रसूता सर्पिणी से काटे हुए मनुष्य को उदरशूल होता है, रक्तमिश्रित मूत्र की प्रवृत्ति होती है तथा उसे उपजिह्विका नामक रोग हो जाता है। ग्रासार्थी सर्प द्वारा दष्ट मनुष्य अन्न की चाहना करता है। वृद्ध साँप से काटे जाने पर विष का वेग मन्द रहता है तथा देरी करके चढ़ता है। बालक सर्प के काटने से विष जल्दी तो चढ़ता है परन्तु मन्द वेग का ही रहता है। निर्विष सर्प के काटने पर विष के लक्षण नहीं होते। अन्धे सर्प द्वारा दष्ट होने पर मनुष्य अन्धा हो जाता है ऐसी कुछ पुरुषों की धारणा है। अजगर साँप के द्वारा निगल लिए जाने पर प्राणों का विनाश होता है किन्तु उसके विष के प्रभाव से नहीं होता। इनमें से तुरन्त प्राणहर सर्प द्वारा दष्ट पुरुष शस्त्र या वज्राहत ( बिजली से मारे हुए ) मनुष्य की भांति तुरन्त भूमि पर गिर जाता है, उसके सभी अंग शिथिल हो जाते हैं तथा वह सो जाता है ॥ ३८ ॥

विमर्शः—चरककार ने सर्प, सर्पिणी आदि से दष्ट पुरुष के निम्नलिखित लक्षण कहे हैं, यथा—'''अधोदृष्टिः स्वरहीनः प्रकम्पते। स्त्रिया दष्टो विपर्यस्तैरेतैः पुंसा नरो मतः ॥ व्यामिश्रलिङ्गैरेतैस्तु क्लीबदष्टं नरं वदेत्। इत्येतदुक्तं सर्पाणां स्त्रीपुंक्लीबनिदर्शनम् ॥ पाण्डुवक्त्रस्तु गर्भिण्या शूनौष्ठोऽप्यसितेक्षणः। जृम्भाक्रोशोपजिह्वार्तः सूतया रक्तमूत्रवान् ॥ ( च. चि. अ. २३।१३०–१३२ ) अर्थात् सर्पिणी से दष्ट पुरुष की दृष्टि नीचे की ओर होती है। स्वर हीन व मन्द होता है तथा रोगी काँपता है। पुरुष सर्पदष्ट के लक्षण सर्पिणी-दष्ट के लक्षणों के विपरीत समझना चाहिए। और जब कहे गए सर्प और सर्पिणी के दष्ट के लक्षण मिश्रित हों तो पुरुष को नपुंसक सर्प द्वारा दष्ट जानना चाहिए। यदि गर्भिणी सर्पिणी काटे तो मुख पीला पड़ जाता है, ओठ सूज जाते हैं और नेत्रों का वर्ण काला पड़ जाता है। इसी प्रकार प्रसूता सर्पिणी द्वारा दष्ट होने पर रोगी जम्भाई, क्रोध तथा उपजिह्विका नामक रोग से पीड़ित होता है, उसका मूत्र अत्यन्त लाल रंग का तथा रक्तयुक्त होता है। इसी प्रसंग में अष्टांगसंग्रहकार का भी मत है कि—......दष्टः पुंसोर्ध्वमीक्षते। प्रक्षिपेद्दक्षिणं पादं पूर्वंकायसमुन्नतः ॥ धीरोऽल्पवेगः शर्वर्यां विपरीतस्तु योषिता। हीनस्वरोऽतिसारार्तः कम्पते त्रस्यते ज्वरी ॥ नपुंसकेन तिर्यग्दृग्भीरश्च प्रियमैथुनः। बहुवादी न...... ॥ ( अ. सं. उ. तं. अ. ४० )।

तत्र सर्वेषां सर्पाणां विषस्य सप्त वेगा भवन्ति। तत्र दर्वीकराणां प्रथमे वेगे विषं शोणितं दूषयति, तत् प्रदुष्टं कृष्णतामुपैति, तेन कार्ष्ण्यं पिपीलिकापरिसर्पणमिव चाङ्गे भवति; द्वितीये मांसं दूषयति, तेनात्यर्थं कृष्णता शोफो ग्रन्थयश्चाङ्गे भवन्ति; तृतीये मेदो दूषयति, तेन दंशक्लेदः शिरोगौरवं स्वेदश्चक्षुर्ग्रहणं चतुर्थे कोष्ठमनुप्रविश्य कफप्रधानान् दोषान् दूषयति, तेन तन्द्राप्रसेकसन्धिविश्लेषा भवन्ति; पञ्चमेऽस्थीन्यनुप्रविशति प्राणमग्निं च दूषयति, तेन पर्वभेदो हिक्का दाहश्च भवति; षष्ठे मज्जानमनुप्रविशति ग्रहणीं चात्यर्थं दूषयति, तेन गात्राणां गौरवमतीसारो हृत्पीडा मूर्च्छा च भवति; सप्तमे शुक्रमनुप्रविशति व्यानं चात्यर्थं कोपयति कफं च सूक्ष्मस्रोतोभ्यः प्रच्यावयति, तेन श्लेष्मवर्तिप्रादुर्भावः कटीपृष्ठभङ्गः सर्वचेष्टाविघातो लालास्वेदयोरतिप्रवृत्तिरुच्छ्वासनिरोधश्च भवति। मण्डलिनां प्रथमे वेगे विषं शोणितं दूषयति, तत् प्रदुष्टं पीततामुपैति, तत्र परिदाहः पीतावभासता चाङ्गानां भवति; द्वितीये मांसं दूषयति, तेनात्यर्थं पीतता परिदाहो दंशे श्वयथुश्च भवति; तृतीये मेदो दूषयति, तेन पूर्ववच्चक्षुर्ग्रहणं दंशक्लेदः स्वेदश्च; चतुर्थे कोष्ठमनुप्रविश्य ज्वरमापादयति; पञ्चमे परिदाहं सर्वगात्रेषु करोति। षष्ठसप्तमयोः पूर्ववत्। राजिमतां प्रथमे वेगे विषं शोणितं दूषयति, तत् प्रदुष्टं पाण्डुतामुपैति, तेन रोमहर्षः शुक्लावभासश्च पुरुषो भवति; द्वितीये मांसं दूषयति, तेन पाण्डुताऽत्यर्थं जाड्यं शिरःशोफश्च भवति; तृतीये मेदो दूषयति, तेन चक्षुर्ग्रहणं दंशक्लेदः स्वेदो घ्राणाक्षिस्रावश्च भवति; चतुर्थे कोष्ठमनुप्रविश्य मन्यास्तम्भं शिरोगौरवं चापादयति; पञ्चमे वाक्सङ्गं शीतज्वरं च करोति, षष्ठसप्तमयोः पूर्ववदिति ॥ ३६ ॥

सर्पविष के सात वेगों के लक्षण—सब प्रकार के साँपों के विष के सात वेग होते हैं, यथा—दर्वीकर साँपों के प्रथम वेग में विष रक्त को दूषित करता है तथा यह दूषित रक्त काला पड़ जाता है। इससे अङ्गों में कालापन और चींटियों के रेंगने के समान प्रतीति होती है, विष के दूसरे वेग में मांस दूषित हो जाता है जिसके कारण अतिशय कृष्णता, सूजन और अंग में गांठें उत्पन्न हो जाती हैं। तीसरे वेग में विष मेद धातु को दूषित करता है इससे दंशस्थान सड़ने लगता है, शिर में भारीपन, पसीना आना तथा आँखों से दिखाई न पड़ना आदि होता है। चौथे वेग में विष कोष्ठ में पहुँचकर कफ प्रधान दोषों को दूषित करता है इसके फलस्वरूप तन्द्रा, कफ का मुख से स्राव होना तथा सन्धियों की शिथिलता आदि लक्षण होते हैं। पाँचवें वेग में विष अस्थियों में प्रविष्ट हो जाता है तथा प्राण और अग्नि को दूषित करता है जिसके कारण पर्वों का टूटना, हिक्का और दाह आदि लक्षण उत्पन्न होने लगते हैं। छठे वेग में विष मज्जा में पहुँचता है और ग्रहणी (पित्तधरा कला) को अत्यधिक दूषित कर देता है जिसके कारण शरीर में भारीपन, अतिसार, हृदय प्रदेश में पीड़ा और मूर्च्छा होती है। सातवें वेग में विष शुक्र में पहुँच कर व्यान-स्थान को अत्यधिक प्रकुपित कर देता है जिससे वायु का प्रकोप हो जाता है, कफ को सूक्ष्म स्रोतों से बाहर निकालता है। इससे घट्ट कफ मुख से निकलता है, कटि, पीठ टूटती हुई सी प्रतीत होती है, सभी चेष्टाएँ प्रायः रुक सी जाती हैं। लालास्राव और स्वेदागमन (पसीने का निकलना) बहुत होता है तथा उच्छ्वास रुक जाता है। मण्डली सर्प के प्रथम वेग में विष रक्त को दूषित करता है यह दूषित हुआ रक्त पीला हो जाता है। इसके कारण जलन, अंगों में पीलापन हो जाता है। दूसरे वेग में विष मांस को दूषित करता है इसके परिणामस्वरूप अतिशय पीलापन, दाह और दंशस्थान पर सूजन होती है। तीसरे वेग में विष मेद को दूषित करता है इसके कारण दर्वीकर साँप के विष के प्रभाव के समान ही नेत्रों से दिखाई न पड़ना, तृष्णा तथा दंशस्थान का सड़ना व स्वेदागम (पसीना होना) आदि लक्षण दृष्टिगोचर होते हैं। चौथे वेग में विष कोष्ठ में पहुँचकर ज्वर उत्पन्न करता है। पाँचवें वेग में विष सब अङ्गों में दाह करता है। और छठे तथा सातवें वेगों के लक्षण दर्वीकर के लक्षण के समान ही होते हैं। राजिमान् सर्प के विष के प्रथम वेग में विष रक्त को दूषित करता है, यह दूषित रक्त पाण्डुवर्ण का (श्वेत) हो जाता है। दूसरे वेग में विष मांस को दूषित करता है इसके फलस्वरूप अतिशय पाण्डुता, जड़ता तथा शिर में सूजन हो जाती है। तीसरे वेग में विष में मेद को दूषित करता है इससे अन्धत्व, दंश का सड़ना, पसीना आना, नाक तथा नेत्रों से स्राव होता है। चौथे वेग में विष कोष्ठ में पहुँचकर मन्यास्तम्भ और शिर में भारीपन उत्पन्न करता है। पाँचवें वेग में वाणी का अवरोध तथा शीतज्वर नामक लक्षण होते हैं, छठें और सातवें वेग के लक्षण दर्वीकर सर्प के लक्षणों की भाँति ही हैं ॥ ३९ ॥

विमर्शः—चरककार के द्वारा विष के आठ वेगों का निर्देश हम स्थावर विष के वेगों का वर्णन करते समय द्वितीय अध्याय के ३४-३९ श्लोक की व्याख्या के सम्बन्ध में दिए गये विमर्श के अन्तर्गत कर चुके हैं अतः विस्तारभय तथा पुनरुक्ति दोष से बचने लिए यहाँ वर्णन देना उचित नहीं समझते। पाठकगण इस सम्बन्ध में उपर्युक्त स्थल पर पहुँचकर जानकारी प्राप्त कर लें। अस्तु, आधुनिक मतानुसार सर्पदष्ट के लक्षण एवं चिह्न के विषय में निम्न जानकारी पाठकों के हित में लाभदायक सिद्ध होगी। संक्षेप में कोलुब्राइन जाति के सर्प अपने विष से हृद्विस्तृति (Dilatation of the heart), श्वासकृच्छ्र, शोथ, रक्तवह-संस्थान को पूर्णतया बन्द कर देते हैं अतः रोगी की मृत्यु हो जाती है। वाइपेराइन (Viperine) जाति के सर्प का विष रक्तस्राव, रक्तवाहिनियों में स्राव, हृद्गतिमन्दता और हृदयावसाद से रोगी की मृत्यु कर देते हैं। इसके अतिरिक्त

अन्यान्य लक्षण भी मिलते हैं। 'कोलुग्राहन' विष की अवस्था में शुभाशुभ परिणाम शीघ्रता से होता है एवं तीस मिनट के भीतर ही मृत्यु हो जा सकती है परन्तु 'बाइपेराइन' विष की अवस्था में यह परिणाम रक्त की अवस्था पर निर्भर करता है। इसी प्रकार निम्नलिखित कोष्ठक-तालिका साँप के सातों वेगों को सरलता से समझने के लिए दी जा रही है, यथा—

| दर्वीकर (वातप्रकोपक) | मण्डली (पित्तप्रकोपक) | राजिमान् (कफप्रकोपक) |
|---|---|---|
| (१) रक्तविकार, कृष्णवर्णत्व, शरीर पर चीटियों के रेंगने की सी प्रतीति। | शोणितविकृति, पीलापन, शीतज्वर | शोणितविकृति, पाण्डुवर्ण, रोमहर्ष |
| (२) मांस में प्रवेश, अतिशय कालापन शोथ व गांठों का निकलना। | मांस में प्रविष्ट होने से अतिशय पीलापन, दाह तथा दंशस्थान में शोथ। | मांस में शिथिलता, शिर में शोथ, जड़ता। |
| (३) मेद-दुष्टि से दंश से स्राव, शिरोगौरव, स्वेदागम, आंखों का झंपना। | मेद में प्रवेश, आंखें झपना, तृष्णा दंशस्थान से स्राव, स्वेदागम। | मेदोदुष्टि, आंखों का झपना, दांतों से स्राव, स्वेदागम, नाक तथा नेत्र से स्राव होना। |
| (४) कोष्ठप्रवेश, कफप्रधान दोषों की दुष्टि, आलस्य, संधिविश्लेष। | कोष्ठप्रवेश, ज्वरवृद्धि। | कोष्ठप्रवेश, सिर का भारीपन, मन्यास्तम्भ होना। |
| (५) अस्थि में प्रवेश, प्राण तथा अग्नि का दूषित होना, हिचकी, दाह, तथा पर्वभेद होना। | शरीर में ज्वाला प्रतीत होना। | वाक्लोप तथा शीत ज्वर। |
| (६) मज्जा तथा ग्रहणी की दुष्टि, मूर्च्छा, शरीर का भारीपन, अतिसार व हृदयशूल। | दर्वीकर की भांति | दर्वीकर की भांति। |
| (७) शुक्रधातु में प्रवेश, व्यानवायु का प्रकोप, सूक्ष्म शिराओं से कफ का स्राव, कटि-पृष्ठ-भंग, चेष्टाओं का नाश, लालास्रावाधिक्य तथा स्वेदातिप्रवृत्ति एवं श्वासनिरोध। | दर्वीकर की भांति | दर्वीकर की भांति। |

भवन्ति चात्र...

धात्वन्तरेषु याः सप्त कलाः संपरिकीर्तिताः।
तास्वेकैकामतिक्रम्य वेगं प्रकुरुते विषम् ॥ ४० ॥

सर्पविष के सात वेगों के होने में कारण धातुओं के बीच बीच में जो सात कलायें कही गई हैं, उनमें से एक-एक को अतिक्रमण करके विष-वेगों को उत्पन्न करता है ॥ ४० ॥

येनान्तरेण तु कलां कालकल्पं भिनत्ति हि।
समीरणेनोह्यमानं तत्तु वेगान्तरं स्मृतम् ॥ ४१ ॥

वेगान्तर के लक्षण—वायु से प्रेरित हुआ विष जितने समय में एक कला को पार करता है उतने समय को वेगान्तर कहा जाता है ॥ ४१ ॥

शूनाङ्गः प्रथमे वेगे पशुर्ध्यायति दुःखितः।
लालास्रावो द्वितीये तु कृष्णाङ्गः पीड्यते हृदि ॥ ४२ ॥
तृतीये च शिरोदुःखं कण्ठग्रीवं च भज्यते।
चतुर्थे वेपते मूढः खादन् दन्तान् जहात्यसून् ॥ ४३ ॥
केचिद्वेगत्रयं प्राहुरन्तं चैतेषु तद्विदः।
ध्यायति प्रथमे वेगे पक्षी मुह्यत्यतः परम् ॥ ४४ ॥
द्वितीये विह्वलः प्रोक्तस्तृतीये मृत्युमृच्छति।
केचिदेकं विहङ्गेषु विषवेगमुशन्ति हि।
मार्जारनकुलादीनां विषं नातिप्रवर्तते ॥ ४५ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां कल्पस्थाने सर्पदष्टविषविज्ञानीयं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

---

पशु-पक्षियों में विष के वेगों के लक्षण – विष के प्रथम वेग में पशु दुःखी होकर शोक करता है, उसका दंश स्थान खूब सूज जाता है। दूसरे वेग में शरीर काला पड़ जाता है, मुख से लालास्राव होता है तथा हृदय में वेदना होती है। तीसरे वेग में शिर में दर्द, कण्ठ और ग्रीवा टूट जाती है, चौथे वेग में पशु कांपता है, मूढ़ हो जाता है। दांतों को किटकिटाता हुआ प्राणों को छोड़ देता है। कोई कोई आचार्य पशुओं में केवल तीन वेग ही मानते हैं। विष के प्रथम वेग में पक्षी चिन्ता करता है। तथा मूर्च्छित हो जाता है। इसके उपरान्त द्वितीय वेग में वह बेचैन हो जाता है तथा तीसरे वेग में मृत्यु को प्राप्त होता है। कई आचार्य पक्षियों में विष का एक ही वेग मानते हैं। बिल्ली, नेवले आदि प्राणियों में सांप के विष का कोई प्रभाव नहीं होता अतः उनमें वेग भी नहीं होते हैं ॥ ४२–४५ ॥

विमर्शः—चरककार ने भी पशुओं में चार तथा पक्षियों में तीन वेगों की गणना की है, यथा—चतुष्पदां स्याच्चतुर्विधः पक्षिणां त्रिविधः। आद्ये भ्रमति चतुष्पदोऽवसीदति ततः शून्यः॥ मन्दाहारो म्रियते श्वासेन चतुर्थवेगे तु। ध्यायति विहगः प्रथमे वेगे प्रभ्राम्यति द्वितीये तु। स्रस्ताङ्गश्च तृतीये वेगे याति पञ्चत्वम् ॥ (च. चि. अ. २३।२०–२२) अर्थात् चौपाए पशुओं में चार प्रकार का तथा पक्षियों में तीन प्रकार का विष का वेग होता है, प्रथम वेग में चौपाए पशु को चक्कर आते हैं। दूसरे वेग में

यह शिथिल हो जाता है, तीसरे वेग में यह शून्य के तरह होकर बहुत ही अल्प आहार करता है तथा चौथे वेग में काल से मृत्यु हो जाती है। पक्षी प्रथम वेग में चिन्ताग्रस्त के सदृश होता है तथा उसे चक्कर आते हैं। दूसरे वेग में उसके अङ्ग शिथिल हो जाते हैं तथा तीसरे वेग में उसकी मृत्यु हो जाती है।

इति सुश्रुतसंहितायां कल्पस्थाने सर्पदष्टविषविज्ञानीयं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

नोट—

## पञ्चमोऽध्यायः

अथातः सर्पदष्टविषचिकित्सितं कल्पं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

सर्पदष्ट-विषचिकित्सा का उपक्रम—अब इसके पश्चात् सर्पदष्टविषचिकित्सित कल्प का व्याख्यान करेंगे—जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने कहा था ॥ १-२ ॥

सर्वैरेवादितः सर्पैः शाखादष्टस्य देहिनः ।
दंशस्योपरि बध्नीयादरिष्टाश्चतुरङ्गुले ॥ ३ ॥
प्लोतचर्मान्तवल्कानां मृदुनाऽन्यतमेन वै ।
न गच्छति विषं देहमरिष्टाभिर्निवारितम् ॥ ४ ॥

सर्पदंश में अरिष्टा-बन्धन—सभी प्रकार के सर्पों द्वारा काटे गए शाखाओं ( हाथ तथा पैर आदि के दष्ट ) में दंश स्थान से चार अङ्गुल ऊपर एक 'अरिष्टा' बन्धन करना चाहिए। यह अरिष्टा कपड़े की चीर ( पट्टी ), चर्मपट्ट, वृक्ष की अन्तः छाल अथवा अन्य किसी कोमल वस्तु ( रबड़ की नली या पट्ट आदि ) से बांधनी चाहिए। अरिष्टा द्वारा रोका गया विष ऊपर की ओर गमन न कर पाने के कारण नहीं चढ़ता॥

विमर्शः—चरककार ने भी अरिष्टा बन्धन के विषय में लिखा है, यथा—मन्त्रारिष्टोत्कर्तननिष्पीडन········ । दंशानु विषं दष्टस्याविसृतं वेणिकां भिषग् बद्ध्वा । निष्पीडयेद् भृशं दंशमुद्धरेन्ममवर्जं वा ॥ ( च. चि. अ. २३।३३-३७ ) इस प्रकार की अरिष्टा भी दो प्रकार की मानी जाती है। एक तो सामान्य रस्सी आदि का बाँधना और दूसरा मन्त्र से अभिमन्त्रित करके बाँधना व विष के संचार को आगे न बढ़ने देना। अरिष्टा-बन्धन के विषय में वृद्धवाग्भट ने भी कहा है—बन्धो देशानुसारेण नातिगाढश्लथो हितः। दंशपूतिशोफादीन् कुरुते ह्यतिपीडितः॥ अशक्तः शिथिलो रोद्धुं विषं दशान्तरं व्रजत्॥ ( वृ. वा. भ. अ. ४० ) अर्थात् बहुत ही अधिक कसकर अथवा ढीली रस्सी आदि अरिष्टा के रूप में न बाँधनी चाहिए। इसके फलस्वरूप—'अनुवर्तेतुबन्धेन बन्धने स्पन्दते विषम्। न वहन्ति सिराश्चास्य विषं बन्धादिपीडिताः॥' सिराएं विष को देह में प्रसारित नहीं कर सकतीं। चरककार ने सर्पदंश के सद्यः प्रतिकार के विषय में आदेश दिया है कि—दष्टमात्रं दशेदाशु तं सर्पं लोष्टमेव वा। उपर्यरिष्टां बध्नीयाद्देशं छिन्द्यादथवा॥ ( च. चि. अ. २३।२४९ ) जब साँप ने डँसा ही हो तो तत्क्षण पुरुष को चाहिए कि उसी सर्प अथवा मिट्टी के ढेले को दाँतों से काट ले। दंश के ऊपर अरिष्टा ( रस्सी आदि ) बाँध दे। दंश को चाकू आदि से काट कर पृथक् कर दे और उस स्थान पर दाह कर दे। इस प्रकार सर्पदंश का निश्चय होते ही सबसे पहले अरिष्टा-बन्धन ( Ligaturing ) करना चाहिए। जिस स्थान पर सर्प ने काटा हो, उससे ऊपर के भाग में क्रमशः ४-८-१२ अङ्गुल की दूरी पर तीन बन्धन इस प्रकार कस कर बाँधने चाहिए, जिससे रक्तपरिभ्रमण ( Circulation of blood ) रुक जावे और विष रक्त के साथ मिल कर रक्तवाहिनी सिराओं के द्वारा ऊपर की ओर विशेषतः हृदय तथा मस्तिष्क की ओर प्रवाहित न होने पावे। मन्त्रविद् लोग मन्त्रों से अभिमन्त्रित करके भी इस अरिष्टा बन्ध को बांधते हैं। यद्यपि आज के वैज्ञानिक महत्व के युग में मन्त्र के प्रभाव को लोग चाहे न मानें पर इसका कुछ न कुछ अज्ञात प्रभाव तो पड़ता ही है इसमें तनिक भी सन्देह नहीं होना चाहिये।

चरककार इसके २४ उपक्रम बतलाते हैं :—

मंत्रारिष्टोत्कर्तननिष्पीडनचूषणाग्निपरिषेकाः ।
अवगाहनरक्तमोक्षणवमनविरेकोपधानानि ॥
हृदयावरणाञ्जननस्यधूपलेहौषधप्रशमनानि
प्रतिसारणं प्रतिविषं संज्ञासंस्थापनं लेपः ॥
मृतसंजीवनमेव च विंशतिरेते चतुर्भिरधिकाः ।
( च. चि. अ. २३ । ३५-३८ )

दहेद्दंशमथोत्कृत्य यत्र बन्धो न जायते ।
आचूषणच्छेददाहाः सर्वत्रैव तु पूजिताः ॥ ५ ॥

सर्प से डंसे जाने पर आचूषण, छेदन तथा दाह—जहां पर अरिष्टा न बांधी जा सके वहां पर दंश स्थान को काट कर अग्नि से दाह कर दे ( जला देवे )। आचूषण ( चूसना ) छेदन एवं दाह यह सब में प्रयुक्त हो सकते हैं ॥ ५ ॥

प्रतिपूर्य मुखं वस्त्रैर्हितमाचूषणं भवेत् ।
स दष्टव्योऽथवा सर्पो लोष्टो वाऽपि हि तत्क्षणम् ॥ ६ ॥

आचूषण विधि—मुख को वस्त्रों से भर कर चूषण करना उत्तम है। अथवा उसी सांप को तुरन्त काट ले अथवा मिट्टी के ढेले को तुरन्त काट ले ॥ ६ ॥

विमर्शः—अरिष्टा बन्धन के बाद दंश को चारों निष्पीडन किया जाता है। इससे विष बहुत कुछ

जाता है। यदि यह पर्याप्त न हो तो दंश-स्थान का मांस काट कर निकाल देना चाहिए। यदि मर्म व सन्धि स्थान पर दंश हो तो काट कर न निकालना चाहिए क्योंकि उससे मृत्यु व अङ्ग की विकलता हो जाती है। अष्टाङ्गसंग्रहकार ने भी उत्तर तंत्र के ४० वें अध्याय में कहा है कि—निष्पीड्य चोद्धरेद्दंशं मर्मसन्ध्यगतं तथा। न जायते विषावेगो बीजनाशादिवाङ्कुरः॥ मर्मगे प्राप्नुयान्मृत्युं सन्धिस्थे विकलाङ्गताम्। फिर भी यदि समय पर बाँधने को बन्धन न मिल सके व बाँधना योग्य न हो वा मर्म होने के कारण दंश-स्थान को काट कर निकाला न जा सकता हो तो प्रायः उस अंग ( शाखा ) को ही ऊपर मर्मरहित देश से काट दिया जाता है। इसी विषय पर चरककार भी अपना मत प्रतिपादित करते हुए कहते हैं कि—तं दंशं वा चूषेन्मुखेन यवचूर्णपांशुपूर्णेन। प्रच्छन-वेधजलौकःशृङ्गैः स्राव्यं ततो रक्तम्॥ ( च. चि. अ. २३।३९ ) मुख में जौ का आटा अथवा धूल भर कर वैद्य उस दंश को चूस ले। चूसने से वह विष जौ के आटे अथवा मिट्टी में आ जायगा तत्पश्चात् उस मुख में आए हुए विष को थूक दे। उस समय इस बात का विशेष रूप से ध्यान रखना चाहिए कि चूषण करने वाले चिकित्सक या वैद्य के मुख में किसी प्रकार का क्षत वा व्रण ( Ulcer ) इत्यादि न हो क्योंकि कटी-फटी क्षतिग्रस्त श्लेष्मल कला के द्वारा विष शीघ्र ही प्रचूषित हो जाता है अतः उस चूषक को भी सर्पदष्ट के समान ही विष का प्रभाव हो सकता है। सामान्यतः चिकित्सक को चाहिए कि वह आचूषण करने के लिए मुख में जौ का आटा भरने के पहले मुख को भीतर से घृताक्त कर ले या अन्य कोई विषनाशक औषधि भीतर मुख में लगा ले तथा विष का आचूषण करने के बाद भी जौ के आटे आदि को मुख से निकाल देने के बाद विषनाशक औषधि से गण्डूष ( कुल्ला, Gargle ) कर ले। यदि विष को मुख से न चूसना हो तो आचूषक यंत्र ( Suction pump ) आदि से भी विष को चूसा जा सकता है। अष्टाङ्गसंग्रहकार ने भी चूषण क्रिया के पूर्व दंश स्थान को पोंछ कर स्वच्छ कर लेने का आदेश दिया है और विशेषतः उस अवस्था में जब कि वह स्थान मांसल हो, यथा—आचूषेत्पूर्णवक्त्रो वा मृद्भस्मागदगोमयैः। प्रच्छाद्याम्बररिष्टायां मांसलं तु विशेषतः॥ (अ. सं. उ. तं. अ. ४०) तत्काल साँप को काटे गए मनुष्य द्वारा काटना तो सर्व साधारण के लिए प्रायः असम्भव सा होता है तथा साँप के काट कर भाग जाने पर तो और भी दुष्कर होता है परन्तु सपेरे ऐसा कर सकने में समर्थ हो सकते हैं साधारण मनुष्य नहीं क्योंकि वे तो सर्प को देखने मात्र से ही इतना डर जाते हैं कि उनकी मति ही ठिकाने नहीं रहती और फिर काटने पर तो साधारण मनुष्य स्वयं ही मृत्यु के भय से अधमरा हो जाता है। अस्तु।

अथ मण्डलिना दष्टं न कथंचन दाहयेत्।
स पित्तबाहुल्यविषाद् दंशो दाहाद्विसर्पते॥ ७॥

मण्डली (सर्प) द्वारा डँसे जाने पर दाह का निषेध—मण्डली साँप से काटे हुए व्यक्ति में भूल कर भी दाह न करें क्योंकि वह दंश पित्त की अधिकता के कारण दाह से फैलता है॥७॥

अरिष्टामपि मन्त्रैश्च बध्नीयान्मन्त्रकोविदः।
सा तु रज्ज्वादिभिर्बद्धा विषप्रतिकरी मता॥ ८॥

सर्पदष्ट में मन्त्रों द्वारा अरिष्टा-बन्धन—मन्त्र को जानने वाला वैद्य अरिष्टा को भी मन्त्रों से बाँधे। इस प्रकार रज्जु ( रस्सी ) आदि से बाँधी अरिष्टा विष को रोकती है ( वैसे तो मंत्र के बिना भी बाँधी गई अरिष्टा विष को रोकती है )॥

देवब्रह्मर्षिभिः प्रोक्ता मन्त्राः सत्यतपोमयाः।
भवन्ति नान्यथा क्षिप्रं विषं हन्युः सुदुस्तरम्॥ ९॥
विषं तेजोमयैर्मन्त्रैः सत्यब्रह्मतपोमयैः।
यथा निवार्यते क्षिप्रं प्रयुक्तैर्न तथौषधैः॥१०॥

मन्त्रशक्ति की प्रशंसा—किसी सत्यवादी, तपस्वी, ब्रह्मर्षि, द्वारा कहे गए मंत्र व्यर्थ नहीं होते। ये मंत्र भयानक विष को भी नष्ट कर देते हैं। सत्यपरायण, ज्ञानी एवं तपस्वी तथा तेजस्वी ऋषियों के मंत्रों से विष जितनी शीघ्रता से नष्ट होता है उतनी जल्दी ओषधि-प्रयोग से दूर नहीं होता॥९-१०॥

मन्त्राणां ग्रहणं कार्यं स्त्रीमांसमधुवर्जिना।
मिताहारेण शुचिना कुशास्तरणशायिना॥११॥
गन्धमाल्योपहारैश्च बलिभिश्चापि देवताः।
पूजयेन्मन्त्रसिद्ध्यर्थं जपहोमैश्च यत्नतः॥१२॥

मन्त्र ग्रहण की विधि—स्त्री मांस और मधु ( मद्य ) का सेवन छोड़ कर मंत्रों को सीखना चाहिए। मंत्र सीखते समय आहार अल्प मात्रा में करना चाहिए, पवित्र रहना चाहिए, कुशा की शय्या पर सोना चाहिए। गन्ध, माला, उपहार तथा बलि से देवताओं का पूजन तथा जप एवं होम मंत्रसिद्धि के लिए करना चाहिये॥ ११-१२॥

मन्त्रास्त्वविधिना प्रोक्ता हीना वा स्वरवर्णतः।
यस्मान्न सिद्धिमायान्ति तस्माद्योज्योऽगदक्रमः॥१३॥

हीनस्वरादि वाले मन्त्र की असिद्धि में अगद का क्रम—विना विधि के या स्वर अथवा वर्ण से हीन प्रयुक्त मंत्र सफल नहीं होते इसलिए अगद, उपचार आदि का भी प्रयोग करना चाहिए॥ १३॥

विमर्श :—मन्त्रविद् लोग मंत्रों से अभिमंत्रित अरिष्टा-बन्धन का प्रयोग करते हैं। आज भी कुछ ऐसे मन्त्रविद् भारत के सभी प्रदेशों में मिलते हैं जो मन्त्रों के द्वारा सर्प-विष को दूर करते हैं और उन्हें पर्याप्त सफलता भी मिलती है। कई मन्त्रविद् तो ऐसे होते हैं, जब उनके पास कोई व्यक्ति सर्पदंश का समाचार लेकर जाता है तो वे देश, काल, दूत की आकृति, प्रकृति को देख कर ही बता देते हैं कि वह सर्पदष्ट पुरुष बचेगा या नहीं। अरिष्टा ( पट्टी ) इतनी कस कर बाँधनी चाहिए कि सिरा का स्वाभाविक रक्त प्रवाह रुक जावे तथा सर्पविष रक्त में मिलकर सम्पूर्ण शरीर में न फैलने पावे। शरीर में विष फैलने या चढ़ने के पहले ही अरिष्टा बाँधने से लाभ होता है तथा दाह एवं आचूषण आदि क्रियाएँ भी इसी अवस्था में लाभप्रद सिद्ध होती हैं तथा मन्त्रों का प्रयोग तो रोगी के आरोग्य लाभ प्राप्त करने तक किया जाता है। आचूषण जहाँ तक हो सके मुख द्वारा नहीं ही करना चाहिए इसके लिए सिंगी अथवा तुम्बी आदि का

प्रयोग अथवा नलिका का प्रयोग उचित रहता है। कविराज हाराणचन्द्र जी 'मिताहारेण' के स्थान पर 'जिताहारेण' नामक पाठ के औचित्य को स्वीकार करते हैं।

समन्ततः सिरा दंशाद्विध्येत्तु कुशलो भिषक्।
शाखाग्रे वा ललाटे वा व्यध्यास्ता विसृते विषे ॥१४॥
रक्ते निर्ह्रियमाणे तु कृत्स्नं निर्ह्रियते विषम्।
तस्माद्विस्रावयेद्रक्तं सा ह्यस्य परमा क्रिया ॥१५॥
समन्तादगदैर्दंशं प्रच्छयित्वा प्रलेपयेत्।
चन्दनोशीरयुक्तेन वारिणा परिषेचयेत् ॥१६॥

सर्पदंश में रक्त-निकालने की विधि—कुशल चिकित्सक दंश के चारों ओर सिराओं का वेधन करे। विष के फैल जाने पर सिराओं को हाथ-पैर के अग्र भाग में अथवा मस्तक में वेधन करे। रक्त के निकालने से सम्पूर्ण विष भी निकल जाता है। इसलिए रक्त का विस्रावण करे क्योंकि यही प्रक्रिया सर्पदष्ट पुरुष की श्रेष्ठ-चिकित्सा मानी गई है। दंश के चारों ओर प्रच्छन्न क्रिया ( पांछ ) कर अगदों से लेप करे तथा चन्दन और खस (उशीर) मिश्रित जल से परिषेक (सिञ्चन) करे॥

पाययेतागदांस्तांस्तान् क्षीरक्षौद्रघृतादिभिः।
तदलाभे हिता वा स्यात् कृष्णा वल्मीकमृत्तिका ॥१७॥
कोविदारशिरीषार्ककटभीर्वाऽपि भक्षयेत्।

सर्पदंश में वल्मीक ( बिमवट ) की मिट्टी आदि का योग—अगदों को दूध, मधु और घी में मिलाकर पिलावे। अगदों के अभाव में काली मिट्टी या बांबी की मिट्टी को दूध, घी मधु के साथ मिलाकर पिलावे। कचनार, शिरीष, आक, कोयल ( अपराजिता ) आदि का सेवन करे ॥ १७ ॥

न पिबेत्तैलकौलत्थमद्यसौवीरकाणि च ॥ १८ ॥

सर्पदंश में तैलादि द्रव का निषेध—तैल, कुलत्थ यूष ( कुलथी का रस ), मद्य तथा काञ्जी का सेवन करे ॥ १८ ॥

द्रवमन्यत्तु यत्किञ्चित् पीत्वा पीत्वा तदुद्वमेत्।
प्रायो हि वमनेनैव सुखं निर्ह्रियते विषम् ॥ १९ ॥

सर्पविष में वमन—इनके अतिरिक्त कोई दूसरा द्रव पीकर वमन करे क्योंकि वमन होते रहने से विष सुखपूर्वक शरीर से बाहर निकल जाता है ॥ १९ ॥

विमर्शः—अरिष्टा-बन्धन के साथ ही जिस स्थान पर सर्प ने काटा हो, उसी स्थान पर तीक्ष्ण धारवाले चाकू से चौथाई इञ्च गहरा तथा आधा इञ्च लम्बा स्थान-भेद के अनुसार चीरा लगाकर उचित मात्रा में रक्त को निकलवा दें यदि यह निश्चित हो जाय कि सर्प वातप्रकृति, कफ-प्रकृति अथवा कफवात-प्रकृति का है तो दंशस्थान को गर्म लौह या अंगारे से दाग करके जलाया भी जा सकता है ( Cauterization ) किन्तु यह दाह क्रिया पित्त प्रकृतिवाले मण्डली जाति के सर्प के काटने पर नहीं करनी चाहिए। इस प्रकार दंशन स्थान के रक्तमोक्षण की क्रिया ही सर्वथा लाभप्रद तथा निरापद होती हैं। चरककार ने कहा है कि—तं दंशं वा चूषेन्मुखेन यवचूर्णपांशुपूर्णेन। प्रच्छनवेधजलौकःशृङ्गैः स्राव्यं ततो रक्तम्॥ उपर्युक्त आचूषण क्रिया के बाद प्रच्छान ( पंछना ), शिरावेध, जोंक व सिंगी आदि के प्रयोग से रक्तस्रावण कराना चाहिए। क्योंकि रक्त के विष से दूषित हो जाने पर प्रकृति भी दूषित हो जाती है इसलिए देह में परिभ्रमणशील दुष्ट रक्त को प्रघर्षणों द्वारा प्रवृत्त करना चाहिए। अर्थात् यदि पछने या सिरामोक्षण से दंशस्थान से रक्त भली प्रकार प्रवृत्त न हो तो प्रघर्षण चूर्णादिकों से उस पछे हुए स्थान पर घर्षण करना चाहिए। यथा—रक्ते विषप्रदुष्टे दुष्येत्प्रकृतिस्ततस्त्यजेत्प्राणान्। तस्मात्प्रघर्षणैरसृग्वर्तमानं प्रवर्त्यं स्यात्॥ ( च. चि. अ. २३।३९ ) क्योंकि रक्त ही विष का आश्रय होता है जैसे अग्नि का आश्रय वायु होता है। अतः वह रक्त शीतल प्रदेह तथा परिषेचनों से गाढ़ा हो जाता है तथा जम जाता है। उसके गाढ़ा हो जाने पर विष का वेग भी हट जाता है यथा—रक्तं हि विषाधानं वायुरिवाग्नेः प्रदेहसेकैस्तत्। शीतैः स्कन्दति तस्मिन् स्कन्ने व्यपयाति विषवेगः॥ ( च. चि. अ. २३।४१ ) अभिप्राय यह है कि जिस प्रकार वायु अग्नि को भड़काता है तथा इधर-उधर फैलाता है, वैसे ही विष को रक्त प्रवृद्ध भी करता है और उसे एक स्थान से दूसरे स्थान पर वहन करके भी ले जाता है। यदि इस रक्त की गति में हम बाधा डाल दें तो विष के प्रसार में भी रुकावट हो जायगी। इस प्रकार दंशच्छेद आदि क्रियाओं का लाभ बताते हुए चरककार पुनः कहते हैं कि—तरुरिव मूलच्छेदाद्दंशच्छेदान्न वृद्धिमेति विषम्। आचूषणमानयनं जलस्य सेतुर्यथा तथाऽरिष्टा॥ त्वङ्मांसगतं दाहो दहति विषं स्रावणं रक्तात्॥ ( च. चि. अ. २३·४३, ४४ ) जिस प्रकार वृक्ष की जड़ को काट डालने से वृक्ष बढ़ता नहीं अपितु सूख जाता है उसी प्रकार दंशस्थान को काट डालने से विष वृद्धि को प्राप्त नहीं होता तथा चूसने से थोड़ा विसृत विष दंशस्थान की ओर तथा दंशस्थान से बाहर बलपूर्वक खींच लिया जाता है। तथा जिस प्रकार नदी आदि के जल को रोकने के लिए बाँध बाँध दिया जाता है और जल उधर नहीं जा सकता उसी प्रकार अरिष्टा का बाँधना भी विष के प्रसार को नहीं होने देता। तथा सुवर्ण खण्ड या शरलोह आदि से किया गया दाह त्वचा एवं मांसगत विष को जला डालता है। दाह प्रायः वहाँ किया जाता है जहाँ दंशच्छेद के पश्चात् बन्ध ( पट्टी ) न बाँधा जा सके तथा रक्तगत विष का नाश रक्तस्रावण क्रिया के द्वारा किया जाता है।

फणिनां विषवेगे तु प्रथमे शोणितं हरेत्।
द्वितीये मधुसर्पिर्भ्यां पाययेतागदं भिषक् ॥२०॥
नस्यकर्माञ्जने युञ्ज्यात्तृतीये विषनाशने।
वान्तं चतुर्थे पूर्वोक्तां यवागूमथ दापयेत् ॥२१॥
शीतोपचारं कृत्वाऽऽदौ भिषक् पञ्चमषष्ठयोः।
पाययेच्छोधनं तीक्ष्णं यवागूं चापि कीर्तिताम् ॥२२॥
सप्तमे त्ववपीडेन शिरस्तीक्ष्णेन शोधयेत्।
तीक्ष्णमेवाञ्जनं दद्यात्, तीक्ष्णशस्त्रेण मूर्ध्नि च ॥२३॥
कृत्वा काकपदं चर्म सासृग्वा पिशितं क्षिपेत्।

दर्वीकर विष के ७ वेगों की चिकित्सा—दर्वीकर साँपों के प्रथम विष वेग में रक्तमोक्षण करावे। विष के दूसरे वेग में

मधु और घी के साथ अगद का पान करावे। तीसरे वेग में विषनाशक नस्य कर्म तथा अञ्जन का प्रयोग करे। चौथे विष वेग में रोगी को वमन कराकर स्थावर विष के प्रसंग में कही गई यवागू पीने को दे। पाँचवें और छठे विष वेगों में प्रथमतः शीतल उपचार करें फिर तीक्ष्ण विरेचन देकर पूर्वोक्त यवागू पिलावे। सातवें वेग में तीक्ष्ण अवपीडन नस्य से शिर का शोधन करे, तीक्ष्ण अञ्जन देवे तथा तीक्ष्ण शस्त्र से शिर पर काकपद बनाकर उसमें रक्तमिश्रित मांस या ताजा चर्म रख देवे (ताकि विष उसमें उतर आवे) ॥२०-२३॥

पूर्वे मण्डलिनां वेगे दर्वीकरवदाचरेत् ॥२४॥
अगदं मधुसर्पिर्भ्यां द्वितीये पाययेत च।
वामयित्वा यवागूं च पूर्वोक्तामथ दापयेत् ॥२५॥
तृतीये शोधितं तीक्ष्णैर्यवागूं पाययेद्धि ताम्।
चतुर्थे पञ्चमे चापि दर्वीकरवदाचरेत् ॥२६॥
काकोल्यादिर्हितः षष्ठे पेयश्च मधुरोऽगदः।
हितोऽवपीडे त्वगदः सप्तमे विषनाशनः ॥२७॥

मण्डली विष के ७ वेगों की चिकित्सा—मण्डली सर्प के प्रथम विषवेग में दर्वीकर साँपों के प्रसङ्ग में कही गई चिकित्सा करे। दूसरे वेग में अगद को घी, मधु के साथ पीने को दे तदुपरान्त पूर्वोक्त यवागू को पिलावे। तीसरे वेग में तीक्ष्ण विरेचनों से शोधन करा देने के बाद यवागू सेवन करावे। चौथे तथा पाँचवें वेग में भी दर्वीकर सर्प के समान ही चिकित्सा करे। छठे वेग में काकोल्यादि मधुर गण या अगद पान करावे। सातवें वेग में विषनाशक अगद का प्रयोग तथा अवपीडन नस्य का सेवन हितकारी होता है॥

पूर्वे राजिमतों वेगेऽलाबुभिः शोणितं हरेत्।
अगदं मधुसर्पिर्भ्यां संयुक्तं पाययेत च ॥२८॥
वान्तं द्वितीये त्वगदं पाययेद्विषनाशनम्।
तृतीयादिषु त्रिष्वेवं विधिर्दर्वीकरो हितः ॥२९॥
षष्ठेऽञ्जनं तीक्ष्णतममवपीडश्च सप्तमे।

राजिल विष के ७ वेगों की चिकित्सा—राजिमान् साँपों के प्रथम वेग में तुम्बी प्रयोग द्वारा रक्तस्रावण करे। मधु तथा घी से मिश्रित अगद पीने के हेतु दे। दूसरे वेग में वमन कराने के बाद विषनाशक अगद का सेवन करावे। तीसरे, चौथे, पाँचवें वेग में दर्वीकर साँपों के प्रसङ्ग में वर्णित उपचार करे छठे वेग तीक्ष्ण अञ्जन तथा सातवें वेग में अवपीडन नस्य का प्रयोग करे तथा नष्टसंज्ञा वाले को पुनः संज्ञावान् बनाने के हेतु उपचार करे॥ २८-२९॥

विमर्शः—विष कर्षण के लिए शिर पर चीरा लगाकर (काकपद आदि क्रिया) सरक्त मांसखण्ड रखने के बदले मुर्गों के गुदा के चारों ओर के पंख व रोम आदि हटाकर उसके (मुर्गे के) गुदा (मलद्वार) को दंश स्थान पर रख दिया अथवा चिपका दिया जाता है। इसके परिणामस्वरूप मुर्गा तुरन्त ही मर जाता है। इस तरह एक मुर्गे के मरने पर दूसरा उसी प्रकार दंशस्थान पर रखा जाता है इस क्रम को तबतक जारी (चालू) रखते हैं जबतक कि मुर्गे का मरना न रुक जावे। मुर्गे का जीवित रह जाना इस बात का द्योतक होता है कि रोगी के शरीर में अब विष नहीं है। क्योंकि वह सब विष मुर्गों द्वारा गुदामार्ग से चूस चूस कर शरीर के बाहर निकाल दिया गया है। यह भी एक चमत्कारी प्रयोग है।

### सर्पविष-चिकित्सा

| वेग | सर्प दर्वीकर | सर्प मण्डली | सर्प राजिमान |
|---|---|---|---|
| १ | रक्तमोक्षण | रक्तमोक्षण | रक्तमोक्षण तुम्बीद्वारा मधु, घृत अगदपान |
| २ | मधु, घृत, अगदपान | मधु, घृत, अगदपान उपरान्त यवागू | वमन, अगदपान दर्वीकरवत् |
| ३ | विषनाशक, नस्य, अञ्जन | विरेचन से शोधन तथा यवागूपान | दर्वीकरवत् |
| ४ | वमन करावे स्थावर विष-प्रसंग वर्णित यवागू दे | दर्वीकरवत् | दर्वीकरवत् |
| ५ | शीतल उपचार विरेचन यवागू | दर्वीकरवत् | तीक्ष्ण अञ्जन |
| ६ | उपरोक्त चिकित्सा | काकोल्यादि मधुरगण या अगदपान | नस्य |
| ७ | तीक्ष्ण अञ्जन, नस्य, तीक्ष्ण शस्त्र से काकपद बनाकर उसपर रक्तमिश्रित मांस रखे। | अगद अवपीडन नस्य | |

गर्भिणीबालवृद्धानां सिराव्यधनवर्जितम् ॥ ३० ॥
विषार्तानां यथोद्दिष्टं विधानं शस्यते मृदु।

गर्भिणी आदि की विष चिकित्सा में विशेषता—विष से पीड़ित गर्भवती स्त्री, बालक या वृद्ध पुरुष में सिरावेधन कर्म निषिद्ध है। इनमें कहे हुए उपचारों को कोमल रूप में अर्थात् मृदुता से बरते॥ ३०॥

रक्तावसेकाञ्जनानि नरतुल्यान्यजाविके ॥ ३१ ॥
त्रिगुणं महिषे सोष्ट्रे गवाश्वे द्विगुणं तु तत्।
चतुर्गुणं तु नागानां, केवलं सर्वपक्षिणाम् ॥ ३२ ॥
परिषेकान् प्रदेहांश्च सुशीतानवचारयेत्।

पशुओं की विष चिकित्सा में मात्रा की विशेषता तथा पक्षियों की विष चिकित्सा—बकरी और भेड़ में रक्तावसेचन व अंजन मनुष्य में प्रयोग के समान हैं। भैंस तथा ऊँट में तीन गुनी मात्रा में, गाय और घोड़े में दो गुनी मात्रा में, हाथियों में

चार गुनी मात्रा में प्रयुक्त करें। पट्टियों में सम्पूर्ण परिषेक और प्रदेह अतिशीतल द्रव्यों से करें ॥ ३१-३२ ॥

माषकं त्वञ्जनस्येष्टं द्विगुणं नस्यतो हितम्।
पाने चतुर्गुणं पथ्यं वमनेऽष्टगुणं पुनः ॥३३॥

विष-चिकित्सा में अञ्जनादि की मात्रा—अंजन में मात्रा एक माशा, नस्य में दुगुनी, पीने में चारगुनी तथा वमन में आठ गुनी मात्रा पथ्य मानी जाती है ॥ ३३ ॥

विमर्शः—कल्क, मोदक, चूर्ण की मात्रा अधिकतम एक पल होती है। वमन द्रव्य की श्रेष्ठ मात्रा तीन पल तथा क्वाथादिकों की मात्रा चार पल आचार्यों ने मानी है। और विष में सदैव उत्तम मात्रा का प्रयोग किया जाता है, ऐसा सुश्रुतकार तथा वृद्ध वाग्भटकार आदि आचार्यों का मत है, यथा—अहोरात्रादसन्दुष्टा या मात्रा परिजीर्यति। सा च कुष्ठविषोन्मादग्रहापस्मारनाशिनी ॥ गुल्मोदावर्तवीसर्पसर्पदंशाभिपीडितैः। उन्मत्तैः कृच्छ्रमूत्रैश्च महती शीघ्रमेव सा ॥ इसी प्रकार तन्त्रान्तर में भी वमन आदि के लिए भी उत्तम मात्रा का निर्देश प्राप्त होता है यथा—विषजुष्टहता ये च कासश्वासहताश्च ये। तरुणा बलवन्तश्च वामयेदुत्तमेन तान् ॥ इति ॥

देशप्रकृतिसात्म्यर्तुविषवेगबलाबलम् ।
प्रधार्य निपुणं बुद्ध्या ततः कर्म समाचरेत् ॥३४॥

विष-चिकित्सा में देशादि-विचार की आवश्यकता—देश, प्रकृति, सात्म्य, ऋतु, वेग, बल, अबल आदि को उत्तम बुद्धि से विचार कर पीछे उपचार आदि कर्म करे ॥ ३४ ॥

विमर्शः—आचार्य डल्हण ने उपर्युक्त श्लोक की व्याख्या करते हुए लिखा है कि—देशो भूमिरातुरश्च, तत्र भूदेशोऽश्वत्थदेवतायतनश्मशानादिकः, आतुरशरीरे च मर्मदेशः, प्रकृतिः कायिकी मानसी च, तत्र कायिकी वातादिकृता, मानसी च सत्त्वादिजा। प्रधार्य आलोच्य बुद्ध्या निपुणं यथा भवत्येवं कर्म समाचरेत् ॥

वेगानुपूर्व्या कर्मोक्तमिदं विषविनाशनम्।
कर्मावस्थाविशेषेण विषयोरुभयोः शृणु ॥३५॥
विवर्णे कठिने शूने सरुजेऽङ्गे विषान्विते।
तूर्णं विस्रावणं कार्यमुक्तेन विधिना ततः ॥३६॥
क्षुधार्तमनिलप्रायं तद्विषार्तं समाहितः।
पाययेत रसं सर्पिः शुक्तं क्षौद्रं तथा दधि ॥३७॥
तृड्दाहघर्मसंमोहे पैत्तं पैत्तविषातुरम्।
शीतैः संवाहनस्नानप्रदेहैः समुपाचरेत् ॥३८॥

अवस्थाविशेषानुसार विषचिकित्सा में विशेषता—वेगों के अनुक्रम से यह विषनाशक चिकिसा कह दी गई है। अवस्थाविशेष के अनुसार स्थावर तथा जंगम दोनों विषों की चिकित्सा को कहता हूँ सो सुनो। विषान्वित अंग में विवर्णता, काठिन्य, शोथ या पीडा होने पर तुरन्त ऊपर कही गई विधि से, रक्तमोक्षण कराना चाहिए। फिर भूख लगने पर वायु की अधिकता होने पर रोगी को सावधानी से मांसरस, दधि, मधु, घी या शुक्त (सिरका) पीने के लिए दे। पैत्तिक, विष से पीड़ित, पित्तप्रकृति को प्यास, दाह तथा ग्रीष्मकाल होने पर या मूर्च्छा होने पर शीतल द्रव्यों से संवाहन (मणि, रत्न या काँसे के बर्तन से स्पर्श), स्नान एवं प्रलेप का प्रयोग करे ॥ ३५-३८ ॥

शीते शीतप्रसेकार्तं श्लैष्मिकं कफकृद्विषम्।
वामयेद्वमनैस्तीक्ष्णैस्तथा मूर्च्छामदान्वितम् ॥३९॥

कफ-विषातुर में वमन—तथा शीतकाल में, शीतप्रसेक से पीड़ित होने पर तथा कफप्रकृति में कफकारक विष के होने की अवस्था में रोगी को तीक्ष्ण वमनों से वमन करावे इसी प्रकार मूर्च्छा-मद वाले को भी वमन करावे ॥ ३९ ॥

कोष्ठदाहरुजाध्मानमूत्रसङ्गरुगन्वितम् ।
विरेचयेच्छकृद्वायुसङ्गपित्तातुरं नरम् ॥४०॥

वातपित्त-विषातुर रोगी के लिए बस्ति तथा विरेचन—कोष्ठ में दाह, पीड़ा, आध्मान, मूत्रावरोधजन्य पीड़ा से ग्रस्त, मल तथा वायु के अवरोध से पीड़ित एवं पित्त प्रकृति के मनुष्य को विरेचन देना चाहिए ॥ ४० ॥

शूनाक्षिकूटं निद्रार्तं विवर्णाविललोचनम्।
विवर्णं चापि पश्यन्तमञ्जनैः समुपाचरेत् ॥४१॥

विषातुर में अञ्जन के योग्य अवस्था का निर्देश—पलकों के नीचे खिसमें(सूजन आ गई हो, नींद से पीड़ित आँखें विवर्ण और मलिन हो गई हों तथा नाना प्रकार के वर्ण जो देखता हो उसकी अञ्जनादिकों से चिकित्सा करे ॥ ४१ ॥

शिरोरुग्गौरवालस्यहनुस्तम्भगलग्रहे ।
शिरो विरेचयेत् क्षिप्रं मन्यास्तम्भे च दारुणे ॥४२॥

विषातुर में शिरोविरेचन के योग्य अवस्था का निर्देश—शिर में वेदना, भारीपन, आलस्य, हनुस्तम्भ, गलग्रह या भयानक मन्यास्तम्भ होने पर तुरन्त शिरोविरेचन देवें ॥ ४२ ॥

नष्टसंज्ञं विवृत्ताक्षं भग्नग्रीवं विरेचनैः।
चूर्णैः प्रधमनैस्तीक्ष्णैर्विषार्तं समुपाचरेत् ॥४३॥
ताडयेच्च सिराः क्षिप्रं तस्य शाखाललाटजाः।
तास्वप्रसिच्यमानासु मूर्ध्नि शस्त्रेण शस्त्रवित् ॥४४॥
कुर्यात् काकपदाकारं व्रणमेव स्रवन्ति ताः।
सरक्तं चर्म मांसं वा निक्षिपेच्चास्य मूर्धनि ॥४५॥
चर्मवृक्षकषायं वा कल्कं वा कुशलो भिषक्।
वादयेच्चागदैर्लिप्त्वा दुन्दुभींस्तस्य पार्श्वयोः ॥४६॥
लब्धसंज्ञं पुनश्चैनमूर्ध्वं चाधश्च शोधयेत्।
निःशेषं निर्हरेच्चैवं विषं परमदुर्जयम् ॥४७॥
अल्पमप्यवशिष्टं हि भूयो वेगाय कल्पते।
कुर्याद्वा सादवैवर्ण्यज्वरकासशिरोरुजः ॥४८॥
शोफशोषप्रतिश्यायतिमिरारुचिपीनसान् ।
तेषु चापि यथादोषं प्रतिकर्म प्रयोजयेत् ॥४९॥
विषार्तोपद्रवांश्चापि यथास्वं समुपाचरेत्।

संज्ञाहीन पड़े हुए विषातुर की चिकित्सा—संज्ञा नष्ट होने के कारण आँखें बाहर (या खुली) आ गई हों, ग्रीवा लटक गई हो उस विष वाले रोगी को तीक्ष्ण प्रधमन चूर्णों से शिरोविरेचन देवे। शाखा तथा ललाट में जाने वाली सिराओं

पर तुरन्त ताडन करे। उनसे यदि रक्त न आवे तो शस्त्र क्रिया को समझने वाला वैद्य तुरन्त शस्त्र से शिर पर काकपद का चिह्न बनाये। इस प्रकार व्रण करने से उनमें से रक्त बहने लगता है। काकपद व्रण में रक्त वाला चर्म या मांस शिर पर रख देवे अथवा चर्म वृक्ष ( चामेर ) के कषाय या कल्क को वहां रख देवे। रोगी के पास में दुन्दुभि ( नगाड़े ) को अगदों से लेप कर बजावे। चेतना आने पर इसे पुनः वमन-विरेचनादि दे। अतिशय दुर्जेय विष को पूर्णरूपेण निकाल दे क्योंकि थोड़ा भी बचा विष फिर वेग उत्पन्न कर सकता है अथवा शिथिलता, विवर्णता, ज्वर, कास, शिरोरोग उत्पन्न करता है। शोफ, शोष, प्रतिश्याय, तिमिर, अरुचि व पीनस आदि रोगों को उत्पन्न करता है अतः इनमें भी दोषों के अनुसार चिकित्सा करे। विष से पीड़ित व्यक्ति के उपद्रवों की भी चिकित्सा अपने अपने दोषों के अनुसार करनी चाहिए ॥ ४३–४९ ॥

अथारिष्टां विमुच्याशु प्रच्छयित्वाऽङ्कितं तथा ॥५०॥
दह्यात्तत्र विषं स्कन्नं भूयो वेगाय कल्पते।

अरिष्टा-बन्धन से दूषित शोणित-चिकित्सा—अरिष्टा को खोल कर दंश स्थान पर पाछकर वहाँ तुरन्त जला दे। क्योंकि वहाँ पर जमा हुआ विष पुनः विष-वेग उत्पन्न कर देता है ॥ ५० ॥

एवमोषधिभिर्मन्त्रैः क्रियायोगैश्च यत्नतः ॥५१॥
विषे हृतगुणे देहाद्यदा दोषः प्रकुप्यति।
तदा पवनमुद्वृत्तं स्नेहाद्यैः समुपाचरेत् ॥५२॥
तैलमत्स्यकुलत्थाम्लवर्जैर्विषहरायुतैः।
पित्तज्वरहरैः पित्तं कषायस्नेहबस्तिभिः ॥५३॥
कफमारग्वधाद्येन सक्षौद्रेण गणेन तु।
श्लेष्मघ्नैरगदैश्चैव तिक्तैः रूक्षैश्च भोजनैः ॥५४॥

विष निकाले जाने के बाद कुपित दोषों की चिकित्सा—इस प्रकार औषधियों से, मन्त्रों से, चिकित्सा के उपचार से शरीर से विष के निकाल देने पर यदि दोष प्रकुपित होता है तब कुपित ( दूसरे स्थान पर गई हुई ) वायु की स्नेहन, वमन आदि से चिकित्सा कर्म करे। इसमें तैल, मछली, कुलथी, अम्ल ( खटाई ) को छोड़कर विषनाशक वस्तुओं के साथ नेहन तथा वमन कर्म करावे। पित्त को पित्तज्वरनाशक स्नेह, वस्ति आदि से शान्त करे। कफ के शमनार्थ आरग्वधादिगण में मधु मिलाकर, कफनाशक अगदों रूक्ष और तिक्त भोज्य पदार्थों का प्रयोग करे ॥ ५१–५४ ॥

वृक्षप्रपातविषमपतितं मृतमम्भसि।
उद्बद्धं च मृतं सद्यश्चिकित्सेन्नष्टसंज्ञवत् ॥५५॥

नष्टसंज्ञ-चिकित्सा के योग्य अन्य अवस्थाओं का निर्देश—वृक्ष से, प्रपात ( झरने ) से, विषम ( ऊँचे-नीचे ) स्थान से गिरे हुए, जल में डूबकर मरने वाले, तथा पाशबद्ध होकर ( फाँसी लगाकर ) मरे हुए मनुष्य की चिकित्सा तुरन्त नष्टसंज्ञ की भाँति करे ॥ ५५ ॥

**विमर्शः**—आधुनिक चिकित्साशास्त्र के अनुसार उपर्युक्त अवस्थाओं में निम्नलिखित चिकित्सा-प्रणाली अपनाई जाती है—( १ ) रोगी को तुरन्त नीचे लिटाकर शरीर पर के वस्त्र ढीले कर देने चाहिये तथा ग्रीवा आदि में पड़े हुए बन्धनों को खोल देना चाहिए। ( २ ) कृत्रिम श्वासक्रिया ( Artificial respiration ) करनी चाहिये। ( ३ ) विशुद्ध एवं स्वच्छ वायु अथवा अमोनिया (Ammonia) की व्यवस्था करनी चाहिए। ( ४ ) मुख तथा शिर पर शीतल क्रिया करनी चाहिए ( ५ ) यदि रोगी का शरीर शीतल हो तो उष्ण उपनाह, अभ्यङ्ग अथवा उष्ण जल की बोतलों ( Hot water Bottles ) द्वारा शरीर के ताप ( Body temperature ) की रक्षा करनी चाहिए। ( ६ ) उत्तेजना के लिए कोरामीन, एड्रीनेलिन, क्लोराइड आदि के सूचीवेधों का प्रयोग करना चाहिये। ( ७ ) मुखद्वारा अथवा मलद्वारद्वारा ब्राण्डी ( Brandy ) का प्रयोग करना चाहिए। ( ८ ) वक्ष, उदर एवं पिण्डलियों पर राई के प्लास्टर का प्रयोग भी किया जा सकता है। ( ९ ) यदि हृदयवृद्धि के चिह्न प्रकट होते हों तो सिराव्यध ( Venesection ) द्वारा रक्तमोक्षण ( Blood letting ) कराना चाहिए। इत्यादि, इत्यादि।

गाढं बद्धेऽरिष्टया प्रच्छिते वा
तीक्ष्णैर्लेपैस्तद्विधैर्वाऽवशिष्टैः।
शूने गात्रे क्लिन्नमत्यर्थपूति
ज्ञेयं मांसं तद्विषात् पूति कष्टम् ॥५६॥
सद्यो विद्धं निस्स्रवेत् कृष्णरक्तं
पाकं यायाद्दह्यते चाप्यभीक्ष्णम्।
कृष्णीभूतं क्लिन्नमत्यर्थपूति
शीर्णं मांसं यात्यजस्रं क्षताच्च ॥५७॥
तृष्णा मूर्च्छा भ्रान्तिदाहौ ज्वरश्च
यस्य स्युस्तं दिग्धविद्धं व्यवस्येत्।

विष से मांस के गलने पर सड़ाँध आ जाने की चिकित्सा—अरिष्टा को अत्यधिक कसकर बांधने से, पाछने से, तीक्ष्ण लेपों के प्रयोग से तथा इसी प्रकार अन्य कई कारणों से, अथवा विष के अवशिष्ट रह जाने से शरीर में शोथ उत्पन्न हो जाने के कारण उस स्थान का मांस गल जाता है और इसमें बहुत अधिक पूतिमयता ( सड़ांध व दुर्गन्धि ) हो जाती है। यह पूतिमयता विष के कारण होती है तथा कष्टसाध्य होती है। विषाक्त बाणों के वेधन से शरीर से तुरन्त काले रङ्ग का रक्त निकलता है, व्रण शीघ्र पक जाता है तथा इसमें रह रहकर जलन होती है तथा उस व्रण में बार बार पाक भी होता रहता है। ( क्षत से निरन्तर काले रङ्ग का सड़ा हुआ, दुर्गन्धि पूर्ण, मांस निरन्तर गिरता रहता है। रोगी को प्यास, मूर्च्छा, भ्रान्ति, दाह तथा ज्वर आदि लक्षण होते हैं। अतः जिस रोगी में इस प्रकार के लक्षण दृष्टिगोचर होते हों उसे विषाक्त वस्तु बाण आदि से विद्ध हुआ जाने॥ )

पूर्वोद्दिष्टं लक्षणं सर्वमेत-
ज्जुष्टं यस्यालं विषेण व्रणाः स्युः ॥५८॥
लूतादष्टा दिग्धविद्धा विषैर्वा
जुष्टाः प्रायस्ते व्रणाः पूतिमांसाः।

तेषां युक्त्या पूतिमांसान्यपोह्य
वार्योकोभिः शोणितं चापहृत्य ॥५९॥
हृत्वा दोषान् क्षिप्रमूर्ध्वं त्वधश्च
सम्यक् सिञ्चेत् क्षीरिणां त्वक्कषायैः।
अन्तर्वस्त्रं दापयेच्च प्रदेहान्
शीतैर्द्रव्यैराज्ययुक्तैर्विषघ्नैः ॥६०॥
भिन्ने त्वस्थ्ना दुष्टजातेन कार्यः
पूर्वो मार्गः पैत्तिके यो विषे च।

जिस मनुष्य में शत्रु द्वारा अवचारित विष के कारण उक्त व्रण आदि विशेष रूप से होते हैं उनमें उपर्युक्त सभी लक्षण मिलते हैं। क्योंकि जो व्रण मकड़ी के काटने से, विषैले बाण आदि शस्त्र से या विष से होते हैं वे ही प्रायः सड़े मांस वाले होते हैं। इन व्रणों से युक्तिपूर्वक सड़े हुए मांस को निकाल कर फिर उसमें से जलौका लगाकर दूषित रक्त को निकाले। वमन, विरेचन आदि से दोषों को तुरन्त निकालकर वट (वरगद) आदि क्षीरि वृक्षों की छाल (त्वचा) के काढ़े से सेचन करे। पित्तजन्य विसर्पोक्त शीत वीर्य एवं शीत स्पर्श वाले द्रव्यों की तथा विषनाशक द्रव्यों को घी में मिलाकर इनसे वस्त्र को भिंगो कर (पिचु बनाकर) तथा लपेट कर व्रण के अन्दर रखे तथा इनसे (उपर्युक्त पित्त विसर्पोक्त द्रव्यों के क्वाथादिक से) बने प्रदेह लगावे। अस्थिविष के कारण उत्पन्न व्रण में भी पूर्वोक्त चिकित्सा करे, पैत्तिकविष की भी इसी प्रकार चिकित्सा करे ॥ ५८-६० ॥

त्रिवृद्विशल्ये मधुकं हरिद्रे
रक्ता नरेन्द्रो लवणश्च वर्गः ॥ ६१ ॥
कटुत्रिकं चैव सुचूर्णितानि
शृङ्गे निदध्यान्मधुसंयुतानि।
एषोऽगदो हन्ति विषं प्रयुक्तः
पानाञ्जनाभ्यञ्जननस्ययोगैः ॥ ६२ ॥
अवार्यवीर्यो विषवेगहन्ता
महागदो नाम महाप्रभावः।

सभी विषों में महागद—त्रिवृत् (निशोथ), कलिहारी, मधुयष्टी (मुलहठी), हरिद्रा, दारुहल्दी, मंजिष्ठा (मंजीठ), अमलतास, पांचोनमक, त्रिकटु (सोंठ, मरिच, पीपल) इन सबका बारीक चूर्ण बनाकर मधु में मिलाकर शृङ्गनिर्मित (सींग से बने) पात्र में रखे। यह अगद पीने के हेतु अभ्यंग, अञ्जन और नस्य में प्रयुक्त होने पर विष को नष्ट करता है। इसकी शक्ति अपराजित होती है तथा विष के वेगों को नष्ट करने में यह अगद अद्वितीय है, महान् प्रभावशाली इस अगद का नाम महागद है ॥ ६१-६२ ॥

विडङ्गपाठात्रिफलाजमोदा
हिङ्गूनि वक्रं त्रिकटूनि चैव ॥ ६३ ॥
सर्वश्च वर्गो लवणः सुसूक्ष्मः
सचित्रकः क्षौद्रयुतो निधेयः।
शृङ्गे गवां शृङ्गमयेन चैव
प्रच्छादितः पक्षमुपेक्षितश्च ॥ ६४ ॥
एषोऽगदः स्थावरजङ्गमानां
जेता विषाणामजितो हि नाम्ना

अजित अगद—विडङ्ग, पाठा, त्रिफला, अजमोदा (अजवायन), हींग, तगर, त्रिकटु (सोंठ, मरिच, पीपल), सभी नमक तथा चित्रक इन सब द्रव्यों को कूट पीसकर सूक्ष्म चूर्ण बना ले। इस चूर्ण को मधु के साथ मिलाकर गाय के सींग में रखकर सींग के ढक्कन से ही ढक (बन्द) कर रख दे। फिर पन्द्रह दिनों के बाद यह अजित नामक अगद स्थावर तथा जंगम विषों का नाश करने वाला हो जाता है ॥ ६३-६४ ॥

प्रपौण्डरीकं सुरदारु मुस्ता
कालानुसार्या कटुरोहिणी च ॥ ६५ ॥
स्थौणेयकध्यामकगुग्गुलूनि
पुन्नागतालीशसुवर्चिकाश्च।
कुटन्नटैलासितसिन्धुवाराः
शैलेयकुष्ठे तगरं प्रियङ्गुः ॥ ६६ ॥
रोध्रं जलं काञ्चनगैरिकं च
समागधं चन्दनसैन्धवं च।
सूक्ष्माणि चूर्णानि समानि कृत्वा
शृङ्गे निदध्यान्मधुसंयुतानि ॥ ६७ ॥
एषोऽगदस्तार्क्ष्य इति प्रदिष्टो
विषं विहन्यादपि तक्षकस्य।

तार्क्ष्य अगद—प्रपौण्डरीक, देवदारु, मुस्त (मोथा), कालानुसारी, कुटकी, स्थौणेयक, कत्तृण, गुग्गुल, नागकेशर, इलायची, श्वेत निर्गुण्डी, तालीसपत्र, सुवर्चिका (हुलहुल), श्योनाक, शिलारस, कुष्ठ, तगर, प्रियंगु, लोध्र, बालक, स्वर्ण गैरिक, पिप्पली, चन्दन और सेन्धा नमक, इनका बारीक चूर्ण बनाकर मधु में मिलाकर सींग में रख दें। यह अगद तक्षक सर्प के विष को भी क्षण मात्र में नष्ट कर देता है इस प्रभावशाली अगद का नाम तार्क्ष्य अगद है ॥ ६५-६७ ॥

मांसीहरेणुत्रिफलामुरङ्गी
रक्तालतायष्टिकपद्मकानि ॥६८॥
विडङ्गतालीशसुगन्धिकैला-
त्वक्कुष्ठपत्राणि सचन्दनानि।
भार्गी पटोलं किणिही सपाठा
मृगादनी कर्कटिका पुरश्च ॥६९॥
पालिन्द्यशोकौ क्रमुकं सुरस्याः
प्रसूनमारुष्करजं च पुष्पम्।
सूक्ष्माणि चूर्णानि समानि शृङ्गे
न्यसेत् सपित्तानि समाक्षिकाणि ॥७०॥
वराहगोधाशिखिशल्लकीनां
मार्जारजं पार्षतनाकुले च।
यस्यागदोऽयं सुकृतो गृहे स्या
न्नाम्नर्षभो नाम नरर्षभस्य ॥७१॥

न तत्र सर्पाः कुत एव कीटा-
स्त्यजन्ति वीर्याणि विषाणि चैव ।
एतेन भेर्यः पटहाश्च दिग्धा
नानद्यमाना विषमाशु हन्युः ॥७२॥
दिग्धाः पताकाश्च निरीक्ष्य सद्यो
विषाभिभूता ह्यविषा भवन्ति ।

ऋषभ अगद—जटामांसी, हरेणु, त्रिफला, शोभाञ्जन, मञ्जीठ, लता ( प्रियंगु ), मधुयष्टी ( मुलहठी ), पद्माख, विडङ्ग, तालीसपत्र, सर्पगन्धा, इलायची, दालचीनी, कुष्ठ ( कूठ ), तेजपत्र, चन्दन, भारङ्गी, परवल, चिरचिटा, पाठा, इन्द्रायण, कर्कटशृङ्गी, गुग्गुल, निशोथ, अशोक, क्रमुक ( सुपारी ), तुलसीपुष्प, आदि द्रव्यों का सूक्ष्म चूर्ण बनाकर पित्त एवं मधु से मिश्रित कर सींग के बर्तन में रख दे। शूकर, गोधा ( गोह ), मोर, शल्लकी ( सेह ), बिल्ली, चित्तलहरिण, तथा नेवले का ही पित्त ग्रहण करना चाहिये। जिस भाग्यशाली नृपति के महल में यह ऋषभ नामक अगद रहता है वहाँ पर न तो सर्प और न कीट ही वीर्य अथवा विष का त्याग करते। इस अगद से लिप्त भेरी तथा नगाड़े बजाए जाने पर, उनकी ध्वनि विष को शीघ्र नष्ट कर देती है। इस अगद से लिप्त पताकाओं को देखकर विष से पीड़ित मनुष्य तुरन्त नीरोग हो जाते हैं अर्थात् वे विष प्रभाव से शीघ्र मुक्ति पा जाते हैं ॥ ६८–७२ ॥

लाक्षा हरेणुर्नलदं प्रियङ्गुः
शिग्रुद्वयं यष्टिकपृथ्विकाश्च ॥७३॥
चूर्णीकृतोऽयं रजनीविमिश्रो
सर्पिर्मधुभ्यां सहितो निधेयः ।
शृङ्गे गवां पूर्ववदापिधान-
स्ततः प्रयोज्योऽञ्जननस्यपानैः ॥७४॥
सञ्जीवनो नाम गतासुकल्पा-
नेषोऽगदो जीवयतीह मर्त्यान् ।

संजीवन अगद—लाक्षा, हरेणु, जटामांसी, प्रियंगु, मीठा-सहजन, कटु सहजन, मधुयष्टी, बड़ी इलायची, हल्दी आदि द्रव्यों को चूर्ण बनाकर घी तथा मधु में मिलाकर गाय के सींग के ही ढक्कन से बन्द करके रख दें। पन्द्रह दिनों के बाद इस अगद का अञ्जन, नस्य तथा पीने के लिए प्रयोग करना चाहिये। इस युक्ति से सेवन किया गया यह संजीवन नाम का अगद मृत तुल्य मनुष्यों को भी जीवनदान देता है ॥

श्लेष्मातकीकट्फलमातुलुङ्ग्यः
श्वेता गिरिह्वा किणिही सिता च ॥७५॥
सतण्डुलीयोऽगद एष मुख्यो
विषेषु दर्वीकरराजिलानाम् ।

दर्वीकर और राजिल के विष में अगद—लसोड़ा, कट्फल, बिजौरा नीबू, श्वेत अपराजिता, चिरचिटा (किणही), शर्करा ( अथवा सिता या श्वेत वचा भी ) को चौलाई में मिला कर बनाया गया यह अगद दर्वीकर और राजिमान सर्पों के विषों में मुख्य है ॥ ७५ ॥

द्राक्षा सुगन्धा नगवृत्तिका च
श्वेता समङ्गा समभागयुक्ता ॥७६॥
देयो द्विभागः सुरसाच्छदस्य
कपित्थबिल्वादपि दाडिमाच्च ।
तथाऽर्धभागः सितसिन्धुवारा-
दङ्कोठमूलादपि गैरिकाच्च ॥७७॥
एषोऽगदः क्षौद्रयुतो निहन्ति
विशेषतो मण्डलिनां विषाणि ।

मण्डली विष में अगद—द्राक्षा, सर्पगन्धा, नगवृत्तिका, श्वेत कोयल, मञ्जिष्ठा ये प्रत्येक समान भाग, तुलसीपत्र, कपित्थ ( कैथ ), बिल्व ( बेल ), अनार के पत्र ये प्रत्येक दो-दो भाग, श्वेत निर्गुण्डी, अङ्कोठमूल और गैरिक आदि को आधा-आधा भाग मात्रा में मिलावे। इसमें मधु मिलाकर बनाया गया अगद मण्डली सांपों के विष को विशेष रूप से नष्ट करता है ॥ ७६–७७ ॥

वंशत्वगार्द्राऽऽमलकं कपित्थं
कटुत्रिकं हैमवती सकुष्ठा ॥७८॥
करञ्जबीजं तगरं शिरीष-
पुष्पं च गोपित्तयुतं निहन्ति ।
विषाणि लूतोन्दुरपन्नगानां
कीटं च लेपाञ्जननस्यपानैः ॥७९॥
पुरीषमूत्रानिलगर्भसङ्गा-
न्निहन्ति वर्त्यञ्जननाभिलेपैः ।
काचार्मकोथान् पटलांश्च घोरान्
पुष्पं च हन्त्यञ्जननस्ययोगैः ॥८०॥

लूतादि-विष में वंशत्वगादि अगद—गीले बाँस की छाल, आँवला, कैथ, त्रिकटु ( सोंठ, मरिच, पीपल ), वच, कूठ, करञ्ज के बीज, तगर, शिरीष के फूल आदि द्रव्यों को गाय के पित्त में मिलाये। इसका लेप, अंजन और नस्य करने पर मकड़ी, चूहे, सांप तथा अन्य कीटों का विष नष्ट हो जाता है। वर्त्ति, अंजन तथा नाभिलेपन से यह अगद मल मूत्र, वायु तथा गर्भ के अवरोध को नष्ट करता है। आंखों के काच ( मोतियाबिन्द ), अर्म, अक्षिकोथ तथा पटल के घोर रोगों को एवं फूली, मांडा ( पुष्प ) को यह अंजन एवं नस्य रूप में प्रयुक्त किए जाने पर नष्ट करता है ॥ ७८–८० ॥

समूलपुष्पाङ्कुरवल्कबीजात्
क्वाथः शिरीषात् त्रिकटुप्रगाढः ।
सलावणः क्षौद्रयुतोऽथ पीतो
विशेषतः कीटविषं निहन्ति ॥ ८१ ॥

विष में विशेष योग—शिरीष के पुष्प, फल तथा मूल, कोमलपत्र, त्वचा ( छाल ), बीज आदि का काढ़ा बनाकर उसमें प्रचुर मात्रा में त्रिकटु ( सोंठ, मरिच और पीपल ), मधु तथा लवण मिलाकर पीने से यह क्काथ कीट विषों का विशेषरूप से विनाश करता है ॥ ८१ ॥

कुष्ठं त्रिकटुकं दार्वी मधुकं लवणद्वयम् ।
मालती नागपुष्पं च सर्वाणि मधुराणि च ॥८२॥

कपित्थरसपिष्टोऽयं शर्कराक्षौद्रसंयुतः ।
विषं हन्त्यगदः सर्वं मूषिकाणां विशेषतः ॥८३॥

मूषक विष में अगद—कूठ, त्रिकटु, दारुहल्दी, मधुयष्टी, सेंधानमक, सौवर्चल नमक, चमेली पुष्प, नागकेसर, काकोल्यादि मधुरगण इनको कपित्थ ( कैथ ) के रस के साथ पीस कर शर्करा तथा मधु मिलाकर सेवन करने से यह अगद सभी विषों को विशेषकर मूषक-विषों को नष्ट करता है ॥ ८२-८३ ॥

सोमराजीफलं पुष्पं कटभी सिन्धुवारकः ।
चोरको वरुणः कुष्ठं सर्पगन्धा ससप्तला ॥८४॥
पुनर्नवा शिरीषस्य पुष्पमारग्वधार्कजम् ।
श्यामाऽम्बष्ठाविडङ्गानि तथाऽऽम्राश्मन्तकानि च ॥
भूमी कुरबकश्चैव गण एकसरः स्मृतः ।
एकशो द्वित्रिशो वाऽपि प्रयोक्तव्यो विषापहः ॥८६॥

इति सुश्रुतसंहितायां कल्पस्थाने सर्पदष्टविषचिकित्सितं नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

सर्पविष में एकसर योग—बाकुची, बाकुची-पुष्प, श्वेत कोयल, निर्गुण्डी, चोरक, वरुण, कुष्ठ ( कूठ ), सर्पगन्धा, यवतिक्ता ( अथवा सालसा ), पुनर्नवा, शिरीषपुष्प, अमलतास का फूल, अर्कपुष्प, निशोथ, पाठा, विडङ्ग, आम्र ( आम ), अश्मन्तक, वल्मीक की काली मिट्टी, कुरवक, ( लाल कटसरैया ), इस समूह का नाम एकसर गण है। यह औषध-समूह अकेले या दो-दो अथवा तीन-तीन मिलाकर प्रयुक्त किये जाने पर भी विष का नाश करते हैं ॥

विमर्शः—आधुनिक चिकित्सा-प्रणाली के मतानुसार सर्पदंश के लक्षण तथा चिकित्सा निम्नलिखित है—विषाक्त ( Poisonous ) सर्प दो प्रकार के होते हैं और इनके लक्षण भी भिन्न हैं। लक्षण :—( क )—नाग ( Colubrine ): भारतवर्ष में इस वर्ग में नाग, करैत तथा सामुद्रिक सर्प सम्मिलित हैं। इनके विष का प्रभाव वातनाडी—संस्थान पर विशेष रूप से पड़ता है। इस वर्ग के सर्प अत्यन्त विषाक्त हैं। इनकी विषाक्तता के निम्न लक्षण हैं ( १ ) वातनाडी—संस्थान के लक्षण—वातनाडी संस्थान की विकृति के कारण जिह्वा तथा स्वरयन्त्र ( Larynx ) का घात ( Paralysis ) होता है। कनीनिकाएँ संकुचित ( Contracted pupils ) हो जाती हैं। खड़े रहने में असमर्थता होती है और रोगी अचेत हो जाता है। अंत में श्वसन-क्रिया का घात हो जाता है। ( २ ) स्थानिक लक्षण—दंशित स्थान पर पीड़ा तथा शोफ ( Oedema ) होता है। ( ३ ) अन्य लक्षण—लालास्राव ( Saliva ) की वृद्धि तथा वमन होता है। ( ख ) व्याल ( Viperine ): इस वर्ग में फूसा ( Phoosa ), दबोइया ( Russelis viper ) आदि सर्प सम्मिलित हैं। ये सर्प भी अत्यन्त विषाक्त हैं। इनके विष का प्रभाव विशेषतः रक्तवह संस्थान पर पड़ता है। इनकी विषाक्तता के निम्न लक्षण हैं—( १ ) रक्तवह संस्थान के लक्षण—क्षीण नाड़ी, निपात ( Collapse ) तथा रक्तस्राव की प्रवृत्ति होती है। श्लैष्मिक कला ( Mucous membrane ) त्वचा तथा दंशित स्थान से रक्तस्राव होता है। शोणितमेह ( Hematuria ) श्याममल ( Melaena ) तथा वाहिनी-नियन्त्रण घात ( Vasomotor-paralysis ) होता है। ( २ ) स्थानिक लक्षण—दंशित स्थान में तीव्र पीडा तथा व्यापक शोफ ( Oedema ) होता है। रक्तमिश्रित स्राव निकलता है। और दंशित स्थान के चारो ओर की त्वचा में रक्तस्राव के कारण नीलांछन ( Ecchymosis ) होता है। यदि रोगी जीवित रहता है तब कुछ काल पश्चात् दंशित स्थान में व्यापक पूयभवन ( Suppuration ), क्लेदीभवन ( Sloughing ) तथा शोफ होता है। ( ३ ) अन्य लक्षण—हृल्लास ( Nausea ), वमन, चेतनानाश, कनीनिकाओं की अभिस्तीर्णता ( Dilated pupils ) तथा उनका प्रतिक्षेप ( Reflex ) नष्ट हो जाता है। रैटिलसर्प ( Rattle snake ) में विषमयता के कारण ज्वर, प्रलाप तथा व्याकुलता होती है।

चिकित्सा :—( १ ) स्थानिक चिकित्सा—यदि सम्भव हो तो दंशित अंगुली या शरीर के अन्य भाग को जो दंश-ग्रस्त हुआ है, तत्काल शरीर से पृथक् ( Amputation ) कर देना चाहिए। यन्त्र द्वारा विष का चूषण करने का प्रयत्न कर सकते हैं। मुख द्वारा चूषण हानिकर हो सकता है। दंश के तत्काल पश्चात् रस्सी या रबर की नली से दंशित स्थान के ऊर्ध्वभाग में दो स्थान पर कस कर बांधना चाहिए। प्रथम बन्धन दंशित स्थान के ठीक ऊपर तथा इतना कस कर बांधना चाहिए कि धमनीगत रक्तप्रवाह बन्द हो जावे। दूसरा बन्धन दंशित स्थान से कुछ ऊपर इस प्रकार बांधना चाहिए कि सिरागत रक्तप्रवाह ( Venous-circulation ) अवरुद्ध हो जाय। अब दंशित स्थान के समीप की एक सिरा को काट दें जिससे स्वच्छन्दता पूर्वक रक्तस्राव हो। यदि आवश्यकता हो तब प्रथम बन्धन को थोड़ा ढीला भी कर सकते हैं। अब दंशित स्थान को स्वतन्त्रतापूर्वक काट कर उसमें पोटाशियम परमेंगनेट ( Potassium permangnate ) रगड़ना चाहिए। कारबोलिक साबुन का ५% घोल ५ सी० सी० की मात्रा में दंशित स्थान के चारों ओर सूचिकाभरण द्वारा प्रवेश कराना चाहिए। यह क्रिया दंश के दो घण्टे बाद भी करने से लाभ होता है। (२) लसिका (Serum) यह औषधि ( Anti venom ) प्रत्येक प्रकार के सर्पविष में लाभदायक नहीं है। जिस प्रकार के सर्प-विष के लिए यह औषधि बनी हो उसी प्रकार के सर्पविष में उससे लाभ होता है। दंश के पश्चात् यथासम्भव शीघ्र ही इसका प्रयोग करना चाहिए। औषधि की कम से कम १०० सी० सी० की मात्रा सिरामार्ग ( Intravenously ) से सूचिकाभरण करना चाहिए। और लेक्सिन ( Lexin ) नामक औषधि विशेष का सूचिकाभरण द्वारा प्रयोग भी बड़ा लाभकारी होता है। ( ३ ) तिर्यक् ( Tiryaq ) यह औषधि मुख द्वारा या सूचिकाभरण द्वारा प्रयोग की जाती है। लेक्सिन ( Lexin ) का स्थानिक, नासिका द्वारा तथा सूचीवेध से अन्तःभरण भी प्रशस्त है। यदि सर्प की जाति का ठीक ज्ञान हो तो विशिष्ट प्रतिविष ( Antivenom ) का प्रयोग करना चाहिए। रोगी को सोने नहीं देना और

शीत से रक्षा करनी चाहिए। ( ४ ) अन्यचिकित्सा—निपात ( Collapse ) की उपयुक्त चिकित्सा करनी चाहिए। श्वसन-निपात ( Respiratory failure ) के लिए कृत्रिमश्वासक्रिया ( Artificial respiration ) तथा ओषजन ( प्राणवायु Oxygen ) का प्रयोग करना चाहिए। जलाल्पता ( Dehydration ) की चिकित्सा के लिए सर्वमार्ग से स्वतन्त्रतापूर्वक जल का प्रयोग करने से मूत्र द्वारा भी विष का परित्याग होता है।

इति सुश्रुतसंहितायां कल्पस्थाने सर्पदष्टविषचिकित्सितं नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

नोट—

## षष्ठोऽध्यायः

अथातो दुन्दुभिस्वनीयं कल्पं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

दुन्दुभिस्वनीय कल्प का उपक्रम—अब इसके अनन्तर दुन्दुभिस्वनीय कल्प का व्याख्यान करेंगे—जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने कहा था ॥ १–२ ॥

धवाश्वकर्णशिरीषतिनिशपलाशपिचुमर्दपाटलिपारिभद्रकाम्रोदुम्बरकरहाटकार्जुनककुभसर्जकपीतनश्लेष्मातकाङ्कोठामलकप्रग्रहकुटजशमीकपित्थाश्मन्तकार्कचिरबिल्वमहावृक्षारुष्करारलुमधुकमधुशिग्रुशाकगोजीमूर्वाभूर्जतिल्वकेक्षुरकगोपघोण्टारिमेदानां भस्मान्याहृत्य गवां मूत्रेण क्षारकल्पेन परिस्राव्य विपचेत्, दद्याच्चात्र पिप्पलीमूलतण्डुलीयकवराङ्गचोचमञ्जिष्ठाकरञ्जिकाहस्तिपिप्पलीमरिचविडङ्गगृहधूमानन्तासोमसरलाबाह्लीकगुहाकोशाम्रश्वेतसर्षपवरुणलवणप्लक्षनिचुलकवञ्जुलवक्रालवर्धमानपुत्रश्रेणीसप्तपर्णटुण्टुकैलवालुकनागदन्त्यतिविषाभयाभद्रदारुकुष्ठहरिद्रावचाचूर्णानि लोहानां च समभागानि, ततः क्षारवदागतपाकमवतार्य लोहकुम्भे निदध्यात् ॥ ३ ॥

सर्वविष में क्षारागद—धव, अश्वकर्ण, शिरीष, तिनिश ( सादन ), पलाश ( ढाक ), नीम, पाटला, फरहद आम, उदुम्बर ( गूलर ), मैनफल, अर्जुन, ककुभ, सर्ज ( राल ), कपीतन ( पारस पीपल ), लसोढा, अंकोठ, आँवला, करञ्ज, कुटज ( कुडा ), शमी, कैथ, अश्मन्तक, अर्क, ( मदार, आक ), चिरबिल्व ( नाटा करञ्ज ), लेहुण्ड, भिलावा, श्योनाक, मुलहठी, मीठा सहजन, सागौन, गावजबाँ, मूर्वा भोजपत्र, तिल्वक, तालमखाना, गोपघोण्टा ( झनझनियाँ ), अरिमेद ( विट्खदिर ), इनकी भस्म लेकर गोमूत्र में क्षारपाक विधि से इक्कीस बार नितार कर पकावे। पकाते समय इसमें पिप्पलीमूल, चौलाई, दालचीनी, चोच (तज), मंजीठ, करञ्ज, गजपिप्पली, मरिच, विडंग, गृहधूम ( घर का धुवाँसा ), सारिवा, कट्फल, देवदारु जलबेतस, बेंत, केसर, शालपर्णी, कोशाम्र, श्वेतसर्षप, बरुण, नमक, पिलखन, तगर, हरताल, एरण्ड, द्रवन्ती, सप्तपर्ण, श्योनाक, एलवालुक, नागदन्ती ( इन्द्रवारुणी या जमालगोटा ), अतिविषा ( अतीस ), हरड, चीड़, कूठ, हल्दी, वच इनके चूर्ण और लोहा, ताम्र आदि के चूर्ण जो मिल सकें, वे मिलाकर क्षार की भाँति पकावे। जब क्षार की भाँति ही बनकर तैयार हो जाय तो उतार कर एक लौह-कलश में सम्हाल कर रख दे ॥ ३ ॥

अनेन दुन्दुभिं लिम्पेत् पताकां तोरणानि च।
श्रवणाद्दर्शनात् स्पर्शाद् विषात् संप्रति मुच्यते ॥ ४ ॥
एष क्षारागदो नाम शर्करास्वश्मरीषु च।
अर्शःसु वातगुल्मेषु कासशूलोदरेषु च ॥ ५ ॥
अजीर्णे ग्रहणीदोषे भक्तद्वेषे च दारुणे।
शोफे सर्वसरे चापि देयः श्वासे च दारुणे ॥ ६ ॥
सदा सर्वविषार्तानां सर्वथैवोपयुज्यते।
एष तक्षकमुख्यानामपि दर्पाङ्कुशोऽगदः ॥ ७ ॥

इस अगद से दुन्दुभि, पताका, तोरण आदि पर लेप करे। इनके सुनने, दर्शन और स्पर्श करने से विषजुष्ट प्राणी विष से मुक्त हो जाता है। यह क्षार अगद शर्करा, अश्मरी, अर्श, वातगुल्म, कास, शूल, उदर रोग, अजीर्ण ग्रहणीरोग और भोजन की भयानक अरुचि में, शोफ में, सर्वसर शोफ में तथा भयानक श्वास रोग में उत्तम लाभकारी है। सब प्रकार के विषों से पीडित पुरुषों में पान ( पीने के लिए ), नस्य, अभ्यङ्ग आदि सब में प्रयुक्त किया जाता है। तक्षक सर्प के समान महाविषैले सर्पों के दर्प के लिए यह अगद अंकुश रूप में कार्य करता है ॥ ४–७ ॥

विडङ्गत्रिफलादन्तीभद्रदारुहरेणवः।
तालीशपत्रमञ्जिष्ठाकेशरोत्पलपद्मकम् ॥ ८ ॥
दाडिमं मालतीपुष्पं रजन्यौ सारिवे स्थिरे।
प्रियङ्गुस्तगरं कुष्ठं बृहत्यौ चैलवालुकम् ॥ ९ ॥
सचन्दनगवाक्षीभिरेतैः सिद्धं विषापहम्।
सर्पिः कल्याणकं ह्येतद् ग्रहापस्मारनाशनम् ॥ १० ॥
पाण्ड्वामयगरश्वासमन्दाग्निज्वरकासनुत्।
शोषिणामल्पशुक्राणां बन्ध्यानां च प्रशस्यते ॥ ११ ॥

सर्वविष में कल्याणक सर्पि—विडङ्ग, त्रिफला, दन्ती, देवदारु, हरेणु, तालीशपत्र, मंजिष्ठा, केशर, उत्पल ( कमल ),

पद्माख, दाडिमी, चमेलीपुष्प, हल्दी, दारुहरिद्रा, सारिवा, कृष्णसारिवा, शालपर्णी, पृश्निपर्णी, प्रियङ्गु, तगर, कुष्ठ (कूठ), बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, एलवालुक, चन्दन, इन्द्रायण इनसे सिद्ध किया गया कल्याणक नाम का घृत विषनाशक, ग्रहनिवारक एवं अपस्मार-नाशक है। पाण्डुरोग, गरविष, श्वासरोग, मन्दाग्नि, ज्वर, कास आदि का नाशक है। शोष रोगी, अल्पवीर्यवाले मनुष्यों तथा बन्ध्याओं के लिए भी बड़ा उपयोगी एवं उत्तम है ॥ ८-११ ॥

अपामार्गस्य बीजानि शिरीषस्य च माषकान्।
श्वेते द्वे काकमाचीं च गवां मूत्रेण पेषयेत् ॥१२॥
सर्पिरेतैस्तु संसिद्धं विषसंशमनं परम्।
अमृतं नाम विख्यातमपि संजीवयेन्मृतम् ॥ ३ ॥

सर्वविष में अमृत सर्पि—अपामार्ग के बीज, शिरीष के बीजीऽ( अवकार ) श्वेत तथा नीली अपराजिता (कोयल), मकोय इनको गोमूत्र में पीसे और इनसे सिद्ध किया घृत विषनाशक के रूप में सर्वश्रेष्ठ है। इस घृत का नाम अमृत घृत है तथा यह घृत मृत मनुष्य को भी जीवित कर देने की अपूर्व क्षमता रखता है ॥ १२-१३ ॥

चन्दनागुरुणी कुष्ठं तगरं तिलपर्णिकम्।
प्रपौण्डरीकं नलदं सरलं देवदारु च ॥१४॥
भद्रश्रियं यवफलां भार्गीं नीलीं सुगन्धिकाम्।
कालेयकं पद्मकं च मधुकं नागरं जटाम् ॥१५॥
पुन्नागैलैलवालूनि गैरिकं ध्यामकं बलाम्।
तोयं सर्जरसं मांसीं शतपुष्पां हरेणुकाम् ॥१६॥
तालीशपत्रं क्षुद्रैलां प्रियङ्गुं सकुटन्नटाम्।
शिलापुष्पं सशैलेयं पत्रं कालानुसारिवाम् ॥१७॥
कटुत्रिकं शीतशिवं काश्मर्यं कटुरोहिणीम्।
सोमराजीमतिविषां पृथ्वीकामिन्द्रवारुणीम् ॥१८॥
उशीरं वरुणं मुस्तं कुस्तुम्बुरु नखं तथा।
श्वेते हरिद्रे स्थौणेयं लाक्षां च लवणानि च ॥१९॥
कुमुदोत्पलपद्मानि पुष्पं चापि तथाऽर्कजम्।
चम्पकाशोकसुमनस्तिल्वकप्रसवानि च ॥२०॥
पाटलीशाल्मलीशैलुशिरीषाणां तथैव च।
कुसुमं तृणमूल्याश्च सुरभीसिन्धुवारजम् ॥२१॥
धवाश्वकर्णपार्थानां पुष्पाणि तिनिशस्य च।
गुग्गुलुं कुङ्कुमं बिम्बीं सर्पाक्षीं गन्धनाकुलीम् ॥२२॥
एतत् संभृत्य संभारं सूक्ष्मचूर्णानि कारयेत्।
गोपित्तमधुसर्पिर्भिर्युक्तं शृङ्गे निधापयेत् ॥२३॥
भग्नस्कन्धं विवृत्ताक्षं मृत्योर्दंष्ट्रान्तरं गतम्।
अनेनागदमुख्येन मनुष्यं पुनराहरेत् ॥२४॥
एषोऽग्निकल्पं दुर्वारं क्रुद्धस्यामिततेजसः।
विषं नागपतेर्हन्यात् प्रसभं वासुकेरपि ॥२५॥
महासुगन्धिनामाऽयं पञ्चाशीत्यङ्गसंयुतः।
राजाऽगदानां सर्वेषां राज्ञो हस्ते भवेत् सदा ॥२६॥
स्नातानुलिप्तस्तु नृपो भवेत् सर्वजनप्रियः।
भ्राजिष्णुतां च लभते शत्रुमध्यगतोऽपि सन् ॥२७॥

सर्वविष में महासुगन्धि नामक अगदराज—चन्दन, अगुरु, कुष्ठ, तगर, हुलहुल, प्रपौण्डरीक, उशीरभेद ( नलद ), चीड़ ( सरल ), देवदारु, श्वेत चन्दन, यवफला, भार्ङ्गी, नीली, सर्वगन्धा. कालेयक ( पीत चन्दन ), पद्माख, मधुयष्टी, सोंठ, जटामांसी, नागकेशर, इलायची, एलवालुक, गेरु, कत्तृण, बला, बालक, राल, छैलछरीला, सौंफ, हरेणु, तालीशपत्र, छोटी इलायची, प्रियङ्गु, केवटीमोथा, मोथा, शिला ( मैनसिल ), पुष्प ( कासीस पुष्प ), शिलारस, तेजपत्र, कालानुसार्य, त्रिकटु, कर्पूर ( शीतशिव ), गम्भारी, कुटकी, बावची, अतीस, मोटा जीरा, इन्द्रायण, खस, वरुण, मुस्तक, धान्यक ( धनियाँ ), नख, श्वेत और नीली अपराजिता, हल्दी, दारुहल्दी, स्थौणेय, लाक्षा ( लाख ), पाँचोनमक, कुमुद, उत्पल, नीलकमल, अर्कपुष्प, चम्पक तथा अशोकपुष्प, तिल्वकपुष्प, पाटली, शाल्मली ( सेमर ), लसोढ़ा, शिरीष आदि के भी पुष्प, केवड़ा, सुरभी ( रास्ना अथवा शल्लकी ) तथा निर्गुण्डी के फल, धव, अश्वकर्ण, अर्जुन तथा तिनिश के पत्र, गुग्गुलु, केशर, कुन्दुरु, सर्पाक्षी, गन्धनाकुली, इन सबको एकत्रित कर तथा कूट पीस कर सूक्ष्म चूर्ण बनावे। इस चूर्ण को गाय के पित्त, मधु तथा घृत में मिश्रित कर गाय के सींग में रख देवे। कन्धे गिर जाने पर ( स्कन्धभग्न होने पर ), नेत्रों के खुले रह जाने पर तथा मृत्यु के पाश में जकड़े हुए मनुष्य को भी यह अगद जीवनदान देकर इस लोक में पुनः लौटा लाता है। यह अगद अग्नि के समान अप्रतिहत शक्तिवाला, क्रोध के समान महान् तेजस्वी, सर्पों के राजा वासुकि के विष को भी नष्ट करने की शक्ति रखता है। इस अगद का नाम महासुगन्धि अगद है। इसमें सब मिलाकर पचासी औषधियाँ डाली जाती हैं। यह सब अगदों का राजा है। अतः इस महान् अगद को राजा को सदैव अपने हाथ में ही धारण किए रहना चाहिए। स्नानोपरान्त इसका लेप करने से वह नृपति सभी प्रजा तथा परिजनों का प्रिय रहता है तथा शत्रुओं के बीच घिरा रहने पर भी तेजस्वी रहता है ॥१४-२७॥

उष्णवर्ज्यो विधिः कार्यो विषर्तानां विजानता।
मुक्त्वा कीटविषं तद्धि शीतेनाभिप्रवर्धते ॥२८॥

विषातुरों को स्वेदन का निषेध—विष से पीड़ित व्यक्तियों में उष्ण को छोड़कर सभी उपक्रमों का प्रयोग करना चाहिए। कीट विष की अवस्था में उष्ण उपचार भी करे क्योंकि शीत के कारण कीट-विष का प्रभाव भी बढ़ता जाता है ॥ २८ ॥

अन्नपानविधावुक्तमुपधार्य शुभाशुभम्।
शुभं देयं विषार्तेभ्यो विरुद्धेभ्यश्च वारयेत् ॥२९॥
फाणितं शिग्रुसौवीरमजीर्णाध्यशनं तथा।
वर्जयेच्च समासेन नवधान्यादिकं गणम् ॥३०॥
दिवास्वप्नं व्यवायं च व्यायामं क्रोधमातपम्।
सुरातिलकुलत्थांश्च वर्जयेद्धि विषातुरः ॥३१॥

विषातुरों के लिए पथ्यापथ्य—अन्नपान-विधि में कहा हुआ हित-अहित विचार करके विषजुष्ट प्राणी को हितकारी अन्न दे तथा विरोधी हानिकारक वस्तुओं के प्रयोग का त्याग करे। राब (फाणित), सहजन, कांजी, अजीर्ण, अध्यशन एवं संक्षेप में नवधान्यादि गण से, विषजुष्ट प्राणी की रक्षा करे। दिन में सोना, मैथुन, व्यायाम, क्रोध, धूप-सेवन सुरापान, तिल, कुलत्थ आदि को भी विष से पीडित व्यक्ति त्याग देवे ॥ २९-३१ ॥

विमर्शः—विषों के उपशमनार्थ वेदों और पुराणों में भी कई योग प्राप्त होते हैं यथा—गरुडपुराण (१।१९१) में एक ऐसे लेप का विधान है जिसे वाद्य यन्त्र तथा ध्वजा पर लगा देने से उनके श्रवण एवं दर्शन मात्र से विष नष्ट हो जाता है, यथा—'हरेणुमांसीमञ्जिष्ठा-रजनीमधुकामधु । अक्षत्वक् सुरसा लाक्षा श्वपित्तं पूवद्भुवि, ॥ वादित्राणि पताकाश्च पिष्टैरेतैः प्रलेपिताः श्रुत्वा, स्पृष्ट्वा, समाघ्राय सद्यो भवति निर्विषः ॥ इसी प्रकार गरुड पुराण के (१।२१२, १३, १६) में एक ऐसे धूप का वर्णन है जो सभी तरह के विषों का अपहरण करता है। ऋग्वेद में (१०।९७।७) में यक्ष्मा के विष को नष्ट करने के लिए अश्वावती, सोमवती, अर्जयन्ती तथा उदोजस नामक चार औषधियों का वर्णन मिलता है, यथा—अश्वावती सोमवती अर्जयन्ती उदोजसम् । आवित्ति सर्वा ओषधीरस्या अरिष्टतातये ॥ अथर्ववेद के पाँचवें काण्ड के तेरहवें सूक्त में विष के स्तम्भन, निस्सरण के लिए समन्त्रक योग लिखे हैं, इसी प्रकार अथर्ववेद के दसवें काण्ड के चौथे सूक्त में 'पैद्व' नामक औषधि को बहुत शक्तिशाली माना गया है, इस पैद्व का उपयोग भी कई प्रकार से वर्णित किया गया है। (१) उसके चूर्ण के अभिमन्त्रित कर दाहिने अङ्गुष्ठ से रोगी के दाहिने नथुने (Right nostrl) में डाला जाता है। (२) सांप वाले स्थान में इसे अभिमन्त्रित कर डाल देने से सांप भाग जाते हैं। पैद्व प्रभाव को वर्णित करते हुए वेदों ने स्वयं कहा है–पैद्वो हन्ति कसर्नीलं पैद्वश्वित्रमुतासितम् । पैद्वो रथर्व्याः शिरः संविभेद पृथक्वाः ॥ पैद्व प्रेहि प्रथमो नुत्वा तमनुमेमसि । अहीम् ववरस्तात् अथो मेनस्यावयमेमसि ॥ इदं पैद्वां अजायेते दमस्य परायणम् ॥ पैद्वस्य मन्महे वयं स्थिरस्य स्थिरः धाम्नः । इमे पश्चा पृदाजवः दीध्यत अभ्यते ॥ इति॥

प्रसन्नदोषं प्रकृतिस्थधातुमन्नाभिकाङ्क्षं सममूत्रजिह्मम्।
प्रसन्नवर्णेन्द्रियचित्तचेष्टं वैद्योऽवगच्छेदविषं मनुष्यम् ॥

इति सुश्रुतसंहितायां कल्पस्थाने दुन्दुभिस्वनीयकल्पो नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

विषमुक्त के लक्षण—स्वभाव में स्थित वातादि दोष होने पर, रसादि धातु और मल अपने स्वभाव में आने पर, अन्न, रुचि होने पर, मन के साथ उचित रूप में रस को ग्रहण करने वाली जिह्वा के होने पर, वर्ण, इन्द्रिय और चेष्टा से प्रसन्न (स्वाभाविक) हो जाने पर चिकित्सक मनुष्य (विषजुष्ट रोगी) को विषरहित समझे ॥ ३२ ॥

विमर्शः—चरककार विषसेवी के पथ्यापथ्य का वर्णन करते हुए लिखते हैं कि-शालयः षष्टिकाश्चैव कोरदूषाः प्रियङ्गवः । भोजनार्थे प्रशस्यन्ते लवणार्थे च सैन्धवम् ॥ तण्डुलीयकजीवन्ती-वार्ताकुसुनिषण्णकाः । चुच्चुर्मण्डूकपर्णी च शाकं च कुलकं हितम् ॥ धात्री दाडिममम्लार्थे यूषा मुद्गहरेणुभिः । रसाश्चैणाश्च शिखिनां लावतैत्तिरपार्षताः ॥ विषघ्नौषधसंयुक्ता रसा यूषाश्च संस्कृताः । अविदाहीनि चान्नानि विषार्तानाम् भिषग्जितम् ॥ विरुद्धाध्यशन-क्रोधक्षुद्भयायासमैथुनम् । वर्जयेद्विषमुक्तोऽपि दिवास्वप्नं विशेषतः ॥ (च० चि० अ० २३।२२३-२२७) माधवकार महोदय ने माधवनिदान में विषमुक्त अथवा विषरहित पुरुष के लक्षण बताते हुए कहा है कि—प्रशान्तदोषं प्रकृतिस्थधातुमन्नाभिकामं सममूत्रविट्कम् । प्रसन्नवर्णेन्द्रियभिन्नचेष्टं वैद्योऽगवच्छेदविषं मनुष्यम् ॥ (माधवनिदान विषरोगनिदानम् ६५) ॥

इति सुश्रुतसंहितायां कल्पस्थाने दुन्दुभिस्वनीयकल्पो नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

नोट—

## सप्तमोऽध्यायः

अथातो मूषिककल्पं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

मूषिक कल्प का उपक्रम—अब इसके आगे मूषिक कल्प का व्याख्यान करेंगे, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने कहा था ॥

पूर्वं शुक्रविषा उक्ता मूषिका ये समासतः ।
नामलक्षणभैषज्यैरष्टादश निबोध मे ॥ ३ ॥
लालनः पुत्रकः कृष्णो हंसिरश्चिकि(क्कि)रस्तथा ।
छुच्छुन्दरोऽलसश्चैव कषायदशनोऽपि च ॥ ४ ॥
कुलिङ्गश्चाजितश्चैव चपलः कपिलस्तथा ।
कोकिलोऽरुणसंज्ञश्च महाकृष्णस्तथोन्दुरः ॥ ५ ॥
श्वेतेन महता सार्धं कपिलेनाखुना तथा ।
मूषिकश्च कपोताभस्तथैवाष्टादश स्मृताः ॥ ६ ॥
शुक्रं पतति यत्रैषां शुक्रस्पृष्टैः स्पृशन्ति वा ।
नखदन्तादिभिस्तस्मिन् गात्रे रक्तं प्रदुष्यति ॥ ७ ॥
जायन्ते ग्रन्थयः शोफाः कर्णिका मण्डलानि च ।
पिडकोपचयश्चोग्रो विसर्पाः किटिभानि च ॥ ८ ॥
पर्वभेदो रुजस्तीव्रा मूर्च्छाऽङ्गसदनं ज्वरः ।
दौर्बल्यमरुचिः श्वासो वमथुर्लोमहर्षणम् ॥ ९ ॥
दृष्टरूपं समासोक्तमेतद्व्यासमतः शृणु ।

अट्ठारह प्रकार के मूषकों के नाम—शुक्र विषवाले मूषकादि जो पहले संक्षेप में कहे गये हैं, वे संख्या में अठारह हैं। उनके नाम, लक्षण और औषध का विवरण मुझसे सुनो। लालन, पुत्रक, कृष्ण, हंसिर, चिक्किर, छुच्छुन्दर, अलस, कषाय दशन, कुलिङ्ग, अजित, चपल, कपिल, कोकिल, अरुण, महाकृष्ण उन्दुर, महाश्वेत, कपिल और कपोताभ ये अठारह चूहे हैं॥

मूषकदष्ट के सामान्य लक्षण—इन चूहों का शुक्र जहाँ पर गिर जाता है, तथा शुक्रयुक्त वस्तु का जहाँ स्पर्श होता है उससे तथा इनके नख, दन्त आदि से उस अङ्ग का रक्त दूषित हो जाता है। इनके काटने से, गांठें, शोथ, कर्णिका (उभार), मण्डल, पिडिकाएँ (फुंसी), उत्पन्न होना तथा उग्र विसर्प, किटिभ, पर्वभेद, तीव्र वेदना, मूर्च्छा, अङ्गों की शिथिलता, ज्वर, दुर्बलता, अरुचि, श्वास, वमन, लोमहर्ष, आदि लक्षण (संक्षेप में) जानो। अतः अब विस्तारपूर्वक इन सबके लक्षण आदि सुनो॥ ७–९॥

विमर्शः—प्राचीन आचार्यों ने मूषक को शुक्र विष वाला माना है क्योंकि जङ्गम विषों के सम्बन्ध में लिखा है कि मूत्र, पुरीष, लाला, शुक्र, आर्तव, मुखसंदंश आदि भागों में विषों का अधिष्ठान होता है और वहीं पर आचार्यों ने भी वर्णन किया 'मूषकाः शुक्रविषाः।' मनुष्य के जिस अङ्ग पर चूहों का शुक्र गिर जाता है अथवा चूहे के शुक्र से स्पर्शग्राह नख, दन्त आदि के कारण किसी अङ्ग पर खरोंच आदि हो जाती है एवं उसके शुक्रकीटों का रक्त से सम्पर्क हो जाता है उस अंग में चूहे के विष का प्रभाव होने लगता है। कहने का अभिप्राय यह है कि किसी प्रकार चूहे का शुक्र रक्त में प्रविष्ट होकर विष के लक्षणों को उत्पन्न करता है। इस विष का प्रभाव मन्द स्वरूप का होने के कारण दूषीविष के समान होता है। सुश्रुतसंहिता के ख्यातनामा टीकाकार डल्हणाचार्य ने अपनी टीका में कई आचार्यों के मतों का संग्रह भी किया है, उन उक्तियों के आधार पर भी हम यह नहीं कह सकते कि केवल चूहे के शुक्र में ही विष होता है। यथा आलम्बायन महोदय का मत है कि—शुक्रेणाथ पुरीषेण मूत्रेणापि नखैस्तथा। दंष्ट्राभिर्वा क्षिपन्तीह मूषिकाः पञ्चधा विषम्॥ चाहे पांच प्रकार से अपने विषों को मनुष्य-शरीर में प्रविष्ट करते हैं, शुक्र, मूत्र, पुरीष, नख एवं दन्त के द्वारा। इस कथन के आधार पर तो उपर्युक्त पाँचों अङ्ग भी विष के अधिष्ठान माने जा सकते हैं। इसका समाधान इस प्रकार किया जाता है कि उनका शुक्र यदि मनुष्य-शरीर पर गिर जाए एवं फिर वहीं पर उनके दांत या नख आदि लग जावें तो उसके शुक्र का सम्पर्क रक्त के साथ हो जाता है और विष का प्रभाव होने लगता है। आज का पाश्चात्य विज्ञान चूहों को दंष्ट्रा-विष वाला मानता है, इनके काटने पर विष का सम्पर्क रक्त में होकर दो प्रकार के स्थानिक एवं सार्वदैहिक लक्षण उत्पन्न करता है। कई बार तो ऐसा भी देखा जाता है किसी व्यक्ति के पैरों के तलुवे अथवा एड़ी का मांस चूहे खा गये किन्तु उस पर कोई भी प्रभाव नहीं हुआ। सम्भवतः इसके दो ही कारण हो सकते हैं या तो (१) निर्विष चूहों द्वारा कटा गया हो अथवा (२) रक्त के साथ उनके विष का सम्पर्क ही न हुआ हो। अस्तु, आधुनिक ग्रन्थों के आधार पर इस विष का कारण स्पाइरोकीटा मार्सस म्यूरिस नाम का कुन्तलाणु माना जाता है। इन जीवाणुओं से चूहे तथा मूषक उपसृष्ट होते हैं और इन्हीं उपसृष्ट चूहों के दंश के कारण यह मूषकदंश ज्वर (Ratbite fever) या विष प्रभाव मनुष्यों में होता है। चूहे के काटने से मनुष्य में रोग का संक्रमण किस प्रकार होता है, उसके विषय में कतिपय वैज्ञानिकों की धारणा है कि काटते समय चूहे के मुख से कुछ लाला (Saliva) दंशस्थान में गिरता है जिसके जीवाणु मनुष्य शरीर में पहुँचते तथा विष-प्रभाव उत्पन्न करते हैं। मूषक दंश से त्वचा में प्रविष्ट हुआ विष या जीवाणु लसवाहिनियों द्वारा लसग्रन्थियों में तत्पश्चात् रक्त में प्रविष्ट होकर रोग के लक्षण उत्पन्न करता है। आचार्य सुश्रुत ने चूहों के लालन, पुत्रक आदि अठारह भेदों का उल्लेख किया है, छछूंदर भी इन्हीं में गिना गया है। परन्तु इन जातियों में किसी को सविष अथवा निर्विष करके भेद नहीं किया है, अतः इनके मतानुसार चूहों की सभी जातियाँ विषैली होती हैं निर्विष कोई भी नहीं। चूहों के दाँत बहुत तीक्ष्ण होते हैं अतः उनके दंश से विषसंचार अवश्यम्भावी मानकर ही आचार्यों ने उक्त मत प्रतिपादित किया है जो युक्तियुक्त भी है कि चूहे के शुक्र में ही विष होता है, जब यह शुक्र मनुष्य के किसी अंग पर गिर जाता है और अकस्मात् चूहा वहीं पुनः नख मार दे या दाँत से काट ही ले तो उस शुक्र का रक्त के साथ सम्पर्क होता है और मनुष्य पर विष का प्रभाव होने लगता है। यही नहीं आचार्य सुश्रुत ने विस्तारपूर्व पृथक् पृथक् जाति के चूहों की जातियों के दंश से होने वाले लक्षणों की भी विवेचना की है। आचार्य डल्हण ने तो एक स्थान पर पुनः कहा है कि—गर्भिण्या मूषिकया दष्टे अम्लादिदोहदः, ऋतुमत्या दष्टे रक्तमेहनमाध्मानं रतिशीलता च॥' इत्यादि॥ गर्भवती चुहिया के दंशन से अम्लादि द्रव्यों के सेवन की इच्छा एवं ऋतुमती या रजस्वला चुहिया के दंश से मूत्र में रक्त जाना, आध्मान तथा मैथुन की इच्छा होना आदि लक्षण होते हैं। अस्तु।

लालास्रावो लालनेन हिक्का छर्दिश्च जायते ॥१०॥
तण्डुलीयककल्कं तु लिह्यात्तत्र समाक्षिकम्।

लालन दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—अब दंश से होने वाले लक्षणों को विस्तार से सुनो। लालन चूहे के कारण लालास्राव, हिचकी, वमन होता है। इसमें चौलाई के कल्क को मधु मिलाकर चाटे॥ १०॥

पुत्रकेणाङ्गसादश्च पाण्डुवर्णश्च जायते ॥११॥
चीयते ग्रन्थिभिश्चाङ्गमाखुशावकसन्निभैः।
शिरीषेङ्गुदकल्कं तु लिह्यात्तत्र समाक्षिकम् ॥१२॥

पुत्रक दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—पुत्रक चूहे के दंश से अङ्गों में शिथिलता, पीलापन, चूहे के बच्चे के समान गांठों से शरीर भर जाता है। इसमें शिरीष तथा इङ्गुदी (हिंगोट) का कल्क मधु के साथ सेवन करवावे॥ ११–१२॥

कृष्णेन दंशे शोफोऽसृक्छर्दिः प्रायश्च दुर्दिने।
शिरीषफलकुष्ठं तु पिबेत् किंशुकभस्मना ॥१३॥

कृष्णदष्ट के लक्षण और चिकित्सा—कृष्ण चूहे के काटने से शोफ तथा दुर्दिन ( मेघाच्छन्न दिन ) में रक्त का वमन होता है। इसमें शिरीष फल, कुष्ठ को पलाशपुष्प भस्म में मिला कर पानी में घोल कर सेवन करायें ॥ १३ ॥

हंसिरेणान्नविद्वेषो जृम्भा रोम्णां च हर्षणम् ।
पिबेदारग्वधादिं तु सुवान्तस्तत्र मानवः ॥ १४ ॥

हंसिर दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—हंसिर चूहे के दंश से अन्न में विद्वेष, जृम्भा ( जम्हाई आना ) तथा रोमाञ्च होता है। इसमें वमन ( यथोचित रूप में ) करा कर आरग्वधादि गण के क्वाथ का सेवन कराए ॥ १४ ॥

चिक्कि(क्कि)रेण शिरोदुःखं शोफो हिक्का वमिस्तथा ।
जालिनीमदनाङ्कोठकषायैर्वामयेत्तु तम् ॥ १५ ॥
यवनालर्षभीक्षारं बृहत्योश्चात्र दापयेत् ।

चिक्किर दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—चिक्किर मूषक के दंश से शिर में वेदना, शोफ, हिक्का तथा वमन होता है। इसमें कटुतुम्बी ( कडवी तुरई ), मैनफल, अंकोठ, इनके कषाय से वमन करावे तथा इसमें जौ के क्षार ( यवक्षार ), केवांच तथा बड़ी कटेरी का क्षार भी मिला दे ॥ १५ ॥

छुच्छुन्दरेण तृट् छर्दिर्ज्वरो दौर्बल्यमेव च ॥१६॥
ग्रीवास्तम्भः पृष्ठशोफो गन्धाज्ञानं विसूचिका ।
चव्यं हरीतकी शुण्ठी विडङ्गं पिप्पली मधु ॥१७॥
अङ्कोठबीजं च तथा पिबेदत्र विषापहम् ।

छुच्छुन्दर दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—छुछुन्दर के दंश से प्यास, वमन, ज्वर, दौर्बल्य, ग्रीवास्तम्भ, पीठ में सूजन, गन्धज्ञान का न होना तथा विसूचिका होती है। इसमें चव्य, हरड़, सोंठ, वायविडङ्ग, पिप्पली, अंकोठ के बीज तथा मधु का सेवन करे। यह योग विषघ्न है ॥ १६-१७ ॥

ग्रीवास्तम्भोऽलसेनोर्ध्ववायुर्दंशे रुजा ज्वरः ॥१८॥
महागदं ससर्पिष्कं लिह्यात्तत्र समाक्षिकम् ।

अलस-दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—अलस नाम मूषक के दंश स्वरूप ग्रीवास्तम्भ, ऊर्ध्ववायु, दंश में वेदना तथा ज्वर होता है। इसमें घी तथा मधु के साथ महा अगद'को चाटे ॥१८॥

निद्रा कषायदन्तेन हृच्छोषः कार्श्यमेव च ॥१९॥
क्षौद्रोपेताः शिरीषस्य लिह्यात् सारफलत्वचः ।

कषायदन्त-दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—कषायदन्त चूहे से नींद आना, हृदय-शोष एवं कृशता होती है। इसमें शिरीष के सार, फल एवं छाल के चूर्ण को मधु के साथ चाटे ॥ १९ ॥

कुलिङ्गेन रुजः शोफो राज्यश्च दंशमण्डले ॥२०॥
सहे ससिन्धुवारे च लिह्यात्तत्र समाक्षिके ।

कुलिङ्ग-दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—कुलिङ्ग चूहे से वेदना, सूजन एवं दंश स्थान पर रेखाएं जैसी खिंच जाती है। इसमें मुद्गपर्णी, माषपर्णी व सिन्धुवार ( निर्गुण्डी ) को मधु के साथ चाटे ॥ २० ॥

अजितेनाङ्गकृष्णत्वं छर्दिर्मूर्च्छा च हृद्ग्रहः ॥२१॥
स्नुक्क्षीरपिष्टां पालिन्दीं मञ्जिष्ठां मधुना लिहेत् ।

अजित-दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—अजित के दंश से अङ्गों का कृष्ण वर्ण हो जाना, वमन, मूर्च्छा, हृदय का जकड़न होता है। इसमें निशोथ तथा मजीठ को थूहर के दुग्ध के साथ पीस कर मधु के साथ चाटे ॥ २१ ॥

चपलेन भवेच्छर्दिर्मूर्च्छा च सह तृष्णया ॥ २२ ॥
क्षौद्रेण त्रिफलां लिह्याद् भद्रकाष्ठजटान्विताम् ।

चपल-दंश से वमन, मूर्च्छा और प्यास होती है। इसमें त्रिफला, देवदारु तथा जटामांसी को चाटे ॥ २२ ॥

कपिलेन व्रणे कोथो ज्वरो ग्रन्थ्युद्गमः सतृट् ॥२३॥
लिह्यान्मधुयुतां श्वेतां श्वेतां चापि पुनर्नवाम् ।

कपिल-दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—कपिल नाम के मूषक से व्रण में सड़न, ज्वर, गाठों का उत्पन्न होना तथा प्यास होती है। इसमें श्वेत अपराजिता ( कोयल ) और श्वेत पुनर्नवा के रस चाटे ॥ २३ ॥

ग्रन्थयः कोकिलेनोग्रा ज्वरो दाहश्च दारुणः ॥ २४ ॥
वर्षाभूनीलिनीक्वाथकल्कसिद्धं घृतं पिबेत् ।

कोकिल-दष्ट के लक्षण तथा चिकित्सा—कोकिल से गांठें, तीव्र ज्वर एवं भयानक दाह होता है। इसमें पुनर्नवा, नीलिनी के क्वाथ तथा कल्क से सिद्ध घृत का पान करे ॥२४॥

अरुणेनानिलः क्रुद्धो वातजान् कुरुते गदान् ॥२५॥
महाकृष्णेन पित्तं च श्वेतेन कफ एव च ।
महता कपिलेनासृक् कपोतेन चतुष्टयम् ॥२६॥
भवन्ति चैषां दंशेषु ग्रन्थिमण्डलकर्णिकाः ।
पिडकोपचयश्चोग्रः शोफश्च भृशदारुणः ॥२७॥
दधिक्षीरघृतप्रस्थास्त्रयः प्रत्येकशो मताः ।
करञ्जारग्वधव्योषबृहत्यंशुमतीस्थिराः ॥२८॥
निष्क्वाथ्य चैषां क्वाथस्य चतुर्थोऽशः पुनर्भवेत् ।
त्रिवृद्दोऽयमृतावक्रसर्पगन्धाः समृत्तिकाः ॥२९॥
कपित्थदाडिमत्वक् च श्लक्ष्णपिष्टाः प्रदापयेत् ।
तत् सर्वमेकतः कृत्वा शनैर्मृद्वग्निना पचेत् ॥३०॥
पञ्चानामरुणादीनां विषमेतद्व्यपोहति ।
काकादनीकाकमाच्योः स्वरसेष्वथवा कृतम् ॥३१॥
सिराश्च स्रावयेत् प्राप्ताः कुर्यात् संशोधनानि च ।

अरुणादि पांचों से दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—अरुण नामक मूषक से कुपित वायु वातज रोगों को उत्पन्न करती है। महाकृष्ण से पित्त एवं महाश्वेत के विष से कफ प्रकुपित होता है। महाकपिल के विष से रक्त तथा कपोत नामक मूषक के विषसे चारो दोष प्रकुपित होते हैं। इसके दंश स्थान में ग्रन्थियां, चकत्ते तथा कर्णिकायें होती हैं। उग्र वेग वाली फुन्सियों की उत्पत्ति तथा भयानक शोथ होता हैं। इसके लिए दही, दूध और घी प्रत्येक का एक-एक प्रस्थ, करञ्ज, अमलतास, सोंठ, मरिच, पिप्पली, कण्टकारी, पृश्निपर्णी, शालपर्णी का क्वाथ बनावे और इस क्वाथ में क्वाथ का चतुर्थांश निशोथ, गावजवाँ, गुडूची, तगर, सर्पगन्धा, काली मृत्तिका ( मिट्टी ), कपित्थ (कैथ) की छाल तथा अनार की छाल को

बारीक पीसकर मिलाये। फिर इन सबको मृदु अग्नि से पाक करे। यह योग अरुण आदि पाचों चूहों के विष को नष्ट करता है। अथवा काकादनी ( सफेद गुञ्जा ) तथा मकोय के स्वरस में घृत को सिद्ध करे। मर्म स्थान की सिराओं को छोड़ कर उचित स्थानों पर सिरामोक्षण कर्म करे तथा वमन, विरेचन आदि संशोधन कर्मों की व्यवस्था करे॥

विमर्शः—मूषिक-दंशज विषों में दो प्रकार के लक्षण होते हैं—स्थानिक तथा सार्वदैहिक। स्थानिक लक्षण—इसमें दंश-स्थान में प्रकोप होकर, सव्रणता, पीड़ा, शोथ, कोथ ( Cangrene ) तथा पिडिकोत्पत्ति होती है। उस स्थान से सम्बन्धित लसिकावाहिनियाँ दोषग्रस्त होती हैं तथा लसग्रंथिकायें फूल जाती हैं, धीरे धीरे दंश स्थान का शोथ बढ़ता जाता है और उस पर कुपित धातु का आवरण बन जाता है। सार्वदैहिक लक्षण—इसमें स्थानिक लक्षणों के बढ़ने के साथ ही ज्वर का सहसा आक्रमण होता है। ज्वर के समय जाड़ा, मिचली, वमन, अतिसार, शरीर में पीड़ा, बेचैनी, शिरःशूल आदि लक्षण होते हैं। कभी कभी पूरे शरीर पर रक्तवर्ण के स्फोट निकलते हैं। विसर्प तथा शीतपित्त जैसे मण्डल शरीर पर निकलते हैं। तीसरे दिन ज्वर प्रायः १०३°-१०४° डिग्री तक पहुँच जाता है और प्रायः छठे दिन एकाएक उतर जाता है। पुनः ५-६ दिनों के बाद ज्वर का दूसरा दौरा आता है जो पांच-छः दिनों के बाद स्वयं कम हो जाता है। इस प्रकार सज्वर तथा निर्ज्वर अवस्था के दौरे महीनों तक अथवा कभी कभी तो कई वर्षों तक चलते रहते हैं। ज्वर के समय सभी लक्षण तीव्र होते हैं तथा ज्वरमुक्त होने पर मन्द हो जाते हैं अथवा बिलकुल मिट जाते हैं। प्रत्येक दौरे के समय रोगी दुर्बल हो जाता है तथा अधिक दौरे आने पर वह अत्यन्त कृश तथा मृतप्राय हो जाता है। आचार्य सुश्रुत द्वारा कथित लक्षण सामान्यतया मूषिक विष में ही मिलते हैं। मूषिक दंशज ज्वर ( Ratbite fever ) का वर्णन आधुनिक चिकित्साशास्त्र में निम्न रूप में मिलता है। उपसृष्ट ( Infected ) चूहे के काटने से मनुष्य के शरीर में क्षुद्र चक्राणु ( Spirillum Minus ) प्रवेश कर ज्वर, स्थानिक लसग्रन्थियों ( Lymphglands ) की पीडाकर वृद्धि, विस्फोट ( Rash ) तथा श्वेत कायाणूत्कर्ष ( Leuco cytosis ) आदि लक्षण उत्पन्न करते हैं। चूहे के काटने का इतिहास, ज्वर का अनेक बार पुनरावर्तन, विस्फोट, स्थानिक लसग्रन्थियों की पीडाकर वृद्धि तथा श्वेतकायाणूत्कर्ष इस रोग के प्रधान लक्षण हैं। शरीर में चक्राणु ( Spirochaeta ) के प्रवेश करने से दस दिन के अन्दर दंशित स्थान में शोथ होता है। स्थानिक ( Local ) लसग्रन्थियों की पीडाकर वृद्धि होती है और कम्प ( Rigor ) के साथ ज्वर प्रारम्भ होता है। प्रथम तीन दिन ज्वर रहता है तत्पश्चात् ज्वर की तीव्रता में कमी होने लगती है और सप्ताह के अन्त में प्रायः छठे दिन पसीना ( Sweating ) के साथ सहसा तापक्रम ( Temperature ) प्राकृत ( Normal ) हो जाता है। ज्वर के प्रारम्भ में वक्ष तथा बाहु पर उत्कर्णिक विक्षोभ ( Papular rash ) निकलते हैं तथा रक्त में चक्राणु मिल सकते हैं। एक सप्ताह पर्यन्त तापक्रम रहकर पुनः ज्वर प्रारम्भ हो जाता है फिर यह क्रम चलता रहता है। रक्त में श्वेतकायाणूत्कर्ष ( Leucocytosis ) मिलता है। रोग का निदान करने में—मूषिक दंश का इतिहास, ज्वर पुनरावर्तन, श्वेत कायाणूत्कर्ष, रक्त तथा दंशित स्थान के स्राव में चक्राणु के मिलने से रोग-विनिश्चित सम्भव है। यह रोग घातक नहीं है परन्तु चिरकालानुबन्धी है। उचित चिकित्सा के अभाव में महीनों या वर्षों तक बार-बार आक्रमण करता रहता है धीरे धीरे उसकी तीव्रता घट कर वह अपने आप भी अच्छा हो जाता है। इस प्रकार पुनरावर्तक ज्वर के बार-बार दौरे होते रहने से रोगी अधिकाधिक क्षीण हो जाता है एवं इस क्षीणता के फलस्वरूप उसकी मृत्यु भी हो सकती है। जापान में यह रोग काफी प्रचलित है, वहाँ इससे १० प्रतिशत मृत्यु होती है। भारतवर्ष में भी इस रोग से मृत्यु होती है। किन्तु प्रतिशत मृत्यु का प्रमाण ठीक ठीक मालूम नहीं किया जा सका है।

सर्वेषां च विधिः कार्यो मूषिकाणां विषेष्वयम् ॥३२॥
दग्ध्वा विस्रावयेद् दंशं प्रच्छितं च प्रलेपयेत्।
शिरीष-रजनी-कुष्ठ-कुङ्कुमैरमृतायुतैः ॥३३॥

मूषिक विष में दाह, विस्रावण और प्रलेप—सब मूषिका-दंश में यह विधि ( सिरावेधन, संशोधन ) करनी चाहिए। अग्नि में तप्त किए घी से दंश स्थान को दग्ध करे फिर पाछ कर दंश में से रक्त निकाले। दंशस्थान पर शिरीष, हल्दी, कुष्ठ, केशर और गिलोय का लेप करे॥ ३२-३३॥

छर्दनं जालिनीकाथैः शुकाख्याङ्कोठयोरपि।

मूषिक विष में शुकादि योग—जालिनी ( कड़ुई तुरई ), शुकाख्य ( श्योनाक या शिरीष ) और अंकोठ इनके क्वाथ से वमन करावे।

शुकाख्याकोषवत्योश्च मूलं मदन एव च ॥३४॥
देवदालीफलं चैव दध्ना पीत्वा विषं वमेत्।
सर्वमूषिकदष्टानामेष योगः सुखावहः ॥३५॥

शिरीष, कटुतुम्बी इनकी जड़, मैनफल तथा कुकड़लता का फल इनको दही के साथ पीसकर वमन करावे। सब चूहों के दंश में यह रोग लाभदायक है॥ ३४-३५॥

फलं वचा देवदाली कुष्ठं गोमूत्रपेषितम्।
पूर्वकल्पेन योज्याः स्युः सर्वोन्दुरुविषच्छिदः ॥३६॥

मूषक विष में फलादि योग— मैनफल, वच, देवदाली, कूठ इनको गोमूत्र में पीसकर दही के साथ पीना चाहिए। यह योग सभी चूहों के विष को नष्ट करता है॥ ३६॥

विरेचने त्रिवृद्दन्तीत्रिफलाकल्क इष्यते।
शिरोविरेचने सारः शिरीषस्य फलानि च ॥३७॥

मूषिक विष में विरेचन तथा शिरोविरेचन योग—विरेचन के लिए निशोथ, दन्ती ( जमालगोटा ) तथा त्रिफला के कल्क का प्रयोग करे। शिरोविरेचन के लिए शिरीष का सार भाग ( मध्यभाग ) तथा फल का प्रयोग करावे॥ ३७॥

हितस्त्रिकटुकाढ्यश्च गोमयस्वरसोऽञ्जने।
कपित्थगोमयरसौ लिह्यान्माक्षिकसंयुतौ ॥३८॥

रसाञ्जनहरिद्रेन्द्रयवकटुवीषु वा कृतम्।
प्रातः सातिविषं कल्कं लिह्यान्माक्षिकसंयुतम् ॥३९॥
तण्डुलीयकमूलेषु सर्पिः सिद्धं पिबेन्नरः।
आस्फोतामूलसिद्धं वा पञ्चकापित्थमेव वा ॥४०॥

मूषिक विष में संशमन योग—त्रिकटु (सोंठ मरिच, पीपल) मिलाकर गोबर के रस का अञ्जन करे। कैथ का स्वरस या गोबर के रस को मधु के साथ चाटे। रसौत, हल्दी, इन्द्रयव, कटुरोहिणी आदि के कल्क को मधु के साथ सेवन करावे। अतीस के कल्क को मधु के साथ प्रातःकाल खाये। चौलाई की मूल से सिद्ध किया हुआ घृत देवे। सारिवा के मूल में अथवा कैथ के पत्ते, फल, मूल, पुष्प व छाल इनके कषाय और क्वाथ में सिद्ध घृत का पान करे ॥ ३८–४० ॥

विमर्शः—पाश्चात्य वैद्यक में आखुविषचिकित्सा में (penicillin), संखिया (Arsenic) तथा बिस्मथ (Bismuth) का सूचिकाभरण करना चाहिए। संखिया के यौगिकों में सालवर्सन, नियोसलवार्सन, एसिटलसिन, मेफारसाइड के प्रयोग से तुरन्त लाभ पहुँचता है। ज्वरावेग में प्रारम्भ में सुई देने से लाभ होता है।

४५–७५ ग्राम प्रति सप्ताह एक बार सिरा द्वारा (Intravenously) सुई दी जाती है इससे रक्तगत विष या जीवाणु नष्ट हो जाते हैं। इस रोग में प्रायः चार या पाँच सूचिकाभरण की आवश्यकता पड़ती है। व्रण की स्थानिक चिकित्सा से कोई विशेष लाभ तो नहीं होता तथापि एक्रीफ्लेविन, यूसोल ( Eusol ) तथा अन्य जीवाणुनाशक घोल ( Autiseptic lotions ) से उसको साफ रखना बहुत जरूरी है। इससे व्रण का रोपण शीघ्र होता है। चरककार ने भी मूषिक के लक्षण तथा चिकित्सा का निम्न प्रकार से वर्णन किया है यथा—आदंशाच्छोणितं पाण्डुमण्डलानि ज्वरोऽरुचिः। लोमहर्षश्च दाहश्चाप्याखुदूषीविषार्दिते॥ मूर्च्छाङ्गशोथवैवर्ण्यक्लेदशब्दाश्रुतिज्वराः। शिरोगुरुत्वं लालाऽसृक्छर्दिश्चासाध्यमूषिकैः ॥ ( च० चि० अ० २३।१४६–१४७ ) अर्थात् दूषीविष चूहे के दंशव्रण से स्थान की पाण्डुता के साथ रक्त का स्राव होता है। मण्डल ( चकत्ते ) उत्पन्न होते हैं। ज्वर, अरुचि, रोमाञ्च तथा दाह आदि लक्षण होते हैं। मूर्च्छा, देह में शोथ, देह की विवर्णता, देह की क्लिन्नता व गलना, शब्द का सुनाई न पड़ना, ज्वर, शिर का भारीपन, लालास्राव तथा रक्त का वमन ये असाध्य मूषिकदष्ट के लक्षण हैं। तथा चिकित्सा का उल्लेख करते हुए चरककार कहते हैं कि—त्वचं च नागरं चैव समांशं श्लक्ष्णपेषितम्। पेयमुष्णाम्बुना सर्वमूषिकाणां विषापहम् ॥ (च० चि० अ० २३।२०४) दालचीनी, सोंठ इनके बारीक पिसे चूर्णों को सम परिमाण में मिलाकर गरम जल से पिलाना चाहिये। यह सब मूषिकों के विष को नष्ट करता है। अष्टाङ्गसंग्रहकार ने भी मूषिक के लक्षणों का प्रतिपादन करते हुए लिखा है, यथा—यस्मिन्नङ्गे पतत्येषां शुक्रमङ्गैः स्पृशन्ति वा। यच्छुक्लदिग्धैस्तत्रास्रे दूषिते पाण्डुतां गते। अन्थयः श्वयथुः कोठो मण्डलानि भ्रमोऽरुचिः। शीतज्वरोऽतिरुक् सादो वेपथुः पर्वभेदनम् ॥ रोमहर्षः स्रुतिर्मूर्च्छा दीर्घकालानुबन्धनम्। श्लेष्मानुबिद्धबह्वाखुपोतकच्छर्दनं सकृत् ॥ इति ॥

मूषिकाणां विषं प्रायः कुप्यत्यभ्रेष्वनिर्हृतम्।
तत्राप्येष विधिः कार्यो यश्च दूषीविषापहः ॥ ४१ ॥

मूषिक विष के शान्त होने पर भी शोधन कार्य—न निकला हुआ चूहे का विष प्रायः मेघों से आकाश के घिर जाने पर कुपित होता है। अतः यहाँ पर भी यही वमन, विरेचन तथा शिरोविरेचन आदि विधि तथा अन्य दूषीविष-नाशक उपचार बरतना चाहिए ॥ ४१ ॥

स्थिराणां रुजतां वाऽपि व्रणानां कर्णिकां भिषक्।
पाटयित्वा यथादोषं व्रणवच्चापि शोधयेत् ॥४२॥

आखुविष-कर्णिका की चिकित्सा—स्थिर अर्थात् न भरनेवाले अथवा भरते हुए व्रणों की कर्णिका को चिकित्सक चीरकर तथा दोष के अनुसार एवं व्रण की अवस्थानुसार चिकित्सा करे ॥ ४२ ॥

श्वशृगालतरक्ष्वृक्षव्याघ्रादीनां यदाऽनिलः।
श्लेष्मप्रदुष्टो मुष्णाति संज्ञां संज्ञावहाश्रितः ॥४३॥
तदा प्रस्रस्तलाङ्गूलहनुस्कन्धोऽतिलालवान्।
अत्यर्थबधिरोऽन्धश्च सोऽन्योन्यमभिधावति ॥४४॥
तेनोन्मत्तेन दृष्टस्य दंष्ट्रिणा सविषेण तु।
सुप्तता जायते दंशे कृष्णं चातिस्रवत्यसृक् ॥४५॥
दिग्धविद्धस्य लिङ्गेन प्रायशश्चोपलक्षितः।

उन्मत्त कुत्ता, शृगाल आदि से दष्ट के लक्षण—कुत्ता, गीदड़ ( सियार ), तरक्षु ( लकड़बग्घा ), रीछ, व्याघ्र आदि के विष के कारण, कफ से दूषित हुई वायु जब संज्ञावह स्रोतों का आश्रय लेकर संज्ञा विनाश कर देती है तब पशु की पूछ, हनु और स्कन्ध ( कन्धे ) बहुत ढीले हो जाते हैं ( उनका इन अङ्गों की स्थिति पर कोई बश अथवा नियन्त्रण नहीं रहता ), मुख से बहुत सा लालास्राव होता है वह पशु बहुत बहरा हो जाता है तथा वह एक दूसरे की ओर भागता है। उस पागल, विष वाले दंष्ट्री पशु के काटने से दंशस्थान में सुप्तता हो जाती है तथा उसमें से काले रक्त का बहुत सा रक्त बहता है और प्रायः विषाक्त शस्त्र से विद्ध व्रण के से लक्षण उत्पन्न होते हैं ॥ ४३–४५ ॥

विमर्शः—चरककार ने भी पागल कुत्ते के अभिधानार्थ निम्न लिखित लक्षणों का उल्लेख किया है, यथा—श्व-त्रिदोषप्रकोपात्तु तथा धातुविपर्ययात्। शिरोऽभितापी लालास्राव्यधो वक्त्रश्चैव च॥ अन्ये ये विविधा व्यालाः कफवातप्रकोपणाः। हृच्छिरोरुग्ज्वरस्तम्भतृषामूर्च्छाकरा मताः॥ ( च० चि० अ० २३।१७५–१७६ ) अर्थात् कुत्ते में तीनों दोषों का प्रकोप हो जाने से तथा धातुओं में विपरीतता अथवा विकृति होने से शिर में अभिताप ( पीड़ा ) होता है। उसके मुख से लार टपकती रहती है तथा वह मुख नीचे किये हुए चलता है। अन्य भी इसी प्रकार के हिंस्र पशु हैं जो कफ-वात को प्रकुपित करते हैं। इन सबसे दष्ट व्यक्तियों में हृदय तथा शिर में वेदना ज्वर, स्तम्भ, प्यास तथा मूर्च्छा ये लक्षण होते हैं। अष्टाङ्गसंग्रहकार ने भी इसका अत्यन्त सुन्दर तथा वैज्ञानिक वर्णन दिया है, यथा—शुनः श्लेष्मोल्वणा दोषाः संज्ञां संज्ञावहाश्रिताः। मुष्णन्तः कुर्वते क्षोभं धातूनामतिदारुणम् ॥ लालावानन्ध-बधिरः सर्वतः सोऽभिधावति। स्रस्तपुच्छहनुस्कन्धशिरोदुःखी नताननः॥

दंशस्तेन विदष्टस्य सद्यः कृष्णं क्षरत्यसृक्। हृच्छिरोरुग्ज्वरस्तम्भतृष्णामूर्च्छोद्भवोऽनु च ॥ अनेनान्येऽपि बोद्धव्या व्याला दंष्ट्राप्रहारिणः। शृगालः श्वा तरक्षुश्च द्वीपिव्याघ्रवृकादयः॥ ( अ० हृ० उ० तं० अ० ३८ ) इस प्रकार प्राचीन चिकित्सा-ग्रंथों में अलर्कविष की बड़ी साङ्गोपाङ्ग विवेचना प्राप्त होती है। वस्तुतः यह रोग कुत्ता, बन्दर, गीदड़, भेड़िया, लोमड़ी, बिल्ली, सूअर, रीछ आदि प्राणियों के काटने से फैलता है परन्तु प्रायः कुत्ते और सियारों से ही मनुष्यों में फैलते हुए देखा गया है। इन प्राणियों के दंशन से सदैव विष प्रभाव नहीं होता। बल्कि एक विशेष अवस्था में जब ये प्राणी विष के प्रभाव से मत्त हो जाते हैं तभी अपने दंश से दूसरे प्राणियों को भी उपसृष्ट करते हैं। अलर्कविष एक प्रकार का तीव्र विष होता है। कुत्ते या उसके समान जाति के प्राणी उससे पीड़ित होते हैं। उनके काटने से उनके लार ( लाला ) द्वारा मनुष्य के घाव में इसका सूक्ष्मदर्शकातीत ( Ultra-microscopic ), स्यन्दनशील विषाणु ( Filterable virus ) संक्रमित होता है। यह विषाणु रुग्णप्राणी की लाला तथा नेगरी पिण्ड ( Negrl Bodies ) में पाया जाता है तथा लालाग्रन्थियों में अधिष्ठान बनाकर पड़ा रहता है इसीलिए लालास्राव के द्वारा ही इसका संक्रमण होता है । आधुनिक वैज्ञानिक ऐसा मानते हैं कि इस प्रकार के पागल कुत्ते दस दिन के भीतर ही मर जाते हैं। धीरे धीरे इनकी मांसपेशियों का घात ( Paralysis ) होने लगता है । इनके भोंकने की आवाज बदल जाती है। तथा इनके लालास्राव से विषाणु सदैव निकलते रहते हैं। ये विषाणु दंश स्थान पर लालास्राव द्वारा आते हैं और नाड़ी-मार्ग का अनुसरण करते हुए मस्तिष्क तक पहुँचते हैं और यहां पर मस्तिष्क नाड़ी केन्द्रों में नेग्री पिण्ड बनकर अपजनन ( Degeneration ) की क्रिया का प्रारम्भ करते हैं। यह एक दूषीविष के स्वभाव का विष होता है अतः संचयकाल ( Incubation period ) ३०–४० दिनों का होता है तथा कभी-कभी तो तीन महीने के बाद इस रोग के लक्षण उत्पन्न होते देखे जाते हैं।

येन चापि भवेद् दष्टस्तस्य चेष्टां रुतं नरः ॥४६॥
बहुशः प्रतिकुर्वाणः क्रियाहीनो विनश्यति।
दंष्ट्रिणा येन दष्टश्च तद्रूपं यस्तु पश्यति ॥४७॥
अप्सु वा यदि वाऽऽदर्शेऽरिष्टं तस्य विनिर्दिशेत्।

उन्मत्त श्वादिदष्ट के अरिष्ट-लक्षण—जिस प्राणी के द्वारा काटा गया हो, यदि उसी प्राणी के समान चेष्टा तथा शब्द का रोगी बार-बार अनुकरण करता हो तथा जिसकी अपनी क्रियाएं नष्ट हो गई हों तो ऐसा मनुष्य मर जाता है। तथा जिस पशु से मनुष्य काटा गया हो उसी पशु के रूप को यदि रोगी जल या दर्पण में देखता है तो इस प्रकार के अरिष्ट लक्षण से युक्त रोगी अवश्य ही मरेगा ऐसा जान ले ॥४६–४७॥

त्रस्यत्यकस्माद्योऽभीक्ष्णं दृष्ट्वा स्पृष्ट्वाऽपि वा जलम्॥
जलत्रासं तु विद्यात्तं रिष्टं तदपि कीर्तितम्।
अदष्टो वा जलत्रासी न कथञ्चन सिध्यति ॥ ४९ ॥
प्रसुप्तोऽथोत्थितो वाऽपि स्वस्थस्त्रस्तो न सिध्यति।

जो मनुष्य विना कारण के सहसा ही जल को देखकर अथवा छूकर ( स्पर्शकर ) डर जाता है उसको भी रिष्ट-मृत्यु-सूचक लक्षण मानना चाहिये। इस अवस्था को 'जलत्रास' कहते हैं। अथवा यदि दंष्ट्री पशु से न काटे जाने पर भी जिसमें जलत्रास के लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं वह रोगी भी स्वस्थ नहीं होता। सोकर उठे हुए रोगी को यदि जलत्रास हो या स्वस्थ अवस्था में ही जलत्रास हो तो वह भी असाध्य है—ऐसा जानना चाहिए ॥ ४८–४९ ॥

विमर्शः—जलत्रास–पागल कुत्ते आदि के द्वारा काटे जाने पर प्रायः जलत्रास अथवा जलसंत्रास ( Hydrophodia ) नामक रोग हो जाता है जिसे अलर्क विष भी नाम दिया गया है। आधुनिक चिकित्सा-प्रणाली के मतानुसार यह रोग मनुष्य को पागल कुत्ते या उसी प्रकार के जानवरों के काटने से लालारस ( Saliva ) द्वारा विषाणु ( Virus ) के उपसर्ग से उत्पन्न होता है यह रोग प्रधानतया श्वान, शृगाल, भेड़िया आदि जानवरों में होता है। विषाणु शरीर में प्रवेश कर परिसरीय वातनाडियों ( Peripheral nerves ), द्वारा केन्द्रीय वातनाडी-संस्थान में पहुँच कर स्थायी ( Fixed ) हो जाता है। निगरण कष्ट ( Dysphagia ), अंगघात ( Paralysis ), चीत्कार ( Cry ) आदि आदि लक्षण होते हैं। तीन चार दिनों में रोगी की मृत्यु हो जाती है। लक्षण—दंशित स्थान में विकृति, ज्वर, निगरणकष्ट, उद्वेष्टन (Spasm), जलसंत्रास (Hydrophodia), चीत्कार, उन्माद, अंगघात तथा लालास्राव का अत्यधिक सञ्चार इस रोग के प्रधान लक्षण हैं। मनुष्य को कुत्ते के काटने के ३० दिन के बाद लक्षणों का प्रारम्भ शीघ्रता से होता है कभी कभी रोग के लक्षण कई वर्ष पश्चात् उत्पन्न होते हैं। ( १ ) दंशित स्थान में रक्ताधिक्य, पीड़ा स्पर्शासह्यता ( Tenberness ) तथा संज्ञानाश (Anaesthesia) होता है। ( २ ) उद्वेष्टन—इस रोग में मस्तिष्क में स्थित श्वसन तथा निगरण ( Deglutition) केन्द्रों में विशेष रूप से विकृति होती है। जल, भोजन तथा वायु के स्पर्श से निगरण तथा श्वसनसम्बन्धी पेशियों में अत्यन्त पीड़ा युक्त उद्वेष्टन होते हैं। जल का शब्द सुनने या जल को देखने से भी उद्वेष्टन होने लगते हैं। ( ३ ) चीत्कार—उद्वेष्टन के कारण एक विशिष्ट प्रकार की श्वान के समान चीत्कार ध्वनि होती है। ( ४ ) मानसिक स्थितिः—रोगी की मानसिक स्थिति प्रायः अन्त तक स्वाभाविक ( प्राकृत ) रहती है किन्तु कभी कभी भय, उन्माद आदि लक्षण होते हैं। ( ५ ) ज्वर—रोग की प्रारम्भिक तथा अंतिम अवस्था में ज्वर रहता है। ( ६ ) अन्य लक्षण—अङ्गघात, निद्रानाश, कनीनिका-अभिस्तीर्णता ( Dilated pupils ), ग्रीवा में संकोच ( Gonstriction ) प्रतीत होना, मुख से लालास्राव होना आदि लक्षण होते हैं। अन्तिम अवस्था में वाणी स्पष्ट हो जाती है। श्वसन ( Respiration ) क्षीण एवं अनियमित ( Irregular ) होकर बन्द हो जाता है। अङ्गघातिक प्रकार ( Paralytic type )—रोग का यह एक विशेष प्रकार है। इसमें अङ्गघात ( Paralysis ) की प्रधानता रहती है। व्यापक अङ्गघात होता है। अन्य लक्षणों की उग्रता प्रायः कम रहती है। जलसंत्रास के लक्षण की उपस्थिति न होने से

प्रायः निदान में कठिनाई होती है। रोग की अवधि प्रायः एक सप्ताह होती है। प्रारम्भ में तीव्र, ज्वर, शिरःशूल, वमन पेशियों में दौर्बल्य, असमन्वयता, ( Ataxia ) आदि लक्षण होते हैं। हृदयातिपात ( Heart failure ) होकर रोगी की मृत्यु हो जाती है। पागल कुत्ते के काटने का इतिहास तथा रोग के प्रधान लक्षण निदान की दृष्टि से पर्याप्त प्रमाण हैं। निदान—जलसंत्रास के रोगी को वायु-स्पर्श से ही उद्वेष्टन शुरू हो जाते हैं परन्तु अपतन्त्रक ( Hysteria ) के रोगी में वह लक्षण नहीं मिलता। इसलिए रोगी के शरीर पर पंखे की वायु स्पर्श कर उसका प्रभाव देखना चाहिए। चिकित्सा की दृष्टि से रोग असाध्य है परन्तु लक्षणों की उत्पत्ति के पहले जलसंत्रास-निरोधी ( Antirabic ) चिकित्सा करने से रोग की उत्पत्ति नहीं होती है।

दंशं विस्राव्य तैर्दष्टे सर्पिषा परिदाहितम् ॥५०॥
प्रदिह्यादगदैः सर्पिः पुराणं पाययेत च।
अर्कक्षीरयुतं ह्यस्य दद्याच्चापि विशोधनम् ॥५१॥
श्वेतां पुनर्नवां चास्य दद्याद्धत्तूरकायुताम्।
पललं तिलतैलं च रूपिकायाः पयो गुडः ॥५२॥
निहन्ति विषमालर्कं मेघवृन्दमिवानिलः।
मूलस्य शरपुङ्खायाः कर्षं धत्तूरकार्धिकम् ॥५३॥
तण्डुलोदकमादाय पेषयेत्तण्डुलैः सह।
उन्मत्तकस्य पत्रैस्तु संवेष्ट्यापूपकं पचेत् ॥५४॥
खादेदौषधकाले तमलर्कविषदूषितः।
करोति श्वविकारांस्तु तस्मिञ्जीर्यति चौषधे ॥५५॥
विकाराः शिशिरे याप्या गृहे वारिविवर्जिते।
ततः शान्तविकारस्तु स्नात्वा चैवापरेऽहनि ॥५६॥
शालिषष्टिकयोर्भक्तं क्षीरेणोष्णेन भोजयेत्।
दिनत्रये पञ्चमे वा विधिरेषोऽर्धमात्रया ॥५७॥
कर्तव्यो भिषजाऽवश्यमलर्कविषनाशनः।
कुप्येत् स्वयं विषं यस्य न स जीवति मानवः ॥५८॥
तस्मात् प्रकोपयेदाशु स्वयं यावत् प्रकुप्यति।

उन्मत्त आदि से दष्ट की चिकित्सा—इन पशुओं के काटने पर दंश स्थान को दबाकर रक्त निकाले तथा उसके बाद घी से जलावे। अगदों से दंश पर लेप कर तथा पुराना घृत पिलावे। आक के दुग्ध से मिला विरेचन विरेचन के रूप में देवे। धतूरे के साथ श्वेत अपराजिता तथा पुनर्नवा का सेवन कराये। पलल ( तिलकल्क ), तिल तैल और अर्क दुग्ध तथा गुड़ का सेवन करावे। यह औषधियां पागल जानवरों के विष को इस प्रकार नष्ट कर देती हैं जैसे वायु बादलों के समूह को। शरपुङ्खा की जड़ एक कर्ष, धतूरा आधा कर्ष, इनको चावलों के पानी के साथ तथा चावलों के साथ ही सेवन करने के लिए दे। उपर्युक्त द्रव्यों को भी धतूरे के पत्तों में पिट्ठी की भांति भर कर कचौड़ी बनावे। इनको पागल पशु के विष से दूषित प्राणी औषधि के रूप में खाये। इस औषधि के पचने पर मनुष्य उन्मत्त कुत्ते की भांति ही चेष्टा करता है। पानी विहीन शीतल गृह में रोगी को ले जाने से उक्त विकार शान्त हो जाने पर स्नान कराकर दूसरे दिन शालि तथा सांठी के भात को गरम दूध से भोजनार्थ दे। तीसरे अथवा पांचवें दिन यही प्रयोग अर्धमात्रा में दुहरावे पागल कुत्ते आदि के विष को नष्ट करने के लिए यह विधि अवश्य ही प्रयोग में लानी चाहिए। जिस मनुष्य में विष स्वयं कुपित हो जाता है वह नहीं बचता। अतः विष स्वयं कुपित हो इसके पहले ही वैद्य को उसे प्रकुपित कर देना चाहिये ॥ ५०–५८ ॥

बीजरत्नौषधीगर्भैः कुम्भैः शीताम्बुपूरितैः ॥५९॥
स्नापयेत्तं नदीतीरे समन्त्रैर्वा चतुष्पथे।
बलिं निवेद्य तत्रापि पिण्याकं पललं दधि ॥६०॥
माल्यानि च विचित्राणि मांसं पक्वामकं तथा।
अलकाधिपते यक्ष सारमेयगणाधिप ! ॥६१॥
अलर्कजुष्टमेतन्मे निर्विषं कुरु मा चिरात्।

पागल कुत्ते से दष्ट के विष में दवा—बीज ( तिलादि ), रत्न, औषधि इनको पानी भरने के पात्रों ( बरतने ) में डालकर तथा इन पात्रों को शीतल जल से भर कर पागल पशु के द्वारा दंशित व्यक्ति को नदी के तट पर अथवा चौराहे पर स्नान करावे। वहां पर तिलखल, तिलकल्क तथा दही की बलि देकर नाना प्रकार की मालायें, कच्चे एवं पकाये हुये मांस की बलि दे ( और यह मन्त्र पढ़े ) हे अलकाधिपति यक्ष, सारमेयगण के राजा ! पागल कुत्ते से काटे हुए मुझे शीघ्र ही निर्विष कीजिये ॥ ५९–६१ ॥

दद्यात् संशोधनं तीक्ष्णमेवं स्नातस्य देहिनः ॥६२॥
अशुद्धस्य सुरूढेऽपि व्रणे कुप्यति तद्विषम्।

पागल कुत्ते से दष्ट में तीक्ष्ण संशोधन—इस प्रकार स्नान किये व्यक्ति को तीक्ष्ण संशोधन देवे क्योंकि अशुद्ध व्यक्ति में व्रण के भर जाने पर विष प्रकुपित होने लगता है ॥ ६२ ॥

विमर्शः—भारत में आदि काल से इस रोग की स्थानिक, सार्वदैहिक व दैविक चिकित्सा की जाती रही है। इसके प्रतिषेधक टीके का आविष्कार पाश्चर ( ( Pasteur ) नाम के वैज्ञानिक ने सन् १८८४ ई० में किया था तथा आज तक प्रतिषेधक चिकित्सा के अलावा और कोई चिकित्सा सामने नहीं है अतः सदैव शीघ्रता से प्रतिषेधक चिकित्सा ( Prophylactic treatment ) ही करनी चाहिए। इसके द्वारा रोगी में रोग-प्रतिक्षमता ( Immunity ) पैदा हो जाती है। स्थानिक चिकित्साः—तीव्र एवं अच्छे अम्ल भी इसके विषाणु को नष्ट नहीं कर पाते हैं अतः व्रण में तीव्र नाइट्रिक एसिड ( Hno₃ ) या Carbolic Acid कार्बोलिक अम्ल लगाकर व्रण का दाह करना चाहिए। इसके अभाव में तप्त लोह-शलाका से विलेखा विदाह करते हैं प्रतिषेधक चिकित्साः—केवल सन्देह होने पर भी यह चिकित्सा तुरन्त प्रारम्भ करनी चाहिए। इसके पश्चात् यदि यह सिद्ध हो जावे कि काटनेवाला कुत्ता विषैला अथवा पागल नहीं था तो चिकित्सा बन्द की जा सकती है। अतः जहाँ तक हो सके कुत्ते की देख रेख में रखना चाहिए तथा यदि दस दिन के भीतर उस कुत्ते की मृत्यु नहीं हो जाती तो वह पागल या विषाक्त नहीं है जानकर उस मनुष्य की

प्रतिषेधक चिकित्सा भी बन्द कर देनी चाहिए । इस रोग में प्रयुक्त होनेवाली प्रत्यलर्क मसूरी ( Antirabic-vaccine ) कई प्रकार से बनाई जाती है । भारतवर्ष में यह भेड़ के मस्तिष्क से बनाई जाती है तथा इसको कार्बोलिक एसिड के मन्दबल विलयन अथवा लवण के हल्के घोल में बनाते हैं । यह मसूरी ३, ५, १०, २० सी० सी० की मात्राओं में मिलती है । इसको सदैव ५० सेण्टीग्रेड तापवाले स्थान पर रखना होता है । इस प्रकार की मसूरी ( Vaccine ) छः मास तक वीर्यवान् ( Potential ) बनी रहती है । सुई व पिचकारी को भली प्रकार हिलाकर दवा पिचकारी में भरना चाहिए । उदर की भित्ति ( Abdominal wall ) को टिं० आयोडीन ( Tr. Iodine ) से साफ कर लेना चाहिये । उदर त्वचा के नीचे इसका सूचीवेध करना चाहिए । इसकी सुई १४ से २१ दिन तक रोगी व रोग के अनुसार लगाई जाती है । साधारणतया कुत्ते के लालास्राव के लगने अथवा घात के मस्तिष्क से दूर होनेपर २ सी० सी० सात दिन तक या ४ दिनों तक ४ सी० सी०, तीव्र उपसर्ग में १० सी० सी० १४ तक देना होता है । इस प्रत्यलर्क मसूरी को शिरामार्ग द्वारा कभी नहीं लगाना चाहिए। चिकित्साजन्य उपद्रव—मांसपेशी के ऊपर छोटी-छोटी ग्रंथियाँ हो जाती हैं जिनमें कभी कभी कण्डू, पीड़ा व दाह भी होता है अतः उस स्थान को सेंकना चाहिए तथा कैल्सियम चूर्ण मुखमार्ग से प्रयोग कराना चाहिए। शिर में पीड़ा होने पर वेदनाहर यथा एस्पिरीन, सिबाल्जिन, सेरीडोन आदि देना चाहिए । यदि ज्वर हो जावे तो लक्षणानुसार उसकी चिकित्सा करे । रोगी को चिकित्सा कराते समय कुछ बातों का विशेष ध्यान रखना चाहिए। मादक द्रव्यों—शराब आदि का प्रयोग करते रहने से रोगक्षमता उत्पन्न होने में कठिनाई होती है । पहाड़, पहाड़ी, सीढ़ी आदि ऊँचे स्थानों पर नहीं चढ़ना चाहिए, खेल-कूद आदि में भी भाग नहीं लेना चाहिए । रोगी को ठण्डक से बचना चाहिए तथा उसे मल की सम्यक् प्रवृत्ति होती रहे इस बात का भी पूरा पूरा ध्यान रखना चाहिए तथा गुड़, तेल, मिर्च व खट्टी वस्तुओं का प्रयोग यथासम्भव नहीं करना चाहिये । जलसंत्रास रोग उत्पन्न होने के पहले यदि प्रतिषेधक चिकित्सा करा ली जावे तो रोगी को निश्चित रूप से बचाया जा सकता है, उस समय उसे गुदा द्वारा पोषण देना चाहिए तथा अवसादक औषधों यथा अहिफेन ( Morphia ) का प्रयोग करें व रोगी को गरम तथा अंधेरे स्थान पर रखें। इस रोग की चिकित्सा के विशेष केन्द्र प्रायः हर बड़े नगर में सरकार के द्वारा खोले गये हैं अतः चिकित्सक को तुरन्त ही ऐसे रोगी को वहाँ चिकित्सा के लिए भेज देना चाहिए ।

श्वादयोऽभिहिता व्याला येऽत्र दंष्ट्राविषा मया ।।६३।।
अतः करोति दष्टस्तु तेषां चेष्टां रुतं नरः ।
बहुशः प्रतिकुर्वाणो न चिरान्म्रियते च सः ।।६४।।

उन्मत्त व्याल से दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—यहाँ पर कुत्ते आदि दंष्ट्रा विषवाले जो हिंसक पशु मैंने कहे हैं उनसे काटा हुआ मनुष्य उनके समान ही चेष्टा तथा शब्द करता है जो बार बार इनका अनुकरण ( नकल ) करता है वह शीघ्र ही मृत्यु का ग्रास बनता है ॥ ६३–६४ ॥

नखदन्तक्षतं व्यालैर्यत्कृतं तद्विमर्दयेत् ।
सिञ्चेत्तैलेन कोष्णेन ते हि वातप्रकोपकाः ।।६५।।

इति सुश्रुतसंहितायां कल्पस्थाने मूषिककल्पो नाम सप्तमोऽध्यायः ।। ७ ।।

हिंसक पशुओं के नख या दन्त से जो क्षत बना हो उसको मल देवे तथा उसे गरम सुहाते तेल से सेक करे। क्योंकि ये नख तथा दाँत वायु को प्रकुपित करते हैं ॥ ६५ ॥

विमर्शः—चरककार ने नख-दन्त-क्षत के लक्षण तथा चिकित्सा का उल्लेख निम्न प्रकार से किया है कि—चतुष्पाद्द्विपाद्भिर्वा नखदन्तक्षतं तु यत् । शूयते पच्यते वापि स्रवति ज्वरयत्यपि ॥ सोमवल्कोऽश्वकर्णश्च गोजिह्वा हंसपद्यपि । रजन्यौ गैरिका लेपो नखदन्तविषापहः ॥ ( च. चि. अ. २३।२१८–२१९ ) चौपाये वा दो पैर वाले प्राणियों के नख और दाँत के क्षतों में शोथ, पक जाना और स्राव होता है। तथा ज्वर भी हो सकता है। सोमवल्क, अश्वकर्ण, गोजिह्वा, हंसपदी, हल्दी, दारुहल्दी, गेरु इन्हें एकत्र मिश्रित कर लेप करने से नख और दाँतों का विष नष्ट हो जाता है। सिंह, बन्दर आदि के नख एवं दन्त के क्षत में विसर्प हो जाता है। सींग का क्षत भी नख क्षत के समान ही समझना चाहिए !

इति सुश्रुतसंहितायां कल्पस्थाने मूषिककल्पो नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

नोट—

## अष्टमोऽध्यायः

अथातः कीटकल्पं व्याख्यास्यामः ।। १ ।।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ।। २ ।।

कीटकल्प का उपक्रम—अब इसके आगे कीटकल्प का व्याख्यान किया जायगा जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने कहा था ॥ १–२ ॥

सर्पाणां शुक्रविण्मूत्रशवपूत्यण्डसंभवाः।
वाय्वग्न्यम्बुप्रकृतयः कीटास्तु विविधाः स्मृताः॥ ३॥
सर्वदोषप्रकृतिभिर्युक्तास्ते परिणामतः।
कीटत्वेऽपि सुघोराः स्युः सर्व एव चतुर्विधाः॥ ४॥

कीटों की उत्पत्ति—साँपों के शुक्र, मल, मूत्र, शव के सड़ने तथा उनसे अण्डों के उत्पन्न होने से पैदा होनेवाले वायु, अग्नि (पित्त) तथा कफ की प्रकृतिवाले कीट विविध प्रकार के कहे गये हैं। परिणामतः ये सब कीट सब दोषों की प्रकृति से युक्त होते हैं। कीट छोटे अथवा तुच्छ होने पर भी अति भयानक होते हैं। ये चार प्रकार के होते हैं॥

विमर्शः—सर्पों के ही विष्ठा, मूत्र आदि के सड़ने से चार प्रकार के कीटों की उत्पत्ति मानी गई है, दोष भेद से भी वातोल्बण पित्तोल्बण, श्लेष्मोल्बण तथा सान्निपातिक इन चारों वर्गों में ६७ प्रकार के कीटों की गणना की गई है, जिनमें १८ वातज, २४ पित्तज, तथा १३ श्लेष्मा-प्रकोपक हैं शेष १२ सन्निपातज हैं जो दारुण, प्राणघातक तथा सर्पदंश के समान ही वेगों को उत्पन्न करने वाले होते हैं। आजकल तो इन कीटों के नाम तथा रूप का ज्ञान भी प्रायः नहीं के बराबर ही है। चरककार ने भी कीटों की उत्पत्ति के विषय में निम्नमत प्रतिपादित किया है, यथा—सर्पाणामेव विण्मूत्रात्कीटाः स्युः कीटसम्मताः। दूषीविषाः प्राणहरा इति संक्षेपतो मताः॥ (च. चि. अ. २३।१३९) अर्थात् साँपों के ही पुरीष, मूत्र आदि से जो कीट उत्पन्न होते हैं उन्हें ही यहाँ कीट कहा गया है, वे संक्षेपतः दो प्रकार के होते हैं (१) दूषीविष कीट, (२) प्राणहर कीट। आचार्य डल्हण ने भी व्याख्या करते हुए लिखा है कि—'सर्पाणां दर्वीकरमण्डलिराजिमतां शुक्रादिपञ्चसम्भवाः, यथासंख्यं वाय्वग्न्यम्बुप्रकृतयः कीटाः। शवो मृतसर्पशरीरं तस्य पूतिः शटनम्। त्रीन् कीटान् दर्वीकरमण्डलिराजिलसम्बन्धेन वाय्वादिप्रकृतिकमाभिर्दिश्य चतुर्थं स्वभावेन कर्मणा च निर्दिशन्नाह।'''सुघोराः त्रिदोषादिकोपनाः, वैकरञ्जसर्पनातिशुक्रादिसम्भवत्वेन इति॥'

कुम्भीनसस्तुण्डिकेरी शृङ्गी शतकुलीरकः।
उच्चिटिङ्गोऽग्निनामा च चिच्चिटिङ्गो मयूरिका॥५॥
आवर्तकस्तथोरभ्रः सारिकामुखवैदलौ।
शरावकुर्दोऽभीराजिः परुषश्चित्रशीर्षकः॥ ६॥
शतबाहुश्च यश्चापि रक्तराजिश्च कीर्तितः।
अष्टादशेति वायव्याः कीटाः पवनकोपनाः॥ ७॥
तैर्भवन्तीह दष्टानां रोगा वातनिमित्तजाः।

अठारह प्रकार के वायव्य कीटों के नाम—कुम्भीनस, तुण्डिकेरी, शृङ्गी, शतकुलीरक, उच्चिटिङ्ग, अग्निनामा, चिच्चिटिङ्ग, मयूरिका, आवर्तक, उरभ्र, सारिका, मुखवैदल, शरावकुर्द, अभीराजि, परुष, चित्रशीर्षक, शतबाहु, रक्तराजि, ये अठारह कीट वातप्रकृति के हैं, ये वायु को प्रकुपित करते हैं। इनके काटने से वातजन्य रोग होते हैं॥ ५-७॥

कौण्डिन्यकः कणभको वरटी पत्रवृश्चिकः॥ ८॥
विनासिका ब्राह्मणिका बिन्दुलो भ्रमरस्तथा।
बाह्यकी पिच्चिटः कुम्भी वर्चःकीटोऽरिमेदकः॥ ९॥
पद्मकीटो दुन्दुभिको मकरः शतपादकः।
पञ्चालकः पाकमत्स्यः कृष्णतुण्डोऽथ गर्दभी॥१०॥
क्लीतः कृमिसरारी च यश्चाप्युत्क्लेशकस्तथा।
एते ह्यग्निप्रकृतयश्चतुर्विंशतिरेव च॥११॥
तैर्भवन्तीह दष्टानां रोगाः पित्तनिमित्तजाः।

२४ प्रकार के आग्नेय कीटों के नाम—कौण्डिन्य, कणभक, वरटी, पत्रवृश्चिक, विनासिका, ब्राह्मणिका, बिन्दुल, भ्रमर, बाह्यकी, पिच्चिटि, कुम्भी, वर्चःकीट, अरिमेदक, पद्मकीट, दुन्दुभिक, मकर, शतपादक, पञ्चालक, पाकमत्स्य, कृष्णतुण्ड, गर्दभी, क्लीत, कृमिसरारी, उत्क्लेशक, ये चौबीस पित्त प्रकृतिवाले हैं, इनके काटने से पित्तप्रकोपजन्य रोग होते हैं॥ ८-११॥

विश्वम्भरः पञ्चशुक्लः पञ्चकृष्णोऽथ कोकिलः॥१२॥
सैरेयकः प्रचलको वलभः किटिभस्तथा।
सूचीमुखः कृष्णगोधा यश्च काषायवासिकः॥१३॥
कीटो गर्दभकश्चैव तथा त्रोटक एव च।
त्रयोदशैते सौम्याः स्युः कीटाः श्लेष्मप्रकोपणाः॥१४॥
तैर्भवन्तीह दष्टानां रोगाः कफनिमित्तजाः।

१३ प्रकार के सौम्य कीटों के नाम—विश्वम्भर, पञ्चशुक्ल, पञ्चकृष्ण, कोकिल, सैरेयक, प्रचलक, वलभ, किटिभ, सूचीमुख, कृष्णगोधा, काषायवासिक, गर्दभक, त्रोटक, ये तेरह कीट सौम्य एवं कफप्रकोपक होते हैं, इनके काटने से कफजनित रोग होते हैं॥ १२-१४॥

तुङ्गीनासो विचिलकस्तालको वाहकस्तथा॥१५॥
कोष्ठागारी क्रिमिकरो यश्च मण्डलपुच्छकः।
तुण्ड(ङ्ग)नाभः सर्षपिको वल्गुलिः शम्बुकस्तथा॥१६॥
अग्निकीटश्च विज्ञेया द्वादश प्राणनाशनाः।
तैर्भवन्तीह दष्टानां वेगज्ञानानि सर्पवत्॥१७॥
तास्ताश्च वेदनास्तीव्रा रोगा वै सान्निपातिकाः।
क्षाराग्निदग्धवद्दंशो रक्तपीतसितारुणः॥१८॥

१२ प्रकार के सान्निपातिक कीटों के नाम—तुङ्गीनास, विचिलक, तालक, वाहक, कोष्ठागारी, कृमिकर, मण्डलपुच्छक, तुण्डनाभ, सर्षपिक, वल्गुलि, शम्बूक तथा अग्निकीट नामक बारह कीट प्राणनाशक होते हैं। इनके काटने पर सर्पों के विष की भाँति ही विषवेग होते हैं तथा उसी प्रकार की वेदनाएँ होती हैं और ये सन्निपात के लक्षण उत्पन्न करते हैं। इनका दंश क्षार या अग्निदग्ध के समान रक्त वर्ण का (लाल), पीला श्वेत या काले वर्ण का होता है॥ १५-१८॥

कीट (६७)

| वातज (१८) | पित्तज (२४) | कफज (१३) | सन्निपातज (१२) |
|---|---|---|---|
| कुम्भीनस | कौण्डिन्यक | विश्वम्भर | तुङ्गीनास |
| तुण्डिकेरी | कणभक | पञ्चशुक्ल | विचिलक |
| शृङ्गी | वरटी | पञ्चकृष्ण | तालक |
| शतकुलीरक | पत्रवृश्चिक | कोकिल | वाहक |
| उच्चिटिंग | विनासिका | सैरेयक | कोष्ठागारी |
| अग्निनामा | ब्राह्मणिका | प्रचलक | क्रमिकट |
| चिच्चिटिङ्ग | बिन्दुल | वलभ | मण्डलपुच्छक |
| मयूरिका | भ्रमर | किटिभ | तुण्डनाभ |
| आवर्तक | बाह्यकी | सूचीमुख | सर्षपिक |
| उरभ्र | पिच्चिट | कृष्णगोधा | वल्गुलि |
| सारिका | कुम्भी | काषायवासिक | शम्बुक |
| मुखवैदल | वर्चःकीट | गर्दभक | अग्निकीट |
| शरावकुर्द | अरिमेदक | त्रोटक | |
| अभीराजि | पद्मकीट | | |
| परुष | दुन्दुभीक | | |
| चित्रशीर्षक | मकर | | |
| शतबाहु | शतपादक | | |
| रक्तराजि | पञ्चालक | | |
| | पाकमत्स्य | | |
| | कृष्णतुण्ड | | |
| | गर्दभी | | |
| | क्लीत | | |
| | कृमिसरारी | | |
| | उत्क्लेशक | | |

ज्वराङ्गमर्दरोमाञ्चवेदनाभिः समन्वितः ।
छर्द्यतीसारतृष्णाश्च दाहो मूर्च्छा विजृम्भिका ॥ १९ ॥
वेपथुश्वासहिक्काश्च दाहः शीतं च दारुणम् ।
पिडकोपचयः शोफो ग्रन्थयो मण्डलानि च ॥ २० ॥
ददवः कर्णिकाश्चैव विसर्पाः किटिभानि च ।
तैर्भवन्तीह दष्टानां यथास्वं चाप्युपद्रवाः ॥ २१ ॥
येऽन्ये तेषां विशेषास्तु तूर्णं तेषां समादिशेत् ।
दूषीविषप्रकोपाच्च तथैव विषलेपनात् ॥ २२ ॥
लिङ्गं तीक्ष्णविषेष्वेतत्—

तीक्ष्णविष कीट के लक्षण—इन तीक्ष्ण विष वाले कीटों के विष के कारण ज्वर, अङ्गमर्द (अङ्गों का टूटना), रोमाञ्च (वेदना के कारण), छर्दि (वमन) अतिसार, तृष्णा, दाह, मूर्च्छा, जृम्भा (जम्हाई आना), कम्पन, श्वास, हिचकी, दाह, अतिशीत, पिडकाओं की वृद्धि होना, शोफ, ग्रंथियाँ (गाँठें), मण्डल, दद्रु, कर्णिकाएँ, विसर्प, किटिभ आदि लक्षण होते हैं, जो तत्सम्बन्धी दोषों के उपद्रव हैं तथा जो अन्य उपद्रव हैं उनके भेदों को भी दूषीविष के लक्षणादिकों से, विष के आहारादि भेद से ज्ञात करे ॥ १९-२२॥

विमर्शः—चरककार ने दूषीविष कीटों से दष्ट के लक्षण तथा उनके प्राणहर लक्षणों का वर्जन करते हुए कहा है, कि—गात्रं रक्तं सितं कृष्णं श्यावं वा पिडकान्वितम् । सकण्डूदाहवीसर्पपाकि स्यात्कुथितं तथा ॥ कीटैर्दूषीविषैर्दष्टं लिङ्गं प्राणहरं शृणु । सर्पदष्टे तथा शोथो वर्धते सोग्रगन्ध्यसृक् । दंशेऽक्षिगौरवं मूर्च्छा सरुगातः श्वसित्यपि ॥ (च. चि. अ. २३।१४०-१४१) जिस अवयव पर दूषीविष कीट काटता है। वह स्थान श्वेत, काला व श्याम वर्ण का हो जाता है। उस पर फुन्सियाँ निकल आती हैं, खुजली तथा दाह होता है। विसर्प हो जाता है अर्थात् शोथ फैलता जाता है। वह स्थान पक जाता है तथा सड़-गल जाता है तथा प्राणहर कीट से दष्ट के लक्षण में सांप से दष्ट पुरुष में जैसा शोथ होता है वैसा ही यहां दंशस्थान में शोफ उग्रगन्धयुक्त रक्त के साथ होता हुआ निरन्तर वृद्धि को प्राप्त होता है। नेत्र का भारीपन, मूर्च्छा, श्वास तथा वेदना से रोगी पीडित होता है। इसी प्रकार अष्टांगसंग्रहकार ने भी कहा है कि—वेगाश्च सर्पवच्छोको वर्द्धिष्णुर्विस्रक्तता । शिरोऽक्षिगौरवं मूर्च्छा भ्रमः श्वासोऽतिवेदना ॥ (अ. सं. उ. तं. अ. ४३) चरककार ने पुनः मत व्यक्त करते हुए कहा है कि—तृष्णाऽरुचिपरीतश्च भवेद् दूषीविषार्दितः । (च. चि. अ. २३-१४२) दूषीविष कीट से दष्ट पुरुष में पूर्वोक्त स्थानीय लक्षणों के अतिरिक्त तृष्णा तथा अरुचि भी होती है।

—शृणु मन्दविषेष्वतः ।
प्रसेकारोचकच्छर्दिशिरोगौरवशीतकाः ॥ २३ ॥
पिडकाकोठकण्डूनां जन्म दोषविभागतः ।

मन्दविष कीट के लक्षण—अब मन्दविषों के लक्षणादि सुनो-मुख से लालास्राव, अरोचक, वमन, शिर में भारीपन, अवशीतन (शीत की कमी), पिडिका, कोठ, कण्डु की उत्पत्ति आदि लक्षण कीटों के दोषों के अनुसार दृष्टिगोचर होते हैं ॥ २३ ॥

योगैर्नानाविधैरेषां चूर्णानि गरमादिशेत् ॥ २४ ॥
दूषीविषप्रकाराणां तथा चाप्यनुलेपनात् ।

गर विष के लक्षण—इन कीटों के विविध प्रकार के योगों से बने हुए चूर्णों को गर विष कहना चाहिए। दूषीविष के भाँति लेप करने से भी इनसे गरविष उत्पन्न होता है ॥२४॥

विमर्शः—इन विषैले कीटों के वेग सर्पों की भाँति होते हैं। बढ़नेवाला शोफ, रक्त की विस्रता, शिर तथा आँखों का भारीपन, मूर्च्छा, भ्रम, श्वास तथा दंशस्थान पर पीड़ा आदि लक्षण होते हैं। प्रायः सभी कीटों के दंशस्थान पर कर्णिका, मांसांकुर, शोफ, ज्वर, कण्डू तथा अरुचि होती है। विषों का एक छोटा भेद संयोगज विष का है। इसकी कई ग्रंथकारों ने कई संज्ञाएँ दी हैं। इसके कारण मृत्यु नहीं होती परन्तु यह चिरकालीन रोगों को उत्पन्न करता है। जैसा कि चरककार ने कहा है कि—परं संयोगजं चान्यद् गरसंज्ञं गदप्रदम् । कालान्तरविपाकित्वान्न तदाशु हरत्यसून् ॥ (च. चि. अ. २३।१४) स्थावर, जङ्गम से अतिरिक्त एक और भी विष होता है जिसे गर नाम से कहा जाता है। यह संयोगज होता है। यह भी रोगों को उत्पन्न करता है। कालान्तर में विपाक होने के कारण यह शीघ्र ही मृत्यु का कारण नहीं होता। वृद्ध काश्यपकार ने तो गरविष की

और अधिक स्पष्ट व्याख्या की है यथा—संयोगजञ्च द्विविधं तृतीयं विषमुच्यते। गरं स्यादविषं तत्र सविषं कृत्रिमं मतम्॥ अर्थात् संयोगज विष नामक विष का एक तृतीय वर्ग भी है यह भी दो प्रकार का होता है। अविष द्रव्यों से निर्मित को गर तथा सविष द्रव्यों के संयोग से बने विष को कृत्रिम विष कहते हैं। यूनानी चिकित्सा के अनुसार भी केंचुआ, बीरबहूटी, सांडा आदि प्राणियों का प्रयोग योगों में यथा-लेपन व खाद्य योगों में किया जाता है उसी प्रकार यदि उक्त विषैले कृमियों का प्रयोग करने पर विषजनित उपद्रवादि होने लगते हैं तो वह गर विष कहलाता है। इस प्रकार विविध औषधियों के संयोग से बने विष को गर विष कहते हैं। इसके प्रभाव से शोफ, पाण्डु, उदररोग, उन्माद, अर्श आदि विकार होते हैं। नाना प्रकार के प्राणियों के अङ्गों से उत्पन्न मल (मूत्र, पुरीष, नख, केश, रोम), विरुद्ध ओषधियों के भस्म तथा अल्पवीर्य वाले विषों के योग से ये विष बनते हैं। इसका प्रयोग कुलटा या सौत के द्वेष से क्षुभित स्त्रियाँ अपने सौभाग्य के लिए व अपने पति को अपने वश में रखने के लिए अथवा अपने ऊपर अनुरक्त बनाए रखने के लिए करती हैं। यह विष सद्यो-घातक न होकर चिरकालिक स्वरूप की कोई व्याधि उत्पन्न कर देता है। इसके अतिरिक्त कई बार राजाओं में चिरकाल तक कष्ट देकर मारने के लिए भी इसका प्रयोग किया जाता रहा है। इस स्थिति में शत्रु के द्वारा प्रेरित राजा के निकटवर्ती दरबारीगण राजा पर इसका प्रयोग करते हैं। गर विष प्रायः जीर्णस्वरूप का होता है परन्तु तीव्र भी हो सकता है प्रायः इसका प्रयोग गुप्त रूप से भोजन में मिलाकर उस भोजन को शत्रु को खिलाकर किया जाता है। इस विष से पीड़ित हुआ व्यक्ति कृश, पाण्डुवर्ण, मन्दाग्नि, कास, श्वास, ज्वरयुक्त, प्रतिलोम वायु से युक्त, निद्रा तथा चिन्ता में डूबा हुआ, उदररोगों (यकृत वृद्धि, प्लीहावृद्धि आदि) से पीड़ित, दीन-हीन वाणी वाला, दुर्बल, आलसी, शोफी, निरन्तर आध्मान से युक्त, ग्रहणी तथा क्षय रोग से युक्त होता है। उसको सपने में सियार, बिल्ली, नेवला, हिंस्र पशु, बन्दर, सूखे वनस्पति तथा जलाशय दृष्टिगोचर होते हैं तथा स्वप्न में ही अपने को काला या गोरा तथा स्वस्थ होने पर इन्द्रियविहीन देखता है। उपर्युक्त लक्षणों को देखकर चिकित्सक को उसके इतिहास तथा परिस्थिति के बारे में जिज्ञासा करनी चाहिए। यदि संदिग्ध प्रकार का इतिहास प्राप्त होता हो तो गर विष का निश्चय कर लेना चाहिए। यदि रोगी तत्काल आ गया हो तो उसको वमन तथा आमाशय-प्रक्षालन कराना चाहिए। उसके बाद उसको ताम्रभस्म का उपयोग मधु के साथ कराना चाहिए। इसके चटाने से हृदय का सम्यक् विशोधन हो जाता है। सुवर्णमाक्षिक का मधु-शर्कराके साथ सेवन कराना चाहिए तथा नागदन्ती, निशोथ, स्नुहीक्षीर व मैनफल से सिद्ध घृत का प्रयोग कराना चाहिए। चिरकालीन गर विष की चिकित्सा करते समय मूर्वा, गुडूची, तगर आदि द्रव्यों को तक्र, गरम पानी या नीबू के रस से गरपीड़ित मनुष्य को पिलाना चाहिए। स्वर्ण के योगों का सेवन कराना चाहिए। अवस्थानुसार उपर्युक्त बातों को ध्यान में रखते हुए गरविष प्रारम्भिक अवस्था में भोजन विष ( Food poisoning ) के रूप में रहता है परन्तु जीर्णावस्था में वह मन्दविषमयता ( Slow poisoning ) का रूप ले लेता है। आज के वैज्ञानिक भी मानते हैं कि किन्हीं अज्ञात कारणों से शरीर के विभिन्न अंग कुछ विशिष्ट प्रकार के विष बनाने लगते हैं जिनके कारण शरीर की जीवनीय शक्ति ( Vitality ) घटने लगती है तथा मनुष्य मृत्यु के मुख की ओर अग्रसर होता जाता है। इस प्रकार के मन्द विष को स्वगत विषाक्तता ( Auto poisoning ) कहा जाता है। सम्भवतः आयुर्वेद के ग्रंथों में वर्णित गरविष जिसका निर्विष विरुद्ध द्रव्यों के संयोग से निर्माण होता है, इसी वर्ग का प्रतीत होता है। कुछ आचार्यों का मत है कि हीनवीर्य स्थावर विष दूषीविष तथा हीनवीर्य लूतसर्प, कीटादि जंगम विषों के संयोग से निर्मित चूर्ण-प्रलेपादि गरविष हैं किन्तु वास्तव में दोनों एक ही हैं केवल नाम का भेदमात्र ही है क्योंकि दोनों के गुण-धर्म भी समान ही होते हैं, इति। आचार्य डल्हण ने भी उपर्युक्त श्लोकों की व्याख्या करते हुये आलम्बायन नामक आचार्य के मत का वर्णन किया है कि—'अथालम्बायनोक्तः कीटानां सामान्यज्ञानोपायो लिख्यते—'कृष्णाभिर्बिन्दुलेखाभिः पक्षैः पादैर्मुखैर्नखैः। शूकैः कण्टकलाङ्गूलैः संश्लिष्टैः पक्षरोमभिः॥ स्वनैः प्रमाणैः संस्थानैर्लिङ्गैश्चापि शरीरगैः। विष वीर्यैश्च कीटानां रूपज्ञानं विभाव्यते॥ इति······तथा तेषां न केवलं नियमेन शूकादिदंशेन विषप्रादुर्भावः, किन्तर्हि अभ्यवहारचूर्णानुलेपनैश्च दूषीविषलिङ्गप्रादुर्भाव इत्याह—यश्चैतानि हि चूर्णैर्वा चूर्ण्यते लिप्यतेऽथवा। मूत्रादिभिस्तस्य दूषीविषलिङ्गं समादिशेत॥' इति॥

एकजातीनतस्तूर्ध्वं कीटान् वक्ष्यामि भेदतः॥२५॥
सामान्यतो दृष्टलिङ्गैः साध्यासाध्यक्रमेण च।
त्रिकण्टः करिणी चापि हस्तिकक्षोऽपराजितः।
चत्वार एते कणभा व्याख्यातास्तीव्रवेदनाः॥२६॥

तैर्दष्टस्य श्वयथुरङ्गमर्दो गुरुता गात्राणां दंशः कृष्णश्च भवति॥ २७॥

४ प्रकार के कणभ के नाम और उससे दष्ट के लक्षण—इसके आगे एक जातिवाले कीटों का वर्णन सामान्य भेद, काटने के लक्षणों तथा साध्यासाध्यता की दृष्टि से करूँगा। त्रिकण्ट, करिणी, हस्तिकक्ष, अपराजित ये चार कणभ जाति के हैं। इनके दंश के कारण तीव्र वेदना होती है तथा काटने के स्थान पर शोथ होता है एवं अंगों का टूटना, अंगों का भारीपन होता है तथा दंशस्थान का वर्ण काला होता है॥ २५-२७॥

विमर्शः—चरककारने भी कणभ दष्ट के लक्षणों का वर्णन निम्न प्रकार से किया है यथा—विसर्पः श्वयथुः शूलं ज्वरश्छर्दिरथापि वा। लक्षणं कणभैर्दष्टे दंशश्चैव विशीर्यते॥ ( च. चि. अ. २३।१५१ ) अर्थात् कणभ-दष्ट पुरुष में विसर्प, शोथ, शूल, ज्वर तथा वमन आदि ये लक्षण होते हैं तथा इसका दंश झड़कर गिर जाता है।

प्रतिसूर्यकः, पिङ्गाभासो, बहुवर्णो, निरुपमो

गोधेरक इति पञ्च गोधेरकाः,तैर्दष्टस्य शोफो दाहरुजौ च भवतः,गोधेरकेणैतदेव ग्रन्थिप्रादुर्भावो ज्वरश्च ॥२८॥

५ प्रकार के विषखोपरा के नाम तथा उसके दष्ट के लक्षण—प्रतिसूर्यक, पिङ्गाभास, बहुवर्ण, निरुपम, गोधेरक ये पाँच जाति के हैं। गोधेरक इनके काटने से शोफ, दाह तथा पीड़ा होती है। गोधेरक के दंश में इन लक्षणों के साथ ज्वर और ग्रन्थियों ( गाँठों ) की उत्पत्ति भी होती है ॥ २८ ॥

विमर्शः—कविराज हाराणचन्द्र महोदय इस पाठ के स्थान पर निम्नलिखित पाठ का औचित्य स्वीकार करते हैं यथा—प्रतिसूर्यः पिङ्गभासो बहुवर्णो महाशिराः। तथा निरुपम श्चापि पञ्च गोधेरकाः स्मृताः॥ तैर्भवन्तीह दष्टानां वेगज्ञानानि सर्पवत्। रुजश्च विविधाकारा ग्रन्थयश्च सुदारुणाः॥' तथा आचार्य डल्हण ने उपर्युक्त सूत्र की व्याख्या करते हुए एक अन्य पाठान्तर का निर्देश किया है यथा—केचित्तु प्रतिसूर्यक इत्यादि स्थाने एवं पठन्ति 'प्रतिसूर्यः पिङ्गनासो बहुलोमा महाशिराः। तथा निरुपमश्चेति पञ्च गोधेरकाः स्मृताः॥ तैर्भवन्तीह दष्टानां वेगज्ञानानि सर्पवत्। रुजश्च विविधाकारग्रन्थयश्च सुदारुणाः॥' इति। गोधेरकलक्षणं तन्त्रान्तरे-कृष्णसर्पेण गोधायां भवेद् यस्तु चतुष्पदः। सर्पो गोधेरको नाम तेन दष्टो न जीवति॥ इति॥

गलगोलिका-श्वेता, कृष्णा, रक्तराजी, रक्तमण्डला, सर्वश्वेता, सर्षपिकेत्येवं षट्; ताभिर्दष्टे सर्षपिकावर्जं दाहशोफक्लेदा भवन्ति, सर्षपिकया हृदयपीडाऽतिसारश्च, तासु मध्ये सर्षपिका प्राणहरी॥ २९॥

६ प्रकार के गलगोलिका के नाम तथा उसके दष्ट के लक्षण—गलगोलिका—श्वेता, कृष्णा, रक्तराजी, रक्तमण्डला, सर्वश्वेता तथा सर्षपिका ये छः हैं। इनके काटने पर सर्षपिका को छोड़कर दाह, सूजन और क्लेद होता है। सर्षपिका के दंश से हृदय में पीड़ा तथा अतिसार होता है। इन ऊपर कहे गए ६ कीटों में सर्षपिका का विष प्राणहर है अर्थात् घातक होता है ॥ २९ ॥

विमर्शः—चरककार ने गलगोलिका ( गलगोली=छिपकली ) दष्ट के लक्षण निम्न प्रकार से लिखा है यथा—दाहतोदस्वेदशोथकरी तु गलगोलिका॥ ( च. चि. अ. २३।१५५ ) अर्थात् गलगोलिका दाह, तोद ( व्यथा ), स्वेद एवं शोथ को उत्पन्न करती है तथा इसी प्रसंग में अष्टांगसंग्रहकार का भी निम्नलिखित मत प्राप्त होता है कि—गृहगोलिकया स्वेदतोदश्वयथुदाहवान्। क्लेदी च दंशो दष्टस्य हृत्पीडाग्रन्थिसम्भवः। ( अ सं. उ. तं. अ. ४३ ) इति।

शतपद्यस्तु-परुषा, कृष्णा, चित्रा, कपिला, पीतिका, रक्ता, श्वेता, अग्निप्रभा, इत्यष्टौ; ताभिर्दष्टे शोफो वेदना दाहश्च हृदये, श्वेताग्निप्रभाभ्यामेतदेव दाहो मूर्च्छा चातिमात्रं श्वेतपिडकोत्पत्तिश्च ॥ ३० ॥

८ प्रकार के गोजर के नाम और उसके दष्ट के लक्षण—शतपदी (गोजर)—परुषा, कृष्णा, चित्रा, कपिला, पीतिका, रक्ता, श्वेता, अग्निप्रभा ये आठ होती हैं। उनके काटने पर शोफ, वेदना तथा हृदय में दाह होता है। श्वेता तथा अग्निप्रभा के दंश से दाह एवं मूर्च्छा उपर्युक्त लक्षणों के साथ विशेषरूप से होते हैं तथा श्वेत वर्ण की पिडिकाएँ उत्पन्न होती हैं ॥ ३० ॥

विमर्शः—चरककार ने शतपदी विष के लक्षणों का निम्न प्रकार से वर्णन किया है यथा—दंशे स्वेदं रुजं दाहं कुर्याच्छतपदीविषम्॥ ( च. चि. अ. २३।१५५ ) अर्थात् शतपदी द्वारा दष्ट पुरुष के दंशस्थान पर स्वेद, वेदना, दाह आदि लक्षण होते हैं। अष्टाङ्गसंग्रहकार ने भी लिखा है कि—पीतः शतपदीदंशः स्वेदरुग्रागशोफवान्। अतसीपुष्पवर्णो वा पिटकावान् भ्रमप्रदः॥ ( अ. सं. उ. तं. अ. ४३ )

मण्डूकाः—कृष्णः, सारः, कुहको, हरितो, रक्तो, यववर्णाभो, भृकुटी, कोटिकश्चेत्यष्टौ; तैर्दष्टस्य दंशे कण्डूर्भवति पीतफेनागमश्च वक्त्रात्, भृकुटीकोटिकाभ्यामेतदेव दाहश्छर्दिर्मूर्च्छा चातिमात्रम्॥ ३१ ॥

८ प्रकार के मेढक का नाम और उसके दष्ट के लक्षण-मण्डूक ( मेंढक ), कृष्ण, सार, कुहक, हरित, रक्त, यववर्णाभ, भृकुटी, कोटिक ये आठ होते हैं। इनके काटने पर दंश में कण्डू ( खुजली ) होती है, पीले रंग की झाग मुख से निकलती है। भृकुटी तथा कोटिक से लक्षणों के साथ दाह, वमन तथा मूर्च्छा अधिक मात्रा में होती है ॥ ३१ ॥

विमर्शः—आचार्य डल्हण ने व्याख्या करते हुए तन्त्रान्तर के पाठ का वर्णन करते हुए लिखा है—अथ मण्डूकोत्पत्तिः भृकुटीलक्षणञ्च तन्त्रान्तरोक्तं पठ्यते–वर्षमाणे सुजेच्छुक्रं प्रावृट्काले महोरगः। ततः शरत्-प्रतप्तायां भूमौ मण्डो जलस्य हि। तस्मिन् मण्डोदके जाता मण्डूकास्तेन संज्ञिताः। मण्डूको गोगतिस्तज्ज्ञैः कोटिकः परिकीर्त्तितः। तेन दष्टस्य मरणं नास्ति तस्य प्रतिक्रिया॥ इति॥ चरककार ने सविषमण्डूक दष्ट के लक्षणों का निरूपण निम्नलिखित प्रकार से किया है यथा—एकदंष्ट्रार्दितः शूनः सरुक् स्यात्पीतकः सतृट्। छर्दिर्निद्रा च मण्डूकैः सविषैर्दष्टलक्षणम्॥ ( च. चि. अ. २३।१५३ ) अर्थात् सविष मेढक के दंश में एक ही दंष्ट्रा से दंश होता है इसमें दंशस्थान सूजा हुआ तथा वेदनायुक्त होता है। देह का वर्ण पीला हो जाता है। प्यास लगती है। वमन होता है तथा निद्रा आती है।

विश्वम्भराभिर्दष्टे दंशः सर्षपाकाराभिः पिडकाभिः सरुजाभिश्चीयते, शीतज्वरार्तश्च पुरुषो भवति ॥३२॥

विश्वम्भरा दष्ट के लक्षण—विश्वम्भरा नामक कीट के काटने पर दंश सरसों के आकार की एवं वेदना युक्त पिडिकाओं से पूर्ण रहता है। तथा रोगी को शीतपूर्वक ( जाड़ा देकर ) ज्वर आता है ॥ ३२ ॥

अहिण्डुकाभिर्दष्टे तोददाहकण्डुश्वयथवो भवन्ति मोहश्च; कण्डुमकाभिर्दष्टे पीताङ्गश्छर्द्यतीसारज्वरादिभिरभिहन्यते, शूकवृन्ताभिर्दष्टे कण्डूकोठाः प्रवर्धन्ते शूकं चात्र लक्ष्यते ॥ ३३ ॥

अहिण्डुका-कण्डुमका शूकवृन्ता के दष्ट लक्षण—अहिण्डुका के काटने पर तोद, दाह, कण्डू, श्वयथु और मूर्च्छा होती है। कण्डुमका के काटने पर रोगी के अंग पीले पड़ जाते हैं।

वमन, अतिसार, ज्वर आदि के कारण रोगी की मृत्यु हो जाती है। शूकवृन्ता के काटने पर कण्डू तथा कोठ की उत्पत्ति होती है तथा दंस्थान पर शूक ( डंक ) दिखाई पड़ता है ॥ ३३ ॥

पिपीलिकाः--स्थूलशीर्षा, संवाहिका, ब्राह्मणिका, अङ्गुलिका; कपिलिका, चित्रवर्णेति षट्; ताभिर्दष्टे दंशे श्वयथुरग्निस्पर्शवद्दाहशोफौ भवतः ॥ ३४ ॥

६ प्रकार की चींटियों के नाम और उनसे दष्ट के लक्षण—पिपीलिका ( चींटियाँ ), स्थूलशीर्षा, संवाहिका, ब्राह्मणिका, अंगुलिका, कपिलिका और चित्रवर्णा ये छः प्रकार की होती हैं। इनके काटने पर दंश में शोथ एवं अग्नि से जलने (दग्ध) की भांति दाह तथा शोथ होता है ॥ ३४ ॥

मक्षिकाः--कान्तारिका, कृष्णा, पिङ्गला, मधूलिका, काषायी, स्थालिकेत्येवं षट्, ताभिर्दष्टस्य कण्डुशोफदाहरुजो भवन्ति, स्थालिकाकाषायीभ्यामेतदेव श्यावपिडकोत्पत्तिरुपद्रवाश्च ज्वरादयो भवन्ति, काषायी स्थालिका च प्राणहरे ॥ ३५ ॥

६ प्रकार की मक्खियों के नाम और दष्ट के लक्षण—मक्खियां—कान्तारिका, कृष्णा, पिङ्गला, मधूलिका, काषायी तथा स्थालिका ये छः प्रकार की होती हैं। इनके काटने पर कण्डू (खुजली), शोफ, दाह, वेदना होती है। स्थालिका तथा काषायी से इन लक्षणों के साथ में श्यामवर्ण की पिडिकाओं की उत्पत्ति तथा ज्वर आदि उपद्रव होते हैं। काषायी और स्थालिका नामक मक्खियां प्राणनाशक होती हैं ॥ ६५ ॥

विमर्शः—चरककार ने मक्षिका दंश के लक्षणों को निम्न लिखित रूप में कहा है कि—सद्यः प्रस्राविणी श्यावा दाहमूर्च्छाज्वरान्विताः। पिडिका मक्षिकादंशे, तासां तु स्थगिकाऽसुहृत ॥ ( च. चि. अ. २३।१४७ ) मक्षिका से दष्ट स्थान पर श्याम वर्ण की पिडिकाएँ होती हैं। इसमें से तत्काल ही स्राव होना प्रारम्भ हो जाता है। इस पिडिका के साथ ही दाह, मूर्च्छा आदि ज्वर ये लक्षण भी होते हैं। मक्षिकाओं में से स्थगिका नाम की मक्खी प्राणहर है। चरककारने सम्भवतः सुश्रुतोक्त स्थालिका के लिए स्थगिका नाम का पाठ किया है। अष्टांग-संग्रह में भी कहा गया है कि—प्रायेण मक्षिका नेत्रे दशन्ति श्वयथूल्बणः। तद्दंशो दाहकण्डूमांस्तासां तु स्थालिकां त्यजेत। तद्दष्टे पिटका श्यावा स्राविणी भूर्युपद्रवा ॥ ( अ. सं. उ. तं. अ. ४३ )

मशकाः—सामुद्रः, परिमण्डलो, हस्तिमशकः, कृष्णः, पार्वतीय इति पञ्च; तैर्दष्टस्य तीव्रा कण्डूर्दंशशोफश्च, पार्वतीयस्तु कीटैः प्राणहरैस्तुल्यलक्षणः ॥ ३६ ॥

५ प्रकार के मच्छरों के नाम और उससे दष्ट के लक्षण—मशक ( मच्छर )—सामुद्र, परिमण्डल, हस्तिमशक, कृष्ण और पार्वतीय ये पांच प्रकार के होते हैं। इनके काटने से तीव्र कण्डू और दंशस्थान में सूजन होती है। पार्वतीय मशक प्राणहर कीटों के समान लक्षण वाले होते है ॥ ३६ ॥

विमर्शः—मशक ( मच्छर ) दष्ट के लक्षण कहते हुए चरककार लिखते हैं कि—कण्डूमान्मशकैरीषच्छोथः स्यान्मन्दवेदनः। असाध्यकीटसदृशमसाध्यमशकक्षतम् ॥ ( च. चि. अ. २३।१५६ ) मच्छरों के काटने से थोड़ा सा शोथ होता है और इस शोथ में खुजली तथा मन्द वेदना होती है। असाध्य मच्छरों के काटने पर लक्षण असाध्य कीटों के दंश के समान ही होते हैं।

### एक जाति कीट भेद

| भेद | उपभेद | पाठान्तर |
|---|---|---|
| (१) कणभ— ४ | त्रिकण्ट | |
| | करिणी | |
| | हस्तिकक्ष | |
| | अपराजित | |
| (२) गोधेरक— (विषखोपरा) ५ | प्रतिसूर्य | पाठान्तर प्रतिसूर्यक |
| | पिङ्गभास | ,, पिङ्गनास |
| | बहुवर्ण | ,, बहुलोमा |
| | निरुपम | ,, महाशिरा |
| | गोधेरक | ,, निरुपम |
| (३) गलगोलिका ७ | श्वेता | |
| | कृष्णा | |
| | रक्तराजी | |
| | रक्तमण्डला | |
| | सर्वश्वेता | |
| | सर्षपिका | |
| (४) शतपदी— (गोजर) ८ | परुषा | |
| | कृष्णा | |
| | चित्रा | |
| | कपिला | |
| | पीतिका | |
| | रक्ता | |
| | श्वेता | |
| | अग्निप्रभा | |
| (५) मण्डूक— ८ | कृष्ण | |
| | सार | |
| | कुहक | |
| | हरित | |
| | रक्त | |
| | यववर्णाभ | |
| | भृकुटी | |
| | कोटिक | |
| (६) विश्वम्भरा | | |
| (७) अहिण्डुका | | |
| (८) कण्डूमका | | |
| (९) शूकवृन्ता | | |
| (१०) पिपीलिका— ६ | स्थूलशीर्षा | |
| | संवाहिका | |
| | ब्राह्मणिका | |
| | अङ्गुलिका | |
| | कपिलिका | |
| | चित्रवर्णा | |

(११) मक्षिका—
६
- कान्तारिका
- कृष्णा
- पिङ्गला
- मधूलिका
- काषायी
- स्थालिका

(१२) मशकः—
५
- सामुद्रः
- परिमण्डलः
- हस्तिमशकः
- कृष्णः
- पार्वतीयः

नखावकृष्यतेऽत्यर्थं पिडकादाहपाका भवन्ति ।
जलौकसां दष्टलक्षणमुक्तं चिकित्सितं च ॥ ३७ ॥

नख से खरोंच देने पर उत्पन्न विष के लक्षण—नख से खरोंच देने पर अतिशय दाह, पाक तथा पिडिकाएँ होती हैं। जोंक के काटने के लक्षण तथा चिकित्सा ( सूत्र स्थान में जलौकावचारणीय नामक अध्याय ) कह दी है ॥ ३७ ॥

भवन्ति चात्र—
गोधेरकः स्थालिका च ये च श्वेताग्निसप्रभे ।
भृकुटी कोटिकश्चैव न सिध्यन्त्येकजातिषु ॥ ३८ ॥

एकजातियों में असाध्य--एकजाति के कीटों में गोधेरक, स्थालिका, श्वेता, अग्निप्रभा, भृकुटी और कोटिक नाम के ये कीट असाध्य माने गए हैं ॥ ३८ ॥

विमर्शः—मण्डूकों की उत्पत्ति अथवा उत्पत्ति का जो भी रहस्य प्राचीनों द्वारा प्रतिपादित किया गया हो परन्तु इतना तथ्य तो अवश्य ही प्राप्त होता है कि सर्पशुक्र से इनकी उत्पत्ति होती है। जन्य व जनक में समानता होने के कारण मण्डूक भी विषैले होते हैं फिर भी मेंढकों में अधिकतर जातियाँ निर्विष ही होती हैं अतः चिकित्सा में प्रायः सुसाध्यता रहती है। इसी प्रकार सविष तथा निर्विष भेद से मक्षिका भी दो प्रकार की होती है। निर्विष मक्खियाँ घरों में रहती हैं और प्रायः काटती भी अधिक हैं परन्तु इनके दंश से कोई विष प्रभाव नहीं होता है। पाश्चात्य विद्वानों तथा अन्वेषकों ने भी कई सविष मक्षिकाओं का अनुसन्धान किया है, जिनके दंश से चिरकालीन ज्वर, काला ज्वर ( Kalazar ) तथा सुषुप्ति ज्वर ( Sleeping sickness ) आदि होते हैं इनमें अफ्रीका महाद्वीप में पाई जानेवाली महाविषाक्त मक्षिका टिसीटिसी ( Tse Tse fly ) भी है इसके अतिरिक्त ( Aedes egypti ) वा मरुमक्षिका, हरिभृङ्ग ( Cantoridis ) नाम की मक्खियाँ भी विषाक्त तथा अनेक रोगों की उत्पत्ति का कारण होती हैं। मशकों अथवा मच्छरों के ऊपर भी पाश्चात्य वैज्ञानिकों ने बहुत अनुसन्धान किये हैं उन्होंने विषाक्त मच्छरों को तीन बड़ी-बड़ी जातियों ( १ ) एनोफिलीज ( Anopheles ), ( २ ) क्यूलेक्स ( Culex ) तथा ( ३ ) स्टेगोमाया ( Stegomaya ) में विभक्त किया है। परन्तु इनकी तथा प्राचीन आचार्यों की विचार-सरणी में भेद यह है कि प्राचीन आचार्य मच्छरों को स्वतः विषाक्त मानते हैं जब कि अर्वाचीन वैज्ञानिक उनको विषाक्त न मानकर विषाणुओं या जीवाणुओं का वाहक ( Carrier ) मानते हैं। अनेक विचार से ये मच्छर एक प्रकार के माध्यम ( Media, host ) होते हैं जो रोगजनक कीटाणुओं का वहन करते हैं तथा अपने दंशस्थान के मार्ग द्वारा प्राणियों में कीटाणुओं का अन्तर्भरण ( Inoculation or Injection ) कर देते हैं जिसके परिणामस्वरूप विषमज्वर ( Malaria ), श्लीपद ( Filaria ) आदि रोग उत्पन्न होते हैं। इत्यादि-इत्यादि।

शवमूत्रपुरीषैस्तु सविषैरवमर्शनात् ।
स्युः कण्डूदाहकोठारुःपिडकातोदवेदनाः ॥३९॥
प्रक्लेदवांस्तथा स्रावो भृशं संपाचयेत्त्वचम् ।
दिग्धविद्धक्रियास्तत्र यथावदवचारयेत् ॥४०॥

विषाक्त शव, मूत्र, पुरीष के स्पर्श से होनेवाले लक्षण और चिकित्सा—विषाक्त शव, मूत्र, मल आदि के स्पर्श से कण्डू ( खुजली ), दाह ( जलन ), कोठ ( चकत्ते, ददोरे ), अरूंषिकाएँ, पिडिका, तोद, वेदना, क्लेदोन्नता ( कोथ या सड़ना ), स्राव, त्वक्पाक ( Cellulitis ) या ( Dermatitis ) आदि लक्षण होते हैं। इसमें विषाक्त शस्त्र आदि के लगने के समान चिकित्सा करे ॥ ३९-४० ॥

नावसन्नं न चोत्सन्नमतिसंरम्भवेदनम् ।
दंशादौ विपरीतार्ति कीटदष्टं सुबाधकम् ॥ ४१ ॥

सुखसाध्य कीट दष्ट के लक्षण—जो दंश न तो बहुत दबा हुआ, और न बहुत उभरा हुआ तथा बहुत शोथयुक्त तथा रक्तवर्ण ( लाल रंग ) वाला होता है, अतिवेदना युक्त तथा दंश से प्रारम्भ में विपरीत पीड़ा वाला होता है वह कीटदष्ट कष्टसाध्य होता है ॥ ४१ ॥

दष्टानुग्रविषैः कीटैः सर्पवत् समुपाचरेत् ।
विविधानां तु पूर्वेषां त्रैविध्येन क्रिया हिताः ॥४२॥

उग्रविष कीट चिकित्सा—उग्रविषवाले कीटों ( कीड़ों ) के काटने पर सर्पविष की भाँति चिकित्सा करे। दर्वीकर, मण्डली, राजिमान् की शुक्रादि योनिभेद से पूर्वोक्त तीन प्रकार के कीटों की चिकित्सा भी वातादि भेद के अनुसार करे ॥ ४२ ॥

स्वेदमालेपनं सेकं चोष्णमत्रावचारयेत् ।
अन्यत्र मूर्च्छितादुदंशात् पाककोथप्रपीडितात् ॥४३॥
विषघ्नं च विधिं सर्वं बहुशः शोधनानि च ।

कीटदष्ट में सामान्य चिकित्सा—स्वेदन, आलेपन तथा सेक आदि को उष्ण रूप में ही इनमें प्रयुक्त करें। मूर्च्छितावस्था में, दंश के पाक होने पर केवल शीतल स्वेदन, आलेप व परिषेक का प्रयोग करे एवं सम्पूर्ण विषघ्न उपचार करे तथा पुनः-पुनः शोधन कर्म करे ॥ ४३ ॥

विमर्शः—आचार्य डल्हण उपर्युक्त श्लोक की व्याख्या करते हुए कहते हैं कि—इदानीं सामान्यं चिकित्सितमाह—स्वेदमालेपनमित्यादि। अन्यत्र मूर्च्छितादिति। मूर्च्छितं वर्जयित्वा-मूर्च्छिते न कुर्यादित्यर्थः।······संशमनविधिं पानस्याभ्यङ्गाले-

पनपरिषेकाञ्जनादिकं वातादिविषहरद्रव्यकल्पितम् । संशोधनानि चेति । वमनविरेकास्थापनानि, यथादोषमित्यध्याहारः ॥ इति ॥

शिरीषकटुकाकुष्ठवचारजनिसैन्धवैः ॥४४॥
क्षीरमज्जवसासर्पिःशुण्ठीपिप्पलिदारुषु ।
उत्कारिका स्थिरादौ वा सुकृता स्वेदने हिता ॥४५॥

वातादि-दोष-विषहर स्वेद द्रव्यों का निर्देश—शिरीष, कुटकी, कुष्ठ ( कूठ ), वच, हल्दी, सेंधानमक, दूध, मज्जा, वसा, घी, सोंठ, पिप्पली, दारुहल्दी इनसे अथवा शालिपर्णी आदि लघु पञ्चमूल से बनाई उत्कारिका ( पुल्टिस, उपनाह ) स्वेदनार्थ उत्तम होती है ॥ ४४-४५ ॥

न स्वेदयेत चादंशं धूमं वक्ष्यामि वृश्चिके ।

वृश्चिक के दंश में स्वेदन-निषेध—वृश्चिक के दंश में स्वेदन कर्म न कर परन्तु आगे कहा गया धूम देवे ।

अगदानेकजातीषु प्रवक्ष्यामि पृथक् पृथक् ॥४६॥
कुष्ठं वक्रं वचा पाठा बिल्वमूलं सुवर्चिका ।
गृहधूमं हरिद्रे द्वे त्रिकण्टकविषे हिताः ॥४७॥

त्रिकण्टक में कुष्ठादि अगद—एकजाति वाले कीटों के लिये प्रयुक्त होने वाले अगदों को अब पृथक् पृथक् कहता हूँ। कूठ, तगर, वच, पाठा, बिल्वमूल, सुवर्चला ( हुलहुल ), गृहधूम, हल्दी, दारुहल्दी यह योग त्रिकण्टक विष में हितकर होता है ॥ ४६-४७ ॥

रजन्यागारधूमश्च वक्रं कुष्ठं पलाशजम् ।
गलगोलिकदष्टानामगदो विषनाशनः ॥ ४८ ॥

गलगोलिक विष में रजन्यादि अगद—हरिद्रा ( हल्दी ), गृहधूम, तगर, कुष्ठ ( कूठ ), पलाशबीज यह अगद गलगोलिका ( छिपकली ) के विष को नष्ट करता है ॥ ४८ ॥

कुङ्कुमं तगरं शिग्रु पद्मकं रजनीद्वयम् ।
अगदो जलपिष्टोऽयं शतपद्विषनाशनः ॥ ४९ ॥

शतपदी विष में कुङ्कुमादि अगद—केशर, तगर, सहजन, पद्माख, हल्दी, दारुहल्दी आदि को जल में पीस कर बनाया गया अगद शतपदी ( कनखजूरा या गोजर ) के विष को नष्ट करता है ॥ ४९ ॥

मेषशृङ्गी वचा पाठा निचुलो रोहणी जलम् ।
सर्वमण्डूकदष्टानामगदोऽयं विषापहः ॥ ५० ॥

मण्डूक विष में मेषशृङ्ग्यादि—मेषशृङ्गी (मेढाशृङ्गी), वच, पाठा, निचुल ( जलबेंत ), कुटकी, बालक आदि के द्वारा बनाया अगद सभी प्रकार के मण्डूकों ( मेंढकों ) के विष को नष्ट करता है ॥ ५० ॥

धवाश्वगन्धातिबलाबलासातिगुहागुहाः ।
विश्वम्भराभिर्दष्टानामगदोऽयं विषापहः ॥ ५१ ॥

विश्वम्भरा विष में धवादि अगद—धाय ( धव ), अश्वगंधा, अतिबला, बला, शालिपर्णी तथा पृश्निपर्णी से बना अगद विश्वम्भराजाति के कीटों के विष का नाशक है ॥ ५१ ॥

शिरीषं तगरं कुष्ठं शालिपर्णी सहा निशे ।
अहिण्डुकाभिर्दष्टानामगदो विषनाशनः ॥ ५२ ॥

अहिण्डुका विष में शिरीषादि अगद—शिरीष, तगर, कूठ, शालपर्णी, मुद्गपर्णी, हल्दी और दारुहल्दी से बनाया गया अगद अहिण्डुका जाति के कीटों के विष को नष्ट करता है ॥

कण्डूमकाभिर्दष्टानां रात्रौ शीताः क्रिया हिताः ।
दिवा ते नैव सिध्यन्ति सूर्यरश्मिबलार्दिताः ॥५३॥

कण्डूमका-विष-चिकित्सा—कण्डूमका जाति के कीटों के दंश में रात्रि में शीतल उपचार करे क्योंकि दिन में सूर्य की किरणों से बल पाकर यह फिर अच्छा नहीं होता ॥ ५३ ॥

चक्रं कुष्ठमपामार्गः शूकवृन्तविषेऽगदः ।
भृङ्गस्वरसपिष्टा वा कृष्णवल्मीकमृत्तिका ॥ ५४ ॥

शूकवृन्त-विष चिकित्सा—तगर, कूठ, अपामार्ग (चिरचिटा) इनका अगद शूकवृन्त कीटों के विष में प्रयुक्त किया जाता है अथवा बांबी की काली मिट्टी को भांगरे के रस ( भृंगराज स्वरस ) में पीसकर दंशस्थान पर लेप करे ॥ ५४ ॥

पिपीलिकाभिर्दष्टानां मक्षिकामशकैस्तथा ।
गोमूत्रेण युतो लेपः कृष्णवल्मीकमृत्तिका ॥ ५५ ॥

पिपीलिका-मक्षिका मशक विष चिकित्सा—चीटी तथा मक्खी व मच्छर के काटने पर बाम्बी ( वल्मीक ) की काली मिट्टी को गोमूत्र में मिलाकर लेप करे ॥ ५५ ॥

नखावघृष्टसंजाते शोफे भृङ्गरसो हितः ।
प्रतिसूर्यकदष्टानां सर्पदष्टवदाचरेत् ।

नख से खरोंच लगने व प्रतिसूर्यक दष्ट की चिकित्सा—नख से खरोंच लग जाने से उत्पन्न शोथ में भृङ्गराज-स्वरस का प्रयोग उत्तम होता है । तथा प्रतिसूर्यक के दंश में सर्पदंशोक्त चिकित्सा करे ॥ ५६ ॥

त्रिविधा वृश्चिकाः प्रोक्ता मन्दमध्यमहाविषाः ॥५६॥
गोशकृत्कोथजा मन्दा मध्याः काष्ठेष्टिकोद्भवाः ।
सर्पकोथोद्भवास्तीक्ष्णा ये चान्ये विषसंभवाः ॥५७॥

वृश्चिक की उत्पत्ति—बिच्छू तीन प्रकार के कहे गये हैं (१) मन्दविष, (२) मध्यविष तथा (३) महाविष । गाय के गोबर के सड़ने से उत्पन्न होने वाले बिच्छू मन्द विष वाले, काठ व ईंट के सड़ने से उत्पन्न होने वाले बिच्छू मध्यविष तथा सर्प के मृत शरीर से उत्पन्न होने वाले बिच्छू तीव्र विष वाले होते हैं तथा अन्य जो भी बिच्छू दूसरे विषों से उत्पन्न होते हैं वे भी तीव्रविष वाले होते हैं ॥ ५७ ॥

विमर्शः—गोबर-कण्डे ( गोहरी ) आदि के इकट्ठे करने के स्थान पर होने वाले बिच्छू मन्द विष वाले होते हैं क्योंकि गोबर के सड़ने से तथा बिच्छू की उत्पत्ति से कोई तात्पर्य नहीं निकलता इसी प्रकार ईंट व लकड़ी आदि के रखने के स्थान पर मिलने वाले बिच्छू मध्यविष वाले माने जाते हैं तथा सर्प आदि विषाक्त वस्तुओं के स्थानों के आस पास पाये जाने वाले बिच्छू तीव्र विष वाले कहे जा सकते हैं। कई विद्वानों ने उपर्युक्त श्लोक को निम्न प्रकार से ग्रहण

किया है—सर्पकोथोद्भवास्तीव्रा दिग्धविद्धविषेहृते । कोथे मध्या गवादीनां शकृत्-कोथेऽवराः स्मृताः ॥ इति ॥

मन्दा द्वादश मध्यास्तु त्रयः पञ्चदशोत्तमाः ।
दश विंशतिरित्येते संख्यया परिकीर्तिताः ॥ ५८ ॥

वृश्चिक संख्या— बिच्छू तीस ( संख्या में ) माने गये हैं, इनमें बारह मन्दविष वाले, तीन मध्यम विष वाले तथा पन्द्रह तीव्र विष वाले कहे जाते हैं ॥ ५८ ॥

विमर्शः—आचार्य गयदास २७ संख्या मानते हुए लिखते हैं कि—त्रयोदश प्राणहरास्त्रयो मध्यास्तथा परे । मन्दवीर्या दशैकश्च वृश्चिका विषवेदिभिः ॥ सप्तविंशतिरित्येते संख्यया परिकीर्तिताः ॥ बिच्छू एक विषैला प्राणी है तथा इसकी अनेक जातियाँ पाई जाती हैं । कुछ जातियों के दंश से रोगी को कष्ट तो बहुत होता है किन्तु उनकी मृत्यु का डर नहीं रहता है, ऐसे वृश्चिक-दंश को रुजाकर ( वेदनोत्पादक ) मान सकते हैं । इसके अतिरिक्त कुछ बिच्छू ऐसे भी पाये जाते हैं जिनके डङ्क मारते ही शरीर का मांस गल-गल कर गिरने लगता है। तथा रोगी की मृत्यु हो जाती है, ऐसे वृश्चिकों को सद्योमारक अथवा प्राणघातक की कोटि में रखा जा सकता है । बिच्छू के काटने पर दंश स्थान से कुछ ऊपर अंगों में कई बन्ध लगा दिए जाते हैं, जिनसे विष का प्रसार ऊपर की ओर न होने पावे क्योंकि सर्पविष के समान ही बिच्छू के विष का स्वभाव ऊर्ध्वगामी होता है । किन्तु इन दोनों कीटों के विष में सबसे बड़ा अन्तर यह है कि सर्पदंश में पीड़ा नहीं होती जब कि बिच्छू के विष में पीड़ा की पराकाष्ठा हो जाती है । इसी लिए लोकभाषा में एक प्रसिद्ध कहावत भी है कि 'सांप का काटा सोवे । बिच्छू का काटा रोवे ।' और वास्तव में सर्पदंश में निद्रा एवं तन्द्रा मुख्य लक्षण होते भी हैं । वृश्चिक विष का प्रधान प्रभाव नाडी-संस्थान पर होता है अतः तीव्र विष की अवस्था में अन्य स्थानों के दंश होने पर भी मस्तिष्क तथा नाड़ियों के द्वारा हृदय, नासिका, जिह्वा आदि अंगों में कम्प, स्तम्भ आदि विकृतियां दृष्टिगोचर होती हैं किन्तु यह स्थिति प्रायः घातक होती है । बिच्छू के पुच्छ प्रदेश ( पूंछ वाले भाग ) में दो विषगर्भ-ग्रन्थियां होती हैं । डंक मारने से इन थलियों का विष दंश द्वारा होता हुआ दंश स्थान में प्रविष्ट हो जाता है जिसके फलस्वरूप दंशस्थान में तीव्र पीड़ा होती है । अन्य सार्वदैहिक लक्षणों में ज्वर तीन से छः दिनों तक हो सकता है । इसके अलावा पेट में भयंकर शूल, वमन तथा अतिसार आदि लक्षण भी हो सकते हैं । नाडीमण्डल के प्रभावित होने पर सर्वाङ्गीण स्वेद-प्रवृत्ति, एवं पेशियों में उद्वेष्टन ( Muscular cramps ) आदि होते हैं । ये उद्वेष्टन अधिकतर गले तथा अधोहनु की पेशियों में दृष्टिगोचर होते हैं । यदि विष बहुत ही तीव्र है तो आगे चलकर श्वासावरोध (Asphyxia), तथा संन्यास ( Coma ) के उपरान्त मृत्यु हो जाती है । प्रायः छोटे बच्चों में वृश्चिकदंश के कारण होने वाली मृत्यु की प्रतिशत ( Percentage ) अधिक पाई जाती है ।

कृष्णः श्यावः कर्बुरः पाण्डुवर्णो
गोमूत्राभः कर्कशो मेचकश्च ।
पीतो धूम्रो रोमशः शाद्वलाभो
रक्तः श्वेतेनोदरेणेति मन्दाः ॥ ५९ ॥
युक्ताश्चैते वृश्चिकाः पुच्छदेशे
स्युर्भूयोभिः पर्वभिश्चेतरेभ्यः ।
एभिर्दष्टे वेदना वेपथुश्च
गात्रस्तम्भः कृष्णरक्तागमश्च ॥ ६० ॥
शाखादष्टे वेदना चोर्ध्वमेति
दाहस्वेदौ दंशशोफो ज्वरश्च ।

मन्दविष वृश्चिकों के नाम, लक्षण तथा कर्म—कृष्ण, श्याव, कर्बुर, पाण्डुवर्ण, गोमूत्राभ, कर्कश, मेचक, पीत ( पीला ), धूम्रवर्ण, रोमश, शाद्वलाभ ( हरी दूब के वर्ण का ) तथा लाल ये बारह वृश्चिक उदर से श्वेत होते हैं तथा ये मन्द विष वाले बिच्छू हैं । ये बिच्छू दूसरे बिच्छुओं की अपेक्षा पुच्छ प्रदेश पर बहुपर्वान्वित होते हैं, इनकी पूंछ पर बहुत से जोड़ होते हैं, दूसरे प्रकार के वृश्चिकों पर इतने अधिक पर्व नहीं होते । इनके दंश से वेदना, कम्पन, गात्र-स्तम्भ, काले रक्त की प्रवृत्ति होती है । हाथ-पैर आदि में दंश होने पर वेदना ऊर्ध्वगामी होने के कारण ऊपर की ओर चढ़ती है तथा दाह, स्वेद, दंशस्थान पर शोथ तथा ज्वर होता है ॥ ५९-६० ॥

विमर्शः—कहीं कहीं पर निम्नलिखित पाठान्तर भी मिलता है, यथा—'श्वेतोदरो रोमशः शाद्वलाभो रक्तश्चेति मन्द-वीर्या मतास्तु ।' इति आचार्य डल्हण ने उपर्युक्त श्लोकों की व्याख्या करते हुए लिखा है कि—कृष्णादयो द्वादशापि श्वेते-नोदरेणोपलक्षिताः वेदना चोर्ध्वमेतीति त्रिविधानामपि वृश्चिकानां सामान्यलक्षणमत्र प्रायोवृत्त्याऽभिहितम् । स्युर्भूयोभिः पर्वभिश्चेतरेभ्य इति । इतरेभ्यो मन्दविषा वृश्चिका भूयोभिर्बहुतरैः पर्वभिरुपलक्षिता भवेयुः इति ॥

रक्तः पीतः कापिलेनोदरेण
सर्वे धूम्राः पर्वभिश्च त्रिभिः स्युः ॥ ६१ ॥
एते मूत्रोच्चारपूत्यण्डजाता
मध्या ज्ञेयास्त्रिप्रकारोरगाणाम् ।
यस्यैतेषामन्वयाद्यः प्रसूतो
दोषोत्पत्तिं तत्स्वरूपां स कुर्यात् ॥ ६२ ॥
जिह्वाशोफो भोजनस्यावरोधो
मूर्च्छा चोग्रा मध्यवीर्याभिदष्टे ।

मध्यविष वृश्चिकों के नाम, लक्षण तथा कर्म— मध्यम विष वाले बिच्छू लाल, पीत ( पीला ) तथा कपिल वर्ण के होते हैं । इनका उदर कृष्ण वर्ण का होता है । इनकी पूंछ पर तीन पर्व ( जोड़ ) होते हैं । दर्वीकर, मण्डली तथा राजिमान तीन प्रकार के सांपों के मल-मूत्र के सड़ने एवं उनके अण्डों से जो उत्पन्न होता है वह बिच्छू उसी के अनुसार दोषोत्पत्ति को करता है । जिह्वा में शोथ, भोजन का अवरोध, तथा तीव्र मूर्च्छा, मध्यवीर्य वाले बिच्छुओं के दंशन से उत्पन्न होती है ॥

श्वेतश्चित्रः श्यामलो लोहिताभो
रक्तः श्वेतो रक्तनीलोदरौ च ॥ ६३ ॥

पीतोऽरक्तो नीलपीतोऽपरस्तु
रक्तो नीलो नीलशुक्लस्तथा च ।
रक्तो बभ्रुः पूर्ववच्चैकपर्वा
यश्चापर्वा पर्वणी द्वे च यस्य ॥ ६४ ॥
नानारूपा वर्णतश्चापि घोरा
ज्ञेयाश्चैते वृश्चिकाः प्राणचौराः ।
जन्मैतेषां सर्पकोथात् प्रदिष्टं
देहेभ्यो वा घातितानां विषेण ॥ ६५ ॥
एभिर्दष्टे सर्पवेगप्रवृत्तिः
स्फोटोत्पत्तिर्भ्रान्तिदाहौ ज्वरश्च ।
खेभ्यः कृष्णं शोणितं याति तीव्रं
तस्मात् प्राणस्त्यज्यते शीघ्रमेव ॥ ६६ ॥

वृश्चिक भेद
- तीक्ष्णविष— १५
  - श्वेत
  - चित्र
  - श्यामल
  - लोहिताभ
  - रक्तश्वेत
  - रक्तोदर
  - नीलोदर
  - पीत रक्त
  - नील पीत
  - रक्त नील
  - नील श्वेत
  - रक्त बभ्रु
  - पूंछ पर्व रहित
  - पूंछ एक पर्व
  - पूंछ दो पर्व
- मध्य विष— ९
  - लाल वर्ण
  - उदर कृष्ण वर्ण
  - बहुपर्वान्वित
  - पीत वर्ण
  - उदर कृष्ण वर्ण
  - बहुपर्वान्वित
  - कपिल वर्ण
  - उदर कृष्ण वर्ण
  - बहुपर्वान्वित
- मन्द विष— १२
  - कृष्ण
  - श्याम
  - कर्बुर
  - पाण्डु
  - गोमूत्राभ
  - कर्कश
  - मेचक
  - पीत
  - धूम्र वर्ण
  - रोमश
  - शाद्वलाभ
  - लाल

तीक्ष्ण विष वृश्चिकों के नाम, लक्षण तथा कर्म—श्वेत, चित्र (रक्तविरक्ता), श्यामल, लोहिताभ, रक्तश्वेत, रक्तोदर, नीलोदर, पीला-लाल, नीला-पीला, लाल-नीला, नीलश्वेत, रक्तबभ्रु पूंछ पर एक पर्व वाला, पूंछ पर पर्वरहित, दो पर्व वाले इस प्रकार नाना आकृति एवं वर्ण वाले भयानक बिच्छू प्राणहर माने जाते हैं। इनकी उत्पत्ति सर्पों के सड़ने से अथवा विष से मृत प्राणी के शरीर से होती है। इनके काटने पर सर्पविष-वेग के लक्षण, स्फोटों (छालों) की उत्पत्ति, भ्रान्ति दाह तथा ज्वर आदि लक्षण होते हैं। तथा रोमकूपों या नाक व मुख से काले रंग का रक्त वेग से (तेजी से) निकलने लगता है अतः रोगी शीघ्र ही प्राण त्याग देता है ॥६३-६६॥

विमर्शः—चरककार ने भी बिच्छू के काटने के साध्य व असाध्य लक्षणों का वर्णन निम्न प्रकार से किया है, यथा—दहत्यग्निरिवादौ तु भिनत्तीवोर्ध्वमाशु च। वृश्चिकस्य विष याति दंशे पश्चात्तु तिष्ठति॥ दष्टोऽसाध्यस्तु हृद्घ्राणरसनोपहतो नरः। मांसैः पतद्भिरत्यर्थं वेदनार्तो जहात्यसून्॥ (च० चि० अ० २३।१४९-१५०) अर्थात् बिच्छू का विष प्रारम्भ में अग्नि के सदृश दाह तथा भेदन के सदृश पीड़ा को उत्पन्न करता है। यह शीघ्र ही ऊपर की ओर बढ़ता है परन्तु बाद में दंशस्थान पर आकर ठहर जाता है। तथा प्राणहर वृश्चिक के दंश से हृदय, नाक और जिह्वा अपना काम करना बन्द कर देते हैं, मांस गल गलकर झड़ने (गिरने) लगता है तथा वह मनुष्य वेदनाओं से पीड़ित होकर प्राणों का त्याग कर देता है। अष्टाङ्गहृदयकार ने भी वृश्चिक-विष का वर्णन करते हुए लिखा है—वृश्चिकस्य विषलक्षणम्-आदौ दहति वह्निवत्। ऊर्ध्वमारोहति क्षिप्रं दंशे पश्चात्तु तिष्ठति॥ (अ० हृ० उ० तं अ० ३७) निम्नलिखित कोष्ठक में त्रिविध वृश्चिकों के पार्थक्य का दिग्दर्शन कराया गया है:—

वृश्चिक (३०)

| उग्रविष (१५) | मध्यविष (३) | मन्दविष (१२) |
|---|---|---|
| (सर्प अथवा विष-जुष्ट प्राणी के कोथ ग्रस्त शरीर से उत्पन्न) | (ईंट तथा लकड़ी से उत्पन्न होने वाले) | (गोबर तथा कंडे से उत्पन्न) |
| अग्निवर्ण, दो या एक पर्व के लाल, काले या श्वेत उदर के। | धूम्रवर्ण कृष्णपाद वाले, तीन पर्व के, बभ्रु तथा लालिमा युक्त चित्रित। | पीले, श्वेत, काले, रूक्ष, मेचकवर्ण के रोमयुक्त एवं बहु पर्वान्वित। |
| एक या हीनपर्वान्वित (पुच्छ में)। | पुच्छ में तीन पर्व होते हैं। | पुच्छ में बहुत पर्व होते हैं। |

प्रायः सभी बिच्छू पुच्छ युक्त होते हैं। उनके पुच्छ में कई सन्धियां या पर्व बने होते हैं और पुच्छ के अन्त में एक शूक (सूचीवत्) के समान कांटा होता है जिसे तुण्ड कहा जाता है। इस तुण्ड के द्वारा ही बिच्छू डंक मार कर अपना विष प्राणी के दंश स्थान में भर देता है। इस तुण्ड को आल भी कहा जाता है। वृश्चिक आलविष वाला माना जाता है क्योंकि इनके मुख में विष का अधिष्ठान न होकर तुण्ड

अथवा आल में होता है इसलिये बिच्छू दंश नहीं करता वरन् प्राणी के अंग को अपने तुण्ड से विद्ध करता है।

उग्रमध्यविषैर्दष्टं चिकित्सेत् सर्पदष्टवत्।
आदंशं स्वेदितं चूर्णैः प्रच्छितं प्रतिसारयेत् ॥६७॥
रजनीसैन्धवव्योषशिरीषफलपुष्पजैः ।

उग्र-मध्यविष वृश्चिक-दष्ट की चिकित्सा—तीव्र तथा मध्य विष वाले बिच्छुओं के काटने पर सर्पदष्ट की भांति ही चिकित्सा करे। दंश के चारो ओर स्वेदन करके तथा उस स्थान को पाछ कर, हल्दी, सेन्धानमक, त्रिकटु (सोंठ, मरिच पीपल), शिरीष के फल तथा पुष्पों के चूर्ण से दंश (विद्ध) स्थान पर प्रतिसारण करे या घर्षण करे वा रगड़े॥ ६७॥

विमर्शः—चरककार ने बिच्छुओं के विष की विकृति को बताकर उसकी चिकित्सा-विधि का सुन्दर वर्णन दिया है, कि—वातोल्वणविषाः प्राय उच्चिटिङ्गाः सवृश्चिकाः। वातपित्तोल्वणाः कीटाः श्लैष्मिकाः कणभादयः॥ (च. चि. अ. २३।१६४) अर्थात् उच्चिटिङ्ग तथा बिच्छुओं का विष प्रायः वातप्रधान कीटों का विष वातपित्त-प्रधान और कणभ आदि का विष कफप्रधान (श्लैष्मिक) होता है। इसलिए बिच्छू और उच्चिटिङ्गों को छोड़कर शेष सभी और सब स्थानों पर पहुँचे हुए विषों में प्रायः शीतोपचार हितकर होता है, तथा—विषेष्वपि च सर्वेषु सर्वस्थानगतेषु च। अवृश्चिकोच्चिटिङ्गेषु प्रायः शीतो विधिर्हितः॥ (चि. चि. अ. २३।१७१) अतः वृश्चिक-दष्ट की चिकित्सा निम्न प्रकार से करनी उचित होती है, यथा—वृश्चिके स्वेदमभ्यङ्गं घृतेन लवणेन च। सेकांश्चोष्णान्प्रयुञ्जीत भोज्यं पानं च सर्पिषः॥ (च. चि. अ. २३।१७२) अर्थात् बिच्छू के दंश में स्वेद, घी और सेंधानमक को मिलाकर अभ्यङ्ग तथा घी और सेंधानमक को मिश्रित कर गरम परिषेचन करना चाहिए तथा खान-पान आदि में घी का अधिक प्रयोग करे। अष्टाङ्ग-संग्रहकार ने भी चिकित्सा सिद्धान्त का वर्णन करते हुए निर्देश किया है, कि-लवणोत्तमयुक्तेन सर्पिषा वा पुनः पुनः। सिञ्चेत्………॥ (अ. सं. उ. तं. अ. ४३) वृश्चिक दंश (Scorpion bite) के लक्षण व चिकित्सा का वर्णन आधुनिक चिकित्सा शास्त्र में निम्न प्रकार से दिया गया है। बिच्छू के दंश से बाल्यावस्था में रोगी की मृत्यु हो सकती है। दंशित स्थान से प्रारम्भ होकर ऊर्ध्वदिशा की ओर पीड़ा का प्रसार हो जाता है। वमन, आक्षेप (Convulsions) तीव्र ज्वर, प्रस्वेद (Sweating), उद्वेष्टन (Cramps) तथा चेतनानाश (Unconsiousness) आदि लक्षण होते हैं। स्थानिक चिकित्सा-दंशित स्थान को काटकर यदि उनका कोई भाग शरीर में रह गया हो तब उसको निकाल देना चाहिए। दंशित स्थान पर लाइकर एमोनिया फोर्ट (Liq. Ammonia fortis), की एक बूँद लगाने से पीड़ा कम हो जाती है। तथा दंशित स्थान को पोटाशियम परमैंगनेट के घोल से धोना चाहिए। इनके अतिरिक्त सद्यः लाभप्रद कई प्रकार के इद्रा स्वतन्त्र नाडीमण्डल कि क्रिया को पराभूत करने वाले (Sympathetic inhibitor) योगों का व्यवहार करना चाहिए। चूँकि वृश्चिक विष अम्ल प्रतिक्रिया (Acid reaction) का होता है, अतः क्षारों या क्षार-प्रतिक्रिया वाले द्रव्यों का प्रयोग शीघ्रता से उसका शामक हो जाता है। इसके अतिरिक्त संज्ञाहर द्रव्यों के उपयोग से भी सद्यः लाभ होता है। संज्ञाहर द्रव्यों के प्रयोग:—नोवोकेन (Norocaine) ३% का २ सी० सी० घोल या सोडीबाई कार्ब (Sodi bi carb.) के२% घोल की सी० सी० का मात्रा सूचिकाभरण द्वारा दंशित स्थान के चारो ओर प्रवेश (Infiltration) करने से पीड़ा का शमन होता है। क्योंकि इस क्रिया से वहाँ कि सांवेदनिक नाडियाँ संज्ञाहीन हो जाती हैं, अतः वेदना का अनुभव रोगी को नहीं होता। परन्तु यह लाभ अल्प काल तक ही रहता है। आधे घण्टे के बाद कभी-कभी पुनः वेदना शुरू हो जाती है। लसिका (Serum) चिकित्सा विशिष्ट लसिका की ५ सी० पेशीमार्ग (Intra muscular) से सूचिकाभरण करना चाहिए। तारपीन का तेल, स्प्रिट, टिंचर आयोडीन व सर्षप तैल के मिश्रण का अभ्यङ्ग भी लाभप्रद होता है तथा क्लोरोफार्म (Chloroform) के द्वारा वृश्चिक विद्ध रोगी को आंशिक संज्ञाहरण (Partial (Anaesthesia) करना चाहिए। इससे रोगी तत्काल चङ्गा हो जाता है, उसका रोना-धोना जाता रहता है। अन्य चिकित्सा—तिर्यक् (Tiryaq), लेक्सिन (Lexin) आदि का प्रयोग करने से भी लाभ होता है तथा निपात (Collapse) आदि की भी उपयुक्त चिकित्सा करनी चाहिए। अर्वाचीन काल में एक सिद्ध प्रयोग पोटाशियम परमैंगनेट और टार्टरिक या साइट्रिक एसिड (Citric acid) का है। इन दोनों के चूर्णों को अलग-अलग रखना चाहिए। बिच्छू के दंश स्थान पर पहले पोटाशियम परमैंगनेट का थोड़ा चूर्ण रखे बाद में उसी के ऊपर साइट्रिक एसिड का चूर्ण छोड़े तथा बाद में उसके ऊपर पानी की एक या दो बूँदें डाले। ऐसा करने से वहाँ पर एक फुदकन तथा उभार बनेगी एवं बिच्छू का विष गायब हो जायगा। इसी प्रकार दंश स्थान पर पोटाश के कुछ कण रखकर नीबू के रस का एक या दो बूँद टपकाने से भी यही क्रिया होती है और वृश्चिक दंश में सद्यः लाभ होता है किन्तु यदि दंशस्थान का ठीक पता न रहे तब यह योग उतना लाभकर नहीं होता।

मातुलुङ्गाम्लगोमूत्रपिष्टं च सुरसाग्रजम् ॥६८॥
लेपे, स्वेदे सुखोष्णं च गोमयं हितमिष्यते।
पाने क्षौद्रयुतं सर्पिः क्षीरं वा बहुशर्करम् ॥६९॥

तुलसी के पत्तों को बिजौरा नीबू के रस तथा गोमूत्र में पीसकर लेप करे। स्वेदन के लिए सूखे गोबर से सुहाता हुआ गरम सेक देवे। पीने के लिए घी को मधु के साथ या प्रचुर मात्रा में शर्करा मिश्रित दूध दे॥ ६८–६९॥

दंशं मन्दविषाणां तु चक्रतैलेन सेचयेत्।
विदारीगणसिद्धेन सुखोष्णेनाथवा पुनः ॥७०॥
कुर्याच्चोत्कारिकास्वेदं विषघ्नैरुपनाहयेत्।
गुडोदकं वा सुहिमं चातुर्जातकसंयुतम् ॥७१॥
पानमस्मै प्रदातव्यं क्षीरं वा सगुडं हिमम्।
शिखिकुक्कुटबर्हाणि सैन्धवं तैलसर्पिषी ॥७२॥

धूमो हन्ति प्रयुक्तस्तु शीघ्रं वृश्चिकजं विषम् ।
कुसुम्भपुष्पं रजनी निशा वा कोद्रवं तृणम् ॥७३॥
एभिर्घृताक्तैर्धूपस्तु पायुदेशे प्रयोजितः ।
नाशयेदाशु कीटोत्थं वृश्चिकस्य च यद्विषम् ॥७४॥

मन्दविष वृश्चिक-दंश की चिकित्सा—मन्द विष वाले बिच्छुओं में कोल्हू के ताजे तैल से परिषेक करे अथवा विदारीगण से सिद्ध तैल से सुहाता हुआ गरम सेक करे। शिरीषादि विषहर द्रव्यों से बनाई उत्कारिका से स्वेदन करे। विषघ्न द्रव्यों से उपनाह बाँधे। दालचीनी, इलायची, तेजपात, नागकेशर से मिले गुड़ के शर्बत को बहुत ठण्डा करके पीने को दे अथवा गुड़वाले दूध को ठण्डा करके पीने के लिए देना चाहिए। मोर, मुर्गों के पंख, सेंधानमक, तेल, घी इनका धुँआ ( धूम ) विच्छू के विष को शीघ्र नष्ट करता है। कुसुम्भ के फूल और हल्दी अथवा हल्दी और कोद्रव तृण ( कोदों घास ), इनको घी में मिलाकर गुदा प्रदेश पर किया गया धूम कीटों के तथा विच्छू के विष को शीघ्र ही नष्ट कर डालता है ॥ ७०–७४ ॥

लूताविषं घोरतमं दुर्विज्ञेयतमं च तत् ।
दुश्चिकित्स्यतमं चापि भिषग्भिर्मन्दबुद्धिभिः ॥७५॥

लूता विष की घोरतरता का कथन—मकड़ी का विष अति भयानक तथा कठिनाई से जाना जाता है तथा मन्दबुद्धि वाले वैद्यों द्वारा उसकी बड़ी कठिनाई से चिकित्सा की जा सकती है ॥ ७५ ॥

सविषं निर्विषं चैतदित्येवं परिशङ्किते ।
विषघ्नमेव कर्तव्यमविरोधि यदौषधम् ॥७६॥
अगदानां हि संयोगो विषजुष्टस्य युज्यते ।
निर्विषे मानवे युक्तोऽगदः संपद्यतेऽसुखम् ॥७७॥
यस्मात् सर्वप्रयत्नेन ज्ञातव्यो विषनिश्चयः ।
अज्ञात्वा विषसद्भावं भिषग्व्यापादयेन्नरम् ॥७८॥

अगद प्रयोग के लिए विष के निश्चय-ज्ञान की आवश्यकता—यह विषजुष्ट है अथवा निर्विष है, यह शङ्का जब मन में उठे तो उसमें विषनाशक एवं रस आदि धातुओं का विरोध न करनेवाली ओषधि का प्रयोग करना चाहिए। विषजुष्ट व्यक्ति में ही अगदों का प्रयोग उत्तम है। विषरहित मनुष्यों में अगदों के प्रयोग से कष्ट होने लगता है, अतः पूर्णरूपेण सभी यत्न व प्रयत्नादि से जब विष का प्रयोग हुआ है तथा यह प्राणी विषजुष्ट है यह निश्चय हो जावे तब ही अगदादि का प्रयोग करना चाहिए। विष की उपस्थिति को न समझता हुआ वैद्य उस विषजुष्ट मनुष्य को निर्विष जानकर चिकित्सा न कर मार देता है ॥ ७६–७८ ॥

प्रोद्भिद्यमानन्तु यथाङ्कुरेण न व्यक्तजातिः प्रविभाति वृक्षः।
तद्वद्दुरालक्ष्यतमं हि तासां विषं शरीरे प्रविकीर्णमात्रम्॥

लूता विष की दुर्विज्ञेयता—उद्भिद्यमान ( फूटते हुए ) अंकुर से जिस प्रकार वृक्ष, किस जाति का होगा, का पता नहीं चलता, इसी प्रकार मकड़ी का विष शरीर में थोड़ी मात्रा में फैला हुआ भी बड़ी कठिनाई से ही जाना जा सकता है ॥ ७९ ॥

ईषत्सकण्डु प्रचलं सकोठमव्यक्तवर्णं प्रथमेऽहनि स्यात्।
अन्तेषु शूनं परिनिम्नमध्यं प्रव्यक्तरूपं च दिने द्वितीये॥
त्र्यहेण यद्दर्शयतीह रूपं
विषं चतुर्थेऽहनि कोपमेति ।
अतोऽधिकेऽह्नि प्रकरोति जन्तो-
र्विषप्रकोपप्रभवान् विकारान् ॥ ८१ ॥
षष्ठे दिने विप्रसृतं तु सर्वान् मर्मप्रदेशान् भृशमावृणोति।
तत् सप्तमेऽत्यर्थपरीतगात्रं व्यापादयेन्मर्त्यमतिप्रवृद्धम् ॥

लूता विष का ७ दिनों में पृथक्-पृथक् लक्षण—मकड़ी का विष प्रथम दिन अल्प कण्डू वाला, प्रचल ( व्यापक, फैलने वाला ), कोठयुक्त एवं अव्यक्त वर्ण ( अस्पष्ट रंग ) का होता है। दूसरे दिन यह किनारों पर सूजा तथा बीच में ( मध्यभाग में ) दबा हुआ तथा स्पष्ट लक्षणों वाला हो जाता है। तीसरे दिन और भी स्पष्ट हो जाता है। चौथे दिन यह विष प्रकुपित होता है और इसके बाद के दिन से विषप्रकोपजन्य रोगों को मनुष्य में उत्पन्न करता है। छठे दिन यह विष सम्पूर्ण देह में फैलकर सभी मर्म प्रदेशों को विशेष रूप से आवृत कर लेता है। फिर सातवें दिन बहुत बढ़कर विष से व्याप्त हुए उस रोगी को शीघ्र ही मार देता है ॥ ८०–८२ ॥

विमर्शः—लूता विष की व्याप्ति के विषय में वृद्ध वाग्भट में भी एक वचन प्राप्त होता है कि—तृतीये सज्वरो रोमहर्षकृद् रक्तमण्डलः। शरावरूपस्तोदाढ्यो रोमकूपेषु सास्रकः॥ वृद्ध वाग्भट।

यास्तीक्ष्णचण्डोग्रविषा हि लूता-
स्ताः सप्तरात्रेण नरं निहन्युः ।
अतोऽधिकेनापि निहन्युरन्या
यासां विषं मध्यमवीर्ययुक्तम् ॥ ८३ ॥
यासां कनीयो विषवीर्ययुक्तं
ताः पक्षमात्रेण विनाशयन्ति ।
तस्मात् प्रयत्नं भिषगत्र कुर्या-
दादंशपाताद्विषघातियोगैः ॥ ८४ ॥

तीक्ष्ण-मध्य-मन्द विषवाली लूताओं के काल की अवधि—जो मकड़ियाँ तीक्ष्ण, चण्ड एवं उग्र विष वाली होती हैं वे सात दिनों में ही रोगी को मार देती हैं। जो मध्यम वीर्यवाली होती हैं वे इनसे अधिक दिनों में भी मार सकती हैं तथा जो मन्दविष या मन्द वीर्यवाली लूताएँ होती हैं वे रोगी के प्राणों का नाश पन्द्रह दिनों में कर देती हैं। अतः चिकित्सक प्रयत्न के साथ दंश के कारण रोगी के मरने के पहले ही चिकित्सा विषनाशक योगों से करे॥८३-८४॥

विषं तु लालानखमूत्रदंष्ट्रारजःपुरीषैरथ चेन्द्रियेण ।
सप्त प्रकारं विसृजन्ति लूतास्तदुग्रमध्यावरवीर्ययुक्तम् ॥

अधिष्ठान विशेष से लता विष के विशेष लक्षण—लूताएँ सात प्रकार से अपने विष को निकालती हैं यथा—लाला, नख,

मूत्र, दंष्ट्रा, रस, मल और शुक्र से तथा यह विष भी उग्र, मध्य एवं मन्द भेद से तीन प्रकार का होता है ॥ ८५ ॥

सकण्डुकोठं स्थिरमल्पमूलं
लालाकृतं मन्दरुजं वदन्ति ।
शोफश्च कण्डूश्च पुलालिका च
धूमायनं चैव नखाग्रदंशे ॥ ८६ ॥
दंशं तु मूत्रेण सकृष्णमध्यं
सरक्तपर्यन्तमवेहि दीर्णम् ।
दंष्ट्राभिरुग्रं कठिनं विवर्णं
जानीहि दंशं स्थिरमण्डलं च ॥ ८७ ॥
रजःपुरीषेन्द्रियजं हि विद्धि
स्फोटं विपक्वामलपीलुपाण्डुम् ।

जिस विष में कण्डु, कोठ, स्थिरत्व ( आगे न फैलना ), अल्प आधार हो वह लाला के कारण उत्पन्न होता है। शोफ, कण्डु, रोमाञ्च एवं धूमोद्गार आदि लक्षण नख के द्वारा लगे विष में होते हैं। यदि दंश बीच में काला तथा किनारों पर रक्त तथा फटा हुआ हो अर्थात् किनारे भी समान न हों तो विष मूत्र के कारण है ऐसा समझना चाहिए। जो दंश दाँतों के कारण उत्पन्न हुआ हो वह कठिन, विवर्ण, स्थिर मण्डलों वाला तथा उग्रवीर्य का होता है। रज, मल, एवं शुक्र [illegible] उत्पन्न विष में स्फोट ( छाले ) तथा दंश पके हुए अं[illegible] के फल के समान अथवा पीलु के समान पाण्डु वर्ण का होता है ॥ ८६-८७ ॥

एतावदेतत् समुदाहृतं तु
वक्ष्यामि लूताप्रभवं पुराणम् ॥ ८८ ॥
सामान्यतो दष्टमसाध्यसाध्यं
चिकित्सितं चापि यथाविशेषम् ॥ ८९ ॥

लूता की प्रथमोत्पत्ति का वर्णन—इतना तो लूताओं के प्रसङ्ग में मैंने कहा है, अब उनकी उत्पत्ति का पुरातन इतिहास काटने ( दंश ) के सामान्य लक्षण, साध्यासाध्यता तथा भेदों के साथ चिकित्सा का वर्णन करूँगा ॥ ८८-८९ ॥

विश्वामित्रो नृपवरः कदाचिदृषिसत्तमम् ।
वशिष्ठं कोपयामास गत्वाऽऽश्रमपदं किल ॥ ९० ॥
कुपितस्य मुनेस्तस्य ललाटात् स्वेदबिन्दवः ।
अपतन् दर्शनादेव रवेस्तत्समतेजसः ॥ ९१ ॥
तृणे महर्षिणा लूने धेन्वर्थं संभृतेऽपि च ।
ततो जातास्त्विमा घोरा नानारूपा महाविषाः ।
अपकाराय वर्तन्ते नृपसाधनवाहने ॥ ९२ ॥
यस्माल्लूनं तृणं प्राप्ता मुनेः प्रस्वेदबिन्दवः ।
तस्माल्लूतेति भाष्यन्ते सङ्ख्यया ताश्च षोडश ॥ ९३ ॥

प्राचीन काल में कभी राजा विश्वामित्र से ऋषिश्रेष्ठ वशिष्ठ को उनके आश्रम में ही जाकर कुपित किया गया था। सूर्य समान तेजस्वी उन मुनिश्रेष्ठ के क्रुद्ध होने पर उनके दर्शन मात्र से ही स्वेद के कण मस्तक से गिर ( चू ) पड़े। ये स्वेद बिन्दु गौओं के लिए एकत्रित की गई कटी हुई घास पर पड़े। इन बिन्दुओं से ही ये महाविष वाली नाना प्रकार की लूतायें ( मकड़ियां ) उत्पन्न हुई हैं। राजा विश्वामित्र के साधन तथा वाहन का अपकार करने के लिए ( नुकसान पहुँचाने के लिए ) ये लूतायें बढ़ने लगीं। क्योंकि वशिष्ठ मुनि के स्वेदकण कटी हुई घास पर गिरे इसीलिये इनको लूता कहा जाता है, इन लूताओं की संख्या सोलह कही गई है ॥९०-९३॥

विमर्शः—मकड़ी को आंग्लभाषा में स्पाइडर ( Spider ) कहते हैं। इससे एक सौम्यस्वरूप के विष का प्रभाव बहुत ही मन्द ( हल्का ) या साधारण होता है। किन्तु इसकी एक और जाति होती है जिसको लेट्रोडेक्टस ( Latrodactus ) कहा जाता है। इससे एक अति तीव्र विष निकलता है जिसके कारण तीव्र पीड़ा ( Acute pain ) स्थानीय शोथ, शोफ ( Oedema ), तथा कभी कभी कोथ ( Gangrene ), रक्तमूत्रता ( Haematuria ) तथा नाड़ी संस्थान की विकृति के लक्षण प्रकट होते हैं। इससे दंश स्थान पर संज्ञानाश (Anaesthesia) हो जाता है। तथा कभी-कभी श्वसन स्थानगत लक्षण ( Respirtory symptoms ) तथा धनुर्वातिक पेशीसंकोच ( Tetanic Muscle cramps ) के लक्षण भी दृष्टिगोचर होते हैं। इसमें अन्य पूयजनक ( Pyogenous ) जीवाणु का उपसर्ग भी हो सकता है। ऐसी अवस्था में ज्वर अधिक तीव्र अथवा उच्च तापक्रमी हो जाता है।

कृच्छ्रसाध्यास्तथाऽसाध्या लूतास्तु द्विविधाः स्मृताः ।
तासामष्टौ कृच्छ्रसाध्या वर्ज्यास्तावत्य एव तु ॥ ९४ ॥
त्रिमण्डला तथा श्वेता कपिला पीतिका तथा ।
आलमूत्रविषा रक्ता कसना चाष्टमी स्मृता ॥ ९५ ॥
ताभिर्दष्टे शिरोदुःखं कण्डूर्दंशे च वेदना ।
भवन्ति च विशेषेण गदाः श्लैष्मिकवातिकाः ॥ ९६ ॥
सौवर्णिका लाजवर्णा जालिन्येणीपदी तथा ।
कृष्णाऽग्निवर्णा काकाण्डा मालागुणाऽष्टमी तथा ॥
ताभिर्दष्टे दंशकोथः प्रवृत्तिः क्षतजस्य च ।
ज्वरो दाहोऽतिसारश्च गदाः स्युश्च त्रिदोषजाः ॥ ९८ ॥
पिडिका विविधाकारा मण्डलानि महान्ति च ।
महान्तो मृदवः शोफा रक्ताः श्यावाश्चलास्तथा ॥ ९९ ॥
सामान्यं सर्वलूतानामेतद्दंशलक्षणम् ।

कृच्छ्रसाध्य-असाध्य लूता दंश के लक्षण—लूता दो प्रकार की कही गई है कष्टसाध्य और असाध्य। इनमें से आठ कष्टसाध्य वर्ग की होती हैं तथा आठ ही असाध्य वर्ग की हैं। इनके नाम—त्रिमण्डला, श्वेता, कपिला, पीतिका, आलविषा, मूत्रविषा, रक्ता और कसना हैं। इनके काटने पर शिरोवेदना, दंश स्थान पर कण्डु, वेदना तथा अन्य कफवातजन्य उपद्रव विशेष रूप से होते हैं। तथा सौवर्णिका, लाजवर्णी, जालिनी, एणीपदी, कृष्णा, अग्निवर्णा, काकाण्डा एवं मालागुणा असाध्य वर्ग की आठ लूतायें हैं। इनके काटने पर दंश स्थान का सड़ना, रक्त का बहना ज्वर, दाह, अतिसार और अन्य त्रिदोषजन्य लक्षण वाले रोग होते हैं। विविध प्रकार की

पिडिकायें, बड़े बड़े चकत्ते ( मण्डल ), बड़ी और कोमल, लाल, श्याव, एवं फैलने वाली सूजन होती है। सब लूताओं के काटने पर ये लक्षण सामान्य रूप में होते हैं ॥ ९४-९९ ॥

विमर्शः—चरककार ने भी दूषीविष लूताओं के लक्षणों का वर्णन निम्नलिखित रूप में किया है यथा—दंशस्य मध्ये यत्कृष्णं श्यावं वा जलकान्वितम्। दद्रवाकृति भृशं पाकक्लेदकोथ-ज्वरान्वितम् ॥ दूषीविषाभिर्लूताभिस्तं दष्टमिति निर्दिशेत्। सर्वासामेव तासां च दंशे लक्षणमुच्यते ॥ शोफः श्वेताऽसिता रक्ता पीता वा पिडका ज्वरः। प्राणान्तको भवेद्दाहः श्वासहिक्काशिरोग्रहाः ॥ (च० चि० अ० २३।१४३-१४५) अर्थात् जो दंशस्थान के मध्य में काला व श्याम वर्ण का हो, जो सिरादि जाल से आवृत हो, जिसका आकार दद्रु ( दाद ) के समान हो, जो अत्यधिक पक जाय और जिसमें क्लेद और शोथ अत्यधिक हो, जिसमें ज्वर भी हो जाय, उसे दूषीविष लूताओं से दष्ट जानना चाहिए। तथा सब लूताओं के दंश में होने वाले लक्षणों का वर्णन इस प्रकार है। दंशस्थान में शोथ तथा श्वेत, काली, लाल व पीली, पिडकायें होती हैं। रोगी को ज्वर और प्राणांतक अत्यधिक दाह होता है। श्वास, हिचकी, तथा शिर में वेदना हो जाती है। लूता की उत्पत्ति पर भी मतभेद है। प्राचीन आचार्यों के विचारों में भी विभिन्नता पाई जाती है यथा—विश्वामित्राय रुष्टस्य वशिष्ठस्य ललाटजाः। स्वेद-लेशाः स्मृता लूता लूने ये पतितास्तृणे ॥ इसी प्रकार एक अन्य आचार्य के मतानुसार—खाण्डवे दह्यमानानामसुराणां शरीरतः। ये स्फुलिङ्गा विनिश्चेरुस्ते लूता इति केचन ॥ तथा अष्टांगसंग्रहकार के मतानुसार—अन्ये वदन्ति भुक्तस्य दुष्टस्यान्नस्य मूर्च्छनात्। सम्भवन्ति विषस्फोटा ये लूताकीटलक्षणम्। यथान्वं धारयन्तस्ते लूताकीटाश्च संश्रिताः ॥ ( अ० सं० उ० तं० अ० ४४ ) इस प्रकार ये तीन मतभेद कहे गये हैं ( १ ) वशिष्ठ के पसीने के बूँदों से लूता कीटों की उत्पत्ति (२) खाण्डववन के दाह के समय असुरों के देह से निकली चिनगारियों से लूता कीटों की उत्पत्ति। ये दो मत तो लूता कीटों की प्रागुत्पत्ति बतलाते हैं तथा जब ये कीट काटते हैं तब उक्त लक्षणों की उत्पत्ति होती है। तीसरा मत यह है कि भुक्त दुष्टान्न के कारण ही जो विस्फोट ( विषमय ) फोड़े निकलते हैं उन्हें लूता कहते हैं, इनमें भी वायु, पित्त तथा कफ आदि के लक्षण कीटवत् ही होते हैं, अतः उन्हें लूतादष्ट की संज्ञा दे दी जाती है। अष्टांगसंग्रह के उत्तर तन्त्र में लूताओं को २८ प्रकार का कहा गया है। ७ आग्नेयी ( पित्तविकारोत्पादक ), ७ सौम्य ( श्लेष्मविकारोत्पादक ) तथा ७ वायव्य ( वातविकारोत्पादक ) तथा ७ उपपादिक ( सन्निपातज रोग-उत्पादक ) इत्यादि। आजकल व्यवहार में न तो इस प्रकार के प्राणघाती कीट मिलते हैं और न मकड़ियाँ ही प्राप्त होती हैं। कीटों की परिभाषा के अन्तर्गत प्रायः प्रकीर्ण सभी जङ्गम विषाक्त जन्तु वृश्चिक आदि आ जाते हैं परन्तु मकड़ियों के विष में घातक कल्पना तो कुछ अविश्वसनीय सी ही बात ज्ञात होती है। इसलिए लूतायें या तो मकड़ियों के अतिरिक्त कोई अन्य कीट हैं या होंगे ? या फिर आजकल पाई जाने वाली लूतायें सभी अल्प ( मन्द ) विष अथवा निर्विष हैं। अथवा सुश्रुतोक्त युग में प्राप्त होने वाली मकड़ियों का सर्वथा अभाव हो गया है या फिर उस भाँति की मकड़ियों की जाति ही लुप्त हो गई है। इस प्रकार अनेक विकल्प सम्भव हैं। तथा यह एक शोध का विषय है। प्राणिशास्त्रज्ञ इस बात को मानते हैं कि कालक्रम से कई जीवों की जातियाँ नष्ट हो जाया करती हैं, सम्भवतः यही घटना इन विषाक्त लूताओं के सम्बन्ध में भी घटी हो। फिर भी त्रिकालदर्शी प्राचीन ऋषिकल्प आचार्यों के उक्त कथन में शङ्का करना हम लोगों की अज्ञता का द्योतक है, अतः लूताओं की अनेकता, उनके विषों की मारक शक्ति, उनके लक्षणों की दुर्विज्ञेयता तथा उनकी दुश्चिकित्स्यता-सम्बन्धी सभी बातें सत्य ही हैं केवल अन्तर इतना ही है कि आज हम अपने अज्ञान से व-समय के प्रभाव से उनको प्रत्यक्ष नहीं देख सुन पाते इसी लिये शंका का थोड़ा बहुत स्थान तर्क-वितर्क के रूप में हमारे मन में घूमा करता है। अस्तु।

लूता ( १६ )

| कृच्छ्रसाध्य | असाध्य |
|---|---|
| ( १ ) त्रिमण्डला | ( १ ) सौवर्णिका |
| ( २ ) श्वेता | ( २ ) लाजवर्णी |
| ( ३ ) कपिला | ( ३ ) जालिनी |
| ( ४ ) पीतिका | ( ४ ) एणीपदा |
| ( ५ ) आलविषा | ( ५ ) कृष्णा |
| ( ६ ) मूत्रविषा | ( ६ ) अग्निवर्णा |
| ( ७ ) रक्ता | ( ७ ) काकाण्डा |
| ( ८ ) कसना | ( ८ ) मालागुणा |

विशेषलक्षणं तासां वक्ष्यामि सचिकित्सितम् ॥१००॥
त्रिमण्डलाया दंशेऽसृक् कृष्णं स्रवति दीर्यते।
बाधिर्यं कलुषा दृष्टिस्तथा दाहश्च नेत्रयोः ॥१०१॥
तत्रार्कमूलं रजनी नाकुली पृश्निपर्णिका।
पानकर्मणि शस्यन्ते नस्यालेपाञ्जनेषु च ॥१०२॥

त्रिमण्डलादष्ट के लक्षण और चिकित्सा—अब इनके विशेष लक्षणों व चिकित्सा को कहता हूँ। त्रिमण्डला के काटने पर काला रक्त बहता है, दंश फटा होता है। बहरापन, दृष्टि का मन्द होना तथा नेत्रों में दाह होता है। इसमें अर्कमूल ( आक की जड़ ), हल्दी रास्ना, पृश्निपर्णी इनका उपयोग पीने के लिए, नस्य, आलेप तथा अञ्जनादिक में करे ॥

श्वेतायाः पिडका दंशे श्वेता कण्डूमती भवेत्।
दाहमूर्च्छाज्वरवती विसर्पक्लेदरुक्करी ॥१०३॥
तत्र चन्दनरास्नैलाहरेणुनलवञ्जुलाः ।
कुष्ठं लामज्जकं वक्रं नलदं चागदो हितः ॥१०४॥

श्वेतादष्ट के लक्षण और चिकित्सा—श्वेता के दंश में श्वेत वर्ण एवं कण्डुयुक्त पिडिका होती है। इसमें दाह, मूर्च्छा, ज्वर, विसर्प, क्लेद, पीड़ा होती है तथा इसमें चन्दन, रास्ना, इलायची, हरेणु, नल, जलवेंत, कूठ, खस, तगर, जटामांसी से निर्मित अगद हितकारी होता है ॥ १०३-१०४ ॥

आदंशे पिडका ताम्रा कपिलायाः स्थिरा भवेत्।
शिरसो गौरवं दाहस्तिमिरं भ्रम एव च ॥१०५॥

तत्र पद्मककुष्ठैलाकरञ्जककुभत्वचः ।
स्थिरार्कपर्ण्यपामार्गदूर्वाब्राह्म्यो विषापहाः ॥१०६॥

कपिला लूता दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—कपिला लूता के दंश में ताम्र वर्ण की एवं स्थिर पिडिका होती है। शिर में भारीपन, दाह, तिमिर और भ्रम होता है। इसमें पद्माख, कुष्ठ, इलायची, करञ्ज, अर्जुन की छाल, शालपर्णी, अर्कपर्णी, अपामार्ग, दूर्वा और ब्राह्मी ये विषघ्न द्रव्य लाभप्रद होते हैं॥

आदंशे पीतिकायास्तु पिडका पीतिका स्थिरा ।
भवेच्छर्दिर्ज्वरः शूलं मूर्ध्नि रक्ते तथाऽक्षिणी ॥१०७॥
तत्रेष्टाः कुटजोशीरतुङ्गपद्मकवञ्जुलाः ।
शिरीषकिणिहीशेलुकदम्बककुभत्वचः ॥१०८॥

पीतिका दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—पीतिका के काटने पर पीले रंग की पिडिका होती है जो स्वभाव में स्थिर प्रकार की होती है तथा इससे वमन, ज्वर, शिरः शूल, तथा नेत्रोंमें लाली होती है। इसमें कुटज, खस, नागकेसर, पद्माख, जलवेतस, शिरीष, अपामार्ग, लसोढ़ा, कदम्ब, अर्जुन-त्वक् का प्रयोग, उत्तम तथा लाभप्रद होता है॥ १०७–१०८॥

रक्तमण्डलनिभे दंशे पिडकाः सर्षपा इव ।
जायन्ते तालुशोषश्च दाहश्चालविषार्दिते ॥१०९॥
तत्र प्रियङ्ग्वह्रीबेरकुष्ठलामज्जवञ्जुलाः ।
अगदः शतपुष्पा च सपिप्पलवटाङ्कुराः ॥११०॥

आलविष-दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—आलविष लूता के दंश में पिडिका रक्तवर्ण की ( लाल चकत्ते जैसी ) तथा सर्षप के समान आकार की होती है तथा इसमें तालुशोष व दाह होता है। इसमें प्रियंगु, वेर, कूठ, उशीर (खस), जलवेतस, सौंफ, पिप्पली एवं वट ( बरगद ) के कोमल पत्तों से बनाया हुआ अगद प्रयुक्त करे॥ १०९–११०॥

पूतिर्मूत्रविषादंशो विसर्पी कृष्णशोणितः ।
कासश्वासवमीमूर्च्छाज्वरदाहसमन्वितः ॥१११॥
मनःशिलालमधुककुष्ठचन्दनपद्मकैः ।
मधुमिश्रैः सलामज्जैरगदस्तत्र कीर्तितः ॥११२॥

मूत्रविषा दष्ट के लक्षण और चिकित्सा—मूत्रविष वाली लूता का दंश कोथयुक्त हो फैलता है तथा उस स्थान पर का रक्त काले वर्ण का हो जाता है एवं कास, श्वास, वमन, मूर्च्छा, ज्वर एवं दाह आदि लक्षण उत्पन्न होते हैं। इसमें मैनसिल, हरताल, मुलहठी, कूठ, चन्दन, पद्माख व खस को मधु के साथ मिलाकर सेवन करावे॥ १११–११२॥

आपाण्डुपिडको दंशो दाहक्लेदसमन्वितः ।
रक्ताया रक्तपर्यन्तो विज्ञेयो रक्तसंयुतः ॥११३॥
कार्यस्तत्रागदस्तोयचन्दनोशीरपद्मकैः ।
तथैवार्जुनशेलुभ्यां त्वग्भिराम्रातकस्य च ॥११४॥

रक्तादष्ट के लक्षण और चिकित्सा—रक्तलूता का दंश चारों ओर पाण्डुवर्ण की पिडिकाओं से युक्त, दाहयुक्त, क्लेदयुक्त, किनारों पर लाल तथा रक्तयुक्त होता है। इसमें बालक, चन्दन, उशीर ( खस ), पद्माख से निर्मित किए गए अगद का प्रयोग करे तथा अर्जुन, लसोढ़ा ( श्लेष्मातक ), तथा आम्रातक ( आमड़ा ) की छाल को पानी में घिस कर लेप करे॥ ११३–११४॥

पिच्छिलं कसनादंशाद्रुधिरं शीतलं स्रवेत् ।
कासश्वासौ च तत्रोक्तं रक्तलूताचिकित्सितम् ॥११५॥

कसनादष्ट के लक्षण और चिकित्सा—कसना लूता के दंश में पिच्छिल ( चिपचिपा ) तथा शीतल रक्त की प्रवृत्ति होती है तथा इसमें कास, श्वास आदि लक्षण भी उत्पन्न होते हैं अतः इसके दंश में रक्तालूता के प्रसंग में वर्णित चिकित्सा का प्रयोग करे॥ ११५॥

पुरीषगन्धिरल्पासृक् कृष्णाया दंश एव तु ।
ज्वरमूर्च्छावमीदाहकासश्वाससमन्वितः ॥११६॥
तत्रैलावक्रसर्पाक्षीगन्धनाकुलिचन्दनैः ।
महासुगन्धिसहितैः प्रत्याख्यायागदः स्मृतः ॥११७॥

कृष्णादष्ट के लक्षण और चिकित्सा—कृष्णा लूता का दंश मल की गन्ध वाला, अल्परक्तान्वित, ज्वर, मूर्च्छा, वमन, दाह, कास व श्वास आदि लक्षणों से युक्त होता है। इसमें इलायची, तगर, सर्पाक्षी रास्ना, चन्दन से निर्मित योग को महासुगन्धि अगद के साथ असाध्य कह कर प्रयुक्त करे॥ ११६–११७॥

दंशे दाहोऽग्निवक्त्रायाः स्रावोऽत्यर्थं ज्वरस्तथा ।
चोषकण्डूरोमहर्षा दाहविस्फोटसंयुतः ॥११८॥
कृष्णाप्रशमनं चात्र प्रत्याख्याय प्रयोजयेत् ।
सारिवोशीरयष्ट्याह्वचन्दनोत्पलपद्मकम् ॥११९॥

अग्निवक्त्रादष्ट के लक्षण और चिकित्सा—अग्निवक्त्रा लूता के दंश में दाह, अतिशय स्राव, ज्वर, चोष, कण्डू, रोमाञ्च, दाह, विस्फोट ( छाले ) होते हैं। इसको भी असाध्य कहकर ही कृष्णा लूता के विष के प्रसंग में कही गई चिकित्सा का प्रयोग करे तथा सारिवा, खस, मुलहठी, चन्दन, कमल, पद्माख का सेवन कराये॥ ११८–११९॥

सर्वासामेव युञ्जीत विषे श्लेष्मातकत्वचम् ।
भिषक् सर्वप्रकारेण तथा चाक्षीवपिप्पलम् ॥१२०॥

सब लूताओं की सामान्य चिकित्सा—चिकित्सक सब लूताओं के विष में लसुड़े की छाल का पान, लेप आदि में सब प्रकार से प्रयोग करे। इसी प्रकार अक्षीव पिप्पली का प्रयोग करे॥

विमर्शः—आचार्य डल्हण ने उपर्युक्त श्लोक की व्याख्या करते हुए कहा है कि–'अक्षीवपिप्पलमिति। अक्षीवान्महानिम्बाज्जातः पिप्पलः अक्षीवपिप्पलः, अन्ये शोभाञ्जनाज्जात इति मन्यते॥ अन्यत्राप्युक्तम्-अक्षीवाज्जातस्य पिप्पलस्य मणिः सर्वविषापहः। शेलुत्वचो वेति। आलम्बायनोऽप्यत्राह–'लूताविषेषु सर्वेषु पानस्याभ्यञ्जनादिना। प्रयोज्यः पिप्पलोऽक्षीवाज्जातः शेलुत्वचोऽथवा' इति॥ कहने का तात्पर्य यह है कि— अक्षीव पिप्पली से शोभाञ्जन की पिप्पली अथवा महानिम्ब पर उत्पन्न वाली पिप्पली का ग्रहण करना चाहिये, किन्तु यह पाठ

सन्दिग्ध सा ही प्रतीत होता है। वाग्भटकार ने भी लिखा है कि—'सर्वतोऽपहरेद्रक्तं शृङ्गाद्यैः सिरयाऽपि वा। सेका लेपास्ततः शीता बोधिश्लेष्मातकाऽक्षकैः॥' ( अ० हृ० उ० तं अ० ३७।४० ) अतः यह भी विचार कई विद्वानों द्वारा व्यक्त किया जा सकता है कि पीपल की छाल को दूध में पीसकर सर्व प्रकार से सेचन एवं लेपन आदि के रूप में प्रयोग कराने से अधिक लाभ प्राप्त हो सकता है। अस्तु।

कृच्छ्रसाध्यविषा ह्यष्टौ प्रोक्ता द्वे च यदृच्छया।
अवार्यविषवीर्याणां लक्षणानि निबोध मे॥१२१॥
ध्यामः सौवर्णिकादंशः सफेनो मत्स्यगन्धकः।
श्वासः कासो ज्वरस्तृष्णा मूर्च्छा चात्र सुदारुणा॥१२२॥
आदंशे लाजवर्णाया ध्यामं पूति स्रवेदसृक्।
दाहो मूर्च्छाऽतिसारश्च शिरोदुःखं च जायते॥१२३॥
घोरो दशस्तु जालिन्या राजिमानवदीर्यते।
स्तम्भः श्वासस्तमोवृद्धिस्तालुशोषश्च जायते॥१२४॥
एणीपद्यास्तथा दंशो भवेत् कृष्णतिलाकृतिः।
तृष्णामूर्च्छाज्वरच्छर्दिकासश्वाससमन्वितः॥१२५॥
दंशः काकाण्डिकादष्टे पाण्डुरक्तोऽतिवेदनः।
तृण्मूर्च्छाश्वासहृद्रोगहिक्काकासाः स्युरुच्छ्रिताः॥१२६॥
रक्तो मालागुणादंशो धूमगन्धोऽतिवेदनः।
बहुधा च विशीर्येत दाहमूर्च्छाज्वरान्वितः॥१२७॥

असाध्य विषवाली लूताओं के दंष्टलक्षण—( ऊपर ) आठ लूताएँ कष्टसाध्य वर्ग की कह दी गई हैं उनमें दो कभी अच्छी हो जाती हैं और कभी-कभी नहीं भी अच्छी होतीं यथा कृष्णा व अग्निवर्णा। अब अप्रतिहत शक्ति वाली ( असाध्य ) लूताओं के लक्षणों को मुझसे सुनकर जानो। सौवर्णिका का दंश काला, झागदार, मछली जैसी गन्धवाला होता है। इसके दंश में रोगी को श्वास, कास, ज्वर, तृष्णा व भयानक मूर्च्छा आदि लक्षण होते हैं। लाजवर्णा के दंश में काले रङ्ग का दुर्गन्ध युक्त रक्त का स्राव होता रहता है तथा रोगी को दाह, मूर्च्छा, अतिसार तथा शिरोवेदना आदि लक्षण होते हैं। जालिनी नामक लूता का दंश भयानक, रेखान्वित तथा किनारों पर कटा-फटा होता है। इसके कारण जडता, श्वास, अन्धकार का बढ़ते जाना तथा तालुशोष आदि लक्षण होते हैं। एणीपदी का दंश काले तिल के समान आकार वाला होता है तथा इसमें रोगी को तृष्णा, ज्वर, कास तथा श्वास आदि लक्षण होते हैं। काकाण्डिका लूता के दंश में दष्टस्थान से स्रवित होने वाला रक्त पाण्डुवर्ण का होता है तथा रोगी को अतिवेदना, तृष्णा, मूर्च्छा, श्वास, हृद्रोग, कास तथा हिक्का ( हिचकी ) तीव्र रूप में होती है। मालागुणा का दंश रक्तवर्ण तथा धूम्रगन्धी होता है। इसमें बहुत वेदना होती है तथा यह कई स्थानों पर कटा-फटा हुआ होता है एवं इसमें रोगी को दाह, मूर्च्छा तथा ज्वर आदि के लक्षण भी होते हैं॥

असाध्यास्वप्यभिहितं प्रत्याख्यायाशु यो जयेत्।
दोषोच्छ्रायविशेषेण दाहच्छेदविवर्जितम्॥१२८॥

असाध्य लूताओं की प्रत्याख्यान करके चिकित्सा का निर्देश—असाध्य लूताओं में भी असाध्य कहकर ही उपर्युक्त उपचार अथवा चिकित्सा करे। तथा इनमें दोष-विशेष की विशेषरूपेण चिकित्सा करे एवं दाह व छेदन आदि कर्मों का प्रयोग वर्जित मानकर न करे॥ १२८॥

साध्याभिराभिर्लूताभिर्दष्टमात्रस्य देहिनः।
वृद्धिपत्रेण मतिमान् सस्थगादंशमुद्धरेत्॥ १२९॥

साध्य लूताओं के दंश में तात्कालिक चिकित्सा—कुशल चिकित्सक को चाहिए कि वह साध्य लूताओं के दंश में शी शीघ्र ही वृद्धिपत्र से इनके दंश को दंशस्थान से पूर्णरूपेण व भली प्रकार से निकाल दे॥ १२९॥

अमर्मणि विधानज्ञो वर्जितस्य ज्वरादिभिः।
दंशस्योत्कर्तनं कुर्यादल्पश्वयथुकस्य च॥ १३०॥
मधुसैन्धवसंयुक्तैरगदैर्लेपयेत्ततः।
प्रियङ्गुरजनीकुष्ठसमङ्गामधुकैस्तथा॥ १३१॥
सारिवां मधुकं द्राक्षां पयस्यां क्षीरमोरटम्।
विदारीगोक्षुरक्षौद्रमधुकं पाययेत वा॥ १३२॥
क्षीरिणां त्वक्कषायेण सुशीतेन च सेचयेत्।
उपद्रवान् यथादोषं विषघ्नैरेव साधयेत्॥ १३३॥

लूता विष में दंश का उत्कर्त्तन तथा उसके पश्चात्कर्तव्य कर्म—विधान को समझने वाला चिकित्सक, मर्मरहित स्थान में ज्वर आदि से रहित तथा अल्पशोथान्वित पुरुष में दंश को काटकर निकाल दे। फिर मधु तथा सैन्धव नमक युक्त अगदों से लेप करे। इसी प्रकार प्रियङ्गु, हल्दी, कूठ, मञ्जीठ तथा मुलहठी का लेप करे। सारिवा, मुलहठी, द्राक्षा, विदारी, क्षीरमोरट इनको या विदारी, गोक्षुर ( गोखरू ), मधु तथा मुलहठी का क्वाथ पिलाये। वट ( बरगद ) आदि क्षीरी वृक्षों के अतिशीतल क्वाथ से दंशस्थान का परिषेक करे तथा दोषों के अनुसार उपद्रवों की विषघ्न औषधियों से चिकित्सा करे॥ १३०–१३३॥

नस्याञ्जनाभ्यञ्जनपानधूमं तथाऽवपीडं कवलग्रहं च।
संशोधनं चोभयतः प्रगाढं कुर्यात्सिरामोक्षणमेव चात्र॥

लूता में १० प्रकार के उपक्रम—लूता विष में नस्य, अञ्जन, अभ्यङ्ग, पान, धूम, अवपीड, कवलग्रह, तीक्ष्ण वमन, तीक्ष्ण विरेचन और सिरामोक्षण इन दश विधियों से चिकित्सा करे॥

कीटदष्टव्रणान् सर्वानहिदष्टव्रणानपि।
आदाहपाकात्तान् सर्वांश्चिकित्सेद् दुष्टवद्भिषग्॥१३५॥

दुष्टव्रण चिकित्सा का कीट दष्टव्रणादि में अतिदेश—कीटों के काटने से उत्पन्न व्रणों की सर्पों के, सब दूषित व्रणों की दाह, एवं पाक की अवस्था तक चिकित्सक दूषित व्रणों की भांति ही सम्पूर्ण चिकित्सा करे॥ १३५॥

विनिवृत्ते ततः शोफे कर्णिकापातनं हितम्।
निम्बपत्रं त्रिवृद्दन्ती कुसुम्भं कुसुमं मधु॥ १३६॥
गुग्गुलुः सैन्धवं किण्वं वर्चः पारावतस्य च।
विषवृद्धिकरं चान्नं हित्वा संभोजनं हितम्॥ १३७॥

दाहादि के निवृत्त होने पर व्रण में विषोत्पन्न कर्णिका की चिकित्सा—शोफ के हट जाने पर कर्णिका को निकाल कर अलग कर देना चाहिए। इसके लिए नीम के पत्ते, निशोथ, जमालगोटा, कुसुम्भ का पुष्प, मधु, गुग्गुल, सैन्धव, सुराबीज, कबूतर की बीट (विष्ठा) उत्तम हैं। तिल, कुलत्थ आदि विष के बढ़ाने वाले भोजनों को छोड़कर शेष सब अन्न भोजन उत्तम होते हैं ॥ १३६-१३७ ॥

विषेभ्यः खलु सर्वेभ्यः कर्णिकामरुजां स्थिराम् ।
प्रच्छयित्वा मधून्मिश्रैः शोधनीयैरुपाचरेत् ॥१३८॥

सब प्रकार के विषों में से वेदनारहित तथा स्थिर कर्णिका (मांसग्रन्थि) पाछकर निम्बपत्र, दन्तीमूल आदि शोधनीय द्रव्यों को मधु में मिलाकर लेप करने के उपरान्त निकाले।

सप्तषष्ठस्य कीटानां शतस्यैतद्विभागशः ।
दृष्टलक्षणमाख्यातं चिकित्सा चाप्यनन्तरम् ॥१३९॥

कीटकल्प का उपसंहार—एक सौ सड़सठ कीटों के दृष्ट लक्षण अलग-अलग कह दिए हैं तथा उनकी चिकित्सा भी उनके बाद में कह दी है ॥ १३९ ॥

सविंशमध्यायशतमेतदुक्तं विभागशः ।
इहोद्दिष्टाननिर्दिष्टानर्थान् वक्ष्याम्यथोत्तरे ॥१४०॥

सूत्रस्थान, निदानस्थान, शारीरस्थान, कल्पस्थान, चिकित्सा स्थान के विभाग से एक सौ बीस अध्याय भी कह दिए हैं। इन स्थानों में नाम मात्र से कहे हुए, जो कि विस्तार से नहीं कहे गये हैं, उन विषयों को उत्तरस्थान में आगे कहूँगा ॥१४०॥

सनातनत्वाद्वेदानामक्षरत्वात्तथैव च ।
तथा दृष्टफलत्वाच्च हितत्वादपि देहिनाम् ॥१४१॥
वाक्समूहार्थविस्तारात् पूजितत्वाच्च देहिभिः ।
चिकित्सितात् पुण्यतमं न किंचिदपि शुश्रुमः ॥१४२॥
ऋषेरिन्द्रप्रभावस्यामृतयोनेभिषग्गुरोः ।
धारयित्वा तु विमलं मतं परमसंमतम् ।
उक्ताहारसमाचार इह प्रेत्य च मोदते ॥१४३॥

इति सुश्रुतसंहितायां कल्पस्थाने कीटकल्पो नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

चिकित्सक का पुण्यतमत्व का कथन—वेदों के सनातन होने से तथा आयुर्वेद के अङ्गों के अक्षर होने से, प्रत्यक्ष फल देखने से, मनुष्यों का कल्याणकारी होने से, वाणी-समूह में अर्थ का विस्तार के रहने के कारण, मनुष्यों द्वारा पूजित होने से चिकित्सा से बढ़कर और कोई अधिक पुण्यशाली वस्तु का वर्णन हम नहीं सुनते। अमृत की योनि, वैद्यों के गुरु, श्रेष्ठ प्रभाव वाले ऋषि के अति संमत, निर्मल मत को धारण करके कहे हुए के अनुसार कार्य करने पर मनुष्य इस लोक में तथा परलोक में प्रसन्न तथा सुख से रहता है ॥ १४१-१४३ ॥ इति।

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां कल्पस्थाने कीटकल्पो-नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

इति भगवता श्रीधन्वन्तरिणोपदिष्टायां तच्छिष्येण महर्षिणा सुश्रुतेन विरचितायां सुश्रुतसंहितायां पञ्चमं कल्पस्थानं समाप्तम् ॥ ५ ॥